पालिसाहित्य में अवान्तर रूप से काव्यशास्त्रीय विषयों की चर्चा अवश्य हुई, पर पालि और प्राकृत दोनों भाषाओं में काव्य रचनाओं की प्रचुरता होते हुए भी स्वतन्त्र रूप से अलङ्कारशास्त्र का कोई सर्वाङ्गीण महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ नहीं लिखा गया। इसका कारण यही था कि संस्कृत परम्परा के आचार्यों ने अलङ्कारशास्त्र के अपने ग्रन्थों में प्राकृत काव्य का पर्याप्त विवेचन लक्ष्य के रूप में किया। आचार्य भोज ने तो अपने दोनों काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में लगभग एक सहस्र प्राकृत गाथाएँ उद्धृत की हैं, जिनमें से चार सौ का ही मूल स्रोत निर्धारित किया जा सका है।

इस प्रकार प्राकृतकाव्यपरम्परा जहाँ संस्कृत की प्राचीन श्रेष्ठ रचनाओं से उद्भावित और उद्भासित हुई, वहीं उसने शैली और संरचना की दृष्टि से परवर्ती संस्कृत मुक्तककाव्य पर अपना प्रभाव भी छोड़ा। पालि भाषा की रचनाओं का सम्बन्ध बौद्ध धर्म और दर्शन से सदा ही बना रहा और प्राकृत साहित्य की भाँति संस्कृतकाव्य-परम्परा का पालि-वाङ्मय से भी आदान-प्रदान हुआ, पर यह आदान और प्रदान शैली तथा संरचना के स्थान पर अन्तर्वस्तु (थीम) के स्तर पर अधिक हुआ। इस पारस्परिक विनिमय के उत्कृष्ट उदाहरण अश्वघोष के काव्य हैं। अश्वघोष के पूर्व त्रिपिटक-साहित्य पालि में भी लिखा गया था और संस्कृत में भी। ललितविस्तर और अवदान-साहित्य के द्वारा संस्कृत बौद्धकाव्य-परम्परा की पीठिका रच दी गयी थी। अश्वघोष ने बौद्धधर्म और दर्शन के ग्रन्थों का जितना गहरा अनुशीलन किया, उतना ही गहरा मन्थन वे वैदिक परम्परा के ग्रन्थों का कर चुके थे। उनके दो महाकाव्यों तथा अंशतः प्राप्त नाटकों के अतिरिक्त उनके नाम से प्राप्त सूत्रालङ्कार, महायानश्रद्धोत्पादसङ्ग्रह, वज्रसूचिकोपनिषद् या वज्रसूची तथा गण्डीस्तोत्रगाथा काव्य ब्राह्मण धर्म और दर्शन तथा वैदिक संस्कृति के मूल तत्त्वों को आत्मसात् करने वाले तथा बुद्ध के प्रति गहन श्रद्धा रखने वाले महाकवि की प्रतिभा को व्यक्त करते हैं। अश्वघोष के अतिरिक्त पालिकाव्य से सार्थक संवाद के उदाहरण मातृचेट, आर्यशूर, चन्द्रगोमिन्, शान्तिदेव, आदि की रचनाएँ हैं, जब कि बौद्ध विचारधारा और संस्कृत महाकाव्य-परम्परा के मणिकाञ्चनयोग का एक और समुज्ज्वल उदाहरण 'पद्यचूड़ामणि' महाकाव्य है।[1]

## संस्कृत काव्यों में भारतीयता का अभिज्ञान

संस्कृत वाङ्मय में इस राष्ट्र की आत्मा को अभिव्यक्ति मिली है और यह अभिव्यक्ति सर्वाधिक ललित रूप में संस्कृत काव्य में हुई है। राष्ट्र की भौगोलिक सत्ता, सांस्कृतिक अस्मिता, उसी दार्शनिक चिन्तन-परम्परा और जीवनमूल्य- इन सबको संस्कृत कवियों की चेतना ने आत्मसात् किया है।

भौगोलिक दृष्टि से इस राष्ट्र का आसेत आहिमाचल तथा आगान्धार आकामरूप समग्र बृहत्तर स्वरूप हमारे रचनाकारों की [illegible] में अति प्राचीनकाल से ही रहा है।

---

१. द्र.- इस ग्रन्थ में 'बौद्धकाव्यपरम्परा' तथा 'स्तोत्रकाव्य' शीर्षक अध्याय।

'भारतवर्ष' के रूप में इसकी पहचान पुराणकार बताते आ रहे थे-

उत्तरं यत् समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणम्।
वर्षं तद् भारतं नाम भारती तत्र सन्ततिः।। (विष्णुपुराण २।३।१)

ब्रह्म (१६।१) तथा अन्य पुराणों में भी यह पद्य अविकल या पाठभेद से मिलता है।

कालिदास ने हिमालय पूर्व से पश्चिम के सागर तक विस्तीर्ण महिममण्डित हिमधवल रूप का वर्णन कुमारसम्भव में किया, तो रघुवंश में सुदूर पश्चिमोत्तर में वंक्षुतट से पूर्व में प्राग्ज्योतिष तक बृहत्तर भारत को उन्होंने नाप लिया। मेघदूत में उन्होंने इस देश के पावन तीर्थों, समृद्ध नगरों, नदियों और पर्वतों से हमारा साक्षात्कार कराया है। वस्तुतः संस्कृत के महाकवि इस राष्ट्र का भौगोलिक अभिज्ञान ही नहीं देते, वे यहाँ की धरती और उसके पर्यावरण के प्रति हमारे मन में लगाव जगाते हैं। शाकुन्तल के अन्तिम अंक में मातलि के साथ स्वर्ग से उतरता हुआ दुष्यन्त इसी धरती को ऊपर से बहुमान देखता हुआ कहता है- 'अहो उदाररमणीया पृथिवी।' भारत भूमि के अनन्त सौन्दर्य से साक्षात्कार कालिदास के उत्तराधिकारी कवियों ने इसी भाव से किया है। इस देश की अपार नैसर्गिक सुषमा, यहाँ के गिरि, नद-नदी-निर्झर, चातक, कलविंक, कोकिल, मयूर आदि का कूजन, यहाँ के दुर्गम कान्तार-इन सबके बिना न तो संस्कृत कविता की कल्पना की जा सकती है, न भारतदेश की।

इस देश के प्रतिक्षण नवीभूत होते, स्पन्दित और सजीव लगने वाले नैसर्गिक सौन्दर्य का ही प्रभाव था कि महाकवियों ने मनुष्य को निसर्ग या पर्यावरण से पृथक् करके कभी देखा नहीं। वे प्रकृति के मनुष्य के साथ सहअस्तित्त्व का ही निरूपण नहीं करते, दोनों के बीच अविनाभाव सम्बन्ध भी निरूपित करते हैं। इस सम्बन्ध के साथ उन्होंने समग्र सृष्टि से अनुस्यूत लय और छन्द को पहचाना और औपनिषदिक 'भूमा' के स्तर पर 'आनन्द' का भी अनुभव किया। हमारे काव्यचिन्तन में रस को केन्द्रीय तत्त्व के रूप में प्रतिष्ठा भी इस परम्परा ने ही दिलाई, जो सृष्टि में व्याप्त सहज सौन्दर्य और सामरस्य की अनुभूति से 'ऋत' का साक्षात्कार करती है और उसके द्वारा 'रसो वै सः, रसं ह्येवायं लब्ध्वा आनन्दीभवति' के बोध के साथ रस या विराट् आनन्द के स्रोत को पहचानती है।

सृष्टिचक्र में समवेत आनन्द की इस अखण्ड सत्ता में ही भारतीय मनीषियों ने ईश्वर को जाना या पहचाना था। इसलिये संस्कृतकाव्य-परम्परा हमारी आधिभौतिक सृष्टि, उसमें विश्रान्त समग्र पर्यावरण और तदविनाभूत मनुष्य का ऐहिक जगत्- इनमें ही ईश्वर को प्रतिष्ठित करती है, इनसे सर्वथा परे किसी अगम्य लोक में नहीं। पुराणों ने कहा था कि देवता भी इस भारतभूमि को स्पृहा से देखते हैं, यहाँ के मनुष्यों को धन्य मानते हैं। ईश्वर या देवता का यही रूप वैदिक परम्परा के काव्यों में हम पाते हैं। महाकवि ईश्वर को इसी मनुष्यलोक में अधिष्ठित, मानवीय भावों से संस्पृष्ट और इसी धरा पर उतर कर धन्यता

का अनुभव करता हुआ चित्रित करते हैं। कालिदास कहते हैं-

कमपरमवशं न विप्रकुर्युर्विभुमपि यदमी स्पृशन्ति भावाः।
(कुमारसम्भव ६।९५)

तथा-

स्वयं विधाता तपसः फलानां
केनापि कामेन तपश्चचार।। (वही, १।५७)

संस्कृत कवियों ने अपने आराध्य देव में मानवीय राग, करुणा और प्रेम का आधान करके देवताओं को पारिवारिक सम्बन्धों की रसमयता से भी सराबोर कर दिया है। अन्य किसी संस्कृति में ईश्वर या देवता का यह स्वरूप नहीं मिलता। सुभाषितों या स्फुट मुक्तकों में ऐसे अनेक प्रसंग मिलते हैं, जहाँ कवियों ने निस्संकोच अपने आराध्यदेव से हँसी-ठट्ठा तक कर लिया है। शंकर, पार्वती, गणेश और स्कन्द के परिवार के मानवीयभावसम्पृक्त अत्यन्त रमणीय चित्र अनेक संस्कृत मुक्तकों में मिलते हैं, वहीं शिव और गौरी, विष्णु और लक्ष्मी, कृष्ण और राधा के श्रृंगार और प्रणय के चित्रण में संस्कृत कवि अदिव्य में दिव्य का अवतरण कराते आये हैं।

वस्तुतः संस्कृत कवियों ने पुराणों के इन वचनों को ईश्वर और देवतत्त्व की अपनी परिकल्पना में चरितार्थ किया है-

देवानामपि विप्रर्षे सदैवैष मनोरथः।
अपि मानुष्यमाप्स्यामो देवत्वात्प्रच्युताः क्षितौ
मनुष्यः कुरुते तत् तु यत्र शक्यं सुरासुरैः।।
(मार्कण्डेय ५७।६३)

तथा-

अद्यापि देवा इच्छन्ति जन्म भारतभूतले।
कदा पुण्येन महतां प्राप्स्यामः परमं पदम्।।
(बृहन्नारदीय ३।५१)

मनुष्य की उसके समग्र पर्यावरण के साथ पहचान और तज्जन्य ऋत और ऐश्वर्य की परिकल्पना तथा तदनुभूत आनन्द या रस से हमारे कवियों के जीवन को सर्वांगीण रूप में देखने और प्रस्तुत करने की प्रेरणा मिली। जीवन का सर्वांगीण रूप हमारी संस्कृति की वैदिक परम्परा ने पुरुषार्थचतुष्टय, आश्रमचतुष्टय और चातुर्वर्ण्य के द्वारा पहचाना। अतः स्वाभाविक ही था कि संस्कृति की ये महान् अवधारणाएँ संस्कृत काव्यों में भी प्रतिफलित हों। नाट्यशास्त्र की परम्परा में जहाँ रसों का सम्बन्ध भी अनिवार्यतः पुरुषार्थ से माना गया,

वहीं काव्यशास्त्र के आचार्यों ने पुरुषार्थसिद्धि को काव्य के प्रयोजनों में परिगणित किया। काव्यशास्त्र के आचार्यों में प्रथमतः परिगण्य भामह कहते हैं-

**धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च।**
**प्रीतिं करोति कीर्तिं च साधु काव्यनिषेवणम्।।**
**(काव्यालङ्कार १.२)**

कुन्तक ने भी वक्रोक्तिजीवित (१।३) में काव्यबन्ध को 'धर्मादिसाधनोपाय' कहा है।

संस्कृत कवियों की रचना-प्रक्रिया में सहृदयहृदयाह्लादकारिता का लक्ष्य आपाततः प्रधान रहा, पर परिणति में चतुर्वर्गफलप्राप्ति ही काव्य की उद्दिष्टि रही। कालिदास के सभी काव्यों में धर्मार्थसंवलित काम पुरुषार्थ की साधना अभीष्ट है। इसके साथ ही महाकवि ने आश्रम और वर्ण की व्यवस्था को भी आदर्श मानकर स्वीकार किया है।

भारतीय जीवनबोधों के साथ-साथ जीवन और जगत् के प्रति भारतीय दृष्टिकोण की विशिष्टता भी संस्कृत काव्यों में प्रतिबिम्बित हुई। दिक्कालविषयक हमारी विशिष्ट अवधारणा ने इन काव्यों को अन्य देशों की काव्यधारा से पृथक् पहचान दी है। काल की एकरेखीय अवधारणा के स्थान पर उसकी चक्राकार गति और पुनरावर्ती स्वरूप का निदर्शन हमारे कवियों ने प्रस्तुत किया है। वाल्मीकि की यह सूक्ति-

**कल्याणी बत गाथेयं लौकिकी प्रतिभाति माम्।**
**एति जीवन्तमानन्दो नरं वर्षशतादपि।।**

महाकवियों के लिये प्रेरणासूत्र बनी। इसी परम्परा में कालिदास ने मेघदूत में कहा-

**कस्यात्यन्तं सुखमुपनतं दुःखमेकान्ततो वा**
**नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण।। (उ.मे. ५२)**

अथर्ववेद के कालसूक्त (१९।५३) में काल को सप्तरश्मियों से संवलित, सहस्राक्ष, अजिर, भूरिरेता अश्व कहा गया है, जिसके चंक्रमण से ही यह ब्रह्माण्ड बना है। कवि और विपश्चित् इस कालरूप अश्व का आरोहण कर सकते हैं। इसी परम्परा में कल्हण कहते हैं-

**कोऽन्यः कालमतिक्रान्तं नेतुं प्रत्यक्षतां क्षमः।**
**कविप्रजापतींस्त्यक्त्वा रम्यनिर्माणशालिनः।। राज. १।६**

कवि-प्रजापति काल का अतिक्रमण कर सकता है। कालिदास जैसे महाकवियों की प्रतिभा कालातिक्रान्तदर्शिनी है। वे अतीत, वर्तमान और भविष्य के खंडों में ही काल को नहीं देखते, उसे अखण्ड अनवरत गतिशील तथा पुनरावर्ती सत्ता के रूप में देखते हैं। अपने

इस कालबोध के कारण ही संस्कृत कवि क्षणिक वर्तमान से बँधे नहीं रहे। कालिदास ने रघुवंश में अग्निवर्ण के बहुवर्णी श्रृंगार-विलास का चटकदार वर्णन बिना हिचकिचाये कर दिया, पर उसी निर्लिप्त भाव से उन्होंने यह भी कह दिया-

**तस्य पाण्डुवदनाल्पभूषणा सावलम्बगमना मृदुस्वना।**
**राजयक्ष्मपरिहानिराययौ कामयानसमवस्थया तुलाम्।। (रघुवंश १९।५०)**

पहले की कामयानसमवस्था या कामुकजीवनदशा और अब की राजयक्ष्मा रोग की क्षीणता दोनों में कोई अन्तर नहीं। पहले भी वह राजा विरह में पीला पड़ जाता था, अब रोग से पीला है। पहले भी अनवरत सम्भोगरत रहने से स्वल्प भूषण ही पहनता था, अब भी रोग में आभूषणों का भार उसे सह्य नहीं है। पहले भी (सुन्दरियों) का अवलम्बन लेकर ही आता-जाता था, अब भी वही स्थिति है। पहले भी गुप्तप्रणयप्रसंगों में लिप्त होने से फुसफुसा कर बातचीत करता था, अब दुर्बलता के कारण वैसे ही बोलता है।

कालचक्र के आवर्तन-विवर्तन को जब कवि उसका अतिक्रमण कर या उससे ऊपर उठ कर देखता है, तभी वह अग्निवर्ण जैसे कामुक राजा के अतीत के भोग और बाद की रुग्णावस्था-दोनों का ऐसा सटीक साम्य बिठा सकता है।

अपने इस विशिष्ट दिक्कालबोध के कारण ही महान् संस्कृत कवि न केवल अतीत से सार्थक संवाद का नैरन्तर्य बनाये रहे, वे भविष्य की आशाओं और सम्भावनाओं के वातायन भी खोल सके। महाभारत में कहा गया है-

**यस्य बुद्धिः परिभवेत् तमतीतेन सान्त्वयेत्।**
**-आदिपर्व १४९।७४**

अतीत इस प्रकार हमारी चेतना का अविच्छिन्न और सजीव अंग बन कर हमारे साथ-साथ ही नहीं चलता, वह हममें निरन्तर पुनर्व्याख्यागम्य और चिरनूतन भी बनता रहता है। संस्कृत कवि चिरपुरातन आख्यानों तथा अपने आराध्य देव की चिरपरिचित छवि को इस कालबोध की प्रत्यग्रता से नित्य नूतन रूप देते आये हैं। वाल्मीकि के मर्यादा पुरुषोत्तम राम का एक और रूप कालिदास ने रघुवंश में प्रस्तुत किया तो राम को राग काव्य का विषय बनाने वाले कवियों ने उसे एक अलग ही छवि और रंग दिया।[1]

सृष्टि में अनुस्यूत सामरस्य की अवधारणा तथा दिक्कालबोध की इस विशिष्टता ने हमारे देश के लोगों में मानवीय सम्बन्धों की अनोखी रागात्मकता और एकसूत्रता को निर्मित किया है। इसीलिये पारिवारिक सम्बन्धों की जो अवधारणाएँ संस्कृत काव्यों में अभिव्यक्त हुई हैं, उनमें भी भारतीयता की अमिट छाप है। दाम्पत्य के एकनिष्ठ प्रेम का जैसा निदर्शन हमारे साहित्य में मिलता है, किसी अन्य देश के साहित्य में नहीं मिलता। मेघदूत की केन्द्रीय

---

१. द्र.- इस ग्रन्थ का 'रागकाव्यपरम्परा' शीर्षक अध्याय।

भावना कालिदास ने इन शब्दों में व्यक्त की है-

स्नेहानाहुः किमपि विरहे ध्वंसिनस्ते त्वभोगा-
दिष्टे वस्तुन्युपचितरसाः प्रेमराशीभवन्ति ।।
(उत्तरमेघ-५५)

यहाँ यह तथ्य भी उल्लेखनीय है कि कालिदास आदि कवियों के श्रृङ्गार में प्रेम की जिस अनन्यनिष्ठा और तन्मयीभाव की स्थिति का चित्रण है, वह दाम्पत्य की सुदृढ़ आधारभूमि पर स्थापित है। इस अर्थ में वैदिक परम्परा के ये कवि विवाह और गार्हस्थ्य के दायित्व से मुक्ति की आकांक्षा रखने वाली बौद्ध और जैन परम्पराओं के कवियों से भिन्न हैं। बौद्ध और जैन परम्परा के काव्यों में निवृत्तिमार्ग का जीवनदर्शन अपना कर शान्त रस को सर्वोच्च प्रतिष्ठा दी गयी, तो जीवन और जगत् के अनन्त सौन्दर्य, मनुष्य के कर्तृत्व की असीम सम्भावनाओं तथा हृदय के सौकुमार्य से साक्षात् करने वाली वैदिक परम्परा की काव्यधारा में श्रृङ्गार रसराज रहा और प्रवृत्तिमार्ग पर चलते हुए धर्मार्थसंवलित काम को इसमें केन्द्र बनाया गया। दाम्पत्य तथा स्त्रीत्व को जो आदर और स्पृहणीयता इस काव्यधारा ने दी, वह अन्यत्र सुदुर्लभ है। यह आदर और स्पृहा का भाव हमारे कवियों में संहिताओं और इतिहासपुराणों की परम्परा से आया था। महाभारत में दमयन्ती जैसी उदात्त चरित्र वाली नारी की महागाथा प्रस्तुत करते हुए कहा गया था-

नास्ति भार्यासमं मित्रं नरस्यार्तस्य भेषजम्।। -म.भा. ३।५८।२८
तथा-
यस्य वै तादृशी भार्या धन्यः स मनुजो भुवि
भार्या हि परमो नाथः पुरुषस्येह विद्यते।।
नास्ति भार्यासमं किञ्चिन्नरस्यार्तस्य भेषजम्।
नास्ति भार्यासमो बन्धुर्नास्ति भार्यासमा गतिः।
नास्ति भार्यासमो लोके सहायो धर्मसाधनः।।
- वही, १२, १४२, ७-१०

इसी वैदिक परम्परा में पुराणों ने दाम्पत्य का सम्बन्ध त्रिवर्गसंसिद्धि से अनिवार्यतः स्थापित किया। मार्कण्डेय ने तो धर्म, अर्थ और काम तीनों पुरुषार्थों की प्रतिष्ठा ही भार्या में की है और इसके लिये भार्या और भर्ता का 'परस्परवशानुग' होना आवश्यक माना है-

भर्तव्या रक्षितव्या च भार्या हि पतिना सदा।
धर्मार्थकामसंसिद्ध्यै भार्या भर्तृसहायिनी।।
यदा भार्या च भर्ता च परस्परवशानुगौ।
तदा धर्मार्थकामानां त्रयाणामपि सङ्गतम्।।

कथं भार्यामृते धर्ममर्थं वा पुरुषः प्रभो।
प्राप्नोति काममथवा तंस्यां त्रितयमाहितम्।।
तथैव भर्तारमृते भार्या धर्मादिसाधने।
न समर्थां त्रिवर्गोऽयं दाम्पत्यं समुपाश्रितः।।
-मार्कण्डेयपु. २१।६८-७२ कलकत्ता सं. पृ. १३३

पुराणकारों ने अपने सुहृत्सम्मित उपदेश-शैली में दाम्पत्य का जो दार्शनिक आधार प्रतिपादित किया है, कालिदास ने उसी को कान्तासम्मित सरस कमनीय रूप में मेघदूत, कुमारसम्भव और रघुवंश में प्रकट किया है। त्रिवर्ग और दाम्पत्य के अनिवार्य सम्बन्ध को स्वीकार करने वाले जीवन-दर्शन से अनुप्राणित काव्यपरम्परा पारिवारिक सम्बन्धों की मधुर रसगन्ध से सुवासित हो- यह स्वाभाविक ही है।

दाम्पत्य प्रेम के साथ देवर-भौजाई के मधुर सम्बन्ध की निराली छटा तो केवल भारतीय साहित्य में ही सम्भव है और प्राचीन मुक्तकों में उसका रसमय कमनीय रूप अपने प्रकर्ष पर है। 'गाहासतसई' की गाथाओं में सम्बन्धों की ये बहुवर्णी सुकुमार छायाएँ उभरती हैं, तो संस्कृत काव्यधारा भी इनसे सम्पृक्त है। मेघदूत में कालिदास के यक्ष ने अपनी प्रिया को मेघ की भ्रातृजाया बना कर दोनों में इसी मधुर सम्बन्ध की कल्पना कर डाली है।

यदि स्मृतिकारों ने चारों आश्रमों में गृहस्थाश्रम को ज्येष्ठ बताया, तो गृहस्थाश्रम की भी धुरी गृहिणी मानी गयी। गृहिणी के पद की जो प्रतिष्ठा संस्कृत काव्यों में है, वह अन्यत्र कहीं नहीं मिलेगी। रघुवंश में इन्दुमती के अवसान पर विपत्र और विलाप करता हुआ अज उसके सम्बोधनों या विशेषणों में 'गृहिणी' को सबसे पहले रखता है। कालिदास ने जहाँ गृहिणी या सत्पत्नी को समस्त धार्मिक क्रियाओं का मूल कहा,[1] तो वहीं गृहिणी और ऋषि को एक तुला में स्थापित करके देखा[2]। गृहिणियों के प्रति एक पूज्यता का जो भाव हमारी संस्कृति में सर्वस्वीकृत है, उससे हमारा काव्य और काव्यशास्त्र प्रभावित है। आचार्यों ने प्रणयकुपित नायिका को मनाने के लिये निर्दिष्ट उपायों में प्रणिपात को जो एक उपाय कहा है, वह स्वकीया या परिणीता नायिका के लिये ही हो सकता है।

संस्कृत कवियों ने भी बार-बार अपने नायकों को जिस प्रणयिनी के चरणों में सिर रगड़ता हुआ चित्रित किया है, वह सद्गृहिणी ही है। अमरुक ने तो कई पद्यों में अपने नायक को नायिका के चरणों में झुकाया है और अमरुक श्रृङ्गार के अप्रतिम कवि होकर

---

१. क्रियाणां खलु धर्म्याणां सत्पत्न्यो मूलकारणम्। -कुमारसम्भव, ६।१३
२. तामगौरवभेदेन मुनींश्चापश्यदीश्वरः।
स्त्रीपुमानित्यनास्थैषा वृत्तं हि महितं सताम्।। - वही, ६।१२

भी परकीया रति का चित्रण नहीं करते, उनके सभी पद्यों में नायिका धर्मपत्नी है।[1]

नारीत्व को इतना महिममण्डित भी अन्य किसी काव्य-धारा में नहीं किया गया, जितना संस्कृत काव्यधारा में, और यह भी भारतीय मूल्यबोध तथा जीवनदर्शन का ही प्रभाव कहा जाना चाहिये। स्मृतिकारों ने 'यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः'- का उद्घोष किया, तो भारतीय देवताशास्त्र में अनेक देवियों की परिकल्पना ही नारी और देवता में समाकारिता देखने के कारण हुई। वाल्मीकि रामायण में वसिष्ठ पत्नी को पुरुष का आत्मा (सच्चा. रूप) बताते हुए, राम के निर्वासन पर सीता को राजासन पर प्रतिष्ठित करने का आग्रह करते हैं, तो उसके काव्य से अनुप्राणित कवि कालिदास अपने महाकाव्य की परम परिणति पर एक रानी को राज्य के सिंहासन पर सचमुच प्रतिष्ठित करा भी देते हैं-

राज्ञी राज्यं विधिवदशिषद् भर्तुरव्याहताज्ञा। -रघु. १६।५७

पुरुषप्रधान सामन्तीय व्यवस्था में नारी को धिक्कृत, अपमानित और प्रताड़ित भी किया गया, तो नारीत्व की प्रतारणा का अपराधबोध भी हमारी काव्यधारा में गहरी अनुभूति के साथ ब्यक्त हुआ। नारी की वेदना और पुरुष के अनुताप को अभिव्यक्ति देने में अमरुक अप्रतिम हैं। कालिदास ने रघुवंश में निर्वासित सीता के राम के प्रति सन्देश में जहाँ भारतीय नारी के औदात्य और करुणा की उज्ज्वल छवि साकार कर दी, वहीं वाल्मीकि के मुख से इस निर्वासनप्रसंग पर यह टिप्पणी भी करायी-

उत्खातलोकत्रयकण्टकेऽपि सत्यप्रतिज्ञेऽप्यविकत्थनेऽपि।
त्वां प्रत्यकस्मात् कलुषप्रवृत्तावस्त्येव मन्युर्भरताग्रजे मे।। -रघुवंश १४।७३

सीता के प्रति निर्वासन के द्वारा किया गया अन्याय वाल्मीकि की दृष्टि से अक्षम्य है। फिर भी कवि ने ऋषि के मुख से विद्रोह का स्वर नहीं, करुणा की शाश्वव वाणी को ही मुखरित किया। राम के प्रति मन्यु प्रकट करने वाले ये ही वाल्मीकि सीता को उनके आगे प्रस्तुत कर उसे पुनः स्वीकार करने का अनुरोध करते हैं-

कविः कारुणिको वव्रे सीतायाः सम्परिग्रहम् - (रघु. १५।७१)

---

१. (क) चरणपतनप्रत्याख्यानप्रसादपराङ्मुखे। - अमरुश. २०
(ख) परिम्लाने माने मुखशशिनि तस्याः करधृते
मयि क्षीणोपाये प्रणिपतनमात्रैकशरणे।। - वही, २५
(ग) पादासक्ते सुचिरमिहमिह ते वामता कैव मुग्धे?- वही, ६८
(घ) आशङ्क्य प्रणतिं पटान्तपिहितौ पादौ करोत्यादरात्। - वही, ४२
(ङ) मानिन्याश्चरणानतिव्यतिकरे - वही, ४४
(च) प्रेयांसः प्रणमन्ति किं तव यथा दासो यथा वर्तते। - वही, ६१
(छ) चरणपतितः प्रेमार्द्रार्द्रः प्रियः समुपेक्षितः।। - वही, ६६

संस्कृत काव्यधारा ने विद्रोह की अग्नि का शमन इस कारुणिकता की गंगा में कराया है, जो भारतीय जीवनदृष्टि और परम्परा के अनुरूप है।

संस्कृत काव्य-परम्परा की यह बड़ी विशेषता रही है कि उसमें हमारे देश की सम्पन्न सांस्कृतिक विरासत को तो सँजो कर रखा ही गया, विभिन्न सम्प्रदायों, मतों या प्रस्थानों की विचारधाराओं का भी उसमें संगम हुआ। यदि चिन्तन के स्तर पर बौद्ध, जैन तथा वैदिक दर्शनों में शास्त्रार्थ, मतभेद और विवाद की सुदीर्घ स्वस्थ परम्परा शताब्दियों तक प्रक्रान्त रही, तो संस्कृत काव्यधारा ने अपने भावगाम्भीर्य में मतभेदों को निमज्जित कर सामरस्य की रसतरंगिणी ही प्रवाहित की। वैदिक परम्परा के कवियों- क्षेमेन्द्र, शिवस्वामी आदि ने बौद्ध धर्म तथा तथागत के जीवन को विषय बना कर महाकाव्य लिखे। महाकवि जयदेव ने दशावतार-वन्दना में बुद्ध की बड़ी सहृदयतापूर्ण स्तुति की है-

**निन्दसि यज्ञविधेरहह श्रुतिजातम्**
**सदयहृदयदर्शितपशुघातम्।**
**केशव धृतबुद्धशरीर !**

यदि जयदेव ने 'गीतगोविन्द' में कृष्ण और राधा के प्रणय को लेकर माधुर्य और भक्ति का अनूठा संगम किया, तो शिव-गौरी या राम-सीता के श्रृंगार को भी माधुर्यभक्ति में संगमित कराने वाले रागकाव्यों की रचना हुई। भर्तृहरि के नाम से प्रचलित इस सुभाषित में तो सभी धर्मों व सम्प्रदायों का सुन्दर समन्वय है-

**यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो**
**बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः।**
**अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः**
**सोऽयं वो विदधातु वाञ्छितफलं त्रैलोक्यनाथो हरिः।।**

## संस्कृत काव्यों में समकालिक बोध

संस्कृत के महाकाव्य तथा खण्डकाव्य या तो पौराणिक विषयवस्तु पर आधृत हैं, या ऐतिहासिक नायकों को विषय बनाकर लिखे गये हैं। कतिपय ऐतिहासिक काव्यों में चरितनायक कवि के अपने वर्तमान से सम्बद्ध है, फिर भी उसे जीवनचरित या घटनाओं की प्रस्तुति में अलौकिक तत्त्वों का समावेश करते हुए चरित्र का दैवीकरण कर दिया गया है। यथार्थ के प्रस्तुतीकरण तथा भूतार्थकथन के स्थान पर इन काव्यों में आदर्श और कल्पना पर अधिक बल है।

ऐसी स्थिति में प्रश्न उठता है कि क्या कवियों ने अपने समकालिक जीवन की उपेक्षा की? उसे कविता की विषयवस्तु नहीं बनाया?

अपने स्वयं के देश-काल की ओर से आँख मूँद कर कोई भी कवि रचना नहीं कर सकता। संस्कृत कवियों ने भी अपने समय को अपनी कृतियों में अभिव्यक्ति दी है। मिथकों या पौराणिक आख्यानों पर आधारित काव्यों में परोक्षरूप से कवि का अपना समय और उसके जीवनानुभव प्रस्तुत किये गये हैं। स्फुट मुक्तकों या सुभाषितों में अनेकत्र कवियों ने अपने समय का यथार्थ चित्रण भी किया है, अथवा कुछ काव्यों में अन्योक्ति अथवा प्रतीकों के द्वारा कवियों ने अपनी समसामयिक स्थितियों का संकेत किया है। इस प्रकार परोक्ष, प्रत्यक्ष तथा प्रतीकात्मक या अन्योक्तिपरक शैलियों में कवियों का समकालिक बोध संस्कृतकाव्यधारा उपस्थित करती है।

कवि के अपने समय की परख को परोक्ष किन्तु विशद रूप में संस्कृत महाकाव्य प्रस्तुत करते हैं। समकालिक जीवन की छवियाँ कहीं तो इन महाकाव्यों में अनजाने कवि के अवचेतन के प्रक्षेपण से आ जाती हैं, तो कहीं कवि सचेत होकर पौराणिक पात्रों और आख्यानों के व्याज से उनकी ओर संकेत करता है। कालिदास के रघुवंशमहाकाव्य में दोनों प्रक्रियाएँ देखी जा सकती हैं। कवि वंक्षु नदी के तट पर रघुसैन्य की हूणों से मुठभेड़ का उल्लेख करता है (रघु. ४।६८) तो कदाचित् उसका ध्यान हूणों के भारत में प्रवेश के ऐतिहासिक काल और रघु के मिथकीय काल के बीच के अन्तराल पर नहीं है। इसी प्रकार अपने चरितनायक के शासन में प्रजा के सच्चरित्र और अनुशासन की प्रशंसा में कालिदास कहते हैं कि उसके शासन में विहार के अर्धपथ में रात को सो गयी वाणिनियों के अंशुक को छूने का साहस पवन तक में न था, फिर उन रमणियों को खींच ले जाने को कोई हाथ बढाये- यह तो कल्पना के बाहर था।[1] निश्चय ही अपनी कल्पना के आदर्श राज्य को कवि ने अतीत में खोजा है, पर यहाँ उल्लिखित वाणिनियाँ कौन हैं, जो आधा रास्ता चल कर रात में सड़क पर सो गई हैं। इस उल्लेख में तो कालिदास के द्वारा अपने समय में रात को मार्ग पर देखे दृश्य या दृश्यों की स्मृति गुँथी हुई लगती है। मल्लिनाथ ने यहाँ विश्व प्रकाशकोश तथा अमरकोश के उद्धरण देकर 'वाणिनी' के नर्तकी, मत्ता तथा अविदग्ध वनिता' ये अर्थ बताये हैं, जबकि हेमाद्रि ने वैकल्पिक पाठ 'पाणिनीनां' मानकर उसका 'दधिविक्रेत्रीणाम्' अर्थ भी किया है।[2]

इसी प्रकार रघुवंश में यूपचिह्न वाले गाँव (१।४४), हैयङ्गवीन लेकर उपस्थित होने वाले घोषवृद्ध (१.४५), पारसीकों के पाश्चात्त्य अश्वसैन्य से युद्ध (४.६२), केरल में नारिकेलासव का पान (४.४२) आदि उल्लेखों में पौराणिक कथा में समकालिक सन्दर्भों का साङ्कर्य प्रतीत होता है। सम्भव है इस प्रकार का साङ्कर्य काव्यरचनाप्रक्रिया में कवि के अपने जीवनानुभवों की संचित स्मृतियों से अनजाने आ गया हो। पर महाकवि ने सचेत

---

१. यस्मिन् महीं शासति वाणिनीनां निद्रां विहारार्धपथे गतानाम्।
वातोऽपि नास्रंसयदंशुकानि को लम्बयेदाहरणाय हस्तम्।। (रघु. ६।७५)

२. रघुवंश : सं गोपाल रघुनाथ नन्दरगीकर दिल्ली (सं. २०३८) पृ. १८६ तथा सं. डॉ. रेवाप्रसाद द्विवेदी (पटना सं २०३०) पृ. १५२

होकर भी पौराणिक या अतीत के कथानक से अपने समय की एक व्याख्या प्रस्तुत की है। रघुवंश के अंतिम सर्ग में ही राजा अग्निवर्ण की विलासिता का चित्रण समकालिक विलासी सामन्तसमाज की भी छवि प्रस्तुत करता प्रतीत होता है।

महाकवि भारवि के 'किरातार्जुनीयम्' में तो कवि के द्वारा समकालिक क्षत्रियसमाज के चरित की व्याख्या और भी मुखर और विशद है। द्रौपदी युधिष्ठिर से कहती है- 'तुम्हारे अतिरिक्त और कौन है जो गुणानुरक्त और कुलजा आत्मवधू की भाँति अनुरक्त साधन और कुलाभिमानी होकर भी लक्ष्मी को यों गँवा दे' (किरात १.)। भारवि गुप्तकाल के अवसान की वेला में हुए, तो निश्चय ही राजा रामगुप्त का उदाहरण उनके अवचेतन में इस पद्य को लिखते हुए रहा होगा। रामगुप्त अपनी पत्नी ध्रुवस्वामिनी को शत्रु शकराज को सौंप देने को तैयार हो गया था। यदि राजशेखर काव्यमीमांसा में इस तथ्य से परिचित हैं, तो भारवि तो उनकी तुलना में गुप्तकाल के और निकट हैं। अर्जुन के चरित्र के द्वारा भारवि अपने समय के राग-रंग में डूबे राजसमाज के समक्ष क्षात्रतेज और विवेक का उदाहरण रखना चाहते हैं। क्या यह उदाहरण उत्तरी सीमान्त से भारतभूमि में घुसपैठ कर चुके विजयमत्त और दुर्दान्त मिहिरकुल को भी परास्त करने वालें राजा यशोवर्मा के चरित्र से प्रेरित है। दशपुर शिलालेख में राजा यशोवर्मा के जिस शौर्य और तेज का चित्रण है, वह किरातार्जुनीयम् के नायक की चरित्र रेखाओं के समीप है।

वस्तुतः पौराणिक आख्यान के प्रत्येक युग में नवसंस्कारित होकर साहित्य में व्यक्त होनेकी जिस परम्परा की ऊपर चर्चा की गयी है, उस परम्परा के कवि पुराकथा के काल को अपने समकाल से और अपने वर्तमान को पुराकथा के अतीत काल से समीक्षित और समंजस करते चलें- यह स्वाभाविक ही था। माघका 'शिशुपालवध' इस प्रक्रिया का सप्राण उदाहरण है। माघ ने अपने चरितनायक श्रीकृष्ण की हस्तिनापुर-यात्रा और रैवतक पर्वत पर उनके डेरे के चित्रण में अपने समय को सजीव कर दिया है। धान के खेत की रखवाली करने वाली गोपिका (१२।४२), मधुमक्खियों के झुंड से सन्त्रस्त भागते लोग (५।५४), गधे के उछाल भरने से गिरती दासी (५।७), पहरा बदलने के लिये सोये प्रहरी को बड़े सबेरे जगाया जाना (११।४), दही बिलोते ग्वाले (११।८), हाथी से घबरा कर लंघी में जुते ऊँटों का बिदकना (१२।२४), बस्ती के गोठ में गोला बनाकर बैठे मदिरा पीते ग्वालों की चेष्टाएँ (१२।३८), गाय दुहता ग्वाला (१२।४०) - इन सब दृश्यों में माघ ने अपने समय का आँखों देखा संसार उजागर कर दिया है। विशेष रूप से राजस्थान के उस समय के रहन-सहन, रीति-रिवाज और लोकजीवन की छवियाँ माघ में यत्र-तत्र बिखरी हुई हैं। उपर्युक्त (१२।२४) उल्लेख में 'लङ्घी' शब्द कोशग्रन्थों में देखने को नहीं मिलता। माघ के सर्वप्राचीन टीकाकार वल्लभदेव बताते हैं कि उष्ट्रद्वययोजित छोटी गाड़ी "लङ्घी" है।[1] सम्भव है माघ ने यह शब्द भिन्नमाल के आसपास की बोली से ग्रहण किया हो।

१. उष्ट्रयुग्मयोजितचक्रासादिकं लङ्घी।- वल्लभदेव कृत **सन्देहविषौषधि, शिशुपालवध,** श्रीनगर, १६३५, उत्तरार्ध पृ. ४६

इसी प्रकार श्रीहर्ष के नैषध-काव्य में भी कुण्डिनपुर के बाजार में सत्तू की गन्ध[1] या विवाह में बरातियों का स्वागत आदि के दृश्य समकालिक जीवन से अनुप्रेरित हैं।

ऐतिहासिक महाकाव्यों में कवि ने अपने समय के किसी शासक की 'इतिहासपुरुष' के रूप में छवि गढ़ने के लिये घटनाओं को दृष्टि-विशेष से प्रस्तुत किया है, पर समकालिक इतिवृत्त की प्रामाणिकता भी उनमें है- इस तथ्य पर प्रकृत ग्रन्थ के ऐतिहासिक महाकाव्य विषयक अध्याय में सोदाहरण विचार किया गया है।

कालिदास ने अपने 'मेघदूत' में प्रणयी के हृदय की सुकुमार कल्पनाओं, आकांक्षाओं और अभीप्साओं के जटिल ताने-बाने में मालक्षेत्र, अमरकण्टक, विदिशा, उज्जयिनी, दशपुर, कनखल आदि अपने समय के यथादृष्ट स्थानों, जनपदों, नगरों आदि के चित्र पिरो दिये हैं। यक्षिणी की दिनचर्या और यक्ष के आवास के वर्णन में, या उज्जयिनी के भवनों, महाकालमन्दिर की आरती के दृश्य में अथवा विदिशा के शिलावेश्मों के उल्लेख में उन्होंने अपने समय के सामाजिक और सांस्कृतिक परिदृश्य को समेट लिया है। कल्पना के जगत् में कवि के देश-काल को सम्मिश्र बनाकर प्रस्तुत करने की कालिदास की यह रीति संस्कृत काव्यधारा में इतनी लोकप्रिय हुई कि मेघदूत को उपजीव्य बनाकर लिखे गये सन्देशकाव्यों में प्रेमसन्देश के साथ कवि के द्वारा अपने समय के भूगोल, नगरग्रामसन्निवेश और अपने क्षेत्र की संस्कृति का उस समय का चित्र अंकित करना एक रूढ़ि बन गयी। श्रृङ्गार प्रधान होते हुए भी ये सन्देशकाव्य प्राचीन भारतीय संस्कृति के ज्ञान के लिये प्रामाणिक स्रोत हैं।

राजतरङ्गिणी जैसे ऐतिहासिक महाकाव्यों को छोड़ कर उपर्युक्त काव्यों में कवि ने अपने देशकाल को परोक्ष रूप से ही प्रस्तुत किया है। पर सुभाषितों या स्फुट मुक्तकों में तो कवियों ने अपने समय से हमारा प्रत्यक्ष साक्षात्कार कराया है। यही नहीं, सुभाषित सङ्ग्रहों या अन्यत्र उद्धृत प्राचीन संस्कृत मुक्तकों में शताधिक ऐसे हैं, जो ग्रामजीवन, किसान, पामर (खेत में काम करने वाला मजदूर), भारतीय निम्नवर्गीय परिवार का दारिद्रय, जीवनसंघर्ष और स्वाभिमान तथा आम जनता के जीवन का यथार्थ, प्रामाणिक तथा अत्यन्त हृदयस्पर्शी अंकन करते हैं। इन मुक्तकों में पौराणिक या मिथकीय काल नहीं, अपितु ऐतिहासिक वर्तमान जीवन्त रूप में कवियों ने साकार कर दिया है। 'सुभाषितसङ्ग्रह तथा सुभाषितों के कवि' शीर्षक अध्याय में यहाँ इनकी चर्चा की ही गयी है।

मुक्तकों के माध्यम से अपने समय की व्याख्या प्रस्तुत करने या कवि के अपने देशकाल के अनुभव को प्रकट करने की एक पद्धति अन्योक्तियों में मिलती है। पौराणिक महाकाव्यों में कवि के द्वारा अपने समय का परोक्ष रूप से सन्निवेश प्रधानतया विवक्षित और काव्य में उद्दिष्ट नहीं है। पर अन्योक्तियों में तो किसी प्रतीक या अप्रस्तुत के द्वारा प्रस्तुत अर्थात् कवि के अपने देशकाल की बात ही प्रधानतया प्रकट की जाती है। उदाहरण के लिये पण्डितराज जगन्नाथ हंस के विषय में अन्योक्ति करते हैं-

---

१. नैषध २।८५

पुरा सरसि मानसे विकचसारसालिस्खलत्
परागसुरभीकृते पयसि यस्य जातं वयः।
स त्वं पल्वलजलेऽधुना मिलदनेकभेकाकुले
मरालकुलनायकः कथय रे कथं वर्तताम्।।

यहाँ मानसरोवर से अनेक मेढकों से भरे गन्दे तालाब में आ पड़े हंस के बहाने चाटुकारों से भरे मुगल दरबार और उसमें अपने अनुभव को ही प्रकट किया है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भल्लट तथा अन्य अन्योक्तिकारों की सुदीर्घ परम्परा पर इस दृष्टि से भी विचार किया गया है। तथापि समकालिक जीवन के यथातथ्य चित्रण, समाज में व्याप्त पाखण्ड और अन्याय की समीक्षा के कारण क्षेमेन्द्र के काव्यों की उपलब्धियाँ सर्वातिशायी हैं।

स्तोत्रकाव्यों में भी कवि का अपना देशकाल प्रकारान्तर से कहीं-कहीं सङ्क्रान्त हो ही गया है। नीलकण्ठ दीक्षित ने तो 'शान्तिविलास' में अपने निर्वेद को व्यक्त करते हुए अपने समय की राजनीतिक और सामाजिक विसंगति पर कटाक्ष कर ही दिया है। यहाँ तक कि 'शङ्कराचार्य' की 'आनन्दलहरी' में मुख में ताम्बूल, नयनों में कज्जल, ललाट पर टीका धारण करने तथा काञ्ची की शाटी पहनने वाली माँ भगवती का जो रूप है, उसके पीछे दक्षिण भारतीय नारी के पहनावे और रूप की समकालिक स्मृति का परोक्षतया अनुवेध कहा जा सकता है।

वस्तुतः संस्कृत काव्य में जीवन के यथार्थ की उपेक्षा नहीं की गयी है, तथापि यथार्थ की पृष्ठभूमि को स्वीकार करके भी जीवन के उच्चतर मूल्यों को उसमें अधिक स्थान मिला है।

अंत में इस खण्ड के सभी लेखकों तथा उ.प्र. संस्कृत संस्थान के निदेशक को उनके सहयोग के लिये मैं धन्यवाद देता हूँ तथा प्रधान सम्पादक आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय की सारस्वत साधना और अध्यवसाय को भी प्रणति अर्पित करता हूँ, जिनके कारण यह खण्ड इस रूप में प्रस्तुत हो सका।

आशा है यह खण्ड संस्कृत साहित्य के अध्येताओं के लिये उपादेय होगा।

- राधा वल्लभ त्रिपाठी.

# संस्कृत वाङ्मय का बृहद् इतिहास

## काव्य-खण्ड : विषय-सूची

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

## तृतीय अध्याय



## चतुर्थ अध्याय

## पञ्चम अध्याय

## षष्ठ अध्याय



## सप्तम अध्याय

## अष्टम अध्याय

## नवम अध्याय

## दशम अध्याय



## एकादश अध्याय

## द्वादश अध्याय



## त्रयोदश अध्याय

## चतुर्दश अध्याय



## पञ्चदश अध्याय

## काव्य-खण्ड

# विषय एवं लेखक संकेत

| विषय | लेखक |
|---|---|
| प्रथम अध्याय : महाकाव्य के उद्‌भव तथा कालिदास-पूर्व महाकाव्य-परम्परा | **डॉ. जगन्नाथ पाठक**<br>प्राचार्य, गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, इलाहाबाद।<br>म.पु. ३०८ ई, बाघम्बरी हाऊसिंग स्कीम, शिवनगर भारद्वाज-पुरम्, इलाहाबाद, (उ.प्र.) |
| द्वितीय अध्याय : कालिदास के काव्य | **डॉ. आनन्द कुमार श्रीवास्तव**<br>सी.-६३२ गुरु तेग बहादुर नगर करेली स्कीम इलाहाबाद (उ.प्र.) |
| तृतीय अध्याय : महाकवि अश्वघोष और बौद्ध काव्य-परम्परा | **डॉ. केदारनाथ जोशी**<br>प्रवाचक, संस्कृत विभाग, विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन (म.प्र.) |
| चतुर्थ अध्याय : मुक्तक काव्य-परम्परा : शतककाव्य | **डॉ. राधावल्लभ त्रिपाठी**<br>आचार्य एवं अध्यक्ष संस्कृत विभाग, डॉ. हरी सिंह गौर विश्वविद्यालय, सागर, (म.प्र.) |
| पञ्चम अध्याय : कालिदासोत्तर महाकाव्य<br>क- हरिविजय से नीलकण्ठ-चरित तक | **डॉ. रामकरण शर्मा**<br>६३ विज्ञान विहार<br>नई दिल्ली - ११००९२ |
| ख- भारवि, माघ एवं श्रीहर्ष | **डॉ. विन्ध्येश्वरी प्रसाद मिश्र**<br>बी. १/४, शिक्षक निवास विक्रम विश्वविद्यालय परिसर, उज्जैन (म.प्र.) |

| | |
|---|---|
| ग- कुमारदास, अभिनन्द | **डॉ. सत्यपाल नारंग**<br>संस्कृत विभाग, दिल्ली<br>विश्वविद्यालय, दिल्ली |
| षष्ठ अध्याय : प्राकृत महाकाव्य | **डॉ. प्रेम सुमन जैन**<br>अध्यक्ष, प्राकृत तथा जैन विद्या संकाय,<br>सुखाड़िया विश्वविद्यालय उदयपुर<br>(राजस्थान) |
| सप्तम अध्याय : शास्त्रकाव्य, संधानकाव्य, चित्रकाव्य तथा यमककाव्य | **डॉ. बाल शास्त्री**<br>प्रवाचक, संस्कृत विभाग, सागर<br>विश्वविद्यालय, सागर (म.प्र.) |
| अष्टम अध्याय : ऐतिहासिक महाकाव्य तथा चरितकाव्य | **डॉ. विन्ध्येश्वरी प्रसाद मिश्र**<br>बी १/४ शिक्षक निवास विक्रम<br>विश्वविद्यालय परिसर, उज्जैन (म.प्र.) |
| नवम अध्याय : सन्देशकाव्य-परम्परा | **डॉ. आशा सर्वटे**<br>प्रवक्ता, संस्कृत विभाग सागर<br>विश्वविद्यालय, सागर (म.प्र.) |
| दशम अध्याय : जैन महाकाव्य तथा चरितकाव्य | **डॉ. यदुनाथ दुबे**<br>संस्कृत विभाग, भवन्स मेहता<br>स्नातकोत्तर महाविद्यालय<br>भरवारी-२१२२०१ |
| एकादश अध्याय : स्तोत्रकाव्य | **डॉ. रामदत्त शर्मा**<br>२६३४, न्यू हाऊसिंग बोर्ड कालोनी,<br>हुड्डा सेक्टर-१३, भिवानी-१२५०२१<br>(हरियाणा) |
| द्वादश अध्याय : परवर्ती गीतिकाव्य | **डॉ. राधावल्लभ त्रिपाठी**<br>आचार्य एवं अध्यक्ष संस्कृत विभाग,<br>डॉ. हरी सिंह गौर विश्वविद्यालय,<br>सागर, (म.प्र.) |

त्रयोदश अध्याय : रागकाव्य-परम्परा — डॉ. रहस बिहारी द्विवेदी
प्रवक्ता, संस्कृत विभाग, रानी दुर्गावती विश्वविद्यालय, जबलपुर (म.प्र.)

चतुर्दश अध्याय : सुभाषितसंग्रह तथा सुभाषित कवि — डॉ. राधावल्लभ त्रिपाठी
आचार्य एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, डॉ. हरी सिंह गौर विश्वविद्यालय सागर, (म.प्र.)

पञ्चदश अध्याय :

क -परवर्ती संस्कृत महाकाव्य — डॉ. भगवती लाल पुरोहित
१२, वीरदुर्गादास मार्ग, विलौटी पुरा, उज्जैन, ४५६०६०

ख- पण्डितराज जगन्नाथ के काव्य — डॉ. शिवसागर त्रिपाठी
संस्कृत विभाग,राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर (राजस्थान)

प्रथम अध्याय

# महाकाव्य के उद्भव तथा कालिदास-पूर्व महाकाव्य-परम्परा

## ऋग्वेद में महाकाव्य के तत्त्व

सभ्यता के उषःकाल में, जब भी मनुष्य ने आनन्द विभोर होकर सम्मिलित नृत्य किया होगा, तभी उसके मुख से अचानक गीत फूट पड़े होंगे, जिनमें कुछ लयबद्धता रही होगी और कुछ छन्दोबद्धता का भी योग रहा होगा। सहस्राब्दियों पूर्व जब सभ्यता का विकास हुआ तब मनुष्य ने उत्सव के प्रसंगों या धार्मिक यज्ञ-याग आदि के प्रसंगों में नृत्य-गान किये होंगे और उन्मुक्त प्रकृति के चमत्कारी दृश्यों को अपना विषय बनाया होगा। इसी क्रम में, उसने अपने गीतों की परम्परा चलायी होगी साथ ही, कबीलों में बँटे लोगों की जीविका की तलाश में परस्पर युद्ध हुए होंगे और अपने हार-जीत के प्रसंगों की तथा शूर-वीरों की प्रशस्ति में उसने गाथाएँ निर्मित की होंगी, जो कबीलों में मौखिक परम्परा में सहस्रों वर्षों तक सुरक्षित रही होंगी। इस प्रकार एक ओर छन्द एवं लय से सम्पृक्त गीतों और दूसरी ओर गाथाचक्रों का विकास होता रहा होगा।

आर्यों का सबसे प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेद सम्भव है उसी विकसित धार्मिक गीत-परम्परा से जन्मा जिसमें धार्मिक यज्ञ-याग के अवसर पर, प्रकृति के तत्त्वों के देवीकरण के फल स्वरूप आह्वान के मन्त्र उपलब्ध होते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि ऋग्वेद के मन्त्र कविता के रूप में स्वीकृति नहीं पा सके हैं, किन्तु उनमें निहित मानवीय भावों की सहज अभव्यिक्ति को देखकर तथा उपमा आदि अलंकारों का अनुभव कर उनके कवित्व पक्ष को स्वीकार करने में संकोच का अवसर ही कहां रह जाता है? इन्द्र की स्तुति में वीर-रस और उषा के मन्त्रों में उसके सौन्दर्य की निराली छटा में उद्रिक्त होने वाला श्रृगांर सहृदय-समाज के लिए स्वानुभव गम्य तो हैं ही, उन स्वतः स्फूर्त मन्त्रों के रचनाकरों को कवि-ऋषि के रूप में मान्यता देने और उनकी वाणियों में कविता का सहज उल्लास स्वीकार करने में किसी प्रकार की बाधा भी नहीं है। इस प्रकार हम कह सकते हैं कि भले ही साक्षात् नहीं, किन्तु परम्परा से ही कविता का अवतरण ऋषि-कवियों के सूक्तों में ईसा से कई सहस्त्र वर्ष पूर्व ही हो चुका था।

जिस रूढ़ अर्थ में 'महाकाव्य' को हम समझते हैं, उसके मूल बीज का अनुसन्धान ईसा से सहस्रों वर्ष पूर्व के इस वैदिक वाङ्मय में किया जा सकता है। सबसे प्राचीन 'ऋग्वेद' नाना देवस्तुतियों का भण्डार है, अतः उसे एक स्तोत्र-संग्रह रूप में भी समझा जा सकता है, किन्तु वह स्तोत्र-संग्रह मात्र नहीं है। यद्यपि मन्त्रों के द्रष्टा 'ऋषि' कहे गये हैं, तथापि उनका दूसरा पर्याय 'कवि' भी है, उन ऋषि-कवियों की रचना के रूप में यदि हम ऋग्वेद

के मन्त्रों का आकलन करें, तो हमें आश्चर्यजनक रूप में कविता के अनेक तत्त्व परिलक्षित होंगे। हम जिन अर्थों में आज कविता को समझते हैं, उन अर्थों में भले ही उन ऋषि-कवियों के सूक्तों का आकलन नहीं किया जा सका है, फिर भी ऐसे अनेक सूक्त हैं, जिन्हें कवि-प्रतिभा की सहज अभिव्यक्ति मानने में संकोच नहीं होता।

वैदिक ऋषियों की वाणी उनके स्वच्छ एवं उल्लसित हृदय से सहज भाव से फूट कर निकली प्रतीत होती है। उनकी वाणी में उपमा जैसे अलंकारों का गुम्फन भी बड़ी सहजता के साथ मिलता है। ऐसा लगता है कि वैदिक ऋषियों की वाणी के माध्यम से कविता के अवतरण के साथ ही उपमा अलंकार भी अवतरित हुआ। स्वतः स्फूर्त सूक्तों को इस प्रकार निःसंकोच कविता की संज्ञा देने और ऋग्वेद को एक साहित्यिक कृति के रूप में परखने की आज जो प्रवृत्ति लक्षित होती है वह कुछ अस्वाभाविक नहीं।

ऋषियों ने देवताओं को यज्ञ में पधारने के लिए आमन्त्रित किया है। उनके आमन्त्रण उनके भावोच्छ्वसित हृदय के उद्‌गार हैं और किसी न किसी छन्दोविधान की सीमा में उद्‌भूत है। देवताओं के स्वरूपवर्णन में भी एक विशेष भव्यता लक्षित होती है।

हृदय की कोमल भावनाओं को अभिव्यक्ति देने में ऋषि-कवि किसी प्रकार के कृत्रिम वाग्जाल का आश्रय नहीं लेते। जहाँ एक ओर उषा के मन्त्रों में उनकी सौन्दर्य-दृष्टि झलकती है, तो इन्द्र के मन्त्र तेजस्विता से उद्दीप्त हैं। भावों की सहज अभिव्यक्तियों के पुंज ऋग्वेद को हम भले ही किसी रूढ़ अर्थ में 'महाकाव्य' की संज्ञा से अभिहित न करें फिर भी वह एक 'महत् काव्य' रूप में अवश्य आकलित किया जा सकता है, क्योंकि उसमें सहज काव्य के गुण परिलक्षित होते हैं।

सामान्यतः, वैदिक ऋषियों को कवि के रूप में तथा उनके सूक्तों को कविता के रूप में आकलित करने की प्रवृत्ति परवर्ती आधुनिक अध्ययन का परिणाम है। यहाँ प्रकृति के साथ मानवीय संवेदना तदात्म होकर जैसे अभिव्यक्त हुई है और वह अभिव्यक्त कविता का सहज रूप धारण करती हुई लगती है। उषा से सम्बद्ध सूक्त को तो कवि-ऋषि की काव्य-चेतना का परमोत्कृष्ट उदाहरण एवं विश्व-काव्य का अनुपम एवं लघुतम उल्लास माना जा सकता है। इसी प्रकार सूर्य, पर्जन्य आदि के गीतों में भी प्रकृति की सुषमा अपनी समग्रता में उल्लसित हुई है। निश्चय ही ऋषि-कवियों ने 'हम काव्य निर्माण करें' इस भावना से कुछ कहा नहीं होगा। हो सकता है कि उनकी दृष्टि में कविता का कोई स्वरूप निर्धारित भी नहीं रहा हो, फिर भी उनकी वाणी कविता से ओतप्रोत ही नहीं, कवितारूप ही लगती है और वास्तव में जहाँ निर्माण के पूर्व जब भी सृजनकर्ता कवि या कलाकार के मन में एक आयोजन, एक जागरूकता एवं एक संविधानपरता बन जाती है, कविता वहाँ सहज भाव से स्फुरित नहीं हो पाती, और स्वतः स्फूर्त तो उस स्थिति में हो ही नहीं पाती। आगे के कवियों में निश्चित रूप से कविता के निर्माण से पूर्व एक आयोजन तथा एक जागरूता लक्षित होती है, जो उसे कविता की सहज स्थिति या स्तरीयता से बहुत कुछ

अवनत कर देती है। यदि ऐसा न भी माना जाय तो उसमें कृत्रिमता की झलक को निःसंकोच स्वीकार किया जा सकता है।

जब आदि कवि ने क्रौञ्च के वध से विलाप करती हुई क्रौञ्ची को सुना होगा तभी उनका करुणार्द्र हृदय छन्दोमयी वाणी के रूप में द्रवित हुआ होगा और अनजाने में कविता फूट पड़ी होगी। किन्तु उनका सम्पूर्ण रामायण एक पूर्व आयोजित काव्य रचना है भले ही उसमें आदि कवि के सहज कवित्व का उद्गार आद्योपान्त लक्षित होता है, लेकिन फिर भी उसकी तुलना वैदिक ऋषि-कवियों की स्वतः स्फूर्त कविता से नहीं की जा सकती।

ऋषि-कवियों के सूक्तों में कविता की प्रायः सभी विधाओं का बीजन्यास आकलित किया जा सकता है। अनेक आख्यान-सूक्त हैं और यम-यमी आदि संवाद-सूक्त हैं, जिनमें महाकाव्य और नाटक के तत्त्व सूक्ष्मरूप से विद्यमान हैं। जिस प्रकार, शिशुपालवध[1]-महाकाव्य के प्रथम सर्ग में महाकवि 'माघ' ने आकाश से उतरते हुए मुनि नारद का वर्णन करते हुए लिखा है कि पहले तो लगा कि एक प्रकाशपिण्ड सा नीचे की ओर चला आ रहा है। (चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ), फिर और कुछ नीचे आने पर लगा कि कोई शरीरी उतर रहा है(ततः शरीरीति विभाविताकृतिम् ), और फिर क्रम से अंगो के विभक्तरूप से दृष्टिगोचर होने पर नारद अपने रूप में पहचाने गए (क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः ) ठीक इसी प्रकार कविता ऋग्वेदकाल में अपने में सम्पूर्ण काव्य-विधाओं के मूल बीज समेटे हुए अत्यन्त अस्फुट रूप में प्रतीत होती है और वाल्मीकि-काल में उसका रूप कुछ निखरा हुआ परिलक्षित होता है। यद्यपि ऋग्वेद के सभी सूक्तों को न तो कविता की संज्ञा दी जा सकती है और न ही सभी सूक्तकारों को कवि माना जा सकता है, तथापि उसके अनेक सूक्त कविता हैं और उनके सूक्तकार के कवि होने में भी सन्देह नहीं है।

यह भिन्न बात है कि परम्परा से हम उन सूक्तों को कविता के रूप में आकलित करने के अभ्यस्त नहीं रहे हैं। उन पर धार्मिकता कुछ इस प्रकार प्रभावी रही है कि हम उनके कवित्व-पक्ष की कल्पना से भी बचते रहे हैं। किन्तु अंतः प्रवेशपूर्वक, गहराई से आकलन के पश्चात् सूक्तों के कवित्त-पक्ष पर आधुनिक युग में, विशेष प्रकाश डाला गया है। प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. मधुकर गो. माईणकर अपने एक व्याख्यान[2] में कहते हैं- ''न तो वहाँ कवि का कोई प्रयत्न है, जैसा कि भारवि, माघ आदि लौकिक कवियों के काव्य (के निर्माण) में परिश्रम देखा जाता है अथवा रचना-बन्ध का निर्माण देखा जाता है, उस प्रकार की स्थिति ऋग्वेद में नहीं है। क्योंकि ऋग्वेद के कवि आद्य ऋषि थे, अर्थ उनकी वाणी का अनुगमन करता है, अपौरुषेय काव्य में पुरुष के प्रयत्न की सम्भावना कहाँ होगी, कुछ लोगों का ऐसा विचार है, किन्तु जैसा कि मैं समझता हूँ ये वसिष्ठ, वामदेव आदि कवि ही थे जैसे

---

१. शिशुपालवध १.३

२. यह व्याख्यान ऋग्वेद कविविमर्शः के नाम से प्रकाशित है

कालिदास, भवभूति आदि। उनका किसी भी प्रकार से कोई भेद नहीं है अतः ऋग्वेद में पौरुषेय ही काव्य है।"

ऋग्वेद के कवियों के काव्य पुराण और नवीन भी होते थे और कवि भी प्राचीन तथा नवीन होते थे। "इन्द्रस्य नु वीर्याणि प्रवोचम्" (१.३२.१) कहकर ऋषि-कवि इन्द्र के पराक्रम का कुछ उसी प्रकार आख्यान करता है, जिस प्रकार आगे के कवियों ने राजस्तुति में पद्य लिखे। सप्तसिन्धु के प्रदेश में आर्यों का संघर्ष दास-दस्युओं के साथ इतिहास में विदित ही है। आर्यों का जीवन निश्चय ही स्थिर न था। उन्होंने परिभ्रमण करते हुए उल्लसित होकर गान किया है अतः ऋग्वेद छन्दोमय है, अन्यथा वह गद्य-रचना के रूप में प्राप्त होता। वास्तव में मानव के आद्य-काव्य का स्फुरण पद्य के रूप में हुआ, जिसमें उसकी सहज भावाभिव्यक्ति लक्षित होती है।

डॉ. माईणकर ने अपने 'व्याख्यान' में ऋग्वेद के कवियों के सम्बन्ध मे विभिन्न पाश्चात्त्य विद्वानों के मत उद्धृत किए हैं। उनके अनुसार ऋग्वेद के कवि कौन थे? क्या वे संघर्षशील उग्र योद्धा थे अथवा यज्ञ-तन्त्र में कुशल पुरोहित या राजसभाओं को अलङ्कृत करने वाले राजाओं के बंदी मागध? कुछ विद्वानों के अनुसार प्रथम अवस्था में वर्तमान पुरोहितों ने इस काव्य की रचना की। उन्होंने देवताओं को प्रज्वलित अग्नि में बिछे कुश पर तथा सुत सोम में आमन्त्रित किया। देवता भी रथ पर अधिष्ठित होकर अथवा घोड़े पर चढ़कर आहुति स्वीकार करने के लिए प्रतिदिन अन्तरिक्ष से आकर यज्ञ स्थान में उपस्थित होते थे।

वैदिक ऋषि-कवियों में कवित्व की चेतना सहज भाव से उद्दीप्त थी, यह बात ऋग्वेद के अनेक सूक्तों के आकलन से स्पष्ट हो जाती है। इतना ही नहीं, कवित्व के नाना उपकरणों के प्रति भी उनमें जागरूकता थी। जैसे उनके द्वारा रसों का संविधान। यद्यपि उन्होंने श्रृङ्गार, वीर या अद्भुत आदि नामों के सम्बन्ध में अपनी जानकारी नहीं व्यक्त की है, तथापि उन्हें कविता में उनकी स्थिति का आभास अवश्य था। क्या हम इन्द्र की स्तुतियों में वीररस का विधान नहीं अनुभव करते? आगे चलकर यही इन्द्र वीरता का प्रतीक बन गया। कालिदास प्रायः अपने द्वारा वर्णनीय राजाओं के प्रसंग में उन्हें इन्द्र के समान स्तर पर प्रतिष्ठित करते हैं। रघुवंश का 'अर्धासनं गोत्रभिदोऽधितष्ठौ' कथन इसी बात का सङ्केत करता है। ऋग्वेद की 'दाशराज्ञसूक्त' राजा दिवोदास और उनके प्रतिद्वन्द्वी के संघर्ष का चित्रण करता है, जो वीररस का एक अनुपम उदाहरण है। ऋषि-कवि गृत्समद ने शौर्य और वीर्य के प्रतीक इन्द्र की वीरता के वर्णन प्रस्तुत किए हैं। दशम मंडल में उर्वशी और पुरूरवा का प्रणय-प्रसंग है, जिसमें विरही पुरूरवा की की उक्तियाँ हैं। यह प्रसंग विप्रलम्भ श्रृंगार की दृष्टि से आकलनीय है। यम-यमी संवाद में (१०।१०) शृङ्गार का आभास मिलता है। रस-विधान की ही भाँति अलङ्कार-विधान के प्रति भी वैदिक कवि जागरूक थे। यहाँ तक कि वैदिक 'अरंकृत' शब्द 'अलङ्कार' का ही मूल रूप समझा गया है। 'ध्वन्यालोक' में आचार्य आनन्दवर्धन जिसे 'अपृथग्यत्ननिर्वर्त्य' कहते हैं, वास्तव में

अलङ्कार वैदिक कवियों की रचनाओं में सहज भाव से अनुस्यूत प्रतीत होते हैं। उनके नियोजन से उनकी वाणी अत्यन्त प्रभावशाली बन पड़ी है। न केवल उपमा और रूपक अपितु अन्य अलंकार, जैसे अतिशयोक्ति, व्यतिरेक, समासोक्ति आदि भी वहाँ उपलब्ध होते हैं। आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय ने कुछ ऐसे सूक्त उद्धृत किए हैं, जो प्रस्तुत में आलंकारिक प्रयोग की दृष्टि से आकलनीय हैं। जैसे उपमा अलंकार की छटा के लिए देखें-

**अभ्रातेव पुंस एति प्रतीची गर्तारुगिव सनये धनानाम्।**
**जायेव पत्य उशती सुवासा उषा हस्रेव नि रिणीते अप्सः।।**
**ऋ.वे.१। १२४। ७**

उषा कभी भ्रातृहीन भगिनी के समान अपने दायमात्र को लेने के लिए पितृस्थानीय सूर्य के पास आती है तो कभी वह सुन्दर वस्त्र पहनकर पति को अपने प्रेम-पाश में बाँधने के लिए मचलने वाली सुन्दरी के समान पति के सामने अपने सुन्दर रूप को प्रकट करती है।

वैदिक कवियों के उपमान निश्चित रूप से उनके सहज वन्यजीवन को मूर्त करने वाले प्रतीत होते हैं। इन्द्र ने जब वृत्र पर वज्र से प्रहार किया तब रंभाती हुई गायों की भाँति जल जोरों से बहता हुआ समुद्र की ओर चल पड़ा। सायंकाल बाहर से चरकर आने वाली रंभाती हुई गायों का दृश्य कवि अपने निकटवर्ती जीवन से लेता है, 'वाश्रा इव धेनवः स्पन्दमानाः अञ्जः समुद्रमवजग्मुरापः' (१।३२।२) 'चत्वारि शृङ्गास्त्रयोऽस्य पादा' (४।५८।३) ऋग्वेद का यह अतिशयोक्ति का एक प्रसिद्ध उदाहरण है, जिसे सायण ने यज्ञ की स्तुति मानी है, तो पतञ्जलि (महाभाष्यकार) ने शब्द की और काव्यमीमांसाकार राजशेखर ने काव्य-स्तुति मानी है। इसी प्रकार-

**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति अनश्नन्नन्यो अभि चाकशीति।।**
**१। १६४।२०।**

दो सुन्दर पंखों वाले साथ रहने वाले पक्षी एक ही वृक्ष पर रहते हैं। उनमें से एक मीठे फल खाता है और दूसरा कुछ भी न खाता हुआ विराज रहा है। यहाँ माना गया है कि जीवात्मा और परमात्मा को उपमेय के रूप में संकेतित करना कवि का उद्देश्य है।

प्रकृति के सौन्दर्य के प्रति ऋग्वेदीय कवि अत्यन्त मुग्ध प्रतीत होता है। उसके प्राकृतिक दृश्यों के वर्णन कवित्व की दृष्टि से चरम उत्कर्ष तक पहुँचे हुए लगते हैं। प्रातःकाल उषा का उदय वैदिक कवि को अत्यन्त आकृष्ट करता है। वह उसके भव्य रूप में मानवीय सत्ता की प्रतिष्ठा करता है और उसके साथ आत्मीयता स्थापित करता है। कभी उसे उषा कुमारी के रूप में दिखती है, तो कभी गृहिणीरूप में तो कभी मातारूप में।

इस प्रकार उसके बाह्य सौन्दर्य की अपेक्षा वह उसके आभ्यन्तर सौन्दर्य को संकेतित करता है। इस प्रकार उषः सूक्त अपने आप में वैदिक कवि की प्रबल सौन्दर्य-दृष्टि को प्रमाणित करने वाला अनुपम सूक्त है। वहाँ प्रकृति जैसे उसकी सहयात्री बन गई है।

**छन्दोविधान**-यद्यपि वेदिक काव्य में गायत्री, त्रिष्टुप्, बृहती, जगती आदि छन्द प्रयुक्त हुए हैं, जिनसे लौकिक काव्य के छन्द भिन्न माने गये हैं। पर लौकिक काव्य के छन्दों का विकास भी वास्तव में वैदिक छन्दों के मूल से ही हुआ है।[1] और अनुष्टुप् छन्द तो वेद से ही सीधे लौकिक काव्य में लिया गया है।

## वैदिक आख्यान

ऋग्वेद की साहित्यिक सामग्री का आकलन उसमें आये आख्यानों के आकलन के बिना अधूरा होगा। सूक्तों में अनेक आख्यानों के संकेत मिलते हैं। आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय उनमें ३० आख्यानों का निर्देश करते हैं, जिनमें से कुछ की सूची इस प्रकार है-

शुनःशेप, अगस्त्य और लोपामुद्रा, गृत्समद, वसिष्ठ और विश्वामित्र, सोम का अवतरण, त्र्यरुण और वृशयान, अग्नि का जन्म, श्यावाश्व, बृहस्पति का जन्म, राजा सुदास, नहुष, अपाला, नाभावेदिष्ट, वृषाकपि, उर्वशी और पुरूरवा, सरमा और पणि, देवापि और शन्तनु तथा नचिकेता। इनके अतिरिक्त दान-स्तुतियाँ हैं, जिनमें राजाओं के नामों का उल्लेख है।

इनमें ऐसे अनेक आख्यान हैं जिन्हें पुराणों में और विस्तार मिला और उर्वशी और पुरूरवा के आख्यान को लेकर तो कालिदास ने विक्रमोर्वशीय नाटक की रचना ही कर डाली।

## वैदिक साहित्य में लोक-तत्त्व

वैदिक साहित्य को शिष्ट साहित्य के रूप में आकलित करने में किसी प्रकार का संदेह या संकोच नहीं होता, किन्तु उसमें लोक-तत्त्व का सर्वथा अभाव है, ऐसा नहीं माना जा सकता। वैसे शिष्ट साहित्य से लोक साहित्य का जुड़ना कोई आश्चर्यकारी घटना नहीं है। ऐसा आज भी है और पहले भी था। ऋग्वेद में व्याकीर्ण रूप से प्राप्त होने वाले आभिचारिक संकेतों को लोक-तत्त्व से जोड़ा जा सकता है और उन्हें वृष्टि-कल्प, भैषज्य, कूटकल्प, शान्तिकल्प, और संस्कार के रूप में विभाजित किया जा सकता है। 'मण्डूक-सूक्त' वृष्टि-कल्प का उदाहरण है, जिसमें वृष्टि के लिए मण्डूकों की स्तुति है। वृष्टि के लिए मण्डूकों की स्तुति के साथ किसी प्रकार के विधान का निर्देश तो नहीं मिलता, किन्तु उसकी सम्भावना की जा सकती है। कहते हैं कि ऐसी प्रथाओं का अब भी भारत में प्रचलन है। मिथिला में जब वर्षा नहीं होती तो गाँव की स्त्रियाँ एकत्र होती हैं और ढूढ़कर पहले से

---

१. विवरण के लिये इसी पुस्तक में **लघु काव्य-परम्परा** शीर्षक अध्याय द्र.

लाये गए मेढ़कों को ओखल में कूटती हैं और इन्द्र के गीत गाती हैं। दशम मंडल में ऐसे भी कुछ सूक्त हैं जिन्हें म्रियमाण व्यक्ति के मनस् (आत्मा) को जीवित रखने के लिए कहा जाता है। कूटकल्प का उदाहरण दशम मण्डल का १४५ वाँ सूक्त है जिसे पढ़कर सौत की ओर से पति के मन को अलग करने के लिए औषधि उखाड़ते हैं। भास के 'स्वप्नवासवदत्तम्' (तृ. अं. ) में 'सपत्नीमर्दन औषध' का उल्लेख है। इस प्रकार शत्रुओं के लिए मारण का प्रयोग (१०।१६६) है। सप्तम मण्डल के ५५ वें सूक्त में, कोई चोर घर के लोगों को निद्रित करने के लिए मंत्र को प्रयोग में लाता है और 'निषुस्वप' को बार-बार कहता है। इस मन्त्र के भी किसी आनुष्ठानिक रूप का पता नहीं है, फिर भी लगता है कि श्मशान की राख जैसी वस्तु का प्रयोग किया जाता हो। द्वितीय मण्डल के दो सूक्तों (४२, ४३) को तथा दशम के १६४ वें सूक्त को शान्तिकल्प के रूप में लिया जा सकता है। जहाँ पहले को दोनों में कपिञ्जल पक्षियों को मंङ्गल ध्वनि करने के लिए कहा गया है, तो अन्तवाला 'दुःस्वप्ननाशन सूक्त' है। ऋग्वेद में ऐसे अनेक सूक्त हैं, जिन्हें जन्म से मृत्यु तक किये जाने वाले अनुष्ठानों से जोड़ा जा सकता है। ऐसे सूक्त संस्कार के अन्तर्गत आते है। इन्हें धार्मिक विधान मात्र नहीं कहा जा सकता, क्योंकि विभिन्न देशों में भी मिलती-जुलती ऐसी प्रथाओं के कारण इनका अभिचार होना सिद्ध होता है।

वैदिक लोक-साहित्य का एक दूसरा पक्ष है, गाथा। ऋग्वेद में गाथानी, ऋजुगाथ और गाथिन् शब्द भी मिलते हैं। मूलतः गै धातु से निष्पन्न होने के कारण गाथा का अर्थ गीत हो सकता है।

विद्वानों के अनुसार 'गाथा' वेद तक ही सीमित नहीं है, यह जैन, बौद्ध तथा पारसीक साहित्य में भी प्रयोग में लायी गयी है। गाथिन् गाने वाले के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। ऋग्वेद में (१०।८५।६) सामान्य अर्थ की अपेक्षा कुछ विशिष्ट आशय से नाराशंसी और रैभी के साथ वर्गीकृत किया गया है। एक स्थान पर गाथा के साथ 'अर्किन' का प्रयोग मिलता है। (१।७।१)

यद्यपि 'गाथा' के अर्थ के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद हैं, तथापि प्रमाण के आधार पर 'गाथा' मानव से सम्बन्ध रखती है, जबकि ऋक् देव से। यह भी सम्भव है कि गाथा गेय होती थी, ऋक् या अर्क पाठ्य। गाथा वाली ही गेय विधा आगे लोक जीवन में लोकगाथा के रूप में परिणत हुई। ऋग्वेद के संवाद-सूक्त भी लगभग लोकगाथा के अन्तर्गत आ सकते हैं। सम्भावना यह है कि यमयमी संवाद जैसे सूक्त दशम मण्डल में स्थान पाने से पूर्व लोककण्ठ में ही सुरक्षित रहे होंगे। पुरूरवस् और उर्वशी संवाद और शुनः शेप का आख्यान भी लोक-गाथा के मूल से विकसित हों।

इसी प्रकार इन्द्र-इन्द्राणी संवाद (१०।८६) को भी लोक-गाथा के स्वरूप में आकलित किया जा सकता है। वहाँ, विषय के रूप में एक वृषाकपि (बन्दर) है जिसपर इन्द्राणी कुपित हो गयी है। अगस्त्य-लोपामुद्रा संवाद भी लोकगाथा की सीमा में लाया जा सकता है। कुछ

लोगों ने, ऋग्वेद में, लोकगीतों की परम्परा को भी ढूँढ़ निकालने का प्रयास किया है। जैसे (१०।८५) विवाहसूक्त में उन्हें लोक गीतों की टुकड़ियाँ छिपी जान पड़ती हैं। इसी प्रकार ऋग्वेद में ही प्रहेलिका (पहेली) की सामग्री भी खोजने में कुछ विद्वान् सफल हुए हैं जैसे हिरण्यस्तूप (१।३५।६) में-

**तिस्रो द्यावः सवितुर्द्वा उपस्थां एका यमस्य भुवने विराषाट्।**
**आणिं न रथ्यममृताधि तस्थुरिह ब्रवीतु य उतच्चिकेतत्।।**

**ऋ. वे. १।३५।६**

श्री राम गोविन्द त्रिवेदी के अनुसार, इसका अर्थ इस प्रकार है- "द्युलोक आदि तीन लोक हैं इनमें द्युलोक और भूलोक-दो सूर्य के पास हैं, एक अन्तरिक्ष यमराज के घर में जाने का रास्ता है। जिस प्रकार रथ कील का ऊपरी भाग अवलम्बन करता है, उसी प्रकार अमर या चन्द्रमा आदि नक्षत्र सूर्य को अवलम्ब किये हुये हैं, जो सूर्य को जानते हैं वे इस विषय में बोलें।"

पहेलियों में भी कुछ अन्त में ऐसा ही कहा जाता है, जो जाने सो पण्डित। प्रथम मण्डल के १६४ वें सूक्त को, जिसमें ५२ ऋचाएँ हैं, किसी के अनुसार प्रहेलिका सूक्त कहना संगत होगा। ऋग्वेद में लोकोक्तियाँ भी विद्यमान हैं, जो लोक-साहित्य की सीमा में आती हैं। 'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति' को विदग्ध जनों की उक्ति माना जा सकता है, किन्तु सामान्य जन-जीवन की उक्तियाँ भी वहाँ कुछ कम नहीं हैं। कहते हैं कि दशम मण्डल का एक पूरा सूक्त ही लोकोक्तियों से भरा पड़ा है।

हम यहाँ तक इस तथ्य तक सम्भवतः पहुँच चुके हैं कि सम्पूर्ण ऋग्वेद को एक काव्य के रूप में भले ही न देखा जा सकता हो, फिर भी उसमें काव्य के नाना तत्त्व कुछ इस सीमा एवं मात्रा तक अनुस्यूत हैं कि वह अपने-आप में नाना काव्यमय गुच्छकों वाला एक विशाल पुष्पहार बन पड़ा है। उसमें प्राप्त होने वाले काव्य के तत्त्वों के कारण उसे एक महाकाव्य की संज्ञा भले ही न दी जा सके, पर उसे एक 'महत् काव्य' के रूप में यत्किञ्चित् स्वीकार किया जाना चाहिए। वास्तव में वही रचना महाकाव्य की स्थिति तक पहुँचने में समर्थ होती है, जिसमें 'महत्' चिन्तन जिसे दूसरे शब्द में विश्वजनीन चिन्तन का सम्यक् समावेश हो।

## आर्ष महाकाव्यों का उदय-

**पृष्ठभूमिः-** हमने ऋग्वेद के व्याकीर्ण काव्य-तत्त्व के आकलन के क्रम में देखा कि वहाँ आर्य जाति के जीवन में सहज भाव से कविता प्रकृति के साथ एक आश्चर्यमिश्रित सम्बन्ध या परिचय के कारण छन्दोबद्ध रूप से स्रोतस्विनी की भाँति फूटकर बह निकली है। वहाँ भी कुछ ऐसे तत्त्व गाथा और नाराशंसी के रूप में लक्षित हुए जहाँ वीरोदारता एवं

दानस्तुति विषयक सूक्तों में वीररस प्रधान काव्य के निर्माण की पृष्ठभूमि बनती रही। समाज के विकास के साथ-साथ मनुष्य का एकाधिकार बढ़ता गया और इतिहास, पुराण, आख्यान, उपाख्यान, वंशानुचरित निर्मित होते गये। ये सभी सूतों, मागधों द्वारा प्रवर्तित रूप से प्रस्तुत होते रहे और समय-समय पर किसी प्रतिभाशाली कवि के हाथों प्रस्तुत होकर अधिक वर्णनात्मक होने के कारण विस्तार पाते गये। इसे ही पाश्चात्त्य समीक्षकों ने 'सन्तरणशील साहित्य' की संज्ञा दी है।

"उसमें लिखित काव्य जैसी स्थिरता नहीं रहती। वैदिक साहित्य से लेकर लौकिक साहित्य तक एक ही कथा, गाथा के अनेक रूपों में मिलने से यह ज्ञात होता है कि कुछ गाथाएँ लोकप्रियता से या 'योग्यतमावशेषन्याय' से भिन्न-भिन्न स्थानों तथा कालों पर भिन्न रूप से मिलती हैं, एक ही कथा में अनेक उपकथाएँ जुड़ती चली जाती हैं और एक बृहदाकर रूप धारण करती हैं। इसे ही गाथाचक्र कहते हैं।" (संस्कृत महाकव्य की परम्परा, डॉ. केशवराव मुसलगांवकर, पृ. १०२)

रामायण और महाभारत को ऐसे ही 'गाथाचक्र' की संज्ञा दी गयी है। इनमें भी नाना उपाख्यानों का समय-समय से समावेश मिलता है। आगे चलकर, कालिदास तथा उनसे पूर्व, जिस प्रकार के महाकाव्य रूढ़ अर्थ में लिखे गये, निःसन्देह इन दोनों ही महाग्रन्थों का उसमें विशेष योगदान है। यहाँ तक कि इन्हें 'आर्ष महाकाव्य' माना गया तथा इन्हें उपजीव्य (आधारभूत) काव्य की संज्ञा भी दी गयी।

**रामायण**-युगों तक भारतीय जीवन और साहित्य को प्रभावित एवं प्रेरित करने वाले 'उपजीव्य काव्य' रामायण कुछ प्रक्षिप्त अंशों को छोड़कर जिस एक कवि की लेखनी से लिखा गया, उसके रचयिता थे महर्षि वाल्मीकि। वाल्मीकि को 'आदि कवि' तथा रामायण को 'आदि काव्य' भी कहा जाता है। इसे एक 'विकसनशील महाकाव्य' भी माना गया है। साहित्य दर्पणकार विश्वनाथ ने इसे 'आर्ष काव्य' कहा है और महाकाव्य की कोटि में रखा है। विश्वनाथ के पूर्व, आनन्दवर्धन ने भी इसका प्रबन्ध काव्य के रूप में उल्लेख किया है।

परवर्ती महाकाव्य-विधा के विकसित होने में इन दोनों (रामायण और महाभारत) का समान महत्त्व है, इनका उपजीव्यत्व आज भी अक्षुण्ण बना हुआ है।

यद्यपि महर्षि वाल्मीकि का रामायण 'आदिकाव्य' के रूप में प्रतिष्ठित है तथापि उसे एक 'महाकाव्य' के रूप में आकलित किया जाता रहा है। यह किसी रूढ़ अर्थ में महाकाव्य नहीं, बल्कि एक महनीय काव्य है, जो न किसी कालविशेष में उपयोग के लिए रचित हुआ था और न ही देशविशेष के लाभ के लिए बनाया गया था। यह वह महीयसी रचना है जिसने हजारों वर्षों से मानव-जाति के जीवन-पथ को आलोकित तो किया ही, सहस्राधिक कवियों को काव्य-लेखन की दृष्टि भी दी। वास्तव में कालिदास को कालिदास एवं भवभूति को भवभूति बनाने वाला भी यही काव्य है। उदात्त मानवीय-दृष्टि को उन्मीलित करने वाला शायद ही ऐसा कोई ग्रन्थ हो। सबसे बड़ी बात तो यह है कि यह महनीय काव्य जिस एक

(राम) के जीवन को मूलतः एवं प्रधानतः आधारित करके निर्मित है वह व्यक्ति मनुष्य है।

आरम्भ में, महर्षि वाल्मीकि ने नारदजी से एक ऐसे 'नर' के विषय में जानने की इच्छा प्रकट की जो गुणवान्, वीर्यवान् धर्म को जाननेवाला, उपकार मानने वाला, सत्यवादी, दृढ़व्रत, चरित्र (सदाचार) से युक्त, सभी प्राणियों का हित करने वाला, विद्वान्, समर्थ, प्रियदर्शन, अपने मन पर अधिकार रखने वाला, क्रोधजयी, कान्तिमान्, किसी की भी निन्दा न करने वाला है तथा संग्राम में, जिसके कुपित हो जाने पर देवता भी डरने लगते हैं। नारद जी ने ऐसे गुणों से युक्त 'नर' राम को बताया और यह भी बताया कि राम गाम्भीर्य में समुद्र के समान हैं और धैर्य में हिमालय के समान। यदि विचार किया जाय तो यह अन्तिम बात अपने राष्ट्र भारत के सन्दर्भ में कुछ और भी सार्थक लगती है, जो तीन ओर गम्भीर समुद्र से और उत्तर की ओर स्थिर हिमालय से परिवेष्टित है। राम के चरित्र के सर्वाङ्गीण आकलन के लिए उसकी समुद्र जेसी गम्भीरता एवं हिमालय जैसी स्थिरता को ध्यान में रखने पर ही उसका कुछ मूल्यांकन सम्भव होगा[1]

इस भूमि पर निर्मित राम के चरित्र का भव्य भवन वाल्मीकि जैसे स्थपति की अद्‌भुत स्थापत्य-दृष्टि का परिचायक है, ऐसा मानने में संकोच नहीं होता।

किसी भी रचना के स्थायित्व या शाश्वतत्व के लिए जो गुण अपेक्षित हैं वे इस आदिकाव्य में लबालब भरे हैं।

जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं, सहस्रों कवियों को कविता-निर्माण की समुज्ज्वल दृष्टि देने वाली इस रचना के सन्दर्भ में सबसे विलक्षण बात यह है कि इसके लेखन की उद्‌भावना एक अघटित घटना के कारण तब हुई, जब महर्षि वाल्मीकि ने किसी बहेलिये के बाण से बिधे एक क्रौञ्च पक्षी के लिए चीत्कार करती हुई क्रौञ्ची को सुना और उनके हृदय का 'शोक' सम अक्षर से युक्त छन्दोमयी 'वाणी', या श्लोकरूप में प्रकट हुआ- 'शोकः श्लोकत्वमागतः ध्वन्यालोक (१।५) कविता के उद्‌भव का वास्तव में तभी से यह रहस्य खुला कि जब-जब कवि का अन्तर्जगत् भावान्दोलित होता है, तब-तब सहज भाव से कविता फूट पड़ती है। कालिदास ने क्रौञ्च-वध की इसी घटना को इस पद्य में बाँधा है-

**तामभ्यगच्छद् रुदितानुसारी कविः कुशेध्माहरणाय यातः।**
**निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थः श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः।।**

(रघु. १४।७०)

वाल्मीकि की इस विलक्षण कृति को आचार्य आनन्दवर्धन ने 'सिद्धरस' कृतियों में संकेतित किया है। और 'सिद्धरस' रचना के निर्माण की बात वाल्मीकि जैसे कवि को

---

१. यह बात अरण्यकाण्ड (२७।३३) में सीता के मुख से भी कहलायी गयी है-
महागिरिमिवाकल्प्यं महेन्द्रसदृशं पतिम्।
महोदधिमिवाक्षोभ्यमहं राममनुव्रता।।

ध्यान में रखकर कही गयी है-

जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः।
नास्ति येषां यशःकाये जरामरजं भयम्।।

महाकवि कालिदास तो बड़े स्पष्ट शब्दों में यथासम्भव वाल्मीकि को 'पूर्वसूरिभिः' कहकर सादर स्मरण करते हैं और इन्हें मार्गदर्शक होने का श्रेय देते हैं

वाल्मीकि ने अपने काव्य के इस भव्य मन्दिर में राम के जिस उदात्त व्यक्तित्व को प्रतिष्ठित किया, वह एक सम्पूर्ण मानव का आदर्श बन गया। 'अयोध्याकाण्ड' के प्रथम सर्ग में आने वाले ये श्लोक आकलनीय हैं-

स च नित्यं प्रसन्नात्मा मृदुपूर्वञ्च भाषते।
उच्यमानोऽपि परुषं नोत्तरं प्रतिपद्यते।।
कदाचिदुपकारेण कृतेनैकेन तुष्यति।
न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया।।
(वा.रा.अयो.का. 1।10-11)

रामायण के नायक की यह छवि कालिदास, भवभूति आदि अनेक परवर्ती कवियों के लिये प्रेरक रही। राम और सीता का आदर्श प्रेम भी भारतीय काव्य के लिये उज्ज्वल निदर्शन बना। वाल्मीकि राम के विषय में कहते हैं-

स्त्री प्रणष्टेति कारुण्यादाश्रितेत्यानृशंस्यतः।
पत्नी नष्टेति शोकेन प्रियेति मदनेन च।। (वा. रा.)

अर्थात्, एक पत्नी खो गयी, यह सोचकर उनके हृदय में करुणा भर आती है, वह हमारे आश्रित थी, इस कारण वे दया से द्रवित हो उठते हैं, मेरी पत्नी ही मुझसे बिछुड़ गयी, इसका विचार करके वे शोक से व्याकुल हो उठते हैं तथा मेरी प्रियतमा मेरे पास नहीं रही, ऐसी भावना करके उनके हृदय में प्रेम की वेदना होने लगती है। भवभूति के राम में इसी राम की अनुगूंज इस पद्य में मिल जाती है-

अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढघनव्यथः।
पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः।। (उत्तररामचरित 3।1 )

राम के भ्रातृ-प्रेम को तब हम उद्रिक्त रूप में अनुभव करते हैं, जब लक्ष्मण के शक्ति लगने के प्रसङ्ग में वे कहते हैं-

देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।
तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः।। (वा.रा.यु.का. 101।15)

यहाँ वाल्मीकि के निर्माण की सरलता एवं सहजता भी आकलनीय है, जिसे वे कितने सीमित शब्दों में अभिव्यक्ति दे जाते हैं। एक और प्रसंग है रावण के वध का। रावण मारा जा चुका है तब राम विभीषण से कहते हैं-

मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम्।
क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव।।
(वा.रा.यु.का. १०६।२५ )

यहाँ राम का विभीषण से यह कथन, 'ममाप्येष यथा तव', आचार्य बलदेव उपाध्याय की दृष्टि में, राम के चरित्र की उदात्तता का चरम उत्कर्ष है।

वाल्मीकि का रामायण एक संवेदनशील लेखनी की उपज है और उसमें एक गृहस्थाश्रम की मर्यादा को आदर्श के रूप में प्रतिष्ठापित करने का कवि का प्रयास नितान्त सफल हुआ है। इसी कारण उसके प्रधान नायक राम मर्यादा-पुरुषोत्तम के रूप में प्रतिष्ठित हैं। इतना ही नहीं, उन्हें वहाँ 'विग्रहवान् धर्मः' कहा गया है ठीक इसके विपरीत रावण अधर्म का प्रतीक है। आगे चलकर इस सम्पूर्ण कथा को, रावण पर राम की विजय को, कवियों ने अधर्म पर धर्म की, असत्य पर सत्य की तथा अन्धकार पर प्रकाश की विजय के रूप में लिया और 'रामादिवत् प्रवर्तितव्यं न रावणादिवत्' की अनुगूंज सम्पूर्ण साहित्याकाश में भर गयी। यह सब कुछ उस प्राचेतस ऋषि वाल्मीकि की लेखनी का चमत्कार है।

रामायण की परम्परा में आगे चलकर अनेक रामायणों की रचना हुई संस्कृत के साथ, प्राकृत में तथा भारत की अनेक प्रान्तीय भाषाओं में। उनमें, योगवासिष्ठ, अध्यात्म-रामायण, अद्भुतरामायण, आनन्दरामायण, भुशुण्डिरामायण, जैन-परम्परा में विमलसूरि का प्राकृत काव्य 'पउमचरिउ' तथा संस्कृत में लिखित रविषेण का महाकाव्य पद्मचरित प्रमुख हैं। फादर कामिल बुल्के ने 'रामकथा' नाम से लिखित अपने शोध प्रबन्ध में रामकथा के संसार के अनेक देशों में प्राप्त होने वाले विभिन्न रूपों का विस्तृत आकलन प्रस्तुत किया है। भारतीय अन्य भाषाओं में लिखित रामायणों में गोस्वामी तुलसीदास का रामचरितमानस, कृत्तिवास का 'कृत्तिवास रामायण' तथा कम्बन का 'तामिल रामायण' प्रसिद्ध हैं।

रामायण ने वैदिक संस्कृत और लौकिक संस्कृत के साहित्यों के बीच एक सेतु का कार्य किया है। किसी रूढ़ अर्थ में भले ही वाल्मीकि 'महाकवि' रूप में अभिहित नहीं हों, किन्तु अपनी महीयसी रचना द्वारा उन्होंने अनेकशः महाकवियों की दृष्टि को उन्मीलित किया है और उनका रामायण सही अर्थ में एक विकसनशील 'महाकाव्य' है।

**महाभारत**-एक विकसनशील महाकाव्य के रूप में रामायण की भाँति ही महाभारत को माना जाता है। अठारह पर्वों में विभक्त यह महाग्रन्थ भारतीय साहित्य का सुमेरु या

'गौरीशंकर शिखर' का महत्त्व रखता है। महाभारत है भरत के वंश में उत्पन्न क्षत्रियों के परस्पर युद्ध की कथा। इसके नामकरण का स्वयं आरम्भ में एक और कारण निर्दिष्ट किया गया है- महत्त्वाद् भारवत्त्वाच्च महाभारतमुच्यते। यह महान् है तथा भारवान् भी है। महाभारत रामायण की भांति किसी एक कवि की लेखनी का निर्माण नहीं है। इसे समय-समय पर विभिन्न लेखकों ने परिष्कृत एवं परिवर्धित किया है। युद्ध की इस कथा में समय-समय पर जोड़े जाने वाले अंशों के कारण इसकी मूल कथा के सम्बन्ध में निर्णय कर पाना अत्यन्त कठिन है। इसके विकास के तीन स्वरूप कहे जाते हैं- जय, भारत और महाभारत। 'जय' के रूप में यह अपने मौकिक रूप में था, जबकि 'भारत' के रूप में आकर यह 'चतुर्विंशतिसाहस्री संहिता' बन गया। यह उपाख्यानों से रहित था, किन्तु 'महाभारत' की स्थिति में पहुँचकर यह एक लाख श्लोकों का महाग्रन्थ बन गया। इसमें अनेक उपाख्यान तो जुड़े ही, 'खिलपर्व' हरिवंश भी जुड़ गया। महाभारत एक इतिहास ग्रन्थ तो है ही, वह 'पञ्चम वेद' भी कहलाता है। इसके पूना संस्करण के सम्पादक डॉ. सुकथनकर के अनुसार "भृगुवंशी ब्राह्मणों द्वारा किये गये सम्पादनों का ही फल महाभारत का वर्तमान वृद्धिंगत रूप है।"

महाभारत के वर्तमान रूप का समय ईसा पूर्व पाँचवी शताब्दी से कुछ पहले का समझा जाता है। इसके अठारह पर्वों में कौरव और पाण्डवों के युद्ध की कथा के साथ नाना उपाख्यान तो हैं ही, 'श्रीमद्भगवद्गीता' इसी का एक अंश है। इसके रचयिता कृष्ण द्वैपायन वेदव्यास स्वयं इस ग्रन्थ के पात्रों से सम्बद्ध थे। इसके सम्बन्ध में यह कथन सत्य है- 'यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्।'

महाभारत में आने वाले उपाख्यान किसी प्रकार कम महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। उपाख्यानों में जो बहुत लोकप्रिय हुए, वे हैं- शकुन्तला, ययाति, नहुष, नल, रामचन्द्र, विदुला, सावित्री आदि से सम्बद्ध उपाख्यान। पश्चिम के विद्वानों ने इन्हें देखकर 'महाकाव्य के भीतर महाकाव्य' कहा है।

महाभारत भी सम्पूर्ण जीवन का काव्य है। इनमें, कौरवों और पांडवों के बीच युद्धमात्र का वर्णन लेखक का उद्देश्य नहीं है, प्रत्युत 'इस भौतिक जीवन की निःसारता दिखलाकर प्राणियों को मोक्ष के लिए उत्सुक बनाना है' (आ. बलदेव उपाध्याय)

आचार्य आनन्दवर्धन ने इसका मुख्यरस 'शान्त' माना है। निश्चय ही यह कृति कविता निर्माण के उद्देश्य से नहीं लिखी गयी हैं, किन्तु इसे कविता न कहना इसके प्रति अन्याय होगा भले ही यह 'इतिहास' है और इस 'इतिहासोत्तम' ने कवियों की प्रतिभा को शताब्दियों से जागरित (उत्प्रेरित) करने का श्लाध्यतम कार्य किया है- 'इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः!' और इतना ही नहीं, 'इदं कविवरैः सर्वैराख्यानमुपजीव्यते।'

इस प्रकार यद्यपि संस्कृत कविता का उत्स तो ऋग्वैदिक काव्य में हमें मिलता है, पर उसकी सुपुष्ट आधारभूमि इन दोनों इतिहास-काव्यों ने निर्मित की है। इस आधार-भूमि

पर ही परवर्ती काव्यपरंपरा के विशाल प्रासाद खड़े हुए और काव्यरचना के निम्नलिखित मूलाधार स्तंभ इसी पर खड़े किये गये-

(१) **छन्दोविधान**-यद्यपि वैदिक काव्य में विभिन्न छन्दों का प्रयोग हुआ था, पर लौकिक छन्दों का सुस्पष्ट व्यवस्थित रूप रामायण तथा महाभारत मे ही सामने आया। इनमें से अनुष्टुप् का प्रयोग अथर्ववेद और उपनिषदों में भी हो चुका था, पर उसमें भी यति, वर्ण और लय की लौकिक छन्दों के अनुरूप व्यवस्था रामायण और महाभारत में इसके प्रयोग से आयी। अनुष्टुप् के अतिरिक्त अन्य छन्दों का भी प्रयोग इन दोनों काव्यों में प्रायः पहली बार हुआ, जो लौकिक काव्य में गृहीत हुए।

(२) **महाकाव्य तथा सर्गबन्ध की अवधारणा**-महाकाव्य' यह संज्ञा भी इन दोनों काव्यों से प्रेरित प्रतीत होती है। महाभारत में तो कहा ही है- 'महत्त्वाद् भारतत्त्वाच्च महाभारतमुच्यते।' रामायण का विभाजन काण्डों और काण्डों का विभाजन सर्गों में है। महाकाव्य का एक अन्य नाम 'सर्गबन्ध' इसके आधार पर प्रचलित हुआ लगता है।

(३) **रस की अवधारणा**-कविता का बीज और फल हमारी परंपरा में रस ही माना गया है। यद्यपि रस की अवधारणा के सूत्र वैदिक साहित्य में मिलते हैं, पर इसका सुस्पष्ट उल्लेख रामायण में ही इस रूप में मिलता है, जो सीधे काव्य में रसों के परिपाक और आस्वाद के विचार से संबद्ध है-

**रसैः शृङ्गारकरुणहासरौद्रभयानकैः।**
**वीरादिभी रसैर्युक्तं काव्यमेतदगायताम्।। - (१।४।६)**

(४) **काव्य के अन्य उपादानों की अवधारणा**-काव्य के विविध प्रकारों और उसके उपादानों की अवधारणा भी स्पष्टतया इन दोनों काव्यों में सामने आ गयी है, जो भारतीय काव्य का मानक और उपजीव्य बनी। महाभारत में कहा है-

**अलङ्कृतं शुभैः शब्दैः समयैर्दिव्यमानुषैः।**
**छन्दोवृत्तैश्च विविधैरन्वितं विदुषां प्रियम्।।**

काव्यसौंदर्य और उसके घटकों की अवधारणा भी रामायण तथा महाभारत की कविता में और इन दोनों इतिहासकाव्यों में यत्र-तत्र प्रस्तुत विचारसूत्रों में मिलती है। उदाहरण के लिये रामायण में कुश-लव द्वारा प्रस्तुत काव्यगायन के निम्नलिखित विवरण देखें-

**पाठ्ये गेये च मधुरम्। - (१।२।८)**
**अहो गीतस्य माधुर्यं श्लोकानां च विशेषतः। (१।२।१७)**

उदारवत्तार्थपदैर्मनोरमैः ततः स रामस्य चकार कीर्तिमान्।
समाक्षरैः श्लोकशतैर्यशस्विनो यशस्विनं काव्यमुदारधीर्मुनिः। (1।2।42)
तदुपगतसमाससन्धियोगं समधुरोपनतार्थवाक्यबद्धम्।
रघुवरचरितं मुनिप्रणीतं दशशिरवधं निशामयध्वम्।। (1।2।43)

इसी प्रकार महाभारत में भी स्थल-स्थल पर वाणी के विशेषणों, काव्य के अनेक उपादानों तथा काव्यगुणों और अलंकारों का दिग्दर्शन सिद्धान्त की दृष्टि से कराया गया है और उनके असंख्य उदाहरण तो रामायण और महाभारत का काव्य प्रस्तुत करता ही है।

रामायण और महाभारत का काव्य रसभाव से समन्वित उत्कृष्ट कविता का भी उदाहरण प्रस्तुत करता है तथा अनेक स्थलों पर परवर्ती महाकवियों द्वारा अनुकरणीय अलंकृत और चमत्कारपूर्ण कविता की बानगी भी उसमें है। वाल्मीकि ने एक ही छोटे से पद्य में एक साथ चार श्लेष गूंथ कर सन्ध्या और चन्द्रमा के बीच नायक-नायिका-भाव आरोपित कर के समासोक्ति का सुंदर उदाहरण प्रस्तुत किया है-

चञ्चच्चन्द्रकरस्पर्शहर्षोन्मीलिततारका।
अहो रागवती सन्ध्या जहाति स्वयमम्बरम्।।

यहाँ पर कर (हाथ, किरण), तारका (आँखों की पुतली, तारे) राग (अनुराग, लालिमा) तथा अम्बर (वस्त्र, आकाश) में श्लेष इतनी सहजता से हुआ है कि रसास्वाद में किंचित् भी बाधा न हो कर श्लेष, वक्रोक्ति और रसमय काव्य का समवाय बन जाता है। इसी प्रकार-

समीपं राजसिंहस्य रामस्य विदितात्मनः।
सङ्कल्पहयसंयुक्तैर्यान्तीमिव मनोरथैः।।

संकल्प के अश्वों से युक्त (जुता) मनोरथ रूपक और श्लेष की निराली ही छटा का आस्वाद देता है। कालिदास ने भी वाल्मीकि के इस प्रकार के श्लेषकौशल का अनुकरण किया है। आदि-कवि की सीमित शब्दों में अत्यंत सहज रूप से भावों की अथाह गहराई को प्रकट करने की क्षमता और सरल षदावली में अनेक अंलकारों को संश्लिष्ट कर लेने का उनका कौशल कालिदास से लेकर सभी महाकवियों के लिये आदर्श रहा है। राम के विरह के वर्णन में रामायण में यह पद्य आया है-

वाहि वात यतः कान्ता स्पृष्ट्वा तां मामपि स्पृश।
त्वयि मे गात्रसंस्पर्शश्चन्द्रे दृष्टिसमागमः।।

कालिदास ने इसके केवल पूर्वार्ध के भाव को ले कर मेघदूत में चार पंक्तियों का पूरा एक मन्दाक्रान्ता छन्द लिखा है (भित्वा सद्यः किसलय.-), पर यहाँ थोड़े से शब्दों में जो भावसागर समेट लिया गया है, वैसा बन्ध मेघदूत में नहीं बन पड़ा।

इसी प्रकार महाभारत में भावों के घात-प्रत्याघात और संवादों की ओजस्विता तथा वर्णनों की गतिमयता का जो अप्रतिम निदर्शन है, वह समस्त भारतीय वीरकाव्य का मानक और प्रेरक है। शब्दक्रीडा भी महाभारत में अनेक स्थलों पर ऐसी है, जिसका बाद के कवियों ने पर्याप्त अनुकरण किया है। जैसे-

मत्तवारणविक्रान्तो मत्तवारणवेगवान्।
मत्तवारणताम्राक्षो मत्तवारणवारणः।। (१।१४६।३१)

अतएव यह आकस्मिक संयोग नहीं कि रामायण और महाभारत से कथानक, कल्पना, वस्तुसंविधान और भावसौन्दर्य ले-ले कर जितनी बड़ी संख्या में काव्य लिखे गये, उतने अधिक काव्यों की महती परंपरा विश्व में दुर्लभ है। कालिदास का रघुवंश, प्रवरसेन का सेतुबन्ध, भट्टि का रावणवध, कुमारदास का जानकीहरण, अभिनन्द का रामचरित, क्षेमेन्द्र का दशावतारचरित तथा रामायणमंजरी आदि बहुसंख्य सुप्रथित महाकाव्य रामायण से अनुपाणित हैं। जिन कवियों ने रामकथा पर लेखनी नहीं चलाई, वे भी प्रकारांतर से वाल्मीकि की उदात्त प्रतिभा और काव्यात्मक उपलब्धि के शिखर से स्फूर्त और प्रेरित हुए। रामनाटकों की तो अभूतपूर्व परंपरा भारतीय साहित्य में रही है, जिसके जनक वाल्मीकि ही हैं। इसी प्रकार महाभारत कथाश्रित महाकाव्यों या नाटकों तथा चम्पूकाव्यों की भी परंपरा अतिशय विशाल है।

इसके अतिरिक्त पुराण भी 'उपजीव्य' रहे हैं और उनमें वर्णित अनेक कथाओं को आधार बनाकर परवर्ती भारतीय साहित्यकारों की लेखनी गतिशील हुई है। इन उपजीव्य ग्रन्थों ने न केवल परवर्ती साहित्यकारों को कथाएँ दीं, अपितु उनकी दृष्टि को भी उन्मीलित किया।

## कालिदास-पूर्व महाकाव्य-परम्परा-

वैदिक कविता अपने सहज रूप से युगों तक मन्द एवं सरल गति से प्रवाहित हुई। तत्पश्चात्, आर्षकाव्य-रामायण और महाभारत में, वीररसोचित आख्यानों का आश्रय ग्रहण करके उसकी धारा में एक तीव्रता आयी और वही धारा कालिदास-अश्वघोष आदि में कुछ इस मात्रा में उभरकर प्रवाहित हुई कि उसने एक महानदी का रूप ग्रहण कर लिया। आर्षकाव्यों के बाद और कालिदास से पूर्व भी महाकाव्य-परम्परा के संकेत मिलते हैं। आर्षकाव्यों के बाद कालिदास-पूर्व युग की महाकाव्य-रचनाओं के अनुसन्धान के सन्दर्भ में, व्याकरण-शास्त्र के-पाणिनि, वररुचि (कात्यायन) और पतञ्जलि के सम्बन्ध में यहाँ चर्चा अनिवार्य है।

**पाणिनि**-आठ अध्यायों में विभक्त 'अष्टाध्यायी' या 'शब्दानुशासन' के कर्त्ता पाणिनि ने व्याकरण-शास्त्र का निर्माण किया। इनके पूर्व भी व्याकरण-शास्त्रकारों की एक परम्परा थी। यह ठीक है कि पाणिनि के नाम से उद्धृत पद्यों के सम्बन्ध में कोई अत्यन्त प्रामाणिक संकेत जब तक प्राप्त नहीं होता, उन पर पूरा विश्वास किया जाना उचित नहीं। हमें उन परम्परागत स्रोतों पर कुछ विश्वास करके ही पाणिनि के कवित्व पक्ष को दृष्टि में लाना समुचित प्रतीत होता है। राजशेखर का यह पद्य सूक्ति-ग्रन्थों में मिलता है-

> **नमः पाणिनये तस्मै यस्मादाविरभूदिह।**
> **आदौ व्याकरणं काव्यमनु जाम्बवतीजयम्।।**

कहीं पर 'जाम्बवतीजय' नाम मिलता है तो कहीं इस रचना का 'पातालविजय' नाम मिलता है। आचार्य बलदेव उपाध्यायजी मुक्तकण्ठ से संस्कृत साहित्य के सर्वप्रथम महाकाव्य लिखने का श्रेय पाणिनि को देते हैं। 'सदुक्तिकर्णामृत' में उद्धृत कविप्रशंसापरक एक पद्य में अनेक कवियों के साथ 'दाक्षीपुत्र' (पाणिनि) भी उल्लिखित हैं-

> **सुबन्धौ भक्तिर्नः क इह रघुकारे न रमते।**
> **धृतिर्दाक्षीपुत्रे हरति हरिचन्द्रोऽपि हृदयम्।।**
> **विशुद्धोक्तिः शूरःप्रकृतिमधुरा भारविगिर-**
> **स्तथाप्यन्तर्मोदं कमपि भवभूतिर्वितनुते।।**

'जाम्बवतीजय' का नाम 'पातालविजय' भी मिलता है। रुद्रट के टीकाकार नमिसाधु ने 'महाकवि लोग भी अपशब्दों का प्रयोग कर देते हैं' इसे सिद्ध करने के लिए पाणिनि के 'पातालविजय' सन्ध्यावधू गृह्य करेण भानुः, को उद्धृत किया है, जिसमें 'गृह्य' पाणिनि-व्याकरण के अनुसार अपशब्द (अशुद्ध) है। रायमुकुट (अमरकोश के एक टीकाकार) ने इकारान्त 'पृषन्ति' के उदाहरण के लिए 'जाम्बवतीविजय' से यह पंक्ति उद्धृत की है-

> **पयः पृषन्तिभिः स्पृष्टा वान्ति वाताः शनैः शनैः।**

जिन अन्य स्थलों में भी पाणिनि के उक्त महाकाव्य को 'जाम्बवतीजय' या 'जाम्बवतीविजय' के नाम से उद्धृत किया है वे हैं पुरुषोत्तमदेव की 'भाषावृत्ति' और शरणदेव की 'दुर्घटवृत्ति'। सुभाषित-संग्रहों में पाणिनि के २० पद्य प्राप्त होते हैं। पाणिनि के नाम से प्राप्त होने वाले कुछ पद्य आकलनार्थ उद्धृत हैं-

> **क्षपाः क्षामीकृत्य प्रसभमपहृत्याम्बु सरितां**
> **प्रताप्योर्वीं कृत्स्नां तरुगहनमुच्छोष्य सकलम्।।**

क्व सम्प्रत्युष्णांसुर्गत इति तदन्वेषणपरा-
स्तडिद्दीपालोका दिशि दिशि चरन्तीव जलदाः।।
पद्य रचना ४७२ (शार्ङ्गधरपद्धति, ३८६६)
ऐन्द्रं धनुः पाण्डुपयोधरेण शरद्दधानार्द्रनखक्षताभम्।
प्रसादयन्ती सकलङ्कमिन्दुं तापं रवेरभ्यधिकं चकार।।
(अलं स. पृ. ११७)
निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः पयोदो मुखं निशायामभिसारिकायाः।
धारानिपातैः सह किन्नु वान्तश्चन्द्रोऽयमित्यार्ततरं ररास।।
(अलं स. पृ १११)

'जाम्बवतीविजय' और 'पातालविजय' वस्तुतः दोनों ही नाम एक ही कथावस्तु को सूचित करते हैं; क्योंकि जाम्बवती के लाने के उद्देश्य से श्रीकृष्ण ने पाताल पहुँचकर उस पर विजय की थी। एक पद्य शरणदेव की 'दुर्घटवृत्ति' में उद्धृत है, जिसे 'पाताल-विजय' के १८ वें सर्ग से उद्धृत बताया गया है। वह पद्य है-

त्वया सहार्जितं यच्च-यच्च सख्यं पुरातनम्।
चिराय चेतसि पुरस्तरुणीकृतमद्य मे।।
(जाम्बवतीविजये पाणिनिनोक्तं...........इत्यष्टादशे सर्गे)

इन उद्धरणों से पता चलता है कि पाणिनि के पास अद्भुत कवित्व था, वे एक ओर सहज सरल पद्य भी निर्माण करते थे तो दूसरी ओर अलङ्कृत शैली की रचना में भी निपुण थे।

'सुवृत्ततिलक' में क्षेमेन्द्र ने पाणिनि के 'उपजाति' छन्द को 'चमत्कार का सार' बताया है-

स्पृहणीयत्वचरितं पाणिनेरुपजातिभिः।
चमत्कारैकसाराभिरुद्यानस्येव जातिभिः।।

महाकवि क्षेमेन्द्र के द्वारा प्रशंसित उपजाति छन्द ही पाणिनि के पद्यों में मिलते हैं। उदाहरण के लिए दो पद्य दिए जाते हैं-

निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः पयोदो मुखं निशायामभिसारिकायाः।
धारानिपातैः सह किन्नु वान्तश्चन्द्रोऽयमित्यार्ततरं ररास।।

रात्रि के समय अभिसारिका के मुख को बिजली रूपी आँखों से देखकर मेघों को यह सन्देह हो रहा है कि कहीं हमारे धारा-सम्पात के साथ-साथ चन्द्रमा जमीन के ऊपर तो

नहीं गिर पड़ा? यदि ऐसा नहीं है, तो गाढ़े-अन्धकार में अभिसारिका का इतना चमकीला चेहरा कहाँ से आया?

**गतेऽर्धरात्रे परिमन्दमन्दं, गर्जन्ति यत्प्रावृषि कालमेघाः।**
**अपश्यती वत्समिवेन्दुबिम्बं, तच्छर्वरी गौरिव हुं करोति।।**

जिस प्रकार प्यारे बछड़े को आँखों के सामने न देखकर गाय हुंकार भरती है, उसी प्रकार यह रात्रि भी बादलों में छिपे अपने प्रिय चन्द्रमा को न देखकर मेघ गर्जन के व्याज से हुंकार भर रही है।

**वररुचि**-पाणिनि के बाद, कालिदास-पूर्व महाकाव्य-परम्परा में लिखने वाले वररुचि का नाम लिया जाता है। संस्कृत वाङ्मय के इतिहास में वररुचि के नाम से कई ग्रन्थों के नाम मिलते हैं और कुछ सूक्ति-संग्रहों, जैसे 'सुभाषितावली', 'शार्ङ्गधरपद्धति' और 'सदुक्तिकर्णामृत' आदि में भी अनेक पद्यों के रचयिता के रूप में उद्धृत हैं। वररुचि के विषय में जो प्रश्नचिह्न लगा है उसका अब तक कोई समाधान नहीं निकला है। पाणिनीय व्याकरण पर वार्तिक लिखने वाले कत्यायन को तथा प्राकृत-प्रकाश नाम के प्राकृत-व्याकरण के रचयिता को भी वररुचि नाम से जाना जाता है। यहाँ तक, पालि भाषा का 'कच्चायन' व्याकरण भी कात्यायन द्वारा निर्मित होने से वररुचि से जुड़ जाता है। विक्रमादित्य के नवरत्नों में से एक वररुचि भी थे। तारानाथ ने अपने 'भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास' में ब्राह्मण-वररुचि या आचार्य-वररुचि को उद्धृत किया है।

अवन्तिसुन्दरीकथासार, प्राकृतमञ्जरी तथा बृहत्कथा (कथासरित्सागर, बृहत्कथा मञ्जरी आदि) में वररुचि का नाम उद्धृत है। अन्य कई ग्रन्थ भी वररुचि के द्वारा निर्मित मिलते हैं, यद्यपि वे विभिन्न कालों में लिखे गये हैं तथा वे किसी एक व्यक्ति या समान व्यक्ति द्वारा निर्मित नहीं हो सकते।

आचार्य बलदेव उपाध्याय तो इतना कहते हैं कि कवि वररुचि और वार्तिककार कात्यायन वररुचि तथा 'प्राकृत प्रकाश' के रचयिता वररुचि-दोनों भिन्न थे या अभिन्न इसे निश्चय पूर्वक सिद्धान्त रूप से बतलाना कठिन काम है, फिर भी वे अनुमान के आधार पर दोनों को अभिन्न रूप में स्वीकार करते हैं।

पतञ्जलि ने महाभाष्य में वररुचि द्वारा प्रणीत काव्य का निर्देश 'वाररुचं काव्यम्' कह कर किया है, किन्तु यह रचना उपलब्ध नहीं है। सूक्तिमुक्तावली में यह पद्य मिलता है-

**यथार्थता कथं नाम्नि मा भूद् वररुचेरिह।**
**व्यधत्त कण्ठाभरणं यः सदारोहणप्रियः।।**

आचार्य बलदेव उपाध्याय के उल्लेखानुसार 'कृष्णचरित' नामक काव्य के एक पद्य के आधार पर वररुचि के काव्य का यथार्थ नाम 'स्वर्गारोहण' सिद्ध होता है और ऊपर

उद्धृत सूक्तिमुक्तावली के पद्य में 'सदारोहणप्रियः' के स्थान पर स्वर्गारोहण' पाठ ही उचित प्रतीत होता है।

चाहे वाररुच काव्य 'स्वर्गारोहण' ही क्यों न हो, वह कोई महाकाव्य के रूप में निर्मित था यह बात नहीं सिद्ध होती, फिर भी कालिदास पूर्व महाकाव्य-परम्परा में उसे भी आचार्य उपाध्याय जी ने स्थान दिया है। वररुचि के नाम से संस्कृत साहित्य में नाना विधाओ में संस्कृत के ग्रन्थ मिलते है, परन्तु यहाँ काव्य का प्रसङ्ग है अतः उनके काव्य का ही वर्णन किया जा रहा है। सुभाषित ग्रन्थों में वररुचि के नाम से अनेक अभिराम पद्य उद्धृत हैं। उनमें से केवल दो पद्य दिए जाते हैं-

**व्योम्नि नीलाम्बुदच्छन्ने गुरुवृष्टिभयादिव।**
**जग्राह ग्रीष्मसन्तापो हृदयानि वियोगिनाम्।।**

जब आकाश में काली-काली घटाएं घिर आयीं, तो ग्रीष्म-ऋतु का ताप बहुत डरा कि कहीं अत्यन्त वृष्टि के मारे मेरा अस्तित्त्व ही नष्ट न हो जाय, इसलिए अपने लिए योग्य स्थान ढूँढकर वह वियोगियों के हृदय में बलात् घुस गया। यही कारण है कि उनका हृदय वर्षाकाल में सन्तप्त हो उठता है।

**आलोहितमाकलयन् कन्दलमुत्कम्पितं मधुकरेण।**
**संस्मरति पथिषु पथिको दयिताङ्गुलितर्जना ललितम्।।**

मार्ग में भौंरों से हिलाये गये लाल-लाल अङ्कुरों को देखकर पथिकों को अपनी प्रियतमा की अंगुली से किये गये सुन्दर तर्जन याद पड़ रहे हैं।

**पतञ्जलि**-महाभाष्यकार पतञ्जलि ने प्रसङ्गतः उदाहरण के रूप में अनेक श्लोक या श्लोकखण्ड उद्धृत किये हैं। उन्होंने वासवदत्ता, सुमनोत्तरा और भैमरथी नाम की आख्यायिकाओं का निर्देश किया है। वाररुचकाव्य के अतिरिक्त उन्होंने 'कंसवध' और 'बलिबन्धन' नाटक भी निर्दिष्ट किये हैं, इससे सिद्ध होता है कि ईस्वी पूर्व की कुछ शताब्दियों में अनेक संस्कृत काव्य तथा नाटक निर्मित हुए थे और कविता की धारा अजस्र प्रवाहित थी। नाना छन्दों के नामों के आधार पर पाश्चात्त्य विद्वान् याकोबी विक्रम पूर्व शताब्दियों में इनके निर्माण तथा संस्कृत काव्यों में इनके प्रयोग की बात स्वीकार करते हैं।

## महाकाव्य का लक्षण-निर्धारण

किसी वस्तु या विधा में जब भी 'महत्' शब्द जुड़ता है तब स्वभावतः उसकी दो स्थितियों पर ध्यान जाता है। वह या तो परिमाण से बड़ी होगी या गुणवत्ता में। वस्तु के परिमाण की दृष्टि से 'महत्' होने का निर्णय उपयुक्त माना जाता है। बहुत लोगों की मान्यता है कि संस्कृत में 'महाकाव्य' विधा की कल्पना का मूल आदिकाव्य वाल्मीकीय

रामायण है, जिसके उत्तरकाण्ड में यह श्लोक मिलता है-

किम्प्रमाणमिदं काव्यं का प्रतिष्ठा महात्मनः।
कर्ता काव्यस्य महतः क्व चासौ कविपुङ्गवः।। ९४।२३

केवल रामायण में नहीं, महाभारत में भी 'महत्' प्रयोग का औचित्य बताया गया है-

महत्त्वाद् भारवत्त्वाच्च महाभारतमुच्यते।

किसी कवि के साथ 'महाकवि' विशेषण के जोड़ने में निश्चय ही प्रत्येक साहित्य चिन्तक या आचार्य का अपना दृष्टिकोण हो सकता है, जैसा कि आनन्दवर्धन ने अपने से पूर्व महाकवियों की परम्परा वाले जगत् में कालिदास प्रभृति दो-तीन या पाँच-छः को ही सही अर्थ में 'महाकवि' पद की प्रतिष्ठा दी; क्योंकि 'महाकवि' की प्रतिष्ठा तक पहुँचने के लिए यह आवश्यक नहीं कि कोई कवि 'महाकाव्य' लिखने वाला ही हो।

'महाकाव्य' को विधा के रूप में सर्वप्रथम लक्षण-निर्धारण द्वारा प्रतिष्ठापित करने वाले आचार्य भामह हैं ऐसा माना जाता है, किन्तु आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय ने यह प्रतिष्ठा आचार्य दण्डी को दी है। जो भी हो, 'महाकाव्य' का लक्षण-निर्धारण आदिकाव्य वाल्मीकीय रामायण तथा कालिदास की कृतियों को ध्यान में रखकर किया गया ऐसा माना जा सकता है।

'महाकाव्य' 'सर्गों' में बंधा (सर्गबद्ध) होता है, यह भामह तथा दण्डी दोनों ही मानते हैं। जहाँ भामह महाकाव्य को महान् चरित्रों से सम्बद्ध मानते हैं, वहाँ दण्डी के अनुसार उसका नायक या तो देवता होता है या धीर उदात्त गुणों वाला कोई कुलीन क्षत्रिय होता है। कथावस्तु की दृष्टि से भामह जहाँ केवल 'सदाश्रित' कहकर किसी सज्जन के चरित के वर्णन को स्थान देते हैं, वहाँ दण्डी उसे इतिहास में प्रसिद्ध भी निर्दिष्ट करते हैं। महाकाव्य का आकार कैसा हो इस पर भामह उसे बड़ा कहकर रह जाते हैं, किन्तु दण्डी के अनुसार उसमें आठ से अधिक सर्ग होने चाहिए तथा सर्ग न छोटे हों और न बड़े और प्रत्येक सर्ग में एक ही छन्द या वृत्त हो और अन्त में वह बदल दिया जाना चाहिए। जहाँ तक अभिव्यञ्जना की बात है, दण्डी केवल 'अलङ्कृत' कह कर रह जाते हैं, किन्तु भामह के अनुसार ग्राम्य शब्दों से रहित, अर्थ के सौष्ठव से मुक्त, अलंकार समन्वित एवं अनतिव्यारव्येय अर्थात् व्याख्यागम्यता से मुक्त माना है। महाकाव्य के वर्णनीय विषय की दृष्टि से भामह ने मन्त्रणा, दूतप्रेषण, अभियान, युद्ध, नायक के अभ्युदय, ऋद्धिवाला तथा धर्म आदि चारों वर्णों की बातें हों, किन्तु अर्थ की प्रधानता हो, कहाँ वहाँ दण्डी प्राकृतिक वर्ण्यविषयों के साथ युद्ध आदि का भी निर्देश करते हैं। रचना-विधान की दृष्टि से भामह पञ्च सन्धियों का उसमें समन्वय निर्देश करते हैं, औचित्य की दृष्टि से उसे लोक व्यवहार का अतिक्रमण न किये जाने की बात करते हैं।

कुछ विशेष ध्यान देने पर, दण्डी की अपेक्षा भामह अधिक व्यावहारिक एवं मौलिक प्रतीत होते हैं। आगे चलकर महाकाव्य के लक्षण अधिक रूढ़िबद्ध होते गए। भामह या इन प्राचीन आचार्यों के अनुसार निश्चय ही, महाकाव्य को 'सर्गबद्ध' होना चाहिये और साथ ही उसका नायक इतिहास में प्रसिद्ध कोई धीर एवं उदात्त चरित्र का शासक (नृपति) भी होना चाहिए तभी वह युद्ध के लिए प्रयाण करेगा। उसमें रस के संयोजन की अनिवार्यता है, जिसे ध्यान में रखकर ही आनन्दवर्धन ने अकाण्डप्रथन, अकाण्डच्छेदन, परिपन्थिरसाङ्गपरिग्रह आदि रस दोषों के परिहार का निर्देश किया। महाकाव्य में प्रकृति के वर्णनों का अवश्य उपयोग है, किन्तु यहीं आगे चलकर रूढ़ एवं निर्जीव हो गया। आगे चलकर वीर, शान्त और श्रृगांर को ही मुख्य या अङ्गी रस के रूप में महाकव्य में स्थान मिला।

अलंकारों का उपयोग महाकाव्य में सभी लक्षणकारों को अभिमत है, किन्तु यह कोई नहीं मानता कि उनका इतनी मात्रा में प्रयोग हो कि कथानक ही शिथिल हो जाय। आगे चलकर प्रायः ऐसी स्थिति ही उत्पन्न हुई, जब वर्णनों की भरमार तथा अलंकार संयोजन के लिए पृथक् प्रयत्न किये गये। इसका सूत्रपात भारवि के किरातार्जुनीय तथा माघ के शिशुपालवध से हुआ। बाद के महाकाव्य चमत्कार तथा वैदुष्य के प्रदर्शन के माध्यम बन गये। इसकी परिणति श्रीहर्ष के नैषधचरित में मिलती है, जो हर प्रकार से महाकाव्य के लक्षण का अतिरञ्जित रूप से अनुगमन ही प्रमाणित करता है। एक दूसरे को परास्त करने के लिए महाकाव्य निर्माण की प्रवृति माघ में लक्षित होती है, क्योंकि उन्होंने भारवि की प्रतिष्ठा को न्यून करना चाहा होगा। रत्नाकर ने तो हरविजय नाम का विशाल महाकाव्य ही निर्माण कर डाला और प्रतिज्ञा की कि उसके पढ़ने वाला अकवि कवि हो जाये और कवि पढ़े तो महाकवि हो जाय। बाद में ऐतिहासिक आश्रयदाताओं के जीवन चरित पर आधारित महाकाव्य, धार्मिक महापुरुषप्रधानविषयक महाकाव्य प्रचुर मात्रा में लिखे गये।

प्राचीन आचार्यों ने महाकाव्य के लक्षण का निर्धारण करते हुए अवश्य ही अपने पूर्ववर्ती कवियों की रचनाओं को ध्यान में रखा होगा, यह बात सही लगती है। किन्तु आश्चर्य होता है कि कालिदास को रघुवंश 'महाकाव्य' को उन पूर्वाचार्यो (भामह, दण्डी आदि) के लक्षणों की कसौटी पर लाने में अवश्य कठिनाई होगी। फिर भी अपनी सर्गबद्ध रचना 'रघुवंश' को कालिदास ने महाकाव्यके रूप में ही लिखा है उसे सम्भवतः लक्षणकारों की ही विचारार्थ आमन्त्रित करते हुए कसौटी पर खरे उतारने की बात कही है-

**तं सन्तः श्रोतुमर्हन्ति सदसद्व्यक्तिहेतवः।**
**हेम्नः संलक्ष्यते ह्यग्नौ विशुद्धिः श्यामिकापि वा।। रघुवंश १।१०**

महाकाव्य और प्रबन्ध; दोनो ही एक ही अर्थ के द्योतक हैं जैसा कि महाकवि 'माघ' कहते हैं-

बह्वपि स्वेच्छया कामं प्रकीर्णमभिधीयते।
अनुज्झितार्थसम्बन्धः प्रबन्धो दुरुदाहरः।। शिशु. २१

वस्तुतः प्रकृष्ट बन्ध के कारण महाकाव्य या नाटक जैसी सुगठित कृतियों को प्रबन्ध भी कहा जाता है। 'प्रबन्ध', संज्ञा का व्यवहार इस विधा की कृतियों की महावाक्यता का भी द्योतक है। महावाक्यता से आशय है कि अनेक प्रकार के वर्णन, विविध चरित्र और विविध कथाप्रसंग रहने पर भी कृति में एक मूलभूत अन्विति हो। भारतीय महाकाव्य-परंपरा में यह अन्विति पुरुषार्थ-सिद्धि के लक्ष्य और रस की आद्यन्त प्रवहमाणता के कारण बनी रह सकती है। इस दृष्टि से अनेक नायकों वाले रघुवंशमहाकाव्य की महावाक्यता पर टीकाकार अरुणगिरिनाथ ने विशद विचार किया है। अरुणगिरि के अनुसार विविध चरित तथा विविध प्रसंग होने पर भी रघुवंश में अर्थ की एकता के कारण एकवाक्यता ही आद्यन्त पूरे प्रबन्ध में मानी जानी चाहिए। अर्थ की इस एकता का निर्वाह दो आधारों पर टीकाकार के अनुसार यह अनुभूत होता है, एक तो एक नायक न रहने पर भी एक ही पूरा वंश यहां उपस्थापित किया गया है, दूसरे विधिनिषेधावगतिरूप पूरे प्रबन्ध का फल भी एक ही है।[1]

इस प्रकार संस्कृत महाकाव्य में लक्षणकरों के एक विशिष्ट संरचनात्मक स्वरूप अपेक्षित माना है, जो पाँच सन्धियों (मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श तथा निर्वहण) और उनके साथ पाँच अवस्थाओं (आरंभ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति तथा फलागम) के विधिवत् निर्वाह के कारण बनता है। इस पूरी संरचना में एकवाक्यता या महावाक्यता होना भी अनिवार्य है। सारे कथा-प्रसंग या विविध वर्णन एक महावाक्य के अवांतर वाक्य बन जाते है, और इन अवांतर वाक्यों की दृष्टि से ही सन्धि-सन्ध्यंग आदि का निरूपण महाकाव्य में किया जाता है।

निश्चय ही कालिदास के पूर्व महाकाव्य की परंपरा अपने परिपूर्ण विकसित रूप में प्रस्तुत हो चुकी थी और महाकाव्य की विधा पर लक्षणकारों द्वारा विमर्श भी आरंभ हो चुका था। कालिदास जैसे महाकवि के अवतरण के लिये यह एक सुपुष्ट आधारभूमि थी।

१. विवरण के लिये द्र.- **कालिदास की समीक्षापरपंरा**, पृ.११६

## द्वितीय अध्याय

# कालिदास के काव्य

रामायण और महाभारत जैसे आर्ष और विकसनशील महाकाव्यों की रचना के पश्चात् संस्कृत साहित्य के आकाश में अनेक कवि-नक्षत्रों ने अपनी प्रभा प्रकट की, पर नक्षत्र-तारा-ग्रहसङ्कुला होते हुए भी कालिदास-चन्द्र के द्वारा ही भारतीय साहित्य की परम्परा सचमुच ज्योतिष्मती कही जा सकती है। माधुर्य और प्रसाद का परम परिपाक, भाव की गम्भीरता तथा रसनिर्झरिणी का अमन्द प्रवाह, पदों की स्निग्धता और वैदिक काव्य-परम्परा की महनीयता के साथ-साथ आर्ष काव्य की जीवनदृष्टि और गौरव-इन सबका ललित सन्निवेश कालिदास की कविता में हुआ है।

कालिदास विश्ववन्द्य कवि हैं। उनकी कविता के स्वर देशकाल की परिधि को लाँघ कर सार्वभौम बन कर गूंजते रहे हैं। इसके साथ ही वे इस देश की धरती से गहरे अनुराग को पूरी संवेदना के साथ व्यक्त करने वाले कवियों में भी अनन्य हैं।

कालिदास के समय तक भारतीय चिन्तन परिपक्व और विकसित हो चुका था, षड्दर्शन तथा अवैदिक दर्शनों के मत-मतान्तर और सिद्धान्त परिणत रूप में सामने आ चुके थे। दूसरी ओर आख्यान-उपाख्यान और पौराणिक वाङ्मय का जन-जन में प्रचार था। वैदिक धर्म और दर्शन की पुनः स्थापना का भी अभूतपूर्व समुद्यम उनके समय में या उसके कुछ पहले हो चुका था। ज्योतिष, गणित, आयुर्वेद आदि विभिन्न विद्याओं का भी अच्छा विकास कालिदास के काल तक हो चुका था। कालिदास की कविचेतना ने चिन्तन तथा ज्ञान-विज्ञान की इस सारी परम्परा, विकास को आत्मसात् किया, अपने समकालीन समाज और जीवन को भी देखा-परखा और इन सबको उन्होंने अपनी कालजयी प्रतिभा के द्वारा ऐसे रूप में अभिव्यक्त किया, जो अपने अद्वितीय सौन्दर्य और हृदयावर्जकता के कारण युग-युग तक आकर्षक ही नहीं बना रहा, उसमें अर्थों और व्याख्याओं की भी सम्भावनाएं कभी चुकने को नहीं आतीं।

अपने कुमारसम्भव महाकाव्य में पार्वती के रूप का वर्णन करते हुए महाकवि कालिदास ने लिखा है कि संसार में जितने भी सुन्दर उपमान हो सकते हैं उनका समुच्चय इकट्ठा करके, फिर उसे यथास्थान संयोजित करके विधाता ने बड़े जतन से उस पार्वती को गढा था, क्योंकि वे सृष्टि का सारा सौन्दर्य एक स्थान पर देखना चाहते थे।[1] वास्तव में पार्वती के सम्बन्ध में कवि की यह उक्ति स्वयं उसकी अपनी कविता पर भी उतनी ही खरी उतरती है। 'एकस्थसौन्दर्यदिदृक्षा' उसकी कविता का मूल प्रेरक सूत्र है, जो सिसृक्षा को स्फूर्त

---

१. सर्वोपमाद्रव्यसमुच्चयेन यथाप्रदेशं विनिवेशितेन।
सा निर्मिता विश्वसृजा प्रयत्नादेकस्थसौन्दर्यदिदृक्षयेव।। -कुमारसम्भव १.४९

करता है। इस सिसृक्षा के द्वारा कवि ने अपनी अद्वैत चैतन्य रूप प्रतिमा को विभिन्न रमणीय मूर्तियों में बाँट दिया है। जगत् की सृष्टि के सम्बन्ध में इस सिसृक्षा को अन्तर्निहित मूल तत्त्व बता कर महाकवि ने अपनी काव्यसृष्टि की भी सांकेतिक व्याख्या की है।'

**रचनायें**-कालिदास की सात रचनायें विश्वसाहित्य में सम्मानित हैं। इनमें तीन रूपक हैं तथा ऋतुसंहार और मेघदूत-ये दो लघुकाव्य और कुमारसम्भव तथा रघुवंश-ये दो महाकाव्य हैं। इसके अतिरिक्त अनेक अन्य काव्यों के साथ भी कालिदास का नाम जोड़ा जाता रहा है- जैसे श्रृङ्गारतिलक, श्यामलादण्डक आदि। ये काव्य या तो कालिदास नामधारी परवर्ती कवियों ने लिखे अथवा परवर्ती कवियों ने अपना काव्य प्रसिद्ध कराने की इच्छा से उसके साथ कालिदास का नाम जोड़ दिया।

**ऋतुसंहार** -ऋतुसंहार महाकवि कालिदास की प्रथम रचना है। निश्चित रूप से जो औदात्य तथा सौन्दर्य महाकवि के अन्य काव्यों में प्राप्त होता है, उसका यहाँ अभाव है।

सम्पूर्ण संस्कृत साहित्य में ऋतुसंहार ही पहली ऐसी रचना है, जिसमें भारतवर्ष में प्राप्य समस्त छः ऋतुओं का स्वतन्त्र रूप से तथा क्रमशः निरूपण किया गया है। आलोचकों का कहना है कि कवि ने विक्रमादित्य का राज्याश्रय प्राप्त होने के पूर्व ही इसकी रचना की होगी और यह नवयौवन की अवस्था में रचा गया होगा।

कुछ विद्वान् ऋतुसंहार को कालिदास की कृति नहीं मानते। इस पक्ष में प्रायः तीन तर्क दिये जाते हैं -

१. ऋतुसंहार में कालिदास की कमनीय शैली नहीं है।
२. काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में इसके उद्धरण प्राप्त नहीं होते और
३. मल्लिनाथ ने इस पर टीका नहीं लिखी है। जहाँ तक प्रथम तर्क का प्रश्न है, ऋतुसंहार को कालिदास की प्रथम रचना स्वीकार किया गया है। अतः प्रथम सोपान होने के कारण रघुवंश अथवा शाकुन्तल जैसी परिपक्वता का अभाव स्वाभाविक है। काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में ऋतुसंहार के उद्धरण आलङ्कारिकों ने इसलिये नहीं दिये कि महाकवि कालिदास के ही अधिक प्रौढ़ उदाहरण विद्यमान थे। मल्लिनाथ ने भी सरल ग्रन्थ होने के कारण इस पर टीका नहीं लिखी होगी। इस प्रकार ये तर्क कमजोर हैं। वस्तुतः ऋतुसंहार के पर्यालोचन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि इसमें कालिदासीय प्रतिभा बीज-रूप में विद्यमान है।

ऋतुसंहार में छः सर्ग हैं। इन सर्गों में क्रमशः छः ऋतुओं- ग्रीष्म, वर्षा, शरद्, हेमन्त, शिशिर तथा वसन्त का चित्रण किया गया है।

**यथार्थ दृष्टि**-ऋतुसंहार में कविकल्पना की मनोहारिता भी आकर्षित करती है तथा कवि का यथार्थबोध भी। पहला ही पद्य ग्रीष्म की प्रखरता तथा सन्ताप के वर्णन से आरम्भ

---

१. स्त्रीपुंसावात्मभागौ ते भिन्नमूर्तेः सिसृक्षया। - वही, २। ७

होता है। इसके आगे कवि कहता है कि धूल के बवंडर उठ रहे हैं, कड़ी धूप से धरती दरक रही है, प्रिया के वियोगानल से दग्ध मानस वाले प्रवासी तो इस दृश्य को देख तक नहीं पा रहे हैं (१।१०)। प्यास से चटकते कण्ठ वाले मृग एक जंगल से दूसरे जंगल की ओर भाग रहे हैं। (१।११)। ग्रीष्म ने वन के प्राणियों को ऐसा आकुल कर दिया है कि सांप मयूर के पिच्छ के नीचे धूप से बचने को आ बैठा है और मयूर को उसकी खबर नहीं। प्यास से सिंह का मृगया का उद्यम ठंडा पड़ गया है, जीभ लटकाये हाँफता हुआ वह पास से निकलते हिरणों पर भी आक्रमण नहीं कर रहा। तृषा से व्याकुल हाथियों ने भी सिंह से भय खाना छोड़ दिया है। शूकर भद्रमुस्ता से युक्त सूखते कीचड़ मात्र बचे सरोवर की धरती में धँसे से जा रहे हैं (१।१३-१५)। ग्रीष्मवर्णन के इस पहले सर्ग में वनप्रान्त की भीषणता का वास्तविक चित्र कवि ने अत्यन्त विशद रूप में अंकित कर दिया है। दावाग्नि से जल कर काष्ठ मात्र बचे वृक्ष, सूखते पत्तों का जहाँ-तहाँ ढेर और सूखे हुए सरोवर- इन सबका विस्तार देखने पर चित्त को भयभीत कर डालता है (१।२२)। दावाग्नि का वर्णन भी कालिदास ने इसी यथार्थ दृष्टि से किया है।

## ऋतुसंहार का भौगोलिक परिवेश

ऋतुसंहार की रचना के समय कवि विन्ध्य के आसपास के क्षेत्र में रम रहा था, ऐसा इस रचना के वर्णनों से स्पष्ट होता है। पहले सर्ग में भीषण और दुर्गम कान्तारों का उल्लेख बाणभट्ट के विन्ध्याटवीवर्णन का स्मारक है। जिन पशु-पक्षियों तथा वनस्पतियों का वर्णन किया गया है, वे भी विन्ध्यक्षेत्र में बहुतायत से पाये जाते हैं। यदि ग्रीष्मवर्णन में कवि विन्ध्य के वनों की भयावहता का यथार्थ चित्र अंकित करता है, तो वर्षावर्णन में वह इन वनों की मनोहारिता से आकर्षित है-

**वनानि वैन्ध्यानि हरन्ति मानसं**
**विभूषितान्युद्गतपल्लवैर्द्रुमैः।। (२।८)**

बादलों ने विन्ध्य का अभिषेक कर डाला है, जो अभी तक दावाग्नि से झुलस रहा था। अब वह आह्लादित हो उठा है -

**अतिशयपरुषाभिर्दाववह्नेः शिखाभिः**
**समुपजनिततापं ह्लादयन्तीव विन्ध्यम्।। (२.२७)**

**विषयवस्तु**-ऋतुसंहार कालिदास की काव्ययात्रा का पहला पड़ाव लगता है। किशोरावस्था में होने वाले सौन्दर्य के प्रति आकर्षण की यहाँ प्रधानता है। कवि ने ऋतुओं के वर्णन में प्रकृति.चित्रण करने के साथ-साथ कामिजनों की विलासिता का भी निरूपण किया है। यह कहना उपयुक्त होगा कि ऋतुसंहार में प्रकृति-सौन्दर्य का चित्रण गौण है और श्रृङ्गारित वर्णन प्रधान। प्रायः प्रत्येक सर्ग में कुछ पद्यों में कवि ने अपनी प्रिया को सम्बोधित किया

है। ग्रीष्म, वर्षा, शिशिर और वसन्त ऋतुओं का वर्णन तो प्रिया के सम्बोधन से ही प्रारम्भ होता है। कहीं-कहीं रसिक सहृदयों को भी सम्बोधित किया गया है। कवि प्रत्येक सर्ग में ऋतुओं का चित्रण करने के साथ-साथ ऋतुओं का स्त्री-पुरुषों पर क्या प्रभाव होता है, इसका भी वर्णन किया है। ऋतुसंहार में कथानक का अभाव है। ग्रीष्म, वर्षा तथा शरद् का वर्णन प्रस्तुत करने वाले प्रथम तीन सर्गों में नैसर्गिक सुषमा के अनुरूप अतिशय मनोहर कल्पनाओं के साथ नयनाभिराम चित्र हैं।

हेमन्त के वर्णन में कवि ने प्राकृतिक दृश्यों का निरूपण कम और भोग-विलास का वर्णन अधिक किया है। यहाँ सम्भोग शृङ्गार का चित्रण अधिक है, प्रकृति का वर्णन कम। वस्तुतः अन्तिम तीन सर्गों में कवि ने उद्दीपन सामग्री का सम्भार प्रस्तुत कर दिया है।

षष्ठ सर्ग सबसे बड़ा है। इस सर्ग में कालिदास ने अपेक्षाकृत अधिक सुन्दर चित्रण किया है। कुछेक पद्यों में तो प्रकृति का वर्णन है, किन्तु अधिकांश पद्यों में वासन्तिक वातावरण से प्रभावित मानव-मन का चित्रण है। इस प्रकार वसन्त का चित्रण प्रायः कामोद्दीपक रूप में किया गया है। प्रस्तुत पद्यों में वासन्तिक सुषमा का बहुत ही सुन्दर निरूपण है -

> **द्रुमाः सपुष्पाः सलिलं सपद्मं स्त्रियः सकामाः पवनः सुगन्धिः।**
> **सुखाः प्रदोषा दिवसाश्च रम्याः सर्वं प्रिये! चारुतरं वसन्ते।। ६.२**
> **वापीजलानां मणिमेखलानां शशाङ्कभासां प्रमदाजनानाम्।**
> **चूतद्रुमाणां कुसुमान्वितानां ददाति सौभाग्यमयं वसन्तः ।। ६.४**

वृक्ष फूलों से लद गये हैं। जल में कमल खिल उठे हैं, स्त्रियों के मन में काम जाग उठा है। पवन सुगन्ध से भर गया है। सन्ध्यायें सुखद होने लगी हैं और दिन अच्छे लगने लगे हैं। प्रिये! वसन्त ऋतु में प्रत्येक वस्तु पहले से अधिक सुन्दर हो गयी है। वसन्त ने बावलियों के जलों को, मणियों से निर्मित मेखलाओं को, चन्द्रमा की चाँदनी को, प्रमदाओं को, आम के वृक्षों को सौभाग्य प्रदान कर दिया है। इस प्रकार वह कौन सी वस्तु है जो वसन्त में रमणीय नहीं हो जाती।

## ऋतुसंहार का काव्यसौन्दर्य

ऋतुसंहार एक महान् कवि की प्रतिभा के प्रथम परिस्पन्द की श्रेष्ठ और सरस अभिव्यक्ति है। टीकाकार मणिराम का यह कथन सत्य है कि इस काव्य की उपेक्षा होती रही है।[1] इस उपेक्षा का कारण यही प्रतीत होता है कि ऋतुसंहार के पश्चात् रची गयी काव्यकृतियों में कवि की जीवनदृष्टि विकसित हुई है, संवेदना और मनोविज्ञान के ज्ञान में

---

१. अप्रचारतमोमग्ना कालिदासकृतिर्यतः
ऋतुसंहार, मणिरामकृतटीका, निर्णयसागर, १९३१ ई., पृ. १

प्रौढ़ता आयी है तथा इन कृतियों में परिष्कृत सौन्दर्य-चेतना के साथ उदात्त जीवनमूल्यों तथा सांस्कृतिक बोध को भी अभिव्यक्ति मिली है। स्वभावतः ही कवि की परवर्ती श्रेष्ठ कृतियों की तुलना में ऋतुसंहार जैसी लघुकाय और आरम्भिक कृति उपेक्षित होती चली आयी है, तथापि कल्पनाओं की कमनीयता, भाषा की प्रौढि और सरसता की दृष्टि से यह कृति महत्त्वपूर्ण है। मेघदूत, कुमारसम्भव तथा रघुवंश के परिणतिप्रज्ञ तथा परिपक्वप्रतिभासम्पन्न कवि का कमनीय किशोर रूप यहाँ मिलता है। ग्रीष्म और वर्षा के वर्णनों में ओजोगुण की दुर्लभ अभिव्यक्ति ऋतुसंहार के कवि ने की है। राजा के समान घनागम (वर्षा) के आगमन का रूपक तदनुरूप ओजस्वी बन्ध में बाँधा गया है -

**ससीकराम्भोधरमत्तकुञ्जरस्तडित्पताकाशनिशब्दमर्दलः।**
**समागतो राजवदुद्धतद्युतिर्घनागमः कामिजनप्रियः प्रिये।। (२.१)**

मेघ ही इस राजा के मतवाले हाथी हैं, बिजलियाँ उसकी पताकाएँ है, मेघ का गर्जन उसका मर्दल (वाद्यविशेष) है।

परवर्ती काव्यों में प्राप्त कालिदास की अनेक अभिव्यक्तियों का पूर्वाभास भी ऋतुसंहार में है। मेघ के लिये गर्भवती प्रमदा के उरोज का उपमान (२।१) मेघदूत तथा रघुवंश में प्रकारान्तर से पुनरावृत्त हुआ है। इसी प्रकार बिजली की कौंध में अभिसारिकाओं का मार्ग देख पाने के दृश्य को भी (२।१०) कवि ने मेघदूत में फिर से बाँधा है। शरद् वर्णन में कोविदार वृक्ष के चित्रण में यमक का यह बन्ध रघुवंश के नवम सर्ग के यमक-बन्धों की स्मृति करा देता है-

**मत्तद्विरेफपरिपीतमधुप्रसेकश्चित्तं विदारयति कस्य न कोविदारः ।।३.६**

शरद् ऋतु के वर्णन में तो कविकल्पनाओं की उज्ज्वलता देखते ही बनती है।

शरद् ऋतु का पदार्पण रमणीय नववधु के समान होता है। पके हुए धान से सुन्दर एवं झुके हुए शरीर वाली तथा खिले हुए कमलों के मुखवाली शरद् ऋतु काश-पुष्प का उज्ज्वल वस्त्र धारण किये हुए, मतवाले हंसों के कलरवों का नूपुर पहने हुए अवतरित होती है -

**काशांशुका विकचपद्ममनोज्ञवक्त्रा सोन्मादहंसरवनूपुरनादरम्या।**
**आपक्वशालिरुचिरानतगात्रयष्टिः प्राप्ता शरन्नववधूरिव रूपरम्या।। ३.१।।**

कवि ने यहाँ रूपक, (काशांशुका आदि प्रथम तीन विशेषण) उत्प्रेक्षा तथा उपमा की उत्कृष्ट संसृष्टि प्रस्तुत की है। इसी प्रकार नैसर्गिक सौन्दर्य को कृत्रिम या मानवीय सौन्दर्य से अधिक मनोहर बताते हुए व्यतिरेक के प्रयोग के साथ वह कहता है कि रमणियों की मनोरम चाल को हंसों ने, उनके चन्द्रमा जैसे मुख की शोभा को खिले हुए कमलों ने,

मदभरी मधुर चितवन को नील कमलों ने और भौंहों के विलास को सूक्ष्म लहरियों ने जीत लिया है -

हंसैर्जिता सुललिता गतिरङ्गनानामम्भोरुहैर्विकसितैर्मुखचन्द्रकान्तिः।
नीलोत्पलैर्मदकलानि विलोकितानि भ्रूविभ्रमाश्च रुचिरास्तनुभिस्तरङ्गैः।।

३.१७

## कुमारसम्भव

कुमारसम्भव सत्रह सर्गों का महाकाव्य है। परम्परागत मान्यता है कि कालिदास ने आठ सर्गों तक ही इस महाकाव्य की रचना की थी। अवशिष्ट ६ सर्ग किसी परवर्ती कवि के द्वारा रचे हुए हैं। वल्लभदेव, मल्लिनाथ आदि प्राचीन विश्रुत टीकाकारों ने आठ सर्गों तक ही इस महाकाव्य पर अपनी टीकाएं लिखी हैं तथा काव्यशास्त्र के प्राचीन ग्रन्थों में भी कुमारसम्भव से जितने उद्धरण मिलते हैं, वे आठवें सर्ग तक के ही हैं।

कुमारसम्भव का अर्थ है कुमार (कार्तिकेय) का जन्म। पार्वती के जन्म से लेकर शिव से उसके विवाह तक का कथानक ही आठवें सर्ग तक वर्णित है और कुमार के जन्म की कथा इसमें समाविष्ट नहीं है, अतः इसे अपूर्ण मानकर परवर्ती किसी कवि ने पूरा किया होगा- यह सम्भव है। एक परम्परागत मान्यता यह भी है कि आठवें सर्ग में उमा-महेश्वर के सम्भोगसुख का चित्रण करने के कारण कालिदास को शापग्रस्त होना पड़ा और फिर इस काव्य को वे पूर्ण न कर सकें। आधुनिक विद्वानों में से कुछ का यह भी मत है कि कालिदास की दृष्टि में आठवें सर्ग में ही काव्य पूरा हो जाता है; शिव और पार्वती के अटूट प्रेम और मांगलिक दाम्पत्य में कुमार के जन्म की सम्भावना निदर्शित है।

### विषयवस्तु

कुमारसम्भव का आरम्भ हिमालय के वर्णन के साथ होता है। पूर्व और पश्चिम के सागरों का अवगाहन कर यह हिमालय सारी धरती को नापने के लिये मानदण्ड की भाँति खड़ा हुआ है। अप्सराएं उसकी उस धातुराशि से शृङ्गार करती हैं, जो बादलों के टुकड़ों पर लाल रंग अर्पित करने वाली अकाल सन्ध्या सी उसके शिखरों पर फैली हुई है। किरात इस हिमालय पर  मृगया में मारे गये हाथियों के मार्ग को तुषार से धुल जाने पर भी उनके नखरन्ध्र से गिरे मुक्ताफलों से पहचान लेते हैं। विद्याधर सुन्दरियाँ उसके भोजपत्रों पर प्रेमपत्र लिखा करती हैं। हाथी उस हिमालय के सरल वृक्षों पर खुजली मिटाने को जब अपने कपोल रगड़ते हैं, तो उन वृक्षों से निकले क्षीर (दूध) से हिमालय के शिखर दूर.दूर तक सुरभित हो जाते हैं।

भागीरथी के निर्झरों की फुहारें लेकर बहने वाला पवन देवदारुओं को कंपाता जाता है और मयूरों के पिच्छों को बिखरा देता है। मृगों को खोजते किरात उस वायु का सेवन करते हैं। देवताओं ने उस हिमालय को देवतुल्य मान कर यज्ञभाग का अधिकारी घोषित किया है, वह सारी धरती को धारण किये हुए है, इसलिये प्रजापति ने उसे सारे पर्वतों का राजा भी बना दिया है। ऐसे उस पर्वतराज हिमालय ने मुनियों के लिये भी माननीय पितरों की मानसी कन्या मैना से विवाह किया था और उससे मैनाक नामक पुत्र हिमालय को प्राप्त हुआ था। फिर दक्ष के यज्ञ में पति के अपमान से खिन्न होकर देह का त्याग करने वाली सती ने भी मैना की कुक्षि से पार्वती के रूप में अवतार लिया। बाल्यकाल से पार्वती हिमालय की विशेष लाड़ली थी। धीरे-धीरे वह बड़ी होने लगी, तो उदित होने पर चन्द्रज्योत्स्ना की कलाएं जैसे बढ़ती हैं, वैसे ही उसमें अभिवृद्धि हुई। हिमालय उस कन्या से ऐसे ही विभूषित हुए जैसे दीपशिखा से दीपक, त्रिपथगा से स्वर्ग का पथ या संस्कारवती वाणी से मनीषी व्यक्ति। फिर नवयौवन ने पार्वती के देह में पदार्पण किया, तो उसका देह तूलिका से उन्मीलित चित्र की भाँति या सूर्य की किरणों से खिला दिये गये कमल की भाँति चतुरस्रशोभा से युक्त हो उठा।

एक दिन नारद विचरण करते-करते हिमालय के पास पहुँचे। पिता के पास बैठी पार्वती को देख कर उन्होंने यह भविष्यवाणी कर दी कि उनकी प्रिय पुत्री शिव की अर्द्धाङ्गिनी बन कर रहेगी। इस कथन से विश्वस्त हिमालय ने पार्वती को हिमालय के ही एक शिखर पर तपोलीन शंकर की पूजा-अर्चना के लिए प्रेरित किया। उन्हीं दिनों तारक नामक असुर से त्रस्त देवों ने ब्रह्मा से परित्राण की प्रार्थना की। ब्रह्मा ने कहा- महादेव के वीर्य से उत्पन्न पुत्र तारकासुर के नाश में समर्थ होगा अतः आयासपूर्वक शंकर का मन पार्वती की ओर आकृष्ट करें; क्योंकि शिव के वीर्य को धारण करने की सामर्थ्य केवल पार्वती में है। इन्द्र ने इन्द्रलोक पहुँच कर कामदेव का स्मरण किया, वह पुष्पधन्वा तत्काल, आम्रमञ्जरी रूपी बाण ग्रहण किए हुए मित्र वसन्त के साथ उपस्थित हो गया। इन्द्र ने उसे अपना अभिप्राय बताया।

शिव के समाधिस्थल पर पहुँच कर वसन्त ने अपनी रूपश्री का जो प्रदर्शन किया, उससे कवि को प्रकृति के मञ्जुल रूप के वर्णन-कौशल का अवसर मिल गया है। पत्नी रति के साथ कामदेव के उपस्थित होने पर जड़-चेतन सभी कामातुर हो सम्भोग के लिए लालायित हो उठे-

**काष्ठागतस्नेहरसानुविद्धं द्वन्द्वानि भावं क्रियया विवव्रुः ।।३.३५**

शंकर की समाधि भङ्ग हुई, पार्वती ने कमल के बीजों की माला गले में डाल दी, किन्तु कामविकार के प्रभाव के पूर्व ही संयमी महादेव ने 'सम्मोहन' बाण चढ़ाए कामदेव को नेत्राग्नि से भस्म कर दिया और अन्तर्धान हुए। पार्वती पिता के मनोरथ और रूपश्री की अवहेलना से तथा पतिहीना रति नववैधव्य की ज्वाला से दग्ध हुई। पति की राख को

देखकर रति ने विलाप की, जो करुण निष्यन्दिनी प्रवाहित की, वह केवल अजविलाप की मार्मिकता से ही तुलनीय हो सकती है। पार्वती ने अपने रूप के गर्व से मुक्त हो तपस्या का संकल्प किया, क्योंकि जो प्रिय को न रिझा सके उस रूप से क्या लाभ- **'प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता'**। ५।१

पर्णभोजन का भी परित्याग कर अपर्णा पार्वती ने अपने कोमलांगों को कठोरतपस्साधना से कठोरतम कर लिया। तदनन्तर एक तेजस्वी ब्रह्मचारी ने उपस्थित होकर शंकर के अमाङ्गलिक वेश और श्मशान रूप अशुभ वासस्थान का उल्लेख कर उन्हें उनके लक्ष्य से विमुख करने का प्रयास किया। प्रिय के दोष-श्रवण में असमर्थ पार्वती ने ब्रह्मचारी के समक्ष खड़ा रहना उचित न समझा, किन्तु वे हटतीं इसके पूर्व ही ब्रह्मचारी रूप शंकर अपने वास्तविक रूप में प्रकट हुए। आराध्य प्रिय को सन्निकट देख पार्वती पुलकित-चकित हुई और शिलाखण्ड द्वारा बाधित नदी के प्रवाह की भाँति रुक गई -

**मार्गाचलव्यतिकराकुलितेव सिन्धुः शैलाधिराजतनया न ययौ न तस्थौ। ५.८५**

प्रणयोत्सुक शंकर से उन्होंने सखी को माध्यम बना पिता के पास विवाहसन्देश भेजने का आग्रह किया। शंकर ने सप्तर्षियों से हिमराज को विवाह प्रस्ताव पहुँचाने का निवेदन किया। सप्तर्षियों के चर्चा करते समय लज्जानम्रमुखी पार्वती लीलाकमल की पंखुड़ियाँ गिन रही थी -

**एवं वादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी।**
**लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती।। ६.८४**

विवाहोल्लास प्रारम्भ हुआ, पार्वती ने नववधू का शृङ्गार किया, वरमण्डली ने प्रस्थान किया। भूतनाथ शंकर की अपूर्व बारात हिमालय पहुँची, राजधानी की समग्र नागरिकायें आकुलता पूर्वक वर-दर्शन को उमड़ पड़ी, विवाह सम्पन्न हुआ। अब कामदेव का आविर्भाव आवश्यक था, शंकर ने उसे पुनर्जन्म की अनुमति दी। अलौकिक दिव्य कोटि के दम्पती सामान्य प्रणयी की भाँति काम-केलियों में चिरकाल के लिए मग्न हुए। इतनी कथा आठवें सर्ग तक वर्णित है।

एक दिन सम्भोगकाल में शिव ने देखा कि शयनकक्ष में एक शुभ्रवर्ण कबूतर बैठा है। उस अग्निरूप कबूतर को देवदूत जानकर उन्होंने अपना क्रोध शान्त किया एवं सुरत-क्रीडा के पश्चात् अपना वीर्य उसे दिया। शिववीर्य के प्रचण्ड ताप को सहने में असमर्थ अग्नि ने शीतलता हेतु गंगा में स्नान किया, वीर्य गंगा में प्रवाहित हुआ, गंगा ने उसे सादर स्वीकार किया, किन्तु गंगा भी वीर्यताप से उबल उठी। वह वीर्य गंगा में स्नान करती छः कृत्तिकाओं में समाहित हो गर्भरूप हो गया। ताप और लाज से व्याकुल कृत्तिकाओं ने उसे वेतस के वन में छोड़ दिया। तेजस्वी भ्रूण गंगामृत पान कर कृत्तिकाओं के संरक्षण में वर्द्धित

होने लगा। तभी विमान से जाते समय शिव-पार्वती की दृष्टि शिशु पर पड़ी और वे उस अनुपम षण्मुख बालक को स्वसन्तान जानकर साथ ले आए। केवल छः दिनों में कुमार शरीर और बुद्धि से परिपक्व हो युवा हो गया। इन्द्रादि देवों के अनुरोध पर शंकर ने कुमार कार्त्तिकेय को देवसेना का सेनापति नियुक्त किया। कुमार ने अपने अद्भुत शौर्य से भयंकर युद्ध करते हुए तारकासुर का वध कर तीनों लोकों को सुख पहुँचाया।

कुमारसम्भव की सर्वातिशायिनी विलक्षणता है- प्रणय की गम्भीर गहनता जिसमें रूप पर्यवसित हो जाता है, जिसमें वासना दग्ध हो जाती है तब जो नवनीत बचता है वह सामान्य होकर भी सामान्य नहीं होता, अपितु युग-युग तक विशुद्ध, पवित्रता और मङ्गल के प्रतीक रूप में स्थायी रहता है। विश्ववन्द्य कवि रवीन्द्र के शब्दों में कालिदास ने अनाहूत प्रेम के उस उन्मत्त सौन्दर्य की उपेक्षा नहीं की है, उसे तरुण लावण्य के समुज्ज्वल रंगों से चित्रित किया है। किन्तु इसी उज्ज्वलता में उन्होंने अपना काव्य समाप्त नहीं किया। महाभारत के सारे कर्मों का अन्त जैसे महाप्रस्थान में हुआ, वैसे ही 'कुमारसम्भव' के सारे प्रेम का वेग मंगल-मिलन में समाप्त हुआ है।

## मेघदूत

मेघदूत महाकवि कालिदास की अप्रतिम रचना है। अकेली यह रचना ही उन्हें 'कविकुलगुरु' उपाधि से मण्डित करने में समर्थ है। भाषा, भावप्रवणता, रस, छन्द और चरित्र-चित्रण-समस्त दृष्टियों से मेघदूत अनुपम खण्डकाव्य है। सहृदय रसिकों ने मुक्त कण्ठ से इसकी सराहना की है। समीक्षकों ने इसे न केवल संस्कृत जगत् में अपितु विश्व साहित्य में श्रेष्ठ काव्य के रूप में आंकलित किया है। मेघदूत में कथानक का अभाव सा है। वस्तुतः यह प्रणयकातर हृदय की अभिव्यक्ति है।

मेघदूत के दो भाग हैं - पूर्वमेघ एवं उत्तरमेघ।

**विषयवस्तु** - अलका नगरी के अधिपति धनराज कुबेर अपने सेवक यक्ष को कर्तव्य-प्रमाद के कारण एक वर्ष के लिये नगर-निष्कासन का शाप दे देते हैं। वह यक्ष अलका नगरी से सुदूर दक्षिण दिशा में रामगिरि के आश्रमों में निवास करने लगता है। सद्योविवाहित यक्ष जैसे-तैसे आठ माह व्यतीत कर लेता है, किन्तु जब वह आषाढ मास के पहले दिन रामगिरि पर एक मेघखण्ड को देखता है, तो पत्नी यक्षी की स्मृति से व्याकुल हो उठता है। वह यह सोचकर कि जब मेघ अलकापुरी पहुँचेगा तो प्रेयसी यक्षी की क्या दशा होगी, अधीर हो जाता है और प्रिया के जीवन की रक्षा के लिये सन्देश भेजने का निर्णय करता है। मेघ को ही सर्वोत्तम पात्र के रूप में पाकर यथोचित सत्कार के अनन्तर उससे दूतकार्य के लिये निवेदन करता है। रामगिरि से विदा लेने का अनुरोध करने के पश्चात् यक्ष मेघ को रामगिरि से अलका तक का मार्ग सविस्तर बताता है। मार्ग में कौन-कौन से पर्वत पड़ेंगे जिन पर कुछ क्षण के लिये मेघ को विश्राम करना है, कौन-कौन

सी नदियाँ पड़ेंगी जिनसे मेघ को थोड़ा जल ग्रहण करना है और कौन-कौन से ग्राम अथवा नगर पड़ेंगे जहाँ जल बरसा कर उसे शीतलता प्रदान करना है या नगरों का अवलोकन करना है, इन सबका उल्लेख करता है। उज्जयिनी, विदिशा, दशपुर आदि नगरों, ब्रह्मावर्त, कनखल आदि तीर्थों तथा वेत्रवती, गम्भीरा आदि नदियों को पार कर मेघ हिमालय और उस पर बसी अलका नगरी तक पहुँचने की कल्पना यक्ष करता है। उत्तरमेघ में अलकानगरी, यक्ष का घर, उसकी प्रिया और प्रिया के लिये उसका सन्देश- यह विषयवस्तु है।

## मेघदूत की टीकायें

डॉ. एन.पी. उन्नि ने मेघूदत पर लिखी ६३ टीकाओं का विवरण दिया है। इनमें सुप्रसिद्ध टीकाकार दिनकर मिश्र, पूर्ण सरस्वती (१४वीं-१५वीं शताब्दी), मालतीमाधव आदि प्रबन्धों पर विश्रुत टीका लिखने वाले जगद्धर (१४वीं शताब्दी), परमेश्वर (१५वीं शताब्दी), सारोद्धारिणी का अज्ञात नामा लेखक (१६१८ वि.सं.), महिमसंघगणि (१६६३ वि.सं.), सुमतिविजय (१७वीं शताब्दी), विजयसूरिगणि (१७०६ वि.सं.), भरतल्लिक (१७०० वि.सं), कृष्णपति (१७७७ वि.सं.) आदि की टीकायें उल्लेखनीय हैं।

## टीकाकारों द्वारा मेघदूत का समीक्षण

**नायक-विचार**-टीकाकारों ने मेघदूत के विषय में सूक्ष्म उद्भावनाओं तथा तात्त्विक विश्लेषण के साथ कृति का गहन अनुशीलन प्रस्तुत किया है। कालिदास ने अपने इस काव्य में नायक यक्ष का कहीं भी नाम निर्दिष्ट नहीं किया और न उसकी प्रिया यक्षिणी का ही। काव्य का पहला ही पद 'कश्चित्' है - 'कोई' अनाम यक्ष इसका नायक है। इस 'कश्चित्' पद के पीछे निहित कवि के तात्पर्य पर अनेक टीकाकारों ने विचार किया है। टीकाकार सुमतिविजय ने तो 'कश्चित्' पद के पीछे यक्ष के अपराध के प्रति भर्त्सना का भाव पाया है और प्रमाण के लिये निम्नलिखित प्राचीन पद्य उद्धृत किया है -

**भर्तुराज्ञां न कुर्वन्ति ये च विश्वासघातकाः।**
**तेषां नामापि न ग्राह्यं काव्यारम्भे विशेषतः।।** [1]

टीकाकार कृष्णपति का भी यही मत है कि अपना स्वयं का, गुरुजन का तथा अभिशप्त व्यक्ति का नाम नहीं लिया[2] जाना चाहिये- इस विधान का पालन करने के लिये कवि ने यक्ष का नाम नहीं लिया। टीकाकार हरगोविन्द ने भी इसी मत को दोहराते हुए भरतमुनि की यह कारिका भी उद्धृत की है, जिसका स्रोत अनुसन्धेय है -

---

१. मेघदूत : सं. नन्दरगीकर, पृ. १०१ पर उद्धृत।
२. मेघदूत : कृष्णपतिकृत टीका, सं. गोपिकामोहन भट्टाचार्य, पृ.।

**खण्डकाव्यमुखं कुर्यात् कश्चिदित्यादिभिः पदैः।**
**सर्गबन्धेऽवश्यं तु नाम कार्यं सुशोभनम्।।**

तदनुसार खण्डकाव्य में नायक का नाम.निर्देश न करके 'कश्चित्' आदि पदों का प्रयोग करना चाहिये। हरगोविन्द ने वैकल्पिक रूप से यह समाधान भी दिया है कि अभिशप्त या दुःखित पात्र का नामग्रहण नहीं करना चाहिये[1]। टीकाकार भरतमल्लिक ने 'कश्चित्' पद की व्याख्या में छः मत प्रस्तुत किये हैं, जिनमें तीन मत तो उक्त टीकाकारों के ही हैं। चौथे मत के अनुसार 'अस्ति कश्चिद् वाग्विशेष.' विद्योत्तमा की इस उक्ति का अनुरोध ही कश्चित् पद के प्रयोग का कारण है। पाँचवें मत के अनुसार मेघदूत की कथावस्तु का प्रख्यात न होकर कल्पित होना इस सर्वनाम के प्रयोग का हेतु है।[2]

**मेघदूत के स्रोत :** मेघदूत के स्रोत के विषय में इन टीकाकारों ने विशद विचार किया है। दक्षिणावर्तनाथ का कथन है कि रामायण से सीता के प्रति हनुमान् के मुख से राम के द्वारा प्रेषित सन्देश को मन में रख कर उसके पात्रों का मेघदूत के पात्रों के रूप में उपस्थापित करते हुए कवि कालिदास ने इस काव्य की रचना की - **इह खलु कविः सीतां प्रति हनूमता हारितं सन्देशं हृदयेन, समुद्वहन् तत्स्थानीयनायकाद्युत्पादनेन सन्देशं करोति।**[3]

मल्लिनाथ ने दक्षिणावर्तनाथ की व्याख्या का आधार स्वीकार करते हुए रामायण की प्रेरणा मेघदूत की रचना में पृष्ठभूमि माना है, पर रामायण के पात्रों और मेघदूत के पात्रों के अध्यवसान का उन्होंने न समर्थन किया है, न विरोध; जबकि पूर्णसरस्वती ने रामायण से कालिदास को प्रेरित मानते हुए दक्षिणावर्तनाथ की इस मान्यता का कड़ा विरोध किया है कि यक्ष-यक्षिणी-वृत्तान्त में राम-सीता-वृत्तान्त की समाधि है। उनका तर्क है कि यदि मेघदूत में सीता-राघववृत्त का अध्यवसान होता तो कवि उसका उपमान के रूप में या अन्यथा पृथक् उल्लेख क्यों करता?[4] पर इसके साथ ही पूर्णसरस्वती ने कालिदास को 'रामायणरसायनपरायणमहाकवि' कह कर उनके कई पद्यों में रामायण की छाया निदर्शित की है।

पूर्णसरस्वती ने मेघदूत पर महाभारत का भी प्रभाव माना है। स्थूणाकर्ण नामक यक्ष को कुबेर द्वारा शाप दिये जाने की महाभारतोक्त कथा को उन्होंने विस्तार से साक्ष्य के रूप

---

१. मेघदूत : सं. नन्दरगीकर, पृ. १०१ तथा जतीन्द्रविमल चौधरी का सं., पृ. २५।
२. मेघूदत : सुबोधा टीका, सं. जतीन्द्रविमल चौधरी, कलकत्ता, १९५०, पृ. २
३. वही, पृ.१
४. कवेर्यक्षवृत्तान्ते सीताराघववृत्तान्तसमाधिरस्तीति केचित्। तत्र सहृदयहृदयसंवादाय। कविनैव 'जनकतनयास्नान' इति, 'रघुपतिपदैः' इति चात्यन्ततटस्थतया प्रतिपादितत्वात् उपरि च 'इत्याख्याते पवनतनयं मैथिलीवोन्मुखी सा इत्यत्रोपमानतया प्रतिपादयिष्यमाणत्वात्। (विद्युल्लता, पृ. ७)

में प्रस्तुत किया है। इसी प्रकार नलकूबर और मणिग्रीव नामक यक्षों के शापग्रस्त होने का वृत्तान्त भी मेघदूत की रचना में प्रेरक हो सकता है।[1]

तथापि इसमें कोई सन्देह नहीं कि मेघदूत की रचनाप्रक्रिया में आदि कवि वाल्मीकि की सर्वातिशायी प्रतिभा और सीताराघववृत्तान्त तथा हनुमत्सन्देशप्रकरण की प्रेरणा आद्यन्त बनी रही है। दक्षिणावर्तनाथ तथा पूर्णसरस्वती आदि टीकाकरों ने तो अनुसन्धानपूर्वक रामायण के ऐसे अनेक स्थल मेघदूत के तत्तत् पद्य की व्याख्या में उद्धृत किये हैं, जिनका अप्रस्तुतविधान, कल्पना या भाव लेकर कवि ने अन्यच्छायायोनि काव्य का अत्यन्त उत्कृष्ट उदाहरण मेघदूत में प्रस्तुत किया है। मेघदूत की यक्षिणी के लिये कवि ने उपमा दी है - **'जातां मन्ये शिशिरमथितां पद्मिनीं वान्यरूपाम्।'** यक्ष को लगता है कि उसकी प्रिया शिशिर में मुरझाई पद्मिनी जैसी हो गयी होगी। पूर्णसरस्वती के अनुसार यह उत्प्रेक्षा रामायण में सीतावर्णन के निम्नलिखित पद्य पर आधारित है -

**हिमहतनलिनीव नष्टशोभा व्यसनपरम्परया निपीड्यमाना।**
**सहचररहितेव चक्रवाकी जनकसुता कृपणां दशां प्रपन्ना।।**[2]

इसी प्रकार यक्षिणी के वर्णन में कवि ने प्रेम की अनन्यनिष्ठ भावोत्तानता की जो कारुणिक छवि अंकित की है, उसका भी आधार रामायण में हनुमान् के द्वारा सीता के दर्शन के समय की गयी इस अभिव्यक्ति में पूर्णसरस्वती ने पाया है -

**नैषा पश्यति राक्षस्यो नेमान् पुष्पफलद्रुमान्।**
**एकस्थहृदया नूनं राममेवानुपश्यति।**
**नैव दंशांश्च मशकान् न कीटान् न सरीसृपान्**
**राघवापनयेद् गात्रात् त्वद्गतेनान्तरात्मना।।**

इसी प्रकार यक्ष जब कहता है - **'जाने सख्यास्तव मयि मनः सम्भृतस्नेहम्'** - हे मेघ तुम्हारी सखी यक्षिणी का मन मेरे लिये स्नेह से लबालब भरा है, तो पूर्णसरस्वती इसमें सीता की प्रेममयता प्रतिबिम्बित पाते हैं -

**'अन्योन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा।'**

इसी प्रकार दक्षिणावर्तनाथ तथा पूर्णसरस्वती ने मेघदूत के अनेक पद्यों में रामायण से भावसाम्य तथा रामायण की प्रेरणा का दिग्दर्शन कराया है। उदाहरणार्थ -

---

१. **मेघसन्देश, विद्युल्लता** टीका, सं. कृष्णमाचारियर, पृ. ५-६
२. वही, पृ. १२५-२६

**त्वय्यासन्ने नयनमुपरिस्पन्दि शङ्के मृगाक्ष्या**
**मीनक्षोभाच्चलकुवलयश्रीतुलामेष्यतीति।।**

मछली के उछलने से हिलते नीलकमल का नेत्र के लिये यह उपमान वाल्मीकि ने विरह-विधुरा सीता के लिये सदृश प्रसंग में प्रयुक्त किया है -

**'प्रास्पन्दतैकं नयनं सुकेश्या मीनाहतं पद्ममिवातिताम्रम्।'**

अगले छन्द में कालिदास ने यक्ष के मुख से पुनः उत्प्रेक्षा करायी है- **यास्यत्यूरुः सरसकदलीस्तम्भगौरश्चलत्वम्।'** यहाँ भी वाल्मीकि की इस अभिव्यक्ति की छाया इन टीकाकारों ने देखी है- **'प्रस्पन्दमानः पुनरूरुरस्या रामः पुरस्तात् स्थितमाचचक्षे।'**

वस्तुतः दूतकाव्य की परम्परा का मूल वैदिक संहिताओं में है, जिस पर 'सन्देशकाव्य' विषयक अध्याय में विचार किया गया है।

## मेघदूत-कथा की पृष्ठभूमि

मेघदूत में महाकाव्य-खण्डकाव्यादि के समान कथा कहना कवि का लक्ष्य नहीं है। कथा का संकेत पहले पद्य में बहुत सूक्ष्म रूप से करके वह यक्ष की मनोदशाओं की गहन मीमांसा तथा तज्जन्य रससिद्धि में तल्लीन हो जाता है। कुछ टीकाकारों ने योगवासिष्ठ में एक यक्ष के शापग्रस्त होने की कथा को मेघदूत के कथानक की इस भूमिका का आधार माना है, तो जैन टीकाकारों ने अलग-अलग रूप में इस कथा का प्रतिपादन किया है। एक कथा में कुबेर को पूजा के लिये सद्योविकसित कमलपुष्प देने के स्थान पर एक दिन पूर्व तोड़े गये बासी पुष्प देने पर यक्ष शापग्रस्त होता है अन्य कथा में कुबेर के उद्यान का द्वार असावधानी से खुला छोड़ देने पर ऐरावत के द्वारा घुस कर उद्यान तहस-नहस कर दिये जाने के कारण। अन्य कथा में कुबेर के लिये यक्ष ने जो पुष्पशय्या बनायी थी, उस पर स्वयं सो जाने के अपराध के कारण उसे दण्ड विधान दिलाया गया है। एक अन्य कथा में वह पूजा के लिये निर्मित माला पहले अपनी प्रिया को पहना देता है। वस्तुतः मेघदूत में यक्ष की भावाकुलता और यक्ष-यक्षिणी के प्रगाढ अनुराग के चित्रण के आधार पर टीकाकारों ने अपने-अपने ढंग से इस प्रकार की कथाओं की कल्पना कर डाली है।[1]

## बौद्ध साहित्य में मेघदूत का कथा-स्रोत

कतिपय आधुनिक विद्वानों ने मेघदूत की कथाभूमि का आधार प्राचीन बौद्ध वाङ्मय में माना है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि त्रिपिटक साहित्य में कुछ ऐसे प्रसंग मिलते हैं, जिनमें दौत्य तथा प्रणयिनी के प्रति करुण सन्देश का निरूपण है। कालिदास के लिये ये प्रसंग प्रेरक

---

१. विवरण के लिये द्र.- संस्कृत के सन्देश काव्यः रामकुमार आचार्य, पृ. ८५-८६

थे अथवा नहीं यह विचारणीय है। दीघनिकाय के सक्कपन्हसुत्त (दीघनिकाय २१।२) में सक्क नामक व्यक्ति बुद्ध के पास स्वयं न जाकर पंचशिख नामक गन्धर्व के द्वारा सन्देश भेजता है, और पंचशिख सन्देश में जो गाथाएं प्रस्तुत करता है, उनका विषय शृङ्गार तथा प्रेम है और भावधारा मेघदूत के सदृश है। बौद्धों की मान्यता है कि श्रृङ्गारित होते हुए भी इन गाथाओं में दार्शनिक अर्थ अन्तर्निहित है। किन्तु इन गाथाओं में पंचशिख तथा भद्दा सूरियवच्चसा के प्रणयानुराग का उद्घात भी हुआ है और पंचशिख के कथनों में यक्ष की अभिव्यक्ति से साम्य भी है।[1]

रायज डेविड्स (RHYS DAVIDS) तथा चाइल्डर्स (CHILDERS) की भी मान्यता है कि कालिदास को अलकानगरी की परिकल्पना बौद्ध साहित्य में महापरिनिब्बानसुत्त में वर्णित देवों की राजधानी अलकमन्दा से मिली है।[2]

## मेघदूत की आत्मकथात्मकता

कतिपय टीकाकारों ने मेघदूत में स्वयं कवि के द्वारा अपने स्वयं के सम्बन्ध में परोक्ष रूप से संकेत या सन्दर्भ दिये जाने की सम्भावना पर भी विचार किया है। अनुश्रुति है कि कालिदास ने विक्रमादित्य राजा की भगिनी और अपनी प्रणयिनी के विरह में यह काव्य लिखा था तथा इसके नायक वे स्वयं हैं। चौदहवीं शताब्दी में केरल में मणिप्रवालम् शैली में लिखित काकदूत नामक काव्य में कहा गया है-

**स्वस्रे पूर्वं महितनृपतेर्विक्रमादित्यनाम्नः**
**पोक्काञ्चक्रे तरुणजलदं कालिदासः कवीन्द्रः।।**[3]

महाकवि क्षेमेन्द्र ने भी राजा विक्रमादित्य द्वारा कालिदास को प्रवरसेन के पास भेजे जाने तथा कवि द्वारा इस प्रवासावधि में कुन्तलेश्वरदौत्य की रचना करने का संकेत दिया है।

ऐसी स्थिति में टीकाकारों का मेघदूत के विविध वर्णनों तथा उल्लेखों में कवि के आत्मानुभव की छाया खोजने का प्रयास करना स्वाभाविक ही है। मेघदूत के एक पद्य में 'निचुल' तथा 'दिङ्नाग' इन दो शब्दों के प्रयोग के आधार पर टीकाकारों का अनुमान है कि कवि कालिदास ने यहाँ अपने समय के निचुल कवि तथा दिङ्नाग नामक पण्डित का उल्लेख किया है। दक्षिणावर्तनाथ का कथन है कि निचुल कवि कालिदास के मित्र थे, यहाँ तक कि निचुल कवि का बनाया एक पद्य भी दक्षिणावर्तनाथ ने उद्धृत किया है। दिङ्नाग

---

१. **कालिदास : हिज आर्ट एण्ड थाट**, टी.जी. मईणकरण, १६६२, पृ. १२१-२४

२. वही, १२६-२७।

३. MEGHASANDEṢHA ; AN ASSESSMENT FROM THE SOUTH (**मेघसन्देश : एन एसेसमेण्ट फ्राम दि साउथ**) एन.पी. उन्नि, दिल्ली, १६८७ ई. में पृ. १२ पर उद्धृत।

पण्डित अपने 'स्थूलहस्तावलेप' के साथ कालिदास की कटु आलोचना करते थे' कवि ने इस पद्य में उन पर कटाक्ष किया है [२] ।

दक्षिणावर्तनाथ का अनुगमन करते हुए मल्लिनाथ ने भी इस किंवदन्ती को मान्यता दी है।

## रससृष्टि

मेघदूत विप्रलम्भ शृङ्गार का संस्कृत साहित्य में सर्वोत्कृष्ट काव्य कहा जा सकता है। विरहवेदना की तीव्रता, प्रेम की अनन्यता तथा भावैकतानता का ऐसा अनूठा चित्रण, वह भी गम्भीर जीवनदृष्टि तथा सांस्कृतिक मूल्यबोध के साथ, अन्यत्र नहीं मिलता। कवि ने अपना काव्य उस यक्ष की उस मनोदशा के चित्रण के साथ आरम्भ किया है, जब रामगिरि पर अभिशप्त जीवन व्यतीत करते-करते उसने किसी तरह आठ महीने तो बिता दिये हैं। मिलन का समय निकट आता जा रहा है, उसकी प्रिया के लिये चिन्ता और उससे मिलने की आतुरता बढ़ती जा रही है। यक्ष बावला और अर्धविक्षिप्त सा हो गया है। ऐसे में वह स्वप्न, कल्पना और अभिव्यक्ति के द्वारा अपने आप को जिलाये रखना चाहता है। उत्कट जिजीविषा, भावसान्द्रता और मनुष्य के कल्पनालोक की रम्यता का बेजोड़ समवाय मेघदूत में हम अनुभव करते हैं। हृदय की सुकुमारता और प्रेम के प्रसार का भी जो बोध मेघदूत देता है, वह भारतीय साहित्य में सुदुर्लभ है। यक्ष का चित्त कामातुर है, पर प्रेम और विरह की आंच उसके कलुष को धोती चली गयी है। इस प्रकार मेघदूत की रससृष्टि में मनोविज्ञान और चित्त के संस्कार की प्रक्रिया को कविप्रतिभा ने बड़ी कुशलता से मेघदूत में पिरो दिया है।

## छन्दोविधान तथा भाषाशैली

मेघदूत में आद्यन्त केवल मन्दाक्रान्ता छन्द का ही प्रयोग है। इस छन्द की विशिष्ट लय तथा यति से यह समग्र काव्य वेदना, उच्छ्वास-निःश्वास तथा मेघ की द्रुतविलम्बित गति का अनुभव देता है। वस्तुतः कालिदास के द्वारा इस छन्द के इतने सटीक प्रयोग के कारण ही आचार्य-परम्परा में यह मान्यता स्थापित हुई कि वर्षा, प्रवास तथा व्यसन के वर्णन के लिये मन्दाक्रान्ता छन्द विशेष उपयुक्त है। क्षेमेन्द्र कालिदास के मन्दाक्रान्ता-प्रयोग की सराहना करते हुए कहते हैं -

**प्रावृट्प्रवास-व्यसने मन्दाक्रान्ता विराजते।**
**(सुवृत्ततिलक, ३।२१, काव्यमाला गुच्छक-२, पृ. ५२)**

---

१. मेघदूत, पूर्वमेघ पद्य १४

२. मेघसन्देशः सं. एन.पी. उन्नि पृ. ३६ पर प्रदीप टीका।

इस छन्द की विशिष्ट संरचना गति, लय, त्वरा और मन्थरता का एक साथ बोध कराती है और कालिदास ने तदनुरूप ही सारे काव्य में भाषा और पदावली का भी अनुकूल प्रयोग किया है, जिससे यक्ष के अन्तर्जगत् तथा बाह्य जगत्, उसके मन की आतुरता और गम्भीरता, व्यथा और विवेक तथा मेघ को शीघ्र भेजने और त्वरित गति के लिये उसका निर्देश, फिर भी सारे देश में प्रत्येक सुरम्य या पवित्र स्थल पर अटक-अटक कर उसे आगे ले जाने की चाह-इन सबका पर्यावरण इस विशिष्ट भाषा-शैली के द्वारा रचता चला गया है। त्वरा और मन्थरता दोनों का भाव समेकित करती हुई शब्दावली भी सजग होकर कवि ने यहाँ गूंथी है- जो लघुगतिः (१६), गन्तुमाशु व्यवस्येत् (२३), वाहयेदध्वशेषम्, - मन्दायन्ते न खलु सुहृदामभ्युपेतार्थकृत्याः (४१), उत्पतोदङ्मुखः खम्-आदि में पदावली की गत्यात्मकता और त्वरा की अभिव्यक्ति तथा 'खिन्नः खिन्नः शिखरिषु पदं न्यस्य गन्तासि यत्र, क्षीणः क्षीणः परिलघु पयः श्रोतसां चोपभुज्य-(१३), स्थित्वा तस्मिन् वनचरवधूमुक्तकुञ्जे मुहूर्तम्-(१९), कालक्षेपं ककुभसुरभौ पर्वते पर्वते ते (२३), नीचैराख्यं गिरिमधिवसेस्तत्र विश्रामहेतोः (२६), स्थातव्यं ते नयनविषयं यावदत्येति भानुः (३७), नीत्वा रात्रिं चिरविलसनात् खिन्नविद्युत्कलत्रः (४१), प्रस्थानं ते कथमपि सखे लम्बमानस्य भावि (४४), नानाचेष्टैर्जलद ललितैर्निर्विशेस्तं नगेन्द्रम् - (६५) - ठहर-ठहर कर अटक-अटक कर आगे बढ़ने का भाव प्रकट करती चलती है।

वस्तुतः मेघदूत छन्दोविधान और भाषा-शैली की दृष्टि से संस्कृत साहित्य की अनुपम निधि है।

## रघुवंश

रघुवंश कालिदास की सर्वाधिक प्रौढ़ काव्यकृति है। कुमारसम्भव की तुलना में इसका फलक विस्तीर्णतर है। अनेक चरित्रों और नाना घटनाप्रसंगों की वज्रसमुत्कीर्ण मणियों को कवि ने इसमें एक सूत्र में पिरो दिया है और उनके माध्यम से राष्ट्र की गौरवशाली परम्पराओं, आस्थाओं और संस्कृति की महनीय उपलब्धियों की तथा समसामयिक सामन्तीय समाज के अधःपतन की महागाथा उज्ज्वल पदावली में प्रस्तुत कर दी है। दिलीप और रघु जैसे उदात्त चरित्रों के आख्यान से आरम्भ कर राम के चरित्र को भी रघुवंश प्रस्तुत करता है और अग्निवर्ण जैसे विलासी राजा को भी।

**वस्तु** - प्रथम सर्ग राजा दिलीप के चरित्र-वर्णन से प्रारम्भ होता है। पुत्रविहीन राजा दिलीप अपनी पत्नी सुदक्षिणा सहित पुत्रलाभ की कामना से कुलगुरु वसिष्ठ के आश्रम में जाते हैं। वसिष्ठ उनकी व्यथा का कारण जान अपने आश्रम में निवास करने वाली कामधेनु पुत्री नन्दिनी नामक गौ की सेवा का परामर्श देते हैं। द्वितीय सर्ग राजा दिलीप की गोभक्ति-परायणता प्रस्तुत करता है। राजा पत्नी सुदक्षिणा सहित एकाग्रचित्त से नन्दिनी की सेवा में संलग्न हो जाते हैं। कुछ काल व्यतीत होने पर नन्दिनी राजा के भक्ति-भाव की परीक्षा लेने को उद्यत होती है। वह चरती हुई, हिमालय पर्वत की कन्दरा में प्रविष्ट हो जाती

है, गुफा में एक सिंह नन्दिनी पर आक्रमण करता है। राजा नन्दिनी को मुक्त करने के लिए सिंह से याचना करते हैं। सिंह राजा का शरीर लेकर गाय को मुक्त करने को तैयार हो जाता है। राजा सिंह के समक्ष स्वशरीर अर्पण कर देते हैं। नन्दिनी राजा के इस भक्तिभाव से प्रसन्न हो पुत्र-प्राप्ति का आशीर्वाद देती है और अपना दुग्ध पीने का निर्देश देती है। राजा आश्रम में लौट कर महर्षि वसिष्ठ को सम्पूर्ण वृत्तान्त से अवगत करा, गुरु की अनुमति से गाय का दूध पीते हैं तथा उद्देश्य की पूर्ति से प्रसन्न राजधानी लौट आते हैं। तृतीय सर्ग में रघु के जन्म, वर्धन, यौवराज्य का वर्णन है। अश्वमेध यज्ञायोजन कर रघु पिता दिलीप से राज्य ग्रहण करते हैं। दिलीप एवं सुदक्षिणा पुत्र को राज्य देकर तपोवन में संन्यास हेतु प्रस्थान करते हैं। चतुर्थ सर्ग में रघु-दिग्विजय के अनन्तर विश्वजित् यज्ञ की सम्पन्नता वर्णित है। पञ्चम सर्ग रघु की दानशीलता से परिपूर्ण है, उनका राजकोष असीमित दानवृत्ति से रिक्त हो चुका है, इसी समय कौत्स नामक एक ब्रह्मचारी, गुरुदक्षिणा हेतु चौदह करोड़ स्वर्णमुद्राओं की याचना ले सभा में उपस्थित होता है। धनदेव कुबेर रघु के आक्रमण के भय से स्वर्णमुद्राओं की वर्षा करते हैं, ब्रह्मचारी कौत्स अभीष्ट मात्रा में स्वर्णमुद्राएं लेकर राजा को पुत्र-प्राप्ति का आशीर्वाद देते हैं। छठे सर्ग में रघुपुत्र अज का जन्म एवं विदर्भ राजकन्या इन्दुमती से स्वयंवर विवाह का चित्रण है। अनेक देशों के भूपति स्वयंवर में उपस्थित हैं, किन्तु एक गन्धर्व से प्राप्त सम्मोहन नामक अस्त्र की महिमा से अज ही इन्दुमती को आकृष्ट करते हैं और वरमाला उनके ही गले पड़ती है। विभिन्न देशों से आगत राजाओं के प्रसंग में उनके व्यक्तिगत गुणों, वंशावली, शौर्य, समृद्धि और विशेषरूप से राज्य की भौगोलिक सीमाओं का समुचित वर्णन है। सप्तम सर्ग अज के नगरभ्रमण एवं इन्दुमती सहित अज के स्वनगर प्रस्थान को प्रस्तुत करता है। अष्टम सर्ग रघु के राज्यत्याग, दशरथ की उत्पत्ति, इन्दुमती की मृत्यु, अज के विलाप एवं शरीरत्याग से परिपूर्ण है। नवम सर्ग दशरथ-प्रशंसा से आरम्भ है। आखेटकाल में श्रवणवध इसी सर्ग का अंश है। दशम सर्ग में राम आदि चारो भाइयों के जन्म की कथा और शैशव की लीलाएं चित्रित हैं। ग्यारहवां सर्ग विश्वामित्र के साथ राम-लक्ष्मण के वन-गमन, धनुषयज्ञदर्शन हेतु मिथिला प्रस्थान, धनुष भञ्जन, चारों भाइयों का सीता इत्यादि बहिनों से विवाह, परशुराम संवाद आख्यानों को प्रस्तुत करता है। बारहवें सर्ग में राजतिलक, माँ कैकेयी द्वारा वर माँगना, राम-लक्ष्मण व सीता का वनप्रस्थान, शूर्पणखा के नाक-कान काटना, सीता-हरण, वानरराज सुग्रीव का राज्याभिषेक, राम-रावण युद्ध एवं रावण की राम के द्वारा पराजय-कथा है। तेरहवां सर्ग राम-सीता व लक्ष्मण के पुष्पक विमान द्वारा अयोध्या प्रत्यागमन तथा भरतमिलन का चित्रण है। चौदहवां सर्ग सीता-गर्भ-धारण एवं राम द्वारा सीता-परित्याग, लक्ष्मण का सीता को वाल्मीकि आश्रम में पहुँचाने के वृत्तान्त को प्रस्तुत करता है। पन्द्रहवां सर्ग अश्वमेधयज्ञ, लवकुश-जन्म, शम्बूकवध, पृथ्वी का सीता को स्वयं में समाहित कर लेना तथा राम के स्वर्गगमन तक की कथा से समाप्त होता है। सोलहवें सर्ग से राम के वंशजों लव-कुश इत्यादि भ्राताओं का राज्य-शासन, परिणय, अयोध्या की नगरदेवी द्वारा याचना

किये जाने पर कुश का अयोध्या में शासनसूत्र संभालना, कुश का रानियों के साथ जल-क्रीड़ा का सुन्दर चित्रण उपलब्ध होता है। सत्रहवें सर्ग में कुशपुत्र अतिथि के पराक्रम एवं यशोगाथा का वर्णन है। अठारहवें सर्ग में अतिथिपुत्र निषध, निषधपुत्र नल, नलपुत्र पुण्डरीक, पुण्डरीकपुत्र क्षेमधन्वा, क्षेमधन्वापुत्र देवानीक, देवानीकपुत्र अहीनग, अहीनगपुत्र पारियात्र, पारियात्रपुत्र शिल, शिलपुत्र उन्नाभ, उन्नाभपुत्र वज्रनाभ, वज्रनाभपुत्र शंखण, शंखणपुत्र व्युषिताश्व, व्युषिताश्वपुत्र विश्वसह, विश्वसहपुत्र हिरण्यनाभ, हिरण्यनाभपुत्र कौशल्य, कौशल्यपुत्र पुष्य, पुष्यपुत्र ध्रुवसन्धि, ध्रुवसन्धिपुत्र सुदर्शन-समग्र वंशावली राजाओं के गुण परिचय को भी प्रस्तुत करती है। उन्नीसवां सर्ग सूर्यवंश के अन्तिम नृपति अग्निवर्ण के कामुक जीवन के भरपूर विलास का चित्रण करता है, अत्यधिक विलासी जीवन के परिणाम स्वरूप अग्निवर्ण क्षयरोग से पीड़ित हुआ। रोग के प्रभाव से दिन प्रतिदिन दुर्बल होकर निस्सन्तान मृत्यु को प्राप्त हुआ। मृत्यु के पश्चात् प्रधान महिषी (गर्भवती) ने राज्य-भार संभाला और मन्त्रियों के परामर्श से राज्य को सुव्यस्थित किया।

**स्रोत**-रघुवंश के स्रोत के लिए कालिदास महर्षि वाल्मीकि के प्रति विशेष श्रद्धाभाव रखते हैं। वाल्मीकि रामायण में बालकाण्ड, तीसरे सर्ग के नवें श्लोक तथा युद्धकाण्ड के प्रथम सर्ग के ग्यारहवें श्लोक में रघुवंश शब्द का प्रयोग हुआ है और चतुरचितेरे कालिदास ने ग्रन्थ का नामकरण के लिए वहीं से शब्द ग्रहण कर किया है।

नवम सर्ग से पन्द्रहवें सर्ग तक कालिदास ने रामकथा के गान हेतु वाल्मीकि रामायण को आधार माना है। पन्द्रहवें सर्ग में वाल्मीकि को आदिकवि की अभिधा से सम्बोधित कर कवि ने मानो इसी तथ्य का संकेत दिया है -

**वृत्तं रामस्य वाल्मीकेः कृतिस्तौ किन्नरस्वनौ।**
**किं तद्‌येन मनो हर्तुमलं स्यातां न शृण्वताम्।।**
**तद्‌गीतश्रवणैकाग्रा संसदश्रुमुखी बभौ।**
**हिमनिष्यन्दिनी प्रातर्निवतिव वनस्थली।।** (रघुवंश १५.६४, ६६)

सम्प्रति उपलब्ध वाल्मीकि रामायण में लगभग २४,००० श्लोक हैं, जिनमें से कालिदास ने स्वावश्यकतानुरूप सामग्री ग्रहण की है, कुछ का स्पर्श किया है तो कुछ का नामोल्लेख मात्र। वाल्मीकि रामायण में वर्णित संक्षिप्त प्रसंगों का विस्तार एवं विस्तृत प्रसंगों का संक्षिप्तीकरण कवि की तूलिका का चमत्कार है। महत्त्वपूर्ण दृश्यांकन में वे चूके नहीं हैं और प्राञ्जलता के चित्रण में वे पीछे नहीं हटे हैं।

यह भी सम्भव है कि कालिदास के व्यक्तिगत पुस्तकालय में रामायण के अतिरिक्त सूर्यवंशसम्बद्ध अन्य साहित्य सञ्चित रहा हो। निश्चित रूप से कवि ने राजाओं की सूची एवं तत्सम्बद्ध आख्यान अनेक स्रोतों से ग्रहण किये हैं, किन्तु उनके द्वारा प्रयुक्त ये अनेक स्रोत अभी अन्धकार में हैं। पुराणों में भी सूर्यवंशी राजाओं की वंशावली मिलती है यद्यपि

उस नामावली एवं रघुवंश की नामावली में पर्याप्त भेद है और उनके चरित व वैयक्तिक गुणों पर प्रकाश नहीं डाला गया है। नामावली का आधार विष्णुपुराण एवं सर्ग १४ की विषयवस्तु का आधार पद्मपुराण को माना जा सकता है।

महाकवि भास के 'प्रतिमानाटक' में और महाकवि कालिदास के 'रघुवंश' में दिलीप से लेकर राम तक का क्रम एक समान है। अतः सम्भव है दोनों कवियों की उपजीव्य सामग्री समान हो। रघुवंश के अठारहवें सर्ग में कवि द्वारा इक्कीस राजाओं का नामोल्लेख मात्र कर देना इस तथ्य का द्योतक है कि कवि को इन नरेशों के विषय में पर्याप्त सामग्री नहीं मिल सकी। अपूर्ण सामग्री को यथास्वरूप अगाध पाण्डित्य के भार से आक्रान्त कर कवि जितना वाग्वैदग्ध्य प्रस्तुत कर सका, वह अतुलनीय व प्रशंसनीय है।

## कालिदास के काव्यों के टीकाकार

(१) **वल्लभदेव**-कालिदास के काव्यों के टीकाकारों में वल्लभदेव सबसे प्राचीन हैं। वल्लभदेव ने कुमारसम्भव, मेघदूत और रघुवंश तीनों काव्यों पर टीकाएँ लिखी हैं। इनका समय दशम शती है। कुमारसम्भव पर लिखी गयी टीका का नाम 'पञ्जिका' है। यह कुमारसम्भव के अष्टम सर्ग तक ही है। यह टीका दो संस्करणों में उपलब्ध है, जिन्हें लघुटीका तथा बृहत् टीका कहते हैं [१] । मेघदूत की भी सबसे प्राचीन टीका वल्लभदेव की ही है[२] । कुमारसम्भव और मेघदूत की भाँति रघुवंश महाकाव्य के भी प्राचीनतम टीकाकार वल्लभदेव हैं। इनकी 'रघुवंशपञ्जिका' पाण्डुलिपि में उपलब्ध है। यह अभी तक अप्रकाशित है [३] ।

(२) **दक्षिणावर्तनाथ** -कालिदास के मेघदूत पर दक्षिणावर्तनाथ की टीका का नाम 'प्रदीप' है। यह टीका टी. गणपति शास्त्री (त्रिवेन्द्रम संस्कृत सीरीज, १९१९) तथा डॉ. ए. पी. उन्नि के संस्करणों में (दिल्ली १९८७) के द्वारा संपादित की गई है। दक्षिणावर्तनाथ की रघुवंश पर लिखी टीका का नाम 'रघुवंशदीपिका' है। यह भी पाण्डुलिपि के अत्यधिक त्रुटित होने के कारण अभी तक प्रकाशित नहीं हो सकी है[४]। दक्षिणावर्तनाथ का समय १३वीं शती है।

(३) **मल्लिनाथ**-मल्लिनाथ संस्कृत साहित्य के समर्थ टीकाकार हैं। इन्होंने कालिदास के कुमारसम्भव, मेघदूत और रघुवंश तीनों काव्यों पर टीकाएँ लिखी हैं। इनकी टीका का नाम 'सञ्जीवनी' है। इनका समय १५वीं शती है। 'सञ्जीवनी' टीका कई

---

१. **कुमारसम्भव** वल्लभदेवकृत टीका सहित, सं. डॉ. गौतम पटेल, अहमदाबाद, १९८६ ई.
२. सं. हुलदशः रायल एशियाटिक सोयायटी, लन्दन, १९११ ई.।
३. **कुमारसम्भव** : सं. डॉ. गौतम पटेल, भूमिका पृ. १८, २०।
४. द्रष्ट. **मेघसन्देश : एन एप्रेजल फ्राम साउथ**, एन.पी. उन्नि, पृ. ४१-४२।

संस्करणों में उपलब्ध है। मल्लिनाथ ने 'सञ्जीवनी' टीका में अपने पूर्ववर्ती टीकाकार वल्लभदेव और दक्षिणावर्तनाथ की टीकाओं का अनेकत्र उपयोग किया है।

(४) **स्थिरदेव-** कालिदास के मेघदूत पर स्थिरदेव की टीका का नाम 'बालप्रबोधिनी' है। इनका समय वि.सं. १२४६ से १४४२ के मध्य माना जाता है। डॉ. एस.के. डे ने मेघदूत के तीस प्राचीन टीकाकारों में स्थिरदेव का उल्लेख किया है[1]।

(५) **मेघराज साधु** – मेघदूत पर मेघराजसाधुकृत टीका का नाम 'सुखबोधिका' है। इनका समय वि.सं. १२२६ से १४५६ के बीच है। इन्हें मेघराजगणि के नाम से भी जाना जाता है।

(६) **शाश्वत** – शाश्वत ने मेघदूत पर 'कविप्रिया' नाम की टीका लिखी है। इनका समय वि.सं. १४८७ से पूर्व माना जाता है।

(७) **अरुणगिरिनाथ** – 'रघुवंश' के तीसरे टीकाकार अरुणगिरिनाथ हैं। इनकी टीका का नाम 'प्रकाशिका' है। इनका समय १५वीं शती है।

(८) **नारायण पण्डित** – रघुवंश पर नारायण पण्डित द्वारा लिखित टीका का नाम 'पदार्थ दीपिका'[2] है। इन्होंने अपनी टीका में अरुणनाथगिरि का अनुवर्तन किया है। इनका समय वि.सं. १५०६ से १५५५ के बीच है।

(९) चारित्रवर्धन - कुमारसम्भव, मेघदूत और रघुवंश तीनों काव्यों पर टीका लिखने वाले टीकाकारों में चारित्रवर्धन का नाम उल्लेखनीय है। इनका समय १५वीं शती है। इनकी टीका का नाम 'शिशुहितैषिणी' है।

(१०) **मणिराम** - कालिदास के 'ऋतुसंहार' के टीकाकार का नाम मणिराम है। मेघदूत पर लिखी इनकी टीका का नाम 'चन्द्रिका' है। टीका-रचना का समय वि.सं. १८१४[3] है। मणिराम भरद्वाज गोत्रीय ब्राह्मण थे।

उपर्युक्त प्रसिद्ध टीकाकारों के अतिरिक्त कालिदास के रघुवंश पर टीका लिखने वालों में जिनसमुद्र सूरि, हेमाद्रि, रत्नचन्द्र, सुमालिविजय, हरिदासमित्र, कृष्णभट्ट, जर्नादन और नलविजयराम प्रमुख हैं। इनकी टीकाएं अप्रकाशित हैं।[4] मेघदूत के टीकाकारों में सरस्वती तीर्थ, भरत मल्लिक, आषाढ़ और निरुक्तकार भी उल्लेख्य हैं।

---

१. द्रष्ट. .. आफ ओरियण्टल रिसर्च, मद्रास, खण्ड १३, १६५७ ई. के अङ्क में - 'सम कामेण्टेटर्स ऑन द मेघदूत' लेख।

२. **रघुवंश** अरुणगिरिनाथकृत **प्रकाशिका** तथा नारायण पण्डितकृत **पदार्थदीपिका** सहित, सं. श्री के. अच्युत पोतुवाले तथा श्री सी.के.रामन् नप्पार, संस्कृत कलाशाला, पूर्णत्रयी (त्रिपुनीथुरा), १६६४

३. **ऋतुसंहार**, निर्णयसागर सं. पृ. ८१

४. **कालिदास बिब्लियोग्राफी**, पृ. ८६-८७

## रघुवंश की प्रबन्धात्मकता तथा महावाक्यता

रघुवंश में अनेक कथाचक्र हैं तथा अनेक नायकों के चरित्र हैं। ऐसी स्थिति में इसे एक अपने आप में समग्र प्रबन्ध कैसे माना जा सकता है ? टीकाकार अरुणगिरिनाथ ने रघुवंश की पूरी संरचना का विश्लेषण करते हुए इसकी प्रबन्धात्मकता तथा महावाक्यता पर विशद विचार किया है। उनके अनुसार रघुवंश का अंगी रस वीर है। वीररस का इस महाकाव्य में प्रवाह आद्यन्त अक्षुण्ण रूप में प्रवहमाण है। प्रसंगानुसार अन्य रसों की निष्पत्ति विभिन्न सर्गों में है, पर वीररस की सर्वव्यापकता का लोप नहीं हुआ है। सातवें सर्ग में युद्धवर्णन के प्रसंग में शृङ्गार और बीभत्स दोनों रसों का समावेश तथा वीररस के व्यवधान से उनके विरोध का परिहार आनन्दवर्धन तथा मम्मट आदि आचार्यों के द्वारा भी समीक्षित है, और अरुणगिरिनाथ ने भी रघुवंश की, रसनिर्वाह की दृष्टि से मीमांसा करते हुए इस प्रसंग की समीक्षा की है।[1] रघुवंश की अन्तिम पंक्ति- 'राज्ञी राज्यं विधिवदशिषद् भर्तुरव्याहताज्ञा' - में अद्भुत रस से संवलित वीररस के उद्रेक पर भी अरुणगिरिनाथ ने विस्तार से प्रकाश डाला है।[2]

वीररस की इस प्रधानता के साथ इतर सभी रसों की इस रस के प्रवाह में उन्मज्जन-निमज्जन की स्थितियाँ, पूरे प्रबन्ध के चारों पुरुषार्थों की अवगति तथा विधि-निषेधावबोध की दृष्टि से इस महाकाव्य की एकवाक्यता का विश्लेषण करते हुए अरुणगिरि कहते हैं कि पहले ही पद्य में कवि ने उमा-महेश्वर का उपादान करके अपने प्रबन्ध की सर्वरसाश्रयता तथा सर्वपुरुषार्थहेतुता सूचित कर दी है। दिलीप आदि राजाओं के चरित के द्वारा धर्म पुरुषार्थ और तत्संवलित वीररस, रघु आदि के चरित के द्वारा अर्थ पुरुषार्थ तथा उन्हीं के अन्त्याश्रम के अवलम्बन में मोक्ष और शान्तरस की निष्पत्ति कवि ने करायी है। अजविलापादि में करुणरस, ताटकावृत्तान्त आदि में बीभत्सरस तथा अग्निवर्ण के वृत्तान्त में शृङ्गाररस तथा काम पुरुषार्थ है। शूर्पणखावृत्तान्त में हास्य तथा सीता के द्वारा शूर्पणखादर्शन में भयानक रस है। इसी प्रकार जामदग्न्यवर्णन में रौद्र तथा माया सिंह आदि के वृत्तान्त में अद्भुत रस है। पर विभिन्न रसों पर विभिन्न वृत्तान्तों का समावेश होने पर भी इस महाकाव्य में प्रबन्धात्मकता तथा एकवाक्यता है, क्योंकि विधिनिषेधावगतिहेतुक महाकाव्य होना प्रबन्ध का लक्षण है। रघुवंश में एक वंश का ही आद्यन्त वर्णन होने से एकवस्तुविषयता है तथा इस एक अर्थ के वर्णन से विधिनिषेधावगति में भी एकता और अन्विति यहाँ है, इसलिये सम्पूर्ण महाकाव्य एक महाकाव्य तथा एक प्रबन्ध माना जाना चाहिये, अवान्तर वाक्यों की दृष्टि से इसमें सन्धिसन्ध्यङ्ग आदि का विश्लेषण किया जाना चाहिये-यह अरुणगिरिनाथ का मत है।[3]

---

१. **रघुवंश**, त्रिपुनीथुरासं., भाग-२, पृ. २३
२. वही, भाग-३, पृ. ४६७-६८
३. **रघुवंश**, त्रिपुनीथुरासं., भाग-१, पृ. ४-५

रघुवंश में पाँचों सन्धियों, सन्ध्यङ्गों तथा अवस्थाओं और अर्थप्रकृतियों के सम्यक् नियोजन से भी प्रबन्धात्मकता का परिपोष हुआ है। अरुणगिरिनाथ के अनुसार प्रथम सर्ग में आरम्भ अवस्था से अनुगत, विधान नामक अंग को छोड़ कर शेष ग्यारह अंगों से युक्त मुखसन्धि है। द्वितीय सर्ग में **'इत्थं व्रतं धारयतः प्रजार्थं'**- इस पद्य तक प्रयत्न नामक अवस्था से अनुगत प्रतिमुखसन्धि है तथा इस सर्ग के शेष भाग में प्राप्त्याशा और गर्भसन्धि। सिंह का नन्दिनी पर आक्रमण पताका। तृतीय सर्ग में दिलीप-वृत्तान्त की निर्वहण सन्धि तथा रघु-वृत्तान्त की मुखसन्धि आरम्भ हो जाती है। इस प्रकार रघुवंश में पाँचों सन्धियों, संध्यङ्गों तथा अवस्थाओं की चक्राकार गति तथा पुरावर्तन होते हुए भी वंशवर्णन विषयक एक वृत्तान्त होने से एकवाक्यता बनी रहती है।[1]

## वंशकाव्य-परम्परा और रघुवंश

रघुवंश की रचना के द्वारा एक नायक के स्थान पर पूरे वंश को विषय बनाने वाले महाकाव्यों की परम्परा प्रवर्तित हुई। भोज ने तो इसके आधार पर 'वंशकाव्य' नामक काव्यकोटि का निर्धारण भी किया तथा इस काव्य.विधा के रघुवंश के अतिरिक्त अश्मकवंश, यदुवंश, दिलीपवंश- ये उदाहरण दिये हैं।[2] आगे चलकर ऐतिहासिक महाकाव्यों की धारा में भी इस प्रकार के अनेक वंशकाव्य लिखे गये।

## कुमारसम्भव तथा रघुवंश में महाकाव्यलक्षणसमन्वय

भामह आदि आचार्यों ने महाकाव्य का इतिहासकथोद्भूत होना अपेक्षित माना है। कुमारसम्भव तथा रघुवंश दोनों की कथावस्तु इतिहास (रामायण या पुराणसाहित्य) से ली गयी है। भामह का लक्षण 'महतां च महच्च यत्' दोनों महाकाव्यों पर लागू होता है, दोनों में उदात्त और समुज्ज्वल चरित्र अंकित है। कुमारसम्भव में अंगी रस शृङ्गार है और शान्त, करुण, वीर, हास्य तथा अद्भुत का प्रसंगानुकूल रमणीय योग इसमें हुआ है। पंचम सर्ग में पार्वती के तप का वर्णन संस्कृतसाहित्य के सर्वाधिक प्रभावशाली प्रसंगों में से एक है और इसमें धैर्य, संयम, समर्पण और प्रेम की अनन्य निष्ठा का अभूतपूर्व चित्रण हुआ है। पूरे प्रसंग में शान्तरस का उत्तम परिपाक है, तो इसके तत्काल पश्चात् वटुवेषधारी शिव से पार्वती के साथ हुए संवाद में उत्प्रास और विडम्बन के साथ हास्य की वैसी ही अनोखी दृष्टि है। शंकर के सहसा अपने सामने प्रकट हो जाने पर पार्वती का सम्भ्रम और शिव-विवाह के प्रसंग में शंकर का अद्भुत परिधान विस्मय के उद्रेक के साथ अद्भुतरस की सृष्टि करता है। शिव और पार्वती के अनुराग और शृङ्गार का जो बीजवपन पहले सर्ग में नारद की उक्तियों से कर दिया जाता है, उसका चरम परिपाक सप्तम तथा अष्टम

---

१. वही।

२. शृङ्गारप्रकाश, भाग-२, पृ. ४७०।

सर्गों में सम्भोग के विशद चित्रण में हुआ है। तारकासुर के वध के लिये ही सारा कथाचक्र प्रवर्तित है, इस दृष्टि से वीररस की अन्तर्निहित धारा भी समग्र काव्य में उपस्थित है।

कुमारसम्भव के नायक दिव्य कोटि के हैं। यद्यपि दण्डी तथा रुद्रट आदि आचार्यों द्वारा महाकाव्य के वर्ण्यविषयों की जो सूची दी गयी है, उसके सारे विषय इस महाकाव्य में वर्णित नहीं है, यथा- सागर, मृगया, उद्यान, सलिलक्रीड़ा आदि के वर्णन यहाँ नहीं हैं, पर कुमारसम्भव में भारतीय साहित्य के कतिपय सुन्दरतम वर्णन समाविष्ट हैं। प्रथम सर्ग में हिमालय का वर्णन तथा अष्टम सर्ग में हिमालय पर सांझ और रात्रि के वर्णन हमारे साहित्य के सर्वोत्तम काव्यात्मक वर्णन कहे जा सकते हैं। ऋतुवर्णन की दृष्टि से तृतीय सर्ग का वसन्तवर्णन भी कम कमनीय नहीं और षष्ठ सर्ग में हिमालय के नगर का वर्णन भी आकर्षक है।

रस तथा वर्ण्यविषयों की दृष्टि से रघुवंश में विविधता अधिक है। युद्ध (चतुर्थ, षष्ठ, द्वादश सर्ग), दिग्विजय (चतुर्थसर्ग), मृगया (नवम सर्ग), उपवन-विहार, जलक्रीड़ा (नवम तथा षोडश सर्ग) तथा उजाड़ नगर (षोडश सर्ग) जैसे विषय, जो कुमारसम्भव में समाविष्ट नहीं हैं, रघुवंश में काव्यात्मक वर्णन की परिधि में आये हैं। इनके अतिरिक्त वसन्त आदि ऋतु (नवम सर्ग), वन (द्वितीय सर्ग), आश्रम (प्रथम सर्ग) आदि विविध विषय भी रघुवंश में हैं।

पूरे वंश के उत्थान, पतन और पुनरभ्युदय की विशद गाथा में कवि ने रसों का क्रम-विन्यास भी तदनुरूप रखा है। धर्मवीर, दयावीर, दानवीर और युद्धवीर- वीररस के ये चारो रूप परिपुष्ट रूप में दिलीप, रघु, कुश, अतिथि आदि महनीय चरित्रों के चित्रण में अभिव्यक्त हैं। इन्हीं में करुण, शान्त और अद्‌भुत का अंग रूप में विन्यास रसपरिपाक को और रमणीय बना देता है। करुणा की अमन्द मन्दाकिनी का प्रवाह निर्वासित सीता के राम को दिये गये सन्देश में अपूर्व ही है, जबकि पुष्पक विमान से अयोध्या लौटते हुए राम की उक्तियों में स्मर्यमाण विप्रलम्भ तथा अनन्तर भरत आदि से उनके मिलन में भी पूर्वस्मृतियों का आवर्तन-विवर्तन कवि ने जिस संवेदनशील सूक्ष्म दृष्टि से किया है, वह चित्त को रसावेशवैशद्य से आप्लावित करती है।

## समीक्षणः प्रकृतिचित्रण

महाकवि कालिदास प्रकृति के उपासक हैं। वे प्रकृति के अनन्य प्रेमी हैं, उन्होंने अन्तः प्रकृति एवं बाह्य प्रकृति दोनों का चित्रण किया है। उनका यह चित्रण आत्मानुभूति एवं सूक्ष्म निरीक्षण पर आधारित है। यद्यपि महाकवि ने कहीं-कहीं प्रकृति का भयावह रूप भी चित्रित किया है, किन्तु प्रकृति का सुकुमार रूप उन्हें अधिक प्रिय है।

कालिदास ने अपने समस्त काव्यों एवं नाटकों में प्रकृति का निरूपण तो किया ही है, किन्तु स्वतन्त्र रूप से प्रकृति के चित्रण के लिए ॠतुसंहार की रचना की। यद्यपि जैसा कि पहले संकेत किया जा चुका है, ऋतुसंहार में कवि ने बाह्य प्राकृतिक सौन्दर्य के निरूपण

की अपेक्षा मानव-मन पर पड़ने वाले प्रभावों का वर्णन अधिक किया है, फिर भी ऋतुओं का स्वतन्त्र चित्रण उनके प्रकृति-प्रेम का द्योतक है। ऋतुसंहार के प्रथम पद्य में ग्रीष्म ऋतु का बड़ा ही सजीव चित्रण है -

प्रचण्डसूर्यः स्पृहणीयचन्द्रमाः सदावगाहक्षतवारिसञ्चयः।
दिनान्तरम्योऽभ्युपशान्तमन्मथो निदाघकालोऽयमुपागतः प्रिये।। १.१

प्रिये! ग्रीष्म ऋतु आ गयी है। सूर्य की किरणें प्रचण्ड हो गयी हैं। चन्द्रमा सुहावना लगने लगा है। निरन्तर स्नान के कारण कुँओं-तालाबों का जल प्रायः समाप्त हो चला है। सायंकाल मनोरम लगने लगा है तथा काम का वेग स्वयं शान्त हो गया है। इसी प्रकार कवि का वर्षा तथा अन्य ऋतुओं का वर्णन भी सजीवता एवं कमनीयता से परिपूर्ण है। मेघदूत में तो कवि ने प्रकृति एवं मानव में तादात्म्य स्थापित कर दिया है। पूर्वमेघ में प्रधानतया प्रकृति के बाह्य रूप का चित्रण है, किन्तु उसमें मानवीय भावनाओं का संस्पर्श है, जबकि उत्तरमेघ में मानव हृदय का निरूपण है और वह प्राकृतिक सौन्दर्य से ओत-प्रोत है। मेघदूत तो वर्षा ऋतु की ही उपज है। वहाँ वर्षा से प्रभावित होने वाले समस्त जड़-चेतन पदार्थों का निरूपण है। मेघ जिस-जिस मार्ग से होकर आगे निकल जाता है उस-उस मार्ग में अपनी छाप छोड़ जाता है -

नीपं दृष्ट्वा हरितकपिशं केसरैरर्द्धरूढै-
राविर्भूतप्रथममुकुलाः कन्दलीश्चानुकच्छम्।
जग्ध्वारण्येष्वधिकसुरभिं गन्धमाघ्राय चोर्व्याः।
सारङ्गास्ते जललवमुचः सूचयिष्यन्ति मार्गम्।। १.२२।।

जल बरसने के कारण पुष्पित कदम्ब को भ्रमर मस्त होकर देख रहे होंगे, प्रथम जल पाकर मुकुलित कन्दली को हरिण खा रहे होंगे और गज प्रथम वर्षाजल के कारण पृथिवी से निकलने वाली गन्ध सूँघ रहे होंगे-इस प्रकार भिन्न-भिन्न क्रियाओं को देखकर मेघ के गमनमार्ग का स्वतः अनुमान हो जाता है। प्रकृति से मनुष्य का घनिष्ठ सम्बन्ध है। यही कारण है कि वह मनुष्य के अन्तःकरण को प्रभावित करती है। मेघदूत में कवि ने इसी तथ्य को उजागर किया है -

मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्ति चेतः।
कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे।। १.३।।

मेघ को देख लेने पर तो सुखी अर्थात् संयोगी जनों का चित्त कुछ का कुछ हो जाता है फिर वियोगी लोगों का क्या कहना। कालिदास ने प्रकृति को मनुष्य के सुख-दुःख में सहभागिनी निरूपित किया है। विरही राम को लताएँ अपने पत्ते झुका-झुका कर सीता के

अपहरण का मार्ग बताती हैं, मृगियाँ दर्भांकुर चरना छोड़कर बड़ी-बड़ी आँखें दक्षिण दिशा की ओर लगाये टुकुर-टुकुर ताकती रह जाती हैं (रघु. १३।२४, २५)

कालिदास प्रकृति को चेतन एवं भावनायुक्त पाते हैं। पशु-पक्षी आदि तो चेतनवत् व्यवहार करते ही है, सम्पूर्ण चराचर प्रकृति भी मानव की भाँति व्यवहार करती दिखायी देती हैं। महाकवि ने मेघ को दूत बनाकर धूम, अग्नि, जल, पवन के सम्मिश्रण रूप जड़ पदार्थ को मानव बना दिया है। वे प्रकृति में न केवल मानव की बाह्य आकृति का आरोप करते हैं अपितु उसमें सुख-दुःखादि भावों की भी सम्भावना करते हैं। वे प्रकृति को प्रायः प्रेमी अथवा प्रेमिका के रूप में देखते हैं। मेघदूत में उज्जयिनी की ओर जाते हुए मेघ को मार्ग में पड़ने वाली निर्विन्ध्या नदी विभिन्न हाव-भाव से आकृष्ट करेगी -

वीचिक्षोभस्तनितविहगश्रेणि काञ्चीगुणायाः
संसर्पन्त्याः स्खलितसुभगं दर्शितावर्तनाभेः।
निर्विन्ध्यायाः पथि भव रसाभ्यन्तरः संनिपत्य
स्त्रीणामाद्यं प्रणयवचनं विभ्रमो हि प्रियेषु।। १.२९

हे मेघ! तरङ्गों के हलचल के कारण शब्दायमान पक्षियों की पंक्ति रूपी करधनी को धारण करने वाली, स्खलित प्रवाह के कारण सुन्दरतापूर्वक बहने वाली अर्थात् मस्त होकर चलने वाली और भँवर रूप नाभि को दिखाने वाली निर्विन्ध्या नदी रूपी नायिका से मिलकर तुम रस अवश्य प्राप्त करना, क्योंकि कामिनियों का हाव-भाव प्रदर्शन ही रतिप्रार्थना वचन होता है।

महाकवि कालिदास ने प्रकृति के श्रेष्ठ तत्त्वों को ग्रहण कर उनकी अप्रस्तुत रूप में योजना की है। वे पात्रों को उपस्थित करने के लिए प्रकृति के सुन्दर तत्त्वों से सादृश्य स्थापित करते हैं। रघुवंश में राजा रघु के मुख-सौन्दर्य के वर्णन के लिये वे प्रकृति के सुन्दरतम एवं प्रसिद्ध उपमान चन्द्र का आश्रय लेते हैं।

प्रसादसुमुखे तस्मिंश्चन्द्रे च विशदप्रभे।
तदा चक्षुष्मतां प्रीतिरासीत्समरसा द्वयोः।। ४.१८

शरद् ऋतु में रघु के खिले हुए मुख और उज्ज्वल चन्द्रमा को देखकर दर्शकों को एक-सा आनन्द मिलता था। कवियों ने नारी के शरीर की तुलना प्रायः लता से की है, किन्तु कुमारसम्भव में कालिदास पार्वती को चलती-फिरती एवं फूलों से लदी लता के रूप में देखते हैं -

आवर्जिता किञ्चिदिव स्तनाभ्यां वासो वसाना तरुणार्करागम्।
पर्याप्तपुष्पस्तबकावनम्रा सञ्चारिणी पल्लविनी लतेव।। ३.५४

महाकवि कालिदास प्रकृति को उपदेशिका के रूप में भी पाते हैं। वे प्रकृति से प्राप्त होने वाले सत्य का स्थान-स्थान पर उल्लेख करते हैं जो मानव जीवन का मार्ग-निर्देश करती है एवं आदर्श उपस्थापित करती है। मेघ बिना कुछ कहे चातकों को वर्षाजल प्रदान कर उनका उपकार करता है -

**निःशब्दोऽपि प्रदिशसि जलं याचितश्चातकेभ्यः।**
**प्रत्युक्तं हि प्रणयिषु सतामीप्सितार्थक्रियैव।। २.५७**

पपीहे के जल माँगने पर मेघ बिना उत्तर दिये उन्हें सीधे जल दे देता है। सज्जनों का यह स्वभाव होता है कि जब उनसे कुछ माँगा जाय तो वे मुँह से कुछ कहे बिना, काम पूरा करके ही उत्तर दे देते हैं। रघुवंश में कालिदास को जल के स्वभाव से शिक्षा मिलती है। जल तो प्रकृत्या शीतल है, उष्ण वस्तु के सम्पर्क से भले ही कुछ क्षण के लिये जल में उष्णता उत्पन्न हो जाय। इसी प्रकार महात्मा भी प्रकृति से क्षमाशील होते हैं, अपराध करने पर वे कुछ क्षण के लिए ही उद्विग्न होते हैं -

**स चानुनीतः प्रणतेन पश्चान्मया महर्षिर्मुदतामगच्छत्।**
**उष्णत्वमग्न्यातपसम्प्रयोगाच्छैत्यं हि यत् सा प्रकृतिर्जलस्य।। ५.५४**

प्रकृति के सहज सौन्दर्य, मानवीय राग, कोमल भावनाओं तथा कल्पना के नवनवोन्मेष का जो रूप कुमारसम्भव के अष्टम सर्ग में मिलता है, वह भारतीय साहित्य का शिखर कहा जा सकता है। कवि ने सन्ध्या और रात्रि का वर्णन हिमालय के पावन प्रदेश में शिव के गरिमामय वचनों के द्वारा पार्वती को सम्बोधित करते हुए कराया है, और प्रसंग, पात्र, देशकाल के अनुरूप प्रकृति का इतना उदात्त और कमनीय वर्णन विश्व साहित्य में दुर्लभ कहा जा सकता है। पश्चिम में डूबते सूर्य की रश्मियां सरोवर के जल में लम्बी-लम्बी होकर प्रतिबिम्बित हो रही है, तो लगता है कि अपनी सुदीर्घ परछाइयों के द्वारा विवस्वान् भगवान् ने जल में सोने के सेतुबन्ध रच डाले हों।[1] वृक्ष के शिखर पर बैठा मयूर ढलते सूर्य के घटते चले जाते सोने के रस जैसे गौरमण्डलयुक्त आतप को बैठा पी रहा है।[2] पूर्व में अंधेरा बढ़ रहा है, आकाश के सरोवर से सूर्य ने जैसे आतपरूपी जल को सोख लिया, तो इस सरोवर के एक कोने में जैसे कीचड़ ऊपर आ गया हो।[3] सूर्य ने किरणों का जाल

---

१. पश्य पश्चिमदिगन्तलम्बिना निर्मितं मितकथे विवस्वता।
दीर्घया प्रतिमया सरोम्भसां तापनीयमिव सेतुबन्धनम्।। - **कुमार** ८।३४

२. एष वृक्षशिखरे कृतास्पदो जातरूपरसगौरमण्डलम्।
हीयमानमहरत्ययातपं पीवरोरु पिबतीव बर्हिणः।। - वही, ८।३६

३. पूर्वभागतिमिरप्रवृत्तिभिर्व्यक्तपङ्कमिव जातमेकतः।
खं हृतातपजलं विवस्वता भाति किञ्चिदिव शेषवत्सरः।। - ८।३७

समेट लिया है, तो हिमालय के निर्झरों पर अंकित इन्द्रधनुष धीरे-धीरे मिटते जा रहे हैं।[1]
कमल का कोश बन्द हो रहा है, पर भीतर प्रवेश करते भ्रमर को स्थान देने के लिये कमल
जैसे मुंदते-मुंदते ठहर गया है।[2] अस्त होते सूर्य की किरणें बादलों पर पड़ रही हैं, उनकी
नोंकें रक्त, पीत और कपिश हो गयी हैं, जैसे सन्ध्या ने पार्वती को दिखाने के लिये तूलिका
उठा कर उन पर रंग-बिरंगी छवियाँ उकेर दी हों।[3] अस्त होते सूर्य ने अपना आतप सिंहों
के केसर और वृक्षों के किसलयों को जैसे बाँट दिया है।[4]

सूर्यास्त होने पर तमालपंक्ति सन्ध्यारूपी नदी का तट बन जाती है और धातुओं का
रस उसका जलप्रवाह (८।५३)। ऊपर, नीचे, आगे, पीछे जहाँ देखो अंधेरा ही आँखों में
भरता है, तिमिर के उल्ब में लिपटा संसार जैसे गर्भस्थ हो गया हो (८।५४)।

कालिदास की कल्पना खेतों और खलिहानों में रमती है, प्रकृति के सहज सौन्दर्य का
मानव-सौन्दर्य से और कृत्रिम साज-सज्जा से उत्कृष्ट पाती है। कुमारसम्भव में चन्द्रमा की
किरणों के लिये जौ के ताजा अंकुर का उपमान देकर उन्होंने मानों स्वर्ग को धरती से मिला
दिया है -

शक्यमोषधिपतेर्नवोदयाः कर्णपूररचनाकृते तव।
अप्रगल्भयवसूचिकोमलाश्छेत्तुमग्रनखसम्पुटैः कराः।। - ८.६२

कहीं पर शिव को वृक्षों की टहनियों से बिछल (फिसल) कर छन-छन कर धरती पर
गिरती चाँदनी के थक्के वृक्षों से टपक पड़े फूलों से लगते हैं, जिन्हें उठा-उठा कर पार्वती
के केशों में सजाने का उनका मन होने लगता है -

शक्यमङ्गुलिभिरुत्थितैरधः शाखिना पतितपुष्पपेशलैः।
पत्रजर्जरशशिप्रभालवैरेभिरुत्कचयितुं तवालकान्।। - ८।७२

प्रकृति में मानवीय राग, करुणा और हृदय की कोमलता के दर्शन कालिदास अपनी
विश्वदृष्टि के द्वारा ही कर सके हैं। अंधेरा रात्रिरमणी का जूड़ा है, जिसे चन्द्रमा अपने करों
से बिखेर देता है, और फिर उस रमणी के सरोजलोचन वाले मुख को उठा कर वह चूम
लेता है -

अङ्गुलीभिरिव केशसञ्चयं सन्निगृह्य तिमिरं मरीचिभिः।
कुड्मलीकृतसरोजलोचनं चुम्बतीव रजनीमुखं शशी।। - ८.६३

---

१. शीकरव्यतिकरं मरीचिभिर्दूरयत्यवनते विवस्वति।
इन्द्रचापपरिवेषशून्यतां निर्झरास्तव पितुर्व्रजन्त्यमी ।। - ८।३१

२. वही, ८।३९

३. वही, ८।४५

४. वही, ८।४६

उत्प्रेक्षा और स्वभावोक्ति की उत्कृष्ट संसृष्टि कवि ने इस प्रकार के प्रकृति-चित्रणों में की है। उक्त पद्य में 'कुड्मलीकृतसरोजलोचनं' कामिनी का लज्जा से नेत्र मूंदने का चित्र होने से वल्लभदेव के अनुसार स्वभावोक्ति है, जबकि 'चुम्बतीव' में समासोक्ति तथा उत्प्रेक्षा दोनों अलङ्कार आ गये हैं।

महाकवि कालिदास ने यद्यपि प्रायः प्रकृति के कोमल रूप का चित्रण किया है, किन्तु कुमारसम्भव के वर्षाचित्रण में भयावहता दर्शनीय है -

> घोरान्धकारनिकरप्रतिमो युगान्त-
> कालानलप्रबलधूमनिभो नभोऽन्ते।
> गर्जारवैर्विघटयन्नवनीधराणां
> शृङ्गाणि मेघनिवहो घनमुज्जगाम।। १७.४१

कार्त्तिकेय के वारुणास्त्र चलाते ही भयंकर अंधेरा करती हुई प्रलय की आग से उठे हुए धुँए के समान ऐसी काली-काली घटायें आकाश में छा गयीं जिनके गर्जन से पहाड़ की चोटियों तक में दरारें पड़ गयीं।

## चरित्र-चित्रण

कालिदास के सभी पात्र जीवन्त हैं। उन्होंने दिव्य तथा अदिव्य दोनों प्रकार के पात्रों का चित्रण किया है। मेघदूत के यक्ष को धीरललित नायक की कोटि में रखा जा सकता है। वह युवा है और उसे अपनी पत्नी से प्रगाढ़ प्रेम है। देवयोनिज होने के कारण सर्वत्र विचरण सामर्थ्य से युक्त है, अतएव उसका भौगोलिक ज्ञान यथार्थ है। वह संगीत एवं चित्रकला का प्रेमी है। रघुवंश में चाहे दिलीप हों अथवा रघु, गुरु के आज्ञापालक एवं धर्मपरायण है। महाराज दिलीप सर्वगुणसम्पन्न आदर्श राजा हैं। रामचन्द्र का चित्रण कवि ने बड़ी सावधानी से किया है। उनके अन्दर दिलीप, रघु और अज के गुणों का समन्वय है। कालिदास रमणीरूप के चित्रण में ही समर्थ नहीं है, अपितु नारी के स्वाभिमान तथा उदात्त रूप के प्रदर्शन में भी कृतकार्य हैं। रघुवंश के चतुर्दश सर्ग (६१-६७ श्लोक) में चित्रित, राजाराम के द्वारा परित्यक्ता जानकी का चित्र तथा उनका राम को भेजा गया सन्देश अत्यन्त भावपूर्ण, गम्भीर तथा मर्मस्पर्शी है। राम के लिए 'राजा' शब्द का प्रयोग विशुद्ध तथा पवित्र चरित्र धर्मपत्नी के परित्याग के अनौचित्य का मार्मिक अभिव्यञ्जक है-

> वाच्यस्त्वया मद्वचनात् स राजा वह्नौ विशुद्धामपि यत् समक्षम्।
> मां लोकवादश्रवणादहासीः श्रुतस्य किं तत् सदृशं कुलस्य।। (रघु. १४.२१)

सीता की चारित्रिक उदात्तता का परिचय इसी घटना से स्पष्टतः मिलता है कि इतनी विषम परिस्थिति में पड़ने पर भी वह राम के लिए एक भी अपशब्द का प्रयोग नहीं करती,

प्रत्युत अपने ही भाग्य को कोसती है तथा बारम्बार अपनी ही निन्दा करती है -

> न चावदद्भर्तुरवर्णमार्या निराकरिष्णोर्वृजिनादृतेऽपि।
> आत्मानमेव स्थिरदुःखभाजं पुनः पुनर्दुष्कृतिनं निनिन्द।। (रघु. १४.५७)

सीता पातिव्रत धर्म की अप्रतिम मूर्ति हैं जो राम के द्वारा अकारण परित्याग किये जाने पर भी अगले जन्म में भी उन्हीं को पति के रूप में पाने की कामना करती हैं-

> साहं तपः सूर्यनिविष्टदृष्टिरूर्ध्वं प्रसूतेश्चरितं यतिष्ये।
> भूयो यथा मे जननान्तरेऽपि त्वमेव भर्ता न च विप्रयोगः।। (रघु. १४.६६)

सीता की सहिष्णुता का वर्णन करते हुए कालिदास ने कहा है-

> सीतां हित्वा दशमुखरिपुर्नोपयेमे यदन्यां
> तस्या एव प्रतिकृतसखो यत्क्रतूनाजहार।
> वृत्तान्तेन श्रवणविषयप्रापिणा तेन भर्तुः
> सा दुर्वारं कथमपि परित्यागदुःखं विषेहे।। (रघु. १४.८७)



राजा राम ने सीता की स्वर्णनिर्मित प्रतिमूर्ति बनवाकर समस्त यज्ञकार्य सम्पन्न किया, इस बात को जानकर सीता ने पतिकृत परित्याग के असह्य दुःख को भी सहन कर लिया।

रामचन्द्र का चरित्र कालिदास ने कोमल तूलिका से चित्रित किया है। रघुवंश के एक तिहाई भाग (१० से १५ सर्ग तक) में राम के उदात्त चरित्र का वर्णन किया गया है। महाकवि ने राम को हरि या विष्णु का ही पर्यायवाची माना है।

> रत्नाकरं वीक्ष्य मिथः स जायां रामाभिधानो हरिरित्युवाच (रघु. १३.१)

उपर्युक्त श्लोक के 'रामाभिधानो हरिरित्युवाच' इस अंश से स्पष्ट है कि 'हरि' और 'राम' में कोई अन्तर नहीं है। वे दोनों एक ही हैं। कालिदास की दृष्टि में देवों का आर्तिनाश ही रामावतार का मुख्य प्रयोजन है। राजा दशरथ द्वारा आयोजित पुत्रेष्टि यज्ञ की सूचना पाकर राक्षसराज रावण से उत्पीड़ित देवगण की स्तुति से प्रसन्न विष्णु ने उन्हें आश्वस्त किया -

> सोऽहं दाशरथिर्भूत्वा रणभूमेर्बलिक्षमम्।
> करिष्यामि शरैस्तीक्ष्णैस्तच्छिरः कमलोच्चयम्।। (रघु. १०.४४)

'मैं दशरथपुत्र राम के रूप में अवतार लेकर राक्षसराज रावण का वध करूँगा'।

राम प्रजारक्षक राजा हैं। लोकाराधन के लिए तथा अपने कुल को निष्कलंक रखने के लिए उनके द्वारा अपनी प्राणोपमा धर्मपत्नी सीता का निर्वासन कालिदास की आदर्श

पात्र-सृष्टि का सुन्दर दृष्टान्त है। सीता की निन्दा सुनकर राम के हृदय-विदरण की समता आग में तपे हुए अयोघन द्वारा आहत लोहे के साथ देकर महाकवि ने राम के हृदय की कठोरता तथा कोमलता दोनों की मार्मिक अभिव्यक्ति एक साथ की है -

कलत्रनिन्दागुरुणा किलैवमभ्याहतं कीर्तिविपर्ययेण।
अयोघनेनाय इवाभितप्तं वैदेहिबन्धोर्हृदयं विदद्रे।। (रघु. १४.३३)

सीतापरित्याग के समय राम की मानसिक व्यथा कितनी मार्मिक है -

राजर्षिवंशस्य रविप्रसूतेरुपस्थितः पश्यत कीदृशोऽयम्।
मत्तः सदाचारशचेः कलङ्कः पयोदवातादिव दर्पणस्य।।
(रघु. १४.३७)

राम का स्वाभिमानी हृदय कहीं व्यक्त होता है (१४.४१) तो कहीं उनकी मानवता राजभाव के ऊपर झलकती है। लक्ष्मण के लौट कर सीता का सन्देश सुनाने पर राम की आँखों में आँसू छलकने लगते हैं, यह राजभाव के ऊपर मानवता की विजय है -

बभूव रामः सहसा सवाष्पस्तुषारवर्षीव सहस्य चन्द्रः।
कौलीनभीतेन गृहान्निरस्ता न तेन वैदेहसुता मनस्तः।।
(रघु. १४.८४)

राम ने लोकनिन्दा के भय से भले ही सीता को राजभवन से निकाल दिया था, परन्तु मन से नहीं निकाला था। सीता के प्रति राम के अनन्य अनुराग का यह उत्कृष्ट उदाहरण है।

## अलङ्कार-योजना

कालिदास के काव्यों में शब्दालङ्कारों का प्रयोग अपेक्षाकृत कम मिलता है। यद्यपि यत्र-तत्र सानुप्रासिक पदावली दिखायी देती है, किन्तु उतनी ही मात्रा में जितनी कि काव्यप्रवाह में अत्यन्त स्वाभाविक रूप से उपनिबद्ध हो गयी है। यथा -

जीवन्पुनः शश्वदुपप्लवेभ्यः प्रजाः प्रजानाथ पितेव पासि
(रघु. २.४८)

अन्य शब्दालङ्कारों में बुद्धिविलास होने के कारण महाकवि की रुचि नहीं दिखाई देती। यही कारण है कि उनके काव्यों में यमक, श्लेष आदि के प्रयोग नगण्य हैं।

कवि ने अर्थालङ्कारों का पर्याप्त प्रयोग किया है। अर्थालङ्कारों में भी उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास आदि अलङ्कारों का बाहुल्य है। इनमें भी समीक्षकों ने कवि की

उपमा को सर्वश्रेष्ठ कहा है- 'उपमा कालिदासस्य'। कुछ लोग उपमा से उपमालङ्कार का
तो कुछ लोग सादृश्यमूलक अलङ्कार का अर्थ ग्रहण करते हैं। वस्तुतः कवि की उपमा
का विन्यास जितना सुन्दर होता है, रूपक, उत्प्रेक्षा दृष्टान्त, अर्थान्तरन्यास आदि का उससे
कम नहीं। अतः 'उपमा' से सादृश्यमूलक अर्थालङ्कार अर्थ ग्रहण करना ही उचित है।
कवि के अनेक अर्थान्तरन्यास सूक्ति के रूप में प्रसिद्ध हैं। अर्थान्तरन्यासों की इसी
लोकप्रियता से प्रभावित किसी समीक्षक का कथन है -

**उपमा कालिदासस्य नोत्कृष्टेति मतं मम।**
**अर्थान्तरन्यासविन्यासे कालिदासो विशिष्यते।।**

चाहे उपमा का प्रयोग हो या अर्थान्तरन्यास का अथवा किसी अन्य अलङ्कार का,
सभी काव्य में विशेष चमत्कार उत्पन्न करते हैं। विशेषरूप से उपमा का प्रयोग तो अद्वितीय
है। उनकी उपमायें कहीं-कहीं यथार्थ हैं तो कहीं शास्त्रीय और कहीं आध्यात्मिक। वे
उपमाओं के कुशल शिल्पी हैं। रघुवंश के प्रथम पद्य में कवि ने शिव और पार्वती के सम्बन्ध
की उपमा शब्द और अर्थ के सम्बन्ध से दी है -

**वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये।**
**जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ।।**

सम्भव है, 'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्' इस काव्यलक्षण की प्रेरणा आचार्यों को इसी
उपमा से मिली हो। महाराज दिलीप नन्दिनी के साथ सायंकाल जब लौटते हैं तो स्वागतार्थ
सुदक्षिणा आगे आती है तब सुदक्षिणा एवं दिलीप के मध्य नन्दिनी ऐसे शोभित होती है जैसे
दिन और रात्रि के बीच सन्ध्या सुशोभित होती है -

**दिनक्षपामध्यगतेव सन्ध्या।। (रघु. २.२०)**

तेजस्वी राजा दिलीप की दिन से, नन्दिनी की लालिमायुक्त सन्ध्या से तथा श्यामवर्णा
सुदक्षिणा की रात्रि से उपमा सटीक तथा मनोहर है।

रघुवंश के इन्दुमती स्वयंवर में इन्दुमती की दीपशिखा से दी गयी उपमा इतनी प्रसिद्ध
हो गयी कि कवि का नाम ही 'दीपशिखा-कालिदास' पड़ गया। इन्दुमती जिन-जिन राजाओं
को छोड़कर आगे बढ़ती जाती थी, उनका मुँह उदास पड़ता जाता था जैसे राजमार्ग के वे
वे भवन जो दीपक के आगे बढ़ जाने पर धुँधले पड़ते जाते हैं -

**सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रौ यं यं व्यतीताय पतिंवरा सा।**
**नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे, विवर्णभावं स स भूमिपालः ।। ६.६७**

मेघदूत में उपमा का प्रयोग तो श्लाघ्य है ही, किन्तु वहाँ उत्प्रेक्षा का बाहुल्येन प्रयोग

है। मेघ के रामगिरि से अलकानगरी की ओर प्रस्थान करने पर मार्ग में पड़ने वाले नगरों, पर्वतों एवं नदियों में मेघ के सम्पर्क से कैसी अपूर्व शोभावृद्धि होती है, कवि ने उत्प्रेक्षा के माध्यम से चित्रित किया है। कृष्णवर्ण मेघ जब विश्राम करने के लिये पके आम्रवृक्षों से घिरे हुए आम्रकूट पर्वत पर बैठेगा तो पृथिवी के स्तन जैसी दिखायी देने वाली यह शोभा देवताओं के द्वारा देखने योग्य होगी -

छन्नोपान्तः परिणतफलद्योतिभिः काननाम्रै-
स्त्वय्यारूढे शिखरमचलः स्निग्धवेणी सवर्णे।
नूनं यास्यत्यमरमिथुनप्रेक्षणीयामवस्थां
मध्ये श्यामः स्तन इव भुवः शेषविस्तारपाण्डुः।। १.१८

इसी प्रकार मेघ जब चर्मण्वती नदी से जलग्रहण करने के लिये झुकेगा तो आकाशस्थ देवताओं को दूर से ऐसा प्रतीत होगा मानों पृथिवी के मुक्ताहार के मध्य में इन्द्रनीलमणि पिरो दिया गया हो -

प्रेक्षिष्यन्ते गगनगतयो नूनमावर्ज्य दृष्टी-
रेकं मुक्तागुणमिव भुवः स्थूलमध्येन्द्रनीलम्।। १.५०

उक्त दोनों ही उपमाओं में कवि ने ऊँचाई से पृथ्वी के किसी दृश्य को देखने पर उसकी जो छवि प्रतिभासित होती है, उसे अद्‌भुत कल्पनाशीलता से प्रस्तुत किया है।

कुमारसम्भव में कवि ने कामदेव के प्रभाव से शंकर के मन में उठे विकार की बड़ी ही सटीक उपमा दी है। जिस तरह चन्द्रमा के उदित होने पर समुद्र में ज्वार आ जाता है, उसी प्रकार पार्वती को देख लेने पर शङ्कर के मन में हलचल होने लगी और उन्होंने अपने नेत्र पार्वती के बिम्बाफल सदृश अधरोष्ठों पर गड़ा दिये-

हरस्तु किञ्चित् परिलुप्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः।
उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयामास विलोचनानि।। ३.६७

उपमा के सन्दर्भ में यह उल्लेखनीय है कि कालिदास की उपमा बाणभट्ट प्रभृति कवियों की भाँति श्लेषानुप्राणित नहीं है फलतः पाठकों को अर्थावबोध में क्लिष्टता का सामना नहीं करना पड़ता।

महाकवि के काव्यों में अर्थान्तरन्यास का भी पर्याप्त प्रयोग हुआ है। ऐसे स्थल सूक्तियों के निदर्शन हैं, जहाँ कवि ने साररूप में अपना लौकिक अनुभव व्यक्त किया है। मेघ तो धूम, अग्नि, जल और वायु का सम्मिश्रण है, अचेतन है और सन्देश तो कुशल इन्द्रियों वाले लोग ही ले जा सकते हैं फिर भी उत्सुकतावश यक्ष ने मेघ से प्रार्थना की, क्योंकि कामपीड़ित लोगों को चेतन-अचेतन का ध्यान नहीं रहता -

इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन् गुह्यकस्तं ययाचे।
कामार्त्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु।। १.५

यहाँ विशेष का एक लोकसामान्य तथ्य से समर्थन किया गया है। इसी प्रकार कुमारसम्भव का प्रसिद्ध श्लोक -

अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम्।
एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः।।
१.३

असंख्य रत्न उत्पन्न करने वाले हिमालय की शोभा हिम के कारण कम नहीं हुई, क्योंकि जहाँ बहुत से गुण हों वहाँ एक दोष उसी तरह से नहीं दिखाई देता जैसे चन्द्रमा के किरणों में कलङ्क।

महाकवि ने उपर्युक्त अलङ्कारों के अतिरिक्त अतिशयोक्ति, सहोक्ति, सन्देह, विभावना, अर्थापत्ति, परिणाम, समासोक्ति, परिकर, उदात्त, काव्यलिङ्ग, निदर्शना, विशेषोक्ति आदि का भी सुन्दर प्रयोग किया है। कहीं-कहीं एक पद्य में अनेक अलङ्कारों का सङ्कर अथवा संसृष्टि भी दिखायी देती है।

कालिदास ने अपनी विराट् कल्पना और सौन्दर्यदृष्टि के द्वारा सारे भारत की अपार सुषमा तथा इस देश की वसुन्धरा के प्रतिक्षण परिवर्तमान अपूर्व रूप से पूरी गत्यात्मकता के साथ साक्षात्कार कराया है। उनके अप्रस्तुत विधान में रंगों की परख के साथ रंगों के मिश्रण से उत्पन्न छटाओं को शब्दचित्रों में साकार कर दिया गया है। रघुवंश के तेरहवें सर्ग में पुष्पक विमान से लौटते हुए राम के द्वारा लंका से अयोध्या तक के तीर्थस्थलों, नदियों, पर्वतों और रमणीय प्रदेशों का वर्णन इस दृष्टि से बड़ा मनोरम है। प्रयाग में गंगा-यमुना के संगम का चित्र है -

क्वचित् प्रभालेपिभिरिन्द्रनीलैर्मुक्तामयी यष्टिरिवानुविद्धा।
अन्यत्र माला सितपङ्कजानामिन्दीवरैरुत्खचितान्तरेव।।
क्वचित् खगानां प्रियमानसानां कादम्बसंसर्गवतीव पङ्क्तिः।
अन्यत्र कालागुरुदत्तपत्रा भक्तिर्भुवश्चन्दनकल्पितेव।।
क्वचित् प्रभा चान्द्रमसी तमोभिश्छायाविलीनैः शबलीकृतेव।
अन्यत्र शुभ्रो शरदभ्रलेखा रन्ध्रेष्विवालक्ष्यनभः प्रदेशा।।
क्वचिच्च कृष्णोरगभूषणेव भस्माङ्गरागा तनुरीश्वरस्य।
पश्यानवद्याङ्गि विभाति गङ्गा भिन्नप्रवाहा यमुनातरङ्गैः।।
(रघु. १३.५४-५७)

कहीं तो प्रभाओं में लिपटे इन्द्रनीलमणियों में गुंथी सफेद मोतियों की लड़ी सी, कहीं सफेद कमलों की उस माला के जैसी जिसमें बीच-बीच में नीलकमल गुंथे हों, कहीं कादम्ब पक्षी के साथ उड़ते राजहंसों की कतार के समान, तो कहीं धरती पर चन्दन से बनी भक्ति-रेखा के समान जिसमें काले अगरु की थाप दी गयी हो, कहीं चन्द्रमा की प्रभा के समान, जिसमें छाया में दुबका अंधेरा मिला हुआ हो, तो कहीं शरद् के स्वच्छ मेघों की कतार जैसी, जिनके बीच से आकाश झाँक रहा हो, कहीं भस्म के अंगराग से लिपटी और काले सर्प के आभूषण से युक्त शिव की देह के समान- इस प्रकार यमुना के तरंगों से भिन्न प्रवाह वाली यह गंगा सुशोभित हो रही है। यहाँ कवि ने गंगा की शुभ्रता और यमुना के नील वर्ण के सम्मिश्रण के लिये उपमानों की जो माला गूंथी है, वह संगम के दृश्य के सर्वथा अनुरूप है।

इसी प्रकार कालिदास अपने वर्ण्यविषय की अपूर्वता का अनुभव देने के लिये कहीं उपमानों को एक दूसरे से जोड़ देते हैं, तो कहीं किसी प्रचलित उपमान में अपनी ओर से कोई विशेषता जोड़ कर उसे प्रस्तुत करते हैं। पार्वती के ओठों पर थिरकती मुस्कान की तुलना किस वस्तु से हो सकती है? यदि फूल को प्रवाल (मूंगे) पर रखा जाय, या सफेद मोती को विद्रुम मणि पर तो उसमें शुभ्र स्मित का वे अनुकरण कर सकते हैं -

पुष्पं प्रवालोपहितं यदि स्यान्मुक्ताफलं वा स्फुटविद्रुमस्थम्।
ततोऽनुकुर्याद् विशदस्य तस्यास्ताम्रौष्ठपर्यस्तरुचः स्मितस्य।।
(कु. १.४४)

कहीं कालिदास नैसर्गिक पदार्थों को मनुष्य जगत् के उपादानों या अलङ्करणों से उपमित करते हैं, तो कहीं मनुष्य के लिये वे नैसर्गिक उपमान लाते हैं। यक्ष के भवन के बाहर पक्षियों के बैठने के लिये सोने की वासयष्टि है, जो नीलम मणियों से जड़ी हुई है। कवि ने यहाँ मणि के लिये उपमान दिया है- 'अनतिप्रौढवंशप्रकाशैः' - हरे बाँस की कान्ति वाले। कहीं कालिदास वर्ण्य की चेष्टा, गति और आकृति को साकार करते हुए उपमान में भी तदनुरूप चेष्टा, गति आदि का अपनी कल्पना से आधान कर देते हैं। पार्वती लता मात्र न होकर 'सञ्चारिणी पल्लविनी लता' है। इन्दुमती भी संचारिणी दीपशिखा है। यौवन के आगमन पर पार्वती का देह चतुरस्र शोभा से युक्त हो जाता है, जैसे चित्र के खाके में तूलिका से रंग भर दिये गये हों, या कमल सूर्य की किरणों का स्पर्श पाकर खिल उठा हो- ऐसे नवयौवन ने उनके देह में बांकापन ला दिया -

उन्मीलितं तूलिकयेव चित्रं सूर्यांशुभिर्भिन्नमिवारविन्दम्।
बभूव तस्याश्चतुरस्रशोभि वपुर्विभक्तं नवयौवनेन।।
(कुमार. १.३२)

कालिदास काव्यरचना में समाधिगुण की अभिव्यक्ति के साथ प्रायः अछूते उपमान उठा कर लाते हैं। ये उपमान उनकी मौलिकता और प्रतिभा के नवोन्मेष का अनुभव कराते हैं। इन्दुमती के दिवंगत होने पर अज का हृदय शोक से ऐसे ही विदीर्ण हो गया, जैसे छत पर फूट आये प्लक्ष के पेड़ से छत दरक जाती है (रघुवंश ८।९३)। कैकेयी के मुख से दो वरदानों की बात ऐसे ही निकली, जैसे वर्षा होने पर धरती में बिल से दो साँप बाहर आये हों (१२।५)।

कालिदास के अप्रस्तुत विधान में मानव स्वभाव तथा प्रकृति का सूक्ष्म पर्यवेक्षण, नवीन परिकल्पनाएं, सौन्दर्य-दृष्टि तथा गहन संवेदनशीलता ने उनकी कविता को अतिशय सम्पन्न बना दिया है - इसमें कोई सन्देह नहीं।

## कालिदास का छन्दोविधान

विषयवस्तु के अनुरूप उपयुक्त छन्द का चयन कालिदास के छन्दोविधान में सर्वत्र मिलता है। मेघदूत के सन्दर्भ में मन्दाक्रान्ता की उपादेयता पर ऊपर चर्चा की गयी है। वर्ण्यवस्तु की सहज अभिव्यक्ति या कथानक के प्रवाह की निर्भरता के लिये उपजाति छन्द को कवि ने विशेष पसन्द किया है, और इसी दृष्टि से कुमारसम्भव के षष्ठ तथा रघुवंश के दशम, द्वादश तथा पञ्चदश सर्गों में अनुष्टुप् का प्रयोग अत्यन्त समीचीन और कथा की गतिशीलता तथा क्षिप्रता का बोध कराने वाला है। जब कि प्रथम सर्ग में अनुष्टुप् का प्रयोग कवि के आत्म-निवेदन, विषय के उपक्रम तथा प्रांजल अभिव्यक्ति की दृष्टि से अच्छा बन पड़ा है।

मेघदूत को छोड़ शेष तीनों काव्यों में महाकवि ने सर्गान्त में छन्द के परिवर्तन का विधान निभाया है, जिससे उसके छन्दोविधान में विविधता और रुचिरता आ गयी है। मालिनी छन्द के द्वारा सर्गान्त में वृत्त-परिवर्तन कवि को विशेष प्रिय है। वस्तुतः मालिनी छन्द की अपनी विशेष यति और लय सर्गान्त में घटनाचक्र की सहसा व्यावृत्ति या विपर्यास, कथानक में नया मोड़ या वर्णन की रोचकता की अभिवृद्धि की दृष्टि से सर्वत्र बहुत अनुकूल प्रतीत होती है। ऋतुसंहार के तो सभी सर्गों में मालिनी छन्द के द्वारा ही कवि ने अन्त में वृत्त-परिवर्तन किया है तथा प्रत्येक सर्ग में (द्वितीय तथा षष्ठ सर्ग को छोड़कर) मालिनी छन्दों की संख्या एक से अधिक है। पहले सर्ग के अन्त में सात तथा पाँचवें के अन्त में छः मालिनियाँ हैं। चौथे सर्ग में चार मालिनियों के द्वारा वृत्त-परिवर्तन करके फिर वसन्ततिलका और फिर एक मालिनी का प्रयोग है। कथानक में सहसा नया मोड़ आ जाना या घटना की आकस्मिकता दिखाने के लिये भी मालिनी छन्द बड़ा उपयुक्त है। इस दृष्टि से कुमारसम्भव के तीसरे सर्ग में वसन्ततिलका के पश्चात् मालिनी वृत्त का प्रयोग बड़ा आकर्षक है। जिस प्रकार मेघदूत में मन्दाक्रान्ता छन्द रस और भाव के सर्वथा अनुकूल है, उसी प्रकार कुमारसम्भव के चतुर्थ सर्ग में रतिविलाप के प्रसंग में अर्धसमवैतालीय तथा

रघुवंश के अष्टम सर्ग में भी वैतालीय छन्द ने कारुण्य और विरह-व्यथा के बोध को तीव्रता दी है।

स्रग्धरा तथा शार्दूलविक्रीडित जैसे लम्बे छन्दों का कवि ने कम प्रयोग अपने काव्यों में किया है। उपजाति के अतिरिक्त वंशस्थ (ऋतुसंहार प्रथम सर्ग), वसन्ततिलका (वही, षष्ठसर्ग), इन्द्रवज्रा आदि का प्रयोग भी उत्तम है।

**रस** -कालिदास हृदयपक्ष अथवा भावपक्ष के कवि हैं। इसीलिये उनकी कविता द्राक्षापाक है। वे व्यञ्जनावादी हैं। रसोद्‌बोध में अत्यन्त सक्षम हैं। रसों में भी कोमल रसों के संयोजन में वे सिद्धहस्त हैं। यद्यपि उन्होंने वीर, भयानक आदि रसों का भी चित्रण किया है किन्तु शृङ्गार, करुण एवं शान्त प्रभृति सुकुमार रसों की अनुभूति कराने में वे जितने प्रवीण हैं, उतने प्रौढ़ रसों की अनुभूति में नहीं। शृङ्गार के वर्णन में तो कालिदास अनुपम हैं। वस्तुतः वे शृङ्गार के कवि हैं। उन्होंने शृङ्गार के उभय पक्ष-सम्भोग एवं विप्रलम्भ का चित्रण किया है। किन्तु उनका विप्रलम्भ शृङ्गाररस अद्वितीय है। मेघदूत में तो सम्भोग शृङ्गार विप्रलम्भ का पोषक बन गया है।

कालिदास के समस्त काव्यों में शृङ्गाररस की अभिव्यक्ति हुई है। ऋतुसंहार, मेघदूत आदि ग्रन्थों में सम्भोग शृङ्गार का भरपूर चित्रण है, किन्तु कुमारसम्भव में शिव-पार्वती के सम्भोगवर्णन में सम्भोग शृङ्गार की अभिव्यक्ति अत्युत्कृष्ट है।

मेघदूत में भी सम्भोग शृङ्गार का खुलकर चित्रण हुआ है -

**नीवीबन्धोच्छ्वसितशिथिलं यत्र बिम्बाधराणां**
**क्षौमं रागादनिभृतकरेष्वाक्षिपत्सु प्रियेषु**
**अर्चिस्तुङ्गानभिमुखमपि प्राप्य रत्नप्रदीपान्**
**ह्रीमूढानां भवति विफलप्रेरणा चूर्णमुष्टिः।। २.७**

अलका नगरी में रागाधिक्यवश प्रेमिकाओं के अधोवस्त्रों के बन्ध ढीले पड़ जाते हैं और प्रेमियों के चंचल हाथ जब उनके रेशमी वस्त्रों को खीच लेते हैं तब लज्जित हुई प्रेमिकायें ऊँचे प्रज्ज्वलित रत्नदीपों को बुझाने के लिये उन पर मुट्ठी भर केसर की धूल फेंकती हैं, किन्तु उनका प्रयास विफल ही होता है।

मेघदूत विप्रलम्भ शृङ्गारप्रधान काव्य है। यहाँ सम्भोग श्रृंगार भी विप्रलम्भ का पोषक है। कालिदास मेघदूत में विप्रलम्भ की तीव्रतम अनुभूति कराने में सफल हुए हैं। यक्ष प्रिया-मिलन के लिये इतना व्याकुल है कि उत्तर की ओर से आने वाली हवाओं का आलिङ्गन करता है, सम्भव है ये हवायें उसकी प्रिया के शरीर का स्पर्श करके आ रही हों -

**आलिङ्ग्यन्ते गुणवति मया ते तुषाराद्रिवाताः।**
**पूर्वस्पृष्टं यदि किल भवेदङ्गमेभिस्तवेति।। २.५०**

कालिदास ने कुमारसम्भव में रति-विलाप तथा रघुवंश में अज-विलाप के प्रसङ्ग में करुण रस का बड़ा ही सजीव चित्रण किया है। कामदेव के जल जाने पर रति रोती हुई कहती है- प्रिय! आज तक तुम्हारे जिस कान्तिमान् शरीर से विलासियों के शरीर की उपमा दी जाती थी, उसे इस दशा में देखकर भी मेरी छाती फट नहीं रही है, सचमुच स्त्रियों का हृदय कठोर होता है -

उपमानमभूद्विलासिनां करणं यत्तव कान्तिमत्तया।
तदिदं गतमीदृशीं दशां न विदीर्ये कठिनाः खलु स्त्रियः।। ४.५

## सौन्दर्य और प्रेम

सौन्दर्य-चित्रण प्रायः प्रत्येक कवि का अभीष्ट होता है। प्रकृति-सौन्दर्य एवं मानवीय सौन्दर्य का वर्णन काव्य का अभिन्न अङ्ग है। महाकवि कालिदास सौन्दर्य के उपासक हैं। कालिदास नैसर्गिक सौन्दर्य के प्रेमी हैं। कृत्रिम और दिखावटी शृङ्गार उन्हें नहीं रुचता। वे प्रकृति के द्वारा दिये गये सहज उपादानों से अपनी परिकल्पना की नायिकाओं में अनिन्द्य सौंदर्य का आविष्कार करते हैं। कुमारसम्भव में पार्वती ने वसन्त के फूलों से अपने आप को अलंकृत किया है। उसके अशोक ने पद्मराग मणि को धता बता दी है, कर्णिकार ने स्वर्ण की द्युति को खींच लिया है तथा सिंधुवार के पुष्प ही मुक्तामाला बन गये हैं-

अशोकनिर्भर्त्सितपद्मरागमाकृष्टहेमद्युतिकर्णिकारम्।
मुक्ताकलापीकृतसिन्दुवारं वसन्तपुष्पाभरणं वहन्ती।। (३।५३)

मेघदूत में अलका नगरी में मणि-माणिक्य, सोने-चांदी और धन-समृद्धि की कोई कमी नहीं। फिर भी वहां की सुन्दरियां फूलों से ही अपना अंग-प्रत्यंग सजाती हैं। हाथ में लीलाकमल, केश में बालकुन्द का अनुवेध, तो कपोलों पर लोध्र के पराग से शुभ्र वर्ण का आधान, जूड़े में नये कुरवक के पुष्प, कानों में सुन्दर शिरीष और सीमंत (मांग) मं कदम्ब - इस तरह सारे देह में फूल सज उठते हैं-

हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं
नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।
चूडापाशे नवकुरवकं चारु कर्णे शिरीषं
सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।। (उत्तरमेघ - २)

वस्तुतः कवि ने अपने सौन्दर्यबोध के द्वारा मनुष्य को प्रकृति के निकट आने तथा सहज जीवन अपनाने का संदेश दिया है। इस सौन्दर्य की सर्वोच्च प्रतिमूर्ति तो स्वयं शिव ही हैं, जहां शिव हैं, वहीं सौन्दर्य है। यदि शिव हैं तो संसार की सारी बीभत्सता भी

अलौकिक रम्यता में परिणत हो जाती है। विवाह के समय शिव के शृंङ्गार का वर्णन करते हुए कवि कहते हैं -

स एव वेषः परिणेतुरिष्टं भावान्तरं तस्य विभोः प्रपेदे।
बभूव भस्मैव सिताङ्गरागः कपालमेवामलशेखरश्रीः।
उपान्तभागेषु च रोचनाङ्को गजाजिनस्यैव दुकूलभावः।।
शङ्खान्तरद्योतिविलोचनं यदन्तर्निविष्टामलपिङ्गतारम्।
सान्निध्यपक्षे हरितालमय्यास्तदेव जातं तिलकक्रियायाः।।
यथाप्रदेशं भुजगेश्वराणां करिष्यतामाभरणान्तरत्वम्।
शरीरमात्रं विकृतिं प्रपेदे तथैव तस्थुः फणिरत्नशोभाः।।
(कुमारसम्भव ७।३१-३४)

(शिव का वेष वही रहा, पर उनकी विभुता से वह अन्य भाव को प्राप्त हो गया। उनके देह पर लिपटी चिताभस्म ही अंगराग हो गयी, कपाल ही शेखर बन गया, गजाजिन दुकूल और तृतीय नेत्र ही तिलक बन गया। शरीर पर लिपटे सर्पों का विनिवेश ही बदलना था कि वे आभूषण की भांति सज गये। )

कुमारसम्भव में कवि पार्वती की मुस्कुराहट का वर्णन करता हुआ कहता है कि यदि लाल कोपल पर कोई उज्ज्वल फूल रखा जाय अथवा स्वच्छ मूंगे के बीच में मोती जड़ा जाय तभी ये पुष्प एवं मोती पार्वती की मुस्कुराहट की समानता कर सकते हैं -

पुष्पं प्रवालोपहितं यदि स्यात् मुक्ताफलं वा स्फुटविद्रुमस्थम्।
ततोऽनुकुर्याद् विशदस्य तस्यास्ताम्रौष्ठपर्यस्तरुचः स्मितस्य।। १.४४

कालिदास के सभी पात्र सौन्दर्य से युक्त हैं। पुरुष पात्रों में पुरुषोचित सौन्दर्य है तो स्त्रीपात्रों में स्त्रियोचित सौन्दर्य। यहाँ तक कि उन्होंने पशु-पक्षियों के सौन्दर्य का भी निरूपण किया है। उनकी दृष्टि में सौन्दर्य की सार्थकता तब है जब वह प्रिय को आकृष्ट करने और उसे जीतने में समर्थ हो। पार्वती जब अपने रूप-सौन्दर्य से महादेव को जीतने में असमर्थ हो जाती हैं और कामदेव को महादेव की क्रोधाग्नि में जलते हुए देखती हैं तो उनका सौन्दर्य-गर्व चूर हो जाता है और वे अपने रूप की निन्दा करने लगती हैं -

निनिन्द रूपं हृदयेन पार्वती प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता ।। ५.१

कालिदास की मान्यता है कि प्रेम विरह में बढ़ता है। मेघदूत में वे स्पष्ट रूप से कहते हैं कि प्रेम वियोग में भोग के अभाव के कारण संचित रस वाला होकर बढ़ता ही है, न कम होता है और न ही नष्ट होता है -

स्नेहानाहुः किमपि विरहे ध्वंसिनस्ते त्वभोगा-
दिष्टे वस्तुन्युपचितरसाः प्रेमराशीभवन्ति।। २.५२

वस्तुतः प्रेम, वियोग में और अधिक तीव्र हो जाता है। प्रेमियों की परीक्षा वियोग में ही होती है। संयोगावस्था में भोग के कारण प्रेम भले ही शिथिल हो जाय, वियोग में प्रेम तपस्या का रूप धारण कर लेता है। यही कारण है कि वियोग के पश्चात् संयोग होने पर यह द्विगुणित आनन्दप्रद होता है। कालिदास के सभी पात्र वियोगावस्था के जीवन को तप, त्याग, सदाचार, संयम और सामाजिक मर्यादा में बँध कर व्यतीत करते हैं। कालिदास के काव्यों में ऋतुसंहार को छोड़कर सर्वत्र प्रेम का उदात्त रूप चित्रित है। ऋतुसंहार में केवल रूपसौन्दर्य का निरूपण है। मेघदूत, कुमारसम्भव एवं रघुवंश में कवि ने प्रेम के आध्यात्मिक रूप का चित्रण किया है। आध्यात्मिक प्रेम ही स्थायी होता है।

## कालिदास के काव्यों में लोकाचार और लोकतत्त्व

कालिदास लौकिक जीवन और ऐहलौकिक आस्था के कवि हैं। अपने समय में प्रचलित लोकाचारों, रीति-रिवाजों और लोकविश्वासों का उन्होंने प्रामाणिक उल्लेख किया है। मेघदूत जैसे लघुकलेवर काव्य में भी उन्होंने कई स्थलों पर लोकजीवन और लोकाचारों की छवियाँ उकेरी हैं। यक्ष ने अपने घर का अभिज्ञान बताते हुए कहा है- **'द्वारोपान्ते लिखितवपुषौ शङ्खपद्मौ च दृष्ट्वा'** - उसके घर के द्वार के निकट शंख और पद्म बनाये हुए थे। पूर्ण सरस्वती ने इसकी व्याख्या में कहा है कि शंख से लाँछित देवता शंखनिधि तथा पद्म से लाँछित पद्मनिधि हैं, जिनकी आकृतियाँ उस काल में द्वार के निकट अंकित की जाती थीं।[1] भरतमल्लिक ने द्वार पर शंख और पद्म बनाने के लोकाचार को पौराणिक विधान से जोड़ते हुए विष्णुधर्मोत्तरपुराण से चित्रसूत्र से शंख और पद्म का लक्षण उद्धृत करते हुए इनका स्वरूप विशद रूप में प्रतिपादित किया है। वे यह भी बताते हैं कि शंख और पद्म की आकृतियों के साथ-साथ गृहस्वामी के नाम की सूचना देने वाले विशेष संकेत भी साथ में अंकित किये जाते थे।[2] इस प्रकार यक्ष का यह कथन बड़ा सुसंगत लगता है कि मेरे गृहद्वार पर शंख और पद्म को देखकर तुम पहचान लोगे कि वह मेरा ही घर है।

यक्षिणी के वर्णन में **'विन्यस्यन्ती भुवि गणनया देहलीदत्तपुष्पैः'**- इस कथन में भी उस समय के लोकाचार का बड़ा मार्मिक रूप सामने आता है। यक्षिणी शाप की अवधि के दिनों की गणना करती रहती होगी- यह यक्ष अनुमान करता है, पर गणना फूलों से ही क्यों, और वह भी देहली पर रखे फूलों से क्यों? सारोद्धारिणी, मेघलता,

---

१. विद्युल्लताटीका, सं. कृष्णमाचारियर, पृ. ११८
२. सुबोधाटीका, सं. जतीन्द्रविमल चौधरी, पृ. ६०

महिमसंघगणिकृतटीका तथा सुमतिविजय की टीका में गृहद्वारदारु की प्रतिदिन पूजा करने का लोकाचार इस पद्य की व्याख्या में सूचित किया गया है।[1] भरतमल्लिक कहते हैं कि प्रिय इस द्वार से गये हैं और इसी द्वार से लौटेंगे-इस भावना के साथ विरहिणियाँ देहली को पूजती हैं।[2] यक्ष के कथन- **वामश्चास्याः कररुहपदैर्मुच्यमानो मदीयैः** की व्याख्या में भी भरतमल्लिक यह लोकाचार बताते हैं- **प्रवासगमनकाले प्रियेण प्रियाया ऊर्वोः स्तनपार्श्वे च स्मरणार्थं तिस्रश्चतस्रो वा नखरेखा दीयन्ते।**[3] **'आलोके ते निपतति पुरा सा बलिव्याकुला वा-'** यक्षिणी की देवबलि में ऐसे व्यग्रता के चित्रण में दक्षिणावर्तनाथ प्रोषितभर्तृका का प्रिय के आगमन की वार्ता सुनाने वाले कौवे को बलिपिण्ड देने का उद्यम निरूपित करते हैं, और पथिकवधुयें किस प्रकार कौवों को बलिपिण्ड देती हैं इसका वर्णन प्रस्तुत करने वाली लोकजीवन से जुड़ी एक प्राकृत गाथा भी वे प्रमाण में यहाँ उद्धृत करते हैं।[4]

इसी प्रकार कुमारसम्भव में शिव-पार्वती के विवाह के वर्णन में महाकवि ने उस समय की वैवाहिक प्रथाओं का सूक्ष्म अंकन किया है। सिद्धार्थ पुष्प और दूर्वा के अंकुर के साथ कौशेय वस्त्र से नववधू पार्वती को अलंकृत किया गया था और उसे हाथ में एक बाण दिया गया था। नववधू के हाथ में बाण देने की प्रथा उस समय की वैवाहिक प्रथाओं में विशिष्ट ही कही जा सकती है। (कुमार. ७।७,८)। नववधू के स्नान, कौतुकवेदी तक उसे ले जाया जाना, गोरोचनापत्र से उसका शृङ्गार, कपोल पर यवप्ररोह, चरणों में महावर तथा नेत्रों में काला अंजन, आर्द्र हरिताल तथा मनःशिला से विवाहदीक्षातिलक की रचना तथा ऊर्णा से बने कौतुकसूत्र का बाँधा जाना- ये सारे वैवाहिक आचार कालिदास की लेखनी से इस प्रसंग में सजीव हो उठे हैं (वही, ७।१०-२५)। प्रदक्षिणात्रय, लाजामोक्ष, ध्रुवदर्शन आदि परिणयविधि में आने वाले आचारों का भी चित्रण कवि ने किया है (वही, ७।७६-८५)। रघुवंश में दिलीप और सुदक्षिणा की वसिष्ठाश्रम के प्रति यात्रा में यूपचिह्न वाले ग्राम तथा हैयङ्गवीन (ताजा घी) लेकर उपस्थित हुए घोषवृद्ध (रघु. १।४४,४५) लोकजीवन की छवि साकार करते हैं। इसके आगे वसिष्ठ के आश्रम का वर्णन तो आश्रम के सम्पूर्ण पर्यावरण का यथार्थ अनुभव कराने वाला है (वही, १।४९-५३)। इसी महाकाव्य में सत्रहवें सर्ग में अतिथि के राज्याभिषेक के समय दूर्वा, यवाङ्कुर, प्लक्ष की खाल आदि से उसकी नीराजनाविधि तथा अभिषेक के अनन्तर विशेष नेपथ्यविधि के चित्रण में भी उस समय के लोकाचार प्रतिबिम्बित हैं (रघु. १७।१२-२६)।

---

१. **मेघदूत** : सं. नन्दरगीकर, पृ. ६५
२. **सुबोधाटीका,** पृ. ६६
३. **सुबोधाटीका,** पृ. ७२
४. **मेघदूत,** सं. एन.पी. उन्नि, पृ. १५०-५१

## दार्शनिक चेतना

कालिदास के दोनों महाकाव्यों में परिपक्व दार्शनिक चेतना अन्तर्निहित है और शिव-तत्त्व के स्वरूप को उन्होंने गहन शास्त्रावबोध तथा स्वानुभूति के साथ व्यक्त किया है। अनेक स्थलों पर प्रत्यक्ष रूप से भी महाकवि ने अपने दार्शनिक मन्तव्यों को प्रकट किया है। वेदान्त के समान वे एक सर्वात्मक सत्ता को स्वीकार करते हैं, जिसे उन्होंने पुरुष[1], आदिपुरुष[2], अव्यक्त[3], पुराण[4], अजर[5], आत्मभू[6], केवलात्मा[7] आदि संज्ञाओं से निरूपित किया है। यह पुरुष अनादि है, वही सृष्टि का स्रष्टा, धारणकर्ता और संहर्ता है। जगत् के प्रलय, स्थिति तथा सृष्टि का कारण यही एक पुरुष है।[8] सृष्टि गुणों के विचलन से होती है, पर विक्रिया गुणों में होती है, पुरुष अविक्रिय रहता है।[9] यह पुरुष परमतत्त्व है, सर्वज्ञ और सर्वयोनि है, सर्वव्याप्त और सर्वरूपधारणकर्ता है।[10]

परमतत्त्व के स्वरूप निर्वचन में जहाँ कालिदास की दृष्टि शैवाद्वैत या वेदान्त की अनुगामिनी है, वहीं सृष्टिप्रक्रिया के निरूपण में प्राचीन सांख्य की झलक वे देते हैं। प्रकृति तथा (सांख्य का) पुरुष- ये दोनों उनकी दृष्टि से उसी एक परम पुरुष के दो रूप हैं।[11]

स्त्रीतत्त्व की महनीयता और अनिवार्यता को कालिदास स्वीकार करते हैं। उनकी दृष्टि में उमा के बिना शिव भी अपूर्ण हैं, इसलिये **'स्वयं विधाता तपसः फलानां केनापि कामेन तपश्चचार-** (कुमारसम्भव, १।५७)- वे स्वयं भी उसे पाने के लिये सचेष्ट हैं। तपस्विनी उमा को तो कवि ने वयोवृद्ध ऋषियों के लिये भी वन्दनीय बताया है।[12]

---

१. कुमारसम्भव २।३
२. रघुवंश, १०।६
३. वही, १०।१८
४. वही, १०।१९
५. वही १०।१९
६. वही १०।१९
७. कुमारसम्भव २।४
८. नमो विश्वसृजे पूर्वं विश्वं तदनु बिभ्रते।
अथ विश्वस्य संहर्त्रे तुभ्यं त्रेधा स्थितात्मने।। - रघुवंश, १०।१६
तिसृभिस्त्वमवस्थाभिः स्वमहिमानमुदीरयन्।
प्रलयस्थितिसर्गाणामेकः कारणतां गतः।। - कुमारसम्भव, २।६
९. रसान्तराण्येकरसं यथा दिव्यं पयोऽश्नुते।
देशे देशे गुणेष्वेवमवस्थास्त्वमविक्रियः।। रघुवंश, १०।१७
१०. गुणत्रयविभागाय पश्चाद् भेदमुपेयुषे। - कुमारसम्भव, २।४
११. त्वामामनन्ति प्रकृतिं पुरुषार्थप्रवर्तिनीम्।
तद्दर्शिनमुदासीनं त्वामेव पुरुषं विदुः।। कुमारसम्भव २।१३
१२. कुमारसम्भव, ५।१६

## कालिदास का जीवन-दर्शन

कालिदास प्रेम और शृङ्गार के कवि हैं, पर वे प्रेम को वासना के पंक से मलिन होता हुआ नहीं देखना चाहते, तपस् और साधना के द्वारा उसे उदात्त बनाना चाहते हैं। वास्तविक प्रेम मनुष्य के व्यक्तित्व को अनन्त से जोड़ देता है। मेघदूत में कवि का यही सन्देश् है -

**स्नेहानाहुः किमपि विरहे घ्वंसिनस्ते त्वभोगा-**
**दिष्टे वस्तुन्युपचितरसाः, प्रेमराशीभवन्ति ।। (उत्तरमेघ-४५)**

मेघदूत में विरह.वेदना की अथाह गहराई के साथ-साथ यक्ष की चेतना के क्रमशः परिष्कार और उदात्त होते चले जाने की प्रक्रिया का भी बोध होता है। कुमारसम्भव में भी पार्वती अपने रूप से शिव को आकर्षित करना चाहती है, पर केवल रूप से शिव को नहीं पाया जा सकता। कुमारसम्भव में कामदेव की लीलाओं की मनोहारिता का विशद चित्रण कवि ने किया है और रघुवंश के अन्तिम सर्ग में अग्निवर्ण के भोग-विलास और लिप्सा का अत्यन्त यथार्थ चित्र उसने खींचा है, दोनों की ही परिणति अवसाद में होती है। अग्निवर्ण की राजयक्ष्मा से ग्रस्त दशा का चित्र भी कालिदास उसी ताटस्थ्य और निःस्पृह भाव से सजीव कर देते हैं, जिस भाव से वे उसकी लिप्सा का अंकन करते हैं और उसके द्वारा वे सामंतीय समाज के क्षय और कठोर टिप्पणी भी व्यंजित करते हैं। पार्वती का भी सौन्दर्य और सुकुमार कल्पनाओं का सुरम्य संसार एक झटके से टूट जाता है, तब वह क्षयिष्णु रूप की निन्दा करती हुई, तपस् और समाथि से शिव को पाने के लिये कठोर साधना करती हैं।

कालिदास मनुष्य की गरिमा और सम्भावना का साक्षात्कार करने वाले कवि हैं। जीवन में उनकी अटूट आस्था है- **क्षणमप्यवतिष्ठते श्वसन् यदि जन्तुर्ननु लाभवानसौ** (रघुवंश ८।८७)। अग्निवर्ण के क्षयिष्णु अवसान के अनन्तर भी रघुवंश के उत्थान-पतन का क्रम जारी है, उसकी रानी सिंहासन पर बैठ कर विधिवत् शासन करती रही- इस कथन के साथ कवि काव्य को समाप्त करता है। (रघु. १९।५७)

## उपजीव्यता, नवोन्मेष और लक्षणातिक्रमण

कालिदास की लोकातिक्रान्तगोचरक्षमा नवनवोन्मेष रमणीया प्रतिभा ने भारतीय साहित्य के मानदण्डों की स्थापना की, आचार्यों को लक्षणों के निर्माण, परिष्कार या शोधन के लिये स्फूर्ति दी तथा परवर्ती कवियों की सुदीर्घ परम्परा को भी उत्प्रेरित किया। प्रतिभा की प्रत्यग्रता उनकी प्रथम कृति ऋतुसंहार से ही अनुभूत होती है। यद्यपि ऋतुवर्णन की परम्परा रामायण और महाभारत की रचना से हमारे साहित्य में प्रक्रान्त हो चुकी थी, पर ऋतुचक्र के आवर्तन-विवर्तन में इस देश की वसुन्धरा के परिवर्तमान सौन्दर्य का साक्षात्कार

कराने वाला ऐसा काव्य कालिदास की लेखनी से ही पहली बार सामने आया, जिसमें कवि की आत्माभिव्यक्ति, गेयता और लालित्य, शृङ्गार के साथ निसर्ग की बलशालिता और गत्यात्मकता की अपूर्व अभिव्यंजना एकत्र हुई। मेघदूत की तो सम्पूर्ण परिकल्पना ही कालिदास के पूर्व की साहित्यिक परम्परा में सर्वथा अछूती थी। कोई विरही व्यक्ति मेघ को दूत बनाकर प्रिया के पास भेजना चाहे- केवल इतनी वस्तु को लेकर एक पात्र के अन्तर्मन में गहराई से पाठकों को ले जाने वाला और उसके साथ सारे देश के भौगोलिक और सांस्कृतिक परिवेश से भी उतना ही विशद साक्षात्कार कराने वाला अन्य कोई काव्य इसके पूर्व लिखा नहीं गया था। मेघदूत के रचनाकार की लेखनी का जादू कुछ ऐसा चला कि उससे दूतकाव्य की परम्परा संस्कृत में शताब्दियों तक फलती-फूलती रही, पर कालिदास ने अपने काव्य में विषयनिष्ठता और आत्माभिव्यक्ति, वेदना और विवेक, अन्तः प्रकृति तथा बाह्य प्रकृति तथा भौतिकता और अध्यात्म का जो उत्कृष्ट समवाय निर्मित कर दिया था, वह उनका अनुकरण करने वाले दूतकाव्य के रचयिताओं के कृतित्व में कैसे आ सकता था ? कुमारसम्भव के द्वारा कालिदास ने नायिकाप्रधान महाकाव्य का एक अपूर्व रूप ही प्रस्तुत कर दिया। यद्यपि शिव का सर्वातिशायी रूप इस महाकाव्य में अलौकिक गाम्भीर्य और दार्शनिक बोध के साथ चित्रित है, पर सारे महाकाव्य में कर्तृत्व तो उमा का ही प्रधान है। कालिदास के बाद नायिका के कर्तृत्व की महनीयता चित्रित करने वाला ऐसा कोई महाकाव्य फिर नहीं लिखा गया। रघुवंश में तो कवि ने एक नायक की अवधारणा को ही तोड़ दिया, यहाँ पूरा का पूरा वंश या उस वंश के अनेक राजा नायक हैं, और तद्नुसार आचार्य विश्वनाथ को महाकाव्यलक्षण में पूर्ववर्ती आचार्यों में यह संशोधन करना पड़ा कि एक धीरोदात्त नायक के स्थान पर एक वंश के अनेक राजा भी महाकाव्य में नायक हो सकते हैं।[1] वर्ण्य विषयों की दृष्टि से कुमारसम्भव तथा रघुवंश में विवाह और स्वयंवर के वर्णन भी प्रत्यग्रोन्मेषरम्या प्रतिभा की ही देन है। महाकवि के अनेक वर्णन, जो उनके अपने महाकाव्यों में विशेष अभिप्रायों के द्योतक थे, आगे की परम्परा में रूढ़ियाँ बन गये। नायक को देखने के लिये नगर की सुन्दरियों के सम्भ्रम का जो मनोहर चित्र कुमारसम्भव में शिव-पार्वती विवाह के समय है, या रघुवंश में इन्दुमती-स्वयंवर के प्रसंग में है, वह महाकाव्य में कौतुक, विस्मय तथा नायक की छवि के आकर्षण को अनुभव कराता है। माघ आदि परवर्ती कवियों ने कालिदास के ऐसे वर्णनका अनुकरण किया। रघुवंश के दिग्विजय तथा विमानयात्रा-वर्णन के प्रसंग भी ऐसे ही हैं। कालिदास ने तो दिग्विजय के माध्यम से सारे भारत का दिग्दर्शन भी करा दिया है और इस देश की वसुन्धरा के चप्पे-चप्पे से अपना परिचय और अनुराग प्रकट करके राष्ट्रभावना को अपूर्व अभिव्यक्ति दे दी है। परवर्ती काव्य में नायक का दिग्विजय एक रूढ़ि बन गया। स्वयंवर में सारे भारत के विभिन्न राज्यों से आये राजाओं का वर्णन भी ऐसी ही रूढ़ि का जनक बना।

---

१. एकवंशभवा भूपा कुलजा बहवोऽपि वा। साहित्यदर्पण

कालिदास ने अपनी विश्वदृष्टि और लोकोत्तर प्रतिभा से इस देश के अतीत, अपने समय के वर्तमान और आने वाले युग को जैसे हस्तामलकवत् देखा है। अतीत के सांस्कृतिक वैभव और परम्पराओं की महनीयता, वर्तमान के सामन्तीय अपक्षय और पतनोन्मुखता तथा आने वाले युग की पदध्वनि का सजीव अनुभव कालिदास में होता है। अपनी ऐसी प्रतिभा से ही वे संस्कृत काव्य-परम्परा में नये शिल्प और नये प्रतिमानों की सृष्टि कर सके हैं।

वैदिक तथा पौराणिक धर्म के मूल तत्त्व को आत्मसात् कर कालिदास ने मनुष्य में देवत्व की प्रतिष्ठा की और देवों को मनुष्य के कर्तृत्व से स्पृहा करते हुए चित्रित किया। उनका दुष्यन्त इन्द्र की सहायता के लिये स्वर्ग जाता है, तो रघु इन्द्र से युद्ध करता है। कुमारसम्भव में शिव वीतराग और निष्काम होने पर भी मानवीय राग और काम को स्वतः अंगीकार करते हैं।

## आचार्य-परम्परा और कालिदास

संस्कृत काव्यशास्त्र के आचार्यों ने महाकवि कालिदास को अलोक-सामान्य प्रतिभा से सम्पन्न माना है, जिसके समकक्ष प्रतिभायें पूरी कवि-परम्परा में इनी-गिनी ही हो सकती हैं।[1] कालिदास के ऐसे बिरले महाकवि के रूप में उल्लेख के साथ आनन्दवर्धन ने कुमारसम्भव में शिव-पार्वती के सम्भोग-वर्णन से हुए अनौचित्य की मीमांसा की है और यह मन्तव्य प्रकट किया है कि ऐसे प्रतिभाशाली महाकवि के काव्य में कहीं-कहीं इस प्रकार का दोष आ भी जाये, तो वह उसकी शक्ति (प्रतिभा) से ढक जाता है[2]। आचार्य मम्मट ने 'कालिदासीनामिव यशः'[3] कह कर यशस्वी कवि का सर्वोत्तम निदर्शन कालिदास में पाया है, तथापि कुमारसम्भव में माता और पिता के तुल्य उमा-महेश्वर की रति का वर्णन उनकी दृष्टि में क्षम्य नहीं है।[4]

आचार्य वामन ने काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति में दस स्थलों पर कालिदास से सराहना के साथ उद्धरण दिये हैं। मसृणता (कुमारसम्भव १।१), ओजस् (वही, ६।६४), सुगमत्व (वही, ३।२), वाक्यार्थवृत्ति उपमा (रघुवंश ६।६०), परिवृत्ति अलङ्कार (कुमारसम्भव ५।८), विशेषोक्ति अलंकार (वही, १।१०) आदि के उदाहरण कालिदास के काव्यों से देकर आचार्य वामन ने महाकवि को आदर दिया है।[5]

---

१. **ध्वन्यालोक**, १।६ तथा वृत्ति

२. वही, ३।६ का परिकर श्लोक तथा वृत्ति

३. **काव्यप्रकाश**, प्रथम उल्लास, कारिका-२ की वृत्ति

४. **काव्यप्रकाश**, सप्तम उल्लास, रसदोषनिरूपण।

५. द्र. **काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति**, व्याख्या-विश्वेश्वर, पृ. ४५, १२३, १४६, २७७, १६१, २३७ आदि।

कुन्तक ने अलंकारों के स्वाभाविक और रमणीय प्रयोग के लिये कालिदास की प्रशंसा करते हुए सुकुमार मार्ग में अलंकार-विन्यास का आदर्श उनमें पाया है तथा इस मार्ग में अयत्ननिहित, स्वल्प किन्तु मनोहर अलंकार-विन्यास का उदाहरण कुमारसम्भव (बालेन्दुवक्त्राण्यविकासभावात्- ३।२६) से दिया है, तो 'भाव-स्वभावप्राधान्य-न्यक्कृताहार्यकौशल' रचना का उदाहरण भी रघुवंश (तस्य प्रणयिभिः - ६।५) से दिया है। कुमारसम्भव (३।३५) 'द्वन्द्वानि भावं क्रियया विवव्रुः'-भी कुन्तक की दृष्टि में इसी प्रकार के अलंकार-विन्यास का उदाहरण है, जबकि इसी के अगले पद्य-शृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षीं मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः-को उन्होंने प्राणियों की नैसर्गिक चेष्टाओं के सूक्ष्म चित्रण की दृष्टि से प्रशंसनीय माना है। सुकुमार मार्ग की सहृदयसस्याह्लादकता के निदर्शन में कुन्तक ने रघुवंश से अनेक पद्य उद्धृत किये हैं [1] तथा 'ज्याबन्धनिष्पन्दभुजेन (रघु. ६।४०) के अलंकारवैशिष्ट्य पर प्रकाश डालते हुए इसे 'विधिवैदग्ध्यनिष्पन्ननिर्माणातिशयोपमा' का उदाहरण माना है।[2] कुन्तक ने विचित्र मार्ग के लिये कालिदास का कोई उदाहरण नहीं दिया, कालिदास को सहज सौकुमार्य का कवि बताते हुए वे कहते हैं- एवं सहजसौकुमार्यसुभगानि कालिदास-सर्वसेनादीनां काव्यानि दृश्यन्ते।'[3] कुछ स्थलों पर औचित्यभंग के लिये कुन्तक ने कालिदास की आलोचना भी की है।[4] रघुवंश तथा कुमारसम्भव के कतिपय ऐसे स्थलों पर प्रकाश डाल कर कुन्तक कहते हैं कि यह आलोचना भी हमने कालिदास जैसा सहजसौकुमार्यगुण के कारण सूक्तियों के परिस्पन्द से परम उत्कृष्ट काव्य रचने वाला कवि है, इसलिये की है, किसी आहार्य प्रतिभा वाले मध्यम श्रेणी के कवि की तो ऐसी आलोचना करने की भी आवश्यकता नहीं -

> एतच्च तस्यैव कवेः सहजसौकुमार्यमुद्रितसूक्तिपरिस्पन्दसौन्दर्यस्य
> पर्यालोच्यते, न पुनरन्येषामाहार्यमात्रकाव्यकरणकौशलश्लाधिनाम्।'
> (वक्रोक्तिजीवित, १।५७ की वृत्ति)

औचित्य या अनौचित्य की दृष्टि से कालिदास की समीक्षा करने वाले आचार्यों में क्षेमेन्द्र और मम्मट उल्लेखनीय हैं। क्षेमेन्द्र ने औचित्यविचारचर्चा में आठ स्थलों पर कालिदास को उद्धृत किया है। मेघदूत (पूर्वमेघ-६-जातं वंशे भुवनविदिते.-) में उनकी दृष्टि से प्रबन्धौचित्य है,[5] पृ. ११६) कुमारसम्भव (बालेन्दुवक्त्राण्यविकासभावात्- ३।२६) में रसौचित्य[6], तो कुमारसम्भव में ही अष्टम सर्ग में अनौचित्य के लिये उन्होंने कालिदास की

---

१. द्र. वक्रोक्तिजीवित, सं. के. कृष्णमूर्ति, पृ. १७, ४४, ४६
२. वही, पृ. ४७
३. वही, पृ. ६६
४. वही, पृ. ७१-७२, रघुवंश १३।५६, २।४६, २।५४ तथा कुमार सं. ३।७ पर विचार
५. औचित्यविचारचर्चा (काव्यमाला गु.-१
६. वही, पृ. १२४

अच्छी खबर भी ली है।[1] वसन्तवर्णन के प्रसंग में निर्गन्ध कर्णिकार के उल्लेख (कुमार- ३।२८) में भी क्षेमेन्द्र की दृष्टि से रसानौचित्य है।[2] मम्मट ने अष्टमसर्ग के सम्भोगवर्णन के लिये भी कालिदास में अनौचित्य देखा है, और तृतीय सर्ग में रतिविलाप में उनकी दृष्टि से पुनः पुनः दीप्ति नामक रसदोष है।[3]

## कालिदास की प्रशस्तियाँ

प्राचीन काल से महाकवि कालिदास का स्मरण हमारी परम्परा 'कविकुलगुरु' तथा 'कविताकामिनी के विलास' के रूप में करती आयी है।[4] कालिदास के विषय में अनेक प्रशस्तिपरक पद्य भी परम्परा से प्राप्त होते हैं, जिन्हें तीन श्रेणियों में विभाजित किया जा सकता है-

(१) कवियों द्वारा की गयी प्रशस्तियाँ,
(२) आचार्यों द्वारा की गयी प्रशस्तियाँ, तथा
(३) अज्ञातकर्तृक प्रशस्तियाँ।

इन प्रशस्तियों का, कालिदास के कवित्व का वैशिष्ट्य समझने और भारतीय साहित्य की परम्परा में उनके आकलन की दृष्टि से बड़ा महत्त्व है। 'उपमा कालिदासस्य. -' इत्यादि प्रशस्ति, जिसका रचयिता अविदित है, कालिदास की सहृदयसमाज में सर्वथा सर्वदा प्रशंसित विशेषता को रेखांकित करती है, जबकि निम्नलिखित परम्परागत पद्य में उन्हें हमारे साहित्य का शीर्षस्थ कवि घोषित किया गया है -

पुरा कवीनां गणनाप्रसङ्गे कनिष्ठिकाधिष्ठितकालिदासः।
अद्यापि तत्तुल्यकवेरभावादनामिका सार्थवती बभूव।।

प्राचीनकाल में जब कवियों की गणना होने लगी, तो कालिदास का नाम सबसे पहले कनिष्ठिका अंगुली पर गिना गया। उसके पश्चात् उनके सदृश अन्य किसी कवि का नाम न लिया जा सका, तो अनामिका अंगुली का अनामिका नाम चरितार्थ हो गया।

कालिदास की सहृदय-श्लाघा करने वाले कवियों में बाण का नाम सबसे पहले लिया जा सकता है, जिन्होंने मधुरसान्द्र कालिदास-सूक्तियों को मंजरी के सदृश बताया है-

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ।। (हर्षचरित १.१६)

---

१. वही, पृ. १२०
२. वही, पृ. १२५
३. काव्यप्रकाश, सप्तम उल्लास।
४. यस्याश्चौरश्चिकुरनिकुरः कर्णपूरो मयूरो
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः। - जयदेवः प्रसन्नराघव

भरतचरित के कर्ता श्रीकृष्ण ने कालिदास की वाणी को दोषों से अछूती नलिनी के समान, गुणौघ से ग्रथित हारावली के समान तथा प्रियंकपाली के समान विमर्दहृद्य बताया है –

**अस्पृष्टदोषा नलिनीव हृष्टा हारावलीव ग्रथिता गुणौघैः।**
**प्रियाङ्कपालीव विमर्दहृद्या न कालिदासादपरस्य वाणी।।**

आचार्यों में दण्डी का कालिदास के विषय में मन्तव्य उल्लेखनीय है। वे कालिदास के माधुर्यगुण तथा वैदर्भी रीति को आदर्श और प्रशंसनार्ह मानते हैं –

**लिप्ता मधुद्रवेणासन् यस्य निर्विषया गिरः।**
**तेनेदं वर्त्म वैदर्भं कालिदासेन शोभितम्।।**

गोवर्धनाचार्य ने कालिदास की वाणी को रतलीला के सदृश मोहक बताया है –

**साकूतमधुरकोकिलविलासिनीकण्ठकूजितप्राये।**
**शिक्षासमयेऽपि मुदे रतलीला कालिदासोक्तिः।।**

## उपसंहार

कालिदास भारतीय मनीषा के प्रतिनिधि कवि हैं। भारतीय जीवन-दर्शन, सांस्कृतिक बोध और परम्पराओं को कविता की वाणी में इतना कमनीय परिधान अन्यत्र नहीं मिला, जितना उनकी वाणी में। सौन्दर्य के साथ साधना, रूप के साथ अनघता और शुचिता और प्रेम तथा राग के साथ तपोवृत्ति का ऐसा सजीव समन्वय भी अन्यत्र दुर्लभ ही है, जो कालिदास के काव्यों में मिलता है।

महायोगी श्री अरविन्द ने कालिदास के कवित्व का आकलन करते हुए उचित ही कहा है– 'उनकी काव्यसृष्टि रूप, शब्द, रस, घ्राण, स्पर्श, स्वाद और कल्पना के आनन्दों के ताने-बाने से बनी हुई है। इसमें उन्होंने भावात्मक बौद्धिक, रसात्मक आदर्श के अत्यन्त मनोज्ञ कुसुम उगा दिये हैं। उनकी काव्यरचना की दृश्यावली शोभन वस्तुओं की मनोरम रंगस्थली है। उसमें पार्थिव सुषमा के अधिनियम का एक शासन है, नैतिकता रसमय बना दी गयी है, बुद्धि सौन्दर्य-भावना से ओतप्रोत और शासित हो गयी है और फिर भी घुल-मिल कर अपनी सत्ता विलीन नहीं कर देती। इन्द्रियपरक सामान्य कविता के समान अपने ही माधुर्य से छक कर यह कविता-कामिनी निद्रालय पलकों और घुँघराले केशों और शिथिल चरित्र के भार से बोझिल नहीं हो गयी है। कालिदास अपनी शैली के परिमार्जन, पदावली की सटीकता, एवं शक्तिमत्ता तथा अपनी सतर्क कलात्मक जागरूकता के कारण इस दुर्बलता से बच गये हैं।" '[1]

---

१. **कालिदास की लालित्य योजना** : हजारी प्रसाद द्विवेदी (१९७०), पृ. ९-१० पर उद्धृत।

तृतीय अध्याय

# महाकवि अश्वघोष और बौद्ध काव्य-परम्परा

संस्कृत साहित्य में महाकवि कालिदास भारतीय संस्कृति के समर्थ समर्थक थे। उन्होंने अपनी रचनाओं के माध्यम से भारतीय धर्म, दर्शन और मान्यताओं का स्वरूप प्रस्तुत किया। उनकी इन विशेषताओं ने बौद्ध धर्मावलम्बी आचार्यों को भी प्रभावित किया। कालिदास के काव्यों से प्रेरित होकर बौद्धकवियों ने भी अपने धर्मप्रचार के लिए संस्कृत में काव्यरचना आवश्यक समझा, फलतः बौद्धधर्म के आदि प्रवर्तक भगवान् बुद्ध के उदात्त चरित को आधार मानकर संस्कृत में काव्य-रचना प्रारम्भ हुई। इस परम्परा का श्रीगणेश बौद्धकवि अश्वघोष ने किया।

बौद्ध-संस्कृत-काव्यकारों में द्वितीय शती ईस्वी के सुप्रसिद्ध बौद्ध दार्शनिक नागार्जुन का भी उल्लेखनीय स्थान है। इन्होंने 'सुहल्लेख' नामक सन्देश काव्य तथा 'युक्तिषष्टिका' एवम् 'शून्यतासप्तति' नामक पुरुषार्थ-काव्यों की रचना की। 'सुहल्लेख' में नागार्जुन ने किसी राजा के पास बौद्ध-जीवन-दर्शन का सन्देश भेजा है। इसका एक पद्य 'सुभाषितावली' में संगृहीत है।[1] शून्यवाद के मीमांसक नागार्जुन ने ६० पद्यों की 'युक्तिषष्टिका' तथा ७० पद्यों में विरचित 'शून्यतासप्तति' नामक काव्यों में शून्यवाद की चर्चा की है। विदर्भ के ब्राह्मण-कुल में उत्पन्न नागार्जुन ने बुद्ध की शरण लेने के बाद माध्यमिक कारिकाओं की रचना कर शून्यवाद का विश्लेषण किया। ये महान् दार्शनिक तथा संस्कृत के श्रेष्ठ बौद्ध कवि थे। नागार्जुन के ही प्रधान शिष्य आर्यदेव ने २५० ई. के आसपास 'चतुःशतक' नामक काव्य में ४०० कारिकाएं लिखकर नागार्जुन द्वारा प्रवर्तित शून्यवाद की परम्परा को विकसित किया।

अश्वघोष के बाद बौद्ध-संस्कृत महाकाव्यों की परम्परा के उन्नायकों में महाकवि बुद्धघोष का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इन्होंने पांचवीं शताब्दी में 'पद्यचूड़ामणि' नामक एक श्रेष्ठ महाकाव्य की रचना की। १० सर्गों तथा ६४१ पद्यों में निबद्ध इस महाकाव्य की कथा में बुद्धचरित का आख्यान मारविजय तक वर्णित है। भारतीय आचार्यों द्वारा निर्धारित महाकाव्य की प्रायः सभी विशेषताओं से मण्डित 'पद्यचूड़ामणि' एक उत्कृष्ट काव्य है। विविध अलंकारों से समलंकृत तथा विविध छन्दों में निबद्ध 'पद्यचूड़ामणि' काव्य-गुणों के उत्कर्ष की दृष्टि से एक उत्कृष्ट महाकाव्य है।

---

१. विषस्य विषयाणां च दूरमत्यन्तमन्तरम्।
उपभुक्तं विषं हन्ति विषयाः स्मरणादपि।।
वल्लभदेव-सुभाषितावली

संस्कृत में बौद्ध-काव्य-परम्परा के उन्नायकों में सातवीं शती में सौराष्ट्र में प्रसूत शान्तिदेव का स्थान महत्त्वपूर्ण है। ये पंचशिख नामक राजा के मन्त्री थे तथा विरक्त होने पर इन्होंने योगाचार्य का शिष्यत्व स्वीकार कर लिया था। इन्होंने नालन्दा के महान् आचार्य जयदेव से शिक्षा प्राप्त की तथा 'बोधिचर्यावतार', 'शिक्षासमुच्चय' एवम् 'सूत्रसमुच्चय' नामक तीन ग्रन्थों की रचना की। इनमें 'बोधिचर्यावतार' एक उत्कृष्ट काव्य है। दस परिच्छेदों में विभक्त इस काव्य में कुल ६१३ श्लोक हैं। इसमें कवि ने बुद्ध बनने के लिए आवश्यक चर्या का काव्यात्मक विन्यास किया है। इसमें सार्वभौम मैत्रीभाव का सन्देश है। 'सबमें अपने को तथा अपने में सबको देखो' यही बोधिचर्या का सार है। शान्तिदेव का सम्पूर्ण मानवता को यही सन्देश है- 'अपने को वश में करके सदा प्रसन्न रहो, भौहें टेढ़ी मत करो, पहले स्वयं बोलो और सारे संसार को अपना मित्र बनाओ।'[1]

उपर्युक्त बौद्ध-संस्कृत-काव्यकारों के अतिरिक्त महाराज हर्षवर्धन, सर्वज्ञमित्र, वज्रदत्त, शिवस्वामी तथा रामचन्द्र-कविभारती का नाम भी उल्लेखनीय है। महाराज हर्षवर्धन ने सुप्रभातस्तोत्र तथा अष्टमहाश्रीचैत्यस्तोत्र की रचना की। ये दोनों स्तोत्र फ्रान्सीसी पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके हैं। २४ पद्यों में विरचित तथा प्रातः गेय 'सुप्रभातस्तोत्र' में भगवान् बुद्ध की स्तुति की है। इसी प्रकार आठवीं शती के कश्मीरी कवि सर्वज्ञमित्र ने ३७ स्रग्धरा पद्यों में 'आर्यातारास्रग्धरास्तोत्र' की रचना की। इसी क्रम में नवीं शताब्दी में महाराज देवपाल के आश्रय में वज्रदत्त नामक कवि ने १०० स्रग्धरा पद्यों में 'लोकेश्वरशतक' नामक काव्य की रचना की। इसमें लोकेश्वर अथवा अवलोकितेश्वर की प्रशंसा की गई है।

संस्कृत के बौद्ध महाकाव्यकारों में नवीं शती के कश्मीर नरेश अवन्तिवर्मा की राजसभा के कवि शिवस्वामी का नाम भी उल्लेखनीय है। इन्होंने बौद्धावदान की कथा को महाकाव्य का स्वरूप प्रदान करने के उद्देश्य से 'कप्फिणाभ्युदय' नामक महाकाव्य की रचना की। संस्कृत के बौद्ध-काव्यों में रामचन्द्र-कविभारतीप्रणीत 'भक्तिशतक' भी एक उल्लेखनीय काव्य है। इसमें भगवान् बुद्ध के गुणों का वर्णन है। इस प्रकार प्रथम शताब्दी से लेकर तेरहवीं शती तक संस्कृत में अनेक बौद्ध-काव्यों का प्रणयन हुआ।

## महाकवि अश्वघोष

संस्कृत में बौद्ध-महाकाव्यों की रचना का सूत्रपात सर्वप्रथम महाकवि अश्वघोष ने ही किया था। अतः महाकवि अश्वघोष संस्कृत के प्रथम बौद्धकवि हैं। चीनी अनुश्रुतियों तथा साहित्यिक परम्परा के अनुसार महाकवि अश्वघोष सम्राट् कनिष्क के राजगुरु एवम् राजकवि थे। इतिहास में कम से कम दो कनिष्कों का उल्लेख मिलता है। द्वितीय कनिष्क प्रथम कनिष्क का पौत्र था। दो कनिष्कों के कारण अश्वघोष के समय असंदिग्ध रूप से निर्णीत नहीं था। विण्टरनित्स के अनुसार कनिष्क १२५ ई. में सिंहासन पर आसीन हुआ

---

१. शान्तिदेव-बोधिचर्यावतार-५।७१

था। तदनुसार अश्वघोष का स्थितिकाल भी द्वितीय शती ई. माना जा सकता है। परन्तु अधिकांश विद्वानों की मान्यता है कि कनिष्क शक संवत् का प्रवर्तक है। यह संवत्सर ७८ ई. से प्रारम्भ हुआ था। इसी आधार पर कीथ अश्वघोष का समय १०० ई. के लगभग मानते हैं। कनिष्क का राज्यकाल ७८ ई. से १२५ ई. तक मान लेने पर महाकवि अश्वघोष का स्थितिकाल भी प्रथम शताब्दी माना जा सकता है।

बौद्ध धर्म के ग्रन्थों में भी ऐसे अनेक प्रमाण मिलते हैं, जिनके आधार पर अश्वघोष, सम्राट् कनिष्क के समकालीन सिद्ध होते हैं। चीनी परम्परा के अनुसार सम्राट् कनिष्क के द्वारा काश्मीर के कुण्डलवत में आयोजित अनेक अन्तःसाक्ष्य भी अश्वघोष को कनिष्क का समकालीन सिद्ध करते हैं।

अश्वघोषकृत 'बुद्धचरित' का चीनी अनुवाद ईसा की पांचवीं शताब्दी का उपलब्ध होता है। इससे विदित होता है कि भारत में पर्याप्तरूपेण प्रचारित होने के बाद ही इसका चीनी अनुवाद हुआ होगा।

सम्राट् अशोक का राज्यकाल ई.पू. २६९ से २३२ ई. पू. है, यह तथ्य पूर्णतः इतिहास-सिद्ध है। 'बुद्धचरित' के अन्त में अशोक का उल्लेख होने के कारण यह निश्चित होता है कि अश्वघोष अशोक के परवर्ती थे।

चीनी परम्परा अश्वघोष को कनिष्क का दीक्षा-गुरु मानने के पक्ष में है। अश्वघोष-कृत 'अभिधर्मपिटक' की विभाषा नाम्नी एक व्याख्या भी प्राप्त होती है जो कनिष्क के ही समय में रची गयी थी।

अश्वघोषरचित 'शारिपुत्रप्रकरण' के आधार पर प्रो. ल्यूडर्स ने इसका रचनाकाल हुविष्क का शासनकाल स्वीकार किया है। हुविष्क के राज्यकाल में अश्वघोष की विद्यमानता ऐतिहासिक दृष्टि से अप्रामाणिक है। इनका राज्यारोहणकाल कनिष्क की मृत्यु के बीस वर्ष के बाद है। हुविष्क के प्राप्त सिक्कों पर कहीं भी बुद्ध का नाम नहीं मिलता, किन्तु कनिष्क के सिक्कों पर बुद्ध का नाम अंकित है। कनिष्क बौद्धधर्मावलम्बी थे और हुविष्क ब्राह्मण धर्म का अनुयायी था। अतः अश्वघोष का उनके दरबार में विद्यमान होना सिद्ध नहीं होता।

कालिदास तथा अश्वघोष की रचनाओं का तुलनात्मक अध्ययन करने के पश्चात् यह निष्कर्ष निकलता है कि अश्वघोष कालिदास के परवर्ती थे। कालिदास की तिथि प्रथम शताब्दी ई. पू. स्वीकार करने से यह मानना पड़ता है कि दोनों रचनाओं में जो साम्य परिलक्षित होता है उससे कालिदास का ऋण अश्वघोष पर सिद्ध होता है। अश्वघोष के ऊपर कालिदास का प्रभूत प्रभाव पड़ा था, इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि कालिदास ने कुमारसंभव और रघुवंश में जिन श्लोकों को लिखा, उन्हीं का अनुकरण अश्वघोष ने बुद्ध-चरित में किया है। कालिदास ने विवाह के बाद प्रत्यागत शिव-पार्वती को देखने के लिए उत्सुक कैलास की ललनाओं का तथा स्वयम्वर के अनन्तर अज और इन्दुमती को देखने के लिए उत्सुक विदर्भ की रमणियों का क्रमशः कुमारसंभव तथा रघुवंश में जिन श्लोकों

द्वारा वर्णन किया है, उन्हीं के भावों के माध्यम से अश्वघोष ने भी राजकुमार सिद्धार्थ को देखने के लिए उत्सुक कपिलवस्तु की सुन्दरियों का वर्णन किया है। बुद्धचरित का निम्नश्लोक-

वातायनेभ्यस्तु विनिःसृतानि परस्परायासितकुण्डलानि।
स्त्रीणां विरेजुर्मुखपङ्कजानि सक्तानि हर्म्येष्विव पङ्कजानि।।
(बु.च. ३।१९)

कुमारसंभव तथा रघुवंश के निम्नश्लोक-

तासां मुखैरासवगन्धगर्भैर्व्याप्तान्तरा सान्द्रकुतूहलानाम्।
विलोलनेत्रभ्रमरैर्गवाक्षाः सहस्रपत्राभरणा इवासन्।
(कु. सं. ७।६२, रघु. ७।११)

की प्रतिच्छाया है। उपर्युक्त श्लोकद्वय के तुलनात्मक अध्ययन से यह सिद्ध होता है कि अश्वघोष कालिदास के ऋणी थे, क्योंकि जो मूल कवि होता है वह अपने सुन्दर भाव को अनेकत्र व्यक्त करता है। उस भाव का प्रचार-प्रसार चाहता है इसीलिए कालिदास ने कुमारसंभव और रघुवंश में अपने भाव को दुहराया है। परन्तु अश्वघोष ने कालिदास का अनुकरण किया है। अतः उन्होंने एक ही बार इस भाव को लिया है। फलतः अश्वघोष कालिदास से परवर्ती हैं।

## व्यक्तित्व तथा कर्तृत्व

संस्कृत के प्रथम बौद्ध महाकवि अश्वघोष के जीवनवृत्त से सम्बन्धित अत्यल्प विवरण ही प्राप्त है। 'सौन्दरनन्द' नामक महाकाव्य की पुष्पिका से ज्ञात होता है कि इनकी माता का नाम सुवर्णाक्षी था तथा ये साकेत (अयोध्या) के निवासी थे। ये महाकवि के अतिरिक्त 'भदन्त', 'आचार्य' तथा 'महावादी' आदि उपाधियों से विभूषित थे।[1] उनके काव्यों की अन्तरंग परीक्षा से ज्ञात होता है कि वे जाति से ब्राह्मण थे तथा वैदिक साहित्य, महाभारत-रामायण के मर्मज्ञ विद्वान् थे। उनका 'साकेतक' होना इस तथ्य का परिचायक है कि उन पर रामायण का व्यापक प्रभाव था।

सम्राट् कनिष्क के राजकवि अश्वघोष बौद्ध धर्म के कट्टर अनुयायी थे। इनकी रचनाओं पर बौद्ध धर्म एवम् गौतमबुद्ध के उपदेशों का पर्याप्त प्रभाव परिलक्षित होता है। अश्वघोष ने धर्म का प्रसार करने के उद्देश्य से ही कविता लिखी थी। अपनी कविता के

---

१. आर्य सुवर्णाक्षीपुत्रस्य साकेतकस्य भिक्षोराचार्य भदन्ताश्वघोषस्य महाकवेर्महावादिनः कृतिरियम्। (अश्वघोष-सौन्दरनन्द की पुष्पिका)

विषय में अश्वघोष की सुस्पष्ट उद्घोषणा है कि "इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भाकृतिः"[1] अर्थात् मुक्ति की चर्चा करनेवाली यह कविता शान्ति के लिए है, विलास के लिए नहीं। काव्य-रूप में यह इसलिए लिखी गई है ताकि अन्यमनस्क श्रोता को अपनी ओर आकृष्ट कर सके।

अश्वघोष बौद्ध-दर्शन-साहित्य के प्रकाण्ड पण्डित थे। इनकी गणना उन कलाकारों की श्रेणी में की जाती है जो कला की यवनिका के पीछे छिपकर अपनी मान्यताओं को प्रकाशित करते हैं। इन्होंने कविता के माध्यम से बौद्ध धर्म के सिद्धान्तों का विवेचन कर जनसाधारण के लिए सरलता तथा सरलतापूर्वक सुलभ एवम् आकर्षक बनाने का सफल प्रयास किया है। इनकी समस्त रचनाओं में बौद्धधर्म के सिद्धान्त प्रतिबिम्बित हुए हैं। भगवान् बुद्ध के प्रति अपरिमित आस्था तथा अन्य धर्मों के प्रति सहिष्णुता महाकवि अश्वघोष के व्यक्तित्व की अन्यतम विशेषता है। अश्वघोष कवि होने के साथ ही संगीत-मर्मज्ञ भी थे। उन्होंने अपने विचारों को प्रभावशाली बनाने के लिए काव्य के अतिरिक्त गीतात्मकता को प्रमुख साधन बनाया।[2]

बहुमुखी प्रतिभा के धनी तथा संस्कृत के बहुश्रुत विद्वान् महाकवि अश्वघोष में शास्त्र और काव्य-सर्जन की समान प्रतिभा थी। उनके व्यक्तित्व में कवित्व तथा आचार्यत्व का मणिकांचन संयोग था। उन्होने वज्रसूची, महायानश्रद्धोत्पादशास्त्र तथा सूत्रालंकार अथवा कल्पनामण्डितिका नामक धर्म और दर्शन विषयों के अतिरिक्त शारिपुत्रप्रकरण नामक एक रूपक तथा बुद्धचरित तथा सौन्दरनन्द नामक दो महाकाव्यों की भी रचना की। इन रचनाओं में बुद्धचरित महाकवि अश्वघोष का कीर्तिस्तम्भ है। इसमें कवि ने तथागत के सात्त्विक जीवन का सरल और सरस वर्णन किया है। 'सौन्दरनन्द' अश्वघोषप्रणीत द्वितीय महाकाव्य है। इसमें भगवान् बुद्ध के अनुज नन्द का चरित वर्णित है। इन रचनाओं के माध्यम से बौद्ध धर्म के सिद्धान्तों का विवेचन कर उन्हें जनसाधारण के लिए सुलभ कराना ही महाकवि अश्वघोष का मुख्य उद्देश्य था। इनकी समस्त रचनाओं में बौद्ध धर्म के सिद्धान्त सुस्पष्ट रूप से प्रतिबिम्बित हैं। अश्वघोषप्रणीत महाकाव्यों में बुद्धचरित अपूर्ण तथा सौन्दरनन्द पूर्ण रूप में मूल संस्कृत में उपलब्ध है।

## बुद्धचरितम्

बुद्धचरित महाकवि अश्वघोष की कवित्व-कीर्ति का आधार स्तम्भ है, किन्तु दुर्भाग्यवश यह महाकाव्य मूल रूप में अपूर्ण ही उपलब्ध है। २८ सर्गों में विरचित इस महाकाव्य के द्वितीय से लेकर त्रयोदश सर्ग तक तथा प्रथम एवम् चतुर्दश सर्ग के कुछ अंश ही मिलते हैं। इस महाकाव्य के शेष सर्ग संस्कृत में उपलब्ध नहीं हैं। इस महाकाव्य के पूरे २८ सर्गों

१. सौन्दरनन्द १८।६३
२. Keith- **History of Sanskrit Literature,** Page 56

का चीनी तथा तिब्बती अनुवाद अवश्य उपलब्ध है। महाकाव्य का आरम्भ बुद्ध के गर्भाधान से तथा बुद्धत्व-प्राप्ति में इसकी परिणति होती है। यह महाकाव्य भगवान् बुद्ध के संघर्षमय सफल जीवन का ज्वलन्त, उज्ज्वल तथा मूर्त चित्रपट है। इसका चीनी भाषा में अनुवाद पांचवीं शताब्दी के प्रारम्भ में धर्मरक्ष, धर्मक्षेत्र अथवा धर्माक्षर नामक किसी भारतीय विद्वान् ने ही किया था तथा तिब्बती अनुवाद नवीं शताब्दी से पूर्ववर्ती नहीं है। इसकी कथा का रूप-विन्यास वाल्मीकिकृत रामायण से मिलता-जुलता है।

बुद्धचरित २८ सर्गों में था जिसमें १४ सर्गों तक बुद्ध के जन्म से बुद्धत्व-प्राप्ति तक का वर्णन है। यह अंश अश्वघोषकृत मूल संस्कृत सम्पूर्ण उपलब्ध है। केवल प्रथम सर्ग के प्रारम्भ सात श्लोक और चतुर्दश सर्ग के बत्तीस से एक सौ बारह तक (८१ श्लोक) मूल में नहीं मिलते हैं। चौखम्बा संस्कृत सीरीज तथा चौखम्बा विद्याभवन की प्रेरणा से उन श्लोकों की रचना श्री रामचन्द्रदास ने की है। उन्हीं की प्रेरणा से इस अंश का अनुवाद भी किया गया है।

१५ से २८ सर्गों की मूल संस्कृत प्रति भारत में बहुत दिनों से अनुपलब्ध है। उसका अनुवाद तिब्बती भाषा में मिला था। उसके आधार पर किसी चीनी विद्वान् ने चीनी भाषा में अनुवाद किया तथा आक्सफोर्ट विश्वविद्यालय से संस्कृत अध्यापक डाक्टर जॉन्सटन ने उसे अंग्रेजी में लिखा। इसका अनुवाद श्रीसूर्यनारायण चौधरी ने हिन्दी में किया है, जिसको श्रीरामचन्द्रदास ने संस्कृतपद्यमय काव्य में परिणत किया है[1] ।

बुद्धचरित और सौन्दरनन्द महाकाव्य के अतिरिक्त अश्वघोष के दो रूपक-शारिपुत्रप्रकरण तथा राष्ट्रपाल उपलब्ध हैं। इसके अतिरिक्त अश्वघोष की जातक की शैली पर लिखित 'कल्पना मण्डितिका' कथाओं का संग्रहग्रन्थ है।[2]

**कथावस्तु**-बुद्धचरित की कथावस्तु गौतम बुद्ध के जन्म से लेकर निर्वाण-प्राप्ति तथा धर्मोपदेश देने तक परिव्याप्त है। कपिलवस्तु जपनद के शाक्यवंशीय राजा शुद्धोदन की पत्नी महारानी मायादेवी एक रात स्वप्न में एक गजराज को उनके शरीर में प्रविष्ट होते देखती है। लुम्बिनीवन के पावन वातावरण में वह एक बालक को जन्म देती है। बालक भविष्यवाणी करता है-"मैंने लोककल्याण तथा ज्ञानार्जन के लिए जन्म लिया है।" ब्राह्मण भी तत्कालीन शकुनों और शुभलक्षणों के आधार पर भविष्यवाणी करते हैं कि यह बालक भविष्य में ऋषि अथवा सम्राट् होगा। महर्षि असित भी राजा से स्पष्ट शब्दों में कहते हैं कि आपका पुत्र बोध के लिए जन्मा है। बालक को देखते ही राजा की आंखों से अश्रुधारा प्रवाहित होने लगती है। राजा अपने शोक का कारण बताता है कि जब यह बालक युवावस्था में धर्म-प्रवर्तन करेगा तब मैं नहीं रहूँगा। बालक का सर्वार्थसिद्ध नामकरण किया

---

१. **बुद्धचरितम्**, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १९८८ ई. प्रथम भाग प्राक्कथन पृ. ७-८

२. **संस्कृत साहित्य का इतिहास**, आचार्य बलदेव उपाध्याय पृ.७०-७३

जाता है। कुमार सर्वार्थसिद्ध की शैशवावस्था से ही सांसारिक विषयों की ओर आसक्त करने की चेष्टा की गई। उन्हें राजप्रासाद के भीतर रखा जाने लगा तथा बाह्य-भ्रमण प्रतिषिद्ध कर दिया गया। उनका विवाह यशोधरा नामक सुन्दरी से किया गया, जिससे राहुल नामक पुत्र हुआ।

समृद्ध राज्य के भोग-विलास, सुन्दरी पत्नी तथा नवजात पुत्र का मोह भी उन्हें, सांसारिक पाश में आबद्ध नहीं कर सका। वे सबका परित्याग कर अन्ततः विहार-यात्रा के लिए बाहर निकल पड़े। देवताओं के प्रयास से सर्वार्थसिद्ध सर्वप्रथम राजमार्ग पर एक वृद्ध पुरुष को देखते हैं तथा प्रत्येक मनुष्य की परिणति इसी दुर्गति में देखकर उनका चित्त उद्विग्न हो उठता है। वे बहुत दिनों तक वृद्धावस्था के विषय में ही विचार करते रहे। उद्यान भूमि में आनन्द की उपलब्धि को असम्भव समझकर वे पुनः चित्त की शान्ति के लिए बाहर निकल पड़ते हैं। इस बार देवताओं के प्रयास से उन्हें एक रोगी दिखाई देता है। सारथि से उन्हें ज्ञात होता है कि सम्पूर्ण संसार में कोई भी रोग-मुक्त नहीं है। रोग-शोक से सन्तप्त होने पर भी प्रसन्न मनुष्यों की अज्ञानता पर उन्हें आश्चर्य होता है और वे पुनः उद्विग्न होकर लौट आते हैं।

तृतीय विहार-यात्रा के समय सर्वार्थसिद्ध को श्मशान की ओर ले जाया जाता हुआ मृत व्यक्ति का शव दिखाई देता है। सारथि से उन्हें ज्ञात होता है कि प्रत्येक व्यक्ति का अन्त इसी प्रकार अवश्यम्भावी है इससे उद्विग्न होकर सर्वार्थसिद्ध विहार से विरत होना चाहते हैं। उनकी इच्छा न होते हुए भी सारथि उन्हें विहारभूमि ले जाता है। यहां सुन्दरियों का समूह भी उन्हें आकृष्ट नही कर पाता है। जीवन की क्षणभंगुरता, यौवन की क्षणिकता तथा मृत्यु की अवश्यंभाविता का बोध हो जाने पर जो मनुष्य कामासक्त होता हैं, उसकी बुद्धि को लोहे से निर्मित मानकर सर्वार्थसिद्ध वहां से भी लौट आते हैं।

अपनी अन्तिम विहार-यात्रा में सर्वार्थसिद्ध को एक संन्यासी दिखाई देता है। पूछने पर पता चलता है कि वह जन्म-मरण से भयभीत होकर संन्यासी बन गया है। संन्यासी के इस आदर्श से प्रभावित होकर सर्वार्थसिद्ध भी संन्यास लेने का संकल्प करते हैं। परन्तु राजा उन्हें संन्यास की अनुमति नहीं देते हैं तथा सर्वार्थसिद्ध को गृहस्थाश्रम में ही आबद्ध करने का प्रयत्न करते हैं। प्रमदाओं का विवृत और विकृत रूप देखकर सर्वार्थसिद्ध के मन में वितृष्णा और घृणा का भाव उत्पन्न होता है। वे मन ही मन सोचते हैं कि स्त्रियों की इतनी विकृत और अपवित्र प्रकृति होने पर वस्त्राभूषणों से वंचित होता हुआ पुरुष उनके अनुराग-पाश में आबद्ध होता है।

विरक्त सर्वार्थसिद्ध सारथि छन्दक को साथ लेकर और कन्थक नामक अश्व की पीठ पर आरूढ़ होकर अर्धरात्रि में नगर से बाहर निकलते हैं तथा प्रतिज्ञा करते हैं- "जन्म और मृत्यु का पार देखे बिना कपिलवस्तु में प्रवेश नहीं करूंगा।" नगर में दूर पहुँचकर सर्वार्थसिद्ध अपने सारथि तथा अश्व को बन्धन-मुक्त कर तपोवन में ऋषियों के पास

अपनी समस्या का समाधान ढूंढने के लिए जाते हैं, परन्तु उन तपस्वियों की स्वर्ग-प्रदायिनी प्रवृत्ति से उन्हें सन्तोष नहीं होता है। वे एक जटिल द्विज के निर्देशानुसार दिव्य ज्ञानी अराड् मुनि के पास मोक्ष-मार्ग की शिक्षा ग्रहण करने के लिए चले जाते हैं। इधर सारथि छन्दक और कन्थक नामक घोड़े को खाली देखकर अन्तःपुर की स्त्रियां बैलों से बिछुड़ी हुई गायों की भांति विलाप करने लगती हैं। पुत्र-मोह से व्यग्र राजा के निर्देशानुसार मन्त्री और पुरोहित कुमार का अन्वेषण करने के लिए निकल पड़ते हैं। राजा बिम्बसार सर्वार्थसिद्ध को आधा राज्य देकर पुनः गृहस्थ धर्म में प्रवेश करने का असफल प्रयास करते हैं। परन्तु आत्मवान् को भोग-विलासों से सुख-शान्ति की प्राप्ति कैसे हो सकती है? अन्ततः राजा प्रार्थना करता है कि सफल होने पर आप मुझ पर अनुग्रह करें। निवृत्ति-मार्ग के अन्वेषक सर्वार्थसिद्ध को अराड् मुनि ने सांख्य-योग की शिक्षा दी, परन्तु उनके उपदेशों में भी सर्वार्थसिद्ध को शाश्वत मोक्ष-पथ परिलक्षित नहीं हुआ।

अन्त में सर्वार्थसिद्ध गयाश्रम जाते हैं। यहां उन्हें सेवा लिए प्रस्तुत पांच भिक्षु मिलते हैं। गयाश्रम में गौतम तप करते हैं, किन्तु इससे भी उन्हें अभीष्ट-सिद्धि नहीं मिलती है। उन्हें यह अवबोध होता है कि इन्द्रियों को कष्ट देकर मोक्ष-प्राप्ति असम्भव है, क्योंकि सन्तप्त इन्द्रिय और मन वाले व्यक्ति की समाधि पूर्ण नहीं होती। समाधि की महिमा से प्रभावित सर्वार्थसिद्ध तप का परित्याग कर समाधि का मार्ग अंगीकार करते हैं।

अश्वत्थ महावृक्ष के नीचे मोक्ष-प्राप्ति के लिए प्रतिश्रुत राजर्षिवंश में उत्पन्न महर्षि सर्वार्थसिद्ध को समाधिस्थ देखकर सारा संसार तो प्रसन्न हुआ, पर सद्धर्म का शत्रु मार भयभीत होता है। अपने विभ्रम, हर्ष एवम् दर्प नामक तीनों पुत्रों तथा अरति, प्रीति तथा तृषा नामक पुत्रियों सहित पुष्पधन्वा 'मार' संसार को मोहित करने वाले अपने पांचों बाणों को लेकर अश्वत्थ वृक्ष के मूल में स्थित प्रशान्तमूर्ति समाधिस्थ सर्वार्थसिद्ध को भौतिक प्रलोभनों से विचलित करने का असफल प्रयास करता है। यहीं सर्वार्थसिद्ध का मार के साथ युद्ध है। इस में मार की पराजय तथा सर्वार्थसिद्ध की विजय होती है। समाधिस्थ सर्वार्थसिद्ध धैर्य और शान्ति से मार की सेना पर विजय प्राप्त कर परम तत्त्व का परिज्ञान प्राप्त करने के लिए ध्यान लगाते हैं। ध्यान के माध्यम से उन्हें सफलता मिलती है। वे अष्टांग योग का आश्रय लेकर अविनाशी पद तथा सर्वज्ञत्व को प्राप्त करते हैं।

इस प्रकार मूल संस्कृत में उपलब्ध बुद्धचरित के १४ सर्गों में भगवान् बुद्ध का जन्म से लेकर बुद्धत्व-प्राप्ति तक विशुद्ध जीवन-वृतान्त वर्णित है। पन्द्रहवें सर्ग से लेकर अठारहवें सर्ग तक का शेष भाग तिब्बती भाषा में प्राप्त है। आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय के संस्कृत अध्यापक डा. जॉन्स्टन ने तिब्बती तथा चीनी भाषा से उसका अंग्रजी में भावानुवाद किया था, जिसका श्रीसूर्यनारायण चौधरी ने हिन्दी भाषा में अनुवाद किया। उसी का संस्कृत पद्यानुवाद जबलपुर महन्त श्रीरामचन्द्रदास शास्त्री ने किया है। यद्यपि महन्त श्री रामचन्द्रदास शास्त्री ने अनुवाद अश्वघोष के मूल के समकक्ष बनाने का यथासाध्य प्रयास किया है, फिर भी मूल तो मूल ही होता है। अनुवाद कभी भी मूल का स्थान नहीं ले सकता।

अश्वघोषप्रणीत मूल बुद्धचरित का चौदहवां सर्ग बुद्धत्व-प्राप्ति में समाप्त होता है। उसके बाद के सर्गों में क्रमशः बुद्ध का काशीगमन, शिष्यों को दीक्षादान, महाशिष्यों की प्रव्रज्या, अनाथपिण्डद की दीक्षा, पुत्र-पितासमागम, जैतवन की स्वीकृति, प्रव्रज्यास्रोत, आम्रपाली के उपवन में आयुनिर्णय, लिच्छवियों पर अनुकम्पा, निर्वाणमार्ग, महापरिनिर्वाण, निर्वाण की प्रशंसा तथा धातु का विभाजन विषय वर्णित है। बुद्धचरित के १५ से २८वें सर्ग तक इस अनूदित भाग में भगवान् बुद्ध के सिद्धान्तों का विवेचन है। अधिकतर अनुष्टुप् छन्द में विरचित बुद्धचरित के इस द्वितीय भाग में शास्त्रीजी ने सर्ग के अन्त में संस्कृत-काव्य-सरणि के अनुरूप वसन्ततिलका आदि छन्दों का भी प्रयोग किया है।

२८ सर्गों में रचित बुद्धचरित के मूल १४ सर्गों तक के प्रथम भाग में १११५ तथा १५ से २८ सर्ग तक अनूदित द्वितीय भाग में १०३३ श्लोक हैं। भगवान् बुद्ध के विशुद्ध जीवनवृत्त पर आधारित इस महाकाव्य की कथावस्तु को वर्णनात्मक उपादानों से अलंकृत करने का महाकवि अश्वघोष ने सफल प्रयास किया है। इस महाकाव्य के सरल एवं प्रभावोत्पादक वर्णनों में अन्तःपुर-विहार, उपवन-विहार, वृद्ध-दर्शन, रोगी-दर्शन, मृतक-दर्शन, कामिनियों द्वारा मनोरंजन, वनभूमि-दर्शन, श्रमणोपदेश, सुन्दरियों का विकृत रूप-दर्शन, महाभिनिष्क्रमण, वन-यात्रा, छन्दक-कन्थक-विसर्जन, तपस्वियों से वार्तालाप, अन्तःपुर-विलाप तथा मारविजय उल्लेखनीय हैं।

महाकवि अश्वघोष ने उपर्युक्त विषयों का काव्योचित शैली में वर्णन कर इस महाकाव्य के सौष्ठव का संवर्धन किया है तथा काव्य को सरस बनाने के लिए इन वर्णनों का समुचित संयोजन किया है।

काव्य को दर्शन और धर्म के अनुकूल बना लेना अश्वघोष की मौलिक विशेषता है। बुद्धचरित में कवि का यह वैशिष्ट्य पद-पद पर परिलक्षित होता है। अश्वघोष ने इस महाकाव्य के माध्यम से बौद्ध-धर्म के सिद्धान्तों का प्रचार करने का सफल प्रयास किया है। विशुद्ध काव्य की दृष्टि से बुद्धचरित के प्रथम पांच सर्ग तथा अष्टम एवम् त्रयोदश सर्ग के कुछ अंश अत्यन्त रमणीय हैं। इसमें यमक, उपमा और उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों की कवि ने अत्यन्त रमणीय योजना की है। इस महाकाव्य में स्वाभाविकता का साम्राज्य है। आध्यात्मिक जीवन तथा तथागत भगवान् बुद्ध के विशुद्ध एवम् लोकसुन्दर चरित्र के प्रति कवि की अगाध श्रद्धा के कारण इस महाकाव्य में भावों का नैसर्गिक प्रवाह इस महाकाव्य को उदात्त भावभूमि पर प्रतिष्ठित करता है। मानवता को अभ्युदय और मुक्ति का सन्देश देने के अभिलाषी महाकवि अश्वघोष के व्यक्तित्व की गरिमा के अनुरूप ही उनका यह काव्य भी भगवान् बुद्ध के गौरवपूर्ण व्यक्तित्व से मण्डित है।

**सौन्दरनन्दः**-सौन्दरनन्द महाकवि अश्वघोष का द्वितीय महाकाव्य है। इसकी दो पाण्डुलिपियां नेपाल के राजकीय पुस्तकालय में संरक्षित हैं। इन्हीं के आधार पर हरप्रसाद शास्त्री ने बिब्लियोथेका इण्डिका क्रमांक १९२ में इस महाकाव्य का प्रकाशन १९३९ में कलकत्ता से करवाया है। बंगाल की रायल एशियाटिक सोसायटी से प्रकाशित १८ सर्गों के इस महाकाव्य में कुल १०६३ श्लोक हैं।

अपनी कविता के विषय में कवि की सुस्पष्ट उद्घोषणा है- "मुक्ति की चर्चा करने वाली यह कविता शान्ति के लिए है, विलास के लिए नहीं है। अन्यमनस्क श्रोताओं का मन एक ओर आकृष्ट करने के उदेश्य से इसकी काव्य-रूप में रचना की गई है।"[1]

इस महाकाव्य के चरितनायक नन्द के भिक्षु बनने की मूलकथा महावग्ग तथा निदान-कथा में मिलती है। इस प्रकार इस महाकाव्य के कथानक का सम्बन्ध बुद्धचरित से ही है। परन्तु 'सौन्दरनन्द' में कवि ने यौवन सुलभ उद्दाम काम तथा धर्म के प्रति प्रबुद्ध प्रेम के विषम संघर्ष की कथा को कोमलकान्त पदावली में व्यक्त कर कमनीय काव्य के रूप में परिणत कर दिया है। काव्य-गुणों के उत्कर्ष की दृष्टि से सौन्दरनन्द बुद्धिचरित की अपेक्षा अधिक रमणीय है। महाकवि अश्वघोष ने तथागत बुद्ध के सौतेले भाई सुन्दरनन्द तथा उसकी पतिव्रता पत्नी सुन्दरी की मनोरम कथा को इस महाकाव्य की पीठिका पर अधिष्ठित किया है। कथा इस प्रकार है-

कपिलवस्तु के राजा शुद्धोदन की रानी कुमार सर्वार्थसिद्ध को जन्म देती है। इधर छोटी रानी से नन्द उत्पन्न होता है। स्वभावतः सुन्दर नन्द का उपनाम सुन्दर पड़ता है। इधर विरक्त सिद्धार्थ प्रव्रज्या ग्रहण करते हैं और उधर विषयासक्त नन्द भोग-विलास में आकण्ठ निमग्न हो जाता है। सिद्धार्थ मोक्ष-मार्ग की प्राप्ति के बाद बुद्ध हो जाते हैं, वे काशी में धर्मचक्र-प्रवर्तन तथा गया और राजगृह में असंख्य लोगों को सन्मार्ग की शिक्षा देते हैं।

एक दिन धर्मोपदेश करते हुए भगवान् बुद्ध कपिलवस्तु आते हैं। वहां उनके व्यक्तित्व से प्रभावित होकर राजा शुद्धोदन उनका शिष्यत्व स्वीकार कर लेते हैं, किन्तु कामासक्त नन्द नहीं आता है, वह अनुपम सुन्दरी पत्नी सुन्दरी के साथ विहार करता रहता है। दोनों उद्दाम यौवन की उत्ताल-तरंगों में आनन्द का अनुभव करते हैं। स्वयं गौतम बुद्ध अपने भाई नन्द के जीवन को मंगलमय बनाने के उदेश्य से नन्द के घर जाते हैं। नन्द और सुन्दरी की क्रीड़ा-प्रसाधना में व्यस्त वहां के लोगों का ध्यान बुद्ध की ओर नहीं जा पाता है। गौतम बुद्ध के चले जाने पर नन्द को किसी से पता चलता है कि गौतम आये थे और चले गये। नन्द इस समाचार को सुनकर कम्पित हो जाता है। वह गौतम को प्रणाम करने के लिए प्रासाद से बाहर निकलता है।

---

१. इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भाकृतिः
श्रोतृणां ग्रहणार्थमन्यमनसां काव्योपचारात्कृता। -सौन्दरनन्द १८।६३

मार्ग में जनसमूह द्वारा अभिनन्दित गौतम को एकान्त में नन्द प्रणाम करता है तथा भिक्षा हेतु निवेदन करके लौटना चाहता है। इतने में गौतम अपना भिक्षा-पात्र उसकी ओर बढ़ा देते हैं। भिक्षा-पात्र हाथ में होते हुए भी सुन्दरी के आकर्षण से प्रासाद की ओर आकृष्ट नन्द गौतम के उपदेश से पुनः उनके पीछे-पीछे चलने लगता है। गौतम और नन्द दोनों विहार में पहुंचते हैं। गौतम बुद्ध विषयासक्ति की तुच्छता का उपदेश देकर अनिच्छापूर्वक भी नन्द को प्रव्रजित करा देते हैं। वह रोते हुए अपना मुण्डन करवाता है। इस प्रकार गौतम बुद्ध के कारण वह भिक्षु-वेश तो धारण कर लेता है, पर सुन्दरी का स्मरण करते ही वह विलाप करने लगता है, यहां तक कि एक दिन वह सुन्दरी के पास लौटने का निश्चय कर लेता है। तब उसे गौतम बुद्ध दृष्टिपथ में लाया जाता है। वे नन्द को योगबल से हिमालय ले जाते हैं। वहां एकाक्षी वानरी दिखाकर नन्द से पूछते हैं कि तुम्हें यह बन्दरी अच्छी लगती है अथवा सुन्दरी। नन्द कहता है कि कहां वह उत्तम स्त्री सुन्दरी और कहां वृक्ष को पीड़ा पहुंचाने वाली यह बन्दरी। इसके बाद गौतम बुद्ध नन्द को साथ लेकर अप्सरालोक जाते हैं। वहां नन्द का मन रमने लगता है। गौतम बुद्ध नन्द से पुनः प्रश्न करते हैं कि अप्सरा और सुन्दरी में कौन सुन्दरतर है। नन्द कहता है कि जितना अन्तर उस एकाक्षी वानरी और सुन्दरी में है, उतना ही अन्तर सुन्दरी और इन अप्सराओं में है। इन अप्सराओं के अभिराम सौन्दर्य को देखकर उसका मन अपनी प्रियतमा सुन्दरी से विरक्त हो जाता है। गौतम बुद्ध नन्द से कहते हैं कि यदि तुम इन अप्सराओं की अभिलाषा करते हो तो तप करो।

नन्द तप करता है। एक दिन आनन्द प्रश्न करते हैं कि सच बताओ कि क्या तुम इन अप्सराओं के लिए तप कर रहे हो। अधोमुख नन्द का आशय समझकर आनन्द नन्द से कहते है- "तुम्हारा यह ब्रह्मचर्य-पालन अब्रह्मचर्य के लिए है। यदि तुम आनन्द के अभिलाषी हो तो अपना मन अध्यात्म में लगाओ। अस्थायी स्वर्ग की अभिलाषा मत करो।" नन्द जिस प्रकार अप्सराओं को देखकर सुन्दरी को भूल गया था, उसी प्रकार स्वर्ग की अनित्यता से उद्विग्न होकर शाश्वत आनन्द की ओर उन्मुख हुआ। वह गौतम बुद्ध से कहता है कि मै आपके परम धर्म में रमण करना चाहता हूँ। स्वर्गीय सुखों से अब मेरा मन विरक्त हो गया है। गौतम बुद्ध उसे श्रद्धा के अंकुर को बढ़ाने का, शील और इन्द्रिय-संयम से पालन का तथा योगाभ्यास करने का उपदेश देते हैं। गौतम का उपदेश सुनकर नन्द वन में चला जाता है। वहां योग-विधि से उसका चित्त प्रशान्त हो जाता है। उसके मन में गौतम के प्रति श्रद्धा तथा सद्भाव का प्रादुर्भाव होता है। वह भावविभोर होकर कहता है- "गौतम ने मेरे बहुत से दुःख दूर किये और असीम सुख दिये। मैं उस दयालु महर्षि बुद्ध को बार-बार प्रणाम करता हूं।"

अन्त में नन्द गौतम बुद्ध के पास जाता है और प्रणामपूर्वक कहता है-"आपके उपदेश से मैं सन्मार्ग पर आ गया हूं ।" गौतम बुद्ध प्रसन्न भाव से नन्द को सम्बोधित करते हैं - "तुमने अपना कार्य पूर्ण कर लिया है। तुम परम गति को प्राप्त कर चुके हो।

हे सौम्य! इसी प्रकार दूसरों को भी मुक्त करते हुए अनुकम्पापूर्वक विचरण करो।" भगवान् गौतम बुद्ध के प्रभाव से नन्द पूर्णतः मोक्षमार्ग का उपदेशक बन जाता है।

इस प्रकार इस महाकाव्य में चित्त की उच्छृंखल प्रवृत्तियों को सही दिशा में अग्रसर कर देने की जो मार्मिक प्रक्रिया विद्यमान है, वह विश्व साहित्य में अन्यत्र दुर्लभ है। चरित्र-विकास की कला के उत्तम निदर्शन के रूप में अश्वघोष का सौन्दरनन्द एक अद्वितीय काव्यकृति है।

सौन्दरनन्द महाकाव्य में नन्द और सुन्दरी की मूक वेदना का मार्मिक चित्रण करने में अश्वघोष को जितनी सफलता मिली है, उतनी ही सफलता बुद्ध धर्म के उपदेशों को भव्य भाषा में निबद्ध करने में भी कवि को सफलता मिली है। भावों के स्वाभाविक वर्णन में तथा काम और धर्म इन दो विरोधी तत्त्वों के संघर्ष का सफल चित्रण करने में एवम् बौद्ध-धर्म के आचार-प्रधान उपदेशों का हृदयावर्जक वर्णन करने में कवि को अद्भुत सफलता प्राप्त हुई है। निःसन्देह सौन्दरनन्द विषय की गम्भीरता तथा कोमल काव्य-भावना के अंकन में बुद्धचरित की अपेक्षा अधिक सरस और सफल महाकाव्य है।

महाकवि अश्वघोष ने बुद्धचरित एवम् सौन्दरनन्द नामक महाकाव्यों के अतिरिक्त नौ अंकों के 'शारिपपुत्र-प्रकरण' तथा 'राष्ट्रपाल' नामक नाटक की भी रचना की है।

संस्कृत के प्रथम बौद्ध महाकवि अश्वघोष ने संस्कृत के अनेक मूर्धन्य महाकवियों को प्रभावित किया है। 'पद्यचूड़ामणि' नामक संस्कृत महाकाव्य के प्रणेता बुद्धघोषाचार्य तो पूर्णतः अश्वघोष से प्रभावित हैं।

इसी प्रकार नवीं शताब्दी में कश्मीरनरेश अवन्तिवर्मा की राजसभा के शैवकवि तथा बौद्धावदान की कथा को महाकाव्य का स्वरूप प्रदान करने वाले 'कप्फिणाभ्युदय' नामक बौद्ध महाकाव्य के प्रणेता शिवस्वामी पर भी महाकवि अश्वघोष का सुस्पष्ट प्रभाव दृष्टिगत होता है।

भगवान् बुद्ध के प्रति आस्था तथा अन्य धर्मों के प्रति सहिष्णुता अश्वघोष के व्यक्तित्व की अन्यतम विशेषता है। वे एक ऐसे कलाकार हैं जो कला की जवनिका के पीछे छिपकर प्रच्छन्न भाव से अपनी मान्यताओं को प्रकाशित करते हैं। उन्होंने कविता के माध्यम से बौद्ध धर्म के सिद्धान्तों को जनसाधारण के लिए सुलभ बनाने का महनीय प्रयास किया है। निःसंदेह महाकवि अश्वघोष एक अमर कलाकार तथा संस्कृत के प्रथम बौद्ध महाकवि हैं।

**अश्वघोष की काव्यदृष्टि**-काव्य अश्वघोष के लिये भगवान् बुद्ध के संदेश को जन-जन तक पहुंचाने का माध्यम है, केवल रसास्वाद में भावकों को निमज्जित करना उनका लक्ष्य नहीं है। सौन्दरनन्द की पुष्पिका में उन्होंने कहा है-

**इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भा कृतिः**
**श्रोतॄणां ग्रहणार्थमन्यमनसां काव्योपचारात् कृता।**

यन्मोक्षात् कृतमन्यदत्र हि मया तत् काव्यधर्मात् कृतं
पातुं तिक्तमिवौषधं मधुयुतं हृद्यं कथं स्यादिति।।

सौन्दरनन्द १८।६३

(मेरी यह कृति लोगों को शम प्रदान करने के लिये है, रति या आनंद के लिये नहीं। मोक्ष इसका उद्देश्य है। काव्य तो एक बहाना है। मैंने मोक्ष के प्रयोजन से अन्य ग्रन्थों में सीधे-सीधे जो उपदेश निरूपित किये हैं, उन सब को यहां काव्यधर्म से व्यक्त किया गया है, जैसे कड़वी औषधि को मधु मिलाकर खाने योग्य बनाया जाता है।)

इस काव्य में कालिदास आदि की आनंदवादी सरणि से भिन्न निर्वेदवादी धारा है, जिसके समर्थ प्रतिनिधि अश्वघोष हैं।

**भाषाशैली:**-अपने उक्त काव्यप्रयोजन के अनुरूप अश्वघोष ने सर्वत्र ऐसी प्रासादिक भाषा का प्रयोग किया है, जो लोगों के चित्त में सीधे उतरती चली जाती है। अनेक स्थलों पर तो वे आदिकवि वाल्मीकि की प्रांजल आर्षशैली के अत्यधिक निकट पहुंच जाते हैं। इसके साथ ही उनकी भाषा में वर्ण्यविषय के अनुरूप प्रवाह, गतिमयता और ओजस्विता भी है। किसी भी दृश्य को सजीव रूप में साकार कर देने में ये निपुण हैं। बुद्धचरित के चौथे सर्ग में स्त्रियों की कामुक चेष्टाएं और सिद्धार्थ को रिझाने के निरर्थक यत्न तथा पांचवें सर्ग में सोती हुई स्त्रियों के वर्णन इस चित्रोपम शैली के सुंदर उदाहरण हैं। छठे सर्ग में छंदक का विलाप और चेष्टाएं भी स्वभावोक्ति के कारण मर्मस्पर्शी हैं-

क्वचित् प्रदध्यौ विललाप च क्वचित् क्वचित् प्रचस्खाल पपात च क्वचित्।
अतो व्रजन् भक्तिवशेन दुःखितश्चचार बह्वीरवशः पथि क्रियाः।। ६।६८

भाषाशैली की दृष्टि से अश्वघोष में वैविध्य का दुर्लभ गुण है। वे अत्यंत सरल छोटे-छोटे पदों का भी यथावसर प्रयोग करते हैं, तो कहीं विषयानुरूप समस्त पदावली का भी। कहीं वे सहज आर्षशैली के अनुरूप हृदय में उतर जाने वाले उपमान प्रस्तुत करते हैं, जैसे-

मुकुटाद् दीपकर्माणं मणिमादाय भास्वरम्।
ब्रुवन् वाक्यमिदं तस्थौ सादित्य इव मन्दरः।। बुद्ध.च. ६।१२

(अपने मुकुट से चमचमाती हुई मणि उतार कर छन्दक को सौंपते हुए सिद्धार्थ जब उससे संदेश कह रहे थे तो वे आदित्य से युक्त मंदर पर्वत से लग रहे थे।) या सौन्दरनन्द में नन्द के अन्तर्द्वन्द्व का चित्रण करने वाली इस उक्ति में लहरों में झूलते हंस का यह उपमान देखें-

तं गौरवं बुद्धगतं चकर्ष भार्यानुरागः पुनराचकर्ष।
सोऽनिश्चयान्नापि ययौ न तस्थौ तरंस्तरङ्गेष्विव राजहंसः।।

पर इसके साथ ही अश्वघोष अलंकृत शैली का भी सटीक प्रयोग करने में दक्ष हैं। अलंकारों के सांकर्य और संसृष्टि के द्वारा जटिल बिंब साकार कर देते हैं। सिद्धार्थ को रिझाती सुंदरी का यह चित्र देखिये-

**मुहुर्मुहुर्मुदव्याजस्रस्तनीलांशुकापरा।**
**आलक्ष्यरशना रेजे स्फुरद्विद्युदिव क्षपा।। (बु.च. ४। ३३)**

मद का बहाना करके अपना नीला अंशुक गिराती कोई दूसरी स्त्री, जिसकी करधनी झलकने लगी थी, ऐसी रात्रि सी लगती थी जिसमें बिजली चमक रही हो।)

अश्वघोष सरल प्रासादिक भाषा का प्रयोग जितनी सहजता से करते हैं, उतनी ही कुशलता से वे सानुप्रास और यमक के चमत्कार से युक्त परिष्कृत शैली का भी। उदाहरण के लिये-

**श्रुत्वा ततः सद्व्रतमुत्सिसृक्षं भार्यां दिदृक्षं भवनं विविक्षमे।**
**नन्दं निरानन्दमपेतधैर्यं अभ्युज्जिहीषुर्मुनिराजुहाव।। सौ ०१०। १**

## रससृष्टि

निर्वेद और शान्तरस की प्रधानता होते हुए भी अश्वघोष के दोनों ही महाकाव्यों में सभी रसों का यथोचित परिपाक हुआ है। बुद्धचरित के चौथे और पांचवें अंकों में स्त्रियों की कामोद्दीपक चेष्टाओं के वर्णन में अश्वघोष ने श्रृंगार की सारी सामग्री संजो दी है। उसी प्रकार सौन्दरनन्द में सुन्दरी और नन्द के प्रगाढ़ अनुराग और निर्भर विलास का चित्रण भी प्रभविष्णु है, भले ही अश्वघोष ने इसे मात्र पूर्व-पक्ष की दृष्टि से किया हो। बुद्धचरित के षष्ठ सर्ग में छन्दक की निश्छल मार्मिक उक्तियाँ और प्रलाप, इसके आगे यशोधरा की करुणा, सौन्दरनन्द में नन्द के वापस न आने पर सुन्दरी की हृदयभेदी उक्तियाँ- करुणरस की सृष्टि करती हैं। बीभत्स रस का प्रयोग तो शान्तरस के परिपोष के लिये अश्वघोष ने बहुत सधे हुए ढंग से किया है। इस दृष्टि से बुद्धचरित के पंचम सर्ग में सोती हुई स्त्रियों का उनका वर्णन संस्कृत महाकाव्य-परंपरा में एक उल्लेखनीय प्रसंग है, और यह वाल्मीकि द्वारा लंका के राजप्रासाद में अर्धरात्रि में सोती स्त्रियों का हनुमान् के द्वारा अवलोकन के प्रसंग के समकक्ष है। दोनों ही प्रसंगों में नायक निर्वेद और तटस्थ भाव से सोती हुई सुंदरियों के समुदाय को देखते हैं। अश्वघोष ने यहां बाहरी रूप में छिपी कुरूपता और तथाकथित सौंदर्य की बीभत्सता का जो निदर्शन कराया है, वह संस्कृत कविता में अप्रतिम ही कहा जा सकता है।

सौन्दरनन्द भावनाओं के घात-प्रत्याघात और अन्तर्द्वन्द्व के चित्रण की दृष्टि से संस्कृत महाकाव्यों के बीच एक अनूठी कृति ही कही जा सकती है। नन्द के मन में चलते

प्रवृत्ति और निवृत्ति के बीच अन्तःसंघर्ष को अश्वघोष ने बहुत अनुभूतिप्रवण और संवेदनमय अभिव्यक्ति दी है।

अश्वघोष के दोनों महाकाव्यों का एक दुर्लभ पक्ष है- उदात्त की अभिव्यक्ति। दोनों महाकाव्यों के केंद्र में महात्मा बुद्ध का पावन, धीर और गंभीर व्यक्तित्व है। वस्तुतः अश्वघोष के संपूर्ण काव्य की प्रेरणा और शक्ति बुद्ध के प्रति उनकी सुदृढ़ और गहन आस्था ही है। एक युगद्रष्टा इतिहासपुरुष के चरित्र पर महाकाव्यरचना करके अश्वघोष ने यथार्थ में अपने महाकाव्यों को महत्ता दी है। अश्वघोष के काव्य की आस्वादभूमि को उनकी इस उदात्त चारित्रिक सृष्टि और बुद्ध के प्रति गहरी श्रद्धा के परिप्रेक्ष्य में समझने पर ही उनके काव्य की असाधारणता जानी जा सकती है। वास्तव में जीवनदर्शन को कविता की भाषा में प्रकट करने के दुर्लभ वैशिष्ट्य के कारण अश्वघोष का महत्त्व है।

## मातृचेट

बौद्ध कवि मातृचेट के जीवन चरित की अधिकांश बातें अज्ञात हैं। उनमें से केवल एक ही निःसन्दिग्ध बात प्रकाशपथ में आयी है और वह है इनकी महाराज कनिष्क की समकालिकता। कनिष्क ने बौद्धधर्म के दिव्य उपदेशों को सुनने की इच्छा से जब मातृचेट को अपनी राजसभा में बुलाया, तब अत्यन्त वृद्ध होने के कारण कवि ने अपनी असमर्थता प्रकट की और बौद्ध धर्म के प्रशस्त सिद्धान्तों का विवरणमय पद्यात्मक पत्र कनिष्क के पास भेजा। ८५ पद्यों का लघु काव्यमय यह 'महाराज कनिक लेख' आज भी तिब्बती भाषा में अनूदित होकर सुरक्षित है। कतिपय विद्वान् मातृचेट को अश्वघोष और नागार्जुन से पश्चाद्वर्ती मानते हैं और इनके समकालिक राजा कनिक (कनिष्क) को कनिष्क द्वितीय बतलाते हैं।[1]

**ग्रन्थ**-अपने दो स्तोत्रग्रन्थों के कारण मातृचेट बौद्धजगत् में स्तुतिकार की महनीय ख्याति से विभूषित हैं-

(१) **वर्णार्हवर्णस्तोत्र** चार सौ पद्यों में निबद्ध स्तुतिकाव्य है। इसका तिब्बती अनुवाद आज भी प्राप्त है।[2] इसमें १२ परिच्छेद हैं, जिनमें तथागत की भव्य और नितान्त सुन्दर स्तुति की गई है। समग्र ग्रन्थ अनुष्टुप् छन्द में निबद्ध है।

(२) **अध्यर्धशतक**[3] यह डेढ़ सौ अनुष्टुप् छन्दों में निबद्ध बुद्धस्तुति मातृचेट की सर्वप्रधान रचना है, जिसकी लोकप्रियता तथा व्यापकता का परिचय इसके अनुवादों से मिल जाता है। चीनी तथा तिब्बती भाषा में अनूदित होने के अतिरिक्त मध्य एशिया की

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय, **संस्कृत साहित्य का इतिहास** पृ.१७७।
२. अंग्रजी अनुवाद के लिए द्रष्टव्य-इ.ए. भाग ३४, १९०५,पृ.१४५।
३. ग्रन्थ का मूल संस्कृत पाठ **बिहार एण्ड उड़ीसा रिसर्च पत्रिका** भाग २३, खण्ड ४ (१९३७) में प्रकाशित हुआ है।

'तोखारी' भाषा में भी इसके अनुवाद का अवशेष इसकी महती ख्याति का पर्याप्त परिचायक है। १३ विभागों में विभक्त यह स्तुतिकाव्य परवर्ती कवियों के लिए प्रेरणादायक था। जैनसमुदाय के अनेक महनीय आचार्यों ने इस स्तुतिकाव्य के आधार पर नवीन स्तुतिकाव्यों की रचना की। समन्तभद्र का 'स्वयंभूस्तोत्र' और हेमचन्द्र का 'वीतरागस्तोत्र' मातृचेट के आदर्श तथा आधार पर निश्चित रूप से निर्मित हुए हैं। मातृचेट तथा हेमचन्द्र के पद्यों में तो घनिष्ठ भावसाम्य है[1]।

समीक्षण-मातृचेट के स्तुतिकाव्य की भाषा अत्यन्त सरल, प्रसन्न, आडम्बरहीन और कृत्रिमता से परे है। इनमें तथागत के आध्यात्मिक जीवन और उनके नैतिक उपदेशों का रुचिर वर्णन है। काव्य के अधिकांश पद्यों में कविहृदय की सरलता, सत्यता और भावग्राहिता का मनोरम चित्र सहृदयों को मन्त्रमुग्ध कर देता है। तथागत-धर्म के विपुल प्रसार की मङ्गल कामना ही कवि की हार्दिक भावना है। मातृचेट के स्तुतिकाव्य में हृदय को छू लेने की विलक्षण क्षमता है, तथागत के उच्च सिद्धान्तों को सुबोध शब्दों में प्रकट करने की अद्भुत शक्ति है। बौद्ध आचार्यों तथा जैन-सूरियों को स्तुति काव्य लिखने की प्रशस्त प्रेरणा देने के कारण मातृचेट को स्तुतिकाव्य का जनक माना जा सकता है।[2] तथागत की स्तुति में मातृचेट की निम्न उक्ति में विरोधाभास की सुन्दर छटा द्रष्टव्य है-

परार्थैकान्तकल्याणी कामं स्वाश्रयनिष्ठुरा।
त्वय्येव केवलं नाथ करुणाऽकरुणाऽभवत्।। (अध्यर्धशतक ६४)

हे नाथ! आपकी करुणा परोपकार के सम्पादन में एकान्तरूप से संलग्न है, किन्तु आश्रयरूपी अपने शरीर के प्रति अत्यन्त निष्ठुर है। अतः आपकी करुणा स्वतः करुण होते हुए भी करुणाविहीन है।

अश्वघोष की विपुल प्रसिद्धि ने मातृचेट की कीर्ति को ढ़क दिया फलतः चीनी परम्पराओं में दोनों में अभिन्ता सिद्ध होने लगी, परन्तु दोनों बौद्धकवि समकालिक होने पर भी भिन्न-भिन्न व्यक्ति थे, यह निःसंदिग्ध तथ्य है।[3]

आर्यशूर-बौद्धजातकों को भी साहित्यिक शैली में लोकप्रिय बनाने वाले बौद्धकवि आर्यशूर अश्वघोष के अनुकरणकर्ता माने जा सकते हैं। इनके जीवन की घटनाएं अपरिचित हैं अतः इनको अश्वघोष से अभिन्न माना गया है। किन्तु वस्तुतः दोनो नितान्त भिन्न व्यक्ति हैं। अश्वघोष की काव्यशैली का अनुकरण ही दोनों की अभिन्नता का कारण माना जा सकता है। इनके मुख्यग्रन्थ 'जातकमाला' की ख्याति भारत से बाहर बौद्ध जगत् में में भी

---

१. मातृचेट तथा हेमचन्द्र के भावसाम्य के लिए द्रष्टव्य विश्वभारतीपत्रिका, खण्ड५, सं. २००२, भाग १, पृ. ३३८-३४३।
२. आचार्य बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास पृ. १७८
३. वही, पृ. १७६

थी। ७वीं शती में इसके विपुल प्रचार का परिचय इत्सिंग के यात्रा-विवरण से मिलता है। जातकमाला संस्कृत में लिखी रचना है।

आर्यशूर की कीर्ति का स्तम्भ है 'जातकमाला' जिसमें ३४ जातकों का सुन्दर काव्य-शैली तथा भव्य साहित्यिक भाषा में वर्णन है। इनके कुछ जातक तो पालिजातकों के आधार पर हैं, परन्तु अन्य जातक प्राचीन बौद्ध अनुश्रुति पर ही आश्रित हैं। भारत में इस ग्रन्थ की प्रसिद्धि का अनुमान इसी घटना से लगाया जा सकता है कि हेमचन्द्र (१२वीं शती) ने अपने 'अभिधानचिन्तामणि' कोष में बुद्ध का अन्यतम नाम दिया है- 'चतुस्त्रिंशज्जात कहा।' इसकी दो टीकाएँ संस्कृत में अनुपलब्ध होने पर भी तिब्बती भाषा में सुरक्षित हैं। दो टीकाओं की रचना तथा तिब्बती अनुवाद इस ग्रन्थ की लोकप्रियता के परिचायक हैं।

आर्यशूर की एक दूसरी काव्यरचना इधर प्रकाश में आयी है। ग्रन्थ का नाम है-पारमितासमास। इसमें छहों पारमिताओं (दान, शील, शान्ति, वीर्य, ध्यान तथा प्रज्ञा-पारमिता) का वर्णन ६ सर्गों तथा ३६४ श्लोकों में जातकमाला की ही सरल तथा सुबोध शैली में किया गया है।

बौद्ध कथाओं का काव्यात्मक रोचक आख्यान शैली में अवतारण आर्यशूर का मुख्य कार्य है [1]।

**बुद्धघोष - पद्यचूडामणि-**[2] पांचवी शताब्दी में विरचित 'पद्यचूडामणि' बुद्धघोष-[3] प्रणीत एक मात्र संस्कृत महाकाव्य है। दस सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य की कथा में बुद्धचरित का आख्यान मार-विजय तक वर्णित है। इस महाकाव्य के प्रमुख स्रोत त्रिपिटक, ललितविस्तर तथा अश्वघोषकृत बुद्धचरित महाकाव्य हैं।

'पद्यचूडामणि' महाकाव्य के प्रथम सर्ग में ७६, द्वितीय सर्ग में ५५, तृतीय सर्ग में ६४, चतुर्थ सग में ८७, पंचम सर्ग में ६४, षष्ठ सर्ग में ४५, सप्तम सर्ग में ५६, अष्टम सर्ग में ४७, नवम सर्ग में ८३ तथा दशम सर्ग में ५१ पद्य हैं। इस प्रकार पद्यचूडामणि में कुल श्लोक संख्या ६४१ है।

दस सर्गों में निबद्ध 'पद्यचूडमणि' महाकाव्य के प्रथम सर्ग में मंगलाचरण तथा विनय प्रदर्शन के बाद कवि ने कपिलानगरी तथा कपिलवस्तु के राजा शुद्धोदन और उनकी रानी महादेवी का वर्णन किया है। सर्गान्त में पुत्र-प्राप्ति के निमित्त किए गये व्रतों का वर्णन है। द्वितीय सर्ग में देवताओं की तुषिता नामक नगरी, तुषिताधिपति, तुषिताधिपति का स्तवन तथा तुषिताधिपति का महादेवी के गर्भ में अनुप्रवेश वर्णित है। तृतीय सर्ग में महादेवी के दोहद चिह्नों का वर्णन, सिद्धार्थ का जन्म, राजा द्वारा दानादि का आचरण, राजा द्वारा

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय, **संस्कृत साहित्य का इतिहास** पृ. १७६-१८०

२. कुपू स्वामी शास्त्री के द्वारा मद्रास से संस्कृत टीका के साथ १९२१ ई. में प्रकाशित। कुपू स्वामी ने बुद्धघोष का समय पंचम शती का उत्तरार्ध माना है।

३. यह बुद्धघोष पालिसाहित्य के सुप्रसिद्ध विद्वान् बुद्धघोष से भिन्न व्यक्ति हैं।

कुमार का निरीक्षण, जातकर्म आदि संस्कार, सिद्धार्थ के नामकरण, राजा द्वारा कुमार का निरीक्षण, जातकर्म आदि संस्कार, सिद्धार्थ के नामकरण, बालक्रीड़ा, उपनयन, विद्याग्रहण, यौवन तथा युवराज के पद पर अभिषेक का वर्णन है।

चतुर्थ सर्ग में सिद्धार्थ के विवाह का वर्णन तथा कपिलवस्तु की स्त्रियों द्वारा कुमार का दर्शन तथा राजभवन में प्रवेश के समय नीराजन आदि के अनुष्ठान का वर्णन है। पंचम सर्ग में कुमार के द्वारा ऋतूत्सव के अनुभव का वर्णन, राजा द्वारा कुमारास शिक्षा के दर्शन का वर्णन है। षष्ठ सर्ग में वसन्त-वर्णन, कुमार का उद्यान-विहार के लिए निर्गमन तथा मार्ग में देवताओं द्वारा वृद्ध, रोगी, मृत, आदि के प्रदर्शन, कुमार एवं सारथि का संवाद, देवताओं द्वारा तपस्वी तथा राजकुमार द्वारा पुनः उद्यान-विहार की इच्छा का वर्णन किया गया है। सप्तम सर्ग में उद्यान-वर्णन, जलक्रीड़ा-वर्णन जलक्रीड़ा के उपरान्त अलंकारादि के ग्रहण का वर्णन है। अष्टम सर्ग में सूर्यास्त, रात्रि, दीप, अन्तरिक्ष तथा चन्द्रोदय का वर्णन तथा राजकुमार द्वारा गृह-प्रवेश का निरूपण किया गया है।

नवम सर्ग में सभा में नृत्तादि वर्णन, अनवमा-नदी-वर्णन, प्रातःकाल वर्णन, सूर्योदय वर्णन, अनवमा नदी के तट पर सिद्धार्थ का निवास, बिम्बसार-नगरी का वर्णन, भिक्षाटन, भिक्षा लेकर पर्वत का आश्रयण, कानन-प्रवेश, वहां लम्बे समय तक तपश्चरण, निर्वाण-प्राप्ति के उपायों का चिन्तन, स्वप्नपंचक-दर्शन, निर्वाण-प्राप्ति का निश्चय, वटवृक्ष के नीचे स्थिति, पायस-भोजन, साल-वन का वर्णन, अश्वत्थ-प्राप्ति, दर्भासन ग्रहण, देवकृत बुद्ध-स्तोत्र तथा कामदेव का बुद्ध-विजय के लिए चिन्तित होना वर्णित है। दशम सर्ग में युद्ध के लिए मदन का अभिगमन सैन्यसन्नाह, चतुरंगबल-वर्णन, सेनाभिगमन-वर्णन, युद्ध का आरम्भ, मार-बुद्ध-संवाद, मार का पलायन, मार की स्त्रियों के नृत्तादि का वर्णन, मार-स्त्रियों का पलायन तथा निर्वाणप्रेप्सुरक्षण वर्णित हैं। इस प्रकार पद्यचूडामणि की कथा में बुद्धचरित का आख्यान मारविजय तक वर्णित है।

## काव्यसौन्दर्य

बुद्धघोष के महाकाव्य में अश्वघोष की भाषा का वैविध्य, बलशालिता और गत्यात्मकता नहीं है। इसकी अपेक्षा उसमें लालित्य और मसृणता अधिक है। भाषा के परिष्कार और सौष्ठव का कवि ने आद्यन्त एकरूपता के साथ निर्वाह किया है। अश्वघोष की अपेक्षा बुद्धघोष का कवित्व परवर्ती अलंकृत महाकाव्यों की शैली के अधिक निकट है, विशेष रूप से उन्होंने कल्पनाओं का जो रमणीय संसार अपने वर्णनों में रचा है, उसमें उत्प्रेक्षा और रूपकों की संयोजना ने चार चांद लगा दिये हैं। उदाहरण के लिये कपिलवस्तु के प्रासाद का यह वर्णन -

यदिन्द्रनीलोपलकुट्टिमेषु प्रविष्टभाजां प्रथमेन्दुलेखाम्।
मृणालखण्डस्पृहया मरालाश्चञ्चुपुटैश्चुम्बितुमुत्सहन्ते।। -२।१५

इंद्रनील (नीलम) से बने महल के फर्श पर जब चंद्रमा की पहली किरण पड़ती है, तो हंस उसे कमलनाल का टुकड़ा समझ कर चोंच से उठाने लगते हैं।

इसी प्रकार वर्षा के बादलों से अभिषिक्त शरद् के मेघों का उत्तरीय धारण किये हुए चंद्रमा की किरणों रूपी चंदन का लेप लगाये और तारों का हार पहने हुए दिशा नायिकाओं का यह रूप भी दर्शनीय है-

**कृताभिषेकाः प्रथमं घनाम्बुभिर्धृतोत्तरीयाः शरदभ्रसञ्चयैः।**
**विलिप्तगात्र्यः शशिरश्मिचन्दनैर्दिशो दधुस्तारकहारयष्टिकाम्।। (५।४७)**

यद्यपि बुद्धघोष भी अश्वघोष की भांति भगवान् बुद्ध के प्रति श्रद्धाभाव से अभिप्रेरित हैं, पर उनकी बुद्ध की छवि में भी व्यक्तित्व की महनीयता और उदारता के साथ उपयुक्त लालित्य विविधवर्णी सौन्दर्यच्छटा का समन्वय है। उदाहरण के लिए-

**प्रसन्नमूर्णावलयाभिरामं ज्योतिर्मयं तस्य मुखारविन्दम्।**
**भूयिष्ठमन्तर्गतचन्द्रलेखां बालार्कबिम्बश्रियमाततान।। -३।६०**

सिद्धार्थ के ललाट पर ऊर्णावलय (भौहों के बीच रोओं का घेरा) तथा मुखारविन्द के संयोग को कवि ने बालसूर्य के भीतर चन्द्रलेखा के योग से उपमित किया है।

निश्चय ही बुद्धघोष का महाकाव्य कालिदास और अश्वघोष के पश्चाद्वर्ती महाकाव्यपरंपरा की एक अत्यंत महत्त्वपूर्ण कड़ी है। यह महाकाव्य अलङ्कृत शैली का सरस रमणीय उदाहरण है। उपमा और उत्प्रेक्षा बुद्धघोष का प्रिय अलंकार प्रतीत होता है। इसका कवि ने सर्वाधिक प्रयोग किया है। अलंकारों के रमणीय प्रयोग की दृष्टि से यह एक सुन्दर काव्य है।

अलंकारों की भांति कवि की छन्दोयोजना भी उत्कृष्ट है। बुद्धघोष ने पद्यचूड़ाणि में इन्द्रवज्रा, मालिनी, वसन्ततिलका, वियोगिनी, उपजाति, शालिनी, मन्दाक्रान्ता, शार्दूलविक्रीडित, अनुष्टुप्, पुष्पिताग्रा तथा वंशस्थ आदि विविध छन्दों का सुन्दर प्रयोग किया है। पद्यचूडामणि का नवम सर्ग पूरा का पूरा अनुष्टुप् छन्द में निबद्ध है। प्रत्येक सर्ग के अन्त में कवि ने छन्द-परिवर्तन किया है। प्रसाद-गुण-बहुल इस महाकाव्य में माधुर्य एवं ओजोगुण की भी अत्यन्त सजीव योजना है। शान्तरस की प्रधानता होने पर भी यत्र-तत्र श्रृंगार तथा वीर रस की भी इस महाकाव्य में सशक्त अभिव्यक्ति हुई है।

बुद्धघोष पर महाकवि कालिदास तथा अश्वघोष का व्यापक प्रभाव परिलक्षित होता है। पद्यचूडामणि के अनेक वर्णन कालिदासकृत रघुवंश तथा अश्वघोषकृत बुद्धचरित महाकाव्य से मिलते-जुलते हैं। नगर, पर्व, ऋतु,जलक्रीड़ा, सूर्यास्त तथा नदी-वर्णन के अतिरिक्त दोहद-वर्णन और बालावताराश्चर्य-वर्णन इस दृष्टि से तुलनीय हैं।

## अन्य बौद्ध महाकाव्य

बौद्ध धर्म से प्रेरित या इस परंपरा से विषयवस्तु लेकर लिखित शिवस्वामी का महाकाव्य 'कप्फिणाभ्युदय' सुप्रसिद्ध है। इस महाकाव्य का परिचय आगामी अध्याय में दिया जा रहा है।

क्षमेन्द्र ने अपनी 'बोधिसत्त्वावदानकल्पलता' में बौद्धों के अवदानसाहित्य की संपन्न परंपरा को समेटने का श्लाध्य प्रयास किया है। इसमें बोधिसत्त्वविषयक कथाओं का क्षेमेन्द्र ने संचय करके एक बृहत् काव्य में अनेक प्रसंगों को समाहित कर लिया है। संग्रह की दृष्टि से रामायणमञ्जरी तथा भारतमञ्जरी और बृहत्कथामञ्जरी के समान ही क्षेमेन्द्र का यह प्रयास भी बड़ा महत्त्वपूर्ण है।

महाकवि क्षेमेन्द्र का परिचय महाकाव्यविषयक अगले अध्याय में प्रस्तुत है। 'बोधिसत्त्वावदानकल्पलता' यद्यपि पूरी तरह महाकाव्य के लक्षणों का अनुगमन नहीं करती, पर बोधिसत्त्व के एक महनीय व्यक्तित्व के विविध प्रसंगों में अनुस्यूत होने के कारण इसमें एकवाक्यता और अन्विति है और महाकाव्यवत् महत्त्व इसे दिया जाना चाहिये।

चतुर्थ अध्याय

# मुक्तक-काव्य-परम्परा : शतककाव्य

## मुक्तक का स्वरूप

मुक्तक का काव्यविधा के रूप में उल्लेख काव्यशास्त्र के आचार्यों में भामह ने सर्वप्रथम किया है। उन्होने मुक्तक को 'अनिबद्ध काव्य' कहा है। अनिबद्ध का उदाहरण भामह की दृष्टि में गाथा या फुटकर श्लोक आदि है (भामह : काव्यालङ्कार, १।३०)। भामह के पश्चात् दण्डी ने गाथा या स्फुट श्लोकों से निर्मित विधाओं का नामान्तर से परिगणन किया है-

मुक्तकं कुलकं कोशः सङ्घात इति तादृशः।
सर्गबन्धांशरूपत्वादनुक्तः काव्यविस्तरः।। (काव्यादर्श)

मुक्तक, कुलक, कोश, सङ्घात आदि काव्यप्रकार दण्डी की दृष्टि में सर्गबन्ध महाकाव्य के अंश मात्र हैं, अतः उनका पृथक् निरूपण करना वृथा है। वामन ने तो अनिबद्ध या मुक्तक काव्य के विषय में हेयतादृष्टि साफ-साफ प्रकट कर ही दी-

नानिबद्धं चकास्ति एकतेजः परमाणुवत्।
काव्यालङ्कारसूत्र १।३।२९।

मुक्तक के विषय में आचार्यों की इस उपेक्षादृष्टि में क्रान्तिकारी परिवर्तन ध्वनिवाद के आगमन के साथ हुआ। एक-एक पद्य में व्यञ्जना की अपार सम्भावनाएं खोजी जाने लगीं, तो मुक्तक या एक पद्य में स्वतः पूर्ण छोटी कविता का महत्त्व बढ़ गया। मुक्तक के इस महत्त्वसंवर्धन में अमरुक जैसे मुक्तक कवियों का भी योगदान रहा होगा। तभी तो आचार्य आनन्दवर्धन ने अमरुक के विषय में कहा कि उनका एक एक पद्य प्रबन्ध या महाकाव्य बन सकने की क्षमता रखता है। इसलिये आनन्दवर्धन की दृष्टि में मुक्तक में रससृष्टि उसी प्रकार हो सकती है, जिस प्रकार प्रबन्ध में[1] आनन्दबर्धन के इस वक्तव्य को आधार बना कर आचार्य अभिनवगुप्त ने मुक्तक का एक सारवाही लक्षण उपस्थित किया है-

पूर्वापरनिरपेक्षेणापि येन रसचर्वणा क्रियते तदैव मुक्तकम्।
(ध्वन्यालोकलोचन, पृ. १७५)

---

१. ध्वन्यालोक : ३/७ पर वृत्ति

अर्थात् जो पूर्वापर निरपेक्ष हो कर भी रसचर्वणा करा सकता है, वह मुक्तक है। अग्निपुराण में पद्यकाव्य के निम्नलिखित भेद बताये गये हैं- महाकाव्य, कलाप, पर्यायबन्ध, विशेषक, कुलक, मुक्तक तथा कोश। इसमें मुक्तक ऐसे काव्य को कहा गया है जिसका एक-एक श्लोक सहृदयों को आह्लादित कर सके। दण्डी ने जिस काव्यप्रकार को सङ्घात् कहा है, उसी को अग्निपुराणकार कलाप कहते हुए प्रतीत होते हैं। दण्डी के टीकाकार तरुण वाचस्पति ने एक ऋतु अथवा एक वस्तु का वर्णन करने वाले पद्यों से अन्वित काव्य को सङ्घात बताया है तथा शरत्सङ्घात और वृन्दावन काव्य को इसका उदाहरण निरूपित किया है। अग्निपुराण के अनुसार समानवृत्त के निर्वाह से युक्त, कैशिकी वृत्ति वाला, प्रवास या पूर्वानुरागसम्पन्न शृङ्गाररसमय काव्य कलाप है। हेमचन्द्र ने काव्यानुशासन में मुक्तक, सन्दानितक, विशेषक, कलापक, कुलक, पर्याय तथा कोश आदि को अनिबद्ध श्रेणी के काव्य के भेदों में गिनाया है।

वस्तुतः अनिबद्ध-काव्य की सभी विधाओं का बीज मुक्तक ही है, और मुक्तक के पल्लवन से संस्कृत काव्यधारा में रसात्मक लघुकाव्य, स्तोत्रकाव्य, प्रशस्तिकाव्य तथा सूक्तियों की रचना होती आयी है।

रससिद्ध कवियों द्वारा रचित महाकाव्यों या खण्डकाव्यों में प्रायः ऐसे पद्य आते हैं, जिनमें एक-एक पद्य स्वतःपूर्ण तथा अन्योन्यनिरपेक्ष रहकर भी रसनिष्पत्ति कराने में समर्थ होता है। पर कविगोष्ठियों में या राजसभाओं में प्रस्तुत करने के लिये अलग से स्वतन्त्र मुक्तक रचने की परम्परा भी प्राचीन काल से चली आ रही होगी। कुछ आगे चलकर जब आनन्दवर्धन जैसे महान् आचार्यों ने ऐसे स्वतंत्र मुक्तकों को महत्त्व प्रदान किया, तब इस प्रकार के मुक्तकों को संगृहीत करने की प्रवृत्ति को प्रोत्साहन मिला होगा। इस प्रवृत्ति के कारण संस्कृत साहित्य के इतिहास में शतक-काव्यों और सुभाषितसङ्कलनों के निर्माण का उपक्रम हुआ। शतककाव्य में एक कवि अपने एक या अनेक विषयों पर लिखे उत्तमोत्तम पद्यों में सङ्कलित करते थे। यह आवश्यक नहीं था कि सङ्कलित पद्यों की संख्या एकदम सौ ही रहे, संख्या न्यूनाधिक भी हो सकती थी। जब कवि एक ही विषय पर एक अन्विति में कई मुक्तकों को रचता, तो उनका सङ्कलन सङ्घात-काव्य कहा गया।

मुक्तक में वर्ण्य-विषय की कोई सीमा नहीं है। इसी प्रकार शतक काव्यों की भी विषय-वस्तु भिन्न-भिन्न हो सकती है। संस्कृत में शतक-काव्यों का विषयवस्तु की दृष्टि से इस प्रकार विभाजन किया जा सकता है-

(१) शृङ्गारप्रधान शतक

(२) नीतिप्रधान शतक

(३) वैराग्यप्रधान शतक

(४) स्तोत्र-शतक

(५) प्रशस्तिपरक शतक

स्फुट मुक्तकों में भी शृङ्गार, नीति, वैराग्य, स्तुति तथा प्रशस्ति -ये पाँच विषय प्रमुख रूप से मिलते हैं। मुक्तक के लिये पाश्चात्त्य-परम्परा में 'लिरिक' या गीतिकाव्य शब्द का व्यवहार होता है। भारतीय मुक्तक-परम्परा पाश्चात्त्य 'लिरिक' की तुलना में विषयनिष्ठ अधिक है, जब कि पाश्चात्त्य लिरिक आत्मनिष्ठ अधिक है। लिरिक में गेयता का तत्त्व भी अनिवार्य तथा महत्त्वपूर्ण माना जाता है। संस्कृत परम्परा के मुक्तक पाठ्य होने के साथ-साथ गेय भी होते हैं, पर गेयकाव्य या गीतिकाव्य का स्वतन्त्र रूप से संस्कृत साहित्य की परम्परा में विकास रागकाव्य या काव्य नामक विधा के अन्तर्गत हुआ, जिस पर इस ग्रन्थ में स्वतन्त्र अध्याय में चर्चा की गयी है।

कालिदास के मेघदूत को कुछ प्राचीन आचार्यों ने यद्यपि सङ्घात काव्य का निदर्शन माना, किन्तु मेघसन्देश के रूप में इसकी ख्याति तथा कवि की क्रान्त दृष्टि से प्रचलित काव्यविधालक्षणों को अतिक्रमण कर देने की क्षमता के कारण इसे सन्देश-काव्य के रूप में भी प्रतिष्ठा मिली और इसके अनुकरण में सन्देशकाव्यों या दूतकाव्यों की महती परम्परा संस्कृत-कविता में चल पड़ी।

## मुक्तक-काव्य की पृष्ठभूमि

प्रथम अध्याय में वैदिक संहिताओं में संस्कृत महाकाव्य की परम्परा के बीज का उपक्षेप किस प्रकार प्राप्त होता है-- इस तथ्य पर चर्चा की गयी है। महाकाव्य की ही भांति मुक्तक-काव्य-परम्परा का मूल स्रोत भी वैदिक संहिताओं का काव्य ही कहा जा सकता है। संहिताओं में अनेक स्थलों पर वैयक्तिक रागात्मक भावों की सुकुमार अभिव्यक्ति मिलती है और अनेकत्र निसर्ग की भव्य और रमणीय छवियों का भी अंकन है। उषस्-सूक्तों में एक-एक मन्त्र सौन्दर्यबोध तथा कविकल्पना का अनूठा समागम है। यहां उषस् देवी की दिव्यता के साथ-साथ मानवीकरण की भी झलक है। उदाहरण के लिये-

**एषा शुभा न तन्वो विदानोर्ध्वेव स्नाती दृशये नो अस्थात्।**
**अप द्वेषां बाधमाना तमांस्युषा दिवो दुहिता ज्योतिषागात्।।**

(ऋग्वेद ५।८०।५)

(यह उषा देवी किसी लावण्यमयी नारी की भांति स्नान कर के ऊपर आती सी लगती है और अपने शुभ्र देह को प्रकट करती है। अन्धकार तथा शत्रु को दूर हटाती हुई द्युलोक की यह पुत्री अपने मनोहर तेज के साथ आ पहुँची है।)

संहिताओं में अनेक ऐसे स्थल हैं, जिन्हें पाश्चात्त्य विद्वानों ने 'पेस्टोरल पोएट्री' (ग्राम-गीत) की संज्ञा दी है। यद्यपि इन गीतों में आध्यात्मिक भाव भी अनुस्यूत हैं, पर इनमें गीतिकाव्य की सारी विशेषताओं का भी ऋषियों ने दिग्दर्शन करा दिया है। वैदिक ऋषि यहां लोकसाहित्य तथा लोकगीतों की भूमि पर अवस्थित होकर जीवन और जगत् के विषय में

राग के साथ मनोभाव व्यक्त करते हुए प्रतीत होते हैं। सोम को निचोड़ने के समय गाये जाने वाले गीत का एक सुन्दर उदाहरण ऋग्वेद का नवम मण्डल का ११२वां सूक्त प्रस्तुत करता है। इसमें कहा गया है- "लोगों की बुद्धि और व्रत नाना प्रकार के हैं। बढ़ई चाहता है कि रथ टूटे। वैद्य चाहता है कि रोगी आयें। पुरोहित चाहता है कि यजमान मिलें। सोम, तुम चुओ। सूखी काष्ठ, पक्षियों के पंख और चमकीले प्रस्तरों से औजार बनाकर लुहार किसी धनी को खोजता है। सोम, तुम चुओ। मैं कारु हूं, मेरे पिता वैद्य हैं। मेरी माता चक्की चलाती है। लोगों की मति भिन्न-भिन्न होती है, पर सब के सब धन की खोज में गौ की भांति चक्कर काटते फिरते हैं। सोम, तुम इन्द्र के लिये चुओ।"

ऋग्वेद का कितव-सूक्त तो मुक्तक-काव्य-परम्परा में अपने आप में एक प्रतिमान है। इसमें एक जुआरी के जीवन की करुणा और विडम्बना का अत्यंत मार्मिक दिग्दर्शन है। जुआरी अपनी व्यथा को अभिव्यक्त करते हुए आत्मालाप की शैली में कहता है-'मेरी पत्नी मुझे डांटती नहीं थी। मेरे प्रति वह क्रोध भी नहीं करती थी। वह मेरे प्रति और मेरे मित्रों के प्रति दयालुता का व्यवहार करती थी। मैंने इन पांसों के फेर में पड़कर उस साध्वी पत्नी को निकाल-बाहर किया। अब तो मेरी सास भी मुझसे घृणा करने लगी है। मेरी स्त्री मुझसे अलग रहती है। मेरे जैसे अधःपतित को अब कौन अपनायेगा? जुआरी के लिये कहीं कुछ नहीं है, जैसे बूढ़े घोड़े को कोई नहीं पूछता। मैं अपने आप को रोक नहीं पाता। प्रतिदिन विचार करता हूं कि अब जुआरियों की संगत छोड़ दूंगा। मेरे साथी खेलने जायेंगे, तो उनके साथ जाने से मना कर दूंगा। पर जब (द्यूतशाला में) भरे पांसे फिकने लगते हैं, उनके फिंकने का स्वर मेरे कानों में पड़ता है, तो उसे सुन कर मैं अपने आप को रोक नहीं पाता और फिर जुवा खेलने चल देता हूँ, जैसे कोई नायिका अपने प्रिय से मिलने चल पड़े।' (ऋग्वेद १०।३४)

कितव-सूक्त का एक-एक पद्य हृदय में चुभने वाला और अपने आप में एक संपूर्ण कथ्य प्रस्तुत करने वाला है। अपनी काव्यात्मकता तथा अनुभूति की सघनता में यह सूक्त बेजोड़ है। पांसों के लिये कवि का यह कथन भाषा और वर्णनकला का गीतकाव्य की दृष्टि से उत्कृष्ट निदर्शन है-

नीचा वर्तन्ते उपरि स्फुरन्ति अहस्तासो हस्तवन्तं सहन्ते।<br>
दिव्या अङ्गारा हरिणेन्युप्ताः शीता सन्तो हृदयं निर्वहन्ति।।

(ऋ.१०।३४।९)

(ये पांसे नीचे फेंके जाते हुए भी ऊपर उछलते हैं। वे स्वयं बिना हाथों के हैं, पर हाथ वालों को वश में कर लेते हैं। ये दिव्य अंगारे हैं, जो शीतल होते हुए भी हृदय को जला डालते हैं।)

वैयक्तिक भावनाओं से सम्पृक्त मन्त्रों की भी ऋग्वेद तथा अन्य वैदिक संहिताओं में कमी नहीं है। उपमा के माध्यम से अपनी कारुणिक स्थिति का चित्रण करता हुआ ऋग्वेद का कवि कहता है- जैसे प्यासे मृग को भेड़िया खा रहा हो, ऐसे ही व्याधि मुझे खाये जा रही है(ऋ.१।१०५।७)।

वैदिक कवियों ने भारतीय वसुन्धरा की नैसर्गिक अभिरामता पर मुग्ध होकर सहज भाव से अपनी निजी प्रतिक्रियाएं काव्यात्मक उपादानों के द्वारा व्यक्त की है। इन्द्र के द्वारा मुक्त की गयी नदियों का दृश्य देखकर कवि की मानसतन्त्री में उनका उन्मुक्त प्रवाह निनादित हो उठता है और वह गाता है-

एता अर्षन्त्यलला भवन्तीर्ऋतावरीरिव सङ्क्रोशमानाः।
एता वि पुच्छ किमिदं मनन्ति कमापो अद्रिं परिधिं रुजन्ति।।
(ऋ. ४।१८।६)

(ये मुक्त की गयी नदियां आनन्द से उछलती हुई भोलीभाली रमणियों की भांति अठखेलियां करती हुई आगे बढ़ रही हैं। इन्हीं से पूछ कर देखो कि ये कह क्या रही हैं, और रास्ते में आने वाले किन-किन रोड़ो को तोड़कर ये आगे बढ़ रही हैं।)

निश्चय ही रागबन्ध, गेयता, छन्दोविधान की प्रशस्तता और मनोभावों की गहन अभिव्यक्ति की दृष्टि से ऋग्वेद के अनेक सूक्त मुक्तक या गीतिकाव्य का मानदण्ड प्रस्तुत करते हैं। केवल कोमलता तथा रागात्मकता नहीं, पर्जन्य तथा मरुत के वर्णनों में ओजस्विता तथा गाढबन्ध का निर्वाह भी उसी दक्षता के साथ किया गया है। वर्णनकला तथा कल्पनाशीलता के भी समुज्जवल उदाहरण ऐसे सूक्तों में हम पाते हैं। अतएव वैदिक कवियों ने मुक्तक की परम्परा के लिये सुदृढ़ भूमि का निर्माण किया- यह कहना सर्वथा संगत है।

वैदिक काव्य के पश्चात् मुक्तक के प्रवाह की एक धारा बौद्धों के वाङ्मय के विशाल मार्ग से होती हुई प्रवाहित हुई है। यद्यपि बौद्धों के पिटक साहित्य में भी मुक्तक के समुज्जवल निदर्शन मिलते हैं, पर थेरगाथा तथा थेरीगाथा-ये दो ग्रन्थ मुक्तक काव्य-परम्परा में विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं, क्योंकि मुक्तक की अपनी भावभूमि के ये अत्यंत निकट हैं।

थेरगाथा खुद्दकनिकाय के पन्द्रह ग्रन्थों में से एक है। थेर का अर्थ स्थविर या बौद्धभिक्षु है। थेरगाथा में कुल १२७६ पद्य हैं। इन पद्यों की परम्परा महात्मा बुद्ध द्वारा संघ के निर्माण के समय से ही चल पड़ी होगी तथा संघ के भिक्षुओं द्वारा अनुश्रुति से इन पद्यों की रक्षा तथा संवर्धन का कार्य कुछ शताब्दियों तक किया जाता रहा होगा।

ऋग्वेद के उपरिलिखित सूक्तों या अथर्ववेद के पृथिवीसूक्त की भांति थेरगाथा की गाथाओं में भी भारतीय वसुन्धरा के अकृत्रिम नैसर्गिक सौन्दर्य से सात्त्विक लगाव को सहज अभिव्यक्ति मिली है। यद्यपि ये गाथाएं अधिकांशतः निर्वाणप्राप्त सिद्ध भिक्षुओं या अनासक्त

साधकों के उद्‌गार हैं, तथापि जगत् और भौतिक विषयों को असम्पृक्त रहकर देखने वाले इन गाथाकारों ने पावन अकलुषित सौन्दर्य के प्रति अपने नयन नहीं मूंदे हैं, यही नहीं, ऐसे सौन्दर्य के प्रति गहरी प्रशंसा के भाव उन्होंने व्यक्त किये हैं। गाथाकारों की अभिव्यक्ति में वैयक्तिकता और आत्मानुभूति की गहराई भी है, जो गीतिकाव्य या मुक्तक-परम्परा में उनके अवदान को स्पष्ट करती है। यह सत्य है कि ये भिक्षु, थोथी या गलदश्रु भावुकता से आक्रान्त नहीं हैं, क्षुद्र भावनाएं या देह की संसक्ति ने उन्हें स्पर्श नहीं किया है। पर प्रकृति की नयनाभिराम सुषमा के प्रति उनमें सहज आकर्षण है और इस आकर्षण में उदात्त मूल्यबोध अन्तर्निहित है। उन्होंने निसर्ग के भव्य और अनन्त सौन्दर्यमय रूप की आराधना में गाथाओं की कमनीय मालाएं अर्पित की हैं। वैदिक ऋषियों की भांति प्रकृति के विराट् रूप ने गाथाओं को उनके चित्त में स्वतः स्फूर्त किया है। थेरगाथा के काव्य की इस विशेषता को दृष्टिगत करते हुए संस्कृत साहित्य के प्रख्यात पाश्चात्य विद्वान् श्री विण्टरनित्स ने कहा है--थेरगाथा में प्रकृति के इन रमणीय वर्णनों ने इन धार्मिक कविताओं को भारतीय गीतिकाव्य में सच्ची मुक्ताएं बना दिया है।[1] बौद्ध साहित्य की प्रख्यात विदुषी श्रीमती रायस डेविड्स भी इन गाथाओं को कवि के आभ्यन्तर जगत् की गहन अभिव्यक्ति मानती है, और उनका तो यहाँ तक कहना है कि अपने शाब्दिक नाद की झंकार के कारण थेरगाथा की कविताएं बिना किसी हिचकिचाहट के कीट्स या शैली जैसे अंग्रजी के महान् गीतिकाव्य के सर्जक कवियों के समकक्ष रखी जा सकती है।

थेरगाथा की गाथाओं में प्रकृति के अनाविल उन्मुक्त रूप पर गाथाकार की अनुरक्ति और अनासक्ति दोनों का अद्‌भुत मिश्रण है। एक ओर तो प्रकृति के विशाल प्रांगण में विचरण करता हुआ वह कहता है-

नीलब्भवण्णा रुचिरा सीतवारी सुचिन्धरा।
इन्दगोपकस छन्ना ते सेला रमयन्ति माम्।।

(वनवच्छथेरो, गाथा-१६)

(नीलाभ वर्ण वाले, रुचिर, शीतल जल से भरे तथा इन्द्रगोपियों से आच्छादित ये पहाड़ मुझे रमाते हैं।) तो दूसरी ओर वह अपने चित्त में झांक कर सुसमाहित होकर कहता है-

धरणी च सिञ्चति वाति मालुतो विज्जुता चरति नभे।
उपसम्मन्ति वितक्का चित्तं सुसमाहितं मम।।

(विमलो थेरो, गाथा -५३)

---

१. हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर : एम. विण्टरनित्स, भाग-२, पृ.१०६
२. थेरगाथा : एन.के. भागवत द्वारा सम्पादित, भूमिका पृ. ११ पर उद्धृत।

(धरती वर्षा के जल से सिंच रही है, पवन बह रहा है, आकाश में बिजली चमक रही है। पर मेरे भीतर के वितर्क शान्त हो रहे हैं और मेरा चित्त सुसमाहित है।)

थेरगाथा का काव्य वस्तुतः अन्तर्जगत् की ओर लौटने का काव्य है, और बाह्य जगत् का विस्तीर्ण दृश्यफलक इस वापसी की आधारभूमि है। पर इस आधारभूमि को गाथाकारों ने असीम श्रद्धा और आस्था में भरकर निहारा है। वे कहते हैं-

मालूते उपवायन्ते सीते सुरभिगन्धके।<br>
अविज्जं दालयिष्यामि निसिन्नो नगमूर्धनि।।<br>
वने कुसुमसञ्छन्ने पब्भारे वन सीतले।<br>
विमुत्तिसुखेन सुखितो रमिस्सामि गिरिब्रजे।।<br>
(एकविहारियो थेरो, गाथा- ५४७-४८)

(शीतल और सुरभित गन्ध वाला पवन बहता रहेगा। मैं इस पर्वत के शिखर पर बैठा हुआ अपने भीतर की अविद्या को नष्ट कर डालूंगा। इस फूलों से भरे वन में इस शीतल परिसर में विमुक्ति के सुख से सुखी होकर मैं इस पर्वतप्रान्त में रमता रहूंगा।)

वैयक्तिकता और एकान्तसाधना से जन्मी हुई मुक्तककविता के दुर्लभ उदाहरण थेरगाथा की गाथाएं प्रस्तुत करती हैं। मुक्ति की अभीप्सा वाले साधक की अन्तरंग कामनाएं यहां प्रतिध्वनित हैं। साधक अपने आप से पूछता है कि मैं कब पर्वतकन्दराओं में एकाकी और अद्वितीय हो कर विहार करूंगा? कब मैं सारे संसार को नश्वर देख पाऊंगा? मुक्ति की परिपूर्ण स्थिति मुझे कब मिलेगी?

कदा नु अहं पब्बतकन्दारासु।<br>
एकाकियो अदुतियो विहस्सम्।<br>
अनिच्चतो सब्बभवं विपस्सम्।<br>
तं मे इदं नु कदा भविस्सदि?।।<br>
(तालपुटो थेरो, गाथा - १०९४)

यदि थेरगाथा की कविता निस्संगता के साथ-साथ अकलुष प्रकृति-प्रेम की कविता है, तो थेरीगाथा के काव्य में इसकी अपेक्षा भावना की तीव्रता और कारुणिकता है। थेरीगाथा की गाथाएं बौद्ध भिक्षुणियों के द्वारा लिखी गयी हैं। इनमें घर-परिवार की उन विडम्बनामय स्थितियों के मार्मिक चित्र हैं, जिनसे उद्वेजित होकर इन महिलाओं ने संघ में प्रवेश किया। एक-एक गाथा अपने आप में एक संपूर्ण कविता है, और समाज में विभिन्न नारी-वर्गों की छवि का अंकन यहां किया गया है। रानी, राजकुमारी, सेठानी, सुशिक्षित ब्राह्मणी, दासी, वेश्या, नर्तकी, भिखारिन आदि सभी प्रकार की स्त्रियों के जीवन के चित्र अलग-अलग गाथाओं में हैं। थेरीगाथा में कुल ५१८ पद्य हैं। यदि थेरगाथा में साधक के

अन्तर्जगत् की आधारभूमि के रूप में प्रकृति का विशाल फलक है, तो यहां साधिकाओं के अन्तरंग जीवन की अभीप्साओं की आधारभित्ति विस्तीर्ण सामाजिक फलक है। अनुभूति की सुकुमारता के साथ जगत् की ८ क्षणभंगुरता और निर्वेद साधिकाओं ने अपने काव्य में हृदयंगम कराया है। एक साधिका अपने देह के विषय में कहती है-

**कालका भमरवण्णसदिसा वेल्लिग्गा मम मूद्धजा अहु।**
**ते जराय सालवाकसदिसा सच्चवादिवचनं अनञ्ञथा।। (२५२)**

मेरे जो केश भौंरे के समान काले और घने थे, वे अब सन के समान सफेद हो गये। सत्यवादी बुद्ध का वचन अन्यथा नहीं हो सकता।

थेरीगाथा की गाथाकर्त्रियों में गौतमी और वासिष्ठी ने संतान से बिछुड़ जाने की मर्मच्छेदी व्यथा को शब्द दिये हैं। पटचारा ने तो गाथाओं के माध्यम से अपने जीवन की दारुण दुःखद गाथा ही कह दी है। इनमें से अनेक गाथाएं 'अहम्' से आरंभ होती हैं, और नितांत वैयक्तिक अनुभूतियों का संसार हमारे आगे खोलती हैं।

यदि वैदिक संहिताओं से प्रस्फुटित हुई भारतीय मुक्तक की सम्पन्न परम्परा थेरगाथा और थेरीगाथा जैसी पालि की रचनाओं में वैराग्य की भूमि पर अवस्थित हुई, तो प्राकृत की गाथाओं में उसे फिर से राग और प्रेम की रसमय भूमि मिली। ईसा के कुछ पहले से लगाकर ईसा की बाद की कुछ शताब्दिओं में रची गयी प्राकृत गाथाओं का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण संकलन हाल की 'गाहासतसई' है। परम्परा सातवाहन राजा हाल को इन गाथाओं के अनूठे कोश के निर्माण का श्रेय देती आयी है। सातवाहन राजाओं का साम्राज्य दक्षिण भारत में लगभग २२० ई.पू. से २२५ ई. तक रहा। यह काल भारतीय इतिहास में सातवाहन-युग कहलाता है। भोज ने अपने सरस्वतीकण्ठाभरण में तथा उनके टीकाकार रत्नेश्वर ने आढ्यराज शालिवाहन (सातवाहन) के राज्य में प्राकृत भाषा को विशेष आश्रय मिलने का उल्लेख किया है। यदि थेरगाथा तथा थेरीगाथा के मुक्तक जीवन और जगत् की क्षुद्रताओं और विषमताओं से ऊपर उठ कर शान्तरस की सृष्टि करते हैं, तो गाहासतसई के मुक्तक इस सारी विषमता और क्षुद्रता के बीच आनन्द, रस और राग की फुहारे छोड़ते हैं। घर-परिवार, खेत-खलिहान और गांव-देहात के बीच छोटी-छोटी बातों में यहां गाथाकारों ने अनन्त मधु पाया है। सोहनी जैसे विद्वानों ने तो कालिदास पर भी गाहासतसई का प्रभाव पाया है। कालिदास प्राकृत गाथासाहित्य से प्रभावित हुए थे या नहीं- यह शंकास्पद है, परन्तु अमरुक पर तो अवश्य ही प्राकृत गाथा-साहित्य का सूक्ष्म प्रभाव है। गाहासतसई की एक गाथा में नायिका के मुख से कहलाया गया है-

**अमयमअ गअणसेहर रअणीमुहतिलअ चन्द हे छिवसु।**
**छित्तो जेहि पिअवमो ममं तेहि विअ करेंहि।। (१।१६)**

**(अमृतमय गगनशेखर रजनीमुखतिलक चन्द्र हे स्पृश।**
**स्पृष्टो यैः प्रियतमो मामपि तैरेव करैः।।)**

(हे अमृतमय गगनशेखर रजनीमुखतिलक चन्द्र, तू मुझे उन्हीं किरणों से छू, जिनसे तूने मेरे प्रियतम को छुआ है।)

कालिदास ने मेघदूत के एक पद्य में यक्ष के मुख से कहलाया है कि उत्तर की ओर से देवदारु के किसलयपुटों को खिलाती हुई जो हवाएं बहती हुई आती हैं, उन तुषाराद्रि के स्पर्श से शीतल हवाओं का मैं यह सोच कर आलिंगन करता हूं कि वे तुम्हारे देह को छू कर बहती हुई आ रही होगीं। गाहासतसई की गाथा तथा मेघदूत के पद्य में यह भावसाम्य प्रणयभावना की दोनों की गहरी पकड़ और प्रेमी के मनोविज्ञान के प्रतिभास्फूर्त चित्रण का कारण है, इसमें एक का दूसरे से प्रभावित होना कारण हो-यह आवश्यक नहीं।

इसी प्रकार दूसरी गाथा में नायिका अपनी सखी से कहती है-

**एहिह सा वि पउत्थो अहं च कुप्पेज्ज सो वि अणुणेज्ज।**
**इअ कस्स कि फलइ मणोरहाणं माला पिअअमम्मि।।१।१७**
**(एष्यति सोपि प्रोषितोऽहं च कुपिष्यामि सोप्यनुनेष्यति।**
**इति कस्या अपि फलति मनोरथानां माला प्रियतमे।।)**

ठीक इसी भाव को वैशद्य और विस्तार तथा सघनता देते हुए अमरुक कहते हैं-

**भ्रूभङ्गे रचितेऽपि दृष्टिरधिकं सोत्कण्ठमुद्वदीक्षते**
**रुद्धायामपि वाचि सस्मितमिदं दग्धाननं जायते।**
**कार्कश्यं गमितेऽपि चेतसि तनू रोमाञ्चमालम्बते**
**दृष्टे निर्वहणं भविष्यति कथं मानस्य तस्मिन् जने।।**

मानिनी रूठ कर बैठी है। प्रियतम के सामने आने पर भौंहे टेढ़ी कर लेती है, पर आंखे तो उत्कण्ठित होकर प्रिय को तकने लगती हैं। मुंह सी लेती है कि कुछ कहूंगी ही नहीं, पर इस मुंहजले मुंह पर मुस्कान जो फैलती जा रही है, उसे कैसे रोके? जी बिल्कुल कड़ा कर लिया है, पर देह में तो रामांच हो रहा है। ऐसे में मान सध सकेगा भला?

वस्तुतः गाहासतसई के मुक्तकों में प्रणयजीवन की अन्तरंग स्थितियों का सूक्ष्म पर्यवेक्षण के साथ अनुभूति-प्रवण चित्रण किया गया है। संस्कृत के शृङ्गारप्रधान मुक्तकों की भावभूमि भी यही है, अतएव गाहासतसई का संस्कृत मुक्तकसाहित्य पर प्रत्यक्ष प्रभाव हो या न हो, गाहासतसई समग्र भारतीय मुक्तकसाहित्य की एक अनिवार्य कड़ी है- यह तो निश्चित ही है। संस्कृत काव्यशास्त्र के आचार्यों में आनन्दवर्धन से लेकर साहित्यदर्पणकार तक महनीय आचार्यों ने अपने लक्षणो में गाहासतसई की गाथाएं उद्धृत की हैं।

यदि पालि और प्राकृत के गाथा-काव्यों के सम्पर्क ने संस्कृत-गीति-काव्य को गति दी, तो संस्कृत की अपनी छन्दःसम्पदा की श्रीवृद्धि ने उसे सम्पन्नतर बनाया। विश्व की किसी अन्य भाषा के काव्य में छन्दों की इतनी विविधता और प्रचुरता न होगी, जितनी संस्कृत के काव्य में। लौकिक संस्कृत काव्य में इस छान्दसी-श्री की अभूतपूर्व अभिवृद्धि का आधार तो वैदिक संहिताओं से ही निर्मित हो गया था। अनुष्टुप् छन्द वेदमन्त्रों से सीधे संस्कृत कविता में ग्रहण कर लिया गया। वैदिक त्रिष्टुप् छन्द से इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा का विकास हुआ। इसीप्रकार जगती से वंशस्थ और शक्वरी से वसन्ततिलका की उत्पत्ति मानी जा सकती है। छन्द तो छः वेदाङ्गों में अध्ययन के अनिवार्य विषय के रूप में वैदिक काल से ही समादृत था। जिस देश की नैसर्गिक सृष्टि में कलकल निनाद करतीं सरताओं और अनवरत झरते निर्झरों के लय में छन्द स्वतः फूटते प्रतीत होते हों, जहां सघन वनों में वंशवृक्षों के पोर-पोर में भरकर पवन स्वयं अलौकिक संगीत की रचना करता आया हो, और जहाँ चप्पे-चप्पे में हरीतिमा का अंकुरण होता रहता हो, वहां मुक्तक कविता तथा छान्दसी सृष्टि का यह वैविध्य सर्वथा सहजसाध्य ही कहा जाना चाहिये।

भरतमुनि का नाट्यशास्त्र प्रथम प्राचीन ग्रन्थ है, जिसमें वैदिक और लौकिक दोनों प्रकार के छन्दों का अत्यन्त विशद, सर्वांगपूर्ण सोदाहरण विवेचन किया गया है। इस विवेचन से स्पष्ट है कि ईसापूर्व की शताब्दियों में संस्कृत रंगमंच पर काम करने वाले अभिनेता छन्दों में रमे हुए थे तथा सारे संवादों और गीतों की छन्दोमयता अभीष्ट मानी जाती थी। ऐसी स्थिति में कालिदास, अमरुक, घटकर्पर आदि प्राचीन गीतिकाव्य के सर्जकों को संस्कृत रंगमंच की परम्परा में छन्दों की जीवन्त प्रस्तुतियों ने भी अभिप्रेरित किया होगा। नाट्यप्रस्तुति में आचार्य भरत ने तो छन्दोमयता पर इतना जोर दिया है कि उन्होंने समस्त वाङ्मय को छन्दोमय ही माना है-

**छन्दोहीनो न शब्दोऽस्ति, न च्छन्दः शब्दवर्जितम्।**
**तस्मात्तूभयसंयोगो नाट्यस्योद्योतकः स्मृतः।।-**

**(नाट्यशास्त्र, १४।४७)।**

भरत मुनि ने शत और सहस्र से लगाकर लक्ष की संख्याओं तक एक-एक छन्द के प्रस्तर का निरूपण किया है।

इस प्रकार प्राकृत और पालि कविता की सुकुमार भावभूमि तथा संस्कृत की अपनी छान्दसी विपुलता ने कालिदास और अमरुक जैसे महान् मुक्तककवियों के लिये सुपुष्ट आधारभूमि प्रस्तुत कर दी थी। कालिदास ने अपने ऋतुसंहार तथा मेघदूत -इन दो काव्यों के द्वारा संस्कृत गीतिकाव्य में नवोन्मेष किया-जिसकी चर्चा कालिदासविषयक अध्याय में की जा चुकी है। कालिदास के साथ ही घटकर्पर कवि ने संस्कृत गीति-काव्य को यमक के विन्यास के द्वारा गेयता और नादसौन्दर्य की अतिरिक्त झंकार से नया आयाम दिया, जिसकी चर्चा सन्देशकाव्यविषयक आगामी अध्याय में की जायेगी।

## अमरुक

अमरुक संस्कृत गीतिकाव्यपरम्परा में कालिदास के पश्चात् सर्वाधिक स्पृहणीय कवि हैं। मुक्तककाव्यपरम्परा में शृङ्गार और प्रेम के कवि के रूप में उन्होंने अनन्य सामान्य प्रशंसा तथा प्रसिद्धि पायी। पर अमरुक की कविता जितनी अधिक सराही जाती रही है, स्वयं अमरुक उतनी ही बड़ी पहेली बने रहे हैं। डी.डी. कोसाम्बी जैसे विद्वान् तो अमरुक नामक किसी कवि के अस्तित्व पर ही प्रश्नचिह्न लगाते हैं।[१] क्योंकि संस्कृत के सर्वप्राचीन सुभाषितसङ्ग्रह सुभाषितरत्नकोश में अमरुशतक के दस पद्य तो अज्ञातकर्तृक बता कर उद्धृत किये हैं और सोलह पद्य बारह अन्य कवियों के नाम से उद्धृत किये हैं, इसलिये ग्यारहवीं -बारहवीं शताब्दी में कोशकार विद्याकर की दृष्टि में अमरुशतक का कर्तृत्व किसी एक कवि का नहीं है, वे उसे कवियों की रचनाओं का संकलन मात्र समझते हैं।

पर कोसाम्बी ने इस तथ्य को अनदेखा कर दिया है कि विद्याकर के बहुत पहले आनन्दवर्धन जैसे संस्कृत काव्यशास्त्र के महान् आचार्य की दृष्टि में अमरुक मुक्तक कवि के रूप में प्रतिष्ठित हैं। अतएव न तो अमरुक के अस्तित्व को अस्वीकार किया जा सकता है, न अमरुकशतक के सन्दर्भ में उनके कर्तृत्व को। यह सम्भावना अवश्य प्रबल लगती है कि मुक्तक कवि के रूप में अमरुक की असाधारण ख्याति के कारण दाम्पत्य और प्रणय के विषय में कतिपय अन्य कवियों के अच्छे पद्य भ्रान्तिवश अमरुक के मान कर उनके शतक में बाद में जोड़ दिये गये।

अमरुशतक के कर्तृत्व को ले कर एक दूसरा सन्देह उससे जुड़ी एक किंवदन्ती के कारण प्रकट किया जाता रहा है। वस्तुतः इस किंवदन्ती का साक्षात् सम्बन्ध आदि-शंकराचार्य के जीवन से है और इसका सर्वप्रथम उल्लेख कदाचित् माधवाचार्य (स्वामी विद्यारण्य) के शङ्करदिग्विजय में हुआ है, जिसके आधार पर अमरुशतक के रविचन्द्र आदि टीकाकारों ने भी अमरुशतक की पृष्ठभूमि में इसे समाविष्ट किया है। इस किंवदन्ती के अनुसार मण्डनमिश्र की पत्नी भारती से कामशास्त्र पर शास्त्रार्थ का अवसर जब आया, तो इस शास्त्र का ज्ञान न होने से शंकराचार्य ने अपना जीव अमरुक नाम के राजा के शव में प्रविष्ट करा दिया, जिसका ठीक उसी समय निधन हुआ था। उस राजा के देह के माध्यम से उन्होंने कामशास्त्र का प्रत्यक्ष ज्ञान अर्जित किया और तभी अमरुशतक की रचना भी की। इस किंवदन्ती को सत्य मानते हुए अमरुक के कुछ टीकाकारों ने उन्हें कश्मीर का एक राजा बताया है।

जहां शंकराचार्यविषयक किंवदन्ती सर्वथा सन्दिग्ध है, अमरुक का निवास स्थान कश्मीर में होने की बात विचारणीय है। डा. भोलाशंकर व्यास तो अमरुक नाम की दृष्टि

---

१. **सुभाषितरत्नकोश**, सं. डी.डी. कोसाम्बी तथा ईंगाल्स, भूमिका पृ. ७१ तथा **एन एंथोलोजी आफ संस्कृत कोर्ट पोएट्रीः** इंगाल्स, पृ. ४४-४५

से इस कवि को निश्चित रूप से कश्मीर का ही निवासी मानते हैं, क्योंकि इस प्रकार के नामकरण की परम्परा कश्मीर में रही है।[1]

**रचनाकाल-** अमरुक के काल का प्रश्न भी उतना ही उलझा हुआ है, जितना उनके कर्तृत्व और अस्तित्व का। डा. भोलाशंकर व्यास उन्हें भर्तृहरि का समकालिक मानते हैं।[2]

अमरुक के कालनिर्णय के विषय में वस्तुतः सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण तथा प्रामाणिक तथ्य आचार्य आनन्दवर्धन के द्वारा उनका उल्लेख है। आनन्दवर्धन का समय ९०७ वि.सं (८५०ई.) के आसपास है। तब तक अमरुक मुक्तक के कवि के रूप में लब्धप्रतिष्ठ हो चुके थे। अतएव अमरुक का समय ८०० वि.सं. (७५० ई.) के आसपास माना जाना चाहिये। आनन्दवर्धन के कुछ पूर्व आचार्य वामन ने अमरुशतक के तीन पद्य अपनी काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति में उद्धृत किये हैं, पर वे अमरुक का नाम कहीं नहीं लेते। आनन्दवर्धन के पश्चात् अमरुक का उल्लेख बड़ी सराहना के साथ आचार्य अभिनवगुप्त (दसवीं शताब्दी) ने किया है तथा अमरुक के सबसे पुराने टीकाकार अर्जुनवर्मदेव का समय बारहवीं शताब्दी है। पर इन सब तथ्यों से हम अमरुक की केवल उत्तरसीमा ही निर्धारित कर सकते हैं, अमरुक आठवीं शताब्दी के पहले हुए यह असन्दिग्ध है।

**अमरुकशतक का कलेवर-** अमरु या अमरुक कवि की एक ही रचना मिलती है अमरुकशतक। इसकी विभिन्न प्राचीन प्रतियों में ९० से ११५ तक पद्य प्राप्त होते हैं, जिनमें से केवल ५१ पद्य ही सर्वनिष्ठ हैं। वस्तुतः मेघदूत की भांति अमरुक की कृति ने भी संस्कृत कविता पर इतनी गहरी छाप छोड़ी और उनके भी मेघदूत की भांति इतना अधिक अनुकरण हुआ है कि अमरुक की शैली और भावभूमि को ले कर लिखे गये पद्यों की भरमार के कारण प्राचीन काल से ही अमरुक के वास्तविक पद्य और उनके अनुकरण पर लिखे अन्य कवियों के पद्यो में पहचान करना आचार्यों तथा टीकाकारों के लिये कठिन होता गया होगा। साइमन तथा आफ्रेट इन दो पाश्चात्त्य विद्वानों ने छन्द को प्रमाण मानकर अमरुक के वास्तविक कर्तृत्व का परीक्षण करना चाहा है। आफ्रेट तो यहाँ तक कहते हैं कि अमरुक ने अपने पद्य केवल शार्दूलविक्रीडित छन्द में ही लिखे थे और शेष छन्दों में लिखे गये अमरुक के नाम से मिलने वाले पद्य वस्तुतः अमरुक के नहीं हैं।[3] पर आफ्रेट के इस तर्क में कोई सार नहीं है। टीकाकार अर्जुनवर्मदेव ने कुल १०२ पद्यों पर टीका की है तथा निर्णयसागर संस्करण में इन पद्यों के अतिरिक्त पद्य अलग से संगृहीत किये गये हैं, जिनके अमरुककृत होने की सम्भावना प्रकट की जाती रही है।

अमरुकशतक की प्राचीन प्रतियों तथा उपलब्ध संस्करणों के आधार पर उसके दो संस्करण प्राचीन काल से प्रचलित प्रतीत होते हैं। एक लगभग ११४ पद्यों का बृहत् संस्करण

१. **संस्कृत-कवि-दर्शनः** डा. भोलाशंकर व्यास, पृ. ५३८
२. वही, पृ.५३७
३. **अमरुकशतक**-हिन्दी अनुवाद, डा. विद्यानिवास मिश्र, भूमिका पृ.५-६।

है, जिसका प्रचार १००० ई के आसपास अवन्तिदेश में अधिक रहा। टीकाकार अर्जुनदेव अवन्ति के हैं और वे अमरुक के मूल पद्यों के अतिरिक्त १४ पद्यों को प्रक्षिप्त बता कर उद्धृत करते हैं। अमरुक का एक दूसरा संस्करण आन्ध्रप्रदेश में प्रचलित रहा होगा, जिसका अपनी टीकाओं में उपयोग रुद्रमदेव, रविचन्द्र तथा वेमभूपाल जैसे टीकाकारों ने किया है। वेमभूपाल द्वारा स्वीकृत पाठ दक्षिण में केरल में लोकप्रिय रहा है।

**टीकाएं तथा अनुवाद**-अमरुकशतक पर बारहवीं शताब्दी से लेकर अब तक अनेक टीकाएं लिखी जाती रही हैं। इनमें प्राचीन तथा उल्लेखनीय टीकाएं निम्नलिखित हैं-

(१) अर्जुनवर्मदेव द्वारा रचित **रसिकसञ्जीवनी** (१३वीं शताब्दी के लगभग)
(२) केरलराज वेमभूपालकृत **शृङ्गारदीपिका**
(३) रुद्रमदेवकृत टीका।
(४) रविचन्द्रकृत **कामदा टीका**
(५) सूर्यदासकृत **शृङ्गारतरङ्गिणी**
(६) शेषरामकृष्णकृत **रसिकसञ्जीवनी**
(७) चतुर्भुजमिश्रकृत **मानचिन्तामणि**
(८) अमरुदर्पणटीका
(९) कोकसम्भवकृत टीका
(१०) नन्दलालकृत टीका
(११) शंकरकृत टीका
(१२) ज्ञानानन्द कलावरसेनकृत टीका तथा
(१३) अज्ञातकृर्तक टिप्पण

इनमें अर्जुनवर्मदेव की टीका सर्वाधिक तलावगाही और विशद है। रविचन्द्र ने अमरुशतक के विषय में शंकराचार्यसम्बद्ध किंवदन्ती को प्रमाण मानते हुए प्रत्येक पद्य की द्विविध व्याख्या की है- एक अर्थ शृङ्गारपरक है, दूसरा वैराग्यपरक। पर इसमें अमरुक की कविता के साथ खींचातानी ही अधिक हुई है। वेमभूपाल आदि टीकाकारों ने अमरुक के काव्य को कामसूत्र या नायिका-लक्षणों के उदाहरण के रूप में ही प्रस्तुत करने की चेष्टा की है। इस प्रकार की व्याख्यापद्धति भी अमरुक की अनाविल अनुभूतिप्रवणता के साथ पूरा-पूरा न्याय नहीं कर सकती। वस्तुतः अमरुक का रसावेशवैशद्य - सौन्दर्यनिधानमत काव्य किसी शास्त्र को सामने रख कर उसकी काव्यात्मक टीका में नहीं रचा गया है, वह तो जीवन के सहज अनुभव से उपजा है।

अंग्रजी में फेड्रिक रुकर्ट, श्रोडर, हर्टल और लिंडाल ने अमरुशतक के अंग्रजी में अनुवाद किये हैं तथा इसके हिन्दी में अनुवाद डा. विद्यानिवास मिश्र और डा. कमलेशदत्त त्रिपाठी द्वारा प्रकाशित किये गये हैं।

**अमरुक और काव्यशास्त्रीय आचार्यपरम्परा-** अमरुक को इस बात का श्रेय दिया जाना चाहिये कि उन्होंने काव्यशास्त्र के महान् आचार्यों की परम्परा में मुक्तक को प्रतिष्ठित करा दिया। अमरुक के रसपेशल पद्यों की महत्ता समझते हुए ही आचार्य आनन्दवर्धन ने कहा कि मुक्तक में भी उतना ही रसाभिनिवेश सम्भव है, जितना कि महाकाव्य में। इसके उदहरणस्वरूप उन्होंने अमरुक का ही उल्लेख किया और अमरुक के एक-एक प्रबन्ध के बराबर रसस्यन्दी माना-

> **मुक्तकेषु प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः कवयो दृश्यन्ते।**
> **यथा ह्यमरुकस्य कवेर्मुक्तकाः शृङ्गाररसस्यन्दिनः प्रबन्धायमानाः**
> **प्रसिद्धा एव। (ध्वन्यालोक ३।७ पर वृत्ति)**

आनन्दवर्धन के इस विवेचन से ही आगे चलकर सहृदय समाज में यह उक्ति प्रसिद्ध हो गयी-**अमरुकस्य कवेरेकोपि श्लोकः प्रबन्धशतायते**--अमरुक कवि का एक-एक श्लोक सौ-सौ महाकाव्यों के बराबर है। आनन्दवर्धन ने अमरुक की इतनी सटीक सराहना तो की ही, उन्होंने अपने सिद्धान्तों के निदर्शन स्वरूप एक रससिद्ध कवि के रूप में अमरुक के पद्यों को उदाहरण देकर भी उद्धृत किया। आनन्द की दृष्टि से अमरुक 'रसनिर्वहणैकतानहृदय' कवि हैं, वे अलङ्कार के निर्वाह के प्रति अत्यन्त आग्रह नहीं करते, जिसका उदाहरण उनका यह पद्य है-

> **कोपात् कोमललोलबाहुलतिकापाशेन बद्ध्वा दृढ़ं**
> **नीत्वा वासनिकेतनं दयितया सायं सखीनां पुरः।**
> **भूयो नैवमिति स्खलत्कलगिरा संसूच्य दुश्चेष्टितं**
> **धन्यो हन्यत एव निह्नुतिपरः प्रेयान् रुदत्या हसन्।।**
> **(ध्वन्यालोक २।१९ वृत्ति)**

आगे चलकर आनन्द ने पुनः इसी पद्य को विरोधी रस या भाव के अङ्ग बनकर आने पर भी कविप्रतिभा के कारण रसानुभूति निर्बाध बने रहने के उदाहरण के रूप में उद्धृत किया है (वही, ३।२०) इसी प्रकार ध्वनिसौन्दर्य के कारण पूर्वकवियों के भाव से अन्वित होती हुई नये कवि की वाणी नये चमत्कार को प्रकट करती है-अपने इस सिद्धान्त की पुष्टि में आनन्दवर्धन ने पुनः अमरुक का सुप्रसिद्ध पत्र "शून्यं वासगृहं विलोक्य"०. उद्धृत किया है।

आनन्दबर्धन की भांति आचार्य अभिनवगुप्त भी अमरुक की रससृष्टि की विलक्षणता से अभिभूत हैं और वे अमरुक के दो पद्य भावसौन्दर्य या भावध्वनि तथा मुक्तक की प्रबन्धायमानता के उदाहरणस्वरूप पृथक् प्रस्तुत करते हैं (ध्वन्यालोकलोचन, पृ. ८०,३५५)। आचार्य वामन द्वारा गुण तथा अलङ्कार के समुचित प्रयोग की दृष्टि से अमरुक के तीन

पद्य उद्धृत किये गये हैं-जिनकी चर्चा ऊपर आयी है। दशरूपक के वृत्तिकार धनिक ने तो विभिन्न नायिकाभेदों, योषिदलङ्कारों या अन्य नाट्यशास्त्री कोटियों के उदाहरण के लिये अमरुक के १४ पद्य उदाहरण के रूप में उपस्थापित किये हैं और दशरूपक के ही दूसरे वृत्तिकार बहुरूपमिश्र ने भी इतने ही पद्य अमरुक के उदाहृत किये हैं। भोज एक स्थल पर अमरुक का नाम लेकर उनका पद्य उदाहृत करते हैं, एक अन्य स्थल पर बिना नामग्रहण के। आचार्य मम्मट तो उत्तम काव्य का उदाहरण देना हो या शृङ्गार रस का, अमरुक का ही सोदाहरण प्रस्तुतीकरण करते हैं। अमरुक को सराहना के भाव से असकृत् उद्धृत करने वाले अन्य उल्लेख्य आचार्य हेमचन्द्र, विश्वनाथ, अप्पयदीक्षित तथा पण्डितराज जगन्नाथ हैं, जब कि क्षेमेन्द्र ने अमरुक के एक पद्य में शृङ्गार रस में शान्त रस के साङ्कर्य का अनौचित्य भी बताने का प्रयास किया है, पर इस प्रयास में आचार्यत्व अधिक और सहृदयता अत्यल्प है।

**अमरुक-काव्य की विषयवस्तु-** अमरुक प्रणय-जीवन के कुशल चितेरे हैं। उनके सारे मुक्तकों का विषय वस्तुतः दाम्पत्य कहा जा सकता है। दम्पती के जीवन में भावनात्मक स्तर पर उठते घात-प्रत्याघात, प्रणय के अपूर्व उल्लास, मान, सम्बन्धों में बिखराव या विघटन और उपालम्भ की स्थितियों के उन्होंने गहरी मनोवैज्ञानिक दृष्टि के सांग अन्तरंग चित्र उकेरे हैं। सबसे बड़ी बात यह है कि अमरुक नारीत्व की गरिमा और उदात्तता के कवि हैं, और उनकी यही विशेषता मुक्तक कवियों में उन्हें अप्रतिम बना देती है। मान-मनौव्वल, देह के मांसल सौन्दर्य के प्रति दुर्निवार आकर्षण, अतृप्ति और अपरकीया रति—यह सब भी अमरुक में हैं, पर संस्कृत के अन्य परवर्ती शृङ्गारी कवियों की भांति वे इस संकरे शृङ्गार की कारा में कैद नहीं रहे। वे दम्पती के बीच सम्बन्धों में आते उतार-चढ़ाव की गहरी पड़ताल करते हुए भारतीय गृहस्थजीवन और दाम्पत्य की अखण्ड मांगलिकता का दिग्दर्शन कराते हैं-

> **दीर्घा वन्दनमालिका विरचिता दृष्ट्यैव नैन्दीवरैः**
> **पुष्पाणां प्रकरः स्मितेन रचितो नो कुन्दजात्यादिभिः।**
> **दत्तः स्वेदमुचा पयोधरभरेणार्घो न कुम्भाम्भसा**
> **स्वैरेवावयवैः प्रियस्य विशतस्तन्व्या कृतं मङ्गलम्।।**

प्रोषितभर्तृका का पति परदेस से लौट आया है। वह बावली इतनी प्रतीक्षा के बाद उसे आया देख हड़बड़ी में कोई मंगल नहीं रच पाती पर उसे नहीं पता कि मांगलिक उपकरणों की टीमटाम के बिना ही उसने सहज रूप में स्वतः कितना उत्तम मंगल उपस्थित कर दिया है। अपनी दृष्टि के वितान से ही उसने लंबी बन्दनवार खींच दी, कमल नहीं हुए तो क्या ? उसने अपनी मुस्कानों से ही फूल बिखेर दिये, कुन्द और जाति के फूल भले न हों। पसीने से तरबतर अपने पयोधरों से ही उसने प्रिय को अर्घ्य दिया, मंगलकलश से नहीं। इस प्रकार प्रिय के प्रवेश करते समय उसने अपने आप अपने अवयवों से सारी मांगलिक सामग्री प्रस्तुत कर दी।

अमरुक के काव्य की अन्तर्वस्तु (थीम) वस्तुतः यही अकुण्ठित अनाविल प्रेम है, जो सुमानुष की पराकाष्ठा है। सारी कुठकुण्ठाओं, विडम्बनाओं और सम्बन्धों की टूटन के बीच यह प्रेम जीवित ही नहीं है, वह जगत् की क्षुद्रताओं के ऊपर ले जाकर मनुष्य को मनुष्य वही बनाता है- यही अमरुक कहना चाहते हैं। यह प्रेम जगत् को बदल देता है, नया कर देता है, वह मनुष्य के काल का अतिक्रमण करा देता है।

**चिरविरहिणोरत्युत्कण्ठाश्लथीकृतगात्रयो-**
**र्नवमिव जगज्जातं भूयश्चिरादभिनन्दतोः।**
**कथमिव दिने दीर्घे याते निशामधिरूढयोः**
**प्रसरति कथा बह्वी यूनोर्यथा न तथा रतिः।। (४४)**

लंबी प्रतीक्षा के पश्चात् प्रेमी युगल किसी तरह मिल पाये हैं। दिन में तो पास आने का अवसर था ही नहीं। दिन की दीर्घता जैसे तैसे कटी। अत्यधिक उत्कंठा के कारण देह तो श्लथ हो गये थे, पर एक दूसरे को देखते ही संसार उनके आगे नया सा हो कर रच दिया गया। उन्होंने अपने आप को इस लोक में पाकर इसका अभिनन्दन किया। फिर तो बातचीत का लंबा सिलसिला जितना चला, उतनी रति न चल पायी।

**अमरुक का भावपक्ष** - अमरुक प्रेम की विह्वलता और अनन्यता के चित्रण में अनन्य ही हैं। अनुभावों के चित्रण में अपने सूक्ष्म पर्यवेक्षण से वे प्रेमी की एक-एक चेष्टा का ऐसा बारीक रेखांकन करते हैं कि वह सीधे भावजगत् से जुड़ती चले। प्रेमी हृदय की छोटी-छोटी सुकुमार अभिलाषाएं, आकाक्षांए और वावली हरकतें यहां हमें भावनाओं की गहराई में उतारती चलती हैं। प्रेमी का मन और देह तर्क से परिचालित नहीं होता--

**देशैरन्तरिता शतैश्च सरितामुर्वीभृतां काननै-**
**र्यत्नेनापि न याति लोचनपथं कान्तेति जानन्नपि।**
**उद्ग्रीवश्चरणार्धरुद्धवसुधः प्रोन्मृज्य सास्रे दृशौ**
**तामाशां पथिकस्तथापि किमपि ध्यायन् पुनर्वीक्षते।। (६६)**

बटोही जानता है वह अपनी प्रिया से बहुत दूर है। बीच में कई देशों, सैकड़ों नदियों, पर्वतों और काननों का व्यवधान है। किसी भी तरह से अब वह प्रिया की कोई झलक नहीं पा सकता फिर भी अपने गुनताड़े में गरदन ऊपर उठा-उठा कर और पंजों के बल उचक-उचक कर अंसुवाई हुई आंखे पोंछता हुआ वह फिर उसी दिशा में तकता है, जिस ओर प्रिया की बस्ती छूट गयी है।

अमरुक में कहीं घनीभूत पीड़ा और विषाद की काली छायायें अन्तरतम अनुभूतियों के साथ घिरती हैं, तो कहीं आनन्द के तार जुटते हैं। जीवन के छोटे-छोटे सुख उनकी कविता में अनन्त को समेट लेते हैं-

नापेतोऽनुनयेन यः प्रियसुहृद्वाक्यैर्न यः संहृतो
यो दीर्घं दिवसं विषह्य विषमं यत्नात् कथञ्चिद् धृतः।
अन्योन्यस्य हृते मुखे निहितयोस्तिर्यक् कथञ्चिद् दृशोः
स द्वाभ्यामतिविस्तरव्यतिकरो मानो विहस्योज्झितः।। (४२)

**अमरुक का कलापक्ष-** अमरुक की पदावली, भाषा और मुहावरे उनकी भावाभिव्यक्ति में सहज रूप से समवेत होकर निकलते हैं। अमरुक उन प्रतिभाशाली कवियों में से हैं, जिनकी रचना में वस्तु और रूप के बीच कहीं फांक दिखायी ही नहीं देती। किसी भी पद्य में कही हुई बात अपनी पदावली से छिटक कर अलग से झांकती नहीं लगती, न पदावली ही कही गयी बात से अश्लिष्ट होकर अपनी छटा कहीं अलग से अतिरिक्त रूप में दिखाती लगती है। अमरुक की वक्रोक्ति के कवि के रूप में भी पहचान की गयी है, पर उनमें उक्ति की जो वक्रता है, वह उनकी कविता के जीवन-स्पन्दन में रमकर आयी है। ऊपर उद्धृत पद्य में संवादों की भंगिमा और अदायगी का जो चमत्कार है, वह नायिका के हार्दिक अनुभूतियों से स्वतः उच्छलित होकर आया है। यही बात ऊपर उद्धृत दूसरे पद्य में देखी जा सकती है। वहां नायिका के मुख से अपने लिये कलत्र शब्द संस्कृत में सती स्त्री के अर्थ का वाचक है, पर वह नपुंसकलिङ्ग में ही प्रयुक्त होता है। पुरुषप्रधान समाज में स्त्री के एक निर्जीव पदार्थ में परिगत होते जाने की दारुण स्थिति को इससे अधिक समर्थ ढंग से और क्या अभिव्यक्ति दी जा सकती थी?

अमरुक के एक-एक शब्द से ही नहीं, शब्द के खंड-खंड (प्रकृति, प्रत्यय) से भी बहुत कुछ कह जाने की क्षमता पर पुराने आचार्यों ने विचार किया है। काव्यप्रकाशकार ने प्रकृतिप्रत्यय आदि की व्यञ्जकता दिखाने के लिये अमरुक का यह पद्य उद्धृत किया है-

लिखन्नास्ते भूमिं बहिरवनतः प्राणदयितो
निराहाराः सख्यः सततरुदितोच्छूननयनाः।
परित्यक्तं सर्वं हसितपठितं पञ्जरशुकै-
स्तवावस्था चेयं विसृज कठिने मानमधुना।।(७)

किसी प्रौढ़ाधीरा या कठकरेजी मानिनी को उसकी सखी समझा रही है। सिर झुकाये कमरे के बाहर बैठा तेरा प्राणदयित धरती कुरेदे जा रहा है। सखियों ने भोजन नहीं किया, रोते-रोते उनकी भी आँखे सूज गयी हैं। पिंजरे के तोतों और मैनाओं तक ने तो हंसना बोलना तज दिया। और तुम्हारी भी यह हालत है। अरी कठिन कलेजे वाली, अब तो अपना यह मान छोड़ दे।

यहां "लिखन्नास्ते" में लिख् धातु में शतृप्रत्यय तथा आस्ते क्रिया का प्रयोग सूचित करता है कि प्रियतम बड़ी देर से बाहर बैठा है और जब तक नायिका मान नहीं जायेगी,

यों ही बैठा रहेगा। भूमि पर लिख रहा है- यह बताने के लिये 'भूमौ' यह सप्तमी विभक्ति का प्रयोग न कर के द्वितीयान्त 'भूमिम्' पद रखा है, जो सूचित करता है कि प्रियतम धरती को यों ही बस कुरेदे जा रहा है, कुछ सोच समझकर नहीं लिख रहा है। इससे नायक की अस्तव्यस्त मनोदशा प्रकट होती है।

कुल मिला कर अमरुक संस्कृत कवियों में मुक्तक की कसौटी पर कदाचित् सबसे अधिक खरे उतरते हैं, और कालिदास के पश्चात् प्रणय और शृङ्गार के वे सबसे बड़े कवि कहे जा सकते हैं। प्रेम के जिस लोक में अमरुक हमें ले जाते हैं, वह उन्हीं भावों से बना है जो पहले के काव्य में आते रहे हैं। पर अमरुक की मनुष्यस्वभाव और जीवनगति की पहचान ने उनके काव्यविश्व को चिरनवीन और अनोखा बना दिया है।

**पारम्परिक प्रशस्तियां** - सहृदय समाज में अमरुक एक रससिद्ध कवि के रूप में शताब्दियों से सराहे जाते रहे हैं। टीकाकार अर्जुनवर्मदेव ने उनके लिये कहा है--

**अमरुकविडमरुकनादेन विनिह्नुता जयति।**
**शृङ्गारभणितिरन्या धन्यानां श्रवणविवरेषु।।**

(अमरुक कवि के डमरुक के निनाद के आगे बाकी सब कवियों की शृङ्गारपूर्ण उक्तियां दब गयी हैं। अन्य किसी कवि की शृङ्गारोक्ति उसके आगे किसी धन्य व्यक्ति के ही कानों में पड़ सकती है।)

दूसरी ओर **हरिहरसुभाषितम्** के कर्ता हरिहर ने अमरुक की प्रशंसा में कहा है कि रस चाहने वाले यदि मरुग्राम में रस खोजें, तो वे मूर्ख हैं। रस तो अमरु-देश में ही सर्वथा सुलभ हो सकता है--

**भ्राम्यन्तु मारवग्रामे विमूढा रसमीप्सवः।**
**अमरुदेश एवासौ सर्वतः सुलभो रसः।। हरि. सुभा. २।१२**

## भर्तृहरि-शतकत्रय

भारतीय मुक्तक सुभाषितों की शतक-परम्परा में भर्तृहरि के नीति, श्रृंगार और वैराग्य शतक अपेक्षाकृत अधिक लोकप्रिय है। कोई ऐसा संस्कृत पण्डित न होगा जिसे भर्तृहरि के इन शतकों ने आकर्षित न किया हो। भाषा की सरलता, भावों की तरलता तथा चमत्कार की विरलता भर्तृहरि-शतकों के पद-पद में पायी जा सकती है।

भर्तृहरि के नाम से बहुविध विपुल साहित्य ज्ञात होता है। भर्तृहरि के नाम से प्रचलित ग्रन्थ ये हैं- (१) महाभाष्य की त्रिपदी दीपिका टीका, (२) वाक्यपदीय, (३) वाक्यपदीय के प्रथम और द्वितीय काण्ड की वृत्ति, (४) शब्दधातुसमीक्षा और (५) नीति, शृङ्गार और वैराग्यशतक। इनके अतिरिक्त कुछ और ग्रन्थ भी भर्तृहरि के रचे बताये जाते हैं जो पूर्णतः

विवादास्पद अथवा अनुपलब्ध हैं। जैसे (१) भट्टिकाव्य, (२) मीमांसासूत्रवृत्ति, (३) वेदान्तसूत्रवृत्ति, (४) भागवृत्ति, (५) विटवृत्त, (६) विज्ञानशतक इत्यादि। कुछ लोग इनके रचे वेदभाष्य के अतिरिक्त विद्वच्छतक, दरिद्रशतक, व्यवहारशतक, मूर्खशतक, योगशतक, इत्यादि बारह शतक बताते हैं। इनके साथ ही भर्तृहरिसंहिता, राहतकाव्य, २२ श्लोकी रामायण इत्यादि की भी गणना की जाती है।[1]

साधारणतया भर्तृहरि का नाम लेते ही संस्कृतज्ञों को उसके नीति, श्रृंगार तथा वैराग्यशतकत्रय की याद आ जाना, इन शतकों की लोकप्रियता का प्रमाण है। सातवीं सदी के अन्त में चीनी यात्री इत्सिंग इन शतकों की चर्चा तो नहीं करता है, परन्तु जब वह महाभाष्य की भर्तृहरिकृत टीका के विषय में कहता है कि यह मानवीय जीवन के सिद्धान्तों तथा व्याकरण ज्ञान का विशद प्रतिपादन करती है। और उसका सम्बन्ध अनेक परिवारों के उत्थान-पतन के कारणों से है तो लगता है कि वह प्रत्यक्ष ज्ञान के आधार पर नहीं, अपितु सुनी-सुनाई बातों के आधार पर टिप्पणी कर रहा है और यह करते हुए वह शतकत्रय और वाक्यदीय आदि को अनजाने ही मिला देता है।(१.ए रिकार्ड आफ बुद्धिस्ट रिलिजन, पृ.१७८ तथा भर्तृहरि : के. ए. सु. अय्यर, पृ. १०-११)

सोमदेव के ६५६ ई. में रचित यशस्तिलकचम्पू (जिल्द २, पृष्ठ ११३) में भर्तृहरि सहित अनेक कवियों का उल्लेख किया गया है। यथा-उर्वभार-विभवभूति- भर्तृहरि-भर्तृमेण्ठ-कण्ठ-गुणाढ्य- व्यास-भास- वोस-कालिदास-बाण-मयूर-नारायण- कुमार-माघ- राजशेखर महाकविकाव्येषु तत्र तत्रावसरे भरतप्रणीते काव्याध्याये सर्वजनप्रसिद्धेषु तेषूपाख्यानेषु-इसी ग्रन्थ (भाग -२, पृष्ठ ६६) में भर्तृहरि का "प्राणाघातान्निवृत्तिः" इत्यादि श्लोक भी उद्धृत किया गया है। दसवीं सदी के अन्त में धनिक ने भर्तृहरि के नाम से उसके शतकों तथा वाक्यपदीय से श्लोक उद्धृत किये हैं। क्षेमेन्द्र, श्रीधरदास तथा भीमार्जुनसोम भी भर्तृहरि का उल्लेख करते हैं। चौदहवीं सदी का मेरुतुंग अपनी प्रबन्धचिन्तामणि में भर्तृहरि को वैराग्यशतकसहित विभिन्न काव्यों का रचयिता बताता है।

**"तेन भर्तृहरिणा वैराग्यशतकादि प्रबन्धानि भूयांश्चक्रिरे।"**

प्रबन्धचिन्तामणि में भर्तृहरि का "दानं भोगो नाशः" आदि श्लोक भी उद्धृत है जो नीतिशतक का है। एक पारम्परिक श्लोक में शतकत्रय के रचयिता से वैयाकरण भर्तृहरि को अभिन्न माना गया है।

**महान्तः कवयः सन्तु महान्तः पण्डितास्तथा।**
**महाकविर्महाविद्वानेको भर्तृहरिर्मतः।।**

---

१. द्र. **शतकत्रयादिसुभाषितसङ्ग्रह**, भूमिका, पृ.-७६ तथा **भर्तृहरिस्मारिका** (१६७५) में कृष्णप्रसाद घिमिरे का लेख।

एक परवर्ती कवि रामभद्रदीक्षित के पतञ्जलिचरित में भी यही बात कही गयी है।

संदर्भणेन च भर्तृहरिः पदानां कन्दर्प-कार्मुक-रसार्पणकर्मठेन।
शृङ्गारनीतिविगतस्पृहानुबन्धमन्यत्र पद्यशतकत्रयमाततान।।
ग्रन्थोधिकृत्य किल वाक्यपदे बुधानां चक्रेऽथ तेन निखिलार्थविबोधहेतुः।
यस्यादनोद्विवरणप्रणयेन हेलाराजः शशीव किरणेन विवृद्धिमब्धेः।।
पतञ्जलिचरित काव्यमालता-५१,८।१०,३१

पहले कहा जा चुका है कि सातवीं सदी का इत्सिंग भी भर्तृहरि की चर्चा करते हुए शतकों और वाक्यपदीय के रचयिता को मिला देता है। इत्सिंग ने भर्तृहरि सम्बन्धी विवरण अनुश्रुतियों के आधार पर लिखा है। इसलिए विद्वान् अब यह मानने लगे हैं कि उसका यह कथन असार प्रतीत होता है कि भर्तृहरि की मृत्यु ६५१ ई. में हुई थी। क्योंकि विभिन्न प्रमाणों से अब यह सिद्ध हो चुका है कि वाक्यपदीय की रचना चन्द्रगुप्त द्वितीय (३७५-४१३ ई.) से बाद की नहीं है। क्योंकि अष्टाङ्गहृदय के टीकाकार इन्दु ने उत्तरतन्त्र टीका में वाक्यदीप की "संयोगो विप्रयोगश्च" आदि दो कारिकाएं उद्धृत की हैं। यह इन्दु चन्द्रगुप्त द्वितीय का समकालीन माना जाता है। वाक्यपदीय के टीकाकार पुण्यराज के अनुसार भर्तृहरि का गुरु वसुरात था। दिङ्नाग के प्रमाणसमुच्चय और उसके अनुपलब्ध ग्रन्थ त्रैकाल्यपरीक्षा में दिङ्नाग ने वाक्यपदीय का उपयोग किया है। दिङ्नाग का समय ३४५-४२५ ई. के लगभग माना जाता है। अतः वाक्यपदीय इससे पूर्व की रचना है। ऐसा ही विचार मुनि जम्बूविजय का भी है। (११......) कवि भर्तृहरि के विषय में डी.डी. कोसंबी का भी यही मत है कि वह सातवीं सदी से पर्याप्त पूर्ववर्ती रहा।

अनुश्रुतियां भर्तृहरि को विक्रमादित्य का अग्रज बताती हैं। बारह वर्ष तक सफलतापूर्वक राज्य संचालन करने के बाद विक्रमादित्य को राज्य सौंपकर वह संन्यासी बन गया। कहते हैं भर्तृहरि अपनी प्रिय पत्नी के कदाचार से खिन्न हो संन्यासी बना था। इस भाव का एक श्लोक भी उसके नीतिशतक में बताया जाता है, जिसे कोसंबी ने संशयित श्लोक माना है-

यां चिन्तयामि सततं मयि सा विरक्ता
साप्यन्यमिच्छति जनं स जनोऽन्यसक्तः।
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या
धिक् तां च तं च मदनं च इमां च मां च।। ३११

नाथ-परम्परा में गोरखनाथ के शिष्य के रूप में भर्तृहरि का विशेष आदर है। ज्ञानार्णव के रचयिता शुभचन्द्र और भर्तृहरि भी राजा भोज के सौतेले भाई बताये गये हैं। तदनुसार शुभचन्द्र तो जैन साधु बन गया और भर्तृहरि रससिद्धि में तत्पर होकर नाथ साधु बन गया।[1]

१. ज्ञानार्णव, शुभचन्द्र, भूमिका।

उसी परम्परा में ज्ञानेश्वर की कथा चांगदेव के तत्त्वसार और महानुभाव पंथ के 'षड्दर्शन विवरण' में भी प्राप्त होती है।[1] इस नाथ सिद्ध भरथरी (भर्तृहरि) के कई 'सबद' 'नाथ सिद्धों की बानियां' में संगृहीत हैं जिनमें भर्तृहरि शतकों के कुछ श्लोकों का भी समाहार कर लिया गया है। भरथरी सम्बन्धित गीत गाते नाथ योगी भारत के विभिन्न अंचलों में पाये जा सकते हैं। ऐसे गीत विभिन्न लोक-भाषाओं में प्रचुर मात्रा में पाये जाते हैं। भर्तृहरि के इस लोकप्रिय जीवन से सम्बन्धी 'भर्तृहरिनिर्वेद' नामक संस्कृत नाटक हरिहर ने पन्द्रहवीं सदी में रचा था। १५४०ई. के लगभग रच गये मलिक मुहम्मद जायसी के 'पद्मावत' महाकाव्य में इस योगी भर्तृहरि की अनेक बार चर्चा हुई है। भर्तृहरि के इस लोकप्रिय चरित से सम्बन्धित नाच, नौटंकी, ख्याल आदि अनेक लोकनाट्य भी प्रस्तुत किये जाते हैं। इनके गीत गांव-गांव में गाये जाते हैं। स्पष्ट ही भर्तृहरि की कथा जन-जन में लोकप्रिय थी और आज भी है। इनकी गुफाएं, धुने व स्मारक उज्जैन, चुनार, सरिस्का आदि देश के विभिन्न स्थानों पर पाये जाते हैं जो प्रायः नाथ साधुओं के अधिकार में हैं। यह माना जाता है कि नाथों की वैरागी शाखा के प्रवर्तक भर्तृहरि ही थे। एक राजा, एक रसिक और एक वैरागी का भर्तृहरि के चरित में क्रमशः समाहार हो जाने से उसे नीति, शृङ्गार और वैराग्य शतक का रचयिता मान लेने की स्वाभाविक परम्परा बन गयी।

भर्तृहरि की काव्यरचनाओं में भट्टिकाव्य की गणना नहीं की जानी चाहिए, क्योंकि उसे प्रायः सभी विद्वान् भर्तृहरि से भिन्न मानते हैं। भर्तृहरि के शतकत्रय के अतिरिक्त विटवृत, विज्ञानशतक, योगशतक, विद्वच्छतक, दरिद्रशतक, व्यवहारशतक, मूर्खशतक, भर्तृहरिसंहिता इत्यादि माने जाते हैं। इनमें से विटशतक का मंगलाचरण वल्लभदेव की सुभाषितावलि में भी भर्तृहरि के नाम से उद्धृत है। माधव ने इसकी 'जडवृत्त' व्याख्या लिखी थी।[2] 'विज्ञानशतक' सर्वप्रथम १८९७ में टीकासहित नागपुर से प्रकाशित हुआ था। बाद में वह बम्बई की गुजराती प्रिंटिंग प्रेस से भी प्रकाशित हुआ था। परन्तु भर्तृहरि शतकों के अन्तर्गत जो ८५२ श्लोक कोसंबी ने अपने 'शतकत्रयादिसुभाषितसंग्रह' में एकत्र किये हैं उनमें इनका एक भी श्लोक नहीं है।

**विषयवस्तु**-भर्तृहरिशतक के श्लोकों को टीकाकारों ने विषयानुसार विभाजित कर दिया है, जो इस प्रकार है-

**नीतिशतक**-मूर्ख, विद्वत्, मानशौर्य, अर्थ, दुर्जन, सुजन, परोपकार, धैर्य, देव तथा कर्मपद्धति।

**शृङ्गारशतक**- स्त्रीप्रशंसा, संभोगवर्णन, कामिनीगर्हणा, सुविरक्तदुर्विरक्त-पद्धति तथा ऋतुवर्णन।

---

१. 'भर्तृहरि' पुस्तक में बा.ना.मुण्डी का लेख **'भर्तृहरि': मराठी साहित्य के सन्दर्भ में।**

२. **शतकत्रयादिसुभाषितसङ्ग्रह**, भूमिका, पृ.६४

**वैराग्यशतक**- तृष्णादूषण, विषयपरित्यागविडम्बना, याच्वादैन्यदूषण, भोगास्थैर्य, कालमहिमा, यतिनृपतिसंवादवर्णन, मनःसम्बोधननियमन, नित्यानित्यवस्तुविचार, शिवार्चन तथा अवधूतचर्या।

सुभाषितों में भर्तृहरि के सुभाषित अग्रणी हैं। एक-एक श्लोक में जगत् और जीवन का सार भरा है। कवि कहता है कि जानकार लोग ईर्ष्यालु हैं, प्रभावशाली लोग गर्व से भरे हैं, अन्य अबोध के मारे हैं, बेचारे सुभाषित अङ्ग में ही जीर्ण हो बुढ़ा गये।

**बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः।**
**अबोधोपहताश्चान्ये जीर्णमंगे सुभाषितम्।। २**

नीतिशतक का निम्नपद्य द्रष्टव्य है-

**पद्माकरं दिनकरो विकचीकरोति**
**चन्द्रो विकासयति कैरवचक्रवालम्।**
**नाभ्यर्थितो जलधरोऽपि जलं ददाति**
**सन्तः स्वयं परहिते विहिताभियोगः।।७४।।**

सूर्य कमलसमूह को प्रस्फुटित करता है, चन्द्रमा कुमुदसमूह को विकसित करता है। बादल बिना मांगे ही जल देता है। सज्जन स्वतः परोपकार में प्रवृत्त होते हैं।

श्रृंगार शतक का निम्न पद्य सहृदय हृदय को चमत्कृत सा कर देता है-

**विश्रम्य विश्रम्य वनद्रुमाणां**
**छायासु तन्वी विचचार काचित्।**
**स्तनोत्तरीयेण करोद्धृतेन**
**निवारयन्ती शशिनो मयूखान्।। २१।।**

कोई कृशाङ्गी वनवृक्षों की छाया में रुक-रुक कर हाथ से ऊपर उठाए हुए स्तन के आवरणपट (आँचल) से वियोगीजन के सन्तापदायक चन्द्रमा की किरणों को रोकती हुई घूम रही थी। वैराग्य शतक के निम्न पद्य में वृद्धावस्था की शोचनीयता का चित्रण कितना स्वाभाविक है-

**गात्रं सङ्कुचितं गतिर्विगलिता भ्रष्टा च दन्तावलि-**
**र्दृष्टिर्नक्ष्यति वर्धते बधिरता वक्त्रं च लालायते।**
**वाक्यं नाद्रियते च बान्धवजनो भार्या न शुश्रूषते**
**ह! कष्टं पुरुषस्य जीर्णवयसः पुत्रोऽप्यमित्रायते।। ६३।।**

शरीर सिकुड़ गया, चाल ढीली पड़ गयी और दाँत भी गिर गये। आँखों की रोशनी जा रही है, बहारापन बढ़ रहा है और मुँह से लार टपकने लगा है। बन्धुजन बात नहीं

सुनते हैं, पत्नी भी सेवा नहीं करती, यहाँ तक कि पुत्र भी शत्रु जैसा आचरण करने लगता है। मनुष्य की बुढ़ौती बहुत ही दुःखदायी है।

**शैली-** भर्तृहरि की भाषा सरल और सरस वैदर्भी का उत्तम उदाहरण है। शार्दूलविक्रीडित कवि का प्रिय छन्द है। इसके अतिरिक्त भी विविध छन्दों का सहज उपयोग किया गया है। अलंकार स्वाभाविक रूप से उसमें आ गये हैं। भाषा और अलंकारों की स्वाभाविकता तथा विचारों की सटीक सहज अभिव्यक्ति के कारण भर्तृहरि विक्रमादित्य के आरम्भ के युग में सरलता से पहुंच जाता है। जीवन और जगत् को जानकर भर्तृहरि ने जितना और जैसा अपने शतकों में व्यक्त किया वह परवर्ती कवियों के लिए उदाहरण बन गया। यही कारण है कि धर्म से परे जैन साधुओं में भी वैराग्यशतक पढ़ने-पढ़ाने की परम्परा है। शृङ्गारशतक भी वैराग्य की भूमिका बनाता प्रतीत होता है। यही कारण है कि भर्तृहरि का काव्य राग और विराग के अनिश्चय में झूलता हुआ भी वैराग्य की ओर उन्मुख ही अधिक प्रतीत होता है। सातवीं सदी का चीनी यात्री इत्सिंग भर्तृहरि को गृहस्थ और संन्यास के मध्य सात बार आवागमन करता बताता है। उसने इसे बौद्ध विद्वान् बताया है। परन्तु उसका साहित्य उसे परम शैव ही सिद्ध करता है। भर्तृहरि का साहित्य जीवन की विरूपताओं पर सतत कटाक्ष करता है। आज के समान भर्तृहरि ने बहुधा अपनी बात कहने के लिए मैं या अस्मत् शैली अपनाई है। इसलिए कई बार उनके श्लोकों में आत्मकथ्य का आभास लगता है।

भर्तृहरिशतक परवर्ती शतक काव्यों के आदर्श बन गये। उनके अनुकरण पर अनेक शतकादि काव्य रचे गये। अमरुकशतक, वल्लालशतक, शिल्हण का शान्तिशतक, नीलकंठदीक्षित का वैराग्यशतक, कुसुमदेव का दृष्टान्तशतक आदि के साथ ही सोमप्रभ की शृङ्गारवैराग्यतरंगिणी भी इसी परम्परा की है। पन्द्रहवीं सदी के धनदराज ने नीति, श्रृंगार तथा वैराग्य शतको की रचनाकर भर्तृहरि के काव्यपथ का अनुसरण किया।

राजा भोज के अप्रकाशित 'सुभाषितप्रबन्ध' (श्लोक १५७) में भर्तृहरि का "यदा किञ्चिज्ज्ञोहं" श्लोक के साथ ही अन्य श्लोक भी उद्धृत हैं (श्लोक क्रमांक १५३, १५७, १७७)। इसी प्रकार प्राचीन विविध सुभाषित संग्रहों में भी भर्तृहरि के श्लोक अनेकशः उद्धृत हैं।

भर्तृहरि के लोकप्रिय श्लोकों का परवर्ती काव्यशास्त्रकारों ने पर्याप्त उपयोग किया है। धनिक ने दशरूपक की टीका में वाक्यपदीय के साथ शतकों को भर्तृहरि के नाम से विविध सन्दर्भों में उद्धृत किया है। धृति के उदाहरण (४।१२) में कहा गया है-

ज्ञानाद्यथा भर्तृहरिशतके-

-वयमिह परितुष्टा वल्कलैस्त्वं च लक्ष्म्या
सम इह परितोषो निर्विशेषो विशेषः।
स भवतु दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला
मनसि च परितुष्टे कोऽर्थवान् को दरिद्रः।।१७७।।

इसी प्रकार (२।२ की टीका में) "प्रारम्यते न खलु-" आदि श्लोक भी उद्धृत किया गया है जो नायक के 'स्थिर' गुण की पुष्टि करता है। मम्मट ने अपने काव्यप्रकाश में 'मात्सर्यमुत्सार्य' (श्लोक ८४) आदि श्लोक को शान्त तथा श्रृगार के संशयरूप गुणीभूत व्यंग्य और इसी संशय के कारण दोष में उदाहृत किया है। काव्यप्रकाश के साथ ही साहित्य-दर्पण में 'शशी दिवसधूसरो' आदि श्लोक समुच्चय अलंकार के उदाहरण के रूप में उद्धृत किया गया है। इसी प्रकार अन्य कई काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में उदाहृत भर्तृहरि के शतकों के श्लोक चिरकाल से रसिकों के कण्ठाभरण बन रहे हैं। काव्यप्रकाश में भर्तृहरि का यह श्लोक अनवीकृत दोष के रूप में उदाहृत है, क्योंकि इसमें बार-बार 'ततः किं' का ही उपयोग किया गया है। यह उल्लेखनीय है कि यह शैली फारसी के अनुकरण पर उर्दू में आज पर्याप्त प्रचलित है।

> प्राप्ताःश्रियः सकलकामदुघास्ततः किं
> दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किं
> सन्मानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं
> कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम्।।१८६

इसी प्रकार 'भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्ताः' आदि श्लोक के प्रत्येक चरण में वयमेव की आवृत्ति से नवीनता आ गयी है। वैयाकरणों में 'हरि' के नाम से प्रसिद्ध भर्तृहरि अपनी काव्यगत उत्कृष्टता, अनुभवसिद्ध कुशल अभिव्यक्ति और विद्रोहात्मक रुख के कारण आज भी उनसे वे ही हैं। शतक तो अनेक रचे गये पर भर्तृहरि तक उनमें से कोई शतक पहुंच नहीं पाया।[1]

## मयूरभट्ट

मयूरभट्ट नामक अनेक कवि, राजा व मन्त्री मिलते हैं। इनमें से एक मयूर कवि महाराज हर्षवर्धन के सभापण्डित थे। राजशेखर ने लिखा है-

> अहो प्रभावो वाग्देव्या यन्मातङ्ग-दिवाकरः।
> श्रीहर्षस्याभवद् सभ्यः समो बाणमयूरयोः।।

हर्षचरित में बाण ने मयूर को अपना बचपन का साथी बताते हुए लिखा है कि मयूर उनका जाङ्गलिक मायूरक नाम साथी है (हर्षचरित, जीवानंद, प्र.उ.पृ.९१) पं. बलदेव उपाध्याय ने अपनी कृति 'संस्कृत सुकवि समीक्षा' में मयूरभट्ट का सम्पूर्ण परिचय दिया है। बाण का समय सन् ६०० से ६७८ है अतः यही समय मयूरभट्ट का माना जाना चाहिए।

---

१. द्र. भर्तृहरिस्मारिका में डा. राधावल्लभ त्रिपाठी तथा डा. भगवतीलाल राजपुरोहित के लेख।

## सूर्यशतक

सूर्यशतक मयूरभट्ट का एक उत्तरकाव्य है। इस स्तोत्र काव्य की अनेकानेक हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं। संभवतः टीकाकार ने इस कृति में १०१वां पद्य और जोड़ दिया है-

> श्लोको लोकस्य भूत्यै शतमिति रचिता श्रीमयूरेण भक्त्या
> युक्तश्चैतान् पठेद्यः सकृदपि पुरुषः सर्व-पापैर्विमुक्तः।
> आरोग्यं सत्कवित्वं मतिमतुलबलं कान्तिमायुः प्रकर्षं
> विद्यामैश्वर्यमर्थं सुतमपि लभते सोऽत्र सूर्यप्रसादात्।।

(श्रीमयूर ने लोगों के कल्याण के लिए भक्ति से एक सौ श्लोकों की रचना की। जो कोई योगपूर्वक एक-एक बार भी इन्हें पढ़ेगा, वह सब पापों से मुक्त हो जायेगा और आरोग्य, सत्कविता, सद्बुद्धि, अतुल बल, शोभा, दीर्घायु सद्विद्या, ऐश्वर्य, अर्थ और सुपुत्र भी सूर्य भगवान् की कृपा से प्राप्त करेगा।) इस काव्य का प्रमुख विषय भगवान् भास्कर की भक्ति से भूति प्राप्त करना है। कहते हैं मयूर कुष्ठरोग से आक्रान्त हो गये थे। उसकी निवृत्ति के निमित्त उन्होंने सूर्यशतक की रचना की थी-

> शीर्णघ्राणांघ्रिपाणीन् व्रणभिरपघनैर्घर्धराव्यक्तघोषान्
> दीर्घाघ्रातानघौघैः पुनरपि घटयत्येक उल्लाघयन् यः।
> घर्मांशोस्तस्य वोऽन्तर्द्विगुणघनघृणाविघननिर्विघ्नवृत्तेः
> दत्तार्घाः सिद्धसंघैः विदधतु घृणयः शीघ्रमंघोविघातम्।।

सूर्यशतक गौड़ी रीति तथा ओज गुण से युक्त अनुप्रास बहुल स्तोत्र है। अपने श्लोकों में एक-एक अक्षर २५-२५ बार भी आया है। उपर्युक्त श्लोक में भी 'घ' २३ बार आया है। इस स्तोत्र में यमकों की संख्या भी पर्याप्त है। अलंकारों में उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, व्यतिरेक, दीपक, तुल्ययोगिता, विरोधादि पूरे स्तोत्र में वितरित हैं। स्रग्धरा छंद में रचित यह स्तोत्र प्रौढ एवं ओजस्विनी रचना है।

## बाणभट्ट

महाकवि बाणभट्ट भगवती सरस्वती के वरदपुत्र थे। इन पर लक्ष्मी और सरस्वती दोनों की समान-कृपा रही। महाकवि ने अपना जीवन चरित अपनी गद्य कृति 'हर्षचरित' के आरम्भ में सविस्तार दिया है। ये शोणनदी के किनारे शाहाबाद (आरा) के निवासी थे। ब्रह्मा से चित्रभानु तक की वंशावली में बाण पिता चित्रभानु व माता राजदेवी के पुत्र थे। बचपन में ही बाण की माता का देहान्त हो गया था तथा जब वे १४ वर्ष के थे तब पिताश्री का निधन हो गया था, फलतः बाण आवारा वृत्ति के होकर अनेक कुमित्रों के साथ अनेक

देशों में घूमते रहे। समयान्तर में वे थानेश्वर नरेश हर्षवर्धन के सभापण्डित बने। बाण संस्कृत गद्य साहित्य के सम्राट् माने जाते हैं। उनका समय छठी शताब्दी माना जाता है।

## चण्डीशतक

चण्डीशतक मयूर के सूर्यशतक की भाँति १०० पद्यों का स्तोत्र होना चाहिए। इस कृति की कोई प्रामाणिक प्रति उपलब्ध नहीं है। एक किंवदन्ती के अनुसार मयूरभट्ट के शाप से अपने को बचाने के लिए बाण ने भगवतीपरक एक सौ श्लोकों की स्रग्धरा छन्द में 'चण्डीशतक' नामक रचना की। इस कृति में ओज गुण का बाहुल्य है तथा पदविन्यास सर्वथा श्रेष्ठ है-

विद्राणे रुद्रवृन्दे सवितरि तरले वज्रिणि ध्वस्तवज्रे
जाताशङ्के शशाङ्के विरमति मरुति व्यक्तवैरे कुबेरे।
वैकुण्ठे कुण्ठितास्त्रे महिषगतिरुषं पौरुषापघ्ननिघ्नं
निर्विघ्नं विघ्नती वः शमयतु दुरितं भूरिभावा भवानी।।

## भल्लट : भल्लटशतक

भल्लट भी अमरुक की भांति प्राचीन मुक्तककारों में अग्रगण्य हैं तथा आनन्दवर्धन के द्वारा ध्वन्यालोक में (बिना नामोल्लेख) उनके शतक का एक पद्य उद्धृत किया गया है, अतः उनका भी समय आनन्दवर्धन के पूर्व ८०० ई. के आस-पास होना चाहिए। कुछ विद्वानों का अनुमान है कि भल्लट आनन्दवर्धन के समकालिक युवा कवि रहे होगें, अतएव उन्होंने भल्लट का नामोल्लेख करने की आवश्यकता नहीं समझी। भल्लट का दूसरा महत्त्वपूर्ण उल्लेख कल्हण की राजतरङ्गिणी में किया गया है। कल्हण कहते हैं कि राजा शङ्करवर्मा गुणियों की संगति से पराङ्मुख था, अतएव उसके राज्य में भल्लट जैसे कवियों को कष्टमय जीवन बिताना पड़ रहा था।

त्यागभीरुतया तस्मिन् गुणिसङ्गपराङ्मुखे।
आसेवन्तावरा वृत्तीः कवयो भल्लटादयः।।-(राजत. ५।२०४)

शङ्करवर्मा का शासनकाल ८८३ ई. से ९०२ ई. तक है। निश्चय ही भल्लट आनन्दवर्धन के कनिष्ठ समकालीन हैं, क्योंकि आनन्दवर्धन राजा अवन्तिवर्मन् के समय रहे थे। उस समय भल्लट एक उभरते हुए कवि रहे होगें। उन्हें अवन्तिवर्मा के शासनकाल में कश्मीर में हुए महाकवियों मुक्तांकण, शिवस्वामी तथा आनन्दवर्धन का सांनिध्य भी मिला होगा।

**भल्लटशतक की विषयवस्तु**- कल्हण ने भल्लट के कष्टमय जीवन का संकेत देते हुए यह भी उल्लेख किया है कि उसी राजा शङ्करवर्मा ने लवट नामक किसी जडबुद्धि

भारवाहक को आश्रय देकर दो सहस्र दीनार वेतन प्रदान किया था। लवट संस्कृतकाव्य का द्रोही तथा नीचकुल में उत्पन्न था। सुकवियों और गुणशाली लोगों के प्रति शासक का ऐसा उपेक्षाभाव देखकर भल्लट ने वेदना को प्रच्छन्न रूप में अन्योक्तियों के द्वारा भल्लटशतक में अभिव्यक्ति दी है। इन अन्योक्तियों में व्यंग्य या आक्षेप का भाव अन्तर्गर्भित है। अपने समय की विसंगत तथा विडम्बना को तथा अपने से कुछ पहले के उज्ज्वलकाल को उन्होंने सूर्य के रूपक के द्वारा रेखांकित करते हुए कहा है-

पातः पूष्णो भवति महते नोपतापाय यस्मात्<br>
कालेनास्तं क इह न ययुर्यान्ति यास्यन्ति चान्ये।

एतावत्तु व्यथयतितरां लोकबाह्यैस्तमोभि-<br>
स्तस्मिन्नेव प्रकृतिमहति व्योम्नि लब्धोऽवकाशः।। (११)

(सूर्य डूब गया, यह दुःखी होने की बात नहीं। समय आने पर कौन अस्त नहीं हुआ और होगा ? पर दुःख की बात यह है कि उसी विशाल व्योम में बाहरी अँधेरे ने कब्जा कर डाला है।)

भल्लट ऐसे प्रतिभाशाली लोगों के लिये पूरी सहानुभूति रखते हैं, जिन्हें व्यवस्था के दोष के कारण पनपने का अवसर नहीं मिला। उनका निम्नलिखित मार्मिक पद्य आनन्दवर्धन ने भी उद्धृत किया है-

परार्थे यः पीडामनुभवति भङ्गेऽपि मधुरो<br>
यदीयः सर्वेषामिह खलु विकारोऽप्यभिमतः।<br>
न सम्प्राप्तो वृद्धिं स यदि भृशमक्षेत्रपतितः<br>
किमिक्षोर्दोषोऽयं न पुनरगुणाया मरुभुवः।। (४३)

(जो दूसरों के लिये पीड़ा सहता है, तोड़ा जाने पर भी माधुर्य ही विखेरता है, जिसका विकार (गुड़, शक्कर) आदि भी सब पसंद करते हैं, वह गन्ना यदि अनुर्वर भूमि में बो दिया जाने पर बढ़ नहीं पाया, तो यह गन्ने का दोष है या निर्गुण मरुभूमि का?)

आनन्दवर्धन ने इसे (ध्वन्यालोक ३।४० वृत्ति) में उद्धृत करते हुए वाच्य की विवक्षा वाली अप्रस्तुतप्रशंसा का उदाहरण बताया है।

भल्लट की उक्तियों में निराशा और विषाद की छाया भी है, गाम्भीर्य और चिन्तनप्रवणता भी है, पर उसके साथ-साथ हास्य की बारीक रेखा और अधिक्षेप की सूक्ष्मता उनके काव्य में सर्वत्र प्रभावशाली रूप में देखने को मिलती है। वे समुद्र का भी उपहास करने से नहीं चूकते-

अयं वारामेको निलय इति रत्नाकर इति
श्रितोऽस्माभिस्तृष्णातरलितमनोभिर्जलनिधिः।
क एवं जानीते निजकरपुटीकोटरगतं
क्षणादेनं ताम्यत्तिमिनिकरमापास्यति मुनिः (१००)

तृष्णा से तरल मन वाले हम लोगों ने सागर का आश्रय लिया था कि यह तो जल का सबसे बड़ा आगार है, रत्नाकर है। पर कौन जानता था कि अगस्त्य मुनि अपनी अंजलि की खोह में समो कर तड़पती मछलियों वाले इस सागर को क्षण भर में पी लेगें?

काव्यप्रकाशकार मम्मट ने इस पद्य को विरोध अलङ्कार के उदाहरण के रूप में दसवें उल्लास में प्रस्तुत किया है। उपहास, नर्म, व्यंग्य, विषाद, अधिक्षेप और आक्षेप के इन स्वरों के साथ भल्लट का काव्य वस्तुतः गुणी व्यक्तियों के समादर और अभिज्ञान के लिये एक प्रबल अनुरोध है। सागर को ही अन्योक्ति का विषय बनाकर उन्होने रत्नों को न ठुकराने का आग्रह किया है-

कल्लोलवेल्लितदृषत्परुषप्रहारै-रत्नान्यमुनि मकराकर मावमंस्थाः।
किं कौस्तुभेन विहितो भवतो न नाम याच्ञा प्रसारितकरः पुरुषोत्तमोऽपि ?।। (६०)

हे मकरालय, अपनी लहरों से पत्थरों पर पछीट-पछीट कर इन रत्नों का अपमान मत करो। इन्हीं रत्नों में वह कौस्तुभ मणि भी तो थी, जिसके कारण भगवान् विष्णु तक तुम्हारे आगे हाथ पसारे आ खड़े हुए थे।

मम्मट ने इस पद्य को भी उद्घृत किया है, परन्तु अविशेषपरिवृत्ति-दोष के उदाहरण में। उनके मत में कौस्तुभ मणि का नाम लेने के स्थान पर "एकेन किं न विहितो भवता न नाम"-इस प्रकार वही बात कही जा सकती थी।

निराशा और विषाद को अभिव्यक्ति देते हुए भी भल्लट हताश नहीं हैं, वे जीवन में आस्था और अटूट संघर्ष पर बल देते हैं, और उनके काव्य का अन्तःस्वर भी इसलिये आशा का ही है। पुरुषोत्तम के प्रेरणादायक चरित्र को उन्होंने इसी दृष्टि से उन्मीलित किया है-

पुंस्त्वादपि प्रविचलेद् यदि यद्यधोऽपि
यायाद् यदि प्रणयने न महानपि स्यात्।
अभ्युद्धरेत् तदपि विश्वमितीदृशीयं
केनापि दिक् प्रकटिता पुरुषोत्तमेन।। (७६)

चाहे पौरुष को छोड़ना पड़े (विष्णु के पक्ष में मोहिनी रूप में), चाहे नीचे गिरना पड़े (विष्णु के पक्ष में पाताल में), चाहे याचना करके छोटा बनना पड़े (विष्णु के पक्ष में वामन रूप में), फिर भी पुरुषोत्तम (उत्तम व्यक्ति तथा विष्णु) विश्व का उद्धार करे - यह दिशा पुरुषोत्तम (उत्तम पुरुष, विष्णु) ने दिखा दी है।

मम्मट ने इस पद्य को भी काव्यप्रकाश में उद्धृत करते हुए अप्रस्तुतप्रशंसा के श्लेषच्छाया नामक प्रकार का सुंदर उदाहारण माना है।

छन्दों तथा विषयों की विविधता की दृष्टि से भी भल्लटशतक आकर्षित करता है। इसमें विभिन्न वृक्षों, विभिन्न पशुओं, सूर्य, इक्षु, सागर, तृण, पुरुष आदि विविध पदार्थों को माध्यम बना कर अत्यन्त सारग्राही ढंग से सुचिन्तित विचार को अभिव्यक्ति दी गयी है। भल्लट की वैदर्भी रीति तथा पदावली की प्राञ्जलता भी प्रशंसनीय है। आनन्दवर्धन के पश्चात् भल्लट को सर्वाधिक उद्धृत आचार्य मम्मट ने किया है, जिससे भल्लट-काव्य की सारप्राणता स्पष्ट है।

भल्लट-काव्य का महत्त्व इसलिये भी है कि वे संस्कृत के प्रथम कवि हैं, जिन्होंने अन्योक्ति को शतक-काव्य के एक समर्थ माध्यम के रूप में स्थापित किया। भल्लट के पूर्व अन्योक्ति के ही रचने की परम्परा का सूत्रपात भल्लट ने किया, जिससे आगे चलकर अन्योक्ति-प्रधान काव्यसंकलनों की रचना तथा अन्योक्ति के माध्यम से अपने देशकाल पर तीखी टिप्पणी करते हुए कवियों के द्वारा अपने गूढ़ आशय को सहजता से कहने की रीति को सम्बल मिला।

## अप्पय दीक्षित : वैराग्यशतक

नीलकण्ठदीक्षितरचित नीलकण्ठचम्पू के साक्ष्य के आधार पर अप्पयदीक्षित का समय १६वीं शती का अन्तिम चरण माना जाता है।[1] इनकी ३० रचनाओं में वैराग्यशतक[2] अन्यतम है। इस शतक में १०१ पद्य हैं जिनमें कवि ने संसार की असारता, जीव की क्षणभङ्गुरता, ज्ञान की महत्ता और अन्त में शिवभक्ति की श्रेष्ठता का प्रतिपादन अत्यन्त सरल एवं प्राञ्जल शैली में किया है। वीतराग पुरुष की धीरता का परिचय देते हुए कवि का कथन है -

**पततु नभः स्फुटतु मही चलन्तु गिरयो मिलन्तु वारिधयः।**
**अधरोत्तरमस्तु जगत् का हानिर्वीतरागस्य।।** (वैराग्यशतक ६)

सन्त पुरुष स्त्रीरूपी प्रचण्ड हवा के झोंके से पर्वत की भाँति झुकते नहीं हैं -

**तृणवद् भ्रमन्ति चपलाः स्त्रीनामनि चण्डमारुते चलति।**
**धरणिधरा इव सन्तस्तत्र न किञ्चित्प्रकम्पन्ते।।** (वै.श.१५)

व्यक्ति के जीवन में विरोधाभास का कितना सटीक वर्णन है-

---

१. काव्यमाला गुच्छक प्रथम पृ. ६१ पादटिप्पणी।
२. काव्यमाला गुच्छक प्रथम मे चौखम्बा भारती अकादमी, वाराणसी, १६८८ ई. में प्रकाशित

पितृभिः कलहायन्ते पुत्रानध्यापयन्ति पितृभक्तिम्।
परदारानुपयन्तः पठन्ति शास्त्राणि दारेषु।। (वै. श. २४)

अन्त में परमशिव की शरणागति को जीवन का चरम लक्ष्य मानते हुए कवि का कथन है:-

त्यज संसारमसारं भज शरणं पार्वतीरमणम्।
विश्वसिहि श्रुतिशिखरं विश्वमिदं तव निदेशकरम् ।।
(वै. श. ९१)

**श्रीपद्मानन्दकवि - वैराग्यशतकम्-'** श्रीपद्मानन्दकवि के देश और काल अज्ञात हैं। इन्होंने वैराग्यशतक नामक पुस्तक की रचना की है। इस वैराग्यशतक में १०३ पद्य हैं। अधिकतर पद्य शार्दूलविक्रीडित छन्द में हैं। कुछ अनुष्टुप् भी हैं। भाषा सरल, प्रवाहपूर्ण और प्राञ्जल है। कवि ने अपनी अनुभूति को जनहित के लिए स्फीतवाणी का रूप दिया है।

कवि की भाषा-शैली के कतिपय उदाहरण द्रष्टव्य हैं। महापुरुष की उत्कृष्टता के विषय में कवि की मान्यता है-

यः परवादे मूकः परनारीवक्त्रवीक्षणेऽप्यन्धः।
पङ्गुः परधनहरणे स जयति लोके महापुरुषः।। (वै. श. ४)

दुर्दशाग्रस्त कामिजनों को धिक्कारते हुए कवि ने कहा है-

योगे पीनपयोधराञ्चिततनोर्विच्छेदने बिभ्यतां
मानस्यावसरे चटूक्तिविधुरं दीनं मुखं बिभ्रताम्
विश्लेषस्मरवह्निनानुसमयं दन्दह्यमानात्मनां
भ्रातः सर्वदशासु दुःखगहनं धिक्कामिनां जीवितम्।। (वै.श. ११)

रूपक अलङ्कार के माध्यम से चरित्ररूपी वृक्ष के मुक्तिरूपीफल का वर्णन मर्मस्पर्शी है-

सज्ज्ञानमूलशाली दर्शनशाखश्च येन वृत्ततरुः।
श्रद्धाजलेन सिक्तो मुक्तिफलं तस्य स ददाति।। वै.श.२४

रमणी के प्रति आसक्त चित्त को वश में नहीं करने वाले पुरुष के पूजा-पाठ, व्रत-तप, दण्डधारण आदि निरर्थक हैं-

---

१. काव्यमाला गुच्छक-७ में (पृ.७१-८५) प्रकाशित।

किं भस्मप्रतिलेपनेन वपुषो धूमस्य पानेन किं
वस्त्रत्यागजुगुप्सया किमनया किं वा त्रिदण्डाप्यहो।
किं स्कन्धेन न तेन कम्बलभराज्जापस्य किं मालया
वामाक्षीमनुधावमानमनिशं चेतो न चेद् रक्षितम्।। (वै.श. ५३)

इस प्रकार पद्मानन्द रचित वैराग्यशतक का शतक साहित्य में विशेष महत्त्व है।

## शिल्हणकृत शान्तिशतक

शान्तिशतक के रचनाकार शिल्हण कश्मीर के निवासी प्रतीत होते हैं। सदुक्तिकर्णामृत (श्रीधरसेन, १२०५ ई.) में इनके पद्य उद्धृत किये गये हैं, अतः शिल्हण का समय १३वीं शताब्दी के पूर्व माना जा सकता है। डा. एस.के.डे. ने शिल्हण को राजशेखर से परिचित और विद्धशालभञ्जिका नाटिका के एक पद्य से प्रभावित बताया है। पिशेल विल्हण तथा शिल्हण को अभिन्न मानते हैं, पर उनकी मान्यता भ्रान्त प्रतीत होती है।[1]

शान्तिशतक में चार अध्याय हैं- परितापशमन, विवेकोदय, कर्तव्यता तथा ब्रह्मप्राप्ति। संपूर्ण काव्य में शान्तरस की प्रधानता है और भर्तृहरि के वैराग्यशतक का प्रभाव परिलक्षित होता है। शिल्हण की इस रचना की एक अन्य सुदुर्लभ विशेषता वैदिक, बौद्ध, तथा जैन धर्म और दर्शन के नीतियुक्त सदुपदेश का समन्वय है। शिल्हण की भाषाशैली सूक्तिप्रवण, तत्त्वावगाहिनी, सरल, और प्रांजल है। मनुष्य की बढ़ती हुई अपूरणीय कामनाओं पर कटाक्ष करते हुए कवि कहता है-

त्वामुदर साधु मन्ये शाकैरपि यदसि लब्धपरितोषम्।
हतहृदयं ह्यधिकाधिकवाञ्छाशतदुर्भरं न पुनः।।

हे उदर, तुम ही भले हो, जो साग-भाजी से भी संतुष्ट हो लेते हो। इस मुए हृदय का क्या किया जाय, जिसकी जितनी ही इच्छाएं पूरी करो, उतनी ही बढ़ती है।

वस्तुतः शिल्हण मनस्विता और मनुष्य की स्वाधीनता का गायन करने वाले कवि हैं। वे मनुष्य को उसके सहज अकृत्रिम जीवन की ओर ले जाना चाहते हैं-

मूलो वल्कलमास्तरं किसलयान्योकस्तरूणां तलम्।
मूलानि क्षतये क्षुधां गिरिनदीतोयं तृषाशान्तये।
क्रीड़ा मुग्धमृगैर्वयांसि सुहृदो नक्तं प्रदीपाः शशी
स्वाधीने विभवे तथापि कृपया याचन्त इत्यद्भुतम्।।

(वल्कल के वस्त्र, पत्तों की शय्या, तरुतल के नीचे घर, क्षुधा, की पूर्ति के लिये फल-फूल और तृषा की शांति के लिये नदियों का जल, भोलेभाले मृगों के संग क्रीड़ा, पक्षियों की मैत्री और रात को चंद्रमा का दीपक-यह सारा वैभव जब स्वाधीन है, तो फिर भी कृपण लोक भीख मांगते फिरते हैं- बड़े आश्चर्य की बात है।)

---

१. हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर, डे तथा दासगुप्ता, पृ.४०१

## खड्गशतकम्

खड्गशतकम्[1] किसी अज्ञातनामा तथा अनिर्णीतदेशकाल कवि की उत्कृष्ट काव्यरचना है। कश्मीरनरेश के पुस्तकालय में इसकी हस्तलिखितप्रति प्राप्त होने से अनुमान होता है कि कवि संभव है कश्मीर का अभिजन हो। अनेक स्थलों पर त्रुटित पाठ के साथ इस काव्य के ९६ ही पद्य प्राप्त होते हैं, जिन पर (कदाचित् कवि की स्वोपज्ञ) टीका भी है।

संपूर्ण काव्य स्रग्धरा छन्द में है तथा इसमें किसी राजा के खड्ग (तलवार) का अत्यंत ओजस्वी वर्णन है। गौडीरीति, सानुप्रास दीर्घवृत्तियों तथा गाढबंधा पदावली का आद्यंत सफल निर्वाह कवि ने किया है। शब्दचित्र और अर्थचित्र दोनों प्रकार के काव्यों का उसने समन्वय करने का प्रयास भी किया है, फिर भी अर्थचित्र की अपेक्षा शब्दचित्र की छटा कुछ अधिक ही हावी होकर रचना में उभरी है। उदाहरणार्थ-

> झात्कारान् जैत्रजन्ये झगिति जनयतो झम्पिकर्णज्वरार्तिं
> झञ्झावातानुकाराज्झणझणितिझणत्कारिणः प्रोज्जिहानः।
> झाषाङ्की तामवस्थां झगिति रिपुजनं ग्राहयन् धूर्जटीष्टां
> झूरन्नभ्राहितेषूज्झितरणरभसं प्राज्जिहीतेऽस्य खड्गः।। (८)

संपूर्ण काव्य में खड्ग के कर्तृत्व और चमत्कार पर कवि की दृष्टि इस तरह आसक्त है कि खड्ग चलाने वाले राजा का न तो उसने नामोल्लेख किया है, न 'अस्य' इस सर्वनाम के अतिरिक्त अन्य कोई विशेषण ही उसके लिये दिया है। सानुप्रासपदावली के गुंफन के साथ-साथ काव्य में कल्पना का समुचित उपयोग करते हुए अर्थालंकारों का भी अच्छा विन्यास कवि ने किया है। खड्ग के लिये आवश्यतानुसार अनेक पद्यों में 'कृपाणी' शब्द का प्रयोग करते हुए उसे कहीं काली से उपमा दी गयी है, तो कहीं वारवनिता के पुलक, राग, आश्लेष आदि हाव-भाव और चेष्टाओं का उसमें दर्शन करके श्लिष्टोपमाओं की छटा प्रकट की गयी है-

> सश्रीका विस्फुरन्ती सततपुलकितं दर्शयन्ती निजाङ्गं
> सद्रागा वीर्यमात्रा मनसि सरभसं क्षोभमुत्पादयन्ती।
> आश्लिष्यन्ती किलान्यं समिति सुविपुले कण्ठदेशेऽतिगाढं
> या वारस्त्रीव सक्ता भवति विजयते सास्य जैत्रा कृपाणी।।

## नरहरिकृत श्रृङ्गारशतक

श्रृङ्गारशतक के रचयिता नरहरि का काल अज्ञात है। काव्य की पुष्पिका में कवि के कथन से विदित होता है कि कालिदास, बाण और श्रीहर्ष के काव्य से परिचित हैं। अतः उसका समय १२वीं शती के पश्चात् होना चाहिए। इस शतक में शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा,

---

१. द्र., काव्यमाला एकादश गुच्छक

मन्दाक्रान्ता, आर्या, मालिनी, पृथ्वी, वसन्ततिलका तथा अन्त में शिखरिणी छन्द का क्रमशः प्रयोग है। भाषा और शैली अत्यन्त स्निग्ध, मसृण, और रसाप्लुत है, अनेक पद्यों में कवि ने अपना नामोल्लेख करके स्वयं को श्रृङ्गार की धारा में गोता लगाता हुआ चित्रित किया है। रूपक आदि अलंकारों की छटा से उसकी वाणी और सज-संवर उठी है-

**मुक्तामण्डितकर्णशूक्तिरुचिरे बिम्बोष्ठरत्नाकरे**
**पर्यन्तस्थितनीलकुन्तलवने लावण्यकल्लोलिनि।**
**चार्वङ्ग्या मधुरस्मितामृतनिधौ शोभासमुद्रे मुखे**
**चक्षुर्मीनमनोहरे नरहरेश्चेतो निमग्नं सखि।।**

(जिसमें कान की रुचिर सीपी मुक्ता से मंडित है, बिंबाधर रत्नाकर सा है। पीछे नील कुंतलवन है, लावण्य की कल्लोलें उठ रही हैं, मधुर मुस्कान का चंद्रमा ऊपर उदित है, नयनों के मीन क्रीड़ा कर रहे हैं, ऐसे उस तन्वंगी की शोभा के समुद्र मुख में नरहरि का चित्त डूब गया है।)

## कुसुमदेव : दृष्टान्तशतक

दृष्टान्तशतक के रचयिता कुसुमदेव का समय १५वीं शताब्दी के पूर्व है, क्योंकि वल्लभदेव ने अपनी 'सुभाषितावली' में उन्हें उद्धृत किया है। इस पूरे शतक में दृष्टान्तों का प्रत्येक पद्य में प्रयोग करते हुए पूर्वार्ध में कथित सूक्तिवाक्य को सोदाहरण हृदयंगम उत्तरार्ध में बनाया गया है। सूक्तियों में कवि का जीवनानुभव पिरोया हुआ है और उसके लिये दृष्टान्त-योजना सर्वत्र सटीक ही उसने की है। उदाहरण के लिये-

**धनमपि परदत्तं दुःखमौचित्यभाषां**
**भवति हृदि तदेवानन्दकारीतरेषाम्।**
**मलयजरसबिन्दुर्बाधते नेत्रमन्त-**
**र्जनयति च स एवाह्लादमन्यत्र गात्रे।।**

सज्जन व्यक्ति के लिये दूसरों का दिया धन क्लेशदायक ही होता है,पर वही धन दूसरों के लिये आनंददायक हो जाता है। चंदन का रस आंख में पड़ गया, तो कष्ट देता है, वही रस देह में लगाने पर आह्लाद देता है।

## गुमानिकवि : उपदेशशतक

उपदेशशतक के कर्ता गुमानिकवि का समय अज्ञात है। इस काव्य का भी स्वरूप दृष्टान्तशतक के समान है।

दृष्टान्तस्वरूप कवि ने इतिहासपुराणों के आख्यानों या सुप्रसिद्ध कथाओं का अच्छा उपयोग किया है। समान विपत्ति में पड़े हुए व्यक्ति से मित्रता फलदायक होती है, जिसप्रकार राम ने सुग्रीव से मित्रता की-

सुग्रीवो रघुपतिना हृतदारेणोपगम्य हृतदारः।
दृढभावबन्धसख्यं समानदुःखः सखा कार्यः।। (१९)

उपदेशशतक में अधिकांश दृष्टांत भागवत तथा हरिवंशपुराण से लिये गये हैं, जिनसे वैष्णव-परंपरा के प्रति कवि की आस्था प्रकट होती है तथा जिस श्रोतृवर्ग को वह उपदेश देना चाहता है, वह भी कृष्णकथा तथा महाभारत के प्रसंगो में रमा हुआ होगा, ऐसा कहा जा सकता है। साम के प्रयोग का दृष्टांत बड़ा सटीक है- जिसप्रकार वसुदेव ने देवकी को मारने के लिये उद्यत कंस को मधुर उक्तियों से समझाकर अपनी पत्नी की प्राणरक्षा की, उस प्रकार व्यक्ति को साम का प्रयोग करना चाहिये-

हन्तुं देवकीतनयान् वसुदेवेनोद्यतायुधः कंसः।
मधुरोक्तिभिरनुनीतः साम्ना मूर्खं वशे कुर्यात्।।(८)

'कुतुकाय कोविदानां मूढमतीनां महोपकाराय' (१०१) विरचित उपदेशशतक में आद्यंत आर्या छन्दों में प्रसन्नगम्भीरपदा सरस्वती से उत्कर्षान्वित स्मृति तथा पुराण दोनों का अच्छा सामंजस्य प्रस्तुत हुआ है।

## विश्वेश्वर पाण्डेय : रोमावलीशतक

विश्वेश्वर पाण्डेय अठारहवीं शताब्दी के उल्लेख्य तार्किक, आलंकारिक, वैयाकरण तथा कवि हैं। ये अल्मोड़ा जिले के पाटिया ग्राम के मूल निवासी थे। इन्होंने अलङ्कारकौस्तुभ, अलङ्कारप्रदीप, अलङ्कारमुक्तावली, कवीन्द्रकण्ठाभरण, रसचन्द्रिका, वैयाकरणसिद्धान्तसुधानिधि आदि प्रौढ़ शास्त्रीय ग्रंथों के अतिरिक्त नाटिका, सट्टक और मुक्तक की विधाओं में प्रचुर काव्यरचना की। काव्यों में काव्यतिलक, काव्यरत्न, वक्षोजशतक, षड्ऋतुवर्णन तथा होलिकाशतक के अतिरिक्त इनका रोमावलीशतक तथा आर्यासप्तशती उल्लेखनीय रचनाएं हैं।

रोमालीशतक में उत्प्रेक्षा या कल्पना की उड़ान है। नायिका के देह-सौंदर्य का चमत्कारमय वर्णन करने वाले काव्यों की परंपरा में यह उन काव्यों में है, जिनमें अंग या प्रत्यंग के किसी एक कोने पर ही कवि मुग्ध होकर उसे विविध उपमानों, बिंबों या अप्रस्तुतविधानों के आलोक में ताकता रह जाता है। विश्वेश्वर पाण्डेय कहते हैं-

वह्निं विनैव तव रोमलतामिषेण
धूमावली स्फुरति नाभिगभीरदर्याम्।
संख्यामतीतमतिदुर्लभमत्र-तेन
मन्यामहे कुसुमचापमहानिधानम्।। (२)

रोमलता के बहाने से मानो तुम्हारी नाभिरूपी गहन गुहा से धुमावली निकल रही है। लगता है इस गुहा में कामदेव के असंख्य और अतिदुर्लभ शस्त्रों का खजाना छिपा हुआ है।

वसन्ततिलकावृत्त में भाषा के निखार और रसमाधुरी के अभिषेक से विश्वेश्वर ने रोमावली को परम उज्ज्वल रूप में प्रस्तुत किया है, कहीं वह नायिका के हृदय में स्थित शिव के क्रोध से जलते कामदेव को हलधारी बलराम समझकर उसकी आग बुझाने दौड़ पड़ी कलिंदकन्या सी लगती है (८४), तो कहीं नाभिकूप से रसघट खीचने वाली रज्जु (१०), तो कभी वह कवि को वक्षोरुहक्षितिधरद्वितयान्तराल से फूट पड़ी "शुचिरसमयी सरस्वती" लगती है (२४)।

विश्वेश्र की आर्यासप्तशती गोवर्धन कवि के इसी नाम के कोशकाव्य को आदर्श बनाकर की गयी रचना है। गोवर्धन की कृति के ही समान यहां भी व्रज्या-क्रम से स्फुट आर्याओं को कवि ने संकलित कर लिया है। श्रृंगार की इस सप्तशती में पूर्ववत् प्रमुखता है।

## नागराजकृत भावशतक

भावशतक की पुष्पिका से विदित होता है कि नागराज धारा के राजा थे। कर्पटिगोत्र के विद्याधर उनके पूर्वपुरुष थे, उनका वंश टाकवंश कहलाता था। इस वंश में विद्याधर के पुत्र जालप हुए और उनके पुत्र नागराज। नागराज का समय विचारणीय है। भावशतक के अंतिम पांच पद्यों (९८-१०२) में जिस प्रकार नागराज की वंशावली तथा प्रशस्ति प्रस्तुत की गयी, उससे लगता है कि यह शतक उनका स्वयं का लिखा न होकर उनके आश्रित किसी कवि ने उनके नाम पर रचा होगा।

भावशतक शृङ्गारपरक स्फुट श्लोकों का संकलन है, जिसके साथ चूर्णिमा भी दी गयी है। इन पद्यों में दूतिकावचन, विभ्रम और हाव, वसंत-वर्णन आदि शृंगारकाव्य के पिटेपिटाये अभिप्रायों का अनुवर्तन अधिक है, नवीनता का आकर्षण नहीं है।

## कोदण्डशतक

कोदण्डशतक धारानगरी में भोज के द्वारा बनवाये गये प्रासाद में प्रस्तरशिलाओं पर उत्कीर्ण है। शतक की पुष्पिका में इसे भोजरचित ही कहा गया है- इतिमहाराजाधिराजपरमेश्वर श्रीभोजदेवविरचितः कोदण्ड इत्यादि।[1] तथापि अन्तःसाक्ष्य से प्रमाणित होता है कि इस शतक की रचना भोज ने नहीं, उनके किसी सभापण्डित ने की होगी। इस शतक में राजा भोज के शौर्य का ओजस्वी वर्णन है और भोज की प्रशस्ति इसकी विषयवस्तु है।

---

१. द्र. परमार इंस्क्रिप्संस, पृ. ७० तथा प्रतिभा भोजराजस्य : डॉ.भगवतीलाल राजपुरोहित पृ. ५४

## काव्यभूषणशतक

काव्यभूषणशतक के प्रणेता श्रीकृष्णवल्लभकवि का देश, काल अज्ञात है। इनके इस शतक में श्रृङ्गाररस की उन्मद धारा प्रवाहित है। कवि की शैली अत्यन्त अलङ्कृत और चमत्कृतिमय है। पृथ्वी, मन्दाक्रान्ता, शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा आदि विविध छन्दों का निपुण प्रयोग इस शतक में किया गया है। नायिका के देह को रङ्गमञ्च बताकर साङ्गरूपक का चतुराई से निर्वाह करता हुआ कवि कहता है-

**अङ्गं रङ्गस्थलं ते कुवलयनयने मन्मथः सूत्रधारो**
**ह्रीभारः स्थापकोऽयं तरलितवलयक्वाणभङ्गिश्च नान्दी।**
**दष्टा केलिप्रदीपस्तरुणिमललितं नाटनीयं वसन्तः**
**सन्ध्यङ्व्यसयन्नुरोनावरणजवनिकां नायकोऽयं प्रविष्टः।।२१।।**

## देवीशतक[1]

कश्मीर के शैव तथा शाक्त स्तोत्रों की परम्परा में आनन्दवर्धन का नाम सर्वप्रथम लिया गया है। इस शतक की प्रान्तप्रशस्ति से ज्ञात होता है कि अर्जुनचरित काव्य तथा विषमबाणलीला प्राकृत काव्य की रचना करने वाले सुप्रसिद्ध आलंकारिक ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धन इसके रचयिता हैं[2] जिनका समय नवीं शताब्दी है। देवीशतक पर कैय्यट की टीका मिलती है, जो १०३५ वि.सं. (९७८ई.) में लिखी गयी[3]।

देवीशतक चित्रकाव्यबहुल रचना है, मुरजबन्ध, गोमूत्रिकाबन्ध, सर्वतोभद्र आदि के साथ यमक के नाना प्रकारों का प्रयोग इसमें आचार्य आनन्दवर्धन ने किया है। कतिपय पद्य पूर्णतया प्रसादगुणसम्पन्न तथा जटिलता से मुक्त है। यथा-

**ऋषीणां सादयामास या तमांसि त्रयीमयी।**
**पायाद् वः सा दयामाधिच्छिदं जगति बिभ्रती।। (६)**

प्रायः सभी पद्य दुरूह हैं तथा कैय्यट की विवृति के बिना अर्थबोध दुष्कर है। पर कहीं-कहीं यमक या मुरजबन्ध आदि का निर्वाह करते हुए भी कवि ने प्रसादरम्यता की क्षति नहीं होने दी है। उदाहरणार्थ मुरजबन्ध का यह प्रयोग द्रष्टव्य है-

---

१. काव्यमाला नवम गुच्छक पृ. १-३१
२. येनानन्दकथायां त्रिदशानन्दे च लालिता वाणी।
तेन सुदुष्करमेतत् स्तोत्रं देव्याः कृतं भक्त्या।। १०४
कैय्यट की विवृति के अनुसार आनन्दकथा का अर्थ विषमबाणलीला तथा त्रिदशानन्द का अर्थ अर्जुनचरित है (काव्यमाला गु.-९, पृ. ३०)
३. देवीशतक -विवृतिकार कैय्यट वैयाकरण कैय्यट से भिन्न हैं। ये वल्लभदेव के पौत्र तथा चन्द्रादित्य के पुत्र थे तथा आनन्दवर्धन के समकालीन थे। (द्र.-वही, पृ.१ पादटिप्पणी।)

संयतं याचमानेन यस्याः प्रापि द्विषा वधः।
संयतं या च मानेन युनक्ति प्रणतं जनम्।।
या दमानवमानन्दपदमाननमानदा।
दानमानमाक्षमानित्यधनमानवमानिता।।१४,१५

एक ही पद्य का प्रतिलोमपाठ अन्य पद्य में बदल जाता है- इसप्रकार की चमत्कारपूर्ण रचना का भी आनन्दवर्धन ने प्रदर्शन यहां किया है।

देवीशतक चित्रकाव्य का विलक्षण उदाहरण है। एक ही पद्य में संस्कृत, महाराष्ट्री, पैशाची, मागधी, शौरसेनी तथा अपभ्रंश इन छः भाषाओं का एकत्र सन्निवेश द्रष्टव्य है-

अलोल कमले चित्तललाम कमलालये।
पाहि चण्डि महामोहभङ्गभीमबलामले।। (दे.श. ७४)

## सोमेश्वर

सोमेश्वर का समय १३वीं शताब्दी माना जाता है तदनुसार वे अणहिलपाटन के चालुक्यनरेशों के परम्परागत पुरोहित थे। उनका मूल निवास बड़नगर था। सोमेश्वर विख्यात वेदज्ञ, प्रख्यात पण्डित एवं प्रकाण्ड-याज्ञिक थे। इन्होंने कीर्तिकौमुदी, सुकृतसंकीर्तन (महाकाव्य), उल्लासराघव (नाटक) तथा रामशतक की रचना की है। वे एक प्रतिभावन् कवि हैं।

## रामशतक

स्रग्धराछंद में सोमेश्वर ने भगवान् राम के सम्पूर्ण जीवन को प्रस्तुत किया है। यह कृति भक्तिभाव व रासिकता से युक्त है। भगवान् के दर्शन करने वालों की विभिन्न धारणाओं को इस श्लोक में कवि ने प्रस्तुत किया है-

पुण्यानां प्राक्तनानां फलमिति जनकेनान्तरात्मेतिमात्रा
साक्षादक्षीयमाणप्रणयनिधिरिति मातृभिस्तिसृभिर्यः।
नीतिमूर्तीत्यमात्यैः परपुरुष इति ज्ञानिभिर्ज्ञायमानः
प्राप प्रौढ़िं क्रमेण दृढ़यतु नितरां राघवः सश्रियं वः।।

(पिता ने पूर्व पुण्य के फल के रूप में, कौशल्या ने अन्तरात्मा के रूप में, तीनों माताओं ने साक्षात् अक्षयप्रेमनिधि के रूप में, अमात्यों ने नीतिमूर्ति के रूप में, और ज्ञानियों ने परमपुरुष के रूप में, जिन्हें पहचाना, ऐसे यौवन प्राप्त कर रहे राघव आप सबकी श्री को सुदृढ़ करें।)

रामवनगमन पर उनका स्वागत कवि ने यों वर्णित किया है-

सन्दोहे पादपानां विकिरति कुसुमस्तोभमुच्चैः पिकानां
गीते नृत्यं श्रितासु व्रततिषु मरुता कीचकेषु ध्वनत्सु।
संगीतं काननेन प्रथतमिव मुदा यत्र नाथे त्रयाणां
लोकानामभ्युपेते स भवदवभयात् पातु पीताम्बरो वः।।

## सुन्दरीशतक[1]

उत्प्रेक्षावल्लभ कवि की यह रचना बड़ी ही मनोहारिणी, रसमयी तथा प्रसादमयी है। कवि का मूलनाम गोपाल था, परन्तु उत्तम काव्यरचना के कारण उत्प्रेक्षावल्लभ कहलाते थे। इस शतक का रचनाकाल सोलहवीं शती है। इनके देश का पता नहीं चलता। इस शतक में १११ पद्य हैं। एक उदाहरण द्रष्टव्य है-

त्वमधिक गुणासि मालति मल्लीलवलीलवङ्गलतिकाभ्यः।
सकललतिकानुसारी यथानिबद्धःषडङ्घ्रिरपि (१००)

## ईश्वरशतक

काश्मीरी अवतार कवि के द्वारा विरचित काव्य **ईश्वरशतक**[2] में भगवान शंकर की स्तुति है। अवतार कवि का आविर्भाव सत्रहवीं शती के प्रथम चर्तुथांश (१६२५ ई.) में हुआ। इस काव्य की रचनाशैली आनन्दवर्धन के देवीशतक के समान नाना बन्धों से संयुक्त है। प्रतीत होता है कि काश्मीर में मध्ययुग में इस प्रकार की रचना का विशेष प्रचलन था। ईश्वरशतक में ११३ पद्य नाना छन्दों में हैं।

एक उदाहरण पर्याप्त है-

भव जलवायुन भोजन रुचिकर-म (मृ) दनलराज रमा (सा) मयदेह।
अव मामतिमोहक मारसहर हर नम इह ते पुर भयदेह।। १०५

## अन्यापदेशशतक[3]

इस शतक के रचयिता मधुसूदन मैथिल कवि हैं। इनके पिता का नाम पद्मनाभ और माता का नाम शुभदा है। यद्यपि इनके समय का निश्चय नहीं है। किन्तु ये विशेष प्राचीन

---

१. द्रष्टव्य- काव्यमाला नवमगुच्छक में प्रकाशित
२. द्रष्टव्य, काव्यमाला गुच्छक नवम
३. द्रष्टव्य, काव्यमाला गुच्छक नवम

नहीं है। इस शतक में अन्योक्ति की प्रधानता है। कविता प्रसादमयी है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है-

**इतस्ततः श्रावणवारिवाह किमूषरे वारिकरव्ययेन।**
**त्वमुर्वरां शश्वदिमां निषिञ्च जीवातुभूता जगतां यदेषा।।८३।।**

## सुदर्शनशतक

कूरनारायण कवि दाक्षिणात्य तथा विशिष्टाद्वैत मतानुयायी थे। इनका देशकाल अज्ञात है। इन्होने सुदर्शन चक्र की स्तुति में **सुदर्शनशतकम्** काव्य की रचना की। स्रग्धराछन्द में सुदर्शन की कान्तिमत्ता तथा प्रभावातिशय का प्रभावपूर्ण वर्णन इस काव्य में है। कवि ने भक्ति-भावातिरेक के द्वारा सुदर्शन के विग्रह, विष्णु के सान्निध्य में उसमें विविधवर्णो की छटाओं की सम्भिन्नता का अलौकिक स्वरूप उपस्थित कर दिया है-

**श्यामं धामप्रसृत्या क्वचन भगवतः क्वापि बभ्रुप्रकृत्या**
**शुभ्रं शेषस्य भासा क्वचन मणिरुचा क्वापि तस्यैव रक्तम्।**
**नीलं श्रीनेत्रकान्त्या क्वचिदपि मिथुनस्यादिमस्यैव चित्रां**
**व्यातन्वानं वितानश्रियमुपचिताच्छर्मवश्चक्रभानम्।।१५।**

## गीतिशतक[1]

देवीस्तोत्रों में सुन्दराचार्यकृत 'गीतिशतकम्' एक भावपूर्ण रचना हैं। सुन्दराचार्य दक्षिण भारत के थे-यह उनके स्तोत्र से विदित होता है, पर उनका समय निर्धारण करना कठिन है। गीतिशतक में अत्यन्त लयपूर्ण गेय पदविन्यास के साथ अम्बिका की कान्ति का निर्वचन है। **कान्तिमत्यम्ब** की आवृत्ति प्रत्येक पद्य के अन्त में की गई है। कवि की दीनता और देवी की तेजस्विनी तथा वदान्यता दोनों का आख्यान तारतम्य और व्यतिरेक का विशद अनुभव देता है। कवि देवी को भक्ति और प्रेम में भरकर उपालम्भ भी देता है।

**मामसकृदाप्रसादाद् दुष्कृतकारीति माममन्यस्व।**
**स्मर किं न मया सुकृतं वर्धितमिदमद्य कान्तिमत्यम्ब।।(७)**

हे कान्तिमती अम्बिके, मैं अभी तक पाप करता रहा -यह समझकर मेरी उपेक्षा मत करो। यह क्यों नही देखती कि आज तुम्हारा नाम लेकर मैंने अपनी सुकृति को बढ़ा ली ही। अपनी हीनता का आख्यान करते हुए कवि ने रूपक का सुन्दर प्रयोग किया है।

---

१. काव्यमाला गुच्छक६, पृ. १३२- १४०

ध्यानाम्बरवसतेर्मम मानसमेघस्य दैन्यवर्षस्य।
पदयुगली तव शम्पालक्ष्मीं विदधातु कान्तिमत्यम्ब।।

हे कान्तिमती अम्बिके, ध्यानरूपी आकाश में निवास करने वाली, दैन्य की वर्षा करने वाले मेने मानसमेघ पर तुम्हारे चरणयुगल की विद्युल्लक्ष्मी का अवतरण करे।

एक उदाहरण और द्रष्यव्य है-

करुणाविषयं यदि मां न तनोषि यथा तथा वर्तेऽहम्।
भवति कृपालुत्वं ते सीदाभि मृषेति कान्तिमत्यम्ब।।

## जैन शतक

**जिनशतक**-जम्बूगुरु कवि के जिनशतक पर नागेन्द्र कुलोत्पन्न साम्बमुनि की टीका मिलती है। टीका की पुष्पिका में साम्ब ने टीका-समाप्ति का काल वि. सं. १०२५ बताया है [1]। अतएव 'जिनशतक'[2] ) की रचना ११वीं शती के पूर्व हो चुकी थी।

यह सम्पूर्ण शतक स्रग्धरा छन्द में है तथा चार भागों में विभाजित है। प्रत्येक भाग में २५-२५ पद्य हैं। प्रथम भाग में जिन के चरण, द्वितीय में उनके हाथ, तृतीय में उनके मुख तथा चतुर्थ में उनकी वाणी का वर्णन है। इस शतक में पाञ्चाली रीति तथा अलङ्कारों की छटा मनोहर है। प्रायः सभी पद्यों में अनुप्रास का सातत्य बनाये रखने का कवि ने आयास किया है, जिसके कारण सम्पूर्ण काव्य में प्रसाद गुण की क्षति और चमत्कार तथा चित्रकाव्य के गुणों की वृद्धि हुई है।

जिन के चरण के विषय में कवि का कथन है-

क्षोणीं क्षान्त्या क्षिपन्तः क्षणिकरनिकरस्त्रीकटाक्षाक्षताक्षा
मोक्षक्षेत्राभिकाङ्क्षाः क्षपितशुभशताक्षेमविक्षेपदक्षाः।
अक्षोभाः क्षीणरुक्षाक्षरपटुवचनाभिक्षवो मङ्क्ष्वलक्ष्मीं
साक्षाद्वीक्ष्य क्षिपन्ति क्षपयतु स जिनः क्षय्यपक्षं यदङ्घ्री।। (९)

भिक्षु या संन्यासीजन जिन जिन भगवान् के चरणों को देखकर अलक्ष्मी या अमङ्गल को दूर कर देते हैं, वे जिन आपके क्षय्यपक्ष का शत्रुपक्ष का क्षपण करें- इतनी सी बात को कहने के लिए कवि ने वाग्जाल का विस्तार किया है।

---

१. काव्यमाला, गुच्छक- ७, पृ.५२ पर पादटिप्पणी-१

२. काव्यमाला गुच्छक-७ (पृ. ५२ - ७१

पञ्चम अध्याय

# कालिदासोत्तर महाकाव्य : पहली शताब्दी से तेरहवीं शताब्दी तक

कालिदास तथा अश्वघोष जैसे महाकवियों ने जिस काव्य-परम्परा को सुदृढ़ आधार दिया, उसका ईसा के बाद की शताब्दियों में कई धाराओं में विकास होता रहा।

कालिदासोत्तर महाकाव्यों की एक विशिष्ट प्रवृत्ति अलंकृत शैली का उदय मानी गयी है तथा इस युग के प्रतिनिधि महाकाव्यों को 'अलङ्कृत शैली के महाकाव्य' की संज्ञा दी जाती रही है। कालिदास और अश्वघोष के महाकाव्यों की तुलना में इन महाकाव्यों की निम्नलिखित विशेषताएँ मानी गयीं-

(१) सर्गसंख्या का आधिक्य तथा वर्णनों का विस्तार,
(२) किसी एक या एकाधिक सर्ग में चित्रबन्धों का विन्यास,
(३) कथावस्तु या घटनाचक्र की न्यूनता,
(४) आलंकारिकता, भाषा-शैली के चमत्कार तथा वक्रता पर अधिक आग्रह,
(५) पाण्डित्य।

भारवि, माघ तथा श्रीहर्ष के महाकाव्य इस प्रकार की विशिष्ट शैली के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। अलंकृत शैली का अतिरेक रत्नाकर और शिवस्वामी के महाकाव्यों में हम देखते हैं।

किन्तु इन महाकवियों के समानान्तर इस युग में कालिदास की प्रसादगुणसम्पन्न वैदर्भी रीति का अनुवर्तन करने वाले महाकवि भी बड़ी संख्या में हुए। कुमारदास का जानकीहरण, उद्भट का कुमारसम्भव, अभिनन्द और क्षेमेन्द्र के महाकाव्य, श्रीकण्ठचरित, हरिविलास, चक्रपाणिविजय, धर्मशर्माभ्युदय, सहृदयानन्द आदि ऐसे बहुसंख्य महाकाव्य हैं, जो अलङ्कृत शैली के महाकाव्यों की उपरिलिखित प्रवृत्तियों की सीमा से बंधे नहीं हैं।

कालिदासोत्तर काल में इस देश में ज्ञान-विज्ञान की विभिन्न शाखाओं, शास्त्रों और कलाओं तथा दर्शन और चिन्तन का अभूतपूर्व विकास हुआ, जिसका प्रतिफलन काव्य-रचनाओं में होना अवश्यम्भावी था। इसके साथ ही, उक्त महाकाव्यों में अधिकांश राजसभा से सम्बद्ध कवियों के द्वारा रचे गये। राजसभा में विद्वानों तथा कलाकारों का साहचर्य, पाण्डित्यप्रदर्शन, शास्त्रार्थ और पारस्परिक प्रतिद्वन्द्विता- इन सबका प्रभाव महाकवियों की रचना पर स्वभावतः होना ही था। पाण्डित्य और शास्त्रज्ञान के प्रदर्शन की प्रवृत्ति अधिक अतिरेक के साथ शास्त्रकाव्यों, सन्धानकाव्यों और यमककाव्यों में परिलक्षित हुई, जिनका परिचय यहाँ पृथक् अध्याय में दिया जा रहा है।

# बृहत् काव्यत्रयी

संस्कृत महाकाव्यों के इतिहास में कालिदासोत्तर-परम्परा के प्रतिनिधि तीन महाकाव्यों को, काव्यरसिक पण्डित-मण्डली में 'बृहत्त्रयी' कहकर प्रतिष्ठित किया गया है। इनमें भारविकृत 'किरातार्जुनीय', माघविरचित-'शिशुपालवध' तथा तीसरे क्रम में श्रीहर्षरचित, 'नैषधीयचरित' नामक महाकाव्य को ग्रहण किया जाता है, जबकि बहुसमादृत महाकवि कालिदास के सुप्रसिद्ध 'रघुवंश' और 'कुमारसम्भव' महाकाव्यों को उन्हीं के खण्डकाव्य, 'मेघदूत' के साथ जोड़कर 'लघुत्रयी' का अभिधान दिया गया है।

साहित्यिक समालोचना में इन शब्दों का प्रयोग सर्वप्रथम किसने किया- यह तो ज्ञात नहीं, किन्तु इससे सहृदयों की उस परिवर्तित मनोभूमि का परिचय मिलता है जहाँ रस और भाव के सहज-स्वाभाविक राजपथ से पृथक्; अलङ्कृत और विचित्र कविमार्ग को ही महत्त्व दिया जाने लगा था।

**"पण्डितकविता कविता,**
**केवलकविता तु केवलं कपिता।"**

सदृश मान्यताओं ने तत्कालीन कविजनों को प्रातिभ भावसम्पत्ति से अलग हटकर शास्त्रीय पाण्डित्य और कलात्मक शब्दार्थ-क्रीडा की ओर अधिक उन्मुख कर दिया। दूसरे शब्दों में कहें तो अब कविता के मसृण-मार्ग में भी पारस्परिक विजिगीषा और शास्त्रार्थ के स्वर मुखर होने लगे थे। निश्चित रूप से 'बृहत्त्रयी'-'लघुत्रयी'-शब्दों का प्रचलन पण्डित कवि श्रीहर्ष के नैषधीयचरित-महाकाव्य की रचना के बाद ही हुआ, क्योंकि इसी समय इस अभिधान के तीनों घटक कवियों में भी उत्तरोत्तर उत्कर्षत्व की मान्यता दृढ़ हो रही थी [१] और नैषध को विद्वदौषध (विद्वानों की औषध अर्थात् केवल पण्डितजनसंवेद्य) के रूप में प्रतिष्ठा मिल चुकी थी [२]।

महाकाव्यों के सन्दर्भ में इस 'त्रयी'-अभिधान को स्थापित करने का उद्योग सम्भवतः वैदिक और दार्शनिक परिवेश के प्रभाव से हुआ, क्योंकि पण्डितों में 'वेदत्रयी' (ऋग्यजुः साम) तथा 'प्रस्थानत्रयी' (उपनिषद्, ब्रह्मसूत्र तथा भगवद्गीता) की प्रसिद्धि और श्रेष्ठता की स्वीकृति पहले से ही थी। उस युग का शास्त्रीय अध्येता काव्य को भी उसी मानदण्ड पर रखकर प्रतिष्ठित करना चाहता था। इस दृष्टि से उसे इस काव्यत्रयी में समाहृत करने योग्य ये ही तीन काव्य उचित प्रतीत हुए, किन्तु सहृदय मनोभूमि का स्वरूप किञ्चित् परिवर्तित हो जाने पर भी कालिदास के रसपेशल एवं परम्परा में समादृत काव्यों को

---

१. तावद्भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः।
उदिते नैषधे काव्ये क्व माघः क्व च भारविः।।

२. नैषधं विद्वदौषधम्।

अनदेखा नहीं किया जा सकता था सम्भवतः इसीलिए एक और काव्य-त्रितय भी स्वीकार कर लिया गया। इनमें प्रथम को 'बृहत्त्रयी' और द्वितीय को 'लघुत्रयी' संज्ञाएँ प्राप्त हुईं।

कुछ समीक्षकों के अनुसार, 'बृहत्' और 'लघु' शब्दों का प्रयोग इन महाकाव्यों के कलेवर को दृष्टि में रखकर किया गया है अथवा इन दोनों से क्रमशः 'सुकुमार' और 'विचित्र'-मार्गों की अभिव्यञ्जना की गई है। सम्भव है, इन शब्दों के प्रयोक्ताओं का यह भी आनुषङ्गिक अभिप्राय रहा हो, किन्तु मुख्य अभिप्राय तो कालिदास-प्रभृति प्राचीन कवियों के ऋजु-मार्ग की अपेक्षा इस नवीन एवं कलात्मक काव्य-सृति के प्रति बहुमान ही प्रतीत होता है। इसके मनोवैज्ञानिक कारणों के रूप में तत्कालीन सामाजिक, सांस्कृतिक तथा साहित्यिक परिवर्तनों का योगदान अवश्य रहा होगा साथ ही, प्रतिभाशाली महाकवियों द्वारा अपनी पृथक् और नूतन शैली के निर्माण का अभिनिवेश भी इसमें एक हेतु हो सकता है। जो भी हो, संस्कृत-महाकाव्यों की यह 'बृहत्त्रयी', वाल्मीकि और व्यास के आर्ष-काव्यों और तदनन्तर लिखे गये कालिदास, अश्वघोषादि के रसप्रवण महाकाव्यों से आगे इस क्षेत्र में एक प्रगतिशील उपक्रम था और ज्ञातपरम्परा के अनुसार इसके प्रथम सूत्रधार भारवि थे। 'किरातार्जुनीय' महाकाव्य से आरम्भ होकर यह काव्य-सरणि आगे क्रमशः जटिल तथा यान्त्रिक होकर, 'राघवपाण्डवीय' जैसे द्विसन्धान तथा 'सप्तसन्धान' काव्यों तक फूलती-फलती रही, किन्तु 'बृहत्त्रयी' के बाद के ऐसे काव्य उतने लोकप्रिय नहीं बन सके। एक पृथक् और अपेक्षाकृत रूढ, बौद्धिक आधारभूमि के बावजूद भारवि, माघ और श्रीहर्ष के महाकाव्यों में कविता की जीवन्तता और हृदय को छू लेने वाली मार्मिकता सुरक्षित रही थी, जिसका परवर्ती परम्परा में क्रमशः ह्रास होता गया। 'बृहत्त्रयी' के कवियों की रचनाओं में उसी जीवन्तता और मार्मिकता की परख करने हेतु यहाँ हम क्रमशः इनके व्यक्तिपक्ष और कर्तृत्व पर एक संक्षिप्त दृष्टि डालने का प्रयास करेंगे।

## भारवि-किरातार्जुनीयम्

**भारवि का समय तथा जीवनवृत्त**-भारवि, 'बृहत्त्रयी' के प्रथम कवि और अलङ्कृत-काव्यधारा के पथिकृत् पुरोधा हैं। अट्ठारह सर्गों में उपनिबद्ध तथा महाभारत के वनपर्व की एक छोटी घटना पर आधृत 'किरातार्जुनीय' महाकाव्य उनकी अब तक उपलब्ध एक मात्र कृति है। प्रायः अन्य प्राचीन संस्कृत-कवियों की ही भाँति, इतने भास्वर कर्तृत्व के धनी महाकवि का जीवनवृत्त अनुश्रुतियों और किंवदन्तियों के घेरे में अनिश्चित और अनिर्णीत सा है। स्वयं उन्होंने अपने विषय में कोई भी परिचयसूत्र अपने काव्य में नहीं दिया, इसलिए समीक्षकों ने विभिन्न बहिःसाक्ष्य एकत्र करके उनके स्थिति-काल, जन्मस्थान

तथा वैदुष्य आदि के विषय में कुछ अनुमान किए हैं। विद्वानों के इन अनुमानों एवं उनसे प्राप्त होने वाले निष्कर्षों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है -

भारवि कालिदास से प्रभावित हैं। महाकवि की शैली से पृथक् शैली के आविष्कर्ता होकर भी वे अनेकत्र कालिदास से, तथ्य और कथ्य दोनों का आदान करते हैं[1] अतएव वे कालिदास से परवर्ती हैं। माघ उनसे सर्वांशतः प्रभावित हैं इसलिए वे माघ से पूर्ववर्ती हैं- यह उनके समय की पूर्वापरसीमा है। जयादित्य और वामन ने अपनी 'काशिकावृत्ति' में 'किरातार्जुनीय' के पद्य को उद्धृत किया है। 'काशिका' की रचना ६०० ई. के आस-पास हुई मानी जाती है, इसलिए इनका समय छठी शती के आस-पास स्थिर होता है किन्तु ६५० ई. में होने वाले बाणभट्ट, जिन्होंने अपने गद्यकाव्य हर्षचरित में अपने से पूर्ववर्ती प्रायः सभी कवियों का उल्लेख किया है, भारवि का नामोल्लेख नहीं करते। इसका यही कारण हो सकता है कि सम्भवतः भारवि तब तक उत्तरभारत में प्रसिद्ध नहीं हुए थे।

दक्षिण-भारत के 'ऐहोल-शिलालेख' में जैन कवि रविकीर्ति अपने को कविता-निर्माण में कालिदास और भारवि के समान यशस्वी मानता है। इस शिलालेख का उत्कीर्णन चालुक्यवंशी राजा पुलकेशिन् द्वितीय की प्रशस्ति के रूप में ५५६ शकाब्द अर्थात् ६३४ ई: में हुआ था, तब तक दक्षिण-भारत में भारवि के (कालिदास के समान एक बड़े कवि के रूप में) प्रसिद्ध होने की सूचना मिलती है। शिलालेख का अन्तिम पद्य है -

**येनायोजि नवेश्म स्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म।**
**स विजयतां रविकीर्त्तिः कविताश्रितकालिदासभारविकीर्तिः।।**

इसके अतिरिक्त दक्षिण-भारत के ही पृथ्वीकोंकणि नामक एक राजा के दानपत्र से भी इनके समय का अनुमान करने में सहायता मिलती है। इसके लिखे जाने का समय ६९८ शक संवत् अर्थात् ७७६ ई. है। इसमें उल्लेख है कि पृथ्वीकोंकणि से सात पीढ़ी पूर्व उसके किसी पूर्वज राजा 'दुर्विनीत' ने भारविकृत किरातार्जुनीय के पन्द्रहवें सर्ग पर टीका लिखी थी[2] पं. बलदेव उपाध्याय के अनुसार दुर्विनीत का समय ४८१ ई. के आस-पास है[3]। तद्नुसार भारवि का स्थितिकाल ४५० ई. के लगभग माना जा सकता है। कुछ समीक्षक इसे छठी शताब्दी तक ले जाते हैं।

---

१. देखिए- कालिदास के **कुमारसम्भव** की यह पङ्क्ति -
"वद प्रदोषे स्फुटचन्द्रतारका विभावरी यद्यरुणाय कल्पते।" (५।४४)
तथा- **'किरात'** ११।४४ की वैसी ही उक्ति -
"नभसः स्फुटतारस्य रात्रेरेव विपर्ययः।" तथा अनेक अन्य प्रसङ्ग।

२. "श्रीमत्कोंकणमहाराजाधिराजस्य अविनीतनाम्नः पुत्रेण शब्दावतारकारेण देवभारतीनिबद्धबृहत्कथेन किरातार्जुनीयपञ्चदशसर्गटीकाकारेण दुर्विनीतनामधेयेन..."।
My Arch. Rep. (1916) 36 Scc. **History of Classical Sanskrit Literrature.** (M. Krishnamacharia) Motilal Banarasidas (First Reprint 1970) Pg. 184

३. पं. बलदेव उपाध्याय- **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (शारदा-निकेतन, वाराणसी) दशम संस्करण १९७८ पृ. १८२

प्रो. कीथ इस समय को ५५० ई. के लगभग स्वीकार करते हैं।[1] दण्डी की कृति के रूप में प्रसिद्ध 'अवन्तिसुन्दरीकथा' से भारवि के निवासस्थान, आश्रयदाता एवं जीवन पर भी कुछ प्रकाश पड़ता है, किन्तु इस ग्रन्थ की प्रामाणिकता अभी सर्वमान्य नहीं है। इस कथा के उपक्रम के अनुसार भारवि दण्डी के प्रपितामह थे और इनका वास्तविक नाम 'दामोदर' था। ये चालुक्यवंशी नरेश-विष्णुवर्धन की सभा के रत्न थे। इसी प्रबन्ध के एक पाठान्तर के अनुसार वे दण्डी के प्रपितामह नहीं, अपितु प्रपितामह 'दामोदर' के मित्र थे।[2] यद्यपि इन विवरणों से उनके दाक्षिणात्य होने के प्रमाण पुष्ट होते हैं।

**'किरातार्जुनीय' की रचना के प्रेरकतत्त्व और उसका सामान्य-परिचय**-किसी भी कवि की रचना के प्रेरकतत्त्व, तत्कालीन देश-काल की परिस्थितियाँ, समस्याएँ और लोकरुचि के अनुसार प्रवर्तित मान्यताएँ हुआ करती हैं। विशेष रूप से प्रबन्ध रचना और उसमें भी महाकाव्य की सृष्टि, साक्षात् न सही परोक्ष रूप से तो अपने युग की अभिव्यञ्जना अवश्य ही करती है भले ही उसका कथानक या वस्तु कुछ भी हो - कितनी ही पुरानी हो।

अट्ठारह सर्गों का यह महाकाव्य महाभारत के 'वनपर्व' में तथा शिवपुराण, ज्ञान-संहिता, अध्याय ६३ से ६७ तक वर्णित एक छोटी सी घटना पर आधारित है। दुर्योधन द्वारा अन्यायपूर्वक द्यूतक्रीडा में पराजित कर दिये जाने पर पाण्डव द्रौपदी के साथ अरण्य में निर्वासित जीवन व्यतीत कर रहे हैं। राज्यप्राप्ति हेतु शक्ति अर्जित करने के क्रम में व्यास एवं युधिष्ठिर की आज्ञा से तृतीय पाण्डव अर्जुन, इन्द्रकील पर्वत पर जाकर पाशुपतास्त्र की प्राप्ति के लिए भगवान् शङ्कर की आराधना करते हैं। तपश्चर्या से प्रसन्न शिव किरातवेश में आकर उनके पराक्रम की परीक्षा लेते हैं और अन्त में सन्तुष्ट होकर उनको उनका अभीप्सित आयुध और शत्रुविजय का वर प्रदान करते हैं। महाभारत के इसी छोटे से इतिवृत्त को कल्पना और विचक्षणता का स्पर्श देकर महाकाव्य का वैशद्य प्रदान किया गया है। कवि ने अपनी कल्पना-प्रवणता, चरित्र-चित्रण की कुशलता एवं उक्ति-वैचित्र्य आदि से न केवल कथा को विस्तीर्ण किया है, अपितु अपने वैदुष्य, विशेषकर राजनीतिक व्युत्पत्ति के माध्यम से उसे आवर्जक, चमत्कारपूर्ण तथा हृद्य बनाकर विद्वान् सहृदयों के लिए, उनकी बुद्धि को कसने वाली कसौटी बनाकर प्रस्तुत किया है।

महाकाव्य का अङ्गीरस वीर है। नायक, धीरोदात्त अमित पराक्रमी अर्जुन है और पाशुपतास्त्ररूपी महान् उद्देश्य की सम्पूर्ति काव्य का परम फल है। महाकाव्य के लक्षणों के

---

१. ए.बी. कीथ- संस्कृतसाहित्य का इतिहास (हिन्दी अनु. मंगलदेव शास्त्री, मोतीलाल, बनारसीदास) द्वितीय संस्करण १९६७ पृ. १३४

२. History of Classical Sanskrit Litt. Pg. 148-149

अनुरूप[1] प्रभात, चन्द्रोदय, ऋतु, पर्वत तथा अप्सराओं आदि के वर्णन द्वारा वस्तु को काव्यानुगुण और सरस बनाया गया है। महाकाव्य में विन्यस्त वस्तु का संक्षिप्त रूप इस प्रकार है -

द्यूतक्रीडा में दुर्योधन से पराजित होकर युधिष्ठिर द्वैतवन में निवास कर रहे थे। उन्होंने दुर्योधन की राज्यव्यवस्था को जानने के लिए एक वनेचर को गुप्तचर के रूप में भेजा। वनेचर दुर्योधन की सम्पूर्ण राज्यप्रणाली का पता लगाकर युधिष्ठिर के पास आया और उसने दुर्योधन की सुव्यवस्थित व्यवस्था की बात बतायी। दुर्योधन की सफलता का समाचार सुनकर द्रौपदी और भीम ने युद्ध करने के लिए युधिष्ठिर को उत्तेजित किया, परन्तु धर्मराज ने उनके प्रस्ताव को अस्वीकार कर वनवास की अवधि पूरी करने की बात कही। उसी समय वेदव्यास जी वहाँ आये और उन्होंने मध्यम पाण्डव अर्जुन को पाशुपत अस्त्र पाने के लिए इन्द्रकील पर्वत पर तपस्या करने के लिए कहा। अर्जुन ने इन्द्रकील पर्वत पर जाकर कठिन तपस्या की। अर्जुन के तप को भङ्ग करने के लिए अप्सरायें आयीं किन्तु दृढव्रती अर्जुन पर उनका कोई प्रभाव नहीं पड़ा। अर्जुन की तपस्या से प्रसन्न होकर देवराज इन्द्र वहाँ प्रकट हुए और उन्होंने अभीष्ट सिद्धि के लिए शङ्कर जी की उपासना का निर्देश दिया। इन्द्र के उपदेश के अनुसार अर्जुन ने दत्तचित्त होकर भगवान् शङ्कर की आराधना की। मुनिजन के आग्रह पर शिवजी ने अर्जुन की परीक्षा लेने के लिए किरात का वेष धारण किया और एक मायावी शूकर को अर्जुन की ओर भेजा। अर्जुन ने अपनी ओर आते हुए शूकर पर बाण छोड़ा। वह बाण शूकर को मारकर जमीन में धँस गया। उधर किरात ने भी तीर छोड़ा जो शूकर के शरीर में घुसा था। उसी बाण के लिए किरात और अर्जुन के बीच द्वन्द्व छिड़ गया। युद्ध में कभी अर्जुन का पलड़ा भारी होता तो कभी किरात का। अन्ततः दोनों बाहुयुद्ध पर उतर आये। अर्जुन के अतुल बल से प्रसन्न होकर भगवान् शङ्कर ने अपना रूप प्रकट किया और अपना दिव्य पाशुपत अस्त्र देकर अर्जुन के मनोरथ को पूरा किया।

## किरातार्जुनीय-समीक्षा

(क) **शैली तथा वस्तुविन्यास** -आचार्य कुन्तक ने कवियों की काव्य-रचना-प्रवृत्ति के हेतुभूत तीन कवि-मार्गों का निरूपण किया है[2] वे मार्ग हैं-

(१) सुकुमार
(२) विचित्र, तथा
(३) मध्यम या उभयात्मक

---

१. यद्यपि महाकाव्य के लक्षणों का स्वरूप-निर्धारण भारवि से परवर्ती है तथापि इस क्षेत्र में कुछ रूढ़ियाँ वाल्मीकि के समय से ही चली आ रही थीं। कुछ महाकवि कालिदास के काव्यों द्वारा निर्मित हुई और कुछ के प्रयोक्ता स्वयं भारवि थे। परवर्ती आचार्यों ने इन्हीं को एक लिखित और निश्चित रूप दे दिया।

२. **वक्रोक्तिजीवित** १.२४

सुकुमार-मार्ग में प्रतिभा या कवित्वशक्ति का सहज उच्छलन तथा स्वाभाविकता प्रधान होती है; जबकि विचित्र-मार्ग में उक्ति-वैचित्र्य, वक्रता और बौद्धिक कलात्मकता की भूमिका अधिक रहती है। मध्यम-मार्ग में दोनों का मिश्रित रूप सौन्दर्य की सृष्टि करता है। प्रथम सरणि के कवियों में, कालिदास, अश्वघोष आदि, द्वितीय में, भारवि, माघ, श्रीहर्षादि तथा तृतीयमार्ग के रचनाकारों में मातृगुप्त, मायुराज तथा मञ्जीर आदि को आदर्श माना जा सकता है।

लक्ष्मणग्रन्थों का, इस प्रकार मार्ग या सरणि-विभाजन स्पष्ट रूप से दो प्रधान महाकवियों के कर्तृत्व की दो पृथक् शैलियों के आधार पर किया गया प्रतीत होता है। उनमें से प्रथम हैं कालिदास तथा दूसरे हैं किरातकाव्य के रचयिता भारवि। यद्यपि इस कथित विचित्रमार्ग के बीज हमें वाल्मीकि, व्यास तथा कालिदास की भी कृतियों में मिल जाते हैं, किन्तु इसको सर्वथा पृथक् और महत्त्वपूर्ण स्थिति प्रदान करने वाले प्रथम कवि भारवि ही हैं। बृहत्त्रयी के शेष दोनों कवि इन्हीं के अनुसर्त्ता और प्रति-संस्कर्त्ता हैं।

वाल्मीकि, व्यास, कालिदास तथा अश्वघोष प्रभृति, भारवि के पूर्ववर्ती कवियों के महाकाव्यों में विषय के रूप में किसी महापुरुष या एक वंश के विभिन्न चरित-नायकों का समग्र इतिवृत्त ग्रहण किया गया है, जिसमें मानवीय सभ्यता या सहृदयसमाज के लिए एक व्यापक सन्देश-गर्भितता की भी अभिव्यञ्जना मिलती है। भारवि ने इस इतिवृत्तात्मकता में कदाचित् कवि के पाण्डित्य और कल्पना के लिए कम अवसर देखा और महाभारत की ऐसी एक घटना को, जो अधिक से अधिक खण्डकाव्य का ही विषय बन सकती थी-महाकाव्य के रूप में परिणत किया।

किरात के मुख्य कथास्रोत के रूप में महाभारत, बनपर्व के सत्ताइसवें से लेकर चालीसवें तक-चौदह अध्याय हैं। इनमें भी मुख्य कथा लगभग तीन-चार अध्यायों की ही है, शेष में पुरुषार्थ और दैव को पक्ष-विपक्ष बनाकर, द्रौपदी, भीम तथा युधिष्ठिर के संवाद हैं, जिनमें लगभग एक जैसी बातों को बार-बार दुहराया गया है। भारवि ने इसी घटना को अपने अभीप्सित कथ्य तथा राजनीतिक ज्ञान के प्रदर्शन के अनुकूल समझा। उनसे पूर्व के महाकाव्यों में श्रृङ्गार या शान्तरस ही अङ्गी के रूप में प्रतिष्ठित हुए थे, भारवि ने युगानुरूप नवीन उत्साह तथा शौर्य का सन्देश देने के लिए पार्थ जैसे अप्रतिहत और प्रसिद्ध योद्धा को चरितनायक बनाया और इस क्षेत्र में (सम्भवतः पहली बार) वीररस की अवतारणा की।

इसके अतिरिक्त, इस काव्य में कुछ नवीन काव्य-रूढ़ियाँ भी निर्मित हुईं जिनका बाद के कवियों ने लगभग परिपाटी मानकर अनुकरण किया। 'किरातकाव्य' का आरम्भ श्रीशब्द से होता है,[1] और उसके प्रतिसर्गान्त-पद्य में नियमतः 'लक्ष्मी' शब्द आता है अतः विद्वानों

---

१. श्रियःकुरूणामधिपस्य पालनीं प्रजासु वृत्तिं यमयुङ्क्त वेदितुम्।
स वर्णलिङ्गी विदितः समाययौ युधिष्ठिरं द्वैतवने वनेचरः।। (किरात. १।१)

में इस काव्य को 'लक्ष्म्यन्त' कहा जाता है। यह भारवि का मौलिक प्रयोग है जिससे प्रभावित होकर माघ ने शिशुपालवध को 'श्र्यन्त' (श्री-शब्द से अन्त होने वाला) तथा श्रीहर्ष ने नैषध को 'आनन्दान्त' बनाया है।

(ख) **रसपरिपाक और चरित्रचित्रण**-'किरातार्जुनीय' का अङ्गीरस 'वीर' है। श्रृङ्गार, रौद्र, भयानक आदि रस अङ्ग रूप में आए हैं। भारवि की दृष्टि अपने काव्य में अर्थगौरव का समावेश करने के साथ-साथ रस-योजना के प्रति भी जागरूक है। कृष्ण कवि ने उनके काव्य की इन विशेषताओं का आकलन इस प्रकार किया है -

**प्रदेशवृत्त्यापि महान्तमर्थं प्रदर्शयन्तीरसमादधाना।**
**सा भारवेः सत्पथदीपिकेव रम्या कृतिः कैरिव नोपजीव्या।।**

वीररस का उपनिबन्धन, यहाँ किरातवेश में अर्जुन के पराक्रम की परीक्षा करने के लिए अवतरित भगवान् शिव, उनके गणों तथा अर्जुन के पारस्परिक युद्ध में हुआ है। युद्धवीरता के साथ-साथ अर्जुन की अडिग तपोनिष्ठा के माध्यम से धर्मवीरता का भी विशेष परिपाक किया गया है।

काव्य के आरम्भ में वनेचर का प्रवेश और उसकी उक्तियों से युधिष्ठिर की सुप्त उत्साहवृत्ति उद्बुद्ध होती है, भीम और द्रौपदी के प्रेरक-कथोपकथनों से उसका उपचय होता है और भगवान् व्यास के सन्दर्भ से वह 'वीररस' के बीजरूप में तृतीय पाण्डव अर्जुन में संक्रान्त हो जाती है। तपश्चर्या तथा किरात-युद्ध के माध्यम से विविध विच्छित्तियों में वही अनेकथा रस्यमान बन कर परिणति को प्राप्त होती है। द्वितीय-सर्ग में भीम की उक्तियाँ सर्वथा निराश और हतसत्त्व मनुष्य में भी नवीन उर्जा और स्फूर्ति का सञ्चार कर देती हैं, कतिपय उदाहरण आस्वाद्य हैं -

**तदलं प्रतिपक्षमुन्नतेरवलम्ब्य व्यवसायवन्ध्यताम्।**
**निवसन्ति पराक्रमाश्रया न विषादेन समं समृद्धयः।। (२।१५)**

**अथवा,**

**मदसिक्तमुखैर्मृगाधिपः करिभिर्वर्तयते स्वयं हतैः।**
**लघयन्खलु तेजसा जगन्न महानिच्छति भूतिमन्यतः।। (२।१८)**

इन पद्यों में सूक्तियों एवं निदर्शनों के माध्यम से कवि ने वीररस की मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि तैयार की है। इनको पढ़ या सुनकर सिद्धान्ततः इनसे असहमत होता हुआ भी कोई व्यक्ति प्रभावित हुए बिना नहीं रह सकता। यद्यपि युद्ध-वर्णन षोडश से अष्टादश तक दो सर्गों में ही हुआ है, किन्तु उसके मूल के रूप में पूर्वोक्त पृष्ठभूमि सम्पूर्ण काव्य में

अनुस्यूत है। समुचित आलम्बन, उद्दीपन तथा सञ्चारियों के संयोग से निष्पन्न वीररस का परिपाक भारवि के युद्ध-वर्णन का वैशिष्ट्य है। शिव के द्वारा धनुष की प्रत्यञ्चा खींचने का यह चित्र देखिए -

उदूढवक्षस्थगितैकदिङ्मुखो विकृष्टविस्फारितचापमण्डलः।
वितत्य पक्षद्वयमायतं बभौ विभुर्गुणानामुपरीव मध्यगः।। (१४।३१)

नाद-सौन्दर्य से समन्वित यह पद्य तो कवि के कौशल का परिपक्व प्रमाण है -

उन्मज्जन्मकर इवामरापगायावेगेन प्रतिमुखमेत्य बाणनद्याः।
गाण्डीवी कनकशिलानिभं भुजाभ्यामाजघ्ने विषमविलोचनस्य वक्षः।।
(१७।६३)

'अर्जुन अपने सब शस्त्रों का प्रयोग करके श्रान्त हो गए फिर भी उस अद्भुत किरात को पराजित न कर सके। तब उन्होंने गङ्गा के जल को चीरकर ऊपर उछले हुए मगर के समान बाणों की नदी के आगे आकर, त्रिलोचन शिव के सुवर्ण-शिला-सदृश विशाल वक्षःस्थल पर दोनों भुजाओं से प्रहार किया।'

अङ्ग-रसों के अन्तर्गत आठवें, नवें तथा दसवें सर्ग में श्रृङ्गार के चित्र विपुल मात्रा में हैं, अन्यत्र प्रसङ्गवश रौद्र और भयानक की भी सुन्दर अभिव्यञ्जनाएँ मिलती हैं। भारवि, श्रृङ्गार के चित्रण में सिद्धहस्त हैं किन्तु उनका श्रृङ्गार कालिदास के श्रृङ्गार से भिन्न नायिका-भेदादि-रूढियों से संकीर्ण तथा अधिक उद्दीपक है। विप्रलम्भ की अपेक्षा सम्भोग-चित्रणों में उनका अधिक अभिनिवेश व्यक्त हुआ है। अर्जुन के तप-प्रसङ्ग में अप्सराओं द्वारा प्रलोभन का प्रसङ्ग उपस्थित करके वे श्रृङ्गार की अनेक कलात्मक शब्दार्थविच्छित्तियाँ प्रदर्शित करते हैं। सुन्दरी स्त्रियों और उनके हाव-भाव तथा कौतूहलमयी क्रीड़ाओं का सूक्ष्म विश्लेषण तो वे कुशलता से कर लेते हैं, किन्तु प्रेम की मादकता से सहज उत्पन्न अनुभावों एवं स्वाभाविक प्रणय-स्थितियों का एक भी सफल चित्रण, जो कालिदास के काव्यों में पद-पद पर उपलब्ध हो जाता है, उनमें खोजने से भी नहीं मिलता। भारवि के ये श्रृङ्गारचित्र एक उथली ऐन्द्रियता की ओर झुक कर कहीं-कहीं अपेक्षित उदात्तता और मर्यादावृत्ति को भी खो बैठे हैं। अप्सराओं की अर्जुनविषयक रति के प्रदर्शन में (अनौचित्यप्रवर्तितत्व के कारण) श्रृङ्गार की रसाभास के रूप में भी योजना भारवि ने की है। आलम्बन और उद्दीपन दोनों रूपों में अधिकांश प्रकृति-वर्णन भी श्रृङ्गारपरक हैं। प्रकृति-वर्णनों में जहाँ ये श्रृङ्गार से उबरते भी हैं वहाँ यमक के फेर में पड़ जाते हैं इसलिए इनके नैसर्गिक वर्णन भी प्राचीन कवियों जैसे स्वाभाविक और हृद्य नहीं रह गए।

भारवि के काव्य में चरित्र-चित्रण का पक्ष अवश्य अत्यन्त पुष्ट और स्पृहणीय है। संवादों के तो ये कुशल शिल्पी हैं। इनके द्वारा युधिष्ठिर, भीम और द्रौपदी के द्वारा कहलाई

गई उक्तियाँ न केवल राजनीति की सूक्ष्म बातों का ज्ञान करातीं हैं अपितु उनके द्वारा महाकाव्य के ये पात्र पाठक के सामने जीवन्त होकर आ जाते हैं, थोड़ी देर के लिए ही सही वह उसी परिवेश में पहुँच जाता है। अर्जुन की बातचीत, तपश्चर्या एवं युद्ध की प्रत्येक चेष्टा उनके धीरोदात्त व्यक्तित्व, दृढ़सङ्कल्पशक्ति और पराक्रमशीलता से समन्वित चेतनमूर्ति को हमारे लिए प्रत्यक्ष कर देती है।

(ग) **रचनाशिल्प तथा पाण्डित्य-प्रदर्शन**-भारवि प्रौढ़ एवं अलङ्कृत काव्यरचना के कुशल शिल्पी हैं। शुद्धकलावादिता तथा पाण्डित्य की दृष्टि से मूल्याङ्कन करने पर वे कालिदास से भी आगे बढ़ जाते हैं। अर्थगौरव के वे आचार्य हैं[1] युधिष्ठिर द्वारा भीम के भाषण की प्रशंसा कराते हुए वे अपनी अभीप्सित वाक् शैली का परिचय स्वयं दे देते हैं। भारवि की दृष्टि में सत्काव्य के लिए, पदों की स्फुटता, अर्थगौरव का स्वीकार, शब्दों की भिन्नार्थकता तथा सामर्थ्य- ये ही आवश्यक गुण हैं।[2] उनकी भाषा प्रौढ़ और परिमार्जित है। वह 'विविक्तवर्णाभरणा' और 'सुखश्रुतिः' तो है ही कहीं-कहीं प्रसन्न-गम्भीरपदा भी है, क्योंकि भाषा (सरस्वती) के विषय में ये ही उनके आदर्श हैं।[3] फिर भी कालिदास जैसी प्रासादिकता उनमें नहीं मिलती। विकट समास-बन्धों के अनवसर प्रयोग के विषय में यद्यपि वे सावधान हैं फिर भी उनकी काव्य-सरणि में कालिदास-सदृश वैदर्भी का परीरम्भ नहीं है। कालिदास से माघ तक की यात्रा में शैली का जो रूप परिवर्तन हुआ, भारवि उसके एक विश्रामस्थल हैं।[4] उनके महाकाव्य के प्रसिद्ध टीकाकार, मल्लिनाथ ने उनकी शैली को 'नारिकेलफलसम्मित' कहा है [5]

सभी प्रधान और महत्त्वपूर्ण अलङ्कार और चित्रालङ्कारों का वे साभिनिवेश प्रयोग करते हैं। पूरा पञ्चदशसर्ग उन्होंने चित्रबन्धों की शाब्दीक्रीड़ा में व्यय कर दिया है। अर्थालङ्कारों के अन्तर्गत, उपमा, उत्प्रेक्षा, निदर्शना, समासोक्ति, काव्यलिङ्ग, व्यतिरेक, अतिशयोक्ति आदि का यथावसर प्रयोग वे करते हैं। कालिदास की ही भाँति 'अर्थान्तरन्यास' उनका भी प्रिय अलङ्कार है। उनकी प्रसिद्ध राजनीतिक तथा व्यावहारिक-सूक्तियाँ प्रायः इसी के माध्यम से मुखर हुई हैं। 'निदर्शना' का एक सुन्दर प्रयोग, जिसमें वायु द्वारा छितराए गए स्थल-कमलिनी के पराग को सुवर्णमय-छत्र जैसा बतलाया गया है- उन्हें काव्यरसिकों में **'आतपत्र-भारवि'** की उपाधि द्वारा प्रथित करता है।[6]

---

१. भारवेरर्थगौरवम्।

२. स्फुटता न पदैरपाकृता न च न स्वीकृतमर्थगौरवम्।
रचिता पृथगर्थता गिरां न च सामर्थ्यमपोहितं क्वचित्।। (२।२७)

३. **किरात.** १४।३

४. भोलाशङ्कर व्यास- **संस्कृत-कविदर्शन-** (चौखम्बा, वाराणसी १९६८, पृ.१३७

५. नारिकेलफलसम्मितं वचो भारवेः सपदि तद्विभज्यते। (**किरात**, घण्टापथ व्याख्या)

६. उद्भूतस्थलनलिनीवनादमुष्मादुद्भूतः सरसिजसम्भवः परागः
वात्याभिर्वियति विवर्तितः समन्तादाधत्ते कनकमयातपत्रलक्ष्मीम्।। (**किरात.** ५।३९)

चित्रबन्धों के तो वे ऐन्द्रजालिक ही हैं। कूट-कविता की इस कला में वे न केवल दक्ष हैं, अपितु उसके प्रति उनका विशेष पक्षपात भी प्रकट होता है। पादान्तादियमक, पादादियमक, एकाक्षरपद, एकाक्षर, समुद्गक, प्रतिलोमानुलोमपाद, सर्वतोभद्र, गोमूत्रिकाबन्ध आदि के अनेक उदाहरण उन्होंने प्रस्तुत किये हैं।[1]

विविध वृत्तों के प्रयोग में वे निष्णात हैं। उपजाति (इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा), वैतालीय, द्रुतविलम्बित, प्रमिताक्षरा, प्रहर्षिणी, स्वागता, उद्गता, पुष्पिताग्रा के अतिरिक्त औपच्छन्दसिक, अपरवक्त्र, जलोद्धतगति, चन्द्रिका, मत्तमयूर जैसे अप्रसिद्ध छन्दों का भी प्रयोग उन्होंने किया है। उनका 'वंशस्थ' अत्यन्त स्पृहणीय माना गया है, इसकी प्रशंसा करते हुए क्षेमेन्द्र कहते हैं -

> "वृत्तच्छत्रस्य सा कापि वंशस्थस्य विचित्रता।
> प्रतिभा भारवेर्येन सच्छायेनाधिकीकृता।।"
>
> (सुवृत्ततिलक, काव्यमाला श्लो. ३१ तृतीय-विन्यास)

भारवि, अनेक शास्त्रों के पारदृश्वा और बहुश्रुत विद्वान् थे। किरातार्जुनीय में उन्होंने अनेक शास्त्रों की बहुज्ञता प्रदर्शित की है। फिर भी अध्यात्म या दर्शनों की अपेक्षा उनकी रुचि राजनीति, व्याकरण, आयुर्वेद, धनुर्वेद तथा कामशास्त्र की ओर अधिक है। उनकी अनेक मञ्जुल सूक्तियाँ आज भी पण्डितजनों की जिह्वाग्रनर्तकी बनी हुई हैं। कुछ निदर्शन यथा -

> 'हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः'। (किरात. १।४)
> 'सदानुकूलेषु च कुर्वते रतिं नृपेष्वमात्येषु च सर्वसम्पदः।' (१।५)
> 'वरं विरोधोऽपि समं महात्मभिः।' (१।८)
> 'अहो दुरन्ता बलवद्विरोधिता।' (१।२३)
> 'ननु वक्तृविशेषनिःस्पृहा गुणगृह्या वचने विपश्चितः।' (२।५)
> 'निवसन्ति पराक्रमाश्रया न विषादेन समं समृद्धयः।' (२।१५)
> 'न महानिच्छति भूतिमन्यतः' (२।१८)

---

१. कुछ क्लिष्ट प्रयोगों के उदाहरण इस प्रकार हैं-

(क) एकाक्षरपद- स सासिः सासुसूः सासो येयायेयाययाययः।
लली लीलां ललोऽलोलः शशीशशिशुशीः शशन्।। (१५।५)

(ख) एकाक्षर - न नोननुन्नो नुन्नोनो नाना नानानना ननु।
नुन्नोऽनुन्नो ननुन्नेनो नानेना नुन्ननुन्ननुत्।। (१५।१४)

(ग) प्रतिलोमानुलोमार्यशः - ननु हो मथना राघो घोरा नाथमहो नु न।
तयदातवदा भीमा माभीदा बत दायत।। (१५।२०)

'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।
वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः।।'

(२।३०) इत्यादि।

## किरातार्जुनीय की टीकाएँ

पारम्परिक पण्डितों में, कालिदास के बाद भारवि, माघ और श्रीहर्ष ही ऐसे कवि रहे हैं जिन्हें अनवरत प्रायः पढ़ा और समझा जाता रहा। भारवि के काव्यबन्ध में प्रविविक्षु रसिकों के उपकारार्थ 'किरातार्जुनीय' पर समय-समय पर बहुत सी टीकाएँ लिखी गईं। डॉ. एम. कृष्णमाचारियर ने अपने इतिहास-ग्रन्थ में मल्लिनाथकृत घण्टापथ के अतिरिक्त इस काव्य की लगभग ३३ प्राचीन टीकाओं की सूची दी है[१]

भारतीय समीक्षा-परम्परा में भारवि-परम्परा में भारवि की अर्थगौरव के लिये सदैव सराहना की जाती रही है। अर्थगौरव प्रतिभा की जागरूकता के कारण भारवि के काव्य में नैरंतर्य के साथ बना रह सका है। इस दृष्टि से काव्यशास्त्र के महान् आचार्य कुन्तक ने उचित ही उन्हें 'अवहित कवि' कहा है। कुन्तक ने भारवि के महाकाव्य में पर्यायवक्रता, संवृतिवक्रता तथा प्रबन्धवक्रता का भी विस्तार से निदर्शन किया है। भारवि के काव्यात्मक प्रकर्ष की यथोचित समालोचना करने वाले पहले बड़े आचार्य कुन्तक ही कहे जा सकते हैं।

कुन्तक के सहृदय समीक्षा का ही एक उपोद्घात ऐहोल शिलालेख में रविकीर्ति ने कर दिया है, जिसमें श्लेष के माध्यम से भारवि को 'अर्थविधि में स्थिर योजना का निर्माता' और 'विवेकी कवि' के रूप में प्रतिष्ठित किया गया है। जहाँ तक भारवि के अर्थगौरव की सराहना का प्रश्न है, उसका प्राचीनतम उल्लेख उद्भट के काव्यालङ्कारसारसङ्ग्रह में मिलता है।

टीकाकारों में मल्लिनाथ का भारविविषयक मन्तव्य तो सुप्रसिद्ध ही है, जिसमें भारवि के वचन को 'नारिकेलफलसम्मित' बताया गया है। काव्यपाक का विचार करने वाले आचार्यों ने भी भारवि के काव्य को 'नारिकेलपाक' का उदाहरण माना है। मल्लिनाथ ने किरातार्जुनीयम् की, महाकाव्यलक्षण की दृष्टि से समृद्धि, उदात्त चरित्र तथा इसकी रसगर्भनिर्भरता की प्रशंसा की है। किरातार्जुनीयम् के एक अन्य टीकाकार चित्रभानु ने अपनी शब्दार्थप्रकाशिका में भारवि की भारती को 'अन्तर्गतमनोरम' गम्भीर तथा अद्भुत वस्तु से युक्त बताया है और यहाँ तक कहा है कि भारवि की वाणी की गंभीरता की थाह लेना सुधासिन्धु के तल को देखने की इच्छा करने के समान है -

---

१. History of Classical Sanskrit Literature (Pg. 153)

गंभीरता भारविभारतीषु या प्रसन्नता चानुपदं प्रतीयते।
इयत्तया तामवगन्तुमुद्यतां ध्रुवं सुधासिन्धुतलं दिदृक्षते।।
(किरात. त्रिवेन्द्रम् संस्कृतसीरीज में शब्दार्थप्रकाशिका का आरंभिक पद्य)

काव्यशास्त्र के आचार्यों में भारवि का उल्लेख करने वाले अन्य आचार्य राजशेखर हैं, जिन्होंने भारवि को उज्जयिनी की काव्यकार पुरुषपरीक्षा में उत्तीर्ण बताया है तथा भारवि की वाणी को 'उल्लेखवान् पदसन्दर्भ' से युक्त बताया है। टीकाकारों के अनुसार उल्लेखवान् से आशय प्रतिभा समन्वित होने से है। कुन्तक ने भारवि के सन्देहालङ्कार के प्रयोग को विशेष रूप से सराहा है, और तत्संबंधी दो पद्य भारवि से उन्होंने उद्धृत किये हैं। रुय्यक भी भारवि के सन्देह-प्रयोग के प्रशंसक हैं। भारवि के अन्य प्रशंसक आचार्यों में क्षेमेन्द्र का नाम उल्लेखनीय है, जिन्होंने भारवि के वंशस्थ वृत्त के प्रयोग को उनकी अपनी विशेषता बताया है। दूसरी ओर महिमभट्ट, मम्मट, हेमचन्द्र, जयरथ, वामन, विश्वनाथ आदि दिग्गज आचार्य हैं, जिन्होंने भारविकाव्य के दोषदिग्दर्शन में अपना आचार्यत्व प्रदर्शित किया है। महिमभट्ट ने तो इस दृष्टि से भारवि के सत्रह स्थल उद्धृत किये हैं।

भारवि के कृतित्व के वैशिष्ट्य को भरतचरितकार ने सटीक रूप में प्रकट किया है-

प्रदेशवृत्त्यापि महान्तमर्थं प्रदर्शयन्ती रसमादधाना।
सा भारवेः सत्पथदीपिकेव रम्या कृतिः कैरिव नोपजीव्या।।

## महाकवि माघकृत शिशुपालवध

माघविरचित 'शिशुपालवध', भारवि के 'किरातार्जुनीय' की ही परम्परा में एक प्रौढ़ तथा सर्वाङ्गसम्पन्न महाकाव्य के रूप में प्रतिष्ठित है। पण्डितों में इसका आदर 'किरातकाव्य' से भी कुछ अधिक ही है। यह बात अनेक पारम्परिक प्रशस्तियों से प्रमाणित हो जाती है[१]। 'भारवि' और 'माघ' अभिधानों को आलङ्कारिक रूप से अन्वर्थकता देकर प्राचीन काव्य-रसिकों ने माघ को भारवि का अनुवर्ती होने पर भी उनसे उत्कृष्ट प्रमाणित करने का प्रयास किया है।

भारवि के बाद माघ तक के अन्तराल में निश्चित रूप से 'रावणवध' या 'भट्टिकाव्य' के रचयिता महाकवि भट्टि, 'जानकीहरण' के कर्त्ता कुमारदास (तथा डॉ. भोलाशङ्कर व्यास

---

१. (क) उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
नैषधे पदलालित्यं माघेसन्ति त्रयो गुणाः।
(ख) मुरारिपदचिन्ता चेत्तदा माघे रतिं कुरु।
मुरारिपदचिन्तावेत्तदा माघे रतिं कुरु।।
(ग) मेघे माघे गतं वयः।

के मत में सम्भवतः अप्राप्त 'ह्यग्रीववध'-संज्ञक महाकाव्य के कृतिकार भर्तृमेण्ठ)[१] जैसे समर्थ एवं पण्डित कवि हो चुके थे। किन्तु इन सभी में एकदेशीय उद्देश्यपरता थी[२] अथवा चात्मकारिक कवित्व की अपेक्षित प्रौढ़ता शेष रह गई थी इसलिए इन से परवर्ती होने पर भी शिशुपालवध के कर्त्ता माघ को ही बृहत्त्रयी में स्थान दिया गया।

वस्तुतः शिशुपालवध भारवि की परम्परा में लिखे गए अलङ्कृत महाकाव्यों का चूड़ान्त-निदर्शन है। शास्त्रीय विद्वत्ता के प्रदर्शन अथवा ग्रन्थ में जटिल ग्रन्थियाँ गर्भित रखने में पटु श्रीहर्ष का नैषधीयचरित महाकाव्य, पदलालित्य, कल्पना की ऊँची उड़ान तथा 'पञ्चनली' जैसी कृत्रिम कलाबाजी में, सम्भव है शिशुपालवध से कुछ आगे बढ़ गया हो किन्तु इन सबका समीचीन समन्वय एवं अभिनव शब्दयोजना का उत्कर्ष माघकाव्य में ही मिलता है इसीलिए पुराने पण्डित-**'काव्येषु माघः कविकालिदासः'** अथवा **'नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते'** कह कर इसकी प्रशंसा करते आए हैं।

## माघ-स्थितिकाल, जन्मस्थल तथा जीवन-वृत्त

**स्थितिकाल**-यद्यपि शिशुपालवध की समाप्ति में कवि वंश-वर्णन के पाँच पद्यों में स्वयं माघ ने अपना परिचय उपनिबद्ध किया है, फिर भी इससे माघ के पितामह एवं पिता के विषय में ही कुछ बातें ज्ञात हो पाती हैं, कवि ने (सम्भवतः अत्यन्त विनम्रता-वश) अपना नाम भी नहीं दिया[३] इसके अनुसार उनके पितामह सुप्रभदेव, (किसी) श्रीवर्मल सञ्ज्ञक राजा के महामन्त्री थे। उनके पुत्र अत्यन्त धर्मनिष्ठ एवं युधिष्ठिर-सदृश गुणों वाले दत्तक हुए। माघ इन्हीं दत्तक के पुत्र थे। इसके अतिरिक्त उनके विषय में और कुछ जानकारी इससे प्राप्त नहीं होती।

डॉ. कीलहार्न को राजपूताने के वसन्तगढ़ नामक स्थान से वर्मलात नामक किसी राजा का ६८२ विक्रमी अर्थात् ६२५ ई. का शिलालेख प्राप्त हुआ था। इसके प्राप्तिकर्त्ता के अनुसार ये वर्मलात और श्रीवर्मल एक ही थे और ये ही माघ के पितामह सुप्रभदेव के आश्रयदाता थे। इस दृष्टि से सुप्रभदेव का समय ६२५ ई. के आस-पास और उनके पौत्र माघ का अनुमानित समय ६५०-७५७ वि.सं. से ७५७ वि.सं. (७०० ई.) के बीच हो सकता है[४]। अन्य विद्वानों ने भी इस विषय पर प्रभूत अन्वेषण एवं विचार किया है तदनुसार इनका स्थिति-काल सातवीं शती ईसवी के उत्तरार्ध में माना जाना चाहिए[५]। इसके मत के प्रत्यायक कुछ बाह्य प्रमाणों का सारांश इस प्रकार है -

---

१. भोलाशङ्कर व्यास-**संस्कृत-कवि-दर्शन**, पृ.१७४ चौखम्बा, संस्कृत सीरीज ऑफिस, वाराणसी-१९६८
२. जैसे भट्टिकाव्य का मूल उद्देश्य व्याकरण के प्रायः समस्त नियमों के काव्यात्मक उदाहरण प्रस्तुत करना ही था। कवियों की इस ऐकान्तिक विद्वत्प्रियता को ही हमने यहाँ एकदेशीयता कहा है।
३. "तस्यात्मजः सुकविकीर्तिदुराशयाऽदः काव्यं व्यधत्त शिशुपालवधाभिधानम्।" (**कविवंशवर्णन** ५ पद्य)
४. Killhorn-**Journal of the Royal Asiatic Society** 1908 P. 409
५. Pathak- **Journal of Bombay the Royal Asiatic Society** Vol. XXIII P.18
Kane P.V. - **Journal of Bombay the Royal Asiatic Society** Vol. XXIV P. 19
Bhattachary D.C. - **Indian Antiquary** Vol. XLVI P. 191

(१) **आनन्दवर्धन (८५० ई.)** ने अपने ग्रन्थ **ध्वन्यालोक में** शिशुपालवध के दो श्लोक उद्धृत किए हैं।[1]

(२) **शिशुपालवध (२।११२)** का एक पद्य[2], जिसमें माघ ने श्लेष द्वारा राजनीति की तुलना व्याकरणशास्त्र से की है स्पष्टरूप से व्याकरण के दो प्रथित ग्रन्थों, **वृत्ति (काशिकावृत्ति ६५० ई.)** और **'न्यास'** (सम्भवतः जिनेन्द्रबुद्धिविरचित **'न्यास'** या **'विवरण-पञ्जिका'** समय ७०० ई.) का सङ्केत करता है। इस मत की पुष्टि में एम.एस.भण्डारे ने कुछ अन्य प्रमाण भी उपस्थित किए हैं। उनका मत है कि माघ अपने काव्य के अनेक श्लोकों में न्यासकार (जिनेन्द्रबुद्धि) के ही विचारों को प्रकट करते प्रतीत होते हैं। नीचे उद्धृत किए जा रहे न्यासकार के इन वाक्यों की छाया शिशुपालवध के एक श्लोक में मिलती है। दोनों तुलनीय प्रसङ्ग इस प्रकार हैं-

**न्यास (२।१।१) - 'परितो व्यापृता परिभाषा।' 'परिभाषात्वेकदेशस्थाऽपि सर्वत्रशास्त्रे व्याप्रियते।'**

**शिशुपालवध (१६।८०) -'परितः प्रमिताक्षराऽपि सर्वं विषयं प्राप्तवती गता प्रतिष्ठाम्। न खलु प्रतिहन्यते कुतश्चित् परिभाषेव गरीयसी यदाज्ञा।।'[3]**

किन्तु इस धारणा का समर्थन सभी विद्वान् नहीं करते। उनका कथन है कि **'अनुत्सूत्रपदन्यासा'** आदि पद्य में जो 'न्यास' सङ्केतित हुआ है वह जिनेन्द्र बुद्धिकृत 'न्यास' नहीं अपितु उससे भी पहले का कोई एतन्नामक व्याकरण ग्रन्थ होना चाहिए क्योंकि स्वयं जिनेन्द्रबुद्धि ने भी अपने से पूर्व अनेक न्यास-ग्रन्थों के नाम दिए हैं और जिनेन्द्रबुद्धि से पूर्ववर्ती बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित में भी 'न्यास-संज्ञक' व्याकरण-ग्रन्थ का सङ्केत किया है[4]। अतएव माघ का समय सप्तमशताब्दी के उत्तरार्ध में ही स्वीकारना युक्तिसङ्गत है [5]।

---

१. "रम्या इति प्राप्तवतीः पताका ....." (शिशु. ३।५३)
"त्रासाकुलः परिपतन् परितो निकेतान्" (वही ५।२६)
प्रथम श्लोक ध्वन्यालोक, द्वितीय उद्योत में श्लेषध्वनि के तथा द्वितीय पद्य वहीं उत्प्रेक्षाध्वनि के उदाहरण के रूप में उद्धृत हैं।

२. अनुत्सूत्रपदन्यासा सद्वृत्तिः सन्निबन्धना।
शब्दविद्येव नो भाति राजनीतिरपस्पशा।। (शिशु. २।११२)

३. एम.एस. भण्डारे- **इन्ट्रोडक्शन टु शिशुपालवध,** पृ. ११ प्रो. कीथ का भी यही मत है। देखिए - **संस्कृतसाहित्य का इतिहास** (अनु. मंगलदेव शास्त्री) पृ. १५४

४. कृतगुरुपदन्यासा लोक इव व्याकरणेऽपि **(हर्षचरित)**

५. पं. बलदेव उपाध्याय- **संस्कृत सा. का इति.** पृ. २००
भोलाशङ्कर व्यास - **संस्कृतकवि-दर्शन,** पृ. १६३
M. Krishnamachariar - **History of Classical Sanskrit Literature** Pg. 155

**जन्मस्थान** : शिशुपालवध की कतिपय प्राचीन पोथियों में जो पुष्पिका प्राप्त होती है[1], तदनुसार ये **भिन्नमालवास्तव्य** सिद्ध होते हैं। भिन्नमाल या भीनमाल नगर वर्तमान समय में पश्चिमी राजस्थान के अन्तर्गत 'आबू पर्वत' तथा 'लूना' नदी के बीच स्थित है। सातवीं शताब्दी में जब चीनी यात्री ह्वेनत्साङ्ग भारत आया था तब यह नगर गुजरात की राजधानी एवं महत्त्वपूर्ण विद्या-केन्द्र था। इस नगर को किसी समय श्रीमाल या पुष्पमाल भी कहा जाता था। डॉ. भोलाशङ्कर व्यास इनका जन्मस्थान पार्वत्यप्रदेश, डूँगरपुर बाँसवाड़ा मानते हैं।[2] डॉ. कृष्णमाचारियर इसे गुजरात के श्रीमाल नगर के रूप में स्वीकारते हैं शिशुपालवध महाकाव्य का अनुशीलन करने पर उनके उच्चकुलीन, सदाचार-परायण तथा राजदरबारों से जुड़े, ब्राह्मण एवं विष्णुभक्त होने की भी सूचना मिलती है। व्याकरण, काव्यशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, आयुर्वेद, पुराणेतिहासादि विभिन्न विषयों की उच्चशिक्षा एवं व्यावहारिक ज्ञान उन्हें अवश्य प्राप्त हुआ होगा, क्योंकि उनकी कृति शिशुपालवध में इनका समुचित और अवसरानुकूल निबन्धन प्राप्त होता है।

**शिशुपालवध-परिचय तथा समीक्षा** - शिशुपालवध महाकाव्य, माघ की अब तक प्राप्त प्रथम रचना है। सूक्ति-संग्रहों तथा लक्षणग्रन्थों में इनके नाम से कुछ ऐसे पद्य प्राप्त होते हैं जो इनके काव्यत्वानुगुण होते हुए भी शिशुपालवध में नहीं पाए जाते[3]। माघ-काव्य का अनुशीलन करने पर यह ज्ञात होता है कि इनमें भी भारवि की भाँति प्रबन्धान्तर्गत मुक्तकवत् काव्यचित्र देने की प्रवृत्ति है, अतएव सम्भव है इन्होंने शिशुपालवध के अतिरिक्त कुछ मुक्तक रचनाएँ भी की हों।

'शिशुपालवध' की कथा भी किरातार्जुनीय की भाँति महाभारत से ली गई है। श्रीमद्भागवत आदि पुराणों में भी यह कथा प्राप्त होती है। कवि ने श्रीकृष्णचरित के एक छोटे से प्रसङ्ग को अपनी मौलिक उद्भावनाओं तथा कल्पना-चातुरी से महाकाव्यानुगण बनाने की चेष्टा की है, फिर भी 'अभिधान' के अतिरिक्त यह भारवि के किरातार्जुनीय की शैली का हूबहू अनुवर्तन है। माघ की शैली प्रकृष्ट एवं स्फीत मानी जा सकती है, किन्तु अक्षुण्ण एवं स्वयं के द्वारा आविष्कृत नहीं कही जा सकती। जैसा कि हम आगे प्रदर्शित करेंगे इसका सङ्घटन पूर्णतया किरात की अनुकृति में किया गया है, किन्तु शीर्षक या महाकाव्य के नाम के विषय में इन्होंने कदाचित् 'हयग्रीववध' का अनुवर्तन किया है। काव्य का मूल कथानक श्रीकृष्ण तथा उनके फुफेरे भाई चेदिनरेश शिशुपाल के वैर तथा युधिष्ठिर के राजसूय-यज्ञ में श्रीकृष्ण द्वारा किए गए उसके वध से सम्बन्धित है। कवि ने द्वारका

---

१. "इति श्रीभिन्नमालवास्तव्य दत्तकसूनोर्महावैयाकरणस्य माघस्य कृतौ शिशुपालवधे महाकाव्ये...."

२. **संस्कृत-कवि-दर्शन**, पृ. १६३

३. बुभुक्षितैर्व्याकरणं न भुज्यते पिपासितैः काव्यरसो न पीयते।
न विद्यया केनचिदुद्धृतं कुलं हिरण्यमेवार्जय निष्फलाः कलाः।।
वल्लभदेव की **सुभाषितावली** में भी एक ऐसा ही पद्य माघ के नाम से सङ्कलित है।

से युधिष्ठिर के राजसूय-यज्ञ में सम्मिलित होने के लिए कृष्ण के प्रस्थान और वहाँ शिशुपाल द्वारा किए गए उनके अपमान तथा बाद में श्रीकृष्ण के द्वारा उसके मारे जाने की प्रासङ्गिक कथा को बीस सर्गों का विस्तार दिया है। संक्षेप में कथावस्तु इस प्रकार है-

देवर्षि नारद इन्द्र का सन्देश लेकर द्वारका में श्रीकृष्ण के पास आते हैं और शिशुपाल के पूर्वजन्मों का वृत्तान्त बताकर लोककल्याणार्थ चेदिनरेश के वध का आग्रह करते हैं। देवर्षि के जाने के बाद श्रीकृष्ण मन्त्रणागृह में जाकर बलराम और उद्धव से मन्त्रणा करते हैं और तदनुसार युधिष्ठिर के राजसूय-यज्ञ में सम्मिलित होने का निश्चय करते हैं। श्रीकृष्ण सदल बल इन्द्रप्रस्थ की यात्रा करते हैं। श्रीकृष्ण की सेना रैवतक पर्वत पर पहुँचती है। श्रीकृष्ण ससैन्य रैवतक पर निवास करते हैं। यहाँ पर माघ ने रैवतक पर्वतक का मनोरम वर्णन किया है, साथ ही ऋतुओं, वनविहार, जलक्रीडा, सूर्यास्त, चन्द्रोदय, मधुपान, प्रभात और प्रातःकालीन अभियान का मनोरम चित्रण भी किया है। उसके बाद श्रीकृष्ण इन्द्रप्रस्थ पहुँचकर पाण्डवों से मिलते हैं। वे यज्ञसभा में प्रवेश करते हैं। वहाँ पर भीष्म पितामह के निर्देश पर यज्ञ में श्रीकृष्ण की अग्रपूजा होती है। श्रीकृष्ण की अग्रपूजा से चेदिराज शिशुपाल रुष्ट होकर श्रीकृष्ण, भीष्म और युधिष्ठिर के प्रति अपशब्दों का प्रयोग करता है। इस अप्रिय प्रसङ्ग से उभयपक्ष के राजा परस्पर क्रुद्ध होकर युद्ध के लिए उद्यत हो जाते हैं। युद्ध का प्रसङ्ग उपस्थित होने पर शिशुपाल श्रीकृष्ण के पास अपना दूत भेजता है। वह दूत श्रीकृष्ण को अपने स्वामी का द्व्यर्थक (स्तुति तथा निन्दापरक) सन्देश सुनाता है। सात्यकि दूत को समुचित उत्तर देता है।

दूत-संवाद के बाद उत्तेजित श्रीकृष्णपक्ष की सेना युद्ध के लिए प्रयाण कर देती है। उभय पक्षीय सेना में घोर युद्ध होता है। अन्ततः श्रीकृष्ण और शिशुपाल में भीषण युद्ध होता है और उसमें श्रीकृष्ण द्वारा शिशुपाल का वध किया जाता है। शिशुपालवध के साथ ही महाकाव्य का समापन होता है।

कथावस्तु, उसका विन्यास, सर्गों में वर्ण्यविषयों का क्रम तथा चित्रकाव्य का लगभग हूबहू अनुकरण उन्हें कहीं-कहीं भारवि का अन्धानुयायी सा बना देता है। इनके काव्य का इतिवृत्त किरातार्जुनीय से भी छोटा है, फिर भी इन्होंने उसे २० सर्गों में सङ्गुम्फित करने का साभिनिवेश प्रयास किया है। दोनों काव्य 'श्री'-शब्द से आरम्भ होते हैं, भारवि के काव्य का प्रत्येक सर्ग 'लक्ष्मी' शब्द से समाप्त होता है तो माघ-काव्य की सर्ग-परिणति भी 'श्री' शब्द से ही होती है[१]। किरात के प्रथम सर्ग में वनेचर श्रीकृष्ण के पास आता है तो यहाँ देवर्षि नारद आते हैं। नारद और कृष्ण की बात-चीत में किरात के युधिष्ठिर-व्यास-संवाद की छाया है। किरात के दूसरे सर्ग में भीम, द्रौपदी और युधिष्ठिर का राजनीतिक विवाद होता है तो यहाँ भी दूसरे ही सर्ग में बलराम, कृष्ण एवं उद्धव के राजनीतिक बातचीत

---

१. **किरातार्जुनीय** १।१ - 'श्रियःकुरूणामधिपस्य पालनीम्' इत्यादि पद्य तथा **शिशुपालवध** १।१ श्रियःपतिः श्रीमति शासितुं जगदित्यादि पद्य।

का उपनिबन्धन लगभग उसी शैली में किया गया है। इसके अतिरिक्त माघ के चतुर्थ सर्ग का रैवतक वर्णन, षष्ठ सर्ग का ऋतुवर्णन तथा सप्तम से दशम तक वनविहारादि का वर्णन, भारवि के चतुर्थसर्ग से नवमसर्ग तक के वर्णनों का कला की दृष्टि से मनोहर होते हुए भी 'अन्यच्छायायोनि' है। माघ के सोलहवें सर्ग का वाद-विवाद किरातार्जुनीय के तेरहवें-चौदहवें सर्गों से तथा उनका उन्नीसवें सर्ग का युद्धवर्णन (चित्रकाव्य) किरातकाव्य के उसी तरह के युद्धवर्णन (चित्रकाव्य) से युक्त पन्द्रहवें सर्ग से प्रभावित है।

शिशुपालवध की वस्तु महाभारत के साथ-साथ, श्रीमद्भागवत और विष्णुपुराण से भी कुछ परिवर्तनों के साथ उपात्त की गई है। कवि ने विष्णुभक्त होने के तथा अपने चरितनायक श्रीकृष्ण के चरित्र का औदात्य चित्रण करने के लिए श्रीमद्भागवत (दशम स्कन्ध, अ. ७१ से ७४ तक) का आधार लिया है। भागवतोक्त जरासन्ध वध की आवश्यकता के स्थान पर शिशुपालवध की चिन्ता उपन्यस्त करना, अग्रपूजा के समय सहदेव के स्थान पर भीष्म द्वारा श्रीकृष्ण की अग्रपूजा का आग्रह माघ के कुछ सहेतुक परिवर्तन हैं। शिशुपालवध के नायक श्रीकृष्ण, प्रतिनायक चेदिनरेश शिशुपाल तथा अङ्गीरस 'वीर' है। किन्तु काव्य का अनुशीलन करने वला सहृदय बीच-बीच में लम्बे-लम्बे श्रृङ्गारिक वर्णनों को पढ़ते समय यह भूल ही जाता है कि वह कोई 'वीररस' का काव्य पढ़ रहा है। अङ्गरस श्रृङ्गार यहाँ भी किरातार्जुनीय की ही भाँति अपने मांसल-स्वरूप में ही अधिक आया है। विप्रलम्भ के कतिपय चित्र हैं अवश्य किन्तु कवि का अभिनिवेश सम्भोग वर्णनों की ओर ही अधिक रहा है। अन्य अङ्गरस भी प्रसङ्गिक रूप से ग्रहण किए गए हैं विशेषतः युद्ध वर्णनों में रौद्र और बीभत्स।

सेनाप्रयाण, अस्त्रशस्त्रों की झनझनाहट, हाथियों की चिग्घाड़, योद्धाओं का द्वन्द्वयुद्ध कबन्धों का नृत्य, वीरों के लिए देवाङ्गनाओं की प्रतीक्षा आदि चित्र वीररस को उपचित तथा परिपुष्ट करते हैं। इनके युद्धवर्णन बहुत सुन्दर तथा प्रभावोत्पादक बन पड़े हैं, कुछ उदाहरण द्रष्टव्य हैं -

सैन्य सज्जा का एक स्वाभाविक चित्र, जिसमें घोड़ों की हिनहिनाहट, हाथियों की चिग्घाड़ तथा रणभेरी का डिण्डिमनाद पदरचना से ही अभिव्यक्त हो जाते हैं-

**"बबृंहिरे गजपतयो महानकाः प्रदध्वनुर्जयतुरगा जिहेषिरे।"** (शिशु. १७।३१)

वीरों की आपसी भिड़न्त इतनी तीव्र है कि शत्रुओं के वक्षस्थलों की ओर तनी तलवारें बिना प्रयास के ही उनके हृदयों का विदारण कर देती हैं -

**"आधावन्तः सम्मुखं धारितानामन्यैरन्ये तीक्ष्णकौक्षेयकाणाम्।**
**वक्षः पीठैरात्सरोरात्मनैव क्रोधेनान्धाः प्राविशन्पुष्कराणि।।"** (१८।१७)

युद्ध करते हुए हाथियों के वर्णन बड़े स्वाभाविक हैं - एक हाथी किसी वीर को अपनी सूँड़ से पकड़ कर ऊपर उछाल देता है तो दूसरा किसी सैनिक की एक जंघा को पैर से

दबा कर सूँड़ से पकड़ता है और हड्डियों की कड़कड़ाहट के साथ लकड़ी की भाँति बीच से चीर डालता है -

"आक्राम्यैकामग्रपादेनजङ्घामन्यामुच्चैराददानः करेण।
सास्थिस्वानं दारुवद्दारुणात्मा कञ्चिन्मध्यात्पाटयामास दन्ती"।।
(१८।५१)

माघ की वीररस वर्णनों में नादात्मकता भी अत्यन्त स्पृहणीय है, जैसे सैन्यप्रयाण का यह पद्य -

"आयान्तीनामविरतरयं राजकानीकिनीना-
मित्थं सैन्यैः सममलघुभिः श्रीपतेरूर्मिमद्भिः।
आसीदोघैर्मुहुरिव महद्‌वारिधेरापगानां
दोलायुद्धं कृतगुरुतरध्वानमौद्धत्यभाजाम्।।" (१८।८०)

शृङ्गाररस के विभावानुभावों के चित्रण में माघ कुशल हैं, विशेष रूप से संयोगशृङ्गार के तो वे निपुणतम चित्रकारों में से एक हैं। कुछ पद्य अस्वादनीय हैं -

"उपरिजतरुजानि याचमानां कुशलतया परिरम्भलोलुपोऽन्यः।
प्रथितपृथुपयोधरां गृहाण स्वयमिति मुग्धवधूमुदास दोर्भ्याम्।।"
(शिशुपाल. ७।४६)

यहाँ किसी मुग्धा नायिका द्वारा अपने प्रियतम से वृक्ष के ऊपरी भाग में खिले पुष्पों की याचना की जा रही है। नायक भी प्रिया का परिरम्भण करना चाहता है, उसे यह अच्छा बहाना मिल गया। वह निविडवक्षोजमनोहरा प्रियतमा को दोनों हाथों से ऊपर उठाकर कहता है- "लो, तुम्हीं तोड़ लो।"

एक दूसरा चित्र, श्रीकृष्ण के इन्द्रप्रस्थ-प्रस्थान के समय उनकी प्रियाओं के विविध अनुभावों की मधुर व्यञ्जना कराता है -

"यां यां प्रियः प्रैक्षत कातराक्षी सा सा ह्रिया नम्रमुखी बभूव।
निःशङ्कमन्याः सममाहितेर्ष्यास्तत्रान्तरे जघ्नुरमुं कटाक्षैः।।"
(३।१६)

यद्यपि प्रकृतिचित्रण माघ का भी अलङ्कृतशैली का उद्दीपन ही अधिक है किन्तु कहीं मानवीकरण और स्वभावोक्ति छटा उसे अन्यों की अपेक्षा स्पृहणीय और आवर्जक बना देती है। चतुर्थसर्ग में अलङ्कृत प्रकृतिवर्णन यद्यपि नीरस सा है क्योंकि वहाँ कवि का

ध्यान प्रकृति-कृति की अपेक्षा 'यमक' साधने में अधिक प्रतीत होता है, तथापि कुछ पद्य अत्यन्त मनोहर यहाँ भी बन पड़े हैं, यथा -

"नवपलाशपलाशवनं पुरः स्फुटपरागपरागतपङ्कजम्।
मृदलतान्तलतान्तमलोकयत् स सुरभिं सुरभिं सुमनोभरैः"।। (६।२)

छठे सर्ग का प्रकृतिवर्णन स्वाभाविक होने से और भी सुन्दर है। द्वादश-सर्ग में दो-चार स्थलों पर कवि ने प्रकृति को आलम्बन बनाकर प्रस्तुत किया है - वहाँ का स्वभावोक्तिसंवलित एक पद्य देखिए -

"सव्रीहिणां यावदपासितुं गताः शुकान्मृगैस्तावदुपद्रुतश्रियाम्।
कैदारिकाणामभितः समाकुलाः सहासमालोकयति स्म गोपिकाः।।"

खेतों में पके धान की रखवाली करती मुग्धा ग्राम्यबालाओं का कितना सुन्दर चित्रण है। यों तो ऋतुचक्र, सन्ध्या, चन्द्रोदय, रात्रि आदि सभी के वर्णन शिशुपालवध में अपेक्षित सौन्दर्य प्रदर्शित करते हैं किन्तु माघ का मन प्रभात-वर्णन में अधिक रमता है। रैवतक पर्वत में अरुणोदय के इस दृश्य पर कवि को **'घण्टा-माघ'** की उपाधि प्राप्त हुई है। पर्वत के एक ओर सूर्य का उदय हो रहा है, दूसरी ओर चन्द्रमा अस्त हो रहा है, ऐसा प्रतीत होता है कि यह रैवतक मानो कोई गजराज है जिसके दोनों ओर (सोने के चमकदार) दो घण्टे लटक रहे हैं -

"उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।
वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारित वारणेन्द्रलीलाम्।।"
(४।२०)

माघ ने अलङ्कारों का प्रचुर प्रयोग किया है। प्रायः सभी महत्त्वपूर्ण अलङ्कार उनके काव्य में अहमहमिकया आते दिखलाई पड़ते हैं। चित्रालङ्कारों के तो वे पूरे उस्ताद हैं। उन्नीसवें सर्ग में भारवि की भाँति उन्होंने भी **'सर्वतोभद्र'** (१९।२७), **'मुरजबन्ध'** (१९।२९), **'गोमूत्रिकाबन्ध'** (१९।४६), **'एकाक्षर'** (१९।११४) आदि का कुशल सन्निवेश किया है। इसके अतिरिक्त श्लेष के भी खूब प्रयोग मिलते हैं। छन्दों की दृष्टि से माघ पूर्व कवियों से दो पद आगे हैं। कालिदास के मुख्य छन्द ६ हैं भारवि के ११ या १२ जबकि माघ ने सोलह प्रकार के छन्दों का प्रयोग किया है। उनकी भाषा, प्रौढ़ परिमार्जित तथा अवसरानुकूल है। पदविन्यास में गौडी की विकट-बन्धता के कारण कहीं-कहीं दुर्बोधता भी आ गई है किन्तु माघ शब्दों के सौदागर हैं इसीलिए- **'नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते।'** यह प्रशस्ति उन्हें प्राप्त हुई है। **पारेसमुद्रम् मध्येजलम्** जैसे प्रयोगों को काव्य में स्थान देकर उन्होंने अपनी व्याकरण-प्रियता प्रदर्शित की है।

'शिशुपालवध' माघ की प्रतिभा का उत्कृष्ट निदर्शन है, रुचिभेद से उसे कालिदास से भी अधिक कहा गया। इस दृष्टि से पथिकृत् होते हुए भी भारवि इस कला-मार्ग में इनसे कुछ पीछे और दार्शनिक पण्डित श्रीहर्ष अतिशयवादी ठहरते हैं। विचित्रमार्ग के सन्तुलित काव्य का शिशुपालवध एक सुन्दर उदाहरण है अतएव इसका अनुशीलन इसी दृष्टि से करना समीचीन होगा।

## शिशुपालवध की टीकाएँ

शिशुपालवध की प्राचीन टीकाओं में मल्लिनाथ और वल्लभदेव की टीकाएँ प्रख्यात तथा प्रचलित हैं। इनके अतिरिक्त निम्नलिखित टीकाकारों ने भी शिशुपालवध की व्याख्या में अपनी लेखनी व्यापृत की है-अनन्तदेवयानि, चारित्रवर्धन, कविवल्लभ चक्रवर्ती, चन्द्रशेखर, दिनकर, देवराज, बृहस्पति, भगदत्त, भगीरथ, भरतसेन, महेश्वर पञ्चानन, लक्ष्मीनाथ तथा श्रीरंगदेव।

उक्त टीकाकारों के अतिरिक्त प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर के संग्रहालय में सरस्वती तीर्थ की एक अपूर्व प्राचीन टीका उपलब्ध है तथा मूलदेवी और विष्णुदासात्मज के संयुक्त कर्तृत्व में लिखी एक अन्य अपूर्ण टीका भी यहाँ है। एक बड़ी महत्त्वपूर्ण टीका चौदहवीं शताब्दी की जैनाचार्य ललितकीर्ति गणि की है, जिसका नाम 'ललितमाघदीपिका' दिया गया है।

## पारम्परिक समीक्षा में माघ

माघ की उपमा, अर्थगौरव तथा पदलालित्य-इन तीनों गुणों की समृद्धि की परम्परा में प्रशंसा की जाती रही है-**माघे सन्ति त्रयो गुणाः**। उनका सकल शास्त्र-वैशारद्य भी सराहा गया है।

काव्यशास्त्र के आचार्यों में आनन्दवर्धन, महिमभट्ट, अभिनवगुप्त, नमिसाधु, मम्मट आदि आचार्यों ने माघ के काव्य को सराहना के साथ उद्धृत किया है। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने उनका एक पद्य (शिशु. ६।२०) पाञ्चाली रीति के उत्कृष्ट उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया है। काव्य की विभिन्न कोटियों के निदर्शन के लिये तो लक्षणकारों ने माघ का स्मरण किया ही है, यहाँ तक कि लक्षण की अवधारणा भी माघ के पद्यों में सीधे उन्होंने विशद रूप में पायी है। अभिनवगुप्त ने कला और सौन्दर्य की अवधारणाओं की माघ द्वारा की गयी ललित प्रस्तुतियों को कई बार उद्धृत किया है (२।७२, ४।१७)। राजशेखर ने भी मुक्तक और प्रबन्ध के तुलनात्मक वैशिष्ट्य को माघ के एक पद्य (शिशु २।७३) के द्वारा समझाया है। भोज ने भी माघ को महाकाव्य के वैशिष्ट्य के संदर्भ में उद्धृत किया है।

## कुमारदासकृत जानकीहरणम्

कुमारदासकृत जानकीहरण केवल नाम्ना आलंकारिक, छन्दः शास्त्र तथा कोषों की कुछ टीकाओं में ज्ञात था जब तक धर्मराम स्थविर (१८९१) ने चौदह सर्गों तथा पन्द्रहवें

के अंश का सम्पादन सिंहली भाषा के सन्न (शब्दशः अनुवाद) से नहीं कर दिया। कालिदास के साथ अत्यधिक साम्य एवं उसका प्रभाव होने के कारण परम्परा में कुमारदास का सम्बन्ध जुड़ गया तथा दन्तकथाओं में उनका तादात्म्य भी दृष्टिगत होता है। सिंहलद्वीप में आलंकारिक शैली के काव्य लिखने का श्रेय कुमारदास को ही जाता है जो वाल्मीकि, कालिदास एवं भारवि से भी निस्सन्देह प्रभावित हुए प्रतीत होते हैं।

रामायणकथा होने के कारण इस काव्य को भी मुक्तिदायक बताया गया है -

**जानकीहरणं श्लक्ष्णं लक्षणैरुपलक्षितम्।**
**रामायणसुधासारमास्वाद्यं मुक्तिदायकम्।।**

ल्युमन (१८६३) ने सिंहली सन्न तथा पुनर्निर्माण विषयक लेख प्रकाशित किया तथा राईस डेविस (१८६४) ने छन्दः परक पुनर्निर्माण को कठिन बताया। पुनर्निर्माण का कार्य कलकत्ता के हरिदास शास्त्री ने प्रारम्भ किया तथा उनकी मृत्यु के पश्चात् कालिपादवन्द्योपाध्याय (१८६३) ने १५ सर्ग तक आंग्लभूमिका सहित प्रकाशित किया। टॉमस (१६०१) ने सुभाषित ग्रन्थों में उद्धृत पद्यों का संग्रह करके जानकीहरण का विवेचन एवं मूल्यांकन किया तथा काव्य का एक संक्षिप्त प्रतिपाद्य भी प्रस्तुत किया। उपर्युक्त ग्रन्थों की सहायता एवं दाक्षिणात्य हस्तलेखों के प्रयोग करके नान्दार्गीकर (१६१८) ने दस सर्गों का प्रकाशन किया। १६२० के आसपास अनेक हस्तलेख मद्रास एवं त्रिवेन्द्रम् से प्रकाश में आए जिस पर टीका-टिप्पणी एवं सूचनाएं बार्नेट (१६४६) डे (१६४६) ने कीं। सोलह से बीस सर्गों का सम्पादन राघवन् के सम्पादकत्व में सी.आर. स्वामिनाथन् (१६५०-५२) ने मद्रास से किया जो विस्तृत अध्ययन सहित (१६७७) में प्रकाशित हुआ। इस प्रकाशन से पूर्व ही उपर्युक्त सामग्री एवं अप्रकाशित सर्गों का हिन्दी अनुवाद सहित श्रीकृष्णदास (१६६६) ने प्रकाशन किया।

राजशेखर की उक्ति तथा एक लोकश्रुति से कालिदास एवं कुमारदास का सम्बन्ध स्थापित करने की चेष्टा की जाती है। 'जानकीहरणं कर्तुं रघुवंशे पुरःस्थिते। कविः कुमारदासो वा रावणो वा यदि क्षमः' (राजशेखर) तथा 'कमले कमलोत्पत्तिः श्रूयते न तु दृश्यते। बाले तव मुखाम्भोजे दृष्टमिन्दीवरद्वयम्'..। (लोकश्रुति) के आधार पर कालिदास को लङ्का में गणिका के द्वारा मारा जाना तथा उसके मित्र कुमारदास का पश्चात्तापरूप में अग्नि-प्रवेश प्रसिद्ध है जो ऐतिहासिक घटना कम है तथा लोकश्रुति अधिक। जानकीहरण की विभिन्न पुष्पिकाओं के आधार पर कुमारदास के पिता का नाम मानित था जो लंकाधिपति कुमारमणि के सेनानी थे। उनका एक मामा मेघ तथा दूसरा अग्रवोधि था जिन्होंने व्याधिग्रस्त कुमारदास को पाल कर रामायण-रचना में प्रवृत किया। उनके अन्धे होने का संकेत राजशेखर ने भी किया है। उनकी जन्मभूमि सिंहलद्वीप थी। वहाँ के राजा कुमारधातुसेन (५१७-२६ ई.) के साथ नामसाम्य से कुमारदास को भी राजा कहा जाता है जो दोनों की पृथक्ता के आधार पर सत्य नहीं है। इस साम्य को कीथ तथा नान्दार्गीकर ने सन्देहास्पद भी बताया है।

**कर्तृत्व**:- जानकीहरण के अतिरिक्त सुभाषित ग्रन्थों में कुमारदास के अनेक उदाहरण मिलते हैं। इन्हें चार कोटियों में विभाजित किया जा सकता है।

(अ) कुमारदास के नाम से उद्धृत (आ) कुमारदत्त के नाम से उद्धृत (इ) नाथकुमार के नाम से उद्धृत (ई) अनामिक उद्धरण

सूक्तिमुक्तावली में दस पद्य कुमारदास के तथा एक नाथकुमार के नाम से उद्धृत है। शार्ङ्गधरपद्धति का पद्य 'पश्यन्हतो' प्रकाशित 'तस्याहतम्' से मिलता-जुलता है। सुभाषितावलि के सात पद्य जानकीहरण में केवल पाँच पद्यों में उपलब्ध होते हैं। इस प्रकार सुभाषित ग्रन्थों में उपलब्ध होने वाले पद्य प्रायः किसी न किसी रूप में जानकीहरण में उपलब्ध हो जाते हैं।

**काल** :- सिंहलद्वीप में चौदहवीं शताब्दी में प्रचलित दन्तकथा जो पराक्रमबाहुचरित (Polrakumba Sirise) में सुरक्षित है, कालिदास को कुमारदास के साथ जोड़ती है। इस कथा के अनुसार कुमारदास राजा थे और कालिदास के प्रशंसक। समस्यापूर्ति में उपलभ्यमान धन के लोभ से एक वेश्या ने उनका वध कर दिया। तथ्यों का पता लगने पर कुमारदास भी चितारूढ हो गए। पूजावलि नामक ऐतिहासिक ग्रन्थ में भी उपर्युक्त कथा जैसा उल्लेख मिलता है। एक अन्य परम्परा कुमारदास को कुमारधातुसेन से जोड़ती है जिसका काल ५१२ ई. था। परन्तु कालक्रम की अनिश्चितता से कोई निष्कर्ष नहीं निकल सकता। राईस डेविस (१८८८) ने उपर्युक्त ऐतिहासिकता का विवरण प्रस्तुत किया।

कुमारदास ने श्लेष से कुछ शब्दों के माध्यम से कुछ घटनाओं का उल्लेख किया है। यथा कटाह, काञ्ची, यावनेन्द्र तथा तुरुष्क। इन घटनाओं के विधिवत् इतिहास के अभाव में कुछ भी कहना कठिन है। कीथ ने कुमारदास का काल ४७२ ई. माना और इसे कालिदास के कालनिर्धारण के लिए प्रयुक्त किया। परन्तु बाह्य साक्ष्यों से विशेषतः भारवि के प्रभाव से यह काल तर्कसंगत नहीं। विण्टरनित्स के अनुसार कुमारदास को काशिका का ज्ञान था। परन्तु उन्होंने इसके लिए उपर्युक्त पद्य को ही आधार माना है।

वामन के द्वारा आदि में 'खलु' के प्रयोग को जानकीहरण के पद्य 'खलु प्रजहती मुहुः' के साथ जोड़कर यह सिद्ध किया जाता है कि काव्यालंकारसूत्रवृति के कर्ता वामन को जानकीहरण का ज्ञान था। परन्तु निश्चितता के अभाव में इसे सामान्य बात ही कहा जाना चाहिए। टॉमस (१९०१) ने वामन के द्वारा एक अन्य पद्य "सपदि" पक्ति विहग में. हस्तलेखों में उपलब्ध न होने के कारण कुमारदास का होना अस्वीकार किया है। जानाश्रयी छन्दोविचिति (५९३ ई.) में भी जानकीहरण के पद्य उद्धृत हुए हैं। काव्य की शैली के आधार पर कुमारदास को माघ से पहले माना जाता है परन्तु कोई पुष्ट आधार उपलब्ध नहीं होता। निर्धारणात्मक पद्य केवल राजशेखर का है जिससे उसे ९०० ई. के पहले माना जा सकता है। वामन के तर्क को सन्देहास्पद मानकर उसे वामन (६५० ई.) तथा राजशेखर (९०० ई.) के मध्य रखा जा सकता है।

**जानकीहरण का कथानक** :- दशरथ के कथानक के अनन्तर रावण द्वारा परास्त होने पर इन्द्र तथा अन्य देव विष्णु के पास गए जिन्होंने भूमिलोक पर अवतरित होने का आश्वासन दिया। ऋतुओं के वर्णन के अनन्तर राम की उत्पत्ति, वन में वसिष्ठ के आश्रम का वर्णन, राम का मिथिला जाना, सीता से विवाह, अयोध्या वापिस आना, अस्थिर दशरथ द्वारा कैकेयी को दिये वचन से राम का वनवास, सीताहरण, गरुड एवं रावण का युद्ध, रावण एवं सीता का लंका आना, सुग्रीव एवं बालि से युद्ध के राम के कृत्य, शरदूवर्णन, राम का सीता के लिए विलाप, वर्षावर्णन, राम को सुग्रीव का आश्वासन, सेतुनिर्माण तथा शिष्ट रामायणकथा है। विण्टरनित्स के अनुसार जानकीहरण काव्य में कथा मूलतः सीता के हरण तक थी।

रामायण के उपलब्ध तीनों संस्करणों के प्रकरण जानकीहरण से साम्य रखते हैं। कुछ कथाओं को परिवर्तित कर दिया गया है यथा कालनेमिकथा, मातलि का रावण को मारने की विधि बताना, इन्द्र द्वारा ब्रह्मास्त्र दिया जाना, ब्रह्मा के साथ देवताओं का विष्णु के पास आना, दशरथ का राजगुण शौर्य से युक्त होना तथा सब परिस्थितियों का शौर्य से सामना करना तथा निकुम्भिकायज्ञ एवं आदित्यहृदयस्तोत्र का अभाव।

**प्रतिभा एवं व्युत्पत्ति** :- कुमारदास वैदिक साहित्य के अतिरिक्त अनेक दर्शनों का उल्लेख करता है जिनमें सांख्य, साक्य अथवा बौद्ध, धातु, स्तूप, गीता, काल, आजीविका, मस्करी, दाण्डाजिन भी उल्लिखित हैं। ज्योतिष के कुछ सिद्धान्त भी उपलब्ध होते हैं। देवशास्त्र में पुराणेतिहास के पात्रों में शिव, विष्णु, परशुराम, विश्वामित्र/त्रिशंकु, अगस्त्य तथा अनेक प्रकार के वाद्य एवं चित्रकला का भी उल्लेख है। अलंकार शास्त्र में सामान्य अलंकारों के अतिरिक्त अनेक चित्रकाव्य भी उपलब्ध होते हैं।

**शैली** :- कुमारदास को अपने पूर्वसूरियों में से वाल्मीकिकृत रामायण के तीनों संस्करणों का ज्ञान था तथा वे अनेक पद्यों में भाषा एवं भाव का अनुकरण भी करते हैं। कालिदास का तो प्रभाव इतना है कि उन दोनों में परम्परा अभेद ही मानने लगी तथा कालिदास को भी लंका का मानती है। चौदहवीं शताब्दी की सिंहलीकृति पराक्रमबाहुचरित (Polrakumba Sirise) कुमारदास को कालिदास के साथ जोड़ती है परन्तु इस दन्तकथा की प्रामाणिकता पूर्वतः सन्देहास्पद है। जानकीहरण में रघुवंश का काफी अनुकरण किया गया है तथा उसका विस्तृत रूप भी उपलब्ध होता है। इस पर कुमारसम्भव के सम्भोग-शृंगार का प्रभाव भी काफी उपलब्ध होता है। पलितछद्मना तथा वृषस्यन्ती जैसे शब्द रघुवंश से साम्य रखते हैं। कुमारदास भारवि के भी बाद के हैं। कुमारदास ने न केवल किरातार्जुनीय से चित्रकाव्य की प्रेरणा ली है परन्तु भारवि की शब्दावली से भी अनुप्राणित हुआ है। टॉमस (६०) जानकीहरण में किरातार्जुनीय से भी अधिक कृत्रिमता मानते हैं।

**वर्णन** - कुमारदास के वर्णनों को अनेक सुभाषित संकलनकारों ने उद्धृत किया है। वात का वर्णन वातव्रत्या में सुभाषितरत्नकोश ने, वर्षावर्णन के पाँच पद्य सुभाषितावलि में

(संख्या १७५, १५२-५५), वसन्त का एक श्लोक सुभाषितावलि में (संख्या १८१२), जलक्रीड़ा जल्हणकृत सूक्तिमुक्तावलि में, पथिककामिनी सूक्तिमुक्तावलि में प्रथम सर्ग में उपलब्ध कौसल्या का वर्णन स्त्रीणामंगवर्णनपद्धति सूक्तिमुक्तावलि में, रतोत्सव भोजकृत श्रृंगारप्रकाश में, जँघे सुभाषितावलि आठ अन्य उद्धरणों सहित, ऊरू, सुभाषितावलि के अतिरिक्त सूक्तिमुक्तावलि में भी मध्यवर्णन सुभाषितावलि में; पानगोष्ठी, सरोवर्णन तथा नगरीवर्णन नाथकुमार के नाम से सूक्तिमुक्तावलि में।

इस प्रकार प्रतीत होता है कि महाकाव्य के लक्षणों में वर्णित वर्णन तत्त्व प्रकीर्ण रूप से सूक्तिकारों ने संकलित करने की चेष्टा की। नगरवर्णनों में अयोध्या तथा मिथिला का वर्णन, नायिकावर्णन में कौसल्या तथा सीता का वर्णन, विवाहवर्णन में राम-सीता का विवाह, मन्त्रणा, दूतप्रेषण, संगम तथा सम्भोग एवं विप्रलम्भ श्रृंगार जानकीहरण में उपलब्ध होते हैं। ये वर्णन अधिक लम्बे नहीं है परन्तु परम्परा में उपलब्ध प्रायः सभी वर्णनों के तत्त्वों की पुष्टि करते हैं।

प्रकृतिवर्णन में वसन्त, शरद्, वर्षा के अतिरिक्त सूर्योदय, सूर्यास्त, सन्ध्या तथा चन्द्र-वर्णन भी उपलब्ध होते हैं जिन्हें कभी-कभी सुभाषित संकलनकार भी उद्धृत करते हैं। इन वर्णनों में प्रकृति के कोमल पक्षों को कोमल भावों एवं शब्दावलि के माध्यम से उभारा गया है जिनमें कालिदास की गन्ध तो उपलब्ध होती है परन्तु भारवि की कृत्रिमता नहीं। प्रायः श्लिष्ट पदों के माध्यम से प्रकृति का मानवीकरण करने की चेष्टा प्रतीत होती है।

**रस** :- जानकीहरण में मुख्यतः श्रृंगार एवं वीररस उपलब्ध होते हैं। रस की दृष्टि से भी यह काव्य कालिदास से भूरि-भूरि अनुप्राणित है। श्रृंगाररस में प्रायः शारीरिक एवं मानसिक प्रतिक्रियाओं को अभिव्यक्त करने की चेष्टा है। कई बार यह भारवि के समान नैसर्गिक श्रृंगार न होकर कृत्रिम एवं कलात्मक सा प्रतीत होता है। प्रणयकलह, खण्डिता नायिका एवं विप्रलम्भ श्रृंगार भी उपलब्ध होता है।

करुणरस में दशरथ की मृत्यु का सन्दर्भ, निर्धनता, रावण की मृत्यु पर मन्दोदरी का विलाप ही मुख्य है। युद्धप्रधान काव्य होने के कारण युद्ध के सन्दर्भों में वीररस के अनेक स्थान हैं जिनका सम्बन्ध भयानक एवं रौद्ररस से भी जुड़ा हुआ है। मुख्य पात्र हैं परशुराम, राम तथा रावण। कहीं-कहीं शान्तरस के भी प्रकीर्ण पद्य उपलब्ध होते हैं।

**अलंकार** : कालिदास के समान कुमारदास के काव्य में भी उपमा एवं रूपक की भरमार है जो बहुत ही नैसर्गिक एवं लोक से अनुप्राणित है। इसके अतिरिक्त उत्प्रेक्षा, आक्षेप भी उपलब्ध होते हैं। अर्थान्तरन्यास भी पदे-पदे उपलब्ध होता है जो अपने अनुभव-क्षेत्र एवं रमणीयता के कारण कवियों से कहीं अधिक उत्कृष्ट है। प्रकृति के मानवीकरण के लिए श्लेष का प्रायः सहारा लिया गया है जो कुमारदास की सार्थक प्रतिभा का परिचायक है।

**छन्द** : जानकीहरण में प्रमुख छन्द इन्द्रवज्रा जाति का है जिसके तीन उद्धरण

इन्द्रमाला के सन्दर्भ में जानाश्रयी छन्दोविचिति ने दिए हैं। काव्य में उपलब्ध होने वाले अन्य छन्द हैं उपजाति, वंशस्थ, अनुष्टुप्, पुष्पिताग्रा, शार्दूलविक्रीडित, शिखरिणी, स्रग्धरा, वियोगिनी, नर्दक, वसन्ततिलका, प्रहर्षिणी, मालिनी, रथोद्धता, पृथ्वी, प्रमिताक्षरा, हरिणी, तोटक तथा रुचिरा।

**दोष** : 'कालिदासे न गण्यन्ते' इस न्याय से कुमारदास में भी दोषों की गणना कम नहीं है। वामन ने 'न पादादौ खल्वादयः' से सम्भवतः कुमारदास की ओर ही इंगित किया है जिसका पद्य ५.१५ खलु प्रजहती...हरिदास शास्त्री के संस्करण में उपलब्ध होता है। पदों के व्यतिक्रम के सन्दर्भ में 'जुगुप्सत स्मैनमदुष्टभावम्' को उद्धृत किया गया है जिसे वाक्यदोष की संज्ञा भी दी गई है। अनेक प्रकार के वाच्य एवं अपाणिनीय प्रयोग संस्कारच्युतिदोष की कोटि में आते हैं जो सम्भवतः सिंहली भाषा एवं वाक्यविन्यास के कारण से आ गए हों। अप्रसिद्धपददोष पदे पदे दृष्टिगत होते हैं।

**भाषा** : प्रायः कुमारदास की भाषा प्रसादगुण से युक्त है और लम्बे समास इसमें उपलब्ध नहीं होते तथापि शब्दावलि की दृष्टि से कई बार यह काव्य कालिदास एवं अमरकोश के तुलनात्मक अध्ययन के लिए महत्त्वपूर्ण है। वामन ने खलु शब्द आदि का प्रयोग निश्चित रूप से इस काव्य को दृष्टि में रख कर ही किया होगा। इस काव्य में कर्मवाच्य के अनेक एवं अपाणिनीय रूप उपलब्ध होते हैं। नैमे, चकम्पे इत्यादि लिट्रूपों का प्रयोग काफी मिलता है, कुछ अप्रयुक्त धातु रूप हैं अभिमवत्, समबीभवत्, निरयीयतत्, समासज्जित, अदीधपत, येय, न्यवीवदत, न्यवीविदत इत्यादि। विवृद्ध को गणरत्नमहोदधिकार वर्धमान ने तथा धूसर को उज्ज्वलदत्त ने उद्धृत किया है। इससे भी सिद्ध होता है कि वैयाकरण कुमारदास के काव्य को परम्परा से हट कर मानते रहे। जानकीहरण में प्रयुक्त करांशुभे शुभे को रायमुकुटमणिकृत पदचन्द्रिका में तथा सर्वानन्द की कामधेनु तथा विद्याविनोदकृत अमरकोशटीका में वासरस्सरः को उद्धृत किया गया है। पदचन्द्रिका तथा अमरकोशटीका में रवः के अर्थ को भी जानकीहरण से उल्लिखित किया गया है।

जानकीहरण में शब्दचित्रों का बाहुल्य है तथा इनमें उल्लेखनीय है गूढचतुर्थपाद, गोमूत्रिका, मुरजबन्ध, अर्धभ्रमक, सर्वतोभद्र, अनुलोमप्रतिलोम, आद्यन्तयमक, समुद्गयमक, निरन्तरानुप्रास, द्व्यक्षरानुप्रास। जानकीहरण का दण्डीकृत काव्यादर्श से बहुत साम्य है। ८४६-८६६ ई. में सिंहलद्वीप में दण्डी के प्रभाव से 'सियबस्लकार' नामक आलंकारिक कृति का प्रणयन किया गया। लगता है दक्षिण में प्रचलित काव्य की प्रवृत्तियाँ सिंहलद्वीप में भी काफी प्रचलित थीं जिसका प्रभाव कुमारदास पर पड़ा। चित्रकाव्यों की प्रेरणा कुमारदास ने निस्सन्देह भट्टि एवं भारवि से ली होगी जिनका काव्य-निर्माण उसके काल तक हो चुका था।

कुमारदास के वर्णनों में चित्रात्मकता है, उपमाओं और उत्प्रेक्षाओं ने उनके वर्णनों में चार चाँद लगा दिये हैं। नैसर्गिक सुषमा के वर्णनों में कवि का मन विशेष रमा है। उनके

वर्षा, वसन्त, चन्द्रोदय आदि के वर्णनों में सौन्दर्य का बोध अनुपम है। चन्द्रोदय के वर्णन में वे कहते हैं - आकाश में चन्द्रमा जैसे-जैसे ऊपर उठता गया, उसकी अरुणाई नीचे उतरती गयी, मानो प्राची दिशा स्फटिक चषक में भरी मदिरा धीरे-धीरे गुटक कर खाली करती गयी हो (१८।१२)। वर्षावर्णन में वे प्रमुदित भाव से लिखते हैं - वर्षा क्या आयी, ग्रीष्म के ऊपर उसके विजय का उत्सव मनाया जाने लगा। समय ने विद्युत् रूपी सैकड़ों स्वर्णदण्डों से बादलरूपी नगाड़े पीटते हुए मयूरों से कह दिया कि - नाचो -

**भुवनतापनधर्मजयोत्सवः**
**समुदितः परिनृत्यत बर्हिणः।**
**इति जघान यथा समँयस्तडित्-**
**कनकदण्डशतैर्घनदुन्दुभिम्।। (११।४३)**

कुमारदास की भाषाशैली पर कालिदास का गहरा प्रभाव है। ऐसा लगता है कि कुमारसम्भव और मेघदूत आदि का इस कवि ने बार-बार पारायण करके उनके भावों और अभिव्यक्तियों को आत्मसात् किया है। कालिदास ने लिखा है 'हस्तहस्य शिथिलं ररुरोध सो तो कुमारदास लिखते हैं -

**तस्य हस्तमबला व्यपोहितुं**
**मेखलागुणसमीपसङ्गिनम्।**
**मन्दशक्तिररतिं न्यवेदयत्**
**लोलनेत्रगलितेन वारिणा।। ८।८**

कालिदास के 'प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता' के अभिप्राय को लेकर कुमारदास लिखते हैं -

**दर्पणं न तु चकाङ्क्ष योषितां**
**स्वामिसम्मदफलं हि मण्डनम्।। - ८।४२**

चौथे सर्ग में राम की बाललीलाओं का वर्णन जानकीहरण में विशेष मनोमोहक है। कवि ने शिशुओं की चेष्टाओं का सूक्ष्मपर्यवेक्षण के साथ वर्णन करके स्वभावोक्ति के कई उत्कृष्ट निदर्शन प्रस्तुत कर दिये हैं। यथा -

**न स राम इह क्व यात इत्यनुयुक्तो वनिताभिरग्रतः।**
**निजहस्तपुटावृताननो विदधे-लीकनिलीनमर्भकः ।। - ४।८**

**मुखमाहतधूलिगण्डया करघष्टाञ्जनदानमस्य तत्।**
**बिभमौ सरदन्तिनो यथा वदनं दन्तचतुष्टयोज्ज्वलम्।। -४।९**

## कादम्बरीकथासार

'कादम्बरीकथासार' के कर्ता महाकवि अभिनन्द हैं, पर ये रामचरितमहाकाव्य के रचयिता अभिनन्द से भिन्न हैं। दोनों ही अभिनन्द कश्मीर के हैं तथा दोनों के रचनाकाल में बहुत अधिक अन्तर नहीं है।

यद्यपि कादम्बरीकथासार को सर्वथा मौलिक महाकाव्य नहीं कहा जा सकता, पर बाण की कादम्बरी को काव्यात्मक रूप के पूरे निर्वाह के साथ पद्यबद्ध करने की दृष्टि से तथा कवित्वप्रकर्ष की दृष्टि से भी यह रचना परम्परा में समादृत रही है। इस काव्य में ८ सर्ग हैं। अभिनवगुप्त, क्षेमेन्द्र तथा भोज ने कादम्बरीकथासार से अनेक पद्य उद्धृत किये हैं।

कादम्बरीकथासारकर्ता अभिनन्द जयन्तभट्ट के पुत्र थे और इनका समय नवम शती का पूर्वार्ध-माना गया है। जयन्तभट्ट अपने समय के सुप्रसिद्ध दार्शनिक रहे हैं। इनका समय ८५० से ८७५ ई. है। अभिनन्द ने अपना और अपने वंश का किंचित् परिचय दिया है। तदनुसार इनके पूर्वज गौडदेशीय थे और कश्मीर में बाद में आ बसे। अभिनन्द का समय ८७५ से ९०० ई. अर्थात् नवमशती का उत्तरार्ध है।

कादम्बरीकथासार में आठ सर्गों में कादम्बरी की कथा संक्षेप में पद्यबद्ध की गयी है।

बाणभट्ट की कादम्बरी अनेक कवियों को रचना के लिये प्रेरित करती रही है। महाकवि क्षेमेन्द्र ने भी 'पद्यकादम्बरी' काव्य की रचना की थी। त्रिविक्रम (विक्रमदेव) ने चौदहवीं शताब्दी में सत्रह सर्गों में कादम्बरीकथासार लिखा। एक अन्य कवि त्र्यम्बक ने भी कादम्बरीकथासार की रचना की है।

## उद्भट : कुमारसम्भव

सुप्रसिद्ध आलंकारिक भामहविवरण तथा काव्यालंकारसारसंग्रह जैसे महत्त्वपूर्ण काव्याशास्त्र ग्रन्थों के प्रणेता उद्भट ने भी कालिदास के कुमारसम्भव से प्रेरित होकर इसी नाम से इसी विषयवस्तु पर अपना महाकाव्य लिखा था, जो अब अप्राप्य है। काव्यालंकारसारसंग्रह में इस महाकाव्य से बहुसंख्य पद्य उद्धृत किये गये, जिनसे इसकी प्रतिसर्ग विषयवस्तु और रचनाशैली का अनुमान किया जा सकता है। उद्भट का समय ८०० ई. के आसपास है।

## अभिनन्दकृत रामचरित

अभिनन्द की कवि-परम्परा में प्रशंसनीय प्रतिष्ठा इसी बात से सिद्ध है कि सोड्ढल ने उसे वागीश्वर के रूप में स्मरण किया (वागीश्वरं हन्त भजेऽभिनन्दम्) अन्य परम्परा में उसे अमर-अचल तथा कालिदास के समकक्ष कहा गया है (शार्ङ्गधरपद्धति, १७६)।

अभिनन्द के अन्य नाम हैं अभिनन्दन, गौडाभिनन्द, शातानन्द, आर्याविलास तथा विलास। उसके पिता शतानन्द बंगाल के सुभाषित ग्रन्थों में उद्धृत हैं। उसके पूर्वजों में

शक्तिस्वामी चौथे वंश पूर्वज थे जिन्हें कश्मीर के मुक्तापीड (७२६ ई.) ने अपने राज्य में प्रतिष्ठा प्रदान की। अनेक प्रकीर्ण उद्धरणों से प्रतीत होता है कि अभिनन्द को अपने जीवनकाल में ही शीघ्रता से कालिदास, बाण तथा वाक्पति के समान यश प्राप्त हो गया था। रामचरित के सम्पादक रामास्वामी शास्त्री ने सोलहवें सर्ग में उपलब्ध होने वाले बंगाल के शाक्ततन्त्र के उद्धरणों के आधार पर उन्हें बंगाल में उत्पन्न होने के तर्क दिए हैं। परन्तु आन्तरिक साक्ष्यों के आधार पर वे विष्णु तथा शिव में समन्वयात्मक दृष्टि, आत्मवाद, विवर्त तथा भगवद्गीता के कर्मसंन्यास के अनुयायी प्रतीत होते हैं।

**अभिनन्द कौन थे ?** :-रामचरित के लेखक अभिनन्द के अतिरिक्त लघुयोगवासिष्ठ तथा कादम्बरीकथासार के लेखक को एक अथवा अलग-अलग माना जाता है। ब्यूहलर ने इन्हें एक कवि माना। परन्तु आफ्रेरब्ट तथा स्टेन कोनो ने उन्हें भिन्न-भिन्न माना। राघवन् ने चार अभिनन्द माने हैं। प्रो. शिवप्रसाद भट्टाचार्य ने रामचरित तथा लघुयोगवासिष्ठ में शब्दशः साम्य प्रदर्शित करते हुए दोनों के लेखकों को एक व्यक्ति माना है।

प्रमिला वात्स्यायन ने क्षेमेन्द्र के अनुष्टुप् साक्ष्य के आधार पर कादम्बरीकथासार तथा लघुयोगवासिष्ठ के लेखक को एक माना तथा यह सिद्ध किया कि दोनों काव्यों की शैली एक है और कादम्बरीकथासार रामचरित से पूर्व एक अप्रौढ़ काव्य लिखा जा चुका था जिसका क्षेमेन्द्र ने उल्लेख किया है।

इन कृतियों के अतिरिक्त अनेक पद्य सुभाषित ग्रन्थों में उद्धृत हैं जो इन काव्यों में उपलब्ध नहीं होते। ये पद्य सदुक्तिकर्णामृत में (संख्या १५६, २५६, २६२, २६७, ३८५, ४०१, ६८८, ७१७, ८४४, ६४८, ११०२, १२७६, १३३१, १३५१, १४१६, १७५६, १६८१, १६४६, २१२६) हैं जो अभिनन्द के नाम से उद्धृत हैं तथा कोई-कोई सुभाषितरत्नकोश (कवीन्द्रवचनसमुच्चय), सुभाषितावलि तथा पद्यावली में भी उपलब्ध होते हैं। परन्तु सुदक्तिकर्णामृत में उपलब्ध पद्यसंख्या १२२३ तथा २१०० रामचरित में उपलब्ध हो जाते हैं; रामचरित के भी ३७-४० सर्ग कायस्थ परिवार के श्री देवपाल के पुत्र भीम कवि ने लिखे।

**काल** : उदयसुन्दरीकथाकार सोड्ढल ने अभिनन्द का न केवल युवराजनरेश्वर को आश्रयदाता बताया है परन्तु उसे अपने आसन पर बिठाने की घटना का भी सन्दर्भ दिया है। इससे प्रतीत होता है कि वह पालवंश के युवराज हर्षदेव का समकालिक था। इसके अतिरिक्त अन्य सात उद्धरण रामचरित के सम्पादक ने अपनी भूमिका में उद्धृत किये हैं। देवपाल तथा हर्षवर्ष एक ही व्यक्ति हैं और देवपाल के मुंगेर दानलेख तथा रामचरित में भी अद्भुत साम्य है। हर्षवर्ष के प्रसाद से कवि को शीघ्र यशः प्राप्ति सम्बन्धी पद्य भी उपलब्ध होते हैं। वर्षांत हर्ष शब्द सम्भवतः उसे राष्ट्रकूटों का नाती होने के कारण मिला हो जिन्हें नाम के अन्त में वर्ष शब्द काफी प्रिय था। डामर शब्द के आधार पर स्व. शिवप्रसाद भट्टाचार्य महीपाल प्रथम से जोड़ते हैं, परन्तु प्रमिला वात्स्यायन ने इसका खण्डन किया है।

अतः अभिनन्द का काल १०३८ ई. के बाद नहीं हो सकता। एक पद्य जो रामचरित में उपलब्ध नहीं होता, अभिनन्द ने राजशेखर को सम्बोधित किया है जिससे दोनों का समकालीन होना द्योतित होता है।

साहित्यिक साक्ष्यों में सोड्ढल (११०० ई.) ने अनेक बार अभिनन्द को उद्धृत किया है। बारहवीं शताब्दी के अमरकोष के टीकाकार सर्वानन्द तथा पन्द्रहवीं शताब्दी के रायमुकुट ने अभिनन्द के रामचरित को उद्धृत किया है। इससे सिद्ध होता है कि ग्यारहवीं शताब्दी ई. तक अभिनन्द की काव्यप्रतिष्ठा हो चुकी थी।

रामचरित पर निस्संदेह कालिदास, बाण, बुद्धचरित, सौन्दरनन्द, प्रवरसेन, भट्टि, कुमारदास, भोजप्रबन्ध तथा कीर्तिकौमुदी से भाव अथवा भाषा में किसी न किसी रूप में साम्य है। निस्सन्देह बाण (सातवीं शताब्दी ई.) से वह पश्चाद्वर्ती हैं। अतः हम अभिनन्द को १०-११ वीं शताब्दी ई. में रख सकते हैं।

**रामचरितमहाकाव्य-कलेवर** : रामचरित के ३६ सर्ग उपलब्ध होते हैं तथा दो परिशिष्ट हैं जिनमें से पहला ३७ सर्ग से ४० सर्ग तक तथा दूसरा भी ३७ सर्ग से ४० सर्ग तक का है। सम्पादक ने इन दो पाठों को अभिनन्दकृत तथा भीमकविकृत स्वीकार किया है। परन्तु भीम के अनुसार काव्य असम्पूर्ण था और उसने इसे चार सर्गों में पूर्ण करने का यत्न किया। एम.आर. कवि के पास एक हस्तलेख था जो पचासवें सर्ग के ६७वें पद्य तक था। यह पांडुलिपि मृग्य है।

**कथानक** :- अभिनन्द का यह महाकाव्य रामलक्ष्मणसंवाद से प्रारम्भ होकर चन्द्रोदयवर्णन, मन्त्रविनिश्चय तथा प्रातस्सन्ध्यावर्णन (सर्ग १-३) तक रामायण से भिन्न शैली में प्रारम्भ होता है। राम की विकलता पर सुग्रीव का आना, रामसुग्रीवसंवाद तथा यूथप्रधान का वर्णन है (सर्ग ४-६)। प्लवगदूतसम्प्रेषण, कविवर्णन, बिलदर्शन के पश्चात् दुप्रद एवं अंगद का युद्ध तथा दुप्रद के हनन का वर्णन है (सर्ग ७-११)। मयमायाविप्रलम्भ, स्वयंप्रभादर्शन, बिल से निर्गमन तथा सम्पाति का दर्शन वर्णित है (सर्ग १२-१३)। सूर्यरथवर्णन तथा सीता का स्थाननिवेदन (सर्ग १४)। हनुमान् को प्रोत्साहित करना तथा उसका समुद्रलंघन; सरमापराजय तथा सरमा की स्तुति के बाद लंकावर्णन है (१५-१७ सर्ग) सायंकालीन चन्द्रवर्णन, आपानकेलिवर्णन, सीता का अन्वेषण, अशोकवन तथा सीता एवं रावण का संवाद (१८-१६ सर्ग)। हनुमान् का संदेश एवं अभिज्ञा का अर्पण करना, अशोकवन को तोड़ना तथा पकड़ा जाना (२० सर्ग)। रावण की सभा का वर्णन, क्षुब्ध राक्षसों की स्थिति, रावण एवं हनुमान् का सल्लाप, लंकादाह, (२१-२२ सर्ग)। विभीषण का उपदेश तथा उसका बहिष्करण (२३ सर्ग) रावण के अन्तःपुर का वर्णन; मन्दोदरी का रावण को उपदेश (सर्ग-२४)। युद्ध के लिए वानरसेना का विगमन, समुद्रवर्णन, चन्द्रोदय, विभीषण का आगमन, सेतु का निर्माण तथा समुद्रलंघन (२५-२६ सर्ग)। रामसेना की प्रशंसा, राम का मिथ्या सिरप्रदर्शन, सेनापतियों का निमन्त्रण, अंगद को दूत के रूप में भेजना, अंगदरावण

का संवाद (२७-२८ सर्ग)। वानर तथा राक्षसों का युद्धवर्ण, नागपाशबन्धन, सुग्रीव का विलाप, विभीषण द्वारा समाधान तथा गरुड द्वारा नागपाशमोचन (२६-३१ सर्ग। सेनवध, रावण को युद्ध तथा लक्ष्मण को शक्ति द्वारा आघात (३२-३३ सर्ग)। कुम्भकर्ण का वध तथा इन्द्रजीत द्वारा सबका हनन (३४-३५ सर्ग)। कुम्भ तथा निकुम्भ का वध तथा सुषेण के द्वारा उसका पुनरुज्जीवन (३६ सर्ग)। इन्द्रजीत का निधन (३७ सर्ग) रावण का सीता को मारने का प्रयास, मन्दोदरी का उसे रोकना; रावण का शोकविलाप तथा सेना को एकत्रित करना (सर्ग ३८); राम-रावण का युद्ध, मातलि द्वारा इन्द्ररथ का लाना तथा रावण का वध (सर्ग ३६); राम का सीता के पास जाना, चरित्रपरीक्षण तथा देवताओं का आकर शुद्धिकथन (सर्ग ४०)।

दूसरे परिशिष्ट के अनुसार मकराक्ष का वध (सर्ग ३७); इन्द्रजीत का युद्धवर्णन (सर्ग-३८); इन्द्रजीत का वध (सर्ग-३६), रावण का वध तथा राम का राज्याभिषेक (सर्ग-४०)।

**रामायण की कथा में मुख्य परिवर्तन** :-अभिनन्द ने रामकथा में अनेक परिवर्तन किए हैं जहाँ कथा को कलात्मक सौन्दर्य देना भी एक मुख्य कारण है। अभिनन्द ने राम के चरित्र को विष्णु के अवतार के रूप में चित्रित करने का यत्न किया है। रामचरित में सुग्रीव स्वयं राम की सहायता के लिए आते हैं तथा उसे राम का सेवक प्रदर्शित किया गया है। हनुमान् भी रामचरित में एक स्त्री-कपि के द्वारा गृहीत हो जाते हैं। हेमकथा परिवर्तित है। अंगद समुद्र पार कर वापिस लौट आते हैं तथा हनुमान् सरमा से मिल कर मन्दर से मिलते हैं। रामायण में सरमा के स्थान पर सुरसा है। रामचरित में मन्दोदरी तथा विभीषण लम्बे व्याख्यान देते हैं। हिमालय से लाई गई औषधियों का विस्तृत विवरण रामचरित में प्राप्त होता है।

**महाकाव्य के रूप में** :-सर्गों में निबद्ध इस महाकाव्य में प्रायः ६७-११० तक पद्य हैं तथा सबसे बड़े सर्ग में १७७। रामायण पर आश्रित यह महाकाव्य इतिहास से अनुप्राणित है तथा धर्मार्थकाममोक्ष ही इस का उद्देश्य है। राम धीरोदात्त नायक हैं।

वर्णनों में लंका, समुद्र, महेन्द्रपर्वत, सूर्योदय, चन्द्रोदय, शरत् ऋतु, मधुपान, मन्त्रणा, दूतप्रेषण, प्रयाण, युद्ध तथा नायकविजय का चित्रण है। कथानक में उत्कण्ठा निरन्तर बनी रहती है।

मुख्य तथा प्रासंगिक कथाओं पर सन्धि एवं सन्ध्यंगों के तत्त्वों को घटित किया जा सकता है। रसों में से वीररस प्रमुख है। इस काव्य की विशेषता है द्वन्द्वयुद्ध जो वीररस का उद्भावक है। विप्रलम्भ श्रृंगार में पूर्वराग, मान, प्रवासविप्रलम्भ तथा करुण के दर्शन होते हैं। करुण रस राम तथा लक्ष्मण को नागपाश में देखकर सुग्रीव के विलाप में तथा कुम्भकर्ण के कटे सिर को देखकर रावण के विलाप में उपलब्ध होता है। २६.६० से आगे बीभत्स एवं रौद्र का प्राचुर्य है। वानरों का अन्धकारमयी गुहा में प्रवेश तथा कपि-स्त्री का हनुमान् के प्रति व्यवहार में हास्यरस की उपलब्धि है।

**भाषा** :- भाषा पर पूर्ण अधिकार होने के कारण ही परम्परा उनके नाम के साथ वागीश्वर का प्रयोग करती रही। भाषा प्रवाहमयी, भावों की अभिव्यञ्जक, समृद्ध तथा चयन संगीतात्मक है। पश्चाद्वर्ती महाकवियों के समान कृत्रिम न होकर भाषा बोलचाल की भाषा के अधिक निकट है। इसीलिए अनेक मुहावरों का प्रयोग है जो परम्परा से हटकर है। यथा 'दुनोति जल्पन्मुखरः शिरांसि', 'पक्वः स्वयं पतति'।

अनेक शास्त्रों का विद्वान् होने के कारण जीवन के अनेक क्षेत्रों में से उन्होंने शब्दावली का चयन किया है जो अज्ञात-शब्दावली की कोटि में भी परिगणित किया जा सकता है। इनमें से कुछ शब्द, निर्वाच्यकर्दम, पलभुज्, कर्बुर, प्रस्व, बृहतिका, वल्लूर, कडङ्गर, बालकफल सामान्य है। पारी करक, कुट (पात्र) आनक, मर्दल, डिण्डिम, मणि, फण (संगीत) शुद्धान्तसंजवन, चन्द्रशाला (वास्तुशास्त्र) गरुडोपल, गल्वर्क, मसार (रत्नशास्त्र); पत्ति, सेनामुख, गुल्म, वाहिनी, पृतना, चमू तथा अनीकिनी (सेना) उल्लेखनीय हैं।

**शैली** :-अभिनन्द की शैली में वर्णन का सौविध्य, शब्दावली में संगीतात्मकता तथा कल्पनाप्रखरता सर्वत्र दृष्टिगत होती है। नैसर्गिकता अभिनन्द का विशेष गुण है। नाटकीय एवं कलात्मक परिस्थितियों के निर्माण में अभिनन्द को सिद्धहस्तत्व प्राप्त है। चरित्रनिर्माण में अभिनन्द सार्वभौम चरित्रों के गुणों का प्रतिपादन करते हैं जहाँ प्रत्येक पात्र की व्यक्तिगत सत्ता निखर कर आती है। राम एवं सीता के चरित्र के लिए उन्होंने दैवी गुणों का आश्रय लिया है और उन्हें मानवेतर चित्रित किया है।

यद्यपि अभिनन्द गौड़ देश का है तथापि दण्डी द्वारा प्रतिपादित गौड़ी शैली के लक्षण पूर्णतः उसकी कृतियों पर नहीं घटाए जा सकते हैं। लम्बे समासों के आधार पर परखने पर रामचरित में लम्बे तथा छोटे समासों का सम्मिश्रण उपलब्ध होता है। प्रसाद, औदार्य, माधुर्य एवं सुकुमारता के गुणों के ओतप्रोत होने के कारण उसे मुख्यतः वैदर्भी रीति का तथा गौणतः गौड़ी रीति का कहा जा सकता है। शैली में सौन्दर्य प्रदान करने के लिए उसने अनेक दैवी तत्त्वों का आश्रय लिया है जिनमें से आकाश से फूलों का बरसना, देवताओं के द्वारा गान एवं अप्सराओं के नृत्य सम्मिलित हैं। ये तत्त्व बौद्ध एवं जैन काव्यों में भी प्रचुरता से उपलब्ध होते हैं।

कवि की काव्यप्रतिभा इसी तथ्य से सिद्ध है कि उसने अनेक शास्त्रों, धर्मों एवं दर्शनों के अतिरिक्त नाट्यशास्त्र में उपलब्ध होने वाली शब्दावली यथा किलिकिंचित मोट्टायित, कुट्टमित बिब्बोक, लीला, विच्छित्ति और विभ्रम तथा नृत्यशास्त्र के रेचक, अंगहार, करण, लय, रीति; संगीतशास्त्र के श्रुति, स्वर, तान, क्रम, अधिरोह गमक, मूर्च्छना। योग, सांख्य, वैशेषिक तथा अद्वैत दर्शनों के अतिरिक्त उसने बौद्धों के चित्, शून्यवाद तथा माध्यमिक का भी उल्लेख किया है।

अभिनन्द की उपमाएँ कालिदास की उपमाओं से कम नहीं हैं। वे मूल कल्पना पर आधारित ध्वनिपरक, स्थिति के अनुरूप तथा मनोवैज्ञानिक वैविध्य लिए हुए हैं। मालोपमा

के अनेक उदाहरण हैं। इनके अतिरिक्त उत्प्रेक्षा, रूपक, सन्देह, विशेषोक्ति, स्मरण, उल्लेख तथा संसृष्टि जैसे अलंकार भी उपलब्ध होते हैं।

यमकों के युग्म तथा संदष्टकयमक उपलब्ध होते हैं। पादभागावृत्ति भी इनकी विशेषता है। साधारण श्लेष तथा लाटानुप्रास उपलब्ध होते हैं। चित्रालंकारों में गोमूत्रिकाबन्ध उपलब्ध होता है।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट होता है कि अभिनन्द पूर्ववर्ती काव्यों से प्रभावित होते हुए भी काव्य को कृत्रिमता की ओर अग्रसारित न करके अभिव्यक्ति पर केन्द्रित करते रहे। नैसर्गिकता उनके काव्य का प्रथम मानदण्ड रहा। इसीलिए परम्परा ने उन्हें महाकवियों के साथ परिगणित किया।

## महाकवि श्रीहर्ष : नैषधीय चरित

संस्कृत-महाकाव्यों की 'बृहत्त्रयी' के तृतीय घटक के रूप में दार्शनिक कवि श्रीहर्ष के नैषधीयचरितमहाकाव्य को ग्रहण किया जाता है। 'नैषधीयचरित' (या संक्षेप में नैषध) किरातार्जुनीय तथा शिशुपालवध की अपेक्षा विस्तृत तथा अधिक ग्रन्थिल है। पारम्परिक समीक्षा में इसे विद्वदुपभोग्य एवं विचित्रमार्ग का सर्वोत्कृष्ट निदर्शन माना गया है'[1]। आधुनिक दृष्टि से भी यह महाकाव्य इसलिए महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि इसमें भारवि या उनसे कुछ पूर्व अङ्कुरित हुई एक पृथक् काव्यसरणि पल्लवित, पुष्पित एवं फलित रूप में एक साथ उपलब्ध हो जाती है साथ ही यहाँ चित्रकाव्य एवं चरितकाव्य इन दोनों युगीन धाराओं का सुन्दर सङ्गम, चमत्कारपूर्ण उक्तिवैचित्र्य, विविध विषयों, विशेषरूप से दर्शनशास्त्र का पाण्डित्य एवं पदलालित्य आदि सभी कुछ वर्तमान है। यही कारण है कि प्राचीन पद्धति से महाकाव्यों का अनुशीलन करने वाले अपनी अध्ययन-यात्रा कालिदास से आरम्भ करके नैषधीयचरित में पर्यवसित करते हैं; नैषध को पढ़े, समझे बिना भारतीय दृष्टि से सहृदयत्व की पूर्णता कदाचित् सङ्घटित नहीं हो पाती। कतिपय पाश्चात्त्य समीक्षक विशुद्ध उपयोगितावादी दृष्टिकोण के कारण भले ही उसके महाकाव्यत्व या काव्यत्व पर ही प्रश्न खड़े करें[2] किन्तु भारतीय समीक्षक नैषध की चिरन्तन प्रतिष्ठा को कथमपि अनदेखा नहीं कर सकता।

## श्रीहर्ष : परिचय

**महाकवि श्रीहर्ष**-यद्यपि 'नैषधीयचरित' के सर्गान्तपद्यों में श्रीहर्ष ने अपने सम्बन्ध में बहुत कुछ परिचयात्मक जानकारी उपनिबद्ध कर दी है फिर भी इनके समय और विशेषरूप

---

१. तावद्भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः।
उदिते नैषधे काव्ये क्व माघः क्व च भारविः।।

२. कीथ-संस्कृत साहित्य का इतिहास पृ. १४०; दास गुप्ता- हिस्ट्री आफ संस्कृत लिट्रेचर पृ. ३३०

से इनके जन्मस्थान के विषय में समीक्षकों के विभिन्न मत बने रहे हैं। संस्कृत-साहित्य में श्रीहर्ष नाम से कम से कम दो ऐसे व्यक्ति और हो चुके हैं जो स्वयं कवि और विद्वान् थे[1]। एक तो बाणभट्ट आदि के आश्रयदाता स्थाण्वीश्वर सम्राट् हर्षवर्धन, जिनकी,, 'नागानन्द', 'रत्नावली' और 'प्रियदर्शिका' नामक तीन नाट्यकृतियाँ प्रसिद्ध हैं[2] दूसरे कश्मीर नरेश श्रीहर्ष जिनका वर्णन 'अशेषभाषाविद्' एवं 'सत्कवि' के रूप में कल्हणकृत ऐतिहासिक ग्रन्थ राजतरङ्गिणी में प्राप्त होता है।[3] किन्तु ये दोनों राजा थे, प्रथम तो स्वयं कान्यकुब्जनरेश ही थे जबकि नैषध के रचयिता स्वयं को कान्यकुब्जेश्वर की सभा में दो पान का बीड़ा तथा आसन प्राप्त करने वाला कहकर गर्व का अनुभव करते हैं।[4]

इससे सिद्ध होता है कि ये इन दोनों राजाओं से भिन्न अपने युग के एक उत्कृष्ट दार्शनिक एवं ब्राह्मण थे। इन्होंने अपने महाकाव्य में अपना परिचय देते हुए अपने को श्रीहीर और मामल्लदेवी का पुत्र कहा है।[5] यद्यपि आत्मप्रशस्ति सम्बन्धी इन श्लोकों को कतिपय समीक्षक श्रीहर्षकृत मानने में सन्देह प्रकट करते हैं[6] फिर भी महाकाव्य में अन्तर्निहित अंनेक तथ्य उनकी कुलीनता और वंश परम्परागत विद्वत्ता का संङ्केत देते हैं। सबसे पहले डॉ. व्यूल्हर ने श्रीहर्ष का समय निश्चित करने का प्रयास किया था, यह कार्य उन्होंने जैनकवि राजशेखरसूरि[7] के द्वारा रचित प्रबन्धकोश के अन्तर्गत 'हर्षकविप्रबन्ध' के आधार पर किया तदनुसार श्रीहर्ष के पिता पण्डित 'हीर' थे और उनके आश्रयदाता कान्यकुब्जेश्वर जयन्तचन्द्र थे। राजशेखर ने यह भी सूचित किया है कि श्रीहर्ष को कश्मीर के राजा माधवदेव से सत्कार प्राप्त हुआ तथा वहाँ के पण्डितों में नैषधकाव्य की अत्यधिक प्रतिष्ठा हुई। प्रबन्धकोश के अनुसार नैषधीयचरित की एक हस्तलिखितप्रति वीरधवल के शासनकाल में गुर्जरदेश भी पहुँची, वीरधवल के मन्त्री वस्तुपाल ने उसकी अनेक प्रतिलिपियाँ करवाकर प्रभूत प्रचार किया।

राजशेखरसूरि से भी पहले होने वाले चाण्डूपण्डित ने अपनी टीका, 'नैषधदीपिका' में भी लगभग ऐसे ही विवरण दिए हैं। नैषध के ही एक अन्य टीकाकार गदाधर ने श्रीहर्ष को वाराणसी के अधिपति महाराज गोविन्दचन्द्र का आश्रित बतलाया है।[8] गोविन्दचन्द्र का

---

१. देखिए - डॉ. चण्डिकाप्रसाद शुक्ल - **नैषध-परिशीलन** (हिन्दुस्तानी एकेडमी, उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद, सन् १६६०) पृ.सं. १
२. श्रीहर्षो निपुणः कविः। **रत्नावली,** प्रस्तावना पद्य
३. सोऽशेषदेशभाषाज्ञः सर्वभाषासु सत्कविः।
कृती विद्यानिधिः प्राप ख्यातिं देशान्तरेष्वपि।। (**राजतरङ्गिणी,** ७।६११)
४. ताम्बूलद्वयमासनं च लभते यः कान्यकुब्जेश्वरात्। (**नैषध.** २२।१५३)
५. श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम्।
(प्रायः प्रत्येक सर्ग के अन्त में आने वाला पद्यार्थ)
६. दे. Das Gupta and De - **History of Sanskrit Literature,** p. 326, Footnote 3.
७. इनका समय विक्रम संवत् १४०५ के आसपास माना गया है। (**नैषपरिशीलन** पृ. ४)
८. **नैषधपरिशीलन,** पृ. ६

वाराणसी और कान्यकुब्ज दोनों का अधिपति होना ताम्रपत्रों आदि से प्रमाणित हो चुका है, ये ई. ११५५ तक अवश्य थे क्योंकि ११६६ ई. जयन्तचन्द्र के यौवराज्याभिषेक का काल है। इन सब विवरणों के आधार पर कवि का समय ११५६ ई. से ११६३ ई. तक अर्थात् १२वीं शताब्दी का उत्तरार्ध तथा उनके नैषधीयचरित का रचनाकाल ११७४ ई. के पूर्व स्थिर होता है। प्रो. कीथ,[1] डॉ. कृष्णमाचारियर[2], आचार्य बलदेव उपाध्याय, डॉ. भोलाशङ्कर व्यास[3] आदि विद्वान् प्रायः यही समय स्वीकार करते हैं। डॉ. चण्डिकाप्रसाद शुक्ल ने श्रीहर्ष के प्रसिद्ध दार्शनिक ग्रन्थ 'खण्डनखण्डखाद्य' में आलङ्कारिक महिमभट्ट के उल्लेख[4] के आधार पर इनका समय १०२० ई. के महिमभट्ट के बाद और नैषधीयचरित की रचना का सम्भावित काल द्वादश शती का द्वितीय चरण ही स्वीकार किया है। अन्य समीक्षकों की मान्यताओं का संक्षिप्त दिग्दर्शन इस प्रकार है -

डॉ. जी. व्यूल्हर, आर.डी. सेन, डी.आर. भण्डारकर आदि के अनुसार श्रीहर्ष १२वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में हुए।

**श्रीहर्ष का जन्मस्थान तथा जीवनवृत्त**-नैषधकार श्रीहर्ष ने भले ही स्पष्ट शब्दों में स्वयं को कान्यकुब्जेश्वर का सभापण्डित कहकर अपना परिचय दिया हो, किन्तु आधुनिक समीक्षकों ने उनके जन्मस्थल को लेकर भी कुछ कम विवाद खड़ा नहीं किया। किसी ने उन्हें बंगदेशीय, किसी ने कश्मीरी तो किसी ने कन्नौज या उसके आस-पास कहीं उनका जन्मस्थान मानने का आग्रह किया। इन सब मतों एवं उनके अनुकूल-प्रतिकूल तर्कों का एकत्र संग्रह डॉ. चण्डिकाप्रसाद शुक्ल ने नैषधविषयक अपने शोध प्रबन्ध, 'नैषधपरिशीलन' (पृ. ६ से १६ तक) में विस्तार से किया है। उनका अपना मत श्रीहर्ष को कन्नौज के समीपी मानने के पक्ष में है। वस्तुतः जब तक कोई कवि या ग्रन्थकार अपने जन्मस्थान आदि के विषय में स्पष्ट रूप से स्वयं कुछ न सूचित करे तब तक उस विषय में किए गए सारे अनुमान, हेत्वाभासग्रस्त ही रहते हैं, उनसे किसी निर्भ्रान्त तथ्य को प्राप्त कर पाना अत्यन्त कठिन कार्य है। कवि, विशेषकर महाकवि तो समग्र विश्व का, कम से कम सारे राष्ट्र का तो होता ही है इसलिए किसी प्रान्त-विशेष में उत्पन्न होने मात्र से उसके कवित्व में अधिक अन्तर नहीं पड़ता।

श्रीहर्ष के जीवनवृत्त के सम्बन्ध में भी कतिपय किंवदन्तियां कुछ सङ्केत करती हैं किन्तु कवि का प्रामाणिक इतिवृत्त प्राप्त नहीं होता। 'प्रबन्धकोश' तथा चाण्डूपण्डित की टीका

---

१. **संस्कृत सा. का इतिहास** (हिन्दी अनु. मंगलदेव शास्त्री) पृ. १७४
**History of Classical Sanskrit Lecterature** pg. 178

२. **संस्कृत साहित्य का इतिहास,** पृ. २२८

३. **संस्कृत कविदर्शन,** पृ. १६३

४. दोषं व्यक्तिविवेकेऽमुं कविलोकविलोकने।
काव्यमीमांसिषु प्राप्तमहिमा महिमादृत।।
**खण्डन.** (चौखम्बा संस्कृत सी. वाराणसी १९१४) पृ. १३२७.

में यह वृत्तान्त मिलता है कि राजसभा में इनके, पिता 'हीर' किसी 'उदयन' नामक पण्डित से शास्त्रार्थ में पराजित हो गए थे। श्रीहर्ष अभी बालक ही थे। हीर यह आघात सहन नहीं कर पाए और इसी दुःख में उन्होंने शरीर छोड़ दिया। देहत्याग के पूर्व उन्होंने अपने पुत्र श्रीहर्ष से विरोधी पण्डित को शास्त्रार्थ में पराजित करने की प्रतिश्रुति ले ली। पिता के देहावसान के बाद श्रीहर्ष ने विभिन्न विद्वानों के अन्तेवासित्व में अपना अध्ययन पूर्ण किया और फिर भगवती सरस्वती को प्रसन्न करने के लिए गङ्गा के पवित्र तट पर एक वर्ष तक 'चिन्तामणि' मन्त्र का जप करते रहे। देवी ने साक्षात् प्रकट होकर असीम पाडित्य एवं काव्य प्रतिभा का वरदान दिया। देवी की कृपा से प्राप्त अप्रतिम मेधा से सम्पन्न श्रीहर्ष की वाणी को कोई समझ ही नहीं पाता था अतएव उद्विग्न होकर उन्होंने पुनः उनकी आराधना की और यह प्रार्थना की कि उनकी वाणी और काव्यशक्ति को कम से कम विद्वज्जनों को समझने योग्य तो कर ही दिया जाय। देवी ने कवि को आधी रात में सिर गीला करके दही पीने का आदेश दिया, ऐसा करने पर उनकी मेधा कुछ मद पड़ गई और तब कहीं जाकर लोग उनके वाग्वैभव को समझने में समर्थ हुए। वरप्राप्त वैदुष्य एवं कवित्व से ऊर्जस्वल होकर श्रीहर्ष पिता के पराभव-कर्ता को पराजित करने के लिए जयन्तचन्द्र की सभा में गए और राजा की प्रशंसा में यह पद्य पढ़ा -

"गोविन्दनन्दनतया च वपुःश्रिया च माऽस्मिन् नृपे कुरुत कामधियं तरुण्यः।
अस्त्रीकरोति जगतां विजये स्मरःस्त्रीरस्त्रीजनः पुनरनेन विधीयते स्त्री।।

अर्थात् 'हे तरुणियो! गोविन्द का (एतन्नामक राजा का, पक्ष में श्रीकृष्ण का) पुत्र होने तथा सुन्दर शरीर वाला होने से इस नरेश में कामदेव की भ्रान्ति मत कर बैठना क्योंकि बेचारा कामदेव तो संसार को जीतने के लिए स्त्रीजनों को अस्त्र बनाता है जबकि यह राजा अस्त्रीजनों को अपना अस्त्र बनाता है (अस्त्र धारण करने वाले वीरों) को स्त्री (के समान निर्बल तथा निरुपाय) बना देता है। तात्पर्य यह है कि कुछ अंशों में कामदेव इसके सदृश अवश्य है किन्तु पराक्रम में वह इससे न्यून ही ठहरता है।'

इसे सुनकर सभी प्रसन्न हुए। तब श्रीहर्ष ने अपने प्रतिद्वन्द्वी को देखकर इस पद्य से अपना परिचय दिया-

"साहित्ये सुकुमारवस्तुनि दृढन्यायग्रहग्रन्थिले
तर्के वा मयि संविधातरि समं लीलायते भारती।
शय्या वाऽस्तु मृदूत्तरच्छदवती दर्भाङ्कुरैरास्तृता
भूमिर्वा हृदयङ्गमो यदि पतिस्तुल्या रतिर्योषिताम्।।" [१]

१. "चाहे सुकुमार वस्तु वाली साहित्य विधा हो या ग्रन्थिल न्यायदर्शन की तर्कपद्धति, मेरे रचयिता होने पर सरस्वती समान क्रीडा करती है। यदि हृदयङ्गम पति हो तो चाहे कोमल बिछौने से युक्त शय्या हो या कुश-काँस से भरी कोरी भूमि, स्त्रियों को उभयत्र समान रतिसुख प्राप्त होता है।"

प्रतिद्वन्दी तार्किक ने हार स्वीकार करते हुए श्रीहर्ष की प्रशंसा की और यह पद्य पढ़ा-

**हिंस्राः सन्ति सहस्रशोऽपि विपिने शौण्डीर्यवीर्योद्यता-**
**स्तस्यैकस्य पुनः स्तुवीमहि महः सिंहस्य विश्वोत्तरम्।**
**केलिः कोलकुलैर्मदा मदकलैः कोलाहलं नाहलैः**
**संहर्षो महिषैश्च यस्य मुमुचे साहङ्कृते हुङ्कृते**[1]

महाकाव्य के अन्तरङ्ग प्रमाणों के प्रकाश में श्रीहर्ष का जो व्यक्तित्व उभरता है उसके अनुसार श्रीहर्ष अनेक शास्त्रों, विशेषकर अद्वैतवेदान्त के पारगामी विद्वान्, सात्त्विक तन्त्रमन्त्रों की उपासना में विश्वास करने वाले, अपनी विद्वत्ता और काव्यशक्ति के प्रति गर्वोद्धत, समाधि और योग की उच्च भूमिकाओं की बात करते हुए भी विलासी नागरजीवन के हिमायती, सनातनधर्म के प्रति पूर्ण आस्थावान् और उदात्त प्रकृति के मनीषी थे। वेदों के प्रति उनकी श्रद्धा थी, वेदों को उन्होंने मनुष्य के तृतीय नेत्र के रूप में प्रतिष्ठित किया है।[2] देववाणी के प्रति उनमें आदर भावना है।[3] उनके व्यक्तित्व की महनीय वस्तु उनकी राष्ट्रभक्ति है। गौरवपूर्ण शब्दों में उन्होंने भारतवर्ष की प्रशस्ति गाई है और उसे स्वर्ग से भी श्रेष्ठ कहा है।[4]

श्रीहर्ष के समय भारतवर्ष की राजनैतिक स्थिति भी बड़ी विषम थी। उत्तरी भारत अनेक छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त था। इन राज्यों में प्रमुख शासक अजमेर व दिल्ली के चौहान, कन्नौज या काशी के गहड़वाड़, बुन्देलखण्ड (कालञ्जर) के परमार आदि थे। इन सबमें परस्पर वैमनस्य था और ये लोग आपस में लड़ा करते थे। भारत में मुस्लिम-आक्रान्ताओं का प्रभाव बढ़ रहा था। राजा आपसी युद्धों के बाद विलास में डूबे रहते थे। जयन्तचन्द्र और उसके पितामह गोविन्दचन्द्र का जीवन अत्यन्त विलासी था। कोरे तर्ककर्कश पाण्डित्य और उससे भी बढ़कर शास्त्रार्थ में बढ़-चढ़कर दर्पोक्तियाँ करने वाला पण्डित प्रशस्त माना जाता था। ऐसी स्थिति में नैषधकार का बहुत कुछ बाह्य व्यक्तिपक्ष, सम्भव है परिस्थितियों की ही देन हो अथवा भीतर से वे सौम्य और प्रशान्त आराधक ही रहे हों, किन्तु राजसभाओं में प्रतिष्ठा प्राप्त करने हेतु ही उन्होंने अपने व्यक्तित्व पर यह जटिल और कुछ प्रदर्शनपूर्ण आवरण डाल लिया हो, कम से कम उनके महाकाव्य से तो यही प्रमाणित होता है।

---

१. भावार्थ यह है कि यों तो वन में अनेक पराक्रमशाली हिंस्र जन्तु होते हैं किन्तु इनके बीच वनराज सिंह की कुछ महिमा ही न्यारी है। उसकी हुङ्कार सुनकर बडे-बड़े वाराह और महिष आदि भी चुप्पी साध लेते हैं।

२. नैषध १।६

३. नैषध १०।३४, ३८, ५७, ५९।

४. नैषध ६।६७।

## श्रीहर्ष की अन्य रचनाएँ

श्रीहर्ष ने अपने नैषधकाव्य के अन्तिम श्लोकों में इसके अतिरिक्त अपनी अन्य आठ कृतियों का निर्देश किया है। ये कृतियाँ हैं -

(१) स्थैर्य-विचार-प्रकरण
(२) विजयप्रशस्ति
(३) खण्डनखण्डखाद्य
(४) गौडोर्वीशकुलप्रशस्ति
(५) अर्णववर्णन
(६) छिन्दप्रशस्ति
(७) शिवशक्तिसिद्धि
(८) नवसाहसाङ्कचरितचम्पू।

खण्डनखण्डखाद्य में 'ईश्वराभिसन्धि' नामक एक अन्य ग्रन्थ का भी निर्देश मिलता है अतः नैषध को साथ लेकर इनकी ग्रन्थरचनाओं की संख्या दस हो जाती है[1] किन्तु इनमें से सम्प्रति केवल दो ही ग्रन्थ प्राप्त होते हैं प्रथम नैषधीयचरित महाकाव्य और दूसरा खण्डनखण्डखाद्य, अद्वैतवेदान्त के पक्ष में अन्य विरोधी सिद्धान्तों का खण्डन करने वाला प्रौढ़ दार्शनिक ग्रन्थ। खण्डन॰ में नव्यन्याय की ही शैली का आश्रय लेकर प्रधानतया न्यायसिद्धान्तों का ही खण्डन और वेदान्त का मण्डन किया गया है।

## नैषधीयचरित-परिचय एवं समीक्षा

(क) **परिचय**-जैसा कि इसके नाम से ही पता चलता है यह निषधदेशोद्भव पुराणप्रसिद्ध पुण्यश्लोक महाराज नल और विदर्भदेश की राजकुमारी दमयन्ती के प्रणय एवं विवाह की कथा पर आधृत है। यों तो यह कथा पुराणों तथा कथासरित्सागर आदि अन्य ग्रन्थों में प्राप्त होती है, किन्तु नैषधकार ने जिसे अपने महाकाव्य का आधार बनाया है वह सम्भवतः महाभारत के वनपर्व में वर्णित 'नलोपाख्यान' है। नलोपाख्यान में ५२ से लेकर ७९ तक अट्ठाइस अध्यायों में विस्तार से नल का चरित्र वर्णित हुआ है। वन में विषादग्रस्त पाण्डवों के आश्वासनार्थ महर्षि बृहदश्व ने उन्हें यह वृत्तान्त सुनाया है और वहाँ इसका मूल रस शान्त है, क्योंकि नल और दमयन्ती का चरित मानवीय जीवन के अनेकविध उतार-चढ़ावों के बीच अदम्य जिजीविषा और दाम्पत्य-निष्ठा का उज्ज्वल उदाहरण है। महाकवि ने इस कथानक के एकदेश को

---

१. हस्तप्रतिलिपियों की कुछ सूचियों में निम्नलिखित कुछ और ग्रन्थ श्रीहर्ष के नाम से उल्लिखित हैं - (१) अमरखण्डनम् (२) द्विरूपकोश (३) जानकीगीता (४) शब्दभेदनिर्देश (५) श्लेषार्थपदसंग्रह (६) सुप्रभातस्तोत्र (७)वाणीविलास आदि, किन्तु इन सबका हर्ष की रचना होना संदिग्ध ही है।

लेकर ही अपनी लेखनी का प्रवर्तन किया है। नल-दमयन्ती के विवाह तक की प्रणय-कथा ही उसमें २२ सर्गों तथा २८३० पद्यों में वर्णित की गई है। कम से कम वर्तमान नैषधीयचरित के आधार पर तो यही सत्य है। हाँ कुछ लोग इस काव्य को अपूर्ण मानते हैं और उनके अनुसार या तो इसका शेष भाग लुप्त हो गया या कवि उसे पूरा नहीं कर पाया (इस विषय का संक्षिप्त विवेचन हम बाद में करेंगे) ऐसे समीक्षकों के मत को मान लेने पर यह अनुमान करना पड़ेगा कि इसमें कवि के द्वारा समग्र नलचरित-वर्णन ही उद्दिष्ट रहा होगा। जो भी हो, कवि श्रीहर्ष ने मूलकथा की शैली, रस और पद्धति में, पर्याप्त परिवर्तन किए हैं और सीधीसादी नलकथा में अपने तथाकथित काव्यकौशल एवं पाण्डित्यप्रदर्शन के अनेक प्रसङ्ग निर्मित कर दिए हैं। काव्य की कथावस्तु संक्षेप में इस प्रकार है-

महाकाव्य का आरम्भ नल के विशद वर्णन से होता है। यहाँ निषधनरेश नल के पवित्र चरित का उत्तम वर्णन है। वर्णनक्रम में नल का मृगया-विहार, हैमहंस का ग्रहण, हंस का विलाप और नल द्वारा कृपापूर्वक उसकी मुक्ति प्रमुख हैं। राजा नल से मुक्त होकर वह स्वर्णहंस दमयन्ती के पास जाकर राजा नल का गुणगान करता है। नल के गुणों से आकृष्ट होकर दमयन्ती उसी हंस के द्वारा नल के पास अपना प्रणय-सन्देश भेजती है। राजा भीम अपनी कन्या दमयन्ती के लिए स्वयंवर का आयोजन करते हैं। स्वयंवर में सम्मिलित होने के लिए देश-देश के राजाओं को आमन्त्रित किया जाता है। उस स्वयंवर में दमयन्ती के अलौकिक सौन्दर्य की बात सुनकर इन्द्र, वरुण, अग्नि, यम देवता भी जाना चाहते हैं। वे राजा नल को ही अपना दूत बनाकर दमयन्ती के पास भेजते हैं। नल देवताओं के पक्ष को निष्ठापूर्वक दमयन्ती के समक्ष प्रस्तुत करते हैं और चतुर्देवों में से किसी को भी वरण करने का आग्रह करते हैं। दमयन्ती इस प्रस्ताव को अस्वीकार करती है और नल के प्रति अपने अगाध स्नेह को व्यक्त करती है।

चारों देवता नल का ही रूप धारण कर सभा में उपस्थित होते हैं। उस सभा में सरस्वती स्वयं उपस्थित होकर राजाओं का परिचय देती है। नल की आकृति के पाँच पुरुषों को देखकर दमयन्ती असमंजस में पड़ जाती है। सरस्वती श्लेष भङ्गिमा से पाँचों नलों का वर्णन करती है। अन्ततोगत्वा दमयन्ती की पतिभक्ति से प्रसन्न देवगण अपने विशिष्ट चिह्नों को प्रकट करते हैं, जिससे वह राजा नल को आसानी से पहचान लेती है। दमयन्ती नल के गले में वरमाला पहनाती है और दोनों का मंगलमय विवाह सम्पन्न होता है। देवगण स्वर्ग प्रस्थान करते हैं। मार्ग में कलि से भेंट होती है। कलि भी दमयन्ती को पाने की अभिलाषा से स्वयंवर में जाना चाहता है। देवता उसे लौट जाने को कहते हैं किन्तु वह क्रुद्ध होकर उनसे विवाद करने

लगता है। देवता कलि को वाग्युद्ध में पराजित करते हैं। नल और दमयन्ती का प्रथम मिलन होता है और इसी के साथ काव्य का पर्यवसान भी।

(ख) **समीक्षा**-वस्तु, नेता और रस-इन तीनों की दृष्टि से 'नैषधीयचरित' अपने महाकाव्यत्व को सार्थक करने में पूर्ण समर्थ है। नल-दमयन्ती की कथा भारत में एक लोकप्रिया कथा रही है और इसे संस्कृत के अनेक कवियों ने अपने काव्य और नाटकों का विषय बनाया है। श्रीहर्ष ने सम्भवतः महाभारत के नलोपाख्यान को अपनी वस्तु का उपजीव्य बनाया है किन्तु उस सीधी-सादी कथा को उन्होंने अपने प्रातिभ परिवर्तन-परिवर्धनों से पर्याप्त रञ्जक बना दिया है। यथास्थान सङ्कोच और विस्तार करते हुए कहीं-कहीं नूतन घटनाओं की भी उद्भावना वे करते चलते हैं।[1]

महाकाव्यों की परिपाटी का निर्वाह करते हुए प्रभात, चन्द्रोदय, सुरतक्रीडा आदि वर्णन कवि के स्वकल्पनोपात्त हैं। प्रथम सर्ग में हंस का करुणविलाप, पञ्चनली की श्लेषक्रीडा, बारातवर्णन आदि कवि की मौलिक योजनाएं हैं। पुण्यश्लोक नल के निर्देश (वस्तुनिर्देश) द्वारा मङ्गलाचरण करते हुए श्रीहर्ष अपने नायक और नायिका के पूर्वराग-वर्णन से काव्य का समारम्भ करते हैं। सप्तम सर्ग में दमयन्ती के नख-शिखवर्णन में उन्होंने अपनी रतिशास्त्रीय विदग्धता खुलकर प्रदर्शित की है।[2]

स्वयंवर-सभा के.वर्णनमें भी कवि ने मूलकथा की अपेक्षा पर्याप्त विस्तार किया है। दस से चौदह तक पाँच सर्गों में, लगभग ५०० से भी अधिक पद्यों के द्वारा इस प्रसङ्ग का वर्णन हुआ है। सरस्वती देवी के द्वारा स्वयंवर में समागत राज-परिचय-प्रसङ्ग अथ च सम्पूर्ण एकादश तथा द्वादशसर्ग कवि श्रीहर्ष की कल्पना के ही विलास हैं। त्रयोदशसर्ग तो उनकी विचित्र मार्गीय कविकला का चूडान्त निदर्शन है ही। कलि-प्रसङ्ग को अपने अनुरूप विस्तार देकर महाकवि ने तत्कालीन विविध दार्शनिक धाराओं को अभिव्यक्त किया है और उन पर स्वमतानुरूप टिप्पणी भी कर दी है। इस प्रकार कवि की प्रबन्ध-योजना भारवि और माघ की अपेक्षा (कुछ विस्तृत होते हुए भी) अधिक कसी हुई है। उन्होने अपने काव्य में प्रत्येक सर्ग के अन्तिम श्लोक से पहले 'आनन्द' शब्द का प्रयोग किया है अतएव यह काव्य **'आनन्दान्त'** कहलाता है। सबसे बड़ी बात यह है कि कवि ने कथावस्तु की दृष्टि से भारवि और माघ की परिपाटी से स्वतन्त्र अपना मार्ग बनाया है। नाट्यशास्त्रीय

---

१. .N. Jani - **A Critical Study of Sriharsa's Naisadhiyacharitam** p. 13.

२. यद्यपि इस वर्णन को लेकर उन पर अनेक समीक्षकों ने खुलकर छींटाकशी की है, विशेष विवरण के लिए देखिए-

A. Dr. S.K. De - **A History of Sanskrit Literature** p. 328.

B. Krishna -Chaitanya - **'A New history of Sans. Lit.** p. 274.

C. Juthika ghosh - **Epic Sources of Sans. Litt.** p. 99

अर्थप्रकृतियों, सन्धि और सन्ध्यङ्गों की दृष्टि से देखने पर भी नैषधीयचरित का कथानक उत्कृष्ट सिद्ध होता है।[1]

नैषधीयचरित के महाराज नल धीरोदात्तकोटि के नायक हैं। आचार्यों द्वारा गिनाए गए नायक के सभी गुण उनमें विद्यमान हैं।[2] श्रीहर्ष ने उनमें रूप-सौंदर्य, गुण-सौन्दर्य एवं चरित्रसौन्दर्य इन तीनों की प्रतिष्ठा की है। दमयन्ती के प्रेम में विरहार्त होकर भी वे अधीर नहीं होते, उनका हृदय अत्यन्त उदार और संवेदनशील है। हंसके करुण विलाप को सुनकर वे दया और करुणा से भर उठते हैं। वे कर्त्तव्यपरायण तथा अङ्गीकृत वचन का परिपालन करने वाले हैं। भारतीय परम्परा में वे प्रातःस्मरणीय पुण्य-पुरुष माने गए हैं । महाकवि श्रीहर्ष ने अपने काव्य में ऐसे प्रथित नायक को और भी मनोज्ञ एवं स्पृहणीय बनाकर चित्रित किया है।

महाकाव्य का अङ्गीरस श्रृङ्गार है। यहाँ श्रृङ्गार के सम्भोग एवं विप्रलम्भ दोनों पक्षों का सुन्दर तथा साङ्गोपाङ्ग चित्रण हुआ है। किन्तु उनका श्रृङ्गारवर्णन उनकी अपनी शैली में हुआ है। वे कालिदास की भाँति उसे केवल हार्दसंवेदना तक ही सीमित नहीं रखते अपितु अनेक अप्रस्तुत-विधानों तथा उक्तिवैचित्र्यों के द्वारा बुद्ध्यनुमेय भी बना डालते हैं इसलिए कुछ समीक्षक उन्हें 'श्रृङ्गार का कवि' कहने की अपेक्षा **'श्रृङ्गारकला का कवि'** कहना अधिक पसन्द करते हैं[3] । उनका सम्भोगवर्णन अधिक मांसल, उत्तेजक और कहीं-कहीं अश्लील भी हो गया है। प्रतीत होता है कि कवि वात्स्यायन के कामसूत्र में वर्णित 'नागरक' के जीवन को आदर्श मानकर अपने चित्र प्रस्तुत कर रहे हैं। सोलहवें सर्ग में ज्यौनार का वर्णन करते हुए वारनारी तथा वरयात्रियों के बीच का हास-परिहास तत्कालीन समाज की छाप भले ही दे रहा हो पर वह सभ्यरुचि के प्रतिकूल और बहुत कुछ ग्राम्य सा हो गया है।

फिर भी कुछ चित्र अत्यन्त सहज और सुन्दर बन पड़े हैं। एक दो उदाहरण आस्वाद्य हैं-

**वेश्म पत्युरविशत्र साध्वसाद्वेशिताऽपि शयनं न साऽभजत्।**
**भाजिताऽपि सविधं न साऽस्वपत् स्वापिताऽपि न च सम्मुखाभवत्।।**

(नैषध. १८।३५)

अथवा ये दो पद्य-

---

१. दे. नैषधपरिशीलन, पृ. ४३ से ४७ तथा सुषमा कुलश्रेष्ठ का बृहत्त्रयी एक तुलनात्मक अध्ययन, पृ. २४२ से २७५ तक का अंश

२. दे., दशरूपक २।१-२.

३. भोलाशङ्कर व्यास - सं. क.द. पृ. २०६

वीक्ष्य पत्युरधरं कृशोदरी बन्धुजीवमिव भृङ्गसङ्गतम्।
मञ्जुलं नयनकज्जलैर्निजैः संवरीतुमशकत्स्मितं न सा।।
तां विलोक्य विमुखश्रितस्मितां पृच्छतो हसितहेतुमीशितुः।
ह्रीमती व्यतरदुत्तरं वधूः पाणिपङ्करुहि दर्पणार्पणाम्।।
(वही १८।१२५,१२६)

इन पद्यों में दमयन्ती के मुग्धात्व एवं रतिकाल के अनुकूल स्वाभाविक हास-परिहास का सरस चित्रण हुआ है।

नैषध में श्रृङ्गार का विप्रलम्भ-पक्ष, पूर्वराग के रूप में पहले ही आ गया है। विप्रलम्भवर्णनों में यद्यपि कवि ने अपनी अनूठी कल्पना का पर्याप्त उपयोग किया है, फिर भी उनमें मर्म को छूने वाली व्यञ्जकता का अभाव खटकता है। कहीं-कहीं तो उनमें उक्तिवैचित्र्य एवं ऊहोक्तियों का ही प्राधान्य हो गया है। कामाग्नि से सन्तप्त दमयन्ती बार-बार ताजे कमल को हृदय में रखने का उपक्रम करती है, किन्तु उसके शरीरताप के कारण वह पहले ही सूखकर व्यर्थ हो जाता है-

स्मरहुताशनदीपितया तया बहुमुहुः सरसं सरसीरुहम्।
श्रयितुमर्धपथे कृतमन्तरा श्वसितनिर्मितमर्मरमुज्झितम्।। (५।२९)

अथवा यह दूसरा पद्य जिसमें श्लेषाश्रित अनूठी कल्पना की सङ्गति तो है, किन्तु सहृदय को संवेदित करने वाली तरलता का उतना ही अभाव है-

निविशते यदि शूकशिखा पदे सृजति सा कियतीमिव न व्यथाम्
मृदुतनोर्वितनोतु कथं न तामवनिभृत्तु प्रविश्य हृदि स्थितः।।
(४।११)

अर्थात् किसी के पैर में यदि छोटा सा तिनका भी चुभ जाय तो वह कितनी वेदना उत्पन्न कर देता है। कोमलाङ्गी दमयन्ती के हृदय में तो अवनिभृत् (राजा नल, पक्षान्तर में पर्वत) प्रविष्ट हो गया, उसको भला कितनी वेदना न होगी?

अङ्गरसों में वीर, करुण, हास्य, रौद्र, भयानक आदि के साथ-साथ वात्सल्य की भी सुन्दर अभिव्यंजना हुई है। बाह्यनिसर्ग की अपेक्षा मानव-निसर्ग अर्थात् मनुष्य-स्वभाव-वर्णन में श्रीहर्ष अधिक पटु हैं। फिर भी उनके सूर्योदय, चन्द्रोदय आदि के वर्णन कहीं-कहीं अन्य कवियों से कुछ भिन्न और सुन्दर बन पड़े हैं, विशेष कर जब वे प्रकृति को लोकव्यवहार के अप्रस्तुविधान के साथ चित्रित करते हैं, जैसे सूर्यास्त के बाद काली अंधेरी रात के घिरने की यह उत्प्रेक्षा -

ऊर्ध्वार्पितन्युब्जकटाहकल्पे यद्व्योम्नि दीपेन दिनाधिपेन।
न्यधायि तद्भूममिलद्गुरुत्वं भूमौ तमःकज्जलमस्खलत्किम्।।
(२२।३१)

"सूर्य के अस्त होने पर चारों ओर अँधेरा घिरने लगा। ऐसा लगता है कि मानो सूर्य के दीपक पर आकाशरूपी सकोरे को काजल बनाने के लिए औंधा रख दिया हो पर काजल इतना घना हो गया कि उसके भार से वह नीचे गिर पड़ा और उसने सूर्य रूपी दीपक को बुझा दिया।"

सचमुच, यह कल्पना इतनी मनोहर है कि इसके आधार पर श्रीहर्ष को **'दीपकहर्ष'** की उपाधि दी जानी चाहिए।

खण्डनखण्डखाद्य जैसे प्रकृष्ट एवं जटिल दार्शनिक ग्रन्थ के रचयिता आचार्य की भाषा-शैली काव्य में भी कुछ वक्र, दुरूह और जटिल हो यह स्वाभाविक ही है। यही कारण है कि 'नारायणी' या 'जीवातु' टीकाओं को देखे बिना अच्छे-अच्छे पण्डितों को अर्थावबोध के लिए कोशादि देखना आवश्यक हो जाता है। स्वयं कवि ने यह स्वीकार किया है कि यह जटिलता या दुरूहता उन्होंने जानबूझकर इसलिए डाली है कि कोई पण्डितम्मन्य खल जो गुरुपरम्परा के प्रति श्रद्धालु नहीं है इससे खेल न सके[1]। अपरिपक्व और अरसिक व्यक्ति उनके काव्य की निंदा करे तो भी उसकी परवाह उन्हें नहीं है, उन्होंने तो यह कृति प्रौढ़ पण्डित एवं कलारसिक के लिए प्रस्तुत की है।

शैली के साथ-साथ नैषध की भाषा भी अपेक्षाकृत कुछ कठिन है, इसका कारण अप्रचलित शब्दों के प्रति अभिरुचि है। 'अकूपार' (१२।१८) 'अगदङ्कारचय' (३।१११) आदि कुछ सुबन्त पद तथा अनेक जटिल क्रियापद यहाँ कथ्य को कठिन बनाते चलते हैं।

फिर भी उनकी भाषा, पदलालित्य तथा मुहावरों से भरपूर है। जैसे - **'कथमास्यं दर्शयितामहे'** (कैसे मुंह दिखाऊंगा)[2] **'नवीनमश्रावितवाननादिदम्'** (तुम्हारे मुंह से यह नई बात सुनी)[3] आदि। इङ्गाल,[4] विरुद्ध,[5] धोरणि[6] जैसे लोकभाषाओं के भी बहुत से शब्द उन्होंने निःसङ्कोच ग्रहण किए हैं। काव्यशैली वैदर्भी है किन्तु यह कालिदास की वैदर्भी की भांति प्रसन्न नहीं है, बल्कि विपुल समास होकर प्रायः गौडी का परिधान धारण कर लेती है।[7] सभी अलङ्कार यहाँ यथाऽवसर आते-जाते हैं फिर भी कवि का अनुप्रास और

---

१. ग्रन्थग्रन्थिरिह क्वचित्क्वचिदपि न्यासि प्रयत्नान्मया
प्राज्ञम्मन्यमना हठेन पठिती माऽस्मिन्खलः खेलतु।
श्रद्धाराद्धगुरुश्लथीकृतदृढग्रन्थिः समासादय-
त्वेतत्काव्यरसोर्मिमज्जनसुखव्यासज्जनं सज्जनः।।" (नैषध २२।१५२)

२. **नैषध,** ५।७१ ३. ६।४१ ४. १।६ ५. ११।३७ ६. १५।४६

७. एक उदाहरण - "सुवर्णदण्डैकसितातपत्रज्वलत्प्रतापावलिकीर्तिमण्डलः।" (१।२)

श्लेष के प्रति कुछ मोह अधिक दिखलाई पड़ता है। अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, आदि सभी का प्रयोग यथाऽवसर हुआ है।

श्रीहर्ष को छोटे-छन्द अत्यधिक प्रिय हैं। कुछ लम्बे छन्दों, मन्दाक्रान्ता, स्रग्धरा, शार्दूलविक्रीडित, शिखरिणी आदि का प्रयोग सीमित मात्रा में हुआ है। कुल मिलाकर लगभग २० छन्दों का कवि ने प्रयोग किया है। इनका प्रिय छन्द इन्द्रवज्रा है, इसके अतिरिक्त, उपजाति, वंशस्थ, श्लोक, वसन्ततिलका, स्वागता, द्रुतविलम्बित, रथोद्धता, वैतालीय और हरिणी छन्द यथास्थान प्रयुक्त हुए हैं।

श्रीहर्ष स्वयं बहुत बड़े वेदान्ती तथा अन्य दार्शनिक नयों के निष्णात पण्डित थे अतएव इनके काव्य में स्थल-स्थल पर, न्याय, वैशेषिक, व्याकरण तथा वेदान्त के सिद्धान्त प्राप्त होते हैं।

नीरस दार्शनिक सिद्धान्तों में भले ही पूर्वपक्ष के रूप में व्यङ्ग्य-विनोद और हास-परिहास का अवसर खोज लेना श्रीहर्ष की अपनी मौलिकता या एक शास्त्रार्थी की शरारती शैली है। वैशेषिक दर्शन में दसवें द्रव्य के रूप में स्वीकृत 'तम' का प्रतिपादन करने वाले महर्षि 'उलूक' को वे अन्वर्थनामा सिद्ध करते हैं-

ध्वान्तस्य वामोरु विचारणायां
वैशेषिकं चारुमतं मतं मे।
औलूकमाहुः खलु दर्शनं तत्
क्षमं तमस्तत्त्वनिरुपणाय।। (२२।३५)

इसे सुनकर सब प्रसन्न हुए। तब श्रीहर्ष ने अपने प्रतिद्वन्द्वी को देखकर इस पद्य में अपना परिचय दिया-

न्यायदर्शन के प्रवर्तक गोतम को भी वे गो-तम (पक्का बैल) कहने का साहस कर बैठते हैं -

मुक्तये यः शिलात्वाय शास्त्रमूचे सचेताम्।
गोतमं तमवेक्ष्यैव यथा वित्थ तथैव सः।। (१७।७५)

और तो और 'अपवर्गे तृतीया' सूत्र की मनोरंजक व्याख्या करके वे महर्षि पाणिनि को भी परिहासभूमि में ले जाने से नहीं चूकते, भले ही यह कलि के अधिदेवता की उक्ति क्यों न हो-

उभयी प्रकृतिः कामे सज्जेदिति मुनेर्मनः।
'अपवर्गे तृतीयेति भणतः पाणिनेरपि।।
(१७।७०)

**संस्कृतकाव्यपरम्परा में स्थान**-कालिदासोत्तर महाकाव्यों की उत्कर्षमूलक परम्परा का अन्यतम निदर्शन एवं बृहत्त्रयी के तीसरे घटक के रूप में 'नैषधीयचरित' सर्वदा सुप्रतिष्ठित रहेगा। विचित्रमार्ग का सार्थक और चरमोत्कर्ष यहाँ आकर पर्यवसित होता है, इसमें चाहे जिस प्रकार की हो अपनी मौलिकता, अपनी विशेषता और कविता तथा पाण्डित्य का मणिकाञ्चन संयोग है। कवि ने अपनी पूर्वपरम्पराओं का दाय स्वीकार करते हुए भी उसे एक अपनी पृथक् शैली - पृथक् ढाँचे में-इस दृष्टि से श्रीहर्ष और उनका यह काव्य सदैव महत्त्वपूर्ण रहेगा। समीक्षा या समालोचना के चाहे कितने ही मानदण्ड बदलें इसे अनदेखा नहीं किया जा सकता।

**पारिजातहरण**-इस महाकाव्य के कर्ता कविराज हैं तथा रचनाकाल बारहवीं शती है। कविराज के पिता नारायण गोतमवंशीय विद्वान् ब्राह्मण थे और वे कादंबवंश के राजा के यहां सेनापति थे। इनकी माता का नाम चन्द्रमुखी था। मैसूर में धारबाड़ के निकट इनका निवासस्थल रहा।

पारिजातहरण महाकाव्य में कुल दस सर्ग तथ ७७० श्लोक हैं। सत्यभामा के अनुरोध पर श्रीकृष्ण द्वारा स्वर्ग के नन्दनकानन से पारिजात वृक्ष लाने की सुप्रसिद्ध हरिवंशादि में वर्णित कथा का कवि ने इसमें पल्लवन किया है।

**पारिजातापहार**-इस काव्य की विषयवस्तु भी उपर्युक्त पारिजातहरण महाकाव्य के ही समान है। कवि ने इसे महाकाव्य कहा है, पर इसमें महाकाव्य के लक्षण पूरी तरह घटित नहीं होते। इस काव्य में कुल १७६ श्लोक हैं, जिनका विभाजन आश्वासों में किया गया है। आश्वासों में विभाजन वस्तुतः प्राकृत महाकाव्यों का किया जाता रहा है, और संस्कृत महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षण का यह उल्लंघन है।

इस महाकाव्य (?) के रचयिता नारायण पंडित हैं, जो त्रिविकमभट्ट के पुत्र थे। श्री कृष्णमाचारियर ने इनका समय तेरहवीं शताब्दी निर्धारित किया है। श्रीत्रिविक्रम माध्वाचार्य के शिष्य थे।

पारिजातापहार यमकप्रधान काव्य है। कवि नारायण ने इस काव्य के अतिरिक्त माध्वाचार्य के जीवन पर माध्वविजय काव्य रचे और कई स्तोत्र-काव्यों की भी रचना की थी।[1]

## वस्तुपालकृत : नरनारायणानन्द

वस्तुपाल ने इस महाकाव्य की रचना १२७७ वि. सं. (१२२० ई.) में की थी। इसमें सोलह सर्ग हैं तथा श्रीकृष्ण और अर्जुन की मित्रता तथ अर्जुन के द्वारा सुभद्राहरण की कथा को प्रस्तुत किया गया है। वस्तुपाल वैदर्भी रीति के कवि हैं। उनके उदात्त तथा सहिष्णु

---

१. हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, श्री कृष्णमाचारियर, पृ. २८४-२८५

व्यक्तित्व के अनुरूप ही उनकी काव्याभिव्यक्ति भी प्रांजल और प्रभविष्णु है। वस्तुपाल का परिचय ऐतिहासिक महाकाव्यविषयक अध्याय में इसी ग्रंथ में दिया गया है।

**नरनारायणानन्द** :-नरनारायणानन्द महाकाव्य है, जिसका कथानक महाभारत से लिया गया है। यह महाकाव्यसम्मत समस्त लक्षणों से परिपूर्ण है। इसमें सोलह सर्ग और कुल ७४० श्लोक हैं। इसका अन्तिम सर्ग प्रशस्ति सर्ग है, जिसमें कवि ने अपनी वंश-परम्परा तथा गुरु का परिचय दिया है।

**विषयवस्तु** : नरनारायणानन्द महाकाव्य सुभद्राहरण के पौराणिक कथानक की काव्यात्मक प्रस्तुति है। वर्ण्यविषयों की योजना महाकाव्यलक्षण के अनुरूप तथा भारवि, माघ आदि के महाकाव्यों के अनुसार है। सर्गानुसार इस महाकाव्य की रूपरेखा यह है - द्वारका तथा श्रीकृष्ण का वर्णन, श्रीकृष्ण की सभा तथा अर्जुन के आगमन की सूचना, कृष्णार्जुन समागम तथा रैवतक की रमणीयता का वर्णन, षड्ऋतुवर्णन, सन्ध्या और चन्द्रोदय का वर्णन, सुरापान तथा सुरत का वर्णन, सूर्योदय के अनन्तर बलराम का रैवतक पर आ कर कृष्ण और अर्जुन से मिलना, वनविहार, दोला तथा पुष्पवचय, जलक्रीडा, सुभद्रा और अर्जुन का एक दूसरे को देखकर मोहित होना, अर्जुन का सुभद्रा के विरह में विलाप तथा श्रीकृष्ण का सुभद्राहरण के लिये उन्हें प्रेरित करना, दूतीप्रेषण तथा संकेतप्रदान, मन्मथपूजा के बहाने सुभद्रा का रैवतक पर आना, अर्जुन के द्वारा उसका अपहरण, बलराम का युद्ध के लिये सात्यकि को भेजना, कृष्ण को बलराम को समझाना और दोनों का युद्धविराम के लिये प्रस्ताव, और तदनन्तर तेरहवें से पन्द्रहवें सर्ग तक युद्ध, युद्धविराम तथा सुभद्रा और अर्जुन के विवाह का वर्णन है।

उपर्युक्त रूपरेखा से स्पष्ट है कि वस्तुयोजना के स्तर पर कवि में कल्पनाशीलता का अभाव है, वर्ण्यविषयों की इसमें बहुलता है तथा वर्णन बहुत लम्बे हैं। शृङ्गार का अतिरेक वर्णनों में हो गया है।

संयोग श्रृङ्गार के अतिरिक्त, विप्रलम्भ श्रृङ्गार, रौद्र, वीर आदि अन्य रसों को भी गौण रूप में स्थान प्राप्त है। महाकाव्य में चरित्र-चित्रण व प्रकृति-चित्रण को महत्त्वपूर्ण स्थान दिया गया है। महाकाव्य की भाषा सुसंस्कृत, प्रौढ़ और साहित्यिक है। कहीं-कहीं कवि ने पाण्डित्य-प्रदर्शन का भी प्रयास किया है। यथा-

> **लोलालोलं लुलोलेली लाली लालल्ललोल्लल:।**
> **लोलं लोलं लुलल्लोलोलोलोलल्ली लाललोलल:।।**
>
> (नरनारायणानन्द १४।२३

इस महाकाव्य का वैशिष्ट्य अर्जुन के चरित्र-चित्रण के कारण माना जा सकता है। भारवि के किरातार्जुनीयम् के अतिरिक्त अन्य किसी महाकाव्य में अर्जुन का शौर्य, गाम्भीर्य और उदात्त व्यक्तित्व इतने विशद रूप में चित्रित नहीं है, जितना नरनारायणानन्द महाकाव्य

में। किरात की तुलना में अर्जुन की श्रीकृष्ण के प्रति भक्ति और सत्यभाव का चित्रण यहां अधिक किया गया है। श्रीकृष्ण के प्रति अर्जुन के कथनों में पारस्परिक विश्वास और श्रद्धा झलकती हुई अनुभूत होती है-

ध्रुवमवधिमपूरयं पुराहं नियमितकाननवासवासराणाम्।
त्वयि पुनरवलोकिते ममाभूत् त्रिभुवनतीर्थमयेऽद्य तीर्थयात्रा।।
त्वमपि मदवलोकनमद्वचोभिर्यदि मुदमुद्वहसि त्रिलोकनाथ।
तदिति फलमदत्त भाग्यवल्लिर्मयि तव भालनिभालनोद्भवैव।।
(३।१४,१५)

(हे श्रीकृष्ण, मैने वनवास के लिये निर्धारित दिनों की अवधि पहले ही पूरी कर ली, और आपके द्वारा मैं देखा गया इससे तो मेरी तीर्थयात्रा ही आज हो गयी, क्यों कि आप त्रिभुवन के तीर्थों के धाम हैं।

हे त्रिलोकनाथ, यदि मेरे देखने तथा मेरे वचन से आप भी इसी प्रकार प्रसन्नता का अनुभव करते हैं (जैसा आपके मुझे देखने आपके मेरे लिये वचनों से मैं), तो आपके भाल के निभालन (देखने) से समझ लीजिये मेरी भाग्यवल्ली ही फल उठी।)

माघ के समान ही वस्तुपाल ने भी जनजीवन की झांकियां तथा पशुओं के सहज व्यवहार के चित्रण में कौशल प्रकट किया है। ऊंट की चेष्टाओं का यह चित्रोपम वर्णन देखिये-

मुक्तद्राक्षास्तम्बजम्बूरसालो बब्बूलादिग्रासलोलाधरोष्ठः।
उष्ट्रव्यूहोऽहासि रूपानुरूपे सत्याहारे पक्षिरावैर्वनीभिः।। (८।५०)

(अंगूर, जामुन, आम जैसे फलों को त्यागकर बबूल जैसी पत्तियों के लिये अपने ओठों को बढाने वाला उष्ट्र समुदाय अपने बेढब रूप के अनुरूप ही आहार वाला होने से मानों पक्षियों की चहचहाहट के द्वारा वनसमूह की हंसी का पात्र बना।)

वस्तुपाल का भाषा पर असाधारण अधिकार, शब्दों के प्रयोग में अनुरणन और नादसौन्दर्य तथा प्रौढि का प्रकर्ष अनेक स्थलों पर देखते ही बनता है। वे सुकुमार तथा विचित्र दोनों मार्गों से अपनी काव्यायत्रा में गुजरते हैं। अर्जुन के शृगांर के प्रसंगों में माधुर्य का पाक है, तो युद्धवर्णन में गौडी रीति तथा समासभूयस्त्व का। वस्तुतः विषयवस्तु के निर्वाह, शैली के वैचित्र्य और चरित्र-चित्रण की दृष्टि से यह सफल महाकाव्य है।

## अमरचन्द्रसूरिकृत बालभारत

अमरचन्द्र भी आचार्य तथा कवि के रूप में समानतः प्रतिष्ठित हैं। चतुर्विंशतिजिनेन्द्रसंक्षिप्तचरित, काव्यकल्पलता, कविशिक्षा, छन्दोरत्नावली, मुक्तावली तथा कलाकलाप आदि विविध रचनाओं के अतिरिक्त इनके दो महाकाव्य प्रसिद्ध हैं -

बालभारत तथा पद्मानन्द। पद्मानन्द का दूसरा नाम जितेन्द्रचरित भी है। पुष्पिका (१९।६०-६१) से विदित होता है कि यह काव्य राजा वीरधवल (वि.सं. १२६४-१३३८) पद्मनामक वणिक् मन्त्री के अनुरोध पर वि.सं. १२९८ (१२४१ ई.) में लिखा गया था।

बालभारत काव्य के अन्त में दी गयी प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि इस काव्य के रचयिता अमरचन्द्रसूरि वायटगच्छीय थे। वे 'विवेकविलास' के रचयिता जिनदत्तसूरि के शिष्य थे। अमरचन्द्रसूरि को गूर्जर-नरेश वीसलदेव ने 'कविसार्वभौम' की उपाधि दी थी। इनके कलागुरु 'सुकृतसङ्कीर्तन' महाकाव्य के रचयिता अरिसिंह ठाकुर थे। कवि ने वायटनिवासी ब्राह्मणों के अनुरोध पर समस्त महाभारत का संक्षेप स्वरूप 'बालभारत' की रचना की थी। 'चतुर्विंशतिप्रबन्ध' से ज्ञात होता है कि कवि अमरचन्द्रसूरि वीसलदेव के समसामयिक थे। इनका राज्यकाल सं. १२९४ से १३२८ माना जाता है। विद्वानों ने बालभारत का रचनाकाल इसी आधार पर सं. १२७७ से १२९४ के मध्य स्वीकार किया है।

**बालभारत** - बालभारत महाकाव्य में महाभारत की सम्पूर्ण कथा का संक्षेप में वर्णन किया गया है। इसका कथानक पाण्डवों के चरित से सम्बन्धित है। वीर पाण्डव इसके नायक हैं। इस महाकाव्य की रचना १८ पर्वों और ४४ सर्गों में हुई है। इसमें कुल ५४८२ पद्य हैं।

**विषयवस्तु** - इस महाकाव्य में महाभारत के कथानक को संक्षिप्त करके उसके कथाभाग पर ही विशेष ध्यान दिया गया है। फलतः नीति तथा धर्मशास्त्र के अधिकांश विस्तृत विवरणों को छोड़ दिया गया है। शान्ति और अनुशासन पर्व, जो महाभारत में बहुत विस्तृत हैं, यहां एक-एक सर्ग में ही समाप्त कर दिये गये हैं। जहाँ महाभारत की विविध घटनाओं में महाकाव्योचित धारावाहिकता का अवरोध है, वहाँ विविध घटनाओं में सामञ्जस्य स्थापित करके सुसङ्गठित कथानक के निर्माण में कवि को विशेष सफलता मिली है। कवि ने मूल महाभारत के कथानक में कोई परिवर्तन नहीं किया है। महाकाव्य में शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह करने के लिए कवि ने आदि पर्व के सातवें सर्ग में वसन्त-वर्णन और आठवें से ग्यारहवें सर्ग तक पुष्पावचय, जलकेलि, चन्द्रोदय, मद्यपान और कामकेलि आदि का वर्णन किया है। बारहवें सर्ग में खाण्डववन का वर्णन, सभापर्व के चौथे सर्ग में ऋतुवर्णन और द्रोण तथा भीष्म-पर्वों में युद्ध-वर्णन किया है। चरित्र-चित्रण की दृष्टि से इसमें पाण्डवों का चरित्र अधिक आकर्षक और व्यापक है। भीष्म, कर्ण, दुर्योधन, द्रोण आदि पात्र भी अपनी परम्परागत विशेषताओं को संजोये हुए हैं। स्त्री-पात्रों में कुन्ती, द्रौपदी, सुभद्रा, गान्धारी आदि का भी चरित्राङ्कन सुन्दरता से हुआ है। महाकाव्य के प्रत्येक पर्व में प्रकृति-चित्रण की कुछ न कुछ झलक अवश्य प्रस्तुत की गयी है। उस युग में विद्यमान अंधविश्वास, शकुन-अपशकुन, शुभाशुभ स्वप्न आदि के वर्णनों द्वारा महाकाव्य में तत्कालीन सामाजिक स्थिति का सारगर्भित चित्राङ्कन किया गया है।

इसमें सभी रसों को स्थान दिया गया है। महाकाव्य की भाषा वैविध्यपूर्ण, परिमार्जित और प्रवाहयुक्त है। इसमें कर्णकटु शब्दों का नितान्त अभाव है। माधुर्य और प्रसाद गुण अनेक स्थलों पर दृष्टिगत होते हैं। इसकी भाषा-शैली में गरिमा, भव्यता और उदात्तता विद्यमान है। कवि ने भाव और भाषा को अलङ्कारों से समलङ्कृत करने का पूर्ण प्रयत्न किया है। शब्दालङ्कारों में अनुप्रास का प्रयोग अधिक है। अर्थालङ्कारों में उत्प्रेक्षा, उपमा, विरोधाभास, दीपक आदि विभिन्न अलङ्कार प्रयुक्त हैं। 'बालभारत' के अधिकांश सर्गों में एक ही छन्द का प्रयोग हुआ है। सर्गान्त में छन्दपरिवर्तन का नियम अपनाया गया है। इसमें कुल मिलाकर २७ छन्दों का प्रयोग है, जिनमें अनुष्टुप् की संख्या सर्वाधिक है।

अमरचन्द्र की कविता में कालिदास तथा माघ दोनों कवियों की शैली समेकित है। दही मथती हुई ग्वालिन की वेणी को कामदेव के कृपाण से उपमित करते हुए इन्होंने बालभारत में बड़ी रमणीय और सरस अभिव्यक्ति प्रस्तुत की है, जिसके कारण इन्हें 'वेणीकृपाण' की उपाधि काव्यजगत् में प्राप्त हुई -

**दधिमथनविलोलल्लोलदृग्वेणिदम्भादयमदयमनङ्गो विश्वविश्वैकजेता।**
**भवपरिभवकोपत्यक्तबाणः कृपाणश्रममिव दिवसादौ व्यक्तशक्तिर्व्यनक्ति।।**

- (१।१६)

वीररस के उत्कृष्ट परिपाक के कारण बालभारत वीराङ्क काव्य भी कहा जाता है।

## कृष्णानन्दकृत सहृदयानन्द

कृष्णानन्द उत्कल प्रदेश में पुरी में कायस्थकुल में उत्पन्न हुए। वे संभवतः पुरी के ही शासक के महामात्र या मंत्री रहे। अनुश्रुति के अनुसार इन्होंने श्रीहर्ष के नैषधचरित पर टीका भी लिखी थी। साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने इनका एक पद्य उद्धृत किया है, जिससे इनका समय तेरहवीं शताब्दी के लगभग माना जा सकता है।

कृष्णानन्द ने अपने को वैदर्भी रीति का कवि बताया है। उन्होंने अपने महाकाव्य सहृदयानन्द में नल-दमयन्ती की संपूर्ण कथा पंद्रह सर्गों में प्रस्तुत की है। श्रीहर्ष के महाकाव्य की तुलना में कृष्णानन्द ने कथा के प्रस्तुतीकरण तथा भाषाशैली दोनों में अधिक सहजता और सारल्य का निर्वाह किया है। कवि ने अपनी कल्पनाशक्ति को शैली के चमत्कार के स्थान पर आख्यानकला और नवीन कथा-प्रसंगों की उद्भावना में विनियुक्त किया है। प्रथम चार सर्गों में नल का राज्यलाभ से हंससंदेश और दमयंती के विरह में उसके उन्माद का वृत्तांत है। पांचवे तथा छठे सर्गों में स्वयंवर और विवाह का वृत्त है। आगे के चार सर्गों मे नल-दमयन्ती का वनगमन और वियोग चित्रित है। अंतिम पांच सर्गों में दमयन्ती के विदर्भदेश में आने से उसके नल से पुनर्मिलन तक की कथा है।

कृष्णानन्द ने नलदमयन्ती के उपाख्यान में कतिपय मार्मिक प्रसंग अपनी ओर से जोड़ कर कथाप्रस्तुति को और भी आकर्षक बनाने का प्रयास किया है। वन में दमयन्ती को एकाकिनी छोड़कर जाते हुए नल को वन-देवियां ऐसा करने से रोकते हुए मार्मिक वचन कहती हैं। दमयन्ती के व्याध के मिलन के प्रसंग को भी कवि ने बदल दिया है और उनके महाकाव्य में अजगर के द्वारा दमयन्ती निगल ली जाती है तथा अपने साहस से वह स्वयं अजगर का उदर चीर कर बाहर आती है। महाभारतीय कथानक के दमयंती के द्वितीय स्वयंवर के वृत्त को भी कृष्णानन्द ने स्वीकार नहीं किया है। कदाचित् पतिव्रता नारी के मध्यकालीन आदर्श से प्रेरित होकर उन्होंने यह उद्भावना की है कि दमयन्ती निराश होकर चिता का अधिरोहण करने जा रही है, उसी समय अयोध्यानरेश राजा ऋतुपर्व अपने सारथि के साथ वहाँ आ जाते हैं, और कुण्डिनपुर में दमयन्ती के चिता पर जलने का संभ्रम और शोक छाया देखते हैं। तब नल अपने वास्तविक रूप में दमयन्ती की प्राणरक्षा करता है।

कृष्णानन्द उन महाकवियों में हैं, जिन्होंने वर्णनों के पृथुल संभार उपस्थित नहीं किये, न कथाप्रवाह को शैली और कल्पनाओं के उच्च प्रासादों में व्यक्त किया है। उनकी शैली का गुण प्रसन्न पदावली और कथाप्रवाह को रोचिष्णु रूप में सातत्य के साथ प्रस्तुत करने में है। काव्य-सौंदर्य और अभिव्यक्ति की कमनीयता उनमें कम नहीं है। कृष्णानन्द ने इस दृष्टि से किरात और शिशुपालवध के कवियों के स्थान पर कालिदास को अपना आदर्श बनाया है। उनकी रचना में अर्थान्तरन्यास का विन्यास विशेष प्रभावशाली है तथा पदे पदे रमणीय सूक्तियों का संयोजन उसे औदात्य देता चलता है। उदाहरण के लिये-

परगतामपि दुःखपरम्परां कृतधियो हि निजामिव मन्वते। (१२।१४)
तपसि राज्यसुखेऽपि समाहिते विविधविघ्नकृतां विनिवारणैः।
नृपतयो मुनयश्च परस्परं विनिमयेन भजन्त्युपकारिताम्।।-(११।१७)

## कश्मीर के कवि

### भर्तृमेण्ठ : हयग्रीववध

यद्यपि महाकवि भर्तृमेण्ठ या मेण्ठ के कृतित्व तथा यश का प्रख्यापन शताब्दियों से आज तक संस्कृत साहित्य की परपंरा में होता आया है, पर इनका महाकाव्य हयग्रीववध अप्राप्य है, और अन्य कोई रचना भी इनकी स्वतंत्र रूप से नहीं मिलती। किंवदन्तियों और प्रशस्तियों की एक सुदीर्घ परपंरा में मेण्ठ महिममण्डित है। राजशेखर ने तो मेण्ठ, भवभूति तथा स्वयं को वाल्मीकि का अवतार बताया है-

बभूव वल्मीकभवः कविः पुरा
ततः प्रपेदे भुवि भर्तृमेण्ठताम्।
स्थितः पुनर्यो भवभूतिरेखया
स वर्तते सम्प्रति राजशेखरः।। (बालरामायण १।१६)

सोमेश्वर (यशस्तिलकचम्पूः २।११३), पद्मगुप्त परिमल (नवसाहसाङ्कचरित (१।५, ६) तथा व्यक्तिविवेक की) टीका में उद्धृत पद्य में रुय्यक ने महाकवि मेण्ठ की रसवत्ता और कवित्व की श्रेष्ठता की बड़ी सराहना की है। शिवस्वामी (कप्फिणाभ्युदय महाकाव्य के कर्ता) तथा महाकवि मङ्ख (श्रीकण्ठचरितकार) ने उन्हें अपना आदर्श कवि माना है। उदयसुन्दरीकथाकार सोड्ढल ने मेण्ठ के काव्य की विच्छित्ति को सराहा है।

राजतरङ्गिणी तथा अन्य स्रोतों से प्राप्त कथाओं से विदित होता है कि मेण्ठ उज्जयिनी में विक्रमादित्य की सभा में थे, और बाद में कश्मीर में मातृगुप्त के आश्रय में रहे, जहाँ उन्होने अपना 'हयग्रीववध' महाकाव्य पूरा करके प्रस्तुत किया। इस महाकाव्य का पाठ सुनने के अनंतर राजा मातृगुप्त ने एक सोने का थाल मंगवाकर उसकी पोथी को थाल में यह कहते हुए रखवा दिया कि इस काव्य में इतना अधिक रस है कि कहीं टपक न जाय। इन उल्लेखों के आधार पर श्री ए० के० वार्डर का मन्तव्य है कि यह महाकाव्य ४१२ ई० में पूरा हो चुका था। राजशेखर की प्रशस्ति के आधार पर भी भर्तृमेण्ठ भवभूति के पहले हो चुके थे--यह तो निश्चित ही है।

हयग्रीववध महाकाव्य के अतिरिक्त महाकवि मेण्ठ ने कुछ अन्य रचनाएं और स्फुट पद्य भी लिखे थे। इनके लगभग २५ पद्य विभिन्न सुभाषित-संग्रहों में उद्धृत मिलते हैं। मेण्ठ के रचे कुछ पद्यों के साथ रचयिता का नाम हस्तिपक भी दिया है, जिसका अर्थ महावत होता है।[1] वस्तुतः मेण्ठ का अर्थ भी महावत ही है। अनुश्रुति है कि महाकवि भर्तृमेण्ठ राजा विक्रमादित्य के यहाँ महावत का कार्य करते रहे।

**मुक्तककार भर्तृमेण्ठ**- सुभाषितसङ्ग्रहों में उद्धृत मेण्ठ,भर्तृमेण्ठ या हस्तिपक कवि के पद्यों में कितने हयग्रीववध महाकाव्य से हैं और कौन से अन्य रचनाओं से या स्वतंत्र मुक्तक हैं-यह इदमित्थन्तया निर्णय करना कठिन है। श्रीधर ने सदुक्तिकर्णामृत में भर्तृमेण्ठ का यह पद्य उद्धृत किया है, जो महाकाव्य के बाहर का ही होना चाहिये-

वाचो माधुर्यवर्षिण्यो नाभयः शिथिलांशुकाः।
दृष्टयश्च चलद्भ्रूका मण्डनान्यान्ध्रयोषिताम्।। (५६४)

---

१. वक्रोक्त्या मेण्ठराजस्य वहन्त्या सृणिरूपताम्।
आविद्धा इव धुन्वन्ति मूर्धानं कपिकुञ्जराः।।
राजशेखर के उपर्युक्त प्रशंसापरक श्लोक से भर्तृमेण्ठ के महावत होने की बात सिद्ध होती है।

ग्रामवधूटी की भोली-भाली हंसी पर निछावर होने का भाव व्यक्त करने वाला यह पद्य भी भर्तृमेण्ठ का बता कर श्रीधर ने उदधृत किया है-

तथाप्यकृतकोत्तालहासपल्लविताधरम्।
मुखं ग्रामविलासिन्याः सकलं राज्यमर्हति।। (५६७)

श्रीधर ने भृर्तमेण्ठ के दो अत्यंत मार्मिक अन्योक्तिपरक पद्य भी प्रस्तुत किये हैं, दोनों में ही विन्ध्यवन से पकड़े जाने वाले हाथियों को लेकर कवि की वेदना हृदयद्रावक रूप में प्रकट की गयी है। संभवतः राजा विक्रमादित्य के यहाँ महावत का कार्य करते हुए मेण्ठ ने इन निरीह पशुओं की पीड़ा को पहचाना था। स्रग्धरा तथा शार्द्धविक्रीडित के प्रभावशाली बन्ध में मेण्ठ ने विन्ध्यवन और रेवातीर के सुरम्य परिसर, निसर्ग का माता और पिता के समान स्निग्ध रूप और वन्य हाथियों को निर्दयतापूर्वक पकड़े और बाँधे जाने का करुण चित्र उपस्थित किया है। दूसरे पद्य में तो अपनी प्रिया हथिनी के पकड़ लिये जाने पर हाथी के द्वारा जानबूझ कर अपने आप को बन्ध में बंधवाना और उस हथिनी का भी उसी के देखते-देखते अन्यत्र ले जाया जाना--यह मर्मस्पर्शी प्रसंग जितना ही यर्थाथ है उतना ही कारुणिक भी (सदुक्तिकर्णामृत १८५२-५३)।[1] भर्तमेण्ठ की भाषा, भाव और अभिव्यक्ति की प्रौढता इन कतिपय सुभाषितों के द्वारा ही उन्हे महाकवियों की प्रथम पंक्ति में बिठा देती है।

## हयग्रीववधमहाकाव्य

**कथावस्तु**-हयग्रीव नामक दैत्य की कथा महाभारत तथा कतिपय पुराणों (अग्नि० अ०-१, पद्मपुराण अ० २५८, भागवतपुराण ८।२४) में आयी है। एक कथा के अनुसार विष्णु ने मत्स्यावतार के समय इस हयग्रीव दैत्य का वध किया था। भर्तृमेण्ठ ने अपने महाकाव्य में इसी कथा को विषय बनाया है। महाकाव्य के अप्राप्य होने के कारण सर्गसंख्या तथा सर्गानुसार कथावस्तु नहीं दी जा सकती।

**भाषाशैली तथा काव्यात्मक उपलब्धि**-हयग्रीववध महाकाव्य के जो पद्य सुभाषितसंग्रहों या काव्यशास्त्रीय ग्रथों में उद्धृत हैं, उनसे स्पष्ट है कि भर्तृमेण्ठ कलम के धनी हैं। उनके

---

१. घासग्रासं गृहाण त्यज गजकलभ प्रेमबन्धं करिण्याः
पाशग्रन्थिव्रणानामभिमतमधुना देहि पङ्कानुलेपम्।
दूरीभूतास्तवैते शबरवरवधू विभ्रमोद्भ्रान्तरम्या
रेवाकूलोपकण्ठद्रुमकुसुमरजोधूसरा विन्ध्यपादाः।।
त्यक्तो विन्ध्यगिरिः पिता भगवती मातेव रेवा नदी
ते ते स्नेहनिबन्धबन्धुरधियस्तुल्योदया दन्तिनः।
त्वल्लोभान्नु हस्तिनि स्वयमिदं बन्धाय दत्तं वपु-
स्ते दूरे ध्रियसे लुठन्ति च शिरःपीठे कठोराङ्कुशाः।। (हस्तिपकस्य)

पास संपन्न भाषा और अभिव्यक्ति की प्रौढता है। वे विषयवस्तु के अनुरूप सरल और प्रासादिक भाषा का भी प्रयोग करते है, तो दीर्घ समस्त पदावली से मंडित गौडीय शैली की भाषा की छटा भी वे दे सकते हैं। क्षेमेन्द्र ने अपने सुवृत्ततिलक में हयग्रीववध का निम्नलिखित पद्य प्रस्तुत किया है, जो भर्तृमेण्ठ की सरल प्राजंल शैली का नमूना है-

**आसीद् दैत्यो हयग्रीवः सुहृद्वेश्मसु यस्य ताः।**
**प्रथयन्ति बलं बाह्वोः सितच्छत्रस्मिताः श्रियः।।** [1]

यह पद्य महाकाव्य के पहले ही सर्ग का- और पहले सर्ग में भी आरंभिक पद्य प्रतीत होता है, जिसमें वस्तुनिर्देशात्मक मंगल भी संभवतः कवि ने कर दिया है। इसी क्रम का एक पद्य शाकुन्तल की टीका में राघवभट्ट ने हयग्रीववध से उद्धृत किया है-

**यं प्रेक्ष्य चिररूढापि निवासप्रीतिरुज्झिता।**
**मदेनैरावणमुखे मानेन हृदये हरेः।।**

(जिस हयग्रीव दैत्य को देखकर ऐरावण हाथी के मुख से मद के और हरि के हृदय से मान के चिरनिवास की प्रीति छूट गयी)

उद्भट के काव्यालङ्कारसारसङ्ग्रह की तिलक टीका में इसी पद्य को पर्यायोक्त अलंकार के उदाहरण स्वरूप उद्धृत किया गया है।

एक ओर भर्तृमेण्ठ वाल्मीकि और अश्वघोष के काव्य की सहज प्रासादिक शैली के सफल प्रयोक्ता हैं, तो दूसरी ओर वे संस्कृत महाकाव्य की अलंकृत शैली के भी पुरोधा लगते हैं। मम्मट द्वारा उद्धृत उनका यह पद्य चित्रकाव्य में अर्थालंकार तथा कल्पना के वैचित्र्य का रमणीय उदाहरण है-

**विर्निगतं मानदमाममन्दिराद् भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयापि यम्।**
**ससम्भ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गला निमीलिताक्षीव भियाऽमरावती।।**

(जिस मानद हयग्रीव के यदृच्छया या योंही बिना प्रयोजन के घर से निकल पड़ने पर जब यह समाचार स्वर्ग तक पहुँचा, तो इन्द्र घबड़ाकर स्वर्गपुरी की अर्गला गिराकर दोनों फाटक बंद करवा देते है, जैसे अमरावती रूपी नायिका ने डर से पलकें बंद की हों।)

भोज ने सरस्वतीण्ढाभरण में समुच्चयमुद्रा नामक शब्दालंकार के उदाहरण में हयग्रीववध महाकाव्य का यह पद्य उद्धृत किया है-

---

१. भोज के **सरस्वतीकण्ठाभरण** में इसी पद्य को हयग्रीववध का वस्तु निर्देशात्मक मंगल बताकर उद्धृत किया है, अतः यह हयग्रीववध के पहले सर्ग का पहला पद्य हो सकता है। (**भोजज शृङ्गारप्रकाशः** वी० राघवन्, पृ० ७८६)

**जातश्चायं मुखेन्दुस्ते भ्रुकुटीप्रणयः पुरः।**
**गतं च वसुदेवस्य कुलं नामावशेषताम्।।**

भोज ने इसके साथ ही शृङ्गारप्रकाश में हयग्रीववध महाकाव्य की वस्तुयोजना का भी संकेत दिया है, जिसके अनुसार इस महाकाव्य में रात्रिवर्णन तथा देवताओं की मंत्रणा के प्रसंग थे।

**काव्यशास्त्रीय परपंरा में हयग्रीववध की समीक्षा**-संस्कृत काव्यशास्त्र की आचार्य-परपंरा में भर्तृमेण्ठ का महाकाव्य एक बहुचर्चित कृति रही है। आचार्यों ने महाकवि को इस बात के लिये आड़े हाथों लिया है कि इसमें नायक (विष्णु) की अपेक्षा प्रतिनायक (हयग्रीव) का चरित्र अधिक प्रधान हो गया है। हेमचन्द्र ने रसदोषप्रसंग में अंगविस्तृतिदोष का उदाहरण इस महाकाव्य को माना है। रामचन्द्रगुणचन्द्र ने हेमचन्द्र के मत से असहमति प्रकट करते हुए कहा है 'तत्र हि वीरो रसः सविशेषतः वध्यस्य शौर्यविभूत्यतिशयेन भूष्यते' - अर्थात् वध्य प्रतिनायक के शौर्यातिशय का वर्णन इस महाकाव्य में वीररस की पुष्टि ही करता है। अतः रसदोष नहीं हैं, नायक का अल्प वर्णन होने से वृत्तदोष कहा जा सकता है।

ऐसा लगता है कि आचार्य दण्डी की दृष्टि में हयग्रीववध की यह आलोचना थी और इस दृष्टि से प्रतिनायक के वंश, वीर्य आदि के वर्णन से नायक का ही उत्कर्ष-कथन होने की बात वे कहने लगते हैं। (काव्यादर्श १।२२) भोज ने तो अपेशल इतिहासवृत्त को पेशल बनाने वाले महाकाव्य का आदर्श उदाहरण ही हयग्रीववध को माना है। वस्तुतः भर्तृमेण्ठ आलंकारिकों की दृष्टि में एक महान् कवि हैं, भले ही लक्षणों की दृष्टि से कालिदासादि की तरह उनकी कड़ी समीक्षा की गयी हो।

## रत्नाकर : हरविजय[1]-महाकाव्य

कश्मीरी कवि रत्नाकर का हरविजय महाकाव्य अलंकृत शैली के काव्यों का विशालतम निदर्शन है। रत्नाकर ने भारवि और माघ की शैली का अनुवर्तन तो किया, पर उसमें अलंकार्य का लाघव और अलंकृतियों की गुरुता इन पूर्वकवियों की तुलना में और भी अधिक बढ़ा दिया। उनका हरविजय रत्नाङ्क-महाकाव्य है, अर्थात् किरात में 'श्री' और शिशुपालवध में 'लक्ष्मीः' की भाँति यहाँ प्रत्येक सर्ग के अंत में 'रत्न' का प्रयोग है। चित्रबन्धात्मक रचनाओं में भी उन्होने भारवि और माघ को पीछे छोड़ देने की होड़ बदी है।

**परिचय**-रत्नाकर की तीन रचनाएं उपलब्ध होती हैं-हरविजय, वक्रोक्ति पञ्चाशिका तथा ध्वनिगाथापञ्जिका।[2] हरविजय महाकाव्य के प्रत्येक सर्ग की पुष्पिका में यह वाक्य आता है-

१. इस ग्रन्थ का प्रकाशन सर्वप्रथम बम्बई में हुआ था। इसका नवीन संस्करण डा० गंगानाथ झा केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ, इलाहाबाद से डा० राजू के सम्पादकत्व में प्रकाशित हुआ है।

२. **वक्रोक्तिपञ्चाशिका** के परिचय के लिये इसी ग्रन्थ का **'स्तोत्रकाव्य'** शीर्षक अध्याय द्रष्टव्य। **ध्वनिगाथापञ्जिका** आनन्दवर्धन के **ध्वन्यालोक** में उद्धृत कतिपय प्राकृत गाथाओं की टीका प्रस्तुत करने वाला लघुकाय ग्रंथ है, जिसकी हस्तलिखित प्रति भण्डारकर प्राच्यविद्या संस्थान, पूना में है।

इति श्रीबालबृहस्पत्यनुजीविनो वागीश्वराङ्कस्य विद्याधिपत्यपरनाम्नो महाकवे राजानकश्रीरत्नाकरस्य कृतौ रत्नाङ्के हरविजये महाकाव्ये-

जिससे यह स्पष्ट होता है कि महाकवि राजानक रत्नाकर 'बालबृहस्पति' की उपाधि से सम्मानित राजा चिप्पड जयापीड के सभापंडित थे। राजा जयापीड का समय लगभग ८०० ई० माना गया है। कल्हण के द्वारा किये गये उल्लेख के अनुसार राजा चिप्पड जयापीड के उत्तधिकारी राजा अवन्तिवर्मा ६१२ वि० सं०-६४१ वि० सं० (८५५-८८४ ई०) के राज्यकाल में जिन चार विद्वान्-महाकवियों को विपुल ख्याति मिली, उनमें से महाकवि रत्नाकर भी एक थे--

मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः।
प्रथां रत्नाकरश्चागात् साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः।।
(राजतरङ्गिणी, ५।३६)

**कथावस्तु**-हरविजयमहाकाव्य की कथा मत्स्यपुराण के १७६ वें अध्याय में वर्णित अन्धकासुर की कथा पर आधारित है। अन्धकासुर बड़ा पराक्रमी राक्षस था। एक बार उसने भगवती पार्वती का अपहरण करने की कुचेष्टा की, जिसके कारण भगवान् शिव और उसके बीच भयंकर युद्ध हुआ। रक्तबीज की भाँति अन्धकासुर के रक्तबिंदुओं से भी शतशः सहस्रशः अन्धकासुर तैयार होने लगे। भगवान् शिव ने रक्तपान के लिये १६६ नामित तथा अन्य अनेक अनामित मातृशक्तियों का सर्जन किया। उससे भी काम न चला तो भगवान् नारायण ने शुष्करेवती नामक मातृशक्ति की सृष्टि की, जिन्होंने सारे अन्धकासुर-रक्त का पान कर डाला। फिर भगवान् शिव ने सारे अन्धकासुरों का वध कर डाला। इसके पश्चात् जब उन्होंने मूल अन्धकासुर को अपने त्रिशूल का लक्ष्य बनाना चाहा, तो वह विनीत भाव से उनकी स्तुति करने लग गया। भगवान् आशुतोष ने प्रसन्न होकर उसे अपना सामीप्य प्रदान किया तथा गणेशत्व भी दिया।

यह सारी कथा 'आसीद् दैत्योन्धको नाम भिन्नाञ्जनचोपमः' से प्रारम्भ कर के 'सामीप्यं प्रददौ नित्यं गणेशत्वं तथैव च' तक-कुल ३६ श्लोकों में पुराण में कही गयी है, जिनमें २४ श्लोक तो मातृशक्तियों की नामावली ही वर्णित करते हैं (६-३२)।

इस संक्षिप्त कथा को भर्तृमेण्ठ, भारवि आदि महाकवियों द्वारा प्रवर्तित तथा माघ जैसे सुकवियों के द्वारा अनुवर्तित परिबृंहण शैली का अनुसरण करते हुए रत्नाकर ने ५० सर्गों में फैला कर संस्कृत में अलंकृत शैली का सबसे बड़ा महाकाव्य (श्लोक संख्या ४३४४) प्रणीत किया।

**वस्तुयोजना**-हरविजय महाकाव्य का आरम्भ तीन मंगलश्लोकों से होता है। निम्नांकित प्रथम श्लोक की मौलिक उत्प्रेक्षा वस्तुतः सहृदयश्लाघ्य है-

कण्ठश्रियं कुवलयस्तवकाभिराम-
दामानुकारि विकतच्छविकालकूटम्।
बिभ्रत् सुखानि दिशतादुपहारपीत-
धूपोत्थधूममलिनामिव धूर्जटिर्वः।।

भगवान् शिव के कण्ठ की छवि निराली ही है। गले में दिखता गरल नीलकमल के गुच्छों से बने सुंदर हार का अनुसरण कर रहा है और साथ ही साथ दुरधर्षता की किरणें भी बिखेर रहा है। ऐसा लगता है कि भक्तों ने जो धूप की आहुति अर्पित की, उसके धूम का पान कर लेने से भगवान् के गले में उसी यज्ञीय धूमलेखा की मलिनता आ गयी है। ऐसी रम्य, दुराधर्ष तथा लोकपावन गले की यह शोभा धारण करने वाले भगवान् शिव सभी के लिये सुखप्रद हों।

उसके पश्चात् कथा का श्रीगणेश होता है। मंदराचल पर्वत पर अवस्थित ज्योत्स्नावती नगरी के वर्णन से-

अस्त्युन्नते सुरसरिज्जलधाव्यमान-
भागे नवार्करुचिमन्दरशैलश्रृङ्ङ्गे।
ज्योत्स्नावतीति नगरी भुवनत्रयैक-
भूषा वृषाङ्कशिरसीव शशाङ्कलेखा।।

इसी स्थान पर लोकानुग्रह की भावना से भगवान् शिव निवास कर रहे हैं। ताण्डव नृत्य होता है। तृतीय से पंचम सर्ग तक ऋतुवर्णन और मन्दराचल वर्णन है। षष्ठ सर्ग में अतिशय महनीय शिवस्तुति है। अन्धकासुर के अत्याचारों का वर्णन सुनने के पश्चात् यह सूचना मिलने पर कि उसने स्वर्ग पर अधिकार कर लिया है और देवगणों को वहाँ से खदेड़ दिया है, शिवसभा में भयंकर आक्रोश उत्पन्न होता है। कालमुसल आदि गणाध्यक्षों के कोप का वर्णन सातवें से पन्द्रहवें सर्ग तक किया गया है। सोलहवें सर्ग में यह निर्णय होता है कि कालमुसल को दूत बनाकर अन्धक के पास भेजा जाये और उससे कहा जाये कि वह स्वर्ग पर अपने आधिपत्य का त्याग करे। सत्रहवें से उन्नीसवें सर्ग तक कुसुमावचय, जलक्रीडा, दिवसावसान, चन्द्रोदय, आदि के वर्णन के साथ अर्धनारीश्वर की लीलाओं के वर्णन प्रस्तुत किये गये हैं तथा प्रातः काल होने पर उन्हें जगाने का भी विवरण है। तीसवें से अड़तीसवें सर्ग तक कालमुख का ज्योत्स्नावती से प्रस्थान, स्वर्गलोक, दूतसन्देश, उस पर शुक्राचार्य आदि की प्रतिक्रियाएं और दूत कालमुसल का तीखा आक्रोश आदि वर्णित हैं। उन्तालीसवें से पचासवें सर्ग तक अन्धकासुर पर आक्रमण की तैयारी, सैन्यप्रस्थान, युद्ध और अंत में भगवान् शिव की विजय का वर्णन प्रस्तुत किये गये हैं। इसी के बीच सैतालीसवें सर्ग में शिव की अतिशय पाण्डित्यपूर्ण स्तुति भी है। रत्नाकर की शैली प्रायः वक्रोक्तिमय, क्लिष्ट और दुरूह है, पर अनेक स्थलों पर विषयवस्तु प्रासादिकता के कारण

उज्ज्वल रूप में भासित होती है। चण्डिकास्तुति के ही निम्नलिखित दो पद्य इस दृष्टि से उदाहरणीय हैं-

इति तव गुणवादतः किलास्मा-
ज्जननि यदर्जितं पुण्यजातम्।
प्रतिसमयमियं त्वदङ्घ्रिपूजा-
निरतफला त्वयि तेन नोऽस्तु भक्तिः।।
प्रशमयमहामोहातङ्कं विघत्स्व सुनिर्मलां
दृशमनुदिनं कूटीभूतं तिरस्कुरु किल्बिषम्।
विघटय दृढान् पाशग्रन्थीन् भवव्यतिषङ्गिणो
न तव विफला पादाम्भोजस्मृतिः प्रणतात्मनाम्।।-४७।१६७-६८

महाकाव्य का समापन इस मालिनी से होता है-

त्रिदशगणपतींस्तान् विश्लथन्मौलि-'रत्न'--
प्रणतिनतशिरस्कान् संयुगे दृष्टभक्तीन्।
अभिमतरत्नाभैः सोऽथ सम्भाव्य, देव्या
सह सुखमनुभावात् स्वां पुरीमध्यतिष्ठत्।। (५०।६५)

महाकवि ने अपनी इस पाण्डित्यपूर्ण रचना की स्वयं समीक्षा भी की है-

ललितमधुराः सालङ्काराः प्रसादमनोरमा
विकटयमकश्लेषोद्धारप्रबन्धनिरर्गलाः।
असदृशगतीश्चित्रे मार्गे ममोद्गिरतो गिरो
न खलु नृपतेश्चेतो वाचस्पतेरपि शङ्कते।।

काव्य के समस्त गुणों से अलंकृत, महाकवि की इस असामान्य, 'भणिति' से राजा तो क्या देवगुरु बृहस्पति भी चकित हो जाते हैं। रत्नाकर का यहाँ तक दावा है कि उनकी रचना के पाठ से शिशु भी कवि बन जायेगा तथा कवि महाकवि। रत्नाकर ने अपने को छह भाषाओं का कवि बताया है। अपनी प्रतिभा को उन्होंने स्वयं सराहा है तथा तुलना महाकवि बाण से ही है। (हरविजय, प्रशस्तिश्लोक ४-७)।

**शैली**-रत्नाकर ने वाग्देवी की अर्चना तो की है। अर्चना गंध, पुष्प, धूप और दीप के सहजसुलभ रम्य और मांगलिक उपकरणों से भी होती है, और रत्नजड़ित स्वर्णाभूषणों से भी। रत्नाकर तो रत्नाकर ही हैं। उनमें वाल्मीकि, व्यास, कालिदास आदि की भाँति सहज संवेदना के उद्गार सौशब्द्य की सुरम्यता नहीं बिखेरते। उनकी कविता में नक्काशी और बेलबूटे का काम अधिक है। पर उनकी 'श्रुताभ्याससहिता प्रतिभा' वंदनीय है तथा

उनकी उद्भावानाएं और सूझबूझ भी सराहनीय हैं। 'हरविजय' के तैतालीसवें और छियालीसवें सर्गों में चित्रबन्धों के जो निदर्शन प्रस्तुत किये गये हैं, वे अनुपम हैं। इनमें विलोमकाव्य के भी दुर्लभ उदाहरण हैं। कुछ पद्यों में प्रतिलोम पाठ करने पर वही अर्थ रहता है। कुछ पद्य ऐसे हैं, जिनका प्रतिलोम पाठ ही अगला पद्य बन जाता है। माघ की भाँति सकलशास्त्रवैशारद्य का प्रदर्शन भी रत्नाकर ने अपने महाकाव्य में खूब किया है।

वक्रोक्ति, वैदग्ध्य, शाब्दिक चमत्कार का अतिरिक्त आग्रह-ये रत्नाकर के काव्य के गुण हैं, जो आज की समीक्षादृष्टि से देखने पर दुर्गुण भी प्रतीत होने लगते हैं।

रत्नाकर के पूरे काव्य का अन्तः स्वर शिवभक्ति का है। शिव के प्रति उनकी आस्था अकृतिम और प्रगाढ है। इसके साथ की कश्मीर के प्रत्यभिज्ञा दर्शन से वे बहुत प्रभावित हैं। उनके काव्य में अनेक स्थलों पर दार्शनिक चिंतन को विशद रूप से व्यक्त किया गया है। जिन स्थलों में शिव की स्तुति है, वहां रत्नाकर भावविभोर हो जाते हैं। भक्ति और शैवदर्शन के विचार का उन्होंने अनूठा संगम किया है। स्तुतिपरक स्थलों में उनकी शैली में कालिदास बोलते हुए लगते हैं। उदाहरण के लिये-

अवितर्कमस्थितविचारगोचरं, सुखवेदनोज्झितमनस्मितान्वयम्।
अभिगम्य शङ्कर, समाधिमिच्छया तब जात नैव भजते भ्रमं पुमान्।।
(हरविजय, ६।२४)

प्रथिताः परापरदृशः पुराविदः कथयन्ति विश्वनुत नेति नेति यत्।
सकलैर्विनाकृतमुपाधिसाधनैः परमं तदेव तव तत्त्वमद्भुतम्।। (वही, ६।३६)

षष्ठ सर्ग की इस भावप्रवण स्तुति ने कवि के शैव दर्शन के पारिभाषित शब्दों का बड़ा सटीक प्रयोग किया है, और अपने दर्शन के गूढ विवेक को अभिव्यक्ति दी है। इसके साथ ही, जहाँ भक्तिभाव में डूब कर रत्नाकर लिखते हैं, वहाँ आनन्दवर्धन की शब्दावली में अपृथग्यत्ननिर्वर्त्य अलंकार अहमहमिकया उनके रचनाप्रवाह में शमिल होते चलते हैं। इसी प्रसंग के ये पद्य उदाहरतव्य हैं-

शशिमण्डलं जलतरङ्गसंहतिप्रतिबिम्बितं हर जलाश्ये यथा।
द्रुमपल्लवोद्वसितान्तराश्रयस्तपनातपो निपतितः क्षितौ यथा।।
गगनं यथा स्थितमुलूखलादिषु स्फुटमेकमेव सकलाद्भुतस्थिति।
प्रतिपद्यते बहुविधत्वमाश्रयप्रतिसङ्क्रमादविकृतस्तथा भवान्।।
अपि नाथ विध्यति मणिं निरीक्षणस्तमङ्गुलिर्वयति बोधितस्त्वया
प्रतिमुञ्चति स्म तमकन्धरोपि सन् परिपूजयत्यरसनस्तदद्भुतम्।।
(हरविजय, ६।४४, ४५, ४७)

जलतरंगों में प्रतिबिम्बित चन्द्रमा जैसे अनेक रूप धारण करता है, या धरती पर द्रुमों, पल्लवों आदि पर बिखरी सूर्य की धूप नाना आकृतियों में अभिव्यक्त होती है, जिस प्रकार आकाश उल्लू आदि में विभिन्न आकार ग्रहण करता है, उसी प्रकार हे भगवान् शिव, आश्रयप्रतिसंक्रमण के कारण आप भी बहुविध बन जाते है, पर वास्तव में आप एक ओर अविकृत है। हे नाथ, आप के द्वारा प्रबोधित होकर कोई व्यक्ति मणि को अपनी दृष्टिमात्र से बींध सकता है और बिना अंगुलि के उसे पहन सकता है। बिना कंधे के भार उठा सकता है तथा बिना जिह्वा के आपका स्तवन कर सकता है।

**टीकाएं**-हरविजय की राजानक अलक के द्वारा रचित विषमपदोद्योक्ति नामक एक टीका मिलती है। यह टीका षष्ठ सर्ग में खंडित है तथा छियालीसवें सर्ग के ६७वें पद्य से लेकर महाकाव्य के अंत तक यह अप्राप्य है।

श्रीकृष्णमाचारियर ने अपने इतिहास में हरविजय पर वल्लभदेव की टीका का भी उल्लेख किया है, पर यह टीका प्राप्य नहीं है। प्रो० स्टाइन ने अपनी राजतरंगिणी के संस्करण की भूमिका में किसी रत्नकण्ठ नामक विद्वान् द्वारा हरविजय पर किसी एक अन्य प्राचीन टीका का हवाला दिया है, जिसा नाम लघुपंचिका था। यह टीका भी मिलती नहीं है। इस टीकाकार का समय सत्रहवीं शताब्दी है।

**पारंपरिक समीक्षा में रत्नाकर**-रत्नाकर कवियों और आचार्यों की मंडली में प्राचीन काल से अत्यंत समादृत रहे हैं। राजशेखर ने तो उन्हें धरती के चारों रत्नाकारों (समुद्रों) से बढ़कर बताते हुए कहा है-

**मा स्म सन्तु हि चत्वारः प्रायो रत्नाकरा इमे।**
**इतीव रचितो धात्रा कवी रत्नाकरोऽपरः।।**

क्षेमेन्द्र ने अपने 'सुवृत्ततिलक' में रत्नाकर की प्रशंसा करते हुए उनकी 'बसन्ततिलका' को उत्तम बताया है। काव्यशास्त्र के आचार्यों में रत्नाकर को सर्वाधिक आदर मम्मट ने दिया है, उन्होंने अपने काव्यप्रकाश में इनके पद्य उद्धृत किये हैं।

## शिवस्वामी : कफ्फिणाभ्युदय महाकाव्य

महाकवि शिवस्वामी ऊपर चर्चित महाकवि रत्नाकर के समकालिक हैं। इन्होने स्वयं शैव होते हुए भी अवदानशतक में वर्णित दक्षिणापथ के राजा कफ्फिण तथा श्रावस्ती के राजा प्रसेनजित् के बीच हुए शीतयुद्ध तथा अनंतर कफ्फिण के बौद्ध धर्म में दीक्षित होने और अर्हत् की पदवी प्राप्त करने के कथानक पर अपनी लेखनी व्यापारित करते हुए कफ्फिणाभ्युदय महाकाव्य की रचना की।

**कथावस्तु**-मूल अवदानशतक की कथा में तो दोनों राजाओं के बीच केवल संदेशवाहक के माध्यम से बात होती है। कफ्फिण ने श्रावस्ती और उत्तरापथ के पांच अन्य

राजाओं के पास यह संदेश भिजवाया कि वे सभी उसकी अधीनता स्वीकार कर लें। उन राजाओं ने त्रस्त होकर भगवान् बुद्ध की शरण ली और तथागत के अनुग्रह से आक्रमण के लिये उद्यत राजा कफ्फिण ही बौद्ध धर्म में दीक्षित होकर अर्हत् बन गया।

रत्नाकर की भाँति शिवस्वामी ने भी इस संक्षिप्त कथा को महाकाव्य का रूप प्रदान कर प्रवर्धित भी किया है और परिवर्तित भी। कफ्फिणाभ्युदय महाकाव्य में बीस सर्ग हैं। शिवस्वामी ने प्रत्येक सर्ग के अंत में 'शिव' शब्द का प्रयोग किया और अपने महाकाव्य को 'शिवाङ्क' घोषित किया है। इस दृष्टि से वे भारवि, माघ और रत्नाकर का अनुसरण करते हैं। रत्नाकर की भाँति इन्होंने भी उसी प्रकार की दर्पभरी पदावली में अपनी प्रशस्ति प्रस्तुत की है-

यद्वाणी श्रुतिमात्रकेण सुधियां चेतश्चमत्कारिणी
येनामुद्रि विरोधिनां मुखकुलं स्वोद्गारकौतूहलैः।
तेनाज्ञानघनान्धकारपटलप्रक्षेपदीपाङ्कुरं
व्यातेने कृतिनां कृते सुकृतिना काव्यं शिवस्वामिना।।
विदितबहुकथार्थश्चित्रकाव्योपदेष्टा
यमककविरगम्यश्चारुसन्दानभाणी।
अनुकृतरघुकारोऽभ्यस्तमेण्ठप्रचारो
जयति कविरुदारो दण्डिदण्डः शिवाङ्कः।।

आशय यह है कि मुझ महाकवि शिवस्वामी की वाणी सुन लेने पर सहृदयों का हृदय चमत्कृत हो उठता है। अपनी रचना से मैने विरोधियों का मुख मुद्रित कर दिया है। मेरी रचना अज्ञान के अंधकार को दूर करने के लिये दीपक का काम करती है। शिवस्वामी बहुश्रुत विद्वान् है, चित्रकाव्य में निपुण तथा दुर्गम यमकालंकारसिद्ध कवि है, पदलालित्य का धनी है, कालिदास और भर्तृमेण्ठ का अनुगामी है, पर दण्डी के लिये दण्डप्रहार करने वाला है।

महाकाव्य के आरम्भ में शिवस्वामी ने भगवान् बुद्ध की स्तुति की है। फिर विन्ध्य के क्षेत्र में अवस्थित लीलावती नगरी के काव्यात्मक वर्णन से कथा का उपक्रम किया है। नायक कफ्फिण के शारीरिक सौंदर्य तथा आत्मगुणों का बड़ा सजीव चित्रण शिवस्वामी ने किया है। इसके पश्चात् जिस प्रकार भारवि के किरातार्जुनीय महाकाव्य में युधिष्ठिर को सूचनाएं देने के लिये वनेचर आता है, उसी प्रकार कफ्फिण की राजसभा में गुप्तचर उपस्थित होता है और कोसलनरेश प्रसेनजित् की राजनीतिनिपुणता का आँखों देखा ब्यौरा देता है, तथा कफ्फिण को यह भी बताता है कि राजा प्रसेनजित् का उसके प्रति शत्रुता का भाव है। गुप्तचर की बातें सुनते ही पूरी राजसभा में भयंकर आक्रोश छा जाता है और कफ्फिण के अनुयायी सामंत तरह-तरह की बातें करने लगते हैं। अंत में हरविजय के

कालमुसल की भाँति दर्शक को दूत बनाकर प्रसेनजित् के पास भेजा जाता है। इतनी कथा पहले से पांचवे सर्ग तक निबद्ध है। छठे से पन्द्रहवें सर्ग तक अलंकृत महाकाव्यों की परपंरा का अनुसरण करते हुए महाकवि ने अवांतर प्रसंगों की प्रचुर उद्‌भावनाएं की हैं। अपने मित्र विद्याधर यज्ञ के निमंत्रण पर कफ्फिण सदलबल मलय पर्वत पर जाता है। वहाँ चन्दनाचल की नैसर्गिक सुषमा से प्रभावित होकर वहीं टिक जाता है। फिर तो छहों ऋतुएं एक साथ वहाँ आ जाती हैं और पान-गोष्ठियाँ, दूतीसंप्रेषण आदि ललितविलासलीलाएं चलने लगती हैं।

उधर दर्शक दूत बनकर प्रसेनजित् की राजसभा में पहुँचता है। यहाँ शिवस्वामी ने श्रावस्ती नगरी का आदर्श नगरी के रूप में वर्णन किया है, जो न केवल सुसमृद्ध और सुरम्य है, मार और कलियुग का भी उस पर कोई प्रभाव नहीं है।

दर्शक कफ्फिण का सन्देश राजा प्रसेनजित् से कहता है। प्रसेनजित् किसी भी स्थिति में कफ्फिण की अधीनता स्वीकार करने को तैयार नहीं है। फलतः दोनों के बीच संग्राम छिड़ जाता है, जिसमें प्रसेनजित् कमजोर पड़ने लगता है। वह भगवान् बुद्ध का ध्यान करता है, और बुद्ध के अलौलिक अनुग्रह के आगे विवश होकर कफ्फिण को आत्मसमर्पण करना पड़ता है। वह भगवान् बुद्ध से प्रार्थना करता है कि वे उसे भिक्षु बना लें, पर बुद्ध उसे गृहस्थ धर्म के पालन का ही उपदेश देते है।

**कफ्फिणाभ्युदय का वैशिष्ट्य**-कफ्फिणाभ्युदय एक शान्तरसप्रधान महाकाव्य है। सैन्यशक्ति प्रबलतर होने पर भी कफ्फिण को भगवान् बुद्ध की धर्मशक्ति के सामने झुकना पड़ता है और बुद्ध भी उसे भिक्षुधर्म में दीक्षित न करके गृहस्थ धर्म का ही पालन करते रहने का उपदेश देते हैं। इस प्रकार शिवस्वामी ने इस महाकाव्य के माध्यम से हमारी विशाल सांस्कृतिक, दार्शनिक परपंरा में अन्तर्निहित सर्वसमन्वय भावना का संदेश प्रस्तुत किया है।

यह सत्य है कि शिवस्वामी स्वयं तो शैव ही थे और उन्होने अपना यह महाकाव्य भगवान् शिव को अर्पित किया है। ग्रन्थ के अंत में प्रशस्ति में उन्होने कहा है-प्रीणनश्रीः शिवा।' पर बौद्ध भिक्षु चन्द्रमित्र की प्रेरणा से शिवस्वामी ने इस बौद्ध दार्शनिक महाकाव्य की रचना की ओर उस युग मे धार्मिक सहिष्णिुता तथा एकता का पथ प्रशस्त किया।

**शैली**-शिवस्वामी की रचना पर माघ और रत्नाकर का विशेष प्रभाव प्रतीत होता है। इन दोनों कवियों से भावसाम्य के अनेक स्थल कफ्फिणाभ्युदय में मिलते हैं, और पदावली या वर्ण्य विषयों की समानता भी देखी जा सकती है। हरविजय की ज्योत्स्नावती और शिवस्वामी की लीलावती नगरी के वर्णन के स्थल कुछ मिलते-जुलते हैं। रत्नाकर ने यमक और चित्रकाव्य में पटुता दिखाई तो शिवस्वामी भी इस क्षेत्र में उनसे पीछे नहीं हैं। उनका पूरा अठारहवां सर्ग चित्रबन्धों से भरा हुआ है। तथापि रत्नाकर की ही भांति शिवस्वामी भी प्रांजल वैदर्भी का प्रयोग दक्षता से कर सकते हैं। उन्होंने तो अपने 'अनुकृतरघुकारः'

(कालिदास का अनुकरण करने वाला) कहा ही है। उनकी शैली की प्रासादिकता स्थल-स्थल पर विनिबद्ध अनेक सुन्दर सुभाषितों में परिलक्षित होती है। जैसे-

भवन्ति ते भाजनमर्थसम्पदां, विदन्ति ये भृत्यजनानुरञ्जनम्।
- (१६।२०)

(जो अपने सेवकों का अनुरंजन करना जानते हैं, वे अर्थसंपदा के पात्र बनते हैं।)

विपत्तयो ह्युत्तरपण्डितं नरं त्यजन्ति सिंहं हरिणाङ्गना इव।।
(२।३४)

(जो उत्तर पण्डित होता है उसे विपत्तियाँ उसी प्रकार छोड़ देती हैं, जैसे सिंह को हरिणिनियाँ देख कर भाग जाती हैं।) यहाँ उत्तरपण्डित का मुहावरा शिवस्वामी ने या तो नया गढा है, या अपने समय की बोलचाल की भाषा से उठाया है। उत्तरपण्डित का अर्थ है आने वाली दुर्घटनाओं के प्रति पहले से ही जागरूक रहने वाला व्यक्ति।

तत्सौन्दर्यं यत्साधुगुणाविष्टमदीनं
तृप्यन्त्युच्चैर्येन चक्षुंषि जनानाम्।। (७।३७)

सौन्दर्य वही है, जो श्रेष्ठ गुणों से युक्त और दैन्य से रहित हो, तथा जिसे देखकर लोगों की आँखें तृप्त हो जायें।)

पूरा उन्नीसवां सर्ग प्राकृत में लिखकर शिवस्वामी ने भाषानैपुण्य भी प्रकट किया है।

## क्षेमेन्द्र के महाकाव्य

**परिचय**-महाकवि क्षेमेन्द्र अपनी सर्वतोमुखी उदग्र प्रतिभा के कारण संस्कृतजगत् में विख्यात हैं। अपनी बृहत्कथामञ्जरी, भारतमञ्जरी तथा औचित्यविचारचर्चा की पुष्पिकाओं में उन्होंने अपना परिचय दिया है। तदनुसार उनके वृद्ध प्रपितामह नरेन्द्र कश्मीरनरेश जयापीड के यहाँ कर्मचारी थे। इनके प्रपितामह योगेन्द्र, पितामह सिन्धु तथा पिता प्रकाशेन्द्र थे। अपने पिता के विषय में क्षेमेन्द्र ने बताया है कि गुणों के आगार, अर्थियों के लिये कल्पवृक्ष, सुमेरुपर्वत के समान संपदा के निधान तथा ब्राह्मणसेवक और शिवभक्त थे। कश्मीर में तो लोग उन्हें इस पृथ्वी का प्रकाशक कहने लग गये थे। बौद्धविहार का निर्माण भी उन्होने कराया और शिवमन्दिरों का भी। ऐसे उदार पिता के उदात्त व्यक्तित्व का प्रभाव निश्चय ही क्षेमेन्द्र पर पड़ा होगा। इसके साथ ही उस समय कश्मीर के शैवदर्शन और काव्यशास्त्र तथा नाट्यशास्त्र के मूर्धन्य आचार्य अभिनवगुप्त क्षेमेन्द्र के गुरु रहे।

कविकण्ठाभरण तथा औचित्यविचारचर्चा में क्षेमेन्द्र ने अपने को कश्मीर के शासक अनन्त का समकालीन कहा है। कल्हण के अनुसार अनन्त का शासनकाल १०२८ ई० से

१०६३ तक है। बृहत्कथामञ्जरी में क्षेमेन्द्र ने अपने गुरु श्रीमदभिनवगुप्तपाद के लिये 'विद्याविवृतिकारिणः'- यह विशेषण दिया है। विद्याविवृति (प्रत्यभिज्ञादर्शन की टीका) को अभिनव ने १०१४ में पूरा किया था। क्षेमेन्द्र के पुत्र सोमदेव ने उनकी 'अवदानकल्पलता' का काल १०५२ ई० बताया है। क्षेमेन्द्र के ही ग्रंथों में बृहत्कथामञ्जरी का रचनाकाल १०३७ ई०, समयमातृका का १०५० ई० और दशावतारचरित का लेखनकाल १०६६ ई० सूचित किया गया है। दशावतारचरित उनकी अंतिम रचना कही जाती है। आचार्य अभिनव से विद्याभ्यास करते समय क्षेमेन्द्र की आयु १०१४ में यदि पच्चीस वर्ष के लगभग मानी जाय, तो उनका जन्मकाल ९९० ई० के आसपास तथा निधनकाल १०६० के पश्चात् हो जाता है।

क्षेमेन्द्र ने अपने को 'सकलमनीषीशिष्य' कहा है। संभव है इन्होंने अभिनवगुप्त के अतिरिक्त उस समय कश्मीर के अन्य धुरंधर गुरुजनों से भी विविध विद्याओं का अभ्यास किया होगा। इनके सोमेन्द्र और चक्रपाल नामक दो पुत्र हुए थे। सोमेन्द्र ने इनकी बोधिसत्त्वावदानकल्पनता का अंतिम १०८वां अवदान पूरा किया था। क्षेमेन्द्र के परिचितों और मित्रों की परिधि बड़ी व्यापक थी। उन्होंने अनेक ग्रंथ तो अपने प्रशंसक मित्रों के अनुरोध पर ही लिखे। बोधिसत्त्वावदानकल्पलता की रचना उन्होंने अपने मित्रों-सज्जनानंद और नबक के आग्रह पर की थी। बौद्ध धर्म के अधिकारी ज्ञाता वीरभद्र ने बाद में इस बृहत् कार्य में उनकी सहायता भी की। यह विशालकाय ग्रंथ क्षेमेन्द्र ने सूर्यश्री नामक लेखक को बोल-बोलकर लिखवाया था। भट्ट उदयसिंह के लिये उन्होंने औचित्यविचारचर्चा लिखी। बृहत्कथामञ्जरी में क्षेमेन्द्र ने देवधर, सोमपाद आदि का भी बड़े आदर से उल्लेख और स्मरण किया है, जो उनके सहयोगी और प्रीतिपात्र रहे।

क्षेमेन्द्र की महाकाव्यात्मक रचनाओं में बृहत्कथामञ्जरी, बोधिसत्त्वावदानकल्पलता, रामायणमञ्जरी, भारतमञ्जरी, दशावतारचरित, कलाविलास तथा पद्यकादम्बरी परिगणनार्ह हैं। इनमें से पद्यकादम्बरी अप्राप्य है। इनके काव्यशास्त्रविषयक ग्रंथों में औचित्य-विचारचर्चा, सुवृत्ततिलक तथा कविण्ठाभरण सुप्रसिद्ध हैं। उपदेश-प्रधान मुक्तक रचनाओं का परिचय लघुकाव्यशीर्षक अध्याय में यहाँ दिया गया है। इसके अतिरिक्त क्षेमेन्द्र की रचनाओं में नीतिकल्पतरु, अमृताङ्गकाव्यकनकजानकी, व्यासाष्टकम् लोकप्रकाशकोष, विनयवल्ली, मुनिमतमीमांसा हस्तिजनप्रकाश, समयमातृका आदि बहुसंख्य रचनाएं हैं तथा अवसरसार, मुक्तावली, लावण्यवती, पवनपञ्चाशिका आदि इनकी अप्राप्य रचनाएं हैं।

**दशावतारचरित**-दशावतारचरित में क्षेमेन्द्र ने अपने को व्यासदास कहा है। स्पष्ट ही वे पुराणों और महाभारत को व्यवस्थित रूप देने वाले महर्षि व्यास के आदर्श को चरितार्थ करना चाहते थे। दशावतार की विषयवस्तु पौराणिक है, पर क्षेमेन्द्र ने इसमें सरल, सरस और प्रांजल भाषा के साथ काव्यात्मक शैली का सफल निर्वाह किया है। विष्णु के दसों अवतारों का चरित यहाँ विशद रूप में चित्रित है, जिनमें नवें अवतार गौतम बुद्ध हैं।

क्षेमेन्द्र शैली के चमत्कार के स्थान पर अपने महाकाव्यात्मक ग्रंथों में विषय की गुरुता और अर्थ की सुस्पष्टता के कारण प्रभावित करते हैं। बड़े घटनाक्रम को थोड़े से पद्यबन्धों में समेट लेने की उनकी क्षमता भी प्रशंसनीय है।

दशावतारचरित में कुल दस अध्याय और १७६४ पद्य हैं।

**रामायणमञ्जरी**-रामायणमञ्जरी में सरल भाषा में वाल्मीकि रामायण के सातों काण्डों की कथा संक्षेप में प्रस्तुत की गयी है। इसमें कुल ६१८६ पद्य हैं।

**भारतमञ्जरी**-यह महाकाव्य संपूर्ण महाभारत का हरिवंशखिलपर्वसहित १६ पर्वों में तथा १०,७६२ पद्यों में प्रस्तुतीकरण है।

**बृहत्कथामञ्जरी**-यह काव्य गुणाढ्य की बृहत्कथा का संस्कृत रूपांतर है। इसमें उपसंहार और परिशिष्ट के साथ १८ लम्बक तथा कुल ७६३९ पद्य हैं।

**अवदानकल्पलता**-इस काव्य का पूरा नाम बोधिसत्त्वावदानकल्पलता है। इसका विभाजन पल्लवों में किया गया है, और इस कल्पलता में कुल १०८ पल्लव हैं। यह जातक कथाओं का अपने ढंग का इतना विशाल संग्रह है।

क्षेमेन्द्र की सभी रचनाओं में कथ्य की प्रधानता है, अलंकार और वचोविन्यास के प्रतान में उनकी उतनी रुचि नहीं है। फिर भी समास शैली के निर्वाह के साथ उत्कृष्ट काव्यसौन्दर्य तथा कल्पनाओं की अभिरामता उनकी रचनाओं में मिलती है। आवश्यकतानुसार वे सुदीर्घ समासों की श्रृंखला भी गूंथते हैं, और लघु पदों के प्रयोग से भी सहज रूप में अपनी बात कह डालते हैं। प्रासादिकता का हनन उनके काव्य में कहीं नहीं हुआ है। उनकी उपमाओं में कहीं-कहीं नवीनता चमत्कृत करती है। दशावतारचरित में मत्स्यावतार वर्णन में प्रलय का चित्र उन्होंने बड़ी प्रभावशाली शैली में खींचा है-

**अथादृश्यत कार्तान्तमहिषस्येव सन्ततिः।**
**निर्दग्धजगदङ्गारमलिना मेघसंहतिः।।**
**ततः पात नीरन्ध्रधारासारभरः क्षितौ।**
**विश्वसङ्क्षयशोकाश्रुप्रवाहः ककुभामिव।।** (१।३६-३७)

## मङ्खक : श्रीकण्ठचरित

कश्मीर के महाकवियों में मङ्खक का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। ये आचार्य क्षेमेन्द्र के उत्तरवर्ती हैं और इनका आविर्भावकाल बारहवीं शताब्दी का पूर्वार्ध है। आचार्य रुय्यक इनके गुरु थे। रुय्यक तथा मङ्खक दोनों राजा जयसिंह (कश्मीरनरेश) के सभापण्डित थे। जयसिंह का शासनकाल ११२९ से ११५० ई० है।

मङ्खक की एक ही रचना अब तक प्रकाश में आयी है-श्रीकण्ठचरित महाकाव्य। यह महाकाव्य भगवान् शिव द्वारा त्रिपुरदाह की कथा पर आधारित है। इस संपूर्ण काव्य

पर जोनराज (१५वीं शताब्दी) की टीका उपलब्ध है। महाकाव्य-परपंरा में श्रीकण्ठचरित में अपनी कुछ विशेषताएं है। यथा-

(१) समग्र पहला सर्ग शिववन्दना का है। इस सर्ग का अंतिम श्लोक बड़ा मर्मस्पर्शी है। राजाओं की चाटुकारिता करने वाले कवियों पर तीखा व्यंग्य करते हुए मुङ्खक ने लिखा है-

**सर्वैः कैश्चन दूषिताः कवितृभिः प्रस्तीर्य पृथ्वीभृता-**
**मास्थानापणसीम्नि विक्रयतिरस्कारादनर्घा गिरः।**
**देवस्याद्रिभिदुत्तमाङ्गमकरीलीढाङ्घ्रिरेणुस्रजः**
**कैलाशाद्रिसभापतेरिति मया मङ्खेन मङ्खायते।।** (१।५६)

कुछ कवियों ने राजाओं की राजसभा की दुकानों के भीतर अमूल्य वाणी को भी विक्रय की वस्तु बनाकर अपमानित और दूषित कर डाला है। मैं मङ्ख (मङ्खक) तो पर्वतभेत्ता इन्द्र के मस्तक के मणिमुकुट द्वारा जिनके चरणकमल की धूलि का सेवन किया जाता है, ऐसे भगवान् शिव का बंदी हूँ। महाकवि की इस गर्वोक्ति में अनपायिनी भक्तिभावना है और सात्त्विक रोष भी।

(२) दूसरे सर्ग में कवि ने सुबन्धु, बाण आदि की शैली में सज्जन-दुर्जन-वर्णन प्रस्तुत किया है। मङ्ख ने यहाँ कवियों की पारस्परिक ईर्ष्या का बड़ा हृदयद्रावक वर्णन किया है।

(३) तृतीय सर्ग में कश्मीर का वर्णन मङ्खक ने जिस नयनाभिराम सौन्दर्य को अंकित करते हुए किया है, वह संस्कृत महाकाव्य-परम्परा के सर्वोत्तम वर्णन-प्रसंगों में एक माना जा सकता है। यहीं पर मङ्खक ने अपनी वंशावली का भी विवरण देते हुए लीक से हटकर सविनय सूचित किया है कि वे अपने पिता श्री राजानक विश्ववर्त के आदेश के पालनार्थ ही इस कविकर्म में प्रवृत्त हुए हैं, किसी दर्पभाव से अभिभूत होकर नहीं। अपनी रचना को इन्होंने भगवान् शंकर के चरित्र की सेविका बताया है-

**पितृभारतीविवृतपौष्टिकक्रिया-**
**क्रममाणभक्तिस्सहवासिमानसः।**
**इति स प्रबन्धयति मङ्खको गिरं**
**विरचय्य शंकरचरित्रकिङ्करीम्।।** ३।७८

(४) अन्तिम पच्चीसवें सर्ग में कवि ने भगवान् शङ्कर के प्रति भूति-भूरि कृतज्ञता व्यक्त की है, जिन्हें पाकर इनकी वाणी कृतार्थ हुई है। इन पद्यों से कवि की मनस्विता,

उदात्त मूल्यबोध और शुचि भक्तिभाव पर प्रकाश पड़ता है। कुछ पद्य उदाहरणीय हैं-

अहो धन्योस्मि यस्येयं स्वच्छन्दापि सरस्वती।
विना श्रीकण्ठमन्यत्र नाकरोच्चाटुकारिताम्।।
मानुष्यजन्म वैदुष्यं विवेकः काव्यचातुरी।
श्रीकण्ठे चाटुकारित्वमहो पुण्यपरम्परा।।
धिक् तान् कृतप्लुतिर्येषां भारत्यधि सरस्वती।
स्वं दूषयति मत्तेव नृपचाटुकपांसुभिः।। (२५।५, ७, ८)

(५) इस महाकाव्य की सबसे दुर्लभ विशेषता है पच्चीसवें सर्ग में कवि द्वारा अपने समय के कवियों और समकालिक काव्यगोष्ठी का वर्णन। उससे उस समय कश्मीर में संस्कृत कविता की जीवंत सृष्टि और साहित्यिक वातावरण पर प्रकाश पड़ता है।

**कथा**-इस महाकाव्य में चतुर्थ से चौबीसवें सर्ग तक इक्कीस सर्गों में भगवान् शिव द्वारा त्रिपुरदाह की कथा का सरस काव्यात्मक निरूपण है। अलंकृत शैली का मङ्खक ने निर्वाह किया है और यथास्थान कथा-प्रसंगों में चन्द्रोदय, दोलाक्रीडा, जलक्रीडा, प्रसाधन, पानकेलि, रतिक्रीडा का वर्णन किया है।

**रस**-महाकाव्य-लक्षणानुसार इस महाकाव्य में वीररस का अंगी के रूप में अच्छा निर्वाह किया गया है तथा शान्त, अद्‌भुत तथा श्रृंगार आदि रसों की भी यथोचित निष्पत्ति हुई है। पर इसके साथ ही मङ्खक ने अपने भक्तिभाव को इस काव्य में मार्मिक अभिव्यक्ति दी है।

**शैली**-मङ्खक की शैली सहृदय श्लाघ्य तथा नातिनिर्वहणैषितारहित है। प्रासादिकता का उनका गुण विशेष उल्लेखनीय है तथा उनकी नवीन कल्पनाएं हृदयावर्जक हैं। अलंकारों का विन्यास उन्होने निपुणता से किया है, पर रत्नाकर, शिवस्वामी आदि अपने से कुछ पूर्ववर्ती कश्मीर के कवियों की जटिलता और दुरूहता से अपने काव्य की रक्षा की है। एक स्थान पर वे कहते हैं--झंझा के आने पर ही दीपक और मणिदीपक का भेद पता चलता है। कठिन परीक्षा में ही पहचान होती है कि कौन व्यक्ति छोटा है, कौन बड़ा-

नो शक्य एव परिहृत्य दृढां परीक्षां
ज्ञातुं मितस्य महतश्च कवेर्विशेषः।
को नाम तीव्रपवनागममन्तरेण
भेदेन वेत्ति शिखिदीपमणिप्रदीपौ।। (२।३७)

मङ्खक की यह अभिव्यक्ति दृष्टान्त अलंकार का सुन्दर उदाहरण है। कवि की दृष्टि में सन्ध्या का सूर्य सारे जगत् का हिसाब-किताब रखने वाले भगवान् महाकाल का मसीभाण्ड (सोने की बनी बड़ी दावात) है, जो सूर्यास्त के समय उलट जाता है और उसकी

सारी मसी (स्याही) गिर पड़ती है। चारों ओर फैला अन्धकार कहीं वह स्याही ही तो नहीं?-

> किन्तु काल गणनापतेर्मषी-
> भाण्डमर्यमवपुर्हिरण्मयम्।
> तत्र यद्विपरिवर्तितानने
> लिम्पति स्म धरणिस्तमोमषी।। (१०।१९)

अलंकृत शैली का अनुवर्तन करते हुए भी मङ्खक सौन्दर्यबोध और आस्वाद के नये धरातल खोजते हैं और अपने कवित्व में संप्रेषणीयता की रक्षा भी करते हैं। आचार्य बलदेव उपाध्याय ने उनकी मौलिकता की सराहना की है तथा कोमल पदावली में सरस भावों की अभिव्यक्ति और कालिदास अनुगमन के लिये भी मङ्खक को स्मरणार्ह माना है। (१) ऐसा प्रतीत होता है कि मङ्खक ने अपने भ्राता अलंकार की सभा को अलंकृत करने वाले कवियों और काव्यगोष्ठियों (जिसका उन्होने स्वयं विवरण दिया है) को समीक्षात्मक विवेक से जांचा परखा था और उसी विवेक को उन्होने अपनी काव्यरचना में बनाये रखा। वे जागरूक कवि हैं, और प्रचलित रूढियों, कविता के बाहरी अलंकरण के अंबार से सरलता से समझौता नहीं करते। अपने अवहित कविकर्म की शुचिता का उन्होंने दृष्टान्त द्वारा सुन्दर ढंग से संकेत भी किया है-

> सूक्तौ शुचावेव परे कवीनां सद्यः प्रमादस्खलितं लभन्ते।
> अधौतवस्त्रे चतुरं कथं वा विभाव्यते कज्जलबिन्दुपातः।। (२।६)

(मैले वस्त्र पर स्याही गिरे, तो उतना पता नहीं चलता, जितना उजले वस्त्र पर उसी प्रकार स्वच्छ सूक्ति में कवि का प्रमादस्खलित तुरन्त झलक उठता है)

## भट्ट लक्ष्मीधर : चक्रपाणिविजयमहाकाव्य

चक्रपाणिविजय महाकाव्य की प्राचीन पाण्डुलिपि विक्रम की चौदहवीं शताब्दी की है। इस महाकाव्य के रचयिता लक्ष्मीधर ने अपने को राजा भोजदेव का समकालीन बताया है। महाकाव्य के संपादक केशवराम का. शास्त्री का कवि के इस उल्लेख तथा अन्य आंतरिक साक्ष्यों के आधार पर निष्कर्ष है कि लक्ष्मीधर धाराधिपति महाराज भोज के ही आश्रय में ग्यारहवीं शताब्दी में विद्यमान थे। ये ही लक्ष्मीधर अनेक मार्मिक सुभाषित पद्यों के भी रचयिता हैं[1]

अपने महाकाव्य के प्रथमसर्ग के पद्य २ से ६ में कवि लक्ष्मीधर ने अपना विस्तृत परिचय दिया है। तदनुसार उनके पूर्वज गौड देश के कौशल नामक गांव में रहते थे। इनके

---

१. विवरण के लिये इसी पुस्तक का सुभाषितसंग्रह तथा सुभमाषितों के कवि शीर्षक अध्याय द्रष्टव्य।

पूर्वपुरुषों में परम विद्वान् और शास्त्रपारावारीण नरवाहन भट्ट हुए, जिनके पुत्र अजित थे, उनके पुत्र वैकुण्ठ हुए और इन्हीं वैकुण्ठ के पुत्र लक्ष्मीधर थे। लक्ष्मीधर को अपने कवित्व पर अभिमान था तथा उसकी उपेक्षा से वे खिन्न थे। भोज की राजसभा में भी दुर्जनों और चुगलखोरों के कारण उन्हें आदर नहीं मिल पाया था। उन्होंने अपनी बेबाक शैली में इस सारी स्थिति का खुलासा किया है-

**ज्ञप्तः शतच्छिद्रकवित्वकन्थाजातेऽपि जाड्ये खलवाक्यवह्नेः।**
**लक्ष्मीधरो नाम तदीयसूनुरनुप्रविष्टः सुजनस्य कक्षाम्।।**
**ओजोविहीनापि विनापि कान्तिं कृता हरेः कीर्तिसमाधिनेति।**
**चन्द्रोदयध्यानपरायणेव कुमुदवती यस्य न नीरसाः गीः।।**
**श्रीभोजदेवेन्द्रविराजितायां तस्यां सभापञ्चदशीनिशायाम्।**
**विनापि मुद्रामतिबाह्यमेव दूरीकृतं दुर्जनतस्करेण।।**

**कथावस्तु** - चक्रपाणिविजयमहाकाव्य में बीस सर्गों में उषा और अनिरुद्ध की सरस कथा अत्यंत रोचक रूप में निबद्ध की गयी है। प्रथम सर्ग में राजा बलि के अद्भुत पराक्रम, शौर्य और औदार्य का प्रभावशाली वर्णन है। दूसरे सर्ग में बाणासुर की उत्पत्ति और उसके द्वारा तप करके शिव को प्रसन्न करने का वृत्तांत है। तीसरे सर्ग में बाणासुर की पुत्री उषा के अतिशय अनिंद्य और कमनीय रूप का वर्णन किया गया है।

चौथ से आठवें सर्ग तक उषा का अनिरुद्ध को स्वप्न में देखना, उसकी सखी चित्रलेखा का दोनों को मिलाने का उद्योग, नायिका की विरहदशा तथा प्रलाप आदि का वर्णन है। नवम-दशम सर्गों में उषा-अनिरुद्ध विवाह तथा दोनों की गोष्ठी का सरस चित्रण है। आगे के दस सर्ग युद्ध के विशद ओजस्वी बर्णन में पर्यवसित हैं।

**भाषाशैली**- लक्ष्मीधर प्रसन्न और प्रांजल पदावली के प्रयोक्ता तथा चमत्कारप्रधान महाकाव्य के युग में वैदर्भी रीति और प्रासादिकता के समर्थ कवि के रूप में अपने आप को स्थापित करते हैं। इनकी अभिव्यक्ति विशद और परिष्कृत है। भारवि और माघ आदि के स्थान पर कालिदास से ये अधिक प्रभावित प्रतीत होते हैं।

**काव्यसौन्दर्य**- लक्ष्मीधर की कल्पनाएं सरस और सप्राण हैं। इनकी उपमाएं यद्यपि मौलिक नहीं हैं, पर वे उनमें अतिरिक्त वैशिष्ट्य लाकर सौन्दर्य का अनुभव देते हैं। तपोरत बाणासुर का वर्णन देखिये-

**धौताङ्गरागः स बभौ कृतभस्मविलेपनः।**
**सन्ध्यारुणिमपर्यन्ते प्रभापीनः शशी यथा।।** (२।१४)

उजला अंगराग और भस्म का लेप लगाये हुए बाणासुर के लिये सन्ध्या की अरुणिमा में रंगे चन्द्रमा से उपमा सटीक है।

लक्ष्मीधर की काव्यशैली में वैविध्य है। उनकी दुर्लभ विशेषता यह है कि वे बड़े सहज ढंग से प्रासादिकता और वक्रोक्ति का एक साथ निर्वाह कर ले जाते हैं। अपनी उद्भावना की निपुणता के द्वारा वे मौलिक प्रभाव की सृष्टि करते हैं। बाणासुर ईश की स्तुति में कहता है-

उपमा यत्र नास्त्यैव यत्र जातिर्न विद्यते।
निर्गुणो निरलङ्कारस्त्वमिव त्वयि मे स्तवः।। (२।४४)

हे भगवन्, आपकी स्तुति में मेरी वाणी भी आपके ही जैसी है। यह भी उसी तरह उपमारहित तथा जातिरहित है। यहां उपमा और जाति में बड़े सहज ढंग से श्लेष का निर्वाह कर दिया गया है।

काव्य की प्रासादिकता की क्षति किये बिना लक्ष्मीधर ने इस महाकाव्य में ओजोगुणयुक्त गाढ-बन्धमय पदावली का जिस कुशलता से प्रयोग किया है, वह बहुत कम देखने को मिलती है। वे जटिल और दुरूह हुए बिना लंबे समासों और कुलकबन्धों का प्रयोग करते हैं।

निखरी हुई शैली, भाषा की अच्छी पकड़ और वर्ण्यविषय के कुशल निर्वाह के साथ लक्ष्मीधर की काव्यप्रतिभा की अन्य विशेषता उसका परिष्कृत सौंदर्यबोध है। नायिका उषा के सौंदर्य का वर्णन उन्होंने कुमारसम्भव के गौरी के यौवन और रूप के चित्रण से प्रभावित होकर किया है, पर नखशिखवर्णन की परिपाटी का अनुसरण भी यहां प्रातिभ उन्मेष के कारण चमत्कार और आह्लाद की नूतन सृष्टि करता है। चरणांगुलियों का यह वर्णन लक्ष्मीधर द्वारा काव्यपरंपरा और काव्यरूढ़ियों के निर्वाह के साथ-साथ मौलिक कल्पना के उत्तम प्रयोग का साक्ष्य देता है-

अन्योन्यलावण्यगुणप्रकर्षरोषादिवोच्चैरतिरेकरक्ताः।
तथा तथा रज्यत एव कामं कामोऽपि तासां चरणाङ्गुलीनाम्।। ३।२२

(उषा के पैरों की अंगुलियां एक दूसरे के लावण्य के गुणप्रकर्ष की होड़ में अधिकाधिक लाल दिखतीं थीं, और काम भी उन चरणांगुलियों से रक्त (अनुरक्त, रंगा हुआ) हो गया था।

उपमाओं और उत्प्रेक्षाओं के प्रयोग में कालिदास से प्रभावित हो कर भी लक्ष्मीधर उनमें नवीनता लाने का प्रयास करते हैं। कालिदास ने पार्वती को 'सञ्चारिणी पल्लविनी लता' कहा है, तो उन्होंने उषा को कामदेव के धनुष की चलती-फिरती डोरी कहा है, जिस पर बाणसंधान के अभ्यास के कारण कामदेव की अंगुलियों के चिह्न वलित्रय रूप में अंकित हैं-

अभ्यासजाताङ्गुलिराजिरम्यं वलित्रयं मध्यगतं वहन्ती।
अदृश्यतासौ मकरध्वजस्य सञ्चारिणी चापलतेव भूमौ।। ३।२८

कहीं-कहीं उत्प्रेक्षाओं की अभिनव परिकल्पना के द्वारा लक्ष्मीधर अद्‌भुत चमत्कार की सृष्टि करते हैं। उषा के मुक्तामाला से सनाथित वक्ष के लिए उन्होंने दो चक्रवाकों के द्वारा नीरंध्र रूप में सटकर जिसका फेनका प्रसार रोक लिया गया हो-ऐसी गंगा का उपमान लिया है- रराज नीरन्ध्ररथाङ्गयुग्मनिरुद्धफेनप्रसरेव गङ्गा (३।४३)।

लक्ष्मीधर की वर्णनकला भी प्रशस्य है। ऐश्वर्य और समृद्धि का वर्णन वे जितनी दक्षता से करते हैं, उतनी ही सहजता से नैसर्गिक अभिरामता का भी। प्रकृतिवर्णनों में भी उनकी कल्पना चार चांद लगाती चलती है। उदाहरण के लिये सूर्यास्त के वर्णन में -

सन्ततज्वलितपावकोपमे निर्वृते किरणचक्रवालिनि।
वीक्षितं गगनकर्परोदरे रुक्षकज्जलमलीमसं तमः।।

(निरंतर जलती आग की भांति जो सूर्य दिन भर चलते रहे, उनके अस्त होने पर आकाश रूपी खप्पर में सूखे काजल सा अंधकार भरा दिखाई दिया।) यहाँ दीपक पर उलटा कर रखे पात्र में काजल भर जाने की क्रिया कवि ने लोक जीवन से उठाई है।

निश्चय ही चक्रपाणिविजय महाकाव्य को किरात, शिशुपालवध जैसे कालिदासोत्तर युग के सर्वोत्कृष्ट प्रबन्धों के साथ रखा जा सकता है।

## लोलिम्बराज : हरिविलास

कवि लोलिम्बराज का परिचय जो काव्यमाला संपादकों ने दिया है [1] उसके अनुसार वे राजा भोज के समकालिक दक्षिण के राजा हरिहर की राजसभा को अलंकृत करते थे। इनका जन्म ब्राम्हण परिवार में हुआ। इनके पिता का नाम दिवाकर था। युवावस्था तक इन्होंने न विद्याध्ययन किया, न जीविकोपार्जन का की प्रबन्ध किया, क्योंकि इनके बड़े भाई निस्संतान होने के कारण पुत्र की भांति इन पर प्रेम रखते थे। अंत में अपनी भाभी के कटुवचनों से आहत होकर इन्होने देश छोड़ दिया तथा सप्तशृङ्गी नामक पर्वत पर जाकर महिषासुर मर्दिनी की आराधना की। प्रसन्न होकर भगवती ने इन्हें एक घटिका में सौ उत्तम पद्य रचने की प्रतिभा प्रदान की तथा अनेक विद्याओं में पारंगत भी बना दिया। तत्पश्चात् देशाटन करते हुए संभवतः ये राजा भोज की सभा में भी पहुँचे होंगे। एक अनुश्रुत पद्य में भोज से इनका वार्तालाप वर्णित है-

---

१. यह परिचय काशीविद्यासुधानिधि के खण्ड-२ अंक-१६ में प्रकाशित बेचनरामशर्मा के लेख से उद्धृत है।

भो लोलिम्बकवे कुरु प्रणमनं किं स्थाणुवत् स्थीयते।
कस्मै भोजनपाल बालशशिने नायं शशी वर्तते।
किं तद् व्योम्नि विभाति चास्तसमये चण्डद्युतेर्वाजिनः
पादत्राणमिदं जवाद् विगलितं खे राजतं राजते।।

यहां लोलिम्ब कवि भोज से कहते हैं कि आकाश में चमकता हुआ यह चन्द्रमा नहीं, अस्त होते सूर्य के रथ में जुते अश्व के खुर से जल्दी में टपक गया चांदी का एक नाल है।

लोलिम्बराज के वैद्यक के दो ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं-वैद्यजीवन तथा वैद्यावतंस।

**हरिविलास**-हरिविलास को महाकाव्य कहा गया है, यद्यपि महाकाव्यलक्षणानुसार इसमें अपेक्षित सर्गसंख्या नहीं है। इस काव्य में कुल पांच सर्ग हैं। पर अन्य सभी दृष्टियों से यह काव्य महाकाव्य के गौरव का पात्र है।

हरिविलास की विषयवस्तु श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध में वर्णित श्रीकृष्ण की लीलाओं का प्रस्तुतीकरण है। कवि ने श्रीकृष्ण के बालरूप का वर्णन प्रथम सर्ग में वात्सल्य और स्नेह के रस में पूरी तरह डूबकर किया है। व्रज का सारा वातावरण लोलिम्ब ने यहां भक्तिभाव में भर कर साकार किया है। श्रीकृष्ण की नवनीतचोरी, ढिठाई और पिटाई सब में माधुर्य भाव परिव्याप्त है। द्वितीय सर्ग में कृष्ण का बलराम के साथ गोचारण वर्णित है। मुरारि का मुरलीस्वर कानन में गूंजता है-

अपि प्रचुरलालसा मधु मधुव्रता नापिबन्
मुखात् तमपि नूतनं तृणचरास्तृणं नाचरन्।
मुरारिमुरलीस्वरामृतरसैकबद्धादरा
न हंसपिककेकिनः किमपि कूजितं चक्रिरे।। -२।८

इसी सर्ग में वेणु के रव से आकर्षित गोपियों का अभिसार, कृष्ण का अंतर्धान होना, गोपियों का विक्षिप्त हो कर उन्हें खोजना और उनकी विरह व्यथा का भावविभोर करने वाला चित्रण कवि ने किया है। इसके अनन्तर महारास का अद्भुत वर्णन है, जिसमें श्रीराधा श्रीराग का गायन करती हैं-

रदच्छदस्फूर्जदलक्तरागा कस्तूरिकापङ्ककृताङ्गरागा।
राधा तदालोकनसानुरागा श्रीरागरागालपनं चकार।।
-२।२७

तृतीय सर्ग में गौवर्धनपूजा तथा सकल ऋतुओं की समृद्धि का वर्णन है। चतुर्थ सर्ग में अक्रूर मथूरा से कंस का बुलावा ले कर आते हैं। श्रीकृष्ण वृन्दावन से बिदा लेते हैं। उनके चले जाने पर गोपियां विरहविकल हो जाती हैं-

विरहहुतवहाकुलीकृतानां प्रतिदिवसं व्रजवामलोचनानाम्।
दिवसगणनयाङ्गुलीदलानां तनु तनु हन्त समग्रमग्रमासीत्।। -४।३७

पंचम सर्ग में मथुरा में कृष्ण की लीलाएं और कंसवध का वृत्त है। इसी सर्ग में उद्धवसन्देश और सुदामावृत्त तथा श्रीकृष्ण का द्वारकावास आदि का किंचित् संक्षिप्त वर्णन करके कवि ने काव्य समाप्त किया है। वस्तुतः लोलिम्बराज का कृष्ण की वृन्दावन लीलाओं का वर्णन करने में मन जैसा रमा है, वैसा कृष्ण के उत्तरचरित में नहीं।

निस्सन्देह लोलिम्बराज का भाषा पर असाधारण अधिकार है। शैली की मसृणता और सौकुमार्य के वे धनी हैं। कल्पनाशक्ति उनकी बड़ी उर्वर है। उन्होंने प्रसाद गुण और वैदर्भी की परिधि में अपने युग की काव्यप्रवृत्तियों के अनुरूप यमक का यत्र तत्र मनोहर विन्यास किया है, पर वृथा शाब्दिक जंजाल में उलझने से अपनी काव्यरीति को बचा लिया है। लोलिम्बराज के विषय में प्राप्त अनुश्रुतियों में बताया गया है कि उन्हें वैद्यक के साथ-साथ संगीत का भी ज्ञान था। संभवतः इसी कारण उनकी कविता में संगीत की अनुपम झंकार है। हरिविलास की विलासमय लय के अनुरूप लय और नाद का अनुरणन और झंकृति उनकी कविता सुनाती चलती है। इसी लय-प्रवाह में अलंकारों का अनायास समावेश भी उसमें होता चलता है। वर्षावर्णन में मालादीपक की छटा प्रकट करते हुए वे कहते हैं-

महीमण्डलीमण्डपीभूतपाथोधरावर्षहर्षासु वर्षासु सद्यः।
कदम्बे प्रसूनं प्रसूने मरन्दो मरन्दे मिलिन्दो मिलिन्दो मदोऽभूत्।। (३।५२)

अर्थविच्छित्ति के साथ शब्दसौष्ठव का उदात्त समवाय करने में लोलिम्बराज सफल रहे हैं। वस्तुतः लीलामाधुर्य के रस में तन्मयीभाव ने उनकी भाषा-शैली तथा भावाभिव्यक्ति में विचित्र प्रवाह ला दिया है। दुर्घट भाव और पदविन्यास भी सहज लगने लगता है। कृष्ण-लीला में भौतिक पदार्थों के दिव्यभाव में रूपांतरण को उन्होने नामधातुओं से व्यक्त किया है-

लीलागृहन्तिलवलीलतिकानिकुञ्जा-
स्तल्पन्ति बालमृदुलारुणपल्लवानि।
भोगाः प्रलुप्तफणिनामुपबर्हणन्ति
मुञ्चन्ति चात्र दृषदः कुलटाजनानाम्।। (३।९४)

वस्तुतः लोलिम्बराज ने अपनी लेखनी को भागवत महाचेतना का माध्यम बना दिया है। यदि वे श्रीकृष्ण के चरित्र को इसी उदात्त भूमि पर उसकी पूरी विशद परिणतियों में वर्णित करते तो कदाचित् श्रीमद्भागवत और नारायणीयम् के स्तर की रचना वे दे सकते थे। फिर भी लोलिम्बराज की प्रक्रिया ने सरसता और माधुर्य की जो सृष्टि की है, वह कुन्तक के शब्दों में शब्द और अर्थ की 'अन्यूनानतिरिक्तत्वमनोहारिण्यवस्थितिः' कही जा सकती है।

षष्ठ अध्याय

# प्राकृत महाकाव्य

संस्कृत साहित्य की एक बड़ी विशेषता प्राकृत साहित्य के साथ उसका संवाद तथा अन्तः क्रिया है। काव्यशास्त्र के आचार्यों ने प्राकृत काव्य को अपने लक्ष्य ग्रंथों में जहाँ लक्षण के रूप में सादर उद्धृत किया तथा उसके आधार पर काव्यकोटियों या लक्षणों का परिष्कार भी किया, वहीं संस्कृत के महाकवियों ने प्राकृत-काव्य-रचना को स्फूर्ति और प्रेरणा दी। संस्कृत और प्राकृत काव्य की धाराएं एक दूसरे की सहगामिनी और सहयोगिनी बन कर शताब्दियों तक अजस्र रूप में प्रवाहित होती रहीं। संस्कृत और प्राकृत साहित्य के बीच आदान-प्रदान महाकाव्य, मुक्तक या गाथा, नाटक, पुराण आदि विविध विधाओं में हुआ।

प्राकृत महाकाव्य अधिकांशतः लक्षणों का अनुगमन करते हैं, जो आचार्यों ने संस्कृत महाकाव्य के लिये निर्धारित किये हैं। हेमचन्द्र ने अपने काव्यानुशासन में सर्ग के स्थान पर आश्वासों में विभाजन प्राकृत महाकाव्य का एक लक्षण बताया है। पर वाक्पतिराज के **गउडवहो** का विभाजन आश्वासों में नहीं हुआ है। दूसरी ओर कुछ संस्कृत महाकाव्य भी ऐसे हैं, जिनका विभाजन सर्गों में न होकर आश्वासों में हैं, जैसे- वासुदेव का **युधिष्ठिरविजय**। हेमचन्द्र के **द्वयाश्रयकाव्य** के बीस सर्ग संस्कृत में तथा शेष आठ सर्ग प्राकृत में हैं, इसका विभाजन सर्गों में ही हुआ है। सर्गसंख्या की दृष्टि से सामान्यतः आचार्यों के निर्देश (अष्टाधिक सर्ग होना) की पूर्ति प्राकृत महाकाव्य करते हैं, पर **कंसवहो** तथा **उसानिरुद्ध** में चार-चार ही सर्ग हैं। पर सर्गसंख्याविषयक लक्षण का अपवादस्वरूप अतिक्रमण संस्कृत महाकाव्य की परंपरा में भी है, लोलिम्बराज की **हरिविलासमहाकाव्य** में पांच ही सर्ग हैं।

संस्कृत महाकाव्यों की भाँति प्राकृत महाकाव्यों में भी लोकप्रसिद्ध कथा को विषयवस्तु बनाया गया है, अधिकांश महाकाव्यों में पौराणिक आख्यान की वस्तु है, कुछ महाकाव्य ऐतिहासिक विषयवस्तु पर भी लिखे गये हैं। पंचसन्धिसमन्वित होना प्राकृत महाकाव्य के लिये अनिवार्य नहीं रहा। **गउडवहो** में पांचों संन्धियों का समावेश नहीं है, न कुमारपालचरित या द्व्याश्रयकाव्य में है। अन्य सभी दृष्टियों से प्राकृत महाकाव्य संस्कृत महाकाव्य का अनुगामी है।

## प्राकृत महाकाव्यों का विभाजन

प्राकृत महाव्यों को शैली तथा विषयवस्तु की दृष्टि से निम्नलिखित कोटियों में विभाजित किया जा सकता है-

(१) पौराणिक महाकाव्य,
(२) शास्त्रीय या अलंकृत शैली के महाकाव्य,
(३) ऐतिहासिक महाकाव्य,
(४) प्रेमाख्यानमूलक महाकाव्य।

पौराणिक शैली के प्राकृत महाकाव्यों का, संख्या तथा विषयवस्तु के वैविध्य और गौरव की दृष्टि से इन कोटियों में सर्वोपरि स्थान माना जा सकता है। प्राकृत महाकाव्यों में सर्वप्राचीन विमलसूरि का **पउमचरिउ** इसी कोटि का महाकाव्य है। यद्यपि स्वयं कवि ने इसे पुराण कहा है, पर आधुनिक समीक्षकों ने इसे एक श्रेष्ठ महाकाव्य के रूप में मान्यता दी है।[1] विण्टरनित्स ने इसे प्रथम शती, जैकोबी ने तीसरी शती तो मुनि जिनविजय, के. ध्रुव आदि विद्वानों ने षष्ठ शती की रचना माना है।[2] जैकोबी का यह भी अनुमान है कि विमलसूरि की इस रचना के पहले प्राकृत में पौराणिक शैली के अनेक महाकाव्य लिखे जा चुके थे। **पउमचरिउ** में ६००० श्लोकों में वाल्मीकि रामायण के सात काण्डों के समान सात अधिकारों में रामकथा का जैन परम्पराप्राप्त रूपान्तर प्रस्तुत किया गया है। शैली की उदात्तता के कारण यह महाकाव्य भारतीय साहित्य की एक महत्त्वपूर्ण निधि है।

आठवीं शती के पश्चात् प्राकृत में रचित पौराणिक शैली के अनेक महाकाव्य अप्रकाशित तथा हस्तलिखित रूप में प्राप्त हैं।[3]

यह ज्ञातव्य है कि प्राकृत में पौराणिक शैली के काव्यों की रचना प्रायः जैन कवियों ने ही की है, जबकि शास्त्रीय या अलंकृत शैली के महाकाव्य जैनेतर कवियों ने लिखे, जिनके श्रेष्ठ उदाहरण प्रवरसेन का **सेतुबंध** तथा वाक्यपतिराज का **गउडवहो** है। **गउडवहो** ऐतिहासिक महाकाव्य भी है।

इनके अतिरिक्त प्राकृत 'कथा' के नाम से अनेक प्रेमाख्यानमूलक काव्य मिलते हैं, जिन्हें आधुनिक विद्वानों ने 'रोमांटिक महाकाव्य' कहा है।[4] संस्कृत काव्यशास्त्र में आचार्यों ने जिस गद्यबद्ध कथा का लक्षण किया है और कादम्बरी को उसका उदाहरण बताया है, उससे इन काव्यों का सम्बन्ध नहीं है, ये पूर्णतः पद्यबद्ध हैं। रहस्यमय कल्पना, जिसे आधुनिक समीक्षा में 'फैंटेसी' कहा जाता है, और चमत्कारपूर्ण घटनाओं का बड़ा आकर्षक विन्यास इन काव्यों में मिलता है। पादलिप्त की **तरंगवतीकहा** 'उद्योतन की **कुवलयमालाकहा** कोतूहल की **लीलावईकहा**, जिनेश्वर की **निब्बाणलीलावई** साधारणकवि की **विलासवईकहा** (रचनाकाल संवत् ११२३), हरिभद्र की **समराइच्चकहा** (दसवीं शती), महेश्वरसूरि की **पुप्फवईकहा** (बारहवीं शती) धनेश्वर की **सुरसुन्दरीकहा** (बारहवरीं शती), वर्धमानकृत

---

१. तेरहवीं-चौदहवीं शताब्दी के जैन संस्कृत महाकाव्य, पृ. ५९
२. वही-पृष्ठ ५०
३. वही-पृ. ५०
४. वही-पृ. ५०

**मनोरमाचरिय** (वि. सं. ११४४) महेश्वरसूरि की **नम्मयासुन्दरीकहा** (सं. ११७८) इत्यादि ऐसी कथाएं हैं। इनमें वस्तुतः महाकाव्य के सारे लक्षण अन्वित नहीं है।

**अपभ्रंश महाकाव्य**--प्राकृत महाकाव्यों की एक परवर्ती धारा अपभ्रंश महाकाव्य के रूप में विकसित हुई। आचार्यों द्वारा दिये गये लक्षण के अनुसार अपभ्रंश महाकाव्यों का विभाजन सन्धियों में होना चाहिये। अपभ्रंश महाकाव्य अपने समय के लोकप्रिय कथानकों पर लिखे गये हैं। ये कथाएं घर-घर में सुनी या कही जाती होगीं या कथागायकों द्वारा जन समाज के सम्मुख गा-गा कर प्रस्तुत की जाती होगीं। इन कथाओं में पुरुषार्थचतुष्टय की परिव्याप्ति है, और मोक्ष में परिणित भी।

जनसमाज के सामने प्रस्तुत करने का ध्येय होने से अपभ्रंश महाकाव्य आख्यानप्रधान है और कालिदासोत्तर महाकाव्यों की अलंकृत शैली तथा वर्णनों के विपुल संभार को उनमें उतना स्थान नहीं मिला है। नायक के समग्र जीवन की गाथा प्रस्तुत करना इन महाकाव्यों की रचना में अभीष्ट है। पञ्चसन्धियों का भी पूरी तरह इनमें निर्वाह नहीं है। वस्तुतः इनकी तुलना संस्कृत महाकाव्यों की अपेक्षा चरितकाव्यों से की जा सकती है, जिन पर इस ग्रंथ में अन्यत्र चर्चा की गयी है। **भविष्यदत्तकथा, यशोधरचरित, नागकुमारचरित** आदि अपभ्रंश महाकाव्यों के उत्कृष्ट उदाहरण हैं।

**पालिमहाकाव्य**-पालिमहाकाव्यों के **जिनालंकर** तथा **जिनचरित**-ये दो उदाहरण सुविदित हैं। इनका विभाजन सर्ग, आश्वास आदि में नहीं किया गया है, पर भगवान् बुद्ध का जीवन चरित प्रस्तुत करना इनका ध्येय है। जिनालंकार में - २५० श्लोक हैं और जिनचरित में ४६९ श्लोक हैं। इस प्रकार इन महाकाव्यों का आकार संस्कृत और प्राकृत महाकाव्यों की तुलना में बहुत सीमित है।

**प्राकृत काव्यपरंपरा**- प्राकृत काव्यों पर मूलतः वाल्मीकि और व्यास के आर्ष महाकाव्यों का प्रभाव पड़ा है। विमलसूरि ने ईसा की तीसरी-चौथी शताब्दी में **पउमचरिउ** लिख कर रामायण कथा का जैन सम्प्रदयगत रूप प्रस्तुत किया। प्राकृत के आगमग्रथों, आचार्य कुन्दकुन्द आदि के सिद्धान्त ग्रंथों, तरंगवतीकथा (पादलिप्त सूरिकृत) आदि में काव्यात्मकता का उत्कृष्ट निदर्शन है। प्राकृत की ही भाँति अपभ्रंश वाङ्मय का भी समारम्भ रामकथा के आख्यान से ही हुआ। आठवीं शताब्दी में महाकवि स्वयम्भू ने **पउमचरिउ** और **रिट्ठनेमिचरिउ** जैसे विशाल काव्यात्मक प्रबन्ध अपभ्रंश में लिखे। इन चरितकाव्यों का स्वरूप महाकाव्यात्मक है। इसी प्रकार दसवीं शताब्दी के महाकवि पुष्पदन्त का **महापुराण** नाम से अवश्य पुराण है, पर कथा की संघटना और काव्यात्मकता के निर्वाह के कारण वह एक उत्कृष्ट महाकाव्य भी कहा जा सकता है। स्वयं कवि ने ही अपनी इस रचना को महाकाव्य कहा है। इस कोटि की अन्य रचनाओं में धवल का **हरिवंशपुराण,** वीरकवि का **जंबुस सामिचरिउ** पद्मकीर्ति का' **पासचरिउ** तथा धनाल की **भविस्सदत्त** कहा आदि अपभ्रंश प्रबन्धों का उल्लेख किया जा सकता है।

## पउमचरिउ

प्राकृत काव्य के प्रथम समर्थ महाकवि विमलसूरि कहे जा सकते हैं। उन्होने रामकथा का आधार बना कर महाराष्ट्री प्राकृत में 'पउमचरिय' की रचना की। इस महाकाव्य में ११८ सर्ग हैं। यह एक पौराणिक प्रबन्ध भी है, और शास्त्रीय दृष्टि से महाकाव्य के लक्षणों की पूर्ति भी करता है।

परम्परा में विमलसूरि का समय ईसा की प्रथम शताब्दी माना गया है, किन्तु विद्वानों ने इस प्रबन्ध के अन्तःपरीक्षण से इसे तीसरी-चौथी शताब्दी ई. की रचना माना है। विमलसूरि जैन धर्म और दर्शन के अधिकारी विद्वान् हैं, साथ ही वे प्रतिभा सम्पन्न कवि भी है। इस महाकाव्य में उन्होंने कई मौलिक उद्भावनाएं की हैं। उनके काव्य में राम और रावण दोनों का चरित्र स्वाभाविक रूप से विकसित किया गया है। भाषा प्राजंल और प्रवाह युक्त है तथा समुद्र, वन, नदी, पर्वत, ऋतुओं, युद्ध और सौन्दर्य का महाकाव्योचित गरिमा के साथ वर्णन है। विभिन्न अलंकारों के प्रयोग से यह काव्य रसमय और आकर्षण बन पड़ा है। सन्ध्याकालिक अंधकार का वर्णन करते हुए कवि उत्प्रेक्षा करता है कि दिशाओं के मार्ग में कृष्णवर्ण वाला अन्धकार गगन को मैला करता हुआ फैल रहा है, मानों सज्जन का चरित्र दुर्जन के स्वभाव से मलिन किया जा रहा हो-

**उच्छरइ तमो गगणो मदूलन्तो दिसिवहे कसिणवण्णो।**
**सज्जनचरिउज्जोयं नज्जइ ता दुज्जणसहावो।।**

**- पउमचरिउ २।१००**

जीवन की विभीषिका, आदर्श और मानव स्वभाव के सजीव चित्रण के कारण **पउमचरिउ** एक उल्लेखनीय रचना है।

## प्रवरसेनकृतसेतुबन्ध

सेतुबन्ध महाकाव्य को प्राकृत काव्य की उपलब्धियों का चूडान्त निदर्शन कहा जा सकता है। इसकी कथावस्तु का आधार वाल्मीकि रामायण का युद्धकाण्ड है। सेतुबन्ध तथा रावणवध इसके कथानक की प्रमुख घटनाएं हैं, जिनके आधार पर इसे 'सेतुबन्ध' भी कहा जाता है और 'रावणवध' भी। टीकाकार रामदासभूपति ने इस काव्य को रामसेतु तथा अपनी टीका को तदनुसार 'रामसेतुप्रदीप' की संज्ञा दी है। इस महाकाव्य में सेतुरचना का संरम्भ और सेतुनिर्माण का वर्णन बड़ा विशद और अद्भुत है, अत एव इसका सेतुबन्ध यह नाम ही अधिक प्रचलित तथा सार्थक है। इसका गोल्डश्मिथ द्वारा १८८० ई. में स्ट्रासवर्ग से जर्मन भाषा में अनुवाद प्रकाशित कराया गया तथा हिन्दी में डा० रघुवंश का अनुवाद भी १९६४ ई. में प्रकाशित हो चुका है। अंग्रेजी में भी इसका अनुवाद उपलब्ध है।

**प्रवरसेन**-सेतुबन्ध के कर्ता के रूप में प्रवरसेन का स्मरण बाण और क्षेमेन्द्र ने किया है और इसी रूप में प्रवरसेन की सराहना करते हुए कम्बोज के एक शिलालेख में कहा गया है-

**सेनप्रवरसेनेन धर्मसेतुं विवृण्वता।**
**परः प्रवरसेनोऽपि जितः प्राकृतसेतुकृत्।।**'[1]

पाण्डुलिपियों में 'प्रवरसेनविरइए' के साथ-साथ 'कालिदासकए' भी लिखा होने से प्रवरसेन के साथ-साथ सेतुबन्ध महाकाव्य के कर्ता के रूप में कालिदास का नाम भी जुड़ गया है। सेतुबन्ध के कर्तव्य की समस्या को टीकाकार रामदास भूपति ने और उलझा दिया है। वे कहते हैं-

**'यं चक्रे कालिदासः कविकुमुदविधुः सेतु नाम प्रबन्धम्।'** डा. रामजी उपाध्याय ने सेतुबन्ध के कालिदासकृत होने की भ्रान्ति का निराकरण करते हुए निष्कर्ष दिया है कि किसी लिपिकार कालिदास के उल्लेख को भ्रमवश महाकवि कालिदास का उल्लेख समझ लेने से सेतुबन्ध महाकाव्य के कालिदासकृत होने का प्रवाद प्रचलित हो गया।

**रचनाकाल**--भारतीय इतिहास में प्रवरसेन नाम के चार राजा हुए हैं। दो प्रवरसेन कश्मीर के हैं, जो क्रमशः ईसा की प्रथम और द्वितीय श्ताब्दी में हुए हैं। इन दोनों का संबंध सेतुबन्ध की रचना के साथ नहीं है। वाकाटक वंश में भी दो प्रवरसेन हुए हैं। प्रवरसेन प्रथम का समय २७५ ई. से ३२५ ई. तक है। ये भी निश्चय ही सेतुबन्धकार नहीं हो सकते। इसी वंश में ४१० ई. से ४४० ई. के मध्य प्रभावती के द्वितीय पुत्र प्रवरसेन ने राज्य किया। ये राजा प्रवरसेन स्वयं काव्यरसिक तथा कवि थे। इन्होने ही सेतुबन्ध महाकाव्य की रचना की। कालिदास की रचनाशैली तथा भाषा से सेतुबन्ध की भाषाशैली भिन्न है। कालिदास का प्रभाव अवश्य ही सेतुबन्ध महाकाव्य पर परिलक्षित होता है।

**कथावस्तु**-सेतुबन्ध महाकाव्य में १५ आश्वासों तथा १२९१ गाथाओं में रामकथा के अंतर्गत सेतुबन्ध की घटना को काव्यात्मक रूप में प्रस्तुत किया गया है। आरम्भ में शरद्वर्णन के प्रसंग में राम का विरह और सीतास्मृति का करुण निरूपण है। तदनन्तर हनुमान् सीता का समाचार ले कर आते हैं और सैन्यप्रयाण आरम्भ हो जाता है। सेना विन्ध्य और सह्य पर्वतों को पार कर सागरतट तक पहुँचती है (प्रथम आश्वास)। द्वितीय से चतुर्थ आश्वास तक सागर का अलग-अलग पात्रों पर भिन्न-भिन्न प्रभाव, सुग्रीव का ओजस्वी भाषण, वानरसैन्य का उत्साह, विभीषण का आगमन तथा अभिषेक वर्णित है।

पंचम आश्वास में राम का क्रोध और सागर पर अस्त्र चलाना, षष्ठ में सेतुनिर्माण का उपक्रम तथा दसवें आश्वास तक सेतुनिर्माण की प्रगति और अंत में निशाचारियों के संभोग का विचित्र वर्णन है। शेष आश्वासों में रावण की कामपीडा और युद्ध का उपक्रम तथा युद्ध का चमत्कारपूर्ण वर्णन है, जिसका पर्यवसान रावणवध में होता है।

---

१. **इंस्क्रिप्शंस आफ कम्बोज**, लेख सं. ३३, पृ. ९९

**काव्यकला-** प्रवरसेन ने सेतुबन्ध की घटना को अपनी कल्पना से अभिनव विन्यास दिया है। उनके निशाचारियों की संभोगक्रीडा का वर्णन का परवर्ती कवियों ने पर्याप्त अनुकरण दिया। कथानक के संघटन और अन्विति की दृष्टि से यह बड़ा सफल महाकाव्य माना जाता है। प्रवरसेन द्वारा राम,लक्ष्मण, सुग्रीव आदि चरित्रों के प्रस्तुतीकरण में मानवीय भावों का सन्निवेश प्रभावकारी है। रामकथा के अनेक पात्र यहाँ बड़े सजीव रूप में सामने आते हैं। कवि की संवादयोजना कालिदास के निकट है। प्रवरसेन अपने पात्रों पर एक-एक घटना, कालखंड और संवाद की पदावली के प्रभाव को मनोवैज्ञानिक गहराई में उतर कर अंकित करते हैं। हनुमान् जब आकर राम से कहते हैं कि मैंने सीता को देखा है, तो राम विश्वास नहीं कर पाते। फिर वे बताते हैं कि सीता क्षीणकाय हो गयी हैं, तब राम गहरी सांस लेते हैं। - वे आपकी चिंता करती रहती हैं--यह सुनकर राम को रोना आ जाता है और सीता सकुशल हैं-यह सुन कर वे मारुति को गले लगा लेते हैं-

**दिट्ठं त्तिण सद्दहिलं झीण त्ति सबाहमंथरं णीससिअं।**
**सोअइ तुमं त्ति रुण्णं पहुणा जिअइ त्ति मारुई अवऊढो।।-१।३८**

प्रवरसेन ने प्रकृति का यथार्थपरक वर्णन किया है। इस महाकाव्य में वीररस अंगी है, अंग रूप में कहीं-कहीं ही विप्रलम्भ श्रंगार का भी समावेश है। अद्भुत और करुण रसों की व्यंजना में अवश्य प्रवरसेन अपनी सानी नहीं रखते।

अलंकारों में कवि ने अनुप्रास, यमक और श्लेष का प्रचुर प्रयोग किया है, अर्थालंकारों में उपमा, रूपक उत्प्रेक्षा आदि की छटा उनके महाकाव्य में मनोहर है। उपमा के साथ अन्य अलंकारों की संसृष्टि या सांकर्य में प्रवरसेन ने प्रवीणता प्रकट की है। 'राम की दृष्टि सुग्रीव के वक्ष पर वनमाला सी, हनुमान् परकीर्ति सी, वानरसेना पर आज्ञा सी, और लक्ष्मण के आनन पर शोभा की तरह पड़ी'-इस कथन में मालोपमा सुंदर है-

**सोह व्व लक्खमुहं वणमालव्व विअइं हरिवइस्स उरं।**
**कित्तिव्व पवणतणवं आणव्व बलाइं से विलगगइ दिट्ठी।।-१।४८**

उपमा की ही भाँति उत्प्रेक्षा भी कवि को विशेष प्रिय है तथा अनेक प्रसंगों में तो उसने उत्प्रेक्षाओं की श्रृंखलाएं बना डाली हैं।

सेतु की १२६१ गाथाओं में १२४६ आर्यागीति में हैं और शेष विभिन्न गलितक छन्द हैं।

सांस्कृतिक आदर्शों के चित्रण की दृष्टि से भी सेतुबन्ध एक महनीय महाकाव्य है। इसमें शौर्य, औदार्य, आत्मनिर्भरता, आत्मसंयम, पुरुषार्थ और मैत्रीनिर्वाह की प्रेरणाप्रद अभिव्यक्ति है।

## वाक्पतिराजकृत गउडवहो

गउडवहो महाकाव्य के कर्ता वाक्पतिराज का समय (आठवीं शताब्दी) भारतीय साहित्य के इतिहास का एक स्वर्णयुग कहा जा सकता है। संस्कृत में इस काल में भवभूति जैसे श्रेष्ठ कवि अपने रूपक प्रस्तुत कर रहे थे, तो अपभ्रंश में महाकवि स्वयम्भू की काव्यप्रतिमा को इसी काल में विकास मिल रहा था। प्राकृत की सुप्रसिद्ध कथाकृति 'कुवलयमालाकहा' के रचयिता उद्योतन सूरि का भी समय यही है, और पुराणकार जिनसेन भी इसी काल में हुए। काव्यसमृद्धि के इस अपूर्व उन्मेष में कन्नौज के राजा यशोवर्मा के आश्रय में रहकर वाक्यपतिराज ने गौड देश पर उसकी विजय को विषयवस्तु बना कर ऐतिहासिक महत्त्व का काव्य 'गउडवहो' लिखा।

**कथावस्तु**-गउडवहो में महाकाव्य के लक्षण के अनुसार नायक का समग्र चरित नहीं है। इस महाकाव्य में कुल १२०६ गाथाएं हैं तथा महाकाव्य की प्रचलित परपंरा का अनुवर्तन न कर उन्हें कवि ने आश्वासों या सर्गों में विभाजित नहीं किया है। वर्ण्य विषयों की दृष्टि से यह महाकाव्य आकर्षक बन पड़ा है और विभिन्न वर्णनों के कुलक इसमें स्थल-स्थल पर सन्निविष्ट हैं। कुलकों का भी आकार अनिश्चित है। सबसे बड़ा कुलक १५० गाथाओं का है, तो सबसे छोटा ५ गाथाओं का।

**रचनाकाल**-राजतरङ्गिणी के उल्लेख के अनुसार कन्नौज के राजा यशोवर्मा को कश्मीरनरेश जयापीड ने सन् ७३६ ई. के लगभग पराजित किया था। (राजतं ०४।१३४)। ललितादित्य जयापीड का समय ७२४ ई. से ७६० ई. तक माना गया है। संभवतः यशोवर्मा ने गौडदेश पर विजय ७३६ ई. के पूर्व प्राप्त की होगी, जिसका वाक्पतिराज ने वर्णन किया है। वाक्पतिराज ने ही अपने महाकाव्य की ७९९वीं गाथा में 'अज्जपि' के उल्लेख के साथ भवभूति का स्मरण किया है, जिससे यह निष्कर्ष निकलता है कि भवभूति उनके समय में विद्यमान थे। इसके साथ ही गउडवहो की ८२५वीं गाथा में उल्लिखित सूर्यग्रहण का काल याकोबी ने ७३३ ई. निश्चित किया है। इन उल्लेखों से वाक्पतिराज का समय आठवीं शताब्दी का पूर्वार्ध निश्चित किया जा सकता है।

गउडवहो में आरम्भिक ६१ गाथाओं में देवस्तुति, बाद की ३७ गाथाओं में कविप्रशस्ति और प्राकृत काव्यवैशिष्ट्य, उसके बाद ९३ गाथाओं में यशोवर्मा के शौर्य, सौन्दर्य आदि का वर्णन है। युद्धार्थ प्रयाण के प्रसंग में शरद् ऋतु तथा विन्ध्यवासिनी देवी का भी मनोहारी वर्णन कवि ने किया है। गौडनरेश यशोवर्मा के भय से भाग जाता है, फिर अंत में मारा जाता है। यही इस काव्य की मुख्य वस्तु है। युद्ध के पश्चात् नायक की वापसी की यात्रा में कवि ने भारतवर्ष के विविध स्थानों का वर्णन किया है।

**काव्यकला**--वाक्पतिराज की वर्णनकला विशेष रूप से प्रशस्य है और उनकी दृष्टि को भारत के ग्राम जीवन और नैसर्गिक शोभा ने अधिक आकृष्ट किया है। वनग्राम का वर्णन करते हुए वे कहते हैं--पेड़ों के फल पाकर गाँव के लड़के प्रसन्न हो रहे हैं। काष्ठ

के बने घरों से गाँव बड़ा सुहावना लगता है। यहाँ अधिक भीड़-भाड़ नहीं है, शान्ति है-

फललम्भमुइयडिम्भा सुदारुघरसंणिवेस रमणिज्जा।
एए हरन्ति हिअअं अजणाइण्ण वणग्गामा।।-(६०७)

वाक्पतिराज वस्तुवर्णन तथा मनःस्थितियों के चित्रण-दोनों में दक्ष हैं तथा उभयविध निरूपण को उन्होने अलंकारों के संभार से अतिशयित भी किया है। कहीं-कहीं वे सामान्य तथ्य को अत्यन्त सरल निदर्शन द्वारा हृदयंगम बना देते हैं। जैसे-ऊंचे व्यक्ति को देखकर विस्मय तथा नीच को देखकर शंका होती है, जैसे उन्नत पर्वत को देख कर अचरज और कुएं को देखकर आशंका होती है-

तुंगावलोअणे होई विम्हओ णीअदंसणे संका।
जह पेच्छंताणा गिरिं जहेय अवडं णियंताण।। (८६७)

वाक्पतिराज लौकिक जीवन के अनुभवों को भूतार्थकथन की शैली में सहज भाव से कहते हैं। ऐसे प्रसंगों में उनमें अनुभव की गहराई, निर्भीकता और व्यंग्य तथा विडंबना का अच्छा पुट मिलता है। लोगों के स्वभाव और प्रवृत्तियों की उन्हें अच्छी पकड़ है।

## लीलावईकहा

लीलावईकहा एक कौतूहलप्रधान रोमांटिक महाकाव्य कहा जा सकता है, जिसमें कथातत्त्व की प्रमुखता है। इसमें प्रणयकथा को महाकाव्योचित विन्यास दिया गया है। अलंकृति, वस्तुव्यापारवर्णन, प्रेम की गंभीरता और विजय की महत्ता स्थापित करने का महान् उद्देश्य, रसों और भाव सौन्दर्य की अभिव्यक्ति, उदात्तशैली तथा महाकाव्योचित गरिमा ऐसे तत्त्व हैं, जिनके कारण इसे महाकाव्य मानना तर्कसंगत है। हिन्दी के प्रेमाख्यानक महाकाव्यों की शैली का विकास प्राकृत के इसी कोटि के काव्यों से हुआ है।[1]

लीलावईकहा में प्रतिष्ठान के राजा सातवाहन और सिंहलदेश की राजकुमारी लीलावती की प्रेमकथा निरूपित है। इस काव्य में कुल १८०० गाथाएं हैं, जो अनुष्टुप् छन्द में निबद्ध हैं। इस पर किसी अज्ञात टीकाकार की लीलावतीकथावृत्ति नामक संस्कृत टीका की भी प्राप्ति होती है। टीकाकार बारहवीं से चौदहवीं शताब्दी के बीच गुजरात में हुआ।[2]

**कविपरिचय**-लीलावईकहा के कर्ता का नाम कौतूहल (कोऊहल) इसी काव्य की २४,६३१ और १३१०वीं गाथाओं में उल्लिखित है। परवर्ती कवियों में पुष्पदन्त, नयनन्दि तथा सोमवेद सूरि ने 'कोहल' के नाम विलासवईकहा के कवि का स्मरण किया है। कोऊहल ने स्वपरिचय में अपने पितामह का नाम बहुलादित्य तथा पिता का नाम भूषणभट्ट बताया है।

---

१. प्राकृत भाषा और साहित्य का आलोचनात्मक इतिहासः डा० नेमिचन्द्र शास्त्री, पृ०-२६०
२. प्राकृत साहित्य का इतिहासः जगदीशचन्द्र जैन, पृ०-५०२

पाण्डुलिपियों के प्रमाण के आधार पर तथा उक्त उल्लेखों के साक्ष्य से कौतूहल का समय ७५० ई. से ८४० ई. के बीच स्वीकार किया जाता है।

**वस्तुयोजना**--कवि ने आरम्भ में मंगलाचरण, शरद्वर्णन, सज्जन-दुर्जनचर्चा तथा अपने वंशपरिचय के अनन्तर कथा के भेदों का निरूपण किया है। अपनी पत्नी के आग्रह पर वह उसे सातवाहन राजा और राजकुमारी लीलावती की प्रेमकथा सुनाना आरम्भ करता है, जिसमें बीच-बीच में अवान्तर कथाओं का समावेश भी है। आरम्भ में ही अप्सरा रम्भा की पुत्री कुवलयावली के गन्धर्वकुमार चित्राङ्गद से गान्धर्वविवाह की अवान्तर कथा है, जिसमें नलकूबर की पुत्री महानुमति का कथानक भी आ जुड़ता है।

सिंहलराज की पुत्री लीलावती सातवाहननरेश का चित्र देखकर उन पर मोहित हो जाती है, और उन्हें खोजती हुई गोदावरी के तट पर जा पहुँचती है, जहाँ उसकी भेंट उक्त दोनों गन्धर्वपुत्रियों से होती है। महानुमति उसकी मौसेरी बहन निकलती है और तीनों साथ-साथ रहने लगती हैं। अंत में तीनों के मनोवांछित विवाह संपन्न होते हैं।

कवि ने उस समय के राजाओं की दिनचर्या, जीवनपद्धति तथा गुणों का विशद निरूपण किया है और देश के सांस्कृतिक वैभव का भी चित्रण किया है।

**काव्यकला**-कौतूहल की भाषा सरल और प्रभावशाली है। अलंकारों का दक्षता से उन्होंने प्रयोग किया है, जिनमें उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, व्यतिरेक, समासोक्ति, अपह्नुति आदि अलंकार उल्लेख्य हैं। भ्रान्तिमान् अलंकार का उनका एक प्रयोग द्रष्टव्य है। कवि नगर में सोती हुई कामिनियों का वर्णन करते हुए कहता है--जहाँ भवनों की छतों पर सोयी कामिनियों के कपोलों में प्रतिबिम्बित चन्द्रमा की कलाओं को हंस मृणाल समझकर अभिलाषा करते हैं-

**घर-सिर-पसुत्त-कामिनि-कवोल-संकंत-ससिकलावलअं।**
**हंसेहि अहिलसिज्जइ मुणाल-सद्धालुएहि जहिं।।** (६३)

दृश्यात्मक संयोजन, रूपबिम्ब और क्रिया-व्यापार के गत्यात्मक चित्र तो इस काव्य को शैल्पिक विशेषता प्रदान करते हैं। वीर और श्रृंगार का विनियोग इस काव्य की महत्ता को व्यापक प्रतिमान प्रदान करता है[1]

## सिरिचिंधकव्व

सिरिचिंध महाकाव्य के पूर्व हेमचन्द्र का द्वयाश्रयमहाकाव्य लिखा जा चुका था, जिसके आठ सर्ग प्राकृत में हैं तथा व्याकरण के नियमों का संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं की दृष्टि से निदर्शन किया गया है। हेमचन्द्र के आदर्श का अनुकरण करते हुए

१. प्राकृत-संस्कृत का समानान्तर अध्ययनः रंजन सूरिदेव, पृ०-२४

कृष्णलीलाशुक' ने बारह सर्गों में वररुचि के प्राकृतप्रकाश तथा त्रिविक्रम के प्राकृतव्याकरण के नियमों को स्पष्ट करने के लिये सिरिचिंधकव्य (श्रीचिह्नकाव्य) लिखा, जिसका दूसरा नाम 'गोविन्दाभिषेक' भी है। प्रत्येक सर्ग के अंत में 'श्री' शब्द का प्रयोग होने से इसे श्रीचिह्नकाव्य कहा गया है। इसके अंतिम चार सर्ग टीकाकार दुर्गाप्रसाद यति ने लिखे। इस काव्य का रचनाकाल तेरहवीं शताब्दी है। इस काव्य में श्रीकृष्णभक्ति तथा श्रंगार का समन्वय है।

**उसानिरुद्ध तथा कंसवहो**-उसानिरुद्ध तथा कंसवहो- इन दोनों प्राकृत महाकाव्यों के रचयिता अठारहवीं शताब्दी के सुप्रसिद्ध साहित्यकार रामपाणिवाद हैं। रामपाणिवाद का जन्म केरल के दक्षिण मलाबार में १७०७ ई के लगभग हुआ। ये बहुमुखी प्रतिभा के धनी महाकवि तथा बहुभाषाविद् थे। (१) महाकाव्य, नाटक, खण्डकाव्य, शास्त्रीयग्रन्थ, प्राकृत व्याकरण आदि विविध क्षेत्रों में उन्होंने लेखनी व्यापारित की।

रामपाणिवाद के दोनों प्राकृत महाकाव्य पौराणिक विषयवस्तु पर आधारित हैं, जिनका स्रोत हरिवंशपुराण कहा जा सकता है। ये प्राकृत महाकाव्यों की जैन-परम्परा से विषयवस्तु तथा कविदृष्टि में भिन्न हैं। उसानिरुद्ध महाकाव्य में चित्रलेखा के प्रयास के कारण उषा और अनिरुद्ध का मिलन, बाणासुर के द्वारा बलपूर्वक अनिरुद्ध को बन्दी बनाना, कृष्ण और बाणासुर का संग्राम तथा अन्त में उषा और अनिरुद्ध के विवाह का वृत्त है। विवाह के अनन्तर कवि ने नायक-नायिका के समागम का वर्णन भी किया है।

कंसवहो महाकाव्य में अक्रूर द्वारा कृष्ण को मथुरा के लिये कंस की ओर से निमन्त्रित करना और मथुरा में कंसवध की घटना वर्णित है।

रामपाणिवाद की शैली प्रासादिक है। महाकाव्योचित वर्ण्यविषय ऋतु, श्रंगार, युद्ध आदि उनके दोनों ही प्राकृत काव्यों में मिलते हैं। अलंकारों का प्रचुर प्रयोग रामपाणिवाद ने किया है, पर मौलिक और नवीन कल्पनाओं के स्थान पर प्रचलित अप्रस्तुतविधान का ही उपयोग उनके काव्य में अधिक है। रसाभिव्यक्ति के लिये सटीक उपमान उन्होंने चुने हैं। उषा के विप्रलम्भ के वर्णन में अनुभावों का चित्रण करते हुए वे कहते है-

**कदम्बसाहा विअ कोरकोएहि करंविअंगी फुलकांकुरेहिं।**
**पोरत्थवादेण व देणलिद्धा खणे-खणे वेवइ सा वराई।**

यहाँ रोमांचित होने के लिये कोरक से कदम्बशाखा का उपमान दिया गया है। नैसर्गिक दृश्यों का स्वाभाविक चित्रण दोनों ही महाकाव्यों में कवि ने किया है तथा प्रकृति का मानवीकरण भी अनेक स्थलों पर कालिदास का अनुकरण करते हुए उसने किया है। कंसवहो में बालवृक्षों के द्वारा अतिथियों के स्वागत का उत्प्रेक्षात्मक वर्णन करते हुए रामपाणिवाद कहते हैं-

१. परिचय के लिये रागकाव्य-परम्परा शीर्षक अध्याय द्र.

अहिहीण कुणंति पच्चकज्जं पअलंतप्पसवासवोदएहिं।
इह णिक्खुडबाडबालरुक्खा सुहपण्णिं च रवेहिकोइलाहिं।। २।५०

बालवृक्ष कोकिला के कलरव के द्वारा अतिथियों से सुखप्रश्न पूछ रहे हैं तथा उन्हें अघ्र्य प्रदान कर रहे हैं, अपने पुष्पों, मधुरस तथा जल के द्वारा।

## अपभ्रंश महाकाव्य

अपभ्रंश महाकाव्यों में सर्वप्रथम उल्लेखनीय रचना धनपालकृत 'भविस्सदत्तकहा' है। धनपाल स्वयम्भू (आठवीं शती) के पश्चात् हुए। इसमें भविष्यदत्त का विचित्र चरित्र तथा अन्त मे निर्वाणप्राप्ति वर्णित है। पुष्पदन्त ने अपनी सुप्रसिद्ध प्राकृत रचना महापुराण की रचना१०२२ वि. सं. (९६५ ई.) में की थी। महापुराण की रचना के पश्चात् इन्होंने अपभ्रंश में जसोहरचरिउ तथा नामकुमारचरिउ नामक दो महाकाव्यों की रचना की। नयनन्दि ने धारा नगरी में रहकर वि० सं० १००० (१०४३ ई०) में सुदर्सनचरिउ महाकाव्य की रचना की। कनकामर ने ११२२ वि० सं० (१०६५ ई०) में करकुडचरिउ महाकाव्य लिखा। ये सभी महाकाव्य वस्तुतः चरितकाव्य हैं, तथा जैन आचार्यो द्वारा मुख्यतः धर्मप्रचार के उद्देश्य से लिखे गये हैं। इनके अतिरिक्त सम्प्रदायमुक्त महाकाव्य भी अपभ्रंश में लिखे गये, पर ये प्रायः विलुप्त हो गये हैं।[1]

## अन्य प्राकृत महाकाव्य

संस्कृत महाकाव्यों की ही भाँति अनेक प्राकृत महाकाव्य लुप्त हो चुके हैं, विभिन्न ग्रन्थों में प्रासंगिकतया इनका उल्लेख मात्र मिलता है। वाक्पतिराज के गौडवहो महाकाव्य की ऊपर चर्चा की गयी है। गौडवहो की रचना के पूर्व उन्होंने प्राकृत में मधुमथविजय नामक महाकाव्य लिखा था। गौडवहो में वे कहते हैं कि मधुमथविजय की रचना के पश्चात् मेरी वाणी इस दूसरे महाकाव्य में उसी प्रकार प्रवृत्त हुई, जिस प्रकार लताओं में पहली बार पुष्पोद्भेद हो जाने पर फिर फूल आते रहते हैं।[2]

इसी प्रकार आचार्य आनन्दवर्धन तथा हेमचन्द्र ने अपने अलंकारशास्त्रविषयक ग्रन्थों में सर्वसेन के हरविजय नामक प्राकृतमहाकाव्य का उल्लेख किया है तथा आनन्दवर्धन ने इस काव्य से एक पद्य भी उद्धृत किया है।[3] हेमचन्द्र ने ही रावणविजय नामक प्राकृत महाकाव्य की चर्चा की है। इस काव्य से उद्धरण प्रस्तुत करते हुए उन्होंने बताया है कि इस महाकाव्य का आरम्भ कवि-काव्य-प्रशंसा से हुआ है, तथा इसमें नगर, सूर्यास्त, गज,

---

१. संस्कृत एण्ड प्राकृत महाकाव्याजः डा० रामजी उपाध्याय, पृ० ४१-५४

२. महुमहविजयपउत्ता वाया कहणा ममउलइ इमम्मि।
पढमकुसुमाहिततिण० पच्छा कुसुमं वणलआणं।।-गौडवहो-६९

३. ध्वन्यालोक ४. काव्यानुशासन

अश्व, विमान (पुष्पक) युद्ध आदि के वर्णन है।[1] इसी प्रकार साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने कुवलयाश्वचरित नामक प्राकृत महाकाव्य का उल्लेख किया है। यह महाकाव्य भी महाकाव्योचित समस्त लक्षणों से अन्वित प्रतीत होता है।[1]

सौरिचरित महाकाव्य की एक अपूर्ण हस्तलिखित प्रति शासकीय प्राच्यविद्या पाण्डुलिपिभण्डार, मद्रास में है। इसके चार आश्वास ही पाण्डुलिपि में हैं। कृष्णमाचारियर के अनुसार सौरिचरित की रचना मलाबार में १७०० ई० लगभग हुई। इस काव्य के कर्ता का नाम भी विदित नहीं हो सका है। सम्पूर्ण काव्य में यमक का बाहुल्य है तथा कृष्ण के जीवन का आख्यान है।

आचार्य आनन्दवर्धन ने विसमबाणलीला नामक प्राकृत काव्य लिखा था, जिसका अनेकत्र उल्लेख उद्धरणसहित उन्होंने अपने ध्वन्यालोक में किया है। हमेचन्द्र ने भी इस काव्य की चर्चा की है। यह काव्य कामदेवचरित पर आधारित था।

## निष्कर्ष

इस प्रकार हम देखते हैं कि प्राकृत महाकाव्य की परपंरा में विविधता और संपन्नता है। उपलब्ध प्राकृत महाकाव्यों को हम निम्नलिखित वर्गों में रख सकते हैं-

(१) प्राचीन आख्यानों पर आधारित जैसे--सेतुबन्ध।
(२) ऐतिहासिक विषयवस्तु या समकालिक घटना पर आधारित जैसे-गउडवहो और कुमारपालचरित।
(३) प्रेमाख्यानमूलक या रोमांटिक जैसे--विलासवईकहा।
(४) शास्त्रकाव्य जैसे-सिरिचिंधकव्व।

सेतुबन्धमहाकाव्य ने कालिदास जैसे महाकवियों से प्रभावग्रहण किया है और परवर्ती संस्कृत काव्यरचना को प्रभावित भी किया है। प्राकृत महाकाव्यों पर संस्कृत टीकाओं की रचना होना अपने आप में संस्कृत और प्राकृत के घनिष्ठ संबंध का परिचायक है तथा इससे यह तथ्य भी प्रमाणित होता है कि संस्कृत महाकाव्य की अलंकृत शैली का गहरा प्रभाव प्राकृत महाकाव्यों पर पड़ा है।

---

१. साहित्यदर्पण ३।१४८

## सप्तम अध्याय

# शास्त्रकाव्य, सन्धानकाव्य, चित्रकाव्य तथा यमककाव्य

कालिदास के पश्चात् राजसभा में विद्वानों के संपर्क में रहने वाले अनेक कवियों ने जो महाकाव्य लिखे, वे जनसामान्य के लिये सुबोध न थे। इसके साथ ही शास्त्रीय चिन्तन और दर्शन-प्रस्थानों के विकास ने भी काव्य में पाण्डित्य और शास्त्र-ज्ञान के प्रदर्शन की अपेक्षाओं को बढ़ावा दिया था। ऐसे वातावरण में कुछ काव्य ऐसे भी लिखे गये, जिन्हें 'व्याख्यागम्य' कहा जा सकता है, बिना टीका के सामान्य पाठक जिन्हें नहीं समझ सकता। भट्टि ने सबसे पहले अपने महाकाव्य के लिये व्याख्यागम्य विशेषण का प्रयोग करते हुए कहा था कि उनके महाकाव्य का आनन्द प्रबुद्ध जन ही ले सकते हैं, अल्पबुद्धि वालों के लिये वह नहीं है[1]। कदाचित् भट्टि की इस उक्ति की प्रतिक्रिया में ही आचार्य भामह ने अपने काव्यालङ्कार में उपहासपूर्वक भट्टि के ही शब्दों को दोहराते हुए कहा -

**काव्यान्यपि यदिमानि व्याख्यागम्यानि शास्त्रवत्।**
**उत्सवः सुधियामेव हन्त दुर्मेधसो हताः ।। (काव्या. २।२०)**

यदि कविता भी शास्त्र के समान व्याख्यागम्य होने लग जायेगी, तो वह सुधीजनों का ही उत्सव बन कर रह जायेगी, अल्पबुद्धि वाले तो मारे जायेंगे।

काव्यशास्त्र के आचार्यों ने भले ही उत्तम काव्य में शास्त्र को बलादारोपित करने का विरोध किया हो तथा ध्वनिवादियों ने यमक या चित्रकाव्य के विन्यास को कवि में शक्ति होते हुए भी प्रमाद या प्रतिभा का दुरुपयोग कहा हो, वह युग ऐसा था कि ध्वनिकाव्य में चित्रकाव्य के प्रयोग का मुखर विरोध करने वाले ध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन ने स्वयं भी चित्रकाव्य की रचना की।

## शास्त्रकाव्य

यद्यपि 'सद्यः परनिर्वृत्ति' को समस्त आचार्यों ने काव्य का परम प्रयोजन स्वीकार किया है, तथापि संस्कृत-वाङ्मय में काव्य-रचयिताओं की एक अन्य परम्परा भी उपलब्ध होती है, जो व्याकरणादि क्लिष्ट शास्त्रों की व्युत्पत्ति कराना ही अपने काव्य का परम

---

१. व्याख्यागम्यमिदं काव्यमुत्सवः सुधियामलम्।
हता दुर्मेधसश्चास्मिन् ......................।। (भट्टिकाव्य, २२।८४)

प्रयोजन मानती रही है। इस कवि-परम्परा की चर्चा हमें सर्वप्रथम आचार्य राजशेखर की 'काव्यमीमांसा' में उपलब्ध होती है-शास्त्र कवियों का भेद एवं उनका लक्षण करते हुए आचार्य राजशेखर इनके एक भेद का लक्षण इस प्रकार करते हैं -

**"योऽपि काव्ये शास्त्रार्थं निधत्ते-स शास्त्रकविः"**

**(पंचमाध्याय)**

आगे चलकर आचार्य क्षेमेन्द्र के सुवृत्ततिलक में इन शास्त्र-कवियों द्वारा विरचित काव्यों को 'काव्यशास्त्र' इस अभिधान से अभिहित किया गया है -

**शास्त्रं काव्यं शास्त्रकाव्यं काव्यशास्त्रं च भेदतः।**
**चतुष्प्रकारः प्रसरः सतां सारस्वतो मतः।।**
**शास्त्रं काव्यविदः प्राहुः सर्वकाव्याङ्गलक्षणम्।**
**काव्यं विशिष्ट-शब्दार्थ-साहित्यसदलङ्कृति।।**
**शास्त्रकाव्यं चतुर्वर्गप्रायं सर्वोपदेशकृत्।**
**भट्टि-भौमक काव्यादि काव्यशास्त्रं प्रचक्षते।। (३।२-४)** [1]

इसके अनुसार वाङ्मय चार प्रकार का है— शास्त्र, काव्य, शास्त्रकाव्य तथा काव्यशास्त्र। शास्त्रकाव्य में चार पुरुषार्थों का उपदेश होता है, तथा शास्त्र का ज्ञान कराने वाली काव्य-रचना काव्यशास्त्र है।

कालान्तर में 'काव्यशास्त्र' पद के साहित्यशास्त्रीय लक्षण-ग्रन्थों के वाचक के रूप में रूढ हो जाने पर विद्वानों ने शास्त्रप्रधान काव्यों के लिए 'शास्त्रकाव्य' इस अभिधान का प्रयोग स्वीकार कर लिया।

ऐतिहासिक प्रमाणों के अभाव के कारण शास्त्रकाव्यों की रचनापरम्परा का आरम्भ-काल इदमित्थंतया निर्धारित करना तो संभव नहीं है। फिर भी विभिन्न अन्तः प्रमाणों एवं उल्लेखों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि शास्त्रकाव्यों के प्रणयन की परम्परा भी अन्य काव्यविधाओं के समान ही अति-प्राचीन है।

पातञ्जल महाभाष्य में आचार्य पतञ्जलि ने अनेक स्थलों पर पद्य एवं पद्यांश उदाहरण-प्रत्युदाहरण के रूप में उद्धृत किये हैं। यथा- 'उपान्मन्त्रकरणे' सूत्र (१-३-२५) के भाष्य में विशिष्ट अर्थ के वाचक 'उपतिष्ठते' पद का प्रयोग निम्न श्लोक द्वारा उपस्थापित किया है -

"बहूनामप्यचित्तानामेको भवति चित्तवान्।
तस्य वानर सैन्येऽस्मिन् यदर्कमुपतिष्ठते"।।

---

१. काव्यमाला गुच्छक २, पृष्ठ-४८।

इसी प्रकार प्रत्युदाहरण के रूप में भी -

"मैवं मंस्थ सचित्तोऽयमेषोऽपि हि यथा वयम्।
एतदप्यस्य कापेयं यदर्कमुपतिष्ठति" ।।

(म.भा. १-३-२५)

इन उदाहरण-श्लोकों के पर्यालोचन से इतना संकेत तो प्राप्त हो ही जाता है कि यह शास्त्रकाव्यप्रणयनपरम्परा महाभाष्य के रचनाकाल से भी प्राचीन है।

इसी प्रकार यह अनुमान करना भी सरल है कि 'पाणिनि', 'कात्यायन', 'पतञ्जलि' एवं 'व्याडि' आदि वैयाकरणों द्वारा प्रणीत जिन 'जाम्बवतीजय' 'बालचरित' 'स्वर्गारोहण' आदि काव्यों की चर्चा उपलब्ध होती है-संभवतः वे काव्य भी 'शास्त्रकाव्य' कोटि के रहे हों।

## भट्टिकाव्य

अश्वघोष एवं कालिदास के पश्चात् साहित्य में एक सौशब्द्य की जो प्रवृत्ति पनपी, उसका प्रथम निदर्शन भट्टिकाव्य है। साहित्य को विद्वानों का उत्सव मानने वाला यह काव्य संस्कृत के वैदुष्यपूर्ण काव्य का प्रतिनिधि है। भट्टिकाव्य केवल व्याकरण का शुष्क काव्य नहीं है, परन्तु व्याकरण के चुने एवं महत्त्वपूर्ण अंश, पूरी अलंकार-व्यवस्था तथा भाषासमन्वय (भाषासम) की प्रवृत्ति को अभिव्यक्त करता है, जिसमें काव्यशास्त्र तथा भाषाशास्त्र की सभी विधाएँ समन्वित हैं। लोक में प्रचलित एवं कम प्रचलित अनेक धातुओं का संकलन भट्टि ने तिङन्तकाण्ड में किया है जो संस्कृत धातुओं के इतिहास में भी महत्त्वपूर्ण है।

**भट्टि का व्यक्तित्व :-** भट्टि एक विद्वान् कवि था जिसने संहिताओं, आश्वलायन एवं बौधायन गृह्यसूत्रों से साम्य रखने वाले विचार, रामायण, अर्थशास्त्र, शकुनशास्त्र, संगीत एवं नृत्य इत्यादि कई शास्त्रों का अध्ययन किया। इसके अतिरिक्त पाणिनि के सूत्रों का, कात्यायन के वार्तिक एवं श्रृंखला में उपलब्ध होने वाले धातुओं का प्रयोग भट्टिकाव्य में किया। भट्टि स्त्रियों, पशु-पक्षियों, वीरों एवं कामभावनाओं का चित्रण करने में निष्णात है। इसके अतिरिक्त रामायण, महाभारत में मिलने वाली कई कथाओं का अन्तर्गुम्फन भी इस काव्य में उपलब्ध होता है।

सिंह की जाति के वर्णन के सन्दर्भ में भट्टि २.९ तथा वसन्तसमयस्वभावाख्यानम् भट्टि २.१९ को अनेक सुभाषित-ग्रन्थों में उद्धृत किया गया है।

**भट्टिकाव्य के व्याख्याकार :** भट्टिकाव्य के प्रमुख व्याख्याकार अनिरुद्ध, कन्दर्पशर्मन् (१२५० ई.), केशवशर्मन्, कुमुदानन्द, जयमंगल (+९०० ई.), नारायण विद्याविनोद, पुण्डरीकाक्ष, पेडंडभट्ट, भट्टिकाव्य टीका (अज्ञात), भट्टिकाव्यविमर्श (अज्ञात), भट्टिकाव्य टीका (अज्ञात), भरतमल्लिक (१७९० ई.), मल्लिनाथ (१४०० ई.), राघव (शक सं. १७२१),

रामचन्द्र, रामचन्द्र वाचस्पति की सुबोधिनी, विद्याविनोद की भट्टिकाव्यचन्द्रिका (१२०० ई. के बाद), विद्यासागर, वैजयन्ती, श्रीधर, श्रीनाथ (१३३० ई.) तथा श्रीनिवास हैं। इनके अतिरिक्त पट्टार (१६४६) ने भट्टिकाव्य के अनेक मलयालम हस्तलेखों की त्रिचूर में होने की सूचना दी है।

**भट्टि का काल :-** भट्टि (२०.३५) ने स्वयं को वलभी के नरेन्द्र श्रीधरसेन का आश्रित बताया है। वलभी के इतिहास में चार श्रीधरसेन हुए। भट्टि ने अपने आश्रयदाता के लिए नरेन्द्र, नृप एवं क्षितिप शब्दों का प्रयोग किया है। क्योंकि शिलालेखों में श्रीधरसेन चतुर्थ को प्रभावशाली नृप बताया गया है अतएव के.पी. त्रिवेदी (१८६७) सी.वी. वैद्य (१६२१) तथा के.सी. पारिख (१६३८) भट्टि को उसका समकालिक मानते हैं। शिलालेखों में प्रयुक्त विशेषण भट्टि के काल को निर्धारित करने के लिए महत्त्वपूर्ण है। श्रीधरसेन प्रथम अपने आपको सेनापति, श्रीधरसेन द्वितीय महाराज, सामन्त तथा महासामन्त तथा श्रीधरसेन चतुर्थ परम भट्टारक, महाराजाधिराज, परमेश्वर तथा चक्रवर्ती बताते हैं। भट्टि के द्वारा प्रयुक्त शब्दों से स्पष्ट है कि श्रीधरसेन को भट्टि के काल तक चक्रवर्ती पद प्राप्त न हुआ था। अतः भट्टि श्रीधरसेन द्वितीय के काल में ही रहा होगा। श्रीधरसेन द्वितीय शैव था जिसका प्रभाव भट्टि के धर्म पर भी पड़ा। श्रीधरसेन द्वितीय के पश्चात् भागवत एवं बौद्ध मत को भी प्रोत्साहन दिया गया। इससे सिद्ध होता है कि इस प्रोत्साहन से पूर्व ही भट्टि का काल रहा होगा।

निस्सन्देह भामह ने भट्टि (२२.३४) को काव्यालंकार (१.२०) में शब्दशः ग्रहण किया है। भट्टि (दशम सर्ग) के अलंकारों को भी भामह (२.१०) ने उल्लिखित किया है। इससे सिद्ध होता है कि भट्टिकाव्य भामह (७००-७५० ई.) से पूर्व लिखा गया। भट्टि (५.१८) एवं भामह (२.३१) एक-एक श्लोक का भी साम्य है। भामह ने (६.६२) पाणिनीय व्याकरण के अनुक्रम से लिखे जाने वाले काव्य पर विस्मय प्रकट किया है। श्रीशचन्द्र चक्रवर्ती (१६१३) के अनुसार जयादित्य (६६१ ई.) को भट्टि का ज्ञान था। इन सब तर्कों से सिद्ध होता है कि भट्टि लगभग ५७० ई. में श्रीधरसेन द्वितीय के राज्यकाल में हुए।

**शैली एवं भाषा :-** भट्टि ने स्वयं अपने काव्य को व्याख्यागम्य बताते हुए विद्वानों का उत्सव तथा बुद्धिहीनों का घात कहा है (भट्टि २२.३४)। क्षेमेन्द्र ने इस कवि को नाम्ना उद्धृत करते हुए इसके काव्य को काव्यशास्त्र बताया है। परम्परा में अष्टाध्यायी को जगन्माता, अमरकोष को जगत्पिता तथा भट्टिकाव्य को गणेश कहा है।

भट्टिकाव्य रामायण की कथा पर आधारित है, तथापि व्याकरण के उदाहरणों के लिए तथा विस्तार को ध्यान में रखते हुए परिवर्तन किये गये हैं। लगभग बीस स्थानों पर भट्टि ने रामायण की कथा को छोड़ दिया है। लृट् लकार के लिए तथा महाकाव्य के वर्णनों के लिए भट्टि ने कुछ नूतन स्थितियों की उद्भावना की है। लगभग तीस स्थानों पर पात्रों का अलग घटनाक्रम का व्यत्यय भट्टि ने किया है। कुछ पात्रों के धर्म का परिवर्तन भट्टि ने व्यक्तिगत धर्म के आधार पर भी किया है यथा दशरथ का त्र्यम्बक का उपासक होना।

महाकाव्य की दृष्टि से यद्यपि पश्चाद्वती काव्य-शास्त्रियों के द्वारा प्रतिपादित महाकाव्य के लक्षणों का पूर्णरूप से निर्वाह भट्टिकाव्य में नहीं हुआ है, तथापि इसका पूर्ण अभाव भी नहीं है। धीरोदात्त नायक, उद्धत प्रतिनायक, सर्ग में अन्त वाले छन्द का परिवर्तन, नगर का वर्णन, शरद्वर्णन, आश्रम का वर्णन भट्टिकाव्य में उपलब्ध होता है। युद्धवर्णन का भट्टिकाव्य में बाहुल्य है। श्रृंगार रस (विप्रलम्भ एवं सम्भोग) करुण-रौद्र, बीभत्स, वीर एवं शान्त रस भी उपलब्ध होते हैं। परन्तु इन रसों में व्याकरण का व्यवधान अधिक है और रस की परिपक्वता कम। रसों के अनुकूल शब्दावली भी उपलब्ध नहीं होती, क्योंकि व्याकरणपरक कृत्रिम शब्दों का बाहुल्य है। कथानक की दृष्टि से भट्टि सतर्क है और व्याकरण के बाहुल्य का परिहार करने के लिये असंकीर्ण अर्थात् व्याकरण रहित पद्यों का निर्माण भी करता है। कई बार किसी विशेष रूप के उदाहरणों को प्रस्तुत करने के लिए भट्टि को कथानक में एक विशेष परिवर्तन लाना पड़ता है। उदाहरणतः लुट्लकार (भट्टि सर्ग २२) के उदाहरण देने के लिए भट्टि को भविष्यत् घटनाओं की कल्पना करनी पड़ी जो कि मूल कथानक का परिवर्तित रूप है। भट्टि के कथानक की प्रशंसा हूयकास (१६५७) ने इन शब्दों में की है- "बीस यमक एवं तिरपन अलंकारों के उदाहरणों के होते हुए भी रामायण के कथानक को कोई क्षति नहीं पहुँची"।

श्लेष, प्रसाद, समता, ओज एवं कान्ति-गुणों के विद्यमान होने के कारण भट्टि को वैदर्भी शैली के वर्ग का कहा जा सकता है। भट्टिकाव्य में समासों का प्राचुर्य नहीं है। प्रसाद गुण का प्रशसंक होने के कारण भट्टि ने स्वयं प्रसन्न काण्ड की रचना की। प्रसाद गुण का तिङन्तकाण्ड में भी अभाव नहीं है। कवि की विचारधारा में प्रवाह है और वह कथानक की गति के अनुसार शब्दावली, अनुप्रास अथवा यमकों की रचना कर सकता है। उदाहरणतः परशुराम के रौद्ररूप के लिए वह क्लिष्ट एवं कठोर शब्दों का निर्माण कर सकता है :-

**विशङ्कटो वक्षसि बाणपाणिः सम्पन्नतालद्वयसः पुरस्तात्।**
**भीष्मो धनुष्मानुपजान्वरत्निरैति स्म रामः पथि जामदग्न्यः।।**
(भट्टि. २.५०)

यद्यपि अलंकारों का भट्टिकाव्य में बाहुल्य है तथापि वे सुन्दर बन पाए हैं -

**अवसितं हसितं प्रसितं मुदा विलसितं ह्रसितं स्मरभासितम्।**
**न समदाः प्रमदा हतसम्मदाः पुरहितं विहितं न समीहितम्।।**
(भट्टि. १०.६)

इसी प्रकार किसी विशेष पात्र के साथ सम्बद्ध गुणों की अभिव्यक्ति एवं उदाहरण रूप में प्रयुक्त किये जाने वाले प्रत्ययों का भट्टिकाव्य में समन्वय उपलब्ध होता है-

निराकरिष्णू वर्तिष्णू वर्धिष्णू परितो रणम्।
उत्पतिष्णू सहिष्णू च चेरतुः खरदूषणौ ।।

(भट्टि ५.१)

भट्टि ने अनेक अप्रयुक्त एवं अप्रसिद्ध शब्दों का प्रयोग किया जो या तो कोषशास्त्र की परम्परा में अप्रसिद्ध है अथवा भिन्न अर्थ के हैं। यथा- श्रद्द, अद्रिटंक, फलेग्रहिन्, कूपमाण्डूकि, चन्द्रशिला, मृदुलाबुन, आहोपुरुषिका, न्यग्रोधपरिमण्डला, विशंकट, सध्यङ्, देदूणाक, बहुकर, करूः तथा धवित्र। कुछ अप्रसिद्ध धातु-रूपों का भी प्रयोग किया गया है यथा अढौकिषत, मन्तूयति, अप्रोणीत, जूजूरे, वबल्गुः, अप्लोष्ट, शिशिञ्जिरे, बुबुन्द आदि।

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से सब पात्र रामायण से ही लिए गए हैं। चरित्रों के गुणों में परिवर्तन दृष्टिगत नहीं होता। इसमें न तो नैषधीयचरित के पात्रों के समान कृत्रिमता है और न ही कालिदास की नूतनता। पात्रों के गुणों का मुख्य रचनात्मक भाग है व्याकरण। पात्रों के गुणों और व्याकरण के उदाहरणों से साम्य रखने वाले शब्दों का प्रयोग भट्टिकाव्य में उपलब्ध होता है।

**अलंकारः**-भट्टिकाव्य में जैसे व्याकरण के नियमों के उदाहरण उपलब्ध होते हैं वैसे ही दशम सर्ग में अलंकारों के उदाहरण उपलब्ध होते हैं। भामह से पूर्ववर्ती एवं नाट्यशास्त्र के पश्चाद्वर्ती आलंकारिक साहित्य के अभाव में भट्टिकाव्य अलंकार-परम्परा की एक प्रमुख श्रृंखला है। भामह और दण्डी के साथ तुलनात्मक अध्ययन से भट्टिकाव्य अलंकार शास्त्र की विचारधारा में प्रमुख योगदान देता है। अतिशयोक्ति, आक्षेप, आशीः, उदात्त, उदार, ऊर्जस्वी, तुल्ययोगिता, परिवृत्ति, पर्यायोक्ति, प्रेयस्, यमकों के भेद-प्रभेद, समाहित एवं समासोक्ति इत्यादि अलंकारों का पश्चाद्वर्ती परिवर्तित विचारधाराओं से तुलना करने के लिए एवं पूर्ववर्ती विचारधारा के ज्ञान के लिए भट्टिकाव्य का प्रमुख स्थान है। यद्यपि भट्टि ने अलंकारों की परिभाषा नहीं दी, तथापि उदाहरणों का प्रस्तुतीकरण परिभाषा से अधिक महत्त्वपूर्ण है। इन उदाहरणों के नामकरण पर व्याख्याकार मल्लिनाथ, जयमंगला तथा भरतमल्लिक का मतभेद भी है। पश्चाद्वर्ती आलंकारिक इनका प्रयोग अपने लक्षण से करके अन्य नामों की कल्पना भी करते हैं।

इन अलंकारों का प्रभाव उत्तरवर्ती संस्कृत साहित्य पर कम हुआ। परन्तु जावा की पुरातन रामायण पर न केवल भट्टिकाव्य का अपितु उसके अलंकारों का प्रभाव भी हुआ। हूयकास (१९५८) की गणना के अनुसार प्राचीन जावा रामायण पर ५६ प्रतिशत प्रभाव भट्टिकाव्य का पड़ा। एकावली अलंकार (भट्टि. २.१९) के सन्दर्भ में प्रायः काव्यशास्त्र के ग्रन्थ भट्टि को उद्धृत करते हैं।

**व्याकरणात्मक-शैली** :-भट्टिकाव्य चार काण्डों में विभाजित है -

१. **प्रकीर्णकाण्ड** :- इसमें पाणिनि की अष्टाध्यायी के पाद उदाहरण रूप में उद्धृत नहीं हैं।

२. **अधिकारकाण्ड :-** इसमें पाणिनि के अधिकार उदाहरण रूप में प्रस्तुत किए गए हैं। ये अधिकार ट, आम्, दुत्यादि, सिच्, श्नम्, कृत्य, कृत्, खश्, ढक्, भावे, स्त्रीलिंग, ङित्, कित्, आत्मनेपद, परस्मैपद, कारक, कर्मप्रवचनीय, सिचि वृद्धि, इट् प्रतिषेध, सत्व, षत्व तथा णत्व।

३. **प्रसन्नकाण्ड :-** इसमें अलंकार उदाहरण रूप में दिए गए हैं।

४. **तिङन्तकाण्ड :-** इसमें लेट् लकार को छोड़कर सब लकारों के एक-एक सर्ग में यथासमय से अधिक धातु उदाहरण रूप में प्रस्तुत किये गए हैं। यह सबसे बड़ा काण्ड है और नौ सर्गों में इसके उदाहरण दिए गए हैं।

भट्टिकाव्य में सब वैदिक सूत्र छोड़ दिए गए हैं। कात्यायन के वार्तिक भी बहुत कम मिलते हैं। इत्संज्ञक जिन्हें पाणिनि ने स्वर-प्रक्रिया के लिए प्रयुक्त किया था, नहीं दिए गए हैं। संज्ञा एवं प्रत्याहारों को भट्टिकाव्य में केवल एक उदाहरण के द्वारा ही प्रस्तुत किया गया है। प्रायः भट्टि अध्याहारों का प्रयोग नहीं करता, यदि कहीं करता भी है तो केवल एक उदाहरण देता है। जिन पर्यायों का ग्रहण पाणिनि ने अर्थ-शब्द के प्रयोग से सूचित किया था, उनमें से प्रायः आदि शब्द ही उदाहरण रूप में दिया गया है।

## भट्टभीमविरचित रावणार्जुनीयम्

## कवि-परिचय :

'रावणार्जुनीयम्' के रचयिता कविश्रेष्ठ-भट्टभीम के जीवन वृत्तान्त एवं स्थितिकाल के विषय में अद्यावधि सर्वथा प्रामाणिक एवं निर्भ्रान्त सूचना यद्यपि उपलब्ध नहीं है, तथापि काव्य की पुष्पिका से प्राप्त संकेत से जो सूचना प्राप्त होती है, तदनुसार कवि परिचय इस प्रकार है -

**नाम :-** काव्यमाला ६८ में प्रकाशित इस काव्य को देखने से यह ज्ञात होता है कि 'रावणार्जुनीयम्'[1] के रचयिता कवि का नाम भट्टभीम अथवा भीमभट्ट था। इन दो नामों के अतिरिक्त इस कवि के श्लोक भट्टभौम, भूमभट्ट, भूमट्ट, भीम, भू तथा भौमक नामों से विभिन्न काव्यों एवं ग्रन्थों में उद्धृत हुए हैं। क्षेमेन्द्र ने भी इस कवि को भौम या भौमक नाम से स्मरण किया है। काव्यमाला संस्करण की पुष्पिका में रचनाकार का नाम भूमभट्ट दिया गया है।

**स्थान :-** सौभाग्य से कवि 'भट्टभीम' के निवास स्थान एवं देश के विषय में निश्चित एवं प्रामाणिक सूचना उपलब्ध है। 'रावणार्जुनीयम्' की पुष्पिका -

**''कृतिस्तत्रभवतो महाप्रभावश्रीशारदा देशान्तर्वर्तिवल्लभीस्थाननिवासनो भूमभट्टस्येति शुभम्। वल्लभी स्थानं उड्डू इति ग्रामो वराहमूलोपकण्ठस्थित:''**- से यह स्पष्ट हो जाता

---

१. काव्यमाला ६८ में प्रकाशित

है कि कवि भट्टभीम शारदादेश के 'उडू' नामक स्थान के निवासी थे जो-वराहमूल के समीप में स्थित था। इतिहासवेत्ता श्री एन.एल.डे. के अनुसार शारदा नामक यह स्थान कश्मीर में कामराज के समीप किसनगंगा के तट पर स्थित 'सारदी' है। श्री डे. के अनुसार 'वराहमूल' कश्मीर का प्रसिद्ध 'बारामूला' नामक स्थान है।

**कालः**-कविश्रेष्ठ भट्टभीम के स्थितिकाल के विषय में किसी पुष्ट प्रमाण के प्राप्त न होने से इस विषय में विद्वानों में मतैक्य का अभाव है। विभिन्न तर्कों एवं अन्तः प्रमाणों के आधार पर इनके स्थितिकाल-निर्धारण का प्रयास किया गया है। यतः क्षेमेन्द्र ने सुवृत्ततिलक में कवि भीमक का नामोल्लेख किया है। अतः ए.बी. कीथ एवं विण्टरनित्स आदि पाश्चात्त्य विद्वानों ने 'रावणार्जुनीयम्' की रचना ११वीं शती के पूर्व की निर्धारित की है। कुछ विद्वानों के अनुसार 'काशिका' के व्याकरणविषयक नियमों का स्पष्ट प्रभाव 'रावणार्जुनीयम्' में परिलक्षित होने के कारण इसका रचनाकाल 'काशिका' के अनन्तर का होना चाहिये। काशिकाकार जयादित्य का समय विद्वानों ने वि.सं. ७१८ (६६१ ई.) निर्धारित किया है। अतः रावणार्जुनीयम् का रचनाकाल इसी समय के लगभग का होना चाहिए।

कुछ विद्वानों ने 'रावणार्जुनीयम्' के सप्तम सर्ग के श्लोक-

**''उदगात्कठकालापं प्रत्यष्ठात्कठकौथुमम्।**
**येषां यज्ञे द्विजातीनां तद्विघातिभिरन्वितम्''।।** (७।४)

के पूर्वार्ध के महाभाष्य एवं काशिका में उपलब्ध होने से इसके रचनाकाल को भाष्य से भी प्राचीन माना है, परन्तु यह उचित नहीं प्रतीत होता। यह सम्भव है कि भाष्य एवं काशिका के अर्धश्लोक को कवि ने पूर्णस्वरूप प्रदान कर अपने काव्य में संग्रह कर लिया हो।

यद्यपि कोई भी प्रमाण कविकालनिर्धारण का सर्वमान्य आधार नहीं प्रदान कर पाता है, तथापि यह कहा जा सकता है कि 'रावणवध' काव्य की रचना के आसपास का समय ही 'रावणार्जुनीयम्' का भी रचनाकाल हो सकता है।

**रावणार्जुनीयम् की विषयवस्तु** : महाभारतीय कार्तवीर्यार्जुन एवं रावण के युद्ध की कथा को आधार बनाकर विरचित इस महाकाव्य का कलेवर २७ सर्गों में विभक्त है। इस काव्य में सहस्रार्जुन एवं रावण की कथा तो प्रायः गौण ही है। प्राधान्य तो कवि द्वारा पाणिनीयाष्टाध्यायी के ३२ पादों में से ३० पादों में पठित सूत्रों के उसी क्रम से उदाहरण उपस्थापित करने में ही है। कवि ने प्रथम अध्याय के प्रथम पाद को संज्ञा-परिभाषात्मक होने के कारण तथा षष्ठ अध्याय के द्वितीय पाद को वैदिक स्वरों से सम्बद्ध होने के कारण परित्याग कर शेष ३० पादों को अपने काव्य के २७ सर्गों में उदाहृत किया है। कवि ने अपने काव्य के सर्गों का नामकरण भी 'गाङ्कुटादिपाद, भूवादिपाद, आकडारादिपाद', इस प्रकार पाणिनीय सूत्रों के अनुसार ही किया है।

**छन्दः प्रयोग** : 'रावणार्जुनीयम्' महाकाव्य में यद्यपि इन्द्रवज्रा, अनुष्टुप् आदि लौकिक छन्दों का प्रयोग प्राप्त होता है, तथापि बाहुल्य त्रिष्टुप्, जगती, पंक्ति, उष्णिक् आदि वैदिक छन्दों का ही परिलक्षित होता है। पाणिनीयाष्टाध्यायीक्रमेण सूत्रों के उदाहरणों के क्रमिक उपस्थापनरूपी अतिक्लिष्ट कार्य में दत्तावधान कवि से यत्र-तत्र छन्दोभंग भी हो गया है। परन्तु कविदृष्टि तो सूत्रों के उदाहरणोपस्थापन में ही संलग्न परिलक्षित होती है।

'यतश्च निर्धारणम्' सूत्र के उदाहरण रूप में कवि द्वारा विरचित श्लोक द्रष्टव्य है-

> **लब्ध्वा युवानो विहतान्धकारां**
> **निशां निशानां परमां सचन्द्राम्।**
> **सुहृत्समेता रमयांबभूवुः**
> **सयौवनाः स्त्रीः सुमनोरमायाः।। (६।५९)**

रात्रि में युवाओं के द्वारा युवतियों के साथ क्रीडा के इस वर्णन में काव्य को दुर्बोध बनाये बिना विभक्ति-प्रयोग के नियम को समझाया गया है।

## विनप्रभसूरि-श्रेणिकचरित[1]

व्याकरण के निरूपण में श्रेणिकचरित्र में कातन्त्रव्याकरण का आधार लिया गया है। प्रथम सर्ग में पाँचों सन्धियों के रूप प्रदर्शित हैं। आरम्भ में ही उपोद्घात के साथ-साथ संज्ञा-प्रकरण का निर्वाह कुशलता से कवि ने कर दिया है। उदाहरण के लिये -

> **देशोऽस्ति मगधाभिख्यो यत्र मञ्जुस्वरा नराः।**
> **समानश्रीसवर्णश्रीयुक्ता ह्रस्वेतराशयाः।। (१।१)**

इसमें मगध देश और उसके निवासियों के परिचय के साथ-साथ समान संज्ञा, सवर्ण संज्ञा तथा ह्रस्व संज्ञा का परिचय भी दिया गया है।

इसी प्रकार सन्धि के प्रतिपादन में हल-ईषा, लाङ्गल-ईषा, मनस्-ईषा, ऋण-ऋण, वसन-ऋण, कम्बल-ऋण, दश-ऋण, वत्सतर-ऋण इनके सन्धि-रूपों को इस प्रकार मगध के निवासियों की सम्पन्नता के वर्णन में एक साथ प्रयुक्त किया गया है-

> **अत्र प्रिय हलीषानां लाङ्गलीषैश्चतुष्टये।**
> **पुण्यसाधनसामग्री मनीषाशालिनां भवेत्।**
> **ऋणार्णं वसनार्णं च कम्बलार्णं दशार्णवत्।**
> **प्रार्णवत्सतरार्णे वा विद्यन्ते नात्र कस्यचित्।। (१।१५, १७)**

---

१. रचनाकाल वि.सं. १३५६ (१२९९ ई.)। परिचय के लिये जैन महाकाव्य विषयक अध्याय देखें।

चौथे सर्ग में समास, पाँचवें में तद्धित, छठे में आख्यात का निरूपण किया गया है। आख्यात का विशद निरूपण ग्यारहवें सर्ग तक कवि ने किया है।

व्याकरण पक्ष पर आग्रह प्रबल होने के कारण इस महाकाव्य में रसात्मकता की क्षति हुई है, तदपि विनप्रभसूरि एक समर्थ कवि हैं। पाँचवें सर्ग में महावीर स्वामी की देशनाओं का वर्णन उन्होंने बड़े मनोयोग से किया है और शान्त रस की निष्पत्ति की दृष्टि से यह प्रसंग प्रभावकारी है। इस महाकाव्य की एक विशेषता शान्त के साथ-साथ भक्तिभाव की सरस अभिव्यक्ति कही जा सकती है। वनपाल के मुख से गुणशील चैत्य में महावीर स्वामी के आगमन की बात को सुनकर श्रेणिक का मन भक्तिभाव से उच्छ्वसित हो जाता है-

**सोऽङ्गमङ्गमभिव्यंजन् पुलकं स्फारतां पुनः।**
**बभार प्रतिचेतोऽनु नेत्रं परिमनोरथान्।।**
**वर्णं वर्णं प्रति प्रीतः सोऽभूत् परिपदं पदम्।**
**वाक्यं वाक्यं चानु तस्य वचः सुप्रियशंसिनः।।**

यहाँ वस्तुतः राजा के देह में रोमांच, आँखों में चमक आदि अनुभावों, हर्ष, आवेग आदि संचारी भावों तथा महावीर प्रभु के आगमन की वार्ता के आलम्बन से भक्तिरस की अभिव्यंजना कवि ने की है।

## वासुदेवविजयम्

'वासुदेवविजयम्' के रचयिता वासुदेव का परिचय इस काव्य की पूर्ति करने वाले नारायण भट्ट ने धातुकाव्य में दिया है। कुछ विद्वानों के अनुसार 'युधिष्ठिरविजय' के रचयिता कवि वासुदेव, समान नाम एवं समान जन्मस्थान होने के कारण एक ही है, परन्तु अद्यावधि इस विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं है। ऐतिहासिकों ने इस कवि का समय पन्द्रहवीं शती निर्धारित किया है। 'वासुदेवविजयम्' काव्य को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि कवि वासुदेव अद्भुत वैयाकरण थे।

**वासुदेवविजयम् की विषयवस्तु :** कवि वासुदेव द्वारा विरचित यह काव्य तीन सर्गों में विभक्त है। कवि ने पाणिनीयाष्टाध्यायी के चतुरध्यायात्मक लघुरूप की परिकल्पना कर उसके उदाहरणों को उपस्थापित करने के लिए ३ सर्गों के काव्य का प्रणयन किया। इस काव्य में कंस के अत्याचार, श्रीकृष्णजन्म, वसुदेव का नन्दगृहगमन, नन्दकन्यासहित वसुदेव का परावर्तन, कंस द्वारा देवकी-पुत्री की हत्या का प्रयास एवं कंस के हाथ से निकल कर आकाशस्थ देवी (कन्या) द्वारा कंस के मारने वाले की उत्पत्ति की आकाशवाणी तक की भागवतीय कथा वर्णित है। कथा की दृष्टि से यह काव्य अपूर्ण परिलक्षित होता है, इसीलिये नारायण भट्ट ने इसके पूरक के रूप में धातुकाव्य की रचना की, परन्तु कवि वासुदेव के मुख्य ध्येय पाणिनीय सूत्रों के उदाहरणोपस्थापन की दृष्टि से काव्य में किसी प्रकार की अपूर्णता परिलक्षित नहीं होती है।

**भाषा :** वासुदेवविजयम् की भाषा अत्यन्त क्लिष्ट है। इसके अर्थाववोध के लिए टीका की अत्यधिक अपेक्षा है। संभवतः इसी कारण कवि वासुदेव ने 'पदचन्द्रिका' नामक टीका भी इस काव्य की निर्मित की है। टीका के सहयोग से श्लोकार्थ बोधगम्य हो जाता है। व्याकरण जैसे क्लिष्ट शास्त्रीय विषय के उपस्थापन में दत्तावधान कवि भी स्थान-स्थान पर सरल एवं सरस श्लोक रचना कर बैठते हैं जो उनकी कवित्वशक्ति की परिनिष्ठता का परिचायक है। कंस के कारागृह में प्रसववेदनायुक्ता देवकी के वर्णन में कवि के पांडित्य के साथ-साथ कवित्व भी परिलक्षित होता है -

**मितंपचंकिंचिदरुन्तुदं तां प्रसूतिजं दुःखमयांबभूव।**
**चक्रं ललाटम्तपभास्कराभं दधानमीशं शरणं गता सा।। (३।५)**

(देवकी ने प्रसूतिजन्य प्राणान्तक क्लेश सहा तथा सूर्यवत् प्रकाशमान चक्र धारण करने वाले विष्णु की शरण में गयी)

## नारायण भट्ट-धातुकाव्यम्

देशकाल अज्ञात कवि वासुदेव विरचित 'वासुदेवविजयम्' काव्य की शेषपूर्ति करने के उद्देश्य से कवि एवं वैयाकरण 'नारायण भट्ट' ने 'धातुकाव्य' नामक काव्य की रचना की। कवि नारायण भट्ट के विषय में यद्यपि कोई प्रामाणिक सूचना प्राप्त नहीं होती है, तथापि उनकी रचना 'धातुकाव्य' के विषय में काव्य का प्रथम श्लोक ही पर्याप्त सूचना प्रदान कर देता है -

"उदाहृतं पाणिनिसूत्रमण्डलं प्राग्वासुदेवेन तदूर्ध्वतोऽपरः
उदाहरत्यद्य वृकोदरोदितान्धातून्क्रमेणैव हि माधवाश्रयात्।।

श्लोक के पर्यालोचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि भीमसेन द्वारा पठित धातुओं के उदाहरण उसी क्रम में माधवीय धातुवृत्ति के आधार पर इस काव्य में उपस्थापित किये जायेंगे।

धातुकाव्य में मुख्य लक्ष्य तो समस्त धातुओं का उसी क्रम में उदाहरण उपस्थापित करना है, परन्तु इसके लिए कवि ने कथा को वहाँ से आगे ग्रहण किया है जहाँ से कवि वासुदेव ने छोड़ दिया था। इस काव्य में इस कथा को कंसवधपर्यन्त पहुँचा कर पूर्णता प्रदान की है।

धातुकाव्य भी वासुदेवविजय के समान ३ सर्गों में विभक्त है। धातुओं के उदाहरणों के उपस्थापन के कारण भाषा अत्यन्त क्लिष्ट हो गई है। इसी कारण धातुकाव्य में काव्यगत लालित्य का सर्वथा अभाव परिलक्षित होता है -

**स गान्दिनीभूरय गोकुलैधितं स्पर्धालुधीगाधितकार्यबाधिनम्।**
**द्रक्ष्यन्हरिं नाधितलोकनाथकं देधे मुधास्कुन्दितमन्तरिन्द्रियम्।।**

प्रस्तुत श्लोक में कवि ने भू, एध, स्पर्ध, गाधृ, बाधृ, नाथृ, नाधृ, दध, स्कुदि आदि धातुओं के उदाहरण प्रस्तुत किये हैं। ये धातुएँ धातुपाठ में इसी क्रम एवं अर्थ में पढ़ी गई हैं।

कवित्व एवं पांडित्य का अद्‌भुत संयोग हमें धातुकाव्य के रचयिता में परिलक्षित होता है जो अन्यत्र दुर्लभप्राय है।

## व्याकरणविषयक अन्य शास्त्रकाव्य

दशवीं शताब्दी में कवि हलायुध द्वारा प्रणीत 'कविरहस्य' शास्त्रकाव्यकोटि की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण रचना है। दो सौ चौहत्तर श्लोकों वाला यह काव्य कवि हलायुध ने अपने आश्रयदाता राष्ट्रकूट नरेश कृष्णराज तृतीय की प्रशस्ति में लिखा है। इस काव्य में कवि ने सूत्रों के उदाहरणों के स्थान पर विभिन्न धातु-पाठों से धातुओं का मूलरूप ग्रहण कर उनके अन्य पुरुष-एकवचन का प्रयोग किया है।

'कविरहस्य' का ही अपरनाम 'कविगुह्य' एवं 'क्रियानिघण्टु' भी उपलब्ध होता है। इस रचना पर दो विवेचनात्मक टीकाएँ भी उपलब्ध हैं।

बारहवीं शताब्दी के आरम्भ में आचार्य हेमचन्द्र द्वारा विरचित 'कुमारपालचरित' नामक द्व्याश्रयीकाव्य भी शास्त्रकाव्यपरम्परा का अनुपम महाकाव्य है। यह काव्य २८ सर्गों में विभक्त है।

इस काव्य में आचार्य हेमचन्द्र ने अपने-व्याकरण ग्रन्थ 'शब्दानुशासन' से संस्कृत एवं प्राकृत दोनों प्रकार के सूत्रों के उदाहरण उपस्थापित किये हैं। इस काव्य के आरम्भिक २० सर्ग संस्कृत में तथा अन्तिम आठ प्राकृत में हैं। इसीलिए इस काव्य को 'द्‌व्याश्रयी काव्य' कहा जाता है। इसमें हैम शब्दानुशासन के प्रत्येक सूत्र के उदाहरण एवं प्रत्युदाहरण भी काव्यबद्ध किये गये हैं।

'कुमारपालचरित' की रचना के दो शताब्दी के अनन्तर कविवर श्रीनारायण ने 'सुभद्राहरण' नामक महाकाव्य की रचना की। नारायण कवि के पिता का नाम ब्रह्मदत्त था। इस काव्य में सुभद्रा से सम्बद्ध महाभारतीय कथा सोलह सर्गों में वर्णित है। इस काव्य में कवि एवं वैयाकरण नारायण कवि ने अष्टाध्यायीक्रम से सूत्रों के उदाहरणों का उपस्थापन किया है। नारायण कवि ने अपने काव्य के प्रकरणों का नामकरण भी व्याकरण शास्त्रानुरूप अव्ययकृतविलसितम् प्राग्दीव्यतीयविलसितम्, प्रादीव्यतीयादिविलसितम्, स्वार्थिकप्रत्ययादि-विलसितम् किया है। नारायण कवि ने अपने काव्य को बोधगम्य बनाने के लिए एक विवरणात्मक टीका भी लिखी है। कवि नारायण ने स्वयं अपने काव्य की प्रकल्पना में कहा है कि उसने मन की नौका से दुस्तर व्याकरण-सागर का अवगाहन कर मिले शब्द-रत्नों से सुभद्राहरण रचा है-

सुदुस्तरं व्याकरणाम्बुराशिं मनस्तरित्रेण विगाह्य लब्धैः।
सुशब्दरत्नै रचयामि हारं काव्यं सुभद्राहरणाभिधानम्।।

डा. रामजी उपाध्याय ने इस काव्य का रचनाकाल पन्द्रहवीं शताब्दी के आसपास अनुमानित किया है।[1]

कविवर श्रीनारायण भट्ट के पास असाधारण कवित्व-प्रतिभा है तथा प्रथम सोलह सर्गों में पाणिनिसूत्रों के उदाहरण और सुभद्रा तथा अर्जुन की कथा के काव्यात्मक प्रस्तुतीकरण दोनों में वे सफल रहे हैं। उनकी कविता में उपमानविधान विशेष रूप से मोहक है। गंगा का वर्णन करते हुए वे कहते हैं -

पृतनां धर्मराजस्य बलं पापस्य मध्नतीम्।
शितिकण्ठशिरोमालां हिमाद्रेर्हरिवल्लरीम्।।
काञ्चीं मुक्तामयीमुर्व्याः सागरस्याभिसारिकाम्।
गिरिराजहिमोत्पीडसम्पर्कादिव शीतलाम्।।
मधुरां मृडमौलीन्दुसुधासङ्कलनादिव।
कठिनाद्रिशिलापृष्ठलुठनादिव निर्मलाम्।।

## अन्य शास्त्रकाव्य (व्याकरणेतरविषय)

उपर्युक्त सभी शास्त्रकाव्य संस्कृत व्याकरण का ज्ञान कराने के उद्देश्य से रचे गये हैं, अन्य विधाओं की काव्यपद्धति से ज्ञान कराने के लिये भी कतिपय काव्य रचे गये। ऐसे काव्यों में दामोदर का 'कुट्टनीमतम्' प्रथमतः उल्लेख्य है। आपाततः यह शृंगारित काव्य प्रतीत होता है, पर इसमें कवि का उद्देश्य वैशिक जीवन, उनके कर्त्तव्याकर्त्तव्यों की उपस्थापना के साथ-साथ संगीत, नृत्य एवं नाट्यकला पर स्पष्ट प्रकाश डालना ही है।

**कविपरिचय :** 'कुट्टनीमतम्' के रचयिता कवि दामोदर गुप्त ने स्वयं अपना परिचय यद्यपि कहीं नहीं दिया है, तथापि राजतरंगिणी के निम्न श्लोक से उनके विषय में कुछ ज्ञान प्राप्त हो जाता है -

**स दामोदरगुप्ताख्यं कुट्टनीमतकारिणम्।**
**कविं कविं बलिरिव धुर्यं धीसचिवं व्यधात्।। (राजतरंगिणी ४९६)**

(राजा जयापीड ने कुट्टनीमतकार कवि दामोदर गुप्त को अपना सचिव ऐसे ही बनाया जैसे बलि ने कवि (शुक्राचार्य) को बनाया था) कुट्टनीमत के अन्त में एक वाक्य मिलता है-

---

१. संस्कृतसाहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, भाग-१, पृष्ठ-४४९।

"इति श्रीकश्मीरमहामण्डलमहीमण्डन राजजयापीड-मंत्रिप्रवरदामोदरगुप्तकविविरचितं कुट्टनीमतं समाप्तम्।"

इन दोनों से यह स्पष्ट प्रतीत हो जाता है कि कुट्टनीमतकार कवि का नाम दामोदर गुप्त था तथा वे काश्मीराधिपति राजा जयापीड के सभाश्रित कवि एवं उनके मन्त्री भी थे।

**काल-निर्धारण :** आधुनिक कालविदों के अनुसार राजा जयापीड का काल ८३४ वि. सं.-८७० वि.सं. (७७६ से ८१३ सन्) निर्धारित होता है। कल्हण ने जयापीड का राज्यकाल ८०८ वि.सं. से ८३९ वि.सं. (७५१ ई. से ७८२ ई.) तक स्वीकार किया है। राजतरंगिणी की भूमिका में पाश्चात्त्य विद्वान् स्टेन कोनो ने कल्हण के समय-निर्धारण की अपेक्षा प्रथम निर्धारण को ही प्रामाणिक माना है। अतः यह कहा जा सकता है कि कवि दामोदर गुप्त का स्थितिकाल आठवीं शताब्दी है।

**रचना :** 'कुट्टनीमतम्' दामोदर गुप्त की एकमात्र उपलब्ध एवं ज्ञात रचना है। वल्लभदेव ने 'सुभाषितावली' में दामोदर गुप्त के नाम से चार श्लोक उद्धृत किये हैं। परन्तु कुट्टीमतम् में ये श्लोक प्राप्त नहीं होते। अतः कुछ विद्वानों का मत है कि निश्चय ही कवि दामोदर गुप्त ने कोई अन्य काव्य भी प्रणीत किया होगा। 'कुट्टनीमत' काव्य में कवि की परिपक्वता एवं विभिन्न शास्त्रों में परिनिष्ठता देखकर भी यही आभास मिलता है कि यह कवि का प्रथम प्रणयन नहीं है। परन्तु अद्यावधि इस अनुमान को सत्य सिद्ध करने का आधार प्राप्त नहीं हो सका है।

**विषयवस्तु :** कवि दामोदर गुप्त ने अपने काव्य 'कुट्टनीमतम्' में प्रधानतया वैशिक जीवन को ही विषय बनाया है। प्रथम दृष्ट्या यह कथोपकथन द्वारा वाराणसी की गणिका के उपाख्यान को वर्णित करता प्रबन्धकाव्य ही प्रतीत होता है, परन्तु कवि दामोदर गुप्त ने इसी कथाव्याज से 'वात्स्यायन' के 'कामसूत्र' एवं भरत के नाट्यशास्त्र में प्रतिपादित 'वैशिक' विवरण को स्पष्टतया उपस्थापित करने का सफल प्रयास किया है। काव्य के अन्त में कवि द्वारा लिखित श्लोक -

**काव्यमिदं यः श्रृणुते सम्यक् काव्यार्थपालनेनासौ।**
**नो वञ्च्यते कदाचिद्विटवेश्याधूर्तकुट्टनीभिरिति।। १०५८।।**

-भी इसी दृष्टि को पुष्ट करता है। कवि समाज को वेश्याओं की प्रवंचना से बचाना चाहता है।

इस काव्य में वाराणसी की एक सुन्दरी वेश्या मालती को, जो कामुकों के हृदयहरण में अक्षम है-कुट्टनी विकराला द्वारा कामुकहृदयहरणोपायों का उपदेश वर्णित है। मुख्य कथानक की पुष्टि में अवान्तर कथा-प्रसंगों का भी सुन्दर समावेश है।

**वैशिष्ट्य :** इसमें सन्देह का कोई अवसर ही नहीं कि कवि दामोदर गुप्त का यह काव्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण एवं उपादेय है। इसके महत्त्व की पुष्टि इसी तथ्य से हो जाती है

कि आचार्य मम्मट ने अपने काव्यप्रकाश में इस काव्य के दो श्लोक (१०३, ६९७) उद्धृत किये हैं। इतना ही नहीं, सुभाषितावली, कविकण्ठाभरण, पंचतन्त्र, दुर्घटवृत्ति, मंखकोश-टीका, कविवचनसमुच्चय, सूक्तिमुक्तावली, अलंकारसर्वस्व, क्षीरस्वामीकृत अमरकोश-टीका आदि काव्यों में कुट्टनीमतम् के श्लोक उद्धृत प्राप्त होते हैं। कुछ कामशास्त्रीय बौद्धग्रन्थों में भी 'कुट्टनीमतम्' का उल्लेख प्राप्त होता है। इनसे इस ग्रन्थ का महत्त्व एवं लोक में उसकी प्रतिष्ठा सुस्पष्ट है।

**कलाविलास**[1] **(क्षेमेन्द्र)**-शास्त्रकाव्य-परम्परा में महाकवि क्षेमेन्द्रप्रणीत 'कलाविलास' एक अद्भुत रचना है। यह काव्य दस सर्गों में विभक्त है-जिनका क्रमशः नाम दम्भाख्यान, लोभवर्णन, कामवर्णन, वेश्यावृत्त, कायस्थचरित, मदनवर्णन, गायनवर्णन, सुवर्णकारोत्पत्ति, नानाधूर्तवर्णन एवं सकलकलानिरूपण है। इस काव्य में कुल श्लोक ५११ हैं। मूलदेव नामक पुरुष इस काव्य का नायक है। यह अत्यन्त कुटिल एवं धूर्त है। उसके कथन से यह प्रतीत होता है कि ठगी की विद्या भूतल पर अवतीर्ण होकर संन्यासी, वैद्य, गायक, स्वर्णकार, नट आदि में प्रविष्ट हो गई है। इतना ही नहीं यह विद्या पशु-पक्षी एवं वनस्पतियों में भी प्रविष्ट हो गई है। इस काव्य में दम्भ के मार्जारदम्भ, बकदम्भ आदि भेद परिगणित किये हैं। मार्जारदम्भ का पिता लोभ, माता माया, सहोदर कूट, गृहिणी कुटिलता और पुत्र हुँकार है। एक बार दम्भ ने अति उग्र तप किया जिसके कारण ब्रह्मा आश्चर्यचकित, वसिष्ठ लज्जित, कुत्स कुत्सित, नारद निरादृत एवं विश्वामित्र संत्रस्त हो गये। प्रसन्न ब्रह्मा ने दम्भ को अपने अंक में बिठाना चाहा तब दम्भ अत्यन्त संकोचपूर्वक जल से मार्जन कर उस स्थान को पवित्र कर वहाँ बैठता है तथा ब्रह्मा जी से कहता है कि धीरे बोलें जिससे आपका मुखवायु मेरा स्पर्श न करे। इस पर प्रसन्न ब्रह्मा ने हंसकर उसे संसार का प्रत्येक स्थान निवासार्थ दे दिया। इसी प्रकार लोभ, काम आदि का भी अति विस्तृत वर्णन इस काव्य में उपलब्ध होता है।

आचार्य क्षेमेन्द्र ने प्रस्तुत काव्य में कथाव्याज से दम्भ, लोभ, काम आदि का अति सूक्ष्म विवेचन प्रस्तुत किया है- विशेषतया काम, कामुक, वेश्या एवं विभिन्न कलाओं का सूक्ष्म विवेचन ही इस काव्य का प्रमुख प्रतिपाद्य प्रतीत होता है। कवि ने अन्त में उन साधनों की भी शिक्षा दी है जिनसे लोग बिना पापाचरण के जीविकोपार्जन कर सकते हैं। कवि का मुख्य संदेश है कि लोगों को वंचक-माया का ज्ञान तो रखना चाहिये परन्तु उसका आचरण कभी नहीं करना चाहिए।

**समयमातृका**-समयमातृका दामोदर गुप्त के 'कुट्टनीमतम्' की पद्धति में ही आचार्य क्षेमेन्द्र द्वारा प्रणीत वैशिक जीवनविषयक काव्य है। इस काव्य में कुल ६४५ श्लोक हैं। यह काव्य कुल आठ समयों में विभक्त है। इसके प्रथम पाँच समयों के नाम हैं-चिन्तापरिप्रश्न, चरितोपन्यास, प्रदोषवेश्यालयवर्णन, पूजाधरोपन्यास तथा रागविभागोपन्यास। षष्ठ समय

---

१. काव्यमाला प्रथम गुच्छक, पृष्ठ-३४-७८ में प्रकाशित

अनाम है तथा अन्तिम दो समय कामुकसमागम एवं कामुकप्राप्ति है। इस काव्य का मुख्य कथानक कलावती नामिका वेश्या द्वारा कंकाली नामिका कुट्टनी के सहयोग से एक वणिक् पुत्र की प्रवंचना है। इसी कथाव्याज से आचार्य क्षेमेन्द्र ने वैशिक जीवन का अतिसूक्ष्म विवेचन तो प्रस्तुत काव्य में किया ही है- साथ ही रागविभागोपन्यास नामक पंचम समय में रागों के सोलह मुख्य भेद-उनके लक्षण तथा उपभेदों का भी निरूपण किया है।

कवि ने इस ग्रन्थ के उपसंहार में वेश्या की तुलना सत्कवि भारती के साथ की है जो सहृदयोद्वेजक है -

सालंकारतया विभक्तिरुचिरच्छाया विशेषाश्रया
वक्रा सादरचर्वणा रसवती मुग्धार्थलब्धा परम्।
आश्चर्योचितवर्णनानवनवास्वादप्रमोदार्चिता
वेश्या सत्कविभारतीव हरति प्रौढा कलाशालिनी।।
(स.मा. उपसंहार-१)

## सन्धानकाव्य, यमककाव्य तथा चित्रकाव्य

ये तीनों ही प्रकार के काव्य शब्दालंकारों पर आश्रित हैं। ध्वनिवादियों की परिभाषा में इन्हें अधमकाव्य कहा जा सकता है। सन्धानकाव्य का आधार श्लेष है। महाकवियों ने अपने श्लेषनिर्वाहकौशल का इस सीमा तक प्रदर्शन किया है कि पूरे के पूरे महाकाव्य में एक साथ-दो-दो, तीन-तीन या सात-सात तक कथाएँ एक साथ चलती हैं, एक ही पद्य से अनेक निकलते हुए इन समस्त कथाओं के क्रम को एक साथ आगे बढ़ाया जाता है।

सन्धानकाव्यों की एक सुदीर्घ परम्परा संस्कृत साहित्य में विकसित हुई। ये काव्य प्रायः दुरूह और व्याख्यागम्य ही होते हैं, पर इनका मूल भर्तृहरि जैसे महाकवियों की सरल, प्रसादगुणसम्पन्न परम्परा में देखा जा सकता है। एक ही पद्य के प्रसंगान्तर से दो पृथक्-पृथक् अर्थ निकलते हैं। मम्मट ने इस तथ्य को स्पष्ट करने के लिये भर्तृहरि का यह पद्य उदाहृत किया है -

मात्सर्यमुत्सार्य विचार्य कार्यमार्याः समर्यादमुदाहरन्त।
सेव्याः नितम्बाः किमु भूधराणामुतस्मरस्मेरविलासिनीनाम्।।

इस पद्य का शृङ्गार रस के प्रसंग में शृङ्गारपरक अर्थ निकलेगा, तो शान्त रस के प्रकरण में निर्वेदपरक। इस परम्परा में शृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी जैसे काव्यों की रचना हुई, जिनमें पूरे काव्य में सारे पद्य इस प्रकार द्विविध प्रसंग के अनुसार द्विविध अर्थ देते चलते हैं।

यमक और चित्रबन्धों के प्रयोग में संस्कृत कवियों ने भाषानैपुण्य का, अति पर

जाकर प्रदर्शन किया है। यद्यपि यमक का प्रयोग तो वाल्मीकि और कालिदास जैसे महाकवियों ने भी किया था, और भारवि, माघ आदि कवियों ने भी यथास्थल यमक के साथ-साथ चित्रबन्धों का प्रयोग अपने महाकाव्यों में किया, पर कालिदास तक तो यमक अनायास कविता में आ गया है, माघ आदि में भी यमक के लिये सर्वंकष आग्रह नहीं है। कुछ परवर्ती कवियों ने तो पूरे के पूरे महाकाव्य या खण्डकाव्य आद्यन्त यमक का निर्वाह करते हुए रचना करने का बीड़ा उठाया। ऐसे कुछ काव्यों की चर्चा यहाँ प्रस्तुत है।

## राघवपाण्डवीयम् (धनञ्जय)

**कवि और रचनाकाल :** इस काव्य के रचयिता महाकवि धनञ्जय हैं। कवि ने अपने वंश या गुरुवंश अथवा अपने पूर्ववर्त्ती किसी भी कवि या आचार्य का उल्लेख नहीं किया है। टीकाकार नेमिचन्द्र ने इस काव्य के अन्तिम श्लोक की व्याख्या में कवि के पिता का नाम वसुदेव, माता का नाम श्रीदेवी और गुरु का नाम दशरथ सूचित किया है। संभावना की जाती है कि कवि गृहस्थ था। कवि धनञ्जय की यह कृति अपने ही युग में बड़ी उत्कृष्ट समझी जाने लगी थी। बाद के कवियों ने इसकी बहुत प्रशंसा की है। वस्तुतः महाकवि दण्डी के पश्चात् धनञ्जय ने ही इस प्रकार के काव्य का प्रणयन किया था। धारानरेश भोज ने अपने 'श्रृङ्गारप्रकाश' (११वीं शती का मध्य) में "दण्डिनो धनञ्जयस्य वा द्विसंधानप्रबंधो रामायणमहाभारतार्थावनुबध्नाति"[1] द्वारा कवि का स्मरण किया है। वादिराज ने पार्श्वनाथ-चरित (सन् १०२५) में इस काव्य की प्रशंसा की है। द्विसन्धानकाव्य पर कुछ टीकाएँ भी प्राप्त होती हैं। धनञ्जय का समय आठवीं शती के मध्य और सन् ८१६ के बीच माना जा सकता है। वस्तुतः इनका समय नवीं शती के पश्चात् नहीं हो सकता है। पं. बलदेव उपाध्याय ने इस कवि का समय ११८० वि.सं. से ११९७ वि.सं. (११२३ ई. से ११४० ई.) माना है।

**राघवपाण्डवीयम् :** महाकवि धनञ्जय के प्रस्तुत काव्य 'राघवपाण्डवीयम्' को प्रथम उपलब्ध द्विसन्धानकाव्य कहा जा सकता है। इस काव्य में रामायण एवं महाभारत दोनों कथाओं का युगपत् समुपस्थापन कर एक नवीन सन्धानकाव्यपरम्परा का आरम्भ किया गया-जिस परम्परा का आगे-प्रायः चार सौ वर्षों तक पल्लवन करने में अनेक कवि सप्रयत्न परिलक्षित होते हैं। इस रचना के पूर्व भी महाकवि दण्डी ने किसी सन्धानकाव्य की रचना की थी, ऐसा संकेत सरस्वतीकण्ठाभरण में प्राप्त होता है, परन्तु अद्यावधि दण्डी की कोई सन्धानरचना उपलब्ध नहीं हो सकी है।

**विषयवस्तु :** यह महाकाव्य १८ सर्गों में विभक्त है और इसमें कुल ११०५ श्लोक हैं। इसमें रामायण और महाभारत की कथा एक साथ कुशलतापूर्वक उपनिबद्ध की गयी है। इसका प्रत्येक श्लोक द्व्यर्थक है। एक अर्थ से रामचरित निकलता है और दूसरे अर्थ से कृष्णचरित।

---

१. संस्कृत साहित्य का इतिहास (१९५६), पृ.२६७।

काव्य के आरम्भ में मुनिवसुव्रत और नेमिनाथ के स्तवन के पश्चात् सरस्वती की वन्दना की गयी है। श्लेषालंकार की सहायता से राम और पाण्डवों की कथा का वर्णन किया गया है। इसके प्रथम सर्ग में अयोध्या और हस्तिनापुर का वर्णन है। दूसरे सर्ग में दशरथ और पाण्डुराज तथा उनकी रानियों का वर्णन किया गया है। तीसरे सर्ग में राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न का जन्म, उनका विवाह, पराक्रम तथा दूसरी ओर पाण्डवों का जन्म, युधिष्ठिर का विवाह, धृतराष्ट्र के पुत्रों का जन्म आदि घटनाओं का वर्णन है। चतुर्थ सर्ग में राघव-पाण्डवारण्यगमन के पश्चात् पञ्चम सर्ग में तुमुल-युद्ध और छठें सर्ग में खरदूषण-वध और गोग्रहनिवर्तन वर्णित है। सातवें सर्ग में सीताहरण और धर्मराज का कृष्ण से सहायता के लिये द्वारवती जाने का वर्णन है। आठवें सर्ग में लङ्का-द्वारवती-प्रस्थान, नवम सर्ग में माया-सुग्रीव-विग्रह तथा जरासन्ध-बल-विद्रावण और दशवें सर्ग में लक्ष्मण-सुग्रीव-विवाद तथा जरासन्ध के दूत व कृष्ण के मध्य विवाद वर्णित है। ग्यारहवें सर्ग में सुग्रीव-जाम्ब-हनुमान् के बीच परामर्श एवं नारायण-पाण्डवादि परामर्श, बारहवें सर्ग में लक्ष्मण द्वारा तथा कृष्ण द्वारा कोटिशिला का उद्धरण तथा तेरहवें सर्ग में हनुमान् एवं कृष्ण का दूत बनकर जाना वर्णित है। चौदहवें सर्ग में सैन्य-प्रयाण, पन्द्रहवें सर्ग में पुष्पावचय एवं जलकेलि, सोलहवें सर्ग में युद्ध और सत्रहवें सर्ग में वर्षा, रात्रि व सुरत-क्रीडा का वर्णन है। अठारहवें सर्ग में रावण एवं जरासन्ध का वध वर्णित है। सीता को लेकर राम अयोध्या वापस आते हैं और निष्कण्टक राज्य करने लगते हैं। इधर श्रीकृष्ण भी जरासन्ध को परास्त कर पाण्डवों की मित्रता का निर्वाह करते हुए निष्कण्टक राज्य सञ्चालित करते हैं।

धनञ्जय ने काव्य के प्रत्येक सर्ग के अन्तिम श्लोक में 'धनञ्जय' शब्द का प्रयोग किया है इसीलिए इस काव्य को 'धनञ्जयाङ्क' नाम से भी जाना जाता है।

'राघवपाण्डवीयम्' काव्य कवि धनञ्जय के अद्भुत वैदुष्य, संस्कृत भाषा पर अद्वितीय अधिकार एवं विलक्षण कवित्वशक्ति का अद्वितीय निकष है। कवि राजशेखर द्वारा कवि धनञ्जय की स्तुति में निबद्ध एक पद्य 'सूक्तिमुक्तावली' में प्राप्त होता है -

**द्विसन्धाने निपुणतां सतां चक्रे धनञ्जयः।**
**यया जातं फलं तस्य सतां चक्रे धनं जयः।।**

## राघवपाण्डवीयम्

**लेखक-परिचय :** 'राघवपाण्डवीयम्' काव्य के रचयिता कवि 'कविराजसूरि' हैं। पुरातत्वविद् के.बी. पाठक के अनुसार 'कविराज' यह इनका उपनाम था, इनका वास्तविक नाम 'माधव भट्ट' था। परन्तु डा. सुब्बैया के अनुसार इन्होंने स्वयं अपने काव्य 'राघवपाण्डवीयम्' में कविराज के अनन्तर 'सूरि' शब्द का प्रयोग किया है। डा. सुब्बैया के अनुसार 'सूरि' शब्द नाम के अनन्तर ही प्रयुक्त होता है-

तस्यावदातैः कविसूक्तिसूत्रैः संस्यूतनानागुणरत्नराशेः।
विनोदहेतोः कविराजसूरिर्निबन्धनद्वन्द्वमिदं विधत्ते।।
(रा.पा. १।३५)

'कविराजसूरि' ने अपने काव्य राघवपाण्डवीयम् में जो उल्लेख किये हैं तदनुसार कवि 'कविराज' कादम्बवंश के राजा कामदेव-जो जयन्तीपुरराधिप थे-के आश्रित कवि थे[1]

राजा कामदेव का समय वि.सं. १२३६ से १२४४ (११८२ से ११८७ ई.) है। अतः यह निर्धारित है कि कविराजसूरि का समय बारहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध है।

**रचना**-कविराजसूरि की एकमात्र रचना है 'राघवपाण्डवीयम्'। यह १३ सर्गों का महाकाव्य है। इसमें कवि ने प्रत्येक सर्ग के अन्तिम श्लोक में कामदेव शब्द का प्रयोग किया है। इसी कारण इस काव्य को 'कामदेवाङ्क' काव्य भी कहा गया है। प्रस्तुत काव्य में कवि ने श्लेष की सहायता से आरम्भ से अन्त तक रामायण एवं महाभारत के कथानकों का निर्वाह किया है। कवि ने प्रस्तुत काव्य में वर्णित दो सर्वथा भिन्न कथानकों में भी अति सूक्ष्म दृष्टि से साम्य की प्रस्तुति कर एक ही वाक्य से दोनों कथानकों को उपस्थापित किया है। उदाहरणार्थ रामायण की कथा- राम को विश्वामित्र के साथ भेजना का साम्य महाभारतीय कथा-युधिष्ठिर के वारणावत नगर भेजने से, ताड़का का हिडिम्बा से, सीता-स्वयंवर में धनुर्भंग का द्रौपदी-स्वयंवर में लक्ष्यभेदन से साम्य प्रस्तुत कर अद्भुत चमत्कार उपस्थापित किया है। इसी प्रकार कवि ने सम्पूर्ण महाकाव्य में रामायणीय घटनाओं को महाभारत की उन-उन घटनाओं से सम्बद्ध कर वर्णित किया है। कवि ने प्रस्तुत काव्य में स्वयं अपने काव्य की निबन्धनशैली की रूप-रेखा निम्न श्लोकों द्वारा प्रदर्शित की है-

**प्रायः प्रकरणैक्येन विशेषणविशेष्ययोः।**
**परिवृत्त्या क्वचित्तद्वदुपमानोपमेययोः।।**
**क्वचित् पदैश्च नानार्थैः क्वचिद्वक्रोक्तिभङ्गिभिः।**
**विधास्यते मया काव्यं श्रीरामायणभारतम्।।** (रा.पा. १।३७-३८)

**छन्द एवं अलंकार**-'राघवपाण्डवीयम्' काव्य में कवि ने अपने छन्दः प्रयोग-नैपुण्य का स्पष्ट निदर्शन किया है। जहाँ कवि अनुष्टुप् छन्द का प्रयोग सामान्य सूचना प्रदान करते समय करता है, वहीं विषयगाम्भीर्यानुरोधेन शार्दूलविक्रीडित का भी प्रयोग किया है। सामान्यतया इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, स्रग्धरा का ही प्राधान्येन उपभोग किया गया है। स्थान-स्थान पर प्रायः सभी प्रसिद्ध एवं अप्रसिद्ध छन्दों का भी प्रयोग कवि ने किया है ताडकावधप्रसंग में कवि ने 'कालभारिणी' नामक छन्द का प्रयोग किया है जो प्रायः अप्रयुक्त छन्द है।

---

१. अस्ति कादम्बसन्तान-सन्तानकनवाङ्कुरः।
कामदेवः क्षमादेव-कामधेनुर्जनेश्वरः।। (रा.पा. १।१३)

**स्वयममेधितचित्रभानुहेतिस्फुरितां तां वसतिं विहाय भूपः।**
**स वनान्तरमभ्युद्यतारिभीमः सुगुरोर्भूतधुरो धरः प्रणेदे।।**

(रा.पा. १।८१)

दो कथाओं का युगपत् समुपस्थापन रूपी कठिनतम कार्य में भी कवि दत्तावधान है और स्थान-स्थान पर उपमा, उत्प्रेक्षा, काव्यलिंग विरोधाभास-सन्देह संभावना आदि प्रायः सभी महत्त्वपूर्ण अलंकारों का अतिरमणीय प्रयोग भी प्रस्तुत काव्य में प्राप्त होता है।

निःसन्देह कविश्रेष्ठ कविराज ने प्रस्तुत काव्य में अपनी अलौकिक कवि-प्रतिभा का प्रदर्शन कर चमत्कारप्रधान काव्य-रचयिताओं में अपना स्थान बनाया है। स्वयं कविराज भी-

**सुबन्धुर्बाणभट्टश्च कविराज इति त्रयः।**
**वक्रोक्तिमार्गनिपुणाश्चतुर्थो विद्यते न वा।।**

(रा.पा. १।४१)

कह कर अपने आपको सुबन्धु एवं बाणभट्ट की समकक्षता प्रदान करते हैं। कवि के अद्भुत रचनाकौशल को देखते हुए कवि की गर्वोक्ति उचित ही प्रतीत होती है।

इतने जटिल कथानक का निर्वाह करते समय कवि का दो चार स्थानों पर निर्वहण में स्खलन भी हुआ है, यथा कवि ने पाण्डव-पक्ष का वर्णन राम के वर्णन से मिलाकर तथा कौरवपक्ष का वर्णन रावण-पक्ष के वर्णन से मिलाकर करने का उपक्रम किया था। सामान्यतया कवि ने इसका पूर्ण निर्वाह भी किया है- परन्तु दो तीन स्थानों पर निर्वहणक्रम भंग भी हुआ है, यथा- रावण के हाथों जटायु की दुर्दशा का साम्य भीम के हाथों हुई जयद्रथ की दुर्दशा से, मेघनाद द्वारा हनुमान् के बन्धन का साम्य विराट् नगर में अर्जुन द्वारा दुर्योधन के अवरोध से, किया गया। इन दो तीन घटनाओं के अतिरिक्त कवि ने अपने उपक्रम का सर्वत्र निर्वाहकर संस्कृत-साहित्याकाश में एक जाज्वल्यमान नक्षत्र के समान अतीव चमत्कारजनक काव्य की रचना की है।

## पार्वतीरुक्मिणीयम् (विद्यामाधव)

'पार्वतीरुक्मिणीयम्' काव्य के रचयिता कवि विद्यामाधव चालुक्यवंशी राजा सोमदेव के सभापण्डित थे। ऐतिहासिकों ने सोमदेव का समय ११२६ से ११३८ ई. स्वीकार किया है। कवि विद्यामाधव गुणवती के निकटस्थ नीलालय के निवासी थे। कवि विद्यामाधव ने प्रस्तुत काव्य के अतिरिक्त 'किरातार्जुनीयम्' आदि अनेक काव्यग्रन्थों पर टीकाएँ लिखी हैं। ये वेद-वेदांग के प्रकाण्ड विद्वान् थे।

'पार्वतीरुक्मिणीयम्' काव्य ९ सर्गों में विभक्त है। इसमें श्लेष की सहायता से पार्वती एवं रुक्मिणी के परिणय की कथा एक साथ वर्णित है। कवि की काव्यशैली अतीव मनोहर

है। उसकी प्रांजल भाषा एवं मनोरम काव्यशैली का निदर्शन निम्न श्लोक से हो जाता है-

नाम्ना कृतोमेशसमानधाम्ना
सा रुक्मिणी रत्नकृतीर्द्विजेभ्यः।
प्रयच्छता नामगुणस्य वेत्रा
पित्रा स्वमित्राभिवृतेन तेन।।

मद्रासस्थित ओरिएण्टल ग्रन्थालय में इस काव्य की हस्तलिखित प्रति उपलब्ध है।

**रामपालचरित**-कवि सन्ध्याकरनन्दी ने बारहवीं शती के उत्तरार्ध में 'रामपालचरित' नामक द्विसन्धानकाव्य का प्रणयन किया है। पिता का नाम 'प्रजापतिनन्दी' था। ये राजा रामपाल के मन्त्री थे। कवि सन्धाकरनन्दी ने, जो राजा रामपाल के पुत्र मदनपाल के समसामयिक थे-अपने पिता से राजा रामपाल का चरित्र प्राप्त कर उसी कथानक को अपने काव्य का मुख्य विषय बनाया। कवि ने श्लेष की सहायता से राजा रामपाल के वृत्तान्त के साथ-साथ दशरथनन्दन श्रीराम की कथा भी युगपत् समुपस्थापित की है।

काव्य के अन्त में कवि-प्रशस्ति में जो विवरण दिया गया है तदनुसार कवि का निवास स्थान 'पुण्ड्रवर्धन' के निकट 'बृहद्वट' था। इसके पितामह का नाम पिनाकनन्दी था। कवि के पिता काव्य के नायक राजा रामपाल (१०७७-११२० ई.) के मन्त्री (सन्धिविग्रहक) थे। मदनपाल ने ११६० ई. तक शासन किया था अतः कवि का समय बारहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध माना जा सकता है।

रामपालचरित चार परिच्छेदों में विभक्त है। इसमें २२० आर्याछन्द हैं। कवि ने राजा रामपाल का साम्य श्रीराम से तथा उनके पुत्र कुमारपाल, मदनपाल एवं पौत्र गोपाल का साम्य भरत शत्रुघ्न एवं कुश से किया है।

काव्य श्लेषप्रधान होने के कारण अत्यन्त क्लिष्ट है परन्तु कवि ने उसे रसस्रवन्ती रचना बताया है। कथानक के अप्रसिद्ध होने के कारण भी काव्य की क्लिष्टता बढ़ गयी है।

## श्रीहरदत्तसूरिविरचितराघवनैषधीयम्

**कवि-परिचय** : 'राघवनैषधीयम्' के रचयिता कवि श्रीहरदत्तसूरि के जीवनवृत्तान्त के विषय में काव्य के अन्तिम दो त्रुटित श्लोकों से जो कुछ संकेत प्राप्त होते हैं, तदनुसार हरदत्तसूरि गर्ग गोत्रीय थे। इनके पिता का नाम जयशंकर था। ये ज्योतिषशास्त्रज्ञ, नीतिशास्त्रविशारद एवं धर्मोपदेशनिपुण कविश्रेष्ठ थे। श्री हरदत्तसूरि इन्हीं जयशंकर के पुत्र थे। हरदत्तसूरि व्याकरणमहाभाष्य एवं छन्दः शास्त्र के अधीती विद्वान् एवं कविवर थे -

गर्गर्षिवंशतिलको जयशंकराख्यो
ज्योतिर्विदां प्रणयकृत्सुकवीन्द्रमान्यः।
आध्यात्मिकावगतिशान्तिपरायणोऽभूद्-
धर्मोपदेशनपटुर्जयबोध आसीत्।।
तत्सूनुर्हरदत्त इत्यमलधीः श्रीमत्फणींद्रोदिते
भाष्ये पाटवतः प्रथामधिगतश्छन्दश्चितीनां बुधः।
साहित्यार्णवमन्थनैक ................।।

**कालनिर्णय :** कवि हरदत्तसूरि के स्थितिकाल का निर्धारण करने के लिए यद्यपि कोई निश्चित प्रमाण उपलब्ध नहीं है, तथापि इनकी रचना पर कविराज विरचित 'राघवपाण्डवीयम्' के प्रभाव को परिलक्षित कर यह कहा जा सकता है कि इनका स्थितिकाल कविराज के अनन्तर होना चाहिए। ऐतिहासिकों के अनुसार कविराज जयन्तीपुर के शासक कादम्बवंशज राजा कामदेव के आश्रित थे। राजा कामदेव का समय ११८२ से ११८७ ई. निर्धारित है। अतः कवि हरदत्तसूरि का समय तेरहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध के आसपास निर्धारित किया जा सकता है। कुछ विद्वानों ने प्रस्तुत काव्य का रचनाकाल अठारहवीं शताब्दी का पूर्वार्ध माना है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस काव्य की 'काश्मीरनरेश-ग्रन्थालय' से उपलब्ध एकमात्र हस्तप्रति में उल्लिखित "आकाशाम्नायाद्रिचन्द्रे (१७४०) शके कृष्णत्रयोदशीयुते भौमर्कनक्षत्रे ह्यलिखत्प्रेमवल्लभः" इस वचन के आधार पर उन विद्वानों ने ऐसा निर्णय किया होगा। वस्तुस्थिति तो यह है कि उक्त वचन से प्राप्त समय तो पुस्तकलेखन का है न कि काव्यरचना का।

**राघवनैषधीयम् :** कवि हरदत्तसूरि की एकमात्र रचना 'राघवनैषधीयम्' काव्य है। इस काव्य में कवि ने दशरथनन्दन श्रीराम एवं निषधाधिपति राजा नल के जीवनवृत्तान्त को एक साथ वर्ण्य-विषय के रूप में स्वीकृत किया है।

प्रस्तुत काव्य दो सर्गों में विभक्त है। प्रथम सर्ग में १२४ श्लोक एवं द्वितीय सर्ग में कुल २२ श्लोक हैं। इनमें से प्रथम सर्ग के अन्तिम दो श्लोक तथा द्वितीय सर्ग के अन्तिम श्लोक के दो चरण त्रुटित हैं। प्रथम सर्ग में कवि ने श्रीराम के जन्म से लेकर सीता के पातालगमनपर्यन्त एवं नल के जन्म से लेकर दमयन्ती द्वारा नल की पुनः प्राप्तिपर्यन्त कथा श्लेषमयी कविता द्वारा युगपत् वर्णित की है। द्वितीय सर्ग में कवि ने एकार्थक कविता का प्रयोग कर प्रथम सर्ग की जटिलता से पाठकों को मुक्ति प्रदान की है। इस सर्ग में प्रधानतया ऋतुवर्णन ही किया गया है। इस सर्ग के अन्तिम दो श्लोकों में कविपरिचय प्राप्त होता है।

**भाषा :** 'राघवनैषधीयम्' की भाषा विशेषतया प्रथम सर्ग में अत्यन्त क्लिष्ट है। यतः कवि ने दो नितान्त भिन्न कथानकों को एक साथ कविता का वर्ण्य विषय बनाया है। अतः उसमें शब्दों की खींचतान ही प्रधानता को पा सकी है। दूसरी ओर १२४ श्लोकों में विशाल कथानक को समाविष्ट करने का प्रयास तथा दोनों कथानकों में साम्यान्वेषण का प्रयत्न

केवल उन्हीं कथांशों की सूचना मात्र दिला पाया है, जिनमें कथं कथमपि समानता आविष्कृत की जा सकी है। यतः राम एवं नल के चरित्र में साम्य सहज सुलभ नहीं है। अतएव इस प्रयत्न में कवि को अत्यन्त प्रयास करना पड़ा है। उदाहरणार्थ हम निम्नलिखित श्लोक को ले सकते हैं, इसमें यज्ञ की समाप्ति के अनन्तर महर्षि विश्वामित्र राजा जनक से कहते हैं कि यदि मेरे कथन से तुम राम को शिव-धनु दिखाओगे तो निःसन्देह तुम्हें हर्ष की प्राप्ति होगी-

> विना बभाषे कुहकं सवान्ते
> तपस्विना क्षोणिपतिर्विनीतः।
> कोदण्डमग्रं परिदर्शयंस्त्वं
> रामाय तोषं खलु लप्स्यसे मे।। (१।१२)

यहाँ राम के पक्ष में 'सवान्ते' (सवस्य यज्ञस्य अन्ते) का अर्थ यज्ञ की समाप्ति के अनन्तर है वहीं नलपक्ष में 'सवान्ते' को 'षुञ्' अभिषवे धातु से निर्मित कर तथा अभिषव का अर्थ पीडन लेकर 'हंस के मुक्त होने के अनन्तर' - यह अर्थ किया गया है, इसी प्रकार इस श्लोक में प्रयुक्त 'विना' 'रामाय' आदि शब्दों से भी सप्रयास दो अर्थ निकालने पड़ते हैं।

**अलंकार-प्रयोग :** दो विभिन्न वर्णनों को युगपत् प्रस्तुत करने के लिए दत्तावधान कवि हरदत्तसूरि की इस रचना में कवि का सम्पूर्ण ध्यान 'श्लेष' के प्रयोग में ही यद्यपि व्यापृत है, तथापि रचना में कहीं-कहीं स्वाभाविकरूपेण अर्थालंकारों का समुदय अत्यन्त ही हृदयावर्जक है। राम एवं नल को देख उनकी सुन्दरता से आश्चर्यान्वित जनों द्वारा उनके विषय में किये जा रहे वितर्क में 'सन्देह' अलंकार की छटा नितान्त रमणीय है।

> कामोऽयं कथमङ्गी वृत्रघ्नोऽयं कथं द्विनेत्र इति।
> ब्रघ्नोऽयं न हि तीक्ष्णस्तदित्यमूहा व्यकल्पन्त।। (१।११५)

इसी प्रकार यत्र तत्र उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों की भी मनोरम छटा परिलक्षित होती है।

**छन्दः प्रयोग :** कवि हरदत्तसूरि ने काव्य के प्रथम सर्ग में यद्यपि प्रधानतया उपगीति एवं उपजाति छन्द का ही प्रयोग किया है, परन्तु स्थान-स्थान पर मालिनी-१।१, भुजंगप्रयात १।३७, १।३८, आर्या १।६१, १।६६, १।१०२, १।१११, १।११६ आदि छन्द भी प्रयुक्त हैं। द्वितीय सर्ग में कवि ने पृथ्वी, प्रमाणिका, प्रहर्षिणी, शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका, स्रग्धरा आदि प्रायः समस्त महत्त्वपूर्ण छन्दों का प्रयोग किया है।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि कविवर श्री हरदत्तसूरिविरचित काव्य 'राघवनैषधीयम्' उस परम्परा का प्रमुख काव्य है, जो परम्परा काव्य में चमत्कारप्रदर्शन को

ही प्रधान मानती रही है। स्वयं हरदत्तसूरि ने अपने काव्य की 'स्वोपज्ञटीका' में निम्न शब्दों से इसी तथ्य को अंगीकृत किया है -

**संस्कृतभाषारूपोऽर्थान्तरश्लेषसंघटितो दुर्घटः काव्यान्तरैः स्वप्नेऽपि व्यधायि प्रबन्धोऽयम्। (१।७ - व्याख्या)**

पद्यकाव्यप्रणयन में कालिदासादि महाकवियों द्वारा संप्राप्त उच्चता एवं गद्यकाव्य प्रणयन में सुबन्धु एवं बाणभट्ट द्वारा संस्पृष्ट प्रकर्ष को पार न कर पाने की विवशता एवं स्वीय वैदुष्य-प्रदर्शन की अदम्य लालसा ने कवियों को इस प्रकार के श्लेषमय सन्धान-काव्यों के प्रणयन के लिए उन्मुख किया है। इसमें किसी भी प्रकार का सन्देह नहीं है। परन्तु कवि हरदत्तसूरि अपनी इस रचना द्वारा अपने पाण्डित्य की अभिव्यक्ति करने में तो यथाकथंचित् सफल हो सके हैं, परन्तु अपने कवित्वकौशल की अभिव्यक्ति करने में वे कथमपि सफल नहीं हो सके हैं। हाँ, काव्य के द्वितीय सर्ग में-जहाँ ऋतुवर्णन करते समय कवि ने एकार्थक कविता का प्रयोग किया है- वहाँ उनके काव्यकौशल से सहृदय निःसन्देह आनन्दानुभव कर सकते हैं। उदाहरणार्थ हम निम्न श्लोक देख सकते हैं -

**दर्शे दर्शितदैन्य एव कतिचित्काश्चित्कलाः प्रापता-**
**न्मत्तो मत्त इवायमिन्दुरधिकं जाड्याश्रयो हैमनः।**
**मत्तेजस्तपसि व्यतीतशरदं मत्वेति नूनं रवि -**
**र्ग्रीष्मे भीष्मकरैर्विशोषयति किं क्रोधाज्जगद्व्यायतः।।**

इस ग्रीष्मवर्णन में कवि द्वारा वर्णित भाव एवं उत्प्रेक्षालंकार उनके कविकर्मनैपुण्य को स्पष्ट अभिव्यक्त करते हैं।

**राघव-पाण्डव-यादवीयम् (चिदम्बरसुमति)**-सन्धानकाव्य-प्रणयन-पाटव की पराकाष्ठा का दर्शन हमें कवि चिदम्बर के काव्य 'राघव-पाण्डव-यादवीयम्' में होता है। कवि ने रामायण-महाभारत एवं भागवत की कथाएँ इस काव्य में एक साथ समुपस्थापित की है। कवि चिदम्बर के पिता का नाम अनन्तनारायण एवं माता का नाम वेंकटा था। कौशिक गोत्रीय सूर्यनारायण इसके पितामह थे। कवि चिदम्बर विजयानगर के शासक राजा वेंकट (जिनका समय १५८६ से १६१४ ई. माना गया है) के आश्रित थे। इस काव्य पर कवि के पिता अनन्तनारायण ने एक टीका भी लिखी है। इस टीका के सहयोग से काव्य के तीनों अर्थ स्पष्ट हो जाते हैं। कवि चिदम्बर सुमति ने एक चम्पूकाव्य 'पञ्चकल्याणचम्पू' भी लिखा है। इस चम्पू में राम, कृष्ण, विष्णु, शिव एवं सुब्रह्मण्य, पाँचों के विवाह की कथा एक साथ निबद्ध है। कवि चिदम्बर ने इस चम्पू पर एक स्वोपज्ञटीका भी लिखी है। इस टीका का नाम 'शब्दशाणोपल' है। यह चम्पू दो स्तबकों में विभक्त है।[1]

---

१. द्रष्टव्य - **History of classical Sanskrit literature** by M. Krishnamachariar.

मैसूर के उदयेन्द्रपरवास्तव्य कवि 'अनन्ताचार्य' ने भी 'यादव-राघव-पाण्डवीयम्' नामक एक काव्य लिखा है इसका संकेत एम. कृष्णमाचारियर के इतिहास-ग्रन्थ में प्राप्त होता है। इसी प्रकार 'अबोधाकर' नामक काव्य कवि घनश्याम-विरचित है। इसमें श्री कृष्ण, नल एवं हरिश्चन्द्र की कथा युगपत् वर्णित की गई है।[1] इस काव्य पर कवि द्वारा एक टीका भी लिखी गई है। तंजावुर नरेश रघुनाथ के सभाकवि राजचूडामणि दीक्षित द्वारा राम, कृष्ण एवं पाण्डवकथा एक ही काव्य 'राघव-यादव-पाण्डवीयम्' में उपस्थापित की गई है।[2]

इन सन्धान-काव्यों के अतिरिक्त भी अनेक सन्धान-काव्यों की चर्चा इतिहास-ग्रन्थों में प्राप्त होती है। सोमेश्वर कवि, रघुनाथाचार्य, श्रीनिवासाचार्य एवं वासुदेव कवि ने विभिन्न समयों में एक समान नाम वाले 'राघव-यादवीयम्' नामक काव्यों की रचना की ऐसा संकेत श्रीवरदाचार्य के इतिहास के अवलोकन से ज्ञात होता है। इसके अतिरिक्त भी एक अज्ञातनामा कवि की रचना 'राघवयादवीयम्' जिसमें ६४ छन्द हैं प्राप्त है, इण्डिया आफिस ग्रन्थालय लन्दन में यह पुस्तक ७१३३ संख्या से उपलब्ध है।

इसी प्रकार मद्रास राज्य-ग्रन्थालय में हस्तलिखित काव्य 'यादवराघवीयम्' उपलब्ध है, इसकी संख्या डी. ११८६१ है।

## यादवराघवीयम् (वेंकटाध्वरी)

सत्रहवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में कविवर वेंकटाध्वरी ने स्वीय काव्य 'यादवराघवीयम्' में रामायण एवं भागवत की कथा को एक साथ वर्णित किया है। ये वेंकटाध्वरी विश्वगुणादर्शचम्पू के रचयिता वेंकटाध्वरि से अभिन्न हैं।

प्रस्तुत काव्य का कलेवर ३०० श्लोकों का है। इस काव्य की भाषा अतीव कठिन एवं प्रवाहरहित है। इसमें दो कथाओं की उपस्थापना के लिए श्लेष का सहयोग नहीं लिया गया है। इस काव्य की विशेषता यह है कि इस काव्य को सामान्य क्रम से यदि पढ़ा जाय तो रामकथा एवं विपरीत क्रम से पढ़ने पर श्रीकृष्णचरित प्राप्त होता है। अतएव इस काव्य को श्लेषकाव्य न कहकर विलोमकाव्य ही कहना उचित है। काव्य की कठिनता का आभास स्वयं लेखक को भी था सम्भवतः इसी कारण उसने इसे बोधगम्य बनाने के लिए एक टीका भी लिखी है।

## अन्य सन्धानकाव्य

अन्य सन्धान-काव्यों में 'नाभेयनेमिद्विसन्धान' नामक जैन परम्परा के काव्य का हस्तलिखित रूप में विद्यमान होने का विवरण मिलता है। इस काव्य का रचनाकाल संवत्

---

१. History of Classical Sanskrit Literature

२. Same

१०८० (१०२३ ई.) है। इसके रचयिता सुराचार्य हैं। इसमें तीर्थंकर ऋषभदेव तथा नेमिनाथ का चरित्र एक साथ वर्णित है। इसी नाम से एक काव्य बृहद्गच्छीय हेमचन्द्रसूरि ने भी लिखा था-ऐसा उल्लेख मिलता है। इस काव्य का संशोधन कवि चक्रवर्ती श्रीपाल ने किया। इस काव्य की हस्तलिखित प्रतियाँ बड़ौदा तथा पाटन के ग्रन्थागारों में हैं। इसी प्रकार मनोहर तथा शोभन नामक कवियों ने चतुस्सन्धान नाम से अलग-अलग काव्य लिखे तथा जगन्नाथ कवि के द्वारा सप्तसन्धान तथा चतुर्विंशतिसन्धान तक लिखे जाने का उल्लेख मिलता है। चतुर्विंशतिसन्धान नामक काव्य के प्राप्त होने की सूचना श्रीनाथूराम प्रेमी ने दी है। इस काव्य में प्रत्येक श्लोक के चौबीस-चौबीस अर्थ हैं।[1] यह काव्य वि.सं. १६९९ (१६४२ ई.) में लिखा गया है।

इन सन्धान-महाकाव्यों के अतिरिक्त जैन परम्परा में सन्धानस्तोत्र भी रचे गये, जिनमें निम्नलिखित उल्लेखार्ह हैं- नवखण्डपार्श्वस्तव (ज्ञानसागरसूरि), विविधार्थमय सर्वज्ञस्तोत्र (सोमसागरसूरि)। नवग्रहगर्भितपार्श्वस्तव तथा पार्श्वस्तव (रत्नशेखरसूरि), पञ्चतीर्थीस्तुति (मेघविजय), द्व्यर्थकर्णपार्श्वस्तव (समयसमुन्दर) आदि।[2]

सन्धानपरम्परा का आश्चर्यजनक उदाहरण अष्टलक्षी मिलता है। अकबर के सम्मुख इस ग्रन्थ को आचार्य समयसुन्दर ने प्रस्तुत किया था, इसमें 'राजानो ददते सांख्यम्'-मात्र इस वाक्य के दस लाख बाईस हजार चार सौ सात अर्थ किये गये हैं।[3] इसी प्रकार लाभविजय का एक प्रबन्ध मिलता है, जिसमें एक ही पद्य के पाँच सौ अर्थ किये गये हैं।

## यमककाव्य

**वासुदेव के यमककाव्य**-कवि वासुदेव केरल के राजा रामवर्मा कुलशेखर के आश्रय में रहे थे, जिनका शासनकाल ८८५ ई. से ९१३ ई. तक है। अतएव वाससुदेव का समय ईसा के नवम और दशम शतकों का सन्धिकाल माना जा सकता है। वासुदेव केरल के प्रतिष्ठित नम्बूतिरि ब्राह्मण परिवार में हुए। इनका निवासस्थान त्रिचूर के निकट पेरुमनम् ग्राम था।

वासुदेव अपनी यमक-रचनाओं के लिये प्रख्यात हैं। नलोदय काव्य इनकी ही कृति कही गयी है। इसके अतिरिक्त युधिष्ठिरविजय महाकाव्य, तीन सर्गों का त्रिपुरदहन काव्य तथा शौरिकथोदय काव्य भी इन्होंने रचे थे।

युधिष्ठिरविजय में आठ सर्ग तथा ७१९ पद्य हैं और महाभारत की कथा प्रस्तुत की गयी है। कथा की यह प्रस्तुति संक्षिप्त और रोचक है। द्वितीय सर्ग में सुभद्राहरण के प्रसंग

१. विवरण के लिये द्र.- **संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान** : डा. नेमिचन्द्र शास्त्री, पृ. ४०-४३।
२. वही, पृष्ठ- ४१
३. वही, पृष्ठ-४१-४२

में वनविहार, ऋतुओं, सन्ध्या तथा चन्द्रोदय का मनोहारी वर्णन किया गया है। वासुदेव की शैली की विशेषता यह है कि पूरे काव्य में निरन्तर यमक का सधा हुआ प्रयोग उन्होंने किया है, फिर भी भाषा में दुरूहता तथा अर्थबोध की क्लिष्टता नहीं आने दी है। यमक के कारण उनकी कथाप्रस्तुति में लय और संगीतात्मकता का आकर्षण जुड़ गया है। उदाहरण के लिये कृष्ण द्वारा दूत बन कर दुर्योधन के प्रति पाण्डवों को पाँच ग्राम देने का प्रस्ताव -

अपि विरसं ग्रामाणां पञ्चकमथवा शमाय सङ्ग्रामाणाम्।
तेभ्यः पौरव देहि प्रीतिं प्रीतेषु तेषु पौरव देहि।।

शौरिकथोदय में छः सर्ग हैं। यह श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध में वर्णित श्रीकृष्णचरित पर आधारित है। यमकसन्निवेश के साथ कथा की काव्यात्मक प्रस्तुति में वासुदेव सफल हुए हैं। कृष्ण की बाललीलाओं का चित्रण कवि ने तन्मय होकर किया है तथा अपने भक्तिभाव को भी अभिव्यक्ति दी है। सुपाठ्यता वासुदेव के काव्य की विशेषता है। उदाहरण के लिये -

अपि मुहुरम्बालाल्यां बिभ्राणः शैशवं घुरं बालाल्याम्।
ह्रस्वाङ्गो पीनांसाः सन्नपि हृदयं जहार गोपीनां सः।।

## माधवाचार्यकृत यमकभारत

यमकभारत के कर्त्ता कवि माधवाचार्य का वास्तविक नाम आनन्दतीर्थ है। वे दक्षिण में उडुपी के निकट वेल्ले ग्राम में ११९८ ई. में ब्राह्मणकुल में उत्पन्न हुए थे। उनका जन्म-नाम वासुदेव था तथा अपनी प्रतिभा से उन्होंने पूर्णप्रज्ञ की उपाधि पायी। पच्चीस वर्ष की आयु में वे दीक्षा लेकर संन्यासी हो गये। अस्सी वर्ष की आयु में सन् १२७८ ई. में उनका देहावसान हुआ।

माधवाचार्य ने ३७ ग्रन्थ लिखे हैं, जिनमें अधिकांश दर्शनविषयक हैं तथा कुछ स्तोत्र काव्य हैं। यमकभारत काव्य में उन्होंने पूरे महाभारत की कथा को यमकालङ्कारसमन्वित विशिष्ट शैली में उपनिबद्ध किया है।

## अन्य यमककाव्य

केरल के महाकवि नारायण ने पन्द्रह सर्गों में 'सीताहरण' महाकाव्य की रचना की। गोविन्दनाथ ने सत्रहवीं शताब्दी में 'गौरकल्याण' नामक काव्य की रचना की। इन दोनों ही कवियों पर ऊपर चर्चित यमककाव्य के लिये प्रख्यात महाकवि वासुदेव का प्रभाव है और तद्वत् यमकनिर्वाह इन्होंने अपने काव्यों में किया है।

## चित्रकाव्य

**रामकृष्णविलोमकाव्य**-रामकृष्णविलोमकाव्य के कर्त्ता सूर्यकवि या सूर्यदास दैवज्ञ पण्डित की उपाधि से भी जाने जाते हैं। वे भरद्वाज गोत्र के पंडित ज्ञानवीराज के पुत्र थे तथा पार्थपुर में निवास करते थे। उनके सप्तम पूर्वपुरुष देवगिरि के राजा राम के आश्रय में रहे। सूर्यकवि ने १५३९ ई. में सूर्यप्रकाश नामक ज्योतिष ग्रन्थ का प्रणयन किया। १५४२ ई. में उन्होंने लीलावती पर टीका लिखी। इनके अतिरिक्त नृसिंहचम्पू: तथा देवेश्वर की कविकल्पलता पर टीका ये दो उनकी रचनाएँ और मिलती हैं।[1]

रामकृष्णविलोमकाव्य में कुल ३८ पद्य हैं। प्रत्येक पद्य के पूर्वार्ध को विलोम रूप से (उल्टी तरफ से) पढ़ने से उत्तरार्ध बन जाता है। पूर्वार्ध में राम की कथा है, उत्तरार्ध में कृष्ण की।

सन्धानकाव्य-परम्परा में निश्चय ही सबसे दुर्गम मार्ग सूर्यकवि ने अपनाया है। उनकी काव्यपद्धति अपने आप में इतनी दुरूह है कि स्वोपज्ञ टीका के बिना उस पर एक पद भी चलना दुष्कर ही है। कवि स्वयं अपने प्रयास की विकटता से सुपरिचित है। उसका कहना है कि उत्क्रम और क्रम दोनों विधियों से छन्दःपूरण भी हो, पदों में साकांक्षता भी रहे और प्रत्येक पद्य में दो-दो अर्थ भी निरन्तर दो अलग-अलग कथा-प्रसंगों के अनुसार समाविष्ट रहें- यह आयाससाध्य कार्य है। सागर तैर कर पार कर देना आसान है, विलोम-काव्य का रचनापथ तय कर लेना उससे कठिन -

कदाचिदपि सन्तरेत् कृतिपरो नरो नीरधिं
कथञ्चिदपि धावति प्रचुरधाम धाराध्वनिः।
ऋतेऽप्यतिविशारदा प्रचुरशारदानुग्रहं
विलोमकविताकृती सुकविधीरधारा भवेत्।।
छन्दःपूरणमुत्क्रमक्रमविधौ साकाङ्क्षता तत्पदे-
ष्वारम्भात्त्वरिते क्रमोपि सुतरामेतत् त्रयं दुर्गमम्।
एवं सत्यपि मन्मतिः कियदपि प्रागल्भ्यमालम्बते
तत्सर्वं गुणिनः क्षमन्तु यदहो यूयं श्रमज्ञाः स्वयम्।।

(स्वोपज्ञटीका-प्रास्ताविकपद्य)

इसमें सन्देह नहीं कि सूर्यकवि ने इस दुष्कर कविकर्म का निर्वाह सफलतापूर्वक किया है। चित्रकाव्य के उनके बंध आकर्षक हैं। यथा -

चिरं विरञ्चिर्न चिरं विरञ्चिः साकारता सत्यसतारका सा
साकारतासत्यसतारका सा चिरंविरञ्चिर्न चिरं विरञ्चिः।। २।

१. हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, कृष्णमाचारियर पृ. १६५

प्रथम पाद में राम का ब्रह्म के रूप में स्तवन है, द्वितीय में कृष्ण का। 'चिरं विरञ्चिर्न चिरं विरञ्चिः' कह कर ब्रह्मा के दो रूपों का संकेत किया गया है, एक चिर है, दूसरा अचिर। पूर्वार्ध में राम के पक्ष में तारक का अर्थ ब्रह्म है, उत्तरार्ध में कृष्ण के पक्ष में सतारक का अर्थ आकाश है।[1]

स्वोपज्ञटीका के अन्त में कवि ने सत्य ही इस रचना को 'चित्रकवित्वसीमा' कहा है (काव्यमाला-११, पृ. १६१)।

**रामचन्द्र कवि : रसिकरञ्जन**-रामचन्द्र कवि के रसिकरञ्जन काव्य में सन्धानकाव्य और मुक्तककाव्य दोनों का समागम है। इसकी रचना कवि ने १५२४ ई. में की-यह इसी काव्य की पुष्पिका से विदित होता है। काव्यमाला-संपादक की सूचना के अनुसार रामचन्द्र कवि का लिखा एक रोमावलीशतक भी मिलता है।

रसिकरञ्जन पर कवि की स्वोपज्ञटीका भी मिलती है। इस काव्य के भी सभी पद्यों का वैराग्य तथा शृंगार-दोनों के पक्ष में समान रूप से अर्थ निकलता है। रसिकरञ्जन में तीन मंगल श्लोक, १२५ द्व्यर्थक श्लोक तथा अंत में दो श्लोक पुष्पिका के हैं। इस काव्य की रचना अयोध्या में हुई-यह भी कवि की सूचना से विदित होता है। कवि ने चुनौती स्वीकार करके ऐसा निराला काव्य रचने का बीड़ा उठाया- यह आरम्भ में वह बताता है-

**एकश्लोककृती पुरः स्फुरितया सतत्त्वगोष्ठ्यासमं**
**साधूनां सदसि स्फुटां विटकथां को वाच्यवृत्त्या नयेत्।**
**इत्याकर्ण्य जनश्रुतिं वितनुते श्रीरामचन्द्रः कविः**
**श्लोकानां सह पञ्चविंशतिशतं शृङ्गारवैराग्ययोः।। ३।।**

इस काव्य में वसन्ततिलका, शिखरिणी, शार्दूलविक्रीडित आदि विविध छन्दों का प्रयोग हुआ है। रामचन्द्र ने अपनी शब्दसाधना का इसमें अच्छा परिचय दिया है। अंतिम पद्य में गर्वोक्ति करते हुए उन्होंने कहा है कि अमृत और ऐरावत की लक्ष्मी से भरे श्लोकों की रचना कर सकने वाले मेरे काव्य में अच्छे से अच्छे वैयाकरण भी भरमा जाते, यदि मैं इसका दोनों पक्षों में पृथक्-पृथक् व्याख्यान स्वयं न लिख देता। दो अर्थों में प्रत्येक पद्य को घटित करा सकने के लिये कवि ने श्लेष का बड़ी चतुराई से प्रयोग किया है तथा सभंग और अभंग दोनों ही प्रकार के श्लेष साधने में वह निपुण है। वैराग्यपरक अर्थ राम की भक्ति-भावना से ओतप्रोत है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

**अकलियुगमखर्वमत्र हृद्यं व्यचरदतापघनो यतः कुटुम्बी।**
**मम रुचिरिह लक्ष्मणाग्रजेन प्रभवति शर्म दशास्यमर्दनेन।। -५**

---

१. इस महाकाव्य का विस्तृत विवरण **जैन संस्कृत महाकाव्य** शीर्षक अध्याय में दिया गया है।

वैराग्यपक्ष में अत्र (इस संसार में) अकलियुग, त्रेता आदि युग महत् हृद्य हैं। इन युगों में कुटुम्बी निस्संताप होकर विचरण करता था। इसीलिये उस त्रेतायुग में हुई लक्ष्मणाग्रज राम में मेरी रुचि या भक्ति है, उन्हीं दशास्यमर्दन राम से मुझे शर्म सुख) और शम (शांति) मिलती है।

शृंगार के पक्ष में- अखर्व (पुष्ट) हृद्य (हृदय से निकला) युग (युगल-वक्षोजयुगल) देखा, जिससे निस्संताप होकर कुटुंबी अनंग विचरण करता रहा। मेरी प्रीति इसी युग्म में है, जो अग्रज (अग्रभाग में उत्पन्न) लक्ष्म (चिह्न-काला चुचुक या नखक्षत) से युक्त है, जिसके मर्दन से शर्म या शांति मिलती है।

ऐसा प्रतीत होता है कि वैराग्य या भक्तिपरक अर्थ कवि के मन में पहले है, उसी के अनुरूप पदावली का प्रयोग करते हुए रचना की है, उसे आयासपूर्वक शृंगारपरक अर्थ में घटाया गया है। अधिकांश पद्यों में भक्तिपरक अर्थ स्वतः खुल जाता है। कुछ पद्य कृष्ण-भक्ति के भी हैं। कवि ने अपनी टीका में भी वैराग्यपरक अर्थ का खुलासा पहले किया है, शृंगारपरक अर्थ का बाद में। अनेक पद्यों में द्व्यर्थकता के रहते हुए भी प्रसादगुण का निर्वाह कर गया है- यह बड़ी विलक्षणता है। उदाहरण के लिये -

**सर्वत्र साक्षिभावं कलयन्ती सपदि शर्म सन्दधती।**
**सम्मोहयति मनो मे मूर्तिर्गोपालवंशजन्मापि।। - ११२**

यहाँ गोपालवंश में जन्मे श्रीकृष्ण के लिये अर्थ सुस्पष्ट है। शृंगारपरक अर्थ) में 'साक्षिभावं कलयन्ती' की व्याख्या सा (वह स्त्री) अक्षिभावं (दर्शन या साक्षात्कार) कलयन्ती (प्रदान करती हुई) - इस प्रकार की गयी है तथा ''गोपालवंशजन्मा मूर्ति' का इस पक्ष में अर्थ ग्वालिन होते हुए भी वह स्त्री मेरा मन हरती है-इस प्रकार लग जायेगा। स्पष्ट ही आराध्य के प्रति भाव रख कर पद्य की रचना की गयी है, नायिकाविशेष के प्रति कवि का इतना अभिनिवेश नहीं है।

## शृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी

शृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी के रचयिता सोमप्रभाचार्य श्वेताम्बर जैन थे। इनका देशकाल अज्ञात है। वि.सं. १७८५ में आगरा के पंडित नन्दलाल ने इस काव्य की टीका लिखी थी, अतः इस काव्य का रचनाकाल अठारहवीं शताब्दी या उसके पूर्व हो सकता है। श्री नन्दलाल द्वारा प्रदत्त परिचय के अनुसार सोमप्रभाचार्य शतार्थवृत्तिकार कहे जाते थे। अपनी सुखबोधिका टीका को नन्दलाल ने 'श्लेषौघदुस्तरतरङ्गिणिका' बताया है।

इसमें कोई संदेह नहीं कि कवि सोमप्रभाचार्य श्लेष के प्रयोग में दक्ष हैं। उनका यह काव्य यद्यपि नाम से श्लेषकाव्य प्रतीत होता है, किन्तु इसमें आद्यंत निर्वेद का भाव ही प्रधान है। शृङ्गार रस के विभावादि का वर्णन कवि ने पूर्वपक्ष के रूप में ही किया है।

यमक, श्लेष और अनुप्रास का स्फुट चमत्कार पूरे काव्य में कुशलता से प्रकट किया गया है, तथापि कथ्य की सुस्पष्टता अव्याहत बनी रही है। उदाहरण के लिये -

कामज्वरातुरमते तव सर्वदास्यं वामभ्रुवां यदि कदाचिदवाप्तुमिच्छा।
यत्नं विनाप्यखिलजन्यपरम्परासु तज्जातमेव भवतो ननु सर्वदास्यम्।। (१०)

हे काम के ज्वर से आतुर मति वाले, यदि तू हर प्रकार से सर्वदा सुंदरी का आस्य (मुख) ही पाना चाहता है, तो यह तेरे लिये अनायास जन्म-जन्मान्तर के लिये सब प्रकार से दास्य हो गया।

यहाँ 'सर्वदास्य' में यमक का प्रयोग सटीक है। वस्तुतः निर्वेद और सांसारिक विषयों से जुगुप्सा के भाव का तीव्र बोध देने के लिये कवि ने यमक और श्लेष को बाधक के स्थान पर साधक बना लिया है, यही इस काव्य की विशेषता है। इसके साथ ही इस कृच्छ्रसाध्य अलंकारयोजना के कारण काव्य में लालित्य और प्रासादिकता का अपकर्ष नहीं हुआ है। कवि ने अपने लक्ष्य को स्पष्टतया कथ्य में बनाये रखा है -

भवारण्यं मुक्त्वा यदि जिगमिषुर्मुक्तिनगरीं
तदानीं मा कार्षीर्विषयविषवृक्षेषु वसतिम्।
यतश्छायाप्येषां प्रथयति महामोहमचिरा-
दयं जन्तुर्यस्मात् पदमपि न गन्तुं भवति।। (४५)

**अन्य चित्रकाव्य**-नीतिवर्मा का 'कीचकवध' चित्रकाव्य के उदाहरणों में सर्वप्रथम उल्लेख्य है। कृष्णमाचारियर के अनुसार नीतिवर्मा का समय नवम शती के आसपास है।[1] भोज ने अपने शृङ्गारप्रकाश, नमिसाधु ने रुद्रक के काव्यालङ्कार की टीका तथा प्रेमचन्द्र ने काव्यादर्श की टीका में इसका उल्लेख किया है।[2] इस काव्य का आधार महाभारत का विराट् पर्व है तथा द्रौपदी का कीचक के द्वारा अपमान और भीम द्वारा उसके वध की कथा पाँच सर्गों में कवि ने प्रस्तुत की है। आद्यन्त श्लेष तथा यमक की योजना के कारण कथा का प्रवाह और नैरन्तर्य यहाँ खण्डित है, कवि ने अपनी सुविधा तथा चित्रकाव्य-योजना के अनुकूल घटनाक्रम तथा प्रसंग उठाये हैं।

इस काव्य पर जनार्दन दास तथा सर्वानन्द नाग की प्राचीन टीकाएँ मिलती हैं।[3] नलोदय नामक काव्य में चार सर्गों में यमक के आद्यन्त विन्यास के साथ नल-दमयन्ती की कथा प्रस्तुत की गयी है। अन्त्यानुप्रास तथा छन्दोवैविध्य और लयात्मकता के कारण यह

---

१. द्र.- हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर : एम. कृष्णमाचारियर पृ. ३७०
२. वही, पृ. ३७०-७१
३. वही, पृ. ३७०।

काव्य बड़ा आकर्षक बन पड़ा है। इसके रचयिता कहीं-कहीं कालिदास कहे गये हैं, पर रामर्षि ने अपनी नलोदय-व्याख्या में इसका कर्त्ता रविदेव को बताया है, जबकि टीकाकार विष्णु ने रवि के पुत्र वासुदेव को इसका रचयिता माना है। कुछ विद्वान् त्रिपुरदहनकार वासुदेव को ही इस काव्य का कर्त्ता बताते हैं, जिनका समय नवम शती है।[1] यमक का निर्वाह कवि ने बड़े कौशल से प्रत्येक पद्य के प्रायः चारों पादों में किया है। यथा -

**अद्य निजराज्यन्तेन प्राशासि नलेन शत्रुराज्यन्तेन।**
**येनाराज्यन्तेन श्रिया दिशो यस्य विहतिराज्यन्तेन।। (१।१०)** [2]

श्रीवत्साङ्क ने बारहवीं शती में 'यमकरत्नाकर' नामक काव्य लिखा। यह काव्य आर्या छन्द में निबद्ध है। इसमें श्रीकृष्ण के प्रति भक्तिभाव व्यक्त किया गया है। इसी प्रकार धर्मघोष की यमकस्तुति में प्रत्येक पद्य के चार-चार अर्थ हैं। धर्मघोष संन्यासी थे तथा इनका निर्वाण संवत् १३५७ (१३०० ई.) में हुआ।

नलोदय की ही भाँति राक्षसकाव्य भी परम्परा में प्रसिद्ध रहा है तथा इसके रचयिता वररुचि कहे गये हैं। राक्षसकाव्य में केवल बीस पद्य हैं तथा इसका विषय शृङ्गार है। इस पर प्रेमधर, शम्भु भास्कर, कविराज, कृष्णचन्द्र, उदयाकर मिश्र, बालकृष्ण पायगुण्डा आदि की टीकाएँ मिलती है।[3]

चित्रकाव्यरचना का एक अच्छा उदाहरण धर्मदास का 'विदग्धमुखमण्डन' है। इसमें चार परिच्छेदों में, चित्रकाव्यों के, प्रहेलिका के उदाहरण स्वरूप स्वोपज्ञ श्लोक धर्मदास ने संकलित किये हैं। मंगल श्लोक से प्रतीत होता है कि धर्मदास बौद्ध थे। इस कोशकाव्य से पंडित समाज या गोष्ठियों में कोई व्यक्ति समादृत हो सकेगा- ऐसा उनका विश्वास है-

**यद्यस्ति सभामध्ये स्थातुं वक्तुं मनस्तदा सुधियः।**
**ताम्बूलमिव गृहीत्वा विदग्धमुखमण्डनं विशत। (औद्देशिक प्रकरण-८)**

प्रहेलिकाओं की रचना में धर्मदास ने असाधारण नैपुण्य का परिचय दिया है। प्रहेलिका को उन्होंने जाति के नाम से समझाते हुए उसके अनेक प्रकार इस ग्रन्थ में चारों परिच्छेदों में उदाहृत किये हैं। व्यस्तसमस्तजाति का उदाहरण देखिये -

**का प्रियेण रहिता वराङ्गना धाम्नि केन तनयेन नन्दिता।**
**कीदृशेन पुरुषेण पक्षिणां बन्धनं समभिलष्यते सदा।।**

अपने प्रिय से वियुक्त किस सुन्दरी को उसके पुत्र ने आनन्दित किया था तथा किस पुरुष के द्वारा पक्षिणों का बन्धन सदैव अभिलषित होता है - इन दो प्रश्नों का उत्तर यहाँ एक है - 'शकुन्तलाभरतेन'। शकुन्तला भरतेन इस प्रकार पदों को तोड़ कर पढ़ने से भरत

---

१. द्र.-हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ३७१-३७२

२. वही पृष्ठ-३७२

३. हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर : एम. कृष्णमाचारियर पृ. ३७१

के द्वारा शकुन्तला आनन्दित की गयी यह उत्तर तथा शकुन्तलाभ-रतेन- शुकन्त या पक्षियों के लाभ में निरत रहने वाले बहेलिये के द्वारा-ऐसा समस्त रूप से पाठ करने पर दूसरे प्रश्न का उत्तर मिल जाता है।

यमक-काव्यों में मानाङ्क कवि का वृन्दावनयमक काव्य भी उल्लेखनीय है। कवि ने इस काव्य में श्रीकृष्ण के प्रति भक्तिभावना निवेदित की है। इस काव्य में ५१ पद्य हैं। यमक के विन्यास में कवि का कौशल सराहनीय है, यद्यपि सारे काव्य में इसके कारण दुरूहता तथा क्लिष्टता व्याप्त है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

**शब्दो नादेयानां कलुषतया नो शशाम नादेयानाम्।**
**फेनो वा नीराणां आकृष्टोभयतटान्तवानीराणाम्।। (२४)**

जो अदेय नहीं है ऐसे भिक्षुकों का तथा नादेय या नालों का शब्द वर्षा में थमा नहीं, उसी प्रकार नीर या जल का फेन भी नहीं रुका दोनों तटों पर वानीर या बाँस के वृक्षों को आकृष्ट करने वाले। मानाङ्क ने गीतगोविन्द पर टीका लिखी थी, जिसमें उन्होंने अपने आप को राजा बताया है। रायमुकुट ने अमरकोश की अपनी टीका में मानाङ्क को उद्धृत किया है।, अतएव मानाङ्क का समय वि.सं. १४८८ (१४३१ ई.) के पूर्व माना जा सकता है। इन्होंने वृन्दावनकाव्य के अतिरिक्त मेघदूताभ्युदय नामक यमककाव्य भी लिखा था।

सुप्रसिद्ध आचार्य तथा कवि वेङ्कटाध्वरि के वंश में उत्पन्न वेङ्कटेश ने रामकथा को विषय बना कर रामायणयमकार्णव की रचना सोलहवीं शती में की थी। इसी प्रकार गोपालार्य ने अठारहवीं शती में रामचन्द्रोदय नामक यमककाव्य की रचना की।

धर्मदास के उपरिचर्चित विदग्धमुखमण्डन की परम्परा में अठारहवीं शती के सुप्रसिद्ध संस्कृत साहित्यकार पर्वतीय विश्वेश्वर पाण्डेय ने कवीन्द्रकर्णाभरण की रचना की। इस पर पाण्डेय जी की स्वोपज्ञ टीका भी है। कवीन्द्रकर्णाभरण में भी चार परिच्छेद हैं तथा प्रहेलिका और जाति के नाना प्रकार उदाहृत हैं। इनमें.से हृद्यगूढजाति में व्यंग्य अर्थ निहित रहने से रचना का सौष्ठव-विशेष अनुभव होता है। पाण्डेय जी ने इस जातिभेद के चार उदाहरण दिये हैं, जिसमें से एक देखिये-

**गुरुसदसि सरसिजस्रजमभिमृशति करेण दयिततमे।**
**सिन्दूरबिन्दुदिन्दरमलिकतलं पाणिना वधूः पिदधे।। (४।२)**

प्रियतम के द्वारा गुरुजनों की सभा में ही हाथ से कमल की माला का स्पर्श करने पर वधू ने अपने ललाट पर लगी सिन्दूर की बिन्दी को हथेली से मूँद लिया।

यहाँ कमल के स्पर्श से नायिका के वक्ष के आलिंगन आदि की कामना तथा सिन्दूर की बिन्दी को ढाँपने से सूर्यास्त के समय आने का संकेत व्यंग्य है।

इस प्रकार संस्कृत वाङ्मय में यमककाव्य का अपना महत्त्व है।

## अष्टम अध्याय

# ऐतिहासिक महाकाव्य तथा चरितकाव्य

### भारतीय इतिहास-चेतना

विश्व में संस्कृत वाङ्मय को प्राचीनतम तथा अनेक दृष्टियों से सम्पन्न स्वीकार करते हुए भी प्रायः पाश्चात्त्य-समीक्षकों का यह स्पष्ट आरोप रहा है कि उसमें ऐतिहासिक-ग्रन्थों का अभाव है। डा. कीथ के अनुसार-संस्कृत साहित्य के सबसे बड़े काल में एक भी ऐसा लेखक नहीं है, जिसको हम वास्तव में एक विवेचक ऐतिहासिक कह सकते हों।[1] और इसके लिए उन्होंने भारतीय मनोभूमि तथा सांस्कृतिक -आध्यात्मिक अवधारणाओं तथा यहां की राजनैतिक-स्थितियों को दोषी ठहराया है।[2]

आपाततः यह कथन सत्य सा प्रतीत होता है कि पाश्चात्त्य मानदण्डों के अनुसार, सवंत्, तिथि आदि के क्रमिक व्यौरे के साथ किसी विशेष जाति, कुल या राजवंशादि का इतिहास कश्मीरी कवि कल्हण की राजतरंगिणी के पहले तक सचमुच उपलब्ध नहीं होता। किन्तु सूक्ष्मदृष्टि से देखने पर इस मत की आधारहीनता और भ्रमात्मकता ही सिद्ध होती है। क्योंकि स्वयं 'राजतरङ्गिणीकार' ने अपनी रचना के पूर्व अनेक ऐतिहासिक-कृतियों का नामोल्लेख किया है, जिसमें, क्षेमेन्द्र की नृपावली, हेलाराज की पार्थिवावली तथा पद्ममिहिर और श्री छविल्लाकर की रचनाएँ मुख्य हैं।[3] राजतरङ्गिणी को लिखने के पहले उन्होंने अपने पूर्व विद्वानों द्वारा रचित ग्यारह ग्रन्थों तथा नीलमतपुराण को सन्दर्भ ग्रन्थ के रूप में देखे जाने का उल्लेख किया है।[4] इस प्रकार यह अनुमान करना अनुचित नहीं है कि प्राचीन भारत में इस प्रकार के इतिहास-लेखन का भी अस्तित्व किसी न किसी रूप में अवश्य रहा है।

भारतीय संस्कृति के विषय में केवल निवृत्ति-परायणता का आरोप भी सत्य नहीं है। तत्त्वतः संसार को अस्तित्वहीन, नश्वर या प्रवाहमात्र मानते हुए भी ऐहिक जीवन और

---

१. कीथ-**संस्कृतसाहित्य का इतिहास** (अनुवादक - मंगलदेव शास्त्री) मोतीलाल, बनारसीदास, वाराणसी, द्वितीय संस्करण १९६७, पृष्ठ १८०

२. वही -पृष्ठ १८१ से १८८ तक

३. कल्हण-**राजतरंगिणी प्रथमतरङ्ग** १३, १७, १८, १९ आदि एवं पद्य (सं. रघुनाथ सिंह) हिन्दी प्रचारक संस्थान, वाराणसी, प्रथम आवृत्ति १९७०

४. दृग्गोचरं पूर्वसूरिग्रन्था राजकथाश्रयाः।
मम त्वेकादश गता मतं नीलमुनेरपि।। (**राजतरङ्गिणी** १।१४)

सामाजिक धारणा से भारतीय साहित्य किसी भी कालखण्ड में पराङ्मुख रहा हो ऐसा समझ में नही आता। जहाँ 'अर्थ' ओर 'काम' को भी 'पुरुषार्थ' के रूप में प्रतिष्ठा दी गई हो, "न मानुषात् श्रेष्ठतरं हि किञ्चित्" कहकर मनुष्य की श्रेष्ठता का पदे-पदे गान किया गया हो, वहाँ इतिहासबुद्धि और इतिहास-लेखन का सर्वथा अभाव रहा हो यह असम्भव है। हमारे प्राचीन साहित्य में न केवल 'इतिहास' शब्द का उल्लेख हुआ है अपितु उसको सभ्यता और संस्कृति के महत्त्वपूर्ण अंग के रूप में अनेकत्र स्वीकर किया गया है।[1]

महाभारत, हमारा जातीय इतिहास है। पुराणों में अनेक प्राचीन राजवंशों तथा ऋषिवंशों का क्रमशः इतिहास प्राप्त होता है। निरुक्तकार यास्क ने 'इति ऐतिहासिकाः' कहकर वेद के व्याख्यान के सन्दर्भ में ऐतिहासिकों के स्वतन्त्र दृष्टिकोण का उल्लेख किया है।

वस्तुतः पाश्चात्यों द्वारा भारतीयों को इतिहास-विरहित कहना भारतीय इतिहास-दृष्टि को न समझ पाने की त्रुटि का परिणाम है। सृष्टि अनादि और अनन्त है। 'चक्रनेमिक्रमेण' यहां उत्थान-पतन की अनिवार्यता स्वीकृत है, ऐसी स्थिति में शाश्वत-सत्यों के सम्प्रेरक जातीय इतिहास के लेखन में संवत्, तिथि आदि का अंकन न तो सम्भव है और न ही उसकी कोई बहुत आवश्यकता ही है। भारतीय इतिहास-दृष्टि सन्देशप्रधान है, वह मानवीय मूल्यों की सतत प्रवर्तमान कथा है और इसीलिए इतिहास यहां एक 'विद्या' है महज दस्तावेज नहीं। इस दृष्टि से देखने पर कथित आरोप की एकदेशीयता स्वयं समझ में आ जाती है।

वस्तुतः संस्कृत में ऐतिहासिक काव्य लिखने वाले कवियों ने घटनाओं और वस्तुस्थितियों का यथावत् विवरण प्रस्तुत करना अपना दायित्व नहीं माना। उन्होंने घटनाओं और वस्तुस्थितियों की पुनः सृष्टि की है। इतिहासविद् प्रो. विश्वम्भरसहाय पाठक ने संस्कृत कवियों की इस प्रवृत्ति को 'इतिहास का दैवीकरण' कहा है। इतिहास के दैवीकरण या मिथकीकरण के पीछे दो मूल कारण रहे हैं, एक तो राजा में ईश्वर का अंश होने की अवधारणा तथा अतीत के गौरव का वर्तमान में पुनर्जागरण देखने की इच्छा। इस दृष्टि से इतिहास को यथाघटित रूप में चित्रित न करके कवियों ने कतिपय विशिष्ट प्रतीकात्मक अभिप्रायों का प्रयोग करते हुए अपनी दृष्टि से इतिहास की व्याख्या करते हुए उसे प्रस्तुत किया है। ये अभिप्राय हैं - चक्रवर्ती पद की प्राप्ति, स्वयंवर और राज्यश्री द्वारा नायक का वरण। पर इन प्रतीकात्मक अभिप्रायों का आधार वास्तविक घटनाएं रही हैं।

---

१. (क) **छान्दोग्य उपनिषद् - ७।१।२**
"ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि...यजुर्वेदं सामवेदमाथर्वणं चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदम्.....।"
(ख) निरुक्त २।३, तत्रेतिहासमाचक्षते। देवापिश्चार्ष्टिषणः शन्तनुश्च कौरव्यौ भ्रातरौ बभूवतुः.....।"
(ग) **अर्थशास्त्र २।४**
अथर्ववेदेतिहासवेदौ च वेदाः।......पुराणमितिवृत्तमाख्यायिकोदाहरणं धर्मशास्त्रमर्थशास्त्रं चेतीतिहासः।

**ऐतिहासिक महाकाव्य**-पाश्चात्त्य परिभाषाओं की संकीर्णता से यदि थोड़ा ऊपर उठकर विचार किया जाय तो संस्कृत भाषा का आदिकाव्य, महर्षि वाल्मीकिकृत 'रामायण' भी वस्तुतः ऐतिहासिक महाकाव्य ही है। क्योंकि महाकाव्य के इतिवृत्त और नायक का स्वरूप कितना ही आदर्शोन्मुख और कल्पनाप्रवण क्यों न हो वह सर्वथा यथार्थ की भूमि से असंस्पृष्ट नहीं हो सकता। पौराणिक चरित्र हमारे पुरातन इतिहास के जीते-जागते प्रतिमान ही हैं। जिनके सन्, संवत् भले हमने स्मरण न रखें हों किन्तु उनकी मानवता के उदात्तानुदात्त-पक्षों, जय-पराजयों और जीवन-संघर्षों को हमारी कविप्रतिभा ने चिरन्तन और जीवन्त बनाकर प्रत्येक काल और प्रदेश में विविध भंगिमाओं के साथ अनेक बार संजोया है। इसी कारण भारतीय सुदूर-इतिहास के कुछ चरित्र ऐसे आवर्जक और सर्वांगपूर्ण बन गए कि हमारे संस्कृत-कवियों ने बहुत काल तक अपने महाकाव्यों में केवल उन्हीं के विविध चित्र अंकित किए, कदाचित् तत्कालीन सहृदय समाज की भी यही अपेक्षा थी।

बहुत दिनों के बाद इस धारा में परिवर्तन हुए। गुप्तकाल के ऐतिहासिक शिलालेखों[1] में शायद पहली बार समकालीन नरेशों की प्रशस्तियों के साथ कतिपय ऐतिहासिक तथ्य काव्यरूप में संकलित किए गए। बौद्ध और जैन लेखकों में भी कुछ-कुछ समकालिकता की ओर प्रवृत्ति बढ़ी[2] और कालान्तर में संस्कृत-महाकवियों ने अपने समकालीन तथा आश्रयदाता नरेशों के ऐतिहासिकवृत्त को कल्पना से अनुरंजित करके महाकाव्य-लेखन आरम्भ कर दिया।

इनमें से महाकवि कल्हण को छोड़कर प्रायः सभी अपने चरितनायकों से उपकृत, सत्कृत अथवा उन्हीं के आश्रित कवि थे इसलिए सभी ने उन तत्कालीन नरेशों के उदात्त पक्ष का ही अलंकृत वर्णन करना अपना उद्देश्य समझा। क्योंकि उनके काव्य के सम्बोध्य और सहृदय भी कदाचित् वे ही नरेश या उनके प्रशंसक मात्र थे। राजतरंगिणीकार कल्हण ही एक ऐसे कवि थे जो किसी राजा के आश्रय में नहीं रहे। इसलिए राजाओं का इतिवृत्त लिखते हुए भी वे उनकी अतिरंजित पराक्रमशीलता और काल्पनिक दिव्यता के ख्यापन से दूर रहकर विशुद्ध और तटस्थ ऐतिहासिक रचना कर सके।

---

१. देखिए - **गिरिनार शिलालेख** (१५० ई.) **नासिक शिलालेख** (१४६ ई.), हरिषेण की **प्रयागप्रशस्ति** (३५० ई. से पूर्व), स्कन्दगुप्त का **गिरिनार शिलालेख** (४५७ ई.) वत्सभट्टि की **मन्दसौर प्रशस्ति** (४७३ ई.) आदि।

२. श्री टी. गणपति शास्त्री ने सन् १९२५ ई. में **आर्यमंजुश्रीकल्प** नामक एक बौद्ध ऐतिहासिक ग्रन्थ का पता लगाया था। इसके लेखक का नाम नहीं मिलता। यह महायान बौद्ध-सम्प्रदाय का ग्रन्थ है, इसमें लगभग ७०० ईसवी पूर्व से लेकर ७७० ई. तक के सम्राटों का **इतिहास** दिया गया है। (कपिलदेव द्विवेदी - **संस्कृत-साहित्य का समीक्षात्मक** इतिहास, पृष्ठ ५९४)।

## शङ्कुककृत : भुवनाभ्युदय महाकाव्य

श्रीशङ्कुक का 'भुवनाभ्युदय' महाकाव्य ऐतिहासिक महाकाव्यों की श्रृंखला में पहली कड़ी है, जो दुर्भाग्य से अब अप्राप्य है। शङ्कुक और उनके इस महत्त्वपूर्ण काव्य का उल्लेख कल्हण ने अपनी राजतरङ्गिणी (४।७०४) में किया है। तदनुसार शङ्कुक कश्मीर के राजा अजिचापीड (आठवीं शताब्दी ई. का पूर्वार्ध) के शासनकाल में रहे थे और इन्होंने अपने 'भुवनाभ्युदय' महाकाव्य में मम्म और उत्पल नामक दो सामंतों के बीच हुए भयंकर युद्ध का वर्णन किया था। भुवनाभ्युदय के कर्ता शङ्कुक तथा नाट्यशास्त्र के सुप्रसिद्ध व्याख्याकार शङ्कुक सम्भवतः अभिन्न हैं।

## नवसाहसाङ्कचरित

'नवसाहसाङ्कचरित' को संस्कृत का उपलब्ध प्रथम ऐतिहासिक महाकाव्य माना जा सकता है।[1] इसके रचयिता का नाम पद्मगुप्त परिमल है। महाकवि कालिदास की शैली तथा रस-रीति के सफल अनुकर्ता होने के कारण इस कवि को 'परिमल-कालिदास' भी कहा जाता था। नवसाहसाङ्कचरित मालवा के राजा 'नवसाहसांक' उपाधिधारी सिन्धुराज के पराक्रमपूर्ण वृत्त को आधार बनाकर लिखी गई एक प्रशस्तिपूर्ण यथोगाथा है। इसमें १८ सर्ग हैं, जिनमें परमारवंशी राजाओं की वीरपरम्परा का वर्णन करते हुए 'उपेन्द्र' नामक राजा से लेकर नवसाहसाङ्क तक के इतिवृत्त का ऐतिहासिक विवरण तथा नवसाहसाङ्क सिन्धुराज द्वारा नागों के शत्रु वज्रांकुश को पराजित करके नागराज शंखपाल की पुत्री शशिप्रभा से विवाह करने की घटना का बहुत कुछ काल्पनिक और अलंकृत वर्णन किया गया है।

कविपरिचय- 'नवसाहसाङ्कचरित' के प्रत्येक सर्ग की पुष्पिका में कवि ने अपने को 'मृगांकसूनु' कहा है जिससे इनके पिता का नाम मृगांक या मृगांकदत्त[2] सिद्ध होता है। इसके अतिरिक्त इनके विषय में सारी बातें अनुमेय ही रह जाती हैं, क्योंकि न तो उन्होंने और न ही किसी अन्य ग्रन्थकार ने इनके जन्मस्थान, वंश और इतिवृत्त आदि के विषय में कहीं कुछ संकेत दिया है। भोजकृत सरस्वतीकण्ठाभरण, क्षेमेन्द्र की औचित्यविचारचर्चा, मम्मट के काव्यप्रकाश तथा वर्धमान के गणरत्नमहोदधि में इनकी उद्धृतियाँ तथा उल्लेख[3] मिलते हैं, किन्तु 'पद्मगुप्त' सम्बन्धी वैयक्तिक जानकारी इनमें भी प्राप्त नहीं होती। कश्मीरी काव्यशास्त्रियों, मम्मट और क्षेमेन्द्र द्वारा उद्धृत किए जाने से पं. उपाध्याय जी ने इनके कश्मीराभिजन होने की सम्भावना प्रकट की है[4]। इसका साधक हेतु यह भी है कि

१. पं. उपाध्याय-**संस्कृत साहित्य का इतिहास** (दशम संस्करण), पृष्ठ २५८

२. वही, पृष्ठ २५६

३. चन्द्रशेखर पाण्डेय - **संस्कृत साहित्य की रूपरेखा** (चतुर्दश संस्करण), पृष्ठ ३४७

४. पं. उपाध्याय-वही, पृष्ठ २५६

पद्मगुप्त ने अपने आदर्शभूत कवियों में नामग्रहणपूर्वक कश्मीरी कवि 'भर्तृमेण्ठ' को विशेष आदर के साथ स्मरण किया है[1]

इतना तो सुनिश्चित है कि कवि पद्मगुप्त धारानरेश वाक्पति उपाधिधारी मुंज के सभाकवि थे, क्योंकि वे अपने काव्य में 'मुंज' की प्रशंसा करते हुए उनके स्वर्गवासी हो जाने की चर्चा अत्यन्त दुःख के साथ करते हैं। मुंज की मृत्यु के बाद ये इतने विषण्ण हुए कि इन्होंने अपनी काव्यकला को ही सम्मुद्रित कर दिया, किन्तु मुंज के अनुज नवसाहसाङ्क द्वारा सत्कृत होने तथा अनुरोध किए जाने पर ये पुनः काव्यरचना में प्रवृत्त हुए और उन्हीं के आदेश से इन्होंने इस महाकाव्य की रचना की[2] प्रथम सर्ग के नवम पद्य से यह भी प्रतीत होता है कि नवसाहसाङ्क की सभा में उस समय अन्य समर्थ कवि भी थे किन्तु राजा ने इस महाकाव्य की रचना का दायित्व इन्हीं को दिया[3] इससे सिन्धुराज की राजसभा में इनके महत्त्व और मुख्यत्व का भी पता चलता है। तत्कालीन ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य की समीक्षा करने पर कवि के काव्य-निर्माण की तिथि और जन्म के समय का अनुमान किया जा सकता है।

मुंज ने कर्नाटक (चोलदेश) के राजाओं को परास्त किया था। तैलप द्वितीय ने ईसवी सन् ९९३ से ९९७ के बीच मुंज का वध कर दिया, इसके बाद उसका अनुज सिन्धुराज सिंहासन पर बैठा। ई. सन् १०१० में गुजरात के सोलंकी राजा चामुण्डराय ने इसका भी वध कर दिया। इस हिसाब से बारह, चौदह वर्ष ही सिन्धुराज का शासनकाल रहा। मुंज की मृत्यु के बाद कुछ समय तक कवि ने रचना नहीं की होगी। सिन्धुराज ने सिंहासन पर बैठने के बाद, अपने उत्कर्षकाल में ही कवि को महाकाव्य-रचना के लिए प्रेरित किया होगा। इस प्रकार 'नवसाहसाङ्कचरित' का रचनाकाल १००५ ई. के आसपास निश्चित होता है[4]

पद्मगुप्त ने जब राज्याश्रय प्राप्त किया होगा उस समय इनकी अवस्था कम से कम २५-३० वर्ष की तो अवश्य ही रही होगी ओर इस महाकाव्य के लिखने तक वे पूर्ण अनुभवी तथा प्रौढवय के प्रतिष्ठित और सम्भवतः सिन्धुराज के सभाकवियों में सबसे वयस्क रहे होंगे। इस प्रकार यदि महाकाव्यरचना के इस आनुमानिक समय में से ४० वर्ष घटा दिये जाएं तो कवि का जन्मसमय सन् ९६५ ई. के लगभग निश्चित किया जा सकता है।

---

१. तत्वस्पृशस्ते कवयः पुराणाः श्रीभर्तृमेण्ठप्रमुखा जयन्ति। (नवसाहसांकच. १।५)

२. दिवं यियासुर्मम वाचि मुद्रामदत्त यां वाक्पतिराजदेवः।
तस्यानुजन्मा कविबान्धवस्य भिनत्ति तां सम्प्रति सिन्धुराजः।। (वही १।८)।

३. नैते कवीन्द्राः कति काव्यबन्धे तदेव राज्ञा किमहं नियुक्तः।
किं वालुकापर्वतके धरेयमारोप्यते सत्सु कुलाचलेषु।। (वही १।९)

४. प्रायः सभी इतिहास लेखक, कीथ, पं. उपाध्याय, वाचस्पति गैरोला, कपिलदेव द्विवेदी आदि इसी तिथि का समर्थन करते हैं।

## नवसाहसाङ्कचरित-परिचय एवं समीक्षा

जैसा कि पहले कहा जा चुका है इस काव्य का वर्ण्यविषय परमारवंश की राज्यश्री का सिन्धुराज द्वारा स्थिरीकरण तथा सिन्धुराज के पराक्रम, विवाह ओर आमोद-प्रमोद का सरस चित्रण है। यद्यपि कतिपय समालोचक इसमें गम्भीर ऐतिहासिकता का अभाव मानते हैं [1] फिर भी इसमें परमारों का जो इतिहास दिया गया है वह बहुत कुछ प्रामाणिक तथा विश्वसनीय है, क्योंकि इसकी पुष्टि शिलालेखों तथा अन्य बहिरंग प्रमाणों से भी होती है। नवसाहसांकचरित में सिन्धुराज ने जिन राजाओं और देशों पर विजय प्राप्त की है उसकी ऐतिहासिकता अब स्वीकृत हो चुकी है।[2] इसके द्वादश-सर्ग में सिन्धुराज से पूर्ववर्ती समस्त परमारवंशी राजाओं का कालक्रम से वर्णन है जो परमार-राजवंश का इतिहास जानने के लिए महत्त्वपूर्ण है।

महाकाव्य की दृष्टि से यह एक उत्कृष्ट रचना है। इसका अंगी रस तो रसराज श्रृंगार है किन्तु इसमें प्रकरणवश वीर, अद्भुत, आदि सभी रसों का समुचित सन्निवेश है। कवि ने आरम्भ में क्रमशः शिव, चन्द्र, गणेश तथा वाणी की स्तुति करके मंगलाशंसन किया है। इसके अनन्तर वे उस साहित्य-रस की वन्दना करते हैं जिसके एक सीकर की ऐसी अद्भुत महिमा है जिसके प्रभाव से सज्जन का मुख और भी अधिक सुवर्णता ओर दुर्जन का मुख दुर्वर्णता को प्राप्त हो जाता है[3]

कवि परिमलगुप्त, कालिदासादि महाकवियों के द्वारा आविष्कृत उस वैदर्भमार्ग के कवि हैं जिन्हें स्वयं उन्होंने ही तलवार की धार पर दौड़ने के समान कठिन कहा है।[4] महाकवि कालिदास के प्रति उनकी असीम श्रद्धा है, वे प्रसाद, हृद्य तथा अलंकारमनोहर उनकी वाणी को उपमान बनाकर प्रस्तुत करते हैं -

**"प्रसादहृद्यालङ्कारैस्तेन, मूर्तिरभूष्यत।**
**अत्युज्ज्वलैः कवीन्द्रेण कालिदासेन वागिव।।"**
**(नवसाहसाङ्कच२।९३)**

---

१. देखिए-Ed. V.S. Islampurkar B.B.S. 53, 1895; G. Buhler and Zachari acc, Uberdas ; **Navsahasanka Charita** (1888) तथा कीथ कृत **सं. सा. का इति.** (अनु. मंगलदेव शास्त्री, पृष्ठ १८९)

२. विशेष द्र. V.V. Mirashi - **Historical Date in Navasahasanka Charita** I.A. Feb. 1933 PP. 101-107.

३. नमोऽस्तु साहित्यरसाय तस्मै निषिक्तमन्तः पृषताऽपि यस्य।
सुवर्णतां वक्त्रमुपैति साधोर्दुवर्णतां याति च दुर्जनस्य।। **(नवसाहसाङ्क १।१४)**

४. निस्त्रिंशधारासदृशेन येषां वैदर्भमार्गेण गिरः प्रवृत्ताः। (वही १।५)

महाकवि द्वारा वर्णित पात्रों को अपने औपम्यविधान के अन्तर्गत स्थापित करके वे उनके प्रति अपना सम्पूर्ण आदर व्यक्त करते हैं-'शशिप्रभा' की सखियाँ उसे आशीर्वाद देती हुई कहती हैं -

**स्थिरा भव नृपेण त्वमिह संयोगमाप्स्यसि।**
**यथा कण्वाश्रमे पूर्वं दुष्यन्तेन शकुन्तला** (७।६६)

कालिदास के ही समान पद्मगुप्त भी अतिशय विनम्र हैं। इतनी उत्कृष्ट काव्यकृति की रचना के बाद भी वे अवलिप्त नहीं हैं[1] महाकवि की शैली और उक्ति-वैचित्र्य से भी वे प्रभावित हैं। किन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं है कि वे कालिदास के अनुकर्ता-मात्र हैं। परिमल-कालिदास की अपनी मौलिकता अक्षुण्ण है। उनके अप्रस्तुत विधान, उनकी उपमा और उत्प्रेक्षा एक नवीन अनुभव और चमत्कार लिए हुए दिखलाई पड़ते हैं। विरहपीड़िता नायिका का यह वर्णन कितना स्वाभाविक तथा मार्मिक है-

**"एषा शिखेव दीपस्य मुग्धा दग्धदशाश्रया।**
**स्मरानिलपरामर्शादितश्चेतश्च वेपते।।"** (१६।३७)

दस कामदशाओं के आश्रय में यह शिखा की भांति स्मर (कामदेव) रूपी वायु के छू जाने से इधर से उधर कांप रही है। - यहां दशा (दिये की बाती तथा कामावस्था) में श्लेष कथ्य से चमत्कार आ गया है।

प्रो.विश्वम्भर सहाय पाठक ने नवसाहसाङ्कचरित की ऐतिहासिकता का परीक्षण करते हुए निष्कर्ष दिया है कि इसमें नायक की पाताललोक-यात्रा तथा नागकन्या का वरण आदि जो वृत्तांत आपाततः कपोलकल्पित प्रतीत होते हैं, वे वस्तुतः प्रतीकात्मक ढंग से वास्तविक घटनाओं का ही संकेत देते हैं। कवि पद्मगुप्त प्रो. पाठक के मत से जैन कथासाहित्य से प्रभावित हैं और उसके अभिप्रायों का उन्होंने यहां प्रतीकात्मक शैली में उपयोग किया है।[2]

## विक्रमाङ्कदेवचरित

ऐतिहासिक महाकाव्यों के द्वितीय क्रम में कश्मीरी कवि बिल्हण विरचित 'विक्रमाङ्कदेव-चरित' को लिया जा सकता है। इसकी उपलब्धि का श्रेय जर्मन विद्वान् डॉ. ब्यूल्हर को है। राजस्थान के जैसलमेर नगर स्थित जैन मन्दिर में जैन ज्ञानकोष भण्डार से प्राकृत काव्य 'गउडवहो' के साथ सन् १६७४ ई. में उन्हें यह प्राप्त हुआ था।

---

१. यच्चापलं किमपि मन्दधिया मयैवमासूत्रितं नरपते नवसाहसाङ्क।
आज्ञैव हेतुरिह ते शयनीकृतोग्रराजन्यमौलिकुसुमा न कवित्वदर्पः।।
(काव्यसमाप्ति के अनन्तर ग्रन्थप्रशस्ति का चतुर्थ पद्य)

२. एंशेंट हिस्टोरियंस आफ इंडिया, पृ. १५०-५२

इस काव्य में १८ सर्ग हैं तथा यह दक्षिण की कल्याणनगरी के चालुक्य राजा विक्रमादित्य षष्ठ[1] (१०७८-१६२७ ई.) का (उनके पूर्वजों की ऐतिहासिक भूमिका के साथ) अलंकृत जीवनवृत्त है।

**महाकवि बिल्हण**-'विक्रमांकदेवचरित' के अन्तिम अट्ठारहवें सर्ग में बिल्हण ने स्वयं अपना जीवनवृत्त अंकित किया है। इसके साथ ही इनके पश्चाद्वर्ती राजतरंगिणीकार सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक कवि 'कल्हण' ने भी इनके विषय में कुछ ऐतिहासिक तथ्य उल्लिखित किए[2] हैं। इन सबके आधार पर ये कश्मीर के प्रधान नगर 'प्रवरपुर' के समीपी 'खोनमुष' नामक ग्राम में कौशिकगोत्रीय ब्राह्मणों के कुल में उत्पन्न हुए थे। इनके पूर्वजों को कश्मीरनरेश गोपादित्य ने मध्यदेश से लाकर वहां बसाया था। इनके प्रपितामह का नाम 'मुक्तिकलश', पितामह का नाम 'राजकलश' तथा पिता का नाम 'ज्येष्ठकलश' था। इनकी माता नागादेवी थीं, जिनके ये मध्यम पुत्र थे। बिल्हण के अनुसार इनके अग्रज इष्टराम तथा अनुज आनन्द भी उस समय के अच्छे पण्डित तथा कवि थे, किन्तु उन दोनों की कोई रचनाएँ आदि प्राप्त नहीं होतीं। इन्होंने विधिवत् विद्याध्ययन तथा समस्त भारतवर्ष का भ्रमण भी किया था। कश्मीर के राजा 'कलश' के शासनकाल (लगभग १०५० ई.) में ये कश्मीर से पर्यटन हेतु निकल पड़े थे। डा. व्यूलर ने बिल्हण के कश्मीरत्याग का समय १०६० से १०६५ ई. के बीच निश्चित किया है[3]। कश्मीर छोड़ने के समय यदि इनको युवा माना जाए तो ग्यारहवीं शताब्दी के द्वितीय अथवा तृतीय भाग में इनका जन्म माना जा सकता है[4]। कश्मीर से मथुरा, वृन्दावन, कन्नौज तथा प्रयाग की यात्रा करते हुए ये वाराणसी पहुंचे। वहां उस समय इनका परिचय डाहल या चेदिदेश (वर्तमान त्रिपुरी जिसकी राजधानी थी) के राजा कलचुरि हैहयवंशीय लक्ष्मीकर्ण या कर्ण (१०४१ से १०७५ ई.) से हुआ। डाहल के नरेशों ने काशी को भी अपनी लघु-राजधानी बनाया था, वहीं इनका कर्ण के सभापण्डित और कवि गंगाधर से शास्त्रार्थ हुआ, जिसमें विजयश्रीः बिल्हण को प्राप्त हुई। इसके बाद ये भोजराज की राजधानी धारा भी गए, किन्तु तब तक विद्वत्प्रिय महाराज भोज का देहावसान हो गया। इसके पश्चात् इन्होंने गुजरात पहुंचकर श्री सोमनाथ जी के दर्शन

---

१. इस समय के विषय में विभिन्न विद्वानों में थोड़ा अन्तर देखा जाता है। डा. कीथ इसका शासनकाल १०७८ से ११२७ ई. लिखते हैं जबकि मुरालीलाल नागर के अनुसार यह समय १०७६ से ११२७ ई. होना चाहिए। पं. विश्वनाथ भारद्वाज अपनी भूमिका में इस समय को १०२६ से ११२७ ई. स्वीकार करते हैं। (देखिए, डा. कीथ का **संस्कृत साहित्य का इतिहास**, अनुवाद - मंगलदेव शास्त्री) (पृष्ठ १६१) श्री मुरारीलाल नागर के संस्करण का परिशिष्ट 'व' तथा पं.भारद्वाज के संस्करण प्रथम भाग (१६५६) की संस्कृत भूमिका, पृष्ठ १ डा. विश्वम्भरसहाय पाठक के अनुसार विक्रमाङ्कदेवचरित की रचना १०८३ से १०८६ ई. के मध्य हुई (Ancient Historilcians of India, P. 61)

२. **राजतरंगिणी** प्रथम तथा सप्तम तरंग

३. कश्मीरेभ्यो विनिर्यातं राज्ये कलशभूपतेः। (**राजतरंगिणी**, सप्तमतरंग, ६।३५ )

४. डॉ. व्यूलर. **विक्रमांकदेवचरित की भूमिका**, पृष्ठ २३।

किए और बहुत समय तक दक्षिण भारत का भ्रमण करते हुए 'कल्याणनगरी' में विक्रमादित्य षष्ठ के यहां पहुंचे। वहां विद्यापतिपदवी से सम्मानित होकर यावज्जीवन उन्हीं के सभापण्डित और राज्यकवि के रूप में निवास करते रहे।

राजतंरगिणी (७।६३८) तथा स्वयं कविकृत विक्रमांकदेवचरित (१८।१०३) के अनुसार आयु के अन्तिम दिनों में कवि ने कश्मीरदेश लौटने की इच्छा प्रकट की थी, किन्तु उनकी यह इच्छा पूर्ण हुई या नहीं, इसका कोई विवरण उपलब्ध नहीं होता। सम्भव है, उन्होंने अपनी यह इच्छा स्थगित कर दी हो, क्योंकि अगले ही पद्य (विक्रमा. १८।१०४) में उन्होंने गंगासेवन की भी अभिलाषा प्रकट की है। कदाचित् इसी इच्छा ने उनके परिणत वयःकाल को भगवती भागीरथी के किसी मनोरम तटप्रदेश में व्यतीत करने का अवसर प्रदान किया हो।

**रचनायें**-विक्रमाङ्कदेवचरित के अतिरिक्त बिल्हण की दो अन्य रचनायें और भी प्राप्त होती हैं-(१) कर्णसुन्दरी नाटिका तथा (२) चौर-पंचाशिका या चौरीसुरत-पंचाशिका

## विक्रमाङ्कदेवचरित-परिचय एवं समीक्षा

ऐतिहासिक विद्वानों के अनुसार बिल्हण ने इस महाकाव्य की रचना लगभग १०८५ ई. से पहले ही कर ली थी, क्योंकि इसमें काव्यनायक विक्रमादित्य के उस वर्ष के प्रसिद्ध ऐतिहासिकवृत्त-दक्षिण ओर के अभियान (नर्मदापरतटाभियान) का कोई उल्लेख नहीं मिलता[1] साथ ही कश्मीर का हर्षदेव जो उसी वर्ष राजा बना था, उसको बिल्हण राजा के रूप में नहीं अपितु राजकुमार के रूप में ही चित्रित करते हैं[2] जिससे उसके राज्याभिषेक के पूर्व ही इस ग्रन्थ की समाप्ति सूचित होती है।

अष्टादश-सर्गात्मक यह काव्य अपने उद्देश्य और प्रभाव की दृष्टि से पूर्ण एवं समर्थ है। यद्यपि एम. कृष्णमाचारियर सदृश कुछ विद्वान्, इसमें विक्रमादित्य के उपर्युक्त नर्मदापरतटाभियानसंज्ञक महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य की चर्चा न होने के कारण इसको कवि और चरितनायक के बीच बाद में घटित हो जाने वाले दौर्मनस्य के कारण बीच में छोड़ा हुआ अथ च अपूर्ण मानते हैं[3]

किन्तु सूक्ष्मदृष्टि से देखने पर उनका यह मत हैत्वाभासग्रस्त ही प्रतीत होता है, क्योंकि काव्य के इस उपसंहारात्मक पद्य से तथाकथित विरोध-कल्पना का स्वयमेव निषेध हो जाता है -

---

१. कीथ - **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (अनुवाद मंगलदेव शास्त्री, पृष्ठ १६२) पं. बलदेव उपाध्याय-**संस्कृत साहित्य का इतिहास**, द्वितीय संस्करण (१९७५, पृष्ठ ८७४) तथा प्रियतमचन्द्र शास्त्री- **विक्रमांकदेवचरितस्य सा. सर्वेक्षणम्**, पृष्ठ २७।

२. **विक्रमांकदेवचरित**-८।६४

३. यस्य प्रेयान्प्रथमतनयः कं न चक्रे सहर्षं
श्रीहर्षादप्यधिककवितोत्कर्षवान्हर्षदेवः ॥

दिङ्मातङ्गैरपि सपुलकैः शुश्रुवे यस्य कीर्ति-
निंद्रामुद्राप्रणयिषु मदास्वादतः षट्पदेषु।
तेन प्रीत्या विरचितमिदं काव्यमव्याजकान्तं
कर्णाटेन्दोर्जगति विदुषां कण्ठभूषात्वमेतु।।
विक्रमांकदेवचरितम् १८।१०२

इसका अन्तिम पद्य भी इस काव्य की सम्पूर्णता का ही द्योतन करता है। "स व्युत्पत्तिं सुकविवचनेष्वादिकर्ता श्रुतीनां देवः प्रेयानचलदुहितुर्निश्चलां वः करोतु" (वही १८।१०८) कहकर कवि ने "मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि" इस नीति के अनुसार मंगलान्त-समापन किया है। सर्ग की अन्तिम पद्यसंख्या १०८ भी माला की मणिसंख्या के सदृश साभिप्राय निश्चित की हुई सी प्रतीत होती है।

विक्रमाङ्कदेवचरित मूलतः चालुक्यवंशी नरेश विक्रमादित्य (षष्ठ) को नायक बनाकर लिखा गया सरस महाकाव्य है, अतएव इसमें तत्कालीन इतिहास के साथ-साथ कवि-कल्पना का वैभव, अतिशयोक्ति, चरित्र-चित्रण (भले ही किसी को इतिहास विरुद्ध प्रतीत होते हों) आवश्यक तथा शोभादायक तत्त्व ही कहे जायेंगे। प्रथम १७ सर्गों में चालुक्यवंश की उत्पत्ति और उस वंश में उत्पन्न कुछ प्राचीन राजाओं का वर्णन कर ऐतिहासिक राजा और काव्यनायक के पिता आहवमल्ल (सन् १०४०-१०६९) का विशेष रूप से वर्णन है। शिव की कृपा से प्राप्त हुए तीनों पुत्रों - सोमेश्वर, विक्रमादित्य और जयसिंह का वर्णन करते हुए कवि ने युवराजपद हेतु विक्रमादित्य को ही योग्यता तथा पितृप्रियता का संकेत किया है। आहवमल्ल की मृत्यु के बाद कालान्तर में ऐसी परिस्थितियाँ उत्पन्न हो जाती हैं कि न चाहते हुए भी मध्यमपुत्र विक्रमादित्य को ही राज्यसिंहासन सम्हालना पड़ता है। इस ऐतिहासिक संघर्ष के निरूपण में कवि ने चरितनायक विक्रमाङ्क के शील, सौजन्य और धीरोदात्तता की युक्तिपूर्वक रक्षा की है, इस काव्यात्मक तथा बहुत कुछ काल्पनिक वर्णन में भी उस काल के कतिपय महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य प्रामाणिक रूप में प्राप्त हो जाते हैं, यथा-

(१) कल्याणीचालुक्यों के सत्तासंस्थापक तैलप (९७३ से ९९७ ई.) द्वारा राष्ट्रकूटों की सत्ता का समूल निर्मूलन, मालवनरेश पर आक्रमण आदि।
(२) त्रैलोक्यमल्ल या आहवमल्ल (१०४२ से १०६८ ई.) द्वारा कल्याणनगर का निर्माण।
(३) भोज, कर्ण तथा चोलों पर आहवमल्ल की विजय[1]

---

१. इन सब के समर्थन के लिए द्रष्टव्य -
(क) **अर्ली हिस्ट्री आफ दक्कन**, पृष्ठ ८२ (ख) **एंशेण्ट इण्डिया** (हिन्दी अनुवाद), पृष्ठ ३६०
(ग) **एपीग्राफिया इण्डिका**, १२।२९८ आदि ऐतिहासिक ग्रन्थ।

निश्चय ही बिल्हण ने अपने आश्रयदाता की एक परम नीतिज्ञ और सत्यपरायण राजा के रूप में छवि निर्मित करने के लिए कतिपय वास्तविक घटनाओं को कल्पना का रंग देकर प्रस्तुत किया है तथा कुछ तथ्यों को अनदेखा किया है। चोलवंशीय राजाओं के शिलालेखीय प्रमाणों से यह विदित होता है कि सोमेश्वर द्वितीय तथा उसका अनुज विक्रमादित्य षष्ठ सन् १०३० ई. के पूर्व अवश्य जन्म ले चुके थे, क्योंकि १०४५ ई. में चोलों और चालुक्यों के युद्ध में विक्रमादित्य षष्ठ सम्मिलित हुआ था। विक्रमाङ्कदेवचरित के कथानायक के पिता सोमेश्वर प्रथम का राज्याभिषेक १०४२ ई. में हुआ था। बिल्हण सम्राट् सोमेश्वर प्रथम को अपनी पटरानी के साथ पुत्रप्राप्ति के लिए व्रत आदि का अनुष्ठान करता हुआ चित्रित करते हैं, और फिर दिव्यवाणी के द्वारा उन्हें तीन पुत्रों की प्राप्ति और उनमें मध्यमपुत्र का गौरव गान कराते हैं। यह काल्पनिक वृत्त ऐतिहासिक कालक्रम के साथ संगत नहीं बैठता है। इसके साथ ही बिल्हण का कथन है कि पिता सोमेश्वर प्रथम अपने मध्यम पुत्र विक्रमादित्य षष्ठ को ही युवराजपद देना चाहते थे, उसने यह पद विनम्रता और परंपरानिर्वाह के कारण अस्वीकार किया। बिल्हण का यह कथन विक्रमादित्य षष्ठ के ही एक शिलालेख से मिथ्या साबित हो जाता है, जिसमें स्वयं राजा सोमेश्वर प्रथम द्वारा स्वेच्छा से अपने ज्येष्ठ पुत्र को ही यौवराज्य देने की बात कही गयी है। बिल्हण ने कथानायक के ज्येष्ठ भ्राता सोमेश्वर द्वितीय की छवि एक दुराचारी और आततायी राजा के रूप में निर्मित करने का प्रयास किया है, जिसने अपने छोटे भाई के साथ छल किया। शिलालेखों के प्रमाण कुछ दूसरी ही कहानी कहते हैं, और वास्तव में विक्रमादित्य षष्ठ ने ही राजेन्द्र चोल से सांठगांठ करके अपने बड़े भाई के विरुद्ध षडयंत्र रचा था, जिसके कारण विवश होकर सोमेश्वर द्वितीय को उससे संग्राम करना पड़ा। इस संग्राम में विक्रमादित्य षष्ठ उसे हरा कर राजा बना। राजा बनने के कुछ समय पश्चात् अपने अनुज तथा युवराज जयसिंह को भी उसने अपदस्थ कर दिया, क्योंकि अपने पुत्र को युवराजपद देना था। इन सारी घटनाओं में कथानायक का अपने बड़े तथा छोटे भाइयों से हुए संग्राम तो ऐतिहासिक सत्य हैं, पर बिल्हण ने उन्हें इस प्रकार प्रस्तुत किया है कि अपराधी ज्येष्ठ और कनिष्ठ भ्राता ही साबित हों, कथानायक का अपराध छिप सके। इन सारे तथ्यों का विश्लेषण करते हुए प्रो. पाठक ने बिल्हण को कथानायक का पक्ष-प्रवक्ता कहा है।[1]

**महाकाव्य की दृष्टि से समीक्षण :-** लक्षण-ग्रन्थों में निरूपित महाकाव्यत्वाधायक सभी तत्त्व इस काव्य में सरलता से उपलब्ध हो जाते हैं। कवि ने अपने काव्यनायक को धीरोदात्त-गुणसम्पन्न, अविकत्थन, महाबलशाली तथा अत्यधिक गम्भीर और दृढ़व्रती[2]

१. एंशेट हिस्टोरियंस आफ इंडिया, पृ.५८-७४

२. अविकत्थनः क्षमावानतिगम्भीरो महासत्त्वः। स्थेयान्निगूढमानो धीरोदात्तो दृढव्रतः कथितः ४।।

के रूप में चित्रित किया है [1] । इस महाकाव्य का अंगीरस वीर है, जिसे कवि ने आरम्भिक आशीर्वादात्मक मंगलपद्य में कंसशत्रु भगवान् कृष्ण के कृपाण का संकेत करते हुए व्यंजित किया है [2]

महकाव्य के प्रथम सर्ग में ही खलों की निन्दा[3] और सज्जनों की प्रशंसा[4] की गयी है। प्रत्येक सर्ग में पृथक् छन्द हैं तथा सर्गान्त में छन्दःपरिवर्तन किया गया है। इसके एकादश सर्ग में सन्ध्या और सूर्य का, एकादश, चतुर्दश तथा पंचदश सर्गों में चन्द्र का, षोडश सर्ग में प्रदोष तथा रात्रि का, सप्तदश सर्ग में वन, पर्वत एवं मृगया का सम्यक् वर्णन है। इस प्रकार महाकाव्य के लिए सभी आवश्यक विषयें का चारुता से सन्निवेश किया गया है।

ऋतुओं का भी बड़ा मनोहारी चित्रण कवि ने प्रसंगानुसार उपन्यस्त किया है [5] । महाकवि बिल्हण का प्रकृति-वर्णन भी अत्यन्त स्वाभाविक तथा मनोहर है, प्रातःकाल का यह चित्र कितना स्पृहणीय है-

> खण्डः क्षपासु कियतीष्वपि यः कृशाङ्गि,
> भङ्गीमनङ्गपरशोः सदृशीं बिभर्ति।
> सोऽयं निमज्जति जगन्नयनाभिरामः
> श्यामावधूवदनवन्दनबिन्दुरिन्दुः ।।११।।७८।।

वीररस तो मानो कवि का सिद्धरस है, विक्रमादित्य की रणयात्रा में चल रहे अश्वों के सम्बन्ध में कही गई कवि की यह उक्ति केवल उत्प्रेक्षा नहीं है, अपितु अपनी पदशय्या और नाद-सौन्दर्य से वह युद्धभूमि का सहज सफल चित्रांकन भी है -

> खुरघट्टितवैरिकुट्टिमस्फुटितैर्वह्निकणैः कदर्थिताः।
> न निघर्षमकार्षुरङ्घ्रिभिश्चटुलैर्ये क्वचिदेव वर्त्मनि।। १५।३५।।

विक्रमाङ्कदेव के शृंगार-रस-पूर्ण प्रसंग भी कम आवर्जक नहीं हैं। एक उदाहरण दृष्टव्य है-

---

१. (क) अविकत्थनत्व के लिए देखिए - **विक्रमाङ्क चरित** का ५।५० पद्य।
   (ख) क्षमाशीलता के लिए - ६।६३ पद्य तथा १४।५५।
   (ग) गाम्भीर्य के लिए द्रष्टव्य ६।१३ तथा १४।१४।
   (घ) दृढ़व्रत के लिए सर्ग, श्लोक ३६ से ५५ तक
२. भुजप्रभादण्ड इवोर्ध्वगामी स पातु वः कंसरिपोः कृपाणः। (**विक्रमांकदेवचरित, १।१**)
३. **विक्रमाङ्कदेवचरित, १।२०**
४. **विक्रमाङ्कदेवचरित, १।१७**
५. वसन्त का वर्णन सप्तम तथा दशम सर्गों में, ग्रीष्म का द्वादश सर्ग में, वर्षा का त्रयोदश सर्ग में, शरद् का चतुर्दश में और हेमन्त का षोडश सर्ग में द्रष्टव्य है।

पपुः प्रपापालिकया समर्पितं चिरेण पान्थाः कथमप्यनादरात्।
तदीय बिम्बाधरपानलम्पटाः सपाटलामोदमपि प्रपाजलम्।।१३।१०।।

इस काव्य में सबसे महत्त्वपूर्ण बात है, कवि की जन्मभूमि के प्रति अनन्यप्रीति तथा सारस्वत-स्वाभिमान की निर्व्याज अभिव्यक्ति। सुदूर दक्षिणदेश में रहते हुए भी वह अपनी मातृभूमि कश्मीर के विषय में अतिशय आदर और आत्मीयता-भरी प्रशस्ति अंकित करता है। कवि का यह कथन कि 'केसर और कविता काश्मीर को छोड़कर अन्यत्र नहीं उपजती" दूसरों की दृष्टि में अतिशयोक्ति हो सकती है, किन्तु कवि ने अपने शैशव तथा कैशोर्यवय में जो स्वर्गसुख कश्मीर में भोगा था, उसकी कोई तुलना वह और किसी से कैसे कर सकता है।

## राजतरङ्गिणी

'राजतरङ्गिणी' एक ऐसी रचना है, जिसे संस्कृत के ऐतिहासिक महाकाव्यों का 'मुकुटमणि' कहा जा सकता है। इसके रचयिता कश्मीरी कवि 'कल्हण' हैं। संस्कृत साहित्य में इतिहास को इतिहास मानकर लिखने वाले तथ्यों को तिथि आदि के प्रामाणिक-साक्ष्य और क्रम के साथ प्रस्तुत करने वाले ये अब तक ज्ञात पहले कवि हैं। यही कारण है कि इनकी कृति 'राजतरङ्गिणी' का देश-विदेश में सर्वत्र आदर हुआ है। यह कश्मीर के राजाओं का विस्तृत इतिहास है, जिसका रचना-शिल्प बहुत कुछ महाभारत जैसा और अनेक काव्य-गुणों से समृद्ध है। इसमें महाभारत-काल से आरम्भ कर ११५० ईसवी तक के कश्मीरी नरेशों का इतिवृत्त तथा चरित्रांकन अत्यन्त हृद्य तथा प्रासादिक शैली में किया गया है। राजतरङ्गिणी आठ तरंगों में विभक्त है, जिनमें कुल ७८२६ श्लोक हैं। प्रारम्भ में छह तरंग छोटे तथा अन्तिम दो तरंग बहुत बड़े हैं, जिनमें आठवां तरंग, समस्त ग्रन्थ के आधे परिमाण से भी अधिक है। अपने लेखन के समय से ही 'राजतरङ्गिणी' अत्यन्त लोकप्रिय रही है।

**महाकवि कल्हण**-राजतरंङ्गिणी के इतिहास से कल्हण के पिता का नाम 'महामात्य चम्पक प्रभु' या चण्पक होना सिद्ध होता है[२]

स्वयं राजतरङ्गिणी से भी इस बात की पुष्टि होती है[३]। चम्पक कश्मीरनरेश हर्ष (१०८९-११०१) के महामात्य अथवा राजमन्त्री थे। समाज में उनको उच्चस्थान प्राप्त था। कल्हण का जन्म कश्मीर के परिहासपुर में हुआ था। यद्यपि कल्हण ने अपनी जाति कहीं

---

१. विक्रमाङ्कदेवचरित १।२१ तथा १८।१६।
२. (क) इति श्रीकाश्मीरकमहामात्यचम्पकप्रभुसूनोः कल्हणस्य कृतौ राजतरङ्गिण्यां प्रथमस्तरङ्गः।
(ख) " " चण्पकप्रभुसूनो " " द्वितीयस्तरङ्गः।
३. राजतरंगिणी - ७।९५४, १११७, १११८, ८।२३६५

नहीं लिखी फिर भी अन्तःसाक्ष्य और द्वितीय तरंगिणी के लेखक जोनराज[1] के अनुसार इनके द्विजन्मा-विशेषतः कुलीन ब्राह्मण होने का अनुमान किया जा सकता है। समीक्षकों ने अन्तःसाक्ष्य के अनुसर कल्हण का जन्म १०९८ ई. के लगभग माना है[2]। राजतरंगिणी के अनुसार कल्हण का यद्यपि 'शैव' होना ही प्रमाणित होता है तथापि उनमें अन्य उपासनाओं तथा धर्मों के प्रति पर्याप्त सहिष्णुता और सहानुभूति थी। कल्हण ने बौद्ध-धर्म सम्बन्धी अनेक पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग किया है, जिससे पता चलता है कि उन्होंने त्रिपिटकों का भी अवलोकन किया था।

उनका अध्ययन पारम्परिक तथा अत्यन्त व्यापक है। कल्हण ने वेद, रामायण, महाभारत, पुराण, काव्य, ज्योतिष, अर्थशास्त्र आदि का गहन अनुशीलन तथा समग्र भारतवर्ष का पर्याप्त भ्रमण किया था। उनके व्यक्तित्व में एक निष्पक्ष खोजी ऐतिहासिक तथा तर्कप्रवण वैज्ञानिक का अद्‌भुत सम्मिश्रण दिखलाई पड़ता है। राजतरंगिणी में सूर्यज्योति[3] और जल का[4] वर्णन उन्होंने एक वैज्ञानिक की भांति किया है। उनका भौगोलिक एवं सामुद्रिक ज्ञान भी अत्यन्त प्रौढ़ था। किन्तु अपने आस्थामय-वर्णनों से वे मन्त्रशक्ति, देवी-देवताओं, शकुन तथा अप्राकृतिक चमत्कारों में भी विश्वास करते दिखालाई पड़ते हैं। कल्हण का देश-प्रेम और कवित्व दोनों उच्चकोटि के हैं, राजतरङ्गिणी लिखकर उन्होंने दोनों ही क्षेत्रों को एक महान् अवदान दिया है।

**राजतरंगिणी-ऐतिहासिक दृष्टि एवं काव्यसुषमा**-'राजतरंगिणी' विशुद्ध ऐतिहासिक गरिमा से मण्डित होने पर भी सरस काव्यात्मकता से सम्पृक्त एक अपूर्व कृति है। कवि कल्हण स्वयं इसे 'कथा'[5] एवं 'सन्दर्भ'[6] कहकर उल्लिखित करते हैं। कल्हण पारम्परिक अनुश्रुतियों के आधार पर, पौराणिक शैली में जलोद्‌भव नामक असुर के वध और प्रजापति कश्यप द्वारा कश्मीरमण्डल की स्थापना से इस इतिहास का सूत्रपात करते हैं। विक्रमपूर्व बारहवीं शताब्दी के किसी गोनन्द नामक राजा की कथा से राजचरित का क्रम आरम्भ होता है। उनके इस वर्णन का बहुत कुछ आधार 'नीलमतपुराण' है, इसके अतिरिक्त इस विषय में उन्होंने अपने से पूर्व लिखे गए ग्यारह ग्रन्थों और पहले के राजाओं के अभिलेख, प्रशस्तिपत्र एवं वंशावलियों के देखे जाने का भी उल्लेख किया है[7]। कवि, इस वर्णन में ज्यों-ज्यों अपने समय की ओर अभिमुख होते जाते हैं, यह पौराणिकता एवं कल्पना-प्रवणता

---

१. द्वितीय राजतरंगिणी ५वां पद्य।
२. डा. रघुनाथ सिंह - **राजतरंगिणी की भूमिका**, पृष्ठ ३
३. राज, २।८९ (डा. कीथ भी इस समय को ११०० ई. के लगभग मानते हैं।
४. राज, ३।४४० दे. सं. सा. इ. (हिन्दी अनुवाद) पृष्ठ १९८
५. इयं नृपाणामुल्लासे ह्रासे वा देशकालयोः।
भैषज्यभूतसंवादिकथा युक्तोपयुज्यते।। राज. १।२१
६. संक्रान्तप्राक्तनानन्तव्यवहारः सुचेतसः।
कस्येदृशो न सन्दर्भो यदि वा हृदयङ्गमः।।वही १।२२
७. राजतरङ्गिणी १।१४ तथा १५ पद्य।

धीरे-धीरे कम होती जाती है और यथार्थ का ठोस धरातल उभरता दिखलाई पड़ता है। ८१२ ईसवी तक के राजाओं का वर्णन बिना तिथि के ही चलता है, किन्तु ८१३-८१४ ई. से इस वर्णन में तिथिक्रम का स्पष्ट उल्लेख प्राप्त होता है। अष्टम तरंग तो कवि की स्वयं आंखों देखी और अनुभूत घटनाओं का प्रामाणिक लेखा-जोखा है। संक्षेप में इसके प्रत्येक तरंग में राजाओं का विवरण इस प्रकार है -

**प्रथम-तरंग** - गोनन्द प्रथम से लेकर अन्ध युधिष्ठिर तक ७५ राजाओं का विवरण है।

**द्वितीय-तरंग** - ६ राजाओं के १९२ वर्षों के शासनकाल का अंकन किया गया है।

**तृतीय-तरंग** - गोनन्दवंश के अन्तिम राजा बालादित्य तक दश राजाओं के ५३६ वर्षों के राज्यकाल का विवरण है।

**चतुर्थ-तरंग** - २६० वर्षों तक राज्य करने वाले १७ नृपों का इतिहास निरूपित है।

**पंचम-तरंग** - अवन्तिवर्मा के राज्यारोहण के साथ उत्पथवंश के सूत्रपात का वर्णन तथा कल्यपालवंशज संकटवर्मा, सुगन्धादेवी और शंकरवर्धन के राज्यकाल का निरूपण है।

**षष्ठ-तरंग** - १० राजाओं के, ९३६ से १००३ ई. तक के शासनकाल का विवरण दिया गया है।

**सप्तम-तरंग** - ६ राजाओं के सन् १००३ से ११०१ ई. तक के समय का चित्रण है।

**अष्टम-तरंग** - सातवाहन वंश के, उच्चल, सुस्सल, भिक्षाचर और जयसिंह आदि राजाओं की जीवनगाथा तथा कृत्यों का प्रत्यक्षीकरण कराया गया है।

प्रथम चार तरंगों में ऐतिहासिक तथ्यपरकता की दृष्टि से कई स्थल कल्हण में संदिग्ध हैं। वे पुराणों और आख्यानों से प्राप्त अतिप्राकृत और अविश्वसनीय घटना-प्रसंगों का भी विवरण विश्वासपूर्वक दे देते हैं। पर पांचवें तरंग से जैसे-जैसे वे अपने समय के निकट आते हैं, वे एक खरे इतिहासकार की भांति तथ्यों को जांच परख कर प्रस्तुत करते हैं, वे तथ्यों की जांच के लिये उपलब्ध सामग्री का हवाला भी देते हैं।

सन् ७१२ ई० में सिंध पर पहला मुस्लिम आक्रमण हुआ और १००० ई० के आस-पास महमूद गजनी ने भारत को रौंदना शुरू किया। कल्हण ने षष्ठ और अष्टम तरंगों में देश की राजनीतिक और ऐतिहासिक परिस्थितियों पर दूरगामी प्रभाव छोड़ने वाले इन आक्रमणों का उल्लेख किया है। कश्मीर में मुस्लिम संस्कृति के प्रवेश का भी वे संकेत देते हैं।

कल्हण ने राजा हर्ष के उत्थान और पतन का जो विशद विवरण दिया है, वह भारतीय इतिहास का एक महत्त्वपूर्ण अध्याय है। किशोरावस्था में हर्ष बड़ा गुणानुरागी और काव्यात्मक प्रवृत्ति वाला था। उसका लोभी पिता कलश विद्वानों से द्रोह रखता था, पर हर्ष स्वयं भूखा रहकर अपना खर्च पंडितों और कवियों को दे डालता था (राज० ६।६०९-१३)।

उसने राज्यारूढ होने पर अपने विद्वत्प्रेम को चरितार्थ किया। प्रजा की प्रार्थना सुनने के लिए तो उसने अपने प्रासाद के चारों ओर बड़े-बड़े घंटे लगवा दिये थे, जिनके बजते ही वह प्रार्थियों से स्वयं मिलने पहुंच जाता। यहां तक कि कर्णाटक के राजा से विद्यापति की उपाधि पाने वाले बिल्हण भी हर्ष के काव्य और कला के प्रति अनुराग की कथा सुनकर उसके लिये स्पृहा करता था (वही, ७।८८०।६३७)। पर इसी हर्ष को धीरे-धीरे चाटुकारों ने घेर लिया। उसका अन्तःपुर सुंदरियों से भर गया। वह विलासी बन गया और अविवेकी अमात्यों के परामर्श पर जनता को लूटने लगा। उसने योग्य मंत्री कंदर्प को बंदी बनाने का प्रयास किया, अपने ही भतीजों की हत्या करवायी, यहां तक कि देवालयों से स्वर्ण और रत्न भी उसने लूटे। कर्नाटक के राजा पर्माडि (विक्रमादित्य षष्ठ) की पत्नी चन्दा (चन्द्रावती) का चित्र देखकर वह इतना कामातुर हो उठा कि कर्णाटक के राजा से युद्ध कर उसकी रानी को प्राप्त करने की उसने ठान ली (वही, ७।१११६-२१)। वह कर्णाटक तक आक्रमण करने न पहुंच सका, पर धूर्त लोग रानी चन्द्रा के नाम पर उससे रुपया लूटते रहे। अन्त में बड़ी कारुणिक और विडंबनामय स्थितियों में हर्ष की जीवनलीला समाप्त हुई। कल्हण ने राजा हर्ष के उत्थान और मर्मान्तक पतन का रोमांचक इतिहास १४०० पद्यों में लिखा है, और यह पूरा अंश अपने आप में उनके समय का न केवल कच्चा चिट्ठा है, वह एक विराट् महाकाव्य भी है। इसी प्रकार अवन्तिवर्मा, कलश, रानी दिद्दा आदि के शासनकाल के प्रसंग भी अपने आप में अलग-अलग महाकाव्यों का आस्वाद देते हैं तथा कश्मीर के कुछ शताब्दियों के इतिहास को भी प्रामाणिक रूप में प्रस्तुत करते हैं।

समग्र अष्टम तरङ्ग कवि का भोगा हुआ अपना वर्तमान ही है। यह समय कश्मीर के इतिहास में, वंशानुगत संघर्षों, षड्यन्त्रों, विद्रोहों तथा रक्तरञ्जित क्रान्तियों का काल था, उस समय काश्मीर का जनजीवन तथा प्रशासन दोनों ही अस्थिर तथा भयग्रस्त थे। कल्हण ने हर्ष (सन् १०८९-११०१ ई.) के जीवन, नैतिक पतन, विश्वासघात तथा दुःखद अंत का ऐसा प्रभावी चित्रण किया है, जिसे पढ़कर रोमांच हो जाता है। कश्मीर के कुलीन अमीरों के रक्तरञ्जित अत्याचार, उनके आपसी संघर्ष, तत्कालीन अकाल, जल-प्लावन, अग्निदाह आदि प्राकृतिक विपत्तियों का जो वर्णन कवि ने किया है उसमें उनकी अपनी भोगी हुई पीड़ा के दंश भी विद्यमान हैं। अपने देश और काल की यह दुःखद स्थिति कवि को मर्मान्तक वेदना दे रही थी, किन्तु वह विवश था-परिस्थितियों ने उसे एकाकी बना दिया था। कदाचित् इन्हीं परिस्थितियों से प्रेरित होकर अपने ढंग से उनका प्रतिकार करने की भावना से ही कवि ने लेखनी का यह शस्त्र उठाया था। 'राजतरङ्गिणी' की रचना उसी का परिणत फल है।

'राजतरंङ्गिणी' एक निष्पक्ष और निर्भय ऐतिहासिक की कृति है। ग्रन्थकार के मतानुसार एक सच्चे इतिहास लेखक की वाणी को न्यायाधीश के समान राग-द्वेष-विनिर्मुक्त होना चाहिए-तभी उसकी प्रशंसा हो सकती है-

श्लाघ्यः स एव गुणवान् रागद्वेषबहिष्कृता।
भूतार्थकथने यस्य स्थेयस्येव सरस्वती।। (राज. १।७)

अपनी कृति में उन्होंने इस कसौटी का पूर्णरूप से पालन किया है। राजतरंगिणी में राजाओं के चारित्रिक पतन एवं कश्मीरी लोगों के प्रवंचनामय चरित्र का वे खुलकर उद्घाटन करते हैं। मन्त्रियों के पारस्पिरिक विरोध, सेनाध्यक्षों में मतभेद, सैनिकों में अनुशासनहीनता, पुराहितों में दम्भ तथा षड्यन्त्रकारिता, जनसामान्य के गृह-कलह और छल-प्रपंच का स्पष्ट अंकन करने में उन्हें तनिक भी संकोच नहीं होता। यह सब होते हुए भी तरङ्गिणीकार की कश्मीरभूमि के प्रति आत्मीय-आस्था और प्रीति अक्षुण्ण और अडिग है। अपनी जन्मभूमि को स्वर्ग से भी अधिक निरूपित करते हुए वे कहते हैं कि ऊँचे-ऊँचे विद्याभवन, केसर, शीतल जल और द्राक्षा - ये सब स्वर्ग में भी दुर्लभ वस्तुएं जिस कश्मीर में सामान्यतः प्राप्य हैं उसकी तुलना भला और किससे की जा सकती है -

विद्यावेश्मानि तुङ्गानि कुङ्कुमं साहिमं पयः ।
द्राक्षेति यत्र सामान्यमस्ति त्रिदिवदुर्लभम्।। (१।४२)

फिर भी राजतरङ्गिणी कोरा इतिहास ग्रन्थ ही नहीं है। काव्यात्मक चारुता का सन्निवेश भी उसमें पदे-पदे देखा जा सकता है। लक्षणग्रन्थों की प्रचलित परिभाषा के अनुसार इसका महाकाव्यत्व भले ही उपपन्न न होता हो, किन्तु है वह चित्तावर्जक काव्य ही, और अपने आकारगत तथा विषयगत महत्त्व के कारण इसे एक पृथक् शैली का ऐतिहासिक महाकाव्य कहने में किसी को भी कोई अनुपपत्ति नहीं हो सकती ।

महाकवि कल्हण अमृतस्यन्दी सुकवि के गुणों की वन्दना करते हुए उन्हें कवि और वर्णनीय विषय दोनों को अमर कर देने वाला रसायन स्वीकार करते हैं [1] सिद्ध करते हैं [2]। उनके अनुसार, जिनकी भुजाओं की छत्रछाया में समुद्र सहित यह धरती सुरक्षित रहती है, वे बड़े-बड़े बलशाली राजागण जिसकी कृपा के बिना स्मरण भी नहीं किये जाते वह प्रकृति का सर्वोत्कृष्ट कविकर्म ही नमस्कार योग्य है-

भुजवनतरुच्छायां येषां निषेव्य महौजसां
जलधिरशनामेदिन्यासीदसावकुतोभया।।
स्मृतिमपि न ते यान्ति क्ष्मापा विना यदनुग्रहं
प्रकृतिमहते कुर्मस्तस्मै नमः कविकर्मणे।। (राज. १।४६)

---

१. वन्द्यः कोऽपि सुधास्यन्दास्कन्दी स सुकवेर्गुणः।
येन याति यशःकायः स्थैर्यं स्वस्य परस्य च।। (राज. १।३)

२. कोऽन्यः कालमतिक्रान्तं नेतुं प्रत्यक्षतां क्षमः।
कविप्रजापतींस्त्यक्त्वा रम्यनिर्माणशालिनः।। (राज. १।४)

हमारे आद्य इतिहास महाभारत की भांति राजतरङ्गिणी का अंगी रस भी 'शान्त' है। कल्हण, एक दार्शनिक की भांति संसार की क्षणभंगुरता पर विचार करते हुए काव्यशास्त्रीय दृढ़ता से 'शान्त' रस की सर्वोत्कृष्टता सिद्ध करते हैं -

क्षणभङ्गिनि जन्तूनां स्फुरिते परिचिन्तिते।
मूर्धाभिषेकः शान्तस्य रसस्यात्र विचार्यताम्।। (वही १।२३)

सहस्रों वर्षों की कालावधि में उत्पन्न, भिन्न-भिन्न शील, स्वभाव तथा इतिवृत्त वाले विविध नरेशों का वर्णन होने के कारण इसकी शैली में सतत गत्वरता और एक प्रकार की सामासिकता है, अतः अन्य महाकाव्यों की भांति शृंगार, वीर, हास आदि रसों का तथा आलम्बन-उद्दीपन के रूप में सोद्देश्य किये गये प्राकृतिक वर्णनों का वैसा चमत्कार तो नहीं मिलता। फिर भी प्रसंगानुसार, सभी रसों का उचित सन्निवेश तथा इतिवृत्त की पीठिका के रूप में प्रकृति के चित्रमय वर्णनों की उपलब्धि यहां अनेकत्र देखी जा सकती है।

तरंगिणी की शैली सामान्यतः सरल-तरल है। कवि ने अपनी रचना में वैदर्भी-रीति तथा अनुष्टुप् छन्द का ही आश्रय लिया है, किन्तु कहीं-कहीं पांचाली और गौड़ीरीति तथा बीच-बीच में वसन्ततिलका, शार्दूलविक्रीडित, हरिणी आदि बड़े छन्दों का भी प्रयोग दिखलाई पड़ता है। अलंकारों का प्रयोग भी सहज और अकृत्रिम रूप से हुआ है। उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, दीपक, अतिशयोक्ति, दृष्टान्त आदि अर्थालंकार तथा अनुप्रास आदि शब्दालंकार स्वाभाविक रूप से उपस्थित हुए हैं। कश्मीरवर्णन में यह उत्प्रेक्षा कितनी रमणीय है-

असन्तापार्हतां जानन् यत्र पित्रा विनिर्मिते।
गौरवादिव तिग्मांशुर्धत्ते ग्रीष्मेऽप्यतीव्रताम्।। (१।४१)

पिता कश्यपजी के द्वारा स्थापित किए गए कश्मीर-मण्डल को ताप देना उचित नहीं है मानो यह सोचकर वहां ग्रीष्म में भी सूर्य अपनी किरणों में तीखापन नहीं लाते। ब्राह्मणों के अपकाररूप दुष्ट-कर्म से तारापीड नामक राजा नष्ट हो गया इस वर्णन में कवि ने अग्नि और मेघ का यह सुन्दर दृष्टान्त प्रस्तुत किया है -

योऽयं जनोपकरणाय श्रयत्युपायं
तेनैव तस्य नियमेन भवेद् विनाशः।
धूमं प्रसौति नयनान्ध्यकरं यमग्नि-
र्भूत्वाम्बुदः स शमयेत् सलिलैस्तमेव।। (४।१२५)

राजतरंगिणी में स्थान-स्थान पर सूक्तिमुक्ताप्रसविनी पद्य-शुक्तियाँ बिखरी पड़ी हैं जिनमें कवि के संघर्षमय, प्रौढ़ जीवन का अनुभव, आभा बनकर झांकता प्रतीत होता है। यदि शीलरूपी चिन्तामणि का विगलन हो गया तो फिर जीवन में सारे दुर्गुण क्रमशः किस प्रकार आते-जाते हैं इसका वर्णन देखिए-

प्रागुन्मीलति दुर्यशः सुविषमं गर्व्होऽभिलाषस्ततो
धर्मः पूर्वमुपैति संक्षयमथो श्लाघ्योऽभिमानक्रमः।
सन्देहं प्रथमं प्रयात्यभिजनं पश्चात्पुनर्जीवितं
किं नाभ्येति विपर्ययं विगलने शीलस्य चिन्तामणेः।।(७।३१६)

कवि ने तत्कालीन राजाओं की विलासिता, नृशंसता और मूर्खता का खुलकर चित्रण किया है। इस समय के नरेश, दुर्लभ मृगनयनियों को प्राप्त करने में, घोड़ों की खरीद-फरोक्त में, विट और वैतालिकों के द्वारा अपनी प्रशंसा करवाने में ही अपने धन का अपव्यय कर डालते हैं (७।११०।६)। प्रजारक्षण में विनियुक्त उनका सम्पूर्ण समय, रूठी कामिनियों को मनाने में, घोड़े-हाथी आदि की खरीददारी में और नौकरों के साथ शिकार करने में ही बीत जाता है। (७।१११०)

अपनी सूक्तियों में तत्कालीन सामाजिक परिस्थितियों से उद्भूत अनेक मार्मिक चित्र कवि ने उपस्थित किए हैं, जिनमें अनुभूति और संवेदना की निश्छल अभिव्यक्ति हुई है।

## राजतरंगिणी की परवर्ती परम्परा

कल्हण के पश्चात् 'राजतरंगिणी' के कथा-प्रवाह को परवर्ती कुछ कवियों ने आगे बढ़ाया। इनमें राजानक जोनराज का नाम अधिक महत्त्वपूर्ण है। कल्हण ने कश्मीरनरेश जयसिंह तक का इतिवृत्त लिखा था, जोनराज ने उसके बाद से अपने समय के मुसलमान-शासक जैनुल-आब्दीन (१४१६ई. से १४७० तक) के आरम्भिक इतिवृत्त तक इस क्रम को बनाए रखा, इनकी रचना का नाम भी 'राजतरंगिणी' ही है, सुविधा के लिए इसे 'द्वितीय-राजतरंगिणी' या 'जोनराजकृत राजतरंगिणी' भी कह देते हैं। जोनराज की मृत्यु जैनुल-आब्दीन के ही शासनकाल (१४५६ ई.) में हो गई थी। इसके बाद जोनराज के शिष्य 'श्रीवर' ने सन् १४५९ ई. से १४८६ ई. तक का इतिहास का वर्णन अपनी (तृतीय-राजतरंगिणी) में किया। इसी दिशा में प्राज्यभट्ट ने 'राजावलिपताका' नाम से एक पृथक् ग्रन्थ लिखा था किन्तु वह उपलब्ध नहीं होता इसकी सूचना 'चतुर्थ-तरंगिणी' के रचयिता 'शुक' से प्राप्त होती है[1]। शुक ने सन् १५९६ ई. तक का वर्णन किया है यह 'राजतरंगिणी का' चौथा तथा अन्तिम प्रवाह है। ये सभी कवि कश्मीरी थे। अपनी-अपनी रचनाओं में यथासाध्य इन लोगों ने कश्मीर के तत्कालीन इतिहास को सुरक्षित रखने का प्रयास किया है।

---

१. कविः श्रीप्राज्यभट्टाख्यः समग्रगुणभूषितः।
राजावलिपताकां स्वां राज्ये फतिहभूपतेः।
एकोननवतिं यावद् व्यतीचक्रे ततः परम्।। (शुककृत चतुर्थ राजतरंगिणी)
(सम्पा., श्रीकण्ठ कौल, विश्वेश्वरानन्द संस्थान, होशियारपुर, सन् १९६६, पृष्ठ ३०४)

शुक के पश्चात् यह क्रम अवरुद्ध हो गया और फारसी में इतिहास-लेखन का आरम्भ हुआ। जोनराज, श्रीवर तथा शुक अपनी समकालीन घटनाओं के प्रत्यक्षदर्शी थे इसलिए उनके वर्णन तथ्य-परक तथा बिना किसी बाह्य प्रमाण के ही विश्वसनीय कहे जा सकते हैं। यद्यपि प्रोफेसर कीथ[1] आदि समीक्षक इन तरंगिणीकारों को हीन कोटि का लेखक मानकर उनकी कृतियों में मौलिकता का अभाव देखते हैं, किन्तु सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर उनका यह कथन समीचीन प्रतीत नहीं होता। भले ही ये कवि, काव्यात्मक-चारुता की दृष्टि से कल्हण की ऊंचाई को न पहुंच पाते हों, किन्तु ऐतिहासिक जागरूकता और प्रबन्ध-कुशलता की दृष्टि से इनकी रचनाओं की उपेक्षा नहीं की जा सकती है। प्रबन्धानुगत आवश्यक काव्यगुणों की भी उपलब्धि इनमें होती ही है, इस दृष्टि से 'द्वितीय तरंगिणी' का स्थान विशेष महत्त्वपूर्ण है। हम यहाँ इन तीनों का दिङ्मात्र-विवेचन करके इस महत्त्व का संक्षिप्त आकलन करने का प्रयास करेंगे।

## जोनराजकृत द्वितीय राजतरंगिणी

'राजतरंगिणी' की रचना के पूर्व जोनराज ने अज्ञात कवि-विरचित ऐतिहासिक महाकाव्य 'पृथ्वीराजविजय', मंखक-रचित 'श्रीकण्ठचरित' तथा भारवि के 'किरातार्जुनीयम्'-महाकाव्य पर टीकाएं लिखी थीं, इनमें से 'किरातार्जुनीयम्' की टीका सम्प्रति प्राप्त नहीं होती।

जोनराज के पिता का नाम 'नोनराज' था। ये काश्मीरी भट्ट ब्राह्मण थे। इनका दूसरा नाम 'ज्योत्स्नाकार' भी था। इनकी निश्चित जन्मतिथि का पता किसी ग्रन्थ द्वारा नहीं चलता। कुछ विद्वानों के अनुसार यह समय सन् १३८९ ई. के आस-पास होना चाहिए[2]। ये जैनुल-आब्दीन के आश्रित कवि थे। अपनी द्वितीय-राजतरंगिणी में इन्होंने कश्मीर के २३ शासकों का वर्णन किया है, उनमें १३ हिन्दू, एक भौट्ट तथा ९ सुलतान हैं। कश्मीरप्रान्त में हिन्दूराज के पतन और मुस्लिम राज्य के अभ्युदय का इतिहास ही इसका वर्ण्य-विषय है, जो कल्हण-काल से जोनराज के समय तक बिखरा हुआ है। कल्हण के बाद जोनराज तक का यह समय लगभग ४५९ वर्षों की दीर्घकालावधि है।

---

१. कीथ - सं.सा. इ. (अनु. मंगलदेव शा.) पृष्ठ २१९

२. डा. रघुनाथ सिंह - जोनराजकृत राजतरंगिणी, चौखम्बा सं. सीरीज आफिस वाराणसी, सन् १९७१, (पृष्ठ ११)

इस तरंगिणी में तरंगों या सर्गों की योजना नहीं है। इसकी शैली भी अपेक्षाकृत अधिक आधुनिक है। इन्होंने ऐतिहासिक-तथ्यों को यथावत् अंकित कर दिया है, उन पर आलोचना, टिप्पणी या भाष्य आदि नहीं किया। फिर भी वे अपने ग्रन्थ को 'काव्यद्रुम' कहकर प्रस्तुत करते हैं[1]। कल्हण की तरंगिणी उपदेश-प्रधान थी, उसका अंगीरस 'शान्त' था जबकि जोनराज की तरंगिणी परिस्थितियों की विकटता तथा किंकर्तव्यविमूढता के कारण करुणरस-प्रधान हो गई है। उनकी वर्णन-शैली रोचक है, नीरस वर्णनों तथा पुनरावृत्तियों का नितराम् अभाव है। महाकवियों के समान इनमें पर्याप्त विनम्रता है[2] और ये अपने काव्य को स्वान्तः सुखाय लिखा हुआ सिद्ध करते हैं[3]। फिर भी मुस्लिम सुल्तान के आश्रित-कवि होने के कारण ये चाटुकारिता से नहीं बच पाए। अपने आश्रयदाता जैनुल को ये हरि या नारायण का अवतार कहने में संकोच का अनुभव नहीं करते[4]।

इनकी भी शैली सरल तथा अनुष्टुप्-मयी है, प्रसंगानुसार अन्य वृत्तों का तथा औपम्यमूलक अलंकारों का यथानुसार प्रयोग हुआ है। सूक्तिसौष्ठव यहाँ पर्याप्त है। निदर्शन-रूप में एक पद्य का आस्वादन किया जा सकता है-

**बन्ध्यन्ते न शुका इवोदितवचः संवादिनो वायसा**
**भूमिः शर्करिलोवरेव भजते नो घर्षणक्षोदनम्।**
**अश्मा सैन्धववन्न जातु गमितो निष्पिष्य चूर्णीकृतिं**
**केषाञ्चिद् गुणवद् गुणाय महते दोषोऽपि सञ्जायते।।**

(पद्य ५७)

'कौवे मधुरभाषी शुकों के समान पिंजड़े में नहीं डाले जाते, कंकड़ीली भूमि उपजाऊ भूमि की भांति कर्षण-घर्षण को प्राप्त नहीं होती। पत्थर नमक की भांति पीसकर चूर्ण नहीं बनाया जाता। सत्य है, कुछ लोगों का दोष भी गुणों की भांति महान् लाभप्रद बन जाता है।'

**श्रीवर तथा शुक की कृतियाँ-** जैसा कि पहले कहा जा चुका है, 'श्रीवर' और 'शुक' ने जोनराज के अधूरे कार्य को आगे बढ़ाकर अपने-अपने समयों तक राजतरंगिणी को प्रवाहित रखने का श्लाघ्य प्रयत्न किया। इतिहास-रक्षण की दृष्टि से इसका

---

१. दर्पग्लानिभवां राजपान्थानां तापसन्ततिम्।
हर्तुं संरोपितः काव्यद्रुमो भाविफलोदयः।। (जो. राज. श्लो. ८)

२. अन्तः शून्यां लघुप्रज्ञां तुम्बीमिव वहन्नहम्।
पारं राजतरङ्गिण्या गन्तुं हन्तोद्यमं गतः।। (वही पद्य १४)

३. कवीनामुपयोग्या वा मद् वाक् स्वान्तरसिद्धये। (पद्य १६ पूर्वार्द्ध)

४. जो. राजतरंगिणी पद्य ६३५ तथा ६७३

पर्याप्त महत्त्व है, किन्तु काव्य-सुषमा की दृष्टि से ये कृतियाँ उत्तरोत्तर न्यून प्रतीत होती हैं। 'श्रीवर' के वर्णनों में आयासपूर्वक सन्निवेशित चित्रमयता, श्लेष, यमक आदि के प्रयोग देखने को मिलते हैं, व्यंग्य की ऊँचाई के साथ कथ्य की ऋजुता प्रायः दुर्लभ होती गई है, यहाँ एक पद्य द्रष्टव्य है -

पालीपालीवतासक्तष्टङ्कटङ्कितभोजनः
चिराच्चिरास्वादरतः कोऽपि कोऽपि हतोऽभवत्।।
(श्रीवर कृत रा.त. प्रथम तरंग, सर्ग २, पद्य १६)
बहुधाऽन्यकथानिष्ठो योऽभूत्पूर्वं पुरान्तरे।
बहुधान्यकथानिष्ठस्तत्कालं स व्यलोकयत्।।
(वही, पद्य, २३)

बीच-बीच में सूक्तियों का सन्निवेश तथा कुछ सुन्दर वर्णन अवश्य चित्त को आकर्षित करते हैं। प्रायः अप्रचलित वृत्त में संगुम्फित एक यथार्थपरक सूक्ति देखिए-

पदवाक्यतर्कनवकाव्यकथा बहुगीतवाद्यरसनृत्तकलाः
सुरतप्रपञ्चचतुरा वनिताः क्षुधितस्य नैव रचयन्ति सुखम्।।
(प्रथम तरंग, सर्ग २, पद्य ३६)

राजसेवा के विषय में इनकी अनुभवमयी यह सूक्ति निश्चित ही सुन्दर है-

स्फुलिङ्गालिङ्गनात् क्रुद्धकृष्णसर्पोपसर्पणात्।
मकराकरपाताच्च कष्टं नृपतिसेवनम्।।
(तरंग २, पद्य ८७)

शुक की रचना में और भी शिथिलता तथा कृत्रिमता दिखलाई पड़ती है। कहीं कोई नवीन सूक्ति कहने का प्रयास है भी तो वह पाठक को सहज आकर्षित नहीं कर पाता। इनके भी कुछ पद्यों की उदाहृति यहाँ दे देना उचित होगा। विधाता की निष्ठुरता के विषय में शुक की यह उक्ति देखिए-

यामेवाश्रयते रज्जुं नदीं तर्तुमहो नरः।
छिनत्त्यकस्मात् तस्मै तां विधिर्विधुरतां गतः।।
(शुककृत राज, प्रथमत, पद्य ४४)

अथवा, राजनीति की यह विचित्र गति, जिसमें पिता, भाई, और पुत्र भी एक दूसरे के शत्रु बन जाते हैं-

पिताभ्राताऽथवापुत्रो राज्ञां राज्यजिहीर्षया।
शत्रवः कथिता लोके किं करोत्यपरो रिपुः।।
(वही, १।२३८)

संक्षेप में, यदि इन कृतियों को मूल राजतरंगिणी की क्षीण-क्षीणतर होती धाराएं कहा जाए तो अत्युक्ति नहीं होगी। इनका महत्त्व कल्हणकृत तरंगिणी के साथ ही है, स्वतन्त्र रूप से इनका अपना अस्तित्व ऐतिहासिक या साहित्यिक क्षेत्र में कोई विशेष पहचान नहीं बना पाता। इसी कारण हमने यहाँ इन कृतियों को राजतरंगिणी परवर्ती-परम्परा में रखकर इन पर एक संक्षिप्त दृष्टिपात ही प्रस्तुत किया है।

## रामपालचरितम् : सन्ध्याकरनन्दी

सन्ध्याकरनन्दी ने बारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में 'रामपालचरित' नामक महाकाव्य की रचना की। इसमें चार परिच्छेदों में दाशरथि राम तथा राजा रामपाल की कथा एक साथ प्रस्तुत की गई है।

सन्ध्याकरनन्दी महाराज रामपाल के पुत्र मदनपाल के शासनकाल में रहे, इनके पिता प्रजापति नन्दी महाराज रामपाल के मन्त्री थे। राजा रामपाल का इतिवृत्त इन्हें अपने पिता के प्रामाणिक ग्रन्थ के रूप में प्राप्त हुआ। इस प्रकार इस काव्य का ऐतिहासिक दृष्टि से भी महत्त्व है। रामपाल का शासनकाल १०१७ई० से ११२० ई० है।

पूरे काव्य में २२० आर्याएं हैं। चतुर्थ परिच्छेद के दसवें पद्य तक कवि ने भगवान् राम तथा राजा रामपाल की कथा एक साथ कही है, उसके अनन्तर रामपाल के पुत्र कुमारपाल, पौत्र गोपाल तथा पुत्र मदनपाल क्रमशः राजा हुए, जिनका वृत्तान्त कवि ने श्लेष के द्वारा भरत, शत्रुघ्न और कुश के वृत्त का निरूपण करते हुए प्रस्तुत कर दिया है।

ऐतिहासिक दृष्टि से इस काव्य में बंगाल के पालवंशीय राजाओं के विषय में महत्त्वपूर्ण जानकारी मिलती है। उत्तरी बंगाल में राजा महीपाल को राज्यच्युत करके राजा रामपाल का अपने पैतृक राज्य को पुनःप्राप्ति- यह घटना उसमें प्रामाणिक रूप में वर्णित है।

सन्ध्याकरनन्दी ने पालवंशीय राजाओं के पूर्वपुरुषों का भी वर्णन किया है। काव्य का आरम्भ धर्मपाल की चरितगाथा से होता है, जो इस राजवंश का संस्थापक था। धर्मपाल के पश्चात् तीसरा राजा विहपाल हुआ, जिसने दाहल के राजा करण को जीता था तथा उसकी कन्या यौवनश्री से विवाह किया था। इस विवाह से उसे तीन पुत्रों की प्राप्ति हुई- महीपाल, सरपाल, तथा रामपाल। महीपाल ने राजा बनते ही अपने दोनों छोटे भाइयों को बन्दी बना लिया। तब उसके राज्य में सामन्तों और प्रजा ने विद्रोह कर दिया, जिसकी परिणति महीपाल के अंत में हुई।

रामपाल ने अपनी पितृभूमि को शत्रुराजा से जीतकर पुनः प्राप्त किया, फिर रामावती नगरी बसाकर उसे अपनी राजधानी बनाया। प्रजा के विद्रोह, रामपाल का महीपाल के कारागार में कष्ट, युद्ध आदि घटनाओं का सजीव चित्र उपस्थित किया है। वरेन्द्री और रामावती नगरियों का भी आंखों देखा सा वर्णन कवि ने किया है और उसके साथ श्लेष का निर्वाह कर कठिन कविकर्म को साधा है। उदाहरणार्थ -

बहुधान्यराजसंहतिसम्मानितकाम्यरूपतया लक्ष्म्या।
सद्वंशास्तारितया प्रस्फुरदिक्ष्वाकुशेखराभरणम्।। ३।१७

प्रचुर धान्यसम्पन्न होने, राजाओं के द्वारा सम्मानित होने तथा लक्ष्मी और उन्नत वंशों (बांसों) के कारण तथा इक्षु (ईख) आदि के कारण वह नगरी विभूषित है।

## कुमारपालचरित अथवा द्व्याश्रय-काव्य

कुमारपालचरित अथवा द्व्याश्रय-काव्य के रचयिता गुर्जरदेश के प्रसिद्ध जैनसूरि हेमचन्द्राचार्य (सन् १०८९ ई. से ११७३) हैं। इन्होंने अणहिल पाटन के समसामयिक चालुक्यवंशी नरेश कुमारपाल के जीवनचरित को आधार बनाकर यह काव्य लिखा है। दो भाषाओं का आश्रय लेने के कारण ही इसे 'द्व्याश्रयकाव्य' की संज्ञा प्राप्त हुई है। संस्कृत वाले अंश में बीस सर्ग हैं और बाद के प्राकृत अंश में आठ सर्ग हैं। काव्य के दोनों भागों का अध्ययन करने पर यह स्पष्ट पता चलता है कि कवि का लक्ष्य कुमारपाल के जीवनवृत्त के वर्णन के साथ-साथ संस्कृत और प्राकृत व्याकरण के उदाहरणों को प्रस्तुत करना भी है। इस प्रकार यह ऐतिहासिक काव्य के साथ-साथ एक शास्त्र-काव्य भी है तथा संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश-भाषाओं के व्याकरण जानने के लिए नितान्त उपयोगी है।[1]

**आचार्य हेमचन्द्र तथा उनकी रचनाएँ** -आचार्य हेमचन्द्र अपने समय के सुप्रसिद्ध बहुविषयवेत्ता और प्रतिभाशाली जैनाचार्य थे। उनका जन्म गुजरात में अहमदाबाद से साठ मील दूर दक्षिण-पश्चिम में स्थित 'धुन्धुका' नगर में सन् १०८९ ई० के लगभग मोढ़-वैश्य-कुलोत्पन्न माता-पिता, 'चाच' तथा 'पाहिणीदेवी' के घर हुआ था। इनके पिता शैव और माता जैन थीं। केवल पांच वर्ष की अवस्था में ही ये जैनधर्म में दीक्षित हो गए और इक्कीस वर्ष की वय प्राप्त होते-होते इन्होंने सर्वोत्कृष्ट 'सूरि' या 'आचार्य' पदवी प्राप्त कर ली। हेमचन्द्र एक सच्चे जैन मुनि तथा अपने धर्म के उत्साही-प्रचारक थे।

**रचनाएँ**-इनके द्वारा रचित पंक्तियों की संख्या साढ़े तीन करोड़ बतलाई जाती है। यदि हम इसे अतिशयोक्ति न मानें तो इनके लगभग सौ से भी अधिक ग्रन्थ सिद्ध

---

१. बाम्बे संस्कृत सीरीज में प्रकाशित (ग्रन्थ संख्या ६०, ६९ तथा ७६)

हो जाते हैं। प्रभावकचरित[1] के अनुसार इनके मुख्य ग्रन्थों की संख्या बारह है। विषयानुसार महत्त्वपूर्ण रचनाओं के नाम इस प्रकार हैं-

(१) पुराण - त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित

(२) काव्य - कुमारपालचरित या द्व्याश्रयकाव्य

(३) स्तोत्र - द्वात्रिंशिकाएँ, वीतरागस्तुति तथा महावीरस्तुति

(४) व्याकरण - सिद्धहेमशब्दानुशासन

(५) छन्द - छन्दोऽनुशासन

(६) अलंकार - काव्यानुशासन

(७) कोश - चार प्रसिद्ध कोश -

(क) अभिधानचिन्तामणि

(ख) अनेकार्थसंग्रह

(ग) निघण्टु

(घ) देशीनाममाला

(८) दर्शन (न्याय) - प्रमाणमीमांसा

(९) योग-योगशास्त्र

**कुमारपालचरित, परिचय एवं समीक्षा** - यह सत्य है कि आचार्य हेमचन्द्र की काव्यप्रवृत्ति केवल सहज साहित्यिक अभिप्रेरणा से नहीं, अपितु एक धर्म प्रचारक और आचार्य की सिद्धान्तोन्मुखी सोदेश्य-भावना से हुई है। इसलिए इनकी काव्य-रचनाएँ भी 'अश्घोष' की सरणी का अनुवर्तन करती हुई व्युपशान्तिमूलक-धर्म-भावना का अंग बनकर उद्भूत हुई है।

फिर भी जैसा कि कुछ समीक्षकों का आक्षेप है,[2] ये केवल शुष्क लेखक या प्रचारक जैन मुनि ही नहीं थे। उनका संस्कृत द्व्याश्रयकाव्य बहुगुण-संचालित और रस-भाव-समन्वित है। सृष्टिवर्णन, ऋतुवर्णन आदि महाकाव्य की सभी मुख्य और अवान्तर विशेषताएँ इसमें वर्तमान हैं। शास्त्रकाव्यों की परम्परा में भी इसका महत्त्वपूर्ण स्थान है। यह काव्य, व्याकरण, इतिहास और काव्य-तीनों का संवाहक है[3] इसका द्व्याश्रय नाम जहाँ इसकी आश्रयभूत दो भाषाओं की व्यंजना करता है वहीं इसके ऐतिहासिक और व्याकरणात्मक दो लक्ष्यों को भी अभिव्यक्त कर देता है। इस काव्य में हेमचन्द्र ने गुजरात के राजाओं का चरित अपने आश्रयदाता और प्रिय शिष्य कुमारपाल तक उपनिबद्ध किया है।

---

१. निर्णयसागरप्रेस तथा विद्याभवन १९४०

२. कीथ-संस्कृत सा. का इतिहास (अनु. मंगलदेव शास्त्री) (पृष्ठ २१६)

३. भगवतशरण उपाध्याय-विश्वसाहित्य की रूपरेखा उद्धृति-मुसलगांवकर, आचार्य हेमचन्द्र, पृष्ठ ४७।

संस्कृत कवि-परम्परा का अनुसरण करते हुए कवि, मंगलाचरण द्वारा काव्यारम्भ करता है। इसके बाद चालुक्यवंश की स्तुति, अणहिलपाटन का सरसवर्णन और वंश के आदिपुरुष मूलराज का वर्णन किया गया है। यह वर्णन पंचमसर्ग तक चलता है, इसमें मूलराज द्वारा ग्राहरिपु को पराजित करने तथा बन्दी बनाने का वृत्तान्त है। छठे सर्ग में मूलराज के पुत्र चामुण्डराय के जन्म तथा राज्याभिषेक आदि की कथा है। सप्तम सर्ग से लेकर दशम तक अनेक राजाओं का वर्णन है। एकादश सर्ग में जयसिंह की उत्पत्ति, द्वादश से पंचदश सर्गों तक उसके जीवन की विविध घटनाओं का और षोडशसर्ग में जयसिंह के उत्तराधिकारी कुमारपाल के राज्याभिषेक का वर्णन है। यहां अर्बुद पर्वत-अभियान तथा प्रसंगतः षड्ऋतुओं का मनोहारी चित्रण किया गया है। सप्तदश सर्ग में स्त्रियों द्वारा पुष्पावचय, जलक्रीडा, सुरतक्रीडा, आदि विलासों का, अष्टादशसर्ग में कुमारपाल और अरणोराज के युद्ध तथा कुमारपाल की विजय का तथा उन्नीसवें में कुमारपाल को प्रसन्न करने के लिए अरणोराज द्वारा अपनी कन्या के दान का विशद अंकन किया गया है। बीसवें सर्ग में कुमारपाल द्वारा अहिंसाप्रचार के कार्यों का सुन्दर वर्णन है।

वस्तुतः इस काव्य में जैनधर्म के प्रचारार्थ किए गए कुमारपाल के कार्यों का अंकन प्रधान है, साथ ही व्याकरण-सूत्रों के उदाहरण भी बड़ी कुशलता से पिरोए गए हैं। कवि की व्याकरण के उदाहरणों पर भी दृष्टि रहने के कारण कहीं-कहीं कृत्रिमता दिखलाई पड़ती है फिर भी, ऋतुवर्णन, सन्ध्या, उषा एवं युद्ध आदि के दृश्य सजीव द्व्याश्रय काव्य के कुछ श्लोकों में इतिहास व व्याकरण का सामञ्जस्य अतीव रोचक है। यथा-

**तत्तद्धितं कर्तृभिरात्मभर्तुः समेत्य वृद्धैर्युवभिः क्षणाद्वा।**
**दुष्टैरथावन्तिभटैः स वप्रोऽध्यारोह्य भीतैः रणतुर्यवाद्यात्।।** (१४,३७)

उक्त श्लोक में इतिहास के रूप में अवन्तिभटों की स्थिति का वर्णन है। वे वृद्ध-युवा सभी अपने दुर्ग के परकोटे की रक्षा में लग गये और चौलुक्य सेना के सामरिक नगाड़ों की आवाज से नहीं डरे। इस वर्णन में दीर्घकाल तक चलने वाले युद्ध की सूचना दी गयी है। परन्तु इसमें हैमव्याकरण के चतुर्थ अध्याय के प्रथम पाद के १-६ तथा ११ सूत्र के उदाहरण दिये गये हैं।

इसी प्रकार -

**सुप्रेयसी करुणया बहु विष्णुमित्र**
**ग्रामेऽप्यभूत् ससुत एव जनो नृपेऽस्मिन्।**
**सुभ्रातृपुत्रसहितेऽक्षतनाडिकृत,**
**तंत्री-गला-जबलिमाय न देवतापि।।**

इस श्लोक में कुमारपाल की अमारि-घोषणा के प्रभाव का वर्णन है। इसके साथ ही हैम-व्याकरण के पांच सूत्रों ७.३.१७५ से १८० के उदाहरण प्रस्तुत किये गये हैं।

आचार्य हेमचन्द्र का व्याकरणोदाहरणविषयक एक पद्य भी आस्वादनीय है। **नमस्स्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च (अष्टा. २।३।१६)** इस पाणिनीय सूत्र का निदर्शनभूत यह अनुष्टुप् नितान्त रमणीय बन गया है -

> **स्वधा पितृभ्य इन्द्राय वषट् स्वाहा हविर्भुजे।**
> **नमो देवेभ्य इत्यर्त्विग्वाचः सस्यश्रिया फलान्।। (३।३४)**

इस प्रकार इस अति संक्षिप्त परिचय और समीक्षण से भी संस्कृत ऐतिहासिक महाकाव्यों की परम्परा में 'कुमारपालचरित' के विशिष्ट स्थान का अनुमान सरलता से किया जा सकता है।

## पृथ्वीराजविजय

ब्यूहलर को संस्कृत पाण्डुलिपियों का अन्वेषण करते समय कश्मीर में सन् १८७५ ई० में 'पृथ्वीराजविजय' नामक ऐतिहासिक महाकाव्य की एक खण्डित प्रति प्राप्त हुई थी। पाण्डुलिपि, भोजपत्र पर शारदा-लिपि में अंकित है, इस काव्य की यही एकमात्र पाण्डुलिपि विश्व में उपलब्ध है। इसी के आधार पर बंगाल की रॉयल-एशियाटिक-सोसायटी ने इसे प्रथम बार मुद्रित कर प्रकाशित किया। ग्रन्थ के आरम्भ या पुष्पिका में प्रणेता का नाम नहीं मिलता। केवल सर्ग-समाप्ति की सूचना मात्र मिलती है, इसलिए इसके कर्तृत्व के विषय में विद्वानों ने अनेक अनुमान किये हैं।

इस खण्डित काव्य पर, द्वितीय राजतरंगिणी के रचयिता कश्मीरी कवि, राजानक जोनराज (जिनकी चर्चा पीछे विस्तार से कर चुके हैं) की लिखी हुई टीका प्राप्त होती है। काव्य के सदृश टीका भी अनेकत्र त्रुटित है। सप्तम सर्ग के अन्त में टीकाकारकृत एक उपसंहार पद्य में इसको काव्यराज कहकर सम्बोधित किया गया है। किन्तु वहां भी इसके रचनाकार का उल्लेख नहीं मिलता[1]। डा. कीथ इसके रचयिता के कश्मीरी होने का अनुमान करते हैं[2]। इस अनुमान का हेतु है बारहवीं शताब्दी में होने वाले कश्मीरी पण्डित जयरथ द्वारा इसका उल्लेख प्राप्त होना। उसने भी रचनाकार का नाम नहीं दिया। काव्यकार ने अपना केवल इतना ही परिचय दिया है कि वह उपमन्युगोत्र में उत्पन्न हुआ था और शारदा ने मातृवत् उसका संवर्धन किया था। 'शारदा' कश्मीर का भी प्राचीन नाम है। पृथ्वीराजविजय में कश्मीरी कवि 'जयानक' की उपस्थिति दिखलाई गई है। श्री बी.

---

१. श्रीलोलराजसुतपण्डितभट्टनोनराजात्मजो विवरणेन स जोनराजः।
सर्गं सुखं व्यधित सप्तममत्रपृथ्वीराजाख्यराजविजयाभिधकाव्यराजे।।
(सप्तम टीका सर्ग की टीका का उपसंहार पद्य २)

२. सं. सा. इ. (हिन्दी अनु.) पृष्ठ २१७

एस. पाठक[1], आचार्य बलदेव उपाध्याय[2], पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय आदि विद्वानों ने कदाचित् इसी आधार पर इसके रचयिता को 'जयानक' मान लिया है। जैसा कि नाम से स्पष्ट होता है इस काव्य का वर्ण्य विषय पृथ्वीराज चौहान की विजय है। उसने गजनी के मुहम्मद गोरी को पराजित किया था। यह विजय अवश्य ही सन् ११९१ ईस्वी में तिरौरी बाला विजय है। सन् ११९३ ई० में पुनः गोरी से युद्ध करते समय पृथ्वीराज की मृत्यु हो गयी थी, फलतः इसकी रचना इन्हीं दोनों वर्षों के अन्तराल में अर्थात् सन् ११९२ में हुई ऐसा अनुमान किया जा सकता है।

इस काव्य से यह भी पता चलता है कि पूर्व-मध्यकालमें इतिहास लिखने की परम्परा प्रचलित थी। इसमें पृथ्वीभट्ट का उल्लेख मिलता है और कहा गया है कि उसने सैकड़ों इतिहासों की रचना की थी। जोनराज ने "आज्ञामवाप्य विदुषाम्" अर्थात् विद्वानों की आज्ञा प्राप्त कर इस पर टीका लिखने की बात कही है, इससे पता चलता है कि उनके समय में यह ग्रन्थ पर्याप्त प्रसिद्ध और लोकप्रिय था। पृथ्वीराज के समकालिक लेखक द्वारा विरचित होने के कारण पूर्ण प्राप्त न होने पर भी इसका ऐतिहासिक महत्त्व अन्यून बना रहता है। भारतवर्ष के अन्तिम और स्वतन्त्र हिन्दू सम्राट् का वर्णन करने वाले इस काव्य के केवल बारह सर्ग ही उपलब्ध हुए हैं। इनमें से चार सर्गों में चाहमान (चौहान) वंश की प्रशस्ति है। इसके पश्चात् पृथ्वीराज का वृत्त आरम्भ होता है किन्तु उपलब्ध अंश में चरितनायक के विवाह की भी कथा पूरी नहीं हो पाती, जबकि ग्रन्थ के नाम के अनुसार इसमें उसके युद्धों और गोरी पर प्रथम विजय तक का वृत्तान्त अवश्य होना चाहिए था।

**साहित्यिक महत्त्व**-ऐतिहासिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होने के साथ-साथ इसका साहित्यिक-वैशिष्ट्य भी उतना ही विवेचनीय है। रचनाकार ने रामायण की शैली में यह चरित लिखने का प्रयास किया है। वर्णन-पद्धति के अनुसार निस्सन्देह विजय-शैली का महाकाव्य स्वीकारा जा सकता है। भाषा स्फीत, परिनिष्ठित और प्रौढ़ है। शैली प्रसाद-गुणमयी और पद-शय्या चित्तावर्जक है। अनुष्टुप्-वृत्त की रचना अत्यन्त स्पृहणीय तथा स्वाभाविक बन पड़ी है, स्थान-स्थान पर सुन्दर सूक्तियां बिखरी पड़ी हैं। कुछ उदाहरण अवलोकनीय हैं -

> **लालनाताडनविदामनुरज्यन्ति योषितः।**
> **अतो यशः प्रतापाभ्यां भूमिस्तेन वशीकृता।।**

(स्त्रियां उन्हीं पर अनुरक्त होती हैं, जो लालन करना भी जानें और ताडन करना भी। इसलिये उस राजा ने यश और प्रताप दोनों से लक्ष्मी को वश में कर लिया था।)

कवि की रसिकता भी अनेक स्थलों पर मुखर हुई है, जैसे ये पद्य-

१. एंशिएण्ट हिस्टोरियंस ऑफ इण्डिया पृ. ९८
२. सं.सा.का इति. पृष्ठ २७६

हठेन पादपतनं यत्र रामासु सागसाम्।
कोपाग्निं दीपयति च प्रसादाम्बु च वर्षति।।

अपराधी प्रियतम के मनाने के लिये चरण पर गिरने से सुंदरियों की कोपाग्नि पहले तो भड़कती है, फिर आंसू निकलने के साथ उनका क्रोध भी घुल जाता है।

## वसन्तविलास तथा वस्तुपालविषयक अन्य काव्य

'वसन्तविलास' चौदह सर्गों का ऐतिहासिक महाकाव्य है। इसके रचयिता बालचन्द्रसूरि नामक एक जैन मुनि हैं। इसमें धौलका (गुजरात) के राजा वीरधवल के प्रसिद्ध अमात्य वस्तुपाल के जीवनचरित का (उसके मन्त्रित्वकाल से लेकर स्वर्गवास तक का) वर्णन किया गया है। वस्तुपाल का ही दूसरा नाम 'वसन्तपाल' भी था। इस महाकाव्य का अभिधान इसी नाम पर रखा गया है। इसका रचनाकाल संवत् १२९६ से १३३४ के मध्य या १३वीं शती का पूर्वार्द्ध माना जाता है[1]। बालचन्द्रसूरि, वसन्तपाल या वस्तुपाल के समकालीन थे। उन्होंने यह रचना चरितनायक की मृत्यु के अनन्तर उसके पुत्र जैत्रसिंह के मनोविनोद के लिए की थी[2]। यह गायकवाड़ संस्कृत सीरीज बड़ौदा से प्रकाशित है।

**बालचन्द्रसूरि**-बालचन्द्रसूरि ने अपना वृत्तान्त 'वसन्तविलास' के प्रथम सर्ग में दिया है, तदनुसार ये चन्द्रगच्छीय हरिभद्रसूरि के शिष्य थे। इनके माता-पिता गुजरात के मोढ़ेरक ग्राम के निवासी ब्राह्मण थे। इनकी बाल्यावस्था का नाम मुंजाल था। माता-पिता की आज्ञा से अल्पवय में ही इन्होंने जैनधर्म की दीक्षा ग्रहण कर ली थी। कवि ने किन्हीं उदयसूरि नामक आचार्य से 'सारस्वत-मन्त्र' ग्रहण किया था, जिसके फलस्वरूप ध्यान या स्वप्न में इन्हें सरस्वती के दर्शन हुए। सरस्वती ने प्रसन्न होकर इन्हें कालिदास-सदृश महाकवियों के समकक्ष श्रेष्ठकवि बनने का वर दिया। इस महाकाव्य के अतिरिक्त सूरिजी ने 'करुणावज्रायुध' नामक पाँच अंकों का एक नाटक तथा कुछ अन्य टीका ग्रन्थ भी लिखे थे।

**काव्य-परिचय तथा समीक्षा**-'वसन्तविलास' में ऐतिहासिक शैली के महाकाव्यों की सभी विशेषताएँ उपलब्ध होती हैं। चरितनायक और कवि के समकालीन होने के कारण काव्य में वर्णित घटनाओं की यथार्थता में सन्देह के लिए बहुत कम अवकाश है। तत्कालीन गुजरात की राजनैतिक और सामाजिक परिस्थितियों के ज्ञान के लिए इस काव्य का पर्याप्त महत्त्व है। चालुक्यवंश की उत्पत्ति से आरम्भ कर राजा वीरधवल का इतिहास तथा उसके मन्त्री वस्तुपाल के अनेक पराक्रमपूर्ण कार्यों का इसमें विशद विवेचन किया गया है। इस प्रकार इसमें गुजरात के चालुक्य-नरेशों के इतिहास की महत्त्वपूर्ण सामग्री सुरक्षित है।

---

१. श्यामशंकरदीक्षित - **तेरहवीं चौदहवीं शताब्दी के जैन महाकाव्य** (प्र. मलिक एण्ड कम्पनी जयपुर सन् १९६९) पृष्ठ १४५ तथा १४८ एवं पं० उपाध्याय - सं. सा. का इति. पृष्ठ २७८)

२. श्रीवस्तुपालाङ्गभुवो नवोक्तिप्रियस्य विद्वज्जनमज्जनस्य।
श्रीजैत्रसिंहस्य मनोविनोदकृते महाकाव्यमुदीर्यतेऽदो।। वसन्तवि. १।७५

अनुष्टुप्-वृत्त के परिमाण से गणना करने पर इसके कुल पद्यों की संख्या १५१६ है[1]। प्रथम सर्ग काव्य की प्रस्तावना के रूप में है, जिसमें कवि ने अपना परिचय उपन्यस्त किया है। दूसरे में अणहिल्लपत्तन का वर्णन करते हुए तीसरे सर्ग में मूलराज से लेकर भीमदेव (द्वितीय) तक के राजाओं का विवरण दिया गया है। इसी सर्ग में वीरधवल द्वारा वस्तुपाल के मन्त्री-पद पर नियुक्त किये जाने का वृत्तान्त है। बाद के सर्गों में वस्तुपाल के पराक्रमपूर्ण अभियानों, धार्मिक कार्यों, तीर्थयात्राओं आदि का अलंकृत वर्णन करते हुए स्वर्गगमन तक का कथानक है।

वसन्तविलास में इसी कथावस्तु को कवि ने महाकाव्योचित स्वरूप प्रदान करने की चेष्टा की है। प्रारम्भिक-चार सर्ग काव्य की भूमिका-मात्र प्रस्तुत करते हैं, वस्तुतः कथानक को गति पाँचवें सर्ग से मिलती है, जहाँ वस्तुपाल का लाटनरेश शंख से युद्धकर उसे पराजित करने का वृत्तान्त वर्णित हुआ है। इसके बाद छठे से आठवें सर्ग तक ऋतुवर्णन, पुष्पावचय, दोला, जलकेलि, सन्ध्या, चन्द्रोदय आदि के पारम्परिक वर्णनों से काव्य को अलंकृत किया गया है। कविकर्म की दृष्टि से ये सर्ग स्पृहणीय होते हुए भी कथानक के प्रवाह को कुछ अवरुद्ध सा करते हैं। नवें सर्ग में वस्तुपाल के स्वप्न का वर्णन कवि की मौलिक उद्भावना है, जिससे कथा में रोचकता के साथ-साथ घटना-सूत्रों का सामंजस्य भी जुड़ता दिखाई पड़ता है। चौदहवें सर्ग में वस्तुपाल की मृत्यु का रूपक-शैली में वर्णन हुआ है। कवि ने कथानायक का 'सद्गति' कन्या के साथ परिणय कराकर जहां एक ओर महाकाव्य को सुखान्त बनाने का प्रयास किया है, वहीं नाटकीयता के समावेश से उसे अन्त तक सरस और हृद्य बनाए रखा है।

वसन्तविलास के महाकाव्यत्व में किसी प्रकार का सन्देह नहीं किया जा सकता। इसका कथानक ऐतिहासिक तथा नायक धीरोदात्त है। अंगी रस वीर है और शृंगार, हास्य, रौद्रादि रस अंग रूप में आकर उसे उपचित करते हैं। चतुर्वर्गों में से धर्मोपलब्धि-रूप प्रथम पुरुषार्थ उसका उद्देश्य है। महाकाव्यों की परम्परा के अनुसार, प्रत्येक सर्ग में एक ही छन्द तथा सर्गान्त में छन्दः परिवर्तन है, कुछ सर्गों में विविध-छन्दों का प्रयोग भी किया गया है।

सामान्यतः सभी प्रचलित छन्दों के साथ 'प्रमिताक्षरा', 'विजया', 'माधवशालिनी', जैसे अल्पप्रचलित वृत्तों का भी प्रयोग किया गया है। 'उपजाति' का प्रयोग सर्वाधिक हुआ है। भाषा प्रौढ़ और परमार्जित है। सामान्यतः वैदर्भी और पांचाली रीतियों का ही अनुसरण किया गया है, किन्तु कहीं-कहीं प्रसंगानुसार गौडी रीति का भी सुन्दर सन्निवेश दिखलाई पड़ता है। ऐसे स्थलों में भाषा भी कुछ कृत्रिम हो गई है, एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

सञ्चच्चच्छकटसङ्कटीभवन्मार्गपद्धतिरनुद्धताकृतिः।
सङ्घपङ्कजमुखीमुखोच्चरच्चर्चरीवपरीतदिङ्मुखः।। (१०।३०)

---

१. श्यामशंकरदीक्षित-वही, पृष्ठ १४६

कहीं-कहीं कुछ अपभ्रंश के शब्द भी कवि ने प्रयोग किए हैं। चित्रमयता तथा शाब्दीक्रीडा में भी कवि की पर्याप्त रुचि है। इस कलात्मकता और पाण्डित्यप्रदर्शन के आवेश में कवि ने सहृदय-पाठकों के वैरस्य की भी परवाह नहीं की।

**ऐतिहासिक महत्त्व**-वसन्तविलास के रचयिता महाकवि बालचन्द्र अपने चरितनायक वस्तुपाल के समकालिक थे, अतः उनके द्वारा वर्णित अधिकांश घटनाएं प्रत्यक्षदृष्ट प्रतीत होती हैं। इसके साथ ही तत्कालिक गुजरात के इतिहास पर इस महाकाव्य से अच्छा प्रकाश पड़ता है। इसमें चालुक्य वंश के आदिपुरुष चौलुक्य का चरित्र अनुश्रुति के आधार पर वर्णित है, पर उसके पश्चात् इस वंश के प्रसिद्ध राजाओं - मूलराज, मूलराज के पुत्र चामुण्डराज, तदनन्तर दुर्लभराज और भीम के शासन का वर्णन बालचन्द्र ने प्रामाणिक रूप से किया है। भीम के अवन्तिनरेश भोज से युद्ध का वर्णन भी महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य है, जिसमें भोज को पराजित होना पड़ा था। भीम के पश्चात् कर्ण तथा जयसिंह सिद्धराज के शासन का भी कवि ने संक्षिप्त वर्णन किया है। सिद्धराज का उत्तराधिकारी कुमारपाल था, जिसके न्याय, प्रजापालन और लोककल्याण के कार्यों का विशद वर्णन बालचन्द्र ने किया है। कुमारपाल ने केदार तथा सोमेश्वर के तीर्थस्थानों का जीर्णोद्धार कराया था तथा युद्ध में जांगल, कोंकण और वल्लाल देश के राजाओं को परास्त किया था। कुमारपाल के उत्तराधिकारियों में अजयपाल, मूलराज और भीम का उल्लेख करके कवि ने लवणप्रासाद और उसके पुत्र वीरधवल के चरित्र का विस्तार से वर्णन किया है। इसी प्रसंग के साथ वीरधवल के यशस्वी मन्त्रियों-वस्तुपाल और तेजःपाल के चरित का वर्णन आरम्भ होता है। वीरधवल का लाटदेश से युद्ध, उसमें विजय तथा वस्तुपाल को लाट का प्रशासक नियुक्त किया जाना, वस्तुपाल का लाटदेश की शासनव्यवस्था में सुधार करना, उसके अनेक धार्मिक और साहित्यिक महत्त्व के कार्यों का विशद विवरण महाकवि बालचन्द्र ने दिया है। मारवाड़ के राजा तथा लूणसाक के बीच के युद्ध में वीरधवल की सहायता तथा इसी समय भृगुकच्छ के राजा का उसके राज्य को अरक्षित समझकर उस पर आक्रमण तथा उसमें वस्तुपाल द्वारा अप्रतिम साहस के साथ अपने राज्य की रक्षा का वर्णन ऐतिहासिक दृष्टि से विशेष महत्त्वपूर्ण है। वस्तुपाल की ससंघ शत्रुंजय तथा गिरिनार की यात्रा और माघ कृष्ण पंचमी, संवत् १२९६ में उसके निर्वाण का भी प्रामाणिक विवरण इस काव्य से मिलता है।

## वस्तुपालविषयक अन्य महाकाव्य

वसन्तविलास के कथानायक वस्तुपाल से तत्कालीन अनेक कविगण प्रभावित रहे हैं। इस गुणग्राही, दानशील तथा उदात्तचरित्र मन्त्री के चरित्र को विश्रुत करने के लिए अन्य कवियों ने भी प्रशस्ति-परक काव्यों की रचना की। इनमें से अणहिलपाटल के चालुक्य-राजवंश के कुल-पुरोहित **सोमेश्वरदत्त** या **सोमेश्वरदेव** अग्रणी कहे जा सकते हैं। सोमेश्वर, वस्तुपाल के मित्र और आश्रित कवि थे। ये प्रसिद्ध वैदिक तथा कर्मकाण्डी

ब्राह्मण परिवार में उत्पन्न हुए थे। वस्तुपालविषयक इनके काव्यग्रन्थ का नाम **'कीर्तिकौमुदी'** है। उनका समय सन् ११७९ से १२६२ ई० के बीच माना गया है। आबू और गिरनार पर्वतों में वस्तुपाल द्वारा निर्मित जैनमन्दिरों में स्थित शिलालेखों की रचना भी इन्होंने की जिसमें उसकी प्रशस्तियाँ अंकित हैं। इनका लिखा हुआ एक अन्य ऐतिहासिक काव्य 'सुरथोत्सव' भी प्रसिद्ध है, जिसमें बाणभट्ट के समान इन्होंने अपना वृत्त भी लिखा है। इसमें पन्द्रह सर्ग हैं। आपाततः यह पौराणिक आख्यान पर आधृत है किन्तु कीथ उसको एक राजनीतिक-रूपक के रूप में सम्भावित करते हैं। इसमें पुनः वस्तुपाल का निर्देश किया गया है।

**'सुकृतसंकीर्तन'** इस विषय की दूसरी रचना है। इसके रचयिता **अरिसिंह** (१२२५ ई०), अमरचन्द्र के समकालीन तथा वीसलदेव के सभापण्डित थे। इसमें ग्यारह सर्ग हैं जिनमें वस्तुपाल द्वारा बनवाये मंदिरों का तथा उसके धार्मिक कृत्यों का वर्णन किया गया है। ऐतिहासिक दृष्टि से इसकी उपयोगिता सोमेश्वरदेव के लेखों की परख में सहायक होने के कारण मानी गई है[1]। उदयप्रभसूरि नामक एक अन्य जैन कवि ने भी 'धर्माभ्युदय' नामक काव्य का प्रणयन करके इस प्रशस्ति-क्रम को आगे बढ़ाया। उदयप्रभसूरि, वस्तुपाल के धर्मगुरु आचार्य विजयसेनसूरि के पट्टधर थे। ये भी वस्तुपाल के समकालिक ही थे, क्योंकि इस ग्रन्थ का हस्तलेख १२२३ ई० में स्वयं महामात्य वस्तुपाल ने ही लिखा या लिखवाया। यह काव्य पौराणिक-शैली में लिखा गया है, जिसमें वस्तुपाल की तीर्थयात्राओं का रोचक वर्णन है। वस्तुपाल को जैनियों ने संघपति की विश्रुति दी थी इस कारण इस काव्य का दूसरा नाम संघपतिचरित भी है। इसमें १५ सर्ग हैं। प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद्य में 'लक्ष्मी' पद का सन्निवेश किया गया है। इस काव्य में घटनाओं के वर्णन का ही प्राधान्य है।

## हम्मीर-महाकाव्य

संस्कृत के ऐतिहासिक-महाकाव्यों में हम्मीर-महाकाव्य का अपना एक विशेष स्थान है। ऐतिहासिक प्रामाणिकता के साथ साहित्यिक प्रौढ़ि और काव्यसुषमा की दृष्टि से भी यह एक श्रेष्ठ कृति है। इसके रचयिता नयचन्द्रसूरि नामक जैन कवि हैं। नयचन्द्रसूरि ने रणस्तम्भपुर (रणथम्भौर) के प्रख्यात वीर और शरणागत-वत्सल चौहानवंशी-नरेश हम्मीर-देव तथा मुस्लिम आक्रान्ता उलाउद्दीन खिलजी के ऐतिहासिक युद्ध की घटना को लेकर इस काव्य की रचना की है। स्वयं रचयिता ने तो इसे 'महाकाव्य' की संज्ञा से अभिहित किया ही है,[2] लक्षणग्रन्थों की कसौटी पर कसने पर भी यह एक उत्तम कोटि

---

१. कीथ-**सं.सा.इ.** (अनु. मंगल.) पृष्ठ २१८

२. देखिए काव्य की सर्गान्त-पुष्पिका - "इतिश्री जयसिंहसूरिशिष्यमहाकवि श्रीनयचन्द्रसूरिविरचित श्रीहम्मीरमहाकाव्ये वीराङ्के ..... सर्गः। तथा **हम्मीरकाव्य**, सर्ग १४, श्लोक ४१

का सफल महाकाव्य सिद्ध होता है। अगरचन्द नाहटा, डा. दशरथ शर्मा[1] तथा पं. बलदेव उपाध्याय[2] के अनुसार इसका रचनाकाल १४०० से १४१० ई० के आसपास है।

यह चौदह सर्गों में विभक्त है तथा कुल पद्यों की संख्या १५६४ है। इसके चतुर्दश सर्ग में कवि ने अपना भी संक्षिप्त परिचय दिया है। नयचन्द्र को 'हम्मीर-काव्य' रचने की प्रेरणा दो सूत्रों से प्राप्त हुई। प्रथम, यह कि स्वयं हम्मीर की दिवंगत आत्मा ने स्वप्न में दर्शन देकर कवि को इस काव्य की रचना का आदेश दिया। दूसरा कारण था ग्वालियर के तत्कालीन शासक (दुर्गपति) वीरमदेव का एक व्यंग्य वचन। दुर्गपति ने भरी सभा में कवि को लक्षित करते हुए यह कहा था कि आज् के कवियों में प्राचीन कवियों के सदृश काव्य-निर्माण की शक्ति नहीं रह गई। नयेन्दु कवि ने चुनौती को स्वीकार किया और इस काव्य की रचना करके दुर्गपति के कथन को असत्य सिद्ध कर दिया (१४।२६,४३)।

**ऐतिहासिकता :** ऐतिहासिक तथ्यों के निरूपण की दृष्टि से हम्मीर महाकाव्य विशेष महत्त्व का है। इसमें चाहमान वंश की उत्पत्ति तथा उसके पूर्वपुरुषों का जो विवरण दिया गया है, उससे प्राचीन इतिहास के कतिपय अज्ञात पृष्ठ खुलते हैं। चाहमान वंश के आदि पुरुष का नाम चाहमान ही था, उसके वंशजों में वासुदेव, नरदेव, चन्द्रराज तथा अजयपाल राजा हुए। अजयपाल ने अजयमेरु (अजमेर) दुर्ग की स्थापना की थी। अजयपाल के पश्चात् जयराज, सामन्तसिंह, गूयक, नन्दन तथा वप्रराज ने शासन किया। वप्रराज ने शाकम्भरी देवी की आराधना की और शाकम्भरी (सांभर) को चाहमानों की राजधानी बनाया। वप्रराज के पश्चात् हरिराज राजा हुआ, जिसने शकराज को परास्त किया था। इसके बाद सिंहराज, भीमदेव तथा विग्रहराज चाहमान वंश के राजा हुए। विग्रहराज ने गुजरात के मूलराज को मारा था। इसी वंश में चामुण्डराय हुआ, जिसने हेजिमदीन शकाधिराज को परास्त किया था। दुर्लभराज ने शहाबदीन को तथा दुःशलदेव ने गुजरात के कर्णदेव को परास्त किया था। श्रीविश्वल ने मालवानरेश को हराया था। उसके पश्चात् इस वंश में पृथ्वीराज, आल्हणदेव, आनल्लदेव, जगदेव, विश्वलदेव, अजयपाल, गङ्गदेव तथा सोमेश्वर राजा हुए। सोमेश्वर और उसकी रानी कर्पूरदेवी से पृथ्वीराज का जन्म हुआ।

इस महाकाव्य में सहाबदीन (शहाबुद्दीन मुहम्मद गोरी) के साथ पृथ्वीराज के आठ युद्धों का वर्णन है, जिनमें सात में पृथ्वीराज ने गोरी को हराया तथा आठवें युद्ध में वह छल से पकड़ा गया। पृथ्वीराज के पश्चात् उसका उत्तराधिकारी हरिराज हुआ, जो विलासी तथा राजकार्य से उदासीन था। गोरी ने इस पर भी आक्रमण किया। हरिराज पराजित हुआ और अपनी रानियों के साथ जलकर मर गया। अजयमेरु गोरी के अधिकार में चला गया तथा चौहान राजाओं के परिजन रणथम्भौर (रणस्तम्भपुर) चले गये। पृथ्वीराज द्वारा निष्कासित उसका प्रतापी पौत्र गोविन्दराज यहां शासन कर रहा था। कवि नयचन्द्र ने

---

१. तेरहवीं चौदहवीं शताब्दी के जैन संस्कृत महाकाव्य, पृष्ठ १६८
२. संस्कृत सा. का इतिहास, पृष्ठ २७३

गोविन्दराज के चरित्र तथा उसके उत्तराधिकारी राजाओं का भी वर्णन किया है। इन्हीं में वीरनारायण ने जलालुद्दीन खिजली से युद्ध किया था। इस वंश के जैत्रसिंह ने संवत् १३३९ में अपने पुत्र हम्मीर को राज्याभिषिक्त किया था। हम्मीर के अलाउद्दीन तथा उसके सेनापति उल्लूखान से हुए युद्धों का वर्णन इस महाकाव्य का प्रमुख विषय है, अंतिम युद्ध में हम्मीर को छल से पराजित किया गया था।

कवि ने हम्मीर और अलाउद्दीन खिजली के मध्य होने वाले युद्ध की ऐतिहासिक घटना को लेकर इस काव्य की रचना की है। प्रथम सर्ग में चाहमान वंश की उत्पत्ति तथा वासुदेव से लेकर सिंहराज तक चाहमान राजाओं का वर्णन है। द्वितीय सर्ग में भीमराज से लेकर पृथ्वीराजपर्यन्त १८ राजाओं का उल्लेख किया गया है। सोमेश्वर की राजमहिषी कर्पूरदेवी के गर्भ से पृथ्वीराज का जन्म हुआ था। तृतीय सर्ग में शहाबुद्दीन गोरी के आक्रमणों से त्रस्त होकर पश्चिम भारत के राजाओं ने पृथ्वीराज से सहायता मांगी। पृथ्वीराज ने शहाबुद्दीन पर चढ़ाई की और उसे बन्दी बनाया। इस प्रकार, गोरी सात बार कैद किया गया और पृथ्वीराज ने उसे दण्ड देकर प्रत्येक बार क्षमा कर दिया। आठवीं बार पृथ्वीराज स्वयं पराजित होकर बंदी हो जाता है और अनशन करने से उसकी मृत्यु हो जाती है। सेनापति उदयराज उपने स्वामी के उद्धार का प्रयत्न करता है, परन्तु इस सङ्ग्राम में उसकी मृत्यु हो जाती है। चतुर्थ सर्ग में पृथ्वीराज के पौत्र गोविन्दराज द्वारा रणस्तम्भपुर में नवीन राज्य स्थापित करने, उसके पुत्र प्रह्लादन के मारे जाने, प्रह्लादन के कनिष्ठ भ्राता वाग्भट द्वारा रणस्तम्भपुर को अधिकार में करने, उसके पुत्र जैत्रसिंह के गद्दी पर बैठने एवं उसकी पत्नी हीरादेवी के गर्भ से हम्मीर के उत्पन्न होने का वर्णन है। पञ्चम सर्ग में वसन्त ऋतु के आगमन पर युवक हम्मीर का उद्यान में जाने और वहां पौराङ्गनाओं की वन-क्रीडा का वर्णन है। षष्ठ सर्ग में जैत्रसागर में जल-क्रीडा का वर्णन है। सप्तम सर्ग में सन्ध्या, चन्द्रोदय और सुरत-केलि का वर्णन किया गया है। अष्टम सर्ग में स्वप्न में विष्णु का आदेश पाकर जैत्रसिंह, हम्मीर को राजा बनाता है। इसी सर्ग में हम्मीर के पिता की मृत्यु का वर्णन है। नवम सर्ग में हम्मीर की दिग्विजय का वर्णन है। हम्मीर के द्वारा कर न देने पर दिल्लीपति अल्लाबदीन अपने भाई उल्लूखान को हम्मीर पर आक्रमण करने के लिए भेजता है। धर्मसिंह की अदूरदर्शिता से चाहमान-सेना पराजित हो जाती है और भीमसिंह मारा जाता है। हम्मीर क्रुद्ध होकर धर्मसिंह की दोनों आंख निकालने तथा देश-निष्कासन का दण्ड देता है। हम्मीर भोज को दण्डनायक नियुक्त करता है। धर्मसिंह अपनी कूटनीति द्वारा पुनः अपना पुराना पद प्राप्त कर लेता है। प्रतिशोध की भावना से वह भोजदेव के विरुद्ध हम्मीर को उकसाता है और अपनी कूटनीति से भोजदेव का सर्वस्व छीन लेता है। अपमानित भोज दिल्ली पहुंचकर अलाउद्दीन की सेवा स्वीकार कर लेता है। हम्मीर भोज के पद पर रतिपाल को नियुक्त करता है। दशम सर्ग में भोज के परामर्श

१. नि.सा.प्रे. बम्बई, १८७९

से उलाउद्दीन उल्लूखान को हम्मीर पर आक्रमण करने भेजता है, जिसमें उल्लूखान पराजित होकर भाग जाता है। भोज की दुर्दशा सुनकर, क्रुद्ध अलाउद्दीन हम्मीर का मान-मर्दन करने की प्रतिज्ञा करता है। एकादश सर्ग में वह निसुरत्तखान और उल्लूखान को विशाल सेना के साथ भेजता है। युद्ध में निसुरत्तखान मारा जाता है। द्वादश सर्ग में अलाउद्दीन स्वयं सेना लेकर रणस्तम्भपुर आता है। युद्ध में उसकी बहुत सी सेना मारी जाती है। त्रयोदश सर्ग में अलाउद्दीन उत्कोच देकर रतिपाल को अपनी ओर मिला लेता है। रतिपाल अपनी कूटनीति द्वारा रणमल्ल तथा कोष्ठागरिक जाहड़ को भी अपनी ओर खींच लेता है। अपने व्यक्तियों को शत्रु-पक्ष की ओर मिलते देखकर हम्मीर निराश हो जाता है। अन्तःपुर की स्त्रियां जौहर-व्रत करती हैं और हम्मीर युद्ध के लिए प्रस्थान करता है। युद्ध में अपनी पराजय को देखकर वह स्वयं अपना वध कर लेता है। इस सर्ग में महिमासाहि तथा जाज की स्वामिभक्ति की अभिव्यक्ति हुई है। वे हम्मीर के लिए स्वयं अपने सारे परिवार को मार डालते हैं। चतुर्दश सर्ग में हम्मीर के गुणों की स्तुति, रणमल्ल, भोज, जाहड़ तथा रतिपाल की निन्दा तथा महिमासाहि और जाज की प्रशंसा की गयी है। अन्त में ग्रन्थकर्त्ता की प्रशस्ति के साथ काव्य की समाप्ति होती है।

**समीक्षा**-रस-योजना की दृष्टि से हम्मीर महाकाव्य अपने युग का श्रेष्ठ महाकाव्य है। इसमें श्रृङ्गार और वीररस का प्रमुख स्थान है। कवि स्वयं कहता है -

**तद्भ्रूचापलकेलिदोलितमनाः श्रृङ्गारवीराद्भुतम्।**
**चक्रे काव्यमिदं हमीरनृपतेर्नव्यं नयेन्दुः कविः।।**[1]

वस्तुतः, हम्मीर महाकाव्य वीररस प्रधान काव्य है। इसके तृतीय सर्ग और नवम से त्रयोदश सर्गपर्यन्त प्रत्येक सर्ग में कहीं न कहीं वीररस का परिपाक अवश्य प्राप्त होता है। वसन्त एवं सुरत-वर्णन-प्रसङ्गों में श्रृङ्गाररस की अद्वितीय व्यञ्जना है।

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, महाकाव्यत्व की दृष्टि से इसको उत्कृष्ट रचना मानने में कोई विप्रतिपत्ति नहीं हो सकती। महाकाव्य के शास्त्रीय लक्षणों के अनुसार यह सर्गबद्ध है और इसमें आठ से अधिक अर्थात् चौदह सर्ग हैं। इसका कथानक ऐतिहासिक है। धीरोदात्त गुण-सम्पन्न प्रख्यात वंशोद्भव क्षत्रियवीर इसका नायक है। अंगी रस 'वीर' है तथा शृंगारादि अन्य प्रासंगिक-रसों का यथाऽवसर उचित सन्निवेश किया गया है। चर्तुवर्ग में से शरणागत-धर्म तथा राष्ट्र-धर्म की सिद्धि-रूप प्रथम पुरुषार्थ इसका लक्ष्य है। यद्यपि इसमें अन्त में हम्मीरदेव की विजय नहीं होती, अपितु विवश होकर उन्हें आत्मोसर्ग करना पड़ता है, किन्तु इसी कारण इसको दुःखान्त रचना नहीं माना जा सकता। हम्मीरदेव का अटल निश्चय-देशजाति और धर्म के लिए उनकी 'हठ' प्राणोत्सर्ग का मूल्य लेकर ही सही, पूर्ण होती है, अतएव महाकाव्य में फलागम व्याहत नहीं होता। इसका प्रमाण सहृदय पाठक

---

१. हम्मीरमहाकाव्य, १४.४३

ही हैं, क्योंकि इसे पढ़कर किसी में भी करुणा, अनुत्साह, दीनता जैसी निराशावादी वृत्तियों का उदय नहीं होता, अपितु राष्ट्र-देवता की बलिवेदी में मर मिटने की बलिदानी और उदात्त भावना ही जागरित होती है। महाकाव्य की परिपाटी के अनुसार प्रत्येक सर्ग में प्रायः एक ही वृत्त तथा सर्गान्त में वृत्त परिवर्तन के नियम का पालन हुआ है। नगर, वन, सागर, सूर्योदय, चन्द्रोदय, ऋतुचक्र, केलि, पुत्रोत्पत्ति, सैन्य-प्रस्थान आदि महाकाव्योचित समस्त विषयों का अवसरानुकूल चारु-चित्रण कवि ने किया है। प्रत्येक सर्ग का नामकरण तद्वर्णित वृतान्त के आधार पर किया गया है।

भाषा-शैली एवं वैचारिक गम्भीरता के साथ-साथ कलात्मकता और उदात्तता उसे निश्चित रूप से महाकाव्योचित गरिमा प्रदान करती है। सूरिजी ने इसे 'वीरांक' कहकर सम्बोधित किया है।

कवि का चरित्र-चित्रण-कौशल और रस-परिपाक नितरां श्लाघनीय है। शरणागत महिमासाहि की रक्षा के लिए हम्मीर अपना सर्वस्व न्यौछावर कर देता है, सचमुच ऐसा दान तो दानियों में विख्यात, कर्ण, शिवि, बलि और जीमूतवाहन भी न कर सके, कवि की कैसी मार्मिक और यथार्थ उक्ति है -

राधेयः कवचं ददौ शिविरहो मांसं बलिर्मेदिनी
जीमूतोऽर्धवपुस्तथापि न समा हम्मीरदेवेन ते।
येनोच्चैः शरणागतस्य महिमासाहेनिमित्ते क्षणा-
दात्मापुत्रकलत्रभृत्यनिवहो नीतः कथाशेषताम्।।
(सर्ग ६, पद्य ११२)

हम्मीरमहाकाव्य के प्रकृतिचित्रण अत्यन्त स्पृहणीय हैं। प्रकृति का मानवीकरण करके उसे मानव के सुख-दुःखों की सहचारिणी के रूप में उल्लास-अवसादमयी चित्रित करने में कवि अग्रणी है।

इसमें अनुष्टुप्, उपजाति, द्रुतविलम्बित, प्रमिताक्षरा, ललिता, स्वागता, उपेन्द्रवज्रा, इन्द्रवंशा, शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका, स्रग्धरा, शिखरिणी, मालिनी, तोटक, मन्द्राक्रान्ता, भुजंगप्रयात, कलहंस, शालिनी, आर्या, मंजुभाषिणी, प्रहर्षिणी से मिलता-जुलता एक छन्द, एक अर्धसमवृत्त तथा तीन प्रकार के विषम वृत्त-कुल २६छन्दों का प्रयोग हुआ है [1]। सबसे बड़ी बात है कवि का अपने कवित्व के प्रति अनुत्सेक। महाकवि कालिदास के सदृश नयचन्द्रसूरि भी अपनी बुद्धि को अणुरूपा कहकर अपनी विनम्रता प्रकट करते हैं -

क्वैतस्य राज्ञः सुमहच्चरित्रं क्वैषा पुनर्मे धिषणाऽणुरूपा।
ततोऽतिमोहाद् भुजमेकयैव मुग्धस्तितीर्षामि महासमुद्रम्।। (१।११)

१. तै.वी.श.के जैन सं. म.का., पृष्ठ १६२

## साहित्यरत्नाकर

'साहित्यरत्नाकर' सत्रहवीं शताब्दी के कवि यज्ञनारायण दीक्षित का महाकाव्य है। यज्ञनारायण दीक्षित के पिता का नाम गोविन्द दीक्षित और माता का नाम नागाम्बा था। ये सुकवि नीलकण्ठ दीक्षित तथा राजचूडामणि दीक्षित के विद्यागुरु और वेङ्कटेश्वर दीक्षित के अनुज थे। इनके पिता गोविन्द दीक्षित चिरकाल तक तञ्जौर के राजा के मंत्री रहे।

तञ्जौरनरेश रघुनाथ नायक का इनके ऊपर बड़ा स्नेह था। इन्होंने अपने पिता तथा रघुनाथ नायक से भी काव्यरचना की प्रेरणा और संस्कार ग्रहण किये। यज्ञनारायण की अन्य रचना रघुनाथविलास नाटक है।

साहित्यरत्नाकर महाकाव्य में उन्होंने राजा रघुनाथ का चरित्र उपनिबद्ध किया है। इस महाकाव्य में सोलह सर्ग हैं। प्रथम सर्ग में उपोद्‌घात के अनन्तर चोलनरेश और उनकी राजधानी तञ्जापुरी का वर्णन है। द्वितीय सर्ग में चोल देश की स्त्रियों, नगर के सारे वातावरण और सामाजिक स्थिति का सजीव चित्रण यज्ञनारायण ने किया है।

तृतीय सर्ग से तञ्जौर के नायकवंशीय राजाओं का वर्णन आरंभ किया गया है, जिसमें चेव्वप्पा नायक, उसके पुत्र अच्युतराय तथा इनके विवाह, शासनकाल, वैभव, साहित्यिक प्रतिभा और गुणग्राहिता तथा ईश्वरभक्ति का विवरण दिया गया है। चतुर्थ सर्ग में रघुनाथ का जन्म और बाल्यकाल चित्रित है। आगे के सर्गों में महाकाव्योचित वर्ण्यविषय हैं तथा दशम सर्ग में युद्ध की योजना, चोलक राजा के अत्याचारों का वर्णन तथा रघुनाथ की ओर इन पर आक्रमण की तैयारी का विशद चित्रण है। अंतिम तीन सर्गों में युद्ध का विस्तृत वर्णन है।

यज्ञनारायण वैदर्भी रीति और सरस काव्यात्मक अभिव्यक्ति के कारण सुकवि के रूप में मान्य हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से भी उनका काव्य तञ्जौर के राजाओं के विषय में महत्त्वपूर्ण सूचनाएं प्रदान करता है तथा तत्कालीन राजनीतिक स्थितियों पर भी प्रकाश डालता है।

## रघुनाथाभ्युदय

साहित्यरत्नाकर की भांति इस महाकाव्य में भी तञ्जौरनरेश रघुनाथ का ऐतिहासिक वृत्त प्रस्तुत किया गया है। इसकी रचयित्री रामभद्राम्बा हैं। यह कवयित्री राजा रघुनाथ की ही साहित्यसभा को विभूषित करती थी - यह इनके महाकाव्य की पुष्पिका से विदित होता है। कृष्णमाचारियर ने रामभद्राम्बा को रघुनाथ नायक की रानी माना है। तथ्य जो भी हो, यह निर्विवाद है कि रामभद्राम्बा रघुनाथ नायक (१६००-१६३४ ई.) की समकालिक हैं।

रघुनाथाभ्युदय महाकाव्य में बारह सर्ग तथा ९०० श्लोक हैं। साहित्यरत्नाकर महाकाव्य के ही समान तञ्जापुरी के वैभव और यहाँ के निवासियों के आचार-विचार का चित्रण कवयित्री ने आरम्भ में किया है। रघुनाथ नायक के धर्मव्यवहार और राज्यप्रबन्ध

का आँखों देखा विवरण इस महाकाव्य में रामभद्राम्बा ने प्रस्तुत किया है। इसकी विशेषता रघुनाथ की दिनचर्या के विशद वर्णन में है, जिससे लगता है कि कवयित्री ने राजप्रासाद के बहिर्भागों में ही नहीं, अन्तःपुर तथा राजकीय देवमंदिर आदि सभी स्थलों में राजा के साथ रहकर ही उसके आचार और दैनिक कृत्यों को समझा परखा होगा। रघुनाथ प्रतिदिन रामकथा का श्रवण करता था, जिसके प्रसंग में रामभद्राम्बा ने २७ श्लोकों में रामकथा का संक्षेप भी चतुर्थ सर्ग में प्रस्तुत किया है। रघुनाथ के शारीरिक गठन, अलंकरण और वेशभूषा का भी कवयित्री ने विशद चित्रण किया है। षष्ठ सर्ग में राजा का वंश-परिचय है। चोलक के अत्याचारों तथा फिरंगियों के भारत में प्रवेश का भी विवरण यहाँ दिया गया है। नवम सर्ग में रघुनाथ नायक द्वारा फिरंगियों को युद्ध में परास्त करने और शरणागत नेपालनरेश को उसके नागपट्टनम् नामक द्वीप में पुनः प्रतिष्ठित करने का वृत्तान्त है। पाण्ड्य राजा तथा टुण्डीर राजा के साथ रघुनाथ के भयंकर युद्ध का भी इस महाकाव्य में चित्रण है, जो दसवें सर्ग तक चलता है। ग्यारहवें सर्ग में दिग्विजयी रघुनाथ का राजधानी में स्वागत और बारहवें सर्ग में उसके द्वारा नाट्यप्रयोग के अवलोकन का वृत्तान्त है। प्रशस्तिपरकता और ऐतिहासिकता के सामंजस्य के साथ-साथ यह महाकाव्य कवयित्री की साहित्यिक प्रतिभा, रमणीय शैली और अलंकृत भाषा के प्रयोग की वैदग्धी का भी परिचायक है।

## राजस्थान के राजवंशों से सम्बद्ध ऐतिहासिक महाकाव्य

राजस्थान के जयपुर, जोधपुर, बूंदी और मेवाड़-राजवंशों पर अनेक प्रशस्तियाँ, लघु-काव्य तथा पद्यबद्ध-वंशावलियां आदि प्राप्त होती हैं, जिनका तत् तद् राजकुलों के ऐतिहासिक परिज्ञान हेतु अपना महत्त्व है। इनमें कतिपय रचनाएं साहित्यिक सौन्दर्य एवं महाकाव्योचित गुणों से भी संवलित हैं। इनमें जोधपुर (मारवाड़) के राजा अजीतसिंह के जीवन पर आधृत दो कृतियाँ हैं-

१. जगज्जीवनकृत - अजितोदय-काव्य- २३ सर्ग
२. बालकृष्णकृत - अजितोदय-काव्य-१० सर्ग

समीक्षकों के अनुसार इनमें से प्रथम की अपेक्षा द्वितीय रचना अधिक सरस है।[1]

जयपुर एवं आमेर के राजवंशों का ऐतिहासिक वर्णन करने वाली काव्यत्रयी है -

१. श्रीकृष्णभट्टरचित - ईश्वरविलासमहाकाव्य - १४ सर्ग
२. सीताराम पर्वणीकरकृत-जयवंशमहाकाव्य

तथा,

३. श्रीकृष्णरामप्रणीत-कच्छवंशमहाकाव्य

---

१. डॉ. हीरालाल शुक्ल - **आधुनिक-संस्कृत-साहित्य** (रचना-प्रकाशन, इलाहाबाद) १९७१, पृष्ठ २०

इन तीनों में प्राचीनतम काव्य 'ईश्वरविलास' है जिसकी रचना स्वयं सवाई ईश्वरी सिंह जी (संवत् १८००-१८७०) की आज्ञा से हुई।

मेवाड़ राजवंश पर कवि रणछोड़भट्ट ने दो महाकाव्यों का संगुम्फन किया, प्रथम का नाम 'अमरकाव्य' और द्वितीय का अभिधान, 'राजप्रशस्ति-महाकाव्य' है। अमरकाव्य मेवाड़ के राजवंश का क्रमवद्ध इतिहास है। स्वयं लेखक ने इस काव्य को 'वंशावली' कहा है[1]। इसमें क्रमशः प्रत्येक राजा के शासन-काल की प्रमुख घटनाओं और उपलब्धियों का वर्णन किया गया है। कवियों द्वारा इस प्रकार वंशावली लिखने की प्रणाली राजस्थान की अपनी विशेषता है।

यहां हम संक्षेप में केवल अमरकाव्य, राजप्रशस्ति तथा ईश्वरविलास इन तीन काव्यों के ऐतिहासिक तथा साहित्यिक पक्ष पर दृष्टिपात करेंगे।

**अमरकाव्य** - इसमें प्रारम्भ से महाराणा जगतसिंह (प्रथम) के राज्याभिषेक (संवत् १७०६) तक का विवरण दिया गया है। इसके बाद का विवरण कवि ने अपनी दूसरी कृति राजप्रशस्ति-महाकाव्य में किया है[2]। इसका रचनाकाल सं. १७४० से १७५० विक्रमी तदनुसार सन् १६८३ से १६६३ के आसपास माना गया है[3]। आकार में यह काव्य राजप्रशस्ति से छोटा है किन्तु कविता की दृष्टि से उससे अधिक सुन्दर है। वस्तुतः ये दोनों काव्य परस्पर सम्बद्ध तथा पूरक हैं। इन दोनों का सानुवाद-प्रकाशन साहित्य संस्थान, राजस्थान-विद्यापीठ, उदयपुर (राजस्थान) से पृथक्-पृथक् वर्षों में उलटे क्रम से सन् १६८५ तथा १६७३ में हुआ है।

**कवि रणछोड़भट्ट**-रणछोड़भट्ट मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह, राजसिंह और जयसिंह के समकालिक और आश्रित कवि थे। राजप्रशस्ति के प्रथम सर्ग में उन्होंने विस्तार से अपना भी परिचय उपनिबद्ध किया है, जिसके अनुसार ये तैलंग ब्राह्मण थे और इनके पूर्वज मेवाड़ में आकर बस गये थे। ये राजाओं के आश्रित किन्तु उनसे दान-मान प्राप्त तथा गुरुवत् सत्कृत कवि थे। इन दो काव्यों के अतिरिक्त इन्होंने और भी अनेक प्रशस्तियां लिखी थीं।

**काव्य का साहित्यिक पक्ष**-अमरकाव्य में अपेक्षित काव्य-सौन्दर्य विद्यमान है। प्रसाद-गुण-भूयिष्ठ यह वंशावली आरम्भ से अन्त तक शान्तरस-प्रधान है, कहीं-कहीं प्रसंगानुसार वीर, अद्‌भुत, शृंगार तथा भयानक आदि रसों का भी परिपाक हुआ है। इसमें अनेक छन्दों का प्रयोग हुआ है। भाषा में अरबी-फारसी और लोकभाषा के शब्दों - जैसे- 'साहिजादा', 'सुलतान', 'पठान', 'चौगान', 'दमदमा', 'रोज', 'सुरंग', 'मोरचा', 'बांदी',

---

१. श्रीअमरकाव्यम् वंशावलीग्रन्थोऽयम् : पाण्डुलिपि के अन्त की पुष्पिका।

२. राजप्रशस्तौ लिखितो निखिलोऽस्य पराक्रमः।
यशस्कारिचरित्रोऽयं तत्र पश्यन्तु तत्कथाः।। (**अमरकाव्य** २०।६५)

३. डा. राजेन्द्र प्रसाद भटनागर की भूमिका, **अमरकाव्य** (सा. सं. राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर) पृष्ठ १०

'जुहार', 'निशान' आदि को खुलकर ग्रहण किया गया है। रणछोड़ भट्ट ने इस काव्य में महीनों का दाक्षिण्यपद्धति से अर्थात् चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ आदि कहने की अपेक्षा 'मधु', 'माधव', 'शुक्र' आदि कहकर उल्लेख किया है। इसी प्रकार मासारम्भ शुक्ल-प्रतिपद् से ग्रहण किया है। यह उनके दाक्षिणात्य होने का प्रभाव है। अमरकाव्य की काव्यशैली के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं -

**मंगलाचरण में शिवस्तुति -**

> शिरसि विधृतगङ्गः शैलजाताङ्गसङ्गः
> करपरशुवरण्डाभिः कुरङ्गप्रसङ्गः।
> अवतु स नटरङ्गः स्वं गदः सन्ददान-
> प्रवरममरसिंहं मङ्गलान्येकलिङ्गः।। (१।१०)

**युद्ध-वर्णन-**

> तत्कुम्भिकुम्भस्थितयोनिशुम्भप्रभाप्रभावारिषु बाणभिन्नाः।
> गिरिस्थितस्फूर्जितपल्लवोऽत्र द्रुमोपमा दुर्गभटा बभूवुः।। (१५।५५)

**राजप्रशस्ति-महाकाव्य**-राजस्थान के उदयपुर नगर से चालीस मील दूर उत्तर में महाराणा राजसिंह प्रथम द्वारा निर्मापित 'राजसभद्र' नामक एक अत्यन्त सुन्दर सरोवर है। इसकी लम्बाई चार मील और चौड़ाई 1¾ मील है। इसका बाँध धनुषाकार है। बाँध का एक भाग जो संगमरमर से बना हुआ, 'नौचाकी' कहलाता है। 'नौचाकी' घाट में पच्चीस काले पत्थर की शिलाओं में देवनागरी लिपि में यह काव्य उत्कीर्ण है। यह भारत का सबसे बड़ा शिलालेख और शिलाओं पर खुदे हुए ग्रन्थों में सबसे बड़ा है।[1]

कवि रणछोड़ ने इस राजप्रशस्ति-संज्ञक महाकाव्य को महाराणा राजसिंह की आज्ञा से लिखा था। इसमें चौबीस सर्ग तथा ११०६ पद्य हैं। इसकी रचना का प्रारम्भ सं. १७१८ (सन् १६६१ ई.) में माघकृष्ण सप्तमी को हुआ था।[2] किन्तु इसमें इसकी समाप्ति का वर्ष नहीं दिया। इसके २३वें सर्ग में राजसिंह के उत्तराधिकारी महाराणा जयसिंह और मुगल बादशाह के बीच हुई सन्धि का वर्णन है।[3] यह सन्धि संवत् १७३८ (सन् १६८१) में हुई थी।[4] इस आधार पर इसका रचनाकाल संवत् १७१८ से १७३८ अर्थात् सन् १६६१

---

१. **राजप्रशस्ति महाकाव्य** - भूमिका पृष्ठ १ (साहित्य संस्थान राजस्थान-विद्यापीठ, उदयपुर, सन् १९७३)
२. **राजप्रशस्ति**-प्रथम सर्ग, पद्य १०।
३. **राजप्रशस्ति**-सर्ग २३, पद्य ३२ से ५६ तक।
४. डॉ० ओझा-**उदयपुर राज्य का इतिहास**, दूसरा भाग, पृष्ठ ५८६ से ५८६ तक।

ई. से १६८१ के बीच माना जा सकता है। इस काव्य की रचना तो राणा जयसिंह की प्रेरणा से हुई थी किन्तु इसको शिलाओं पर उत्कीर्ण करने का कार्य राणा जयसिंह के आदेश से हुआ था। लिखे जाने के बाद लगभग छह वर्षों बाद इसका यह उत्कीर्णन किया गया।

यह काव्य मूलतः महाराणा राजसिंह के जीवनवृत पर आधृत है। किन्तु इसके प्रथम पाँच सर्गों में मेवाड़ के प्राचीन इतिहास का भी सुन्दर वर्णन है जो अनुसन्धानविदों के लिए महत्त्वपूर्ण है। रणछोड़ भट्ट ने 'राजप्रशस्ति' को महाकाव्य की संज्ञा दी है तथापि यह एक लम्बा 'प्रशस्तिकाव्य' ही है। कवि की ऐतिहासिक दृष्टि तथा चरितनायक के उदात्त गुणों का चित्रण श्लाघ्य है किन्तु कविता में महाकाव्योचित उत्कर्ष दिखलाई नहीं पड़ता। फिर भी इसकी भाषा-शैली, स्फीत, प्रवाहयुक्त और विषयानुकूल है। मेवाड़ की तत्कालीन संस्कृति, शिल्पकला, वेषभूषा, मुद्रा, दानप्रणाली, युद्धनीति, रीति-रिवाज और धर्म-कर्मादि विषयों पर इससे अच्छा प्रकाश पड़ता है। अन्य वर्णनों की अपेक्षा महाकाव्य के सर्गारम्भक मंगलपद्य हृद्य हैं, यथा-

**उल्लोलीभवदुन्नताच्छसुरभीपुच्छच्छटाचामरः**
**सद्गोवर्धनधन्यगोत्रविलसच्छत्रो जितेन्द्रो बली।**
**गोपालैः कलितश्च गोपतनयासक्तो निजप्रेमवा-**
**न्यायाद् गोधनभक्तरक्षणपरः सच्चक्रवर्ती हरिः।।**
**(तृतीय सर्ग, चतुर्थ शिला, प्रथम पद्य)**

कवि ने अन्य भाषा-ग्रन्थों को मनुष्यों की आयु की भाँति अल्पस्थायी तथा गीर्वाणवाणी-संग्रथित-ग्रन्थों को देवताओं के सदृश अमर कहकर सुरसरस्वती के प्रति अपनी अप्रतिम आस्था व्यक्त की है। उनकी यह आस्था निश्चित ही आदर योग्य तथा प्रशंसनीय है-

**मर्त्यायुर्भिस्तुल्यमायुस्तु भाषाग्रन्थानां स्यादेव वाग्भारतादेः।**
**देवायुर्भिस्तुल्यमायुस्ततोऽहं ग्रन्थं कुर्वे राण! गीर्वाणवाण्या।।**
**(प्रथम सर्ग, द्वितीय शिला, पद्य १६)**

**ईश्वरविलास-महाकाव्य**-यह काव्य सवाई जयसिंह के द्वितीयपुत्र महाराजा ईश्वरसिंह के इतिवृत को लेकर उन्हीं के आदेश पर लिखा गया था। इसके रचयिता कवि कलानिधि श्रीकृष्णभट्ट हैं। इसमें जयपुर के राजवंश, सवाई जयसिंह के पराक्रम तथा ईश्वरसिंह के इतिवृत का वर्णन प्रौढ़ शैली तथा प्रांजल भाषा में किया गया है। श्रीकृष्णभट्ट आंगिरस गोत्रोत्पन्न तैलंग ब्राह्मण थे और तत्कालीन राजस्थान के नरेशों के द्वारा समादृत उत्कृष्ट कवि थे। इनकी कविता पदशय्या, अलंकार और रसादि काव्य-तत्त्वों से अत्यन्त समृद्ध है। सरस कविता की नवोढ़ा नायिका से उपमा देते हुए ये कहते हैं-

आस्थानविन्यस्तपदापि गाढं संश्लेषहीनाप्यनलङ्कृताऽपि।
अयुक्तवाक्यापि मता नवोढ़ा-नारीव विज्ञैः कविता रसार्द्रा।।
(ईश्वरचरित १।५)

काव्य के प्रायः प्रत्येक पद्य में पदलालित्य की चारुता स्पृहणीय बन पड़ी है, जैसे यह पद्य -

यस्मिन् रत्नगवाक्षनिःसरदुरुश्यामागरुप्रोल्लस-
द्धूमस्तोमघनान्धकारसमये सज्जाभिसाराः प्रियाः।
उत्तुङ्गस्तनलिप्तहारिणमदामोदोन्मिलन्मारुतै-
स्सङ्केतस्थलमार्गदत्तनयनानाश्वासयन्ति प्रियान्।। (३।२८)

कवि की अनुप्रासप्रियता कहीं-कहीं भारवि और माघ की एकाक्षरी-क्रीडा का स्मरण कराने लगती है। प्रस्तुत श्लोक में 'क' और 'ल' वर्णों का यह विचित्र सन्निवेश, कथ्य की दुरूहता के बावजूद कवि के सामर्थ्य और चमत्कृतिशीलता का द्योतन करता है-

काकालिकाकोलककोलकालिकाकालैः कुलीलैः कलिलाकुले कलौ।
लोके लुलोके कुकलाकलङ्कलूः कल्की किलैकः कलिकालकालकः।।

यमकालंकार के प्रति भी कवि का अभिनिवेश पूर्वसूरियों की भाँति द्रुतविलम्बित-वृत में इस प्रकार अभिव्यक्त हुआ है-

लसदयः सदयः सदयः करः परचमूरुचमूरुचमूनयन्।
न कलितः कलितः कलितः क्षतो विनतमानतमानतमानदः।। (१३।४०)

कुल मिलाकर यह काव्य महाकाव्ययोचित काव्य-सुषमा से संवलित और अलंकृत रचना है।

**अजितोदयमहाकाव्य**-राजस्थान के ऐतिहासिक महाकाव्यों में यह महाकाव्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इसके रचयिता कवि जगजीवन भट्ट हैं, जो जोधपुर के महाराजा अजितसिंह वि० सं० १७६३-१७८१ (१७०६ से १७२४ ई०) के समकालीन थे। मुगल, मराठा तथा राजपूतों के इतिहास के अठारहवीं शताब्दी के अनेक अज्ञात पक्षों पर इस महाकाव्य से प्रकाश पड़ता है। सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह है कि जिन घटनाओं का वर्णन कवि ने किया है, उनकी प्रत्यक्ष और प्रामाणिक जानकारी उसे है।

महाकाव्य का प्रारम्भ महाराजा जसवन्तसिंह प्रथम के देहावसान के साथ होता है। औरंगजेब के राजपूताने को हड़पने के दुष्प्रयासों को इसमें इस प्रसंग में विस्तार से स्पष्ट किया गया है। जसवन्तसिंह के कोई सन्तान न होने से गजसिंह के पुत्र अमरसिंह के पौत्र इन्द्रसिंह का मारवाड़ की गद्दी को हथियाने का प्रयत्न, जसवन्तसिंह की विधवा रानी को

पुत्रप्राप्ति, औरंगजेब का नवजात राजकुमार को मुगल दरबार में रखने का आग्रह, राजपूत सरदारों द्वारा औरंगजेब की दुरभिसन्धि को भांप कर राजकुमार अजितसिंह को छिपा कर रखना - इत्यादि घटनाओं को बड़ा सूक्ष्म चित्रण इस महाकाव्य में है। औरंगजेब से संघर्ष करने वाले अनेक राजपूत सरदारों तथा भीलों का भी विवरण कवि जगजीवन भट्ट ने दिया है। इसके साथ ही अजितसिंह के अनेक विवाहों, धीरे-धीरे उनकी प्रभाववृद्धि आदि का तो प्रत्यक्ष द्रष्टा होने के कारण कवि ने विशद चित्रण यथार्थतः किया ही है।

यद्यपि जगजीवन भट्ट बड़े समर्थ कवि हैं, पर पद्मगुप्त परिमल या बिल्हण की भांति उन्होंने न तो काव्यात्मकता का अतिरेक अपने महाकाव्य में किया है, न ऐतिहासिक सत्य को कल्पना से आच्छन्न होने दिया है।

वसन्ततिलका तथा स्रग्धरा छन्दों का प्रयोग कवि ने लगातार कई सर्गों में किया है। स्रग्धरा छन्द में कथा के प्रवाह को बड़ी कुशलता से उसने गति दी है। काव्य का कलेवर विशाल है। इसमें ३२ सर्ग हैं।

कवि जगजीवन भट्ट क्षत्रियों के शौर्य और मेवाड़ की गौरवगाथा के गायक हैं, उन्होंने अपने प्रदेश की कीर्ति तथा स्वातन्त्र्य भावना की अभिवृद्धि का उद्देश्य सामने रखकर यह काव्य लिखा है।

**बूँदी के हाड़ा राजाओं से संबद्ध महाकाव्य**-संस्कृत ऐतिहासिक महाकाव्य-परम्परा में चौहान राजाओं पर पाँच काव्य उपलब्ध हैं। इनमें तीन महाकाव्य प्रकाशित हो चुके हैं जयानककृत पृथ्वीराजविजय, नयचन्द्रसूरिकृत हम्मीरमहाकाव्य, तथा चन्द्रशेखर कविकृत सुरजनचरित महाकाव्य। अप्रकाशित महाकाव्य हैं - विश्वनाथकृत शत्रुशल्यचरित तथा भवानीशंकर व्यासकृत रामविलासकाव्य। प्रथम दो काव्य बूँदी की स्थापना से पूर्व अजमेर तथा दिल्ली के चौहान राजा पृथ्वीराज तथा रणथम्भौर (रणस्तम्भ) के शासक हम्मीर से क्रमशः संबद्ध हैं।

चौहानों की बूँदी वाली हाड़ा शाखा के शासकों से संबद्ध तीन महाकाव्य उपलब्ध हैं। अकबर के समसामयिक राव सुरजन के राजकवि अम्बष्ठ चन्द्रशेखर (१६ शती वि०) का 'सुरजनचरित' महाकाव्य [1] इनमें से प्रकाशित हो चुका है। डा. चन्द्रधर शर्मा द्वारा हिन्दी भूमिका तथा अनुवाद के साथ यह सन् १९५३ में संपादित होकर प्रकाशित हुआ है। इसमें बीस सर्ग हैं, प्रथम बारह सर्ग हाड़ाओं के पूर्वजों से संबद्ध हैं, जिसमें चाटुमाय तथा वासुदेव से लेकर रणथम्भौर के हम्मीर तक का वर्णन है। यहाँ दशम सर्ग में पृथ्वीराज तथा गोरी के युद्ध तथा बारहवें सर्ग में हम्मीर तथा अलाउद्दीन खिलजी के युद्ध का वर्णन है। तेरहवें सर्ग से बीसवें सर्ग तक राव सुरजन के पूर्वज बूँदी के शासकों, सुरजन के जन्म, विवाह, विजय आदि के बाद सत्रहवें सर्ग में रणथम्भौर को हस्तगत करने के लिए अकबर के आक्रमण, राव सुरजन के साथ युद्ध, अठारहवें सर्ग में सुरजन तथा अकबर की संधि,

१. सर्वप्रथम इसका संकेत राजेन्द्रलाल मित्र की खोज रिपोर्ट में मिलता है।

उन्नीसवें सर्ग में सुरजन द्वारा काशी में निवास तथा चुनार की सूबेदारी स्वीकार कर लेने का वर्णन है।

अंतिम सर्ग में राव सुरजन के स्वर्गवास तथा उसके पुत्र भोजराज के राज्याधिरोहण से काव्य की परिसमाप्ति होती है। चन्द्रशेखर उच्चकोटि के कवि हैं। उनकी शैली प्रसाद-गुणयुक्त वैदर्भी है,

वीररसात्मक स्थलों में कहीं-कहीं गौड़ीबंध भी मिलता है- यथा नलिनियों की समासोक्ति तथा एकदेशविवर्तिरूपकमय वर्णन -

**विजृम्भमाणोत्कलिका नलिन्यो दरन्नमत्कण्टकिकाण्ठनालाः।**
**विस्फारितैः पङ्कजकोषनेत्रैर्निभालयाञ्चक्रुरिवात्मबन्धुम्।।(७.१०)**

**युद्धवर्णन -**

**तीक्ष्णकौक्षेयकस्तस्य वैरिवामदृशां दृशाम्।**
**धारामश्रुमयीं दत्त्वा कज्जलश्रियमाददे।। (१३.२०)**

युद्धभूमि में मांस के लिये शृगाली का चिल्लाना -

**मांसाशया शोणितपङ्करुद्धं मौलिस्थमाणिक्यदलं निगीर्य।**
**लग्नं गले गाढमथोज्जिगीर्षुर्व्यग्रा शिवा तीव्रतरं ववाशे।। (१७.२६)**

युद्ध के अंत तथा सूर्यास्त का वर्णन -

**गुरुसमरसमुत्थरेणुपूरैर्मलिनितमात्मवपुस्त्रिवयामधीशं**
**विमलयितुमिवोदके मिमङ्क्षु श्चरमपयोनिधिसन्निधिं जगाम।। (१७.५५)**

कवि विश्वनाथकृत शत्रुशल्यचरित महाकाव्य २२ सर्गों में निबद्ध है।[1] विश्वनाथ वैद्यनारायण तथा रुक्मिणी के पुत्र थे और ये तथा इनके पिता उपर्युक्त राव सुरजन के पौत्र राव रतन तथा उनके पौत्र रावशत्रुशल्य के राजवैद्य एवं राजकवि थे। यह काव्य मुगल शासक शाहजहां के समय की रचना है जिसमें मुगलों द्वारा शत्रुशल्य के सेनापतित्व में दक्षिण के निजाम पर १६९६ वि० में आक्रमण तक का वर्णन है, बाद की घटनाओं का नहीं, अतः काव्य की परिसमाप्ति १६९७ वि० में हुई जान पड़ती है। यह राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर से दो खण्डों में प्रकाशित होने जा रहा है। इसका संपादन संस्कृत टीका तथा अंग्रेजी अनुवाद सहित डा. भोलाशंकर व्यास ने किया है। इसमें आरंभिक तीन

१. सर्वप्रथम इसका संकेत पिटर्सन खोज रिपोर्ट में खण्ड ३ पृष्ठ ३४२ पर मिलता है।

सर्गों में चाहुवाण, वासुदेव तथा अन्य पूर्व शासकों के वर्णन के बाद चतुर्थ सर्ग में बूंदी की स्थापना तथा बूंदी के शासकों का राव देवसिंह से शत्रुशल्य तक वर्णन है। वीररसोचित प्रसंगों के अतिरिक्त इसमें शत्रुशल्य तथा श्यामकुमारी के प्रणय-प्रसंग, नायक-नायिका के सामुद्रिकवर्णन, विवाह, वनविहार, जलविहार आदि परंपरागत काव्यरूढियों का भी समावेश मिलता है। काव्य पर कहीं-कहीं कालिदास तथा भारवि की भी छाया मिलती है, पर विशेष प्रभाव माघ तथा श्रीहर्ष का है। नैषध के ढंग का शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा, हरिणी, शिखरिणी छंदों में सर्ग निबद्ध है। कहीं-कहीं मदनगृह, त्रिभंगी, पादाकुलक जैसे हिन्दी के छंदों का भी संस्कृत में प्रयोग है। दसवें सर्ग में राव भोज द्वारा चाँदबीबी के विरुद्ध अहमदनगर पर आक्रमण, ग्यारहवें सर्ग में राव रतन तथा विद्रोही मुगल राजकुमार खुर्रम (शाहजहां) के युद्ध तथा बीसवें सर्ग में शत्रुशल्य द्वारा मऊ के खीचियों के विरुद्ध आक्रमण का सुन्दर चित्रण है। रचना अत्यधिक प्रौढ़ एवं पांडित्यपूर्ण है, कवि को क्लिष्ट व्याकरण सिद्ध पदों का प्रयोग करते देखा जा सकता है।

अहमदनगर में यवनस्त्रीसेना के युद्ध का वर्णन -

अपि च यत्र सुवीरवरस्थले शरशरासनखड्गकराः स्त्रियः।
समिति मातृगणा इव विद्विषामविकलं विकलं विदधुः कुलम्।। (१०.४६)

राव रतन तथा खुर्रम की तोपों के मुँह से उगली आग का वर्णन -

दोर्दण्डोद्दण्डकण्डूविकटभटघटागाढसङ्घट्टनिर्य-
न्निर्मर्यादार्यवीर्यज्वलदनलसत्सत्स्फुलिङ्गप्रचण्डाः।
कल्पान्तोच्चण्डचण्डीपरिवृढकुटिलप्रौढलालाटचक्षुः-
स्फोटस्फीता विरेजुर्नभसि बलयुगेनालिकोत्या हुताशाः।। (११.१३७)

### शत्रुशल्य का सेनाप्रयाण -

रणरसमदासीदासादिप्रणोदितवाजिनां
खरखुरपुटोद्धूता धूलिः पिशङ्गरुचिर्भृशम्।
नभसि रभसाद्भ्रान्ती भूष्णुः प्रतीपमहानिशा-
प्रसरपिशुनामाविश्चक्रे चिरेण पितृप्रसूम्।। (२०.११)

कवि भवानीशंकर व्यास (१६वीं शती वि०) कृत 'रामविलासमहाकाव्य' २५ सर्गों का अप्रकाशित महाकाव्य है। कवि बूंदी शासकों के राजगुरु थे। इन्होंने कल्हण की राजतरंगिणी की शैली पर प्रसादगुणयुक्त वैदर्भी में काव्यरचना की है। इस महाकाव्य में ऐतिहासिक तथ्यों का सटीक वर्णन है, जिनका आधार फारसी तवारीखें और बूंदी राज्य के अपने रोजनामचे

हैं। इसमें बूंदी के शासकों के साथ मेवाड़, दिल्ली, आगरा, जयपुर, जोधपुर, कोटा आदि के साथ के राजनैतिक संबंधों का विस्तार से वर्णन है। काव्य राजस्थान में अंगरेजों के प्रवेश के साथ समाप्त होता है इसमें १८९५ वि० तक की घटनाओं का वर्णन है। दिल्ली पर मुहम्मद शाह रंगीले के समय नादिरशाह के आक्रमण और लूट का मार्मिक वर्णन काव्य में मिलता है। काव्य की शैली के दो नमूने निम्नांकित हैं -

**अकबर द्वारा रणथम्भौर पर आक्रमण तथा हस्तगत करने में सफलता-वर्णन -**

अत्रान्तरेऽकब्बरसाहिरागाद् दुर्गं रणस्तम्भरं जिघृक्षुः।
चीतोड़दुर्गं स्ववशे विधाय प्रतापराणान्वितमुग्रदर्पः।।
अनेकलक्षाश्वनरैर्युतोऽपि शशाक रोद्धुं न स दुर्गमुख्यम्।
युद्धन्नसौ साधिकमब्दमाप चिन्तामनिष्पन्नमवेक्ष्य कार्यम्।।
(१३.२४-२५)

नादिरशाह का दिल्ली पर आक्रमणार्थ आगमन -

आगान्नादिरशाहिरुग्रकटकः काष्ठत्सरुप्रोल्लसत्-
खड्गः शुद्धकुरानपुस्तकलसच्चक्षुर्महाशासनः।
ईरानक्षितितः सिताम्बरधरो लाहोरतोर्वागिति
नुत्वा दिल्ल्यधिपो व्यमन्त्रयदमात्यैः खानदोरादिभिः।।
(१८.३१९)

इस काव्य में प्रायः अरबी-फारसी नामों का यथावत् प्रयोग मिलता है। काव्य का हस्तलेख कवि के प्रपौत्र डा० भोलाशंकर व्यास के पास है, जो इसे संपादित कर प्रकाशित करने जा रहे हैं।

## अन्य ऐतिहासिक महाकाव्य

अन्य ऐतिहासिक-महाकाव्यों के अन्तर्गत कतिपय महत्त्वपूर्ण रचनाओं का विवरण इस प्रकार है -

(१) **मूषकवंश**-यह उत्तर केरल के राजवंश का काव्यात्मक इतिहास है। इसके रचयिता का नाम अतुल है। महाकवि अतुल, बारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में इस वंश के श्रीकण्ठ या राजधर्म नामक राजा के आश्रित थे, उनके इस महाकाव्य के केवल १५ सर्ग ही मिलते हैं। यह ग्रन्थ महाराज पैलेस लाइब्रेरी त्रिवेनद्रम् में संगृहीत है। मूषकवंश-महाकाव्य का उपक्रम पौराणिक शैली में किया गया है। क्षत्रिय-निहन्ता परशुराम के द्वारा पति का वध कर दिये जाने पर हैहयकुल की कोई गर्भवती रानी मूषक-पर्वत में शरण लेकर रहने लगती है। वहाँ उसे जो पुत्र उत्पन्न होता है - उसी

के द्वारा 'मूषकवंश' नाम से नवीन कुल-परम्परा आरम्भ होती है। उस प्रथम राजा का नाम भी 'मूषक रामघट' ही प्रसिद्ध होता है। रामघट युवा होने पर दिग्विजय करके सम्राट् बनता है और अपना कुल-क्रमागत राज्य भी पुनः प्राप्त कर लेता है। अनेक विषयों का भोग करते हुए वृद्धावस्था आने पर वह अपने छोटे पुत्र 'नन्दन' को राज्य देकर वानप्रस्थाश्रमी हो जाता है। इसके बाद कवि ने षष्ठ से दशम तक चार सर्गों में नन्दन के विलासपूर्ण इतिवृत्त का सुन्दर वर्णन किया है। इस वंश में नन्दन से छठा राजा उग्राश्व हुआ। उसने केरल के आक्रामक राजा को परास्त करके अपने राज्य को दृढ़ किया। उसका पुत्र शतसोम हुआ जिसने चेल्लूर नामक स्थान पर भगवान् शंकर का एक भव्य मन्दिर बनवाया। शतसोम से २३वें क्रम में आने वाले नरेश वट्टकराम ने वट्टकेश्वर-मन्दिर का निर्माण करवाया, उसके पुत्र अहीरण ने प्रथमानदी के पश्चिमी तट पर एक दूसरा शिवमन्दिर निर्मित करवाया। अहीरण का पुत्र विनयवर्मा हुआ जिसने एक बौद्ध-विहार की स्थापना की। उसके बाद 'विरोचन' हुआ जिसने आक्रान्ता पल्लवों के औद्धत्य को प्रशमित किया। इसकी २३ पीढ़ियों के बाद ईशानवर्मा नामक एक अत्यन्त प्रतापी नरेश उत्पन्न हुआ, जिसने इस वंश की राज्यलक्ष्मी एवं प्रतिष्ठा दोनों को ही स्थिर करके इसका महत्त्व बढ़ाया।

**मूषकवंश** के त्रयोदश और चतुर्दश सर्गों में महाराज बलभ (द्वितीय) के पराक्रमपूर्ण वृतान्त का चित्रण किया है। उसके द्वारा वल्लभपट्टन में दुर्ग-निर्माण, अनेक सामुद्रिक द्वीपों को जीतकर अपने राज्य में मिलाना आदि साहसिक कार्यों का विस्तार से वर्णन किया गया है। इसके बाद उसके भाई श्रीकण्ठ का चरित्र वर्णित हुआ है। उसका शासन-काल उपद्रवरहित एवं समृद्धिपूर्ण रहा। उपलब्ध काव्य इसी श्रीकण्ठ के अधूरे इतिवृत्त का वर्णन करते हुए, पंचदश-सर्ग की असम्पूर्णता में ही समाप्त हो जाता है।

इस ऐतिहासिक विवरण के साथ-साथ इस काव्य में साहित्यिक चारुता भी पर्याप्त मात्रा में दिखलाई पड़ती है, इसका निदर्शन इन पद्यों में देखा जा सकता है -

स शालिगोपीजनगीयमानं विशालमाकर्ण्य यशः स्वकीयम्।
लज्जानतास्यो रमणीजनस्य निःशङ्कदृश्यो नृपतिर्बभूव।।
क्षत्रियस्य जननाद् भवति स्वं क्षोणिरेव चतुरन्तरसीमा,
पालने तु नियमो बलतन्त्रः पूर्वभोगकथयाऽत्र कृतं किम्।। [1]

१. डा० रामजी उपाध्याय - संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास (पृष्ठ ४४०-४४१)

(२) जगडूचरित-इस महाकाव्य के रचयिता का नाम है सर्वानन्द। इसकी कथावस्तु पारम्परिक राजचरितों से हटकर है। इस काव्य में 'जगडूशाह' नामक एक धार्मिक गृहस्थ को महाकाव्य का नायक बनाया गया है, क्योंकि उसने गुजरात के १२२५ ई० से १२५८ ई० तक के भीषण दुर्भिक्ष में अपना कोष लुटाकर, अन्नसत्र खोलकर, अनेकों कूपों आदि का निर्माण कर सामान्य जनता की प्राणरक्षा की थी। महाकाव्य में सात सर्ग हैं, इसमें अनेक लोकोत्तर और अतिमानुष-व्यापारों की कल्पना करके ग्रन्थकार ने जगडूशाह को एक दिव्यपुरुष बना दिया है। इस काव्य से जगडू के उदार एवं परोपकारी जीवन का परिचय मिलता है।

जगडूशाहचरित की संक्षिप्त कथा इस प्रकार है-भद्रेश्वरपुर में सोर नामक एक व्यक्ति रहता था, जिसके जगडू, राण और पद्म-ये तीन पुत्र हुए। एक बार जगडू ने एक बकरी के कण्ठ में सर्वसाधक मणि बंधी देखकर उसे खरीद लिया। उस मणि के प्रभाव से वह अपार सम्पत्ति का स्वामी बन गया। उसने अपनी विधवा पुत्री का पुनर्विवाह करना चाहा, पर कुटुम्बी जनों के विरोध के कारण यह विचार त्याग दिया और पुत्री के कल्याण की कामना से धर्मकार्य में मन लगाया। पुत्रलाभ के लिये उसने रत्नाकर की आराधना की, तो रत्नाकर ने पुत्र देने में असमर्थता प्रकट कर उसे उसकी सम्पत्ति के अटल रहने तथा जलयान के कभी समुद्र में न डूबने का वर दिया। इसके पश्चात् इस काव्य में जगडू के अनेक धर्म-विषयक कृत्यों तथा व्यापार में उसके धन की वृद्धि होते जाने का वृतान्त है। यहां तक कि जगडूशाह एक विशाल दुर्ग का निर्माण भी कराता है, जिसमें शासक पीठदेव ईर्ष्यावश विघ्न डालता है और अन्त में जगडू के प्रताप से घबराकर उसे उसके साथ सन्धि करनी पड़ती है। गुजराज में वि०सं० १३१२ से १३१५ (१२५५-१२५८ ई०) में पड़े अकाल का वर्णन तथा जगडू के द्वारा दुर्भिक्षपीड़ित लोगों की सहायता का वर्णन इस महाकाव्य में निर्विवाद रूप से ऐतिहासिक तथ्य है।

कवि ने जगडू के चरित की महनीयता का गान बड़े मनोयोग के साथ किया है तथा उसकी कीर्ति के वर्णन में सटीक विशेषणों और उपमानों का प्रयोग किया है। उदाहरणार्थ -

> गङ्गातरङ्गविमलेन यशोभरेण दानोद्भवेन किल कल्पशतस्थिरेण।
> एकस्त्रिलोकमखिलं धवलीचकार धिक्कारकृतकलिरिपोर्जगडूर्विवेकी।। (१।६)

व्यक्तित्व के परिज्ञान के साथ ही तत्कालीन राजनीतिक स्थिति का भी पता चल जाता है। उस युग के राजाओं के नाम यहाँ उल्लिखित हैं। जगडूशाह के समय गुजरात में बीसलदेव, मालवा में मदन वर्मा और काशी में प्रतापसिंह का राज्य था। उस युग

में समुद्री जल-मार्ग से भी व्यापार होता था तथा गुजरात से जहाजों द्वारा देश-विदेश में सामान ले जाया जाता था। आचार्य बलदेव उपाध्याय के अनुसार सर्वानन्दकवि, जगडूशाह के समसामयिक प्रतीत होते हैं, क्योंकि अपने काव्य में उन्होंने अनेक तथ्यों का प्रत्यक्ष जैसा वर्णन किया है। काव्य की भाषा प्रसादगुण-युक्त तथा शैली प्रौढ़ है, अलंकारों का भी यथाऽवसर प्रयोग दिखलाई पड़ता है। विषयवस्तु की नवीनता की दृष्टि से इस काव्य का विशेष महत्त्व है।

**भूपालचरित**-यह महाकाव्य भी जैन परम्परा की ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण रचना है। इसके रचयिता जयसिंह सूरि हैं और रचनाकाल वि०सं० १४२२ (१३६५ ई०) है।[1] इसमें राजा कुमारपाल तथा उसके गुरु आचार्य हेमचन्द्र दोनों की क्रमशः वंशपरम्पराओं तथा शिष्यपरम्परा का वर्णन ऐतिहासिक दृष्टि से उपादेय है। मूलराज से लेकर अजयराज तक गुजरात के राजाओं का भी वर्णन इसमें दिया गया है तथा कुमारपाल के मन्त्रियों के नाम और चरित भी वर्णित है। कुमारपाल के जाबालपुर, अजमेर और मालवों तथा कुरुओं से हुई लड़ाइयों का वर्णन, सोमेश्वर और शत्रुञ्जय तीर्थों का जीर्णोद्धार आदि का वृत्तान्त भी प्रामाणिक है।

(३) **मधुराविजय या वीरकम्परायचरित** - इसकी रचयित्री गंगादेवी हैं। ये विजयनगर के महाराज कम्पण या कम्पराय की रानी थी। इस काव्य में इन्होंने अपने पति को ही नायक बनाकर उनके पराक्रमपूर्ण कार्यों का ओजस्वी चित्रण किया है। इस दृष्टि से इस काव्य की ऐतिहासिक प्रामाणिकता और भी बढ़ जाती है। वीर कम्पराय की मृत्यु सन् १३७७ ई० में हुई थी, अतः इस काव्य की रचना इससे पाँच-दस वर्ष पूर्व ही हुई होगी। यह काव्य कुछ अधूरा सा प्रतीत होता है, इसका प्रकाशन पण्डित हरिहर शास्त्री तथा श्रीनिवास शास्त्री के सम्पादकत्व में सन् १६१६ में त्रिवेन्द्रम् से हुआ है। इसमें विजयनगर साम्राज्य के आदिकाल से कथावस्तु का आरम्भ किया गया है। महाराज बुक्क के द्वारा दुर्दान्त यवनों की पराजय तथा गुरु क्रियाशक्ति और माधवाचार्य की सहायता से साम्राज्य की स्थापना, विजयनगर और उसके मन्दिरों का विस्तृत वर्णन, बुक्क के पुत्र कम्पण या वीर कम्पराय की विजय-यात्राओं का स्वाभाविक चित्रण-समुदित रूप में, यही इस महाकाव्य की विषयवस्तु है। सम्प्रति इसके आठ सर्ग ही प्राप्त होते हैं। देवी के द्वारा काव्य-नायक को म्लेच्छों के विनाश का स्वप्नादेश दिलाकर राजमहिषी गंगादेवी ने अपने पति के विजय-अभियानों को दैवी-प्रेरणा से सम्पन्न होने का संकेत किया है। मधुरा के म्लेच्छ जातीय सुलतान का वध करके कम्पराय उस देश के मन्दिरों का नवीनीकरण करता है, और वहाँ पुनः भारतीय सनातन-संस्कृति और समृद्धि का विस्तार करता है।

---

१. संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान : नेमिचन्द्र शास्त्री, पृ०

गंगा देवी की ऐतिहासिक यथार्थपरता और हृदय की स्वाभाविक सरसता दोनों का मणिकांचन संयोग इस काव्य में दिखलाई पड़ता है। उन्होंने अपने वीर पति की विजय-यात्राओं का जो चित्रण किया है वह पक्षपात या अतिशयोक्ति से अनतिरंजित होने पर भी सजीव तथा प्रभावोत्पादक है। काव्य में भाषा और भाव की कोमलता उनकी नारी-जनोचित सहृदयता का सुरम्य चित्रांकन है। काव्यरीति वैदर्भी है। अलंकारों का सन्निवेश कविता-कामिनी को कहीं भी भाराक्रान्त नहीं करता। भावों में नवीनता तथा कथ्य में अपूर्वता का चारु सन्निवेश दिखलाई पड़ता है। प्रकृति को गंगादेवी ने अपनी सहचरी के रूप में देखा हैं। प्रभात के अर्ध-स्फुट अरविन्दों के ऊपर मँडराता भ्रमर उन्हें किसी प्रहरी के सदृश प्रतीत होता है-

**घटमानदलाररीपुटं नलिनं मन्दिरमिन्दिरास्पदम्।**
**परिपालयति स्म निक्वणन् परितो यामिकवन्मधुव्रतः।**

इस काव्य में कथ्य की सहजता और प्रासादिकता इसे और भी लोभनीय बना देती है, कवयित्री गंगादेवी इसमें कहीं भी अनावश्यक पाण्डित्य-प्रदर्शन करती दिखलाई नहीं पड़तीं।

(४) **महाचोलराजीय-** इसका दूसरा नाम **'कविकर्णरसायन'** भी है। इसके रचयिता उद्दण्डदेव के शिष्य षडक्षरीदेव हैं जो पन्द्रहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में हुए थे। षडक्षरीदेव मैसूर राज्य के धनुगूरु नामक स्थान के निवासी थे। इस संस्कृत ग्रन्थ के अतिरिक्त इनकी कन्नड़भाषा में लिखी अन्य रचनाएँ भी प्रसिद्ध हैं। 'महाचोलराजीय' में दस सर्ग माने गऐ हैं जिनमें कवि ने चोलराजाओं का ऐतिहासिक वर्णन सरस शैली में उपनिवद्ध किया है। सम्प्रति इस काव्य के केवल दो सर्ग प्राप्त होते हैं, जो मैसूर के ग्रन्थागार में सुरक्षित हैं।[1]

(५) **सलुवाभ्युदय** -इस महाकाव्य का रचनाकाल पन्द्रहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध है, रचनाकार हैं राजनाथ द्वितीय। ये विजयनगर के राजा 'सलुव' के आश्रित कवि थे। इनके पिता अरुण गिरिनाथ भी एक उच्चकोटि के कवि थे। कवि होने के साथ-साथ राजनाथ व्याकरण और दर्शन के प्रसिद्ध विद्वान् भी थे।

सलुवाभ्युदय में तेरह सर्ग हैं, जिनमें उक्त राजा का पराक्रम वर्णित है, साथ ही कवि ने अपने आश्रयदाता के पूर्वजों की चरितावली भी इसमें उपनिबद्ध की है। सलुव के द्वारा कलिंग और दशार्ण देश पर आक्रमण करके बहमनी सुल्तान पर विजय प्राप्त करना, फिर उत्तर दिशा की ओर अभियान और वाराणसी तक अपना अधिकार स्थापित करना, तिरुपति में भगवान् विष्णु की आराधना करना तथा

१. डा. रामजी उपाध्याय - सं. सा. का आलो. इतिहास, पृष्ट ४४७

विजयनगर को राजधानी बनाकर अपना विशाल साम्राज्य स्थापित करना आदि ऐतिहासिक घटनाएँ उसके मुख्य वर्ण्य-विषय हैं। इस महाकाव्य का प्रकाशन मुद्रास से हो चुका है [1]।

(६) **विशाखविजय**-राजचरितप्रधान महाकाव्यों में केरलवर्म वलिय कोइतम्बूरान का विशाखविजय नामक महाकाव्य भी एक स्पृहणीय कृति है। इसका रचनाकाल सन्१८४५ से १६१५ के बीच माना गया है। काव्य में २० सर्ग हैं, कवि ने अपने समकालिक नरेश विशाल-तिरुनाल के जीवनवृत को ललित शैली में प्रस्तुत किया है। रचना-पद्धति में महाकवि कालिदास तथा माघ का प्रभाव परिलक्षित होता है। यमक का एक उदाहरण द्रष्टव्य है-

> जनमदारमदारयदाशुगैरिहरसालरसालसकोकिले।
> परमुदारमुदारमणीजुषोरसमये समये समनोभवः।। [2]

(७) **शिवभारत**- महाराष्ट्र-वीर शिवाजी के चरित्र को आधार बनाकर यों तो अनेक काव्य, महाकाव्य अब तक अनेक कवियों द्वारा लिखे गए, किन्तु उन सब में शिवाजी के समकालीन कवीन्द्रपरमानन्द द्वारा लिखित शिवभारत, प्रामाणिकता की दृष्टि से सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। दुर्भाग्य से यह महाकाव्य भी असम्पूर्ण ही उपलब्ध हुआ है। इसमें ३२ अध्याय हैं जिनमें ३१ पूर्ण और बत्तीसवां त्रुटित है। इन ३२ अध्यायों में शिवाजी के पूर्वपुरुष मालोजी के वर्णन से उपक्रान्त कर शिवाजी के द्वारा सूर्यराज के शृंगारपुर को अधिकृत कर वहाँ त्र्यम्बक भास्कर राव को अधिकारी नियुक्त करने तक का वर्णन मिलता है। इसकी रचना शक संवत् १५८३ (सन् १६६१ ई.) के बाद तथा महाराज शिवाजी के राज्यारोहण से पूर्व हुई प्रतीत होती है।[3] काव्य की रचना-शैली और नामकरण बहुत कुछ महाभारत से प्रभावित है। कवि ने स्वयं इसे महाभारत के सदृश कहकर इसको स्पष्ट रूप से ऐतिहासिक सन्दर्भ ही सिद्ध किया है।[4] इसका उपक्रम, वर्णनशैली और पुष्पिका[5] महाभारत का ही अनुसरण करते हैं। परमानन्द अपने को शिवाजी के आत्मीय तथा अपनी कुलदेवी एकवीरा के प्रसाद से सिद्ध -सरस्वतीक के रूप में चित्रित करते हैं। ग्रन्थ के

---

१. डा० रामजी उपाध्याय-वही, पृष्ठ ४४७ (पादटिप्पणी)
२. डा. हीरालाल शुक्ल - आधुनिक संस्कृत साहित्य (रचना प्रकाशन, इलाहाबाद सन् १६७०) पृ. २१
३. (दि. **शिवभारत** (संस्कृत मूल और मराठी भाषान्तर) (सम्पादक सदाशिव महादेव दिवाकर) भारत इतिहास संशोधक मण्डल, पुणे, सन् १६२७ में मराठी भूमिका 'उपोद्घात' (पृष्ठ २०)
४. क-चरितं शिवराजस्य भरतस्येव भारतम्। अ १। श्लो.२२
ख- अहो कथमहं कुर्यां भारतप्रतिमं महत्। अमानुषचरित्रस्य शिवस्यैतत् समीहितम्।। अ.१।२६
५. इत्यनुपुराणे कवीन्द्रपरमानन्दप्रकाशितायां शतसाहस्र्यां संहितायां कुमारप्रभवो नाम प्रथमोऽध्यायः

अन्तःसाक्ष्य के अनुसार स्वयं शिवाजी ने इन्हें इस ग्रन्थ की रचना करने का आदेश दिया था[1]।

शिवभारत, प्रायः प्रसाद तथा ओजोगुण-भूयिष्ठ एक हृद्य ऐतिहासिक कृति है, जिसमें हमें शिवाजी के प्रामाणिक इतिवृत्त, चरित्र और तत्कालीन राजनीतिक-स्थितियों की जानकारी के साथ-साथ उच्चकोटि की काव्यात्मकता का भी आस्वाद प्राप्त होता है। भाषा स्फीत और शब्द-शय्या आवर्जक है। अलंकारों का समुचित सन्निवेश कथ्य को अवसरानुकूल विभूषित करता है, कहीं-कहीं यमक और यमकाभास आदि शब्दच्छटाओं की संरचना सुन्दर बन पड़ी है। यहाँ कतिपय उदाहरण आस्वादनीय हैं -

**स्वयं नियन्ता विश्वस्य विश्वस्य बत वैरिषु।**
**सुखं सुप्तो निजगृहे ततो निजगृहेऽरिभिः।। (१६।७)**
**समया हन्त हन्तव्यः समया समुपागताः। (१८।२२)**
**भवताऽपकृता पूर्वं भवतापकृता स्वयम् (१६।३८)**

**शम्भुराजचरितम्**-इस ऐतिहासिक काव्य के रचयिता हरि कवि हैं। इनका परिचय 'सुभाषितसङ्ग्रह और सुभाषितों के कवि' शीर्षक अध्याय में इसी ग्रन्थ में दिया गया है। 'शम्भुराजचरितम्' में हरि कवि ने शिवाजी के पुत्र शम्भाजी का चरित्र निरूपित किया है। ऐतिहासिक दृष्टि से इस काव्य में महत्त्व की सामग्री है।

## चरितकाव्य

ऐतिहासिक महाकाव्यों की ही एक परपंरा चरितकाव्यों में मिलती है। इन काव्यों में किसी इतिहास-पुरुष, युगनिर्माता संत या महापुरुष का तथ्यात्मक जीवनचरित निबद्ध किया जाता है। ऊपर उल्लिखित जगडूचरित इस प्रकार का काव्य है। जैनमहाकाव्यविषयक अध्याय में वर्णित अनेक महाकाव्य भी इसी श्रेणी में आते हैं। यहां पर कुछ और चरितकाव्यों का विवरण प्रस्तुत है, जिनका उल्लेख अन्यत्र नहीं हुआ है।

**शङ्कराचार्यविषयक चरितकाव्य**-शङ्कराचार्य के जीवनवृत्त-विशेषतः उनके दिग्विजय-को लेकर लिखे गये महाकाव्यों या काव्यों की लंबी परपंरा संस्कृत साहित्य में है। आचार्य बलदेव उपाध्याय ने अपने ग्रंथ 'शंकराचार्य' में ऐसे बाईस उपलब्ध प्रबंध काव्यों का परिगणन किया है। इनमें से कतिपय काव्यों का विवेचन प्रस्तुत है।

**शङ्करविजयमहाकाव्यम्**-इस महाकाव्य में बारह सर्ग हैं। इसके कर्ता व्यासाचल हैं। यह आदिशंकर की उपलब्ध जीवनियों में सबसे प्राचीन माना गया है। आत्रेय कृष्ण शास्त्री

---

१. योऽयं विजयते वीरः पर्वतानामधीश्वरः दाक्षिणात्यो महाराजः शाहराजात्मजः शिवः।।
स एकदात्मनिष्ठं मां प्रसाद्येदमभाषत यानि यानि चरित्राणि विहितानि मया भुवि।
विधीयन्ते च सुमते तानि सर्वाणि वर्णय।। (अ० १श्लो० २४,२५,२६)।

ने अपने तमिल ग्रंथ 'शंकरगुरुपरपंरा' में दक्षिण के ६५ शंकराचार्यों का परिगणन किया है, जिसमें इस काव्य के रचयिता व्यासाचल ५२वें हैं। वे कांचीकामकोटिपीठ पर १४६८ ई० से १५०७ ई० तक रहे। विजयनगर के राजा नरसिंहदेवराय के १५०७ ई० के एक ताम्रपट्ट में उनका नाम मिलता है। व्यासाचल का मूल नाम कुप्पण, पीठासीन होने पर संन्यासाश्रम का नाम महादेवेन्द्रसरस्वती तथा व्यासाचल पर घोर तप करने के कारण व्यासाचल इनका उपाधिनाम हुआ।

व्यासाचलीय महाकाव्य को अनेक परवर्ती शंकरचरितकारों ने अपना उपजीव्य माना है। सायण के बड़े भ्राता माधव के द्वारा रचित माने गये 'सङ्क्षेपशङ्करविजय' में तो व्यासाचल के दाय को कण्ठतः स्वीकार किया गया है। यही नहीं सङ्क्षेपशङ्करविजय के कई श्लोक शब्दशः व्यासाचलीय महाकाव्य से उद्धृत किये गये हैं और इस महाकाव्य की प्रशंसा करते हुए कहा गया है-

**नेता यत्रोल्लसति भगवत्पादसंज्ञो महेशः**
**शान्तो यत्र प्रकचति रसः शेषवानुज्ज्वलाद्यैः।**
**यत्राविद्याक्षतिरपि फलं तस्य काव्यस्य कर्ता**
**धन्यो व्यासाचलकविस्तत्कृतिज्ञाश्च धन्याः।।**

इसी प्रकार शङ्कराचार्यचरित के कर्ता गोविन्दनाथ ने और केरलीय शङ्करविजयकार ने भी व्यासाचल की प्रशस्ति की है।

**शङ्करदिग्विजयमहाकाव्य**-इस महाकाव्य का शङ्करविजय तथा सङ्क्षेपशङ्करविजय नाम, भी प्रयुक्त मिलता है। इसका कर्तृत्व माधवाचार्य अर्थात् शृङ्गेरी मठ के आचार्य विद्यारण्य (१३००-१३५८ ई०) को दिया जाना सर्वथा संदिग्ध है, क्योंकि इसमें उपर्युक्त व्यासाचलीय महाकाव्य का उल्लेख है। किन्तु स्वामी विद्यारण्य का नाम जुड़ जाने से इस महाकाव्य को शंकरचरितकाव्यों में सर्वाधिक ख्याति मिली। देवी भारती की प्राश्निकता से हुए मण्डनमिश्र के साथ शंकर के शास्त्रार्थ का इस महाकाव्य में विशद वर्णन है। माहिष्मती में आचार्य शंकर मण्डन के घर का पता पूछते हैं और नर्मदा के घाट पर जल भरती स्त्रियां उन्हें बताती हैं-

**जगद् ध्रुवं स्याज्जगदध्रुवं स्यात् कीराङ्गना यत्र गिरो गदन्ति।**
**द्वारस्थनीडान्तरसन्निरुद्धा जानीहि तन्मण्डनपण्डितौकः।।**
**स्वतः प्रणामं परतः प्रणामं कीराङ्गना यत्र गिरं गदन्ति।**
**द्वारस्थनीडान्तरसन्निरुद्धा जानीहि तन्मण्डनपण्डितौकः।।** (८। ६, ८)

**बृहच्छङ्करविजय**-इस काव्य के कर्ता स्वामी चित्सुखाचार्य कहे गये हैं, जो आदिशंकराचार्य के साक्षात् शिष्य थे। पण्डित बलदेव उपाध्याय ने शंकरचरितकाव्यों में इसी को सर्वप्राचीन माना है।

**शङ्कराचार्यचरित**-श्री कृष्णमाचारियर ने इसका कर्ता अनन्त कवि को बताया है। पण्डित बलदेव उपाध्याय ने एक अज्ञात कर्तृक शङ्कराचार्यचरित का उल्लेख किया है। दोनों काव्यों की भिन्नता या अभिन्नता अनुसंधेय है।

**प्राचीनशङ्करविजयम्**-श्रीकृष्णमाचारियर के अनुसार यह काव्य आनन्दगिरि का रचा हुआ है, जबकि पं० बलदेव उपाध्याय ने इसका कवि मूलशंकर माना है।

इसी परपंरा में शङ्करचरित को विषय बना कर अनेक चम्पूकाव्य तथा गद्यकाव्य भी लिखे गये हैं।

**शङ्कराभ्युदय**-इस महाकाव्य के प्रणेता सत्रहवीं शताब्दी के प्रख्यात साहित्यिक राजचूडामणि दीक्षित हैं, जिनका परिचय महाकाव्यविषयक अध्याय में दिया गया है। कवि को उनके गुरु गीर्वाणेन्द्र सरस्वती ने स्वप्न में शङ्कराचार्यचरित्रविषयक महाकाव्य लिखने के लिये प्रेरित किया था (शङ्कराभ्युदय, १। ६, १०)। यह महाकाव्य दस सर्गों का बताया गया है, पर इसके आठ ही सर्ग मिले हैं। इसमें शङ्कराचार्य का शुकदेव के रूप में व्यासमुनि से साक्षात्कार, कुमारिलभट्ट से वार्तिक लिखवाने के लिये आग्रह, सुरेश्वराचार्य द्वारा आचार्य शङ्कर की प्रेरणा से नैष्कर्म्यसिद्धि का प्रणयन तथा शङ्कराचार्य द्वारा ब्रह्मसूत्र, सौन्दर्यलहरी आदि की रचना के प्रसंग उल्लेखनीय हैं, शेष वृतांत अन्य शङ्करचरित-काव्यों के समान ही है। शङ्कराचार्य के अनेक शिष्यों का भी उल्लेख इसमें कवि ने किया है, जो अन्यत्र सर्वथा सुलभ नहीं हैं।

महाकाव्योक्त समस्त लक्षणों के निर्वाह के स्थान पर कवि ने चरित उपनिबद्ध करने का अपना ध्यान अधिक दिया है। इसीलिये कवित्व की समृद्धि के साथ-साथ सर्वत्र प्रसन्न, प्रांजल वैदर्भी का उसने आद्यन्त प्रयोग किया है।

**अन्य चरितकाव्य**-शङ्कराराध्य कवि ने बसवेशविजय में दक्षिण के धर्मगुरु बसव का चरित उपनिबद्ध किया है। बसव वीरशैव सम्प्रदाय के प्रवर्तक थे। कवि शङ्कराराध्य कलचुरि वंश के राजा भिज्जल के प्रधानमंत्री थे, जिनका शासनकाल बारहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध है।

बारहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में ही कवि सोमनाथ ने पण्डिताराध्यचरित लिखा है। इस महाकाव्य में वीरशैव सम्प्रदाय के ही दूसरे महान् संस्थापक आचार्य पण्डिताराध्य की जीवनी प्रस्तुत की गयी है। सोमनाथ विद्वानों के विख्यात आश्रयदाता महाराज प्रतापरुद्र (११४०-११६६ ई०) के समकालिक थे।

## भोजचरित्र

भोजचरित्र के प्रणेता राजवल्लभ जैनाचार्य थे तथा धर्मघोषगच्छ के महीतिलकसूरि के अनुयायी थे। इन्होंने १४४० ई० के लगभग या इसके कुछ पूर्व भोजचरित्र की रचना की। भोजचरित्र आख्यानशैली में प्रायः अनुष्टप् छन्द में रचित सरल काव्य है, जिसमें

भोजविषयक कथाचक्र के साथ-साथ कतिपय ऐतिहासिक घटनाओं का भी समावेश किया गया है।

भोजचरित्र पांच प्रस्तावों में निबद्ध है, प्रथम प्रस्ताव में ३३३, द्वितीय में ८६, तृतीय में १६४, चतुर्थ में ६०१ तथा पंचम में ३८८ पद्य हैं।

प्रथम प्रस्ताव में धारानरेश सिंधुराज को मंत्र नामक शिशु की प्राप्ति, अनंतर उनकी रानी रत्नावली का गर्भधारण और उससे पुत्र सिंधुल का जन्म, सिंधुराज का मुंज को उसके तरुण होने पर उसकी प्राप्ति का रहस्य बताना, मुंज का पर्यंक के नीचे रहस्य सुनती अपनी पत्नी का सिर काट डालना, उसका राज्याभिषेक, सिंधुल का अंधा होना, भोज का जन्म, मुंज द्वारा भोज की हत्या कराने का षड्यंत्र, तैलप और मुंज का युद्ध, मुंज का बंदी बनाया जाना तथा भोज द्वारा अंत में तैलप से बदला लेना-इतनी घटनाओं का वर्णन है। इसमें महाकवि धनपाल से संबंद्ध वृतान्त भी बड़ा महत्त्वपूर्ण है, तथा इसके साथ ही भोज द्वारा विशाल सरोवर बनवाने का भी विवरण दिया गया है।

राजवल्लभ के शेष प्रस्तावों में भोज संबंधी लोककथाओं का संग्रह अधिक है। इस ग्रंथ के अवलोकन से यह स्पष्ट होता है कि राजवल्लभ के समय तक भोज का चरित लोकगाथा के रूप में चारणों, भाटों द्वारा जनता के सामने गाया जाता होगा। इसीलिए राजवल्लभ ने कथा के बीच-बीच में विभिन्न पात्रों की प्रचलित उक्तियों या संवादों के रूप में कुछ प्राकृत गाथाओं का समावेश किया है, जो लोकगाथा के वंश जान पड़ती हैं। तृतीय और चतुर्थ प्रस्तावों में कई अतिप्राकृत घटनाओं का भी वर्णन है, जिनमें भोज की परकाय-प्रवेशविद्या सीखना, एक शुक के देह में उनका प्रवेश आदि कुतूहलवर्धक वृतान्त है। अंत में भोज का मदनमंजरी से विवाह, उससे वच्छराज तथा देवराज-इन दो पुत्रों की प्राप्ति का विवरण दिया गया है।

राजवल्लभ मेरुतुङ्गाचार्य के प्रबन्धचिन्तामणि से पर्याप्त प्रभावित प्रतीत होते हैं।

## नानकचन्द्रोदयमहाकाव्यम्

नानकचन्द्रोदयमहाकाव्य एक चरित-प्रधान महाकाव्य है, जिसमें गुरुनानक का जीवनचरित श्रद्धाभाव के साथ प्रस्तुत किया गया है। इसके कर्ता श्रीदेवराज शर्मा हैं। देवराज शर्मा उदासी मत के पंडित थे तथा नानक की कथा उन्होंने स्वयं नानक-शिष्य श्री द्वारकादास के श्रीमुख से सुनी थी। कवि देवराज शर्मा काशी के शांडिल्यगोत्री त्रिपाठी रघुपति शर्मा के आत्मज थे तथा गुरुगोविन्दसिंह और गुरुरामदास के समकालिक थे। गुरुगोविन्दसिंह का समय १६६६ ई० से १७०८ ई० तक है।

देवराज ने नानकन्द्रोदय महाकाव्य की रचना के लिये गुरुमुख से अधिगत सामग्री के अतिरिक्त गुरुग्रन्थसाहिब का अच्छा अध्ययन किया है। नानकचन्द्रोदय महाकाव्य में न केवल गुरुनानक का विशद रूप से चरित वर्णित है, उनके अतिरिक्त नौ गुरुओं का जीवन,

उपदेश और विचारदर्शन भी कवि देवराज ने विस्तार से यहाँ प्रस्तुत किया है। इस महाकाव्य का विभाजन सर्गों के स्थान पर प्रस्तावों में हुआ है तथा इसमें कुल २१ प्रस्ताव हैं। नानक पर हार्दिक श्रद्धाभाव से कवि ने उनके संबंध में प्रचलित अलौकिक वृत्तान्तों को यथावत् उपन्यस्त किया है, जैसे नानक जी का एक क्षण में मक्का से चलकर अपने घर पहुँच आ जाना, एक क्षण में ही उनका सशरीर वैकुण्ठ जा पहुँचना और फिर भगवान् विष्णु से उपदेश ग्रहण करना, समुद्र पार करना, ध्रुव से बातें करना आदि।

इस महाकाव्य में २१ प्रस्तावों में कुल ३५७६ पद्य हैं, जिनमें विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। १६ प्रस्तावों में गुरुनानक तथा अवशिष्ट दो प्रस्तावों में बाकी गुरुओं का चरित और संदेश वर्णित है। कवि देवराज की शैली पर राजशेखर का प्रभाव विशेष रूप से परिलक्षित होता है।

इस महाकाव्य में उदासी मत का प्रतिपादन बड़ी प्रभावशाली शैली में किया गया है तथा धर्म के नाम पर प्रचलित पाखंड पर कवि ने निर्भय होकर प्रहार किया है। नानक के कथन हृदय में सीधे उतरते चलते हैं-

पुण्ड्रं तव स्वच्छतरं ललाटे माला विहाला हृदि काष्मर्युयः।
ते तूर्ध्ववस्त्राण्यति निर्मलानि मलीमसं कर्म करोषि किं भोः।। (१६। ६४)

नानक द्वारा विष्णु और शिव की स्तुति के प्रसंगों में भक्तिभाव तरंगायित है।

## मुस्लिम शासकों से संबद्ध काव्य

**सुलैमच्चरित्र**-सोलहवीं शताब्दी में अयोध्या के यवन शासक लाडखान के सेनापति तथा कामशास्त्र के प्रख्यात ग्रंथ 'अनङ्गरङ्ग' के कर्ता कल्याणमल्ल द्वारा लिखित सुलैमच्चरित्र काव्य को पूरी तरह ऐतिहासिक काव्य कहना कठिन है। इसमें आरम्भ में कवि ने अपने आश्रयदाता लाडखान के सद्गुणों का संक्षेप में वर्णन किया है। इसके बाद कवि बताता है कि वह लाडखान के मनोरंजन के लिये सुलेमान और दाऊद की प्रसिद्ध कथा लिख रहा है।

यह कथा वस्तुतः ईसाइयों के हिब्रू धर्मग्रन्थ 'ओल्ड टेस्टामेंट' में डेविड और सॉलमन् की कथा के नाम से जानी जाती है, कुछ परिवर्तन के साथ यह अरब और फारस में भी चल पड़ी तथा इसके पात्रों के पारसीक नाम सुलेमान और दाऊद कर दिये गये। दाऊद अपने समय का प्रतापी राजा माना गया है, जिसका समय ईसा पूर्व है। कल्याणमल्ल ने इस कथा को भारतीय अवधारणाओं से जोड़ते हुए उसका काल 'द्वापरान्ते च कल्यादौ' (१। १५) स्वीकार किया है।

सुलैमच्चरित्र में, इस दाऊद की अपने सेनापति की पत्नी के प्रति अनुराग, छल से उसका शीलभंग करना और उसके साथ कामक्रीडाओं का मादक वर्णन है। सारा काव्य

यावन-संस्कृति और चारित्रिक अपकर्ष की प्रवृत्तियों से ओतप्रोत है। इसकी एक दुर्लभ विशेषता यह है कि अंतिम पटल में इसमें अनेक रोचक वैदेशिक लोक-कथाओं का समावेश किया गया है। कल्याणमल्ल की भाषा-शैली में विषयवस्तु तथा काव्यरचना के उद्देश्य के अनुरूप चुलबुलापन है, कथा का प्रस्तुतीकरण अत्यंत आकर्षक है और घटनाप्रवाह का समुच्छलन देखते ही बनता है तथा आद्यन्त बोध बांधे रखता है। अनुष्टुप् छंद से इस प्रवाह के निर्वाह में कवि को बड़ी सफलता मिली है।

सुलैमच्चरित से यह विदित होता है कि कवि का आश्रयदाता लाडखान लोदी वंश में हुआ था, उसके पिता का नाम अहमद था। वह संस्कृत भाषा का प्रेमी था। उसी ने स्वयं कल्याणमल्ल को अनङ्गरङ्ग तथा सुलेमान का चरित्र संस्कृत भाषा में ही लिखकर सुनाने का आदेश दिया था। इससे मुगलकाल में संस्कृत में नवीन विधाओं में साहित्यरचना के प्रति जागरूकता का पता चलता है तथा संस्कृत साहित्य में नयी प्रवृत्तियों के समुदय का भी।

**रुद्रकवि के ऐतिहासिक काव्य**- ऐतिहासिक काव्यों की परपंरा में रुद्रकवि का योगदान अद्वितीय कहा जा सकता है। रुद्रकवि दाक्षिणात्य थे। राष्ट्रौढवंश महाकाव्य में उन्होंने जो अपना परिचय दिया है, उसके अनुसार उनके पिता का नाम अनन्त तथा पितामह का नाम केशव था। जगदंबा की उपासना से उन्होंने कवित्वशक्ति प्राप्त की, नारायणशाह की प्रेरणा से राष्ट्रौढवंश महाकाव्य तथा प्रतापशाह की प्रेरणा से खानखानाचरितम् लिखा।

इन दोनों काव्यों के अतिरिक्त रुद्रकवि ने प्रतापशाह की ही प्रेरणा से जहांगीरचरितम् काव्य की रचना की थी, जो खंडितप्राय मिलता है तथा इसी प्रेरणा द्वारा उन्होंने कीर्तिसमुल्लास काव्य रचा, जिसमें जहांगीर के पुत्र खुर्रम का चरित्र है। इस काव्य की रचना १६१६ ई० में हुई।

**राष्ट्रौढवंश**- रुद्रकवि के आश्रयदाताओं में नारायणशाह नासिक के पास शालामयूराद्रि के शासक थे, जिसे पहले बागुलान भी कहा जाता था। बागुलान के लोग अपने को बागुल कहते हैं तथा अपने को कन्नौज के राठौड़ वंश का मानते हैं। यहां के शासक भैरवशाह के दो पुत्र हुए नारायणशाह तथा वीरसेन। वीरसेन मयूरगिरि में रहता था, जिसे आजकल मुल्हर कहते हैं। उसकी पत्नी दुर्गावती ने दोनों भाइयों में झगड़ा करवा दिया। तब वीरसेन ने नारायणशाह को मयूरगिरि निर्वासित करवा दिया। नारायण पहले शालागिरि (साल्हेर) पहुँचा, फिर वहां से उसने धीरे-धीरे आसपास के दुर्गों पर अधिकार कर लिया। फिर उसने शालागिरि की रक्षा का दायित्व अपने पुत्र प्रतापशाह को सौंपा और मयूरगिरि पर आक्रमण कर दिया। वहां की प्रजा ने भी वीरसेन का पक्ष छोड़कर नारायणशाह को ही अपना राजा मान लिया। संक्षेप में यही राष्ट्रौढवंश महाकाव्य की कथावस्तु है, जिसे रुद्रकवि ने लक्ष्मणपंडित से समझबूझ कर काव्यात्मक रूप में विन्यास किया है। अपने आश्रयदाता नारायण की, कवि ने अत्यंत प्रतापी, दानवीर, दयालु और धर्मात्मा शासक के रूप में छवि गढ़ी है। दिल्ली के बादशाह से नारायणशाह की मित्रता थी, पर जब दक्षिण के बुन्हाणशाह

पर अकबर ने हमला किया, तो बुन्हाणशाह ने प्रतापशाह ने सहायता मांगी। प्रतापशाह सात साल तक अकबर से लोहा लेता रहा-यह वृत्तान्त इतिहास की संप्रति उपलब्ध पुस्तकों में नहीं है, परन्तु मल्हरदुर्ग के गणेशमन्दिर के स्तंभ पर उत्कीर्ण १६१२ ई० के एक मराठी शिलालेख से इस वृत्तान्त की पुष्टि होती है। राष्ट्रौढवंश महाकाव्य भारतीय इतिहास का यह अनखुला पृष्ठ हमारे सामने विशद रूप में प्रस्तुत करता है, इसलिए ऐतिहासिक दृष्टि से यह आधुनिक इतिहासकारों के लिये एक मूल्यवान् कृति है।

**खानखानाचरितम्**-इस महाकाव्य में रुदकवि ने संस्कृत और संस्कृति के आराधक, व्रजभाषा और संस्कृत के कवि, भारतीय ज्योतिष के पंडित नवाब अब्दुल रहीम खानखाना का जीवन चरित्र वर्णित किया है। नागपुर विश्वविद्यालय में प्राप्त हस्तलिखित प्रति में इस काव्य का जो अंश मिलता है, उसमें गद्यभाग भी मिश्रित है, और डा० के० रा० जोशी ने तदनुसार इसे चम्पूकाव्य कहा है।[1] यह काव्य उल्लासों में विभक्त है। तृतीय उल्लास में कवि बताता है कि यह काव्य उसने श्रीशालामयूराद्रि को जीतने वाले प्रतापशाह की प्रेरणा से शक सं० १५३१ (१६०६ ई०) में लिखा था।

यद्यपि इस काव्य में कवि ने खानखाना के गुणों का अतिश्योक्तिमय वर्णन किया है, पर इसके साथ ही इसमें तथ्यात्मक सामग्री का समावेश है। अब्दुल रहीम खानखाना सम्राट् अकबर के संबंधी थे। उनका जन्म १५५४ ई० में हुआ। ये अकबर के परम विश्वासपात्र तथा उसके सेनापति रहे। १५८३ से १५६३ ई० के बीच मुजफ्फर गुजराती के द्वारा किये गये विद्रोह को कुचल कर उन्होंने अकबर के प्रताप को चमका दिया, जिससे प्रसन्न होकर अकबर ने उन्हें खानखाना की उपाधि से विभूषित किया। खानखाना की दक्षिण में भी नियुक्ति हुई। इस काव्य के अन्तिम पांच पद्यों में प्रतापशाह की ओर से रहीम के प्रति शरण और अभय की प्रार्थना सूचित है।

खानखानाचरितम् में वीररस का अच्छा परिपाक हुआ है और रूपक, उत्प्रेक्षा, परिसंख्या, विरोधाभास आदि अर्थालंकारों की छटा प्रचुर है। रहीम की प्रशंसा में कवि ने प्रशस्तिकाव्य की परपंरा का सर्वथा अनुवर्तन किया है। उदाहरण के लिये-

**कलिः कृतयुगायते सुरपदायते मेदिनी**
**सहस्रकिरणायते भुजयुगप्रतापोदयः।**
**यशो हिमकरायते गुणगणोपि तारायते**
**सहस्रकिरणायते नृपनवाबवीराग्रणीः।।** (२। १३, पृ० ७२)

गद्यबंधों की छटा में उपमानों, विराधाभासों तथा परिसंख्या के प्रयोगों की भरमार है और बाण की शैली का प्रभाव है। पांडित्य और सूझ-बूझ के धनी होने का अच्छा परिचय रुद्रकवि ने यहां दिया है। उपमानों और संख्याओं का समवेत प्रयोग करते हुए वे रहीम के लिये कहते हैं-

१. संस्कृतसाहित्य को इस्लाम परपंरा का योगदान में डा० के० रा० जोशी का लेख, पृ० ७१-७६

**द्वितीयः कलङ्कविकलकुमुदिनीकान्त इव, स्वतन्त्रस्तृतीय नासत्य इव, जलाभिभवनस्तुरीयः, पावक इव, निरस्तभुजङ्गमकरः पञ्चमो रत्नाकर इव, अकल्पितवितरणनिपुणः षष्ठः कल्पद्रुम इव, अपरिमित सत्त्वः सप्तमः शक्र इव, सर्वत्र सर्वसमयगेयो मूर्तिमानष्टमः स्वर इव, सपक्षः स्वैरचारी नवमः कुलाचल इव, सकलजननयनानन्दनिदानं परानधीनो दशमो निधिरिव-**

अंतिम पांच पद्यों को छोड़कर इस काव्य में ऐतिहासिक महत्त्व की सामग्री कम है, खानखाना के लिये अतिरंजित विशेषणों की भरमार अधिक है। रुद्रकवि ने अपना काव्यकौशल दिखाने में भी यहां कोई कसर नहीं छोड़ी है।

अन्य उल्लेख ऐतिहासिक तथ्यों में, जिन पर इस काव्य का प्रकाश पड़ता है, रहीम के दो पुत्रों की अंबरदेश के राजा पर विजय है। रहीम के पुत्रों को रुद्रकवि ने अपनी आलंकारिक भाषा में 'अम्बरशम्बरमदन' कहा है।

**दानशाहचरित**-रुद्रकवि की इस ऐतिहासिक महत्त्व की कृति का उल्लेख व्यूहलर ने अपनी हस्तलिखित ग्रंथसूची में किया है। यह अकबर के बेटे दानियाल की प्रशस्ति में लिखा गया है।

पंडितराज जगन्नाथ की भाँति ही रुद्रकवि ने अपने उक्त काव्यों में प्रशस्तिपरक उन्हीं पद्यों को थोड़े बहुत फेरबदल के साथ विभिन्न आश्रयदाताओं के लिये प्रयुक्त किया है।[1]

**अब्दुल्लाहचरितम्**-ऐतिहासिक तथ्यों में, परिज्ञान की दृष्टि से अब्दुल्लाहचरितम् संस्कृत का कदाचित् सर्वाधिक उपादेय काव्य है। उत्तरमुगलकाल के भारत का जीता-जागता चित्र इस काव्य में उपस्थित किया गया है तथा राजनीतिक वात्याचक्र के तत्कालिक विवर्तन को तो यह रचना जिस तरह प्रस्तुत करती है, उसके कारण इसका महत्त्व राजतरंङ्गिणी के तुल्य है।

इस काव्य के रचयिता महाकवि लक्ष्मीपति हैं, जो संभवतः लक्ष्मीधर के नाम से भी जाने जाते थे। काव्य के आरम्भ में कवि का नाम लक्ष्मीधर और अंत में नाम लक्ष्मीपति मिलता है। लक्ष्मीपति ने स्वयं कल्हण की भाँति मुगलकाल के देश-काल को जैसा प्रत्यक्ष देखा, समझा, वैसा इस काव्य में उन्होंने चित्रित किया है। इस काव्य में औरंगजेब के प्रपौत्र मुहम्मदशाह तथा उसके मंत्री अब्दुलाह का चरित्र विस्तार से निरूपित है।

अब्दुल्लाह और उसका छोटा भाई हुसैन अली इतिहास में सैयूयत बंधुओं के नाम से प्रख्यात हैं। इन्होंने १७१३ ई० में फर्रुखसिर को बादशाह बनाया फिर उससे पटरी नहीं बैठी, तो दोनों ने उसे अपदस्थ कर दिया। अब्दुल्लाह ने अब इब्राहीम को बादशाह बनाया। मुहम्मदशाह ने अब्दुल्लाह के विरुद्ध युद्ध छेड़ दिया। अब्दुल्लाह तथा इब्राहीम दोनों इस

---

१. खानखाना एंड हिज संस्कृत लर्निंगः जतीन्द्र विमल चौधुरी, पृ० ५८।

युद्ध में पराजित हुए। दोनों ने मुहम्मदशाह के आगे आत्मसमर्पण कर दिया। अब्दुल्लाह फिर से बादशाह का वजीर बन गया और उसका भाई हुसैन अली सेनापति। दोनों भाइयों की बढ़ती हुई शक्ति से बादशाह फिर आतंकित हो उठा और उसने अब्दुल्लाह की हत्या करने का विचार किया। उसने इस कार्य के लिये मुहम्मद अमी खान को विश्वास में लिया। अब्दुल्लाह के गुप्तचर ने इस अमी खान तथा इसके बेटे के बीच हो रही बातचीत को सुनकर रहस्य जान लिया। अब्दुल्लाह ने बादशाह से मिलकर उसे अपने अनुकूल बनाने का प्रयास किया। फर्रुखसियर की हत्या कराने के विषय में उसने बताया कि पिछले जन्म में वह बादशाह था और फर्रुखसियर उसका वजीर। फर्रुखसियर ने उसे धोखा दिया था और उसकी बेगम के साथ अनैतिक संबंध रखे थे। अन्त में फर्रुखसियर ने उसकी बेगमों के सामने ही उसकी हत्या भी कर डाली थी। अब्दुल्लाह ने इस जन्म में उससे बदला लिया है।

बादशाह को लगा कि जब अब्दुल्लाह पिछले जन्म की घटनाओं को जानता है, भविष्य भी बता सकता है। उसने अब्दुल्लाह से अपना भविष्य पूछा। अब्दुल्लाह ने बताया कि आगे चलकर आप कलिच खान से लड़ने के लिये अर्गलपुर जायेंगे, फिर जेदाद खान, फरजंदा और भोंसले मिलकर मेरे छोटे भाई को मार डालेगें, तब मैं आपके खिलाफ फिर लड़ाई में उतर पड़ूंगा, आप मुझे कैद कर लेगें। बादशाह ने अब्दुल्लाह को विश्वास दिलाया कि वह ऐसा न होने देगा। पर मन ही मन अब्दुल्लाह से भय खाने वाले बादशाह ने उसका वध कराने के लिये अपने सहायकों से परामर्श करने आरंभ किया।

अब्दुल्लाहचरितम् में इस सारे राजनीतिक षडयंत्र और उसमें सम्मिलित व्यक्तियों का विवरण है। मुहम्मदशाह का साथ देने वाले उस समय के अनेक राजाओं का भी इसमें उल्लेख है। अंत में अब्दुल्लाह के किये हुए उपकारों का स्मरण कर बादशाह उसे क्षमा कर देता है तथा उसे और उसके सहायक इब्राहीम को सम्मानित पद प्रदान करता है।

लक्ष्मीपति अपने समय की राजनीति, क्रूरता, स्वार्थलिप्सा और पदलोलुपता के खेल को तटस्थ होकर देखते हैं। शासकों के संबंध में आरंभ में ही कहा कि इनका तो विश्वास ही नहीं करना चाहिये, राज्य के लिये ये अपने पिता तक की हत्या करने में नहीं हिचकते, औरंगजेब ने अपने पिता को मार ही डाला था-

**राजन्यानां तु विश्वासो न कार्यः केनचित् क्वचित्।**
**राज्यार्थं राजजातैस्तु जनकोपि निपात्यते।।**
**न किमौरङ्गजेबेन शाहजाहः स्वकः पिता।**
**निगृहीतो भृशं नीतिनिपुणो भवनस्थितः?।।** (१०। ११)

अब्दुल्लाहचरितम् में लगभग १६०० अनुष्टुप् पद्य हैं तथा बीच-बीच में गद्य भी हैं। इसमें संस्कृत के व्याकरणिक नियमों की कहीं-कहीं अवहेलना की गयी है, वाक्यरचना

पर नव्य भारतीय भाषाओं की शैली की छाप है तथा उर्दू और फारसी के शब्दों का धड़ल्ले से प्रयोग है। यह कृति वास्तव में दुर्लभ व अज्ञात ऐतिहासिक तथ्यों पर प्रकाश डालने की दृष्टि से अधिक महत्त्व की है। १७०७ ई० के जाजउ युद्ध में सैयद बंधुओं का घायल होना, इनके भाई नुरुद्दीन का इसी युद्ध में मारा जाना, बहादुरशाह के पुत्र अजीमुशरान के द्वारा अब्दुल्लाह को इलाहाबाद का सूबेदार बनाया जाना, हुसैन अली के नायब निजामुलमुल्क के हाथों आलमअली-पराजय तथा जोधपुरनरेश जसवंतसिंह के पुत्र अजितसिंह तथा बुंदल राजा छत्रसाल के विषय में भी अनेक अज्ञात तथ्य इस काव्य से विदित होते हैं। तत्कालीन अनेक अमीरों का और राजाओं का प्रामाणिक उल्लेख भी इसमें है।

नवम अध्याय

# सन्देशकाव्यपरम्परा

कालिदास का मेघदूत तथा जयदेव का गीतगोविन्द-संस्कृतसाहित्य में ये दोनों काव्यकृतियाँ अनूठी ही हैं। आकार में लघु होते हुए भी इन दोनों काव्यों ने भारतीय काव्य को एक-एक नवीन विधा दी। मेघदूत से सन्देशकाव्य या दूतकाव्य की विधा प्रस्फुटित हुई तो जयदेव के गीतगोविन्द ने रागकाव्य की विधा को प्रतिष्ठित किया। इन दोनों ही काव्यों का अनुकरण करते हुए सैकड़ों कवियों ने सन्देशकाव्य तथा रागकाव्य की विधाओं में रचनाएँ प्रस्तुत की, और इन दोनों कालजयी कृतियों का व्यापक प्रभाव केवल संस्कृत काव्यधारा पर ही नहीं, प्रायः समूची भारतीय काव्यपरम्परा पर पड़ा।

मेघदूत में महाकवि ने कविता का एक उदात्त और भव्य मानदण्ड खड़ा कर दिया था, जो जितना ही समुन्नत था, उतना ही कमनीय और आकर्षक भी। परवर्ती कवियों ने इस मानदण्ड की ऊँचाई तक पहुँचने का अपने-अपने ढंग से प्रयास किया, पर मेघदूत का स्थूल कलेवर ही उनकी रचनाओं में अधिक संक्रान्त हुआ, उसकी अन्तर्निहित भावधारा की गहराई कम आयी। तथापि इसमें कोई सन्देह नहीं कि मेघदूत की उपजीव्यता ने भारतीय साहित्य को सम्पन्नतर बनाया है, और उससे प्रेरित होकर जो बहुसंख्य दूतकाव्य लिखे गये, उनमें शृंगार, प्रणय और विरहवेदना की अभिव्यक्ति के साथ-साथ कवियों ने अपने समय की भौगोलिक और सांस्कृतिक छवियाँ भी उकेरी हैं। केवल सौ पद्यों वाली एक रचना से प्रेरित होकर एक सहस्राब्दी तक उसकी विधा और भावधारा में निरन्तर नयी रचनाएँ होती रहे- इसका अन्य उदाहरण अन्य भाषाओं के साहित्य में कठिनाई से मिलेगा। मेघदूत ने संस्कृत के ही कवियों को नहीं, प्राकृत, को भी प्रेरित किया। अपभ्रंश में मेघदूत से प्रेरित होकर लिखा गया सबसे प्राचीन काव्य अद्दहमाण (अब्दुलरहमान) का 'सन्देशरासक' है।[1]

यद्यपि सन्देशकाव्य का व्यवस्थित सूत्रपात एक स्वतन्त्र विधा के रूप में मेघदूत से हुआ, पर संस्कृत साहित्य में उसकी मूल परम्परा बहुत पुरानी है।

---

१. मुनि जिनविजय **सन्देशरासक** का रचनाकाल बारहवीं शती के पूर्व, राहुल सांकृत्यायन ग्यारहवीं शती तथा पं. हजारी प्रसाद द्विवेदी १२-१३वीं शती मानते हैं।- **सन्देशरासक**, पं. ह.प्र. द्विवेदी, विश्वनाथ त्रिपाठी, भूमिका, पृष्ठ- २२-२३।

## सन्देशकाव्य की प्राचीन साहित्य में परम्परा

सन्देशकाव्य की परम्परा के बीज ऋग्वेद में मिलते हैं। ऋग्वेद के सरमा-पणि-संवादसूक्त (१०।१०८) में सरमा नामक देवशुनी देवराज इन्द्र की दूती बनकर पणियों के पास जाती है। पणियों ने देवों की गायें चुरा ली हैं, सरमा पणियों के प्रति देवों की ओर से सन्देश भी देती है और उनके कथनों का तीखा प्रत्युत्तर भी देती है।

इसी प्रकार ऋग्वेद के एक अन्य सूक्त (५।६१) में श्यावाश्व ऋषि राजा रथपति के पास उसकी पुत्री के प्रति अपना प्रणयनिवेदन तथा उससे विवाह के लिये सन्देश भेजते हैं। वैदिक साहित्य के इन प्रसंगों में सन्देहकाव्य की पीठिका मानी जा सकती है, पर सन्देश-काव्य-परम्परा के प्रेरक रामायण तथा महाभारत के कतिपय प्रसंग हैं। विशेष रूप से रामायण में सीता के प्रति हनुमान् का राम का दूत बनकर जाना सन्देशकाव्य-परम्परा का उपजीव्य रहा है। मेघदूत की रचना के समय कालिदास के मानस में रामायण का यह सन्दर्भ था, यह स्वयं कवि के उल्लेखों से ही सिद्ध है।

सन्देशकाव्य-परम्परा का एक अन्य प्रेरणासूत्र महाभारत का नलोपाख्यान के अनतर्गत हंस और दमयन्ती का संवाद है। वेदान्तदेशिक ने तो अपने 'हंससन्देश' में इस संवाद की प्रेरणा कण्ठतः स्वीकार की ही है।

इसके साथ ही बौद्धसाहित्य में कतिपय जातक कथाओं ने भी सन्देशकाव्य की आधारभित्ति निर्मित करने में सहयोग दिया होगा। कामविलापजातक (संख्या २९७) में फाँसी का दण्ड पाया हुआ एक व्यक्ति आकाश में उड़ते हुए कौवे को देखकर अपनी भार्या के पास उसे दूत बनाकर भेजता है। कुन्तनिजातक (संख्या ३४३) में भी एक पक्षी को दूत बनाकर भेजने का वृत्तान्त है, जबकि महाउम्मग नामक जातक में (संख्या-५४६) पांचाल का राजा विदेश के राजा के पास पक्षियों के द्वारा सूचना भेजे जाने की कथा है।

अनेक सन्देश काव्यों के पीछे श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध की प्रेरणा भी प्रतीत होती है। रुक्मिणी का एक ब्राह्मण को दूत बनाकर श्रीकृष्ण के प्रति भेजना, गोपियों का उद्धव से संवाद या भ्रमरगीत-ये ऐसे प्रसंग हैं, जिनकी भावना वैष्णव परम्परा के सन्देशकाव्यों में अनुस्यूत है।

## सन्देशकाव्य की कोटियाँ

संस्कृत सन्देशकाव्यपरम्परा को तीन कोटियों में विभाजित किया जा सकता है -

(१) शृङ्गारपरक सन्देशकाव्य,

(२) जैन सन्देशकाव्य तथा

(३) बौद्ध सन्देशकाव्य

शृङ्गारपरक सन्देश-काव्यों में विप्रलम्भ शृङ्गार अङ्गी है। इनकी भावधारा सम्प्रदायमुक्त तथा कालिदास के मेघसन्देश से अनुप्राणित है। इन सभी में सन्देश का प्रेषण नायक या नायिका के द्वारा किया जाता है, तथा सन्देशहारक पशु, पक्षी या नैसर्गिक उपादानों में से कोई है।

जैन सन्देशकाव्य-परम्परा पर भी मेघदूत का सर्वातिशायी प्रभाव है। यही नहीं, कालिदास की इस अमर रचना की लोकप्रियता देखकर जैन कवियों ने धर्मप्रचार के लिये इसका उपयोग किया। मेघदूत का प्रत्येक पद्य उस काल में सहृदयों का कण्ठहार बन गया होगा, अतः जैन कवियों ने मेघदूत की एक-एक पंक्ति की समस्या लेकर भी सन्देशकाव्य लिखे। इस प्रकार जैन-परम्परा ने सन्देशकाव्य और समस्यापूर्तिकाव्य का बेजोड़ संगम किया है।

जैन सन्देश-काव्यों में विप्रलम्भ शृङ्गार के स्थान पर शान्त रस की प्रधानता है। कुछ काव्यों में तो नायक-नायिका के स्थान पर गुरु-शिष्य या भक्त और आराध्य सन्देशदाता या सन्देशगृहीता के रूप में प्रस्तुत किये गये हैं।

'उक्त दोनों काव्यपरम्पराओं से सर्वथा भिन्न कोटि बौद्ध सन्देशकाव्य की है, क्योंकि इस पर मेघदूत का कोई प्रभाव नहीं है। बौद्ध सन्देशकाव्य के सन्देशदाता तथा सन्देशगृहीता ऐतिहासिक पात्र हैं। सन्देश भी पत्र द्वारा दिया गया है तथा भौतिक दृष्टि से वास्तविक है।

## शङ्गारपरक सन्देशकाव्य

**घटकर्पर कवि का सन्देश-काव्य-**'घटकर्पर' काव्य के रचयिता घटकर्पर का वास्तविक नाम कुछ और ही होगा। यह नाम तो इनकी इस गर्वोक्ति के कारण प्रचलित हुआ कि मेरी रचना से उच्चतर यमक की रचना यदि कोई करे तो मैं उसके घर घट के कर्पर से पानी भरूँगा। अपने काव्य के अन्त में इसने प्रतिज्ञा की है -

**भावानुरक्तवनितासुरतैः शपेयमालम्ब्य चाम्बुतृषितः करकोशपेयम्।**
**जीयेय येन कविना यमकैः परेण तस्मै वहेयमुदकं घटकर्परेण।। २२।।**

घटकर्पर के जन्म और जीवन के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है। अनुश्रुति के अनुसार वे कालिदास के समकालीन थे और विक्रमादित्य के नवरत्नों में से थे। इस प्रकार घटकर्पर को ई.पू. शतक अथवा विक्रम प्रथम शतक में मानना चाहिये।

**नामकरण :** इस काव्य का वास्तविक नाम क्या था - यह भी अपने आप में एक पहेली है। इसके चार नामों का उल्लेख मिलता है- घटकर्परकुलक, घटकर्परकलापकाव्य, घटकर्पर तथा घटकर्परकाव्य। पहले नाम का उपयोग आचार्य अभिनवगुप्त ने अपनी टीका

घटकर्परकुलकविवृति में किया है। दूसरा नाम इसी काव्य के टीकाकार दिवाकर द्वारा अपनी टीका के आरम्भिक पद्य में व्यवहृत है। गोविन्द ज्योतिर्विद ने अपनी टीका में इस काव्य के लिये केवल घटकर्पर नाम का ही व्यवहार किया है, जबकि सोलहवीं शती के कमलाकर भट्ट ने इसे घटकर्परकाव्य बताया है।[1]

रमापति मिश्र तथा ताराचन्द्र आदि टीकाकार भी इस काव्य को केवल घटकर्पर के नाम से जानते हैं, जबकि शंकर ने इसका नाम तो घटकर्परकाव्य बताया है, पर इसका रचयिता घटकर्पर को नहीं, कालिदास को माना है। टीकाकारों में अभिनवगुप्त तथा कमलाकर भट्ट भी इस काव्य को कालिदास विरचित मानते हैं।

अभिनवगुप्त के द्वारा इस काव्य के नाम में संयोजित कुलक तथा दिवाकर द्वारा स्वीकृत कलापक शब्द परवर्ती परम्परा में इस काव्य के नाम के साथ प्रचलित नहीं रहे। डा. कान्तिचन्द्र पाण्डेय के मतानुसार कुलक एक प्रकार का अभिनेय गीत होता है और अभिनवगुप्त को इस काव्य के मंच पर गायन व अभिनय की परम्परा का ज्ञान था, अतः उन्होंने इसे कुलक कहा है।[2]

**टीकाएँ :** घटकर्परकाव्य पर सबसे प्राचीन टीका अभिनवगुप्त की है। इसके अतिरिक्त लगभग बारह अन्य टीकाओं का भी पता चलता है, जो इस काव्य पर लिखी गयीं। इन टीकाकारों के नाम विद्यानाथ, विन्ध्येश्वरीप्रसाद, गोवर्धन, कुशलकवि, दिवाकर, गोविन्द ज्योतिर्विद, कमलाकर भट्ट, रामा-रमापति मिश्र, ताराचन्द्र, शंकर तथा रामचरित शर्मा आदि मिलते हैं। ये टीकाएं प्रायः ग्यारहवीं शती से अठारहवीं शती के मध्य लिखी गयीं।[3]

**उपजीव्यता :** घटकर्पर यमक काव्य की परम्परा का प्रेरणास्रोत रहा है। यहाँ तक कि जिस प्रकार कालिदास के मेघदूत के एक-एक श्लोक के प्रत्येक चरण को लेकर समस्यापूर्ति में कई काव्य लिखे गये, उसी प्रकार घटकर्पर के श्लोकों के भी प्रत्येक चरण को लेकर मदन कवि ने वि.सं. १६८० (१६२३ ई.) में समस्यापूर्ति काव्य लिखा, जिसका नाम कृष्णलीला काव्य है।[4]

**सन्दिग्ध कर्तृत्व :** घटकर्पर काव्य का रचयिता कौन था - इसके सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न परम्पराएँ मिलती हैं। आचार्य अभिनवगुप्त (ग्यारहवीं शताब्दी) ने इस काव्य पर घटकर्परकुलकविवृति नामक टीका लिखी है, जिसमें वे इस काव्य का प्रणेता कालिदास को

---

१. अभिनवगुप्त : हिस्टारिकल एण्ड फिलासफिकल स्टडी, डा. कान्तिचन्द्र पाण्डेय, पृ. ६५-६६।
२. वही, पृ. १०६-२२
३. वही, पृष्ठ ६४।
४. वही, पृष्ठ ६४।

ही मानते हैं। एक अन्य परम्परा का उल्लेख कृष्णमाचारियर ने किया है। इस परम्परा के अनुसार सुप्रसिद्ध नाटककार भास ही घटकर्पर हैं। इस परम्परा का उल्लेख कृष्णमभाचारियर के अनुसार हेमचन्द्र ने सर्वप्रथम किया है।[1] इस परम्परा के अनुसार भास आरम्भ में अत्यन्त दरिद्र थे तथा फूटे घट में पानी भरते थे, अतएव उनका नाम घटकर्पर पड़ा।

घटकर्परकाव्य के अन्तिम श्लोक से संकेत मिलता है कि इस काव्य के निर्माता ने अपनी रचना से श्रेष्ठ रचना लिखने वाले के यहाँ घटकर्पर (फूटे घट) से पानी भरने की प्रतिज्ञा की थी।[2]

घटकर्परकाव्य के अतिरिक्त नीतिसार नामक एक नीतिकाव्य भी घटकर्पर का लिखा हुआ माना जाता है[3]

**काव्यसार** : 'घटकर्पर' में केवल २२ पद्य हैं। यह काव्य वर्षा-ऋतु के वर्णन से प्रारम्भ होता है। इसमें कोई प्रोषितभर्तृका नायिका ही मेघ को दूत बनाकर नायक के पास सन्देश भेजती है। पत्नी के सन्देश में कवि ने उसकी विभिन्न विरहावस्थाओं का चित्रण किया है। विरहावस्था में मेघों की गर्जना तथा मयूरों का कलरव सुनकर प्रोषितभर्तृका का हृदय अवसन्न हो जाता है, फिर भी प्रिय के गुणों का स्मरण कर वह किसी तरह अपने जीवन की रक्षा करती रहती है। कवि ने विरहिणी की चिन्ता और स्मृति का निम्नांकित पद्यों में संश्लिष्ट वर्णन किया है -

**किं कृपाऽपि तव नास्ति कान्तया पांडुगंडपतितालकान्तया।**
**शोकसागरजले निपतितां त्वद्गुणस्मरणमेव पाति ताम्।। १२।।**

प्रकृति की सौम्य रचनाएँ भी विरहावस्था में विरहिणी को दुःख पहुँचाती हैं। कदम्ब और कुटज के कुसुमों को देखकर नायिका का हृदय और भी व्यथित हो जाता है और वह वृक्षों से प्रार्थना करती है -

**नवकदम्ब शिरोऽवनताऽस्मिते वसति ते मदनः कुसुमस्मिते।**
**कुटज किं कुसुमैरुपहस्यते प्रतिपितामि च दुष्प्रसहस्य ते।। १७।।**

---

१. **हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर** : कृष्णमाचारियर, पृ. ५५३-५४।
२. आलम्ब्य बाम्बु तृषितः करकोशपेयं
   भावानुरक्तवनितासुरतैः शपेयन्।
   जीवेय येन कविना यमकैः परेण
   तस्मै वहेयमुदकं घटकर्परेण।
३. **हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर** : कृष्णमाचारियर, पृष्ठ ३५८ तथा
   **इण्डियन काव्य लिटरेचर** : ए.के. वार्डर, भाग-२, पृ. ३३३।

भावों के अनुरूप भाषा तथा छन्दों का प्रयोग कवि की प्रतिभा का परिचायक है। इस लघुकाव्य में २२ छन्दों का प्रयोग यमक अलंकार के साथ काव्य-सौन्दर्य की अपूर्व छटा दिखाता है। यमक अलंकार के साथ वर्षावर्णन में भावसौष्ठव भी द्रष्टव्य है। यथा -

निचितं खमुपेत्य नीरदैः प्रियहीनाऽहृदयावनी-रदैः।
सलिलैर्निहितं रजः क्षितौ रविचन्द्रावपि नोपलक्षितौ।।

हंसा नदन्मेघभयाद्द्रवन्ति निशामुखानि न चन्द्रवन्ति।
नवाम्बुमत्ताः शिखिनो नदन्ति मेघागमे कुन्दसमानदन्ति।।

संस्कृत के सन्देश-काव्यों में इसका महत्त्वपूर्ण स्थान है। मेघदूत और इस काव्य की कथा-वस्तु एक सी है। केवल इतना अन्तर है कि घटकर्पर के काव्य में पत्नी पति के पास मेघ को दूत बनाकर भेजती है, जबकि कालिदास के मेघदूत में पति अपनी पत्नी के पास मेघ को दूत बनाकर भेजता है। दोनों काव्यों में वर्षा-ऋतु के प्रारम्भ में ही दूत भेजा गया है। घटकर्परकाव्य में वियोग का समय थोड़ा है-वैशाख, ज्येष्ठ और आषाढ़ परन्तु 'मेघदूत' में वर्षभर का वियोग है। 'मेघदूत' में मार्ग-वर्णन का सौन्दर्य विद्यमान है, इस काव्य में उसका अभाव है। इस लघु-काव्य में कवि ने वियोगिनी, उपजाति, वसन्ततिलका, इन्द्रवज्रा, पुष्पिताग्रा, मालभारिणी छन्दों का प्रयोग किया है। भावों के अनुरूप भाषा तथा छन्द का सौन्दर्य कवि-प्रतिभा का परिचायक है। इस काव्य पर मुग्ध होकर मदन कवि ने १६२३ ई. में 'कृष्णलीला' नामक ८४ श्लोकों से युक्त लघुकाव्य की रचना की है।

इस प्रकार यह सन्देश-काव्य एक लोकप्रिय काव्य रहा है। इसकी सैंतीस टीकायें हैं। १०वीं शताब्दी में अभिनवगुप्त जैसे महान् पण्डित ने इस पर टीका लिखी। गोवर्धन नामक अन्धे कवि ने १८वीं शताब्दी में और चतुर्भुज के पुत्र कमलाकर ने १६वीं शती में इस पर टीका लिखी है।

## धोयी : पवनदूत

धोयीरचित 'पवनदूत' कालिदासकृत मेघदूत की परम्परा में एक श्रेष्ठ सन्देश-काव्य है। कालिदास के मेघदूत के आदर्श पर बङ्गाल के राजा लक्ष्मणसेन के आश्रित कवि ने आश्रयदाता महाराज को नायक बनाकर बारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में 'पवनदूत' की रचना की। इनके समकालीन राजाश्रित कवि जयदेव थे। कविराज धोयी की एकमात्र रचना 'पवनदूत' मिलती है। परन्तु उनके अन्य ग्रन्थ होने के पर्याप्त संकेत मिलते हैं; यथा - पवनदूत में ही 'वाक्सन्दर्भा कतिचिदमृतस्यन्दिनो निर्मिताश्च'[1] का स्पष्ट संकेत कवि की

१. पवनदूत, श्लोक संख्या १०४

अन्य सरस रचना की ओर है। सुभाषित ग्रन्थ- 'सदुक्तिकर्णामृतम्' में कवि के कुछ पद्य उद्धृत हैं।

**पवनदूत' की कथावस्तु**-गौड देश के राजा लक्ष्मणसेन दिग्विजय करते हुए मलयाचल तक पहुँचते हैं। वहाँ कनकनगरी में रहने वाली कुवलयवती नाग की गन्धर्वकन्या राजा को देखकर मुग्ध हो जाती है। राजा जब अपनी राजधानी में लौट आता है तो वह विरह में व्याकुल होकर वसन्त-ऋतु के वायु को अपना सन्देशवाहक बनाकर राजा के पास अपनी विरह-व्यथा सुनाने के लिये भेजती है। काव्य की मूल कथा इतनी ही है। कुवलयवती पवन को मलयगिरि से बङ्गाल तक का मार्ग बताती है और महत्त्वपूर्ण स्थलों का वर्णन करती है। सभी स्थलों का कवि ने कवित्वमय वर्णन किया है। कुछ महत्त्वपूर्ण स्थलों के परिचय में तत्कालीन भौगोलिक स्थिति चित्रित है। मलयगिरि से पवन पाण्ड्य देश की राजाधानी उग्रपुर जाता है, वहाँ से काँची होता हुआ वह माल्यवान् पर्वत पर जाता है। आन्ध्र देश से होते हुए पवन कलिंग नगरी, पश्चात् विन्ध्य पर्वत की ओर चलता है और नर्मदा का दर्शन करता है। फिर वहाँ से ययाति नगरी, दक्षिण-पश्चिम बंगाल जाकर त्रिवेणी होता हुआ लक्ष्मणसेन की राजधानी विजयपुर में पहुँचता है। राजा को कुवलयवती का सन्देश सुनाता है।

**साहित्यिक समीक्षा :** 'मेघदूत' के अनुकरण पर 'मन्दाक्रान्ता' छन्द में माधुर्यव्यञ्जक वैदर्भी रीति में यह काव्य लिखा गया है। कवि की शैली ललित, मधुर एवं प्रसादपूर्ण है। कवि की प्रगल्भ कल्पना माल्यवान् पर्वत-वर्णन में तथा विजयपुर की राजधानी के वर्णन में द्रष्टव्य है। माल्यवान् पर्वत से बहने वाले झरनों में रामचन्द्रजी के अश्रुपात की कल्पना नितान्त सुन्दर एवं सजीव है। यथा-

**तत्राद्यापि प्रतिझरजलैर्जर्जरा प्रस्थभागाः।**
**सीताभर्तुः पृथुतरशुचः सूचयन्त्यश्रुपातान्।।** [२]

कुवलयवती के विरह-वर्णन में जो ३० पद्य हैं वे सजीव और करुणापूर्ण हैं। यथा-

**विन्यस्यन्ती शशिनि नयने दुर्दिनैरश्रुवारां**
**धाराश्वासैर्बकुलकुसुमामोदमाघ्रातुकामा।**
**शुश्रषश्च भ्रमरविरुतं मूर्च्छया रक्षितासौ**
**वीक्ष्यावस्थां क इव करुणाकातरः स्यान्न तस्याः।।** [३]

---

१. संस्कृत साहित्य परिषद् कलकत्ता से १६२६ ई. में प्रकाशित
२. पवनदूत, श्लोक सं. १८।
३. वही, श्लोक सं. ७८।

'पवनदूत' में संयोग शृङ्गार और विप्रलम्भ-शृङ्गार दोनों का ही पूर्ण परिपाक मिलता है। यह एक रसपेशल काव्य है। इनमें शृङ्गाररस के अतिरिक्त करुण, वीर आदि रसों को भी यथोचित स्थान मिला है।

'पवनदूत' में कवि ने उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, अतिशयोक्ति, अर्थान्तरन्यास एवं अपह्नुति आदि अलंकारों का प्रयोग किया है। कवि ने अलंकारों के प्रयोग में पर्याप्त कुशलता का परिचय दिया है। उपमा का सौन्दर्य निम्नांकित पद्य में है-

**या गङ्गेव प्रकृतिसुभगा जायते केरलीनां**
**केलिस्नाने कुचमलयजैः पाण्डिमानं दधाना।**
**शश्वद्गोत्रस्खलनजनितत्रासलोलस्य सिन्धो -**
**कद्वीचिभ्रुश्चरणपतनप्रेमवाचां रसज्ञा।।** [1]

अर्थान्तरन्यास का उदाहरण यहाँ प्रस्तुत है, यथा -

**त्वत्तः प्राणाः सकलजगतां दक्षिणस्त्वं प्रकृत्या**
**जङ्घालं त्वां पवन मनसोऽनन्तरं व्याहरन्ति।**
**तस्मादेव त्वयि खलु मया सम्प्रणीतोऽर्थिभावः**
**प्रायो भिक्षा भवति विफला नैव युष्मद्विधेषु।।** [2]

कालिदास के 'मेघदूत' का अनुकरण करते हुए भी कवि की मौलिक कल्पना का चमत्कार प्रमुदित करता है। भाव, भाषा और शैली की दृष्टि से यह एक सफल सन्देशकाव्य है।

**पूर्णसरस्वती का हंससन्देश** [3] पूर्णसरस्वती केरल के ब्राह्मण थे। पूर्णसरस्वती का रचनाकाल ई. ११५० से १५६० के मध्य में ही कहीं पर हो सकता है। इनके गुरु पूर्णज्योति थे, जिनकी प्रशंसा उन्होंने अपनी सभी रचनाओं में की है। पूर्णसरस्वती ने 'हंस-सन्देश' नामक गीतिकाव्य के अतिरिक्त रूपकों और टीकाओं की रचना की है। इनकी मेघदूत की टीका का नाम 'विद्युल्लता' है। इसके अतिरिक्त उन्होंने मुरारि के 'अनर्घराघव', भवभूति के 'मालतीमाधव', शंकराचार्य के 'विष्णुपादादि-केशस्तोत्र' की टीका भक्तिमन्दाकिनी लिखी। कमलिनी-राजहंस नामक नाटक और शिवकेशपादादिस्तवव्याख्या भी इनकी लिखी हुई है।

---

१. वही, श्लोक सं. १६।
२. पवनदूतम्, श्लोक सं.४।
३. त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज से ग्रन्थसंख्या १२९ के रूप में सन् १९३० ई. में प्रकाशित।

**काव्य की कथा :** इस काव्य की कथा काल्पनिक ही है। दक्षिण भारत के काँचीपुर नगर की कोई स्त्री किसी उत्सव के अवसर पर श्रीकृष्ण की विजय-यात्रा देखकर उनके प्रेम में मुग्ध हो जाती है। कृष्ण-विरह में व्याकुल होकर वह पुष्पवाटिका में जाती है, वहीं राजहंस को देखकर उसका स्वागत करती हुई अपने प्रिय कृष्ण के पास सन्देश ले जाने की प्रार्थना करती है। हंस को दूत-कार्य के लिये प्रोत्साहित किया है। इसके बाद विभिन्न स्थानों में कृष्ण की खोज करने का हंस को परामर्श दिया गया है।

मार्ग-वर्णन के प्रसंग में सर्वप्रथम हंस को चोल देश जाने का परामर्श दिया गया है। तत्पश्चात् कावेरी नदी के तट पर विश्राम करते हुए श्रीरंगपुर, वहाँ से पाण्ड्य देश की नगरी श्रीनगरी से होते हुए केरल देश के अनन्तशयन नामक नगर और रक्तद्रुम नामक स्थान पर जाने का हंस से आग्रह किया है। यमुना पार करके वृन्दावन में नन्द के घोष में कृष्ण के मिलने की निश्चित रूप से सम्भावना की है। यहाँ कृष्ण की विभिन्न लीलाओं का और स्वरूप का सुन्दर चित्रण किया गया है। कृष्ण की प्रसन्न मुद्रा देखकर हंस से सन्देश-कथन की प्रार्थना की गई है। सन्देश में नायिका ने अपनी विरहावस्था का वर्णन करके अपनी रक्षा के लिये प्रार्थना की है। अन्त में कृष्ण के प्रसन्न होने की आशा के साथ काव्य समाप्त होता है।

**काव्य-समीक्षा :** 'हंस-सन्देश' काव्य में १०२ श्लोक मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध हैं। 'मेघदूत' की प्रेरणा और अनुकरण पर यह काव्य लिखा गया है। वैदर्भी रीति के अनुकूल माधुर्य और प्रसादगुणयुक्त भाषा का प्रयोग कवि ने सर्वत्र किया है। कवि की कल्पना तथा भाव-विन्यास सहज-सुन्दर है। स्थान-स्थान पर कवि ने सुन्दर उपमाओं तथा उत्प्रेक्षाओं का भी प्रयोग किया है। अनुप्रास की छटा भी दर्शनीय है। यथा-

**कुञ्जे-कुञ्जे कुसुमिततले कान्तमन्विष्य यत्नाद्- इत्यादि ॥ ४६॥**

विरहिणी नायिका की मोहवेग सी ढकी हुई भावना के लिये कवि ने सुन्दर उपमा दी है। यथा -

**दिग्धं कान्त्यां रहसि भवतो दिव्यमङ्गं लिखन्ती**
**सद्यः स्विद्यच्चलकरगतां तूलिकामुद्वहन्ती।**
**मध्ये मध्ये वहति पिहितां भावनां मोहवेगै -**
**र्बाला नीलैरिव जलधरैश्चन्द्रिकामिन्दुरेखा ॥ ८७॥**

दक्षिण-भारत के सन्देश-काव्यों में विषय-वस्तु की दृष्टि से यह कवि का सर्वथा नूतन तथा स्तुत्य प्रयास है। कृष्ण-भक्ति-साहित्य में यह काव्य शैली तथा भाव की दृष्टि से एक विशिष्ट स्थान पाने के योग्य है। इसमें शृङ्गार और भक्ति का रमणीय सामञ्जस्य है।

**वेंकटनाथ या वेदान्तदेशिक का हंससन्देश**[1] : वेदान्तदेशिक दक्षिण भारत के महान् आचार्य और वैष्णव सम्प्रदाय के सर्वोच्च उन्नायक थे। इनका जन्म काँजीवरम् के निकट तुप्पिक ग्राम में वि.सं. १३२५ (१२७८ ई.) में हुआ था। कवितार्किकसिंह, वेदान्तदेशिक और सर्वतन्त्रस्वतन्त्र भी इनकी उपाधि थी। इनका महाकाव्य यादवाभ्युदय और अन्य सैकड़ों रचनायें प्रसिद्ध हैं। उन्होंने हंससन्देश की रचना १४वीं वि. शती में की।

**हंससन्देश की कथा** : इस काव्य की कथावस्तु रामायण से सम्बद्ध है। सीताजी की खोज करने के बाद जब हनुमान् लंका लौट आते हैं, तब श्री रामचन्द्रजी रावण से युद्ध करने की तैयारियाँ करने से पूर्व अन्तरिम काल में सीताजी को सान्त्वना देने के लिए राजहंस को अपना दूत बनाकर लंका भेजते हैं। इस प्रसंग में माल्यवान् पर्वत से लंका नगरी तक मार्ग-भ्रमण करने में कवि ने यत्र-तत्र रमणीय स्थलों का वर्णन किया है। अशोकवाटिका में सीताजी से मिलने का परामर्श दिया है। हंस रामचन्द्रजी के अनेक कष्टों और विरहावस्थाओं का वर्णन सीताजी से करता है। इसके बाद राम का समुद्र पर पुल बाँधकर लंका पहुँचने, लंका का विध्वंस करने और रावण के संहार के बाद सीताजी को वापिस ले आने का आश्वासन देता है। सीताजी को किसी प्रकार जीवन-यापन करने का परामर्श देता है।

इस प्रकार हंस द्वारा सन्देश भेजकर तथा सेतु द्वारा समुद्र पार कर रामचन्द्रजी लंका पहुँचते हैं। वहाँ रावण को मारकर सीताजी को लेकर प्रसन्नता से अयोध्या आते हैं और राज्य को पुनः चलाते हैं। यहीं काव्य समाप्त होता है।

**काव्य-समीक्षा** : प्रस्तुत काव्य सुन्दर सन्देशकाव्य है। इसमें २ आश्वास तथा १११ श्लोक हैं। प्रसाद और माधुर्य गुण से युक्त यह काव्य मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध है। काव्य का मुख्य रस विप्रलम्भ शृङ्गार है। राम और सीता के विरह का भावपूर्ण चित्रण है। कवि ने सीता की विरहावस्था का सम्पूर्ण चित्र प्रस्तुत करते हुए कहा है-

> **शून्या दृष्टिश्श्वसितमधिकं मीलितं वक्त्रपद्मं**
> **धाराकारं नयन-सलिलं सानुबन्धो विलापा।**
> **इत्थं दैन्यं किमपि विधिना दुर्निवारेण नीता**
> **सा मे सीता तनुतरतनुस्तप्यते नूनमन्तः।। २।। २३**

यह सन्देश-काव्य मेघसन्देश का सफल अनुकरण है। विप्रलम्भ-शृङ्गार के साथ-साथ करुण रस भी विद्यमान है। हंस को दूत बनाए जाने का विचार नल-दमयन्ती-वृत्तान्त से ही ग्रहण किया है।

---

१. गवर्नमेन्ट प्रेस, मैसूर से तथा बी.रामस्वामी शास्त्रुलु एण्ड सन्स, मद्रास से सन् १९३७ में एक साथ प्रकाशित।

कुछ विद्वानों की धारणा है कि इस काव्य में शरद ऋतु में हंस ही परमहंस आचार्य है। रामरूपी परब्रह्म से सीतारूपी जीव का विरह मनरूपी दशानन के द्वारा संसाररूपी समुद्र के पार ले जाने के कारण उत्पन्न कर गुरुरूपी हंस को जीव-ब्रह्म के मध्य में सन्देशवाहक बनाकर शरद-ऋतु का वर्णन करते हुए शान्त रस का परिपोष किया है।

भाव, भाषा, छन्द तथा प्रक्रिया की दृष्टियों से यह सन्देश-काव्य अपनी विभिन्न साहित्यिक विशिष्टताओं के कारण अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

**अज्ञात कवि का हंससन्देश**[1] - विक्रम के पञ्चदश शतक में किसी अज्ञात कवि का 'हंससन्देश' अपनी विशेषता रखता है। इस सन्देश-काव्य के अन्तर्गत प्रतीकात्मक शैली में 'वेदान्त' का विषय बड़े सरस ढंग से समझाया गया है। इस काव्य पर पद्यात्मक टीका मिलती है। खेद की बात है कि कवि तथा टीकाकार दोनों के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है।

**काव्यसार** : कोई शिवभक्त शिवभक्तिरूपी अपनी प्रेयसी के सम्पर्क से अद्वैतानन्द में मग्न है, अपने पूर्व-कर्मों के प्रभाव से माया के वशीभूत हो जाने के कारण वह शिवभक्ति से वियुक्त हो जाता है। कुछ समय बीतने पर वह अपने मनरूपी हंस को दूत बनाकर शिवलोक में स्थित अपनी प्रेयसी शिवभक्ति के समीप प्रेम-सन्देश देकर भेजता है। इस प्रसंग में कवि ने भूमि से शिवलोकपर्यन्त मार्ग तथा मध्यवर्ती स्थान और उन स्थलों के देवताओं का रोचक वर्णन किया है।

सर्वप्रथम हंस से उत्तर दिशा की ओर जाने की प्रार्थना की गई है। तत्पश्चात् गंगा (पिंगला), यमुना (इडा) और सरस्वती (सुषुम्ना) इनके संगम पर स्थित मूल-स्थान तीर्थ होते हुए वहाँ पर विराजमान ईश, गणेश, तारकारि और दुर्गा की पूजा करने के पश्चात् पार्वती के तपोवन में अपर्णा के दर्शन करने का आदेश दिया है। वहाँ से कैलास पर शिवलोक में ज्ञान-कमल में शिवजी और पार्वती जी को विहार करते हुए बताया गया है। यहाँ पर शिवजी की श्रद्धापूर्वक पूजा करने के बाद शिवभक्ति से हंस के मिलने का उल्लेख किया गया है। यहीं पर शान्ति के साथ विहार करने वाली शिवभक्ति को सन्देश सुनाने की हंस से प्रार्थना की गई है। सन्देश में भक्त ने अपनी दीनावस्था तथा शिवभक्ति की महिमा का वर्णन किया है। हंस के-प्रति अन्त में शुभकामना दी गई है।

**काव्य-सौन्दर्य** : सन्देश-काव्यों की परम्परा में यह काव्य विषय की दृष्टि से नूतन है। भक्तिकाव्य या शान्तरस-प्रधान काव्यों में यह अनुपम है। 'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये इस काव्य में १०१ श्लोक हैं। मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध इस काव्य की भाषा

---

१. त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज, मद्रास ग्रन्थसंख्या १०३ में सन् १९३० में प्रकाशित।

प्रासादिक, सरस है। शान्त रस की प्रधानता है। अध्यात्ममार्ग, योगमार्ग तथा शैवसिद्धान्त का प्रतिपादन करने वाले इस काव्य में माधुर्य है और सरसता से कवि ने शुष्क विषय का प्रतिपादन किया है। इस काव्य में मेघदूत के समान ही भाव और भाषा है। कवि की कल्पना-शक्ति अलौकिक है। उपमा, उत्प्रेक्षा और अनुप्रास का सौन्दर्य स्वाभाविक है। योग के गहन मार्ग को सरल उपमाओं द्वारा सुगम बनाने का प्रयत्न किया है। सुषुम्ना मार्ग का वर्णन करते हुए कवि कहता है -

मोहे लाक्षागृह इव तदा दह्यमाने समन्तात्
सौषुम्नं तत् प्रविश सुषिरं वृत्तिभेदैश्च शक्त्या।
मात्रा सुप्तैः सह च सहजैर्भीमसेनः सुरुङ्गां
यद्वत् प्राप्तो विदुरगुरुणा पूर्वमेवोपदिष्टाम्।। १, ३१।।

कवि ने मेघदूत के भावों को भक्ति के प्रसंग में ग्रहण करते हुए मौलिक प्रतिभा को भी दिखाया है। निम्नांकित श्लोक में 'उत्प्रेक्षालंकार' में इसकी झलक द्रष्टव्य है। यथा-

पृच्छेद्दासी चिरमुपनिषच्छारिकामन्तिकस्थां
पुंसः किन्नु स्मरसि रसिके त्वं हि तत्प्रेमपात्रम्।। २, २७।।

उपनिषत् को सारिका मानकर कवि ने यहाँ पर सुन्दर उत्प्रेक्षा की है।

'मेघदूत' का अनुकरण करते हुए भी यह काव्य विषय की नूतनता तथा कवि की काव्य-प्रतिभा से अपना विशिष्ट स्थान रखता है।

**लक्ष्मीदास का शुकसन्देश**[1] - मालाबार प्रान्त के सन्देश-काव्य-लेखकों में लक्ष्मीदास का नाम विशेष महत्त्वपूर्ण है। यह कवि केरल का नाम्बूतिरि ब्राह्मण था। उनकी आवासभूमि अल्वाये नदी के तट पर थी। शुकसन्देश १३वीं और १४वीं शताब्दी के सन्धिकाल में प्रणीत हुआ होगा। कुछ विद्वानों ने इसकी रचना चौदहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में मानी है।

**काव्य की कथा :** शरद्-ऋतु की एक रात्रि में गुणकापुरी या गुणपुरी में दो स्निग्ध प्रेमी अपने प्रासाद में सुखमय विहार में मग्न थे। इतने में नायक को अकस्मात् ऐसा स्वप्न आता है कि वह अपनी प्रेयसी से बिछुड़ गया है और घूमते-घूमते रामेश्वर के समीप रामसेतु पर पहुँच गया है। तदनन्तर वह स्वप्न में ही अपनी प्रेयसी के पास एक शुक के द्वारा अपना सन्देश पहुँचाता है। इस प्रसंग में रामेश्वरम् से गुणकापुरी तक के रम्य मार्ग का विशद वर्णन है। रामेश्वरम् से शुक को सागरतट, सेतु-बन्ध, ताम्रपर्णी नदी और

१. श्री पी.एस. अनन्तनारायण शास्त्री द्वारा प्रणीत टिप्पणी सहित मंगलोदयम् प्रेस, तंजोर से प्रकाशित।

पाण्ड्य-देश की राजधानी (मनालोर) मणलूर तथा सह्य पर्वत पार करके केरल को प्रेषित किया है। वहीं से कन्याकुमारी क्षेत्र को प्रणाम करके शिव के एक मन्दिर और खण्डहर का वर्णन है। आम्रवृक्ष पर विश्राम करके शुक विविध सरिताओं, पर्वतों तथा राजमार्गों को पार करके सन्ध्यावेला में गुणकापुरी पहुँचकर यथावसर विरह-विधुरा प्रेयसी को उचित स्थान में प्रिय का सन्देश सुनाता है। शुक के प्रति मंगल कामनासहित काव्य समाप्त होता है।

**काव्य-समीक्षा :** इस सन्देश-काव्य में दो भाग हैं। प्रथम में मार्ग-वर्णन और द्वितीय में नायिका की विरहावस्था तथा सन्देश-कथन का विधान है। कविता की दृष्टि से यह काव्य लोकप्रिय और महत्त्वपूर्ण है। मन्दाक्रान्ता छन्द में रचित यह काव्य अलंकार-योजना, भावपूर्ण सरस-वर्णन तथा कोमल कल्पनाओं से परिपूर्ण है। शुकसन्देश की लोकप्रियता इसकी सात टीकाओं से व्यक्त होती है। शुकसन्देश गीतिकाव्य के लिये रुचिकर विषय रहा है।

काव्य के अनुशीलन से स्पष्ट है कि कवि का भाषा पर पूर्ण अधिकार है। सन्देश-काव्य के उपयुक्त प्रवाहमयी ललित भाषा में कवि ने यह सुन्दर रचना की है। शृङ्गार रस के अनुकूल प्रसादगुणयुक्त ललित भाषा का प्रयोग सर्वत्र है। अनुप्रास की अनुपम छटा निम्नांकित पद्य में द्रष्टव्य है -

**स्थायं स्थायं तरुषु धरणीस्थायिनो वञ्चयित्वा**
**ग्राहं ग्राहं नयन-हृदय-ग्राहिणीः सस्यपङ्क्तीः।**
**पायं पायं परिलघु पयः पद्मिनीनामजस्रं**
**गायं गायं पुनरपि भवान् गाहिता व्योम येषु।। १ ।।**

कवि ने अपनी इस रचना में उत्कृष्ट, परिष्कृत रुचि का परिचय दिया है। विरह वर्णन में कहीं-कहीं शुकसन्देश में मेघदूत की अपेक्षा अधिक भावप्रवणता पाई जाती है। कवि ने कुछ स्थलों को मेघदूत की अपेक्षा पल्लवित करने की चेष्टा की है। कहीं-कहीं मेघदूत के समानान्तर भाव भी पाये जाते हैं।

## वासुदेव कवि का भृंगसन्देश[1]

'भृंगसन्देश' दक्षिण भारत के किसी वासुदेव नामक कवि की रचना है। इसके रचनाकाल के विषय में विद्वानों में मतभेद है। सन्देश-काव्य में कोचीन के राजा रविवर्मा

---

१. त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज से संख्या १२८ के रूप में संवत् १९३७ में प्रकाशित

का उल्लेख आता है। अतः यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि यह सन्देशकाव्य १५वीं शताब्दी के अन्तिम तथा षोडश शताब्दी के प्रारम्भ में लिखा गया होगा।

**काव्य की कथा :** इस काव्य में एक विरही प्रेमी ने स्यानन्दूर (त्रिवेन्द्रम्) से श्वेतदुर्ग में स्थित अपनी प्रेमिका के पास भृंग द्वारा सन्देश भेजा है। किसी समय नायक अपनी नायिका के साथ प्रासाद पर निद्राविहार कर रहा था। इसी अवसर पर कोई यक्षी उसके सौन्दर्य पर मुग्ध होकर उसे मलयपर्वत पर उड़ा कर ले जाने लगी। मार्ग में अपने यक्ष को आता देखकर वह उस नायक को वहीं छोड़ देती है। स्यानन्दूर में पद्मनाभस्वामी के मन्दिर के निकट पुष्पाराम में जब वह नायक जागता है, जब अपने को अकेला पाकर वह दुःखी होकर भृंग को दूत बनाकर अपनी प्रेयसी के पास भेजता है। इसी प्रसंग में स्यानन्दूर से श्वेतदुर्ग तक का मार्ग-वर्णन किया है।

पद्मनाभस्वामी के दर्शन करने के बाद उत्तर की ओर चलने पर सर्वप्रथम राजा रविवर्मा के राज्य तदनन्तर उदेयमार्तण्ड राजा की नगरी पहुँचने का भृंग को परामर्श दिया है। तदनन्तर क्रमशः कुमारग्राम, वैक्कम, त्रिपुणतीर्थ, कोचीन, गुणकपुरी, मुक्तिस्थान, निला नदी, कुण्डगेह आदि स्थान को पार करने के बाद अन्त में प्रेयसी के निवास-स्थान श्वेतदुर्ग का वर्णन है।

स्फटिक मणियों से निर्मित सरोवर के उत्तर में बालयक्ष गृह में नायिका विरहव्याकुल बैठी है। यहीं पर भृंग से नायक ने प्रेयसी को सन्देश सुनाने की प्रार्थना की है। सन्देश में उसने अपनी विरहावस्था, नायिका के लिये आश्वासन और अभिज्ञान-घटनायें वर्णित की हैं। अन्त में नायक ने पुनर्दर्शन की अभिलाषा प्रकट करते हुए भृंग को आशीर्वाद दिया है।

**काव्य-समालोचना :** मेघदूत के अनुकरण पर लिखे गये इस काव्य के पूर्वभाग में ६५ और उत्तर भाग में ८० श्लोक हैं। मन्दाक्रान्ता छन्द और विप्रलम्भ शृङ्गार की प्रधानता है। मेघदूत का प्रभाव सर्वत्र है। मार्ग-वर्णन मनोरम है। सरस मार्ग-वर्णन में कवि ने तत्तत्स्थलों के सुन्दर शब्दचित्र उपस्थित किये हैं। नगरी, समुद्र और नदियों के वर्णन में कल्पना की उड़ान और अलंकार-सौन्दर्य है तो मन्दिरों और गृह के वर्णन में सरस भावों का निदर्शन है। नायिका के सौन्दर्य-वर्णन और विरहावस्थाओं के चित्रण में मेघदूत से भावसाम्य है। उपमा, उत्प्रेक्षा, अनुप्रास और रूपक अलंकार का सौन्दर्य रमणीय है। निला नदी के वर्णन में कवि ने सुन्दर उपमा दी है। कवि ने निला नदी को समुद्र की लहरों के नीले रेशमी वस्त्रों के साथ धारण की हुई पृथ्वी की हारवल्ली कहा है।

यह सन्देश-काव्य दक्षिण भारत के तत्कालीन भौगोलिक, धार्मिक तथा राजनैतिक परिस्थितियों का ज्ञान देता है। ऐसा कहा जाता है कि इस भृंगसन्देश की प्राप्ति पर उद्दण्ड कवि ने उत्तरस्वरूप अपना कोकिलसन्देश नामक काव्य लिखा।

## उद्दण्डशास्त्री का कोकिलसन्देश [1]

पन्द्रहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में कोकिलसन्देश के रचयिता उद्दण्डशास्त्री तामिल ब्राह्मण थे। उनका आश्रयदाता मानविक्रम नामक साहित्यप्रेमी राजा था। कवि ने अपने नाटक 'मल्लिकामारुत' में अपने आरम्भिक जीवन का परिचय दिया है। उसके अनुसार उद्दण्ड कवि क्षीर (पालार) नदी के तट पर आधुनिक 'चिंगलपुर' नामक जनद में तोण्डामण्डल के निवासी थे। वे विधिवत् अध्ययन करके दिग्दिगन्तर का दर्शन करने के लिये आन्ध्र, कलिंग और चोल देशों में भ्रमण करके अन्त में केरल पहुँचे। केरल में आकर उद्दण्ड ने वहाँ के कवियों को चुनौती भी दी।

**काव्यकथा :** एक प्रेमी अपने प्रासाद में प्रेयसी के साथ सो जाता है। प्रभात होते ही वह देखता है कि काञ्ची नगरी में देवी के मन्दिर के पास वह खड़ा है। वह यह आकाशवाणी सुनता है कि वकणपुर से अप्सरायें विमान में उसे ले आयी हैं और यदि पाँच महीने तक वह काञ्ची में रह ले तो उसका अपनी प्रेयसी से वियोग कभी न होगा। काञ्ची में वह किसी तरह तीन महीने काट लेता है, किन्तु वसन्त ऋतु के आने पर समीप ही कोकिल का कूजन सुनकर वह व्याकुल हो उठता है और उससे ही सन्देश ले जाने का निवेदन करता है। इस प्रसंग में काञ्ची नगरी के चूर्णा नदी के तट पर स्थित जयन्तमंगल नामक देश तक के मार्ग का कवित्वपूर्ण वर्णन है। काञ्ची से कोकिल की यात्रा प्रारम्भ होती है। मार्ग में श्रीकामाक्षी, श्रीविष्णु का दर्शन करके क्षीरसिन्धु नामक नदी से कावेरी नदी तथा इसके तट पर स्थित होसल देश पहुँचने का कोकिल को परामर्श दिया है। कोट्टयम् की चर्चा करते हुए महाराज हरिश्चन्द्र का उल्लेख किया है। वहाँ से शम्बर और कोलदेश से निला नामक नदी पार करके पोर्कलम् में महर्षि पय्यूर के आश्रम को देखने के पश्चात् चूर्णा को पार करके जयन्तमंगल नगरी में प्रेयसी को प्रियतम का सन्देश सुनाने की प्रार्थना की गई है। अन्त में अभिज्ञान-घटनाएँ बतला कर कोकिल को आशीर्वाद देकर काव्य समाप्त किया गया है।

**काव्य-समीक्षा :** कोकिलसन्देश का स्थान सन्देश-काव्यों में महत्त्वपूर्ण है। मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध सुरम्य स्थलों के वर्णन में भावपूर्णता है, विरही नायक और उसकी नायिका के वर्णन में कोमल भावों का माधुर्य है। उपमा, उत्प्रेक्षा और रूपक अलंकारों से काव्य हृदयंगम है। चूर्णा नदी का वर्णन करते हुए कवि ने नदी में नायिका आरोप किया है -

---

१. श्री पी.एस. अनन्त नारायण शास्त्री की टिप्पणी सहित मंगलोदयम् प्रेस, त्रिचूर से १६३६ में प्रकाशित।

चारुस्वच्छा शफरनयना चक्रवाकस्तनश्रीः
कल्लोलभ्रूः कमलवदना कम्रशैवालकेशा।
संसेव्या स्यात् सरसमधुरा साऽनुकूलावतीर्णै-
र्दुर्ग्राहान्यैरिति हि सरणिः काऽपि गाम्भीर्यभाजाम्।। १ ।। ८९

अनेक स्थलों पर मेघदूत के समान भाव तथा शब्द पाये जाते हैं। मेघदूत का यह सफल अनुकरण है।

## उदय कवि का मयूरसन्देश[1]

उदय कवि के 'मयूरसन्देश' का रचनाकाल पंचदश शतक का पूर्वार्द्ध अथवा १४०० ई. के कुछ बाद का ही है। इस लेखक ने 'ध्वन्यालोक' की लोचन नामक टीका पर 'कौमुदी' नाम की स्वयं अपनी टीका लिखी है। इसमें एक श्लोक (सं. ६५) सन्देश-काव्य के उत्तर-भाग में भी पाया जाता है।

**काव्य की कथा :** मालाबार के राजा श्रीकण्ठ के परिवार का कोई राजकुमार अपनी रानी मारचेमन्तिका के साथ प्रासाद की छत पर विहार कर रहा था। उसी समय कुछ विद्याधर आकाश-मार्ग से जाते हुए उन्हें शिव और पार्वती समझकर उनकी पूजा करने लगे। नायक उनकी भ्रान्ति देखकर हँसा। विद्याधर ने उसे शाप दे दिया-एक मास तक पत्नी से वियुक्त रहो। नायक त्रिवेन्द्रम् जा पहुँचा और वहाँ से अन्नकर में रहने वाली प्रेयसी के पास उसने मयूर से सन्देश भेजा। त्रिवेन्द्रम् से अन्नकर तक के मार्ग का सुन्दर वर्णन है। यात्रापथ के वर्णन में मार्ग के पड़ने वाले नगरों, मन्दिरों, नदियों तथा समुद्रतट का वर्णन है। मार्ग-वर्णन के बाद अन्नकर नगरी, नायिका के गृह, उद्यान और प्रीतिलता का वर्णन है। यहीं पर विरहशय्या पर पड़ी हुई नायिका के मिलने की सम्भावना की गई है। यहीं पर मयूर को प्रेयसी के पास सन्देश पहुँचाने की सम्भावना कर अन्त में राजकुमार उसके प्रति शुभकामना व्यक्त करता है।

**साहित्यिक समीक्षा :** इस काव्य में वस्तु-वर्णन, छन्द तथा शिल्पविधान में मेघ-सन्देश से साम्य है। माधुर्य और प्रसाद गुण के सौन्दर्य के साथ ही काव्य में समासबहुला क्लिष्ट पदावली भी है। कर्णप्रिय अनुप्रास और यमक यत्र-तत्र काव्य में पाठक को प्रमुदित करते हैं। यथा -

---

१. डॉ. सी. कुन्हन राजा द्वारा सम्पादित तथा ओ.बी.ए. पूना से सन् १९४४ में प्रकाशित।

१. कुंजे कुंजे कुसुमिततले यत्र कूजाच्छलेन।। २।। ८

२. जानीहि त्वं जनितजनतानन्द जायाविमुक्तम्।। १।। १६

उपर्युक्त पद्यांश में अनुप्रास का सौन्दर्य विद्यमान है। विरह के करुण चित्रांकन में भावसौन्दर्य है, कवि की मौलिक प्रतिभा के दर्शन होते हैं, कवि की शैली प्रभावपूर्ण है। दक्षिण भारत के सन्देशकाव्यों में इस काव्य का साहित्यिक तथा ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण स्थान है।

## वामनभट्ट बाण का हंसदूत [1]

'हंसदूत' सन्देश-काव्य के लेखक वामन भट्टराजा वेमभूपाल के राजकवि और विद्यारण्य के शिष्य थे। इस सन्देशकाव्य की रचना पंचदशशतक के पूर्वार्द्ध में की गई है। वामनभट्ट ने नलाभ्युदय, रघुनाथ-चरित, हंसदूत और बाणासुर-विजय नामक काव्यों के साथ ही पार्वती-परिणय, कनकलेखा और शृङ्गारभूषण भाण ये नाटक ग्रन्थ, वेमभूपाल-चरित नामक गद्य-ग्रन्थ तथा दो कोषग्रन्थों की रचना की है।

**हंसदूत की कथा :** हंसदूत की कथा मेघसन्देश जैसी ही है। अलकापुरी से निर्वासित एक यक्ष अपनी प्रियतमा के पास अपना विरह-सन्देश भेजता है। पूर्वभाग में ६१ तथा उत्तर-भाग में ६० श्लोक हैं। मार्गवर्णन में मलयपर्वत से हिमाचल स्थित अलकापुरी तक के मार्ग में आने वाले स्थानों का वर्णन किया गया है। मलयपर्वत से उड़कर हंस को ताम्रपर्णी नदी के किनारे उड़ते हुए मदुरा नगरी और वहाँ से रंगदेश, चोलदेश, काँजीवरम्, पुण्यकोटि और कम्पा नदी जाने को कहा है। आन्ध्र देश से विन्ध्यपर्वत, नर्मदा, यमुना, गंगा को पार करके अयोध्या, कुरुक्षेत्र, हिमालय, कैलाशपर्वत को पार कर अलकापुरी पहुँचने का परामर्श दिया गया है। वहाँ यक्ष के गृह का, नायिका की विरहावस्थाओं का वर्णन है। यहीं हंस को प्रेयसी के प्रति दिया जाने वाला सन्देश बताया है। अन्त में हंस के प्रति शुभकामना है।

**साहित्यिक समीक्षा :** यह सन्देश-काव्य मेघसन्देश की कथा को लेकर लिखा गया है। भाव, भाषा-शैली में मेघसन्देश का प्रभाव है। कवि ने अनुकरण करते हुए भी अपनी भावप्रवणता, सुकुमार कल्पना और उदात्त वर्णनशक्ति का परिचय दिया है। सर्वत्र माधुर्य और प्रसादयुक्त भाषा का प्रयोग किया है। कवि की अनूठी कल्पना में सरसता है। हंस जो उसका सन्देशवाहक है, कवि ने उसकी पत्नी को भी साथ ले जाने का अनुरोध किया

१. डॉ. जे.बी. चौधरी द्वारा सन् १८८८ में कलकत्ता से प्रकाशित।

है। इस काव्य में उपमा, अनुप्रास, रूपक, उत्प्रेक्षा अलंकार से सरसता आयी है। प्रियविरह से व्याकुल कन्दर्पलेखा का शब्द-चित्रांकन सुन्दर है। यथा -

लेखामिन्दोरिव दिनमुखे दीनतामश्नुवानां
भग्नोपहूनामिव नवलतां छायया मुच्यमानाम्।
मेघापाये सरितमिव तां बिभ्रतीमेकवेणीं
दृष्ट्वा यावद् भवसि करुणाशोकयोरेकपात्रम्।। २।। १०१

काव्य में भावपूर्ण सूक्तियाँ हैं। यथा -

१. मित्रस्यार्थे विहितमनसां कालहानिः कथं स्यात् ।। १।। ३४.

२. को वा लोके विरहजनितां वेदनां सोढुमीष्टे ।। १।। ३.

यह सन्देश-काव्य उच्चकोटि की काव्य-कृति है।

## विष्णुदास का मनोदूत [1]

पञ्चदश शताब्दी में विष्णुदास ने 'मनोदूत' नामक शान्त-रस-प्रधान सन्देश-काव्य की रचना की। ये विष्णुदास श्रीचैतन्यप्रभु के मातुल थे। जैसा कि काव्य के आदि में लिखा है -

**श्रीचैतन्यदेव-मातुल-विष्णुदास विरचितम् मनोदूतम्।**

**काव्य-कथा :** विष्णुदास इस काव्य में एक भक्त के रूप में आते हैं। 'मनोदूत' में कवि मन को दूत बनाकर और अपने नम्र निवेदन को सन्देश का रूप देकर भगवान् के चरण-कमलों में भेजता है। साथ में शम, दम, दया, क्षमा आदि सद्गुणों को ले जाने तथा दंभ, मद, मान, मोह, लोभ, क्रोधादि का परित्याग कर जाने का निर्देश दिया गया है। कृष्ण को वृन्दावन में ही कहीं पाकर उचित अवसर देखकर सन्देश देने की प्रार्थना भी मन से की गई है। यहाँ यमुना, वृन्दावन की शोभा और कृष्ण के जीवन के चरित्र का वर्णन है। विविध चिन्ताओं में पड़े हुए सांसारिक जीवों की शोचनीय दशा तथा भगवान् की महिमा का वर्णन भी सन्देश में निहित है तथा भगवान् के ही गुणगान में विमुग्ध रहने की बलवती इच्छा प्रकट करते हुए मन को भगवान् के ही चरणों में निवास करने की अनुमति देते हुए मन के प्रति शुभकामना के साथ काव्य का उपसंहार हुआ है।

---

१. संस्कृत साहित्य परिषद् कलकत्ता द्वारा सन् १९३७ में प्रकाशित।

**काव्य-समीक्षा :** कवि ने मेघदूत से प्रेरणा से लेकर भी विषय, भाव और छन्द की दृष्टि से उसका अनुकरण नहीं किया है। १०१ श्लोकों से युक्त यह काव्य 'वसन्ततिलका' छन्द में निबद्ध है। इस काव्य में शृङ्गार रस का अभाव है, शान्त-रस प्रधान है। मन तो सर्वव्यापक है, अतः मार्गवर्णन भी नहीं है। कवि ने भगवान् कृष्ण के ऐहिक जीवन से सम्बद्ध स्थानों का वर्णन किया है। गोकुल की प्रातःकालीन चहल-पहल का स्वाभाविक वर्णन है। वृन्दावन का सरस वर्णन करते हुए कवि कहता है -

चेतः कलिन्द-दुहितुः पुलिनं नवीनम्
वृन्दावनं रसमयं समयो वसन्तः।
गोपाङ्गनास्तरुणिमामृतपूरपूर्णाः
कृष्णः कलाकुलगृहं किमहं ब्रवीमि।। ६७।।

शान्तरसप्रधान इस भक्तिकाव्य में माधुर्यव्यञ्जक वैदर्भी रीति का अनुसरण किया गया है। मधुर कोमल पदों का विन्यास अनुप्रास अलंकार में दर्शनीय है। यथा-

हिन्ताल-ताल-वट-शाल-रसाल जाल-
ताली-तमाल-कृतमाल-प्रियाल-कोलैः।
जम्बीर-वीरतरु-विष्व-कदम्ब-जम्बू-
खूर्जर-निम्ब-हरिचन्दन-सिन्धुवारैः।। ५६।।

## विष्णुत्रात का कोकसन्देश[1]

विष्णुत्रात ने १६वीं शताब्दी में 'कोकसन्देश' नामक सन्देश-काव्य की रचना की है।

**कथासार :** इसमें एक राजपुत्र श्रीविहारपुर से कामाराम नामक नगरी में अपनी प्रेयसी को कोक द्वारा सन्देश भेजता है। राजपुत्र अपने नगर में अपनी पत्नी के साथ सुखपूर्वक रहता है। एक बार एक यांत्रिक ने उसे उपहार में ऐसा यन्त्र दिया जिसके सिर में स्पर्श करते ही मनुष्य अपने देश से दूर पहुँच जाता है। कुतूहलवश एक दिन राजपुत्र उस यन्त्र को सिर में लगाता है और तत्काल अपने प्रासाद से दूरस्थ किसी स्थान में पहुँच जाता है। विरह में व्याकुल होकर वह एक चक्रवाक पक्षी को देखकर उसे विरह-वृत्तान्त सुनाता है और चक्रवाक को प्रेयसी के पास अपना सन्देश ले जाने के लिये निवेदन करता है। इस स्थल में नायक ने विहारपुर से कामाराम नगरी तक के मार्ग का वर्णन किया है। प्रभात होते ही विष्णुजी के दर्शन करने के पश्चात् चक्रवाक को 'वारणाख्यस्थली' में गणेश-

१. त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज, ग्रन्थसंख्या १२५ के रूप में सन् १९३७ में प्रकाशित।

पूजन करके सचन्द्रा नामक नगरी में पहुँचने को कहा है। फिर पूर्णानन्द नामक भूतनाथ के क्षेत्र में शिव की पूजा करके उ.प. दिशा में कामाराम नामक नगरी में उसके पहुँचने का वर्णन है। सूर्योदय से पूर्व उत्तर की ओर चलने पर नायक ने अपने घर का मनोरम वर्णन किया है। फिर प्रेयसी की विविध वियोगावस्था सम्भावित की जाती हैं तथा अन्त में नायिका द्वारा शुभसूचक चक्रवाक के देख लिये जाने की सम्भावना करके चक्रवाक को नायक ने अपना सन्देश कहने का परामर्श दिया है। अन्त में नायिका की अनुमति लेकर प्रेयसी के साथ देशान्तरों का भ्रमण करने की अनुमति देकर शुभकामना प्रकट की गई है।

**साहित्यिक समीक्षा :** इस काव्य में दो भाग हैं। पूर्वभाग में नायक का विरही के रूप में वर्णन, चक्रवाक से सन्देश-प्रस्ताव और फिर मार्ग-वर्णन है। द्वितीय भाग में नायिका की नगरी और गृह के सुरम्य दृश्य, नायिका की विरहावस्था और नायक का सन्देश है। यह काव्य श्लोक-संख्या की दृष्टि से मेघदूत से तिगुना है। मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध यह काव्य विप्रलम्भ शृङ्गारपूर्ण सरस है। काव्य में प्रवाह है। चक्रवाक को दूत बनाने में कवि ने अपनी सूक्ष्मदर्शिता का परिचय दिया है। कहीं-कहीं इस काव्य में मेघदूत के प्रसंगों और भावों में साम्य है। नायक, नायिका की विरहावस्थाओं का वर्णन मार्मिक है। उपमा, उत्प्रेक्षा, दृष्टान्त, श्लेष अलंकारों का सौन्दर्य स्पृहणीय है। निम्नांकित श्लोक में श्लिष्ट विशेषणों से कवि ने नगरी का समृद्धिशाली वर्णन किया है।

रथ्या यस्यां गगनसदृशश्रीः सदालोककान्ता
पृथ्वीपालः सुरपतिसमश्चामरश्लिष्टपार्श्वः।
सर्वे लोकास्त्रिदिवसमिताश्चारुसन्तानरम्याः
स्त्रीणां वक्त्रं रघुपतिनिभं ध्वस्ततारेशगर्वम्।। २।३६।।

## रूपगोस्वामी का उद्धवसन्देश[1] तथा हंसदूत

श्रीरूपगोस्वामी श्रीचैतन्यमहाप्रभु के प्रधान अनुयायियों में से थे। इसकी रचना षोडश शतक में मानते हैं। रूपगोस्वामी का कविता तथा साहित्य-शास्त्र के क्षेत्र में उत्कृष्ट स्थान है। इन्होंने अनेक ग्रन्थों की रचना की। उनके सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हरिभक्ति-रसामृतसिन्धु तथा उज्ज्वलनीलमणि हैं। नाट्यशास्त्र पर लिखा हुआ एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है 'नाटकचन्द्रिका'। कृष्ण के जीवन पर आधारित २ नाटक और एक भाण भी इनका लिखा हुआ है।

---

१. श्री जीवानन्द विद्यासागर द्वारा उनके काव्यसंग्रह में तृतीय भाग के तृतीय संस्करण में सन् १८८८ में कलकत्ता से प्रकाशित।

**कथा-सार :** इसकी कथा श्रीमद्भागवत पर ही आश्रित है। मथुरा में रहते-रहते श्रीकृष्ण को अकस्मात् गोकुल की याद आती है। गोपियों की प्रणय-लीलाओं का स्मरण करके वे स्तब्ध हो जाते हैं। अपने विरह के दुःख की सारी कथा उद्धवजी को सुनाते हैं। गोपियों की विरह-व्यथा सुनाकर राधा की मनोव्यथा का उल्लेख करने लगते हैं और उन्हें सान्त्वना देने के लिये उद्धव से गोकुल जाने का निवेदन करते हैं। मथुरा से गोकुल तक के मार्ग का कथन यहाँ मनोहारी शैली में किया गया है।

सर्वप्रथम उद्धव को मथुरा के गोकर्ण नामक मन्दिर में जाने का परामर्श दिया है। तदनन्तर क्रमशः यमुना-सरस्वतीसंगम, अम्बिकाकानन, अक्रूरतीर्थ, कालियह्रद, साहारग्राम, गोकुल का विद्युत्कारी नामक दक्षिण भाग आता है। गोकुल भूमि के वर्णन के प्रसंग में वहाँ की गोपियों के प्रेमपूर्ण लीलालाप, कर्मठ नर्मगोष्ठी तथा कृष्णजी की यात्रा के समय उनके करुण विलाप का भी वर्णन है। पहले कृष्ण की ओर से उद्धव को वृन्दावन के वृक्षों को शुभाशीषु देकर तथा गायों का कुशल पूछ कर नन्द-यशोदा को प्रणाम करने का परामर्श दिया है। प्रथम गोपियों को सामूहिक रूप से सन्देश देकर राधिका को अपना सन्देश कहने को कहा है तथा पुनर्मिलन का आश्वासन भी दिया है। इसके पश्चात् व्रज-भूमि की यात्रा का परामर्श देते हुए कृष्ण की प्रार्थना के साथ काव्य समाप्त होता है।

**काव्य-सौन्दर्य :** श्रीमद्भागवत से कथावस्तु लेकर कवि ने इस सरस काव्य की रचना की है। भाव, भाषा तथा छन्द की दृष्टि से यह काव्य मेघदूत का अनुकरण करता है। काव्य का मुख्य रस विप्रलम्भ शृङ्गार ही है। कवि ने गोकुल का, गोशिशुओं का, गोपियों की मानसिक भावनाओं का सरसता से वर्णन किया है। गोपियों की प्रेमोल्लास से पूर्ण नर्मगोष्ठी का भावपूर्ण वर्णन है। गोपियों के प्रति कृष्ण के प्रेम की तीव्रता का स्पष्ट परिचय मिलता है। अपने सन्देश में कृष्ण ने उद्धव से कहा -

**ध्यायं ध्यायं नवनवमहं सौहृदं वः सुकण्ठ्यः।**
**गाढोत्कण्ठाक्लमपरवशं वासराणि क्षिपामि।। १०५।।**

विरहिणी राधा के लिये कपोतिका की सुन्दर उपमा कवि ने दी है। इस प्रसंग में कृष्ण उद्धव से कहते हैं -

**त्वं मच्चेतोभवनवलभीप्रौढपारावतीं ताम्।**
**राधामन्तः क्लमकवलितां सम्भ्रमेणाजिहीथाः।। ११६।।**

कवि की शैली आद्योपान्त रमणीय है। धार्मिक दृष्टि से भी इस काव्य का महत्त्व है।

## हंसदूत[1]

चैतन्य महाप्रभु के शिष्य रूपगोस्वामी ने एक हंसदूत की भी रचना की है। कथा काल्पनिक है। भागवत के एक प्रसंग से प्रेरणा प्राप्त हुई है। मूल घटना में कवि ने अपनी प्रतिभा से एक और चमत्कारपूर्ण घटना जोड़ दी है। काव्य की कथा इस प्रकार है - भगवान् श्रीकृष्ण जब अक्रूर के साथ मथुरा चले जाते हैं, तब राधा उनके विरह में बड़ी चिन्तित रहने लगती है। किसी दिन खिन्नमना राधा मनोरंजन के लिये यमुना-तट पर जाती है, लेकिन कृष्ण की स्मृति से वह तत्काल मूर्च्छित हो जाती है। उसकी सखियों के उपचार के अवसर पर एक सखी ललिता को एक हंस दिखाई पड़ जाता है। वह उसे ही अपना दूत बनाकर कृष्ण की सभा में मथुरा भेजती है। अक्रूर वाला मार्ग ही हंस से अपनाने को कहा है। प्रथम कदम्ब वृक्ष, रासस्थली, वनशाला सदन के बाद गोवर्धन पर्वत और कदम्ब वनवाटी से होते हुए भाण्डरी वन तथा ब्रह्मा के मोहन स्थान का वर्णन किया गया है। फिर हंस से कालियह्रद के मधुर जल को पीकर तथा उसके निकट ही विराजमान वृन्दा देवी की वन्दना करके आगे बढ़ते हुए एकादश तथा द्वादश वन को पार करने के बाद हंस के मथुरा पहुँच जाने का वर्णन है। कृष्ण के अन्तःपुर और क्रीडागृह का भी वर्णन किया गया है। कृष्ण के मधुर स्वरूप का कुछ दिग्दर्शन कराने के बाद उचित अवसर देखकर कृष्ण को अपना सन्देश सुनाने की ललिता ने हंस से प्रार्थना की है। सन्देश में ललिता ने कपिला गाय, गोकुल तथा गोपियों की दीन दशा का वर्णन किया है। पश्चात् राधा की कृष्णविरहजन्य विभिन्न भावनायें और अवस्थायें वर्णित हैं।

अन्त में हंस से भगवान् कृष्ण की वनमाला, मकरकुण्डल, कौस्तुभमणि और पाञ्चजन्य शंख की प्रशंसा करने के लिये कहा गया है। हंस से कृष्ण के दशावतारों की कथा सुनाने का परामर्श दिया है। अन्त में हंस को मथुरा जाने के लिए प्रोत्साहित किया है। यहाँ पर काव्य की समाप्ति है।

**काव्य-सौन्दर्य :** शिखरिणी छन्द में निबद्ध काव्य में कुल १४२ श्लोक हैं। कृष्ण की लीलास्थली का वर्णन चित्ताकर्षक है। गोवर्धन गिरि, कालियह्रद का चित्रांकन आनन्ददायक है। शृङ्गार रस में भक्ति का पुट देकर कवि ने रसिक तथा भक्तजनों के मन को प्रमुदित किया है। कालियह्रद के वर्णन में कवि ने गोपियों की आतुरता, उत्कण्ठा और चिन्ता का सुन्दर चित्रण किया है। मथुरा का सौन्दर्य-वर्णन करते हुए कवि कहता है -

---

१. श्री जीवानन्द विद्यासागर द्वारा सन् १८८८ में कलकत्ता से प्रकाशित।

पुरी यस्मिन्नास्ते यदुकुलभुवां निर्मलयशो-
भराणां धाराभिर्धवलितधरित्रीपरिसरा।। ३२।।

कवि ने कृष्ण के अनुपम सौन्दर्य का वर्णन पाठकों और भक्तों के समक्ष प्रस्तुत कर उनके हृदय में आनन्द की लहर उमड़ा दी है। ललिता ने राधा की विरहावस्था का वर्णन किया है। वह कहती है कि राधा के प्राणरूपी हरिण आजकल में उसके शरीररूपी वन में कृष्ण के विरह की आग लगी हुई है तथा कामदेवरूपी शिकारी अपने बाणों से उसे निरन्तर पीड़ा पहुँचा रहा है -

समन्तादुत्तप्तस्तव विरहदावाग्निशिखया
कृतोद्वेगः पञ्चाशुगमृगयुवेधव्यतिकरैः।
तनूभूतं सद्यस्तनुवनमिदं हास्यति हरे
हठादद्य श्वो वा मम सहचरीप्राणहरिणः।। ८६।।

यहाँ रूपक के आवरण में कवि ने राधा की विरह-वेदना का मार्मिक वर्णन किया है।

इस काव्य के कुछ पद्यों में मेघदूत की छाया है। यह काव्य कृष्णभक्ति का अमर सन्देश पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करता है।

## माधव कवीन्द्र का उद्धवदूत[1]

उद्धवदूत के रचयिता श्री माधव कवीन्द्र भट्टाचार्य तालितनगर नामक स्थान के रहने वाले थे। श्री कृष्णमाचारियर इस कवि को १६वीं शताब्दी में[2] और एस.के. दे इस कवि को १७वीं शताब्दी में मानते हैं।[3] वाचस्पति गैरोला इनको १६वीं शताब्दी में मानते हैं।[4] मध्यकाल में बंगाल के कृष्णभक्त कवियों द्वारा लिखे गये संस्कृत के दूत-काव्यों में इस काव्य का महत्त्वपूर्ण स्थान है।

**काव्य की कथा :** श्रीकृष्ण गोपियों के लिये अपना सन्देश देकर उद्धव को मथुरा से गोकुल भेजते हैं। उद्धव के गोकुल में पहुँचते ही राधा उन्हें कृष्ण का भेजा हुआ दूत समझकर अपनी तथा अन्य गोपियों की विरह-व्यथा सुनाकर कृष्ण को उपालम्भ देती है। तदनन्तर कृष्ण को अपना सन्देश सुनाती है।

---

१. जीवानन्द सागर द्वारा सन् १८८८ में कलकत्ता से प्रकाशित।
२. हिस्ट्री ऑफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ३६६, पा.हि.।
३. ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर, क्लासिकल पीरियड, प्र.भा., पृ. ७५२।
४. संस्कृत साहित्य का इतिहास (सन्देशकाव्य), पृ. ६०३।

सन्देश में सर्वप्रथम यशोदा, नन्द, गोपालगृहों, गायों, बैलों, वृन्दावन, ग्वाल-बाल और गोपियों की कृष्णविरहजन्य दुरवस्था वर्णित की गई है। कृष्ण के कुब्जा-प्रेम की भर्त्सना के साथ-साथ कृष्ण के गोपियों के भूल जाने पर भी मधुर आक्षेप निहित हैं। अक्रूर को भी फटकार सुनाई गई है। आशा और निराशा में दोलायमान अपने क्षुब्ध मन के साथ राधा ने गोपियों के सुकुमार चित्त के साथ कठोरता न करने का निवेदन भी किया है। हृदयस्पर्शी उपालम्भ प्रस्तुत करती हुई व्याकुल हृदय से हाहाकार सुनाकर राधिका मूर्च्छित होकर पृथ्वी पर गिर पड़ती है। उद्धव शीतल जल से उपचार करते हैं। जब राधा को होश आता है, उद्धव अपना परिचय देकर कृष्ण का सन्देश सुनाते हैं। राधा के अनन्य कृष्ण-प्रेम और श्रद्धा-भक्ति से पुलकित होकर उद्धव उसको प्रणाम करते हैं और श्रीकृष्ण का उत्तरीय उनके प्रेम के प्रतीकस्वरूप राधा को भेंट में देते हैं। दोनों ही भावविह्वल हो जाते हैं। उद्धव गोकुल की जनता से विदा लेकर मथुरा की ओर जाते हैं। राधा कृष्ण के प्रेम-सन्देश का ध्यान करती हुई आनन्दमग्न हो जाती है।

**काव्य-समीक्षा :** 'श्रीमद्भागवत' के प्रसिद्ध कथानक का आधार लेकर यह काव्य लिखा गया है। इस काव्य में १४१ श्लोक हैं। सर्वत्र मन्दाक्रान्ता छन्द का तथा अन्त में अनुष्टुप् छन्द का प्रयोग किया गया है। भाव, भाषा तथा शिल्प-विधान में कवि की मौलिकता दिखाई देती है। नायक तथा नायिका दोनों के ही सन्देश को काव्य में स्थान देकर कवि ने सन्देश-काव्य की परिकल्पना को विस्तार दिया है।

काव्य में विप्रलम्भ-शृङ्गार का प्रमुख रूप से चित्रण है। माधुर्यव्यञ्जित वैदर्भी रीति का प्रयोग है। जिस प्रकार राधा ने कृष्ण-विरह में अपनी व्याकुलता दिखलाई है, उसी प्रकार कृष्ण भी राधा के विरह में उतने ही व्याकुल हैं। कवि ने दोनों की मनोव्यथा का समान रूप से वर्णन करके, राधा-कृष्ण के उदात्त प्रेम का आदर्श प्रस्तुत किया है। सन्देश के अन्त में राधा कहती है -

**अत्रागचछ त्वरितमथवा तिष्ठ तत्राब्दलक्षम्**
**शृण्वन्त्वेते जनपदजना मुक्तकण्ठा ब्रवीमि।**
**यामि स्वर्गं निरयमथवा प्राणिमीह म्रिये वा**
**श्यामादन्यो नहि नहि नहि प्राणनाथो ममास्ते।।**

राधा के उपर्युक्त सन्देश में प्रेम की गूढ़ व्यञ्जना है। कवि की वर्णन शैली रमणीय है।

## नारायण कवि का सुभगसन्देश

श्रीमान् नारायण कवि का 'सुभग-सन्देश' एक महत्त्वपूर्ण सन्देश-काव्य है। यह काव्य १३० श्लोकों में निबद्ध है। इस काव्य में केरल के ऐतिहासिक, भौगोलिक दृष्टि से

बहुत सी जानकारी उपलब्ध है। इस काव्य का कवि राजा रामवर्मन् की सभा में राजकवि था। सोलहवीं शती में इस काव्य की रचना की गई।

इस सन्देश-काव्य की नायिका मानवी मेनका है, जो अपने प्रेमी से उस समय बिछुड़ गई थी, जब वे त्रिचूर में रहते हुए जीवन का आनन्द ले रहे थे। भाग्य की विडम्बना से नायक बिछुड़ कर 'केप-कामेरिन' पहुँच जाता है। इस काव्य का सन्देशवाहक 'सुभग' नामक स्नातक ब्राह्मण है, जो लाट देश का निवासी है। नायक 'सुभग' को केप-कामेरिन से त्रिचूर अपना सन्देश ले जाने की प्रार्थना करता है, जहाँ उसकी नायिका निवास करती है। दक्षिण से गन्तव्य-स्थान उत्तर की ओर जाने वाला मार्ग तमिल प्रदेश से होकर जाता है। सन्देशवाहक को प्रथम चिदम्बरम् जाना है और वहाँ से पालघाट होते हुए केरल वापिस आना है। मार्ग में इरालकुट्टी, पानाकुट्टी, अल्वार तिरूत्रगरी, श्रीरंगम् और जम्बूकेवरम् का वर्णन है। देवी-देवताओं की पूजा-अर्चना करने के लिये कहा है। कोयम्बतूर से त्रिचूर जाकर नायिका को सन्देश देने के लिये प्रार्थना की गई है। यहाँ पर काव्य समाप्त होता है।

## मातृदत्त कवि का कामसन्देश

'कामसन्देश' नामक काव्य की रचना बेलपट्टर के निवासी मातृदत्त कवि ने की है। काव्य की रचना १६वीं शती में की गई है। इस काव्य में 'महामाघम् उत्सव' और कोचीन के शासक राजा रामवर्मन, वीरा, अच्युतादि का उल्लेख है।

इस काव्य में सन्देशवाहक के रूप में देवता 'कामदेव' को सन्देश देने के लिये चुना गया है। सन्देशवाहक को नायक अपनी प्रियतमा चन्द्रलक्ष्मी के निवास-स्थान की ओर भेजता है। कवि मार्ग-वर्णन में प्रसिद्ध स्थलों, मन्दिरों, राज्यों, पर्वतों और नदियों का वर्णन करता है। इन स्थलों में पवित्र स्थल जैसे शिवगंगा, कावेरी, मध्यार्जुन, कुम्भकोणम् श्रीरंगम्, कौंकण, सह्यपर्वत, अमलशैल, भरतपुल्ला और त्रिचूर का वर्णन है।

इस काव्य में कवि ने अनेक प्रसिद्ध व्यक्तियों का भी उल्लेख किया है, जैसे मंगल नामक कालिदास के समकक्ष विद्वान् ब्राह्मण का, कोचीन के शासक राजा रामवर्मन् और लोभी राजा 'वीरा' का। पालघाट पार करने के पश्चात् सन्देश-वाहक को केरल के एक नैयर शासक नायक-राजा के प्रदेश में जाने के लिये कहा है। इस काव्य में कालीकट के एक जामोरिन शासक अन्नविक्रम का वर्णन है, जिसने तिरूत्रवा के भगवान् विष्णु के मन्दिर के निकट एक विशाल पाकशाला तथा कक्ष बनवाया था। अन्नविक्रम का १६वीं शती के उत्तरार्द्ध में चैलियम् दुर्ग पर आधिपत्य था।

इस प्रकार ६६, ६६ श्लोकों से युक्त यह रोचक लघु सन्देश-काव्य है।

## रुद्रन्यायपञ्चानन का भ्रमरदूत [1]

रुद्रन्यायपञ्चानन ने सत्रहवीं शताब्दी में 'भ्रमरदूत' की रचना की। रुद्रन्यायपञ्चानन के पिता काशीनाथ विद्यानिवास तथा पितामह रत्नाकर विद्यावाचस्पति नवद्वीप (बंगाल) में रहते थे। इन्होंने लगभग २६ ग्रन्थों की रचना की। बंगाल के एक प्रमुख नैयायिक तथा कवि के रूप में इन्होंने संस्कृत साहित्य को समृद्ध बनाया है।

**काव्य की कथा :** इस काव्य की कथा रामायण की कथा से सम्बद्ध है। कवि ने अपनी कल्पना से एक और घटना बढ़ा दी है। रावण जब सीताहरण करता है, उसके पश्चात् रामचन्द्रजी माल्यवान् पर्वत पर पहुँचते हैं। वहाँ से सीताजी की खोज के लिए हनुमान् को लंका भेजते हैं। लंका से सीताजी का पूरा पता लगाकर तथा उनकी चूड़ामणि लेकर हनुमान् जी एक दिन वापिस आ जाते हैं। इधर रामचन्द्रजी सीताजी के विरह में व्याकुल तो रहते ही हैं कि निकट के एक सरोवर में एक भ्रमर-मिथुन उन्हें दिखलाई पड़ जाता है। बस वे भ्रमर को ही दूत बनाकर लंका में अशोकवाटिका में स्थित सीताजी के पास अपना प्रेम-सन्देश देकर भेज देते हैं।

सर्वप्रथम राम ने भ्रमर को अपना परिचय देकर दुःख के कारण अपनी दयनीय दशा बताई है। फिर वहाँ से लंका तक का मार्ग बताते हुए चित्रकूट, नर्मदा और विन्ध्याचल होते हुए चक्करदार मार्ग से लंका जाने का निर्देश दिया है, तब कर्नाटक से कावेरी नदी पार कर काञ्ची नगर में पहिले शिवकाञ्ची फिर विष्णुकाञ्ची जाने का परामर्श दिया है, फिर नद-नदी और समुद्र को पार करने के बाद लंका नगरी की अशोकवाटिका में सीता के दर्शन करने का निर्देश कथित है। इस प्रकार भ्रमर के वहाँ पहुँचने पर पहिले सीता की कष्टमय अवस्था का वर्णन है, तब सीताजी से अपना सन्देश कहने का भ्रमर से आग्रह किया गया है। फिर भ्रमर के प्रति मंगलकामना प्रकट कर काव्य समाप्त किया गया है।

**काव्य-सौन्दर्य :** बंगाल के सरस सन्देश-काव्यों में भ्रमरदूत का विशेष स्थान है। मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध यह सन्देश-काव्य एक सरस और सुन्दर काव्य है। विप्रलम्भ शृङ्गार के अनुकूल ही काव्य में माधुर्य गुण तथा वैदर्भी रीति है। यह काव्य मेघदूत का सफल अनुकरण है, फिर भी यह काव्य सुन्दर कल्पनाओं से तथा कवि की स्वतन्त्र उद्भावनाओं से परिपूर्ण है। इस काव्य में उपमा, यमक, अनुप्रास, काव्यलिंग तथा अर्थान्तरन्यासादि अलंकारों का मनोरम सौन्दर्य है। निम्नांकित श्लोक में वृत्यनुप्रास का सौन्दर्य द्रष्टव्य है। यथा -

---

१. डॉ. यतीन्द्र विमल चौधरी द्वारा सन् १६४० में कलकत्ता से प्रकाशित।

लीलोद्यानं ललितलवलीलम्बिरोलम्बमालं
मन्दोन्मीलद्बकुलमुकुलामोदमेदं विपश्येः।। २०।।

कवि ने सीताजी की विभिन्न विरहावस्थाओं का वर्णन करते हुए सुन्दर उपमा दी है। यथा -

स्निग्धाशोकद्रुमपरिसरे तत्र रात्रिञ्चरीभिः।
व्यग्रामेकां प्रकृतिकृपणां मित्र जायां प्रपश्येः।
वाष्पासारस्नपितनयनां पाणिलीनाननेन्दुं
यूथभ्रष्टामिव मृगवधूं मद्गतप्रौढरागाम्।। ८६।।

मार्गवर्णन के प्रसंग में कवि ने प्राकृतिक दृश्यों, नगरों तथा नगरवासियों का भावपूर्ण सरस चित्र प्रस्तुत किया है। सीताजी के वियोग में रामचन्द्रजी के साथ ही पालित मयूर और हरिण को भी व्याकुल और निश्चेष्ट वर्णित किया गया है। इस काव्य में अनेक स्थलों में मेघदूत से शब्द-साम्य और भाव्य-साम्य पाया जाता है। यथा -

(१) आपृच्छस्व प्रियसहचरीं त्वद्गतप्रौढरागाम्।। १४।। भ्र.दू.
आपृच्छस्व प्रियसखममुं तुङ्गमालिंग्य शैलम्।। १।। ४६ मेघ.

## रुद्रन्यायपञ्चानन का पिकदूत[1]

'पिकदूत' काव्य में राधा ने वृन्दावन से पिक को दूत बनाकर श्रीकृष्णजी के पास मथुरा भेजा है। कृष्ण-विरह में व्याकुल राधा को वन में एक कोकिल दिखाई देती है। अपनी उन्मत्त अवस्था में वह कोकिल से ही अपना सन्देशवाहक बनने का निवेदन करती है। इस लघु सन्देश-काव्य में अन्य सन्देशवाहक की अपेक्षा कोकिल की श्रेष्ठता का कथन करके उसकी यात्रा के लिए उपयुक्त यान, अश्व और सारथि का भी वर्णन किया गया है। वृन्दावन से मथुरा दूर नहीं है, अतः मार्गवर्णन नहीं है। मथुरा में श्रीकृष्णजी के पास कोकिल के पहुँचने की सम्भावना कर राधा ने उसे अपना सन्देश बताया है। सन्देश-कथन के पश्चात् काव्य समाप्त होता है

**काव्य-सौन्दर्य** : 'शार्दूलविक्रीडित' छन्द में निबद्ध इस काव्य में माधुर्य-गुण और वैदर्भी रीति है। भाव तथा रस के अनुकूल कवि की भाषा प्रवाहमयी है। कवि ने विरहव्याकुल राधा की अचेतनावस्था और कृष्णदर्शन की उत्सुकता का भावमुग्ध वर्णन किया है। राधा अपनी विरहावस्था का वर्णन करती है। यथा -

१. श्री अनन्तलाल ठाकुर द्वारा प्राच्य वाणी पत्रिका, कलकत्ता से सन् १९४५ में प्रकाशित।

गौरी कोकिल मे परा तनुरियं कृष्णेन कृष्णीकृता
सुस्थं शुद्धमुदारमेव परमं चित्तञ्च मत्तं कृतम्।
किञ्चास्यामपवादिनी परिकृता गोपालपुर्यामहं
नो जानामि तथापि यन्मम मनस्तं चैव संचिन्तयेत्।। २८।।

सरस और सुन्दर यह लघुतम सन्देश-काव्य है। राधा और कृष्ण के भक्तों के लिये यह उपादेय है।

## शतावधान कृष्णदेव कवि का भृंगदूत[1]

शतावधान कवि श्रीकृष्णदेव ने वि. अष्टादश शतक के पूर्वार्द्ध में 'भृंगदूत' की रचना की।

**काव्यसार :** परमपुरुष श्रीकृष्ण भगवान् के विरह में एक गोपी अत्यन्त व्याकुल रहती है। एक दिन प्रातःकाल मधुर गुञ्जन करता हुआ भौंरा देखकर, वह उसे ही दूत बनाकर श्रीकृष्ण के पास वृन्दावन भेजती है। कवि ने मार्ग-वर्णन के प्रसंग में वृन्दावन का सरस वर्णन किया है। नन्द-गृह, यशोदा और गोपियों की विलासमय चेष्टाओं का सरस वर्णन है। कवि ने भृंग को गोवर्धन पर्वत पर कृष्णजी की क्रीडाभूमि में गोपिकाओं और गोपालों के बीच में कृष्णजी के मिलने पर उचित अवसर देखकर सन्देश सुनाने के लिये प्रार्थना की है। कृष्ण की स्तुति करके यह सन्देश सुनाने के लिये कहा है कि हे गोपीरमण, एक गोपी ने अपनी विरहावस्था सुनाने के लिये मुझे आपके पास भेजा है। चाँदनी उसके लिये अग्नि के सदृश है, शय्या अँगारों का पुष्पहार हो रही है, बाँसुरी का स्वर तो उसे मूर्च्छित कर देता है। सभी प्राणी तुम्हारी माया के वश में हैं। एकमात्र प्रार्थना है कि तुम्हारे चरणकमलों को सदा हृदय में धारण किये रहूँ और सदैव तुम्हारे ध्यान में मग्न रहूँ। इतना सन्देश देकर भृंग को वृन्दावन के पुष्पों में विहार करने तथा कृष्ण की वैजयन्तीमाला में निवास पाने के लिये शुभाशीष् देती है। सन्देश समाप्त होते ही श्रीकृष्ण भगवान् साक्षात् प्रकट हो जाते हैं और उस गोपिका को अपने परमधाम को ले जाते हैं।

**काव्य-सौन्दर्य:** 'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये इस काव्य में १२६ श्लोक हैं। मन्दाक्रान्ता छन्द है। कहीं-कहीं मेघदूत की पदावली का प्रभाव भी दिखलाई देता है। यथा -

(१) सन्तप्तानां त्वमसि शरणं तत् पयोद! प्रियायाः। (मे.दू. ७)
(२) सन्तप्तायां मयि करुणया याहि तूर्णं तथापि। (भृं.दू. २२)

---

१. नागपुर विश्वविद्यालय पत्रिका सं. ३ दिसम्बर, सन् १९३७ में प्रकाशित।

वैष्णवों के भक्ति-साहित्य में यह काव्य अपनी भक्ति-भावना, रस, विषय और भाषा-शैली के कारण लोकप्रिय है। काव्य में उदात्त भावना है। यहाँ प्रेम को अपने दिव्य स्वरूप में निदर्शित किया गया है। कवि की कल्पनाशक्ति अनुपम है। उसने अपनी कल्पना से यमुना, गोवर्धन पर्वत, राजवीथी पर चलती हुई गोपियों के सजीव चित्र सरसता से अंकित किये हैं। गोपी की विरहव्याकुलता कवि ने भावपूर्ण शब्दों में कही है। उपमा और अनुप्रास का सौन्दर्य लोभनीय है। काव्य की भाषा प्रासादिक, माधुर्यगुणमण्डित है। काव्य में सर्वत्र पवित्र भावना की प्रधानता है। काव्य में मार्मिक उक्तियों का प्रयोग है। भाषा में सर्वत्र कोकिल, शुक और भौंरों के मधुर संगीत का प्रवाह है। उपमा और अनुप्रास द्रष्टव्य है। यथा-

> कामं कल्पद्रुम इव भवानाश्रितानां जनानां
> कामा नैके फलतु मम तु प्रार्थनेयं निसर्गात्।। ६२१।।
> कुञ्जे कुञ्जे कृतवसतिभिः कोमलं किन्नरीभि-
> स्तन्त्रीतालध्वनिसहचरं तायते यत्र गानम्।। ८२।।

'मेघदूत' के समान ही इस काव्य में कवि ने मार्मिक उक्तियों का प्रयोग कुशलता से किया है। यथा -

> संसारेऽस्मिन् विकसितसुखं यत्सजातीयसंगात्।
> तस्यावश्यं न खलु सदृशं जन्यते कैश्चिदन्यैः ।। ५८।।

अनुपम काव्य-सौन्दर्य तथा कृष्ण-भक्ति की भावना से परिपूर्ण यह सन्देश-काव्य सदैव लोकप्रिय है।

## श्रीकृष्णसार्वभौम का पादाङ्कदूत[1]

महामहोपाध्याय श्रीकृष्णसार्वभौम ने विक्रम सं. १७८० में पादाङ्कदूत नामक सन्देश-काव्य की रचना की। तत्कालीन नवद्वीप के राजा रघुरामराय के आदेश से यह दूत-काव्य लिखा गया। बंगाल के दूत-काव्यों में इस छोटे से काव्य का बड़ा महत्त्वपूर्ण स्थान है।

**काव्य की कथा :** कृष्ण के विरह में व्याकुल गोपिका यमुनातट पर एक कुञ्ज के समीप ही कमल, कुलिश, रथ आदि के चिह्नों से युक्त श्रीकृष्ण का चरणचिह्न देखती है। मेघों का घोर गर्जन सुनकर विरह में उन्मत्त होकर वह कृष्ण के चरणचिह्न को ही दूत बनाकर श्रीकृष्ण के पास मथुरा भेजना चाहती है।

---

१. श्री जीवानन्द विद्यासागर द्वारा सन् १८८८ में कलकत्ता से प्रकाशित।

सन्देश ले जाने के अभिप्राय से गोपी ने कृष्ण के चरणचिह्न की विविध प्रकार से प्रशंसा की। फिर यमुना के तट से मथुरा तक के मार्ग की मनोज्ञता, सुगन्धित और शीतल वायु द्वारा उसके स्वागत और तब उसकी निर्भीकता तथा सामर्थ्य का सहृदयपूर्ण वर्णन है। पैदल चलने में यदि चरणचिह्न को कष्ट हो तो वह गोपी अपना मनरूपी अश्व देने को प्रस्तुत हो जाती है। इस प्रकार चरण-चिह्न को मथुरा जाने का प्रोत्साहन देकर वह गोपी अपनी विरह-व्यथा का भावपूर्ण कथन करती है, फिर कृष्ण से कहने के लिये अपना सन्देश सुनाती है।

सन्देश में कृष्ण को केवल वृन्दावन की स्मृति ही दिलाई गई है तथा कुब्जाप्रेम पर उन्हें उपालम्भ भी दिया गया है। अन्त में कृष्ण-विरह से उत्पन्न अपनी मनोव्यथा का निवेदन कर गोपी सन्तुष्ट हो जाती है। इस दूतकाव्य की रचना श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध के तीसवें अध्याय में आये हुए २४, २५, २६वें श्लोकों के आधार पर की गई है।

**काव्य-सौन्दर्य :** श्रीमद्भागवत और मेघदूत का प्रभाव होते हुए भी कवि ने अपनी स्वतन्त्र कल्पनाशक्ति से काम लिया है। काव्य में मन्दाक्रान्ता छन्द है, अन्तिम श्लोक में शार्दूलविक्रीडित है। यह काव्य सुमधुर भावप्रवाह, ललित प्रासादमयी भाषा, सरस कल्पना तथा कृष्णभक्ति से परिपूर्ण होने के कारण प्रशंसनीय है। साहित्य, भक्ति और दर्शन इन तीन धाराओं का काव्य में अपूर्व संगम है।

काव्य का अङ्गी रस विप्रलम्भ शृङ्गार है। गोपी के विरह में प्रेम की सरलता और पवित्रता व्यक्त की गई है। गोपिका की विरह-वेदना को कवि ने निम्नांकित श्लोक में भावपूर्ण शब्दों में प्रस्तुत किया है।

> **उत्तप्तोऽयं मदनजनितो वर्धते नित्यमुच्चै-**
> **र्वृन्दारण्ये वसतिरधुना केवलं दुःखहेतुः।**
> **किं चास्माकं नयनसलिलैर्वर्धते चेन्नदीयं**
> **केन स्थेयं द्रुतगतिजलैराचिते कुञ्जमध्ये।। ३८।।**

गोपी की प्रेम-भक्ति-भावनाओं का कवि ने सजीव चित्रण किया है। स्थान-स्थान पर दार्शनिक प्रसंगों की सहायता से कवि ने गोपियों के कथन को भावपूर्ण बना दिया है।

## रामपाणिवाद का सारिकासन्देश

संस्कृत-साहित्य में रामपाणिवाद को मूर्धन्य महाकवि माना जाता है। इनको केरल का क्षेमेन्द्र कहा जाता है। इन्होंने महाकाव्य, गीतिकाव्य, शतककाव्य, स्तोत्र-काव्य तथा रूपकों की रचना की है। इनमें प्रमुख हैं 'राघवीयम्' नामक महाकाव्य, भागवतचम्पू, शिवशतकम्, मुकुन्दशतकम्, रामभद्रस्तोत्र। रूपकों में 'सीताराघवम्' (नाटक), चन्द्रिकावीथी, लीलावतीवीथी और मदनकेतुप्रहसन प्रमुख हैं। 'कंसवहो' तथा 'ऊषानिरुद्धम्' प्राकृत काव्यों की रचना के

साथ ही इन्होंने छन्दशास्त्र पर 'वृत्तवार्तिक' तथा संगीतशास्त्रविषयक 'तालप्रस्तर' नामक ग्रन्थों की रचना भी की है। 'रासक्रीडा' खण्डकाव्य है। सन्देशकाव्यों में रामपाणिवादरचित 'सारिकासन्देश' अनुपम काव्य है। इसकी रचना १८वीं शदी के मध्यकाल में की गयी।

**काव्य-सार :** 'सारिकासन्देश' इस काव्य में दूती का कार्य एक सारिका ने किया है। मनुष्य के समान बुद्धि और वाणी से युक्त होने के कारण वह सन्देश भेजने के लिये योग्य है। इस काव्य की कथा इस प्रकार है - एक दिन यमुना के तट पर एक गोपी कृष्ण के साथ रासक्रीडा में प्रणयकलह से कामार्ता होकर भी यमुना के लताकुञ्ज में छिप गयी। कुछ काल के पश्चात् कष्ट से असह्य होकर वह लताकुञ्ज से बाहर आयी और वहाँ भगवान् कृष्ण को न देखकर आश्चर्यचकित हो गयी। कृष्ण-विरह से व्याकुल होकर वह गोपी इस प्रकार विलाप करने लगी-, 'हे गोविन्द मैं तो प्रणयकोप से कुञ्ज में चली गयी थी। तुम निर्दयी होकर कहाँ चले गये हो ? आपको अन्यासक्त समझकर मैंने यह क्रूर व्यवहार किया, कृपया मेरी धृष्टता को क्षमा करें।' जब वह इस प्रकार विलाप करती हुई वृन्दावन में कृष्ण को खोजती हुई घूम रही थी, तब इस प्रकार आकाशवाणी सुनाई दी - "हे मदिरनयने, तुम्हारे गर्व और प्रणयकोप से ही वह स्वाभिमानी कृष्ण तुम्हें त्यागकर केरल में अमलपुल्ला के पवित्र देवालय में निवास कर रहे हैं। तुम उनके पास सन्देश भेजो।" यह आकाशवाणी सुनकर गोपी ने सारिका की प्रशंसा करके निवेदन किया कि वह अमलपुल्ला जाकर कृष्ण से उसका प्रेम-सन्देश प्रेषित करे। कवि ने यहाँ सारिका को समृद्ध हरे-भरे खेतों में रमण करने को और सुदूर प्रान्तों से आये हुए उसके बन्धुजनों से मिलने को कहा है। तत्पश्चात् मन्दिर के परिसर की, वहाँ रहने वाले विद्वानों की, कवियों की तथा तत्कालीन नृप देवनारायण की संस्तुति की है। गोपी ने सारिका को एक दिन में ही वहाँ पहुँचने पर पीपल वृक्ष पर विश्राम लेने का परामर्श दिया है। मध्याह्न-पूजा के पश्चात् कृष्ण को प्रणाम करके सन्देश सुनाने का आदेश दिया है।

सन्देश में नायिका ने अपनी विरहावस्था का वर्णन करके श्रीकृष्ण की संस्तुति में उनके दशावतारों का काव्यात्मक वर्णन किया है। उनके बालावस्था के अलौकिक कार्य जैसे पूतनामोक्ष, गोवर्धन-पर्वत को उठाना तथा कालियामर्दनादि का वर्णन किया गया है। तत्पश्चात् रासक्रीडा में गोपी को अकेला ही छोड़कर जाने का वर्णन है। सन्देश के अन्त में अभिज्ञान के लिये कहा है कि एक दिन जब वह अपने प्रिय कृष्ण की प्रतीक्षा कर रही थी, उसने धीरे से पीछे से आकर आँखों पर हथेली रखकर मूँद दिया था।

सारिका अमलपुल्ला जाती है। वहाँ देवालय में स्थित कृष्ण को गोपी का सन्देश सुनाती है। कृष्ण सन्देश सुनकर प्रसन्न होते हैं और शीघ्र ही नायिका के पास जाने का आश्वासन देते हैं। सारिका जब वृन्दावन लौट कर आती है तब वहाँ यमुनाकुञ्ज में श्रीकृष्ण को गोपी के साथ रासक्रीडा में मग्न देखकर आश्चर्यचकित होती है। गोपी को प्रसन्न करके भगवान् लौट जाते हैं। यहीं काव्य समाप्त होता है।

**काव्य-समीक्षा :** इस काव्य का 'सारिका-सन्देश' नाम उपयुक्त है। मानव के समान बुद्धि और वाणी से युक्त सारिका को सन्देश-वाहिका बनाना कवि की कल्पनाशीलता का परिचायक है। कवि ने इस काव्य को मन्दाक्रान्ता छन्द में ११८ श्लोकों में निबद्ध किया है। कवि को इस काव्य की प्रेरणा 'भागवत' से मिली है। भागवत के दशम स्कन्ध में गोपियों ने भ्रमर को दूत बनाकर कृष्ण के पास सन्देश देकर भेजा है। 'रासक्रीडा' के प्रसंग में दूत भेजने का प्रसंग नहीं है। वहाँ तो कृष्ण भगवान् गोपियों के अभिमान को दूर करने के लिये अन्तर्धान हो जाते हैं। कवि ने अपनी प्रतिभा से दोनों प्रसंगों को मिलाकर नूतन कल्पनावैभव से युक्त इस काव्य की रचना की है। संस्कृत साहित्य में वियोगावस्था में प्रणयकलह प्रमुख कारण होता ही है। इस काव्य का ऐतिहासिक दृष्टि से महत्त्व है। गोपी की विरह भावनाओं का स्वाभाविक चित्रण है। सभी वर्णन सजीव और रोचक हैं। इस काव्य में विप्रलम्भ शृङ्गार के साथ ही प्रेम-भक्ति-रस का सौन्दर्य अनुपम है। इस काव्य में उपमा, उत्प्रेक्षा, उदात्त, अर्थान्तरन्यास, रूपक, विरोधाभास, काव्यलिङ्ग, यमक, अनुप्रासादि अलङ्कारों का स्वाभाविक सौन्दर्य विद्यमान है।

रामपाणिवाद की इस रचना में माधुर्यभक्ति की सरस अभिव्यक्ति हुई है। भाषा की प्रांजलता तथा लालित्य ने विषयवस्तु का अनुभव विशद बना दिया है। इसके साथ ही कहीं-कहीं नवीन परिकल्पना या अप्रस्तुत विधान भी प्रभावित करने वाला है। रामपाणिवाद के वर्णनों में चित्रोपमता तथा विषयानुरूप पदों का सानुप्रासिक अनुरणन मिलता है। कालिय पर नाचते हुए कृष्ण के नृत्य का स्मरण करती हुई गोपी कहती है -

शृङ्गे शिञ्जत्कनकवलयश्रेणिकाञ्चीकलाप-
न्यञ्चन्नञ्चत्प्रचुर चिकुरस्रस्तपिच्छावतंसम्।
वेल्लच्चिल्लीयुगललतितापाङ्गशृङ्गारभङ्गी
सङ्गीतादिप्रकृतिसरसं नृत्तमत्यद्भुतं ते।। (७८)

कालिय नाग के फणों पर नृत्य करते हुए आपके स्वर्णवलय तथा काञ्ची बज रही थी, बार-बार नीचे झुकने के कारण केश छितरा गये थे तथा मयूरपिच्छ सरक गया था, भौंहे थिरक रही थीं, उससे कटाक्ष की ललित छटा निर्मित हो रही थी। ऐसा वह आपका नृत्त अत्यन्त अद्भुत था।

विरह में गोपियों की भावैकतानकता, कृष्ण की स्मृति और विप्रलम्भ का कारुणिक चित्रण कवि ने तन्मयीभाव के साथ किया है। तदनुरूप भाषा का बड़ा सटीक प्रयोग अनेक स्थानों पर कवि की प्रातिभ निपुणता का परिचायक है। उदाहरणार्थ-

हा हा कष्टं रुदिहि रुदिहीत्यारुदन्तार्तनादं
त्वद्वृत्तान्तं वनतरुलताः पृच्छ पृच्छेत्यपृच्छन्।।

गाथारूपं तव हि चरितं गाय गायेत्यगायन्
गोप्यश्चेरुर्बत चर चरेत्यूढकान्ते वनान्ते ।। (६२)

वे गोपियाँ आर्तनाद करती हुई मिल-मिलकर लगातार बार-बार रोती थीं, तुम्हारा वृत्तान्त जंगल के पेड़ों और लताओं से - पूछो, पूछो - यों कह कर मानों बार-बार पूछती थीं, तुम्हारा चरित गाथाओं में बाँध-बाँध कर गाओ-गाओ करती हुई लगातार गाती थीं-, और वे बावरी होकर जंगल में भटकती रहती थीं।

जयदेव की भाँति कवि रामपाणिवाद ने भी अपने काव्य में कृष्णभक्ति के साथ शृङ्गार का समन्वय कर दिया है।

माधुर्य तथा प्रसाद से युक्त यह सुन्दर सन्देश-काव्य है। कवि ने इतिहास, पुराण के ज्ञान का काव्य में यथोचित प्रयोग किया है। कवि की सूक्ष्म-दृष्टि और मौलिक प्रतिभा के सर्वत्र दर्शन होते हैं। यह काव्य साहित्यिक, आध्यात्मिक और धार्मिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण रचना है। वैष्णव-भक्तों के लिये यह उपादेय है।

## तैलंग व्रजनाथ का मनोदूत[1]

'मनोदूत' सन्देश-काव्य के लेखक व्रजनाथ तैलंग वंश के श्रीभूधर भट्ट के पौत्र तथा रामकृष्ण के पुत्र पंचनद के निवासी हैं। व्रजनाथ ने सं. १७५८ ई. में यह काव्य लिखा है। कवि ने इस काव्य पर स्वयं टीका लिखी है। इस काव्य का दूसरा नाम 'सहृदय-हृदयाह्लादन' है।

**काव्य-सार :** इस काव्य की कथा महाभारत की द्रौपदीचीरहरणघटना पर आश्रित है। युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में यज्ञ-सभा की समृद्धि देखकर दुर्योधन को ईर्ष्या होती है। मणियों की आभा से वह भ्रमवश द्वार को भित्ति तथा भित्ति को द्वार समझ लेता है। इसी प्रकार गरुडमणियों से जटित स्थल को जल समझ कर वह अपने वस्त्रों को समेटने लगता है तथा कमलों से युक्त जलसहित सरोवर को स्फटिक मणियों से निर्मित स्थल समझ कर वह पानी में गिर पड़ता है। दुर्योधन की इन भ्रान्तियों को देखकर भीम और द्रौपदी उसकी हँसी उड़ाते हैं। इन घटनाओं की परिणति द्यूत और द्रौपदी के चीरहरण में होती है। द्रौपदी अपने मन को दूत बनाकर श्रीकृष्ण के पास भेजती है। जब दुःशासन द्रौपदी के वस्त्र उतारना प्रारम्भ करता है, भगवान् श्रीकृष्ण वहाँ पर पहुँचते हैं और अपनी अनन्त शक्ति से नाना वर्ण तथा नाना प्रकार के वस्त्रों से द्रौपदी को ढँकते जाते हैं। अन्त में दुःशासन हार कर वहीं सभा में गिर पड़ता है तथा द्रौपदी के शील की रक्षा हो जाती है। पाण्डवों पर भी कृष्णजी की अनन्त शक्ति का प्रभाव पड़ता है।

---

१. निर्णयसागर प्रेस बम्बई से काव्यमाला के त्रयोदश पुष्प में प्रकाशित।

**काव्य-सौन्दर्य :** 'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये इस काव्य में २०२ श्लोक शिखरिणी छन्द में हैं। छन्द का प्रयोग सर्वथा नवीन है, विषय में भी नावीन्य है। प्रवाहयुक्त प्रासादिक भाषा से इसका दूसरा नाम 'सहृदयहृदयाह्लादन' उपयुक्त है। श्रीकृष्ण-भक्त तथा साहित्य-प्रेमियों के लिये यह काव्य उपादेय है। भाव, भाषा तथा छन्द की दृष्टि से यह काव्य नवीन रचना है। भवभूति की प्रिय शिखरिणी छन्द में यहाँ भी कवि ने करुण रसपूर्ण कृष्णभक्तिपरक सरस सन्देश-काव्य की रचना की है।

'मनोदूतम्' सन्देशकाव्यों की परम्परा में अपने ढंग का निराला ही काव्य है। वास्तव में इसमें सन्देशकाव्य, स्तोत्र तथा खण्डकाव्य- इन तीन काव्य-प्रकारों का कवि ने समवाय कर दिया है। अन्य सन्देशकाव्यों की भाँति इसमें कथाभाग अत्यल्प या शून्य नहीं है, अपितु कवि ने द्रौपदी के चीरहरण के पूर्व तक की महाभारत की कथा का विस्तार से विवरण दिया है, जिसमें युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ का वर्णन तो महाकाव्यात्मक वर्ण्यविस्तार के साथ किया गया है। आरम्भ में १३२ पद्यों में कवि ने आदि पर्व की कथा का निरूपण कर दिया है।

तैलङ्ग व्रजनाथ एक पण्डित विदग्ध कवि हैं। उन्होंने कथा-निरूपण में अपने दार्शनिक तथा शास्त्रीय ज्ञान का परिचय सम्यक् रूप से दिया है। यज्ञविधि तथा यज्ञानुष्ठान के समय वेदपाठ आदि के चित्रण में उनका ज्ञान प्रशंसनीय है। द्रौपदी अपने मन को दूत बनाकर श्रीकृष्ण के पास भेजती है। उसके कथनों में हस्तिनापुर से द्वारका तक का मार्गवर्णन भी प्रामाणिक भौगोलिक ज्ञान तथा विविध भारतीय नगरों के वर्णन के साथ किया गया है। द्वारका में विराजमान श्रीकृष्ण के विग्रह के चित्रण में सौन्दर्य, भक्ति और रस की त्रिवेणी का समागम कवि ने कर दिया है -

> **दुकूलं हेमाभं निजकटितटेऽसौ परिदधत्**
> **सुकाञ्च्या रत्नानां निविडमुपनद्धं यदुपतिः।**
> **दधानः श्रीवत्सं हृदि सुविलसत्कौस्तुभमणि-**
> **र्महानन्दाम्भोधिर्नयपथमायास्यति स ते।। (१५८)**

द्रौपदी का अतिशय आर्तभाव से किया गया श्रीकृष्ण के प्रति आह्वान इस काव्य का अत्यन्त मार्मिक प्रसंग है, जिसमें कवि ने अपनी वाणी को भक्ति, समर्पण और निरीहता की पराकाष्ठा पर पहुँचा दिया है। पदावली की मसृणता अत्यन्त ही मोहक है। उदाहरणार्थ-

> **उदासीना दीना मृदुहसितहीना नतमुखी**
> **निलीना स्वेष्वङ्गेष्वहह सुखहीना यदुपते।**
> **निहीना कीनाशाधिकभयकरैरन्धतनयैः**
> **सभायामासीना द्रुपदतनया पीड्यत इह।। (१७०)**

## पुन्नशेरि श्रीधरन् नम्बी का नीलकण्ठसन्देश

केरल के वल्लूवनाड तालुके में इंगयूर नामक ग्राम में पुन्नशेरि श्रीधरनु नम्बी का जन्म हुआ। परम्परा से इनके कुटुम्ब के लोग कोटिवकोट नामूदरि के सचिव रहे हैं। इनके आचार्य प्रसिद्ध मलयाली साहित्यकार भारत विशारदी थे। इनकी निम्नांकित कृतियाँ हैं -

१. परिवेदनशतकम्, २. भागवतसंग्रह, ३. अष्टकावलि, ४. विक्रमादित्यचरितम् (५ सर्ग) ऐतिहासिक काव्य, ५. नीलकण्ठ-सन्देश।

श्रीधरनु नम्बी द्वारा रचित 'नीलकण्ठ-सन्देश' काव्य विषय की दृष्टि से नवीन है। इस दूत-काव्य में १२६ श्लोक हैं। कवि की यह रचना १७७४-१८३१ ई. के मध्य की है। नायक स्वयं कवि है जो भारतपुल्ला के उत्तर में इंगयूर स्थल में कामविधुर होकर निवास करता है -

> कश्चित्कान्तः विरहविधुरः साश्रमे निस्सहाय-
> स्तद्वक्त्राम्भोरुहमपि सदा भावयन्नन्तरङ्गे।
> ईहाक्षेत्रे किमपि चनिलामुत्तरेणैव कामी
> चक्रे वासं भुवनजननीनित्यसान्निध्यपूर्णे।। १।।

एक दिन वह नीलकण्ठ को देखता है और उसे अपना सन्देश सुनाने के लिये प्रियतमा के पास भेजता है। नीलकंठ भारतपुल्ला के उत्तर में स्थित इंगयूर स्थल से चेर्पुलशेरि जाता है। मार्ग-वर्णन में कवि ने पुष्पक्रोड, मरुत्पुरादि नगरी का, प्रियतमा के घर का, समृद्धि से परिपूर्ण देवालय का वर्णन किया है। भगवान् को प्रणाम करने के पश्चात् नीलकण्ठ को प्रियतमा को सन्देश सुनाने का आदेश है। दूत के सन्देश को पाकर अचिरेण नायिका उसकी कामविधुरता दूर करती है। नीलकण्ठ जिसका सहायक है, उसको क्या दुर्लभ है ? यथा -

> येषां तावत् भवति शरणं नीलकण्ठस्तु साक्षात्
> तेषां पुण्यप्रथितजनुषामत्र किं दुर्लभः स्यात्।। १२६।। उत्तरार्द्ध।।

साहित्यिक दृष्टि से यह दूत-काव्य महत्त्वपूर्ण नहीं है।

## चातकसन्देश[1]

१७८५-१७९२ ई. के मध्य किसी अज्ञातनामा केरलीय कवि द्वारा लिखा गया 'चातक-सन्देश' मिलता है, जिसका सन्देश-काव्यों में महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस काव्य में

---

१. जर्नल आफ दि रायल एशियाटिक सोसायटी के सन् १८८१ के सूची पत्र के पृ. ४५१ पर द्रष्टव्य, अप्रकाशित।

१४१ श्लोक हैं जो दो भागों में विभाजित हैं। १८वीं शती के केरल राज्य की स्थिति का ज्ञान इस काव्य से होता है। विप्रलम्भशृङ्गार को इस काव्य में स्थान नहीं है। सन्देश-काव्य के प्रारम्भिक श्लोक से काव्य की स्थिति का आभास हो जाता है। यथा -

कश्चित्काले बलवतिकलौ केरलार्थे तुरुष्कै-<br>
राक्रान्ते तत्करहृतधनो भूसुरः कातरात्मा।<br>
नश्यन्नानाविभवविधुरं नावलम्बं कुटुम्बं।<br>
पश्यन्दीनो दिनमनुदशां शोचनीयाममासीत्।।

मैसूर के टीपू सुलतान ने जब केरल पर आक्रमण किया था, उस समय कवि के कुटुम्ब की सम्पत्ति विनष्ट हो गई और आर्त होकर वह तिरुवनन्तपुर के महाराजा कार्तिक तिरुनाल से आर्थिक सहायता के लिये मिलता है। महाराजा ने धनादि से नम्बूदरी का सम्मान किया। काल के कुचक्र में नम्बूदरी रोगग्रस्त वापस चले गए। एक दिन ग्राममन्दिर में देवी भगवती का भजन कर रहे थे, उसी समय उन्होंने एक चातक को देखा तथा महाराजा के पास अपना सन्देश भेजा। सन्देश-काव्य के पूर्वार्द्ध में महाराजा का माहात्म्य है तथा उत्तरार्द्ध में उसका अनुग्रह वर्णित है।

इस काव्य में वर्णित देवता, वहाँ के देवालय, नदियाँ, महानगर, तीर्थक्षेत्रों का सांस्कृतिक दृष्टि से महत्त्व है। कवि ने चातक को प्रसिद्ध पद्मनाभपुर प्रासाद जाने के लिये कहा है, वहाँ राजा का निवास स्थान है। अन्त में वह सन्देश प्राप्तकर्त्ता राजा का विवरण देता है। यहीं पर काव्य समाप्त होता है।

## जैन सन्देशकाव्य

उपर्युक्त शृङ्गारप्रधान सन्देशकाव्यों की धारा सम्प्रदायमुक्त है। मेघदूत इन सभी काव्यों का आदर्श रहा है। जैन सन्देशकाव्यों की भावधारा तथा प्रवृत्ति इनसे सर्वथा भिन्न कही जा सकती है। कालिदास के मेघदूत का अनुकरण तो जैनसन्देशकाव्यों के प्रणेताओं ने किया, पर सन्देशकाव्य की विधा को उन्होंने शृङ्गार के प्राधान्य के स्थान पर धर्मप्रचार को प्रधानता दी, अनेक जैन सन्देश-काव्यों में तो शृङ्गार रस सर्वथा अनुपस्थित है।

## जम्बू-कवि : चन्द्रदूत

'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये उपलब्ध सन्देशकाव्यों में जम्बू-कवि द्वारा प्रणीत चन्द्रदूत भी सन्देश-काव्यों में महत्त्वपूर्ण है। जम्बू-कवि का समय दशम शताब्दी का उत्तरार्द्ध माना जाता है। इनका चन्द्रदूत-काव्य विरह-सन्देश है। यमक की प्रधानता के कारण यह काव्य पाण्डित्य का द्योतक बन गया है। इनके 'चन्द्रदूत' की परम्परा पर परवर्ती समय में विनयप्रभु, कृष्णचन्द्र तर्कालंकार, विमलकीर्ति और विनय-विजयगणि आदि ने 'चन्द्रदूत'

काव्य की रचना की। इनमें 'चन्द्र' को दूत के रूप में कल्पित किया है। जम्बू कवि ने 'जिनशतक' तथा 'मुनिचरित' नामक दो ग्रन्थ भी लिखे हैं।

## विक्रम कवि का नेमिदूत [1]

'नेमिदूत' काव्य किसी विक्रम कवि का लिखा हुआ है। इसके जन्म के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद पाया जाता है। कुछ विद्वानों के अनुसार यह खम्भात का रहने वाला था, १४वीं शताब्दी के श्वेताम्बर एवं खरतर गच्छाधीश श्रीजिनेश्वरसूरि का श्रावक भक्त था। कुछ विद्वान् इसे वि. की १५वीं शताब्दी में मानते हैं।

**नेमिदूत की कथा :** इस काव्य की कथावस्तु जैनियों के तीर्थंकर श्रीनेमिनाथ जी के जीवन से सम्बद्ध है। इसमें नायिका की प्रणय-कथा है, जिसके अनुसार नायक नेमि हैं, जो पहले द्वारका के राजा थे, किन्तु उन्होंने अपना राज्य छोड़कर मुनिवृत्ति अपनाई और रैवतक पर्वत पर तप करने लगे। राजीमती, जिससे उनका विवाह होने वाला था, यह वृत्तान्त सुनकर मूर्छित होती है। वह उन्हें अपने मन में पति रूप से ही मानती है। प्रथम वह वृद्ध ब्राह्मण को दूत बनाकर भेजती है, पश्चात् पिता की आज्ञा से वह स्वयं सखी के साथ रैवतक पर्वत पर पहुँचती है।

अपनी दीन-दशा का वर्णन करती हुई राजीमती श्री नेमिनाथजी से द्वारिका चलने की प्रार्थना करती है। इस प्रसंग में द्वारिका नगरी के सौन्दर्य और वैभव का वर्णन किया गया है। सब कुछ सुनकर नेमि विमुख रहे, तब सखी ने राजीमती की करुण अवस्था का वर्णन किया। अन्त में श्री नेमिनाथजी राजीमती पर दयाभाव दिखलाते हैं और धर्मोपदेश द्वारा मोक्षसुख की प्राप्ति के लिए उसको योग की सहचरी बना लेते हैं।

**काव्य-समीक्षा :** 'मेघदूत' के पद्यों के अन्तिम चरणों को लेकर समस्यापूर्ति के रूप में यह काव्य लिखा गया है। समस्यापूर्ति के साथ-साथ कवि ने अपनी रचना में मूलभावों की रक्षा की है। इस काव्य में प्रसादगुण का शृङ्गारित माधुर्य है। गीतितत्त्व की विशेषता आदि से अन्त तक निर्भर है।

सम्पूर्ण काव्य में १२६ श्लोक हैं। समग्र काव्य राजीमती के विरह तथा विलाप के वर्णन से भरा हुआ है। काव्य में विप्रलम्भ शृङ्गार और शान्तरस का अपूर्व संगम है। राजीमती के विरह-वर्णन में काव्य में ३२ पद्य लिखे गये हैं, भाव और भाषा की दृष्टि से ये पद्य अनुपम हैं और राजीमती का करुण चित्र पाठकों के सामने उपस्थित करते हैं। यथा-

---

१. जैन प्रेस, कोटा से प्रकाशित।

या प्रागस्याः क्षणमिव नवैर्गीतवार्ताविनोदै-
रासीत् शय्या-तल विगलितैर्गल्लभागं विलंघ्य।
रात्रिं संवत्सरशतसमां त्वत्कृते तप्तगात्री
तामेवोष्णैर्विरहजनितैरश्रुभिर्यापयन्ती।। ९७।।

समस्यापूर्ति के बन्धन में रहते हुए भी कवि ने अपनी रचना में कहीं पर भी कृत्रिमता नहीं आने दी है। प्रासादिक भावमधुर भाषा में कवि ने अपनी कल्पना को और भी प्रौढ़ता प्रदान की है। इसमें सखी का दौत्य होने से 'नेमिदूत' नाम की व्याख्या नेमि के लिये दूत इस रूप में अभीष्ट है।

## मेरुतुंग का जैनमेघदूत [1]

जैन मेघदूत के रचयिता अंचलगच्छ मेरुतुङ्ग हैं। मारवाड़ में स्थित नाणी नामक ग्राम में इनका जन्म हुआ। इनके आचार्य श्री महेन्द्रप्रभसूरि थे। १३८१ ई. में इन्हें गच्छनायक की पदवी दी गई। १४१५ ई. में पूर्णिमा के दिन इस विद्वान् का स्वर्गवास हो गया। इस कवि ने लघुशतपदी, धातुपारायण, षड्दर्शन-समुच्चय, बालबोध व्याकरण, सूरिमंत्रकल्पसारोद्धार इत्यादि ग्रन्थों की रचना की।

**काव्य की कथा :** यदुकुल शिरोमणि प्रभु नेमिनाथजी बाल्यावस्था से ही इन्द्रिय सुखों से उदासीन थे। विवाह के अवसर पर सहस्र पशुओं के बलि किये जाने का समाचार पाकर घर-बार, पत्नी का त्याग करके मोक्ष-प्राप्ति के लिये वे रैवतक पर्वत पर तपस्या करते हैं। उनकी पत्नी राजीमती विरह से व्याकुल होकर मेघ के द्वारा अपना सन्देश पहुँचाती है। इस प्रसंग में श्रीनेमिनाथ जी की बालक्रीडा, पराक्रम-वर्णन और विवाहोत्सवादि का वर्णन करके राजीमती की विरहव्याकुल अवस्था का वर्णन है। मेघ द्वारा प्रभु नेमिनाथजी को सुनाये जाने वाले सन्देश को सुनकर राजीमती की सखियाँ कहती हैं कि अब उसे इस महामोह का प्रतिबोध रूपी शस्त्र से नाश करना चाहिये। राजीमती भी यह सुनकर शोक का परित्याग करके नेमिनाथजी के पास जाकर व्रत ग्रहण कर लेती है। स्वामी के ध्यान से तन्मयत्व पाकर मुक्तिपद प्राप्त करती है।

**काव्य-समीक्षा :** कालिदास के 'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये काव्यों से यह भिन्न है। मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध इसमें १६६ श्लोक हैं। कवि का भाषा पर पर्याप्त अधिकार है। प्रसाद गुण का अभाव है। काव्य में यत्र-तत्र क्लिष्ट और श्लिष्ट कल्पना से युक्त पद मिलते हैं। कामदेव की युद्ध-सज्जता का वर्णन करते हुए कवि कहता है -

---

१. शीलरत्नसूरि विरचित वृत्तिसहित, जैन आत्मानन्दसभा भावनगर से १९२४ ई. में प्रकाशित।

वानस्पत्याः कलकिशलयैः कोशिकाभिः प्रवालैः
तस्या राजन्निव तनुभृतो रागलक्ष्मीनिवासाः।
उद्यन्मोहप्रसवरजसा चाम्बरं पूरयन्तोऽ
भीकाभीष्टा मलयमरुतः कामवाहाः प्रशंसुः।। २।। ।। २।।

इस श्लोक के पूर्वार्द्ध में अपह्नुति और रूपक अलंकार है और उत्तरार्द्ध में उत्प्रेक्षा और श्लेष अलंकार है। एक ही पद्य में चार अलंकार हैं। काव्य का प्रारम्भ विप्रलम्भ शृङ्गार से ही है। वसन्त वर्णन-इत्यादि के प्रसंग में शृङ्गारमय वर्णन भी पाये जाते हैं। कवि ने कृष्ण की पत्नियों की श्रीनेमिनाथ के साथ सरस क्रीडाओं का ललित वर्णन किया है। अन्त में कवि ने काव्य का पर्यवसान शान्त रस में किया है। विचारतारतम्य और रस की दृष्टि से यह काव्य उच्च कोटि का है। जैन संस्कृत साहित्य में यह रचना विशिष्ट स्थान रखती है।

## चरित्रसुन्दरगणि का शीलदूत[1]

यह काव्य भी मेघदूत के पद्यों के अन्तिम चरणों को लेकर समस्यापूर्ति के रूप में लिखा गया है। श्रीचरित्रसुन्दरगणि सत्तपोगच्छ के नेता श्रीरत्नसिंहसूरि के शिष्य थे। कवि ने इसकी रचना १४३१ ई. में गुजरात प्रान्त के खम्भात तीर्थ में की है। इसके अतिरिक्त लेखक के अन्य ग्रन्थ हैं - कुमारपाल-महाकाव्य, आचारोपदेश और महीपालचरित।

**काव्य की कथा :** स्थूलभद्र नामक एक जैन राजकुमार पिता की मृत्यु का समाचार सुनकर विरक्त होकर पर्वत पर आश्रम में रहने लगता है। जैनधर्म की दीक्षा लेने के पश्चात् जब वह अपनी नगरी में लौट आता है तब उसकी रानी कोशा उसको पुनः गृहस्थाश्रम में आने के लिये प्रेरित करती है। इस प्रसंग में वह अपनी दीनावस्था का वर्णन करती है, संयम के अतिरिक्त दानधर्म, दयाभाव और परोपकार को मुख्य धर्म बताती है, बार-बार पति से राजधानी लौट आने का अनुरोध करती है। इस प्रसंग में राजधानी का उदात्त और शृङ्गारमय वर्णन है। रानी के वचनों का स्थूलभद्र पर प्रभाव न देखकर रानी की चतुरा नामक सखी रानी की विरहावस्था का वर्णन करती है। ये वचन सुनकर स्थूलभद्र अपनी रानी से कहता है- "आर्ये तुम भी जैन धर्म को स्वीकार कर लो, शील को अपनाओ, गुणी पुरुषों के लिये दान दो और तप के द्वारा अपनी आत्मा शुद्ध करो।" यह उपदेश सुनकर कोशा की भोग-तृष्णा नष्ट हो जाती है और वह जैनधर्म का पालन करती हुई, शील-साधना से पति-प्रेम के प्रभाव से स्वर्ग जाती है। सूरीश पद प्राप्त करके स्थूलभद्र भी स्वर्ग चला जाता है।

१. यशोविजय जैन ग्रन्थमाला वाराणसी से वीर सम्वत् २४३६ में प्रकाशित।

**काव्य-समीक्षा :** मेघदूत के पद्यों के चतुर्थ चरण को लेकर समस्या पूर्ति के रूप में यह काव्य लिखा गया है। इसमें शील की प्रधानता होने से इसका 'शीलदूत' नाम रखा है। इस काव्य में विप्रलम्भ शृङ्गार की अपेक्षा शान्त रस की प्रधानता है। कवि ने सर्वत्र अपनी मौलिक कल्पना-शक्ति का परिचय दिया है। काव्य की भाषा सरस तथा ललित है। सुन्दर उत्प्रेक्षा, श्लेष तथा अनुप्रास की छटा दर्शनीय है। गंगा की उठती हुई तरंगों को लेकर सुन्दर उत्प्रेक्षा की है -

**दीक्षामेषा तव सुरनदी वारयत्यूर्मिरावैः।**
**पश्य स्वामिन् बहुपरिचिता प्रेयसीवेयमुच्चैः।। ४४।।**

कवि ने राजधानी का उदात्त और शृङ्गारमय वर्णन किया है। विरहिणी कोशा की उत्सुकता, स्मृति और उत्कण्ठा का वर्णन सजीव चित्र उपस्थित करता है। कहीं-कहीं शृङ्गार रस के प्रसंग में कही गयी उक्तियों को सुन्दर ढंग से शान्तरसपरक बनाया है। स्थूलभद्र अपने वैराग्य का वर्णन करता है -

**नारी यस्मिन्नमृतसदृशी मे बभूवाद्य यावद्**
**रागग्रस्ते मनसि मदनव्यालविध्वस्तसंज्ञे।**
**ध्वस्ते रागे गुरुभिरभवत् क्ष्वेडवत् साऽप्यनिष्टा**
**या तत्र स्याद् युवतिविषये सृष्टिराद्येव धातुः।। ८६।।**

## वादिचन्द्रसूरि का उपवनदूत [1]

सप्तदश शतक के लगभग लिखा हुआ वादिचन्द्रसूरि का 'पवनदूत' भी मेघदूत के अनुकरण पर ही उज्जयिनी के विजयनरेश की कथा पर आश्रित है। इस सन्देश-काव्य के अतिरिक्त लेखक ने 'ज्ञानसूर्योदय'[2] नामक नाटक भी लिखा है। इस नाटक में जैनियों के दिगम्बर सम्प्रदाय के धार्मिक सिद्धान्तों पर प्रकाश डाला गया है। औफ्रेट महाशय इस नाटक को ई. १५८० का लिखा हुआ मानते हैं। तदनुसार पवनदूत भी इसी के आस-पास का लिखा होना चाहिये। श्री एस.के.दे. के अनुसार सत्रहवीं शताब्दी लेखक का कार्यकाल है।[3]

---

१. जैनसाहित्य प्रकाशक कार्यालय बम्बई से १६१४ ई. में प्रकाशित।
२. जैन ग्रन्थावली बम्बई में प्रकाशित।
३. **'संस्कृत साहित्य का इतिहास'**, क्लासिकल पीरियड, प्र. भाग, पृ. ३७३, पा.टि., लेखक एस.एन. दासगुप्त)

**काव्यसार :** विजयनरेश नामक उज्जयिनी का राजा था। उसकी प्रिय रानी तारा को जब अशनिवेग नामक विद्याधर हर कर ले जाता है तब वियोगावस्था में राजा पवन को दूत बनाकर भेजता है। विरह-वर्णन के बाद वह पवन को प्रिया के पास पहुँचने का मार्ग बतलाता है। मार्ग का वर्णन भी 'मेघदूत' के अनुकरण पर है। राजा का सन्देश लेकर पवन अशनिवेग के नगर में पहुँचता है। फिर उसके महल में जाकर तारा को उसके प्रिय का सन्देश सुनाता है। तदनन्तर अशनिवेग से तारा को लौटा देने का परामर्श देता है। अशनिवेग युद्ध की धमकी देता है, किन्तु उसकी माता तारा को पवन के साथ लौटा देती है। पवन तारा को लेकर वापिस लौट जाता है और विजयनरेश को सौंपता है।

**काव्य-समीक्षा :** इस काव्य की कथा काल्पनिक है, इसमें १०१ श्लोक मन्दाक्रान्ता छन्द में निबद्ध हैं। वियोग-शृङ्गार का चित्रण है। भाषा प्रवाहपूर्ण, प्रासादिक है। भावों के अनुरूप भाषा है। अपनी पत्नी तारा के प्रति विजयनरेश के उच्च भावों का कवि ने निदर्शन किया है। यथा -

> **नार्यस्तारामनु च भुवने भाग्यसौभाग्यवत्यो**
> **नार्यस्तारामनु च भुवने शीलसम्पन्ननिवासाः।**
> **नार्यस्तारामनु च भुवने भर्तृभक्त्यैकरागाः**
> **नार्यस्तारामनु च भुवने दीनदानप्रदात्र्यः ।। ३३।।**

कवि ने यहाँ तारा के सौभाग्य, शील, पतिभक्ति आदि का उत्कृष्ट चित्रण किया है। रानी की विरहावस्था का चित्र भी भावपूर्ण है। कहीं-कहीं मेघदूत की छाया स्पष्ट है। उच्चकोटि की कविता के साथ ही इस काव्य में उच्च नैतिक, धार्मिक भाव भी समाविष्ट हैं। यथा -

१. प्रायो भवति महतां संगतेः पापहानिः ।। ५।।
२. प्रायः सन्तः सकलसमये रङ्गभङ्गे न शूराः।। ४।।
३. प्रायः सन्तः शिशुतरुणिषु ह्यार्द्रचित्ता भवन्ति।। १६।।

## अज्ञात कवि का चेतोदूत [1]

किसी अज्ञात कवि का (समय अनिर्धारित) 'चेतोदूत' भी मेघदूत के पद्यों के अन्तिम चरणों को लेकर समस्यापूर्ति के रूप में लिखा गया है।

काव्य में कोई विशेष कथा नहीं है। एक शिष्य अपने गुरु के श्री-चरणों में प्रसत्ति (दया-दृष्टि) को ही प्रेयसी बनाकर अपने चित्त को उसके पास दूत बनाकर भेजता है। मन्दाक्रान्ता छन्द में १२९ श्लोक हैं।

---

१. जैन आत्मानन्दसभा, भावनगर से वि.सं. १९७० में प्रकाशित।

**काव्य-समीक्षा :** 'मेघदूत' में विप्रलम्भ शृङ्गार के प्रसंग में कही गई उक्तियों को बड़े कुशल ढंग से शान्ति और भक्ति के वातावरण में प्रयुक्त किया गया है। इस काव्य में प्रसाद गुण है, भाषा भावों के अनुकूल है। लेखनशैली तथा विचार-तारतम्य में मेघदूत की छाया होने पर भी विषय में नवीनता है। काव्य-गुणों के साथ-साथ एक धार्मिक ग्रन्थ की भी विशेषतायें हैं। समस्यापूर्ति का सौन्दर्य निम्नांकित पद्य में देखिये -

आशाबद्धो गमयति दिनान् दैन्यवानेष साक्षा-
त्तस्यस्वामिन्! यदि न भविता संगमस्त्वत्प्रसत्तेः।
स स्तोकाम्भः स्थितशफरिकेवातिदुःखातिरेका-
त्मीनक्षोभाच्चलकुवलयश्रीतुलामेष्यतीति ।।

इस काव्य में परोपकार, करुणा, अहिंसादि पवित्र भावनाओं को चित्रित किया गया है। साहित्यिक सौन्दर्य के साथ-साथ इस काव्य में धार्मिक-ग्रन्थ की उदात्त भावनाओं का चित्रण भी किया है।

## श्रीमेघविजय का मेघदूत-समस्यालेख[1]

श्री मेघविजय जैन मुनि थे। व्याकरण, न्याय, धर्मशास्त्र, ज्योतिष, अध्यात्म के भी वे विद्वान् थे। मेघविजय की काव्य-प्रतिभा विलक्षण थी। 'सप्त-सन्धान' महाकाव्य में इनकी वर्णना-शक्ति, कल्पना तथा भाषासौन्दर्य का दर्शन होता है। इन्होंने युक्तिप्रबोध नामक नाटक की रचना की है।

'मेघदूत' की अन्तिम पंक्ति को समस्या मानकर यह काव्य 'मेघदूत-समस्यालेख' १७वीं शताब्दी में लिखा गया है।

**काव्य-सार :** इस काव्य में कवि ने अपने गुरु श्री विजयप्रभसूरि के पास मेघ द्वारा सन्देश भेजा है। मेघविजयजी अपने गुरु के आदेश से औरंगाबाद में अपना चातुर्मास्य प्रारम्भ करते हैं। भाद्रपद मास में पंचमी के दिन वे अपने गुरु के वियोग से व्याकुल होते हैं। इसी समय आकाश में बादल देखते हैं और उसे वे अपना सन्देश देकर गुरु के पास भेजते हैं। मेघ औरंगाबाद से देवपत्तन जाता है। कवि ने इस प्रसंग में औरंगाबाद, देवगिरि पर्वत, एलौर पर्वत, तापी नदी, नर्मदा नदी, भृगुपुर, हरिगृह नगर और द्वीपपुरी (देवपत्तन) का रोचक वर्णन किया है। देवपत्तन में कवि ने गुरु के आश्रम का वर्णन किया है। गुरु के तप, तेज, व्रत का और उदात्त चरित्र का वर्णन किया है। कवि ने अपने गुरु विजयप्रभसूरि का जीवनवृत्त, महिमा और आश्रम का वर्णन करने के बाद अपना सन्देश सुनाने की मेघ से प्रार्थना की है।

---

१. जैन आत्मानन्दसभा, भावनगर से वि.सं. १९७० में प्रकाशित।

सन्देश में कवि ने गुरु के प्रताप की महिमा गायी है। तदनन्तर गुरु के वियोग में अपनी व्याकुल अवस्था का वर्णन किया है। अन्त में गुरु से प्रार्थना की गई है कि वह अवसर कब आयेगा जब ध्यानावस्था में गुरु की साक्षात् स्तुति कर सकेगा। गुरु के हृदय में आश्रय पाने की कामना कब पूर्ण होगी ?

गुरु को सन्देश सुनाकर उसका प्रत्युत्तर लाने का मेघ को परामर्श दिया गया है।

कवि की प्रार्थना सुनने के बाद मेघ उसके गुरु के पास जाकर और गुरु का प्रतिसन्देश लेकर लौटता है। गुरु की कुशलवार्ता तथा कृपादृष्टि की वार्ता पाकर कवि प्रसन्न होता है।

**काव्य-सौन्दर्य :** यह काव्य दूतकाव्य तथा समस्यापूर्ति इन दोनों दृष्टिकोणों से बड़ा ही महत्त्वपूर्ण है। मन्दाक्रान्ता छन्द है। अन्तिम श्लोक अनुष्टुप् छन्द में है, जहाँ कवि ने अपना उल्लेख किया है। 'मेघदूत' के अनुकरण पर लिखे गये इस काव्य की भाव और विषय में भिन्नता है। अङ्गी रस शान्त है। मेघदूत के पद की चतुर्थ पंक्ति को समस्या मानकर यह काव्य लिखा गया है। कवि ने औरंगाबाद की समृद्धि का सुन्दर वर्णन किया है। मेघदूत में जिस प्रकार अलका नगरी का शृङ्गाररसपूर्ण वर्णन किया है, उसी प्रकार देवकपत्तन नामक नगरी का वर्णन है। कवि ने समस्या-पूर्ति में कुशलता का परिचय दिया है। 'मेघदूत' में यक्ष अपनी प्रेयसी की विरहावस्था का वर्णन करते हुए कहता है -

**साभ्रेऽह्नीव स्थलकमलिनी न प्रबुद्धा न सुप्ता।। २। २८।।**

इस काव्य में वैरिसिंह जब व्रतचर्या के लिये माता की आज्ञा माँगता है, तब माता की अवस्था का वर्णन इस प्रकार है-

**जाता माताऽवचनविषयाऽसह्यदुःखाभिघातात्**
**साभ्रेऽह्नीव स्थलकमलिनी न प्रबुद्धा न सुप्ता।। १०३।।**

कवि ने विरहावस्था के प्रसंग में प्रयुक्त हुई पंक्ति को कुशलता से वात्सल्य-भाव के प्रसंग में प्रयुक्त किया है। माधुर्य और प्रसाद गुण तथा वैदर्भी शैली से परिपूर्ण इस काव्य में पाठक को 'मेघदूत' काव्य के आनन्द की प्राप्ति होती है।

## विनय-विजयगणि का इन्दुदूत[1]

विनय-विजयगणि ने वि. अष्टादश शतक के पूर्वार्द्ध में 'इन्दुदूत' की रचना की। इसमें एक शिष्य जोधपुर से अपने गुरु विजयप्रभुसूरीश्वर के पास सूरत में चन्द्रमा को दूत बनाकर अपना सन्देश भेजता है। विनय-विजयगणि ने इन्दुदूत काव्य के अतिरिक्त संस्कृत, प्राकृत और गुजराती भाषा में भी ग्रन्थ-रचना की है।

१. श्री जैन साहित्यवर्धक सभा, शिरपुर से सं. १९४६ में प्रकाशित।

**काव्य की कथा :** श्रीविजयप्रभसूरीश्वर महाराज सूर्यपुर में चातुर्मास बिताते हैं। उनकी आज्ञा से उनके शिष्य विनय-विजयगणि भी मारवाड़ में जोधपुर नगर में चातुर्मास बिताने के लिये जाते हैं। भाद्रपद की पूर्णिमा को चन्द्रमा को देखकर उनके मन में गुरु के पास सन्देश भेजने का विचार आता है। चन्द्रमा को दूतकार्य में नियुक्त करते समय वे उसका स्वागत करके, उसके सभी सम्बन्धियों का कुशल पूछकर प्रशंसा करते हैं। चन्द्रमा जोधपुर से सूरत नगर तक जाता है। कवि ने चन्द्रमा को सुवर्णाचल पर्वत पर विश्राम करने के बाद पार्श्वनाथजी की पूजा करने के पश्चात् अर्बुदाचल पर्वत पर पहुँचने के लिये कहा है। तत्पश्चात् सरस्वती नदी को पार कर अहमदाबाद, बड़ौदा, भड़ौच और नर्मदा नदी तथा तापी नदी होते हुए सूरत जाने का परामर्श है। कवि ने सूरत नगरी के वैभव का वर्णन करते हुए वहाँ के विश्रामालय, व्याख्यान-मण्डप का वर्णन किया है। इसके पश्चात् सिंहासन पर विराजित तप-गणपति महाराज श्री विजयप्रभसूरि की प्रशंसा करते हुए चन्द्रमा को उन्हें वन्दन करने को कहा है। गुरुकृपा से चन्द्रमा के कष्टों के नष्ट हो जाने की कामना से कवि ने एकान्त में अभिवादनपूर्वक गुरु को अपना सन्देश सुनाने के लिये प्रार्थना की हैं।

**काव्य-सौन्दर्य :** 'मेघदूत' के समान यह दूत-काव्य भी मन्दाक्रान्ता छन्द में है। १३१ श्लोकों के इस काव्य में अङ्गी रस शान्त है। यत्र-तत्र गुरुविषयक भक्तिभाव की व्यञ्जना है। उदात्त चरित्र-चित्रांकन में भाषा प्रौढ़ और सरस है-

स्फूर्जद् भाग्यान् कतिचन दृशा स्निग्धया लोकयन्तं
कांश्चिच्चेषत्स्मित-कलनया स्वायतीन् प्रीणयन्तम्।
पूर्वोपात्तास्खलितसुकृतश्रेणिसौभाग्यभाजः
कांश्चिन् मौली करघटनया लब्धसिद्धीन् सृजन्तम्।। ।११४।।

कवि ने नगरों के, नदियों के और जैन मन्दिरों के सरस और भव्य वर्णन प्रस्तुत किये हैं। यथा, सूरत के जैन मन्दिर के वर्णन में कवि कहता है-

शिल्पिप्रष्ठैः रचितविवियानेकविज्ञानहृद्यम्
हिङ्गुस्वाद्यैः कनकरवचितैवर्णकैर्वर्णनीयम्।
दत्ताऽनन्दं सहृदयहृदां वृन्दमर्हद्गृहाणां
चित्रैश्चित्रं क इह न जनो वीक्ष्य चित्रीयतेऽन्तः।।
।।१००।।

कवि ने राजद्रङग की मुग्ध रमणियों के शृङ्गाररससिक्त वर्णन किये हैं। अङ्गी रस शान्त होने से यत्र-तत्र परोपकार, श्रद्धा और गुरुभक्तिभाव का इस काव्य में प्राधान्य है। भाषा प्रासादिक, प्रवाहपूर्ण है। उपमा, अनुप्रास के साथ अर्थालंकार का सौन्दर्य भी द्रष्टव्य है। यथा-

१. स्वादीयः स्यात् कदशनमपि स्नेहधारोपसिक्तम्।।१२।।
२. प्रोत्तुंगानां भवति महतैवापनेयो विरोधः।।३५।।

## अन्य जैन सन्देशकाव्य

उपर्युक्त सन्देश काव्यों के अतिरिक्त कतिपय अन्य काव्य भी इसी विधा में जैन परम्परा में लिखे गये। इनमें ऊपर उल्लिखित 'इन्दुदूतम्' के अतिरिक्त जम्बू कवि का भी 'इन्दुदूतम्' जिनरत्नकोष में उल्लिखित है, जिसका अन्य नाम 'चन्द्रदूतम्' भी मिलता है। इसमें २३ मालिनी छन्द हैं। कवि का देश-काल अज्ञात है।[1]

'चन्द्रदूतम्' के रचयिता खरतरगच्छीय मुनि विमलकीर्ति हैं। इस काव्य की रचना १६८१ वि.सं. में हुई। इसमें मेघदूत के प्रत्येक पद्य के अन्तिम चरण की समस्यापूर्ति करते हुए कवि स्वयं चन्द्रमा को दूत बनाकर शत्रुञ्जय तीर्थ में स्थित भगवान् ऋषभदेव को सन्देश भेजता है।[2]

'मनोदूतम्' के कर्ता का नाम तथा देश-काल अज्ञात है। इसमें ३०० पद्य हैं। इसकी हस्तलिखित प्रति पाटण के ग्रन्थाकार में है।[3] इसी प्रकार के एक अन्य काव्य 'हंसपादाङ्कदूतम्' का उल्लेख मात्र मिलता है।[4]

## बौद्ध सन्देशकाव्य

**मातृचेट : कनिष्कलेख** मातृचेट प्रथम शती ई. के सुप्रसिद्ध सम्राट् कनिष्क और महाकवि अश्वघोष के समकालीन थे। कवि के उदात्त व्यक्तित्व से प्रभावित होकर कनिष्क ने उनका साहचर्य करने के लिए राज्यसभा में आने के लिए आमन्त्रण दिया, किन्तु वे नहीं आये। कनिष्क को जो उत्तर मातृचेत ने भेजा वह 'कनिष्कलेख' के नाम से प्रसिद्ध है। इसका केवल तिब्बती अनुवाद मिलता है। इसके ८५ पद्यों में राजा को सद्धर्म की प्रेरणा देते हुये, पशु-हिंसा से विरत रहने की सीख दी गयी है।

**नागार्जुन : सुहल्लेख**-दूसरी शती ई. के प्रसिद्ध दार्शनिक नागार्जुन का 'सुहल्लेख' सन्देश-काव्य के रूप में है। इसमें नागार्जुन ने किसी राजा (सातवाहन) के पास बौद्ध-जीवन-दर्शन का सन्देश भेजा है। इसका पूरा नाम आर्य-नागार्जुन-बोधिसत्व सुहल्लेख है। इसका एक पद्य सुभाषितावली में मिलता है-

---

१. **जैनमेघदूतम्**- सं. रविशंकरमिश्र, भूमिका, पृ. १०
२. वही, पृ. ११
३. वही, पृष्ठ १३
४. वही, पृष्ठ १५

विषस्य विषयाणाञ्च दूरमत्यन्तमन्तरम्।
उपभुक्ते विषं हन्ति विषयाः स्मरणादपि।।

## चन्द्रगोमिन्-शिष्यलेख-काव्य

चन्द्रगोमिन् बौद्ध थे और रत्नकीर्ति नामक राजा के गुरु थे। उन्होंने अपने शिष्य पर राजमद का प्रभाव देखकर उसके पास एक पत्र भेजा, जो शिष्यलेख-काव्य नाम से अमर हुआ। अपनी कोटि की यह कृति विरल है। इस काव्य में ११४ पद्य हैं। इसमें इन्होंने शिष्य को संसार की असारता पर मार्मिक और विशद शैली में व्याख्यान दिया है। आरम्भ के १८ पद्यों में त्रिरत्न की प्रशंसा है। इसके पश्चात् वैदिक धर्मानुसार मरणान्तर की शोचनीय स्थिति का निदर्शन है और परोपकार को मोक्ष का श्रेष्ठ साधन बतलाया है।

**निष्कर्ष :** विश्व की किसी अन्य भाषा में दूतकाव्य या सन्देशकाव्य की इतनी सम्पन्न तथा दीर्घकालिक परम्परा नहीं है, जितनी संस्कृत में। संस्कृत भाषा में कालिदास के पश्चात् लगभग दो सहस्र वर्षों तक दूतकाव्य के सर्जन की परम्परा निर्बाध रूप से चली आ रही है। कालिदास का मेघदूत इस परम्परा का न केवल उपजीव्य है, वह दूतकाव्यपरम्परा की सबसे मौलिक और श्रेष्ठ रचना भी है। मेघदूत ने समस्त दूतकाव्यपरम्परा को अनुप्राणित और प्रेरित किया। यद्यपि परवर्ती कवियों ने कालिदास की इस कालजयी कृति का अनुकरण ही अधिक किया है, पर दूतकाव्य की सुदीर्घ परम्परा में नवीन प्रयोग भी कम नहीं हुए। जैन कवियों ने इसमें शृङ्गार के स्थान पर शान्त रस को अङ्गी बनाया, तो कुछ कवियों ने नायक-नायिका के स्थान पर शिष्य और गुरु, यहाँ तक कि दरिद्र व्यक्ति और राजा तक की सन्देश-प्रेषक और सन्देशगृहीता के रूप में अवतारणा कर डाली है। शृङ्गार की विषयवस्तु के स्थान पर हंससन्देश जैसे काव्यों में दार्शनिकता तथा आध्यात्मिकता का समावेश हुआ। गोपियों और कृष्ण के प्रेम को आधार बनाकर लिखे गये दूतकाव्य में भक्ति, रस तथा वैष्णव धर्म को अभिव्यक्ति मिली।

दूतकाव्यों की सबसे उल्लेखनीय विशेषता उनमें भौगोलिक स्थानों और सामाजिक स्थितियों का चित्रण है। कवियों को इस काव्यविधा में अपने आसपास के प्रदेशों, परिचित नगरों, ग्रामों तथा अपने परिवेश का आँखों देखा वर्णन करने का अवसर मिला।

इस प्रकार कालिदास की मौलिक परिकल्पना तथा प्रातिभ उन्मेष न होते हुए भी उनसे प्रेरित संस्कृत दूतकाव्यपरम्परा हमारे साहित्य की अमूल्य निधि है तथा साहित्यिक सौन्दर्य का उत्कृष्ट रूप भी इसमें मिलता है।

दशम अध्याय

# जैन-महाकाव्य तथा चरितकाव्य

जैन-संस्कृत-वाङ्मय में काव्य-लेखन की परम्परा का बीजारोपण ईसवी सन् की द्वितीय शताब्दी से प्रारम्भ हुआ है। जबकि समन्तभद्र ने संस्कृत भाषा में स्तुतिकाव्य की सर्जना की। इस समय जन सामान्य की भाषा प्राकृत थी। जैन कवियों की अभिरुचि प्राकृत भाषा में ग्रन्थ-प्रणयन करने की थी। शनैः शनैः जैनाचार्यों ने भी अपने सद्विचारों और मनोभावों को प्रस्तुत करने के लिए संस्कृत भाषा को माध्यम बनाया। डॉ. भोलाशंकर व्यास के शब्दों में, जैनों को अपने मत एवं दर्शन को अभिजात वर्ग पर थोपने के लिए, साथ ही ब्राह्मण धर्म की मान्यताओं का खण्डन करने के लिए संस्कृत को चुनना पड़ा।[1] वस्तुतः जैन काव्य-साहित्य की, ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों से पांचवी शताब्दी तक कतिपय उल्लेखनीय कृतियाँ ही प्राप्त होती हैं। पांचवी से दसवीं शताब्दी तक आकर ग्रन्थों के रूप में ऐसी विशाल रचनाएँ मिलती हैं, जिन्हें प्रतिनिधि रचनाएँ कहा जा सकता है, किन्तु इनकी संख्या अत्यल्प है! ग्यारहवीं से अठारहवीं शताब्दी तक एतद्विषयक रचनाएँ, प्रचुर मात्रा में उपलब्ध होती हैं।[2] अतएव, भारतीय साहित्य के विकास में जैनाचार्यों के योगदान की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा डॉ. विण्टरनित्स ने की है।[3]

जैन संस्कृत-वाङ्मय में महाकाव्य विधा का प्रारम्भ पाँचवी शदी के पश्चात् हुआ है। जैन कवियों ने आगमों से दर्शन और आचार तत्त्व, पुराणों से चरित, लौकिक संस्कृत काव्यों से प्रेम और काव्य तत्त्व, नीतिग्रन्थों से राजनीति, विश्वास एवं सांस्कृतिक परम्पराओं एवं स्तोत्रों से भावात्मक अभिव्यञ्जनाएँ ग्रहण कर पौराणिक तथा चरितप्रधान महाकाव्यों का प्रणयन किया।

## जैन काव्यों की विशेषताएं[4]

१. ब्राह्मण काव्य नायक के एक जन्म की ही कथा का वर्णन करते हैं, परन्तु जैन संस्कृत काव्य अनेक जन्मों के द्वारा व्यक्तित्व के उदय तथा सम्पूर्णता को लक्ष्यकर नाना जन्मों की कथा सुनाते हैं। आरम्भिक कथानक में काम तथा अर्थ का भरपूर रोचक चित्रण रहता है तथा श्रोताओं का सहज मनोरञ्जन होता है, परन्तु कथानक की गति

---

१. **संस्कृत कवि दर्शन,** चौखम्बा, वाराणसी, वि.सं. २०५०, आमुख पृ. १८,
२. डॉ. गुलाबचन्द्र चौधरी, **जैन साहित्य का बृहद् इतिहास,** भाग-६ पृ. ७
३. **The Jainas in the history of Indian literature** by Winternitz, Edited by Jina Vijaya Muni, Ahmedabad 1946. P.
४. पद्मभूषण आचार्य बलदेव उपाध्याय, **संस्कृत साहित्य का इतिहास** पृ. २४०

के साथ मनोरञ्जन की गति धीमी पड़ जाती है। इन काव्यों की परिणति शान्त रस में ही होती है। शृङ्गार, वीर आदि रसों का चित्रण अङ्गरस के रूप में ही किया जाता है।

२. जैन कवि अपने धर्म की अभिवृद्धि के लिए ही काव्य का आश्रयण करता है। वह त्याग, संयम तथा अहिंसा के आदर्श की व्याख्या के निमित्त उपदेश देने से नहीं चूकता।

३. जैन काव्यों में जैनधर्म के उपदेष्टा तीर्थंकर, धार्मिक पुरुष और लोकोपकारी व्यक्ति भी नायक होते हैं। जैन तत्त्वों की शिक्षा जैन काव्यों का अविभाज्य अङ्ग होता है।

## वराङ्गचरित

वराङ्चरित जैन परम्परा के महाकाव्यों में सर्वप्रथम गणनार्ह महाकाव्य है। जैसा इसके नाम से ही स्पष्ट है, यह एक चरितकाव्य है। इसके रचयिता का नाम तथा देश-काल इदमित्थन्तया निर्णीत नहीं है।

**कविपरिचय तथा रचनाकाल :** इस काव्य में कोई प्रशस्ति नहीं है और न तो कहीं ग्रन्थकार का नामोल्लेख ही हुआ है। बाह्य साक्ष्यों में सर्वप्रथम उद्योतनसूरि ने कुवलयमाला वि.सं. ८३५ (७७८ ई.) में वराङ्गचरित और उसके रचयिता 'जटिल' का उल्लेख किया है। जिनसेन ने हरिवंशपुराण ८४० वि.सं. (७८३ ई.) में वराङ्चरित की प्रशंसा की है। इसी प्रकार आदिपुराण वि.सं. ८९५ (८३८ ई. के लगभग) के रचयिता जिनसेन (पूर्वोक्त जिनसेन से भिन्न) ने केवल जटाचार्य की प्रशंसा की है।[1] इस प्रकार स्पष्ट है कि वराङ्चरित के रचयिता जटाचार्य या जटासिंहनन्द्याचार्य हैं।[2] प्रस्तुत ग्रन्थ में कवि ने अपने पूर्ववर्ती किसी भी कवि का उल्लेख नहीं किया है। इस काव्य के सम्पादक डॉ. आ. ने. उपाध्ये ने जटासिहं नन्दि का समय सातवीं शती ईसवी का अन्त बतलाया है।[3] अतएव, वराङ्गचरित[4] की रचना की न्यूनतम सीमा आठवीं शदी के प्रथम चरण को माना जा सकता है!

**कलेवर तथा विषयवस्तु :** इस महाकाव्य में बाईसवें तीर्थङ्कर नेमिनाथ तथा श्रीकृष्ण के समकालिक वराङ्ग नामक पुण्य पुरुष का जीवन-चरित्र विस्तार से वर्णित है। इसमें ३१ सर्ग और कुल २८१५ श्लोक हैं। कथानक इस प्रकार है-

---

१. आदिपुराण १।३५
२. जैन साहित्य का बृहद् इतिहास, भाग-६, पृ. १८७
३. वही, पृ. १८८
४. यह महाकाव्य मराठी अनुवादसहित पं. जिनदास पार्श्वनाथ फड़कुले द्वारा सम्पादित होकर रावजी सखाराम दोशी, सोलापुर द्वारा सन् १९२७ ई. में प्रकाशित है।

विनीत देश के उत्तमपुर नगर में राजा धर्मसेन और रानी गुणवती से वराङ्ग नामक राजकुमार हुआ। युवावस्था प्राप्त करने पर उसका विवाह १० राजकुमारियों से होता है। भगवान् नेमिनाथ के प्रधान शिष्य वरदत्त से राजा धर्मसेन और राजकुमार दोनों धर्म-श्रवण करते हैं। संसार की निस्सारता को समझकर वराङ्ग उनसे अणुव्रत ग्रहण कर सभी प्राणियों के प्रति मैत्री और प्रेम का आचरण प्रारम्भ करता है। राजा वराङ्ग की गुणवत्ता से प्रभावित होकर उसे युवराज बना देता है। इससे वराङ्ग की सौतेली माता मृगसेना और उसका पुत्र सुषेण ईर्ष्यावश वराङ्ग को भगाने के लिए सुबुद्धि नामक मंत्री से सहायता मांगते हैं। मंत्री द्वारा सुशिक्षित एक दुष्ट घोड़ा वराङ्ग को चढ़ने के लिए दिया जाता है। वह एक घने वन में ले जाकर वराङ्ग को पटक देता है। वहाँ एक बार व्याघ्र से बचने के लिए वह एक हाथी से सहायता प्राप्त करता है। वहीं एक चिड़िया एक सुन्दरी स्त्री का रूप धारण कर वराङ्ग को लुभाना चाहती है, परन्तु उस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। इसी वन में भ्रमण करते हुए वह भीलों द्वारा पकड़ा जाता है। परन्तु उनके मुखिया के पुत्र को सर्पदंश से अच्छा करने के कारण वह मुक्त कर दिया जाता है। एक बार वराङ्ग भीलों से संघर्ष करके एक वणिग्दल की रक्षा करता है और उनके मुखिया के साथ ललितपुर आकर अपना नाम कश्चिद्भट धारण करके वहाँ रहने लगता है। इधर वराङ्ग के गायब हो जाने से उसके माता-पिता व पत्नियाँ दुःखी होती हैं। एक मुनि से सान्त्वना पाकर वे सभी धार्मिक जीवन व्यतीत करने लगते हैं। एक बार मथुरा का राजा ललितपुर पर चढ़ाई करता है। कश्चिद्भट (वराङ्ग) वहाँ के राजा की सहायता करता है और मथुरानरेश को पराजित करता है। इस कृत्य पर ललितपुर नरेश अपनी कन्याओं का विवाह उससे करके अपना आधा राज्य प्रदान करता है। एक समय उसके पिता के राज्य पर बकुलनरेश आक्रमण करता है। धर्मसेन ललितपुर नरेश से सहायता मांगता है। वराङ्ग स्वयं युद्ध-क्षेत्र में जाता है और विपक्षी राजा को पराजित कर अपने पिता के नगर में प्रवेश करता है। उत्तमपुर की जनता उसका स्वागत करती है। वह विरोधियों को क्षमा करके उत्तमपुर का शासन पुनः संभालता है और पिता की आज्ञा से दिग्विजय हेतु प्रस्थान करता है। वह एक नवीन राज्य की स्थापना कर आनर्तपुर को अपनी राजधानी बनाता है। एक रात्रि वराङ्ग आकाश में टूटते हुए तारों को देखता है। इससे उसे वैराग्य हो जाता है। वह अपने पुत्र सुगात्र को राज्यभार सौंपकर वरदत्त-केवली से दीक्षा ग्रहण करता है और तपस्या करके मुक्तिपद प्राप्त करता है।

**समीक्षा :** प्रस्तुत महाकाव्य में जैन सिद्धान्तों व नियमों का वर्णन बहुत अधिक है।[1] कवि ने अनेक स्थलों पर जैनेतर मतों की आलोचना की है। कवि ने ब्राह्मणत्व का आधार विद्वत्ता, सत्यता और साधुता बतलाया है।[2] काव्य का प्रधान रस शान्तरस है। यत्र-तत्र

---

१. द्र. वराङ्गचरित, सर्ग ४-१०, २६, २७
२. वही, प्रस्तावना, पृ. ३२-३५, ६८-७०

अन्य रसों के भी दर्शन होते हैं। यथा वराङ्ग और उसकी नवोढ़ा पत्नियों के केलि-वर्णन में सम्भोग-शृङ्गार और चतुर्दश सर्ग के युद्ध-प्रसङ्ग में वीर रस की प्रधानता है। काव्य-शैली अधिक व्यवस्थित नहीं है। इसमें प्राकृत शब्दों का संस्कृत में प्रयोग हुआ है। महाकाव्यसम्मत लक्षणों की कुछ कमियों के होते हुए भी वराङ्गचरित अपने युग का महाकाव्य है।

इस काव्य में प्रबन्धात्मकता के समुचित निर्वाह की कमी है तथा उसके स्थान पर उपदेश और वर्णन अधिक प्रधान हो गये हैं। चरितनिरूपण की दृष्टि से व्यक्तित्व की उदात्तता तथा गरिमा का अनुभव अवश्य यह महाकाव्य देता है। प्रकृतिवर्णन में जटिल कवि उतने नहीं रमे हैं। उनके वस्तुनिरूपण में अवश्य अनेक प्रसंग भावों के घात-प्रतिघात और मनुष्यस्वभाव के उपस्थापन के कारण प्रभावित करते हैं। बड़े भाई के रहते हुए भी वराङ्ग को युवराज पद दिये जाने के कारण विमाता के मन का क्षोभ और उसका अपने पुत्र ज्येष्ठ राजकुमार सुषेघ से मिल कर वराङ्ग के विरुद्ध दुरभिसन्धि करना, वराङ्ग का अन्धकूप में गिरना, घोर अरण्य में व्याघ्र, अजगर, भिल्ल आदि से उसका सामना - इत्यादि घटनाओं के निरूपण में नाटकीयता है।

रसपरिपाक की दृष्टि से षष्ठ सर्ग में किरात से वराङ्ग के युद्ध का प्रसंग बड़ा रोमांचक तथा ओजस्वी है। आगे चल कर युद्ध-भूमि के वर्णन में कवि ने बीभत्स का भी अनुभव उदग्रता के साथ कराया है। धरती पर खून का सागर सा लगने लगता है, उसमें तिरते हाथी के पावों के टुकड़े कछुवों से दिखायी देते हैं और उनकी काटी गयी सूँडें मकर की भांति लगती हैं। पिशाच, कौवे, गीध, कुत्ते आदि कच्चे मांस खाने के लिये वहां मंडराने लगते हैं -

**व्रणोत्थशोणितेनाभूत् पृथिव्यां शोणितार्णवः।**
**यत्रेभपादखण्डानि कच्छपोपमतां ययुः।**
**मकराकारतामीयुश्छिन्नाश्च करिणां कराः।।**
**पिशाचकाकगृद्ध्राश्च कुक्कुराः पिशिताशिनः।**
**विचेरुस्तत्र सानन्दाः पलास्वादनलम्पटाः।।** (-८।११७-११९)

दूसरे सर्ग में वराङ्ग के सुन्दरियों के साथ विहार करने के प्रसंग में शृङ्गार, उसके अपहरण पर माता-पिता के विलाप (सप्तम सर्ग) में करुण तथा पर्यन्त में शान्त रस की सर्वाधिक पुष्ट व्यंजना इस महाकाव्य में मिलती है। शान्त रस की प्रधानता के निर्वाह के लिये कवि ने समुचित उपमान और कल्पनाओं का अनुभूतिप्रवण रूप में विन्यास किया है। उदाहरणार्थ-

**लक्ष्मीरियं वारितरङ्गलोला क्षणे क्षणे नाशमुपैति चायुः।**
**तारुण्यमेतत् सरिदम्बुपूरोपमं नृणां कोऽत्र सुखाभिलाषः ? ।। १३।५**

(लक्ष्मी पानी की लहरों के समान चंचल है, आयु प्रतिक्षण नष्ट होता रहता है, यौवन नदी में आयी बाढ़ की भांति है, इस संसार में मनुष्यों के लिये सुखाभिलाष के लिये अवकाश ही कहां है?)

वराङ्गचरित में महाकाव्योक्त वर्ण्यविषयों का सन्निवेश भारवि, माघ आदि महाकवियों की कृतियों के समान हुआ है। नगर, ऋतु, क्रीड़ा, श्रृङ्गार, विवाह, पुत्रजन्म, मन्त्रणा, प्रयाण तथा युद्ध आदि प्रमुख वर्ण्य विषय इसमें समाविष्ट हैं। अनेक सर्गों में जैन दर्शन तथा धर्म के सम्बन्ध में विस्तृत चर्चा की है।

**छन्दोविधान :** इस महाकाव्य में ४६९ अनुष्टप्, १८७९ उपजातियां, ८९ द्रुतविलम्बित, पुष्पिताग्रा २४, १० भुजङ्गप्रयात तथा ७७ मालभारिणी १२ मालिनी, ७० वसन्ततिलका तथा १६५ वंशस्थ वृत्त प्रयुक्त हैं।

**शैली :** जटासिंह नन्दि की भाषाशैली अलंकृत और चमत्कारपूर्ण है। शब्दालंकारों का विन्यास उन्होंने अनेकत्र सायास किया है। नगर के वर्णन में रूपक और श्लेष का सटीक निर्वाह करते हुए वे कहते हैं-

**चलत्पताकोज्ज्वलकेशमाला प्राकारकाञ्चिः स्तुतितूर्यनादा।**
**प्रपूर्णकुम्भोरुपयोधरा सा पुराङ्गना लब्धपतिस्तुतोष।। (९।६६)**

(हिलती हुई पताकाओं के केशों वाली, प्राकार रूपी काञ्ची से युक्त, स्तुतियों के तूर्यनाद वाली, तथा जल से भरे मंगल घटों के पयोधर वाली वह नगरी रूपी अंगना पति (स्वामी, राजा) को पाकर सन्तुष्ट हो गयी।)

कहीं-कहीं कवि ने सर्वथा नवीन उपमाओं का प्रयोग किया है। राजकुमार के शैशव का वर्णन करते हुए वह कहता है कि जैसे ग्रीष्म ऋतु में पंखा लोगों के बीच एक हाथ से दूसरे हाथ पहुंचता रहता है, उसी प्रकार वह शिशु लोगों के बीच एक हाथ से दूसरे के हाथों में पहुंचकर दुलराया जाता था -

**निदाघमासे व्यजनं यथैव करात् करं सर्वजनस्य याति।**
**तथैव गच्छन् प्रियतां कुमारो वृद्धिं च बालेन्दुरिव प्रयातः।। (२८।६)**

## जिनसेन-पार्श्वाभ्युदयकाव्य[1]

जैनाचार्यों में कालिदास को अपनाने वाले सर्वप्रथम महाकवि जिनसेन हैं। राष्ट्रकूट वंश के राजा अमोघवर्ष प्रथम के शासनकाल में यह काव्य लिखा गया है। जिनसेन आठवीं-नवमीं शताब्दी के जैन सम्प्रदाय के सर्वोच्च उन्नायकों में से थे। उन्होंने अपने गुरु वीराचार्य

---

१. श्री के.बी. पाठक द्वारा पूना से तथा योगिराज की टीका के साथ निर्णयसागर प्रेस, बम्बई से सन् १९०९ ई. में प्रकाशित।

के सहयोग से महाराष्ट्र और कर्नाटक के राजा राष्ट्रकूटवंशी अमोघवर्ष को जैनधर्म की दीक्षा दी और उनके गुरु बने।

जिनसेन ने ८१५ ई. के लगभग 'पार्श्वाभ्युदय' की रचना की, जिसमें पूरा 'मेघदूत' एक-एक चरण करके समाविष्ट है। इसमें एक चरण कालिदास का और शेष तीन जिनसेन के हैं। कहीं-कहीं दो पक्तियाँ मेघदूत की हैं और दो कवि की स्वरचित हैं।

**काव्य की कथा :** राजा अरविन्द के द्वारा नगर से बहिष्कृत कर दिये जाने पर कमठ सिन्धु-नदी के तट पर तपस्या करने लगता है। भाई की दुरवस्था का वृत्तान्त सुनकर उसका अनुज मरुभूति (पार्श्वनाथ) खोजते हुए कमठ के पास आता है। कमठ के हृदय में पूर्व-जन्म का वैर जागृत होता है और वह पार्श्वनाथ को घोर उपसर्गों से सन्तप्त करता है। माया के प्रभाव से युद्ध करते समय स्वयं मेघरूप धारण करके मरुभूति (पार्श्वनाथ) को भी मेघ बनाता है। इतनी शठता करने पर भी पार्श्वनाथ को शान्त देखकर, क्रोधित होकर शिलाप्रहार करना चाहता है, उसी समय पार्श्वनाथ की पूजा के लिये नागराज धारणेन्द्र सपत्नीक आते हैं। वे कमठ को अभयदान देते हैं। वह पश्चात्ताप से प्रेरित हो पार्श्वनाथ की शरण में जाकर पापों के लिए क्षमायाचना करता है। देवगण इस दृश्य को देखकर हर्षित होकर पुष्पवृष्टि करके पार्श्वनाथ की स्तुति करते हैं।

**काव्य-समीक्षा :** प्रस्तुत काव्य में चार सर्ग हैं और ३६४ पद्य। समस्या-पूर्ति होने के कारण सम्पूर्ण काव्य मन्दाक्रान्ता छन्द में है, केवल चतुर्थ के अन्तिम छः श्लोकों में से पाँच मालिनीवृत्त और एक वसन्ततिलका में है। शैली की जटिलता के कारण कथानक की प्रस्तुति दुरूह हो गयी है। समस्यापूर्ति विभिन्न प्रकार से की गई है। मूल भाव को सुरक्षित रखकर कवि ने समस्यापूर्ति के साथ-साथ भाव-सौन्दर्य से चमत्कृत किया है। मेघकमठ मरुभूमि को उसकी पत्नी वसुन्धरा का हाल बताते हुये कहता है।

यथा -

**उत्सङ्गे वा मलिनवसने सौम्य निक्षिप्य वीणां**
**गाढोत्कण्ठं करुणविरुतं विप्रलापायामानम्।**
**मद्गोत्राङ्कं विरचितपदं गेयमुद्गातुकामा**
**त्वामुद्दिश्य प्रचलदलकं मूर्च्छनां भावयन्ती।।३।। ।।३८।।**

कवि ने विभिन्न प्राकृतिक दृश्यों के वर्णन में अपनी सहृदयता और कल्पनाशक्ति का पूर्णरूपेण परिचय दिया है। कवि ने आम्रकूट पर्वत, विदिशा, उज्जयिनी अलकापुरी और रेवा तथा सिन्धु नदी का वर्णन सरसता से किया है। रेवा नदी को पृथ्वी की टूटी हुई बड़ी सी माला बताकर उसके तट पर वन्य हाथियों की दन्तक्रीडा तथा पक्षियों के कलरव का वर्णन करते समय नदी के तट का चित्र सा खींच दिया है। यथा -

**गत्वोदीचां भुव इव पृथुं हारयष्टिं विभक्तां**
**वन्येभानां रदनहतिभिर्भिन्नपर्यन्तवप्राम्।**

**वीनां वृन्दैर्मधुरविरुतैरात्ततीरोपसेवाम्**
**रेवां द्रक्ष्यस्युपलविषमे विन्ध्यपादे विशीर्णाम्।। १।। ।।७५।।**

समग्र काव्य के अनुशीलन से निष्पक्ष रूप से कहा जा सकता है कि समस्यापूर्ति की दृष्टि रो यह काव्य अद्वितीय है। कालिदास के भाव को प्रसंगान्तर में कवि ने बड़ी सूक्ष्मता से सन्निविष्ट करने की चेष्टा की है।

## जिनदत्तचरित

वराङ्गचरित के समान 'जिनदत्तचरित' भी चरितकाव्य है। इसके रचयिता गुणभद्राचार्य हैं।

**परिचय तथा रचनाकाल :** गुणभद्राचार्य महापुराण के कर्ता यशस्वी जिनसेनाचार्य के शिष्य थे। जिनसेनाचार्य का देहावसान ९०२ वि.सं. (८४५ ई.) में हुआ और तदनन्तर गुणभद्र ने उनकी कृति को पूर्ण किया था। इस प्रकार जिनदत्तचरित का रचनाकाल विक्रम की नवम शती का उत्तरार्ध या दशम शती का पूर्वार्ध माना जा सकता है। गुणभद्राचार्य कर्नाटक के निवासी थे। उनका अन्य ग्रन्थ आत्मानुशासन नामक वैराग्यपरक प्रबन्ध है।

**कथावस्तु :** जीवदेव नामक वैश्य की स्त्री जीवंजसा ने एक सन्त गुणचन्द्र के प्रवचन में पुत्र का माहात्म्य सुना तो वह अपने निस्सन्तान होने को लेकर दुःखी रहने लगी। मुनि के आशीर्वाद से उसे पुत्र हुआ, जिसका नाम जिनदत्त रखा गया। जिनदत्त आरम्भ से ही विरागी थे, पर युवा होने पर इन्होंने एक सुन्दरी की मूर्ति देखी, तो विवाह की इच्छा उनके मन में जागृत हुई। जिस युवती की वह मूर्ति थी, वह चम्पा के श्रेष्ठी विमल की पुत्री थी। जिनदत्त ने उससे विवाह कर लिया और वसन्तपुर में सूखपूर्वक रहने लगे। इसके पश्चात् वे वाणिज्य के लिये विदेशयात्रा पर निकल पड़े और पत्नी के साथ उसके पिता के नगर पहुँचे। वहाँ सपत्नीक विहार करते हुए उन्हें एक औषधि मिली, जिसके पास रखने पर पुरुष अदृश्य हो सकता था। जिनदत्त अदृश्य होकर सिंहल द्वीप पहुंच गये। वहां की राजकुमारी की प्राणरक्षा कर उन्होंने उससे भी विवाह कर लिया। सिंहल से लौटते हुए नवदम्पती पर भारी विपत्ति आयी। साथ के व्यापारी ने राजकुमारी के सौन्दर्य पर मुग्ध होकर जिनदत्त को यान से गिरा दिया। राजकुमारी किसी तरह अपना शील बचाकर चम्पा नगरी पहुँची और जिनदत्त की पहली पत्नी के साथ तपोरत जीवन बिताने लगी। इधर जिनदत्त सागर तैर कर पार कर रहे थे, तभी विद्याधर उन्हें ले गये और विद्याधर राजकुमारी से उनका विवाह रचा दिया। तीसरी पत्नी को लेकर जिनदत्त विमान से चम्पा नगरी लौटकर आये। यहां आकर उन्होंने तीसरी पत्नी को भी छोड़ दिया और अदृश्य होकर फिर रूप बदल कर नगर में रहने लगे। जिनालय में उनकी तीनों पत्नियां तपस्विनी बनकर रहने लगीं। जिनदत्त गायक के वेष में उनसे मिले और उन्हें उनकी ही जीवन-कथा सुनाकर चमत्कृत कर दिया। फिर एक मदमत्त हाथी को वश में करने के पुरस्कारस्वरूप चम्पा की राजकुमारी से भी उनका विवाह हो गया। चारों पत्नियों के साथ सुखपूर्वक दाम्पत्य का आनन्द लेने के अनन्तर वे अपरिग्रही हुए और निर्वाण को प्राप्त किया।

चमत्कारपूर्ण आख्यान का निर्वाह करते हुए गुणभद्र अपने महाकाव्य में त्याग और अपरिग्रह का सन्देश देने में सफल हुए हैं।

**भाषा-शैली तथा काव्य-सौन्दर्य :** आख्यानकला की दृष्टि से यह महाकाव्य बड़ा रोचक है। कवि ने रोमांचक तथा विस्मयावह घटनाओं की शृंखला गूंथ दी है। भाषा तदनुरूप अत्यन्त सरल है। प्रायः अनुष्टुप् छन्द का कवि ने प्रयोग किया है। महाकाव्योचित वर्ण्य विषयों की कमी इस काव्य में नहीं है। आरम्भ से ही वसन्तपुर का रुचिकर वर्णन है, जिसमें कवि का सौन्दर्यप्रेम झलकता है। अभिसारिकाओं का वर्णन करते हुए वह कहता है कि उस नगरी में रात्रि में संकेतनिकेतन की ओर जा रही रमणियों के अपने ही आभूषणों का शब्द उनका विघ्न बन जाया करता था -

**यान्तीनां यत्र सङ्केतनिकेतं निशि योषिताम्।**
**निजाभरणसम्भारप्रसरो विघ्नकारकः।। - (१।२४)**

गुणभद्र की शैली प्रायः व्यास शैली है। उनकी अभिव्यक्ति में चुस्ती और कसावट सर्वत्र बनी रही है। न वे बहुत लम्बे वर्णनों में कथा-तत्त्व तथा अपने धर्मप्रचार के उद्देश्य को तिरोहित होने देते हैं, न अनावश्यक पदों का ही प्रयोग करते हैं।

यद्यपि गुणभद्र के काव्य में सर्वथा अछूती कल्पनाओं और प्रत्यग्र भावबोध के दर्शन नहीं होते, पर अलंकारों के यथोचित प्रयोग के द्वारा वे पाठकों को सौन्दर्यानुभूति कराने में सफल हैं। नायक के विवाह के वर्णन के प्रसंग में वे कहते हैं -

**कौतुकादिव तं द्रष्टुं वधूवरयुगं तथा।**
**निशानारीसमायाता तारामौक्तिकभूषणा।।** (२।११३)

(वधू और वर की उस जोड़ी को कौतुकवश देखने के लिए जैसे वहां तारों रूपी मौक्तिकों के आभूषण वाली निशानारी स्वयं चली आयी।)

गुणभद्र एक समर्थ कवि हैं तथा अवसर के अनुसार वे अलंकारों और उत्तम कल्पनाओं की शृंखला भी गूंथ देते हैं। सूर्योदय के वर्णन में उन्होंने सन्देह अलंकार के द्वारा सूर्य का रमणीय, भव्य और समुज्ज्वल चित्र खींचा है -

**प्राचीकुङ्कुममण्डनं किमथवा रात्र्यङ्गनाविस्मृतं**
**रक्ताम्भोजमथो मनोजनृपते रक्तातपत्रं किमु।**
**चक्रं ध्वान्तविभेदकं द्युवनितामाङ्गल्यकुम्भः किमु**
**चेत्थं शङ्कितमम्बरे स्फुटमभूद् भानोस्तदा मण्डलम्।। - २।१२७**

स्थल-स्थल पर इस महाकाव्य में धर्मोपदेश के प्रसंगों में दृष्टान्त और निदर्शना के प्रयोग के द्वारा उदात्त आदर्शों को हृदयङ्गम कराया गया है। उदाहरणार्थ-

प्राणनाशेऽपि कर्तव्यं परेभ्यः सुधिया हितम्।
आशाः सुगन्धयत्येव दह्यमानोऽपि चन्दनः।। - ४।२१

(प्राणों के नाश होने पर भी सुधी व्यक्ति को परहित करना चाहिये। चन्दन जल जाता है, प. दिशाओं में दूर-दूर तक अपनी सुगन्ध बिखेरता रहता है।)

जिनदत्तचरित पौराणिक आख्यान-प्रधान शैली का काव्य होते हुए भी काव्यात्मकता का उत्तम निदर्शन प्रस्तुत करता है।

## वर्धमानचरित :

**कविपरिचय** - कवि के अन्य ग्रन्थ शान्तिनाथचरित की प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि इसके रचयिता असग कवि हैं।[1] उनके पिता का नाम पटुमति तथा माता का नाम वैरति था। कवि के गुरु का नाम नागनन्दि था। वर्धमानचरित की प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि इस काव्य की रचना वि.सं. १०४५ (ई. सन् ९८८) में की गई थी।[2]

**विषयवस्तु :** वर्धमानचरित[3] महाकाव्य में भगवान् महावीर का जीवनवृत्त वर्णित हैं। यह अठारह सर्गों का महाकाव्य है। इसकी कथावस्तु उत्तरपुराण के ७४वें पर्व से ली गयी है।

इसमें महावीर का वर्तमान भव और उनके पूर्वभवों का वर्णन है। उनके पूर्वभवों से सम्बन्धित कुछ महत्त्वपूर्ण कथाएं इस महाकाव्य में प्राप्त होती हैं; जिनमें मारीचि, विश्वनन्दी, अश्वग्रीव, त्रिपृष्ठ, सिंह, कपिष्ठ, हरिषेण, सूर्यप्रभ आदि की कथाएं मुख्य हैं। कवि ने उत्तरपुराण की कथा में पर्याप्त परिवर्तन करके इसे महाकाव्योचित रूप में ढाला है। इसमें पुरूरवा और मारीचि के आख्यान को भी छोड़ दिया गया है। कथानक का प्रारम्भ राजा नन्दिवर्धन के प्रासाद में पुत्र-जन्मोत्सव से किया गया है। इसमें पूर्वभवों का प्रारम्भिक अंश मुनिराज के मुख से कहलाया गया है। इस पौराणिक कथानक को महाकाव्य रूप में प्रस्तुत करने का कवि ने सफल प्रयास किया है।

**समीक्षा :** इस महाकाव्य में जीवन के प्रधान तत्त्वों की व्याख्या प्रस्तुत की गयी है। यथा-पिता-पुत्र का स्नेह, नन्दिवर्धन और नन्द के जीवन में, भाई-भाई का स्नेह विश्वभूति और विशाखभूति के जीवन में, पति-पत्नी का स्नेह, त्रिपृष्ठ और स्वयंप्रभा के जीवन में, विविध भोगविलास हरिषेण के जीवन में, शौर्य एवं अद्भुत कार्यों का वर्णन, त्रिपृष्ठ के जीवन में दर्शनीय है। इसके साथ ही सन्ध्या, प्रभात, मध्याह्न, रात्रि, वन, सूर्य, नदी एवं पर्वत आदि का वर्णन भी यथास्थान किया गया है। प्रस्तुत महाकाव्य में विविध रसों की व्यञ्जना

---

१. शान्तिनाथचरित, प्रशस्ति भूमिका, पृ. ८
२. संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान, पृ. १३९
३. जिनदास पार्श्वनाथ फड़कुले सोलापुर सन् १९३१ ई. में प्रकाशित

हुई है। इसमें श्रृंगाररस को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। ज्योतिःप्रभा और अमिततेज के प्रेमाकर्षण को कवि ने इन शब्दों में व्यक्त किया है -

**स्वमातृसंकल्पवशीकृतेव निबद्धभावामिततेजसि ध्रुवम्।**
**अभूत्सुता चक्रधरस्य योषितां मनो विजानाति हि पूर्ववल्लभम्।। (१० ।७७)**

महाकाव्य में विविध अलङ्कारों और छन्दों का प्रयोग हुआ है। सर्गान्त में छन्दःपरिवर्तन के विधान को भी अपनाया गया है।

असग कवि के सारे वर्णन प्रायः परम्परामुक्त हैं तथा उनमें मौलिकता कम है। उनका अप्रस्तुतविधान भी अनुकरणजन्य अधिक है। जहां उन्होंने अपनी कल्पना की उड़ान भरी है, वहां काव्य में चमत्कार तो आ गया है, पर रसावेशवैशद्य और सुरुचि का हनन हुआ है। उदाहरण के लिए वसन्त के वर्णन में वे कहते हैं - ढाक के लाल फूल इस प्रकार शोभित हो रहे थे, मानो कामदेव रूपी उग्र राक्षस ने विरहपीडित जनों के मांस को नोच-नोच कर खाया हो और तृप्त होने पर अवशिष्ट बचे मांस को सुखाने के लिए पलाश के वृक्षों पर टुकड़े-टुकड़े कर के लटका दिया हो (२।५०)। शृङ्गार रस तथा प्राकृतिक सौन्दर्य के चित्रण में बीभत्स का यह अनपेक्षित सन्निवेश खटकने वाला है, और कामदेव को मांसलोलुप राक्षस से उपमित करने में भी अनौचित्य है।

असग कवि ने सौन्दर्य का चित्रण भी पिटे-पिटाये उपमानों या कल्पनाओं के सहारे ही किया है। रानी कनकमाला के रूप का वर्णन करते हुए वे कहते हैं कि कदली वृक्ष उसकी जंघाओं की मृदुता के सामने लज्जित हो कर निस्सारता को प्राप्त हो गये हैं, उसके पयोधरों से विजित होकर ही बेल बहिष्कृत होकर जंगल में रहने लगा है। उसके मुख की समग्र शोभा के आगे ही चन्द्रमा कलंकित हो गया है (५ ।१७-२०)।

शैलीकार की दृष्टि से असग कवि अनेक स्थलों पर अपने सटीक भाषा के प्रयोग और रीति की समुचित परिकल्पना के द्वारा प्रभावित करते हैं। भारवि के किरातार्जुनीयम् की उन पर विशेष छाप लगती है। भारवि की भांति वे स्वयं भी उत्तम भाषा का वैशिष्ट्य बताते हुए कहते हैं कि अर्थापत्ति, दीर्घ समास, अपशब्द तथा क्लिष्टता काव्य में अपेक्षित नहीं है। उनके पदविन्यास का गाम्भीर्य, सारप्राणता तथा वर्ण्य विषय के अनुरूप कहीं-कहीं पदों की नृत्यप्रायता हृदयावर्जक हैं, नृत्य का वर्णन करते हुए उन्होंने अपनी शब्द-साधना और पदविन्यासवक्रता का अच्छा परिचय दिया है -

**नृत्यन्मदालसवधूजनवक्त्रपद्मव्यासक्तकामुकविलोचनमत्तमङ्गम्।**
**रङ्गावलीविरचितोज्ज्वलपद्मरागप्रेङ्खत्प्रभापटलपल्लवितान्तरिक्षम्।। (६ ।१८)**

(नृत्य करती हुई बंधुओं के मुख पर कामुक पुरुषों के नेत्र भ्रमरों की भांति मंडरा रहे थे, रंगावली में जड़ी पद्मराग मणियों से प्रभा के पटल झर रहे थे, जिससे वहां का आकाश लाल-लाल कोंपलों से भर गया सा लगता था।)

कथानक और कथाकथन-शैली की दृष्टि से असग ने अत्यन्त सहजता पूर्वक वस्तुनिर्वाह किया है, और विभिन्न प्रसंगों का निरूपण भावोद्‌बोध तथा संवेदनशील दृष्टि के साथ किया है। युद्ध के वर्णन में व्रण से विह्वल अंगों वाले किसी शूर-वीर को देखकर प्रतिपक्षी के मन में दया का संचार हुआ और वह उस वीर पर प्रहार करता-करता रुक गया। सच है, महानुभाव व्यक्ति दुःखी लोगों पर प्रहार नहीं करते -

**निरीक्ष्य शूरं व्रणविह्वलाङ्गं तेजस्विनं हन्तुमपीह मानम्।**
**जघान कश्चित् कृपया न साधुर्न दुःखितं हन्ति महानुभावः।। -९।३२**

इसके साथ ही संसार की असारता और निर्वेद स्थायी भाव के अनुरूप आलम्बन तथा उद्दीपन सामग्री के चित्रण में असग का मनोयोग तथा सुरम्य विशेष सराहनीय है। ऐसे प्रसंगों में उनकी अभिव्यक्ति सर्वत्र बड़ी पारदर्शी बनी रही है। यह संसार जनन, मरण, आधि-व्याधि आदि की आवृत्ति से युक्त है, यहां वास्तव में कोई किसी का नहीं है, न कोई किसी का शत्रु है, न मित्र, न सम्बन्धी। यहां मनुष्य का वास्तविक बन्धु केवल धर्म ही है-

**जन्मव्याधिजरावियोगमरणव्यावृत्तिदः खोदधा -**
**वामज्जन्नहमेक एव नितरां सीदामि मे नापरे।**
**विद्यन्ते सुहृदो न चापि रिपवो न ज्ञातयः केवलं**
**धर्मो बन्धुरिहापरत्र च परामित्येकतां चिन्तयेत् ।। - १५।९५**

## प्रद्युम्नचरित

**कवि और रचनाकाल :** इस महाकाव्य की एक हस्तलिखित प्रति, कारंजा के जैन भण्डार में है। उसमें ६ श्लोकों की एक प्रशस्ति मिलती है। तदनुसार, इस ग्रन्थ के रचयिता कवि महासेन सूरि हैं। वे लाटबर्गट संघ में सिद्धान्तों के पारगामी जयसेन मुनि के शिष्य गुणाकरसेन के शिष्य थे। वे परमारनरेश मुञ्ज के द्वारा पूजित थे और सिन्धुराज उनके चरणकमलों का अनुरागी था।[1] काव्यनिर्माण का समय प्रशस्ति में नहीं दिया गया है। मुञ्ज और सिन्धुल के उल्लेख से कवि के समय का अनुमान किया जा सकता है। सिन्धुराज का समय लगभग वि.सं. स१०५२-१०५५ (९९५-९९८ ई.) है।[2] अतएव, इस ग्रन्थ की रचना भी इन्हीं वर्षों में होनी चाहिए।

---

१. प्रद्युम्नचरित, प्रशस्ति, श्लोक ३-४
२. डॉ. गुलाबचन्द्र चौधरी, पोलेटिकल हिस्ट्री ऑफ नार्दन इण्डिया फ्राम जैन रिसोर्सेज, पृ. ९५)

**विषयवस्तु :** प्रद्युम्नचरित[1] महाकाव्य चौदह सर्गों में उपनिबद्ध है, जिसमें कुल मिलाकर १५३२ श्लोक हैं। इसके कथानक का आधार भागवतपुराण[2] तथा विष्णुपुराण[3] है। जिनसेन के हरिवंशपुराण तथा गुणभद्राचार्य के उत्तरपुराण में भी प्रद्युम्नचरित वर्णित है। इस महाकाव्य में श्रीकृष्ण के रुक्मणी महारानी के गर्भ से उत्पन्न ज्येष्ठ पुत्र प्रद्युम्न का जीवन-चरित वर्णित है। जैन-धर्म में प्रद्युम्नचरित अत्यन्त लोकप्रिय है। हरिवंशपुराण एवं प्रद्युम्नचरित की कथावस्तु में पर्याप्त साम्य है।

**कथावस्तु :** इस महाकाव्य में कृष्ण द्वारा रुक्मिणी का चित्र देखना, नारद का दोनों को परामर्श या सन्देश, रुक्मिणीहरण, शिशुपालवध आदि घटनाओं का निरूपण उक्त वैष्णव पुराणों के समान है। रुक्मिणी से उत्पन्न शिशु (प्रद्युम्न) का धूमकेतु नामक दैत्य अपहरण कर लेता है। अयोध्या के राजा अरिंजय की दीक्षा, मधु, कैटभ और हेमरथ असुरों का अगले जन्म में प्रद्युम्न आदि के रूप में अवतरण, कालसंवर नामक असुर के द्वारा प्रद्युम्न को यौवराज्य, उसकी रानी कांचनमाला का प्रद्युम्न पर अनुरक्त होना, प्रद्युम्न पर बलात्कार का दोष लगाया जाना, दुर्योधन की पुत्री उदधि का अपहरण और उसका रुक्मिणी के भवन में लाया जाना - आदि घटनाओं के निरूपण में जैन परम्परा का अनुवर्तन है। कृष्ण और प्रद्युम्न का युद्ध छिड़ जाता है, तभी नारद दोनों को एक दूसरे का वास्तविक परिचय देते हैं। फिर उदधि के साथ प्रद्युम्न का विवाह हो जाता है। जाम्बवतीपुत्र जाम्ब का चरित्र भी प्रसंगतः इस महाकाव्य में वर्णित है। अन्त में समीर राजकुमार तीर्थंकर नेमिनाथ से दीक्षा ग्रहण कर लेते हैं, रुक्मिणी और सत्यभामा भी दीक्षा लेती हैं तथा प्रद्युम्न कठोर तपश्चर्या के पश्चात् निर्वाण प्राप्त करते हैं।

**समीक्षा :** वर्णनों में नायक को देखने के लिये नगर की रमणियों का अपने-अपने कार्य छोड़ ससम्भ्रम दौड़ पड़ना, गर्भावस्था आदि के वर्णन इस महाकाव्य में कालिदास से प्रभावित हैं। उपमाएं प्रायः परम्पराप्राप्त हैं, और अन्यच्छायायोनिता होने पर भी कवि की अलंकारयोजना में अप्रस्तुतविधान के सटीक और सन्तुलित प्रयोग से काव्यगुण की अभिवृद्धि हुई है। कुण्डिनपुर में शिशुपाल के आगमन पर कवि कहता है कि शिशुपाल ने उस नगरी को अपनी विशाल सेना से उसी प्रकार घेर लिया था, जिस प्रकार तारागण मेरु पर्वत के शिखर को घेर लें -

**पूर्वमेव शिशुपालभूपतिस्तत्परीत्य परितः पुरं तदा।**
**भूयसा निजबलेन तस्थिवान् मेरुशृङ्गमिव तारकागणः।। - ३।३**

---

१. माणिकचन्द्र दि. ग्रन्थमाला बम्बई वि.सं. १९७३ में प्रकाशित।
२. भागवतपुराण, दशम स्कन्ध, अ. ५२-५५।
३. विष्णुपुराण, पंन्चम अंश, अ.-२६-२७

वर्णनों में कवि ने मुहावरों या आभाणकों के विन्यास के द्वारा विच्छित्ति का आधान कर दिया है। वसन्त ऋतु का उद्दीपन के रूप में वर्णन करता हुआ वह कहता है -

**सर्वतो मुकुलयन् सहकारान् पुष्पयन्नु वनं वनराजीम्।**
**अन्तरेऽत्र समवाप वसन्तः क्षारसेवनमिव क्षतमध्ये।। - ७।३७**

विरहोद्दीपक इसी प्राकृतिक रम्यता के बीच आम्र-वृक्षों को मुकुलित करता हुआ, वन और वनराजी को पुष्पित करता हुआ वसन्त आ गया, तो जैसे विरहियों के घाव पर नमक छिड़क दिया गया।

वर्णनों में कहीं-कहीं ग्राम-जीवन तथा जनसाधारण के अनुभवों को अभिव्यक्ति देकर कवि ने अपनी महाकाव्य की रचना को नया आयाम दिया है। उदाहरण के लिये शीत ऋतु में किसानों के त्रास का विवरण देता हुआ वह कहता है -

शीतलवायु प्रवाहित होने से संसार काँप रहा है। बादलों से मूसलाधार वृष्टि हो रही है। कृषकगण काँपते हुए हलोपकरणों को खेतों में छोड़कर घर चले गये हैं -

**सीत्कारवायुपरिकम्पितविश्वलोके,**
**वेगाद् विमुञ्चति जलं नववारिवाहे।**
**सर्वं हलोपकरणं च विहाय तस्मिन्,**
**कृच्छाज्जगाम भवनं प्रतिवेपिताङ्गैः।। (५।१०४)**

कवि का प्रमुख लक्ष्य, प्रसाद, मधुर वाणी द्वारा संस्कृत-काव्य की सरस रचना करना था। काव्य वैदर्भी रीति में लिखा गया है। दुरूह से दुरूह विषय को सरल ढंग से कहना कवि के काव्य की मुख्य विशेषता है। महाकाव्य में शब्दों का वैविध्य है।

## चन्द्रप्रभचरित [1]

प्रस्तुत महाकाव्य के रचयिता आचार्य वीरनन्दि हैं। इस काव्य की प्रशस्ति में वीरनन्दि के गुरु का नाम अभयनन्दि दिया गया है। वीरनन्दि देशीयगण की आचार्य-परम्परा से सम्बन्धित थे। अभयनन्दि के शिष्य होने के कारण वीरनन्दि और गोम्मटसार के रचयिता नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती दोनों सतीर्थ्य थे। कवि वादिराजसूरि ने अपने काव्य **पार्श्वनाथचरित** में वीरनन्दि के नाम एवं कृति की प्रशंसा की है।[2] वीरनन्दि ने अपने ग्रन्थ में अपने पूर्ववर्त्ती किसी कवि या कृति का उल्लेख नहीं किया है। वीरनन्दि के सतीर्थ्य नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती ने कर्मकाण्ड की रचना सेनापति चामुण्डराय की प्रेरणा से की थी। चामुण्डराय ने गोम्मटस्वामी की मूर्त्ति की प्रतिष्ठा १०८५ वि.सं. (१०२८ ई.) में की

१. काव्यमालाङ्क ३०, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई सन् १९१२ ई. में प्रकाशित
२. पार्श्वनाथचरित १।३०

थी।[1] इस आधार पर नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती के सतीर्थ्य वीरनन्दि का समय ग्यारहवीं शताब्दी मानना उपयुक्त है। अतएव, इस काव्य की रचना ग्यारहवीं शताब्दी में ही हुई थी।

इस महाकाव्य में आठवें तीर्थङ्कर चन्द्रप्रभ के ७ भवों से सम्बन्धित जीवन चरित का सविस्तर वर्णन किया गया है। इसकी कथावस्तु का मुख्य आधार उत्तरपुराण है। इसमें १८ सर्ग और (६६) श्लोक हैं।

प्रथम सर्ग में मङ्गलाचरण, सज्जन-दुर्जन-चर्चा एवं पद्मनाभ की कथा है। द्वितीय सर्ग में मुनि श्रीधर, पद्मनाभ के पूर्वभवों का वर्णन करते हैं। तृतीय एवं चतुर्थ सर्गों में चन्द्रप्रभ के सातवें पूर्वभव के जीव श्रीवर्मा का वर्णन है जो तपस्या करके श्रीधर देव होता है। पांचवें सर्ग में श्रीधर का जीवन, अतिजय राजा और अजितसेना से अजितसेन राजकुमार होता है। उसे युवराज नियुक्त किया जाता है। चन्द्ररुचि नामक असुर उसका अपहरण कर लेता है। छठें सर्ग में असुर, अजितसेन को मनोरमा सरोवर में गिरा देता है। तत्पश्चात् उसका जंगलों में भटकना, युद्ध-वर्णन, विवाह-वर्णन और स्वनगरागमन का वर्णन है। सातवें सर्ग में अजितसेन को ऐश्वर्य की प्राप्ति, उसका राज्याभिषेक एवं दिग्विजय यात्रा आदि का वर्णन है। आठवें से दशवें सर्ग तक वसन्त, उपवन-विहार, जलकेलि, सायंकाल, चन्द्रोदय, रात्रि-क्रीडा एवं निशावसान का वर्णन किया गया है। ग्यारहवें सर्ग में राजा का सभा में आगमन, गजक्रीडा देखना, गज द्वारा एक की मृत्यु देखकर वैराग्य उत्पन्न होना, तपस्या आदि वर्णित है। मृत्यु के अनन्तर, राजा का अच्युतेन्द्र होना, उसके बाद पद्मनाभ का जन्म, पद्मनाभ का अपने पूर्वभवों के प्रति मुनि के उपदेश में सन्देह, वनकेलि-गज का आगमन ओर उसे अपने वश में करना आदि वर्णित है। बारहवें सर्ग में राजा पृथ्वीपाल के दूत का गज के लिए आना, तर्क-वितर्क और पद्मनाभ द्वारा युद्ध-निमन्त्रण स्वीकार किया जाना वर्णित है। तेरहवें और चौदहवें सर्ग में पृथ्वीपाल का अभियान, रास्ते में प्राप्त नदी, मणिकूट पर्वत, सेना-सन्निवेश, ससैन्य पृथ्वीपाल का आगमन वर्णित है। पन्द्रहवें सर्ग में युद्ध, पृथ्वीपाल का वध, उसके कटे हुए सिर को देखकर पद्मनाभ का वैराग्य, अपने पुत्रों को राज्यभार देकर तपस्या करना और शरीर छोड़कर अहमिन्द्र होना आदि वर्णित है। सोलहवें सर्ग में चन्द्रपुरी नगरी में महाराज महासेन की रानी लक्ष्मण द्वारा अहमिन्द्र के जीव के गर्भधारण का वर्णन है। सत्रहवें सर्ग में चन्द्रप्रभ की उत्पत्ति, जन्मकल्याण, बाल-क्रीडा, विवाह, साम्राज्य-प्राप्ति, संसार की निस्सोरता एवं तपश्चर्यादि का वर्णन है। अठारहवें सर्ग में तीर्थङ्कर चन्द्रप्रभ द्वारा जैन-सिद्धान्तों का वर्णन किया गया है।

चन्द्रप्रभचरित में वस्तुव्यापार, इतिवृत्त, संवाद और भाषाशैली तथा भावाभिव्यंजना - इन सभी तत्त्वों का सन्तुलित प्रयोग है। कई जन्मों की कथा का निरूपण जीवन की विभिन्न दशाओं तथा कालचक्र के सातत्य को प्रकट करता है।

---

१. जैन साहित्य का बृहद् इतिहास भाग - ६, पृ. ४८

कालिदास की सरस वैदर्भी रीति तथा कल्पना की उर्वरता चन्द्रप्रभचरित में अनुभूत होती है। विशेषतः प्राकृतिक उपादानों के वर्णन में रंगों की पहचान के द्वारा कई स्थलों पर कवि ने अछूते बिम्बों की सृष्टि की है। अटवी का विस्तृत वर्णन इस दृष्टि से आकर्षक है। उदाहरणार्थ यह पद्य द्रष्टव्य है -

**अतिरौद्रकिरातमल्लभिन्नप्रियकास्रारुणिता दधाति भूमिः।**
**रुचिरत्वमरण्यदेवतानां चरणालक्तकचर्चितेव यस्याम्।। - ६।७**

अत्यन्त रौद्र किरातों के भालों से विदीर्ण प्रियकों के रक्त से लाल भूमि ऐसी लगती है जैसे वनदेवियों के चलने से उस पर महावर लग गयी हो।

प्रकृति के कोमल और कठोर दोनों पक्षों का चित्रण समान निपुणता से इस महाकाव्य में मिलता है। लालित्य और कल्पनाओं की छटा अनेक स्थलों पर माघ के वर्णनों का भी स्मरण कराती है। सन्ध्या के समय घोंसलों की ओर लौटते हुए पक्षियों का कलरव कवि को सूर्य के वियोग में दिशाओं के विलाप का स्वर प्रतीत होता है (१०।८)। जगत् रूपी भवन को प्रकाशित करके सूर्य रूपी दीप अस्त हो गया, तो लोगों ने देखा कि आकाश में उसके काजल के समान अंधकार फैल रहा है -

**अवभास्य जगद्गृहं करै रविदीपे विरतिं गते तमः।**
**प्रसरद् ददृशे शनैः शनैरिव तत्कज्जलमम्बरे जनैः।। - १०।१०**

भावशबलता, कारुण्य तथा अन्तर्द्वन्द्व अनेक मार्मिक प्रसंग इस महाकाव्य में निरूपित हैं। राजा चण्डरुचि के द्वारा अपने पुत्र का अपहरण होने पर उसके वियोग से व्यथित होकर किया गया विलाप हृदयद्रावक है। शृङ्गार के प्रसंगों में अवश्य प्रायः पुराने कवियों के वचनों का अनुवाद सा चन्द्रप्रभचरितकार ने कर डाला है। कुमार अजितसेन के विरह में शशिप्रभा की अवस्था का यह चित्रण विरह के पारंपरिक वर्णन की परिधि में सीमित है-

**परिशून्यमना विचिन्तयन्ती किमपि क्षामविषाण्डुगण्डलेखा।**
**परिवारसमाहतेऽन्नपाने ज्वरहीनापि दधात्यरोचकत्वम्।।**
**परितापविनाशाय शय्या क्रियते या नवपल्लवैः सखीभिः।**
**दववह्निशिखावलीव सापि ज्वलयत्यम्बुजकोमलं तदङ्गम्।। (५।६२, ६६)**

इसी प्रकार वीर, बीभत्स, भयानक तथा शान्त रसों की व्यञ्जना भी महाकाव्य में यथा स्थान हुई है। शब्दालङ्कारों में अनुप्रास, यमक और श्लेष का प्रयोग हुआ है। अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक, अतिशयोक्ति, अर्थान्तरन्यास, दृष्टान्त प्रभृति अलङ्कारों की योजना हुई है। इस महाकाव्य में विषयानुरूप छन्दों का प्रयोग किया गया है, जो काव्य-चमत्कार का सूचक है।

# पार्श्वनाथचरित[1]

इस काव्य के रचयिता वादिराजसूरि हैं, जो द्रविडसंघ के अन्तर्गत नन्दिसंघ (गच्छ) और असंगल अन्वय (शाखा) के आचार्य थे। ये श्रीपाल के प्रशिष्य, मतिसागर के शिष्य और दयापाल मुनि के सतीर्थ्य (गुरुभाई) थे। इन्होंनें पार्श्वनाथचरित काव्य का प्रणयन, चौलुक्य चक्रवर्ती जयसिंहदेव की राजधानी कट्टगेरी में निवास करते हुए शक् सं. वि. १०८२ (सन् १०२५ ई), कार्तिक शुक्ला तृतीया को किया था।[2] इस काव्य पर भट्टारक विजयकीर्ति के शिष्य गुणभद्र ने टीका लिखी थी।

**कथास्रोत** : इस काव्य में तेईसवें तीर्थङ्कर पार्श्वनाथ का जीवन काव्यात्मक शैली में वर्णित है। कवि ने इसे 'पार्श्वनाथजिनेश्वरचरित' महाकाव्य भी कहा है। इस काव्य की कथावस्तु का मूल स्रोत उत्तरपुराण है, जिसके ७३वें पर्व में पार्श्वनाथ के चरित का वर्णन हुआ है। यह काव्य १२ सर्गों में विभक्त है।

**कथावस्तु** : इस महाकाव्य के प्रत्येक सर्ग का नाम वर्ण्यवस्तु के आधार पर किया गया है। प्रथम सर्ग का नाम अरविन्दमहाराजसंग्रामविजय, दूसरे का नाम स्वयंप्रभागमन, तीसरे का नाम वज्रघोषस्वर्गगमन, चतुर्थ का नाम वज्रनाभचक्रवर्तिप्रादुर्भाव, पाँचवें का नाम वज्रनाभचक्रवर्त्तिचक्रप्रादुर्भाव, छठें का नाम वज्रनाभचक्रवर्त्तिप्रबोध, सातवें का नाम वज्रनाभचक्रवर्त्तिदिग्विजय, आठवें का नाम आनन्दराज्याभिनन्दन, नवें सर्ग का नाम दिग्देविपरिचरण, दशवें का कुमारचरित, ग्यारहवें का केवलज्ञानप्रादुर्भाव और बारहवें सर्ग का नाम भगवन्निर्वाणगमन है।

**समीक्षा** : इस काव्य में शान्त रस की प्रधानता है। काव्य की भाषा, माधुर्यगुणोपेत है और कवि का भाषा पर असाधारण अधिकार है। कवि ने भाव और भाषा को सजाने के लिए अलङ्कारों का प्रयोग किया है। शब्दालङ्कारों में अनुप्रास का प्रयोग अधिक हुआ है। अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यासादि का प्रयोग स्वाभाविक रूप से हुआ है। प्रत्येक सर्ग की रचना पृथक्-पृथक् छन्दों में हुई है। सर्गान्त में छन्दः-परिवर्तन की योजना भी की गयी है। प्रथम, सप्तम और एकादश सर्गों में अनुष्टुप् छन्द और षष्ठ सर्ग में विविध छन्दों का प्रयोग हुआ है। सप्तम सर्ग में व्यूहरचना के प्रसङ्ग में मात्राच्युतक, गूढ़चतुर्थक, अक्षरच्युतक, अक्षरव्यत्यय, निरोष्ठ्य आदि का अनुष्टुप् छन्दों में ही प्रदर्शन किया गया है।

प्रकृति-वर्णन में कवि ने अनेक स्थलों पर नैसर्गिक उपादानों का मानवीकरण करते हुए चमत्कारपूर्ण कल्पनाओं की सृष्टि की है। हेमन्त के आगमन पर शरद् ऋतु अपने अवसान को निकट आया जान कर रोती है, उसके आंसू ही आकाश से टपकते हिमबिन्दु हैं -

---

१. सं. पं. मनोहरलाल शास्त्री, पं. मानिकचन्द दि. जैन ग्रन्थमाला, बम्बई वि.सं. १९७३।

२. पार्श्वनाथचरित प्रशस्ति-श्लोक -५

अवबुध्य निजात्ययं त्रिषादाद् रुदितायाः शरदो हिमागमादौ।
भृशमश्रुलवैरिव प्रसस्रे हिमबिन्दुप्रकरैर्वियत्यपारे।। - (५।२७)

वादिराज का पांचवे सर्ग का ऋतुवर्णन विशेष रमणीय बन पड़ा है। उनकी शैली की संगीतात्मकता तथा अनुप्रासों और पदावली का अनुरणन भी प्रभावशाली है। उदाहरणार्थ-

अनारतं यद् वनवत्सवत्सलं निरस्तसर्वासु मदापदापगम्।
चकास्ति विद्याविनयालयालयं पवित्रचर्या पवमानमानवम्।।
- (४।६०)

वादिराज जैन आचार्यों की परम्परा में सुप्रतिष्ठित हैं, उन्हें षट्तर्कषण्मुख, स्याद्वादविद्यापति और जगदेकमलवादि आदि उपाधियों से सम्मानित किया गया था। तदनुरूप इस महाकाव्य में चिन्तन की गुरुता तथा उपदेशपरायणता है और पदे पदे सुन्दर सूक्तियों का प्रयोग है। स्मरचरित की असारता बताते हुए प्रभविष्णु अभिव्यक्ति कवि ने की है -

विवेकवीतं विरसीक्रियान्तं सङ्कल्परम्यं चरितं स्मरस्य।
न तेन कुर्वन्ति यशो मलिष्ठं लोकद्वयश्लाघ्यगुणं गुणाढ्याः।।
- (२।३७)

साम्प्रदायिक पक्षपात और परमत के प्रति धिक्कारभाव भी वादिराज के काव्य में मिलता है। इस दृष्टि से बौद्धों तथा शिव के लिए अपशब्दों का प्रयोग अरुचिकर और असंयत है।[1]

वादिराज शृंगारपूर्ण तथा ललित कल्पनाओं के विन्यास में दक्ष हैं। सम्भोग शृंगार के प्रसंगों में उत्प्रेक्षाओं की उन्होंने लड़ियां गूंथ दी हैं। इसी प्रकार की उत्प्रेक्षा देखिये -

रहः परामृष्टतदङ्घ्रिपल्लवं प्रमोदयन्तं कुपितामिव प्रियाम्।
लता जहासेव नवप्रसूनकैर्युवानमन्तर्गतभृङ्गनिःस्वनैः।।
(पार्श्व. ८।४०)

इसी प्रकार विप्रलम्भ के चित्रण में भी वे व्यभिचारी भावों के समुचित प्रयोग के द्वारा अनुभूति की सघनता निर्मित करते हैं। कमठ और वसुन्धरा के बिना संसार फीका लगने लगता है -

धृत्वा लताङ्गी करपल्लवे तामसक्तमाकृष्टमिवानिवृत्तम्।
निरुद्धपञ्चेन्द्रियवृत्तिचित्तं तं मृत्यवे यच्छलिव क्षणेन।। (२।१२)

---

१. द्र.-पार्श्वनाथचरित, १।२०,२४

इसी ने वसुन्धरा का चित्त जीतकर उसे कमठ तक खींच कर लाने में देर लगा दी, तो कमठ सारे इन्द्रियव्यापार को रोक कर क्षण भर में मृत्यु जैसी अवस्था को दे दिया गया।

## क्षत्रचूडामणि [1]

क्षत्रचूडामणि का अपर नाम जीवन्धरचरित्र भी है। इसके कर्ता वादीभसिंह सूरि हैं। वादीभसिंह का जन्मनाम ओडयदेव था और दीक्षानाम अजितसेन। शास्त्रार्थ में वादी रूपी इभ (हाथियों) को सिंह के समान परास्त करने की योग्यता के कारण "वादीभसिंह" उनका उपाधि नाम प्रसिद्ध हुआ।

वादीभसिंह का जन्मस्थान अज्ञातप्राय है। इनका कार्यक्षेत्र कर्पाटक का पोरुच्च क्षेत्र था। म.म. कुप्पु स्वामी, श्री नीलकण्ठ शास्त्री तथा पं. नाथूराम ने इनका समय दसवीं शताब्दी माना है, जब कि श्री दरबारीलाल कोठिया इन्हें **ग्यारहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध** में रखते हैं। [2] यही मत ग्राह्य है।

वादीभसिंह का पाण्डित्य सुप्रथित है। ये न्याय और व्याकरण के अतिरिक्त काव्य, अलंकार, कोश आदि के मर्मज्ञ ज्ञाता थे। इनकी दो कृतियां संस्कृत साहित्य में प्रसिद्ध हैं- **गद्यचिन्तामणि** नामक गद्यकाव्य तथा पद्य में निबद्ध **क्षत्रचूड़ामणि** चरित-काव्य।

**विषयवस्तु :** जीवन्धर का चरित जैन परम्परा में प्रसिद्ध है। इस काव्य में हेमांगद प्रदेश के राजा सत्यन्धर तथा रानी विजया का प्रेम, उसके कारण राजा का राजकार्य से विरत होकर मन्त्री काष्ठांगार को कार्य सौंपना, मन्त्री का राजा के प्रति दुर्भाव, रानी के तीन स्वप्न, तदनुसार जीवन्धर का गर्भ में आना, राजा का उसकी रक्षा के लिये उड़ने वाला यन्त्र बनवाना, और मन्त्री काष्ठांगार द्वारा उसके वध का षड्यन्त्र करने पर विमान-यन्त्र में रानी को बिठाकर रानी तथा गर्भ की रक्षा और स्वयं सल्लेखना के द्वारा देहत्याग, श्मशान में जीवन्धर का जन्म, नगरश्रेष्ठी गन्धोत्कट द्वारा उसे घर लाकर पुत्र मानकर पालन -इतनी घटनाएं प्रथम लम्ब में वर्णित हैं। शेष दस लम्बों में जीवन्धर का विभिन्न सुन्दरियों के प्रति आकर्षण और अनुराग, उसके आठ विवाह, अनेक पराक्रमपूर्ण कार्य और अन्यायपूर्वक शासक बनने वाले मन्त्री काष्ठांगार से वैरप्रतिनिर्यातन तथा राजपद की प्राप्ति के अनन्तर एक बार वानर और दो वानरियों की क्रीडा तथा कलह देखकर वैराग्य की उत्पत्ति का वर्णन है। इतिवृत्त में जीवन्धर की दो प्रेमिकाओं गुणमाला तथा सुरतमञ्जरी का विवाद, जीवन्धर के द्वारा उनके देहलेपनार्थ निर्मित चूर्ण की परीक्षा, नन्दगोप की गायों को चुराने वाले भीलों से उसका युद्ध तथा गायों को छुड़ाना, विद्याधरकन्या गन्धर्वदत्ता को वीणावादन में परास्त करना आदि घटनाएं कौतूहलवर्धक हैं।

---

१. सं. टी. एस. कुप्पू स्वामी शास्त्री, प्रकाशक, सरस्वती विलास सीरीज, तंजोर सन् १६०३ ई.
२. क्षत्रचूड़ामणि, जयपुर सं. २४४६, भूमिका, पं. मोहनलाल शास्त्री।

क्षत्रचूडामणि पौराणिक शैली में लिखा गया है। इतिवृत्तपरकता का इसमें प्राधान्य है तथा कवि वादीभसिंह की समासशैली प्रभावशाली है। अंतिम लम्ब में जैन दर्शन के सिद्धान्तों का सार रूप में अच्छा उपस्थापन है।

**क्षत्रचूडामणि** को कहीं-कहीं महाकाव्य के रूप में उल्लिखित किया गया है, पर शास्त्रीय दृष्टि से महाकाव्योचित विविध वर्ण्य विषयों का उसमें अभाव है। यह एक एकार्थक या चरितप्रधान काव्य है। अलंकारों के सायास निर्वाह पर कवि वादीभसिंह का यहां आग्रह नहीं है, यद्यपि वे एक प्रतिभाशाली और व्युत्पन्न कवि हैं। प्रसंगवश सर्वाधिक प्रयोग अर्थान्तरन्यास अलंकार का हुआ है, जिससे सम्पूर्ण काव्य में अर्थगौरव तथा सुभाषितबाहुल्य का मणिकांचन योग हो गया है। नीतिकाव्य की दृष्टि से ही यह रचना विशेष रूप से प्रभावित करती है। उदाहरणार्थ -

**अतत्त्वज्ञेऽपि तत्त्वज्ञैर्भवितव्यं दयालुभिः।**
**कूपे पिपतिषुर्बालो न हि केनाप्युपेक्ष्यते।। - ६।६**

तत्त्वज्ञानी को चाहिए कि वह मूर्ख पर दया करे। कोई बच्चा कुएं में गिरने वाला हो, तो उसकी भला कौन उपेक्षा करेगा?)

इतिवृत्तनिर्वाह में भाषाशैली की दृष्टि से कवि ने प्रौढि गुण का विशेष आधान किया है, सानुप्रास पदावली अनेक स्थलों पर अनायास ही सध कर रचना में खिंचती आयी है। यथा -

**तदर्थं पार्थिवः सार्धमेकान्ते कान्तया तया।**
**मन्त्रयित्वा तदन्ते माममन्दप्रीतिरादिशत्।। - ३।३२**

मुख्य रूप से यह महाकाव्य मानवीय चरित्रों के उपस्थापन में संघर्ष, द्वन्द्वात्मकता तथा उदात्त चरित्र की सृष्टि के कारण महत्त्वपूर्ण कहा जा सकता है। शान्तरस प्रधान होते हुए भी यहां अनेक नारी चरित्र भिन्न-भिन्न स्वभाव के साथ चित्रित हैं। सत्यन्धर तथा नायक जीवन्धर के चरित्र और रानी विजया के चरित्र की उदात्तता और गरिमा प्रेरणाप्रद है। कुटिल मन्त्री काष्ठांगार, सरल नन्दगोप आदि चरित्र भी इस काव्य की पात्रयोजना को वैविध्य देते हैं।

अन्तिम लम्ब में संसारानुप्रेक्षा, आस्रवानुप्रेक्षा, एकत्वानुप्रेक्षा, अन्यत्वानुप्रेक्षा, निर्जरानुप्रेक्षा आदि प्रकरणों में जैनमत का अत्यन्त सरल तथा हृदयग्राही विधि से संवादशैली में रोचक प्रतिपादन है, जिसके कारण इस काव्य को जैनसमाज में विशेष महत्त्व दिया जाता रहा है। सिद्धान्तों के प्रतिपादन में उदाहरण के लिये अनेकत्र कवि ने उपमा आदि अलंकारों का प्रयोग किया है, जिसमें मौलिकता भले ही न हो, पर विषयवस्तु को हृदयंगम कराने की क्षमता अवश्य है। उदाहरणार्थ-

एवं च त्वयि सत्यात्मन् कर्मास्रवनिरोधनात्।
नीरन्ध्रपोतवद् भूया निरपायो भवाम्बुधौ।। -११।५६

(हे आत्मन्, आस्रवों के रोक दिये जाने पर तुम इस भवसागर में छिद्ररहित पोत के समान निरपाय संचरण कर सकते हो।)

## हरिश्चन्द्र : धर्मशर्माभ्युदय[1] महाकाव्य :

धर्मशर्माभ्युदय महाकाव्य के कर्ता कवि हरिश्चन्द्र ने काव्य की पुष्पिका में अपना परिचय दिया है। इसके अनुसार वे नोनक वंश के कायस्थकुल से संबद्ध थे। इनके पिता आर्द्रदेव तथा माता का नाम रथ्या था। इनके अनुज का नाम लक्ष्मण था। इस महाकाव्य के इक्कीसवें सर्ग में जैन धर्म के सिद्धान्तों का जो निरूपण है, वह आचार्य सोमदेव के यशस्तिलकचम्पूः और वीरनन्दि के चन्द्रप्रभचरित से प्रभावित है। धर्मशर्माभ्युदय की एक प्राचीन पाण्डुलिपि का लेखनकाल १२८७ विक्रम संवत् (१२३० ई.) दिया गया है। इन सब प्रमाणों से हरिचन्द्र का समय ग्यारहवीं बारहवीं-शताब्दी के बीच निर्धारित होता है।

धर्मशर्माभ्युदय इक्कीस सर्गों में विभक्त शान्तरसप्रधान काव्य है। इसमें जैन परंपरा के पन्द्रहवें तीर्थंकर धर्मनाथ का जीवन चरित वर्णित है। इसकी कथा के मूलाधार आचार्य गुणभद्ररचित उत्तरपुराण का इकसठवां पर्व तथा पुष्पदन्तरचित अपभ्रंशपुराण की उनसठवीं सन्धि हैं। अलंकृत महाकाव्य की परंपरा का अनुवर्तन करते हुए महाकवि ने मूल संक्षिप्त कथावस्तु को सम्यक् परिबृंहित और परिवर्तित किया है।

महाकाव्य का प्रारम्भ लवणसमुद्र के मध्य में अवस्थित जम्बूद्वीप, उसके भी बीच में स्थित मेरु पर्वत और उसके दक्षिण में बसे भरतक्षेत्र के वर्णन से होता है। इस भरतक्षेत्र में आर्यखण्ड में उत्तरकोसल है। वहीं है रत्नपुर नगर। रत्नपुर के राजा महासेन और रानी सुव्रता को मुनिराज वरुण के भविष्यवाणीगर्भित अनुग्रह से वृद्धावस्था में जिस पुत्ररत्न की प्राप्ति हुई थी, वही आगे चलकर पन्द्रहवें तीर्थंकर भगवान् धर्मनाथ के रूप में प्रख्यात हुए।

परम्परा के निर्वाह के लिए कवि ने विदर्भ के राजा प्रतापराज की पुत्री शृङ्गारवती की स्वयंवर-कथा के प्रसंग में विन्ध्याचल, छहों ऋतुओं, चन्द्रोदय, पानगोष्ठी, रतिक्रीडा, प्रातः आदि का अलंकृत शैली में वर्णन प्रस्तुत किया है।

शृङ्गारवती स्वयंवर में धर्मनाथ का वरण करती है। अपने पिता महाससेन से विरक्त हो जाने पर धर्मनाथ सम्यक् रूप से राज्यशासन का कार्य करते रहे। अवांतर प्रसंग के रूप में यहीं सेनापति सुषेण के युद्धकौशल का चित्रण भी कवि ने किया है।

---

१. निर्णयसागर प्रेस बम्बई से १६३३ में काव्यमाला के आठवें ग्रन्थ के रूप में प्रकाशित।

एक बार धर्मनाथ ने उल्कापात देखा। देखते ही वे विरक्त हो गये। फिर वे तीर्थंकर भगवान् धर्मनाथ बन कर जैनसिद्धान्त के परमोपदेशक के रूप में आविर्भूत हुए और अंत में उन्होंने सम्मेदशिखर से मोक्ष प्राप्त किया।

**काव्यकला :** धमशर्माभ्युदय प्रसादगुणसंपन्न, वैदर्भी रीति में निबद्ध सरस महाकाव्य है। हरिश्चन्द्र की उक्तियां हृदय को छूने वाली हैं। उनका भारतवर्णन विशेष रूप से मन को बांधने वाला है। देश के गांवों की छवि को कवि ने बारीकी से देखकर सजीव रूप में चित्रित किया है। गांवों में ईख पेरने का यंत्र चल रहा है, लोग ताजा गन्ने का रस पी रहे हैं। धान के खेत मन्द पवन से हिल रहे हैं, लगता है मद से धरती घूर्णित हो रही है -

यन्त्रप्रणालीचषकैरजस्रमापीय पुण्ड्रेक्षुरसासवौघम्।
मन्दानिलान्दोलितशालिपूर्णा विघूर्णति यत्र मदादिवोर्वी।। (१।४५)

हरिचन्द्र खेत में अनाज कटने के बाद धरती पर लगे धान्यकूटों को उदयगिरि और अस्ताचल के बीच सूर्य के विश्रामशैलों के रूप में देखते हैं (१।४८)।

भारत की ग्रामश्री का वर्णन इस कवि ने जितनी निपुणता से किया है उतनी ही कुशलता से उसने राजसी वैभव का भी चित्रण किया है। रत्नपुर नगर की महलों की कतारें किंकिणियों की झंकार के द्वारा सूर्य से बातें करती हुई और तालवृन्तों के द्वारा उसे पंखा झलती लगती है-

रणज्झणत्किङ्किणिकारवेण सम्भाष्य यत्राम्बरमार्गखिन्नम्।
मरुच्चलत्केतनतालवृन्तैर्हर्म्यावली वीजयतीव मित्रम्।। (१।७७)

अनेक स्थलों पर हरिचन्द्र की कल्पना और सूझबूझ एकदम अनोखी ही बन पड़ी है। रजा के नगर से बाहर आने के लिये वे उपमा देते हैं जैसे महाकवि के मुख से श्लोक निकल पड़ा हो -

यतिभावपरः कान्तिं बिभ्रदभ्यधिकां नृपः।
निश्चक्राम पुराच्छ्लोकः कवीन्द्रस्य मुखादिव।। (३(१९))

हरिचन्द्र का गंगा नदी का वर्णन अलौकिक ही कहा जा सकता है। वे कहते हैं - गंगा नदी ऐसी सुशोभित हो रही है मानो रत्नों के समूह से खचित धरती की करधनी हो, अथवा आकाश से गिरी निर्मल मोतियों की माला हो, या शब्दरहित खींची हुई ऐरावत हाथी की श्रृंखला हो।

हरिचन्द्र निसर्ग की सुषमा और सौरभ से उच्छ्वसित और आह्लादित होने पर प्रसन्न पदावली के कवि हैं। उन्होंने अपने वर्णनों में इस देश की वसुन्धरा के लिये जो भाव व्यक्त किया है, वह उन्हें राष्ट्रप्रेम के गरिमामय कवि के रूप में प्रतिष्ठित करता है।

पदावली और भावबोध की दृष्टि से वे इस युग के कवियों में कालिदास के सर्वाधिक निकट लगते हैं। उनकी पंक्तियों में पदे पदे कालिदास की अनुगूंज सुन पड़ती है। हरिचन्द्र के प्रकृति-चित्र कहीं-कहीं तो सौंदर्यबोध और कविकल्पना के अनूठे संयोग से विलक्षण चमत्कार उत्पन्न करते हैं। वर्षा के वर्णन में वे कहते हैं - किसानों के प्रमोद के साथ ही उदार घनावली मानों भुवन को संतप्त करने वाले सूर्य को विद्युत् की मशाल जलाकर खोजने को दिशा-दिशा में निकल पड़ी है (११।३५)। दूसरी ओर उन्हें वसन्त धरती के अंक में खिलखिला कर उतरते शिशु सा लगता है, कुरवक के कोरक ही उसके कच्चे दूध के कतिपय दांत हैं, और भ्रमर से गुंजारित कानन में वह घुटनों के बल रेंगता सा चल रहा है -

कतिपयैर्दशनैरिव कोरकैः कुरवकप्रभवैर्विहसन् मुखः।
शिशुरिवस्खलितस्खलितं मधु पदमदादमदालिनि कानने।। (११।८)

ग्यारहवें सर्ग के प्रकृतिवर्णन में यमक की छटा है, पर वह भी रत्नाकर और शिवस्वामी के महाकाव्यों के अतिशय दुरूह जटिल चित्रबन्धों के आयास से कोसों दूर कालिदास के रघुवंश के दसवें सर्ग के वसन्तवर्णन के समान चित्रकाव्य के वैशिष्ट्य और अर्थबोध की प्रांजलता का दुर्लभ समागम ही प्रस्तुत करता है।

हरिचन्द्र ने अपने समय के परिवेश और समाज के सूक्ष्म पर्यवेक्षण के द्वारा अपनी कविता में नये टटके बिम्ब उपस्थित किये हैं। कामदेव उन्हें कायस्थ प्रतीत होता है, जो कज्जलमंजुल दृग्लेखनी से तारुण्यलक्ष्मी का भोगपत्र लिख रहा है -

कायस्थ एव स्मर एष कृत्वा दृग्देहलीं कज्जलमञ्जुलां सः।
शृङ्गारसाम्राज्यविभोगपात्रं तारुण्यलक्ष्म्याः सुदृशो लिलेख।।
(१४।५८)

अपने समय के कवियों के बीच हरिचन्द्र अपनी अलग की पहचान बनाते हैं। उनकी आंचलिक रंग को कसवता में प्रस्तुत करने की विशेषता तथा शैली का मार्दव और सौंदर्यबोध की अनाविलता दर्लभ है। सबसे बड़ी बात है कि हरिचन्द्र हमें इस धरती से प्यार करना सिखाते हैं। वे इसी भारतवसुन्धरा पर स्वर्ग देखते हैं, खेत-खलिहानों, साथ की वाटिकाओं पर वे मोहित हैं -

क्षेत्रश्रीरधिकतिलोत्तमा सुकेश्यः कामिन्यो विशि दिशि निष्कुटाः सरम्भाः।
इत्येनं ग्रथितमशेषमप्सरोभिः स्वर्गादप्यधिकममंस्त देशमीशः।। (१६।४६)
कूष्माण्डीफलभरगर्भचिर्भटेभ्यो वृन्ताकस्तबकविनम्रवास्तुकेभ्यः।
सङ्कीर्ण मिथ इव दृष्टिरस्य लग्ना निष्क्रान्ता कथमपि शाकवाटकेभ्यः।।
(१६।७२)

वात्सल्य की भावना का बड़ा मर्मस्पर्शी चित्रण महाकवि हरिश्चन्द्र ने धर्मशर्माभ्युदय में किया है। महासेन जब अपने पुत्र का आलिंगन करते तो सुख के कारण उनके नेत्र मुंद जाते थे, लगता था जैसे वे यह देखना चाहते हैं कि प्रगाढ़ आलिंगन में पुत्र का देह हमारे भीतर कितना प्रविष्ट हुआ, या वे यह सोचते थे कि भीतर इतना सुख समाया हुआ है कि वह कहीं बाहर न निकल जाय, इसलिये वे नेत्ररूपी देह के कपाटों को मानों बंद कर लेते थे -

उत्सङ्गमारोप्य तमङ्गजं नृपः परिष्वजन् मीलितलोचनो बभौ।
अन्तर्विनिक्षिप्य सुखं वपुर्गृहे कपाटयोः सङ्घटयन्निव द्वयम्।। (६।११)

## पद्मानन्द महाकाव्य[1]

पद्मानन्द महाकाव्य के रचयिता श्री अमरचन्द्रसूरि हैं।[2]

इनके दो महाकाव्य मिलते हैं - बालभारत तथा पद्मानन्द। बालभारत महाभारतीय कथानक का अविकल समग्र प्रस्तुतीकरण है। यद्यपि महाभारत की कथा का रूपान्तर जैन परम्परा में भिन्नतया प्रचलित है, पर अमरचन्द्र ने सम्प्रदाय भावना से ऊपर उठकर व्यासमुनि के महाभारत को ही प्रमाण मानकर बालभारत महाकाव्य लिखा।[3]

**पद्मानन्द** : अमरचन्द्र का दूसरा महाकाव्य तीर्थङ्कर ऋषभदेव के चरित्र पर आधारित है। पद्म मन्त्री की प्रार्थना पर रचित होने के कारण इसका नाम पद्मानन्द रखा गया। इसका अपर नाम जिनेन्द्रचरित भी है। इसकी वस्तु का आधार त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित है। इस महाकाव्य में १६ सर्ग हैं।

**कथासार**-प्रथम सर्ग में जिनेश्वर-स्तुति और काव्य-कारण वर्णित है। द्वितीय सर्ग से षष्ठ सर्ग तक ऋषभदेव के बारह पूर्वभवों-धनसार्थवाह, युग्मी, धनजीवसुर, महाबल, ललिताङ्ग, वज्रजङ्घ, युग्मी, सुधर्मा, जीवानन्द, अच्युतदेवलोक, वज्रनाभ और स्वार्थसिद्धिभव-का वर्णन है। सप्तम सर्ग में ऋषभदेव का मरुदेवा की कुक्षि में अवतीर्ण होने का वर्णन है। अष्टम सर्ग में ऋषभदेव की बाल-लीला और सुमङ्गला तथा सुनन्दा के साथ उनके विवाह का वर्णन है। नवम सर्ग में सुमङ्गला के गर्भ से भरत और ब्राह्मी तथा सुनन्दा के गर्भ से बाहुबलि एवं सुन्दरी की उत्पत्ति का वर्णन है। दशम सर्ग में ऋषभदेव का राज्याभिषेक एवं एकादश सर्ग में षड्ऋतु-विलास का वर्णन है। द्वादश सर्ग में ऋषभदेव की वसन्तोत्सव-क्रीडा, देवों की प्रार्थना पर उनका विरक्त होना, भरत का राज्याभिषेक, ऋषभदेव का दीक्षा-ग्रहण करना आदि घटनायें वर्णित हैं। तेरहवें सर्ग में नमि और विनमि

---

१. सं. एच. आर. कपरिया एम.ए. प्र. ओरियण्टल इन्सटीच्यूट, बड़ौदा, १६३२ ई.
२. अमरचन्द्रसुरि के परिचय के लिये महाकाव्यविषयक अध्याय में बालभारत शीर्षक द्र.।
३. उपर्युक्त द्रष्टव्य।

की ऋषभदेव में अटूट भक्ति देखकर धरणोरग का उन्हें विद्याधरैश्वर्य प्रदान करना, श्रेयांस का इक्षुरस द्वारा ऋषभदेव को पारणा कराना, ऋषभदेव को केवल ज्ञान प्राप्त होना आदि वर्णित है। चौदहवें सर्ग में प्रभु के समवसरण दर्शन के लिए मरुदेवा का आगमन और उसकी निर्वाणोपलब्धि, समवसरण में ऋषभदेव की देशना तथा संघस्थापना आदि का वर्णन है। पन्द्रहवें सर्ग में भरत के दिग्विजय का शौर्यपूर्ण वर्णन किया गया है। सोलहवें सर्ग में भरत, हिमाञ्चलप्रदेश के राजा हिमवत् कुमार को जीतकर अपनी राजधानी विनीतापुरी में प्रवेश करता है और चक्रवर्ती सम्राट् बनता है। सुन्दरी अष्टापद जाकर ऋषभदेव से दीक्षा ग्रहण करती है। भरत के आक्रमण से दुःखी होकर भरत के भाई भी दीक्षा ग्रहण करते हैं। सत्रहवें सर्ग में भरत के बाहुबलि पर आक्रमण करने, युद्ध में भरत की पराजय, बाहुबलि के दीक्षा-ग्रहण करने एवं केवल ज्ञान प्राप्त करने का विवरण है।

**समीक्षा :** प्रस्तुत महाकाव्य शान्तरस प्रधान है। सत्रहवें सर्ग में भरत के साथ सङ्ग्राम करते हुए बाहुबलि के हृदय में अकस्मात् वैराग्य उत्पन्न हो जाता है। निम्न उक्तियों में निर्वेद की सुन्दर व्यञ्जना हुई है -

**राज्यस्य लोभादमुनेव धिग् धिङ् मयाऽप्यहो भ्रातृवधो विधेयः।**
**न तेन राज्येन ममास्ति कार्यमकार्यमित्थं क्रियते यदर्थम्।।**
**इदं गदित्वा शिरसः स केशान् क्लेशानिवान्तः करणप्रदेशात्।**
**समूलमुन्मूलयति स्म कोपाटोपात् पुरोत्पाटितमुष्टिनेव।।**

यहाँ मस्तक के केशों के उन्मूलन के लिये अन्तःकरण से क्लेशों के उन्मूलन का उपमान बड़ा सटीक है।

चतुर्थ सर्ग में सम्भोग श्रृङ्गार और सत्रहवें सर्ग में वीररस की सुन्दर अभिव्यक्ति हुई है। महाकाव्य की भाषा सरल, प्रसादगुणोपेत एवं प्रवाहमयी है। भाषा को प्रभावशाली बनाने के लिए कवि ने अनुप्रास, यमकादि शब्दालङ्कारों उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपकादि अर्थालङ्कारों की सुन्दर योजना की है। भाषा में लोकोक्तियों एवं सूक्तियों का प्रचुर प्रयोग प्राप्त है। महाकाव्य में छन्दोविधान परम्परा के अनुकूल है। इसमें कुल ३४ प्रकार के छन्दों का प्रयोग मिलता है।

सौन्दर्यचित्रण की दृष्टि से पद्मानन्द महाकाव्य के अनेक स्थल बड़े रमणीय हैं। नारी के सौन्दर्य का वर्णन करते हुए कवि ने नैसर्गिक उपादानों से अप्रस्तुत विधान तथा उसमें कल्पना का विनियोग करते हुए उत्कृष्ट बिम्बों की सृष्टि की है। स्वयंप्रभा के सौन्दर्यचित्रण में वह कहता है -

**लावण्यामृतलहरी क्रमकरनयनाननारविन्दततिः।**
**या विपुलजघनपुलिना विलसनकल्लोलिनी रतीशस्य।।** (४।५८)

नायिका की परिकल्पना नदी के रूप में करते हुए कवि कहता है कि लावण्यरूपी अमृत उसकी लहरें हैं। कमल उसके नयन, तट उसके जघन हैं, ऐसी वह रमणी रतीश्वर कामदेव की विलासकल्लोलिनी है।

भौतिक सौन्दर्य की अपेक्षा आध्यात्मिक सौन्दर्य की प्रस्तुति में कवि का अधिक अभिनिवेश दिखायी देता है। इस दृष्टि से जिनपति के सौन्दर्य का चित्रण प्रभावशाली है। उदाहरणार्थ एक पद्य देखें -

दोर्युगं विजयते स्म जिनेन्दोर्जानुलम्बि पविदण्डविडम्बि।
बोधिना प्रगुणितं खलु रागद्वेषपेषि गुणमुद्गरयुग्मम्।। (८।१०२)

वज्रदण्ड की विडम्बना करने वाले जिनपति के घुटनों तक लम्बे भुजदण्डयुगल की विजय हो, जो राग और द्वेष को पीसने वाले भारी मुद्गरों के जोड़े के समान हैं तथा ज्ञान से प्रगुणित है।

इस महाकाव्य में कतिपय स्थलों पर कवि ने पाण्डित्यप्रदर्शन तथा शब्दक्रीडा के चातुर्य का अतिरेक कर दिया है। यमक और चित्रकाव्य में असाधारण निपुणता उसने प्रकट की है। दूसरी ओर कहीं अप्रचलित क्लिष्ट शब्दों के प्रयोग के साथ-साथ अपभ्रंश या देशज शब्दों का प्रयोग भी अमरचन्द्रसूरि करते हैं। कतिपय उदाहरण द्रष्टव्य हैं-

गद्दिकाः समुपवेशनोचिता वस्त्रपद्मवसतेरिव श्रियः। (१०।११)
या-निर्द्रव्यबाल इव लड्डकलोलपाणिः। - (६।६०)

यहां गद्दिका या लड्डक इसी प्रकार के शब्द हैं।

पद्मानन्द महाकाव्य कथ्य के प्रस्तुतीकरण के साथ-साथ उत्तम विचार और शैली दोनों की दृष्टि से सफल है।

## जयन्तविजय

जयन्तविजय[1] महाकाव्य के प्रणेता अभयदेवसूरि हैं। ये आचार्य विजयचन्द्र के शिष्य थे। काशीनरेश ने इनकी प्रतिभा से प्रसन्न होकर इन्हें वादिसिंह की उपाधि प्रदान की थी। कवि ने स्वयं को 'सारस्वतप्रसृमरप्रतिभाविलासः' (सर्ग १९, प्रशस्तिपद्य-६) कहा है। जयन्तविजय की पुष्पिका से विदित होता है कि इस काव्य की रचना वि.सं. १२७८ (१२२१ ई.) में हुई।

---

१. पं. भवदत्त शास्त्री द्वारा संशोधित होकर निर्णयसागर प्रेस, बम्बई द्वारा प्रकाशित १९०२ ई. काव्यमाला, ७५ ग्रन्थाङ्क।

**विषयवस्तु** : मगध के राजा विक्रमसिंह को जयन्त नामक पुत्र की प्राप्ति होती है। इस काव्य में सिंहल के राजा से राजकुमार जयन्त के युद्ध का ओजस्वी वर्णन है। अनन्तर जयन्त के पराक्रमपूर्ण कार्यों और देवकन्या कनकवती तथा रतिसुन्दरी से उसके विवाह का वर्णन किया गया है। जयन्त के पिता उसे राज्यभार सौंप कर दीक्षा ग्रहण कर लेते हैं। जयन्त जिनेन्द्र भक्ति का प्रचार करता हुआ सम्यक् रूप से प्रजापालन करता है।

**समीक्षा** : यद्यपि अन्य जैन महाकाव्यों की भांति इस महाकाव्य में भी धर्मोपदेश तथा जिनेन्द्र के प्रति कवि की हार्दिक भक्तिभावना को अभिव्यक्ति मिली है, पर पूर्वोक्त महाकाव्यों की तुलना में इसका एक वैशिष्ट्य यह कहा जा सकता है कि इसमें स्वयं नायक के प्रव्रजित होने या दीक्षा ग्रहण करने के वर्णन के साथ काव्य की समाप्ति नहीं होती। इस दृष्टि से इस काव्य में शान्त के स्थान पर वीररस को अंगी और शान्त को तत्सहचरित माना जा सकता है।

**वर्णन** : महाकाव्योचित वर्णनों का सायास विन्यास अभयदेव ने सर्गानुसार क्रमशः किया है। सज्जनप्रशंसा, खलनिन्दा, अनपत्यता, विवाह, वसन्त, दोला, पुष्पावचय, जलकेलि, सूर्यास्त, युद्ध, दिग्विजय आदि परम्परित वर्ण्यविषय यहां गृहीत हुए हैं।

वर्ण्यविषयों में अभयदेव ने वैविध्य और विस्तार का सन्धान किया है। प्रथमसर्ग में ही देशवर्णन में उन्होंने ग्राम, जनपद तथा पुर के वातावरण को साकार कर दिया है। धान के खेतों की रखवाली करने वाली गोपियों के मधुर गीत का प्रभाव वर्णन करते हुए वे कहते हैं -

**यत्राभिरामाणि विशालशालिक्षेत्राणि संरक्षितुमीयुषीणाम्।**
**गोपाङ्गनानां मधुरोपगीतैः कृच्छाद् युवानः पथि यान्ति पान्थाः।।** -१।३८

उन गोपियों के गीत सुनते हुए पथिक मार्ग पर अटक अटक जाते थे।

**अलङ्कार** : अभयदेव की कल्पना बड़ी उर्वर है। वे नयी सूझबूझ के साथ अनेक स्थलों पर अछूते उपमान उपस्थित करते हैं। धनश्रेष्ठी के द्वारा देखे गये मुनि के वर्णन में वे कहते हैं -

**स्वधर्मारामभासेक्तुं संवेगामृतकूपतः।**
**अरघट्टघटीमाला इसयाभाज्जपमालिका।।** - ३।२१

स्वधर्म रूपी उद्यान को सींचने के लिये वे मुनि मानों संवेग रूपी अमृतकूप से जल खींच कर उडेल रहे थे। उनके हाथ की जपमाला अरघट्ट के घड़ों की शृंखला के समान सुशोभित हो रही थी।

शान्तरस की व्याप्ति के कारण भी यह महाकाव्य प्रभावशाली है। संसार की अनित्यता और निस्सारता के अनुभव को विक्रमभूपति के प्रसंग में इस प्रकार व्यक्त किया गया है-

वपुरिदं प्रथमं सुखसाधनं तदपि रोगजरादिभिरस्थिरम्।
किमिहि मिष्टफलं प्रभवं वनं वनजवह्निशिखाभिरभङ्गुरम्।
भवति शारदनीरदसोदरं सकलमेव भवप्रभवं सुखम्।
परिणतौ विरसं मधुरं मुखे विषतरोरिव पक्वफलं नृणाम्।
(१८।५०,५५)

शरदृतु के बादल और विषतरु के फल के सरल उपमानों के द्वारा जगत् की नश्वरता तथा भोगों की भयावहता की कवि ने व्यंजना की है।

वास्तव में अभयदेव उदात्त भावबोध तथा उत्कृष्ट कल्पना के कवि हैं।

## मुनिसुव्रतकाव्य (काव्यरत्न)

मुनिसुव्रतकाव्य के रचयिता अर्हद्दास हैं। इनका समय तेरहवीं शती का उत्तरार्ध है। आशाधर इनके काव्यगुरु थे। आशाधर के अन्तिम ग्रन्थ अनगारधर्मामृत की पूर्ति सं. १३०० के लगभग हुई। सुव्रतकाव्य की प्रशस्ति में अर्हद्दास ने लिखा है कि वे अपने गुरु आशाधर के धर्मामृत का पान कर सुपथ तथा काव्यरचना के पथ पर अग्रसर हुए हैं। इससे अनुमान किया जा सकता है कि उन्होंने इस महाकाव्य की रचना आशाधर के ग्रन्थ अनगारधर्मामृत की रचना के पश्चात् की होगी।

अर्हद्दास स्वाभिमानी तथा अध्यात्म के रस में डूबे रहने वाले विरागी कवि हैं। लौकिक नायकों की प्रशस्ति करना वे उचित नहीं समझतें हैं। उनका कथन है जिन कवियों ने सरस्वी रूपी कल्पलता को जिनेन्द्ररूपी पारिजात के सहारे संवर्धित करने की इच्छा की है, वे भला उसको प्राकृत नायक रूपी कांचीरवृक्षों पर आरोपित क्यों करेंगे?

सरस्वतीं कल्पलतां स को वा संवर्धयिष्यन् जिनपारिजातम्।
विमुच्य काञ्चीरतरूपमेषु व्यारोपयेत् प्राकृतनायकेषु ।। - (१।१२)

अर्हद्दास का व्यक्तित्व उदात्त तथा उदार था। उन्होंने वैदिक परम्परा के देवों के प्रति भी आदरभाव व्यक्त किया है। (द्र. सुव्रतकाव्य ६।१)

**विषयवस्तु** : इस महाकाव्य में बीसवें तीर्थङ्कर मुनिसुव्रतस्वामी का जीवन चरित्र वर्णित है। इसके कथानक का आधार गुणभद्रकृत उत्तरपुराण है। इस काव्य का अपर नाम 'काव्यरत्न' है।[1] यह काव्य १० सर्गों में विभक्त है। इसमें मुनिसुव्रतस्वामी की जन्म से लेकर मोक्षपर्यन्त घटनाओं का रोचक वर्णन किया गया है। प्रथम सर्ग में मङ्गलाचरण के पश्चात्, मगध देश तथा राजगृह का वर्णन है। द्वितीय सर्ग में मगधनरेश सुमित्र और उसकी रानी पद्मावती का वर्णन है। तृतीय सर्ग में देवाङ्गनाएँ पद्मावती की परिचर्या और

१. मुनिसुव्रतचरित १। २०

राजा को तीर्थङ्कर के पूर्वभव का वृत्तान्त सुनाती हैं। चतुर्थ सर्ग में पुत्रजन्मोत्सव का वर्णन है। पञ्चम सर्ग में इन्द्राणी जिनमाता की गोद में कपट-शिशु को डालकर जिनेन्द्र को उठा लाती है। इन्द्र उसे ऐरावत हाथी पर बैठाकर मन्दराचल ले जाते हैं। षष्ठ सर्ग में इन्द्रादि देव, विविध तीर्थों और सागरों के जल से जलाभिषेक-वर्णन है। सप्तम सर्ग में मुनिसुव्रत की युवावस्था, विवाह और राज्याभिषेक का वर्णन है। अष्टम सर्ग में मुनिसुव्रत का पट्टगज भोजन करना छोड़ देता है। एक यति इसका कारण बतलाते हैं कि यह गज पूर्वभव में जैन विरोधी राजा नरपति था। यह कुपात्रदान से गज हुआ। प्राग्जन्म की स्मृति से यह भोजन नहीं करता है। इस घटना को सुनकर मुनिसुव्रत को वैराग्य हो जाता है। वे अपने पुत्र को राज्य देकर नीलीवन में जाकर दीक्षा-ग्रहण करते हैं। नवम सर्ग में मुनिसुव्रत एक वर्ष तक कायक्लेश तप करते हैं। दशम सर्ग में उन्हें केवल ज्ञान उत्पन्न होता है और वे देव-निर्मित समवसरण में देशना करते हैं। तदनन्तर, विहार करते हुए सम्मेदाचल जाते हैं, जहाँ उन्हें मोक्ष प्राप्त होता है। इन्द्रादि देव उनका मोक्ष कल्याण मनाते हैं।

**समीक्षा :** काव्य में धारावाहिकता, गतिशीलता व अविच्छिन्नता है। इसमें सुमित्र, पद्मावती और मुनिसुव्रत यही तीन पात्र हैं। कवि ने इनके चरित्र का विधिवत् विकास किया है। प्रकृति-चित्रण को भी इस काव्य में महत्त्वपूर्ण स्थान दिया गया है। अन्य पौराणिक काव्यों की तरह इसमें अवान्तर कथाओं का अभाव है। यह वैराग्यमूलक काव्य है, अतएव, इसमें शान्त रस की प्रधानता है। वीर, वीभत्स, रौद्र और भयानक रसों का नितान्त अभाव है तथा शृङ्गार का चित्रण भी अत्यन्त मर्यादित और उदात्त भावबोध से संवलित है। अर्हद्दास की कल्पनाशक्ति अत्यन्त उर्वर है। कहीं-कहीं तो वे ऐसी उत्तम कल्पनाएं प्रस्तुत कर देते हैं, जिनसे उनकी समाधि गुण की सिद्धि और अयोनि काव्य रचने की क्षमता प्रकट होती है। मगध के धान के खेतों का वर्णन करते हुए उन्होंने कहा है -

**पाकावनम्राः कलमा यदीयाः पादावनम्रा इव मातृभक्त्या।**
**आघ्रायमाणाः स्वशिरःसु भान्ति विकासि पद्माननया धरित्र्या।।** (१।२८)

पके हुए धान से लदे पौधे खेत में झुके पड़ रहे हैं। लगता है, जैसे वे मातृभूमि धरती की वन्दना में सिर झुका रहे हों और वात्सल्य से भरी धरती भी अपना कमल रूपी आनन उठाकर उनके सिर को सूंघ रही है।

अर्हद्दास ने प्रकृति को मानवीय संवेदनाओं में रंग कर काव्य में अनूठा भावसंसार रच दिया है। उनकी उत्प्रेक्षा तथा उपमाएं मौलिक भी हैं तथा सटीक भी। पृथ्वी और सूर्य के संवाद का उन्होंने यह अद्भुत दृश्य रचा है -

**धात्रीदरीमुखगतैर्विपिनस्थलीनां व्यादीर्णवेणुगलितैर्मणिभिर्विरेजे।**
**मा लोकमित्र शिखिनो मम पीडयेति दीनं प्रकाशितरदेव दिनाधिपाय।।**
(९।६)

बांसो के फट जाने से मणियां धरती की दरारों में जा फंसती हैं। इस पर कवि उत्प्रेक्षा करता है कि धरती अपना मुख विदीर्ण करके दाँत दिखाती हुई सूर्य से प्रार्थना करती है कि मेरे पुत्रसम इन पौधों को तुम तेज धूप में मत जलाओ। दरारों में चमकती मणियां ही धरती के दांत हैं।

अर्हद्दास के काव्य में शब्दालङ्कारों में अनुप्रास तथा अर्थालङ्कारों में उपमा, उत्प्रेक्षा, भ्रान्तिमान् और परिसंख्या का प्रयोग अधिक हुआ है। छन्दोविधान महाकाव्य-परम्परा के अनुकूल है। षष्ठ तथा दशम सर्गों में विविध छन्दों की योजना हुई है। इसमें कुल १२ छन्दों का प्रयोग मिलता है, जिनमें उपजाति की संख्या अधिक है।

## यशोधरचरित

**कवि और रचनाकाल :** प्रस्तुत महाकाव्य के रचयिता पद्मनाभकायस्थ हैं। उन्होंने जैन-दर्शन का अध्ययन भट्टारक गुणकीर्त्ति के सांनिध्य में किया और उन्हीं की कृपा से वे काव्य-कला में प्रवृत्त हुए थे।[1] यशोधरचरित की रचना गोपाद्रि (ग्वालियर) नरेश वीरमेन्द्र के राज्यकाल में[2] उसके महामात्य कुशराज के अनुरोध से की गयी थी। इस तथ्य का उल्लेख प्रत्येक सर्ग की पुष्पिका में किया गया है। अतएव इसकी रचना पन्द्रहवीं शताब्दी में (सन् १४०० से १४२२ ई. के मध्य) मानी गयी है।[3]

यह एक पौराणिक महाकाव्य है। काव्य में अभयरुचि के भवान्तरों की कथा वर्णित है और इसमें कवि का प्रचारवादी स्वर मुखरित हो रहा है।[4] इसमें ९ सर्ग हैं।

प्रथम सर्ग में यौधेयदेश के अन्तर्वर्ती राजपुर का शासक मारिदत्त, खेचरी विद्या प्राप्त करने के लिए योगी भैरवानन्द की दुष्प्रेरणा से काली को नर-बलि प्रदान करने की योजना बनाता है। एतदर्थ, वह एक मुनिकुमार और एक मुनिकन्या को पकड़वाता है। उनकी मुखाकृति और वाणी से प्रभावित होकर वह उन्हें छोड़ देता है। द्वितीय सर्ग में मुनिकुमार का आत्म-परिचय है। तृतीय सर्ग में महाराज यशोधर पलितकेश को वार्धक्य का अग्रदूत मानकर प्रव्रज्या ग्रहण करते हैं तथा राज्य का शासनसूत्र यशोधर को सौंपते हैं। अमृतमती से यशोधर को एक पुत्र यशोमति की प्राप्ति होती है। कुलटा अमृतमती अपने पति यशोधर और उसकी माता चन्द्रमती को विष देकर मार डालती है। पाँचवें सर्ग में यशोधर और चन्द्रमती के भवान्तरों का वर्णन है। वे जीवहत्या के कारण श्वान, मत्स्य, अज आदि निकृष्ट योनियों में भटकते हैं। छठें सर्ग में उनका जीव कुक्कुटों के रूप में जन्म लेता है, जिनका पालन-पोषण चाण्डाल करता है। मुनि सुदत्त उनके पूर्वभवों का वर्णन करते हैं। वे अगले

---

१. **यशोधरचरित,** ९।१०७
२. काव्यप्रशस्ति, ४
३. डॉ. सत्यव्रत, **जैन संस्कृत महाकाव्य,** पृ. ३९५
४. इसी विषयवस्तु को लेकर पुष्पदन्त ने अपभ्रंश में **जसहरचरिउ** तथा वादिराज ने **यशोधरचरित** काव्य लिखा। (**संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान** पृ. ५९)

जन्म में यशोमति की पत्नी की कुक्षि से अभयरुचि और अभयमती के रूप में पैदा होते हैं। सातवें सर्ग में अपने पिता और पितामही की भवान्तरों की दुर्गति सुनकर यशोमति का मन ग्लानि से भर जाता है और वह तापसव्रत ग्रहण कर लेता है। आठवें सर्ग में अभयरुचि से हिंसा का दुष्परिणाम सुनकर देवी चण्डमारी और मारिदत्त को भी अपने कुकृत्यों से ग्लानि होती है। नवें सर्ग में मारिदत्त की प्रार्थना से मुनि सुदत्त सभी के भवों का वर्णन करते हैं। मारिदत्त और देवी मुनि से तापसव्रत ग्रहण करके मरने के पश्चात् सद्गति को प्राप्त करते हैं

यशोधरचरित शान्तरसप्रधान काव्य है। अभयरुचि का यह निर्वेद शान्तरस में परिणत हुआ है -

**मूलं पापस्य भोगोऽयं भोगोऽयं धर्मनाशनः।**
**श्वभ्रमस्य कारणं भोगो भोगो मोक्षमहार्गला।।**
**एतादृशममुं जानन्कथं खलमुपाश्रये।**
**एतस्मिन्कः स्पृहां कुर्यात् स्थितिज्ञो मादृशो जनः।।** [1]

महाकाव्य में श्रृङ्गार, करुण, भयानक, बीभत्स आदि का सहायक रसों के रूप में चित्रण किया गया है। प्रकृति-चित्रण में मरुस्थल मरुउद्यानों का मनोरम चित्रण हुआ है। काव्य की भाषा अत्यन्त सरस और सजीव है, यथावसर अलङ्कारों के समुचित सन्निवेश से काव्य में चमत्कार उत्पन्न हो गया है उपमालङ्कार का सुन्दर निदर्शन द्रष्टव्य है -

**दोषान् निःकाश्य विविशुर्यच्चित्ते सकला गुणाः।**
**भृङ्गान् कमलकोशेभ्यः प्रातः सूर्यकरा इव।।** [2]

उसके चित्त में दोषों को निकाल कर गुणों ने उसी प्रकार निवास किया, जैसे सूर्य की किरणें प्रातः कमलकोशों से भौरों को निकाल कर उनमें प्रवेश करती हैं।

यशोधरचरित में कुल आठ प्रकार के छन्दों का प्रयोग प्राप्त होता है।।

## जम्बूस्वामिचरित

**कवि और रचनाकाल :** दिगम्बर सम्प्रदाय के कवि राजमल्ल, जम्बूस्वामिचरित काव्य के रचयिता हैं। वे जैनागम के महान् वेत्ता तथा प्रौढ़ पण्डित थे। वे काष्ठासंघी विद्वान् थे। उन्होंने अपने को हेमचन्द का आम्नायी कहा है। इसका तात्पर्य यह है कि वे मुनि नहीं थे। सम्भवतः, वे गृहस्थाचार्य थे अथवा ब्रह्मचारी आदि पद पर प्रतिष्ठित थे।[3]

---

१. यशोधरचरित, ७/१५७-५८
२. वही, २/४५
३. लाटीसंहिता की भूमिका, पृ. २३

जम्बूस्वामिचरित काव्य की रचना सं. १६३२ की चैत्र, कृष्णा, अष्टमी को मुगल सम्राट् अकबर के राज्य-काल में हुई थी।[1]

जम्बूस्वामिचरित राजमल्ल की महत्त्वपूर्ण रचना है। विषय-साम्य होने पर भी ब्रह्मजिनदासरचित जम्बूस्वामिचरित से प्रस्तुत काव्य में कवित्व तथा कथा-संयोजन की दृष्टि से पर्याप्त अन्तर है। यह पौराणिक शैली में लिखा गया काव्य है, जिसका कथानक जैन-धर्म के दोनों सम्प्रदायों में सुप्रसिद्ध तथा समादृत है। इसमें कुल तेरह सर्ग हैं।

प्रथम सर्ग में मुगल सम्राट् अकबर की वंश-परम्परा, उसके शासन, शौर्य और शाह टोहर के कुल का वर्णन है। द्वितीय सर्ग से पञ्चम सर्ग के पूर्वार्द्ध पर्यन्त मूल कथा की पूर्वपीठिका है। इसमें वीरप्रभु के समवसरण की रचना तथा मगधराज श्रेणिक की जिज्ञासा से गौतम द्वारा विद्युन्मालीदेव, सौधर्म मुनि, यक्ष, विद्युच्चर आदि के पूर्वभवों का वर्णन है। छठें सर्ग में जम्बूकुमार के यौवन, वसन्त-केलि और उसके द्वारा हाथी 'विषमसङ्ग्रामसुर' को दमन करने का वर्णन है। सातवें सर्ग में केरल-नरेश मृगाङ्क की पुत्री को आतङ्कित करने वाले विद्याधर रत्नचूल को युद्ध में परास्त कर वह अपने शौर्य की प्रतिष्ठा करता है। आठवें सर्ग में जम्बूकुमार, शक्तिशाली रत्नचूल को पराजित कर मृगाङ्क को बन्धनमुक्त कराता है। जम्बूकुमार का भव्य स्वागत होता है और श्रेणिक को केरलराज की पुत्री विलासवती प्राप्त होती है। नवें सर्ग में मुनि सौधर्म की प्रेरणा से जम्बूकुमार में निर्वेद का उदय होता है, किन्तु माता-पिता के आग्रह से वह विवाह के एक दिन बाद दीक्षा लेना स्वीकार करता है। नगर की चार रूपवती कन्याओं के साथ उसका विवाह होता है। दसवें तथा ग्यारहवें सर्ग में क्रमशः आठ कथाओं द्वारा उसकी वैराग्य-सम्पदा का उपहास और उसे विषयों में आसक्त करने का प्रयत्न करते हैं। वह उनके प्रत्येक तर्क का दृढ़तापूर्वक खण्डन करता है। बारहवें सर्ग में, जम्बूस्वामी तापस-व्रत-ग्रहण करते हैं और घोर तपश्चर्या के बाद शिवत्व को प्राप्त करते हैं। तेरहवें सर्ग में बारह अनुप्रेक्षाओं का निरूपण तथा विद्यच्चर की सिद्धि-प्राप्ति का वर्णन है। यह कथानक की उत्तरपीठिका है।

जम्बूस्वामिचरित में प्रायः सभी रसों के उदाहरण प्राप्त हैं, परन्तु वैराग्य की प्रधानता होने के कारण, अङ्गीरस के रूप में शान्तरस का परिपाक हुआ है। उदाहरणार्थ -

> जीवितं चपलं लोके जलबुद्बुदसन्निभम्।
> रोगैः समाश्रिता भोगा जराक्रान्तं हि यौवनम्।।
> सौन्दर्यं क्षणविध्वंसि सम्पदा विपदन्तकाः।
> मधुबिन्दूपमं पुंसां सौख्यं दुःखपरम्परा।।[2]

---

१. प्रान्तप्रशस्ति, गद्यभाग।
२. जम्बूस्वामिचरित, १३/१३-१४

(इस संसार में जीवन चंचल है, यह पानी के बुलबुले के समान है। भोग रोगों से आक्रान्त हैं और यौवन बुढ़ापे से आक्रान्त है। सौन्दर्य क्षणिक है, सम्पत्तियों का अन्त विपत्ति में होता है। इस दुःखपरम्परा में यहां लोगों को सुख मधुबिन्दु के समान ही उपलब्ध होता है।)

जम्बूस्वामिचरित काव्य में कवि ने यथास्थान प्राकृतिक दृश्यों और प्रकृति के प्रति नैसर्गिक अनुराग का परिचय दिया है। इस महाकाव्य में समाज, धर्म और दर्शन की पर्याप्त सामग्री उपलब्ध है। इसमें भाषात्मक वैविध्य का अभाव है। काव्य में अनुष्टुप् छन्द की प्रधानता है। अनुष्टुप्, वंशस्थ, उपजाति, शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका; इन्द्रवज्रा, स्रग्धरा तथा मालिनी कुल आठ छन्द प्रयुक्त हैं।

## यदुसुन्दरमहाकाव्य

**कवि और रचनाकाल :** यदुसुन्दरमहाकाव्य के प्रणेता पद्मसुन्दर हैं, जो श्वेताम्बर सम्प्रदाय के तपागच्छ से सम्बन्धित विद्वान् थे। मुगलसम्राट् अकबर से घनिष्ठ रूप से सम्बन्धित थे। पद्मसुन्दर सं. १६३७-३८ (सन् १५८०-८१) के आस-पास दिवङ्गत हुए थे। इनके माता-पिता के सम्बन्ध में कोई जानकारी प्राप्त नहीं होती है। यदुसुन्दर के रचना-काल का कोई सङ्केत उपलब्ध नही है। डॉ. सत्यव्रत ने इसकी रचना सन् १६३२ से १६३८ के मध्य माना है।[1]

यदुसुन्दरमहाकाव्य[2] में मथुराधिपति यदुराज समुद्रविजय के अनुज वसुदेव तथा विद्याधर सुन्दरी कनका के विवाह तथा विवाहोपरान्त केलियों का वर्णन है। इस महाकाव्य पर श्रीहर्षरचित नैषधचरित का पूर्ण प्रभाव परिलक्षित होता है। बारह सर्गों में उपनिबद्ध इसकी कथावस्तु इस प्रकार है -

प्रथम सर्ग में मथुरा नगरी के वर्णन के पश्चात् यदु के उत्तराधिकारियों में कंस को साक्षात् राक्षस माना गया हे। नगरवासी, पौराङ्गनाओं के प्रति वसुदेव के अविनम्र व्यवहार की शिकायत उसके अग्रज समुद्रविजय से करते हैं। अग्रज की भर्त्सना से रुष्ट वसुदेव देश छोड़कर विद्याधरों की नगरी में शरण लेता है। द्वितीय सर्ग में एक हंस, कनका के महल में आकर वसुदेव के गुणों की प्रशंसा करता है। वसुदेव का चित्र देखकर कनका उस पर अनुरक्त हो जाती है। हंस मनोरथपूर्त्ति हेतु वचन देता है। विरहयुक्ता कनका को वसुदेव दिखाई पड़ता है और वह भी कनका को देखकर पुलकित हो जाता है। तृतीय सर्ग में सर्व-प्रथम कनका के वियोग का वर्णन है, तदनन्तर, धनपति कुबेर वसुदेव को दूत बनाकर कनका के पास अपना प्रणय-प्रस्ताव भेजते हैं। वसुदेव अदृश्य रूप में अन्तःपुर पहुँच जाता है। दूत कनका से कुबेर को वरण करने की वार्त्ता करता है। कनका की सखी कहती है

---

१. डॉ. सत्यव्रत, **जैन संस्कृत महाकाव्य**, पृ. १०३

२. यह अभी तक अप्रकाशित है। हस्तलिखित प्रति एल.डी. इन्स्टीच्यूट, अहमदाबाद में है।

कि वह वसुदेव के अतिरिक्त किसी को वरण नहीं कर सकती। कनका के अनुराग को देखकर दूत अपना परिचय देता है। कनका वसुदेव को देखकर लज्जित हो जाती है। वसुदेव कुबेर के पास आकर वास्तविकता से अवगत कराता है। चतुर्थ सर्ग में कनका का स्वयंवर होता है, जिसमें देवता और प्रतापी राजागण आदि आते हैं। वसुदेव कुबेर की अँगूठी धारण करने के कारण अदृश्य दिखाई पड़ता है। वेत्रधारिणी सर्वप्रथम कनका को देवताओं की सभा में ले जाती है और राजाओं का क्रमिक परिचय देती है। पञ्चम सर्ग में भी राजाओं का परिचय कराया जाता है। षष्ठ सर्ग में अँगूठी उतारने से वसुदेव का वास्तविक स्वरूप प्रकट हो जाता है और कनका उसका वरण करती है। सप्तम सर्ग में विवाह का वर्णन है। अष्टम सर्ग में विवाहोपरान्त प्रीतिभोज तथा विदाई और नवम सर्ग में षड्ऋतु वर्णन है। दशम सर्ग में अरिष्टपुर की राजकुमारी रोहिणी, स्वयंवर में, विद्यावल से प्रच्छन्न वसुदेव का वरण करती है, जिससे अन्य राजाओं और वसुदेव में युद्धारम्भ, प्रतिद्वन्द्वी राजाओं की पराजय, समुद्रविजय, गुप्त वसुदेव को ललकारता है, बन्दीजनों से वसुदेव की वास्तविकता जानकर वह प्रसन्न होता है। ग्यारहवें सर्ग में नवदम्पती के मथुरा आगमन एवं सम्भोग-क्रीडा का वर्णन है। बारहवें सर्ग में सन्ध्या, चन्द्रोदय एवं प्रभात के परम्परागत वर्णन के साथ काव्य-समापन होता है।

यदुसुन्दर महाकाव्य का अङ्गीरस श्रृङ्गार है। कनका की विरहजन्य क्षीणता के वर्णन में कल्पनाओं की अतिशयता से उसकी व्यथा का लेशमात्र भी अनुभव नहीं हो पाता हे। दशम सर्ग के युद्ध-वर्णन में वीर रस का सफल चित्रण नहीं हो सका हैं। महाकाव्य में प्रकृति-चित्रण अत्यन्त सजीव है। शिशिरकालीन दृश्य का वर्णन करते हुए कवि कहता है -

इह नहि मिहिकांशुर्दृश्यते छादितेऽस्मि-<br>न्नभसि मिहिकयाभ्रभ्रान्तिबाधां दधत्या।<br>अहनि मिहिरबिम्बोद्दामधामापि लुप्तं<br>भज निजभुजबन्धं शैशिरा वान्ति वाताः।।[1]

महाकाव्य में वसुदेव और कनका दो ही प्रमुख पात्र हैं। क्रमशः नायक और नायिका के रूप में इनके चरित्राङ्कन में कवि को महत्त्वपूर्ण सफलता मिली है। अलङ्कारों के प्रयोग से यत्र-तत्र भाषा में दुरूहता आ गयी है -

सारं गता तरलतारतरङ्गसारा सारङ्गता तरलतारतरङ्गसारा।<br>सारं गता तरलतारतरङ्गसारा सारं गता तरलतारतरङ्गसारा।।[2]

---

१. यदुसुन्दर, ८/६७

२. यदुसुन्दर, ९/५८

# भरतबाहुबलि महाकाव्य

इस महाकाव्य के प्रणेता मुनि पुण्यकुशल हैं, उन्होंने प्रत्येक सर्ग की पुष्पिका में अपना नाम पुण्योदय दिया है, और महाकाव्य के अन्त की पुष्पिका में पुण्यकुशल तथा पुण्योदय को पर्याय सूचित किया गया है।

पुण्यकुशल तपोगच्छ के मुनि विजयसेनसूरि के प्रशिष्य तथा सौमकुशलगणि के शिष्य थे। इस महाकाव्य की रचना संवत् १६५२ से १६५६ के बीच हुई थी।

**विषयवस्तु** : इस महाकाव्य में भरत तथा बाहुबलि नामक दो राजाओं के पारस्परिक संघर्ष तथा अन्त में धर्मदीक्षा लेने का वृत्तान्त है। भरत अग्रज है। वह बाहुबलि का अपना अधीनस्थ बनाना चाहता है। बाहुबलि भी युद्ध के लिये तैयार हो जाता है। दोनों में भयंकर युद्ध होता है। देवगण रक्तपात बचाने के लिए दोनों को केवल परस्पर द्वन्द्वयुद्ध करने के लिये प्रोत्साहित करते हैं। भरत बाहुबलि पर चक्र चलाता है, जो बाहुबलि का स्पर्श किये बिना ही लौट आता है। बाहुबलि उस चक्र को चूर्णित करने के लिए मुष्टिप्रहार करने को होता है, तो उसके मुष्टिप्रहार से तीनों लोकों के ध्वस्त हो जाने की आशंका से डर कर देवगण उसे रोकते हैं। बाहुबलि अपनी उसी मुष्टि से केशलुंचन कर के मुनि बन जाता है। भरत भी उसके आचरण से प्रभावित होकर उस अपने अनुज को प्रणाम कर के तथा उसके पुत्र को तक्षशिला के राज्य पर अभिषिक्त करके अपने राज्य अयोध्या लौट आता है। फिर उसके हृदय में भी वैराग्य उत्पन्न हो जाता है और वह संन्यास ले कर निर्वाण प्राप्त करता है।

**वर्णन** : इस महाकाव्य में प्रारम्भ में तक्षशिला की समृद्धि तथा बाहुबलि की राजसभा का प्रभावशाली वर्णन है। दौत्य, सैन्यप्रयाण, शरदृतु तथा राजमहिषियों का अलंकरण (सर्ग-५), सैन्यनिवेश, जलकेलि, सन्ध्या, चन्द्रोदय, सुरत, सूर्योदय (सर्ग ६-८),चैत्यालय में जिनस्तुति (सर्ग-१०), सैन्यप्रोत्साहन (सर्ग-१२) तथा युद्ध (सर्ग-१४-१५) और द्वन्द्वयुद्ध (सर्ग-१७) आदि प्रमुख वर्ण्य विषय हैं।

**कथा-स्रोत** : भरत तथा बाहुबलि की कथा जिनसेन के आदिपुराण (नवम शती) तथा हेमचन्द्र के त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित में दिगम्बर तथा श्वेताम्बर परम्पराओं के अनुसार वर्णित है। ये दोनों ग्रन्थ इस महाकाव्य के लिये उपजीव्य प्रतीत होते हैं।

**रसयोजना** : शान्तरस का इस महाकाव्य में प्राधान्य है, पर उसके साथ वीररस का पुष्ट परिपाक हुआ है। युद्ध का वर्णन बड़ा ओजस्वी है। कवि कहता है कि युद्ध वीरों का उत्सव है, जो कायर में भी ओजस् का संचार कर देता है। वसुधा उस वीर के लिये विहार का उत्संग बन जाती है -

हठाद् रिपूणां वसुधा विशेषात् कान्ता मृगाक्षीव सुखाय पुंसाम्।<br>
उत्सङ्गमेते सममुत्सवे हि किं कातरत्वं विदधाति धीरः।। ६।६२

वीररस के साथ-साथ शृङ्गार का भी निवेश कवि ने यथास्थल किया है, तथा सम्भोग के साथ ही विप्रलम्भ का भी निरूपण इस महाकाव्य में मिलता है। अपनी प्रिया से युद्धप्रयाण के अवसर पर विदा लेते सैनिक का चित्र है -

वियोगदीनाक्षमवेक्ष्य वक्त्रं तदेव कस्याश्चन सङ्गराय।
वाष्पाम्बुपूर्णाक्षयुगः स्वसौधान्नम्राननः कोऽपि भटो जगाम। (९।७)

(अपनी प्रिया को वियोग से दीन वदन देखकर आंसू से डबडबाये नयनों वाला सैनिक मुख झुकाये अपने भवन से बाहर निकला।)

इस महाकाव्य में छन्दोयोजना में वैविध्य है, कुल उन्नीस प्रकार के छन्द प्रयुक्त हुए हैं।

## विजयप्रशस्ति महाकाव्य

विजयप्रशस्ति महाकाव्य के आरम्भिक सोलह सर्ग हेमविजयगणि के लिखे हुए हैं, तथा अवशिष्ट पांच सर्गों के द्वारा महाकाव्य की पूर्ति कवि के सतीर्थ्य गुणविजयगणि ने की है। गुणविजय ने इस महाकाव्य की टीका भी की है, जिससे विदित होता है कि कवि हेमविजय की मृत्यु के कारण यह रचना अपूर्ण थी, जिसे पांच सर्ग जोड़ कर इन्होंने पूरा किया। गुणविजयकृत टीका की पूर्ति वि. सं. १६८८ (१६३१ ई.) में हुई। ऐतिहासिक घटनाओं का विवरण इस महाकाव्य में दिया गया है, जिससे स्पष्ट होता है कि यह हेमविजय ने इसकी रचना संवत् १६५५ के पश्चात् आरम्भ की होगी। गुणविजय द्वारा जोड़े गये सर्गों में सत्रहवें सर्ग में वर्णित विद्याविजय की पट्टधरपद पर प्रतिष्ठा संवत् १६५६ की घटना है। अतः अन्तिम पांच सर्ग इस तिथि के पश्चात् ही लिखे गये।

इस प्रकार पूरे महाकाव्य का रचनाकाल संवत् १६५५ से १६८८ के बीच माना जा सकता है।

**विषयवस्तु** : इस महाकाव्य की विषयवस्तु ऐतिहासिक है, पर इसमें किसी राजवंश का वर्णन नहीं है, विशेषतः विजयदानसूरि के पट्टधर मुनि हीरविजय के जन्म, प्रव्रज्या, उपाध्यायपदप्राप्ति आदि का वर्णन है। चतुर्मास के लिये मुनि की यात्राओं का भी प्रसंगतः विवरण यहां दिया गया है। अकबर के निमंत्रण पर मुनि हीरविजय संवत् १६३९ में गान्धार से फतेहपुर सीकरी जाते हैं (सर्ग-९)। अकबर उनसे परमात्मा के स्वरूप के विषय में विचार-विमर्श करता है। आचार्य की प्रेरणा से बादशाह बारह दिन के लिए राज्य में जीवहिंसा बन्द करवा देता है। दसवें सर्ग में मुनि हीरविजय के द्वारा पाटन में खतरगच्छीय मुनि सागर को बाहर दिन तक चलने वाले शास्त्रार्थ में पराजित करने का वर्णन है। मुनि हीरविजय की प्रेरणा से उनके शिष्य विजयसेन भी अकबर को प्रतिबोध देते हैं और भानुचन्द्र का नन्दि-उत्सव सम्पन्न कराते हैं। इस उत्सव पर अकबर ने प्रधान वजीर अबुल

फलज के द्वारा खुले हाथों व्यय करने का वर्णन है। तेरहवें-चौदहवें सर्गों में मुनि हीरविजय की रुग्णता तथा निधन का वर्णन है, और तदन्तर उनके सुयोग्य शिष्य विजयसेन के अनेक कार्यों का वर्णन यहाँ शेष सर्गों में कविद्वय ने किया है, जिनमें जिनप्रतिमाओं की विविध स्थानों पर स्थापना और प्रतिष्ठा तथा फिरंगियों के समक्ष आर्हत् तत्त्व का उपदेश आदि घटनाएं उल्लेखनीय हैं।

**समीक्षा :** शान्तरसप्रधान इस काव्य में गुरु-शिष्य सम्बन्धों के चित्रण में अंग के रूप में वात्सल्य का मार्मिक उद्रेक मिलता है। मुनि हीरविजय के निधन के वर्णन में करुण रस का परिपाक हुआ है। काव्य में दार्शनिक विवेचन तथा उपदेश के अनेक प्रसंग हैं।

इतिवृत्तपरकता की प्रधानता होने से कवि ने सरल भाषाशैली तथा छन्दों में उपजाति का प्रयोग अधिक किया है।

## दिग्विजयमहाकाव्य

**कवि और रचनाकाल :** दिग्विजय महाकाव्य के रचयिता कवि मेघविजयगणि थे। मेघविजय मुगल सम्राट् अकबर के कल्याण मित्र हीरविजयसूरि के शिष्य-कुल से सम्बन्धित थे। उनके दीक्षा-गुरु कृपाविजय थे, परन्तु उन्हें उपाध्याय पद पर विजयप्रभसुरि ने प्रतिष्ठित किया था।[1] मेघविजय, अपने समय के विद्वान् कवि थे। उनके चौबीस ग्रन्थ तथा पञ्चतीर्थस्तुति और भक्तामरस्तोत्र पर टीकाएँ उपलब्ध होती हैं।[2] दिग्विजय महाकाव्य में विजयप्रभसूरि के देहावसान का उल्लेख नहीं है। उनका स्वर्गारोहण सं. १७४९ में हुआ था। अतः, सं. १७२७ तथा १७४९ के मध्य इस महाकाव्य की रचना मानना तर्कसङ्गत प्रतीत होता है।[3]

**विषयवस्तु :** इस महाकाव्य में तेरह सर्ग और कुल १२७४ श्लोक हैं। प्रथम सर्ग में मङ्गलाचरण, सज्जन-प्रशंसा, खल-निन्दा के पश्चात्, जम्बूद्वीप का विस्तृत वर्णन है। द्वितीय सर्ग में भारत की महत्ता और ऋषभदेव के चरित्र का वर्णन है। तृतीय सर्ग में भगवान् महावीर की चारित्रिक विशेषताएँ वर्णित हैं। चतुर्थ सर्ग में तपागच्छ के पूर्ववर्ती आचार्यों और विजयदेवसूरि की धार्मिक विजय का वर्णन किया गया है। पञ्चम सर्ग में काव्य-नायक विजयप्रभसूरि मोह को पराजित करने के लिए धर्मसेना के साथ उत्तर दिशा को प्रस्थान करते हैं। विमलगिरि पर आदिनाथ की वन्दना के पश्चात् वे अहमदाबाद में अपना आध्यात्मिक शिविर स्थापित करते हैं। छठें सर्ग में उदयपुर-नरेश विजयप्रभ उनका राजसी स्वागत करता है। सप्तम सर्ग में वे पश्चिम दिशा की ओर प्रस्थान करते हैं। सादड़ी,

---

१. देवानन्दप्रशस्ति, ७-८०, शान्तिनाथचरितप्रशस्ति-५

२. जैन संस्कृत महाकाव्य, पृ. २२७

३. वही, पृ. २०७

नारायणपुर, माल्पुर तथा सङ्ग्रामपुर होते हुए वे मरुभूमि में प्रवेश करते हैं। आठवें सर्ग में शिवपुरी (सिरोही) तथा शङ्खेश्वर पार्श्वनाथ का वर्णन है। नवें सर्ग में वे पूर्व दिशा को प्रस्थान करते हैं। इसमें आगरा नगर का भव्य वर्णन है। दशवें तथा ग्यारहवें सर्ग में आगरा से प्रयाग तथा पार्श्वनाथ की जन्मभूमि, वाराणसी होते हुए विजयप्रभ पटना की ओर विहार करते हैं। बारहवें सर्ग में पटना में चार्तुमास के पश्चात् सम्मेत तीर्थ की वन्दना के लिए प्रस्थान करते हैं। तेरहवें सर्ग में चौबीस तीर्थङ्करों, गणधरों और सम्मेत गिरि का वर्णन है। सम्मेत गिरि की यात्रा के पश्चात्, विजयप्रभ महावीर के जन्मस्थान कुण्डिनपुर में उपवास तथा पटना में चार्तुमास करते हैं। यहीं पर काव्य समाप्त हो जाता है।

दिग्विजय महाकाव्य में रस-योजना विचित्र सी है। दो स्थलों पर शृङ्गार की योजना है। इसे प्रधान रस मानना काव्य की प्रकृति के प्रतिकूल है। शान्त रस का भी विधिवत् परिपाक नहीं हुआ है। महाकाव्य में यात्रा और स्थानों के महत्त्व का प्रतिपादन किया गया है। प्रकृति-वर्णन भी सुरुचिपूर्ण नहीं है। इसमें उदात्त एवं गम्भीर भाषा का प्रयोग हुआ है। पाण्डित्य-प्रदर्शन हेतु कई स्थलों पर यमक का प्रयोग प्राप्त होता है। इस महाकाव्य में पन्द्रह छन्दों का प्रयोग किया गया है।

## एकादश अध्याय

# स्तोत्रकाव्य

स्तोत्र की परम्परा भारतीय साहित्य में उतनी ही प्राचीन कही जा सकती है, जितनी प्राचीन हमारे साहित्य की अपनी परम्परा है। यदि कहा जाय कि हमारे काव्य का उद्भव स्तोत्र-काव्य के साथ ही हुआ, तो अत्युक्ति न होगी। वैदिक ऋषियों ने प्रकृति में चिरन्तन सत्य और परमतत्त्व का साक्षात्कार किया और उन्होंने उसकी स्तुति में सूक्तों तथा मन्त्रों के रूप में गान गाये। स्तुति के लिये संहिताओं में स्तोम शब्द का प्रयोग मिलता है तथा स्तुति शब्द भी वहां अनेकत्र प्रयुक्त है। ऋग्वेद में कवियों ने इस प्रकार का अभिप्राय अनेकत्र प्रकट किया है कि उनके द्वारा साक्षात्कृत या रचित स्तोत्र लोगों को शान्तिप्रदान करें-

**स्तोमो अग्नियो हृदिस्पृगस्तु शन्तमः।** - ऋग्वेद १।१६।७

स्तुति अनुभव की गहराई से या हृदय से सीधे निकलती है, तभी वह प्रभावकारी बनती है- इस तथ्य को भी ऋग्वेद के कवियों ने अभिव्यक्त किया है-

**इयं वामस्य मन्मना इन्द्राग्नी पूर्व्या स्तुतिरभ्राद् वृष्टिरिवाजनि।** (ऋ. ७।६४।१)

वैदिक स्तुति काव्य में देवताओं के प्रति सीधे सम्बोधन, दैन्य के स्थान पर उनसे सख्यभाव, मनस्विता, देवताओं के प्रति समर्पण के स्थान पर उनसे साधिकार अपने वांछित की पूर्ति के लिये आग्रह का भाव मिलता है।

वैदिक स्तोत्रों से आरम्भ हुई संस्कृत स्तोत्रकाव्य की परम्परा में आगे चल कर दार्शनिक अवधारणाएं, देवता के स्वरूप या विग्रह का सूक्ष्म वर्णन तथा उसके प्रति दास्य और समर्पण की भावना को प्रमुखता मिली।

लौकिक संस्कृत काव्य में स्तोत्र सर्वप्रथम रामायण तथा महाभारत में मिलते हैं। रामायण में युद्धकाण्ड में आदित्यहृदय नामक स्तोत्र है, जिसे अगस्त्य ने राम को बताया था।[1] इसी काण्ड में ब्रह्मा राम की स्तुति करते हैं।[2]

स्तोत्रकाव्य का उत्कृष्ट उदाहरण महाकवि कालिदास के महाकाव्यों में मिलता है। रघुवंश के दसवें सर्ग में देवताओं के मुख से विष्णु की स्तुति महाकवि ने करायी है तथा कुमारसम्भव के दूसरे सर्ग में देवता ब्रह्मा की स्तुति करते हैं। संस्कृत नाटक की नान्दी में भी स्तोत्र का उत्तम रूप मिलता है, कालिदास के तीनों नाटकों के नान्दीपद्य शिवस्तुति के अच्छे उदाहरण हैं। भारवि के किरातार्जुनीय महाकाव्य में अन्तिम सर्ग में अर्जुन शिव

---

१. वाल्मीकि रामायण, युद्धकाण्ड १०७।१-२४

२. वही, १२६। १३-३२

की स्तुति करता है, तो माघ के शिशुपालवध के चौदहवें सर्ग में भीष्म ने कृष्ण की स्तुति की है। रत्नाकर के हरविजय महाकाव्य में तो देवीस्तुति का अतिशय भव्य और विशद रूप मिलता है, जहाँ देवताओं के मुख से १६७ पद्यों में चण्डी की गम्भीर भाव समन्वित, दार्शनिक अवबोध की गहनता से युक्त विशद स्तुति है। अश्वघोष ने अपने बुद्धचरित महाकाव्य के २७वें सर्ग में बुद्ध की स्तुति का निवेश किया था, यद्यपि यह अंश मूल रूप में अप्राप्य है।

पुराणों तथा आगम ग्रन्थों में भी स्तोत्र के अनेक महत्त्वपूर्ण अंश मिलते हैं। उपर्युक्त सभी स्तोत्र इतिहास-पुराण या प्रबन्ध के अंश हैं और इस दृष्टि से इन्हें अन्तर्निहित स्तोत्र कहा जा सकता है। पुराणों में समाविष्ट कतिपय स्तोत्रों का स्वतन्त्र रूप में पाठ भी किया जाता रहा है। विष्णुसहस्रनाम, दुर्गासप्तशती आदि इसी प्रकार के काव्य हैं। इससे महाकवियों को स्वतन्त्र रूप से स्तोत्र-काव्य लिखने की प्रेरणा मिली होगी।

सन्देशकाव्य की ही भाँति स्तोत्रकाव्य का भी अलंकारशास्त्र के आचार्यों ने काव्यभेदों में परिगणन नहीं किया तथा तद्वत् ही इसे भी लघुकाव्य या संघातकाव्य में समाविष्ट किया जा सकता है। पर संस्कृत वाङ्मय में सन्देशकाव्य-परम्परा कालिदास के पश्चात् कई शताब्दियों तक उत्तमोत्तम काव्यों की रचना-भूमि प्रदान करती हुई विकसित होती रही, स्तोत्रकाव्यों की परम्परा तो उससे भी अधिक पुरातन, दीर्घकालिक और समृद्ध कही जा सकती है और स्तोत्र की महत्ता तथा काव्यप्रकर्ष को देखते हुए संस्कृत साहित्य में उसे एक महत्त्वपूर्ण काव्यविधा के रूप में परिगणित किया जाना चाहिये।

## दुर्वासा के स्तोत्र

पुराणप्रसिद्ध दुर्वासा ऋषि के नाम से निम्नलिखित स्तोत्र प्राप्त होते हैं- **त्रिपुरामहिमस्तोत्र**, **मानसपूजार्याद्विशती** तथा **ललितास्तवरत्न**। इनके अतिरिक्त काव्यामालासम्पादक ने दुर्वासाप्रणीत कल्पसूत्र का भी उल्लेख किया है।[1] **त्रिपुरामहिमस्तोत्र** पर नित्यानन्द की एक प्राचीन टीका मिलती है। टीकाकार का विश्वास है कि इस स्तोत्र के रचयिता 'सकलागमाचार्य चक्रवर्ती अनसूयागर्भसम्भूत क्रोधभट्टारक नाम से प्रसिद्ध महामुनि दुर्वासा' हैं।[2]

त्रिपुरामहिमस्तोत्र में ५६ पद्य हैं, जिनमें से ५४ पद्यों में त्रिपुरसुन्दरी की स्तुति है और ५५वें पद्य में इस स्तोत्र के दुर्वासारचित होने की सूचना है। किन्तु अंतिम ५६वें पद्य में जिस प्रकार दुर्वासा की ही स्तुति की गयी है[3], उससे लगता है कि किसी दुर्वासा-भक्त ने

---

१. काव्यमाला, गुच्छक- ११, पृ. १ पर पादटिप्पणी

२. वही

३. सदसदनुग्रहनिग्रहगृहीतमुनिविग्रहो भगवान्।
सर्वासामुपनिषदां दुर्वासा जयति देशिकः प्रथमः।- त्रिपुरामहिम.-५६

उनके नाम से यह स्तोत्र लिख कर प्रचारित किया होगा। ललितास्तवरत्न के साथ प्रान्तप्रशस्ति प्राप्त नहीं होती और न ही स्तोत्र में कहीं दुर्वासा के द्वारा इसके विरचित होने की सूचना है।[१]

टीकाकार नित्यानन्द का देशकाल भी अविदित है, तथा इन स्तोत्रों का रचनाकाल अनिर्धारित है।

इन स्तोत्रों का रचयिता कोई साधक कवि है- इसमें कोई सन्देह नहीं। भक्ति के साथ तान्त्रिक पूजा और तन्त्रसाधना का विवरण तीनों ही स्तोत्रों में मिलता है। त्रिपुरामहिमस्तोत्र में तो श्रीचक्र का भी वर्णन है। कवित्व के प्रकर्ष की दृष्टि से ये तीनों ही स्तोत्र बड़े समृद्ध हैं। शब्दसंपदा और पदशय्या सहज और परिपुष्ट है। देवी के सौन्दर्य का अनुभव मानों दिव्य नेत्रों से कवि ने किया है। देवी का विग्रह उसे 'त्रिलोकीमहासौन्दर्यार्णवमन्थनोत्थवसुधाप्राचुर्यवर्णोज्ज्वल' तथा 'उद्यद्भानुसहस्रनूतनजपापुष्पप्रभ' प्रतीत होता है। भाषा में अलंकारों की कमनीय छटा है, कहीं-कहीं क्रियापदों का व्याकरण पर असाधारण अधिकार प्रदर्शित करते हुए सटीक प्रयोग है। जैसे -

**गेहं नाकति गर्वितः प्रवणति स्त्रीसंगमो मोक्षति**
**द्वेषी मित्रति पातकं सुकृतति क्ष्मावल्लभो दासति।**
**मृत्युर्वैद्यति दूषणं सुकृतति त्वत्पादसंसेवनात्**
**त्वां वन्दे भवभीतिभञ्जनकरीं गौरीं गिरीशप्रियाम्।। - १७**

(तुम्हारे चरणों की सेवा से घर स्वर्ग बन जाता है, गर्वित व्यक्ति विनम्र बन जाता है, स्त्रीसमागम मोक्ष में परिणत हो जाता है, द्वेष करने वाला मित्र बन जाता है, पाप-पुण्य हो जाता है, राजा भी दास बन जाता है, मृत्यु वैद्य में रूपान्तरित हो जाता है, दोष सुकृत हो जाता है। ऐसी गिरीशप्रिया गौरी की मैं वन्दना करता हूँ।)

त्रिपुरामहिमस्तोत्र में विविध छन्द हैं, ललितास्तवरत्न आर्या छन्द में विरचित है। समासशैली पर असाधारण अधिकार इन स्तोत्रों के रचयिता का है तथा पदावली की संगीतात्मकता, सानुप्रासिकता और गम्भीरता देखते ही बनती है। जटिल से जटिल विषय को भी स्तोत्रकार ने सहज अभिव्यक्ति दी है और जहाँ देवी के विग्रह का वर्णन है, वहाँ चित्रोपम सूक्ष्मता के साथ सौन्दर्य का अनुभव होता है। उदाहरणार्थ -

**करविधृतकीरशावककलनिनदव्यक्तनिखिलनिगमार्थाम्।**
**वामकुचसङ्गिवीणावादनसौख्यार्धमिलिताक्षियुगाम्।।**
**आपाटलांशुकधरामादिरसोन्मेषवासितकटाक्षाम्**
**आम्नायसारगुलिकामायां सङ्गीतमातृकां वन्दे।।** (ललितास्तवरत्न, ३२-३५)

---

१. वही, प्रथम पद्य

## लङ्केश्वर के स्तोत्र

दुर्वासा की ही भाँति लङ्केश्वर का भी वास्तविक अभिज्ञान तथा देशकालनिर्णय कठिन है। लङ्केश्वर के नाम से प्राप्त शिवस्तुति (पृथ्वी छन्द में १० पद्य) तथा रावण के नाम से प्राप्त शिवताण्डवस्तोत्र। (पञ्चचामर छन्द में १५ पद्य) दोनों में ओजस्विता, प्रगाढबन्ध और पदों की नृत्यप्रायता अपूर्व है। शौर्य और पराक्रम की अभिव्यञ्जना करने वाली फड़कती हुई पदावली के ऐसे सटीक प्रयोग के कारण ही कदाचित् लङ्केश्वर या रावण का कर्तृत्व इन दोनों स्तोत्रों के साथ जुड़ा होगा।

'शिवस्तुतिः' का पाँचवां पद्य अप्पय दीक्षित ने कुवलयानन्द में अनुज्ञा अलंकार के उदाहरण में उद्धृत किया है। कुवलयानन्द में उद्धृत होने के कारण स्तोत्र का रचनाकाल अप्पय दीक्षित (१६वीं शती) से पूर्ववर्ती होगा, इसमें सन्देह नहीं। इस स्तोत्र में निर्वेद के भाव की मार्मिक अभिव्यक्ति के साथ शिवभक्ति प्रकट की गयी है। व्यास-शैली का चमत्कार तथा वक्रोक्ति की विच्छित्ति का भी रमणीय संयोग इसमें हुआ है। चन्द्रमा को माथे पर धारण करने वाले शिव के लिये 'कुमुद्वतीरमणखण्डचूडामणि' तथा गजाजिन धारण करने के कारण उनके लिये 'कटीतटपटीभवत्करटिचर्म' जैसे विशेषणों का प्रयोग भाषाशैली के परिष्कार का परिचायक है। विद्युत्रटी के अनुकरण में पट कमलालय या लक्ष्मी के विलास को त्याग कर परब्रह्मस्वरूप शिव में रमने की कामना करता हुआ स्तोत्रकार कहता है -

> विहाय कमलालयाविलसितानि विद्युत्रटी-
> विडम्बनपटूनि मे विहरणं विधत्तां मनः।
> कपर्दिनि कुमुद्वतीरमणखण्डचूडामणी
> कटीतटपटीभवत्करटिचर्मणि ब्रह्मणि।। (४)

शिवताण्डवस्तोत्र में गौडीरीति तथा ओजोगुण का निर्वाह भी अप्रतिम है। भक्तिभाव की गहनता, गेयता और अनुप्रासमयता के कारण यह स्तोत्र लोकप्रिय भी रहा है। अनुरणनमूलक पदावली के प्रयोग ने इसके आकर्षण और सौन्दर्य को और भी चमका दिया है। यथा-आरम्भ का ही पद्य देखिये -

> जटाकटाहसम्भ्रमभ्रमन्निलिम्पनिर्झरी-
> विलोलवीचिवल्लरीविराजमानमूर्धनि।
> धगद्धगद्धगज्ज्वलल्ललाटपट्टपावके
> किशोरचन्द्रशेखरे रतिः प्रतिक्षणं मम।।

## साम्बपञ्चाशिका

साम्बपञ्चाशिका पचास पद्यों में सूर्य की स्तुति है, जिसके रचयिता श्रीकृष्ण के पुत्र साम्ब कहे गये हैं। वराहपुराण में साम्ब के द्वारा सूर्य की पचास पद्यों में स्तुति करने का उल्लेख मिलता है।[1] इस पौराणिक परम्परा की दृष्टि से यह स्तोत्र अत्यन्त प्राचीन हो सकता है। इसकी प्राचीनता का एक प्रमाण यह भी है कि कश्मीर के शैव दर्शन के प्रतिष्ठित आचार्य तथा श्रीमदभिनवगुप्त के शिष्य श्रीक्षेमराज ने इस पर टीका लिखी है। टीकाकार क्षेमराज का भी यही विश्वास है कि यह स्तोत्र वासुदेवपुत्र साम्ब के द्वारा विरचित है। वे इस स्तोत्र को आगम के समान प्रामाणिक और पूज्य मानते हुए अपनी टीका का उपोद्घात करते हैं -

समस्तागममहाम्नायरहस्यविन्महायोगिसहस्रसम्प्रदायसम्पूर्ण-
श्रीवासुदेवस्य भगवतः पुत्रः श्रीसाम्बः स्वात्मविवस्वत्स्तुतिं
जगतोऽनुग्रहाय वक्तुमुपक्रमते- (काव्यमाला सीरीज-१३, पृ. २)

वस्तुतः यह स्तोत्र इसी प्रकार के सम्मान का पात्र है। सूर्य पर यह विश्व की सर्वोत्तम कविता भी कही जा सकती है। गहन दार्शनिक विचारों को सूर्य के प्रतीक के द्वारा साम्ब ने अत्यन्त सहज काव्यात्मक अभिव्यक्ति यहाँ दी है। टीकाकार क्षेमराज भी सूर्य को परम चैतन्य का प्रतीक मानते हैं और स्तोत्रकार ने तो शब्द और अर्थ के विवर्त को उत्पन्न करने वाले, उद्गीथतत्त्वरूप, त्रयीमण्डल से युक्त, सप्त स्वरों वाले तथा विद्या के स्यन्दन (रथ) पर आसीन सूर्यदेव का जो भव्य तथा आध्यात्मिक स्वरूप चित्रित किया है, उसमें भावना, आस्था और अनुभव की गहनता का अनूठा संगम है। आदित्य के आभ्यन्तर तथा बाह्य दोनों रूपों का सारभूत तथा सारप्राण विवेचन और स्तवन स्तोत्रकार ने अपूर्व प्राणशक्ति के द्वारा किया है। आदित्य का एक रूप प्राणी मात्र के भीतर स्थित है, वही ओंकार के रूप में देह से निनादित भी होता है, वाणी का प्रवर्तक भी है, प्राण और अपान को धारण करता है -

ओमित्यन्तर्नदति नियतः यः प्रतिप्राणि शब्दो
वाणी यस्मात् प्रसरति परा शब्दतन्मात्रगर्भा।

---

१. ततः साम्बो महाबाहुः कृष्णाज्ञप्तो ययौ पुरीम्।
मथुरां मुक्तिफलदां रवेराराधनोत्सुकः।।
००० साम्ब पञ्चाशकैः श्लोकैर्वेदगुह्यपदाक्षरैः।
यत्स्तुतोऽहं त्वया वीर तेन तुष्टोऽस्मि ते सदा।।
(वराहपुराण, काव्यमाला, सीरीज-१३, पृ. १ पादटिप्पणी में उद्धृत)

प्राणापानौ वहति च समौ यो मिथो ग्राससक्तौ
देहस्थं तं सपदि परमादित्यमाद्यं प्रपद्ये।। (२)

मन्दक्रान्ता छन्द का प्रयोग इस स्तोत्र में गाम्भीर्य की पुष्टि करता है। वस्तु तथा अभिव्यक्तिशैली दोनों की दृष्टि से यह स्तोत्र मयूर कवि के सूर्यशतक से बहुत भिन्न है, जो इसकी प्राचीनता तथा श्रुतिपरम्परा से प्राप्त होने के तथ्य का ही प्रमाण है। मयूर का स्तोत्र, जिस पर आगे चर्चा की गयी है, शाब्दिक चमत्कार, दीर्घसमासबन्ध और अर्थगौरव की अपेक्षा वर्णविन्यासरम्यता पर अधिक केन्द्रित है, जब कि यह स्तोत्र चिन्तन और विषयवस्तु की उदात्तता के कारण महनीय है।

क्षेमराज ने साम्बपञ्चाशिका की टीका पूर्णतः प्रत्यभिज्ञा-दर्शन के अनुसार की है तथा उन्होंने आम्नाय, कालिकाक्रम, कालोत्तर, नन्दिशिखा भर्गशिखा, विज्ञानभैरव आदि को श्रुति के साथ-साथ यहाँ प्रमाण के रूप में उपस्थापित किया है। साम्बपञ्चाशिका प्रत्यभिज्ञादर्शन का प्रतिपादक किस सीमा तक है- यह अनुसन्धान का विषय है। इतना अवश्य सत्य है कि इस स्तोत्र में अद्वैत तत्त्व का अच्छा निरूपण है तथा जगत् को सूर्य के विवर्त के रूप में सम्यक् प्रस्तुत किया गया है। स्तोत्रकार ने शास्त्र को अनुभव के स्तर पर हृदयंगम किया है। अविद्या के स्वरूप पर इस दृष्टि से उसका विमर्श है -

त्वां स्तोष्यामि स्तुतिभिरिति मे यस्तु भेदग्रहोऽयं
सेवाविद्या तदपि सुतरां तद्विनाशाय युक्तः।
स्तोम्येवाहं त्रिविधमुदितं स्थूलसूक्ष्मं परं वा
विद्योपायः पर इति बुधैर्गीयते खल्विविद्या।। (११)

(हे देव, मैं स्तुतियों के द्वारा अपना स्तवन करूँगा- यह आप में और मुझ में इस प्रकार की जो भेदबुद्धि है - यही अविद्या है और मेरी साधना तो इस अविद्या के विनाश के लिये ही है। फिर भी मैं तीन प्रकार से स्थूल, सूक्ष्म तथा पर इन तीन रूपों में उदित होने वाले आप सूर्यदेव की स्तुति करता ही हूँ, क्योंकि अविद्या भी तो विद्या की प्राप्ति का उपाय है।)

स्तोत्रकार ने प्रातः, सन्ध्या, मध्याह्न में सूर्य के त्रिविध रूप में त्रिविध गुण, वेदत्रयी का उनमें अधिष्ठान तथा सृष्टि, स्थिति और लय की प्रक्रिया से उनका सम्बन्ध बताते हुए सौर सम्प्रदाय के विचार, दर्शन और प्रस्थान का भी आधार निर्मित किया है। वस्तुतः यह स्तोत्र संस्कृत साहित्य के आकर स्तोत्रों में कहा जा सकता है।

**पुष्पदन्त** - पुष्पदन्त नामक कवि ने निम्नलिखित स्तोत्रों की रचना की है -

१. गणेशमहिम्नस्तोत्र

२. शिवमहिम्नस्तोत्र

महिम्नस्तोत्र के टीकाकारों ने 'पुष्पदन्त' नामक गंधर्व को इसका रचयिता स्वीकारा है। यह बात सर्वथा सिद्ध है कि ये स्तोत्र पुष्पदन्त के नाम से ही जाने-पहचाने जाते हैं। उनका उपनाम कोई और रहा हो, यह सम्भव है। आचार्य बलदेव उपाध्याय जी का कहना है कि यह स्तोत्र (शिवमहिम्नः) आठवीं या नवीं शताब्दी में बना होगा- दसवीं के अनन्तर का कभी नहीं हो सकता।

## गणेशमहिम्नस्तोत्र

भाषा की सरसता तथा भावों की भावुकता से युक्त गणेशमहिम्नस्तोत्र में ३१ पद्य हैं। कवि ने गणेश को परब्रह्म स्वरूप तथा सकलदेवमय बताते हुए कहा है -

गणेशं गाणेशाः शिवमिति च शैवाश्च बिबुधा
रविं सौरा विष्णुं प्रथमपुरुषं विष्णुभजकाः।
वदन्त्येके शाक्ता जगदुयमूलां परशिवां
न जाने किं तस्मै नम इति परं ब्रह्मसकलम्।।

भगवान् गणपति को उत्पत्ति, स्थिति और लय का कारण बताते हुए पुष्पदन्त लिखते हैं -

गकारो हेरम्बः सगुण इति पुंनिर्गुणमयो
द्विधाऽप्येको जातः प्रकृतिपुरुषो ब्रह्म हि गणः।
स चेशश्चोत्पत्तिस्थितिलयकरोऽयंप्रथमको
यतो भूतं भव्यं भवति पतिरीशो गणपतिः।।

## शिवमहिम्नस्तोत्र

पुष्पदंत का यह स्तोत्र शिव-भक्तों का परमप्रिय एवं सुविख्यात स्तोत्र है। यद्यपि मधुसूदन सरस्वती ने इसके ३२ पद्यों की ही टीका की है, तथापि नवीन प्रतियों में इसके ४० पद्य उपलब्ध होते हैं। नर्मदा-तट पर अमरेश्वर महादेव मन्दिर में इस स्तोत्र के ३१ पद्य ही उत्कीर्ण हैं। बाद में ९ पद्य भक्तगण ने इसमें जोड़ दिये हों, यह संभावित है। स्तोत्र का प्रथम पद्य इस प्रकार है -

महिम्नः पारं ते परमविदुषो यद्यसदृशी
स्तुतिर्ब्रह्मादीनामपि तदवसन्नास्त्वयि गिरः
अथावाच्यः सर्वः स्वमतिपरिणामावधि गृणन्
ममाप्येष स्तोत्रे हर निरपवादः परिकरः।।

न्याय-वैशेषिक के आचार्यों तथा राजशेखर ने इस स्तोत्र के निम्नलिखित पद्य को न्याय-वैशेषिक के सिद्धान्त को प्रतिपादित करने के लिये उदाहरण के रूप में उद्धृत किया है- जिससे प्रतीत होता है कि यह राजशेखर (६०० ई.) से प्राचीन है।

किमीहः किङ्कायः स खलु किमुपायस्त्रिभुवनं
किमाधारो धाता सृजति किमुपादान इति च।
अतर्क्यैश्वर्ये त्वय्यनवसरदुःस्थो हतधियः
कुतर्कोऽयं कांश्चिन्मुखरयति मोहाय जगतः।।

प्रकाशित प्रतियों में इस स्तोत्र का ३२वाँ पद्य सुविख्यात एवं सर्वप्रिय है -

असितागिरिसमं स्यात् कज्जलं सिन्धुपात्रे
सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्रमुर्वी।
लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालं
तदपि तव गुणानामीश पारं न याति।।

(नीलगिरि के समान काली स्याही हो, समुद्र दावात हो, कल्पतरु की डाल की लेखनी हो, यह विशाल धरती कागज हो- इस सामग्री से युक्त भगवती सरस्वती यदि आपके गुणों को लिखें तो भी हे भगवन्! वह आपके गुणों के अन्त तक नहीं पहुँच सकती।)

पुष्पदन्त ने महेश के अतिरिक्त कोई देवता नहीं तथा महिम्न के समान कोई स्तुति नहीं- 'महेशान्नपरो देवो महिम्नो नापरा स्तुतिः' कह कर शिव-महिमा को सम्यक् महत्त्व दिया है। भले ही ३१ के बाद के पद्य प्रक्षिप्त हों तथापि वे पुष्पदन्त की महिमा के परिचायक हैं।

यह स्तोत्र शिखरिणी छन्द में निबद्ध है तथा संगीतमय है। गेयता-गुणयुक्त होने से इसे सदा-सर्वदा यत्र-तत्र-सर्वत्र वाद्ययंत्रों पर गाया-बजाया जाता है। यह पद्य न केवल भक्तिमय रचना है प्रत्युत इसमें ईश्वर की सत्ता तथा दार्शनिक विषय को भी प्रस्तुत किया गया है। मधुसूदन सरस्वती (१६वीं शती) ने इस स्तोत्र में शिव के साथ विष्णु का भी अपनी टीका में वर्णन करने वाला बताया है।

## शङ्कराचार्य के स्तोत्र

शङ्कराचार्य का समय निर्विवाद रूप से नवम शती माना जाता है। इनका जन्म केरल के कालटी ग्राम (आलवाई रेलवे स्टेशन के समीप) में हुआ था। इनके पिता का नाम शिवगुरु तथा माता का नाम आर्याम्बा था। इनका जीवनकाल ३२ वर्ष-माना जाता है।[1]

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय, संस्कृत सुकवि समीक्षा पृ. ४५२
कृष्णमाचारियर, हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिट्रेचर पृ. ३२०

शङ्कराचार्य ने प्रस्थानत्रयी पर प्रामाणिक भाष्य लिखकर अद्वैतवेदान्त की प्रतिष्ठा की। इसके अतिरिक्त उन्होंने अनेक प्रशस्त स्तोत्रकाव्य की भी रचना की है, जो संस्कृत वाङ्मय की अमूल्य निधि है। यद्यपि इनके नाम से २४० स्तोत्र मिलते हैं किन्तु वाणी विलास प्रेस से प्रकाशित शङ्करग्रन्थावली में इनकी संख्या ६४ है। इन ६४ स्तोत्रों की सूची आचार्य बलदेव उपाध्याय ने 'शङ्कराचार्य' और 'संस्कृत सुकवि समीक्षा' में दी है।[1]

शङ्कराचार्य ने प्रमुख देवताओं की स्तुति में स्तोत्रों की रचना की है। उनके स्तोत्रों के प्रमुख देवता हैं -

गणेश, शिव, देवी तथा विष्णु। उनके प्रसिद्ध स्तोत्रों में देव्यपराधक्षमापणस्तोत्र, चर्पटपञ्जरिकास्तोत्र, सौन्दर्यलहरी, आनन्दलहरी और कनकधारास्तव अत्यन्त प्रसिद्ध हैं।

## सौन्दर्यलहरी

आचार्य शङ्कर के काव्य-सौष्ठव की पराकाष्ठा सौन्दर्यलहरी है। एक सौ शिखरिणी छन्द में रचित सौन्दर्यलहरी शङ्कराचार्य का सर्वोत्तम शाक्त स्तोत्र है। इसके आरम्भिक ४० पद्यों में तन्त्रशास्त्र के गम्भीर रहस्य का तथा शेष पद्यों में शिर से पैर तक त्रिपुर-सुन्दरी के अङ्ग-प्रत्यङ्ग के लोकातीत लावण्य का वर्णन है। भगवती त्रिपुर-सुन्दरी के दिव्य सौन्दर्य की छटा इस लहरी में जितनी उद्भासित हुई है, उतनी अन्यत्र नहीं। भाषा, भाव, रस तथा अलङ्कार- सभी दृष्टियों से इसकी अलौकिकता पद-पद पर झलकती है। निम्न उदाहरण द्रष्टव्य है -

तनोतु क्षेमं नस्तव वदनसौन्दर्यलहरी-
परीवाहस्स्रोतः सरणिरिव सीमन्तसरणी।
वहन्ती सिन्दूरं प्रबलकबरीभारतिमिर -
द्विषां वृन्दैर्वन्दी कृतमिव नवीनार्ककिरणम् ।।

इस पद्य में भगवती कामाक्षी के सीमन्त और सिन्दूररेखा का वर्णन कल्पना की कमनीयता का एक मनोरम निदर्शन है। हृदयस्पर्शी कल्पना का एक अन्य उदाहरण भी द्रष्टव्य है -

पवित्रीकर्तुं नः पशुपतिपराधीनहृदये
दयामित्रैर्नेत्रैररुणधवलश्यामरुचिभिः।
नदः शोणो गङ्गातपनतनयेति ध्रुवममुं
त्रयाणां तीर्थानामुपनयसि संभेदमनघम् ।।

---

१. शङ्कराचार्य पृ. १५८-१५६ में तथा संस्कृत सुकवि समीक्षा पृ. ४५६-४५८ में द्रष्टव्य।

भगवती ललिता के नेत्र में लाल, श्वेत और श्याम रङ्ग की जो प्रभा फूटकर भक्तों के ऊपर पड़ती है, तो प्रतीत होता है कि शोण, गङ्गा तथा यमुना इन तीनों तीर्थों का एक अनुपम सङ्गम उपस्थित हो गया है।

यह लहरी तान्त्रिक रहस्य को व्यक्त करने वाली अनेक टीकाओं से विभूषित है। उनमें लक्ष्मीधर की टीका अत्यन्त प्रसिद्ध एवं लोकप्रिय है।

## आनन्दलहरी

आचार्य शङ्कर की आनन्दलहरी में २० पद्य हैं। यह भी शिखरिणी छन्द में निबद्ध है। इसमें आचार्य ने अत्यन्त भक्ति-भाव से देवी की स्तुति की है। पद्यों की मधुरता, भावप्रवणता और मनोहरता दर्शनीय है -

**मुखे ते ताम्बूलं नयनयुगले कज्जलकला**
**ललाटे काश्मीरं विलसतिगले मौक्तिकलता।**
**स्फुरत्काञ्ची शाटी पृथुकटितटे हाटकमयी**
**भजामि त्वां गौरीं नगपतिकिशोरीमविरतम्।।**

एक अन्य पद्य में भवानी को चिदानन्दलतिका कहा गया है -

**हिमाद्रेः संभूता सुललितकरैः पल्लवयुता**
**सुपुष्पा मुक्ताभिर्भ्रमरकलिता चालकभरैः।**
**कृत स्थाणु स्थाना कुचफलनता सूक्ति सरसा**
**रुजां हन्त्री गन्त्री विलसति चिदानन्दलतिका।।**

'देव्यपराधक्षमापणस्तोत्र' में देवी के प्रति शङ्कराचार्य का सम्पूर्ण समर्पणभाव अत्यन्त उदात्त है। इसमें शिखरिणी छन्द में ८ पद्य हैं। भक्तिभाव से ओत-प्रोत आचार्य ने चरमलक्ष्य मोक्ष की अपेक्षा भगवती के नामजप में ही जीवन की सार्थकता स्वीकार की है-

**न मोक्षस्याकांक्षा भवविभववाञ्छाऽपि च न मे**
**न विज्ञानापेक्षा शशिमुखि! सुखेच्छाऽपि न पुनः।**
**अतस्त्वां संयाचे जननि! जननं यातु मम वै**
**मृडानी रुद्राणी शिव शिव भवानीति जपतः।।**

'चर्पटपञ्जरिका' स्तोत्र में संसार की असारता का सटीक वर्णन है। इसमें १६ पद्य हैं। आचार्य शङ्कर ने एक वृद्ध ब्राह्मण को उपदेश देते हुए कहा है -

दिनमपि रजनी सायं प्रातः शिशिरवसन्तौ पुनरायातः
कालः क्रीडति गच्छत्यायुस्तदपि न मुञ्चत्याशावायुः।
भज गोविन्दं भज गोविन्दं भज गोविन्दं मूढमते
प्राप्ते सन्निहिते मरणे नहि नहि रक्षति डुकृञ्करणे।।

अर्थात् केवल धातुपाठ करने से मुक्ति नहीं मिलेगी अतः गोविन्द का भजन करो। तत्त्वज्ञान हो जाने पर संसार की असारता का वर्णन करते हुए आचार्य ने कहा है-

वयसि गते कः कामविकारः शुष्के नीरे कः कासारः।
नष्टे द्रव्ये कः परिवारो ज्ञाते तत्त्वे कः संसारः।।

उपर्युक्त प्रसिद्ध स्तोत्रों के अतिरिक्त आचार्य शङ्कर के शिवानन्दलहरी, दक्षिणामूर्तिस्तोत्र, अन्नपूर्णास्तोत्र, मोहमुद्गरस्तोत्र, कौपीनपञ्चकस्तोत्र और कनकधारास्तोत्र भी हैं।

कनकधारास्तोत्र भगवती लक्ष्मी की स्तुति में विरचित नितान्त मनोरञ्जक तथा कवित्वपूर्ण है। पद्यों की संख्या २२ हैं जिनमें लक्ष्मी के केवल कटाक्ष का ही रुचिर वर्णन उपलब्ध होता है। लक्ष्मी के नेत्र के ऊपर मेघ का रूपक अत्यन्त सुसङ्गत है -

दद्याद् दयालुपवनो द्रविणाम्बुधारामस्मिन्नकिञ्चनविहंगशिशौ विषण्णे।
दुष्कर्मघर्ममपनीय चिराय दूरं नारायणप्रणयिनी नयनाम्बुवाहः।।

अर्थात् पक्षी के बच्चे के समान मुझ अकिंचन पर दयारूपी पवन से प्रेरित लक्ष्मी का नेत्ररूप मेघ दुष्कर्मरूप घाम को दूर कर धनरूप जल की वर्षा करे।

इसके अतिरिक्त शङ्कराचार्य के दो ऐसे स्तोत्र भी हैं जिनमें भगवती के मानस पूजन एवं विशिष्ट पूजन के वर्णन मिलते हैं। शङ्कराचार्य विरचित 'चतुः षष्ठी-उपचार मानस पूजास्तोत्र'[1] अत्यन्त लोकप्रिय है। इसमें ६४ उपचारों से भगवती के मानस पूजन की विधि का वर्णन है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है। प्रातः काल जागरण के लिये भगवती से प्रार्थना की गयी है -

कनकमय वितर्दिस्थापिते तूलिकाढ्ये
विविध कुसुमकीर्णे कोटिबालार्कवर्णे।
भगवति! रमणीये रत्नसिंहासनेऽस्मि -
न्नुपविश पदयुग्मं हेमपीठे निधेहि।।

शङ्कराचार्य के 'त्रिपुरसुन्दरीमानसिकोपचारपूजा'[2] स्तोत्र में १२८ पद्य हैं। इसमें भगवती के विविध समय में विविध वस्तुओं से विशिष्ट पूजा का वर्णन है। इसमें भगवती के बीज मन्त्रों का भी कहीं-कहीं उपन्यास है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

---

१. द्रष्टव्य, काव्यमाला गुच्छक सं. ६
२. द्रष्टव्य, काव्यमाला गुच्छक सं. ६

त्रैलोक्यमोहनमिति प्रथिते तु चक्रे
यच्चद् विभूषणगणत्रिपुराधिवासे।
रेखात्रये स्थितवतीरणिमादिसिद्धि-
र्मुद्रा नमामि सततं प्रकटाभिधास्ताः।।

उपर्युक्त प्रसिद्ध स्तोत्रों के अतिरिक्त शङ्कराचार्य के अन्य स्तोत्र भी उपलब्ध हैं, जिनमें शिवभुजङ्गप्रयातस्तोत्र, मीनाक्षीपञ्चरत्न, अच्युताष्टक, कृष्णाष्टक, गोविन्दाष्टक, नर्मदाष्टक तथा हस्तामलकस्तोत्र उल्लेखनीय हैं। शङ्कराचार्य के नाम से प्रचलित साधनपंचक, विज्ञाननौका, प्रश्नोत्तरी तथा षट्पदी दार्शनिक चिन्तन की प्रौढ़ता से ओत-प्रोत हैं।

## मूककविकृत पञ्चशती

मूककवि के द्वारा कामाक्षी देवी की स्तुति में विरचित पाँच शतक भावैकतानता, अप्रस्तुतविधान या कल्पनाओं की नवीनता तथा अभिव्यक्ति की उदात्तता के कारण शङ्कराचार्यकृत सौन्दर्यलहरी या आनन्दलहरी के समतुल्य हैं, भले ही इनका प्रचार अपेक्षाकृत कम रहा हो।

मूककवि का समय तथा स्थान अज्ञात है, इनका वास्तविक नाम भी अविदित ही है। अपने पांचों शतकों में इन्होंने बारम्बार काञ्ची तथा नागरी का उल्लेख किया है, जिससे इनका दाक्षिणात्य होना तथा काञ्ची का निवासी होना अनुमित होता है।[1] कुछ विद्वानों ने तो शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी में देवी के प्रसाद से स्वभावतः मूक के मुख में भी ताम्बूलरसवत् वाणी के संचार होने के उल्लेख के आधार पर मूककवि को शंकराचार्य का भी पूर्ववर्ती मान लिया है।[2] मूककवि के विषय में किंवदन्ती भी है कि इन स्तोत्रों की रचना के अनन्तर उन्हें वाणी प्राप्त हो गयी थी। देवी कामाक्षी ने रात्रि में कन्या रूप में आकर सोते हुए गूंगे कवि को जगाकर मुख खोलने का आदेश दिया और ताम्बूल की बीटी उनके मुख में डाल दी, जिससे वे बोलने लग गये। काव्यामालासम्पादक मूककवि की प्राचीनता को स्वीकार नहीं करते।[3]

सौन्दर्यलहरी तथा आनन्दलहरी के समान ही मूककवि की देवी-स्तुति में तन्त्रविषयक गूढ संकेत है। कुछ पद्यों का तो अर्थबोध भी इस कारण दुष्कर है।[4]

---

१. द्र. कटाक्षशतक-१, आर्याशतक १,२,४,७ आदि

२. प्रकृत्या मूकानामपि च कविताकारणतया
कदा धत्ते वाणी मुखकमलताम्बूलरसताम्।।
द्र. संस्कृतसाहित्य का आलोचनात्मक इतिहास : डा. रामजी उपाध्याय, भाग-१, पृ. ५२६

३. काव्यमाला गुच्छक-५, पृ. १

४. द्र. आर्याशतक, पद्य-५८, ५९

इस कवि के पाँच शतकों के पृथक्-पृथक् नाम इस प्रकार हैं-कटाक्षशतक, मन्दस्मितशतक, पादारविन्दशतक, आर्याशतक तथा स्तुतिशतक। इनमें से कटाक्षशतक वसन्ततिलका छन्द में, मन्दस्मितशतक शार्दूलविक्रीडित में, पादारविन्दशतक शिखरिणी में, आर्याशतक आर्या में तथा स्तुतिशतक विविध छन्दों में निबद्ध हैं।

भाषा पर असाधारण अधिकार, वक्रोक्ति की प्रौढता तथा कवित्व का अप्रतिम प्रकर्ष मूककवि की रचना में मिलता है। भाषा यहाँ भावों की चेरी हो गयी है तथा उत्तमोत्तम पदों की श्रृंखला अभिव्यक्ति के प्रवाह में अहमहमिकया विनिःसृत होती चली गयी है। अलंकारों की अपृथग्यत्ननिर्वर्तनीयता और विच्छित्ति भी मूक कवि की रचना में आस्वादनीय है। शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी के ही समान यहाँ देवी के मातृत्व का बोध उदात्त धरातल पर कवि ने कराया है। मूककवि कहीं तो सहज और सरल रूप में वस्तु को प्रकट करते हैं, वे प्रस्तुत करते हैं, जैसे देवी के कटाक्ष का यह मधुर चित्र -

**आनङ्गतन्त्रविविदर्शितकौशलाना-**
**मानन्दमन्दपरिघूर्णनमन्थराणाम्।**
**तारल्यमम्ब तव ताडितकर्णसीम्नां**
**कामाक्षि खेलति कटाक्षनिरीक्षणानाम्।।** (कटाक्षशतक-३)

तो कहीं वे श्लेष, यमक जैसे अलंकारों की छटा उत्पन्न कर के अभिव्यक्ति को आहार्यकविकौशल से और भी रमणीय बना देते हैं। इसी प्रसंग का पद्य है -

**साहाय्यकं गतवती मुहुरर्जुनस्य**
**मन्दस्मितेन परितोषितभीमचेताः।**
**कामाक्षि पाण्डवचमूरिव तावकीना**
**कर्णान्तिकं चलति हन्त कटाक्षलक्ष्मीः।।** (वही-५)

(हे कामाक्षि, अर्जुन (पाण्डव, शुक्लता) की सहायता करने वाली, मन्द मुस्कान से भीम (पाण्डव, शिव) को तुष्ट करने वाली तुम्हारी कटाक्षलक्ष्मी पाण्डवसेना के समान कर्ण (राधेय, कान) के निकट जा रही है।) **मन्दस्मितशतकम्** में कवि ने यद्यपि शार्दूलविक्रीडित छन्द का प्रयोग किया है, पर यहाँ भी स्मिति के चापल्य, तरलता और लावण्य के साथ-साथ माधुर्य और ओजस् का सम्मिश्र अनुभव वह दे सका है। कहीं तो मूककवि ने गाढ बन्ध का उपयोग किया है, तो कहीं शिथिल बन्ध का व्यतिरेक अलंकार का प्रयोग बड़ा सटीक है -

**कर्पूरद्युतिचातुरी मतितरामल्पीयसीं कुर्वती**
**दौर्भाग्योदयमेव संविदधती दोषाकरीणां त्विषाम्।**

क्षुल्लानेव मनोज्ञमल्लिनिकरान् फुल्लानपि व्यञ्जती
कामाक्ष्या मृदुलस्मितांशुलहरी कामप्रसूरस्तु मे ।।
(मन्दस्मितश. - ३)

(कर्पूर की कान्ति को फीका बनाने वाली, चन्द्रमा की रश्मियों के लिये दुर्भाग्य का उदय करने वाली, सुन्दर मल्लिकुसुमों की मनोज्ञता व्यञ्जना करने वाली कामाख्या देवी की मृदु स्मितांशुलहरी मेरी कामनाओं की प्रसवित्री बने।)

मूककवि का सौन्दर्यबोध कालिदास तथा बाणभट्ट के उत्तम काव्यांशों का स्मरण कराता है। इन दोनों कवियों की भाँति वे सौन्दर्यचित्रण में विविध रंगों के सम्मिश्रण से उत्पन्न शबल कान्ति और वर्णविच्छित्ति की रमणीयता का बोध कराते हैं। कामाक्षी के स्मित के वर्णन वे कहते हैं-कस्तूरिका के पत्र की शोभा से युक्त उत्तुंग वक्ष पर देवी के कोमल स्मित के अंश बिखर रहे हैं, जो अघर की ज्योति से मानो संन्ध्या के सूर्य की किरणों में रंग कर शरद् के निर्मल फहराते बादल की शोभा का विस्तार कर रहे हैं -

उत्तुंगस्तनकुम्भशैलकटके विस्तारिकस्तूरिका-
पत्रश्रीजुषि चञ्चलाः स्मितरुचः कामाक्षि ते कोमलाः।
सन्ध्यादीधितिरञ्जिता इव मुहुः सान्द्राधरज्योतिषा
व्यालोलामलशारदाभ्रशकलव्यापारमातन्वते।। (मन्दस्मितश- २२)

मूककवि ने शंकराचार्य की भाँति अपने स्तोत्रों में भक्तिभाव, माधुर्य और सौन्दर्य का अद्भुत संगम उपस्थित कर दिया है। समर्पण और कनिष्ठ भावना के साथ-साथ कविता का यह ऊर्ध्वारोहण बिरले कवियों में ही मिलता है। विशेष रूप से देवी के पादारविन्द के वर्णन में श्रद्धा, भक्ति और समर्पण के भावों में सौन्दर्य की नाना वर्णी छटाएं हमारी काव्यपरम्परा की अनुत्तम उपलब्धि को सामने रखती हैं। देवी की पादारविन्दद्युति के आगे कमल मुरझा गये हैं, उनके नख रूपी चन्द्रमाओं से फूटती किरणों से रक्ताभा शबलित हो रही है, जिससे श्रेष्ठ कवियों के हृदयरूपी कैरव (श्वेत कमल) खिलने लगे हैं। कामाख्या देवी के चरणों की कान्ति की इस अद्भुत सन्ध्या (मिश्रण) का कैसे वर्णन किया जाये -

नयन्ती सङ्कोचं सरसिजरुचं दिक्परिसरे
सृजन्ती लौहित्यं नखकिरणचन्द्रार्धखचिता।
कवीन्द्राणां हृत्कैरवविकसनोद्योगजननी
स्फुरन्ती कामाक्ष्याश्चरणरुचिसन्ध्या विजयते।। (पादार.-७)

वस्तुतः मूककवि के ये पांचों शतक कवित्व की समृद्धि तथा भावबोध दोनों की दृष्टि से केवल शंकराचार्य की दोनों लहरियों से ही तुलनीय ठहरते हैं। कहीं-कहीं पदावली का साम्य भी शंकर तथा मूककवि दोनों में है। यथा-

धुरीणामीष्टे कस्तव भणितुमाहोपुरुषिकाम् ।।

- पादारविन्दश. - ६०

पुरस्तादास्तां नः पुरमथितुराहोपुरुषिका ।।

- सौन्दर्यलहरी

मूककवि का बिम्बविधान और कल्पनाओं की ऊंची उड़ान कहीं-कहीं रसिकचित्त को चमत्कृत ही नहीं, विस्मयस्तब्ध कर देती है। वस्तुतः उनका काव्य गहरी अनुभूति और प्रातिभ उन्मेष का निर्मल दर्पण है।

## कुलशेखर

कुलशेखर त्रिवांकुर (केरल) राज्य के प्राचीन नरेश माने जाते हैं। वे बाद में वैष्णव सम्प्रदाय के संत बन गए थे। कुलशेखर नाम के एक से अधिक नरेश हुए हैं। इनमें से एक नाटककार थे, किन्तु वे अर्वाचीन हैं। मुकुन्दमाला के लेखक उनसे प्राचीन थे तथा वासुदेव व लीलाशुक किसी अन्य राजा के आश्रित थे। कुलशेखर का समय कुछ विद्वानों ने दशम शतक में माना है, तो कुछ ने सातवीं शताब्दी में।[1]

कृष्णमाचारियर कुलशेखर का अभिजन केरल में मानते हैं। वहाँ इन्हें विष्णु का अवतार माना गया है। ये तपतीसंवरण तथा समुद्रधनञ्जय नाटकों के कर्त्ता राजा कुलशेखर (दशमशती विक्रम) से भिन्न तथा उनसे पूर्ववर्ती हैं।[2]

## मुकुन्दमाला

श्री वैष्णव सम्प्रदाय के स्तोत्रों में मुकुन्दमाला का अपना विशिष्ट गौरवशाली स्थान है। इसमें ३४ श्लोक हैं। अत्यन्त सरल भाषा में सहजभाव से भक्ति की कवि ने अभिव्यक्ति की है। अनुप्रास की छटा रमणीय है-

वन्दे मुकुन्दमरविन्ददलायताक्षं
कुन्देन्दुशङ्खदशनं शिशुगोपवेशम्।
इन्द्रादिदेवगणवन्दितपादपीठं
वृन्दावनालयमहं वसुसदेवसूनुम् ।।

कवि कभी अपनी दीन दशा का वर्णन करते आत्म-विस्मृत हो जाता है तो, कभी वह भगवान् के विराट् रूप के दर्शन से चमत्कृत हो उठता है। वह कामना करता है- 'मेरा निवास इस धरती पर हो या स्वर्ग में हो। हे नरक को परे भगाने वाले, चाहे मेरी स्थिति

१. द्र. संस्कृत साहित्य का इतिहास : वाचस्पति गैरोला (सन् १९८५ ई.) पृ. ७७८
२. हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ३२६

नरकस्थ ही क्यों न हो, आपके शरद् ऋतु के खिले कमलों की शोभा का अपमान करने वाले चरणों को मैं मरण में भी याद करता हूँ -

**दिवि वा भुवि वा ममास्तु वासो**
**नरके वा नरकान्तक प्रकामम्।**
**अवधीरितशारदारविन्दौ**
**चरणौ ते मरणे विचिन्तयामि।। (७)**

सभी पद्यों में अनुप्रासालंकार के साथ परिकर आदि का अच्छा प्रयोग है। यथा-

क्षीरसागरतरङ्गसीकरा सारतारकित चारुमूर्तये।
भोगिभोगशयनीयशायिने माधवाय मधुविद्विषे नमः।। (१५)

मुकुन्दमाला भक्त-हृदय के भावों को सुतरां प्रकटित करने वाला सुन्दर स्तोत्र-मणि है। मुकुन्द के स्वरूप का चित्रण सौन्दर्य का आस्वाद कराता है।

३४ पद्यों के इस काव्य में कुलशेखर ने विविध छन्दों का प्रयोग किया है। शार्दूलविक्रीडित, मन्द्राकान्ता, मालिनी आदि छन्दों में रचनाबन्ध प्रशस्य है। वसन्ततिलका छन्द में कवि का लालित्य तथा पदावली की मसृणता प्रभावशाली है। बारहवें छन्द में शार्दूलविक्रीडित में प्रभु के विराट् रूप का वर्णन वैश्विक दृष्टि और कल्पनाशीलता की अनूठी अभिव्यक्ति है।

## यामुनाचार्य

यामुनाचार्य वैष्णवमत प्रवर्तक रामानुजाचार्य के गुरु थे। उनका समय विद्वानों ने ईसा की दशवीं शती निर्धारित की है।[1] यामुनाचार्य धर्म उपदेशक के रूप में दक्षिण भारत में प्रतिष्ठापित रहे। आपका तमिल नाम 'आल-बन्दार' था और इसी नाम से आपका स्तोत्र 'आलबन्दार' (स्तोत्ररत्न) नाम से ज्ञात हुआ। श्रीस्तुति और चतुःश्लोकी इनके अन्य स्तुति काव्य हैं।[2]

## आलबन्दारस्तोत्रम् (स्तोत्ररत्न)

यामुनाचार्यरचित 'आलवन्दार-स्तोत्र' में ६९ पद्य हैं। भगवान् के सम्मुख दीनभाव के साथ समर्पण और निष्ठा की मार्मिक अभिव्यक्ति दी है -

**तवामृतस्यन्दिनि पादपङ्कजे निवेशितात्मा कथमन्यदिच्छति।**
**स्थिरेऽरविन्दे मकरन्दनिर्भरे मधुव्रतो नेक्षुरसं समीहते ।।**

---

१. संस्कृत साहित्य का इतिहास-वा. गैरोला (१७८५ ई.) पृ. ७७८)
२. वही, पृ. वही

हे भगवन्! मेरा चित्त आपके अमृतरस चुवाने वाले पद-पद्मों में रम गया है। भला अब वह किसी दूसरी वस्तु को क्यों चाहेगा? पुष्परस से भरे हुए कमल की उपस्थिति में क्या भौंरा ताल-मखाने के फूल को देखता है? उसे चखने की अत्यल्प भी इच्छा क्या उसके मन में जागती है।

भगवान् की खोज में व्याकुल कवि की यह अनुप्रास उक्ति कितनी मनोहर एवं मनोरम है -

**कः श्रीः श्रियः परमसत्त्वसमाश्रयः कः**
**कः पुण्डरीकनयनः पुरुषोत्तमः कः।**
**कस्यायुतायुतशतैककलांशकांशे**
**विश्वं विचित्रचिदचित्प्रविभागवृत्तम्।।**

स्तोत्र का अन्तिम पद्य इस प्रकार है -

**यत्पदाम्भोरुहध्यानविध्वस्ताशेषकल्मषः।**
**वस्तुनामुपयानोऽहं यामुनेयं नमामि तम्।।**

सम्पूर्ण रूप में 'आलबन्दार-स्तोत्र की सुषमा वैभवशालिनी है, अतः भक्तगण इसे 'स्तोत्र-रत्न' के नाम से अभिहित करते हैं।

## लोष्टककविकृत दीनाक्रन्दनस्तोत्र

लोष्टककवि कश्मीर में बारहवीं शती में हुए। इनके पिता का नाम रम्यदेव था। महाकवि मङ्ख ने अपने श्रीकण्ठचरितमहाकाव्य के अन्तिम सर्ग में रम्यदेव तथा लोष्टदेव (लोष्टक) दोनों का उल्लेख किया है तथा लोष्टदेव द्वारा विरचित कतिपय सुन्दर पद्य भी इसी प्रसंग में उद्धृत किये हैं, जिनसे प्रतीत होता है कि लोष्टक ने कतिपय अन्य काव्य भी लिखे होंगे, पर **दीनाक्रन्दनस्तोत्र** के अतिरिक्त उनका अन्य कोई काव्यग्रन्थ उपलब्ध नहीं होता।

**दीनाक्रन्दनस्तोत्र** से विदित होता है कि इसके प्रणेता ने अपने जीवन के अन्तिम दिनों में वाराणसी में निवास किया तथा वहीं इस स्तोत्र का प्रणयन किया। इस स्तोत्र का एक पद्य वल्लभदेव ने **सुभाषितावली** में उद्धृत किया है, पर कविनाम का उल्लेख नहीं किया। जल्हण की सूक्तिमुक्तावली में भी लोष्टक का एक पद्य उद्धृत है।

**दीनाक्रन्दनस्तोत्र** में कवि ने समर्पण तथा दैन्य की पराकाष्ठा व्यक्त की है। भावनाओं का ऐसा दुर्निवार प्रवाह, विषाद, आत्मग्लानि, अनुताप और अहंभाव के विगलन का ऐसा मार्मिक चित्र बहुत कम ही काव्यपरम्परा में प्राप्त होता है। प्रायः सभी पद्यों में कवि ने नवीन उपमानों का उपयोग किया है। कहीं-कहीं अप्रचलित या कश्मीरीभाषा के शब्दों का भी प्रयोग है। पहले ही पद्य में लोष्टक कहते हैं -

चुण्ठीजलैरिव सुखैः परिणामदुःखै-
रास्वादितैरपि मनागविलुप्ततृष्णः।
श्रान्तोऽस्मि हा भवमरौ सुचिरं चरित्वा
तच्छायया चरणयोः शिव मां भजेथाः।।

(हे शिव, मैं इस संसाररूपी मरुस्थल में चुंठी के ऊपर से सुखदायक पर परिणाम में दु खदायक भोगरूपी जल का आस्वादन करके भी किंचित् भी तृष्णारहित नहीं हो सका, और अब थक कर आपके चरणों में आया हूँ, मुझे आश्रय दीजिये।) यहाँ चुण्ठी अप्रयुक्त शब्द है, जो प्रस्तरों के बीच लताओं से घिरे हुए जलाशय का वाचक है।

कवि अपने अन्तर्मन में झाँक कर देखता है और अपने विकारों, वासनाओं को समझ कर उनसे त्राण पाना चाहता है -

दुर्वासनाशतवशादशुचित्वमीक्ष्य
या मे हठात् कृतवती मनसि प्रवेशम्।
साऽनेकजन्ममरणावटपातनेन
मां राक्षसीव बहु नाथ तुदत्यविद्या।।

(दुर्वासनाओं के वश में होने से उत्पन्न अशुचिता के कारण राक्षसी की भाँति जिस अविद्या ने मेरे मन में घर कर लिया था, अविद्या मुझे बार-बार जन्म और मृत्यु के खड्ड में गिरा-गिरा कर अत्यधिक सता रही है।)

**दीनाक्रन्दनस्तोत्र** मोहभंग और विरक्ति का काव्य भी है। शंकराचार्य की **चर्पटपञ्जरिका** तथा **मोहमुद्गर** के समान ही यहाँ परिवार, कुटुम्ब और सांसारिक सम्बन्धों की व्यर्थता का गहरा बोध कवि ने प्रकट किया है। कवि सारे भवबन्धनों से होने वाली दुर्गति का मूल अपने परिणय को मानता है, उसी के पश्चात् परस्नेह के अधीन होकर उत्कट नागपाशों से बंधता चला गया। घर-परिवार चलाने के लिये उचितानुचित का विचार त्याग कर क्या-क्या नहीं किया? निकृष्ट धनपतियों के द्वार पर कुत्ते की भाँति ककुआना भी पड़ा और सैकड़ों अपमान झेल-झेल कर खिन्न रहना पड़ा-'द्वारि श्ववल्लडितमेव कदीश्वराणां, सोढावमानशतविक्लवमानसेन।।' (१२)

दैन्य और ग्लानि के भाव के साथ-साथ कवि ने अपनी निःस्पृहता को भी सुदृढ़ रूप में यहाँ अभिव्यक्त किया है। पूरा स्तोत्र शिव की स्तुति में है तथा कतिपय छन्दों में शिव-विषयक दक्षिण की पारम्परिक कथाओं के भी सन्दर्भ हैं।

इस स्तोत्र में कुल ५४ पद्य हैं, जिनमें आरम्भ के ४७ पद्य वसन्ततिलका में हैं तथा अवशिष्ट पद्यों में शार्दूलविक्रीडित, शिखरिणी, मन्दाक्रान्ता आदि विविध छन्दों का प्रयोग है।

## लीलाशुक के स्तोत्र

लीलाशुक या बिल्वमंगल के 'कृष्णकर्णामृत' के दो संस्करणों की पाण्डुलिपियाँ प्राप्त होती हैं।[1] दक्षिण और पश्चिमी भारत के हस्तलेखों में यह काव्य तीन सर्गों में मिलता है, प्रत्येक सर्ग में १०० से अधिक पद्य हैं। बंगाल के संस्करण में केवल एक ही आश्वास है, जिसमें ११२ पद्य हैं। डा. एस.के. डे के मत से गौडीय संस्करण में मिलने वाला यह पहला तथा एकमात्र आश्वास ही मूल कृष्णकर्णामृत काव्य है। इस आश्वास की पुष्पिका में कवि बिल्वमंगल या लीलाशुक का परिचय दिया गया है। लीलाशुक के पिता दामोदर तथा माता नीवी थी। उनके गुरु का नाम ईशानदेव था। काव्य के आरम्भ में कवि ने अपने गुरु का नाम सोमगिरि भी बताया है, जो शंकराचार्य परम्परा के कोई यति थे। लीलाशुक का पूरा नाम कृष्णलीलाशुक है। दक्षिण में कृष्णलीलाशुक कवि के विषय में अनेक कथाएं प्रचलित हैं। केरल, बंगाल, उत्कल आदि प्रान्तों की परम्पराएँ उन्हें अपना अभिजन बताती आयी हैं।[2]

लीलाशुक का समय-निर्धारण एक समस्या है। डा. डे उन्हें जयदेव के पहले का मानते हैं। कीथ और विण्टरनित्स ने उन्हें ग्यारहवीं शताब्दी में स्थापित किया है, जबकि डा. कंजुन्नि राजा ने उन्हें तेरहवीं शताब्दी का बताया है। पं. बलदेव उपाध्याय[3] 'पुरुषकार' नामक टीका के कर्ता से उन्हें अभिन्न तथा तेरहवीं शती का मानते हैं।

लीलाशुक की ही एक अन्य रचना गोविन्ददामोदर का भी उल्लेख मिलता है तथा 'प्राकृत श्र्यंककाव्य' सिरिचिन्धकव्व' के भी रचयिता ये ही कहे गये हैं (इस काव्य की चर्चा प्राकृत महाकाव्यविषयक अध्याय में की जा चुकी है।)

कृष्णकर्णामृत में विभिन्न छन्दों का प्रयोग हुआ है। इसके पद्य दक्षिण में बहुत लोकप्रिय रहे हैं तथा इनका गायन भी प्रचलित रहा है।

कृष्णकर्णामृत दो संस्करणों में प्राप्त होता है। दाक्षिणात्य पाण्डुलिपियों पर आधारित संस्करण में तीन आश्वास हैं, जिनमें क्रमशः १०७, ११० तथा १०२ पद्य हैं। तीन आश्वास वाले पाठ पर सुवर्णचषक नामक संस्कृत टीका मिलती है। बंगाली संस्करण में आश्वासों में विभाजन नहीं है तथा कुल ११२ ही पद्य हैं, जो दाक्षिणात्य संस्करण के प्रथम आश्वास के पद्यों से अधिकांशतः मिलते-जुलते हैं। इस संस्करण पर कृष्णदास कविराज की

---

१. **ए हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर** : एस.एन.दास गुप्त तथा डे, पृ. ३८६-९२

२. जयदेव की भाँति इस कवि की भी जन्मभूमि अलग-अलग प्रान्तों के लोग अपने-अपने प्रान्त में मानते आये हैं। प्रो. रामजी उपाध्याय ने उन्हें केरल का नम्बूरिति ब्राह्मण बताया है। बिल्वमंगल के लिये चापमंगल या कोदण्डमंगल-इन नामों का भी प्रयोग होता है। मलयालम् भाषा में बिल्लू का अर्थ धनुष है। **संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास** : डा. रामजी उपाध्याय, पृ. ५३२, भाग-१

३. **संस्कृत शास्त्रों का इतिहास**

सारङ्गरङ्गदा नामक संस्कृत टीका मिलती है। डा. सुशील कुमार दे इसी संस्करण को प्राचीन और प्रामाणिक मानते हैं।[1]

कृष्णकर्णामृत को लोकप्रिय बनाने के पीछे महाप्रभु चैतन्य का विशेष योगदान माना गया है। चैतन्यचरितविषयक काव्यों में उनके द्वारा इसकी पाण्डुलिपियाँ दक्षिण से लाने और इसके पद्यों का भाव-विभोर होकर गायन करने के उल्लेख मिलते हैं।[2]

**टीकाएँ** - कृष्णकर्णामृत पर लिखी टीकाओं में गोपाल भट्ट की कृष्णवल्लभा सर्वप्राचीन कही जा सकती है। गोपाल भट्ट चैतन्य महाप्रभु के साक्षात् शिष्य थे। लगभग इसी समय वृन्दावन के गोविन्द मन्दिर से सम्बद्ध श्री चैतन्यदास वैष्णव ने सुबोधिनी नामक व्याख्या इस काव्य पर लिखी थी। कृष्णदास कविराज की सारङ्गरङ्गदा टीका कृष्णकर्णामृत की टीकाओं पर सर्वाधिक विस्तृत तथा उपादेय है। बंगाली में चैतन्यचरित के लेखक श्री कृष्णदास कविराज चैतन्य के कुछ समय पश्चात् हुए।

दाक्षिणात्य टीकाकार पापयल्लय सूरि का समय अज्ञात है। डा. दे के अनुसार वे सोलहवीं-सत्रहवीं शताब्दियों में हुए उक्त तीनों बंगाली टीकाकारों के बहुत बाद के हैं।[3]

नवीन छन्दों का प्रयोग, भक्तिभाव की तन्मयता और अपूर्व आवेग के साथ परिस्फुरित पदावली, लावण्य और माधुर्य का अनूठापन कृष्णकर्णामृत की ऐसी विशेषताएं हैं, जिनके कारण जयदेव के गीत-गोविन्द के साथ इस काव्य का नाम लिया जाता रहा है। कवि को संगीत और नृत्य का ज्ञान था तथा तदनुसार उसने छन्दों का प्रयोग किया है। भाव की दृष्टि से श्रीकृष्णकर्णामृत[4] का निम्न पद्य अत्यन्त मनोरम है -

**अग्रे दीर्घतरोऽन्यमर्जुनतरुस्तस्याग्रतो वर्तनी**
**साघोषं समुपैति तत्परिसरे देशे कलिन्दात्मजा।**
**तस्यास्तीरतमालकाननतले चक्रं गवां चारयन्**
**गोपः क्रीडति दर्शयिष्यति सखे पन्थानमव्याहतम्।। (२।४३)**

देखो, दूर एक विशाल अर्जुन वृक्ष है। उसके नीचे से एक पगडंडी जाती है। (अर्जुनके समीप से ही कृष्ण से बनाया हुआ गीतामार्ग जाता है।) वह किसी गोप के घर जा मिलती है। उसके निकट ही यमुना का प्रवाह बहता है। उसके तट पर तमालों का वन है और उसमें एक चरवाहा (श्रीकृष्ण) गायों को चराता है। वहाँ खेलने वाला कृष्ण, हे सखे! शाश्वत गति का रास्ता अवश्य बताएगा।

१. कृष्णकर्णामृत : सं. सुशीलकुमार दे, भूमिका, पृ. ६ तथा १८-१६
२. वही, पृ. ६
३. वही, पृ. १०-११
४. टीकाकार कृष्णदास कविराज ने अपने चैतन्यचरित में इस काव्य के विषय में लिखा है -
कृष्णकर्णामृत समवस्तु नाहि त्रिभुवने। याहा हइते हय कृष्ण प्रेमरसज्ञाने।
सौन्दर्यमाधुर्य कृष्णलीलार अवधि। ले जाने से कृष्णकर्णामृतपदे निरवधि।।

श्रीकृष्ण के प्रति भक्तिभावना का एक दूसरा पद्य निम्न है -

**गोधूलिधूसरितकोमलगोपवेषं**
**गोपालबालकशतैरनुगम्यमानम्।**
**सायन्तने प्रतिगृहं पशुबन्धनार्थं**
**गच्छन्तमच्युतशिशुं प्रणतोऽस्मि नित्यम्।। (२।४४)**

मैं उस बालवेशधारी अच्युत (श्रीकृष्ण) के सामने अपना शीश नवाता हूँ, जिनका मनोहर गोपवेष, गायों से उड़ायी गयी धूलि से मैला हो गया है, जो सैकड़ों गोपकिशोरियों से घिरा हुआ है और जो प्रतिदिन शाम को पशुओं को ठीक तरह बँधवाने के लिए हर एक घर को जाता है।

लीलांशुक के अन्य स्तोत्रों में **गोविन्ददामोदरस्तोत्र** गेयता और भक्तिभाव की तन्मयता के कारण सरस और सुपाठ्य बन पड़ा है। इसमें उपजाति छन्द का प्रयोग है और प्रत्येक पद्य के चतुर्थ पाद में **'गोविन्द दामोदर माधवेति'** की आवृत्ति को ऊपर के तीन पदों के साथ सटीक रूप में अन्वित किया गया है। उदाहरणार्थ -

**प्रभातसञ्चारगतानुगावस्तद्रक्षणार्थं तनयं यशोदा।**
**प्राबोधयत् पाणितलेन मन्दं गोविन्द दामोदर माधवेति।।**
**मन्दारमूले वदनाभिरामं बिम्बाधरे पूरितवेणुनादम्।**
**गो-गोप-गोपीजन मध्यसंस्थं गोविन्द दामोदर माधवेति।।**
**अग्रे कुरूणामथ पाण्डवानां दुःशासनेनाहृतवस्त्रकेशा।**
**कृष्णा यदाक्रोशदनन्यनाथा गोविन्द दामोदर माधवेति।।**

इस प्रकार कृष्ण की बाललीलाओं, यशोदा का उन्हें जगाना, गोचारण, वेणुवादन, रास, द्रौपदी की मानरक्षा आदि का वर्णन करते हुए कवि ने कृष्ण का तन्मय भाव से नाम-जप भी इस स्तोत्र में किया है। इस स्तोत्र में ७१ पद्य हैं।

**वृन्दावनस्तुति** लीलाशुक का अन्य सुप्रसिद्ध स्तोत्र है। इसमें स्तुति के साथ-साथ रासलीला का वर्णन अत्यन्त आकर्षक है।

जयदेव के गीतगोविन्द के ही समान लीलाशुक का कृष्णकर्णामृत एक उपजीव्य काव्य है। इसके अनुकरण पर प्रतापसिंह तथा रामभद्र दीक्षित द्वारा **रामकर्णामृत** नामक दो अलग-अलग काव्य रचे गये, सुब्रह्मण्य कवि के द्वारा **श्रीनिवासकर्णामृत** की रचना की गयी। **कृष्णकर्णामृत** पर टीकाओं की भी लम्बी परम्परा है। कृष्णमाचारियर ने इस पर सात प्राचीन टीकाओं का उल्लेख किया है।[1]

---

१. हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ३३७

## जगद्धरभट्ट

शैवस्तोत्रकारों में जगद्धरभट्ट का नाम प्रख्यात है। उसके पितामह का नाम गौरधर तथा पिताश्री का नाम कवि रत्नधर था। जगद्धर का समय वि.सं. १४०७ (१३५० ई.) के आसपास माना जाता है।

## स्तुतिकुसुमाञ्जलि

स्तुतिकुसुमाञ्जलि में ३८ स्तोत्र हैं तथा कुल १४१५ श्लोक हैं। सम्पूर्ण स्तोत्र भगवान् शङ्कर को समर्पित है। एक श्लोक का सौन्दर्य देखिये -

स्वैरेव यद्यपि गतोऽहमधः कुकृत्यै-
स्तत्रापि नाथ तव नास्म्यवलेपपात्रम्।
दृप्तः पशुः पतति यः स्वयमन्धकूपे
नोपेक्षते तमपि कारुणिको हि लोकः।।

(यद्यपि मैं अपने ही कुकृत्यों से इस अधोगति को प्राप्त हुआ हूँ, तथापि मैं आप जैसे करुणासागर के तिरस्कार का पात्र नहीं हूँ। यदि कोई उद्धत पशु अपनी ही उद्दण्डता के वश किसी अंधकूप में गिर जाता है तो दयालु लोग उसकी उपेक्षा कर क्या उसे वहीं छोड़ देते हैं ?)

कवि की स्तुति नितान्त प्रभावशाली तथा हृदयहारी है। इस काव्य का कलापक्ष नितान्त कलात्मक एवं कमनीय है। श्लेष व यमक की छटा सर्वत्र बिखरी है। दार्शनिकता से ओतप्रोत स्तोत्रावली त्रिक सिद्धान्तों का भाण्डागार है -

चारुचन्द्रकलयोपशोभितं भोगिभिः सह गृहीत सौहृदम्।
अभ्युपेतघनकालशात्रवं नीलकण्ठमतिकौतुकं स्तुमः।।

यह स्तोत्रावली काव्यमाला में राजानक रत्नकण्ठ की टीका के साथ प्रकाशित हुई है। १९६४ में काशी से इसका भाषानुवाद भी प्रकाशित हुआ है।

## राघवचैतन्यकृत महागणपतिस्तोत्र

गणपतिस्तोत्रों में राघवचैतन्य का यह स्तोत्र सर्वप्रमुख कहा जा सकता है। स्तोत्र की पुष्पिका में राघवचैतन्य को परमहंस परिव्राजकाचार्य कहा गया है। काव्यमालासम्पादक के अनुसार ये शार्ङ्गधरपद्धति के संकलयिता शार्ङ्गधर के पूर्ववर्ती हैं, क्योंकि शार्ङ्गधर ने राघवचैतन्य के नाम से कतिपय पद्य अपने संग्रह में उद्धृत किये हैं। शार्ङ्गधर के पितामह राघवदेव हम्मीर चौहान की राजसभा में थे, इन्हीं का नाम संन्यस्त होने पर राघवचैतन्य

प्रसिद्ध हुआ- यह भी अनुमान है।[१] हम्मीर की मृत्यु वि.सं. १३५२ (१२९५ ई.) में हुई। तदनुसार राघवचैतन्य का समय इसके पूर्व माना जा सकता है।

महागणपतिस्तोत्र पर राघवचैतन्य के शिष्य की टीका मिलती है, पर टीकाकार ने अपना नाम निर्दिष्ट नहीं किया है।

**महागणपतिस्तोत्र** में १६ शार्दूलविक्रीडित श्लोक हैं जिनमें आदिदेव गणेश की सुन्दर वन्दना की गई है। गणपतितन्त्र का भी यह आगमग्रन्थ है -

**कल्लोलाञ्चलचुम्बिताम्बुदतताविक्षुद्रवाम्भोनिधौ**
**द्वीपे रत्नमये सुरद्रुमवनामोदैकमेदस्विनी**
**मूले कल्पतरो र्महामणिमये पीठेऽक्षराम्भोरुहे**
**षट्कोणाकलितत्रिकोणरचना सत्कर्णिकेऽमुं भजे।। (२)**

(षट्कोणयुक्त त्रिकोणकर्णिकामय अक्षमोतृको-कमल महागणपति का मैं भजन करता हूँ, जो लहरों से चुम्बित मेघमय इक्षुद्रव के सागर में, रत्नमयद्वीप में कल्पतरु से सुवासित कानन में कल्पतरु के मूल में निर्मित महामणिमय पीठ पर आसीन हैं।)

पूरा पूर्वार्ध केवल एक विशेषण में ही यहाँ समेट लिया गया है। निश्चय ही गणपति के विग्रह के अनुरुप यह गाठबन्ध का उत्तम निर्वाह है।

## वेदान्तदेशिक

वेदान्तदेशिक का समय वि.सं. १४२५ (१३६८-१३६९ ई.) के लगभग है। इन्होंने पचीस स्तोत्र रचे हैं। इनके विख्यात स्तोत्रों के नाम हैं - १. वरदराजपञ्चाशत, २. अष्टभुजाष्टक, ३. अच्युतशतक, ४. गरुडपञ्चाशत, ५. यतिराजसप्तति, ६. दयाशतक, ७. गोदास्तुति, ८. पादुकासहस्र।

## पादुकासहस्र

यह स्तोत्र वेदान्तदेशिक का सबसे महत्त्वपूर्ण एवं चिरपरिचित स्तोत्र है। भगवान् रघुनाथ की पादुकाओं की प्रशस्ति में लिखित यह काव्य ३२ पद्धतियों में बंटा हुआ है। पद्धतियों में प्रसिद्ध नाम हैं - १. प्रस्तावपद्धति, २. समाख्यापद्धति, ३. समर्पणपद्धति, ४. नादपद्धति, ५. चित्रपद्धति।

श्री भगवान् की पादुका के चालन का प्रभाव इस पद्य में अवलोकनीय है -

**वृद्धिं गवां जनयितुं भजता विहारान् कृष्णेन रङ्गरसिकेन कृताश्रयायाः।**
**सञ्चारतस्तव तदा मणिपादरक्षे वृन्दावनं सपदि नन्दनतुल्यमासीत्।।**

---

१. काव्यमाला गु.-१, पृ. १

यह स्तोत्र उत्तम काव्य गुणों से ओतप्रोत है। भक्ति और दर्शन के तथ्यों को इसमें सुन्दर रीति से प्रस्तुत किया गया है। विभिन्न चित्रालङ्कारों का प्रयोग इसे चित्रात्मक एवं मधुर बना देता है। यह एक रसोपेत कृति है।

'वरदराजपञ्चाशत' भी वेदान्तदेशिक की एक महत्त्वपूर्ण स्तोत्र कृति है। वरदराज का स्वरूप कवि ने परब्रह्म के रूप में प्रतिष्ठित किया है, तथा सारे अवसरों का उसी का रूप बताया है। वरदराज के स्तव के प्रसंग में कवि ने वस्तुतः वराह, वामन, नृसिंह, राम आदि अनेक अवतारों की लीलाओं का वर्णन बड़े प्रवाहपूर्ण पद्यबन्धों में किया है।[1] वरदराज के श्यामल देह के सौन्दर्य की छटा का निदर्शन भी मनोहारी है -

**वरद तव विलोकयन्ति धन्या मरकतभूधरमातृकायमानम्।**
**व्यपगतपरिकर्मवारबाणं मृगमदपङ्कविशेषनीलमङ्गम्।। (४६)**

हे वरद, आपका देह मरकत के पर्वत की मातृका के समान तथा कस्तूरी के लेप के कारण नील अंगों वाला धन्य लोग ही देख पाते हैं।

## नारायण भट्ट

नारायण भट्ट का समय १६वीं शताब्दी का उत्तरार्ध माना जाता है। भट्ट जी मेप्पुत्तूर नामक मठ, निकट तिरुनावा मन्दिर, नीलनदी उत्तर तट (केरल) के निवासी थे। इनके पिता का नाम मातृदत्त था तथा ये ब्राह्मण परिवार से थे। ये अम्बलुप्पल के नरेश देवनारायण के सभा पण्डित थे तथा इन्होंने अनेक ग्रन्थों की रचना की। वायुरोगाक्रान्त होने से इन्होंने गुरुवायूर मन्दिर में भगवान् श्रीकृष्ण की विशाल स्तोत्र 'नारायणीयम्' के माध्यम से वन्दना की, ऐसी जनश्रुति है। आपकी कृतियों के नाम इस प्रकार है- १. नारायणीयम्, २. मानमेयोदय, ३. प्रक्रियासर्वस्व, ४. धातुकाव्य, ५. अष्टमीचम्पूकाव्य, ६. कैलासशैलवर्णना, ७. कौन्तेयाष्टक, ८. अहल्याशापमोक्ष, ९. पुष्पोद्भेद, १०. शूर्पणखाप्रलाप, ११. रामकथा, १२. दूतवाक्यप्रबन्ध, १३. नालायनीचरित, १४. नृगमोक्षप्रबन्ध,

---

१. बालकृतेर्वटपलाशमितस्य यस्य ब्रह्माण्डमण्डलमभूदुदरैकदेशे।
तस्यैव तद् वरद हन्त कथं प्रभूतं वाराहमास्थितवतो वपुरद्भुतं ते।।
भक्तस्य दानवशिशोः परिपालनाय भद्रा नृसिंहकुहनामधिजग्मुषस्ते।
स्तम्भैकवर्जमधुनापि करीश नूनं त्रैलोक्यमेतदखिलं नरसिंहगर्भम्।।
कामं जगत्कपटपाटवतामुपेतं त्रेधा करीश स भवन्निदधे पदानि।
अद्यापि जन्तव इमे विमलेन यस्य पादोदकेन विधृतेन शिवा भवन्ति।।
येनाचलप्रकृतिना रिपुसंक्षयार्थं वारानिधिं वरद पूर्वमलंघयस्त्वम्।
तं वीक्ष्य सेतुमधुनापि शरीरवन्तः सर्वे षडूर्मिबहुलं जलधिं तरन्ति।।
(वरदराजपञ्चाशत २२-३५)

१५. राजसूयप्रबन्ध, १६. सुभद्राहरणप्रबन्ध, १७. स्वाहासुधाकर, १८. कोटिविरह।[1]

## नारायणीय

श्रीमद्भागवतपुराण को आधार मानकर नारायण भट्ट ने 'नारायणीय' काव्य की रचना की है।[2] इसमें १०३६ पद्य हैं जो शतात्मक दशकों में बँटा है। यह ग्रन्थ इतना उत्तम है कि आचार्य बलदेव उपाध्याय ने इसे 'नारायण भट्ट की काव्य प्रतिभा का मेरुदण्ड' कहा है। केरल के स्तोत्र साहित्य में नारायणीय का उच्च स्थान है।

नारायणीय के कतिपय पद्य यहाँ इसके महत्त्व को जानने के लिए प्रस्तुत हैं - रास में न जाने वाली गोपिका को विचार मात्र से कैसे मोक्ष मिला -

काश्चिद् गृहात् किल निरेतुमपारयन्त्य-
स्त्वामेव देव! हृदये सुदृढ़ं विभाव्य।
देहं विधूय परिचित्-सुखरूपमेकं
त्वामाविशन् परमिमा ननु धन्यधन्याः।।

वैकुण्ठ का यह वर्णन वास्तव में सुन्दर बन पड़ा है -

माया यत्र कदापि नो विकुरुते भाते जगद्भ्यो बहिः
शोकक्रोधविमोहसाध्वसमुखा भावस्तु दूरं गताः।
सान्द्रानन्दझटी च यत्र परमज्योतिः प्रकाशात्मके
तत् ते धाम विभावितं विजयते वैकुण्ठरूपं विभो।।

और पूतना के चरित की एक झलक यों है -

ललितभावविलासहृतात्मभिर्युवतिभिः प्रतिरोद्धुमपारिता।
स्तनमसौ भवनान्तनिसेदुषी प्रददुषी भवने कपटात्मने।।

सम्पूर्ण रूप में नारायण भट्ट एक श्रेष्ठ कवि हैं तथा उनका नारायणीय भारतीय वाङ्मय का एक जाज्वल्यमान रत्न है।

नारायण भट्टरचित 'नारायणीय' काव्य की रचना १५९० ई. में समाप्त हुई। 'मानमेयोदय' मीमांसा का ग्रन्थ है। इसके एक भाग (मान की इन्होंने रचना की है।) प्रक्रियासर्वस्व व्याकरण का ग्रन्थ है। उत्तर भारत में भट्टोजि दीक्षित की सिद्धान्तकौमुदी का जो स्थान है, दक्षिण भारत में वही स्थान प्रक्रियासर्वस्व का है। यह ग्रन्थ कई खण्डों में

---

१. कोटिविरहम् का परिचय अगले अध्याय में दिया गया है।
२. डॉ. डे ने इसका रचनाकाल १५८५ ई. माना है
(हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर डे तथा दासगुप्त, पृ. ३८२)

प्रकाशित है। 'धातुकाव्य'[1] में १६४४ धातुओं का प्रयोग किया गया है। इस काव्य में कृष्ण की लीलाओं का वर्णन है। यह ग्रन्थ नारायण भट्ट के वैयाकरणत्व का पर्याप्त सूचक है। इसके अतिरिक्त नारायण भट्ट के प्रबन्धकाव्य (चम्पूकाव्य) चाक्यारों (केरल के नाटक के अभिनय करने वाले) के उपयोग के लिए प्रणीत है। इस प्रकार नारायण भट्ट व्याकरण तथा साहित्य- दोनों के प्रकाण्ड पण्डित थे। इनका समय १६वीं शती का उत्तरार्ध तथा १७वीं शती का आरम्भ है।

## मधुसूदनसरस्वतीकृत आनन्दमन्दाकिनी

मधुसूदन सरस्वती सोलहवीं शती के महान् दार्शनिक, सन्त तथा कवि हैं। अद्वैतसिद्धि, प्रस्थानभेद, भगवद्गीताटीका, महिम्नस्तवटीका, सिद्धान्तबिन्दुटीका तथा भक्तिरसायन आदि इनके प्रबन्ध प्रख्यात हैं। 'आनन्दमन्दाकिनी'[2] इनकी स्तोत्रसाहित्य को अमर देन है, वस्तुतः इस काव्य में संस्कृत की स्तोत्रकविता साहित्य के सर्वोच्च तथा परम भास्वर शिखर पर विराजमान हुई है। १०२ पद्यों में शार्दूलविक्रीडित छन्द में निबद्ध इस स्तोत्र में मधुसूदन सरस्वती ने सौन्दर्य, भक्ति, श्रृंगार, वात्सल्य और माधुर्य के अद्‌भुत संसार की रचना करते हुए श्रीकृष्ण की स्तुति की है। श्रीकृष्ण का नखशिख, बाललीलाएं, रासकेलि आदि के वर्णन में कवि ने रसावेशवैशद्यमय चित्त तथा भावैकतानता के साथ दर्शन, अध्यात्म और साधना की त्रिवेणी संगमित कर दी है। शंकराचार्य की सौन्दर्यलहरी के समान नवीन कल्पनाओं और अलंकारों के सहज सन्निवेश ने इस स्तोत्र की चित्ताकर्षकता को और अधिक बढ़ा दिया है। कृष्ण को सम्बोधित करते हुए कवि कहता है -

> सौन्दर्यामृतदीर्घिके तव दृशौ पक्ष्मावलिश्चैतयोः
> कूले कामकृषीवलेन रचिता शृङ्गारसस्योन्नतिः।
> दृग्भङ्गीर्निगदन्ति यास्तु विबुधा रत्यम्भसां वीचयस्-
> ताः स्युर्गोपवधूहृदम्बुजवनीदोलायिता यत्नतः।। (११)

(हे कृष्ण, आपकी आँखें सौन्दर्यरूपी अमृत से भरी दो बावड़ियाँ हैं। जिनके किनारे काम रूपी कृषक ने श्रृङ्गार की फसल उगा रखी है। जिन्हें विद्वज्जन तुम्हारे नेत्रों की भंगिमाएं कहते हैं, वे रतिजल की लहरें हैं, जो गोपवधुओं के हृदयरूपी कमल वनों में दोलायित होती रहती हैं।)

भक्ति के साथ दार्शनिक अवधारणाओं का प्रतिपादन करते हुए कवि ने श्रीकृष्ण को अनादि और अनन्त परब्रह्म के रूप में भी देखा है और मानव के रूप में भी। निर्गुण और निराकार से साकार सगुण रूप में परिणति के सोपानों का उन्मीलन भी मधुसूदन सरस्वती ने कविदृष्टि से किया है-

---

१. काव्यमाला गुच्छक १० में प्रकाशित
२. काव्यमाला, द्वितीय गुच्छक में प्रकाशित

सृष्ट्यादौ प्रकृतिर्गुणत्रयमयी या स्वीकृतासीत् त्वया
सेयं सत्त्वमयी सुखाय जगतां हाराकृतिस्ते भुवि।
गुञ्जादाममिषान्मुकुन्द दधती राणाद् रजोविग्रहं
नाभीसीम्नि तमोमयी पुनरियं रोमावली राजते।। (४१)

हे मुकुन्द, सृष्टि के आरम्भ में आपने जिस गुणत्रयमयी प्रकृति को अंगीकार किया था, वही सत्त्वमय रूप में सारे जग को सुख देने वाली आपके हार की आकृति बनकर कण्ठ में विराजमान है, और गुञ्जा (घुंघचियों) के व्याज से वह राग से रंग कर रजोगुणमिश्रित हो जाती है तथा नाभी की सीमा में वही तमोमय रोमावली के रूप में विराजमान है।

श्रीकृष्ण में परम सौन्दर्य का साक्षात्कार करता हुआ कवि इसके आगे कहता है कि सौन्दर्यरूपी अमृतसागर में कामदेवरूपी जलजीव के तिरने-उतराने से जो लहरें बनीं, चमकते इन्द्रनील की कान्ति से युक्त लक्ष्मी से संपुटित उनमें तीन वीचियां ही आपके उदर में वलित्रय के रूप में विराजमान हैं (४२)।

आनन्दमन्दाकिनी में कवि श्रीकृष्ण के बाल्य पर विशेष मुग्ध है। वात्सल्य का अपूर्व उद्रेक बाललीलाओं के प्रसंग में भक्ति के साथ-साथ हुआ है। यशोदा के लिये कथन है-

धूलीधुसरितं मुखं तव शरत्पूर्णेन्दुनिन्दावहं
व्यालोलालक कुण्डलद्युति चलन्नेत्रश्रिया प्रोल्लसत्।
याऽऽलोक्यार्द्रविलोचना स्मितमुखी प्रस्यन्दमानस्तनी
पाणिभ्यामवलम्ब्य चुम्बितवती तां नन्दजायां भजे।। (६३)

(हे कृष्ण, शरत्पूर्णिमा के चन्द्रमा की निन्दा कराने वाले तुम्हारे छितरायी अलकों और हिलते कुण्डलों से आलोकित चंचल नेत्रों की कान्ति से उल्लसित तथा धूलि में लिपटे मुख को देख कर मुस्कुराती हुई आर्द्रनयन वाली, प्रस्यन्दमान वक्ष वाली उस मुख को दोनों हाथों में भर कर चूमती यशोदा की मैं भक्ति करता हूँ।)

संक्षेप में आनन्दमन्दाकिनी स्तोत्र साहित्य की सभी विशेषताओं का उज्ज्वल निदर्शन है, भक्ति और समर्पण, चिन्तन और दर्शन, श्रृंगार और माधुर्य, राग और निर्वेद सभी का उदात्त समवाय इसमें है।

## अप्पय दीक्षित

अप्पय दीक्षित संभवतया कांची के निवासी शैव दर्शन के प्रसिद्ध आचार्य थे। वे उदार, भक्त तथा महान् दार्शनिक थे। वेदान्तदेशिक ने वरदराज की स्तुति की है, संभवतः उसी से प्रेरणा लेकर अप्पय दीक्षित ने 'वरदराजस्तव' की रचना की। दीक्षित जी का समय

१६११ वि.सं. (१५५४ ई.) लगभग माना जाता है।[1]

## वरदराजस्तव

इस स्तोत्र में कांची के भगवान् वरदराज की स्तुति १०६ पद्यों में की गई है। यह भक्तिपूर्ण तथा दार्शनिक रचना है। स्तव की भाषा सरस, सरल एवं कमनीय है।

दर्शन और शास्त्र के क्षेत्र में अप्पय जितने ही उद्भट पण्डित और विचारक हैं, स्तोत्र में वे उतने ही निश्छल और विनम्र हैं। कालिदास के रघुवंश-रचना के उपक्रम के समान वरदराज स्तुति के उपक्रम में वे अपनी उपहास की आशंका व्यक्त करते हैं -

**जातो न वेत्ति भगवन्न जनिष्यमाणः**
**पारस्परं परमपूरुष ते महिम्नः।**
**तस्य स्तुतौ तव तरङ्गितसाहसिक्यः**
**किं मादृशो बुधजनस्य भवेन्न हास्यः।।** (२)

(हे परमपुरुष, आपकी महिमा को जो मनुष्य हो चुके हैं, वे न जान सके, जो होंगे, वे भी नहीं जान सकेंगे। आपकी स्तुति में दुस्साहस की तरंग से भरा मेरे जैसा व्यक्ति विद्वानों का उपहासपात्र क्यों न होगा?)

वरदराज के माहात्म्य-वर्णन में अर्थालङ्कारों का सटीक विन्यास अप्पय ने किया है। उत्प्रेक्षा का उदाहरण देखिये-

**मन्ये निजस्खलनदोषमवर्जनीयमन्यस्य मूर्ध्नि विनिवेश्य बहिर्बुभूषुः।**
**आविश्य देव रसनानि महाकवीनां देवी गिरामपि तव स्तवमातनोति।।** (३)

(हे देव, सरस्वती भी डरती है कि आपकी स्तुति में उससे त्रुटि हो जायेगी, अतः वह स्वयं आपकी स्तुति न करके महाकवियों की रसना में आविष्ट होकर उनके माध्यम से स्तुति करती है।)

## नीलकण्ठ दीक्षित के स्तोत्र

श्रीमदप्पय दीक्षित के वंशज महाकवि नीलकण्ठ दीक्षित का कर्तृत्व अत्यन्त विपुल तथा महनीय है। महाकाव्यों, नाटक तथा चम्पू और अनेक शास्त्रीय ग्रन्थों के अतिरिक्त उनके लघुकाव्य और स्तोत्र संस्कृत साहित्य की अमूल्य धरोहर है।

नीलकण्ठ ने **शान्तिविलास, आनन्दसागरस्तव, शिवोत्कर्षमञ्जरी, चण्डीरहस्यम्, रामायणसारसङ्ग्रहरघुवीरस्तवः, गुरुतत्त्वमालिका** आदि स्तोत्रों की रचना की। इनमें स्तोत्रकाव्य की विभिन्न विशेषताओं का भव्य स्वरूप देखा जा सकता है।

---

१. **संस्कृत साहित्य का इतिहास**- वा. गैरोला (१७८५ ई.), पृ. ७७८

(१) **शान्तिविलास** में निर्वेद का स्वर प्रधान है। कदाचित् यह कवि ने वृद्धावस्था में लिखा था। लोष्टक कवि के **दीनाक्रन्दनस्तोत्र** के पश्चात् संसार की निस्सारता, कवि के दैन्य, राग तथा अहं के विगलन तथा मोहभंग की ऐसी मार्मिक अभिव्यक्ति कम ही दिखायी देती है। इस काव्य के ५१ मन्दाक्रान्ता छन्दों में प्रत्येक कवि के जीवन में अब किये गये सारे उद्यम की व्यर्थता और अनुताप के बोध के साथ ईश्वर के प्रति भावाकुल समर्पण की अभिव्यक्ति है। कवि संसार और परिवार से टूटते हुए अपने सम्बन्धों का अनुभव करता है। जागतिक सम्बन्धों में अभिव्याप्त स्वार्थ का भयावह स्वरूप वह प्रत्यक्ष देखता है। नीलकण्ठ ने यहाँ ईश्वरभक्ति के साथ-साथ वेदान्त-निरूपित जगत् की परमार्थतया निस्सारता को कविदृष्टि से उन्मीलित किया है। अपने स्वयं के घर के विषय में अब उसे बोध होता है -

**आयान्त्यग्रे ननु तनुभवा उत्तमर्णा इवेमे**
**शय्यालग्नाः फणभृत इवाभान्ति दारा इदानीम्।**
**कारागेहप्रतिममधुना मन्दिरं दृश्यते मे**
**तत्र स्थातुं प्रसजति मनो न क्षणं न क्षणार्धम्।। २१**

(मेरे बेटे कर्ज वसूलने वालों की तरह आज मेरे आगे खड़े हैं। पत्नियाँ सेज से लिपटी नागिनों सी दिखती हैं। मेरा अपना घर कारागार जैसा मुझे लग रहा है, जिसमें एक क्षण भी रुकने का मन नहीं होता।)

अन्त में कवि शिव से अपना सच्चा स्वरूप पाने की प्रार्थना करता है -

**'मह्यं शम्भो दिशमसृणितं मामकानन्दमेव।'** (४९)

(२) **आनन्दसागरस्तव** में कवि नीलकण्ठ ने **आनन्दलहरी** और **सौन्दर्यलहरी** के काव्य-प्रकर्ष को छू लिया है। इस काव्य में पाण्ड्यकन्या के रूप में भवानी की गद्गद भाव से स्तुति की गयी है। अपने लिये शिशु तथा आराध्या देवी के लिये मातृत्व की व्यंजना गहरी अनुभूति के साथ की गयी है।

समर्पण का स्वर इस काव्य में सर्वातिशायी है। कवि अपने समस्त अज्ञान, विशाल ज्ञानराशि, पाण्डित्य, पुण्य-अपुण्य सभी को माता के चरणों में अर्पित कर देना चाहता है। वह माता भवानी को उलाहना भी देता है कि जब मेरे पूर्वज अप्पय दीक्षित ने पहले ही अपने आप को, अपने सारे कुल को तुम्हें समर्पित कर दिया है, तो तुम मुझ कुलदास की उपेक्षा करने वाली कौन होती हो, और मैं अपनी कुलदेवी की अनुपासना करने वाला भी कौन होता हूँ (४३)। इस भूमि पर पहुँच कर कवि को संसार के लोग मूर्ख प्रतीत होने लगते हैं -

आदाय मूर्धनि वृथैव भरं महान्तं
मूर्खा निमज्जथ कथं भवसागरेऽस्मिन्।
विन्यस्य भारमखिलं पदयोर्जनन्या
विस्रब्धमुत्तरत पल्वलतुल्यमेनम्।। ४५

(हे मूर्खों, अपने माथे पर महान् भार को ढोते हुए इस भवसागर में डूबे क्यों जा रहे हो? अपना सारा भार जननी के चरणों पर रख दो, फिर इसे निश्चिंत होकर पोखर की तरह पार कर लोगे।)

नीलकण्ठ शैवागम के निष्णात विद्वान् थे। पर भक्तिभाव में बहते हुए वे अपने सारे ज्ञान और विज्ञान को भी विसर्जित करना चाहते हैं -

एतज्जडाजडविवेचनमेतदेव
क्षित्यादितत्त्वपरिशोधनकौशलं च।
ज्ञानं च शैवमिदमागमकोटिलभ्यं
मातर्यदङ्घ्रियुगले निहितो मयात्मा।। (४८)

(३) **शिवोत्कर्षमञ्जरी** में ५२ शार्दूलविक्रीडित छन्द हैं। प्रत्येक श्लोक के चतुर्थ पाद में ५१ श्लोकों तक **'स स्वामी मम दैवतं तदितरो नाम्नापि नाम्नायते'** की आवृत्ति है। अन्तिम पद्य में शिव की अष्टमूर्तियों में ही अपने पूर्वज अप्पय दीक्षित की भी गणना करता हुआ कवि कहता है -

भूमिर्भ्राम्यति बुद्ध एव मरुतः प्रत्यग्भ्रमोऽत्यद्भुतो
भ्राम्यन्त्येव सहाश्रयेण यदि वा ज्योतींषि सर्वाण्यपि।
आवर्तोऽयमपां भ्रमः परिचिता मूर्तिर्हरस्याष्टमी
या सास्त्यप्पयदीक्षितो जयति सा मूर्तिर्निरस्तभ्रमा।।

(४) नीलकण्ठदीक्षितकृत **चण्डीरहस्यम्** देवीस्तोत्रों में उल्लेख्य रचना है। इसमें ३४ पद्य हैं। देवी के विभिन्न नामों और रूपों का निरूपण करते हुए इसमें कवि ने अन्य समस्त देवों को उसका वशंवद बताया है -

यच्छक्तिलेशसकृदर्पणपात्रभावमात्रादपि द्रुहिणशौरिमहेश्वराणाम्।
प्राप्तो यदि श्रुतिशतैः परमात्मभावस्तामम्ब देवि भवतीं किमिति स्तुवन्तु।।
नन्दात्मजेति ननु वर्षसि हेमराशिं शाकम्भरीति शमयस्युदरोपसर्गान्।
योगीश्वरीति परिहृत्य भयानि भक्तान् मातेव पाययसि कामदुघौ स्तनौ ते।
। १,३०

(५) नीलकण्ठ की भक्तिभावना, कवित्वप्रतिभा और सांस्कृतिक अवबोध का सुन्दर निर्दशन **रामायणसारसङ्ग्रह-रघुवीरस्तवः** में मिलता है। इसमें कुल ३३ पद्यों में गागर में सागर भर दिया गया है। प्रत्येक पद्य में कवि ने भक्तिभाव में डूब कर भगवान् राम की स्तुति भी की है, और उसी के साथ-साथ रामचरित का क्रमशः पूरा निरूपण भी कर दिया है। सारा स्तोत्र राम को ही सम्बोधित है। इतिवृत्त का समास शैली में सांगोपांग निर्वाह तथा स्तुति और समर्पण के भाव का उसी के साथ समवेत प्रकटीकरण इस काव्य का दुर्लभ गुण है। उदाहरण के लिये दो पद्य प्रस्तुत हैं -

**यज्ञं ररक्षिथ मुनेर्यदि कौशिकस्य**
**यज्ञात्मनस्तव तु तां विदुरात्मरक्षाम्।**
**कीर्तिं यदीच्छसि कृतार्थय मामनाथं**
**काकुत्स्थ वीर करुणामसृणैरपाङ्गैः।।** (२)

इस पद्य में विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा के प्रसंग का उल्लेख भी है, और राम को उलाहना भी है कि आप यज्ञस्वरूप हैं, यज्ञ रक्षा करके तो आपने आत्मरक्षा ही की। यदि कीर्ति चाहते हैं, तो मुझ अनाथ को अपनी करुणामसृण दृष्टि से निहारिये। इसी प्रकार हनुमान् और विभीषण पर राम की अनुकम्पा का उल्लेख करके कवि अपने ऊपर भी उनकी अनुकम्पा की भीख माँगता है -

**दाता बभूविथ कपीन्द्रविभीषणाभ्यां**
**स्वं स्वं पदं स्वमनुमत्यतस्ततोऽहम्।**
**मह्यं मदीयमपि तात्त्विकमेव रूपं**
**किञ्चित् प्रदर्शय भज कीर्तिमिति स्तुवे त्वाम्।।** (२६)

(६) नीलकण्ठ का एक अन्य स्तोत्र **'गुरुस्तवमालिका'** है, जिसमें कवि ने शार्दूलविक्रीडित छन्द में अत्यन्त श्रद्धाभाव से अपने गुरु श्री गीर्वाणेन्द्र यति की स्तुति की है। प्रत्येक पद्य के अन्तिम पाद में 'गीर्वाणेन्द्र' नामाङ्कित है।

## रामभद्र दीक्षित

रामभद्र दीक्षित तंजोर के विद्याप्रेमी नरेश शाहजी प्रथम वि.सं. १७४१-१७६८ (१६८४ ई.-१७११ ई.) के सभापण्डित थे। आप नीलकण्ठ दीक्षित के सुशिष्य थे। अतः इनका समय १७वीं शती का उत्तरार्ध रहा है। इनके ५ स्तोत्र उपलब्ध होते हैं -

१. रामचापस्तव, २. रामबाणस्तव, ३. विश्वगर्भस्तव, ४. वर्णमालास्तोत्र, ५. रामाष्टप्रास।

**रामचापस्तव** [1] - इस स्तोत्र में १११ श्लोकों में शार्दूलविक्रीडित छन्द में राम के धनुष का प्रौढ एवं प्रभावपूर्ण वर्णन किया गया है।

**रामबाणस्तव** [2]- इस स्तोत्र में राम के बाण की महिमा १०८ पद्यों में गौडी रीति में वीररसमयी वाणी में निबद्ध की गई है।

**विश्वगर्भस्तव** [3] **या जानकीजानिस्तोत्र** -इस स्तोत्र में १२५ पद्य हैं। प्रत्येक पद्य के अन्तिम पाद में 'तस्मै प्राञ्जलिरस्मि दाशरथये श्री जानकी जानये' समस्यापूर्ति की गई है। भक्तिभाव से पूर्ण इस स्तोत्र में जानकीनाथ के पदारविन्दो में जाने की कामना की गई है ताकि संसार-सागर को सरलता से पार किया जा सके।

**वर्णमालास्तोत्र**-यह स्तोत्र भगवान् राम की स्तुतिपरक है। स्तुति वर्ण-क्रमानुसार की गई है। इसकी भाषा सरल एवं सरस तथा भाव रसोपेत है। यह उदाहरण द्रष्टव्य है-

रम्योज्ज्वलस्तव पुरा रघुवीर देहः
कामप्रदो यदभवत्कमलालयायै।
चित्रं किमत्र चरणाम्बुजरेणुरेव
कामं ददौ न मुनये किमु गौतमाय।।

**रामाष्टप्रास**-रामाष्टप्रास ११६ पद्यों का स्तोत्र है। इसकी रचना शार्दूलविक्रीडित छन्द में की गई है। इसमें भगवान् राम की स्तुति है जो अनुप्रास बहुल है -

दानीयरचितः श्रियामपि रिपोरानीय येनानुजः
पानीयकश्मेव योऽस्त्रशिखिनाऽवानीदपोढस्मयम्।
आनीते विभवं च यस्य स वसन्मौनी वटद्रोस्तले
यामीनं शरणं मनोविहरण-स्थानीकृतं सीतया।।

(राम ने शत्रु रावण के अनुज को लक्ष्मी का दानीय (दान योग्य) बना दिया, जिन्होंने समुद्र को अपने अस्त्र की अग्नि से गर्वरहित कर दिया, वट वृक्ष के नीचे रहने वाले मौनी शंकर जिनके माहात्म्य को जानते हैं; सीता को मनोविहार के स्थान रूप उन श्रीराम के शरण में मैं जाता हूँ। यहाँ 'नी' अक्षर का अनुप्रास प्रति चरणात्मक ही नहीं अपितु यति के बाद भी है, परिणाम स्वरूप यह पद्य अष्टप्रास (आठ अनुप्रासों वाला) है।

एक अन्य उदाहरण में 'का' अक्षर का चमत्कार देखिए -

---

१. काव्यमाला द्वादश गुच्छक में प्रकाशित।
२. वही
३. काव्यमाला, चतुर्दश गुच्छक में प्रकाशित।

राकानाथ निभाननं वसुमती-लोकाभिरामाकृतिं
पाकारतिपुरःसरामरसदः शोकापनोदक्षमम्।
कोकानन्दन-वंशज-व्रतपरी, पाकावकृष्टोदयं
केकावन्नवपिच्छनीलवपुषं, लोकामहे चेतसि।।

सम्पूर्ण रूप में रामभद्र दीक्षित का स्तोत्र साहित्य सर्वप्रकार सुन्दर एवं रसस्निग्ध है। रामभद्रके सभी स्तोत्र राम के प्रति अनन्य निष्ठा और उनके गुणों पर अनुरक्ति से स्फूर्त हैं। इनके स्तोत्रों का प्रगाढबन्ध और गौडी तथा पाञ्चाली रीतियों का विन्यास काव्यनैपुण्य का परिचायक है। ओजस्विता के साथ शब्दालङ्कारों और अर्थालङ्कारों का निरन्तर विन्यास और उसके साथ भावध्वनि के गाम्भीर्य का भी उत्कृष्ट निर्वाह देखते ही बनता है। **रामचापस्तव** में धनुष पर शरसन्धान करते हुए राम का यह स्वभावोक्तिमयचित्र उदाहर्तव्य है -

कर्षद्दक्षिणपाणिलग्नसशरज्यावल्लिचक्रीकृतं
गृह्णद्वामकराङ्गुलीयकमणिच्छायोल्लसल्लतकम्।
संरब्धस्य निषेदुषो रघुपतेरालीढभङ्ग्या रणे
यावद्राक्षससैनिकाक्षिविषयं क्षेमाय चापं भजे।। (७)

(मैं कल्याण के लिए राम के उस धनुष का भजन करता हूँ, जिसकी ज्यावल्ली (डोरी) को राम अपने दाहिने हाथ से खींचते हैं, तो वह मुड़ कर चक्राकार हो जाता है, और बांये हाथ से उसे लस्तक (मध्यभाग) पर पकड़ते हैं, तो उसकी मणियों की कान्ति से वह दमक उठता है। संरम्भपूर्वक आलीढ मुद्रा में बैठ कर जब राम उस पर सन्धान करते हैं, तो भागते हुए राक्षस उस धनुष को ताकते जाते हैं।)

राम की लीलाओं, शौर्य और औदार्य का वर्णन भी कवि उनके आयुधों की स्तुति करते हुए प्रस्तुत करता चलता है। रूपक और अतिशयोक्ति जैसे अलंकार रामभद्र की लेखनी से अहमहमिकया फूटते चले जाते हैं, पर अलंकारविन्यास ने उनके काव्य के भावगाम्भीर्य का व्याघात नहीं किया है।

**रामबाणस्तवः** का यह उदाहरण देखिये -

भक्तानामिष्टदाने सुरतरुरुदधेः शोषणे वाडवाग्निः
क्रव्यादव्याजखेलत्प्रबलतमतमः खण्डने चण्डभानुः।
पुष्णातु क्षेममेकाधिकदलितमहासालषट्कः पृषत्कः
श्रीरामस्कन्धपीठग्रथितशरधिवल्मीकशायी फणीन्द्रः।। (४)

(भक्तों को इष्ट प्रदान करने में कल्पवृक्ष, सागर को सोखने में वाडवाग्नि, राक्षसों रूपी अंधकार को मिटाने में सूर्य, एक ही बार से छह सालों के वृक्ष गिरा देने वाला, श्रीराम के कंधे पर तरकस में सोता हुआ महाभुजंग बाण कल्याण करे।)

दुरूह शब्दों का प्रयोग भी कवि ने कौशल से किया है। रामभद्र की पदावली विपुल है, भाषा के वैविध्य और वैलक्षण्य की दृष्टि से काव्यकौशल भी समृद्ध है।

## वेङ्कटाध्वरि

१७वीं शताब्दी के पूर्वार्ध में विद्यमान वेंकटाध्वरि काञ्ची के निवासी थे। आप श्री वैष्णव मतानुयायी द्रविड़ ब्राह्मण थे। आपके पिता का नाम रघुनाथ दीक्षित और दादा का नाम अप्पय गुरु था। इनकी माता का नाम सिताम्बा था। आपके विद्यागुरु वेदान्ताचार्य वेंकटनाथ थे। आप विख्यात कवि नीलकण्ठ दीक्षित के सहपाठी थे। आप रामानुज सम्प्रदाय के श्रीवैष्णव थे। आपने साहित्य व दर्शन पर अनेक ग्रन्थ लिखे हैं तथापि आपके ये ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं -

१. लक्ष्मीसहस्र, २. विश्वगुणादर्शचम्पू तथा ३. हस्तिगिरिचम्पू। आपका संस्कृत वाणी पर प्रगाढ़ अधिकार है।

## लक्ष्मीसहस्र

लक्ष्मीसहस्र वेंकटाध्वरि की एक अलौकिक एवं अनुपम स्तोत्र कृति है जिसमें एक हजार श्लोकों में माँ लक्ष्मी की स्तुति की गई है।

कवि कल्पना की ऊँची उड़ान भरता है तथा माता की स्तुति में सुन्दर श्लोक रचता है। श्री लक्ष्मी जी के अंगों में दशावतारों का अनुपम वर्णन कवि की एकान्त विशेषता को प्रकट करता है -

**कृष्णः केशो दृगेषा झषतनुरधरो मन्दरागं हि धत्ते**
**सौकर्यं दोष्णि रेजे किल मुखहरिता मध्यमात्ताबलिश्रीः।**
**रामाग्र्यत्वं वपुः श्रीः प्रथयति यमुनादर्पहृद्रोमवल्ली**
**धत्ते जङ्घाभिरामश्रियमिव कलिहृत्पादद्वमं तव श्रीः।।**

(लक्ष्मी के केश कृष्ण (काले-श्रीकृष्ण) हैं; इनके नेत्र झषतनु (मछली) की तरह तथा मत्स्य रूप है; अधर मन्दराग (हल्का रक्तवर्ण, मन्दर पर्वत) को धारण करने वाला; बाहु में सौकर्य (सुन्दर हाथ-सूकरावतार) प्रकाशित हो रहा है; मुख मण्डल हरिता चन्द्ररूपता तथा नृसिंह) का स्वरूप चमक रहा है; बलिश्री (त्रिवली शोभा-बलि दैत्य की राज्यलक्ष्मी) मध्यभाग ने प्राप्त कर लिया है। शरीर की कांति रामाग्रज (रमणियों में श्रेष्ठ-परशुराम) हो गई है; रोमावली ने यमुना का घमण्ड चूर्ण कर दिया- (अधिक काली-बलराम) था। लक्ष्मी की जंघा अभिराम शोभा (अत्यन्त मनोहर शोभा तथा रामचन्द्र की श्री) को धारण कर रही है। हे भगवति! आपके चरणों की शोभा कलिहृत् है अर्थात् कलह का विनाश कर देती है और स्वयं कल्कि रूप है जिन्होंने कलियुग का नाश कर डाला।)

इस पद्य में चन्द्रमा के द्विजराज होने की कल्पना परम प्रतिभा का प्रमाण है और इस पद्य में शब्द-सौन्दर्य का अर्थ चमत्कार देखिए -

नदवनजमहो महातपःश्री कृतरुचि ते मुखजन्म लिप्समानम्।
अपि यदि तदधः शिरस्तपस्येज्जनवदनं कमले! भवेत्तथापि।।

लक्ष्मीसहस्र को आचार्य बलदेव उपाध्याय ने उत्तम स्तोत्रकाव्य मानते हुए लिखा है- 'इन्होंने जो कुछ लिखा है उससे अलौकिक प्रतिभा, नित्यनूतन उत्प्रेक्षा और कमनीय रचनाचातुरी का परिचय मिलता है। संस्कृत भाषा में यह रसपेशल तथा उत्प्रेक्षामण्डित काव्य लिखकर वेंकटाध्वरि सचमुच अमर हो गए हैं।'[1]

निस्संदेह लक्ष्मीसहस्र कवि की एक स्तुत्य एवं अभिनंदनीय कृति है।

## अन्य स्तोत्रकाव्य

अन्य स्तोत्र काव्यों में आदि-शंकराचार्य के गुरु श्री गौडपादाचार्य का स्तुतिकाव्य 'सुभगोदयस्तुति' उल्लेखनीय है। यह शिखरिणी छन्द में है तथा इसमें ५२ श्लोक हैं।

कालिदास के नाम से 'श्यामलादण्डकम्' नामक देवी-स्तोत्र मिलता है, पर विक्रमादित्य के समकालीन कवि कालिदास को इसका रचयिता नहीं माना जा सकता। दण्डक छन्द में मिलने वाले स्तोत्रों में इसे सर्वप्रथम कहा जा सकता है। 'श्यामलादण्डकम्' लोकप्रिय स्तोत्रों में से है। पाँच दण्डक वृत्तों के अतिरिक्त इसमें आरम्भ में एक इन्द्रवज्रा तथा एक अनुष्टुप् और अन्त में एक अनुष्टुप् है।

इस काव्य में मातंगी देवी की स्तुति है, तथा दण्डक का जो प्रभेद कवि ने प्रयुक्त किया है, उसे मत्तमातंगलीलाकर कहा जाता है। आरम्भ में इन्द्रवज्रा में अनुप्रास की छटा रमणीय है -

माणिक्यवीणामुपलालयन्तीं मदालसां मञ्जुलवाग्विलासाम्।
माहेन्द्रनीलोत्पलपद्मकान्तिं मातङ्गकन्यां मनसा स्मरामि।।

दण्डक छन्द में भी कवि ने अनुप्रास की यह झंकार बनाये रखी है। तथापि प्रसाद गुण की व्याप्ति रचना में अक्षत है। अन्तिम दण्डक का अन्तिम पाद देखें -

सर्वपीठात्मिके सर्वमन्त्रात्मिके सर्वतन्त्रात्मिके सर्वयन्त्रात्मिके
सर्वशक्त्यात्मिके सर्वपीठात्मिके सर्वतत्त्वात्मिके सर्वयोगात्मिके
सर्वनादात्मिके सर्वशब्दात्मिके सर्वविश्वात्मिके सर्वदीक्षात्मिके
सर्ववर्वात्मिके सर्वगे पाहि मां पाहि मां पाहि मां देवि तुभ्यं नमो
देवि तुभ्यं नमो देवि तुभ्यं नमः।' १५।।

(काव्यमाला गुच्छक - १, पृ. ११)

---
१. सं.सा. इतिहास पृ. ३५५

## पञ्चस्तवी

अज्ञातकर्तृक पञ्चस्तवी स्तोत्र साहित्य की महत्त्वपूर्ण रचना है। काव्यमाला सम्पादक के अनुसार इसका प्रणेता कोई प्राचीन कवि है। पञ्चस्तवी में पाँच स्तव हैं -

१. लघुस्तव २. चर्चास्तव ३. घटस्तव ४. अम्बास्तव ५. सकलजननीस्तव।

इनमें प्रथम स्तव में २१, द्वितीय स्तव में ३०, तृतीय स्तव में २१, चतुर्थ स्तव में ३२ और पञ्चम स्तव में ३८ श्लोक हैं। इस प्रकार पञ्चस्तवी में कुल १४२ श्लोक हैं।

काल - इन स्तवों के रचयिता कवि का नाम यद्यपि अज्ञात है; तथापि इसके तृतीय 'घटस्तव' के एक श्लोक -

लक्ष्मीवशीकरणचूर्णसहोदराणि
त्वत्पादपङ्कजरजांसि चिरं जयन्ति।
यानि प्रमाणमिलितानि नृणां ललाटे
लुम्पन्ति दैवलिखितानि दुरक्षराणि।। १८।।

को भोजराज ने सरस्वतीकण्ठाभरण के पञ्चम परिच्छेद में उद्धृत किया है। इसी स्तव का श्लोक -

आनन्दमन्थरपुरन्दरमुक्तमाल्यं
मौली हठेन निहितं महिषासुरस्य।
पादाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु-
मञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः।।१।।

अप्पय दीक्षित के कुवलयानन्द के संसृष्टि-प्रकरण में तथा इसी श्लोक का उत्तरार्ध-

'पादाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु-
मञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः।

काव्यप्रकाश के दशम उल्लास में उद्धृत है अतः स्पष्ट है कि इस पञ्चस्तवी की रचना भोजराज (११वीं शती का पूर्वार्ध) तथा मम्मट (११वीं शती का उत्तरार्ध) से पूर्व लगभग ९वीं या १०वीं शती में हुई होगी।

पञ्चस्तवी के सभी स्तोत्रों में आराध्या देवी की विभिन्न रूपों में स्तुति है। अध्यात्म, तन्त्र, भक्ति और सौन्दर्य-चेतना का एकत्र समावेश कवि की काव्यात्मक उन्नति का परिचायक है। प्रसादगुण और अर्थालङ्कारों का प्रयोग द्रष्टव्य है। देवी से भवताप को दूर करने की प्रार्थना करते हुए कवि कहता है -

१. काव्यमाला, गुच्छक-३, पृ. ९ पर पाद टिप्पणी। (ख) काव्यमाला गुच्छक ३ में प्रकाशित।

हर्तुं त्वमेव भवसि त्वदधीनमीशे
संसारतापमखिलं दयया पशूनाम्।
वैकर्तवी किरणसंहतिरेव शक्ता
घर्मं निजं शमयितुं निजयैव दृष्ट्या।। अम्बास्तव-२४

शैव स्तोत्र-परम्परा में उत्पलराज और उनकी स्तोत्रावली का महत्त्व विशेष है।[1] उत्पलदेव सुप्रसिद्ध आचार्य सोमानन्द के पुत्र तथा शिष्य थे और आचार्य अभिनवगुप्त के गुरु थे। अभिनव ने उनकी ईश्वरप्रत्यभिज्ञाकारिका और ईश्वरप्रत्यभिज्ञावृत्ति पर विमर्शिनी लिखी है। **'स्तोत्रावली'** उत्पलदेव की स्तोत्र साहित्य को अमूल्य देन है। आचार्य अभिनवगुप्त के शिष्य मधुराज योगी ने अपने **शास्त्रपरामर्श** नामक ग्रन्थ में स्तोत्रावली के सम्बन्ध में लिखा है-

सन्त्येव सूक्तिसरितः परितः सहस्राः
स्तोत्रावली सुरसरित्सदृशी न काचित्।
या कर्णतीर्थमतिशय्य पुनाति पुंसः
श्रीकण्ठनाथनगरीमुपकण्ठयन्ती।। (शास्त्रपरामर्श, पद्य-८)[2]

(यद्यपि सूक्तियों की अनेक सरिताएं चारों ओर सहस्रशः बह रही हैं, पर स्तोत्रावली रूपी गंगा के समान अन्य कोई नहीं है, जो मनुष्य के कान रूपी तीर्थ को पवित्र कर उसे श्रीकण्ठनाथ (शिव) की नगरी के निकट पहुँचा देती है।)

उत्पलदेव के आचार्यत्व तथा कवित्व दोनों का प्रकर्ष भक्ति की धारा में इस काव्य में समेकित है। स्तोत्रावली का निम्नलिखित पद्य आचार्य मम्मट ने काव्यप्रकाश में उद्धृत किया है -

कण्ठकोणविनिविष्टमीश ते कालकूटमपि मे महामृतम्।
अप्युपात्तममृतं भवद्वपुर्भेदवृत्ति यदि मे न रोचते।।

(हे ईश, आपके कण्ठ के कोने में विनिविष्ट कालकूट में मेरे लिये महान् अमृत है, पर आपके देह से भेदवृत्ति वाला अमृत या चन्द्रमा भी हो, तो वह मुझे अच्छा नहीं लगता।)

१. डॉ. डे के अनुसार इसका रचनाकाल ६८२ वि.सं. (६२५ ई.) के लगभग है। (हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर : डे तथा दासगुप्त, पृ. ३८१)
२. डा. के.सी. पाण्डेय द्वारा 'अभिनवगुप्त ए हिस्टारिकल एण्ड फिलासाफिकल स्टडी' में पृ. ७६५ पर उद्धृत

(स्तोत्रावली में शिवविषयक २१ स्तोत्र हैं) शैवस्तोत्रों की परम्परा में ही हरविजय-महाकाव्य के कर्ता रत्नाकर की **वक्रोक्तिपञ्चाशिका** का उल्लेख किया जा सकता है। रत्नाकर भी आनन्दवर्धन, उत्पलदेव, अभिनव आदि की भाँति कश्मीर के कवि हैं।[1] पर इनके स्तोत्र का अन्तः स्वर ऊपर चर्चित स्तोत्रों से किंचित् भिन्न है, तथा उसमें श्रृङ्गार और हास्य का पुट है। वक्रोक्तिपञ्चाशिका के सभी पचास पद्य वक्रोक्ति नामक शब्दालंकार का रोचक और कलापूर्ण उदाहरण है। शिव और पार्वती के बीच की हंसी-ठिठोली को कवि ने शब्दक्रीडा के द्वारा प्रस्तुत किया है। इस काव्य पर वल्लभदेव की पञ्जिका टीका मिलती है। ये वल्लभदेव आनन्दवर्धन के टीकाकार ऊपर उल्लिखित कैय्यट के पूर्वज हैं तथा मल्लिनाथादि टीकाकारों के बहुत पहले के हैं।

वक्रोक्तिपञ्चाशिका हमारे स्तोत्रसाहित्य का एक अन्य पक्ष उजागर करती है, जिसमें देवता के प्रति समर्पण और दास्य के स्थान पर सख्यभाव, नर्मालाप और उस पर मानवीय भावनाओं का आरोप करके कवि अपने चित्तकषाय को उसके माध्यम से धोता चलता है। रत्नाकर की विनोदवृत्ति, भाषा पर असाधारण अधिकार तथा माधुर्य और श्रृङ्गार के साथ भक्ति की अभिव्यक्ति ने इस काव्य को अभूतपूर्व बना दिया है। शिव और पार्वती के बीच की झड़प में कभी पार्वती अपने प्रत्युत्तरों से शिव को चुप कर देती हैं, तो कभी शिव उन्हें हतप्रभ कर देते हैं। एक उदाहरण देखिये -

**त्वं हालाहलभृत् करोषि मनसो मूर्च्छां ममालिङ्गितो**
**हालां नैव बिभर्मि नैव च हलं मुग्धे कथं हालिकः।**
**सत्यं हालिकतैव ते समुचिता सक्तस्य गोवाहने**
**वक्रोक्त्येति जितो हिमाद्रिसुतया स्मेरो हरः पातु वः।।** (२)

पार्वती कहती हैं-हे शिव, आप हालाहल धारण करने वाले हैं, क्योंकि आपके आलिंगन से मुझे मूर्च्छा आने लगती है। शिव उत्तर में कहते हैं - मैं न तो हाला (मदिरा) धारण करता हूँ, न हल। फिर मैं हालिक (मदिराविक्रेता) कैसे हो गया? पार्वती हालिक का अर्थ किसान लेते हुए आक्षेप करती हैं कि तुम गो (वृषभ) के वाहन वाले हो, इसलिये तुम्हें तो हालिक ही मानना चाहिये। इस प्रकार अपनी वक्रोक्ति के द्वारा पार्वती से जीत लिये जाने पर लजाये हुए शिव आपकी रक्षा करें।

सभी पद्यों में केवल अन्तिम पंक्ति में भी शिव या पार्वती के प्रति प्रशस्तिभाव आता है। भावध्वनि तथा चित्रकाव्य दोनों काव्यकोटियों का अच्छा समन्वय रत्नाकर ने इस स्तोत्र में किया है।

---

१. रत्नाकर के परिचय के लिये इस ग्रन्थ का महाकाव्यविषयक अध्याय द्रष्टव्य।

अज्ञातकर्तृक मुकुन्दमुक्तावलि लाटानुप्रास तथा वृत्त्यनुप्रास के प्रतिपंक्ति प्रतिपद्य आद्यन्त सरस सार्थक निर्वाह के कारण ३० पद्यों में बड़ी आकर्षक रचना है। प्रसाद-प्रांजल शैली में यह श्रीकृष्ण की स्तुति है। कतिपय उदाहरण द्रष्टव्य हैं-

**नवजलधरवर्णं चम्पकोद्भासिकर्णं**
**विकसितनलिनास्यं विस्फुरन्मन्दहास्यम्।**
**कनकरुचिदुकूलं चारुबर्हावचूलं**
**कमपि निखिलसारं नौमि गोपीकुमारम्।।**
**मुखजितशरदिन्दुः केलिलावण्यसिन्धुः**
**करविनिहितकन्दुर्बल्लवीप्राणबन्धुः।**
**वपुरुपसृतरेणुः कक्षनिःक्षिप्तवेणु-**
**र्वचनवशगधेनुः पातु मां नन्दसूनुः।। (१, २)**

कहीं-कहीं यमक के प्रति आग्रह के कारण काव्य में दुरूहता आ गयी है। यथा -

**इन्द्रनिवारं व्रजपतिवारं निर्धुतवारं कृतघनवारम्।**
**रक्षितगोत्रं प्रीणितगोत्रं त्वां धृतगोत्रं नौमि सगोत्रम्।। (११)**

कश्मीर शैव-परम्परा में ही आचार्य अभिनवगुप्त के दो स्तोत्र उल्लेखनीय हैं - **भैरवस्तव** तथा **देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र**। अभिनवगुप्त शैवदर्शन के महान् आचार्य तथा अलंकारशास्त्र और नाट्यशास्त्र के सुप्रसिद्ध व्याख्याकार हैं। इनका जन्मकाल डा. के.सी. पाण्डेय के अनुसार वि.सं. १००० (९५० ई.) के लगभग है।[1] इनके दोनों स्तोत्रों में तन्त्र-साधना की प्रतिच्छवि है। दोनों में ही अत्यन्त प्रवाहमयी प्रांजल भाषा का प्रयोग है। भैरव-स्तोत्र में भैरव के रूप में शिव की स्तुति है और भक्तिभाव के साथ-साथ अद्वैततत्त्व का भी सुन्दर रूप में प्रतिपादन है। उदाहरणार्थ -

**त्वन्मयमेतदशेषमिदानीं भाति मम त्वदनुग्रहशक्त्या।**
**त्वं च महेश सदैव ममात्मा स्वात्ममयं मम तेन समस्तम्।।**
**त्वय्यात्मनि विश्वगते त्वयि नाथे तेन न संसृतिभीतिकथास्ति।**
**सत्स्वपि दुर्धरदुःखविमोहत्रासविधायिषु कर्मगणेषु।। २, ३**

देहस्थदेवताचक्रस्तोत्र में आनन्दभैरवी, कौमारी, शाम्भवी, वाराही, वैष्णवी, इन्द्राणी आदि देवताओं तथा शक्तियों की स्तुति है।

**भैरवस्तव में १० तथा देहस्थदेवताचक्र में १५ पद्य हैं।**

---

१. अभिनवगुप्त : ए हिस्टारिकल एण्ड फिलासफिकल स्टडी, पृ. ८ दोनों स्तोत्र इस पुस्तक के परिशिष्ट में प्रकाशित हैं।

शिवस्तोत्रों में नारायणपण्डिताचार्य की शिवस्तुति[1] उल्लेखनीय है। नारायण पण्डिताचार्य का देश-काल अनिर्धारित है। शिवस्तुति पृथ्वी छन्द में निबद्ध अत्यन्त ओजस्वी और अलंकृत शैली से युक्त रमणीय काव्य है। भावगाम्भीर्य के साथ-साथ अनुप्रास, यमक, श्लेष और अर्थालंकारों की सुपरिकल्पित योजना इसमें नारायण ने की है। शिव के त्रिपुरध्वंसी रूप का वर्णन करते हुए कवि कहता है -

> परत्रिपुररन्धनं विविधदैत्यविध्वंसनं
> पराक्रमपरम्परा अपि परा न ते विस्मयः।
> अमर्षबलहर्षितक्षुभितवृत्तनेत्रोज्ज्वल-
> ज्वलज्ज्वलनहेलया शलभितं हि लोकत्रयम्।। ७

काञ्ची में वरदराज का मन्दिर अत्यन्त प्राचीन तथा प्रख्यात है। यहाँ विष्णु वरदराज के रूप में प्रतिष्ठित हैं। इन वरदराज के विषय में अनेक स्तोत्रकाव्य संस्कृत में लिखे गये हैं[2] जिनमें श्रीवत्साङ्क मिश्र का 'वरदराजस्तव' सर्वाधिक प्राचीन है। श्रीवत्साङ्क मिश्र का समय वि.सं. १०६६ (१०३९ ई.) के लगभग है। ये रामानुजाचार्य की परम्परा के महत्त्वपूर्ण कवि तथा आचार्य हैं। एक पारम्परिक पद्य में में तो इनके सुभाषितों को वेदत्रयी रूपी नायिका का मंगलसूत्र बताया गया है -

> श्रीवत्सचिह्नमिश्रेभ्यो नम उक्तिं विधीमहे।
> यदुक्तयस्त्रयीकण्ठे यान्ति मङ्गलसूत्रताम्।।[3]

वरदराजस्तव में १०२ पद्यों में श्रीवरदराज का षाड्गुण्यविग्रह विस्तार से निरूपित है। वर्णनकला, विविध छन्दों के प्रयोग, कल्पना की उर्वरता तथा पदावली की भावगम्भीरता के कारण यह रचना अच्छी बन पड़ी है। कवि ने दैन्य और निरहंकार-भाव की भूमि पर अवस्थित होकर अपने गुण साहित्य पर प्रकाश डालते हुए वरदराज से शरणागति और अभय माँगा है -

> यदि त्वभक्तोऽप्यगुणोऽपि निष्क्रियो निरुद्यमो निष्कृतदुष्कृतो न च।
> लभेय पादौ वरद स्फुटास्ततः क्षमादयाद्यास्तव मङ्गला गुणाः।।
> अशेषदेशाखिलकालयोगिनीष्वहं त्ववस्थास्वखिलास्वनन्यधीः।
> अशेषदास्यैकरतिस्तदाचरन् करीश वर्तेय सदा त्वदन्तिके।।

---

१. काव्यमाला गुच्छक, ६ पृ. १०६-११४
२. विवरण के लिये द्र. शोधप्रभा-पत्रिका (अक्टूबर-मार्च १९८१-८२) में पृ. २०१-२०७ पर प्रकाशित डा. ओमप्रकाश पाण्डेय का लेख वरदराजस्तोत्रत्रयी : एक समीक्षा।
३. उक्त लेख में उद्धृत

**वरदराजस्तव** वस्तुतः श्रीवत्साङ्क के 'पञ्चस्तवः' का एक भाग है।

ग्यारहवीं शती में वेदान्त के महान् आचार्य रामानुज ने 'शरणागतिगद्य' 'वैकुण्ठगद्य' तथा 'श्रीरङ्गगद्य' नाम से तीन स्तोत्रात्मक काव्य रचे हैं। इनके शिष्य-श्रीवत्स के पञ्चस्तव में श्रीस्तव, अमितानुषस्तव, वरदराजस्तव, सुन्दरबाहुस्तव तथा वैकुण्ठस्तव- ये पाँच स्तोत्र हैं। श्रीवत्साङ्क के पुत्र पराशर भट्ट ने 'श्रीरङ्गराजस्तव' 'श्रीगुणरत्नकोश' आदि कई स्तोत्र लिखे हैं।

श्रीमदुत्पलदेव, अभिनवगुप्तपाद आदि महनीय कवियों के द्वारा संवर्धित कश्मीर की शैवस्तोत्रपरम्परा में राजतरङ्गिणीकार महाकवि कल्हण[1] ने **अर्द्धनारीश्वरस्तोत्र** की रचना की। इस में विभिन्न छन्दों में १८ पद्य हैं। शिव के प्रति भक्तिभाव के साथ-साथ श्रृङ्गार और हास्य की भी छटा इस स्तोत्र में है। अर्द्धनारीश्वर रूप में (पार्वती वाले देहार्ध का) बायाँ हाथ दाहिने नयन में भी काजल आंजने के लिये बढ़ता है, जबकि दाहिना हाथ जिसमें सर्पवलय है, बायें हाथ में भी सर्प का अंगद पहनाने का प्रयास करता है। उमा-परमेश्वर इस प्रकार अनभ्यास के कारण उत्पन्न विसंगत स्थिति मुस्कुरा कर देखते रह जाते हैं -

**दातुं वाञ्छति दक्षिणेऽपि नयने वामः करः कज्जलं**
**भीजङ्गं च भुजेऽङ्गदं घटयितुं वामेऽपि वामेतरः।**
**इत्थं स्वं स्वमशिक्षितं भगवतोरर्धं वपुः पश्यतोः**
**साधारस्मितलाञ्छितं दिशतु वो वक्त्रं मनोवाञ्छितम्।। (७)**

'सुदामचरितम्' नाटक तथा अन्य काव्यों के प्रणेता श्रीसामराज दीक्षित का निवास स्थान मथुरा तथा समय सत्रहवीं शताब्दी विक्रम का पूर्वार्ध या सोलहवीं शताब्दी ई. का उत्तरार्ध है। इनका 'त्रिपुरसुन्दरीमानसपूजनस्तोत्र' एक उत्तम काव्य रचना है। इसकी शैली अत्यन्त अलंकृत, प्रवाहपूर्ण और भक्तिरस से आप्लुत है। इस काव्य में ७० पद्य हैं। आरम्भ में मालिनी छन्द का प्रयोग ३८वें पद्य तक है, तत्पश्चात् विविध छन्दों का प्रयोग है। सौन्दर्य तथा अप्रस्तुत विधान की छटा रमणीय है। यथा -

**अमृतजलधिमध्योल्लासिरत्नान्तरीप-**
**प्रसृमरकिरणाली कल्पितोद्यानशोभे।**
**सुरतरुनिकुरम्बस्पृष्टवातायनान्त-**
**श्चलदलिपटलीभिः क्लृप्तधूपाधिकृत्ये।।**
**मणिमयभवनेऽन्तः प्रौढमाणिक्यशाला-**
**मधिवसतिविशाला कापि ते रत्नवेदी।**
**तदुपरि कृतवासं दत्तबालार्कहासं**
**दिशतु शुभमनन्ते देवि सिंहासनं ते।।**

---

१. महाकवि कल्हण के परिचय के लिये इस ग्रन्थ में ऐतिहासिक महाकाव्य शीर्षक अध्याय देखिये।

(अमृतसागर के मध्य उल्लसित रत्नद्वीप में फैलती किरणों के बीच बसे उद्यान में पारिजात के झुरमुट द्वारा जिसका वातायन छुआ गया है, तथा चंचल भौंरे धूप कर रहे हैं, ऐसे मणिमय भवन में, विशाल माणिक्यशाला में बड़ी रत्नवेदी पर प्रभात के सूर्य का उपहास करने वाला तुम्हारा सिंहासन है। हे देवि, वह सिंहासन शुभदायक हो।)

अनेक छन्दों में अन्त्यानुप्रास का आग्रह होने से दुरूहता भी आ गयी है। कहीं-कहीं अनुप्रास और यमक का चमत्कारपूर्ण निर्वाह सामराज ने किया है। यथा -

**त्वत्पदपद्मे चित्तं त्रिपुरे मे रमतां**
**तत्रैव प्रतिवेलं मौलिर्मे नमताम्।**
**यातायातक्लेशः सद्यः संशमतां**
**याचे भूयो भूयो भवता मे भवताम्।। (५०)**

गौडीय माधुर्य भक्तिसम्प्रदाय के आचार्य रूपगोस्वामी की स्तोत्र रचनाएँ **गन्धर्वप्रार्थनाष्टक** तथा **मुकुन्दमुक्तावली** उल्लेखार्ह हैं।

अन्य स्तोत्रों में महाप्रभु वल्लभाचार्य का 'मधुराष्टक' अपनी सरलता और माधुर्य भक्ति की सरस अभिव्यक्ति के कारण भक्तजनों में बड़ा लोकप्रिय है। इसके प्रत्येक श्लोक के अन्त में 'मधुराधिपतेरखिलं मधुरं' की आवृत्ति है। इसी प्रकार विट्ठलेश्वर की चतुःश्लोकी और रामानन्दस्वामी का 'शिवरामाष्टकस्तोत्र' भी साम्प्रदायिक परम्परा में लोकप्रिय हैं।

## जैन-परम्परा में स्तुति और स्तव

सामान्यतः स्तोत्र, स्तुति तथा स्तव - ये तीनों पर्याय माने जाते हैं। पर जैन-परम्परा में इन्हें किंचित् भिन्न विधाएं मानकर इनमें परस्पर विवेक किया गया है। मलयगिरि ने व्यवहारभाष्य में स्तुति और स्तव का अन्तर बताते हुए कहा है कि एक से तीन श्लोकों की स्तुति और चार या उससे अधिक श्लोक होने पर स्तव है। स्तोत्र इन दोनों के ही लिए सामान्य शब्द हैं। मतान्तर से एक से सात श्लोकों की स्तुति तथा आठ या इससे अधिक श्लोकों का स्तव माना गया है।

एक अन्य परम्परा स्तव तथा स्तोत्र में भी भाषा की दृष्टि से भेद करती है। स्तव गम्भीर अर्थ वाला तथा संस्कृत भाषा में ही निबद्ध होता है, जबकि स्तोत्र की रचना विभिन्न छन्दों में प्राकृत भाषा में होती है।

वस्तुतः इस प्रकार का भेद जैन स्तोत्र-काव्यों में व्यवहार में सर्वत्र अनुपालित नहीं है।[1]

---

१. विवरण तथा उक्त लक्षणों के मूल उद्धरणों के लिये **संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान** पुस्तक पृ. ५५-५६ द्रष्टव्य।

# जैन स्तोत्रपरम्परा का उद्‌भव और विकास

जैन स्तोत्रकाव्य-परम्परा का उद्‌भव महावीर के काल में ही माना जाता है। अनुश्रुति के अनुसार इन्द्रभूति रूपधारी इन्द्र ने महावीर के सम्मुख पहुँच कर 'जयतिहुवण' नामक स्तोत्र का पाठ किया था। ऐतिहासिक दृष्टि से इस परम्परा का आरम्भिक प्रामाणिक स्तोत्र आचार्य कुन्दकुन्द (प्रथम शती) का 'तित्थयरशुद्धि' है। विक्रम सं. ५६८ के लगभग भद्रबाहु ने 'उवसग्गहर' स्तोत्र पाँच पद्यों में लिखा। विक्रम की द्वितीय शती के आसपास से लेकर संस्कृत में भी इस परम्परा में स्तोत्रकाव्य-रचना निरन्तर होती रही है।[1]

## आचार्य समन्तभद्र

आचार्य समन्तभद्र विक्रम की द्वितीय शताब्दी के अन्त में विद्यमान तार्किक, धर्मशास्त्री एवं कवि विद्वान् थे। वे अप्रतिम विद्या के धनी थे और उनमें कवित्व एवं वाग्मित्वादि शक्तियाँ विकास की चरमावस्था को प्राप्त हो गई थीं। आचार्य समन्तभद्र का जन्म दक्षिण भारत में एक क्षत्रिय राजकुल में हुआ था। उनके पिता फणिमण्डलान्तर्गत उरगपुर के राजा थे। उनका जन्म नाम शान्तिवर्मा था। समन्तभद्र का निवास स्थान काञ्चीपुरी तथा समय विक्रम की दूसरी-तीसरी शताब्दी माना गया है। ये निर्ग्रन्थ दिगम्बर साधु थे। अपनी धर्मप्रचार-यात्राओं में लोगों को निरुत्तर कर देते थे। आचार्य समन्तभद्र के असाधारण व्यक्तित्व के विषय में पंचायती मंदिर दिल्ली के एक जीर्ण-शीर्ण गुच्छक में स्वयंभूस्तोत्र के अन्त में पाये जाने वाले पद्य में दश विशेषणों का उल्लेख किया गया है -

'आचार्योऽहं कविरहमहं वादिराट् पण्डितोऽहं
दैवज्ञोऽहं भिषगहमहं मांत्रिकस्तोत्रिकोऽहम्।
राजन्नस्यां जलधिवलया मेखलायामिलाया-
माज्ञासिद्धिः किमति बहुना सिद्धसारस्वतोऽहम्।।'

अनेक शिलालेखों तथा बाद के आचार्यों की कृतियों में समन्तभद्र के उल्लेख मिलते हैं। जैन परम्परा में उन्हें 'आद्यस्तुतिकार' कहा गया है।[2] आचार्य समन्तभद्र के चार स्तोत्र मिलते हैं -

१. **देवागमस्तोत्र** -देवागमस्तोत्र अथवा आत्ममीमांसा में ११४ पद्य हैं। ग्रन्थकार ने वीर जिनकी परीक्षा कर उन्हें सर्वज्ञ और आप्त बतलाया है तथा युक्तिशास्त्रविरोधी वाक् हेतु के द्वारा आप्त की परीक्षा की गई है। दो कारिकाओं का अवलोकन कीजिए-

---

१. वही, पृ. ५६-६०
२. स्तुतिविद्या : प्रस्तावना, पृ. २५

स त्वमेवाऽसि निर्दोषो युक्तिशास्त्रविरोधिवाक्।
अविरोधि यदिष्टं ते प्रसिद्धेन न बध्यते।।
त्वन्मतामृतबाह्यानां सर्वथैकान्तवादिनाम्।
आप्ताभिमानदग्धानां स्वेष्टं दृष्टेन बाध्यते।। ६-७।।

२. **स्वयंभूस्तोत्र**[1] -इस स्तोत्र में १४३ पद्यों में २४ तीर्थंकरों की स्तुति की गई है। इस ग्रंथ का नाम 'चतुर्विंशतिजिनस्तुति' भी है। कविपय पद्यों का रसास्वादन कीजिए -

आदी नेमिजिनं नौमि, संभवं सुविधिं तथा।
धर्मनाथं महादेवं, शान्तिं शान्तिकरं सदा।।
आदिनाथं तथा देवं, सुपार्श्वं विमलं जिनम्।
मल्लिनाथं गुणोपेतं, धनषा पंचविंशतिम्।।

३. **जिनशतकालङ्कार**-इस स्तोत्र में स्तुतियाँ हैं अतः इसे 'स्तुतिविद्या' के नाम से भी जाना जाता है। कवि कहता है कि तीर्थंकर के द्वारा प्रणीत धर्मतीर्थ का अवगाहन भक्तों को ठीक उसी प्रकार शीतल तथा तापरहित बना देता है जिस प्रकार गंगाजल में स्नान गर्मी से तप्त हुए हाथियों को -

येन प्रणीतं पृथु धर्मतीर्थं ज्येष्ठं जनाः प्राप्य जयन्ति दुःखम्।
गाङ्गं ह्रदं चन्दनपङ्कशीतं गज प्रवेका इव घर्मतप्ताः।।

मुनि के वचन-किरणों की यह स्तुति प्रसन्न पदों से युक्त है -

न शीतलं चन्दनचन्द्ररश्मयो न गाङ्गमम्भो न च हारयष्टयः।
यथा मुनेस्तेऽनघवाक्यरश्मयः शमाम्बुगर्भाः शिशिरा विपश्चिताम्।।

निम्न श्लोक दार्शनिक पक्ष का रुचिकर वर्णन प्रस्तुत करता है -

एकान्त दृष्टि-प्रतिषेधसिद्धि-न्यायेषुभिर्मोहरिपुर्निरस्य।
असि स्म कैवल्यविभूतिसम्राट् ततस्त्वमर्हन् असि मे स्तवार्हः।।

'स्तुतिविद्या' के ४५ पद्यों में मुरजबन्ध चित्रालङ्कार है।

४. **युक्त्यनुशासन**-प्रस्तुत ग्रन्थ का नाम यद्यपि युक्त्यनुशासन है तथापि इसमें ६४ पद्यों में स्पष्टतः वीरजिन स्तवन की प्रतिज्ञा और उसकी परिसमाप्ति का उल्लेख है। इस कारण इसका नाम **वीरजिनस्तोत्र** है। ग्रन्थनिर्माण के उद्देश्य को अभिव्यक्त करते हुए आचार्य कहते हैं - हे भगवन्! यह स्तोत्र आपके प्रति रागभाव से नहीं रचा

---

1. सम्पादकः प्रो. उदयचन्द्र जैन : स्वयम्भूस्तोत्र-तत्त्वप्रदीपिका में चतुर्विंशतिजिनस्तोत्र नाम से भी प्रसिद्ध स्वयम्भूस्तोत्र तथा उसकी टीका दिगम्बर जैन संस्थान नरिया वाराणसी से प्रकाशित है।

गया है, क्योंकि आपने भव-बन्धन का छेदन कर दिया है और अन्यों के प्रति द्वेष-भाव से नहीं रचा गया है, क्योंकि हम तो दुर्गुणों की कथा के अभ्यास को खलता समझते हैं, वैसा अभ्यास न होने से वह खलता भी हम में नहीं है, तब पुनः इस रचना का ध्येय क्या है? ध्येय यही है कि लोग आपके प्रति भक्तिभाव धारण करें।

## सिद्धसेन दिवाकर

सिद्धसेन दिवाकर का समय ३७३ से ४१४ ई. माना गया है। देवनन्दी ने **तत्त्वार्थवृत्ति** में सातवें अध्याय के १३वें सूत्र की टीका में तीसरी द्वात्रिंशतिका के १६वें पद्य के प्रथम चरण में यह स्पष्ट किया गया है कि सिद्धसेन देवनन्दी से भी पूर्ववर्ती यानी ५वीं शताब्दी के विद्वान् प्रतीत होते हैं। डॉ. आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्याय ने **न्यायावतार** के सम्पादन के प्राक्कथन में लिखा है- 'यह बहुत संभव है कि ये सिद्धसेन गुप्तकाल के विद्वान् हों। चन्द्रगुप्त, विक्रमादित्य का समय ही सिद्धसेन दिवाकर का होना सम्भव है।' सिद्धसेन की गणना दार्शनिक आचार्यों मे की जाती है। वे अपने समय के विशिष्ट विद्वान्, वादी और कवि थे तथा तर्कशास्त्र में अत्यन्त निपुण थे। दिगम्बर एवं श्वेताम्बर दोनों ही सम्प्रदायों में उनकी मान्यता थी। वे विलक्षण प्रतिभा के धनी थे। सिद्धसेन के विषय में जिनसेन लिखते हैं -

**जगत्प्रसिद्धबोधस्य वृषभस्येव निस्तुषाः।**
**बोधयन्ति सतां बुद्धिं सिद्धसेनस्य सूक्तयः।**
**प्रवादिकरियूथानां केसरी-नय केसरः।**
**सिद्धसेनकविर्जीयाद्विकल्पनखरांकुरः।।**

## द्वात्रिंशिका

इनका यह स्तोत्र ३२-३२ पद्यों की ३२ रचनाओं वाला 'द्वात्रिंशद्-द्वात्रिंशिका' कहलाता है। वर्तमान में केवल २१ ही रचनायें उपलब्ध हैं। ये स्तोत्र साहित्यिक सौन्दर्य के साथ-साथ आध्यात्मिक गांभीर्य से भी मण्डित है। कवि ने अलंकारों के सम्बल पर भावों को विशाल अभिव्यक्ति दी है। इनकी भाषा सरस, सरल और परिमार्जित है। कवि एक स्थान पर कहता है कि तीर्थंकरो के सामने बागी प्रवादी उसी प्रकार उपस्थित नहीं हो पाते जिस प्रकार समृद्ध पक्षों से युक्त मयूर, गरुड़ के पास उपस्थित नहीं हो पाता -

**समृद्धपक्षा अपि सच्छिखण्डिनो**
**यथा न गच्छन्ति गतं गरुत्मतः।**
**सुनिश्चितज्ञेयविनिश्चयास्तथा**
**न ते गतं यातुमलं प्रवादिनः।।**

## पूज्यपाद देवनन्दि

पूज्यपाद देवनन्दि का समय ४५०-५०० ई. माना जाता है। भारतीय जैन परम्परा में पूज्यपाद को लब्धप्रतिष्ठ ग्रन्थकार माना गया है। आपकी अमर कृतियों का दोनों ही सम्प्रदायों में समान आदर है। आप परम तपस्वी, साहित्य जगत् के देदीप्यमान सूर्य तथा परम बुद्धिमान् थे। आपके अन्य नाम जिनेन्द्रबुद्धि तथा पूज्यपाद थे -

**यो देवनन्दि प्रथिमाभिधानो**
**बुद्ध्या महत्या स जिनेन्द्रबुद्धिः।**
**श्रीपूज्यपादोऽजनि देवताभि-**
**र्यत्पूजितं पादयुगं यदीयम्।।**
**(श्रवणबेलगोल शिलालेख नं. ४०)**

आपका जन्म कर्नाटक में एक ब्राह्मण कुल में हुआ था। आपके पिता श्रीमाधव भट्ट एवं माता श्रीमती श्रीदेवी थीं। आपका जन्मस्थान कोले गाँव था।

**सिद्धिप्रियस्तोत्र** में[1] देवनन्दि ने यमक के चमत्कार को पराकाष्ठा पर पहुँचा दिया है। २६ पद्यों के इस स्तोत्र में प्रत्येक पद्य में दो-दो पादान्त यमकों का विन्यास निरन्तर किया गया है। यमकजन्य दुरूहता के कारण भक्तिभाव की अभिव्यक्ति निर्बाध ओर सहज रूप से नहीं हो सकी है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

**श्रुत्वा वचांसि तव सम्भव कोमलानि**
**नो तृप्यति प्रवरसम्भव कोऽमलानि।**
**देव प्रमुक्तसुमनोभवनाशनानि**
**स्वार्थस्य संसृतिमनोभवनाशनानि।।** (२)

प्रथम दो पंक्तियों में दुरूहता कम है। इनमें कहा गया है - हे सम्भव (जिन) तथा प्रवरसम्भव आपके अमल तथा कोमल वचन सुनकर कौन तृप्त नहीं होगा ? तृतीय तथा चतुर्थ पंक्तियों का आशय है - हे देव, हे प्रमुक्तसुमनोभव (मुक्त मन के स्वामी), आपके ये वचन स्वार्थ के अशन (प्रेरक) तथा संसार में मनोभव (काम) के नाशक हैं।

## स्तोत्र-रचना

आपने सिद्ध-भक्ति, श्रुत-भक्ति, चरित्र-भक्ति तथा योग-भक्तिविषयक विशद स्तोत्रों की रचना की है जो 'नित्यपाठसंग्रह' के नाम से कारंजा से १९५६ में प्रकाशित हुए थे। ये स्तोत्र भक्ति, नीति, प्रार्थना तथा आध्यात्मिकता के अनुपम उदाहरण माने गए हैं। समाधिशतक का एक पद्य अवलोकनीय है -

---

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक, पृ. ३०-३५

श्रुतेन लिङ्गेन यथात्मशक्ति समाहितान्तः करणेन सम्यक्।
समीक्ष्य कैवल्यसुखस्पृहाणां विविक्तमात्मानमथाभिधास्ये।।

पूज्यपाद की शैली सुन्दर एवं सरस है। विषय के प्रतिपादन की शैली सुन्दर एवं मनोहारी है। भाषा में पर्याप्त प्रौढ़ता एवं पाण्डित्य झलकता है -

यद्ग्राह्यं न गृह्णाति गृहीतं नापि मुञ्चति।
जानाति सर्वथा सर्वं तत्स्वसंवेद्यमस्म्यहम्।। (समाधितंत्र-१२०)

## पात्रकेसरी

पात्रकेसरी ईसा की छठी शताब्दी के उत्तरार्ध और ७वीं शताब्दी के पूर्वार्ध के विद्वान् माने गए हैं। ये एक ब्राह्मण विद्वान् थे तथा अहिच्छत्र के निवासी थे। आप वेद-वेदान्त आदि के परम पण्डित थे। उनके पाँच सौ शिष्य थे जो अवनिपाल राजा के राज्यकार्य में सहायता करते थे। उन्हें अपने ब्राह्मणत्व का बड़ा अभिमान था। वे प्रातः और सायंकाल संन्ध्या-वन्दनादि नित्यकर्म करते थे और राज्यकार्य को जाते समय कुतुहलवश वहाँ के पार्श्वनाथ दिगम्बर मन्दिर में उनकी प्रशान्त मुद्रा का दर्शन करके जीया करते थे -

विप्रवंशाग्रणी सूरिः पवित्र पात्रकेसरी।
स जीयाज्जिन-पादाब्जसेवनैकमधुव्रतः।।

पात्रकेसरी दर्शनशास्त्र के प्रौढ़ विद्वान् थे। आपकी दो कृतियों का नाम मिलता है- १. त्रिलक्षणकदर्थन तथा २. जिनेन्द्रगुणसंस्तुति।

## जिनेन्द्रगुणसंस्तुति

इस ग्रन्थ का अन्य नाम 'पात्रकेसरीस्तोत्र' है। इसमें कुल ५० पद्य हैं। यह स्तुतिग्रन्थ होते हुए भी एक महत्त्वपूर्ण कृति है। इसमें वेद का पुरुषकृत होना, जीव का पुनर्जन्म, सर्वज्ञ का अस्तित्व, जीव का कर्तृत्व, क्षणिकवाद-निरसन, ईश्वर का निरसन, मुक्ति का स्वरूप तथा मुनि का सम्पूर्ण अपरिग्रहव्रत-इन दश प्रमुख विषयों का विवेचन दार्शनिक दृष्टि से किया गया है।

## वज्रनन्दि

मल्लिषेण-प्रशस्ति में वज्रनन्दि के 'नवस्तोत्र' नामक ग्रन्थ का उल्लेख किया गया है, जिसमें सारे अर्हत्प्रवचन को अन्तर्भुक्त किया गया है और जिसकी रचना-शैली परम सुन्दर है -

नवस्तोत्रं तत्र प्रसरति कवीन्द्राः कथमपि
प्रमाणं वज्रादौ रचयत परत्रिदिनि मुनौ।
नवस्तोत्रं येन व्यरचि सकलार्हतप्रवचन-
प्रपंचान्तर्भाव प्रवणवर सन्दर्भ सुभगम्।।

## आचार्य मानतुंग

प्रो. **विण्टरनित्स** ने मानतुंग का समय ईसा की तीसरी शताब्दी माना है, किन्तु मुनि चतुरविजय ने इनका समय विक्रम की सातवीं सदी बतलाया है। मानतुंग काशीनिवासी थे। इनके पिता का नाम धनदेव था। पहले दिगम्बर मुनि से दीक्षा लेकर ये चारुकीर्ति महाकीर्ति कहलाये परन्तु बाद में जितसिंह नामक श्वेताम्बराचार्य से दीक्षित होकर श्वेताम्बर साधु हो गए।

### भक्तामरस्तोत्र[1]

यह स्तोत्र वसन्ततिलका छन्द में निबद्ध है। इस स्तोत्र का आदि पद 'भक्तामर' होने से इसका यह नाम रूढ हो गया है। इस स्तोत्र में कुल ४८ पद्य हैं। प्रत्येक पद्य में काव्यत्व रहने के कारण ये ४८ पद्य काव्य कहलाते हैं, किन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदाय में ४४ पद्य ही माने जाते हैं। दिगम्बर सम्प्रदाय में भक्तामरस्तोत्र के पठन-पाठन का प्रचुर प्रचार है। इस स्तवन में आदि ब्रह्मा आदिनाथ की स्तुति रहने से इसे आदिनाथस्तोत्र भी कहा जाता है। इस स्तोत्र का मंगलश्लोक इस प्रकार है -

भक्तामर प्रणत मौलिमणि प्रमाणा-
मुद्द्योतकं दलितपापतमो वितानम्।
सम्यक् प्रणम्य जिनपादयुगं युगादा-
वालम्बन भवजले पततां जनानाम्।।

कवि अपनी नम्रता दिखाते हुए कहता है कि हे प्रभो! अल्पज्ञ और बहुश्रुत विद्वानों द्वारा हसी का पात्र होने पर ही तुम्हारी भक्ति ही मुझे मुखर बनाती है। वसंत में कोकिल स्वयं नहीं बोलना चाहती प्रत्युत आम्रमंजरी ही उसे बलात् कूजने का आमन्त्रण देती है -

अल्पश्रुतं श्रुतवतां परिहासधाम त्वद् भक्तिरेव मुखरीकुरुते बलान्माम्।
यत्कोकिलः किल मधौ मधुरं विरौति तच्चाम्र-चारु-कलिकानिकरैकहेतु।।

---

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. १-६

कवि अपने आराध्यदेव की जितेन्द्रियता का चित्रण करते हुए कहता है कि प्रलयकाल की वायु से बड़े-बड़े पर्वत चलायमान हो जाते हैं पर सुमेरु पर्वत तनिक भी चलायमान नहीं होता, इसी प्रकार देवांगनाओं के सुन्दर रूप-लावण्य को देखकर ऋषि-मुनि देव-दनुजादि के चित्त चंचल हो जाते हैं पर आपका चित्त रंचमात्र भी युक्त नहीं होता। अतः आप इन्द्रियविजयी होने के कारण महावीर हैं -

**चित्रं किमत्र यदि ते त्रिदशांगनाभि-**
**र्नीतं मनागपि मनो न विकारमार्गम्।**
**कल्पान्तकालमरुता चलिताचलेन**
**किं मन्दराद्रिशिखरं चलितं कदाचित् ?**

मानतुंग का यह स्तोत्र भाषा-सौन्दर्य, भक्तिभाव तथा पूजा-वन्दना का सुन्दर प्रस्तुतीकरण है। अतः जैनस्तोत्र साहित्य में इसकी पृथक् पहचान बन गई है। इस स्तोत्र की रचना इतनी जनप्रिय रही है कि इसके प्रत्येक पद्य के आद्य या अन्तिम चरण को लेकर समस्या पूर्त्यात्मक स्तोत्र रचे जाते रहे हैं। इस स्तोत्र की महत्ता के सम्बन्ध में अनेक कथाएं प्रचलित हैं और अनेक पद्यानुवाद हिन्दी में रचे गए हैं। संस्कृत में भी पद्यानुवाद तथा अनेक टीकायें रची गई हैं। यह प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण स्तोत्र है।

## कुमुदचन्द्र

श्वेताम्बर सम्प्रदाय में सिद्धसेन दिवाकर का अपर नाम कुमुदचन्द्र माना जाता है, परन्तु कुछ विद्वानों की दृष्टि में इस स्तोत्र का वर्णन श्वेताम्बर सम्प्रदाय के सर्वथानुकूल नहीं है, अतः कुमुदचन्द्र सिद्धसेन दिवाकर से कोई भिन्न कवि है। इस स्तोत्र के टीकाकार का कथन है कि कुमुदचन्द्र का ही दीक्षावसर पर गुरुप्रदत्त नाम सिद्धसेन दिवाकर है। इस कृति पर भक्तामरस्तोत्र का नितान्त प्रभाव होने से यह ७वीं शती की रचना है, द्वितीय की नहीं।

## कल्याणमन्दिरस्तोत्र[1]

यह स्तोत्र सिद्धसेन दिवाकर के नाम से श्वेताम्बर ग्रंथों में संकलित है तथापि यह कुमुदचन्द्र की रचना है। इस स्तोत्र में कुल ४४ पद्य हैं जो वसन्ततिलका छन्द में निबद्ध हैं। मंगलश्लोक का रसास्वादन कीजिए -

**कल्याणमन्दिरमुदारमवद्य भेदि**
**भीताभयप्रदमनिन्दितमङ्घ्रिपद्मम्।**

---

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. १०-१७

संसार-सागरनिमज्जदशेषजन्तु-
पोतायमानमभिनम्य जिनेश्वरस्य।।

यहाँ जीव को संसार-सागर से तैरने का मार्ग बताया गया है। कवि का कथन है कि हे जिन! आपका अलौकिक महिमामय परिचय की बात तो परे, आपका नाम ही जगत् की रक्षा करता है। गर्मी के दिनों में कमलमय सरोवर का सरस वायु भी तीव्र आतप से आक्रान्त राहगीरों की गर्मी परे कर देता है, जलाशय की तो बात ही क्या –

आस्तामचिन्त्य-महिमा जिन संस्तवस्ते
नामापि पाति भवतो भवतो जगन्ति।
तीव्रातपोपहतपान्थ-जनान् निदाघे
प्रीणाति पद्मसरसः सरसोऽनिलोऽपि।।

इस स्तोत्र के अन्तिम पद्य में मोक्ष की बात कही गई है –

जन-नयन-कुमुदचन्द्र प्रभास्वराः स्वर्ग-सम्पदो भुक्त्वा।
ते विगलितमलनिचया अचिरान्मोक्षं प्रपद्यन्ते।।

इस श्लोक का साहित्यिक स्तर पर्याप्त उच्च है तथा इसमें भक्तमन के सच्चे उद्गारों को प्रकट किया गया है। जैन तथा अजैन संसार में इसका बहुत महत्त्व रहा है। यह स्तोत्र तांत्रिक एवं चमत्कारी भी माना जाता है।

## धनञ्जय

महाकवि धनंजय का समय ४०० ई. निर्धारित किया गया है। ये वासुदेव तथा श्रीदेवी के पुत्र थे तथा इनके गुरु का नाम दशरथ था। ये गृहस्थ कवि थे। इनकी कविता वैशिष्ट्य शालिनी है। इनका द्विसन्धान काव्य संस्कृत साहित्य में उपलब्ध द्विसन्धान काव्यों में प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण काव्य है। कवि की दूसरी कृति धनंजयनाममाला नामक छोटा-सा दो सौ पद्यों का एक बहुत ही महत्त्वपूर्ण शब्दकोष है।

## विषापहारस्तोत्र[1]

यह ३९ इन्द्रवज्रा वृत्तों में निबद्ध स्तोत्र है जिसमें आदि ब्रह्मा ऋषभदेव का स्तवन किया गया है। निम्नलिखित पद्य में ऋषभदेव की गम्भीरता समुद्र के समान, उन्नत प्रकृति मेरु के समान और विशालता आकाश-पृथ्वी के समान बतलाकर उनकी लोकोत्तर महिमा का चित्रण किया है –

१. काव्यमाला गुच्छक सप्तम पृ. २२-२६

अगाधताब्धेः स यतः पयोधिमेरोश्च तुंगाः प्रकृतिः स यत्र।
द्यावापृथिव्योः पृथुता तथैव व्यापत्वदीया भुवनान्तराणि।।

कवि ने भगवान् की उदात्त प्रकृति का बड़ा सुन्दर चित्रण किया है -मोह रूपी विष को भगवान् ऋषभ ही उतार सकते हैं। इसलिये कवि का कथन है कि लोग व्यर्थ ही संसार में विषापहारक ओषधों, मणियों, रसायनों को खोजते फिरते हैं, वे सब तो भगवान् के ही पर्यायमात्र हैं -

विषापहारं मणिमोषधानि मन्त्रं समुदिश्य रसायनं च।
भ्राम्यन्त्यहो न त्वमिति स्मरन्ति पर्यायनामानि तवैव तानि।। १४।।

## धनपाल

धनपाल का समय १०वीं शती माना गया है। ये उज्जयिनी के काश्यपगोत्रीय सर्वदेव नामक विप्र के पुत्र थे। ये दो भाई थे। बड़े भाई शोभन ने पहले तथा इन्होंने बाद में जैन धर्म की दीक्षा ली। मुञ्जमहीपति ने इन्हें 'सरस्वती' की उपाधि से अलंकृत किया। इनकी रचनाओं में तिलकमंजरी, प्राकृतलक्ष्मी नाममाला व ऋषभपंचाशिका इनकी प्रमुख रचनायें हैं। इनमें ऋषभपञ्चाशिका' स्तोत्रकाव्य हैं, जो प्राकृत गाथाओं में है।

## देवेन्द्रमुनि

आचार्य देवेन्द्र धनपाल के समकालीन थे। इन्होंने 'त्रिकालचतुर्विंशतिजिनस्तवन' लिखा है।

### त्रिकालचतुर्विंशतिजिनस्तवन

इस स्तवन में १३ पद्यों में अतीत, वर्तमान तथा भावी जिनों की स्तुति की गई है। तीनों का एक-एक पद्य अवलोकनीय है -

केवलज्ञानिनं निर्वाणिनं सागरमेव च।
महायशोऽभिधं वन्दे भक्त्या विमलनायकम्।।
ऋषभञ्वार्जितं चैव सम्भवं चाभिनन्दनम्।
सुमतिं पद्मप्रभाख्यं सुपार्श्वं नौम्यहं जिनम्।।
पद्मनाथं सूरदेवं सुपार्श्वं च स्वयं प्रभम्।
सर्वानुभूतिमभितो वन्दे देवश्रुताह्वयम्।।

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. १२४-१३१

## वादिराजकृत एकीभावस्तोत्र

पार्श्वनाथचरित महाकाव्य के कर्ता वादिराज जैन आचार्यों तथा कवियों में महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं।[1] इनका एकीभावस्तोत्र[2] २५ मन्दाकान्ता छन्दों में भावपूर्ण और मनोहर कृति है। इसमें जिन या महावीर स्वामी को ही परम आराध्य मानकर कवि उनका चित्त में ध्यान करता है -

ज्योतीरूपं दुरितनिवहध्वान्तविध्वंसहेतुं
त्वामेवाहुर्जिनवर चिरं तत्त्वविद्याभियुक्ताः।
चेतोवासे भवसि त्वं मम स्फारमुद्भासमान-
स्तस्मिन्नंहः कथमिव तमो वस्तुतो वस्तुमीष्टे।। २

(हे जिनवर, तत्त्वविद्या में प्रवीण बुद्धिमानों ने आपको ही ज्योतिः स्वरूप तथा पापों के अंधेरे को ध्वस्त करने वाला हेतु बताया है। आप मेरे चित्तरूपी आवास में सुस्पष्ट उद्भासित हैं, तो वहाँ तमोगुण का अंधकार फिर कैसे रह सकता है ?)

## अमितगति

अमितगति (द्वितीय) माथुर संघ के विद्वान् नेमिषेण के प्रशिष्य और माधवसेन के शिष्य थे। ये ग्यारहवीं शताब्दी के अच्छे विद्वान् और कवि थे। आपकी कविता सरल और वस्तुतत्त्व की विवेचक है। अमितगति की निम्न कृतियाँ उपलब्ध हैं- सुभाषितरत्नसन्दोह, धर्मपरीक्षा, उपासकाचारपंचसंग्रह, आराधना, तत्त्वभावना और भावनाद्वात्रिंशतिका।

## भावनाद्वात्रिंशतिका

यह एक ३२ पद्यों का स्तोत्र है जिसमें सुन्दर कवित्वपूर्ण एवं कोमल भाव है। इसका अन्य नाम श्री परमात्म-द्वात्रिंशिका है। प्रथम पद्य का अवलोकन कीजिए -

सत्त्वेषु मैत्री गुणिषु प्रमोदं क्लिष्टेषु जीवेषु कृपापरत्वम्।
माध्यस्थ्यभावं विपरीत-वृत्तौ सदा ममात्मा विदधातु देव!।।

**एक अन्य श्लोक देखिए-**

---

१. वादिराज के परिचय हेतु जैनमहाकाव्य तथा चरितकाव्य शीर्षक अध्याय में 'पार्श्वनाथचरित' उपशीर्षक द्रष्टव्य।

२. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. १७-२२

विभासते यत्र मरीचिमालिन्यविद्यमाने भुवनावभासि।
स्वात्मस्थितं बोधमय-प्रकाशं तं देवमाप्तं शरणं प्रपद्ये।।

अन्तिम श्लोक में परमात्मा को मुक्तिनिकेत कहा गया है -

यैः परमात्माऽमितगतिवन्द्यः सर्वविविक्तो भृशमनवद्यः।
शश्वदधीतो मनसि लभन्त मुक्तिनिकेतं विभववरं ते।।

## हेमचन्द्राचार्य के स्तोत्र

कलिकालसर्वज्ञ की उपाधि से विख्यात आचार्य हेमचन्द्र बारहवीं शती के जैन सन्त, आचार्य तथा कवि हैं। इनके रचे हुए श्री **महावीरस्वामिस्तोत्र'** नाम से दो काव्य मिलते हैं। प्रथम स्तोत्र को अन्ययोगव्यवच्छेदिकाद्वात्रिंशिका भी कहा गया है तथा दूसरे को अयोगव्यवच्छेदिकाद्वात्रिंशिका। दोनों ही स्तोत्रों में ३२-३२ पद्य हैं। महावीरस्वामी के माहात्म्य, चरित्र तथा स्वरूप का वर्णन करते हुए गम्भीर दार्शनिक अभिप्रायों को दोनों ही स्तोत्रों में हेमचन्द्र ने आसूत्रित कर दिया है। जैन सम्प्रदाय के भिन्न मतावलम्बियों को पूर्वपक्ष के रूप में उपस्थापित करके उनके योग का व्यवच्छेद (निरास) दिखाना इस स्तोत्र का एक प्रतिपाद्य है, उसके साथ-साथ महावीर स्वामी के बिना अन्यत्र कहीं गति नहीं, यह भाव भी निरन्तर इस काव्य में पिरोया हुआ है-

माया सती चेद् द्वयतत्त्वसिद्धिरथासती हन्त कुतः प्रपञ्चः।
मायैव चेदर्थसहा च तत् किं माता च वन्ध्या च भवत्परेषाम्।।
अनेकमेकात्मकमेव वाच्यं द्वयात्मकं वाचकमप्यवश्यम्।
अतोऽन्यथा वाचकवाच्यक्लृप्तावतावकानां प्रतिभाप्रमादः।।
(१३, १४)

(यदि वेदान्तियों की माया सत् है, तो अद्वैत के स्थान पर द्वैत की सिद्धि हो जाती है। यदि वह असत् है, तो उससे जगत् प्रपञ्च की सृष्टि कैसे हो सकती है। यदि माया से यह सृष्टि होती है, तो हे महावीरस्वामी आपके मत के विरोधियों की माता ही वन्ध्या है। अनेक को एकात्मक भी उन्हें मानना पड़ता है, और अद्वय को द्वयात्मक भी। इसके अन्यथा वाचकवाच्यभाव की कल्पना में आपके मत के विरोधियों की प्रतिमा का प्रमाद ही कहलायेगा।)

द्वितीय महावीरस्वामीस्तोत्र में भी महावीर के प्रति कवि की अकुण्ठित आस्था प्रकट हुई है। दोनों ही स्तोत्रों में परमत के प्रति असहिष्णुता खटकने वाली है। पहले स्तोत्र में

---

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. १०२-१०७

कहा है - 'जिन त्वदाज्ञामवमन्यते यः स पातकी नाथ पिशाचकी वा', (२१) - हे जिन आपकी आज्ञा की अवज्ञा करने वाला पातकी है या पिशाच है। द्वितीय स्तोत्र में भी कवि इस बात को दोहराता है कि जिन धर्म के मार्ग के अतिरिक्त अन्य मार्ग से साधना करने वालों के लिये मोक्ष नहीं है 'तथापि ते मार्गमनापतन्तो न मोक्ष्यमाणा अपि यान्ति मोक्षम्' (१४)। वेदान्त के जिस अद्वैत मत का खण्डन कवि ने किया है, उसी की सिद्धि महावीर स्वामी के स्वरूप में वह स्वयं ही करता है -

यत्र यत्र समये यथा तथा योऽसि सोऽस्यभिधया यया तया।
वीतदोषकलुषः स चेद् भवानेक एव भगवन्नमोऽस्तु ते।। (३१)

## भूपालकवि

भूपालकवि ११-१२ शताब्दी के कवि माने गये हैं। इनका नामोल्लेख मात्र मिलता है। कवि परिचय नहीं मिलता। 'जिनचतुर्विंशिकास्तोत्र' उन्होंने कब और कहाँ लिख इसका भी कोई संकेत नहीं मिलता।

## जिनचतुर्विंशतिका[1]

इस स्तोत्र में २६ पद्य हैं इनमें दर्शन की महत्ता ख्यापित करते हुए जिन प्रतिमा दर्शन को लौकिक और पारलौकिक अभ्युदयों का कारण बतलाया है -

श्रीलीलायतनं महीकुलगृहं कीर्तिप्रमोदास्पदं
वाग्देवी रतिकेतनं जयरमा क्रीडानिधानं महत्।
स स्यात्सर्वमहोत्सवैकभवनं यः प्रार्थितार्थप्रदं
प्रातः पश्यति कल्पपादपदलच्छायं जिनांघ्रिद्वयम्।।

जो मनुष्य प्रतिदिन प्रातःकाल के समय जिनेन्द्र भगवान् के दर्शन करता है, वह बहुत ही सम्पत्तिशाली होता है। पृथ्वी उसके वश में रहती है, उसकी कीर्ति सब ओर फैल जाती है, वह सदा प्रसन्न रहता है। उसे अनेक विद्याएं प्राप्त हो जाती हैं, युद्ध में उसकी विजय होती है, अधिक क्या उसे सब उत्सव प्राप्त होते हैं -

स्वामिन्नद्य विनिर्गतोऽस्मि जननीगर्भान्धकूपोदरा-
दद्योद्घाटितदृष्टिरस्मिफलवज्जन्मास्मि चाद्यस्फुटम्।
त्वमद्राक्षमहं यदक्षयपदानन्दाय लोकत्रयी
नेत्रेन्दीवरकाननेन्दुममृतस्यन्दि प्रभाचन्द्रिकम्।।

१. काव्यमाला सप्तम गुच्छक पृ. २६-३०

भूपालकवि ने वीतराग के मुख को त्रैलोक्यमंगलनिकेतन बतलाया है। इस स्तवन पर सबसे पुरानी टीका पं. आशाधर की है।

जैन परम्परा के अन्य स्तोत्रों में आचार्य जिनप्रभ का पार्श्वनाथस्तव, श्री गौतमस्वामी-स्तोत्र तथा सिद्धान्तागमस्तोत्र, कमलप्रभ का जिनपञ्जरस्तोत्र, उपाध्याय अमरमुनि का महावीरस्तोत्र, जिनप्रभाचार्यविरचित श्रीवीरस्तव, जिनप्रभसूरि के तीन स्तोत्र- चतुर्विंशति-जिनस्तव, पार्श्वस्तव तथा श्रीवीरनिर्वाणकल्याणकस्तव आदि उल्लेखनीय हैं। तिलकमञ्जरीकार महाकवि धनपाल के भाई शोभन मुनि ने चतुर्विंशतिजिनस्तुतिः की रचना की है, जिसमें शार्दूलविक्रीडित, स्रग्धरा तथा दण्डक छन्दों में ९६ पद्य हैं तथा सभी पद्यों में द्वितीय और चतुर्थ पंक्तियों में यमक के द्वारा वर्णविन्यास एक सा रखते हुए कवि ने चित्रकाव्य रचना की विचित्र चातुरी प्रकट की है। जिनप्रभ के सिद्धान्तागमस्तव में जैन दर्शन की पारिभाषिक शब्दावली का प्रत्येक पद्य में प्रचुर प्रयोग है, जिसके कारण यह बिना टीका के समझा नहीं जा सकता है। जिनवल्लभसूरि का श्रीमहावीरस्वामीस्तोत्र भाषासम अलंकार का आकर्षक प्रयोग है। इसका प्रत्येक पद्य संस्कृत तथा प्राकृत दोनों भाषाओं में समानतया व्यवहार्य है। जिनप्रभाचार्य का श्रीवीरस्तव विविध छन्दों के उदाहरण प्रस्तुत करता है, प्रत्येक पद्य में छन्द का नाम भी कवि ने श्लेष के द्वारा सार्थक रूप में समाविष्ट कर दिया है।

## उपसंहार

विश्व की किसी भी भाषा में स्तोत्र साहित्य इतना समृद्ध नहीं है, जितना संस्कृत में। वस्तुतः भावप्रवणता तथा अनुभूति की गहनता जितनी स्तोत्रों की विधा में संस्कृत कवियों ने प्रकट की, उतनी अन्य किसी विधा में नहीं। इसके साथ ही स्तोत्रसाहित्य में भारतीय जीवनदर्शन, आचार-विचार और चिन्तन को भी अभिव्यक्ति मिली। सभी धार्मिक सम्प्रदायों के स्तोत्र संस्कृत में मिलते हैं, तथा धार्मिक सहिष्णुता और विभिन्न देवों की पूजा, उपासना में अन्तर्निहित एक अद्वैत तत्त्व का भी बोध स्तोत्रकाव्य कराते हैं। कुछ स्तोत्रकाव्यों में देवता के प्रति समर्पण और विनय की पराकाष्ठा है, तो कुछ में कवियों ने अपने उपास्य को उपालम्भ भी चुभते हुए दिये हैं। स्तोत्रकाव्य ईश्वर-तत्त्व के मनुष्य जीवन में नैकट्य तथा उसकी उपस्थिति का जीवन्त अनुभव हमें देते हैं।

## बौद्ध स्तोत्रकाव्य

स्तोत्रकाव्य की वैदिक परम्परा के पश्चात् बौद्ध स्तोत्रों की परम्परा सर्वप्राचीन कही जा सकती है। यद्यपि हीनयान में बुद्ध की पूजा, भक्ति तथा स्तुति की परम्परा न थी, पर महायान के विकास से पूजा, भक्ति और स्तुति को बौद्ध धर्म में भी अपनाया गया और बौद्ध भिक्षु स्तुतियों या स्तोत्रकाव्यों का प्रयोग और प्रणयन करने लगे।

'गण्डीस्तोत्रगाथा' को डा. कीथ ने अश्वघोषरचित माना है।[१] छन्दो-नैपुण्य की दृष्टि से यह रचना अत्यन्त प्रभावशाली है। कीथ के उल्लेख के अनुसार इस रचना को उपयोग काष्ठ की एक लम्बी पट्टी को मुद्गर से पीटते हुए बौद्ध महायान परम्परा में जो सन्देश भक्तों तक पहुँचाया जाता था, उसका उसमें निर्वचन है[२]। यह रचना गेय है।

## मातृचेट

बौद्ध स्तोत्रकारों में मातृचेट का नाम सर्वाधिक आदर के साथ लिया जाता है। तारानाथ के अनुसार वे एक ऐश्वर्यशाली ब्राह्मण के पुत्र थे, जिनका मूल नाम संघगुह्य था। इनका समय महाराज चन्द्र का राज्यकाल बताया गया है। चन्द्र राजा बिन्दुसार का भतीजा तथा उत्तराधिकारी था। मातृचेट का जन्मनाम काल था, अपत्यभक्ति के कारण इन्हें मातृचेट तथा पितृचेट इन दोनों नामों से पुकारा जाने लगा।[३] ये विवरण तारानाथ के अनुसार है, जब कि आधुनिक विद्वानों में से कुछ का मत है कि दुर्गा अथवा काली के प्रति मातृभक्ति के कारण इनका नाम मातृचेट पड़ा होगा। बौद्ध तन्त्र में भी मातृचेट का नाम बड़ा प्रसिद्ध है।[४]

तारानाथ के अनुसार मातृचेट के रचे हुए बौद्ध स्तोत्र उस काल में इतने लोकप्रिय हो चुके थे कि घर-घर में इनका गायन होता था तथा गली-गली में लोकगायक इन्हें गाते फिरते थे। कनिष्क ने मातृचेट को अपनी राजसभा में आमन्त्रित किया था, पर वार्धक्य के कारण मातृचेट राजा का अनुरोध न मान सके, तथा कनिष्कलेख नाम से एक लघुकाव्य कनिष्क को उन्होंने लिख कर भेजा, जिसके प्रभाव से राजा बौद्ध हो गया।[५] इस घटना की सत्यता ऐतिहासिक दृष्टि से निर्विवादतया प्रमाणित है और इसी से मातृचेट का काल-निर्धारण भी किया जा सकता है।

**रचनाएं** - मातृचेट की निम्नलिखित रचनाओं का उल्लेख मिलता है- वर्णनार्ह-वर्णन, सम्यक्बुद्धलक्षणस्तोत्र, त्रिरत्नमङ्गलस्तोत्र, एकोत्तरीस्तोत्र, सुगतपञ्चत्रिरत्नस्तोत्र, मिश्रकस्तोत्र, चतुर्विपर्ययकथा, कलियुगपरिकथा, आर्यतारादेवीस्तोत्र, मतिचित्रगीति, चतु:शतक, अध्यर्धशतक आदि।[६]

## नागार्जुन

नागार्जुन शून्यवाद के प्रमुख प्रतिष्ठापक थे। उन्होंने चार स्तोत्रों की रचना की। इस

१. **संस्कृत साहित्य का इतिहास** : ए.बी.कीथ, हिन्दी अनु.-मंगलदेव शास्त्री, पृ. ६६
२. वही।
३. **बौद्धसंस्कृतकाव्यसमीक्षा** : डा. रामायणप्रसाद द्विवेदी, पृ. २३७-३८
४. वही, पृ. २३८-३९
५. वही, पृ. २३९-४०
६. वही, पृ. २४०

कृति का नाम -'चतुःस्तव' है। इसके दो स्तोत्र संस्कृत में उपलब्ध हैं - (१) निरौपम्यस्तवः तथा (२) अचिन्त्यस्तवः। यद्यपि सामान्यजन शून्य को अभावात्मक मानते हैं तथापि नागार्जुन के स्तोत्र में आस्तिकता के दर्शन होते हैं -

नाभयो नाशुचिः काये क्षुत्तृष्णा सम्भवो न च।
त्वया लोकानुवृत्त्यं दर्शिता लौकिकी क्रिया।।
नित्यो ध्रुवः शिवः कायस्तव धर्ममयो जिनः।
विनेयजनहेतोश्च दर्शिता निर्वृतिस्त्वया।।

अन्य बौद्ध स्तोत्रों में वैदिक काव्य तथा वैदिक परम्पराओं के समावेश के कारण 'परमार्थसङ्गीति', तथा धार्मिक कृत्यों के प्रतिपादन के कारण 'सप्तबुद्धस्तोत्र' भी महत्त्वपूर्ण माने गये हैं। अमृतानन्द की 'नेपालीयदेवताकल्याणपञ्चविंशतिका' स्रग्धरा छन्द में रची गयी है। इसमें स्वयम्भू, बोधिसत्त्व तथा वैदिक परम्परा के देवताओं के साथ-साथ नेपाल के विभिन्न तीर्थस्थलों, चैत्यों आदि की भी स्तुति है।

बौद्ध परम्परा में तारा देवी का तान्त्रिक तथा धार्मिक दृष्टि से आराधन प्रचलित रहा है। सर्वज्ञमित्र के स्तोत्र के अतिरिक्त 'आर्यतारानामस्तोत्रशतकस्तोत्र' में तारा देवी के १०८ नामों के कथन के साथ उनकी स्तुति की गयी है। 'एकविंशतिस्तोत्र' में भी देवी तारा की ही स्तुति है। चन्द्रगोमिन् के नाम से भी 'तारासाधकशतक' नामक स्तुतिकाव्य का उल्लेख मिलता है।

रामचन्द्रकविभारती बंगाल के ब्राह्मण थे, जिन्होंने वि.सं. १३०२ (१२४५ ई.) में लंका जाकर बौद्ध धर्म स्वीकार किया। इन्होंने 'भक्तिशतक' नामक स्तोत्र की रचना की थी। यद्यपि इस काव्य में बुद्ध की स्तुति है, पर वैदिकस्तोत्र-परम्परा का प्रभाव तथा पौराणिक आख्यानों का भरपूर उपयोग यहाँ देखा जा सकता है।

## अष्टमहास्थानचैत्य

अष्टमहास्थानचैत्य बौद्ध धर्म की परम्परा से प्रभावित होकर लिखा गया मात्र पाँच पद्यों का एक वर्णनात्मक लघुकाव्य है, जिसके रचयिता कान्यकुब्जनरेश सुप्रसिद्ध नाटककार सम्राट् हर्षदेव हैं। श्रीहर्ष यह काव्य लिखकर चीनी यात्री हुएनसांग को दिया था- ऐसा उल्लेख मिलता है।[1]

इस काव्य में बौद्धमतावलम्बियों के आठ तीर्थस्थानों या चैत्यों का वर्णन और स्तवन किया गया है।

---

१. इंडियन काव्य लिटरेचर : ए.के. वार्डर, खण्ड-४, पृ. ६५

ये चैत्य भगवान् बुद्ध के जीवनचरित से संबद्ध रहे हैं। ऐसा अनुमान किया जा सकता है कि सम्राट् हर्ष बौद्ध धर्म के प्रभाव में आने के पश्चात् इन आठ चैत्यालयों की तीर्थयात्रा के लिये गये हों, और उनके दर्शन करने के पश्चात् उन्होंने श्रद्धाभाव से यह काव्य लिखा हो। इस काव्य का तीसरा पद्य बृहत्तर भारत के स्वरूप को हमारे सामने रखता है, जिसमें कश्मीर, चीन, लंका, लाट, उड्र, सिन्धु, नेपाल, पौण्ड्र, कामरूप, कलशवरपुर, कांची और सौराष्ट्र का एक साथ उल्लेख है। अंतिम पद्य में इन सभी पावन स्थलों की वंदना है।

## जातकस्तव

जातकस्तव भी बौद्ध परम्परा में रचा हुआ लघुकाव्य है, जिसके कर्ता सुप्रसिद्ध बौद्ध पंडित ज्ञानयशस् हैं। ज्ञानयशस् की तिथि अज्ञात है। इनकी केवल यही एक रचना प्राप्त हुई है, जिसमें शार्दूलविक्रीडित छन्दों में बीस पद्य हैं। प्रत्येक पद्य में किसी न किसी जातक कथा का उल्लेख करते हुए इसके नायक बोधिसत्त्व की प्रशंसा की गयी है।[1]

## सम्राट् हर्ष

सम्राट् हर्ष ने २४ श्लोकान्तक सुप्रभातस्तोत्र लिखा है। आचार्य बलदेव उपाध्याय का मत है कि कुछ बौद्धस्तोत्र हर्षवर्धन रचित भी हैं, जो सम्भव है उनके अन्तिम वर्षों में लिखे गये हों। हर्ष का दूसरा स्तोत्र 'अष्टामहाश्रीचैत्यस्तोत्र है।

## सर्वज्ञमित्र

सर्वज्ञमित्र ने आर्यतारास्तोत्र (**स्रग्धरास्तोत्र**) की रचना की है जिसमें महायान-सम्प्रदाय में मातृदेवी और रसादेवी के रूप में नितान्त लोकप्रिय तारा देवी की स्तुति में निबद्ध एक रमणीय स्तोत्र है। इसकी रचना के विषय में एक आख्यान प्रसिद्ध है कि सर्वज्ञमित्र ने किसी ब्राह्मण की कन्या के विवाहार्थ धनसंग्रह करने के लिए अपने को किसी राजा के हाथ बेच डाला। वह राजा अनेक लोगों के साथ इनकी भी बलि देने लगा। तब इस स्तोत्र की रचना कर तारादेवी की दया से सर्वज्ञ ने सब जीवधारियों की रक्षा की।

इस आख्यान से यह प्रमाणित होता है कि इस स्तोत्र में न केवल भक्तिभावना ही है प्रत्युत तान्त्रिक चमत्कार भी है।

सर्वज्ञमित्र का समय आठवीं शती वि. का उत्तरार्ध (आठवीं श.ई. का पूर्वार्ध) है।[2] कल्हण ने राजतरङ्गिणी में इनका उल्लेख किया है।

---

१. वही, पृ. १४४

२. **बौद्धसंस्कृतकाव्यसमीक्षा**, पृ. २८७

द्वादश अध्याय

# परवर्ती गीतिकाव्य

अमरुक, भल्लट और भर्तृहरि आदि श्रेष्ठ मुक्तक कवियों की चर्चा अध्याय-४ में की गयी है। इन कवियों ने मुक्तककाव्य को महाकाव्यवत् प्रतिष्ठा दी। इनके पश्चात् संस्कृत में मुक्तककाव्य या गीतिकाव्य का विकास निरन्तर होता रहा तथा मुक्तक के क्षेत्र में नयी विधाएं और प्रवृत्तियां पनपती रहीं। भर्तृहरि के शतकों की परम्परा का अनुवर्तन करते हुए अनेक कवियों ने उपदेशपरक, निर्वेदपरक या शृङ्गारपरक शतक काव्य लिखे। इनमें से एक कवि (घनदराज) जैसे कवियों ने तो भर्तृहरि के शतकों के नाम यथावत् रखते हुए तीन शतक एक साथ ही लिखे। कतिपय अलंकार- जैसे स्वाभावोक्ति तथा अन्योक्ति भी मुक्तक-परम्परा को नये आयाम देने में सहायक हुए। एक दृश्य, वस्तु या जीवन के एक क्षण की अनुभूति को एक पद्य में बांधने की कला को स्वभावोक्ति अलंकार की परिकल्पना ने बल दिया। दूसरी ओर अन्योक्ति अलंकार के माध्यम से संस्कृत कवियों ने अप्रस्तुत के बहाने से प्रस्तुत को कहने, अपने समय के समाज पर प्रतिक्रिया व्यक्त करने तथा समकालीन जीवन की प्रकारान्तर से छवि अंकित करने का अवसर पाया। अनेक गीतिकाव्य में कवि समाज के सामने उपदेशक, द्रष्टा या सन्त के रूप में भी उपस्थित हुआ। उसने अपने समय के समाज को सीधे सम्बोधित किया। कुछ कवियों ने तो अपने समय के सामाजिक, राजनीतिक, और धार्मिक जीवन का यथार्थ चित्र ही अपने मुक्तकों या लघुकाव्यों के द्वारा प्रस्तुत कर दिया। ऐसे कवियों में क्षेमेन्द्र अग्रणी हैं।

संस्कृत के अनेक मुक्तक कवि के अन्तर्मन की अनुभूति की गहरी अभिव्यक्ति प्रस्तुत करते हैं। कवि की अपनी मनोव्यथा, जीवन का उल्लास और उदात्त अनुभव भी एक छोटे से पद्य में इस प्रकार व्यक्त हो जाता है कि वह महाकाव्यात्मक बोध देता है।

रागकाव्य, स्तोत्र तथा सुभाषित जैसी विधाएं मुक्तक के ही रूप हैं, किन्तु इनकी परम्परा को देखते हुए इस ग्रन्थ में इन तीनों विधाओं पर स्वतंत्र अध्यायों में विवेचन किया गया है। अवशिष्ट परवर्ती गीतिकाव्यों तथा लघुकाव्यों का विवेचन यहां प्रस्तुत है।

## शृङ्गारतिलक

शृङ्गारतिलक ३१ पद्यों की रम्य रचना है, जिसका कर्तृत्व कालिदास पर आरोपित किया जता है, पर भाषा-शैली और अभिव्यक्ति के भेद को देखते हुए यह विक्रमादित्य के समकालिक महाकवि कालिदास की कृति नहीं कही जा सकती।

नाम के अनुरूप शृङ्गारतिलक में कवि की शृंगारित मनोवृत्ति प्रकट हुई है। वर्ण्य विषय के केन्द्र में मुग्धा नायिका और उसका सौन्दर्य और विलास है। आंतरिक सौंदर्य की अपेक्षा कवि की दृष्टि हाव, हेला,, विभ्रम आदि पर अधिक लगी हुई है और तदनुरूप उसकी भाषा में भी चुलबुलापन और वक्रोक्ति का पैनापन है। एक उदाहरण देखें -

**इन्दीवरेण नयनं मुखमम्बुजेन**
**कुन्देन दन्तमधरं नवपल्लवेन।**
**अङ्गानि चम्पकदलैः प्रविधाय वेधा**
**कान्ते कथं घटितवानुपलेन चेतः।**

(हे कान्ते, तुम्हारा मुख कमल से, नयन नीलकमल से, दांत कन्दकली से, अधर नवपल्लव से तथा शेष अंग चम्पक से बनाकर इतने कोमल पदार्थों का उपयोग करने के पश्चात् - विधाता ने केवल हृदय ही पत्थर का क्यों बना डाला?)

कुछ पद्यों में मुग्धा, प्रगल्भा, खण्डिता और कलहान्तरिता नायिकाओं की उक्तियां या स्थितियां हैं, तो कुछ में स्वैरिणी नायिकाओं की निर्मर्याद रति की भी विवृति है। इस काव्य में शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका, मालिनी, मन्दाक्रान्ता, वियोगिनी, आदि विविध दन्दों का प्रयोग किया गया है।

इस काव्य के कर्ता कोई परवर्ती कालिदास हो सकते हैं, जिनका समय अनिश्चित है।

## मयूर : मयूराष्टक :

मयूर कवि के सूर्यशतक पर विवेचन इस ग्रन्थ के चतुर्थ अध्याय के मुक्तककाव्य-विषयक शतककाव्य में किया गया है। अनुश्रुतियों के अनुसार मयूर, बाण, मातङ्ग-दिवाकर तथा धावक आदि कवि कान्यकुब्ज के महाराज श्रीहर्ष (सातवीं शताब्दी) की सभा को सुशोभित करते थे।

मयूराष्टक में आठ शृङ्गारपरक पद्य हैं। सभी पद्य स्रग्धरा छन्द में हैं। पूरे अष्ठक में कवि ने अभिसारिका नायिका का ही वर्णन किया है, जो अपने प्रिय से समागम कर के वापस आ रही है। सौन्दर्य तथा लालित्य की दृष्टि से सभी पद्य हृद्य और निरवद्य हैं। स्रग्धरा छन्द का प्रवाह रमणीय है तथा वैदर्भी रीति का वचोविन्यास भी मनोहारी है। उदाहरण के लिए -

**एषा का स्तनपीठभारकठिना मध्ये दरिद्रावती**
**विभ्रान्ता हरिणी विलोलनयना सन्त्रस्तयूथोद्गता।**
**अन्तः स्वेदगजेन्द्रगण्डगलिता संलीलया गच्छति**
**दृष्ट्वा रूपमिदं प्रियाङ्गगहनं वृद्धोऽपि कामायते।।**

## दुर्लभ : ऋतुवर्णन

कालिदास के ऋतुसंहार के पश्चात् ऋतुवर्णन पर लिखी गयी दुर्लभ कवि का ऋतुवर्णन गीतिकाव्य के क्षेत्र में उल्लेख्य रचना है। ऋतुसंहार की भांति इसमें भी छः सर्गों में छः ऋतुओं का वर्णन किया गया है। कवि का देशकाल अज्ञात है।

दुर्लभ कवि का समय अनिर्णीत है। ये सम्भवतः कश्मीर के थे। ऋतुसंहार से इस काव्य की भिन्नता इस बात में है कि आरम्भ ग्रीष्मवर्णन से न करके शरद्वर्णन से किया गया है। कालिदास की ही भांति वर्णनों में प्रणय तथा शृङ्गार का पुट मिला हुआ है। भारतीय वसुन्धरा की नैसर्गिक सुषमा पर कवि ने तल्लीन होकर विहगावलोकन किया है। पदावली प्रसन्न है तथा वाक्यविन्यास प्रांजल। उपमाओं का प्रयोग परम्पराश्रित होते हुए भी सटीक है। शरद्वर्णन का एक पद्य द्रष्टव्य है –

अन्तःसुशीतं बहिरुष्णमुत्तमं सुहंसरावं कमनीयपङ्कजम्।
विराजते मानसमम्बुदक्षये प्रसन्नमन्तर्मुनिमानसं यथा।। (१९)

## अन्योक्तिमुक्तालता : महाकवि शम्भु

भल्लटशतक के पश्चात् 'अन्योक्तिमुक्तालता' अन्योक्तिप्रधान काव्य की परम्परा में महत्त्वपूर्ण रचना है। इसके रचयिता कहाकवि शम्भु भी भल्लट की ही भांति कश्मीर के थे, और सुप्रसिद्ध शासक हर्षदेव (११०८९-११०१ ई.) के आश्रय में थे। (महाकवि मङ्ख श्रीकण्ठचरित के कर्ता) ने शम्भु का महाकवि के रूप में स्मरण किया है तथा उनके सुपुत्र आनन्द की भी विविध शास्त्रों के ज्ञाता के रूप में प्रशंसा की है (श्रीकण्ठचरित २५।९७)।

भल्लटशतक की भांति अन्योक्तिमुक्तालता में विभिन्न क्षेत्रों से उठायी गयी १०८ अन्योक्तियां हैं।

शम्भु के काव्य पर भल्लट का प्रभाव स्पष्ट है। इनकी अन्योक्तियों में भी उसी प्रकार व्यंग्य का तीखापन और विसंगतियों पर कटाक्ष है। भल्लट के काव्य की सहजता और प्रासादिकता के स्थान पर इनमें कहीं-कहीं शैली का चमत्कार दिखाने की आयासजन्य प्रवृत्ति भी है। हार गूंथने वाले को सम्बोधित करते हुए कवि कहता है –

उत्फुल्लैर्बकुलैर्लवङ्गमुकुलैः शेफालिकाकुड्मलै-
र्नीलाम्भोजकुलैस्तथा विचकिलैः क्रान्तं च कान्तं च यत्।
तस्मिन् सौरभधाम्नि दाम्नि किमिदं सौगन्ध्यवन्ध्यं मुधा
मध्ये मुग्ध कुसुम्भगुम्भसि भवेन्नैवैष युक्तः क्रमः।। (५)

(अरे मालाकार! सौरभ का आगार जो हार उत्फुल्ल मौलसिरी के फूलों से, लवङ्ग की कलियों से, शेफालिका के कुड्मलों और नीलकमलों के खिले फूलों से गूंथा हुआ सुन्दर

है, उसके बीच अरे भोले, यह गन्धहीन कुसुम्भ क्यों गूंथे दे रहा है? यह तो कोई अच्छी रीति नहीं है।)

कवि शम्भु ने स्रग्धरा तथा शार्दूलविक्रीडित छन्दों में अन्योक्तियां अधिक लिखी हैं, वसन्ततिलका और मन्दाक्रान्ता का भी प्रयोग किया है। भल्लट की तुलना में विषयगत नवीनता के स्थान पर पदावली का लालित्य और कोमलता उनमें अधिक है। भाषा में बन्ध की गाढ़ता और शैथिल्य दोनों का वाच्य के अनुरूप समान निर्वाह वे कर सके हैं।

उदाहरण के लिये -

**कुञ्जे कोरकितं करीरतरुभिर्द्रेक्काभिरुन्मुद्रितं**
**यस्मिन्नङ्कुरितं करञ्जविटपैरुन्मीलितं पीलुभिः।**
**तस्मिन् पल्लवितोऽसि किं वहसि किं कान्तामनोवागुरा-**
**भङ्गीमङ्ग लवङ्गभङ्गमगमः किं नासि कोऽयं क्रमः।।** (४३)

(हे लवंग, जिस कुंज में करीर के पेड़ पनप रहे हैं, जहां द्रेक फूल रहे हैं, जहां करंज के झाड़ों में अंकुर फूट रहे हैं, और पीलु विकसित हो रहे हैं, वहां तुम क्यों व्यर्थ में खिल रहे हो? क्यों व्यर्थ ही रमणियों का मन बींधने वाली भंगिमाएं दिखा रहे हो? यह तुम्हारी-कैसी रीति? तुम टूट क्यों नहीं जाते?)

निश्चय ही भल्लट में कवि शम्भु की अपेक्षा अर्थगौरव अधिक है, शम्भु ने भल्लट का अनुकरण किया है, और अपनी प्रतिभा सानुप्रास पदावली के विन्यास में अधिक खर्च की है। विषय-वस्तु की दृष्टि से उनकी अन्योक्तियों में नवीनता कम है।

## राजेन्द्रकर्णपूर

'राजेन्द्रकर्णपूर' महाकवि शम्भु की ही दूसरी रचना है, जिसमें उन्होंने राजा हर्ष की प्रशस्ति में कविता के कर्णपूर प्रस्तुत किये हैं। इस प्रशस्तिकाव्य में कुल ७५ पद्य हैं।

राजा हर्ष (१०८९ ई. - ११०१ ई.)। के चरित्र का वर्णन कल्हण की राजतरङ्गिणी में भी विस्तार से प्राप्त होता है, जिसके अनुसार वह प्रतापी और शूरवीर राजा था, पर अपने अपकर्षकाल में वह इतना पतित हो गया था कि कश्मीर में उसने त्राहि-त्राहि मचा दी थी। इस दृष्टि से यह प्रशस्तिकाव्य ऐतिहासिक बोध तथा तथ्यात्मकता से दूर है। इसमें कवि ने अपने आश्रयदाता की प्रशंसा में धरती-आकाश एक कर दिया है, यहां तक कि कश्मीर के इस राजा की केरल पर विजय भी उसने दिखा दी है। संभव है कि महाकवि शम्भु ने इस काव्य की रचना उस समय की हो, जब राजा हर्ष का चारित्रिक पतन नहीं हुआ था, और वह अपने उन सद्गुणों के कारण चर्चित था, जिनके लिये कल्हण ने भी उसकी भूरि-भूरि सराहना की है।

शम्भु की भाषा में अनुप्रासों की झंकार है, शैली में सरसता, सहजता और प्रासादिकता है, तथा अर्थालंकारों की भी छटा उन्होंने प्रचुर रूप से प्रकट की है। हर्ष के आगे नल, दिलीप, रघु तथा राम तक को विस्मृतप्राय दिखाते हुए वे कहते हैं -

> यो वैरिष्वनलो नलो वसुमतीदीपो दिलीपोऽथ सो
> यो मानेन पृथुः पृथुर्जगति यो निर्लाघवो राघवः।
> यः कीर्तौ भरतो रतो नृपगुणैर्यः शन्तनुः शन्ततुः
> सञ्जाते त्वयि कस्य न क्षितिपते सर्वेऽपि ते विस्मृताः।। ५१

## क्षेमेन्द्रकृत चतुर्वर्गसङ्ग्रह, चारुचर्या आदि

महाकवि क्षेमेन्द्र का जीवन-परिचय महाकाव्यविषयक अध्याय में दिया जा चुका है। इनके चतुर्वर्गसङ्ग्रह तथा चारुचर्या नीतिपरक मुक्तक के अंतर्गत रखे जा सकते हैं। चतुर्वर्गसङ्ग्रह में चार परिच्छेद हैं, जिनमें क्रमशः पुरुषार्थचतुष्टय (धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष) का निरूपण है। धर्मविषयक प्रथम परिच्छेद में २७, अर्थविषयक द्वितीय परिच्छेद में २५, कामविषयक तृतीय में तथा मोक्षविषयक चतुर्थ परिच्छेद में कुल पद्य हैं। चारों परिच्छेदों में विभिन्न छन्दों का प्रयोग हुआ है। इस काव्य में क्षेमेन्द्र ने सरल और प्रांजल शैली में चारों पुरुषार्थों के मानव-जीवन में महत्त्व का प्रतिपादन किया है। मूल उद्देश्य उपदेशपरक होते हुए भी कथ्य को सरस तथा आकर्षक बनाये रखने में कवि सफल हुआ है।

प्रथम परिच्छेद में धर्म के विभिन्न अंगों-सत्य, अहिंसा, पवित्रता, दान, शान्ति, वैराग्य आदि के स्वरूप को अनाविल रूप में प्रस्तुत करते हुए महाकवि ने मनुष्य के व्यक्तित्व को समुन्नत बनाने का प्रशस्त पथ दिखाया है -

> तप्तैस्तीव्रव्रतैः किं विकसति करुणास्यन्दिनी यद्यहिंसा
> किं दूरैस्तीर्थसारैर्यदि शमविमलं मानसं सत्यपूतम्।
> यत्नादन्योपकारैः प्रसरति यदि धीर्दानपुण्यैः किमन्यैः
> किं मोक्षोपाययोगैर्यदि शुचिमनसामच्युते भक्तिरस्ति।। (१।२७)

(यदि मनुष्य के मन में करुणा का प्रवाह बहाने वाला अहिंसा का भाव है, तो उसे तीव्र व्रत करने की क्या आवश्यकता? यदि मन शम से निर्मल तथा सत्य से पूत है, तो दूर-दूर के तीर्थ करने की क्या आवश्यकता? यदि बुद्धि परोपकार में प्रवृत्त होती है, तो दानपुण्य के दिखावे से क्या? यदि पवित्र मन वाले भक्त की विष्णु में भक्ति है, तो मोक्ष के उपायों की भी क्या आवश्यकता?)

वस्तुतः चतुर्वर्गसङ्ग्रह में क्षेमेन्द्र समाज के सामने एक शिक्षक के रूप में उभरते हैं। कबीर की भांति खरी-खरी कहने की उनमें क्षमता भरपूर है। अपने समय की सच्चाइयों

को बेबाक ढंग से प्रकट करते हैं। चतुर्वर्गसङ्ग्रह के द्वितीय परिच्छेद में अर्थ के माहात्म्य का विवरण इसी दृष्टि से दिया गया है -

**तावद् धर्मकथा मनोभवरुचिर्मोक्षस्पृहा जायते**
**तावत् तृप्तिसुखोदयेन न जनः क्षुत्क्षामकुक्षिः क्षणम्।**
**प्राप्ते भोजनचिन्तनस्य समये वित्तं निमित्तं विना**
**धर्मे कस्य धियः स्मरं स्मरति कः केनेक्ष्यते मोक्षभूः? (२।२४)**

(जब व्यक्ति भरपेट भोजन कर के तृप्त हो चुकता है, तभी धर्म की चर्चा हो सकती है, तभी कामप्रसंग में रुचि हो सकती है, और तभी मोक्ष के लिये स्पृहा जागृत होती है। यदि भोजन की चिंता लगी हो, और भोजन का साधन वित्त गांठ में न हो, तो फिर किसकी बुद्धि धर्म में प्रवृत्त होगी, कौन स्मर (कामदेव) का स्मरण करेगा और कौन मुक्तिमार्ग की ओर ताकेगा?)

चतुर्वर्गसङ्ग्रह के तृतीय परिच्छेद में भर्तृहरि के शृङ्गारशतक की भांति लालित्य तथा रागात्मकता है। स्त्री के लुभावने सौन्दर्य, विरह-व्यथा तथा मिलन के रोमांच और आनन्द का वर्णन कवि ने उसी प्रकार समर्थ और अभिप्रायगर्भित पदावली में किया है, जिस प्रकार पहले के परिच्छेदों में धर्म और अर्थ की अनिवार्यता का। तथापि तृतीय परिच्छेद में सौन्दर्यबोध तथा उपमाओं की छटा रमणीय है। उदाहरण के लिये -

**कुवलयमयी लोलापाङ्गे तरङ्गमयी भ्रुवोः**
**शशिशतमयी वक्त्रे गात्रे मृणाललतामयी।**
**मलयजमयी स्पर्शे तन्वी तुषारमयी स्मिते**
**दिशति विषमं स्मृत्या तापं किमग्निमयीव सा? (३।७)**

(जिस प्रिया की चंचल चितवन नीलकमल सी है, भौंहें तरंगों सी, मुख सौ चन्द्रमाओं के जैसा और देह मृणाललता सा है और जिसका स्पर्श चन्दनलता की तरह तथा मुस्कान हिमकणों जैसी शीतल है, वही प्रिया विरह में अग्नि जैसी क्यों हो जाती है, और उसकी स्मृति क्यों विषम ताप उत्पन्न करने लगती है?)

इस परिच्छेद में कुछ पद्यों में क्षेमेन्द्र ने गाहासतसई तथा सुभाषितों के शृङ्गारी कवियों की भांति दाम्पत्य तथा प्रणयजीवन के मधुर क्षणों का सजीव चित्रण प्रस्तुत किया है। उदाहरण के लिये प्रोषितभर्तृका नायिका के चिरकाल के पश्चात् अपने पति से मिलन का यह वर्णन -

**समायाते पत्यौ बहुतरदिनप्राप्यपदवीं**
**समुल्लङ्घ्याविघ्नागमनचतुरं चारुनयना।**

स्वयं हर्षोद्‌वाष्पा हरति तुरगस्यादरवती
रजः स्कन्धालीनं निजवसनकोणावहननैः।। (३।७८)

(बहुत दिनों के बाद घुड़सवार पति घर वापस आता है। उसे देखते ही चारुनयना गृहिणी की आंखों में हर्ष के आंसू भर आये हैं। वह बड़े आदर के साथ अपने आंचल से उस घोड़े के गले से धूल झाड़ रही है, जो उसके पति को घर तक ले कर आया है।)

चतुर्थपरिच्छेद में निर्वेद का भाव प्रधान है। सांसारिक सुखों की क्षणभंगुरता और विषयों की निस्सारता का प्रतिपादन कवि ने सारवती पदावली के द्वारा किया है। संक्षेप में चतुर्वर्गसङ्ग्रह क्षेमेन्द्र के द्वारा भर्तृहरि की शृङ्गार, वैराग्य तथा नीति के शतकों की परम्परा का उत्कृष्ट पल्लवन है, तथा यह एक यथार्थवादी रचनाकार के रूप में क्षेमेन्द्र की उनकी उज्ज्वल छवि को प्रस्तुत करता है।

**चारुचर्या :** चारुचर्या क्षेमेन्द्र का १०१ अनुष्टुप् पद्यों में रचित काव्य है, जिसमें मनुष्य के उत्तम आचरण की अनुशंसा की गयी है। क्षेमेन्द्र के अन्य काव्यों की ही भांति इस काव्य की भी समग्र परिकल्पना में एक मौलिकता है। प्रत्येक छन्द के पूर्वार्ध में सद्‌व्यवहार का उपदेश है और उत्तरार्ध में उसकी पुष्टि में कोई उत्तम प्राचीन दृष्टान्त। इसकी विशेष शैली के कारण क्षेमेन्द्र का प्रत्येक पद्य यहां सीधे हृदय में उतरता चला जाता है। क्षेमेन्द्र की शैली इतनी सरल और सहज है कि उनकी बात एक अत्यन्त सामान्य पाठक को भी उसी प्रकार हृदयंगम हो सकती है, जिस प्रकार प्रबुद्ध व्यक्ति को। छोटी-छोटी बातों पर उन्होंने बड़े दृष्टान्तों के द्वारा हमारा ध्यान आकृष्ट किया है। कुछ उदाहरण प्रस्तुत हैं -

पुण्यपूतशरीरः स्यात् सततं स्नाननिर्मलः ।
तत्याज वृत्रहा स्नानात् पापं वृत्रवधार्जितम्।। ३
न त्यजेद् धर्ममर्यादामपि क्लेशदशां श्रितः।
हरिश्चन्द्रो हि धर्मार्थी सेहे चाण्डालदासताम्।। १३
परप्राणपरित्राणपरः कारुण्यवान् भवेत्।
मांसं कपोतरक्षायै स्वं श्येनाय ददौ शिबिः।। २३

**दर्पदलन :** दर्पदलन भी क्षेमेन्द्र का उपदेशप्रधान काव्य है। इसका विभाजन विचारों में किया गया है। इसमें कुल सात विचार हैं, जिनमें कुल, धन, विद्या, रूप, शौर्य, दान और तप को मनुष्य के अहंकार के कारण के रूप में सोदाहरण प्रस्तुत करते हुए यह बताया गया कि मनुष्य इनसे होने वाले दर्प से अपने को कैसे बचाये। इसके साथ ही दर्प को उत्पन्न करने वाले कुल, धन, विद्या आदि का मिथ्या स्वरूप उद्‌घाटित करते हुए क्षेमेन्द्र ने वास्तविक कुल, रूप या विद्या के स्वरूप की भी इस काव्य में चर्चा की है। प्रत्येक चिार के अन्तर्गत कवि ने अत्यंत रोचक कथाएं उदाहरण के लिये प्रस्तुत की हैं। इन कथाओं में लोककथा का रस है, समाज की सच्ची प्रतिमा है और व्यंग्य की प्रखरता भी है।

क्षेमेन्द्र शैली के निपुण आचार्य हैं। विषय के अनुरूप भाषा को वे कहीं चुभती हुई बना देते हैं, कहीं सुकुमार पदावली के द्वारा मन को गुदगुदा देते हैं, तो कहीं शास्त्रनिष्ठ गंभीर वाक्यरचना के द्वारा चिन्तनप्रवाह को अनावृत कर देते हैं। लोकोक्तियों की बानगी तथा अनुप्रासों की झंकार ने उनकी रचना को अतिरिक्त आकर्षण से भर दिया है। उदाहरण के लिये -

अपि कुञ्जरकर्णादपि पिप्पलपल्लवात्।
अपि विद्युद्विलसिताद् विलोलं ललनामनः।। १।६२

(स्त्री का मन हाथी के कान से भी, पीपल के पत्ते से भी तथा बिजली की कौंध से भी अधिक चंचल हुआ करता है।)

दर्पदलन के द्वितीय विचार (धनविचार) में नन्द नामक कंजूस सेठ की कथा अर्थपिशाचों पर तीखा व्यंग्य है। नन्द अगले जन्म में कोढ़ी बनता है तथा अपने ही पुत्र के द्वारा भिक्षा मांगते हुए दुत्कारा और पीटा जाता है।

समस्त सातों विचार सुरुचिपूर्ण कथाओं के प्रस्तुतीकरण, बीच-बीच में शास्त्रचर्चा और सदुपदेश तथा कहीं पर प्रसाद-मधुरोक्ति तो कहीं गुरुतर तो कहीं लाघवान्वित वचोविन्यासवैदग्धी के कारण दर्पदलन संस्कृत काव्यों के बीच एक अनोखी कृति है।

**सेव्यसेवकोपदेश** : सेव्यसेवकोपदेश में कुल ६१ पद्य हैं। क्षेमेन्द्र ने इसमें स्वामी तथा भृत्य की दुःस्थिति का यथातथ्य विवरण दिया है। भृत्य की सेवाभावना तथा स्वामी के द्वारा पदे-पदे उसे दुत्कारे जाने की विडम्बनाओं को उन्होंने मार्मिक रूप में चित्रित किया है। सेवक के जीवन से क्षेमेन्द्र को सहानुभूति है -

भूमिशायी निराहारः शीतवातातपक्षतः।
मुनिव्रतोऽपि नरकक्लेशमश्नाति सेवकः।। -२०

भूमि पर सोता है, निराहार रहता है, सर्दी, गर्मी, हवा झेलता है - इस प्रकार सेवक मुनियों की भांति व्रत का पालन करता है पर भोगता है नरक का दुःख।

इस काव्य में क्षेमेन्द्र ने वस्तुतः सेवावृत्ति को ही धिक्कारते हुए मनुष्य की स्वतन्त्रता को महिमामण्डित किया है। वे पुनः भर्तृहरि के स्वर में स्वर मिलाते हुए कहते हैं -

भागीरथीतीरवनान्तरेषु फलावनम्रेषु महाद्रुमेषु।
क्षुत्तापतृष्णाशमनेषु सत्सु किं दैन्यसेवाव्यसनावमानैः।। -३१

सेवक को भी क्षेमेन्द्र का अन्त में यही उपदेश है -

राज्ञामज्ञतया कृतं यदनिशं दैन्यं तदुत्सृज्यतां
सन्तोषाम्भसि मृज्यतामपि रजः पादप्रणामार्जितम्।
सन्तोषः परमः पुराणपुरुषः संविन्मयः सेव्यतां
यत्स्मृत्या न भवन्ति ते सुमनसां भूयो भवग्रन्थयः।। -५८

(राजाओं के आगे अज्ञता के कारण जो हाथ पसारे, वह छोड़ दो। धनियों के पांव पकड़ने से लगी धूल को सन्तोष के जल से धो डालो। सन्तोष चैतन्यमय पुराणपुरुष है, इसका सेवन करो, जिससे फिर इस भवसागर की ग्रन्थियां तुम्हें न सताये।)

## बिल्हण : चौरपञ्चाशिका

यह काव्य भारतीय साहित्य की परंपरा में 'चौरसुरतपञ्चाशिका' तथा बिल्हणकाव्य के नाम से भी सुप्रसिद्ध है। इसके रचयिता बिल्हण कवि कहे गये हैं, जिनका विस्तृत परिचय इस खण्ड के ऐतिहासिककाव्यविषयक अध्याय में दिया गया है। तथापि एक परंपरा में इस काव्य के कर्ता वररुचि भी माने गये हैं, तो दूसरी परंपरा में चौर कवि।

इस काव्य की रचना के पीछे यह कथा है - 'बिल्हण की किसी राजकुमारी को शिक्षा देने के लिये नियुक्ति की गयी और दोनों में गुप्त प्रणय-संबंध स्थापित हो गये। जब राजा को इस बात का पता चला, तो उसने बिल्हण को मृत्युदण्ड दे डाला। फांसी पर लटकाने को ले जाये जाने के पूर्व बिल्हण ने इस काव्य की रचना की, जिसे सुनकर राजा ने उन्हें क्षमादान दे दिया।

यह कथा चौरपञ्चाशिका की पूर्वपीठिका में विस्तार से निरूपित है और इस पूर्वपीठिका के भी कश्मीरपाठ या औत्तराह पाठ तथा दाक्षिणात्य पाठों में अलग-अलग रूपांतर है। कश्मीरपाठ के अनुसार कवि की प्रिया अनहिलपत्तन के राजा वीरसिंह की पुत्री चन्द्रलेखा है, तो दाक्षिणात्य पाठ के अनुसार पञ्चाल के राजा मदनाभिराम की पुत्री यामिनीपूर्णतिलका। चौरपञ्चाशिका के एक टीकाकार राम तर्कवागीश (१७६८ ई.) इस कथा का व्यक्तिगत संबंध बिल्हण कवि से न मानकर चौरपल्ली के राजकुमार सुन्दर को इसका नायक मानते हैं। डा. बूल्हर ने इस कथा का विश्लेषण करते हुए कहा है कि गुजरात में चापोत्कटवंशीय राजा वीरसिंह ६२० ई. में दिवंगत हो चुका था, जबकि बिल्हण का समय इसके भी सौ वर्ष पश्चात् है। अतः बिल्हण कवि का सम्बन्ध इस कथा से जोड़ा जाना उचित नहीं है। इसके साथ ही यह तथ्य भी ध्यातव्य है कि बिल्हण ने अपने महाकाव्य 'विक्रमाङ्कदेवचरित' के अंतिम सर्ग में अपनी आत्मकथा दी है, उसमें इस प्रकार की किसी घटना का संकेत तक नहीं है। अतः यही संभावना अधिक लगती है कि कथानायक कोई अन्य है, बिल्हण ने फांसी पर लटकाये जाने के पूर्व की उसकी अनुभूतियों और प्रणयिनी के प्रति मृत्युपर्यन्त दुर्निवार आकर्षण को ले कर यह काव्य रचा।

चौरपञ्चाशिका में कुल पचास पद्य हैं और आश्चर्य का विषय है कि इसके अलग-अलग पाठों में कुल मिलाकर चार ही पद्य समान हैं।

इस काव्य के सभी पद्य उत्तम पुरुष एक वचन में नायक के मुख से कहलाये गये हैं, सर्वत्र प्रेयसी के साथ बिताये अंतरंग क्षणों की स्मृतियां सांद्र भावोच्छ्वास में ढल कर अभिव्यक्त हुई हैं। उत्कट शृङ्गार और मांसलता के उद्दाम आवेग को विरह और स्मृति के सुकमार तंतुजाल में निबद्ध कर प्रस्तुत करने की अनूठी कला का यह काव्य दिग्दर्शन कराता है। यह अनूठापन ही इसकी अत्यधिक लोकप्रियता का कारण रहा है। नायिका के अप्रतिम सौंदर्य, संस्कार और शील तथा राग और अभिनिवेश-सभी की स्मृतियाँ घनीभूत होकर जीवन के अंतिम क्षणों में नायक को सालती हैं। संपूर्ण काव्य में वसन्ततिलका वृत्त का वासंतिक सौरभ समाया हुआ है, तथा शैलीविज्ञान की दृष्टि से प्रत्येक पद्य के आरंभ में 'अद्यापि' (आज भी) की आवृत्ति स्मृतियों के सातत्य तथा भावतरंग की एकातानता को बनाये रखती है। नायिका के सौष्ठव और लीला, विलास तथा विच्छित्ति को व्यक्त करने के लिये सटीक विशेषणों और उपमाओं का प्रयोग कवि ने किया है। उदाहरणार्थ -

अद्यापि तां कनकचम्पकदामगौरीं
फुल्लारविन्दनयनां तनुरोमराजिम्।
सुप्तोत्थितां मदनविह्वललालसाङ्गीं
विद्यां प्रमादगुणितामिव चिन्तयामि।। (१)

वासगृह से राजपुरुषों द्वारा पकड़ कर ले जाये जाते समय नायिका की चेष्टाएं नायक के लिये अवर्णनीय बन जाती है -

अद्यापि वासगृहतो मयि नीयमाने
दुर्वारभीषणचरैर्यमदूतकल्पैः।
किं किं तया बहुविधं न कृतं मदर्थे
वक्तुं न पार्यत इति व्यथते मनो मे।। (३१)

नायक को रात्रि में शय्या पर सहसा छींक आती है, नायिका रूठी हुई है, वह संस्कारवश छींक के अशुभ के परिहार के लिये 'जीव' यह मांगलिक शब्द कहने को होती है, पर ओष्ठ मुद्रित कर अमंगल के परिहार के लिये कान में कनकपत्र ले कर रह जाती है -

अद्यापि तन्मनसि सम्परिवर्तते मे
रात्रौ मयि क्षुतवति क्षितिपाल पुत्र्या।

जीवेति मङ्गलवचः परिहृत्य कोपात्
कर्णे कृतं कनकपत्रमनालपन्त्या।। (११)

## आर्यासप्तशती

आर्याशप्तशती के कर्ता गोवर्धन बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के आश्रय में रहे थे। राजा लक्ष्मणसेन के सभागृहद्वार की शिला पर निम्नलिखित पद्य उत्कीर्ण होने की सूचना मिलती है -

**गोवर्धनश्च शरणो जयदेव उमापतिः।**
**कविराजश्च रत्नानि समितौ लक्ष्मणस्य च।।**

गोवर्धन ने स्वयं भी अपना परिचय प्रकट करते हुए अपने पिता का नाम नीलाम्बर बताया है, जो उनके अनुसार उशना (शुक्राचार्य) के समान कवि थे (आर्या-३८)। इसके साथ ही उन्होंने अपने आश्रयदाता लक्ष्मणसेन की प्रशंसा करते हुए भी कहा है -

**सकलकलाः कल्पयितुं प्रभुः प्रबन्धस्य कुमुदबन्धोश्च।**
**सेनकुलतिलकभूपतिरेको राकाप्रदोषश्च।। ३९**

टीकाकार अनन्तपण्डित ने यहां सेनकुलतिलकभूपति से आशय कवि प्रवरसेन से लिया है, जो उचित नहीं लगता। सेनकुल कायस्थकुल है, जबकि प्रवरसेन क्षत्रिय थे।

राजा लक्ष्मणसेन ने ग्यारहवीं शताब्दी के अंत तक बंगाल में शासन किया अतः आर्यासप्तशती की रचना का यही काल माना जा सकता है।

गीतगोविन्दकाव्य के यशस्वी प्रणेता महाकवि जयदेव, जो गोवर्धन के साथ इसी राजा की सभा में रहे, इस कवि की काव्यात्मक उपलब्धि से अभिभूत थे। उनके अनुसार शृंगाररस से परिपूर्ण वचनों के निबंधन में गोवर्धन की स्पर्धा अन्य कोई कवि नहीं कर सकता-

**शृङ्गारोत्तरसत्प्रमेयरचनैराचार्यगोवर्धन-**
**स्पर्धी कोपि न विश्रुतः ....। (गीतगोविन्द)**

आर्यासप्तशती का आदर्श हाल की प्राकृत भाषा में संकलित की गयी कृति गाहासतसई है। स्वयं गोवर्धन का विचार है कि जिस प्रकार का काव्यबंध उन्हें इष्ट है, उसका समुचित रसपरिपाक प्राकृत की कविता में ही संभव है, संस्कृत काव्य में उसके रस को उन्होंने बलात् लाने का प्रयास किया है -

**वाणी प्राकृतसमुचितरसा बलेनैव संस्कृतं नीता।**
**निम्नानुरूपनीरा कलिन्दकन्येव गगनतलम्।। ५२**

वस्तुतः गोवर्धन प्राकृत की गाथा-काव्यपरंपरा की विषयवस्तु और उसमें निहित शृंगार के प्राकृतोचित केंन्द्रीय भाव से परिचालित हैं।

यह वह परंपरा है, जिसमें देवी-देवता की वंदना भी उनके संभोग के वर्णन के द्वारा ही की जाती है। ग्रन्थारम्भव्रज्या के ५४ पद्यों में से २६ में गोवर्धन ने मंगल-स्वरूप देववन्दना की है, और देवियों के उल्लेख में उनके पुरुषायित का विवरण देने में वे विशेष रुचि प्रकट करते हैं। वस्तुतः गोवर्धन उन संस्कृत कवियों के प्रतिनिधि हैं, जो वात्स्यायन मुनि के 'कामसूत्र' में कविता की मुक्ता पिरो कर प्रस्तुत करते रहे हैं। अन्योक्ति, श्लेष या द्व्यर्थक संवादों में स्थान-स्थान पर रतिपरक अर्थ इस कविता में निगूढ रहते हैं।

वन्दना के पद्यों के पश्चात् ग्रंथारम्भव्रज्या के अवशिष्ट पद्यों में कवि-प्रशस्ति तथा काव्यचर्चा के कुछ पद्य हैं, जो महत्त्वपूर्ण माने जाते हैं। इनमें विशेषतः कालिदास और भवभूति पर गोवर्धन के कथन उद्धृत होते रहे हैं। (आर्या ३५ तथा ३६)। काव्यविषयक पद्यों में गोवर्धन कविता को लेकर अपनी स्वयं की अवधारणा भी प्रस्तुत करते हैं और अपनी कविता के वैशिष्ट्य का स्वयं भी संकेत करते हैं। उनके अनुसार सत्कविरसनाशूर्पी से निष्तुषतर (फटके गये) शब्दरूपी शालि के पाक से तृप्त व्यक्ति दयिता के अधर का भी आदर नहीं करता, सुधा रूपिणी दासी की तो बात ही दूर रही (आर्या - ४६)। गोवर्धन ने अपनी कविता में इसे प्रमाणित भी किया है, वे शब्दपाक के समर्थ कवि हैं। पर विषयवस्तु की दृष्टि से वे कविता की कोई उदात्त अवधारणा सामने नहीं रखते, न उनकी कविता में ही वह है। कहीं वे कविता को अभिसारिका बताते हैं (आर्या-४७), तो कहीं पुंश्चली और सत्कविसूक्ति में उपमान-उपमेय-भाव तक स्थापित कर डालते हैं (आर्या-७४)। गोवर्धन के अनुसार उनकी स्वयं की कविता सज्जनहृदयाभिसारिका तथा मदनाद्वैतोपनिषद् है (आर्या-५१)। गोवर्धन की अधिकांश आर्याएं परकीया रति के पंकिल वातावरण में सनी हुई हैं। उनका विरही नायक 'असती कुलजा प्रौढ़ा धीरा प्रतिवेशिनी' की आसक्ति के आगे ब्रह्मानंद को भी तुच्छ मानता है (आर्या-७०) और इस छिछली आसक्ति में स्वयं कवि का भी अभिनिवेश है, केवल कविनिबद्ध पात्र का नहीं।

उत्कट संभोग शृंगार के अतिरिक्त गोवर्धन के कतिपय पद्यों में अन्योक्तियां मनोहर बन पड़ी हैं, कहीं-कहीं सूक्ति भी बड़ी भावसांद्र है। विशेष रूप से उनकी पारिवारिक जीवन की पकड़ और ग्रामजीवन की छवियां कहीं-कहीं अपनी सहजता के कारण चित्त में घर बना लेने वाली हैं। एक अन्योक्ति में उन्होंने कोषकार (रेशम के कीड़े) को वनेचरों के आगे अपना गुणोद्गार (गुण-धागा, अच्छाई ) करने से रोका है (आर्या-६) इन्द्रध्वज को लेकर एक अन्योक्ति भी अच्छी बन पड़ी है -

**ते श्रेष्ठिनः क्व सम्प्रति शक्रध्वज यैः कृतस्तवोच्छ्रायः।**
**ईषां वा मेढिं वाधुनातनास्त्वां विधित्सन्ति।। २६६**

(हे इन्द्रध्वज, वे श्रेष्ठी अब कहां, जिन्होंने तुम्हें इतने ऊपर स्थापित किया था। आजकल के लोग तो तुम्हें हल की ईषा (लांगलपद्धति, हल की नोक) बना देना चाहते हैं या अपने उपयोग के लिए कोई खंभा।)।

आर्या या गाथा की इस काव्यपरंपरा की विशेषता यही रही है कि वह मानवीय संबधों की रागात्मकता तथा भावाकुलता के क्षणों का गहरा अनुभव दो पंक्तियों में हमें करा देती है। जीवन का एक क्षण ही यहां आता है, पर वही कभी-कभी विराट् अनुभूतिपुंज को अपने में समो कर ले आता है। गोवर्धन कहीं-कहीं इस प्रकार का क्षण पकड़ सके हैं, विशेषत: वहां, जहां वे भारतीय पारिवारिक जीवन की कोई कथा सूचित करते हैं। उदाहरण के लिये-

**अस्याः पतिगृहगमने करोति माताश्रुपिच्छिलां पदवीम्।**
**गुणगर्विता पुनरसौ हसति शनैः शुष्करुचितमुखी।। -३८**

ब्याह के बाद बिटिया पहली बार ससुराल जा रही है। मां ने तो बेटी के चले जाने के दुख में रो-रो कर रास्ता ही आंसुओं से भिगो डाला है। पर इसको अपने गुण का गर्व है, ससुराल के सुख का भरोसा है, तो सूखा रोना रोते हुए यह धीमे से हंसती भी जा रही है। इसी प्रकार प्रवासी पथिक की व्यथाकथा में सना मनोरथ का एक क्षण है -

**अङ्के निवेश्य कूणितदृशः शनैरकरुणेति शंसन्त्याः।**
**मोक्ष्यामि वेणिबन्धं कदा नखैर्गन्धतैलाक्तैः।। -३९**

आंखे सिकोड़े हुए जब वह मुझे कहेगी-निष्ठुर- मैं कब अंक में उसे भर कर गंधतैल से सने इन नखों से उसका (विरहकाल में बांधा) वेणिबंध खोल पाऊंगा?

इसके साथ ही गोवर्धन ने इस काव्य में अपने को एक विचारशील सूक्तिकार के रूप में भी प्रस्तुत किया है। सूक्ति या सुभाषित को दृष्टांत के द्वारा परिपुष्ट बना कर वे प्रस्तुत करते हैं। उदाहरण के लिये -

**अन्यमुखे दुर्वादो यः प्रियवदने स एव परिहासः।**
**इतरेन्धनजन्मा यो धूमः सोऽगरुभवो धूपः।। -१३**

जो बात किसी और के मुंह से गाली लगती है, अपने प्रिय के मुख से वही ठिठोली लगने लगती है। अन्य किसी ईधन से निकले तो धुंआ है, वही अगरु, से निकले तो धूप है।

यदि भावपक्ष की दृष्टि से गोवर्धन प्रणय और परकीयारति के कुशल चितेरे हैं, और मनुष्य के हृदय में भी कभी-कभी वे गहराई से पैठते हैं, तो कलापक्ष के स्तर पर उनके ताजे उपमान और कहीं-कहीं सर्वथा अछूता अप्रस्तुतविधान उनके निपुण कवित्त का

परिचायक है। शोक शुक है, जो दयिता के दारुशलाकापंजर को अपनी कठिन चोंच से बार-बार काट रहा है (आर्या-५७२), जिस तरह धूमलता भीत पर बने पुराने चित्र को मिटा देती है, उसी तरह नयी नवेली श्यामा नायिका ने पहले की ब्याहताओं का मानो अस्तित्व ही मिटा सा दिया (आर्या-५७५), मुग्धानायिका के वक्ष पर हार और उसमें छिपा कुचमुकुल ऐसा लगता है जैसे कामदेव ने उसके देह में गुलेल तानी हो (आर्या-१०८)। उल्लासिततलांछन वाला ज्योत्स्नावर्षी सुधाकर ऐसा प्रतीत होता है, जैसे कृष्ण के चरणप्रहार के समय क्षीर बहाता शकट (शकटासुर) (आर्या-११९) - इस प्रकार के अभिनव बिंबों में गोवर्धन कथ्य को वैचित्र्य और विच्छित्ति देते हैं।

अपनी इन काव्यात्मक उपलब्धियों के कारण गोवर्धन को संस्कृत काव्यपरंपरा में असाधारण लोकप्रियता भी मिली है। उनके काव्य की छः टीकाएं अभी तक मिली हैं। उनकी इस 'आर्यासप्तशती' के अनुकरण में संस्कृत तथा हिंदी में सप्तशतीकाव्यों की परंपरा चल पड़ी। जो कवि सप्तशती तक न पहुंच सके, उन्होंने गोवर्धन की आर्याओं से अनुप्राणित होकर द्विशतियां या त्रिशतियां रचीं। संस्कृत में गोवर्धन के पश्चात् आर्यासप्तशतियों की रचना विश्वेश्वर, रामवारियर तथा अनन्त शर्मा के द्वारा की गयी।[1]

अपने इस युगप्रवर्तक गीतिकाव्य के बृहत् संकलन पर गोवर्धन की निम्नलिखित गर्वोक्तियां अनुचित नहीं कही जा सकतीं -

> एका ध्वनिद्वितीया त्रिभुवनसारा सफुटोक्तिचातुर्या।
> पञ्चेषुषट्पदहिता भूषा श्रवणस्य सप्तशती।
> कविसमरसिंहनादः स्वरानुवादः सुधैकसंवादः।
> विद्वद्विनोदकन्दः सन्दर्भोऽयं मया सृष्टः।। -६९९,७००

## जल्हण : मुग्धोपदेश

जल्हण कवि बारहवीं शताब्दी में कश्मीर में हुए। महाकवि मंख ने अपने श्रीकण्ठचरित महाकाव्य में अंतिम सर्ग में इनका सराहना के भाव से स्मरण किया है। इन्होंने सोमपालविलास नामक महाकाव्य भी लिखा था, जो ऐतिहारिक महाकाव्य है। राजा सोमपाल का उल्लेख कल्हण ने राजतरङ्गिणी में किया है।

मुग्धोपदेश में कुल ६६ पद्य हैं, जो सभी शार्दूलविक्रीडित में निबद्ध हैं। उपदेशकाव्यों की परंपरा में रचित इस काव्य का क्षेत्र अपेक्षाकृत सीमित है - संपूर्ण काव्य में गणिकाओं की प्रवंचना से भोले-भाले लोगों को सावधान करने के लिए वेश्याओं की कुटिलता और

---

१. इस प्रकार की अन्य अनुकृत रचनाओं की सूची के लिये द्रं- **हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर**, कृष्णमाचारियर, पृ. ३४७

दिखावे का भर्त्सना के भाव से वर्णन किया गया है। वेश्यावृत्ति के विरुद्ध इतना तीखा आक्रोश संभवतः काव्यसाहित्य में अन्यत्र नहीं मिलेगा। कवि ने भावनात्मक स्तर पर उद्वेलित होकर वेश्यावृत्ति की जघन्यता का दिग्दर्शन कराया है तथा गणिकाओं के सौंदर्य में निहित बीभत्सता का भयावह चित्रण उसने किया है। वेश्या को गृध्री, सरघा (मधुमक्खी), व्याघ्री, भुजंगी, मछली तथा चुहिया बताते हुए वह कहता है -

**गृध्री निर्भरमामिषेषु सरघा घोरा मधूनां भरे**
**व्याघ्री तीक्ष्णनखक्षतेषु भुजगी दंशप्रकारेषु च।**
**उत्तानेषु विवर्तनेषु शफरी वित्तच्छले मूषिका**
**वेश्या कामुकवञ्चनाय भुवने रूपैरनेकैः स्थिता।। (२९)**

## पुरुषोत्तमकवि : विष्णुभक्तिकल्पलता

'विष्णु भक्तिकल्पलता' भक्ति, दर्शन, वैष्णव आचार-विचार तथा स्तोत्र-इन सबका उत्कृष्ट समवाय है। इसके रचयिता पुरुषोत्तम कवि हैं। ग्रन्थ की पुष्पिका से विदित होता है कि पुरुषोत्तम की माता का नाम मानी तथा पिता का नाम विष्णु था। पर इनका देशकाल अज्ञात है। कुछ विद्वानों ने त्रिकाण्डशेष के निर्माता पुरुषोत्तम से इन्हें अभिन्न माना है। इस मत को स्वीकार करने पर इनका समय बारहवीं शती ठहरता है। कलिंग राजा पुरुषोत्तम देव ने त्रिकाण्डशेष, हारावली तथा एकाक्षरकोश की रचना की थी। ये इतिहासप्रसिद्ध हैं। राजेन्द्रलाल मित्र ने कवि पुरुषोत्तम का समय दसवीं या ग्यारहवीं शताब्दी स्वीकार किया है।

इस काव्य पर महीधर ने १६४५ विक्रमाब्द (१५९८ ई.) में टीका लिखी थी।

विष्णुभक्तिकल्पलता तें आठ स्तबक हैं तथा विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। शब्दालंकारों के प्रचुर प्रयोग के द्वारा कवि पुरुषोत्तम ने इसमें आकर्षण भर दिया है। कवि ने कहीं भक्ति का उपदेश दिया है, कहीं लक्ष्मी को सम्बोधित किया है, कहीं ईश्वर की लीलाओं का वर्णन किया है, तो कहीं दार्शनिक विचारों का। पर काव्यात्मकता इस प्रबन्ध में आद्यन्त बनी रही है, अपने आप को सम्बोधित भी कवि करता है। यथा -

**भवपवनवयस्यानल्पसङ्कल्पलीला**
**विलसितकृततापप्रौढिमानं निरीक्ष्य।**
**त्यज हृदय विषादं मा गमः कातरत्वं**
**तव नवजलदश्री रक्षिता रामचन्द्रः।। (१२)**

(संसार रूपी अग्नि की असंख्या संकल्प रूपी ज्यावालाएं हैं। हे हृदय, इनके प्रसार से होने वाले ताप से तू खिन्न मत हो। नवीन मेघ के समान श्याम श्रीराम तेरी रक्षा करेंगे।)

यद्यपि प्रसाद गुण का कवि ने निर्वाह किया है, पर यमक अलंकार के सन्निवेश का चमत्कार भी अनेक स्थलों पर उसने अच्छा निर्मित किया है। उदाहरणार्थ -

भा रतीशितुरिवास्तु विग्रहे भारती भवतु वाक्पतेरिव।
भारतीह सकलोऽपि तद्गुणो यस्य भक्तिरचला न माधवे।।
(२।१३)

भले ही विग्रह (देह) में रतीश (काम) के सदृश भा (कान्ति) हो, बृहस्पति के समान भारती (वाणी) हो, पर ये सारे गुण भार बन जाते हैं, यदि माधव में अचल भक्ति न हो।

## धनदराजकविकृत शतकत्रय

भर्तृहरि की परंपरा में धनदराज कवि ने शृङ्गार, नीति और वैराग्य के शतकों की रचना की। इन तीनों शतकों[1] का प्रणयन १४३४ ई. में हुआ, ऐसा नीतिशतक की पुष्पिका से विदित होता है।

धनदराज ने शृङ्गारशतक में आत्मपरिचय देते हुए लिखा है-

मेरुर्मानितया धनैर्धनपतिर्वाचा च वाचस्पति-
र्भोगेनापि पुरन्दरः शुचितया दानेन चिन्तामणिः।
गाम्भीर्येण महोदधिः करुणया कोपीह तीर्थङ्करः
श्रीमालो धनदः कृती वितनुते शृङ्गारपूर्वं शतम्।। (२)

मनस्विता के द्वारा मेरु, धन से कुबेर, वाणी से वाचस्पति, भोग से इंद्र, पवित्रता तथा दान से चिंतामणि, गंभीरता से महोदधि (सागर) तथा करुणा से जो तीर्थंकर ही है, ऐसा श्रीमान् धनपति यह शृंगारशतक रच रहा है।

धनद ने शतकत्रय का प्रणयन समाज को सत्पथ दिखाने के उद्देश्य से किया। कटु ओषध खिलाने से पहले जैसे गुड़ दिया जाता है, उसी प्रकार उनका कहना है कि पहले मैंने शृङ्गारशतक रचा है (शृङ्गारश.-४)।

नीतिशतक के अन्त में कवि ने विस्तार से अपना परिचय दिया है, जिसके अनुसार वे झुज्झण के पुत्र देहड की संतान थे। देहड बादशाह आलमशाह के मंत्री रहे। नीतिशतक के प्रथम पद्य से विदित होता है कि धनदराज अपनी शूरता के कारण भी उस समय विख्यात थे। तीनों ही शतकों में विषयवस्तु की परिकल्पना सर्वथा नवीन न होते हुए भी भाषा और कल्पना की समृद्धि तथा प्रौढ़ता आकर्षक है, तथा कथ्य सर्वत्र वैदर्भी के प्रसाद में हृदयगंम होता चला जाता है। उदाहरणार्थ -

भित्वा भित्तिं समाधिं विषयसुखकुशी कौशलेनैव सद्यो
यामिन्यां जागरूके मनसि शशिमुखीप्रेममत्तेन मत्ते।

---

१. काव्यमाला गुच्छक १३ में प्रकाशित

बन्धुत्यागापराधान्महिमनि गलिते पञ्चसु न्यक्कृतेषु
मुष्णात्येव प्रमोदोच्छ्वसितधनमिदं प्राणिनां कालचौरः।।

यहां समाधिरूपी भित्ति में सेंध लगाकर प्राणियों के प्राण-धन को चुराने वाले कालचोर की परिकल्पना और रूपक अलंकार की छटा प्रभावकारी है।

## श्रीहर्षकृत शृङ्गारहारावली

'शृङ्गारहारावली' शृंगारपरक ऋतुवर्णनकाव्य है। इसके कवयिता श्रीहर्ष का देशकाल संदिग्ध है। अंतःसाक्ष्य के आधार पर इस काव्य की संपादिका डा. प्रियबाला शाह ने इस कवि का संबंध राजस्थान और गुजरात से होने तथा नैषधकार श्रीहर्ष से उसके अभिन्न होने की संभावना व्यक्त की है। नैषधकार से इस श्रीहर्ष की अभिन्नता के लिए संपादिका ने कोई ठोस प्रमाण नहीं दिया है, और इस काव्य की शैली के आधार पर शृङ्गारहारावलीकार और नैषधकार की एकता स्थापित करना उचित प्रतीत नहीं होता। कवि ने इस काव्य की पुष्पिका (१०१वां पद्य) में अपने को द्विजरोचिः कहा है, जिससे उसका ब्राह्मण होना अवश्य प्रमाणित होता है।

शृङ्गारहारावली की पांडुलिपि की तिथि १६७७ ई. है, अतः यह काव्य निश्चित रूप से सत्रहवीं शताब्दी से पहले का है।

इस काव्य में कुल १०१ पद्य हैं। शार्दूलविक्रीडित छन्द का सर्वाधिक प्रयोग किया गया है (४७ पद्यों में), उसके बाद वसन्ततिलका और अनुष्टुप् का भी प्रचुर प्रयोग है। अन्य वृत्तों में पृथ्वी, मालिनी, मन्दाक्रान्ता, शिखरिणी, वंशस्थ, स्रग्धरा, स्वागता और हरिणी का उपयोग कर के छन्दों की दृष्टि से काव्य में विविधता का निर्वाह किया गया है।

विषयवस्तु तथा कल्पनाओं की दृष्टि से इस काव्य में नवीनता का अभाव है। कहीं-कहीं भाषाशैली का चमत्कार प्रभावित करता है। जैसे -

कोदण्डीयति मार्गणीयति लसल्लोलं कृपाणीयति
प्रत्यञ्चीयति चेषुधीयति तथा सोल्लासपाशीयति।
भ्रूवल्ली नयनं च वेणिचटुला हारावली नासिका
कामिन्याः पुरुषेषु सुन्दरतरं तत्कर्णपालीयुगम्।

कामिनी के भ्रू, नयन, वेणी, हारावली, नासिका तथा कर्णपाली के धनुष, बाण, कृपाण, प्रत्यंचा (धनुष की डोरी), इषुध तथा पाश का कार्य करने की बात को यहां यथासंख्य के निर्वाह के साथ व्याकरणिक प्रयोगों के द्वारा आकर्षक रूप में प्रस्तुत किया गया है। अधिकांश पद्यों में संभोग शृंगार का उथला वर्णन है, या उद्दीपन विभावों का विवरण है।

## सुन्दरपाण्ड्यकृत नीतिद्वाविंशिका

यह काव्य मदुरा के सुन्दरपाण्ड्य नामक कवि के द्वारा रचित बाईस नीति-पद्यों का संग्रह है। इसके रचनाकार का काल अज्ञात है। सुन्दरपाण्ड्य को मदुरा के राजा इसी नाम के राजा से अभिन्न भी कुछ विद्वान् मानते हैं, इस राजा का समय ७५० ई. के पूर्व है, क्योंकि ७५० ई. के अरिकेसरी के शिलालेख में उसका उल्लेख आया है।

नीतिद्वाविंशिका के सभी पद्य आर्या में निबद्ध हैं तथा उनमें नीति और व्यवहार की शिक्षा दी गयी है। काव्यसौंदर्य तथा रसात्मक बोध की दृष्टि से यह अनुत्कृष्ट रचना है।

## उत्प्रेक्षावल्लभः सुन्दरीशतक तथा भिक्षाटनकाव्य

काव्यमाला सीरीज के संपादक के अनुसार उत्प्रेक्षावल्लभ का वास्तविक नाम शिवभक्तदास या गोकुल है तथा उनका समय वि.सं. १६५२ (१५९४ ई.) के आसपास है।[1]। डा. रामजी उपाध्याय ने इस कवि का समय चौदहवीं शताब्दी माना है।[2] काव्यमाला के संपादक ने संभवतः सुन्दरीशतक की पाण्डुलिपि के काल को कवि का काल समझ लिया है।

**भिक्षाटनकाव्य** : शैली तथा काव्यबन्ध और संरचना की दृष्टि से उत्प्रेक्षावल्लभ का यह काव्य और भी अनोखा है। इस काव्य में चालीस पद्धतियां हैं, प्रत्येक पद्धति में बारह से सत्ताईस तक पद्य हैं। आद्यंत वसन्ततिलका वृत्त का प्रयोग कवि ने किया है। भिक्षाटन के नायक शिव हैं, जिनके निराले चरित का रोचक सरस चित्रण कल्पना के रंगों में रंग कर कवि ने प्रस्तुत किया है। शिव भिक्षा मांगते-मांगते इंद्रलोक जा पहुंचते हैं, अप्सराएं उन्हें देखकर मदनशरजर्जर हो उठती हैं। शिव को भिक्षा देने को उनमें से कोई तैयार नहीं, क्योंकि भिक्षादान के लिए वे स्वयं तो बड़े उत्तम पात्र हैं, पर भिक्षापात्र कपाल तो अपवित्र है, उसमें भिक्षा कैसे डालें? -

> पात्रोत्तमस्त्वमसि नायक पाणिलग्नं
> पात्रं तथापि न पवित्रमिदं कपालम्।
> यावन्न तत् त्यजसि नैव ददामि ताव-
> दित्येव कापि गिरिशाय ददौ न भिक्षाम्।। (१०।२०)

कवि ने विस्तार से सुरसुंदरियों का शृंगार, परस्पर नर्मालाप, शिव को देखकर मदनोद्दीप्त चेष्टाओं और हंसी-ठिठोली का तन्मय हो कर वर्णन किया है। शृंगार की उद्दाम धारा में भक्तिभावना अंतःसलिला होकर प्रच्छन्न रूप से तरलित है। कवि की दृष्टि में

---

१. काव्यमाला-नवम गुच्छक पृ. १००
२. संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, भा. १, पृ. ५०८

योगियों के विमल ज्ञाननयनों से भी अगम्य भगवान् शिव ललनाओं के लोचनों से अवलोकनीय हो गये -

> नेत्रैर्मषीमलिनितैर्ददृशुस्तमेव
> रथ्यागतं शिवमयत्नत एव नार्यः।
> ज्ञानात्मकेन विमलेन विलोकनेन
> यद्वीक्षणाय यतयो हृदये यतन्ते।। (६।७)

उत्प्रेक्षावल्लभ ने सुरांगनाओं को शिव की उसी भाव से उपासना करते हुए चित्रित किया है, जिस भाव से भागवत-परंपरा में गोपियों को कृष्ण की भक्ति में निरत बताया जाता है। भिक्षा प्राप्त कर जाते हुए शिव को देख कर वियोग के भय से वे स्त्रियां आर्त होती हैं, शिव से नाना प्रकार के प्रश्न करती हैं। (पद्धति १४, १५)। फिर वे शिव के पीछे-पीछे चलने लगती हैं। बींसवी पद्धति में शिव स्वर्गपुरी को छोड़ किसी नगर में जा पहुंचते हैं, वहाँ पौरांगनाओं में उन्हें देखकर वही विकार उत्पन्न होते हैं। फिर तो कवि को उपालंभ, उद्यान-प्रवेश और शिशिरोपचार आदि के वर्णन का अवसर मिल जाता है (पद्धति २१-३०)। उसके पश्चात् स्मरलेख और दूती भेजने का क्रम आता है। अंत में वे सब ललनाएं सौभाग्यवती गौरी की प्रशस्ति करती हैं और कवि भी गौरी-स्तुति के द्वारा अपनी निरंकुशता का मार्जन करता हुआ प्रतीत होता है।

भिक्षाटनकाव्य अपने कलेवर की दृष्टि से अनूठा ही है, इसमें महाकाव्य के भी तत्त्व विद्यमान है, और स्तोत्रकाव्य का भाव अत्यंत प्रच्छन्न रूप से आद्यंत बना हुआ है। सारे काव्य की विशेषता यही कही जा सकती है कि यद्यपि सर्वत्र नायक शिव छाये हुए हैं, पर वे स्वयं काव्य में वर्णित संपूर्ण कार्यव्यापार से अलिप्त रहते हैं, शिव की चेष्टा या प्रतिक्रिया का वर्णन कवि ने किया भी नहीं है, शिव के लिये क्रियाएं, प्रतिक्रियाएं और चेष्टाएं अवश्य सारे काव्य में निरतर चलती रहती हैं।

## माधवकविकृत दानलीला

माधवकवि का 'दानलीला' काव्य कृष्ण के बालचरित का अत्यन्त सरस वर्णन प्रस्तुत करता है। इस काव्य की पुष्पिका से विदित होता है कि इसकी रचना वि.सं. १६२८ (१५७० ई.) में की गयी थी। माधव कवि ने प्रान्तप्रशस्ति में अपना परिचय दिया है। तदनुसार ये कर्णाटक के महान् विद्वान् तथा संन्यास से मुक्ति प्राप्त करने वाले विष्णु शर्मा के वंश में हुए थे। इनके पितामह का नाम भी माधव था तथा पिता विष्णुदेव थे। इनके पिता कृष्णभक्ति के कारण वृन्दावन में आकर रहने लग गये थे। इन्होंने वारी नामक ग्राम में रह कर यह काव्य लिखा।

दानलीला काव्य में गोपियों से हास-परिहास, माखनचोरी, माधुर्यभक्ति तथा शृङ्गार

का कवि ने तन्मय होकर चित्रण किया है। राधा के साथ कृष्ण की झड़प और गोपियों का कभी राधा को, कभी कृष्ण को चिढ़ाना-कृष्ण का सौन्दर्य-इन सब में कवि का मन रमा है। यह काव्य हिन्दी के भक्तिकालीन कवियों-सूर आदि के काव्य से तुलनीय है।

विषय के अनुरूप ललित भाषा तथा रसमय पदावली का माधवकवि ने प्रयोग किया है। आरम्भ से ४२ पद्य शार्दूलविक्रीडत छन्द में हैं, अवशिष्ट पद्यों में विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। कृष्ण को देख कर गोपी के सुधबुध खो देने की दशा का चित्रण है -

रसावेशादेषा धृतसुभगवेषा वरतनु-
र्वरंबारं बारं विततनयना वल्लववधूः।
निरीक्ष्य प्रक्षुभ्यन्मदनकदनक्लान्तवदना
न रन्तुं गन्तुं वा गृहमलमभूद्द विस्मृतगतिः।। (४३)

गोपी कृष्ण को ताकती हुई रसावेश में निमग्न खड़ी रह गयी, न उनके साथ रमण कर सकी, न घर लौट सकी। कवि का उस धरती के प्रति अगाढ अनुराग है, जहां कृष्ण और राधा के चरण पड़े हैं -

धन्येयं धरणी ततोऽपि मथुरा तत्रापि वृन्दावनं
तत्रापि व्रजवासिनो, युवतयस्तत्रापि गोपाङ्गनाः।
तत्राचिन्त्यगुणैकधामपरमानन्दात्मिका राधिका
लावण्याम्बुनिधिस्त्रिलोकरमणी चूडामणिः काचन।। (४५)

## रुद्रकवि : भावविलास

'भावविलास' के कर्ता न्यायवाचस्पति रुद्रकवि का समय सत्रहवीं शताब्दी का पूर्वार्ध है। ये राजा मानसिंह के पुत्र तथा राजा भगवानदास के पौत्र श्रीभावसिंह के दरबार में राजकवि थे। भावविलासकाव्यप्रणयन उन्होंने राजा भावसिंह की आज्ञा से किया। इस काव्य में कुल १३६ पद्य हैं।

रुद्रकवि ने अपने पिता का नाम विद्याविलास बताया है, इसके अतिरिक्त अपना कोई परिचय उन्होंने नहीं दिया हैं। विश्वेश्वर सिद्धान्त शिरोमणि तथा डा. श्रीश्रीधरभास्कर वर्णेकर ने उक्त भावविलास के अतिरिक्त इनके निम्नलिखित ग्रंथ परिगणित किये हैं। - तत्त्वचिन्तामणिदीधितिपरीक्षा, किरणावलिप्रकाशनिवृत्तिपरीक्षा, पदार्थखण्डन-व्याख्या, भ्रमरदूतकाव्य, वृन्दावनविनोदकाव्य तथा पिकदूत।[1] मुगलकाल के ही एक रुद्रकवि ने अनेक ऐतिहासिक काव्यों की रचना की है, पर उस रुद्रकवि से ये भिन्न हैं।[2]

---

१. विवरण के लिये द्र. - संस्कृत साहित्य में में अन्योक्ति, पृ. २७०
२. द्र. - इसी ग्रंथ का ऐतिहासिक महाकाव्य तथा ऐतिहासिक काव्य, शीर्षक अध्याय द्रष्टव्य।

भावविलास के प्रथम तीन पद्यों में राजा भगवद्दास के पुत्र मानसिंह के स्तवन के अनंतर चौथे से सोलहवें पद्य तक अपने आश्रयदाता राजा भावसिंह के गुणों की भूरि-भूरि प्रशंसा की है। सत्रहवें तथा एक सौ चौतीसवें पद्यों में कवि ने राजा भावसिंह के आदेश से प्रकृतकाव्य में अपने प्रवृत्त होने की बात कही है। अठारहवें से छब्बीसवें पद्य तक दृष्टान्त, प्रतिवस्तूपमा आदि अलंकारों के प्रयोग के साथ कवि ने सुंदर और मार्मिक सूक्तियों का सन्निवेश किया है। अवशिष्ट पद्यों में (पुष्पिका के अंतिम तीन पद्य छोड़कर) विभिन्न विषयों पर सरस अन्योक्तियां हैं।

रुद्रकवि ने अनुष्टुप् से लेकर शिखरिणी, मन्दाक्रान्ता आदि विविध छन्दों का विषयानुकूल प्रयोग किया है। उनकी शैली का लालित्य और अभिव्यक्ति की अनाविलता प्रशंसनीय है। अन्योक्तियों में रुद्रकवि ने सर्वाधिक अन्योक्तियां भ्रमर पर (१७) लिखी हैं। बिहारी के प्रसिद्ध दोहे 'नहि पराग नहि मधुर मधु' के भाव को कवि ने जरती के लिए इस प्रकार व्यक्त किया है -

गलितानि मधूनि सर्वतो
विनिकीर्णानि दलानि मारुतैः।
अधुनापि न हन्त माधवीं
मधुदो नामिह नाम मुञ्चति।। (४४)

रुद्रकवि ने अन्योक्ति के पारंपरिक बंध और तज्जन्य विच्छित्ति के निर्वाह का अच्छा अभ्यास किया है, उनकी उक्तियों में परिपाक और प्रौढ़ता की छटा है। मुक्तामाला को लेकर उन्होंने कहा है -

येनाकारि महीभृतामविरतं कण्ठेषु लीलायितं
येन प्रापि सरोजसुन्दरदृशां तुङ्गस्तनालिङ्गनम्।
जातं येन गजेन्द्रगण्डयुगले साधारणं गुञ्जया
मुक्तादाम तदेव पामरपुरे नावाप कां कां दशानम्।। (१२३)

(जो सफेद मोती की माला बड़े-बड़े राजाओं के कंठों का हार बनी, जिसने सुंदरियों के उत्तुंग वक्ष का आलिंगन किया, जो गजेंद्र के मस्तक पर गुंजा के साथ रही, वही पामरों की पुरी में किस बुरी स्थिति में आज पड़ी है।)

## नारायणभट्ट : कोटिविरहम्

'कोटिविरहम्' नारायणीयम् और स्वाहासुधाकरचम्पू जैसे प्रख्यात प्रबन्धों के रचयिता केरल के कवि नारायणभट्ट का खण्डकाव्य है। यह १०७ श्लोकों में प्रणय, राग, विरह-वैधुर्य तथा पुनर्मिलन की भावसंकुल कथा है। इसका नायक संगीतकेतु नामक ब्राह्मण है। नायिका के विषय में कवि ने कहा है -

सङ्केतभूमिः सुकुमारतायाः सङ्गीतसाहित्यसरोमराली।
शृङ्गारलक्ष्मीरिव सम्भृताङ्गी शृङ्गारलीलेति बभूव बाला।। (३)

संभवतः संगीतकेतु और शृङ्गारलीला के प्रणय, मिलन, मान और कोप की कथा में कवि नायक-नायिका के नाम के आधार पर प्रतीकात्मक विधान भी रचना चाहता है।

इस प्रतीकात्मकता तथा विषयवस्तु की श्रृंगारिकता के अनुरूप ही इस काव्य में अत्यंत सरल, सहज और ललित-मसृण पदावली का आद्यंत प्रयोग किया गया है। प्रेम के कौतुक, आह्लाद, तन्मयता और रागात्कता तथा अनन्यता का चित्र कवि ने अनुभूतिप्रवण होकर अंकित किया है। भवभूति की भांति वह मिलन के क्षेत्र में स्नेह की पराकाष्ठा दिखाना चाहता है -

स इति सेति च तौ परिबोधितौ सवयसा शनकैः श्रवणान्तिके।
अतनुतां परिरम्भणमञ्चलैर्नयनयोर्नवविभ्रमचञ्चलैः।। (१४)

इस काव्य में कथानक तो क्षीण ही है। नायक-नायिका को एक दूसरे को देखना, दोनों में अनुराग, फिर मिलन और नायिका द्वारा स्वप्न में नायक को परस्त्रीपरिरंभलिप्त देख कर मान, तब दोनों में विरह और फिर पुनर्मिलन - इतनी कथा में घटनात्मकता के स्थान पर कवि ने मनोदशाओं के चित्रण पर ही अधिक ध्यान केंद्रित रखा है।

काव्यमालासंपादक की सूचना के अनुसार केरल की पंडित-परंपरा में इस काव्य का नाम 'कोडिअ-विरहम्' माना जाता है। मलयालम् में 'कोडिअ' शब्द का अर्थ नवीन है। निश्चय ही इस काव्य में नवीनता का आकर्षण है।

## श्रीकृष्णकविकृत ताराशशाङ्कम्

श्रीकृष्णकवि स्वाहासुधाकरचम्पू के कर्ता नारायण के पुत्र थे, ऐसा उनकी स्वयं की सूचना से अनुमान होता है। नारायण केरल के प्रख्यात संत और भागवतवत् पूज्य नारायणीयम् नामक ग्रंथ के प्रणेता हैं। 'ताराशशाङ्कम्' की पुष्पिका (पत्र सं.-२०६) में 'कृष्णेन भागवत इत्यभिशब्दितस्य, नारायणस्य तनयेन समीरितेयम्'-इस कथन से काव्यमालासंपादक ने कदाचित् इन्हीं नारायण के पुत्र श्रीकृष्णकवि हैं-यह अनुमान किया है।

'ताराशशाङ्कम्' की रचना भी नारायण के स्वाहासुधाकर चम्पू से प्रभावित होकर की गयी लगती है। इसमें तारा और शशाङ्क (चन्द्रमा) की भावोच्छ्वसित प्रणयगाथा प्रस्तुत की गयी है। यह रचना खंडकाव्य तथा गीतिकाव्य दोनों के सीमाक्षेत्रों का स्पर्श करती है। सर्गों में विभाजन किये बिना कथोपन्यास किया गया है तथाा छन्दःप्रयोग के विषय में कवि ने पूरी छूट ली है। अनुष्टुप् से लेकर शार्दूलविक्रीडित और शिखरिणी आदि छंदों का यथावसर, यथारसभाव प्रयोग उसने किया है, एक छंद के तत्काल पश्चात् नया छंद ले लिया

गया है, किसी भी छंद की प्रायः तुरंत पुनरावृत्ति नहीं की गयी है। प्रणय की सुकुमारता और अनन्यता, सौंदर्यबोध, कल्पनाओं की समृद्धि तथा भाषा की मसृणता के कारण यह रचना प्रशस्य है। चंद्रमा के शिवमस्तक पर आसीन होने को लेकर कवि की कल्पना है -

**अयं सखायं मम चिन्त्यकायं चकार घोरेक्षणवीक्षणेन।**
**इतीव रोषेण शिरः पुरारेराक्रम्य यो भातितरां कलात्मा।।**

(इस शिव ने मेरे मित्र कामदेव को देहहीन बना डाला, - यह सोच कर मानो रोष के कारण यह कलानिधि चंद्रमा शिव के माथे पर जा चढ़ा।)

तारा और शशांक का अभिलाष, अनुराग, पूर्वराग और मिलन-वर्णन कवि ने तन्मय होकर किया है -

**क्वचिद् रम्ये हर्म्ये क्वचिदपि नदीकूलपुलिने**
**क्वचिन्मञ्जौ कुञ्जे क्वचिदुपवने मन्दपवने।**
**क्वचिल्लीलाशीले सरसतरसालेऽपि स तया**
**समं सीमन्तिन्या व्यहरदसमश्रीरहरहः।। (७५)**

तथापि विप्रलंभ शृंगार के चित्रण में यह काव्य अधिक प्रभावित करता है। चंद्रमा तारा से बिछुड़ कर बावला होकर उसे खोजता फिरता है, उसके विलाप-प्रलाप में विक्रमोर्वशीयम् के चतुर्थ अंक और गीतगोविन्द के भावसांद्र विरहप्रलपित की छाया है। इस प्रसंग के अनेक पद्यों में बिल्हण की चोरपञ्चाशिका के समान 'अद्यापि' की आवृत्ति की गयी है। स्मृतियों के शब्दचित्रों में नायक मिलन के मधुर क्षणों को पुनः जीता है -

**अद्याप्युल्लसतीव सा मम पुरः पाञ्चालिकेव स्थिता**
**द्वारे केलिनिकेतनस्य कटिविन्यस्तैकहस्ताम्बुजा।**
**अन्येनाददती करेण करतः सख्याः शनैर्वीटिकां**
**पश्यन्ती मम मार्गमेव विलसत्रीलोत्पलाभेक्षणा।। ९१**

यहां सखी के हाथ से पान का बीड़ा लेते समय नायक के पथ पर ही दृष्टि गड़ाये खड़ी नायिका की छवि सजीव होकर साकार हो गयी है। अंत में शशांक को उसकी तारा मिल जाती है, और निर्वहणसंधि के साथ होने वाले चमत्कार के रूप में अचानक दोनों को अपने पुत्र बुध की प्राप्ति भी होती है। पति की जानकारी के बिना पत्नी का पुत्रप्रसव और बाद में दोनों को अपने पुत्र से समागम - यह इतिवृत्तविधान भी विक्रमोर्वशीयम् से प्रभावित प्रतीत होता है।

## नीलकण्ठ शुक्ल के गीतिकाव्य

नीलकण्ठ शुक्ल सत्रहवीं शताब्दी के गीतिकवियों में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। इनका समय प्रो. पी.के. गोडे के अनुसार १६६७ वि.सं. से १७२७ वि.सं. (१६१० ई. से १६७० ई.) के मध्य तथा इनका साहित्यिक जीवन १६८७ वि.सं. से १७२७ वि. सं. (ई १६३०-७०) माना जा सकता है।[1] इनके पिता का नाम जनार्दन तथा माता का नाम हीर था। इन्होंने सुप्रसिद्ध वैयाकरण भट्टोजि दीक्षित से व्याकरण तथा भट्ट श्रीमण्डन से अलंकारशास्त्र का अध्ययन किया था।

नीलकण्ठ शुक्ल की निम्नलिखित रचनाओं का पता चलता है - शृङ्गारशतक (११६ पद्य), शब्दशोभा (व्याकरणशास्त्र पर), चिमनीचरित, जारजातशतक (११० पद्य) तथा अधरशतक (११८ पद्य)।

शब्दशोभा नामक ग्रन्थ को छोड़कर शेष सभी कृतियों में शृङ्गार रस प्रधान है। इनमें चिमनीचरित अपने ढंग की अनोखी रचना है। यह काव्य वि.सं. १७१३ (१६५६ ई.) में लिखा गया था। इसमें अल्लावर्दीखान की पुत्रवधू चिमनी तथा पण्डित दयादेव शर्मा के प्रणय का वृत्तान्त है, जो ऐतिहासिक साक्ष्यों से प्रमाणित होता है। कवि ने अल्लावर्दीखान के अन्तःपुर की रमणियों को पढ़ाने के लिए नियुक्त दयादेव के प्रति उन रमणियों का पण्डित के प्रति कामुक आकर्षण विस्तार से चित्रित किया है और अनीस नामक हिजड़े के सहयोग से चिमनी का अपने जार से गुप्त मिलन और सम्भोग का भी वर्णन किया है। भीमवंश नामक परवर्ती महाकाव्य से विदित होता है कि शाहजहां ने इस अनुचित प्रणय का समाचार पाकर पण्डित दयादेव को जिन्दा दीवार में चिनवा दिया था, पर कवि नीलकण्ठ का प्रेमाख्यानपरक खण्डकाव्य नायक-नायिका के मिलन और रमण के वर्णन में ही पर्यवसित है। कदाचित् यही संस्कृत गीतिकाव्य परम्परा में ऐसा काव्य है, जिसमें शृङ्गाररसाभास को कवि ने इस प्रकार तल्लीन हो कर अभिव्यक्ति दी है।[2]

रूप और कामोद्रेक के वर्णन में नीलकण्ठ शुक्ल जितने दक्ष हैं, उतने ही कल्पनाप्रवण भी वे हैं। अल्लावर्दी खां के हरम के वातावरण को उन्होंने अपनी लेखनी से सजीव कर दिया है तथा सम्भोग के साथ-साथ मुगल स्त्रियों के विप्रलम्भ का चित्रण बड़ी मार्मिकता के साथ किया है। उदाहरणार्थ -

**लग्नं चेतो यदवधि दयादेव एवास्मदीयं**
**लग्नाश्चेतस्यपि मम तदारम्य तस्यैव धर्माः।**

---

१. **अधरशतकम्**: सं. ए.ए. गोरे की भूमिका तथा **चिमनीचरितम्** के प्रभात शास्त्री के संस्करण के परिशिष्ट में प्रो. पी.के. गोडे का लेख।

२. द्र. **चिमनीचरित** के प्रभावशास्त्री द्वारा सम्पादित संस्करण में परिशिष्ट में **चिमनीचरितस्य ऐतिहासिकता** शीर्षक डा. प्रभाकर शास्त्री का लेख

आविष्कुर्वन् रजनिविरतिं म्लेच्छधर्मेष्वशेषे-
ष्वेव प्रीतिं मम वितनुते केवलं बाङ्गशब्दः।। (३६)

नायिका कहती है कि मुर्गे की बांग ही मेरे लिये सबसे प्रिय बन गयी है, क्योंकि उसके द्वारा प्रातः होने और दयादेव के अध्यापन के लिये आने की सूचना मिलती है। इसी प्रकार कौवे की काँव-काँव को लेकर भी कवि ने बड़ी रोचक उत्प्रेक्षाएं की हैं -

का का जीवत्यतनुविशिखैर्हन्त का का न विद्धा
का कोत्तीर्णा विषमसमयं ध्यानयुग्योगिनीव।
एतान् प्रश्नान् प्रकटितकृपोऽस्मासु नूनं चिकीर्षुः
काकेत्येततद् वदति पुरो व्यक्तमास्येन काकः।। (४५)

हमारे सम्मुख का-का (कौवे का स्वर, कौन कौन) करता हुआ यह पूछता हुआ लगता है कि कौन कौन स्त्रियां हैं जो प्रेम में पड़कर अभी भी जी रही हैं, कौन है, जो काम देव के बाणों से घायल नहीं हुईं, कौन हैं जिन्होंने संकट की घड़ियां पार कर लीं।

१०६ पद्यों के इस काव्य में अधिकांशतः मन्दाक्रान्ता छन्द का प्रयोग है। अन्त में शार्दूलविक्रीडित तथा शिखरिणी, वियोगिनी, उपगीति, उद्गीति, हरिणी, मालिनी और वसन्ततिलका भी प्रयुक्त हैं।

छन्दों का वैविध्य **अधरशतकम्** में बहुत अधिक मिलता है। कवि ने इस काव्य में १६ प्रकार के छन्दों का उपयोग किया है। आर्या छन्द सर्वाधिक प्रयुक्त है।

नीलकण्ठ शुक्ल की कल्पनाएं कहीं-कहीं बड़ी मोहक होती हैं। सुन्दरी की नासिका में झूलते हुए मुक्ता को लेकर वे कहते हैं कि यह मोती नहीं-नहीं करता हुआ यह बता रहा है कि इस सुन्दरी के अधर की समानता न बन्धूक कर सकता है, न करक कुसुम, न किसलय, न बिम्बफल, न कमल, न विद्रुम या मूंगा न जपापुष्प ही -

न बन्धूकं नो वा करककुसुमं नो किसलयं
न बिम्बं नाम्भोजं दलमपि न वा विद्रुमजपे।
इदं नासामुक्ताफलमधरसाम्याय सुदृशः
किमित्थं नात्कारं विरचयति दोलायितमिषात्।। (४०)

## नीलकण्ठदीक्षित के मुक्तक काव्य

श्रीमदप्पयदीक्षित के वंशज महाकवि नीलकण्ठ दीक्षित ने महाकाव्यों, स्तोत्रकाव्यों तथा शास्त्रीय ग्रन्थों के अतिरिक्त अनेक स्फुट काव्यों का भी प्रणयन किया है।[1] इनमें

1. कविपरिचय के लिये महाकाव्यविषयक अध्याय द्रष्टव्य।

कलिविडम्बनम्, समारञ्जनशतक, अन्यापदेशशतक तथा वैराग्यशतक (?) उल्लेखनीय हैं।

'कलिविडम्बनम्' में १०२ अनुष्टुप् छन्दों में समाज और व्यक्ति की ह्रासोन्मुख प्रवृत्तियों पर यथार्थवादी दृष्टि से तीखी टिप्पणियां हैं। नीलकण्ठ ने इस काव्य में अपने को आधुनिक अर्थ में व्यंग्यचेतना का एक समर्थ कवि सिद्ध किया है। क्षेमेन्द्र के पश्चात् अपने समय की सच्चाइयों से निर्भय होकर इस प्रकार साक्षात्कार कराने वाला दूसरा कवि यह ही है। गुरुओं के विषय में नीलकण्ठ कहते हैं -

वाच्यतां समयोऽतीतः , स्पष्टमग्रे भविष्यति।
इति पाठयतां ग्रन्थे काठिन्यं कुत्र विद्यते।। ८

गुरु अपने किसी शिष्य को पोथी पकड़ाकर कहता है - पढ़ते जाओ, समय कम है, पाठ समझने में जो कठिनाई है, वह तो पढ़ते-पढ़ते आगे स्पष्ट होती जायेगी। इस प्रकार पढ़ाने वाले के लिये तो सचमुच कोई भी ग्रंथ कठिन नहीं है।

सभारञ्जनशतक में १०५ अनुष्टुप् छन्दों में जीवन और जगत् के विषय में चिंतन-प्रधान मार्मिक विचार हैं, धर्म का सार बताया गया है, तथा समाज और राष्ट्र के अभ्युदय के लिये संदेश है। नीतिकाव्य की परंपरा में यह एक महत्त्वपूर्ण कड़ी है। थोड़े से शब्दों में अत्यंत सहजता के साथ विचार को अनायास व्यक्त कर देने की नीलकंठ को सिद्धि है। विचार को दृष्टान्त के द्वारा हृदयंगम भी वे बनाते हैं। यथा -

सर्वत्र लाल्यते शूरो भीरुः सर्वत्र हन्यते।
पच्यन्ते केवला मेषा पूज्यन्ते युद्धदुर्मदाः।। (४८)

(शूरवीर का सब जगह लालन होता है, भीरु का सब जगह हनन। केवल भेड़ें पकाई जाती हैं, जब कि युद्ध में दुर्दमनीय लोग पूजे जाते हैं।)

कवि ने सौंदर्य का सापेक्ष लक्षण करते हुए कहा है -

भार्यायाः सुन्दरः स्निग्धो वेश्यायाः सुन्दरो धनी।
श्रीदेव्याः सुन्दरः शूरो भारत्याः सुन्दरः सुधीः।। (५०)

(पत्नी के लिये प्रेम करने वाला पति सुंदर है, वेश्या के लिये धनी व्यक्ति सुन्दर है। लक्ष्मी के लिये शूरवीर सुंदर है और सरस्वती के लिए सुधी व्यक्ति।)

वस्तुतः सभारञ्जनशतक सुभाषितों का छोटा, पर बहुमूल्य खजाना है। भाषा की सारप्राणता तथ विनोदगर्भ या विडंबनामयी शैली के प्रयोग में नीलकण्ठ ने विलक्षण सिद्धि प्राप्त की है। कलिविडम्बनशतक तो इस दृष्टि से उन्हें आज के व्यंग्यकारों की चेतना के बहुत निकट ला देता है। उन्होंने मनुष्य के दुर्गुणों, समाज के अधःपतन और अपने समय की विसंगतियों का उद्घाटन करते हुए किसी को भी नहीं छोड़ा, समाज के प्रत्येक वर्ग का

चारित्र्य खोल कर रख दिया है। उनकी व्यंग्यदृष्टि में आक्रोश कम, विनोद का पुट अधिक है। क्षेमेन्द्र की तुलना में व्यंग्यकार नीलकण्ठ की विशेषता यह है कि नीलकण्ठ ने भारतीय पारिवारिक जीवन को भी अपनी लेखनी का विषय बनाया है। परिवार के विषय में उनकी अनेक टिप्पणियां रोचक हैं। उदाहरण के लिये-

**जामातरो भागिनेया मातुला दारबान्धवाः।**
**अज्ञाता एव गृहिणो भक्षयन्त्याखुवद् गृहे।। (४२)**

(दामाद, भांजे, मामा तथा पत्नी के मायके के लोग-ये गृहस्थ के घर में चूहे की भांति इस तरह खाने में लगे रहते हैं कि उसे पता भी नहीं चल पाता।)

**जामातुर्वक्रता तावद् यावच्छ्यालस्य जालता।**
**प्रबुध्यमाने सारल्यं प्रबुद्धेऽस्मिन् पलायनम्।। (४४)**

दामाद तभी तक टेढ़ा रह सकता है, जब तक उसका साला बच्चा है। साला सयाना होने लगे, तो दामाद सीधा हो जाता है, और उसके सयाना होने पर तो ससुराल से भाग निकलना ही उसे पड़ता है।)

नीलकण्ठ के नाम से 'लघुकाव्यानि' में प्रकाशित वैराग्यशतक का कर्तृत्व विवादास्पद है, काव्यमाला सम्पादकों ने यही पूरा का पूरा शतक श्री अप्पयदीक्षित को उसका प्रणेता बताकर प्रकाशित किया है। वैराग्यशतक में निर्वेद के भाव के साथ व्यंग्य की धार और भी प्रखर है।

**अन्यापदेशशतक** में भ्रमर और सागर जैसे प्रचलित विषयों के अतिरिक्त धतूर (धतूरा), वृश्चिक (बिच्छू) आकद को भी अन्योक्ति का माध्यम बनाया गया है। वणिक् को लेकर नीलकण्ठ ने अपनी अभ्यस्त व्यंग्यप्रवण शैली में कहा है -

**आसीनः सुखमापणे यदि वणिक्छ्रद्धालुभिः प्रार्थितः**
**किञ्चिच्छंसति पञ्चकं दशकमित्येतत्र तस्याद्भुतम्।**
**आपातालविघूर्णिताम्भसि चलत्यौत्पातिके मारुते**
**मज्जन्त्यामपि नावि मुञ्चति न यस्तामेव मूल्यस्थितिम्।।**

(बाजार में आराम से बैठा बनिया यदि मोल भाव में पांच को दस बताये, तो उसमें कोई आश्चर्य नहीं। पर वह नौका से सामान लेकर आ रहा हो, सागर में तूफान आ जाये, नाव डूबने लगे, तब भी मोल-भाव करने में उस समय भी वह अपनी वही चौकसी बनाये रखता है।)

## आत्मनिन्दाष्टकम्

आत्मनिन्दाष्टकम् संस्कृत गीतिकाव्य-परंपरा में अपने ढंग की अलग ही रचना है। भावसांद्रता, गहन आत्मनिरीक्षण, स्पष्टवादिता, समाजदृष्टि और अभिव्यक्ति की सहजता का ऐसा संगम बहुत कम ही देखने को मिलता है। आठ पद्यों में से प्रत्येक हृदय में सीधे उतरता चला जाता है।

यह किसी अज्ञात जैन मुनि की कृति है, जिसका देशकाल भी अविदित है। तीसरे पद्य के उल्लेख से लगता है कि रचयिता श्वेतांबर सम्प्रदाय का है। मुनिसमाज में व्याप्त दिशाहीनता और अंतर्विरोध को इस कवि ने बिना किसी लाग लपेट के सहज हृदय से यथातथ्य चित्रित कर दिया है -

कट्यां चोलपटं तनौ सितपटं कृत्वा शिरोलुञ्चनं
स्कन्धे कम्बलिकां रजोहरणकं निक्षिप्तकक्षान्तरे।
वक्त्रे वस्त्रमथो विधाय ददतः श्रीधर्मलाभाशिषं
वेषाडम्बरिणः स्वजीवनकृते विद्मो गतिं नात्मनः।। (३)

हमने कमर में चोलपट बांध लिया, देह पर श्वेतवस्त्र धार लिया, शिर का लुंचन कराया, कंधे पर कंबल और बगल में धूल हटाने वाला मयूरपिच्छ ले लिया, मुख पर कपड़ा बांधा, दूसरों को हम धर्मलाभ का आशीर्वाद देते हैं, पर वेष का यह आडंबर रचने वाले हम स्वयं अपने जीवन की ही गति नहीं जानते।

इस अष्टक के कवि ने मुनिसमाज को भी निस्संग तथा निर्वेद के भाव से देखा है, और उसी भाव से अपने से अलग हो कर अपने आप को वह देखता है। अन्तर्वेदना और आत्मबोध दोनों का जागृत भाव इस अष्टक में व्याप्त है। अपने बाहर और अपने भीतर दोनों के संसार को अपनी पारदर्शी दृष्टि से उन्मीलित करता हुआ यह कवि कहता है -

अन्तर्मत्सरिणां बहिः शमवतां प्रच्छन्नपापात्मनां
नद्यम्भः कृतशुद्धिमद्यपवणिग्दुर्वासनाशासिनाम्।
पाखण्डव्रतधारिणां वकदृशां मिथ्यादृशामीदृशां
बद्धोऽहं धुरि तावदेव चरितैस्तन्मे ह हा का गतिः।।

पर काव्य में कुल मिलाकर स्वर निराशावाद का नहीं है। कवि ने अपने अन्तर्द्वन्द्व को अभिव्यक्ति दी है और अपने विवेक से अपने आपको उबारने के संकल्प को भी उसने अंत में सूचित किया है।

जातिमाला, अन्योक्तिमाला तथा संगीतशास्त्रविषयक रागविबोध नामक ग्रन्थ के कर्ता सोमनाथ (समय-सत्रहवीं शती) ने सोमनाथशतकम् में स्रग्धरा छन्द में लक्ष्मीनिन्दा, याचकनिन्दा आदि प्रकरणों में आत्मानुभूतिपरक रचना प्रस्तुत की है। देह को सरोवर के रूप में देखते हुए वे कहते हैं-

यातायातं विधत्ते सुखमसुशफरी कायकासारदेशे
यावत् सम्फुल्लचक्षुर्मुखकरचरणाम्भोजराजीविराजि।
स्फूर्जद्वानीपूरे बहिरमलतरे तावदत्तुं स्थितस्तां
कुर्वन् मन्दं पदं स्वं बत पलितबको वञ्चकः कुञ्चिताङ्गः

(काया रूपी कासार (तालाब) में लगातार प्राणों की मछली आवाजाही कर रही है, आँख, मुख और चरण के कमल खिल रहे हैं, पर कुछ ही हट कर बांस के झुरमुट में श्वेतकेशों वाला बुढ़ापा बगुले की तरह इसे खाने के लिए घात लगाये धीरे धीरे कदम बढ़ा रहा है।)

## अन्योक्तिस्तबक

अन्योक्तिस्तबक के रचयिता कवि वंशीधर मिश्र हैं, जिनका समय डा. राजेन्द्र मिश्र ने १६वीं शताब्दी का उत्तरार्ध अनुमानित किया है।[1] इसकी पांडुलिपि का लेखनकाल १६७० ई. है, अतः कवि का समय सत्रहवीं शताब्दी का पूर्वार्ध भी संभावित है। डा. मिश्र के अनुसार कवि वंशीधर बघेलखंड के राजा रामचंद्र (१५५५-९२ ई.)के कृपापात्र रहे।

अन्योक्तिस्तबक में कुल १०४ पद्य हैं, जिनमें प्रथम सात में प्रास्ताविक तथा अंतिम एक में उपसंहार है। शेष ९६ पद्यों में ६२ विविध विषयों पर अन्यापदेश हैं। इनमें किरात, निर्धन, डुंडुभ, नकुल, खंजन, गोमयकीट आदि विषय अन्योक्ति-परंपरा में नवीन हैं।

## अन्योक्तिशतक तथा अन्योक्तिपरक अन्य रचनाएँ

अन्योक्तिशतक के रचनाकार दर्शनविजयगणि मुगल बादशाह जहांगीर के समकालिक हैं। इसकी अन्योक्तियों में पहले के कवियों की अन्योक्ति-परंपरा का अनुकरण है। अन्योक्ति की विशेषता यह है कि इसके माध्यम या प्रतीक तो प्रायः परंपराप्राप्त ही रहते हैं, पर उनके संदर्भ और अभिप्राय बदलते रहते हैं। उदाहरण के लिए कवि ने चिरपरिचित भ्रमर के बहाने से अपनी व्यथा और अपने समय की विडंबना व्यक्त की है -

सकलगुणनिधानं मां विहाय द्विरेफाः
परिमलपरिहीनं हन्त चुम्बन्ति धूर्तम्।
इति मनसि विषादं मां कृथाश्चम्पकोच्चै-
रिह मधुपसमाजे को विवेकावकाशः।। (४४)

हे चंपक, सकलगुणों के निधान मुझे त्यागकर भ्रमर सुगंधरहित अन्य पुष्पों को चूम रहे हैं - यह सोचकर मन में विषाद मत कर। इस मधुपसमाज में भला विवेक का अवकाश

१. संस्कृतसाहित्य में अन्योक्ति, पृ. २६८

कहां? - यहां मधुप शब्द का बड़ा सटीक प्रयोग करते हुए कवि ने अपने समय के मधु के नशे में गाफिल रहने वाले अविवेकी लोगों पर व्यंग्य किया है।

**अन्योक्तिमुक्तावली :** इस काव्य की रचना हंसविजयगणि ने १६७८ ई. में की।[1] यह अन्योक्ति-काव्यों में सबसे विशालकाय है, जिसमें ६४० अन्योक्तियां हैं।

**अन्यापदेश :** इस काव्य के कर्ता श्री गीर्वाणेंद्र दीक्षित हैं, जिनका समय सत्रहवीं शताब्दी या अठारहवीं का प्रथम चरण संभावित है।[2] इसमें ५७ विषयों पर ११२ अन्योक्तियां संकलित हैं। अन्योक्तिकाव्यपरंपरा में श्री गीर्वाणेन्द्र ने नये विषयों का समावेश किया है, जैसे लशुन, मत्कुणा (खटमल), छाग, कदली, धीवर, मर्कट (वानर) आदि।

**अन्योक्तिमाला :** इस काव्य के कर्ता अच्चान दीक्षित हैं। इनका समय अठारहवीं शताब्दी अनुमानित है।[3] इसमें दो आश्वासों में क्रमशः ८० और १०३ अन्योक्तियां संकलित हैं।

**कविकौमुदी :** कविकौमुदी के कवि लक्ष्मीनृसिंह हैं। इनका समय भी अठारहवीं शताब्दी है।[4] कवि कौमुदी में ४४ विषयों पर १४० अन्योक्तियां हैं। पांचालिका, भल्लूक, पिशाच, कंकजम्बूकसंवाद, बकजम्बूकसंवाद शिवनयनाग्नि आदि सर्वथा अछूते विषय लक्ष्मीनृसिंह ने अन्योक्ति के क्षेत्र में उठाये हैं।

उपर्युक्त अन्योक्तिपरक रचनाओं के अतिरिक्त निम्नलिखित अप्रकाशित रचनाओं का उल्लेख डा. राजेंद्र मिश्र ने किया है-अन्योपदेशकाव्य कविरत्न चक्रवर्तीप्रणीत (अनुमानित समय १४वीं शताब्दी), अन्यापदेशशतक (राममद्राम्बाकृत, (समय-सत्रहवीं शताब्दी), अन्योक्तिकण्ठाभरण चन्द्रचूडकृत (समय-अठारहवीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध) तथा अन्यापदेशशतक (घनश्यामकृत, समय -वही)।

**अन्यापदेशशतक** के पूर्तिकर्ता घनश्याम तंजौर के दरबार में १७२८ ई. से १७३५ ई. तक मंत्री रहे, उनकी शाकुन्तल और उत्तररामचरित की दो टीकाएं तथा नवग्रहचरितम् रूपक प्रसिद्ध है। इनकी विदुषी पत्नियों सुन्दरी तथा कमला ने विद्धशालभंजिका नाटिका की टीका की है, जिसमें टीकाकर्त्रियों ने सूचना दी है कि उनके पति घनश्याम ने अन्यापदेशसहस्र की भी पूर्ति की थी। पर यह रचना अप्राप्य है।

इसके अतिरिक्त रघुनाथतीर्थकृत **अन्योक्तिशतक**, गदाधरभट्टप्रणीत **अन्योक्तिरत्न-करण्डिका**, नारायणदासकृत **अन्यापदेशशतक** और श्रीनिवासरचित **अन्यापदेशशतक** आदि इस प्रकार की कई रचनाएं या तो खंडितरूप में प्राप्त हैं, या उनके उल्लेख मात्र मिलते हैं। (विवरण के लिए द्र.-संस्कृतसाहित्य में अन्योक्ति, पृ. २८०-२६२)

---

१. संस्कृत साहित्य में अन्योक्ति, पृ. १७२
२. वही, पृ. २७४
३. वही, पृ. २७६
४. वही, पृ. २७७

इनके अतिरिक्त निम्नलिखित अन्योक्तिसंग्रहों का उल्लेख स्टर्नवाख ने किया है - श्रीनिवासाचारियरकृत अन्योपदेशमाला (१२७ पद्य), सोमनाथ कृत अन्योक्तिमुक्तावली (प्रायः मालिनी छन्द में १०२ पद्य), भट्टवीरेश्वरकृत **अन्योक्तिशतक** (शार्दूलविक्रीडित तथा स्रग्धरा छन्दों में) **अन्योक्त्यष्टकसंग्रह** (१७ अष्टकों में १२३ अन्योक्तियों का संग्रह),, वंशीधरमिश्रकृत **अन्योक्तिस्तवक** (१०४ पद्य, समय - १६७४ ई. ), अन्योक्तितरङ्गिणी तथा अवशिष्टान्योक्ति। अंतिम दो संकलनों में पहले में अन्योक्तियों के दो शतक हैं, तथा दूसरा अन्योक्तियों (५८८) का विशाल संग्रह है, जिसे पंडितराज जगन्नाथकृत कहा गया है।

शतककाव्यों के ही समान अष्टककाव्य या नवरत्न आदि काव्य भी अनेक मिलते हैं। पञ्चरत्न, षड्रत्न, सप्तरत्न, अष्टरत्न तथा नवरत्न क्रमशः पांच से नौ श्लोकों वाले लघुकाव्य हैं, जिनमें नीतिपरक सुभाषित हैं। इनमें से कुछ सुभाषित भर्तृहरि के शतकों में भी मिलते हैं। अष्टककाव्यों में पूर्वचातकाष्टक तथा उत्तरचातकाष्टक में चातक तथा मेघ को लेकर अन्योक्तियां हैं। प्रथम संकलन में चातक का दैन्य तो दूसरे में उसकी मनस्विता का चित्रण है। इसी प्रकार भ्रमराष्टक में भ्रमरविषयक अन्योक्तियां हैं, जबकि वानर्यष्टक तथा वानराष्टक में विविध विषयों पर सुभाषित संकलित हैं।

गणरत्न नामक तेरह पद्यों का संकलन भवभूति के नाम से प्रकाशित किया गया है, जिसका पहला पद्य (सानन्दं नन्दिहस्ता.०-) मालतीमाधव प्रकरण का नान्दीश्लोक है। शेष पद्य नीतिपरक हैं, और इनका भवभूतिकृत होना संदिग्ध है। सम्भवतः परवर्ती किसी लेखक ने प्रचलित सुन्दर सुभाषित भवभूति के नाम से इस संकलन में लिख डाले होंगे। इनमें से इस प्रकार के पद्य तो कतिपय शताब्दियों से रसिक जनों में प्रचलित रहे हैं -

**या राका शशिशोभना गतघना सा यामिनी यामिनी**
**या सौन्दर्यगुणान्विता पतिरता सा कामिनी कामिनी।**
**या गोविन्दरसप्रमोदमधुरा सा माधुरी माधुरी**
**या लोकद्वयसाधनी तनुभृतां सा चातुरी चातुरी।। (१०)**

नीतिप्रदीप नामक काव्य महाकवि वेतालभट्ट के नाम से प्रकाशित किया गया है। इसके भी अनेक पद्य सहृदयसमाज में अतिशय लोकप्रिय रहे हैं।[1] उदाहरण के लिए यह अन्योक्ति देखिये -

**येनाकारि मृणालपत्रमशनं क्रीडा करिण्या सह**
**स्वच्छन्दं भ्रमणं च कन्दरगणे पीतं पयो निर्झरम्।**
**सोऽयं वन्यकरी नरेषु पतितः पुष्णाति देहं तृणै-**
**र्यद्दैवेन ललाटपत्रलिखितं तत् नोज्झितुं कः क्षमः?।। (३)**

---

1. ये सभी काव्यसंग्रह डा. जान हेबरलिन द्वारा संकलित **काव्यसंग्रह** में संगृहीत हैं, जो कलकत्ता से १६०४ सं, (१८४७ ई.) में प्रकाशित हुआ।

**उपसंहार :** काव्यात्मक समृद्धि, विविधता तथा विपुलता की दृष्टि से संस्कृत का गीतिकाव्य अन्य किसी भी विधा से न्यून नहीं है। प्रवृत्तियों तथा विषयवस्तु की दृष्टि से तो सर्वाधिक विविधता गीतिकाव्यों में ही मिलती है। इस आधार पर संस्कृत गीतिकाव्य तथा लघुकाव्यों को निम्नलिखित वर्गों में विभाजित किया जा सकता है -

(१) उपदेशपरायण काव्य - जैसे क्षेमेन्द्र के दर्पदलन, सेव्यसेवकोपदेश या जल्हण का मुग्धोपदेश आदि।
(२) चिन्तनप्रधान या विचारप्रधान-जैसे क्षेमेन्द्र का ही चतुर्वर्गसङ्ग्रह।
(३) यथार्थवादी - जैसे क्षेमेन्द्र की समयमातृका या कलाविलास
(४) कथात्मक या खण्डकाव्य - ताराशशांक, भिक्षाटनकाव्य आदि।
(५) अन्योक्तिपरक - अन्योक्तिमुक्तावली, अन्योक्तिमाला आदि।
(६) मनोव्यक्तिमूलक या व्यक्तिवादी - उदाहरण के लिए आत्मनिन्दाष्टक
(७) शृङ्गारप्रधान (८) वर्णनप्रधान - जैसे ऋतुवर्णन आदि।

आधुनिक दृष्टि से व्यक्तिवाद के लिये संस्कृत काव्य-परम्परा में अवकाश नहीं है। पर गीतिकाव्य के अनेक श्रेष्ठ सर्जकों ने मन की अनुभूतियों को अन्तरंग रूप से अपनी रचनाओं में प्रकट किया है। उनकी दृष्टि अपनी कुण्ठाओं, वासनाओं और विकारों से मुक्त होकर उदात्त और सार्वभौम धरातल पर आरोहण करने के लिये समर्पित है। इसी प्रकार क्षेमेन्द्र तथा नीलकण्ठ दीक्षित के लघुकाव्यों में अपने समय के समाज का कच्चा चिट्ठा बेबाक ढंग से खोल दिया गया है, वहां भी कवि की दृष्टि समाज को उन विकारों और पतनशील प्रवृत्तियों से उबारने का संकल्प लेकर ही चलती है।

कुल मिलाकर संस्कृत गीतिकाव्य-परम्परा की श्रेष्ठ रचनाओं में मनुष्य के संकल्प, आस्था, संघर्ष और जिजीविषा तथा उसके प्रेम, शृंगार और सौन्दर्य का श्रेष्ठतम अंश प्रकट हुआ है।

## आर्यासप्तशती विश्वेश्वर पाण्डेय

आर्यासप्तशती में (हैदराबाद संस्करण में कुल ७५७ तथा चौखम्बा संस्करण में ५ अतिरिक्त आर्याएं मिलाकर) कुल ७६२ आर्याएं संकलित हैं। कवि पाण्डेय के पाण्डित्य और वैदग्ध्य का यह कोशकाव्य विलक्षण उदाहरण है। दर्शन, व्याकरण और शास्त्र के गहन ज्ञान का काव्यों की वक्रोक्तियों मे, विशेषतः शृंगार की भाषा में इस प्रकार का प्रस्तुतीकरण दुर्लभ ही है। विश्वेश्वर पाण्डेय की कविता में सहजता के स्थान पर आयास और व्युत्पत्ति का बोलबाला है। कहीं-कहीं उनकी कविता इसके कारण अतिशय दुरूह हो गयी है। सम्पूर्ण काव्य की स्वोपज्ञ पाण्डित्यपूर्ण तथा शास्त्रीय उद्धरणों से समन्वित उत्तम टीका भी कवि ने इसीलिए स्वयं लिख दी है। शास्त्रीय ज्ञान के साथ-साथ काव्य में श्लेष और यमक का चमत्कार तथा पौराणिक आख्यानों और उपाख्यानों के सन्दर्भ भी पाण्डेय जी ने बहुत

अधिक दिये हैं। किसी कुलकामिनी को उपपति के लिए आकर्षित करती हुई दूती कहती है-

**अयि सत्ता सामान्यं नास्ति न वा जातिसङ्करो दोषः।**
**भूयांसः समवाया मार्गोऽयं श्रूयतेऽभिनवः ।। (७५)**

(इस संसार में सत्तासामान्य (साधुता की स्थिति, दर्शनशास्त्रीय अर्थ में सत्ता जाति की स्थिति) नहीं है, जातिसाङ्कर्य का दोष भी माना नहीं जाना चाहिये। इस अभिनव मार्ग (कामिनी द्वारा अनेक प्रेमियों का ग्रहण, दर्शनशास्त्र के पक्ष में नव्य नैयायिकों के मार्ग) में अनेक समवाय हैं।) प्राचीन नैयायिक ही द्रव्य, गुण, कर्म की वृत्ति वाली सत्ता जाति को स्वीकार करते हैं, नव्य नैयायिक नहीं। एकाधिकरणवृत्तित्व रूप साङ्कर्य को वे जातिबाधक मानते हैं।

श्लेष का भी बड़ा अनूठा चमत्कार पाण्डेय जी ने अपनी कविता में दिखाया है। सुन्दरी में लोकायत, सौगत, दिगम्बर आदि सम्प्रदायों को एक साथ उपस्थित कराते हुए वे कहते हैं -

**लोकायतं नयनयोः पदयोः सुगतद्वयं निरुपमानम्।**
**कुचयोर्वीक्ष्य दिगम्बरमथ भवितव्यं कथं नु जीवेन?।। (७१०)**

ऐसी कविता से रसावेशवैशद्य तथा भावप्रवणता की आशा करना व्यर्थ है। पर अनेक आर्याओं में सौन्दर्यानुभूति तथा उत्तम कल्पनाओं का योग कवि ने कराया है। उदाहरण के लिये -

**चीनसिचयाञ्चलेनाविहितादधराद् विनिर्यान्ती।**
**अति निस्तुषेव पयसो धारा तव भाति हसितश्रीः। (४३१)**

नायिका का मुख मलमल के घूंघट से ढका हुआ है, उसके अधरों से हंसी फूट रही है। कवि कल्पना करता है कि हंसी सफेद वस्त्र में छनकर निकलते दूध की भांति उज्ज्वल है।

ग्रन्थारम्भप्रकरण की मांगलिक तथा प्राचीनकवि प्रशंसाविषयक ७२ आर्याओं को छोड़कर इस कोशकाव्य में संकलित सभी आर्याओं का विषय प्रायः सम्भोग शृंगार है।

कवि गाहासतसई तथा आर्यासप्तशती से प्रेरित है। व्रज्याओं की योजना आर्यासप्तशती के समान है। आर्यासप्तशतीकार गोवर्धनाचार्य की स्तुति भी कविप्रशंसाप्रकरण में श्लेष के द्वारा चमत्कारपूर्ण ढंग से पाण्डेयजी ने की है -

**गिरिनायकभूतोऽयं कृतगोरक्षो जलौघपरिभावात्।**
**गोवर्धनो विजयते योग्यत्वापत्रयोगार्थः।। (५९)**

## अन्य काव्य

**लोकोक्तिमुक्तावली :** लोकोक्तिमुक्तावली कवि श्रीदक्षिणामूर्ति का नीतिपरक काव्य है, जिसमें कुल ६४ पद्य विभिन्न छंदों में संगृहीत हैं। संपूर्ण काव्य को पद्धतियों में विभाजित किया गया है, ये पद्धतियां विषयानुसार हैं, जैसे-विद्वत्प्रशंसापद्धति, दुष्टत्यागपद्धति, द्वैतनिन्दापद्धति, विषादपद्धति और ज्ञातप्रशंसापद्धति। कवि दक्षिणामूर्ति का अद्वैतवेदांत के प्रति अभिनिवेश स्पष्ट है, जिसे उन्होंने एक स्थान पर इक्षु (अनेक) तथा गुडखंड (एक) के दृष्टात से समझाया है-

**विप्रा मुमुक्षा यदि, वो न कार्यस्तर्कादिशास्त्रेषु वृथैव यत्नः।**
**वेदान्त एवामृतसिद्धये-लमिक्षोरनेकाद् गुडखण्ड एकः।। (५२)**

लोकोक्तिमुक्तावली के कर्ता दक्षिणामूर्ति के विषय में विवरण प्राप्त नहीं है।

## श्रीकृष्णभट्टकृत पद्यमुक्तावली

श्रीमत् कविकलानिधि देवर्षि श्रीकृष्णभट्टकृत इस स्फुट पद्यों के संकलन में ३६६ श्लोक हैं, जिनमें ध्रुवागीतियों का भी कहीं-कहीं प्रयोग हुआ है तथा प्राकृत आर्याओं का भी। पद्यमुक्तावली में विषयों की विविधता है, कुछ प्रशस्तिकाव्य तथा स्तोत्रकाव्य हैं, अनेक पद्य ऋतुवर्णन के तथा देशवर्णन के भी हैं। रसों में शृंगार रस का परिपाक प्रचुर हुआ है।

श्रीकृष्णभट्ट की रचना अत्यंत प्रौढ और अलंकारों की कमनीय छटा से युक्त है। उनकी कल्पनाओं की उड़ान भी आकर्षित करती है। संध्या वर्णन में कवि कहता है - सूर्य की किरणों के सिंदूरी राग में रंगे बादल आकाश में छाये हुए हैं, वे कामदेव रूपी राजा के शिविर जैसा रच रहे हैं -

**सिन्दूरारुणरागरञ्जितघनश्रेणीमनोहारिणि**
**श्रीमन्मन्मथभूमिपालशिबिरस्तोमानुकारक्षमे।**
**पश्य व्योम्नि विभान्ति सम्प्रति तिरोभूते प्रतीच्यां दिशो**
**भानौ व्यायतवल्गुभूरितनिकातौल्येन सान्ध्यांश्च।।** -१८

कवि श्रीकृष्णभट्ट के परिचय के लिये संस्कृतमहाकाव्यविषयक अध्याय द्रष्टव्य है।

## शृङ्गारकलिकात्रिशती

इस काव्य के प्रणेता श्री सामराजदीक्षित के पुत्र श्री कामराज दीक्षित हैं। इस त्रिशती का समायोजन अकारादिक्रम के पद्य देकर किया गया है। पूरी त्रिशती आर्या छंद में है। सरसता और शृंगार के परंपरागत वर्णनों के साथ इसमें कहीं-कहीं हास्य का अच्छा पुट देते हुए ग्रामीण जीवन का भी चित्रण किया गया है। यथा-

ऋक्षं जनभयवशतो विज्ञाय सकम्बलं जारम्।
परिषस्वजे कृशाङ्गीं रुदतीमथ जहास हलिकजनः।। (३७)

नायिकापति को आया देखकर जार ने कंबल ओढ़ लिया, जिसके कारण डरपोक पति ने उसे भालू समझ बैठा, और रोती हुई अपनी ही पत्नी से डर के मारे लिपट गया। यह देखकर हलवाहे हंसने लगे।

कामराज ने अपने समय के जीवन के कुछ संवेदनामय क्षणों को कहीं-कहीं इस कलिका में गूंथा है। मंदिर में कृष्ण का कीर्तन चल रहा है, भक्तजन हरिदास जी की वंदना कर रहे हैं, कोई महिला उनके चरणों में ऐसी गिरी है, कि हिलने का नाम ही नहीं ले रही -

कीर्तनसमये शौरेर्वन्दत्सु जनेषु हरिदासम्।
न चलति पदात् पदमपि पतिता तत्पादयोरार्या।। ६०

## षड्ऋतुवर्णनकाव्यम्

यह काव्य कामराज दीक्षित के पुत्र व्रजराज दीक्षित का लिखा हुआ है। काव्य के आरंभ में ही व्रजराज ने अपने पितामह श्री सामराज दीक्षित को अपने गुरु बताते हुए उनकी वंदना की है, तथा अपने पिता श्री कामराज दीक्षित के अनुग्रह से अपनी काव्यप्रवृत्ति संभावित बतायी है।

इस काव्य में ऋतुसंहार का क्रम न अपनाकर वसन्तवर्णन से आरंभ किया गया है। वसन्तवर्णन में ६, ग्रीष्म में ५, वर्षा वर्णन में ५, हेमन्त वर्णन में १०, तथा शिशिर वर्णन में ७ पद्य हैं। प्रत्येक ऋतु के वर्णन में मदनमहीपति की लीलाएं ही केन्द्र में हैं, और सारा काव्य शृंगाररस का आलंबनवर्णन ही प्रतीत होता है। कवि का अप्रस्तुतविधान कहीं-कहीं नवीन और सटीक बन पड़ा है। शिशिर वर्णन में नरगिस के फूल की चर्चा करते हुए उसने कहा है -

अचपलचरभृङ्गाक्रान्तमध्यस्थभागं
नरगसनवपुष्पं भाति सम्मोहनाय।
किमु नवरजताद्‌यस्थलिकास्थैणनाभी
घुसृणजगुटिकेयं स्थापिता मन्मथाग्रे।

नरगिस के फूल पर भौंरा स्थिर बैठा है, तो ऐसा लगता है जैसे चांदी के नये थाल में कस्तूरी परोस कर कामदेव के आगे रख दी गयी हो।

## सीतास्वयंवरकाव्यम्

सीतास्वयंवरकाव्य के कर्ता हरिकृष्णभट्ट ने अपना परिचय नहीं दिया है। राम के प्रति भक्तिभाव से अभिभूत होकर उन्होंने १२७ पद्यों में यह रमणीय काव्य रचा है। काव्य के अंत में राम के प्रति प्रणत होकर वे कहते हैं -

पोतायिते रामगुणैरुदारैर्भूयात् कृतार्था मम भारतीयम्।
त्वन्नाम रामाखिलकामधाम निष्कामनिःश्रेयसदं वदन्ति।। १२२
मा सन्तु तेषां यमयातनास्ता या इन्द्रवज्रादपि दुःसहाः स्युः।
नयद्द्रवीभूतमभूतपूर्वमुदाहृताविष्कृतशान्ति पुंसाम्।। १२३

त्रयोदश अध्याय

# रागकाव्यपरम्परा

रागकाव्य नामक विधा की गणना उपरूपक के भेदों में नाट्यशास्त्र की परम्परा में की गयी है। इसके लिये संक्षेप में 'काव्य' संज्ञा का प्रयोग भी होता आया है।[1] रागकाव्य का सर्वप्रथम लक्षण करने वाले आचार्य कोहल हैं। कोहल का नाट्यशास्त्रविषयक ग्रन्थ प्राप्त नहीं होता। इनके लक्षण आचार्य अभिनवगुप्त ने अभिनवभारती में उद्धृत किये हैं और उपरूपक, जिन्हें प्राचीन परम्परा में नृत्तप्रबन्ध कहा गया है[2], के विवेचन के प्रसंग में कोहलकृत काव्य या रागकाव्य का लक्षण अभिनवगुप्त के उद्धरणानुसार इस प्रकार है-

लयान्तरप्रयोगेण रागैश्चापि विवेचितम्।
नानारसं सुनिर्वाह्यकथं काव्यमिति स्मृतम्।।
(अभिनवभारती, भाग-१, पृ. १८२, बड़ौदा सं., १९५६ ई.)

इस लक्षण के अनुसार काव्य या रागकाव्य की विशेषताएं ये हैं - विभिन्न लयों का प्रयोग, विभिन्न रागों का प्रयोग, विभिन्न रसों का प्रयोग तथा कथा की सुनिर्वाह्यता।

अभिनवगुप्त के अनुसार रागकाव्य के प्राचीन उदाहरण राघवविजय तथा मारीचवध हैं - 'राघवविजय-मारीचवधादिकं रागकाव्यम्' - (वही, पृ. १८१)। अभिनव के अनुसार एक रागकाव्यप्रबन्ध को एक ही राग से भी गाया जा सकता है। राघवविजय ठक्कराग से गाया जाता था तथा मारीचवध ककुभग्राम राग से (वही, पृ. १८२)। गेयता ही अभिनव के मत में रागकाव्य का प्रमुख लक्षण है - और इस दृष्टि से इसे 'गीत' भी कहा जा सकता है- 'गीयते इति गीतं काव्यम्'- (वही, पृ. १८०)। पर सभी गीत रागकाव्य या काव्य नहीं कहे जा सकते, क्योंकि अभिनवगुप्त ने यह अतिसामान्य लक्षण भरत के इस कथन की व्याख्या में दिया है - 'गीतप्रयोगमाश्रित्य नृत्तमेतत् प्रवर्त्यताम्' (नाट्यशास्त्र, ४।२६८)। अतएव नृत्त के साथ गाये जाने वाले गीत ही काव्य या रागकाव्य माने जाने चाहिये।

---

१. कोहल का 'काव्य' का लक्षण अभिनव ने निम्नलिखित उपोद्घात के साथ उद्धृत किया है - 'एष एव तु प्रकारः कलाविधिना निबध्यमानो राघवविजयमारीचवधादिकं रागकाव्यमुद्भावयति। यथोक्तं (कोहलेन)' - अभिनवभारती, भाग-१, पृ. १८१। इससे स्पष्ट है कि कोहल तथा अभिनव की दृष्टि से रागकाव्य का एक संक्षिप्त प्रचलित नाम काव्य भी है, जिसे कविता-सामान्य के अर्थ में प्रयुक्त 'काव्य' से भिन्न तथा रागकाव्य का ही पर्याय माना जाना चाहिये।

२. वही, पृ. १८१

# काव्य, रागकाव्य तथा चित्रकाव्य

अभिनवगुप्त तथा कोहल ने काव्य और रागकाव्य को पर्याय मानकर दोनों का उपरूपकभेदविशेष के अर्थ में निर्वचन किया है। आचार्य भोज ने इन तीनों में सूक्ष्म अन्तर किया है। उनके अनुसार काव्य तो उपरूपकविशेष अथवा नृत्तप्रबन्धविशेष का नाम है, जिसके दो भेद हो सकते है - रागकाव्य तथा चित्रकाव्य। यदि एक ही राग से सारा प्रबंध गाया जाय, तो रागकाव्य कहा जायेगा, तथा अलग-अलग रागों में प्रबन्धन्तर्वर्ति गीत गाये जायें, तो चित्रकाव्य होगा।[1]

युक्तं लयान्तरैर्यच्च ध्वनिकास्थाननिर्मितेर्भवति।
काव्यमिति विविधरागं चित्रमिति तदुच्यते कृतिभिः।।
(शृङ्गारप्रकाश, खण्ड-२, पृ. ४२३)

दशकरूपक की अवलोक टीका में धनिक ने 'काव्य' (रागकाव्य) की गणना डोम्बी, श्रीगदित आदि के साथ नृत्य के भेदों में की है।[2] वस्तुतः डोम्बी, श्रीगदित आदि के लक्षण कोहल तथा अभिनवगुप्त आदि आचार्यों ने किये हैं और इन्हें नृत्तप्रबन्ध बताया है।[3] हेमचन्द्र ने इनको गेयरूपक कहा है।[4] शारदातनय[5] तथा रामचन्द्रगुणचन्द्र[6] ने भी काव्य या रागकाव्य का रूपक-प्रभेदों में उल्लेख तथा लक्षण किया है। इन आचार्यों ने रागकाव्यों के विविध उदाहरण नामोल्लेख करते हुए दिये हैं, जिससे स्पष्ट है कि रागकाव्य इनके समय में बड़ी संख्या में लिखे गये थे। शारदातनय ने गौडविजय,[7] सागरनन्दी ने[8] 'उत्कण्ठमाधवम्' अमृतानन्दयोगी[9] ने माधवोदय या यादवोदय तथा साहित्यदर्पणकार विश्वनाथ ने[10] काव्य या रागकाव्य का उदाहरण माधवोदय बताया है।

---

१. जिस प्रकार रागकाव्य के प्रसंग में प्रयुक्त 'काव्य' शब्द का अर्थ अलंकारशास्त्र के काव्य से सर्वथा पृथक् है, उसी प्रकार यहां प्रयुक्त चित्रकाव्य शब्द का अर्थ भी अलंकारशास्त्र के 'चित्रकाव्य' से पृथक् समझा जाना चाहिये।

२. डोम्बी-श्रीगदितं -भाणो भाणी प्रस्थानरासकाः।
काव्यं च सप्त नृत्यस्य भेदाः स्युस्तेऽपि भाणवत्।। (दशरूपक १।८ पर अवलोक)

३. अभिनवभारती, भाग-१, पृ. १८१

४. काव्यानुशासन, ८।४ :
"गेयं डोम्बी-भाण-प्रस्थान-शिगक-भाणिका-प्रेरण-रामाक्रीड-हल्लीसक-रासक-गोष्ठी-श्रीगदित-रागकाव्यादि।"

५. भावप्रकाश, बड़ौदा सं., पृ. २६३

६. नाट्यदर्पण, बडौदा सं., पृ. १६२

७. भावप्रकाश, पृ. २६३

८. नाटकलक्षणरत्नकोश, काशी सं., पृ. २९९

९. अलंकारसंग्रह : अमृतानन्दयोगी (अड्यारसं.), पृ.

१०. साहित्यदर्पण ६।२८४-८५ पर वृत्ति। विश्वनाथ ने रागकाव्य की संक्षिप्त संज्ञा 'काव्य' का ही प्रसंगतः प्रयोग यहां किया है।

# रागकाव्य के लक्षण का व्यवस्थापन

कोहल, अभिनवगुप्त, हेमचन्द्र आदि आचार्यों के रागकाव्यविषयक विवेचन से इसके लक्षण को इस प्रकार व्यवस्थापित किया जा सकता है -

(१) रागकाव्य लय तथा ताल से युक्त गेय काव्य है।

(२) इस पर नृत्य तथा अभिनय किया जा सकता है। नृत्य के साथ गायन के लिये लिखा गया गीत भी रागकाव्य कहा जा सकता है, और कवि ने मूलतः नृत्य की संगत के लिए गीत न भी लिखा हो, पर वह लय और ताल में निबद्ध हो तथा उस पर नृत्य तथा अभिनय हो सके, तो उसे रागकाव्य माना जाना चाहिये।

(३) रागकाव्य की प्रमुख विशेषता राग-बद्धता है। कई गीत एक ही राग में गाये जायें या अलग-अलग रागों में, सामान्यतः दोनों स्थितियों में प्रबन्ध को रागकाव्य कहा जाना चाहिये।

(४) रागकाव्य में ध्रुवक (स्थायी) का प्रयोग होता है।

अंतिम लक्षण को ऊपर उद्धृत किसी भी आचार्य ने स्पष्टतः कहा नहीं है। पर नृत्य की संगत में गाये जाने वाले गीत यदि रागकाव्य हैं, तो उनमें ध्रुवक स्थायी का प्रयोग होगा ही। आधुनिक गायन में भी गीत में स्थायी तथा अन्तरा सदैव रहता है। संभवतः रागकाव्य का यह लक्षण इस प्रकार सर्वविदित था कि आचार्यों ने इसे कहने की आवश्कयता नहीं समझी।

प्रस्तुत अध्याय में रागकाव्य के नाम से जिन अध्यायों प्रबन्धों का विवेचन है, उन सभी में प्रत्येक गीत में ध्रुवक है। अतः रागकाव्यलक्षण में यहां ध्रुवक की अनिवार्यता हमने मानी है।

# रागकाव्य की परम्परा

'रागकाव्य' यह संज्ञा आचार्य-परम्परा में अत्यन्त प्राचीन काल से प्रचलित है। उसी प्रकार रागकाव्यों की परम्परा भी प्राचीन है। परन्तु गीतगोविन्द के पूर्व लिखा हुआ ऐसा कोई प्रबन्ध हमें उपलब्ध नहीं है, जिसे ऊपर दिये गये समन्वित लक्षण के आधार पर पूर्णतः रागकाव्य कहा जा सके।

डा. प्रभातशास्त्री ने गीतगोविन्द से पूर्व रचित कृष्णलीलातरङ्गिणी को रागकाव्य का उदाहरण माना है।[1] यह विचारणीय है।

लीलाशुक (बिल्वमंगल) के कृष्णकर्णामृत का उल्लेख भी गीतगोविन्द की परम्परा के काव्यों में किया जाता रहा है। इस काव्य पर नृत्य और अभिनय की परम्परा रही है। पर इसमें गीत या ध्रुवक का प्रयोग नहीं है।

---

१. रागकाव्यविमर्शः डा. प्रभात शास्त्री, पृ. ४२

## गीतगोविन्द

रागकाव्य के युगप्रवर्तक कवि जयदेव का गीतगोविन्द रागकाव्यों में मूर्धन्य स्थान रखता है। गीतगोविन्द प्रणेता जयदेव प्रसन्नराघवनाटक के प्रणेता से भिन्न हैं। गीतगोविन्दकार जयदेव वंगदेश के राजा लक्ष्मणसेन की राजसभा के सम्मान्य कवि थे। इनके पिता का नाम भोजदेव तथा माता का नाम राधादेवी था।[1] जयदेव का समय ग्यारहवीं शती ईसवी है।

गीतगोविन्द में लघु-आकार के बारह सर्ग हैं। ग्रन्थारम्भ में मंगलाचरण, प्रस्तावना ग्रन्थ का प्रयोजन और कविपरिचय दिया गया है। प्रथम चार पद्य क्रमशः शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका, द्रुतविलम्बित तथा पुनः शार्दूलविक्रीडित जैसे प्रसिद्ध वर्णित वृत्तों में से हैं। इसके अनन्तर रागकाव्यविधा में दशावतारों का वर्णन है। यह अंश मालवराग और रूपकताल में उपनिबद्ध है। गीतगोविन्द के प्रत्येक गीत को प्रबन्ध कहा गया है। प्रत्येक प्रबन्ध के प्रारंभ में प्रसिद्ध वर्णिक वृत्तों में वर्ण्य विषय का निर्देश किया गया है। समग्र रचना में चौबीस प्रबन्ध तथा बारह सर्ग हैं। कवि ने इसे महाकाव्य कहा है, किन्तु भामहादि की महाकाव्य की परिभाषा के अनुसार यह लघुकाय रचना कथमपि महाकाव्य नहीं कही जा सकती। इस रचना में राधाकृष्णविषयक सरस प्रसंग इस रूप में उद्भावित हैं - एक सखी विरहोत्कण्ठिता राधा के समक्ष वसन्त का वर्णन करती है और गोपांगनाओं की रासलीला में संलग्न श्रीकृष्ण को उसे दूर से दिखाती है। इसे देखकर ईर्ष्या के कारण राधा मान धारण कर लेती है। जब कृष्ण को राधा के मान धारण की जानकारी मिलती है, तब वे अन्य गोपिकाओं का साथ छोड़कर यमुना के एक निकुंज में जाते हैं और राधा के विरह का गहरा अनुभव करने लगते हैं। वे राधा के समीप एक दूती प्रेषित करते हैं जो राधा को कृष्ण की विरह दशा की सूचना देती है तथा राधा से कृष्ण के पास जाने का आग्रह करती है। इसी समय चन्द्रोदय होता है और कृष्ण के आने में विलम्ब देखकर राधा पुनः मानिनी बन जाती है। कृष्ण आते हैं, वे राधा के मानमोचन का प्रयास करते हैं, किन्तु राधा नहीं मानती। कृष्ण वहाँ से चले जाते हैं। राधा का प्रसाधन किया जाता है। राधा कृष्ण से मिलने की तीव्र अभिलाषा करती है। कृष्ण की भी राधा के प्रति उत्कण्ठा का वर्णन कर एकसखी उसे अभिसार करने की प्रेरणा देती है। अभिसार की गतिविधि सम्पन्न होती है। कृष्ण की रतिभ्रान्ति तथा राधा की कृष्ण से पुनः प्रसाधन की प्रार्थना का वर्णन किया गया है। गीतिगोविन्द की प्रशंसा के साथ कवि अपनी कृति समाप्त करता है। इस प्रकार गीतिगोविन्द का मुख्य प्रतिपाद्य राधा-कृष्ण की रासलीला है।

श्रीकृष्ण की लीलाओं का पुराणों तथा अन्य रचनाओं में बहुधा वर्णन प्राप्त होता है, किन्तु श्रीमद्भागवत का दशम स्कन्ध जन-जन का कण्ठहार रहा है। जयदेव भी उससे

---

१. श्री भोजदेवप्रभवस्य राधादेवीसुतश्रीजयदेव (क)स्य।
पाराशरादि प्रियवर्गकण्ठे श्रीगीतगोविन्दकवित्वमस्तु ।।

प्रभावित हुए होंगे। जयदेव तथा श्रीमद्भागवतकार के वर्णन में एक विशिष्ट अन्तर यह है कि जयदेव के हरि सरस वसन्त में विहार करते हैं (हरिरिह विहरति सरसवसन्ते) किन्तु श्रीमद्भागवत के भगवान् श्रीकृष्ण शरद् की उत्फुल्लमल्लिका रात्रियों में रासक्रीडा करते हैं।[1] श्रीमद्भागवत में एक गोपी के प्रति विशिष्टानुराग की चर्चा है, किन्तु श्रीकृष्ण की परम प्रिया राधा का कण्ठतः उल्लेख नहीं है, जबकि जयदेव के गीतगोविन्द में वर्णन का केन्द्र राधा है। श्रीमद्भागवत में रास का स्थान यमुनापुलिन है किन्तु गीतगोविन्द में ललित लवंगलता से सुवासित कोकिलकूजितकुंज कुटीरकानन है। श्रीमद्भागवत और गीतगोविन्द के वर्णन में यत्र-तत्र विशेष साम्य दिखाई देता है।[2] इससे प्रतीत होता है कि जयदेव श्रीमद्भागवत से प्रभावित हैं, किन्तु डा. हजारी प्रसाद प्रभृति विद्वान् गीतगोविन्द पर श्रीमद्भागवत का प्रभाव न स्वीकार कर उसे लीलागान की किसी अन्य शास्त्रीय परम्परा का ग्रन्थ मानते हैं - 'संभवतः दशवीं तथा ग्यारहवीं शताब्दी में भागवत परम्परा से भिन्न भी कोई लीला-गान की परम्परा थी। जयदेव का गीतगोविन्द पूर्ण रूप से भागवत परम्परा का ग्रन्थ नहीं है।' डा. एस.के. डे. ने भी ऐसी ही अवधारणा व्यक्त की है।[3] डॉ. परमानन्द शास्त्री श्रीमद्भागवत और गीतगोविन्द के लीलागान का तुलनात्मक निष्कर्ष इस प्रकार निकालते हैं -

'भागवत में आध्यात्मिकता का स्वर प्रबल है और गीतगोविन्द में लौकिकता का। जयदेव की कृति का आधार भागवत से भिन्न लीलागान की परम्परा है। जिससे जयदेव ने अपना विषय ग्रहण किया, उसे अपनी प्रतिभा के बल पर अधिकाधिक काव्योपयोगी बना दिया। संभवतः भागवत से भी वे प्रभावित हुए हों। राधापात्र की सृष्टि में पौराणिकों का चाहे जो उद्देश्य रहा हो, किन्तु जयदेव ने प्रथम बार उसे प्रेम की प्रतिमा के रूप में प्रतिष्ठित किया। भारतीय गीतिकाव्य की सबसे बड़ी देन है 'राधा' और उसे साहित्यिक रंगमंच पर सर्वप्रथम उतारने वाले कवि हैं-जयदेव[4]'।

यदि यह स्वीकार किया जाय कि किसी लीलागान की परम्परा से जयदेव प्रभावित हैं, तब उन्हें राधा की अवतारणा का प्रथम कवि नहीं स्वीकार किया जा सकता। लीलाशुक की 'कृष्णलीलातरंगिणी' तथा अन्य पुराणों और गर्गसंहिता मथुराखण्ड आदि में राधा का स्पष्ट उल्लेख श्रीकृष्ण की परमप्रिया के रूप में प्राप्त होता है[5]। इतना अवश्य है कि

---

१. भगवानपि ता रात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः।
वीक्ष्य रन्तुं मनश्चक्रे योगमायामुपाश्रितः।। **श्रीमद्भा.** पृ. २६।१

२. तुलनीय - **भागवत** १०।३३।१० **गीतगो.** १।४।७ **भा.** १०।३३।१२ **गी.गो.** १।४।५
**भा.** १०।३३।१४ **गी.गो.** १।४।३ इत्यादि।

३. एस.एन. दासगुप्त एण्ड एस. के. डे. **हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर** पृ. ३१०

४. **संस्कृतगीतिकाव्य का विकास** पृ. २८८

५. ये राधिकायां मयि केशवे हरौ कुर्वन्ति भेदं कुधियो नरा भुवि।
ते कालसूत्रं प्रपतन्ति दुःखिता रम्भोरु! यावत्किल चन्द्रभास्करौ।। -**गर्गसंहिता मथुराखण्ड**

जयदेव ने राधाकृष्ण के प्रणय-प्रसङ्ग को भक्तिभावना से आप्यायित कर अपनी काव्यप्रतिभा से उसे चमका दिया। फलतः जयदेव रागकाव्य की परम्परा में प्रथम श्रेणी के कवि के रूप में अपना स्थान बना लिए, उनके पूर्व की रचनाएँ उतनी लोकप्रिय न हो सकीं।'

जयदेव श्रृंगार के रसराजत्व और अपने समय तक प्रवाहित हो चुकी भक्तिरस की प्रबल धारा से सम्यक् परिचित थे। काव्य के क्षेत्र में ये दो धाराएँ जयदेव के समय में प्रवहमान थी। इन दोनों धाराओं का मधुरिम संगम जयदेव ने गीतगोविन्द में करा दिया। परिणामतः सहृदय का मन चाहे हरि के स्मरण में सरस हो चाहे विलासकलाओं के कुतूहल में, जयदेव की काव्यसरस्वती दोनों प्रकार की मानसिकता वाले भावक के लिए कण्ठहार बन गई। 'इतना ही नहीं इस नवीन धारा में उन्होंने काव्यशास्त्रीय नायिका-भेद का संमिश्रण भी कर दिया, जिसका स्रोत ऐसी रचनाओं में कहीं-कहीं हल्की झलक दिखाता हुआ बह रहा था। इस प्रकार जयदेव ने प्रथम बार उन सब तत्त्वों को भक्ति के क्षेत्र में एकत्र सन्निविष्ट किया, जो विशेषतया गौडीय वैष्णवों की परम्परा में पृथक् नायिकाभेद की सृष्टि के कारण बने और सामान्यतया उत्तरकालीन भक्तिसाहित्य को प्रभावित करते हुए अन्त में क्रमशः क्षीणशक्ति होकर रीतिकालीन कवियों की राधाकृष्णविषयक उक्तियों में विलीन हो गए। विविध प्रसंगों और परिस्थितियों की कल्पना कर उन्होंने राधा को विभिन्न प्रकार की नायिकाओं की भूमिका में प्रस्तुत किया है '[1]

गीतगोविन्द में राधा उत्कण्ठिता, प्रोषितपतिका, वासकसज्जा, विप्रलब्धा, खण्डिता, कलहान्तरिता, अभिसारिका, स्वाधीनपतिका के रूप में दिखाई देती है। कुछ अंश द्रष्टव्य हैं -

> उत्कण्ठिता - 'रवखि हे! केशीमथनमुदारम्।
> रमय मया सह मदनमनोरथभावितया सविकारम्।। गीतगो. (५)
> खण्डिता- 'रजनिजनितगुरुजागररागकषायितमलसनिवेषम्।
> वहति नयनमनुरागमिव स्फुटमुदितरसाभिनिवेशम्।।
> हरि हरि याहि माधव! याहि केशव! मा वद कैतववादम्।
> तामनुसरसरसीरुहलोचन! या तव हरति विषादम्।।' गीतगो.१७
> स्वाधीनपतिका-'कुरु यदुनन्दन चन्दन शिशिरतरेण करेण पयोधरे।
> मृगपदपत्रकमत्र मनोभव-मङ्गलकलश-सहोदरे।।
> निजगाद सा यदुनन्दने क्रीडति हृदयानन्दने'।। (१४।१)

जयदेव का श्रृंगारवर्णन भक्तिरस से अनुप्राणित है। गीतगोविन्द में श्रृङ्गार के संयोग और वियोग दोनों पक्षों का शोभन परिपाक हुआ है। अन्य भारतीय कवियों की भाँति जयदेव

१. 'संस्कृतगीतिकाव्य का विकास' - डॉ. परमानन्दशास्त्री पृ. २८६

के वर्णन में प्रकृति का परिवेश दिखाई देता है। वसन्त के साथ श्रृंङ्गारवर्णन का एक स्थल देखें -

'विहरति हरिरिह सरसवसन्ते।
नृत्यति युवतिजनेन समं सखि विरहिजनस्य दुरन्ते।

वसन्त के प्रति कवि का विशेष आग्रह है। गीतगोविन्द का समूचा प्रकृतिवर्णन उद्दीपनरूप में चित्रित हुआ है। संयोग और वियोग की विविध दशाओं के साथ अनेक संचारी भावों, कामशास्त्र में प्रतिपादित-रति केलियों, कचग्रहण, चुम्बन, नखच्छद, रदच्छद आदि का सुमधुर सरसचित्रण हुआ है। अभिलाष, चिन्ता, स्मरण, मरण, व्याधि, वितर्क, आवेश, असूया, दैन्य आदि संचारी भावों के साथ पुलक, वेपथु, स्वेद प्रभृति सात्त्विक भावों का मिश्रण श्रृंगार को आस्वाद्य बनाने में सहायक है। शब्दालङ्कारों में अनुप्रास,, उसमें भी विशेषरूप से अन्त्यानुप्रास के प्रयोग में जयदेव सिद्धहस्त हैं। ध्रुवक की योजना के कारण स्वभावतः अनुप्रास की योजना कवि को करनी पड़ी है। बीच-बीच में वस्तुसंकेत आदि के लिए प्रयुक्त वर्णिक वृत्तों में भी अनुप्रास की योजना सुन्दर है। प्रसाद और माधुर्य गुण तथा आनुप्रासिक शब्दयोजना पदे-पदे दृष्टव्य है। उदाहरणार्थ-

मुखरमधीरं त्यज मंजीरं रिपुमिव केलिषु लीलम्।
चल सखि! कुञ्जं सतिमिरपुञ्जं शिथिलय नीलनिचोलम्।। ५।४

एक उदाहरण और देखें -

हरिरभिसरति वहति मधुपवने।
किमपरमधिकसुखं सखि भुवने।। १।।
माधव मा कुरु मानमये।
तालकलादपि गुरुमति सरसम्।
किं विफलीकुरुषे कुचकलशम् ।।२।।

हरिरुपयातु वदतु बहु मधुरम्।
किमिति करोषि हृदयमतिमधुरम्।।७।।
श्रीजयदेवभणितमतिललितम्।
सुखयतु रसिकजनं हरिचरितम्।।८।।

प्रबन्धों की भूमिका तथा उपसंहार के वर्णित वृत्तों में भी तीव्र रसपरिपाक दिखाई देता है। यद्यपि जयदेव ने 'यदि हरिस्मरणे सरसं मनो.' लिखकर अपनी रचना में हरि के प्रति भक्तिभाव के समावेश का उल्लेख किया है किन्तु कुछ पद्यों में उद्दाम श्रृंगार दिखाई देता है, जिसका हरिभक्ति से कोई सम्बन्ध नहीं दिखाई देता। उदाहरणार्थ -

'ईषन्मीलितदृष्टि' मुग्ध हसितं सीत्कारधारावशात्
अव्यक्ताकुलकेलिकाकुविकसदंतांशुधौताधरम्।
शान्तस्तब्धपयोधरं भृशपरिष्वङ्गात्कुरङ्गीदृशो
हर्षोत्कर्षवियुक्तनिःसहतनोर्धन्यो धयत्याननम्।।
(गीतिगो. १२।७)

(वह पुरुष धन्य है जो गाढालिङ्गन के कारण शान्त एवं स्तब्ध उरोजों वाली तथा हर्ष के आधिक्य से शिथिल शरीरवाली मृगनयनी की कुछ-कुछ मुंदी आखों और सीत्कार की परम्परा एवं आकुल केलियों के कारण फैली हुई दन्तकान्ति से अलङ्कृत अधर वाले मुख का पान करता है।)

गीतगोविन्द का वसन्तवर्णन संयोग श्रृंगार का आधार है। केवल वसन्तवर्णन ही नहीं, समग्र प्रकृतिचित्रण श्रृङ्गार के उद्दीपन विभाव के रूप में पल्लवित हुआ है। इस दृष्टि से इक्कीसवाँ प्रबन्ध अवलोकनीय है जहाँ राधा की सखी उसे संकेतकुञ्ज में प्रवेश करने की प्रेरणा देती है -

'मञ्जुतरकुंजतलकेलिसदने।
विलसरतिरभस हसितवदने।
मृदुचलमलयपवनसुरभिशीते।
विलसभवनशरनिकरभीते।
विततबहुबल्लिनवपल्लवघने।
विलसचिरमलसपीनजघने।
मधुमुदित मधुपकुलकलितरावे।
विलसकुसुमशरसरसभावे।
मधुरतर पिकनिकरनिनन्दमुखरे।
विलसदशनरुचिरुचिरशिखरे।'

यद्यपि गीतगोविन्द का धार्मिक महत्त्व नहीं है ऐसा नहीं कहा जा सकता, किन्तु भगवल्लीलागान के व्याज से श्रृंगारवर्णन करने में कवि की विशेष अभिरुचि दिखाई देती है। डॉ. एस.एन. दास गुप्त का मत है - 'यद्यपि यह काव्य श्रृंगारिक स्वरूप लिये हुए है - विशेष रूप से साधारण पाठक के लिए, किन्तु हरिभक्तों के लिए इसके गीत किसी प्रकार यौनभावना का संचार नहीं करते, अपितु उनके हृदय में राधा और कृष्ण की अलौकिक लीलाओं का प्रकाश आलोकित करते हैं[1]।' डॉ. परमानन्द शास्त्री कहते हैं - 'हमारी दृष्टि में जयदेव परवर्ती साम्प्रदायिक आचार्यों की भाँति किसी प्रकार के साम्प्रदायिक सिद्धान्तों

---

१. डॉ. एस.के. डे. हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर पृ. ३९२

से प्रेरित होकर कविकर्म में प्रवृत्त नहीं हुए। हरिस्मरण की बात उन्होंने सवासोलह आने साम्प्रदायिकता के साथ कही है। वे जन्मजात कवि थे, सरस्वती के कृपापात्र और प्रतिभा के चहेते थे। उनका कवि होने का दावा प्रत्येक गीत में मुखरित हुआ है और वे सबसे पहले कवि हैं बाद में कुछ और। हरि का भजन भी वे करते होंगे , किन्तु उनका भक्तरूप कविरूप की अपेक्षा निश्चयपूर्वक कम झलक पाया है और उनके भावुक हृदय ने राधाकृष्ण के प्रेमकथानक का जो भावमय कवित्वपूर्ण चित्रण किया है, उसमें मानवीय प्रेम का पूरा चित्र उभर आया है [१] ।'

जयदेव ने भगवल्लीलागान तथा स्तोत्र की श्रृंखला में श्रृंगार का समन्वय कर दिया है। पहले श्रृंगारवर्णन में कवि 'स''सा', आदि सर्वनामों के माध्यम से अपनी बात कहते थे, किन्तु जयदेव ने उद्दाम श्रृंगारवर्णन में राधा-कृष्ण को नायिका-नायक के रूप में प्रस्तुत किया। पुराने छन्दों का छिट-पुट प्रयोग करते हुए श्री जयदेव ने संस्कृत में रागकाव्य की अभिनव परम्परा को गति दी। भावानुकूल भाषा में जयदेव सिद्धहस्त हैं। जयदेव का जन्म बंगाल में हुआ था, इसमें सन्देह नहीं कि वहाँ की लोकभाषा में प्रचलित गान की परम्परा ने उन्हें प्रभावित किया होगा। जयदेव के बाद अनेक कवियों ने उनके शिल्प का अनुसरण कर रागकाव्य लिखे।

## गीतगिरीशम्

'गीतगिरीशम्' के रचयिता रामभट्ट हैं, इनके पिता का नाम श्रीनाथभट्ट था। पुस्तक के अन्त में कवि ने इस तथ्य का संकेत किया है -

**आसीदसीममहिमा स हिमावदातमूर्तेर्भवस्य चरणार्चनयाप्तकीर्तिः।**
**श्रीनाथभट्ट इति तत्तनयेन रामनाम्नाद्भुतं व्यरचि गीतगिरीशकाव्यम्।।**
**(गीतगिरीश - १२।४)**

इस कृति में एक स्थल पर कवि ने अपना नाम रामजित् भी लिखा है -

**रामजित्कविवर्णितं कलिकल्मषं विनिहन्ति।**
**गीतमेतदधीतमाशु लसद्यशोऽपि तनोति।।**
**गीतगिरीश - ३।८**

रामभट्ट ने 'धनविभागविवेक' नामक ग्रन्थ भी लिखा है। यह ग्रन्थ धर्मशास्त्रविषयक है। रामभट्ट नाम के सोलह ग्रन्थकारों का नाम प्राप्त होता है [२] रामभट्ट के समय के बारे में निश्चित रूप से कुछ कहना कठिन है, किन्तु एसियाटिक सोसाइटी कलकत्ता में

१. डॉ. परमानन्दशास्त्री संस्कृतगीतिकाव्य का विकास पृ. ३००
२. द्रष्टव्य - रागकाव्यविमर्श : डॉ. प्रभातशास्त्री पृ. २

विद्यमान गीतगिरीश की दो हस्तलिखित पुस्तकों का प्रतिलिपिकाल सन् १७०२ ई. उल्लिखित है। अतः इसके पूर्व की रचना होगी। डॉ. प्रभात शास्त्री के अनुमान के आधार पर इनका समय सोलहवीं शती ई. का पूर्वार्द्ध माना है। 'भट्ट' इस उपनाम से प्रतीत होता है कि रामभट्ट गुजरात अथवा महाराष्ट्र के निवासी रहे होंगे। इस ग्रन्थ की आत्मारामकृत टीका का भी उल्लेख प्राप्त होता है, किन्तु यह टीका उपलब्ध नहीं है।

इस रागकाव्य में बारह सर्ग हैं। कवि ने मंगलाचरण के बाद अत्यन्त श्रद्धापूर्वक श्रीहर्ष, भारवि, और कालिदास का स्मरण किया है। उसने यह भी स्वीकार किया है कि यह काव्य जयदेव के गीतगोविन्द के अनुकरण पर लिखा गया है। सर्वप्रथम कवि ने गणपति- वन्दना का एक गीत लिखा है, इसी से कथा का सूत्रपात होता है। अन्य रागकाव्यों की भाँति इसमें भी कुछ विशिष्ट प्रसङ्गों को ही रूपायित किया गया है। इसमें प्रमुख पात्र के रूप में शिव तथा पार्वती हैं। सहयोगी पात्र के रूप में गंगा, जया और विजया इन तीन पात्रों को रखा गया है। इस प्रकार कुल पात्रों की संख्या पांच है। इसमें प्रणयबद्ध शिव तथा पार्वती के संयोग तथा वियोग के रसनीव प्रसङ्ग उद्भावित हैं। इसमें कुल बारह सर्ग हैं। बारह सर्ग होने के कारण इसे महाकाव्य नहीं कहा जा सकता। एक प्रतिलिपि में सर्गान्त में महाकाव्य शब्द का प्रयोग प्राप्त होता है तथापि भामहादि की महाकाव्य की अवधारणा पर यह काव्य खरा नहीं उतरता अतः इसे प्रबन्धात्मक रागकाव्य ही कहना उचित है। यह रागकाव्य जयदेव के गीतगोविन्द की परम्परा में लिखा गया है इस तथ्य को लेखक ने स्वयं स्वीकार किया है-'औत्सुक्यादहमधुना तथाऽनुकुर्वे लालित्यं जयदेवभारतीनाम्'। (१।१) जयदेव का अनुकरण मात्र शिल्प की दृष्टि से है कथोकथन में कवि सर्वथा मौलिक है। कवि का भाषा पर पूर्ण अधिकार है। कोमलकान्त पदावली, सानुप्रासिक शब्दयोजना, वैदर्भी रीति, माधुर्य और प्रसाद गुण का पदे-पदे दर्शन होता है।

कवि काव्यारम्भ में ललित गीत में विघ्नहर गणेश की वन्दना करने के बाद भगवान् शिव के विराट् रूप विशेष रूप से अष्टमूर्तियों का वर्णन करता है। यह गीत जयदेव के दशावतार वर्णन के समान हृदयावर्जक है। इसके बाद चेतनाचेतन को आप्यायित करने में समर्थ ऋतुराज का वर्णन करते हुए मूल कथावस्तु का श्रीगणेश करता है -

**सरस रसाल कुसुममंजरिका मधुपिंजरितदिगन्ते।**
**स्मरसृणिकिंशुकलग्नविरहि जन कालखण्डनिभ वृन्ते।।**
**विहरति पुररिपुरिह मधुमासे।**
**रमयति सुररमणीरधिकं प्रतितरुकुसुमविकासे।।** (ध्रुवपद)
**सरसिजपत्रनिहितमदनाऽक्षरनिकरोपमितमिलिन्दे।**
**कुण्ठितयुवतीहठकलकण्ठरवाऽहितयुववृन्दे।।**
**फुल्लतमालनिवहतिमिरापहकृतकुरवकुसुमनीपे।**

केसर बकुलगन्ध बन्धुरे ह्रीनतविकुसुमनीपे।।
(प्रथम सर्ग पृ. ५)

कवि ने काव्य के सभी गीतों में प्रायः समासयुक्त शब्दावली का प्रयोग किया है। बीच-बीच में पारम्परिक वर्णिक वृत्तों का प्रयोग किया है। गीतों की तुलना में वर्णिक वृत्तों में समासों का प्रयोग अल्पमात्रा में दिखाई देता है। अलङ्कृत शैली में रचित इस काव्य की भाषा प्रवाहपूर्ण है। लम्बे समासों का प्रयोग होने पर भी भाषा में काठिन्य नहीं आने पाया है। यही कारण है कि अन्य कलावादी कवियों की तुलना में इस काव्य की भाषा दुरूह नहीं हो पाई है। इसके गीत माधुर्यगुण से समन्वित हैं। नर-नारी के विभिन्न मनोगत भावों के चित्रण से यह रचना ओत-प्रोत है। भावनाओं को कवि ने शिव-पार्वती के माध्यम से व्यक्त किया है। एक स्थल द्रष्टव्य है जहाँ शिव के गले में समावेष्टित गंगा को देखकर जगन्माता पार्वती नारीसुलभ ईर्ष्या करती है। भगवान् शिव उनका अनुनय करते हैं -

रम्यसेऽप्यनुतप्यसेऽपि च नम्यसेऽपि भाविनि!
एहि देहि च दर्शनं कुरु चाटुकानि नवानि।।
क्वासि साहसिके! विहासकशीलतामपहाय।
जीवयोरसि हेमकुम्भनिभौ कुचौ विनिधाय।।
मन्तुमर्हसि मन्तुमेतमुमे! न मे कदापि।
एवमाचरितास्मि मानिनि! दास एव सदाऽपि
(सर्ग-३ - पृ. १४)

कवि कहीं-कहीं शिव-पार्वती का वर्णन सामान्य नर-नारी की तरह करता है। उदाहरणार्थ एक अष्टपदी का अंश देखें -

'सति रतिकाले लास्यसि बाले! स्फटिकगिरामिव शम्पा।
पुरहरहृदये रतिरणविदये पुरुषायित धृतकम्पा।। पंचमसर्ग पृ. २२

शिव पार्वती के विरह में सामान्य मानव की भाँति रोते हुए चित्रित किऐ गये हैं। रूपसाम्य के कारण चन्द्रमा की किरणों में पार्वती की भ्रान्ति होती है तब शिव उन्मत्त वियोगी पुरुष की तरह रो पड़ते हैं -

'क्षिपति सशयनं दिशि नमत्रयति भवान्यविरामम्।
श्वस्वितं तनुतेनर्मनमनुते ननु ते स्मरति निरामम्।।
बहु हा रावं ज्ञपयति भावं जड इव भवति कदाचित्।
सुरनरदानवनवललना न शिवं सखि! सुखयति काचित्।।'
(पंचम सर्ग पृ. २५)

रामभट्ट इस कृति में अपना वैयाकरणत्व को प्रदर्शित करते हैं - सौरी, हैमवती, नैल्य, जैह्म्य, शारद, सौहृद प्रभृति तद्धित शब्दों का प्रयोग करते हैं। 'तद्धितप्रिया दाक्षिणात्याः' के आभाणक के आधार पर इनका दाक्षिणात्य होना सिद्ध होता है। कवि को साङ्गरूपक अलंकार बहुत प्रिय है। वर्णिकवृत्तों में शार्दूलविक्रीडित का प्रयोग विशेष करना चाहते हैं। शिखरिणी छन्द के मोहक पद्य भी इसमें प्राप्त होते हैं। रामभट्ट स्वरतालबद्ध ललित गीतों के गुम्फन में जितने दक्ष हैं, उतने ही सुन्दर शब्दों के चयन और वर्णिकवृत्तों के लेखन में सिद्धहस्त दिखाई देते हैं।

## रामगीतगोविन्दम्

'रामगीतगोविन्द' जयदेव की सुप्रसिद्ध कृति 'गीतगोविन्द' की परम्परा में प्रणीत सरस रागकाव्य है। इसके प्रणेता का नाम भी जयदेव ही है। संस्कृत के अनेक कवियों का नाम जयदेव है [1]। रामगीतगोविन्द के रचयिता ने स्वयं अपने निवास स्थान की चर्चा की है, इससे ज्ञात होता है कि ये मिथिला के निवासी थे तथा अत्यन्त समादृत थे -

**श्रीमद्विदेहनृपदेशविशेषवासो निःशेषभूमिपतिमण्डलमाननीयः।**
**एतच्चकार वरगानरसप्रधानं काव्यं कविप्रकरमौलिविभूषणं सत्।**
**(रामगीतगोविन्द - ६।४)**

कृतिकार ने प्रथम सर्ग में अध्यात्मरामायण, काकभुसुण्डिरामायण तथा हनुमन्नाटक की चर्चा की है[2] इससे यह सिद्ध होता है कि इसकी रचना चौदहवीं शताब्दी के बाद हुई। विद्वानों ने अध्यात्मरामायण का रचनाकाल १४०० से १६०० ई. के मध्य स्वीकार किया है। इससे यह तथ्य भी उजागर होता है कि द्वादश शताब्दी ई. में उत्पन्न बंगाल के नृपति लक्ष्मणसेन की सभा के कवि जयदेव से इसका रचनाकार कोई दूसरा जयदेव है। डा. प्रभात शास्त्री के अनुसार इसका काल १६२५ से १६५० ई. के बीच है। [3]

गीतगोविन्द के अनुकरण पर यह काव्य प्रणीत है। लेखक जयदेव (गीतगोविन्दकार) की तरह प्रारंभ में अपनी रचना का प्रयोजन बताते हुए लिखता है -

**यदि रामपदाम्बुजे रतिर्यदि वा काव्यकलासु कौतुकम्।**
**पठनीयमिदं तदौजसा रुचिरं श्रीजयदेवनिर्मितम्।।**

---

१. द्रष्टव्य - **रागकाव्यविमर्शः** डा. प्रभात शास्त्री पृ. ५१-५२

२. वाल्मीकिमाद्यकविना शतकोटि संख्यं रामायणं विरचितं शशिमौलिना च।
काकेन वायुतनयेन तथा परेण किञ्चित् करोति जयदेवकविश्चरित्रम्।। (**रामगीतगोविन्द १।३**)

३. द्रष्टव्य - **रागकाव्यविमर्शः** डा. प्रभातशास्त्री पृ. ५२

इस पद्य में 'तदौजसा रुचिरम्' लिखकर कवि ने यह संकेत किया है कि यह रचना ओजोगुणमण्डित है। इसका वैशिष्ट्य यह है कि प्रायः सभी रागकाव्यों में शृंङ्गाररस प्रधान है, किन्तु यह वीररस से समन्वित है। इस कृति में कुल छः सर्ग हैं। समग्रकाव्य में मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीराम का ओजस्वी चरित्र रूपायित हुआ है। काव्य का प्रारम्भ मङ्गलाचरण से हुआ है, कवि ने काव्यारम्भ में आदिकवि वाल्मीकि का स्मरण कर राम के दशावतार का वर्णन 'जय जय राम हरे' इस सुमधुर ध्रुवकसमन्वित गीत से किया है। विविध दृश्यों के वर्णन में कवि पटु है उदाहरणार्थ - 'जयति विदेहनगरमनुरूपम्, दिशि-दिशि राजमान-चामीकररचितविविधमणियूपम्।' (सर्ग २ शृं. ३३) 'पश्य-पश्य रघुवीर! प्रयागम्, मज्जदखिलमुनिगणमतिरागम्। नील-पीत-सितचित्रपताकम्, सुखसमूहशिथिलीकृतनाकम्'। (सर्ग ३ पृ. ६६) इसी प्रकार चित्रकूट का मनोहारी वर्णन है-'चित्रकूटमवलोकय सीते! उन्नतशिखिरलिखितघनमण्डलमङ्गलकरण विनीते'।।

सानुप्रासिक शब्दयोजना तथा ध्रुवकविधान के लिए 'नवीणा' जैसे शब्द का निःसंकोच प्रयोग करता है-'गायति सामखिलामृषि राजिरखण्डितवीणा। नृत्यति देववधू रुचिरायुतभावभरेण नवीणा।' (पृ. १०३) पाण्डित्य प्रदर्शन के लिए कवि अप्रचलित शब्दों का प्रयोग करता है जैसे-'अतसीपुष्पं' के स्थान पर 'क्षुमापुष्पं' 'दशरथः' के लिए 'पङ्क्तिरथः' 'कुम्भकर्ण' के बदले 'घटश्रुतिः' इत्यादि। हस्तलिखित प्रतियों की पुष्पिकाओं में इसे महाकाव्य कहा गया है, किन्तु इसे प्रबन्धात्मक रागकाव्य कहना ही उपयुक्त प्रतीत होता है। प्रस्तुत काव्य भक्तों एवं गायकों के लिए अत्यन्त हृदयावर्जक है, इसमें सन्देह नहीं है।

## गीतगौरीपति

गीतगोविन्द की परम्परा में प्रणीत 'गीतगौरीपति' (रागकाव्य) के प्रणेता भानुदत्त मिश्र हैं। डा. प्रभात शास्त्री ने भानुदत्तप्रणीत तिलकमंजरी में मैथिल नृपति के वर्णन को देखकर अनुमान किया है कि ये मिथिला के निवासी रहे होंगे[1] गीतगौरीपति के षष्ठ सर्ग में अपने पिता के नाम का उल्लेख किया है - 'कविगणनाथसुतस्य कवेरिति वचनं त्रिजगति धन्यम्।' इससे इनके पिता का नाम गणनाथ सिद्ध होता है। इनके पिता का नाम गणपति भी मिलता है। गणपति भी संस्कृत के कवि थे। भानुदत्त ने धर्मशास्त्रविषयक ग्रन्थ पारिजात में इस प्रकार उल्लेख किया है - 'यथा गणपतेः काव्यं काव्यं भानुकवेस्तथा। अनयोः संगमः श्लाघ्यः शर्कराक्षीरयोरिव।।' भानुदत्त का भानुकर नाम भी मिलता है। भानुदत्तमिश्र न केवल कवि थे, अपितु काव्यशास्त्री भी थे। डॉ. पी.वी. काणे के अनुसार इनका जन्मकाल पन्द्रहवीं शती ई. का मध्यभाग है[2] । भानुदत्त के ग्रन्थ के नाम इस प्रकार हैं- १- रसमंजरी, २- रसतरंगिणी, ३- अलङ्कारतिलक, ४- रसपारिजात, ५- चित्रचन्द्रिका ६- गीतगौरीपतिः।

१. रागकाव्यविमर्श पृ. ७५
२. संस्कृतकाव्यशास्त्र का इतिहास पृ. ३८१

गीतगौरीपति भी जयदेव के गीतगोविन्द की परम्परा का ग्रन्थ है। काव्यारम्भ में उन्होंने अष्टमूर्ति शिव की वन्दना की है। इसकी कथा अत्यन्त संक्षिप्त है। रससिक्त यह रागकाव्य दश सर्गों में विभक्त है। इसमें भानुदत्त मिश्र ने शंकर-पार्वती की पवित्र प्रणय-गाथा को भक्तिभावभरित सुललित गीतों के माध्यम से प्रस्तुत किया है। प्रत्येक गीत के प्रारम्भ में उसके राग का भी उल्लेख किया है। कथासूत्र के संयोजन के लिए जयदेव की भाँति गीतों के बीच में वर्णिक वृत्तों की योजना की गई है। यह रचना श्रृंगाररसप्रधान है। श्रृंगार के संयोग तथा वियोग दोनों पक्ष उद्भावित हुए हैं। काव्य में सुन्दर गीतों की रचना की गई है, किन्तु रसतरंगिणी और रसमंजरी की रचना में कवि की भाषा इसकी तुलना में अधिक प्रौढ़ और ललित है। इससे प्रतीत होता है कि 'गीतगौरीपति' कवि की प्रारंभिक रचना है। कवि वसन्तराग में गाए गए गीत को अमृत द्रव के समान मधुर मानता है। इसी राग का एक गीत उदाहरणार्थ प्रस्तुत है -

> **'चम्पकचर्चितचापमुदञ्चितकेसरकृततुणीरम्।**
> **मधुकरनिकरकठोरकवचचयपरिचितचारुशरीरम्।।**
> **अनुरञ्जय पश्य वसन्तम्।**
> **विकचबकुलकुलसङ्कुलकाननकुसुममिषेण हसन्तम्।।**
> **(गीतगौरीपति पृ. ७)**

रागकाव्यों में कवियों ने यथासंभव सरल भाषा और कोमलकान्त पदावली का प्रयोग किया है किन्तु भानुदत्त मिश्र इसके विपरीत कहीं-कहीं पाण्डित्य प्रदर्शन भी करना चाहते हैं, फलतः कुछ अप्रचलित शब्दों का प्रयोग कर देते हैं। यथा - महिष के लिए कासर, यमराज के लिए शमन, जल के लिए पायस् शब्द का प्रयोग। 'किमु यम कासर खुरपुटधूली' (पृ. २६) 'शममहिष चिररोमन्थ' - (पृ. ६०) भानुदत्त मिश्र की रचना जयदेव की भांति सरस नहीं है, फिर भी उसे असुन्दर नहीं कहा जा सकता। शिवभक्तों और गायकों के लिए अवश्य ही यह रचना स्वागतार्ह है।

## पार्वतीगीतम्

रागकाव्य 'पार्वतीगीत' के प्रणेता जयनारायण घोषाल का जन्म कलकत्ता के निकट गोविन्दपुर नामक ग्राम में हुआ था। इनका जन्म १७५१ ई. के सितम्बर महीने में हुआ था। सोलह वर्ष की अवस्था में इन्हें संस्कृत, अंग्रेजी, हिन्दी, फारसी और बंगला भाषा का ज्ञान हो गया था। सन् १८१४ ई. में ये कुछ दिन के लिए वाराणसी आ गए थे। इनकी वंशावली वाराणसी से प्रकाशित पत्रिका हंस में छपी थी, जिसका उद्धरण डॉ. प्रभात शास्त्री ने अपने ग्रन्थ में दिया है[1]।

---

१. रागकाव्यविमर्श : पृ. ६३

यह रागकाव्य भी गीतगोविन्द की परम्परा में प्रणीत है। इसकी कथा का विभाजन बारह पटलों में हुआ है। इसमें शिव और पार्वती का पावन चरित्र सरल और सरस भाषा में अभिवर्णित है। इस काव्य के सुमधुर गीतों में शब्दप्रयोग का चातुर्य और भाषा का माधुर्य पदे-पदे दिखाई देता है। कवि ने अध्याय अथवा सर्ग के नाम से कथा का विभाजन न कर पटल नाम से किया है। पटल शब्द का प्रयोग प्रायः तन्त्रग्रन्थों में किया जाता रहा है। वस्तुतः यह गीतकाव्य भी तन्त्र से प्रभावित है। इसीलिए कवि ने प्रारंभिक गीत - जय जगदम्ब शिव! - में 'बगलामुखि!' 'छिन्नमस्ते!' 'भैरवि', 'भुवनेश्वरि' 'तारे' प्रभृति शब्दों का सम्बोधन किया है। इस रागकाव्य में अनेक गीत अनवद्य और रसरंजक हैं। उदाहरणार्थ -

> सानानन्दनरूपिका शिवमनस्सन्तोषिका शोषिका,
> पापानामघपोषिका त्रिजगतामुत्पादिका हारिका।
> भक्ते मुक्तिविधायिका रिपुकुलप्रोन्माथिका दीपिका,
> या मोहप्रबलान्धकारहरणे सा पातु वश्चण्डिका।।
> (पटल १०।५२)

'पार्वतीगीतम्' के कुछ गीत अवश्य ही जयदेव के गीतगोविन्द के समान हृदयावर्जक हैं। वसन्तवर्णन का एक स्थल देखें -

> 'परमुन्मदमिथुनकपालम्।
> विलसति विरहतजनकृततापं
> मधुसमये हर नगरवनम्।। ध्रुवपद
> भ्रमरकदम्बविचुम्बितमल्लीवल्लीरचितनिकुञ्जम्।
> रमणीमण्डलमानविखण्डन पण्डित परभृतगुञ्जम्।।१।।
> (षष्ठपटल पृ. १८)

इस प्रकार अनेक सुललित सरस सहृदयहृदयाह्लादक गीत इस कृति में उपलब्ध हैं। इस कृति की विशेषता यह है कि परम्परागत रागों में आंशिक परिवर्तन के साथ कुछ नवीन रागों का प्रयोग कवि ने किया है। मुगलकालीन अनेक रागों का प्रयोग कवि ने किया है। कृतिकार पर अयोध्या में प्रचलित रामविषयक रसिक सम्प्रदाय का प्रभाव भी दिखाई देता है। परिणामतः इसके रचनाकार जयनारायण घोषाल शिव-पार्वती में अत्यन्त आस्थावान् होने पर भी पार्वती-परमेश्वर के ताण्डवनृत्य का वर्णन न करके उनके रास का वर्णन किया है।

## गीतगङ्गाधरम्

प्रस्तुत रागकाव्य (गीतगंगाधर) के प्रणेता स्व. डा. राघवन् के अनुसार कल्याण कवि हैं। जयदेव के अनुकरण पर प्रणीत यह रागकाव्य द्वादश सर्गों में विभक्त है। मद्रास से डा. राघवन् के सम्पादकत्व में प्रकाशित 'न्यू कैटलागस् कैटलागोरम्' नामक ग्रन्थ के तृतीय भाग के २४८ पृष्ठ पर कल्याण नामक तेईस कवियों का उल्लेख है, प्रस्तुत रागकाव्य का प्रणेता कल्याण को ही माना गया है। कल्याण के जीवनपरिचय के सम्बन्ध में प्रामाणिक जानकारी नहीं प्राप्त होती। प्रथम सर्ग के दो गीतों में ऐसा वर्णन मिलता है, जिससे प्रतीत होता है कि इनके पिता का नाम विष्णु था - 'इति गिरिजायाः जयति जायायाः निकटगताया वाणी, विष्णुजभणिता शिवसखिगणिता मानिनिशातकृपाणी'।। तथा-'एवमेतदुमानुकूलनवर्णनं सुखदायि विष्णुसम्भवकेन यन्निरयापहं निरमायि'।। (सर्ग प्रथम पृ. १०) कवि का समय भी विवादग्रस्त है। इस रागकाव्य में नवीन रागों की योजना की गई है। इससे प्रतीत होता है कि इसका रचनाकाल चौदहवीं या पन्द्रहवीं शताब्दी ई. होगा। इसकी एक प्रतिलिपि का काल संवत् १७२७ है - 'संवत् १७२७ वर्षे मार्गशीर्ष सुदि १४ सोमे लिखितम्।' इससे सिद्ध होता है कि इसके पूर्व इसका प्रचार हो चुका रहा होगा।

इसमें कुल बारह सर्ग हैं। प्रत्येक सर्ग की समाप्ति में वर्णनीय विषय के अनुसार उसका नामकरण किया गया है। यथा - १- शिवानुनयः, २- शिवानुकूलनवसन्तवर्णनम्, ३- विभीषिकाप्रदर्शन, ४- सोत्कण्ठितशिव, ५- पार्वतीप्रसादन, ६- पार्वतीपश्चात्ताप, ७- कलहान्तरितावर्णन, ८- पार्वतीदशा, ९- उत्कण्ठिता, १०- मुदितमन्मथान्तक, ११- शिवप्रसादन, १२- स्वाधीनपतिकाशिवसौभाग्यवर्णन। इसी से इसके वर्णनीय विषय का अनुमान लगाया जा सकता है। इसमें २५ प्रबन्ध हैं। जयदेव के अनुसार इसके रचयिता ने भी प्रत्येक गीत को प्रबन्ध कहा है। यद्यपि इस काव्य पर जयदेव का भरपूर प्रभाव दिखाई देता है फिर भी पदप्रयोगनैपुण्य, कोमलपदशय्या, माधुर्यादि का विधान करने में कवि मौलिक है। उदाहरणार्थ एक गीतांश देखें -

**धवलगविस्थधवलशशिभूषणधवलधुनीधरदेवम्।**
**धवलवृषध्वजधवलवपुर्धरधवलविभूतिदसेवम्।।**
**सा ददर्श गिरिजा गिरिशं गुरुशङ्कितसस्मितचित्ता।। ध्रुवपद**

इसी प्रकार यथास्थल प्रयुक्त वर्णिक वृत्तों की भाषा भी माधुर्यगुणयुक्त तथा मनोहारिणी है। अन्य रागकाव्यों की भांति वसन्तवर्णन में कल्याणकवि की भी अभिरुचि है -

**मानिनि दिशि दिशि पश्य वसन्तम्।**
**त्वामिव कुसुममिषेण हसन्तम्।। पृ. १५**

इस प्रकार रसमय वर्णन से समस्त काव्य ओत-प्रोत हैं।

## गीतपीतवसनम्

जयदेव के गीतगोविन्द की परम्परा में प्रणीत रागकाव्य 'गीतपीतवसन' के प्रणेता श्याम रामकवि हैं। इनके स्थानादि के सन्दर्भ में जानकारी नहीं मिलती। डॉ. उमेश मिश्र के प्रयागस्थ निजी संग्रहालय से इसकी पाण्डुलिपि प्राप्त कर डॉ. प्रभातशास्त्री ने इसका सम्पादन किया है। काव्य के अन्तिम सर्ग के एक पद्य से पता चलता है कि इनके पिता का नाम दशरथ तथा माता का नाम अन्नपूर्णा था। राधा तथा माधव की केलि पर प्रस्तुत काव्य आधारित है। कवि का कथन है -

**माता यस्य धराधरेन्द्रतनयातुल्याऽन्नपूर्णा कृती,**
**तातो यस्य महाशयो दशरथो निष्ठावशिष्ठाऽधिकः।**
**राधामाधवकेलिकौशलकथां कान्तां कवीनां मुदे,**
**काव्यं भव्यमिदं चकार स नवं श्रीश्यामरामः कविः।।**
**(सर्ग-१० पृ. ३६)**

स्वर, ताल तथा लय से समन्वित यह काव्य दश सर्गों में उपनिबद्ध है। सभी सर्ग अत्यन्त अल्पकाय हैं, गीतों के मध्य अन्य रागकाव्यों की तरह इसमें भी वर्णिक पद्यों की योजना की गई है। काव्य में श्रृंगार रस का विशेष रूप से परिपाक हुआ है। इसमें श्रीकृष्ण तथा राधा की प्रेमपूर्ण सरस कथा उपनिबद्ध है। काव्य का उद्देश्य बताते हुए कवि कहता है -

**हरिस्मरणसादरं यदि मनोमनोजन्मनः,**
**कलासु विमलासु चेत् किल कुतूहलं वर्तते।**
**तदानुपदमुल्लसन्मधुरिमैकधुर्या बुधाः,**
**सुधारससमां रसैः श्रृणुत मामकीं भारतीम्।। (सर्ग-१ पृ. १)**

कवि का कहना है कि यदि विद्वानों ने अमृत के समान महाकवि कालिदास और जयदेव के रस का पान किया है तब मेरे काव्य ताम्बूल के रूप में ग्रहण करें -

**गीतं बुधैर्यदि सुधासममेव पीतं श्रीकालिदासजयदेवकविप्रणीतम्।**
**ताम्बूलतुल्यमपि ते मम मानयन्तु श्रीगीतपीतवसनं मदनुग्रहेण।।**
**(प्रथमसर्ग - पृ. २)**

कवि अपनी विनयशीलता का प्रदर्शन भी करता है। इसे अपने कवित्व का अभिमान नहीं है। इस कवि की भी वसन्तवर्णन में अभिरुचि है - 'मधुरिपुरिह विहरति मधुमासे, माधविकासुमधुरमधुमादितमधुकरनिकरविलासे।' - (सर्ग १ पृ. ४१)।

राधामाधव के वियोग का एक गीतांश देखें-राधा कहती हैं - 'स्मरति न मामपि बत वनमाली' तथा कृष्ण के पास प्रस्तुत सन्देश देखें -

'माधव! बहु विलपति तव राधा।
मदनविशिखचयविरचितबाधा।।
चटुलपटीरसुरभिमतिधीरं
कलयति विषमिव मलयसमीरम्।।
निगदति विरचितकरुणविरचनम्।
हरि हरि हरि रिति हरिरिति वचनम्।।
(सर्ग ४ -पृ. १७)

कवि के शब्दों में ही काव्य की स्थिति अवलोकनीय है -

'श्रृङ्गारसारतरभारकथासमेतं श्रीमन्मुकुन्दचरणस्मरणानुबन्धि।
श्रीश्यामरामरचितं मुखभूषणाय श्रीगीतपीतवसनं सुधियां सदास्तु।।
(सर्ग - १० पृ. ३३)

## कृष्णगीतम्

यह एक लघुकाय रागकाव्य है। इसके लेखक कविचक्रचूडामणि की उपाधि से विभूषित श्री सोमनाथ मिश्र हैं। इनका स्थान और समय के बारे में निश्चित सामग्री नहीं प्राप्त होती। इनके नाम और कुल का ज्ञान काव्य के पद्य से प्राप्त होता है -

'श्रीराधिकानवलकेलिवशीकृतस्य कृष्णस्य गीतमिदमद्भुतभावपूर्णम्।
कृष्णाङ्घ्रिपद्ममकरन्दलिहां नराणामानन्दनाय कुरुते द्विजसोमनाथः।।'

काव्यान्त की पुष्पिका में 'श्रीसोमनाथमिश्रविरचितं कृष्णगीतं समाप्तम्' ऐसा लिखा है 'मिश्र' यह उपनाम उत्तरभारत के ब्राह्मणों का है अतः ये उत्तर भारत के रहे होंगे, डा. प्रभातशास्त्री ने अनुमान किया है।

कवि द्वारा जयदेव के उल्लेख तथा सूरदास के शब्दानुहरण के आधार पर डा. शास्त्री ने इनका समय विक्रमसंवत् १६२५ (१५६८ ई.) के आस-पास स्वीकार किया है।[1]

कविवर सोमनाथ की कृष्णभक्ति और विनम्रता उनके कथन से ही स्पष्ट है -

---

१. रागकाव्यविमर्शः पृ. १२१। डॉ. प्रियबालाशाह ने इस काव्य का नाम अपने संस्करण में कृष्णगीतिः तथा कवि सोमनाथ का समय चौदहवीं शती के आसपास माना है, क्योंकि सोमनाथ ने कोकशास्त्रकार कोक (१२५७ वि.सं. या १२०० ई. के लगभग) का उल्लेख किया है तथा सोमनाथ का उल्लेख नाभाजी के भक्तिमाल (१६वीं शती) में प्राप्त होता है।

न स्पर्द्धा जयदेव पण्डितकृतौ नो रञ्जनीया बुधाः,
राजभ्यो धनलाभलोभकलया न व्याकुला मन्मतिः।
भक्ताः किं नु हरेर्गुणानुकथने रक्ता भवन्त्येव नो
तन्मे स्वस्य मनोविनोदनकृते कृष्णस्य गीतङ्कृतम्।।

यह रागकाव्य गीतगोविन्द की तरह सर्गों में विभक्त नहीं है। कवि ने केवल कथासंयोजन के लिए गीतों के बीच में वर्णिक वृत्तों की रचना की है। डॉ. प्रभातशास्त्री ने इस काव्य पर सूरसागर के शिल्प का प्रभाव स्वीकार किया है। माधुर्ययुक्त शब्दयोजना तथा रससिक्तवर्णनों से काव्य परिपूर्ण है। प्रातःकाल के समय की राधा की कान्ति का एक दृश्य देखें -

'अद्भुतशोभारजनि विरामे
सखि सम्प्रति राधिकाशरीरे निजपतिपूरतिकामे।
गलिताधरशोणिमशिथिलालकशोभितवदनसरोजे।
मुकुलितलोचनचुम्बनलम्बितकज्जलमुदितमनोजे।।

**कृष्णगीति** : इस काव्य में गीतगोविन्द के समान अष्टपदियों का प्रयोग है, जो विभिन्न रागों में गेय हैं। कुल पन्द्रह राग इस काव्य में निर्दिष्ट हैं। सोमनाथ की पदावली में गीतगोविन्द का लालित्य, लय और सुगानत्व परिस्फुट है। वस्तुतः भाषा ही नहीं भावाभिव्यक्ति तथा विषय की दृष्टि से भी जयदेव की पुनरावृत्ति ही सोमनाथ ने अधिक की है। आकार में यह रचना गीतगोविन्द से छोटी है। कुल बीस अष्टपदियां इसमें है, तथा कुछ अंश पारम्परिक छन्दों में भी निबद्ध हैं। अन्त्यानुप्रास का निर्वाह अष्टपदियों में सर्वत्र सफलता के साथ किया गया है। यथा -

गच्छति घनवनयमुनातीरम्।
रहसि विमुञ्चति लोचननीरम्।

प्रत्येक अष्टपदी के अन्त में जयदेव की भांति कवि सोमनाथ ने भक्त के रूप में अपना नाम दिया है।

अष्टपदियों के ही साथ-साथ पारम्परिक संस्कृत छन्दों में कवि ने समान लालित्य और मसृण पदावली के विन्यास के साथ रचना की है। वस्तुतः प्रत्येक अष्टपदी के पूर्व इस प्रकार के छन्दों के युग्मक या कुलक आदि विन्यस्त हैं, जिनका रचनाबन्ध रमणीय है। पृथ्वी छन्द का यह उदाहरण देखिये -

वनावलि विलासिनं सरसराधिकालासिनं
निकुञ्जगृहवासिनं व्रजकुलाम्बुजोद्भासिनम्।
शशाङ्कसितहासिनं तरुणयोषिदुद्भासिनं
पुमांसमनुवासिनं स्मरत मेघसंकाशिनम्।। (द्वितीय अष्टपदी के पूर्व)

अन्त्यानुप्रास के व्यामोह में कवि इसी गीत में 'गमन' के स्थान पर 'गमण' का प्रयोग करता है-

'अतिरुचिरुचिकरलम्भितनीवीदर्शनघर्षित रमणे,
मन्थरचरण विहारविनिर्जितमदवारणवरगमणे।।
(कृष्णगीतम् - पृ. २२)

भक्ति और श्रृंगाररस से पूर्ण यह रचना भले ही गीतगोविन्द के स्तर की नहीं है, किन्तु इसे असुन्दर भी नहीं कहा जा सकता।

## संगीतगङ्गाधरम्

'संगीतगंगाधर' रागकाव्य के लेखक नंजराज हैं। इनके पिता का नाम वीरराज था। ये मैसूर के निवासी थे। सत्रहवीं शदी के मध्य इनका कार्यकाल विद्वानों ने स्वीकार किया है। नंजराज ने हालस्य माहात्म्यम्, भक्ति विलास-दर्पण, काशीमहिमादर्पण, ककुद्गिरिमाहात्म्य, मार्कण्डेयपुराण, शिवधर्मोत्तर, शिव भक्तिमाहात्म्य, हरदत्ताचार्यमाहात्म्य, आदि अन्य ग्रन्थों की भी रचना की है। संगीतगंगाधर छः सर्गों में विभक्त रागकाव्य है। प्रारंभिक मंगलाचरण में कवि ने गुरुरूपी शिव शक्तिरूपिणी गौरी की वन्दना की है। तदनन्तर वह अपने वंश का तथा अपना वर्णन करता है[1] और अष्टमूर्ति शिव की स्तुति करता है। यह वर्णन जयदेवकृत गीतगोविन्द के दशावतारवर्णन का स्मरण दिलाता है। काव्य श्रृंगाररसोज्ज्वल, शिवभक्तिपरक सुधास्यन्दी गीतों के कारण मनोहर है जैसा कि कवि ने स्वयं भी कहा है-

''श्रृंगारैकरसोज्ज्वलैश्शिवपरैःसूक्तैस्सुधास्यन्दिभि-
र्गीतव्रातमनोहरं विरचये संगीतगंगाधरम्।।'' (१।१)

---

१. श्रीशैलजाचरणसारमसक्तचित्तः श्रीकण्ठपादसरसीरुहचंचरीकः।
श्रीवीरराजवसुधाधिपतेः कुमारः श्रीनंजराजसुकविः कुरुते प्रबन्धम्।। (१।२)
तथा - इत्थं विश्रुतवंशमौक्तिकमणिः श्रीवीरराजात्मजः,
सोदर्योऽपि च देव भूपतिमणेस्तत्त्वं कवीनां मुदे।
काव्यं कोमलमेकमुत्तमगुणैराकल्पितं कल्पय-
त्येवं संप्रति बोधिनो बुधगणैः कुर्वे प्रबन्धं नवम्।। १।१८

काव्य में शिव और पार्वती की प्रणय-गाथा का सरस चित्रण हुआ है। काव्य का कथासार कवि ने इस रूप में निर्दिष्ट किया है -

'क्रीडाकौतुकतत्परे परशिवे साकं मुनिप्रेयसी
जातेकातरतामुपेत्य विपिने मोहाकुलाभूदुमा।
पश्चात्संगतयोस्सखीवचनतः सप्रेम संजल्पतो-
गौंरीशङ्करयोर्जयन्ति कपिलातीरे मिथः केलयः।।'

सुललित मालवराग से काव्य का प्रथमगीत प्रारंभ होता है -

'कलयति कमलभवे, निखिलं भुवनतलं,
सकलचराचरजननिमित्तम्।
धूर्जटि! धृतसलिलशरीरे!
जय गरनगरविभो! ।।१।।'

सभी रागकाव्यकारों की भाँति वसन्तराग नंजराज को भी प्रिय है -

विविधविहंगनिनादवलीकृतबल्लवयुवतिकदम्बे।
अविरलकुसुमसमूहसमाश्रितभृङ्गवधूनिकुरम्बे।।
विहरति पुररिपुरिह हि वनान्ते।।
सन्नतभक्तगणेन समं चिरकुसुमितभूजवसन्ते।
अनुपममदकलहंसगलोदितमधुररवामृतपूरे।
घनततिविहरनिमीलितलोचनकारिततोषमयूरे।
विहरति पुररिपुरिह हि वनान्ते (पृ. ७)

इस रागकाव्य का वैशिष्ट्य है कि प्रत्येक सर्ग में एकाधिक रागमयगीतों की योजना की गई है। भाषा विषयानुकूल है, समासों का अत्यन्त अल्प प्रयोग है। प्रसाद तथा माधुर्य गुण और वैदर्भीरीति आद्यन्त विद्यमान है।

इस रचना के सन्दर्भ में कवि की काव्यान्त में अभिव्यक्त अवधारणा सार्थक दिखाई देती है -

'या सङ्गीतकलारहस्य कलना या साहिती माधुरी
या च श्रीरखिलावनीविलसिता भक्तिश्च या शाङ्करी।
तत्सर्वं वरवीरनंजनृपतेः साहित्यचूडामणेः
सारज्ञा परिशोधयन्तु कृतिनः सङ्गीतगंगाधरे।।

## गीतराघवम्

गीतराघव की एक हस्तलिखित प्रति श्री अरुणकुमार (शुक्ल) (२३३ गान्धीमार्ग धार (म.प्र.)) के पास सुरक्षित है। इसके रचनाकार पण्डित प्रभाकर शुक्ल हैं, इसकी प्रतिलिपि सं. १८५१ में श्री परशुराम शुक्ल द्वारा की गई है। मूलग्रन्थ में केवल 'प्रभाकर' मिलता है। इसलिए वे शुक्ल थे या नहीं यह अनुसंधान का विषय है। इसका रचनाकाल वि. संवत् १६७४ (१६१७ ईस्वी) है। काव्यान्त की पुष्पिका में कृतिकार का नाम एवं रचनाकाल उल्लिखित है -

> निगमवाजिरसक्षितिभिर्गते
> गणनमत्र समानिचये शुभे।
> तपसि मासि सितेतर सप्तमी
> सुरगुरौ क्षितिपालक विक्रमात्।।
> निखिल कविवर प्रभाकराख्यो
> रघुपतिपादसरोरुहात्तचित्तः।
> रचयति रुचिरैः पदैर्मनोजं
> रघुपतिवर्णनमात्मशक्तितुल्यम्।।

इस रागकाव्य का प्रारंभ गणपति-वन्दना से हुआ है। तदनन्तर ललित राग में निबद्ध दशावतार की स्तुति है -

> 'जगदवनाय लये धृतवानसि श्रृङ्गं
> कमलमिवाविकचं धनमृगं
> राघव धृतमीनशरीरे! भव भवतापभिदे।

गीतों में प्रायः जयदेव के गीतगोविन्द के रागों को रखा गया है। यहाँ सीता तथा राम के प्रणयप्रसङ्गों को रूपायित किया गया है। रागों के बीच में पारम्परिक वर्णिक वृत्तों, कथासूत्रों को संकेतित किया गया है। इसमें उद्दाम श्रृंगार का वर्णन नहीं है, भक्ति और श्रृङ्गार का समन्वित प्रवाह दिखाई देता है। अत्यन्त मर्यादित वर्णन है। भाषा परिनिष्ठित तथा प्रसाद और माधुर्य गुण से मण्डित है। इस काव्य में श्रृङ्गारेतर अन्यान्य प्रसङ्ग भी उद्भावित हैं। उदाहरणार्थ -

> वानरनायक-सोदरलक्ष्मण शोभितकपिपरिवारम्।
> बद्धनिषंगधनुर्धरकोपित शोणितनयनमुदारम्।
> त्यज सति! जानकि! शोकभयम्।
> विलोकय रघुपतिमेवमये!

इसमें १२ पद हैं। इस प्रकार प्रायः १२ पदों वाले गीत हैं। इस गीत का राग भी रामगिरि है। इसी प्रकार हनुमान् का सन्देश भी देशारव राग में उपनिबद्ध है -

दिशि दिशि दिशति विलोलमुदारं नेत्रयुगं
विगलितजलधारं जानकी रघुनन्दन! सीदति।।

इस प्रकार कथा के अन्यान्य मार्मिक प्रसङ्ग चित्रित हैं। रामकथा पर महाकाव्यादि लिखने वाले कवियों की भाँति प्रभाकर कवि भी राधाकृष्ण के प्रणय-प्रसङ्गों से भिन्न आदर्श चरित्र की ही उद्‌भावना करने में अभिरुचि रखते हैं।

## जानकीगीतम्

रागकाव्य 'जानकीगीतम्'[1] के कर्ता स्वामी हर्याचार्य हैं, जो मधुराचार्य तथा रामप्रपन्नाचार्य के पट्टशिष्य थे। ये जयपुर के गलतागद्दी के बत्तीसवें आचार्य थे।

जानकीगीतम् गीतगोविन्द की शैली पर लिखा गया है तथा श्रीराम की मधुरोपासना का काव्य है।

यद्यपि इस काव्य की योजना गीतगोविन्द के ही समान है, पर गीतगोविन्द की द्वादशसर्गात्मक परिकल्पना के स्थान पर यहां छः सर्ग हैं। राम को कवि ने सच्चिदानन्द परात्पर ब्रह्म तथा रसिक शिरोमणि के रूप में देखा है तथा सीता को उनकी चिरन्तन प्रिया के रूप में। राम के सौन्दर्य का वर्णन लोकोत्तर कमनीयता और नयनाभिरामता की छवि को प्रस्तुत करता है -

निर्मलमलयजचर्चितमम्बुजकान्तवपुषमनुदारम्।
जितचपलावलि-गौर-वसनमति-कुञ्चितकुन्तलभारम्।

गीतगोविन्दवत् काव्य के प्रथम सर्ग में वसन्त का वर्णन है। वहां 'विहरति हरिरिह सरसवसन्ते' की टेक है, तो यहां 'विलसति रघुपतिरतिसुखपुञ्जे' की। गीतगोविन्द में कृष्ण की रासलीला है, तो यहां भी रामलीला के स्थान पर रासलीला है। वस्तुतः पदावली, भाव, वस्तुनिरूपण - सभी स्तरों पर जानकीगीतम् के कवि ने जयदेव का सफल अनुकरण किया है। रामभक्ति की धारा बहाते हुए उसने गाया है -

रघुकुलकमलविभाकर सुखसागर हे
निजजनमानसवास
जय जय दाशरथे!

---

१. हनुमत्प्रेस अयोध्या से रसबोधिनी टीका सहित प्रकाशित, वि. क. २००६ चारुशीला मन्दिर, अयोध्या से वि.सं. २०३७ में पुनः प्रकाशित।

२. सम्पादक - जी. मकलसिद्दैया, एच. गणपति। प्र. प्राच्यविद्यासंस्थान, मैसूर विश्वविद्यालय १९८०

नीलनलिनरुचिसुन्दर गुणमन्दिर हे
पीतवसन मृदुहास
जय जय दाशरथे!

## सङ्गीतराघव :

'सङ्गीतराघव'[१] का रचनाकाल अठारहवीं शती का मध्यभाग है। इसके रचयिता दक्षिण के पेरिपुरग्रामवासी श्रीराम कवि हैं। इस काव्य में भी गीतगोविन्द का अनुकरण करते हुए श्रीराम का शृंगारमय स्वरूप चित्रित है।

## उपसंहार

रागकाव्य की परम्परा गीतगोविन्द से बहुत प्राचीन है, पर गीतगोविन्द के पूर्व रचे रागकाव्यों में कोई भी प्राप्य नहीं है। परवर्ती रागकाव्यों की भाषा, भाव, छन्दोविधान, शैली, वस्तुयोजना-सभी पर महाकवि जयदेव की अमिट छाप है।

राधा-कृष्ण के समान अन्य देवी-देवों की भी माधुर्यभाव से उपासना तथा गीतगोविन्द की लोकप्रियता ने परवर्ती कवियों को रागकाव्य-रचना के लिये प्रेरित किया होगा।

रागकाव्यों का आकर्षण उनकी गेयता और अभिनेयता में ही अधिक है। अपभ्रंशकाल तथा नव्य भारतीय भाषाओं के उदय के साथ भारतीय साहित्य में चौपाई आदि नवीन छन्दों के प्रयोग की भी विशेषता इनमें है।

चर्तुदश अध्याय

# सुभाषितसंग्रह तथा सुभाषितकवि

महाकाव्यों, लघुकाव्यों तथा मुक्तककाव्यों के अतिरिक्त संस्कृत काव्यपरम्परा में असंख्य सुभाषित सहस्राब्दियों तक वाचिक परम्परा में ही सुरक्षित रहे। कालान्तर में ऐसे सुभाषितों का संकलन तैयार करने का प्रचलन हुआ।

सुभाषित से आशय एक पद्य में सम्पूर्ण कोई रमणीय उक्ति है, जिसका विषय कुछ भी हो सकता है। वस्तुतः मुक्तक और सुभाषित अभिन्न हैं। सुभाषितसंग्रहों तथा काव्यशास्त्र या नाट्यशास्त्र के ग्रन्थों में ऐसे अनेक सुकवियों की महत्त्वपूर्ण सरस रचनाएँ उद्धृत हैं, जिनकी काव्यकृतियाँ स्वतंत्र रूप से प्राप्त नहीं होती। सुभाषितसंग्रहों ने विलुप्तप्राय संस्कृतकाव्य की अमूल्य धरोहर को संरक्षित करने का महनीय कार्य किया है। ऐसे सुभाषितसंग्रहों तथा उन काव्यों का परिचय यहाँ प्रस्तुत है, जिनकी कृतियों के स्फुट पद्य अपनी रसवत्ता के कारण इनमें उद्धृत हुए।

## सुभाषितरत्नकोष

संस्कृतसुभाषितसंग्रहों की परम्परा का प्राचीनतम उपलब्ध सर्वांगपूर्ण सुभाषितसंग्रह विद्याकर द्वारा संकलित 'सुभाषितरत्नकोष' है। इसकी एक अपूर्ण प्रति म.म. हरप्रसाद शास्त्री को १८९५ से १९०० के बीच प्राप्त हुई थी, जिसे १९१२ में एफ.डब्ल्यू. टामस ने बिब्लियोथिका इंडिका में भूमिकासहित प्रकाशित किया। प्राप्त प्रति में सुभाषितसंग्रह तथा उसके संकलनकर्ता का नाम भी नहीं दिया गया और निम्नलिखित प्रथम पद्य के आधार पर म.म. हरप्रसाद शास्त्री ने अपनी ओर से अनुमान करके इस संग्रह का नाम 'कवीन्द्रवचनसमुच्चय' समझ लिया-

**नानाकवीन्द्रवचनानि मनोहराणि**
**संख्यावतां परमकण्ठविभूषितानि।**
**आकम्पकानि शिरसश्च महाकवीनां**
**तेषां समुच्चयमनर्द्धमहं विधास्ये।**

बम्बई के विद्वानों को इस संग्रह की अपेक्षाकृत पूर्ण प्रति १९४६ ई. के लगभग जब मिली, तो विदित हुआ कि कवीन्द्रवचनसमुच्चय वस्तुतः भ्रान्त नाम है, संकलन का वास्तविक नाम 'सुभाषितरत्नकोष' है। संकलनकार का नाम पहले भीमार्जुनसोम समझा गया। बाद में डा. दामोदर धर्मानन्द कोसांबी के प्रयासों से तिब्बत और नेपाल से इस संग्रह

की पांडुलिपियाँ मिलने पर यह निश्चित हुआ कि संकलनकार का वास्तविक नाम विद्याकर है तथा उन्होंने ११५७ वि.सं. से ११८७ वि.सं. (११०० से ११३० ई.) के बीच इस संकलन का निर्माण किया।[1] सुभाषितरत्नकोष के संपादकों के अनुसार विद्याकर पालवंशीयनरेशों के शासनकाल में- अनुमानतः रामपाल के समय- ११०० ई. के आसपास विद्यमान थे।

'सुभाषितरत्नकोष' में ५० व्रज्याओं में १७३९ पद्य संकलित हैं। प्रथम छः व्रज्याएँ मांगलिक पद्यों की हैं। इनमें क्रमशः सुगत, लोकेश्वर, मंजुघोष, महेश्वर, शिवगण तथा विष्णु की स्तुति के पद्य संकलित हैं। इसके पश्चात् छहों ऋतुओं तथा शृंगार से संबद्ध व्रज्याएँ हैं। असती, अन्धकार, अपराह्ण, चंद्र, मध्याह्न-इन शीर्षकों की व्रज्याओं में अनेक प्राचीन दुर्लभ पद्य विद्याकर ने संकलित किये हैं। अन्यापदेशव्रज्या, वातव्रज्या तथा सद्व्रज्या के पद्य भी महत्त्व के हैं। विशेष रूप से इस संग्रह की दीनव्रज्या तथा जातिव्रज्या- ये दो व्रज्याएँ उल्लेखनीय हैं, जिनमें भारतीय ग्रामजीवन, मध्यवर्ग और निम्नवर्ग की जनता के यथार्थ और मार्मिक चित्र हैं। वीरव्रज्या, वार्धक्यव्रज्या, शान्तिव्रज्या, पर्वतव्रज्या तथा सङ्कीर्ण व्रज्या- इनमें विषयों की विविधता के साथ सम्पन्न काव्यसौन्दर्य से मंडित पद्यावली संगृहीत हैं।

सुभाषितरत्नकोष में कालिदास (११ पद्य तथा ८ पद्य संदिग्ध) कुमारदास (एक पद्य), क्षेमीश्वर, भवभूति, राजशेखर, बाण, भास, मुरारि, शूद्रक, हर्षदेव शीलादित्य आदि प्रख्यात कवियों के पद्य तो उद्धृत हैं ही; अभिनन्द, योगेश्वर, उत्पलराज, धर्मकीर्ति, छित्तप, वसुकल्प, लक्ष्मीधर आदि उन अज्ञात कवियों के भी पद्य उद्धृत हैं, जो अपने समय के श्रेष्ठ कवि रहे हैं और जिनका काव्य सुरक्षित नहीं रह सका है।

## सदुक्तिकर्णामृत

इस सुभाषितसंग्रह का निर्माण श्रीधर ने बंगाल में १२६२ वि.सं. (१२०५ ई.) में किया। इसमें बंगाल के कवियों के अनेक लुप्त पद्य सुरक्षित हैं। संकलनकार श्रीधर तथा उनके पिता बटुदास बंगाल के राजा लक्ष्मणसिंह की सभा में थे।

'सदुक्तिकर्णामृत' का विभाजन पाँच प्रवाहों में किया गया है। प्रत्येक प्रवाह में कई वीचियाँ हैं, प्रत्येक वीचि में पाँच-पाँच पद्य हैं। पूरे संकलन में ४७६ प्रवाह हैं और कुल २३७० पद्य संकलित हैं। कुल उद्धृत कवियों की संख्या ४८५ है।

कवियों में आनन्दवर्धन, उद्भट, उत्पलराज, वराहमिहिर, व्याडि, वामन, वार्तिककार आदि आचार्य कवियों के अज्ञात पद्य श्रीधर ने संगृहीत किये हैं। प्रख्यात महाकवियों के साथ-साथ विद्याकर के ही समान अनेक अज्ञातप्राय किन्तु प्रतिभाशाली महाकवियों के पद्य भी उन्होंने संजोये हैं।

---

१. विस्तृत विवरण के लिये द्रष्टव्य **सुभाषितरत्नकोष** : सं. गोखले तथा कोसांबी, भूमिका, पृ. १३-२० तथा **संस्कृत साहित्य में अन्योक्ति** : डा. राजेन्द्रमिश्र, पृ. २२४-२६

## सूक्तिमुक्तावली

इस सुभाषितसंग्रह का संकलन जल्हण ने १३४२ वि.सं. (१२८५ ई.) में किया। जल्हण लक्ष्मीधर के पुत्र थे और दक्षिण के राजा कृष्ण की राजसभा में रहे।

'सूक्तिमुक्तावली' १३३ पद्धतियों में विभाजित है, इसमें २७९० पद्य संकलित हैं तथा कुल २४० कवि उद्धृत हैं।

## शार्ङ्गधरपद्धति

सुभाषितसंग्रहों में शार्ङ्गधर द्वारा संकलित यह संग्रह सर्वाधिक लोकप्रिय रहा है। इसके संग्रहकार दामोदर के पुत्र राघव के पौत्र तथा राजा हम्मीर के राजगुरु शार्ङ्गधर थे। इन्होंने १४१३ वि.सं. (१३६३ ई.) में यह संकलन तैयार किया। इसमें १६३ पद्धतियाँ हैं तथा कुल ४६८९ पद्य प्राप्त होते हैं। मूलतः संकलन में ६३०० पद्य प्राप्त होने का उल्लेख मिलता है।

## प्रसन्नसाहित्यरत्नाकर

यह सुभाषितसंग्रह अभी तक अप्रकाशित है। इसका संकलन नन्दन ने १५वीं शताब्दी में किया था। यह विद्याकर के सुभाषितरत्नकोष की अनुकृति है। इसमें कुल १४२८ पद्य संकलित हैं तथा इसका विभाजन भी व्रज्याओं में किया गया है।

## बृहच्छार्ङ्गधरपद्धति

यह संकलन शार्ङ्गधरपद्धति का बृहत् संस्करण है। इसमें ५८८ पद्धतियाँ तथा ७५८६ पद्य हैं। यह अठारहवीं शताब्दी में तैयार किया गया।

## सुभाषितावली

इसके संकलनकर्त्ता वल्लभदेव हैं तथा संकलनकाल १५वीं शताब्दी है। शार्ङ्गधरपद्धति के समान ही यह भी सुभाषितसंग्रहों में सर्वाधिक लोकप्रिय तथा प्रचलित संकलन रहा है। संकलनकार वल्लभदेव स्वयं भी कवि थे।

'सुभाषितावली' में १०१ पद्धतियों में ३५२७ पद्य संकलित हैं तथा लगभग ३६० कवियों के मुक्तक इसमें हैं।

## सूक्तिरत्नहार

यह सुभाषितसंकलन दक्षिण में तैयार किया गया। इसके निर्माता सूर्यकलिंगराज या सूर्यपंडित कहे गये हैं, यद्यपि संकलनकार कौन थे-इसके विषय में विवाद है। संकलनकाल विक्रम की १४वीं शताब्दी माना गया है।

'सूक्तिरत्नहार' में चार पर्वों में कुल २३२७ पद्य संकलित हैं, जो अधिकांशतः नीतिपरक हैं। प्रत्येक पर्व में क्रमशः चार पुरुषार्थों में से एक-एक को विषय बनाया गया है। इसमें लगभग ८१ ग्रन्थों से ५७ ग्रंथकारों के पद्य उद्धृत हैं, जिनमें बहुसंख्य पद्यों का कर्तृत्व विवादास्पद है। उद्धृत कवियों या ग्रन्थकारों में कई ऐसे हैं, जो प्रायः अन्य सुभाषित संग्रहों में उद्धृत नहीं हैं। उद्धृत ग्रन्थों में कौटिल्यकृत अर्थशास्त्र, नीतिद्विषष्टिका, व्याससुभाषितसंग्रह आदि उल्लेख्य हैं तथा ग्रन्थकारों या कवियों में प्रतापरुद्र, रविगुप्त जैसे अल्पज्ञात रचनाकार हैं।

## सुभाषितसुधानिधि

'सुभाषितसुधानिधि' के सारे पद्य एक ही रचनाकार-सायण के हैं तथा संपादक डॉ. के. कृष्णमूर्ति ने इसका समय चौदहवीं शताब्दी माना है, परन्तु लुडविक स्टर्नबाख का मत है कि सूक्तिरत्नहार तथा सुभाषितसुधानिधि मूलतः एक ही संकलन हैं और सूक्तिरत्नहार ही मौलिक है, जिसमें यत्र-तत्र किंचित् परिवर्तन करते हुए सुभाषितसुधानिधि तैयार किया गया है।

'सूक्तिरत्नहार' के निर्माणकर्त्ता सूर्यकलिंगराज राजा कुलशेखर के मंत्री कहे गये हैं, जिसका शासनकाल १३२५ वि.सं. से १३६५ वि.सं. (१२६८ से १३०८ ई.) के बीच है। स्टर्नबाख का यह भी अनुमान है कि वास्तविक संकलनकार सायण ही हैं, सूर्यकलिंगराज का नाम संकलनकार के रूप में उनकी प्रतिष्ठावृद्धि की दृष्टि से जोड़ दिया गया।[1] दोनों संग्रहों का पर्वों और पद्धतियों में विभाजन एक सा है तथा अधिकांश पद्य भी समान हैं।

## व्याससुभाषितसङ्ग्रह

स्टर्नबाख के अनुमान से इस संग्रह का निर्माणकाल उपर्युक्त दोनों संकलनों के पहले का है। इसके अधिकांश पद्य सूक्तिरत्नहार में व्यासशतक के नाम से उद्धृत हैं।

इस संकलन में कुल ११० पद्य हैं। सभी पद्य नीतिपरक हैं तथा पद्यों के साथ कवि का नाम अलग-अलग नहीं दिया गया है।

## पुराणार्थसङ्ग्रह

पुराणों, धर्मशास्त्रों तथा दार्शनिक ग्रन्थों से सूक्तियाँ लेकर यह सुभाषितसंग्रह वेंकटराय के द्वारा तैयार किया गया। इसका संकलनकाल अज्ञात है। संकलन को क्रमबद्ध तथा प्रबन्धात्मक रूप देने के लिये लक्ष्मी और नारायण के संवाद के रूप में इसे लिखा गया है। संकलनकार ने मूल सुभाषितवाक्यों को अपने शब्दों में भी ढाला है।

---

१. महासुभाषितसङ्ग्रह : स्टर्नबाख, भाग-१, भूमिका, पृ. ८४-८५

## वेङ्कटनाथकृत सुभाषितनीवी

सङ्कल्पसूर्योदय नामक प्रतीकनाटक के कर्त्ता वेदान्ताचार्य-वेङ्कटनाथ तेरहवीं शताब्दी के दक्षिण भारत के अन्यतम पंडितों तथा रचनाकारों में अन्यतम हैं। न्यायदर्शन तथा तन्त्र पर इनके अनेक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं।

'सुभाषितनीवी' वेङ्कटनाथ का नीतिपरक काव्य है। इसमें बारह पद्धतियाँ हैं। प्रत्येक पद्धति में बारह ही पद्य हैं। क्रमशः इन पद्धतियों के विषय हैं - अनिपुण, दृप्त, खल, दुर्वृत्त, असेव्य, महापुरुष, समुचित, सदाश्रुत, नीति, वदान्य, सत्कवि और परीक्षक। विषय के महाविस्तार के अनुरूप कवि की भाषा प्रांजल और प्रफुल्ल है तथा अनुष्टप् से शिखरिणी तक की छटाएँ उसमें समन्वित हैं। अन्योक्तिपरक शैली का सधा हुआ प्रयोग, व्यंग्यात्मक भाषा तथा विचार और चिन्तन का परिपोष वेङ्कटनाथ के इस काव्य में मिलता है। अनिपुणपद्धति में वटवृक्ष को लेकर कहा है -

नवदलपुटे कल्या यस्य प्रभोरपि कल्पधी-
र्नटपरिवृढो यस्याधस्ताच्छ्रमं शमयिष्यति।
वटविटपिनस्तस्याङ्कुराननुत्कटपल्लवान्
स्थपुटचटसापेक्षी भिक्षुः प्रतिक्षणमीक्षते।। (१.११)

जिस वट के नवदलपुट पर प्रलय होने पर प्रभु विष्णु विश्राम करते हैं, जिसके नीचे महानट शिव श्रम दूर करने के लिये विराजते हैं, उसी वटवृक्ष के नये-नये पल्लवों को भिक्षु दोना बनाने की लालसा से ताक रहा है।

## प्रस्तावरत्नाकर

इस संकलन की पूर्ति हरिदास कवि द्वारा १६२४ वि.सं. (१५५७ ई.) में की गयी। हरिदास खारागढ़ के राजा वरवीरशाहि के शासनकाल में रहे थे। उनके पिता पुरुषोत्तम विद्वान् तथा कुलीन ब्राह्मण थे।

'प्रस्तावरत्नाकर' में इक्कीस परिच्छेद हैं, जिनमें चतुर्थ अन्योक्ति परिच्छेद दुर्लभ और संग्रास्य अन्योक्तियों के प्रस्तुतीकरण की दृष्टि से महत्त्व का है।

यह सुभाषितसंग्रह अभी तक अप्रकाशित है तथा इसकी हस्तलिखित प्रति हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग के संग्रहालय में है।[1]

---

१. संस्कृत साहित्य में अन्योक्ति, पृ. १४३-४४

## सूक्तिमुक्तावली

'सूक्तिमुक्तावली' का संकलन रूपगोस्वामी ने किया। रूपगोस्वामी का समय सोलहवीं शती वि.सं. का पूर्वार्ध है। वे चैतन्यमहाप्रभु के शिष्य तथा उज्ज्वलनीलमणि जैसे काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ के प्रणेता के रूप में प्रख्यात हैं।

अन्य सुभाषितसंग्रहों की भाँति रूपगोस्वामी के इस संकलन में विविध विषय नहीं है। गौडीय भक्ति-संप्रदाय के अनुयायी होने के नाते गोस्वामी जी ने इस संप्रदाय से सम्बद्ध स्तुतिपरक पद्यों का ही संकलन सूक्तिमुक्तावली में किया है। इसमें कुल १२६ कवियों के ३८७ पद्य संकलित हैं। स्वयं संकलनकार के अपने पद्य भी इसमें हैं। संकलित कवियों में अधिकांश की रचनाएं अप्राप्य हैं तथा इतर सुभाषितसंग्रहों में भी इन कवियों को प्रायः स्थान नहीं मिला है।

## सुभाषितमुक्तावली (१)

'सुभाषितमुक्तावली' के संकलनकार का नाम अज्ञात है। इसकी पांडुलिपि १६२३ ई. की है, अतः १६२३ ई. के पूर्व इसका निर्माण हो चुका था। सुभाषितमुक्तावली का विभाजन ३२ मुक्तामणियों में किया गया है तथा इसमें ६२४ पद्य संकलित हैं। इसमें ऐसे अनेक दुर्भल पद्य प्राप्त होते हैं, जो अन्य सुभाषितसंग्रहों या काव्यरचनाओं में नहीं हैं।

## सुभाषितमुक्तावली (२)

'सुभाषितमुक्तावली' के ही नाम से एक अन्य संकलन हरिहर ने सत्रहवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में तैयार किया। हरिहर मैथिल ब्राह्मण थे। इस संकलन के अधिकांश पद्य स्वयं हरिहर के ही रचे हुए हैं, केवल कुछ ही सुभाषित हरिहर ने ऐसे लिए हैं, जो उन्हें वाचिक परम्परा से प्राप्त हुए थे।

सुभाषितमुक्तावली बारह प्रकरणों में विभाजित हैं, जिनके विषय देवस्तुति, बाल्यावस्था, युवकों को उपदेश, राजप्रशस्ति, राजनीति, ऋतुवर्णन, शृङ्गार तथा नायिकाभेद आदि हैं।

## हरिहरसुभाषितम्

'हरिहरसुभाषित' के प्रणेता हरिहर के देशकाल के विषय में प्रामाणिक जानकारी उपलब्ध नहीं है। यह पूरा सुभाषितसंग्रह हरिहर का स्वयं ही बनाया हुआ है। इसमें १२ प्रकरण हैं - मंगल, बालविनय, सुहृदुपदेश, प्रवास, राजप्रशस्ति, राजोपासन, राजनीति, समयवर्णन, शृङ्गारवर्णन, नायक-नायिकाभेद, प्रकीर्णक तथा परमार्थ।

इस संग्रह के बारह प्रकरणों में कुल ६२७ पद्य हैं, जिनमें अनुष्टप्, शिखरिणी, आर्या, वसन्ततिलका, शार्दूलविक्रीडित, मन्दाक्रान्ता, उपजाति आदि विभिन्न छन्दों का प्रयोग हुआ है।

हरिहर के काव्य की विविधता और विदग्धता उल्लेखनीय है। कवि ने वैदर्भी रीति का सर्वत्र सफलतापूर्वक निर्वाह किया है। अनुभूत सत्य की प्रामाणिकता को दृष्टांतों के द्वारा हृदयंगम बनाने में भी हरिहर सिद्धहस्त हैं। जैसे -

**शिशौ प्रविशतः प्रायः प्रतिवेशिगुणागुणौ।**
**गन्धोऽन्यसन्निधेरेव सङ्क्रामति समीरणे।। २।५१।।**

(बच्चे में पड़ोसियों की अच्छाइयाँ और बुराइयाँ घर कर लेती हैं, हवा में समीपस्थ स्थान की गंध ही संक्रांत होती है।)

**यावन्न यौवनप्राप्तः शिक्ष्यते तावदात्मजः।**
**व्यतीतकाले केदारे कर्षणैः किं करिष्यते।। २।५४**

(पुत्र को तभी तक सीख दी जा सकती है, जबतक कि वह तरुण न हो जाय। समय बीत जाने पर क्यारी जोतने से क्या ?)

अनेक स्थलों पर श्लेष का कुशल प्रयोग हरिहर ने किया है, उत्प्रेक्षाओं के विन्यास में भी वे प्रवीण हैं। नवम समयवर्णन प्रकरण में वर्षाविषयक पद्य में वारिरूपी धनदान देने को परस्पर स्पर्धा करते झगड़ते बादलों का चित्र द्रष्टव्य है -

**हृष्यन्तश्चिरदुर्गता इव घने दातर्युपर्युद्यते**
**दातुं वारिवसून्यसूनिव पुरः प्राप्ते परस्पर्धिनः।**
**झञ्झावातविधूतपत्रमुखराः शाखाकरास्फालिनः**
**किं वर्षासु परस्परेण कलहायन्ते धरित्रीरुहः।। -९।१८**

## सुभाषितहारावली

'सुभाषितहारावली' के संग्रहकर्ता हरिकवि हैं। नारायण के पुत्र हरिकवि मूलतः दाक्षिणात्य ब्राह्मण थे। वे आरम्भ में सूरत में निवास करते रहे, अनंतर शंभाजी की राजसभा में आश्रित हुए। इनका दूसरा नाम भानुभट्ट था। हरिकवि का समय सत्रहवीं शताब्दी वि.सं. का उत्तरार्ध कहा जा सकता है। इनकी तीन रचनाएं मिलती हैं - शम्भुचरितम्, हैहयेन्द्रचरितम् तथा यह संकलन।

सुभाषितहारावली में विभिन्न प्रकरणों पर कुल २०४८ पद्य संकलित हैं। कुल १८० कवियों ने इस संग्रह में स्थान पाया है, जिनमें संग्रहकार स्वयं भी हैं। हरिकवि ने ४४ स्वरचित पद्य इस संग्रह में सन्निविष्ट किये हैं, जिनसे इनकी उत्तम काव्यनिर्माणक्षमता प्रमाणित होती है। अरसीठक्कुर, सोमव.वि, भानुकर आदि कतिपय ऐसे कवियों के पद्य भी कवि ने उद्धृत किये हैं, जिनकी रचनाएं अन्यत्र अप्राप्य हैं।

## शृङ्गारालापसुभाषितमुक्तावली

यह केवल शृङ्गारपरक पद्यों का संकलन है। इसमें ११ प्रकरणों में ११४५ वर्णनात्मक पद्य हैं। भंडारकर शोधसंस्थान में संरक्षित इसकी पांडुलिपि १६१३ वि.सं. (१५५६ ई.) की है, जिसके लिपिकार यांत्रिक राम हैं। स्टर्नबाख का अनुमान है कि याज्ञिक राम तथा इस संग्रह के निर्माता कुलीन राम एक ही व्यक्ति हैं और उनका समय सोलहवीं शताब्दी ई. का मध्य भाग है।

इस संग्रह में अन्य सुभाषितसंग्रहों की भाँति पद्यों के साथ कवियों का नाम नहीं दिया गया है तथा मेघदूत, कुमारसम्भव, रुद्रटकृत शृङ्गारतिलक आदि प्रबन्धों से तो स्फुट पद्यों के स्थान पर प्रकरण के प्रकरण उद्धृत कर दिये गये हैं।

## श्लोकसङ्ग्रह

'श्लोकसंग्रह' के कर्ता मणिराम हैं। यह संकलन भी अप्रकाशित है तथा इसकी पांडुलिपि भंडारकर शोध संस्थान में है। इसमें १६०६ वर्णनात्मक पद्य हैं, कुल ११० प्रबंधों को उद्धृत किया गया है तथा कवियों में संग्रहकार मणिराम भी हैं। यह संग्रह १७वीं शताब्दी के उत्तरार्ध में तैयार किया गया।

## बुधभूषण

'बुधभूषण' के संग्रहकार महाराज शंभु (शंभा जी) कहे गये हैं, पर शंभाजी ने स्वयं इसे तैयार किया होगा- इस पर शंका है। इसमें ८८२ उपदेशपरक पद्य हैं, जिन्हें तीन खण्डों में रखा गया है। प्रथम खण्ड के १६४ पद्य विभिन्न प्रख्यात कवियों के हैं, द्वितीय खण्ड के ६३० पद्य अर्थशास्त्रविषयक हैं और कामन्दकीय नीतिसार उनका मुख्य स्रोत है, मत्स्य, विष्णुधर्मोत्तर आदि पुराणों तथा महाभारत के भी पद्य यहाँ हैं, तृतीय खण्ड के ५८ पद्य राजनीति और राजचर्या से संबद्ध हैं।

## पद्यरचना

इस सुभाषितसंग्रह का संकलनकाल भी सत्रहवीं शताब्दी है, इसे संग्रहकर्ता लक्ष्मणभट्ट अंकालकर हैं। इसे १५ व्यापारों में विभाजित किया गया है, इन व्यापारों में कुल मिलाकर ७६९ पद्य विन्यास हैं। संकलित कवियों में अनेक परवर्ती कवि हैं, जिनकी रचनाएं अप्राप्त हैं। संकलनकार लक्ष्मण के भी १५० पद्य इसमें हैं।

## रसिकजीवन

'रसिकजीवन' के संग्रहकर्ता गदाधरभट्ट हैं। ये मैथिल हैं तथा गौरपति के आत्मज हैं। रसिकजीवन के १० प्रबन्धों में कुल १४७८ विविधविषयक पद्य हैं। १३९ कवियों को

नामतः उद्धृत किया गया है तथा ५३५ पद्य अज्ञात कवियों के हैं। चतुर्थ प्रबन्ध से नवम प्रबंध तक विभिन्न रसों से संबद्ध पद्य हैं, जिनमें शृंगार रस पर सर्वाधिक सामग्री है। रसिकजीवन का अन्योक्तिपरक पद्यों का संग्रह बड़ा ही बहुमूल्य है। पलांडु (प्याज), शण, बिल्व, तृण, तुंबी जैसे अप्रचलिक विषयों पर अन्योक्तियाँ रोचक हैं।

## सभ्यालङ्करण

'सभ्यालङ्करण' का संग्रह गोविन्दजी ने रसिकजीवन की अनुकृति पर सत्रहवीं शताब्दी के लगभग किया। चिमनीचरित से उद्धरण होने के कारण इसकी पूर्ति १७१२ वि. सं. (१६५५ ई.) के पश्चात् हुई है। संग्रहकर्ता गोविन्द गिरिपुर के निवासी चक्र के पुत्र थे। सभ्यालङ्करण में कुल ८५३ उपदेशपरक पद्य हैं, जिनका विभाजन मरीचियों में किया गया है। लगभग १०१ कवियों और प्रबन्धों से इसमें सामग्री ली गयी है।

## पद्यवेणी

'पद्यवेणी' के संग्रहकर्ता वेणीदत्त यात्रिक गोत्र में उत्पन्न नीलकंठ के पौत्र तथा जगजीवन के पुत्र थे। उन्होंने सत्रहवीं शताब्दी में प्रस्तुत संग्रह तैयार किया,[1] जो छः तरंगों में विभक्त है। पद्यवेणी में ११४ नामतः कहे गये कवियों तथा कुछ अज्ञात कवियों के कुल मिलाकर ८८६ पद्य संकलित हैं। अनेक कवि वेणीदत्त के समकालिक प्रतीत होते हैं। वेणीदत्त ने स्वयं अपने रचे सुभाषित २३० भी इस संकलन में उद्धृत किये हैं।

## पद्यामृततरङ्गिणी

'पद्यामृततरङ्गिणी' के संग्रहकार हरिभास्कर आजाजी भट्ट या आपाजिनंद के पुत्र थे। वे काश्यपगोत्र में अग्निहोत्री ब्राह्मणकुल में हुए। उनके संग्रह में कुल ३०१ वर्णनात्मक पद्य हैं। हरिभास्कर ने इन पद्यों के साथ ४५ कवियों और ११ प्रबन्धकाव्यों के नाम दिये हैं। यह संकलन उन्होंने १७३० वि.सं. (१६७३ ई.) में तैयार किया। उनके पुत्र, जयराम ने इस संकलन पर टीका लिखी थी।

## सूक्तिसुन्दर

'सूक्तिसुन्दर' का संकलन सुन्दरदेव ने किया। इस संकलन में १७४ पद्य हैं। अकबर, शाहजहाँ आदि मुगल बादशाहों की प्रशस्ति में रचे गये अनेक पद्य भी यहाँ सम्मिलित किये गये हैं। इस संकलन के अनेक सुभाषित पद्यवेणी में भी मिलते हैं।

सूक्तिसुन्दर में २ कवियों को नामतः उद्धृत किया गया है। इसके संकलन का काल १६४४ से १७१० के मध्य माना गया है।

१. आफ्रेट ने इसका संकलनकाल १६४४ ई. तथा राजेन्द्रलाल मित्र ने १७१० ई. माना है। द्र.-महासुभाषितसंग्रह, भूमिका, पृ. ६३

## अन्योक्तिमुक्तावली

'अन्योक्तिमुक्तावली' के संग्रहकार हंसविजयगणि जैन मुनि थे, जिन्होंने सम्प्रदायपरक अन्योक्तियों का यह संकलन १७३६ वि.सं. (सन् १६७६ ई.) में तैयार किया। अन्योक्तिमुक्तावली अन्योक्तियों का सबसे बड़ा संकलन है, जिसमें ८ परिच्छेदों में ११६६ पद्य हैं। इसकी अनेक अन्योक्तियाँ अन्यान्य सुभाषित संग्रहों में भी प्राप्त होती हैं।

## श्रीसूक्तावली

'श्रीसूक्तावली' भी उपरिलिखित अन्योक्तिमुक्तावली की कोटि का संग्रह है। इसके संग्रहकार का नाम और देशकाल अज्ञात है। इसमें चौदह पद्धतियों में १६२ उपदेशपरक पद्य संगृहीत हैं।

## पद्यामृततरङ्गिणी

'पद्यामृततरङ्गिणी' का संकलन व्रजनाथ ने १८१० वि.सं. (१७५३ ई.) में किया। व्रजनाथ राजा जयसिंह के पुत्र माधवसिंह के दरबार में थे। उनका यह सुभाषितसंग्रह दो संस्करणों में मिलता है, बृहत् संस्करण में १२ तरंग हैं तथा लघु संस्करण में दस। बृहत् संस्करण खंडित रूप में मिलता है।

लघु संस्करण में कुल ४८६ पद्य हैं। इनमें से अधिकांश पद्य सुप्रसिद्ध हैं तथा प्राचीन सुभाणितसंग्रहों में प्राप्य हैं। बहुत से नीतिपरक पद्य व्रजनाथ ने पञ्चतन्त्र, हितोपदेश, भर्तृहरिशतक आदि से लिये हैं।

## अन्य सुभाषितसंग्रह

उपर्युक्त सुभाषितसंग्रहों के अतिरिक्त अनेक सुभाषितसंग्रहों का उल्लेख और विवरण भी स्टर्नबाख ने प्रस्तुत किया है, जो पांडुलिपियों में प्राप्य हैं, अथवा अप्राप्य हैं। इनमें 'बहुदर्शन' नामक सुभाषितसंग्रह की प्रति का उपयोग ओ. बोतलिंक ने अपने कोशनिर्माण में किया है। 'दम्पतिशिक्षा' बंगाली तथा संस्कृत में मिश्रित सुभाषितसंग्रह है। गौरमोहन द्वारा संकलित 'कवितामृतकूप' में १०६ पद्य हैं। खण्डप्रशस्ति अथवा दशावतारखण्ड के संग्रहकार हनुमान् कहे गये हैं, इनमें २८३ पद्य हैं। 'लौकिक न्यायश्लोक' में सर्वथा अछूते पद्य प्राप्त होते हैं। इसमें लौकिक न्यायों की व्याख्या करने वाले १०७ पद्य हैं, जो पहले के संग्रहों में नहीं मिलते। नराभरण में ३०१ नीतिपरक सुभाषित हैं, जिनमें से अधिकांश पूर्वप्रचलित हैं।

उक्त सुभाषितसंग्रहों का निदर्शन मात्र स्थालीपुलाकन्याय से ही किया गया है। संस्कृत साहित्य के विशल भांडागार में ऐसे छोटे-बड़े प्रायः सहस्राधिक सुभाषितसंग्रह तैयार किये गये हैं।

## सुभाषितप्रबन्ध

सुभाषितप्रबन्ध की हस्तलिखित प्रति भण्डारकर प्राच्यविद्या शोध-संस्थान (क्र. २५८) में उपलब्ध है। इसमें २५५ श्लोक संकलित हैं। पुष्पिका में कहा गया है- 'इति भोजप्रबन्धीयः श्लोकसङ्ग्रहः' सारश्लोकसङ्ग्रहः सम्पूर्णः'। इस सुभाषितप्रबन्ध के कर्ता राजा भोज प्रतीत होते हैं। आफ्रेट, विश्वनाथ रेऊ, क.मा. मुंशी, श्रीनिवास आयंगर, इ. डी. कुलकर्णी आदि विद्वानों ने इसे भोज की ही रचना माना है। संकलित सुभाषितों के साथ १६४ वें श्लोक को छोड़ कर कहीं भी रचनाकार का नाम नहीं दिया गया है। १६४ वें श्लोक के आगे 'बालभारतस्य' यह अंकित है। तथापि इसमें संकलित पद्य अनेक पूर्ववर्ती तथा परवर्ती कवियों के हैं।

इस संकलन के ७वें से १९वें तक के १३ पद्यों में भोज के ही प्रताप और कीर्ति का वर्णन है। इन १३ पद्यों में से भी ७ भोजप्रबन्ध में मिलते हैं। अवशिष्ट संकलन निम्नलिखित शीर्षकों में विभाजित है- प्रातः, सन्ध्या, चन्द्रोत्प्रेक्षा, कटाक्ष, शृङ्गार, वायु, पर्जन्य, दरिद्रोक्ति, अन्योक्ति, राजवर्णन, पण्डितवर्णन, समस्या, वैराग्य, मनुष्य, ब्राह्मण, कुपण्डित, मूर्ख, कूट तथा चन्द्र।

वस्तुतः इस सुभाषित-संकलन का कर्तृत्व भोज से जोड़ा जाना सर्वथा सन्देहास्पद है, क्योंकि इसमें बिल्हण (१२वीं शताब्दी वि. का पूर्वार्ध), कृष्ण मिश्र (समय-वही) प्रसन्नराघवकार जयदेव (१२वीं शताब्दी), शार्ङ्गधर (विक्रम की १४वीं शताब्दी का उत्तरार्ध), भानुपण्डित या सूक्तिमुक्तावली के संकलनकार जल्हण (१३वीं शताब्दी) तथा पण्डितराज जगन्नाथ (१७वीं शताब्दी) तक के कवियों के द्वारा रचित पद्य संकलित हैं। अतएव किसी परवर्ती संग्रहकार ने इस संकलन का निर्माण किया है। भ्रमवश भानुपण्डित का एक ही पद्य दो बार (१०२ तथा २५१ क्रमांक पर) संकलित कर लिया गया है। पं. बलदेव उपाध्याय का अनुमान है कि १८वीं शताब्दी में शृंगवेरपुर के राजा राम या ऐसे ही अन्य किसी राजा के आश्रम में रहने वाले किसी पण्डित ने इस संकलन का निर्माण किया होगा, क्योंकि इस संग्रह में १०६ वें पद्य में राजा राम अथवा रामचन्द्र राजा की रक्षाप्रार्थना तथा राजवर्णन है।

## सुभाषितों के कवि

प्रसिद्ध और सुविदित महाकवियों के अतिरिक्त संस्कृत कवियों की सुदीर्घ परम्परा में असंख्य रचनाकार ऐसे हैं जिनके कवित्व से हम सुभाषितसंग्रहों, काव्यशास्त्र तथा नाट्यशास्त्र से संबद्ध ग्रंथों में उनकी रचनाओं से प्रदत्त छिटपुट उद्धरणों के द्वारा ही परिचित हैं। इनमें से अनेक कवियों के तो स्वयं सुभाषितसंग्रहकर्ताओं को नाम तक विदित नही हैं। जिन कवियों के नाम विदित भी होते हैं, उनकी रचनाओं का परिचय नहीं मिलता।

---

१. प्रतिभा भोजराजस्य : डा० भगवतीलाल राजपुरोहित, पृ. ५५-५६

पर इन कवियों में शताधिक कवि ऐसे होंगे, जिनकी प्रतिभा और काव्यात्मक अवदान संस्कृत के श्रेष्ठ कवियों के समतुल्य हैं तथा अपने रचनात्मक उत्कर्ष के कारण ही उनकी रचनाओं से कतिपय मार्मिक सुभाषित या स्फुट पद्य शताब्दियों तक वाचिक परम्परा में संजोये जाते रहे हैं और संग्रहकारों और शास्त्रकारों के द्वारा इसीलिये उद्धृत भी होते रहे हैं।

निश्चय ही सुभाषितसंग्रहों अथवा शास्त्रीय ग्रन्थों में आचार्यों द्वारा उद्धृत या स्मृत इन कवियों में से अनेक ने स्फुट मुक्तकों की ही नहीं, प्रबन्धकाव्यों की भी रचना की होगी और ऐसी अप्राप्य प्रबन्धरचनाओं से भी उनके सुभाषित उद्धृत किये गये हैं,। पर अब इन कवियों को हम उनके कतिपय सुभाषितों के द्वारा ही जानते हैं, चाहे ये सुभाषित स्वतंत्र मुक्तक हों या प्रबंधांश। इसके साथ ही सुभाषितसंकलनों या अन्यत्र उद्धृत सुभाषितों के अनेक रचनाकार ऐसे हैं, जिनकी प्रबन्धात्मक रचनाएं प्राप्त हैं, पर मुक्तककार के रूप में उनके कवित्व से साक्षात्कार स्फुट उद्धरणों में हो पाता है। इस पृष्ठभूमि में, यथासंभव कालक्रम का ध्यान रखते हुए यहाँ निम्नलिखित श्रेणियों के कवियों का परिचय उनकी स्फुटतया उद्धृत रचनाओं के द्वारा प्रस्तुत है -

(१) प्रबन्धकवि, जिनके अप्राप्य प्रबन्धों से स्वतन्त्र रूप में भी आस्वाद्य तथा रमणीय पद्य उद्धृत हैं,

(२) प्रबन्धकवि, जिनकी प्रबन्धरचनाएँ प्रख्यात हैं, पर तद्व्यतिरिक्त उनके रचे स्फुट पद्य अल्पज्ञात हैं और यत्र तत्र उद्धृत हैं।

(३) ऐसे कवि जिनकी न प्रबन्धरचनाएँ प्राप्त होती हैं, न स्वतन्त्र रूप से उनके मुक्तककाव्य ही मिलते हैं।

उद्धृत सुभाषितों से इन कवियों का अभिज्ञान होने से इन्हें यहाँ केवल प्रकृत प्रसंग में 'सुभाषितों के कवि' कहा गया है।

## चन्द्रक

चन्द्रक का उल्लेख चन्द्र, चन्दक तथा चम्पक नामों से भी मिलता है। वे संस्कृत के उन महाकवियों में सर्वप्रथम स्मरणार्ह हैं, जिनकी रचनाएँ विलुप्त हो गयीं, तथा कतिपय उल्लेखों या उद्धरणों के द्वारा ही जिनके कृतित्व की महनीयता प्रमाणित होती है। कल्हण ने राजतरङ्गिणी (२।१६) में चन्द्रक को कश्मीर में उत्पन्न एक नाट्यकार बताया है, जो बड़ा लोकप्रिय था तथा राजा तुंजीन के शासनकाल में विद्यमान था।[1] अभिनवगुप्त ने चन्द्रक का स्मरण किया है (अभिनवभारती अ. १६)।

---

१. नाट्यं सर्वजनप्रेक्ष्यं यश्चक्रे स महाकविः। द्वैपायनमुनेरंशस्तत्काले चन्द्रकोऽभवत्॥'-कह कर कल्हण ने चन्द्रककवि को व्यास का अवतार बताया है। काव्यमालासंपादक तुंजीन का शासनकाल १६० वि.सं. पूर्व (१०३ ई.पू.) मानते हैं, कनिंघम ३७६ वि.सं. (३१६ ई.) और स्टर्नबाख दूसरी शताब्दी।

चन्द्रक के कुल १३ पद्य जल्हण की सूक्तिमुक्तावली, शार्ङ्गधरपद्धति, सुभाषितावली, सभ्यालङ्कार तथा कवीन्द्रवचनसमुच्चय में उद्धृत हैं। चन्द्रक के नाम से निम्नलिखित पद्य इन सभी सुभाषितसंग्रहों में उद्धृत है -

**एकेनाक्ष्णा परिततरुषा वीक्षते व्योमसंस्थं**
**भानोर्बिम्बं सजललुलितेनापरेणात्मकान्तम्।**
**अह्नश्छेदे दयितविरहाशङ्किनी चक्रवाकी**
**द्वौ सङ्कीर्णौ रचयति रसौ नर्तकीव प्रगल्भा।।**

किन्तु इस पद्य को 'सदुक्तिकर्णामृत' और 'सुभाषितरत्नकोष' में मधु नामक कवि का बताया गया है। संभव है, मधु भी चन्द्रक का ही अन्य नाम हो। वस्तुतः उनका यह पद्य मधुमय ही है, रससांकर्य की कल्पना को विदग्धता और गहरे संवेदन के संयोग से यहाँ प्रस्तुत किया गया है।

काव्यशास्त्र के मूर्धन्य आचार्यों ने चन्द्रक का स्मरण किया है तथा आनन्दवर्धन ने एक पद्य चन्द्रक का उद्धृत किया है। अभिनव तथा मम्मट ने उनके 'प्रसादे वर्तस्व प्रकटय मुदं सन्त्यज रुषम्.-' इत्यादि पद्य पर विशद विचार किया है। निश्चय ही क्षेमेन्द्र की दृष्टि में चन्द्रक एक विश्रुत महाकवि थे, तभी उन्होंने इनके सारे पद्यों को दोषोद्घाटन के लिए ही प्रस्तुत किया है।

## बाण

महाकवि बाण ने अपने दोनों गद्यकाव्यों में सन्निविष्ट पद्यों तथा चण्डीशतक के अतिरिक्त अनेक स्फुट सुभाषित लिखे थे। संभवतः इन मुक्तकों की रचना उन्होंने अपने जीवन के उस दौड़ में की होगी, जब वे अपने पिता के देहावसान के पश्चात् इत्वर होकर इधर-उधर भटक रहे थे। उनके इन सुभाषितों में जीवन के व्यापक अनुभव, समाज के विभिन्न वर्गों के लोगों की छवियाँ तथा भारतीय वसुन्धरा के रंग-बिरंगे चित्र हैं।

विद्याकर के 'सुभाषितरत्नकोष' में बाण के कुल २५ पद्य उद्धृत हैं, जिनमें से एक चण्डीशतक का, चार हर्षचरित के तथा दो कादम्बरी के पद्य हैं, शेष पद्य स्वतन्त्र मुक्तक हैं। सुदक्तिकर्णामृत में बाण के १४ पद्य उद्धृत हैं, जिनमें दो चण्डीशतक के हैं। सुभाषितावली में बाण के नाम से २८ पद्य दिये गये हैं, जिनमें से अधिकांश बाण के प्रबन्धकाव्यों से भिन्न स्वतन्त्र मुक्तक हैं। शार्ङ्गधरपद्धति में भी बाण के अनेक स्फुट पद्य संकलित हैं।

बाण के कवित्व के अछूते पक्ष इन पद्यों से उन्मीलित होते हैं। अनेक पद्यों में ग्राम-जीवन तथा भारतीय जनसमाज के निम्नवर्ग का हृदयस्पर्शी अंकन हुआ है। शार्ङ्गधर ने उनके ग्रीष्मवर्णन के चार पद्य उद्धृत किये हैं, जिनमें दरिद्र तृषार्त बटोहियों के संताप का

स्वानुभूत सा चित्रण हुआ है। पंकप्राय स्वल्पजल वाले तालाब में नहाकर, अपना फटा वस्त्र गीला करके वदन पर डाल कर और पानी पीकर पथिक कुछ आगे बढ़ता ही है कि प्यास के मारे उसके मुँह से हाय-हाय निकल पड़ता है -

ग्रीष्मोष्मप्लोषशुष्यत्पयसि बकभयोद्भ्रान्तपाठीनभाजि
प्रायः पङ्कैकमात्रं गतवति सरसि स्वल्पतोये लुठित्वा।
कृत्वा-कृत्वा जलार्द्राकृतमुरसि जरत्कर्पटार्धं प्रपायां
तोयं जग्ध्वापि पान्थः पथि वहति हहा हेति कुर्वन् पिपासुः।।

उसी प्रकार शिशिर में ग्रामदेवी के मंदिर में आकर रात्रि विताने वाले पथिक का यह चित्र जितना ही मनोरंजक है, उतना ही करुण भी -

पुण्याग्नौ पूर्णवाञ्छः प्रथमगणितप्लोषदोषः प्रदोषे
पान्थः सुप्त्वा यथेच्छं तदनु ततृणे धामनि ग्रामदेव्याः।
उत्कम्पी कर्पटार्थे जरति परिजडे च्छिद्रिणि च्छिन्ननिद्रे
वाते वाति प्रकामं हिमकणिनि कणत् कोणतः कोणमेति।।
(शार्ङ्गधर-३६४६, सुभाषितरत्नकोष-१३०५)

प्रदोष के समय पथिक अच्छी तरह आग में ताप कर आराम से पुआल पर ग्रामदेवी के मन्दिर में जा सोया। रात में जब ठंडी बयार बहने लगी, और फटी कथरी के छेदों से हिम के कण उस पर प्रहार करने लगे, तो नींद टूट गयी, फिर तो रात भर वह इस कोने से उस कोने में शीत से बचाव के लिये आवाजाही करता रह गया।

बाण ने अपने ऐसे अनेक पद्यों में भारतीय जनता का त्रास और जीवन संघर्ष व्यक्त किया है। दूसरी ओर उनके कई पद्य ऐसे भी हैं जिनमें सामान्य जन-जीवन के राग और मधुर क्षणों की सुकुमारता को प्रस्तुत किया गया है। संभवतः अपने घुमक्कड़ जीवन के दिनों में ऋतुचक्र के विपर्यय के साथ-साथ प्रपा (प्याऊ) और प्रपापालिकाओं से बाण का बहुत सामना हुआ होगा। उनके कई पद्य प्रपापालिकाओं पर हैं, इनमें विनोद की मीठी चुटकी और परकीया के आकर्षण को सरस अभिव्यक्ति दी गयी है। कोई पथिक प्रपापालिका के प्रति किस प्रकार अपना प्रच्छन्न राग व्यक्त करता है, इसका वर्णन करते हुए बाण कहते हैं -

दूरादेव कृतोञ्जलिर्न तु पुनः पानीय पानोचितो
रूपालोकनकातुकात् प्रचलितो मूर्धा न शान्त्या पुनः।
रोमाञ्चोपि निरन्तरं प्रकटितः प्रीत्या न शैत्यादपा-
मक्षुण्णो विधिरध्वगेन विहितो वीक्ष्य प्रपापालिकाम्।।
(शार्ङ्गधरपद्धति, ३८५६, सु.र.को.-५१४)

पथिक ने प्याऊ वाली नवयौवना को देखकर दूर से ही अंजलि बांधी, पर वह पानी पीने की मुद्रा में नहीं था। पानी पीते समय सिर उठा कर वह उसका रूप निहारता हुआ सिर हिलाता था, तो यह प्यास बुझने के कारण नहीं, उसके रूप के अवलोकन के कौतुक के कारण वह ऐसा करता था। प्रीति के कारण उसके देह में रोमांच भर गया था, पानी ठंडा होने के कारण नहीं। वस्तुतः बाण के इतस्ततः बिखरे ये मुक्तकों के मुक्ता संस्कृतकाव्यपरम्परा की निधि हैं।

## शङ्कुक

शङ्कुक का समय इदमित्थम् रूप में निर्णीत नहीं किया जा सकता। काव्यशास्त्र के इतिहास में शङ्कुक का नाम रसनिष्पत्ति के व्याख्याकार के रूप में सदैव लिया जाता रहा है। इन्होंने भरत के नाट्यशास्त्र पर जो टीका या भाष्य लिखा था, वह प्राप्त नहीं होता। उसी प्रकार इनका कोई स्वतन्त्र काव्य भी प्राप्य नहीं है।

कल्हण ने शङ्कुक का एक कवि के रूप में उल्लेख करते हुए (राज. ४।७०३-५) बताया है कि शङ्कुक ने 'भुवनाभ्युदय' नामक काव्य लिखा था। कल्हण के अनुसार कवि शङ्कुक राजा अजापीड के काल में हुए, जिसका समय कनिंघम के अनुसार ८७० वि. सं. (८१३ ई.) तथा एस.पी. पंडित के अनुसार ८७३ वि.सं. (८१६ ई.) के आसपास है।[1] आचार्य शङ्कुक तथा कवि शङ्कुक की अभिन्नता स्थापित करने के लिये कोई ठोस प्रमाण उपलब्ध नहीं है।

शार्ङ्गधरपद्धति, सूक्तिमुक्तावली तथा सुभाषितावली में कवि शङ्कुक के स्फुट पद्य उद्धृत हैं। वल्लभदेव ने सुभाषितावली (३१२७) में शङ्कुक का यह पद्य उद्धृत किया है-

> असमसाहससुव्यवसायिनः
> सकललोकचमत्कृतिकारिणः।
> यदि भवन्ति न वाञ्छितसिद्धयो
> हतविधेरयशो न मनस्विनः।।

(असाधारण साहस से संपन्न, संसार को पराक्रम से चमत्कृत करने वाले व्यक्ति को वांछित सिद्धि यदि न मिले, तो यह तो विधाता के लिये अपकीर्ति है, मनस्वी के लिये नहीं।)

शार्ङ्गधर (३८९४) ने शङ्कुक का एक मार्मिक पद्य उद्धृत किया है, जिसमें कवि प्रवास पर जाते पथिक से गाँव में ही रहने की अभ्यर्थना करता है। स्टर्नबाख ने मयूर के पुत्र एक अन्य शङ्कुक का भी उल्लेख किया है।

---

१. महासुभाषितसङ्ग्रह, भाग-२, पृ. ६६६

## धर्मकीर्ति

धर्मकीर्ति एक महान् बौद्ध दार्शनिक के रूप में प्रख्यात हैं। आनन्दवर्धन जैसे मूर्धन्य काव्यशास्त्री ने उनका स्मरण एक सुकवि के रूप में किया है। निश्चय ही उनका कवित्वपक्ष भी उतना ही विचारणीय है, जितना आचार्यपक्ष।

धर्मकीर्ति का कविरूप इतस्ततः उद्धृत उनके फुटकर श्लोकों के आधार पर ही आँका जा सकता है। आनन्दवर्धन ने न केवल धर्मकीर्ति के दो पद्य उद्धृत किये हैं, वरन् उन पर विशद चर्चा उठाते हुए उनसे अपनी सैद्धांतिक अवधारणाओं का समर्थन पाया है। आनन्दवर्धन की दृष्टि में धर्मकीर्ति का काव्य लक्ष्य के रूप में महत्त्व रखता है। अभिनव और हेमचन्द्र ने भी इन पर विचार किया है। धर्मकीर्ति के सर्वाधिक पद्य विद्याकर ने 'सुभाषितरत्नकोष' में उद्धृत किये हैं। इस संग्रह में उदाहृत धर्मकीर्ति के सोलह पद्य विविध विषयों पर है। उनमें कहीं तो गहरा सौन्दर्यबोध और शृंगारित भाव है, कहीं निर्वेद और विषाद की सघन छाया है, तो कहीं विरोध का प्रखर स्वर गुंजित है। भवभूति की भाँति धर्मकीर्ति अपने कवि की समकालिक समाज द्वारा की गयी उपेक्षा से खिन्न हैं। एक पद्य में तो अपनी उपेक्षा से पीडित होकर उन्होंने व्यास और वाल्मीकि के कवित्व को भी चुनौती दे डाली है (सु.र.को. -१७२६)। इसमें कोई सन्देह नहीं कि धर्मकीर्ति के पास जो प्रौढ और परिष्कृत पदावली, गहरी संवेदनशीलता और विदग्धता है, वह विरले कवियों में मिलती है। उनकी अभिव्यक्ति और राह भी अलग ही है। एक पद्य (सु.र.को. १७२८) में वे कहते हैं कि भले ही मेरे आगे या पीछे कोई न चले, मैंने अपना सुस्पष्ट बहल वाम-पंथ (अपना अलग ही रास्ता) चुन लिया है।

सुभाषितरत्नकोष में उद्धृत धर्मकीर्ति के पद्यों में ६ पद्य शृंगारपरक हैं, जिनमें धर्मकीर्ति का परिष्कृत सौन्दर्यबोध व्यक्त हुआ है। एक पद्य चन्द्रवर्णन का तथा शेष नीति या निर्वेद के भाव को मार्मिक अभिव्यक्ति प्रदान करते हैं। अपनी वैचारिक गंभीरता को दुरवगाह बताते हुए वे कहते हैं कि मेरा मत योग्य प्रतिग्राहक के अभाव में सागर के जल की भाँति अपने ही देह में जरा को प्राप्त हो जायेगा -

**अनव्यवसितावगाहनमनल्पधीशक्तिना-**<br>
**प्यदृष्टपरमार्थतत्त्वमधिकाभियोगैरपि।**<br>
**मतं मम जगत्यलब्धसदृशप्रतिग्राहकं**<br>
**प्रयास्यति पयोनिधेः पय इव स्वदेहे जराम्।।**<br>
**(ध्वन्यालोक ३।४० की वृत्ति में उद्धृत)**

## उद्‌भट

उद्‌भट अलंकारशास्त्र के सुप्रथित आचार्य हैं। राजतरङ्गिणी (४।४९५-९७) के अनुसार वे राजा जयापीड (८३६-८७० वि.सं.) की राजसभा में सम्मानित कवि थे।

'काव्यालंकारसंग्रह' उनकी काव्यशास्त्र के क्षेत्र में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कृति है। काव्यालंकार पर उनकी टीका भामह-विवरण सम्प्रति अप्राप्य है, उनका कुमारसम्भवकाव्य भी नहीं मिलता, उससे इन्हीं के द्वारा दिये गये उद्धरण अवश्य प्राप्त होते हैं। आनन्दवर्धन और अभिनवगुप्त ने उद्भट को सम्मान के साथ उद्धृत किया है और नाट्यशास्त्र की परम्परा में भी औद्भट सम्प्रदाय प्रसिद्ध रहा है।

श्रीधर द्वारा उद्धृत निम्नलिखित पद्य में उद्भट ने राधा के अनुराग में भर कर तन्मय हो गाते हुए श्रीकृष्ण का यह मनोहर चित्र उपस्थित किया है -

**कालिन्दीजलकुञ्जवञ्जुलवनच्छायानिषण्णात्मनो**
**राधाबद्धनवानुरागरसिकस्योत्कण्ठितं गायतः।**
**तत्पायादपरिस्खज्जलरुहापीडं कलस्पृङ्लत-**
**ग्रीवोत्तानितकर्णतर्णककुलैराकर्ण्यमानं हरेः।। (सदुक्ति. - २८७)**

निश्चय ही यह पद्य उद्भटकृत कुमारसम्भवकाव्य के बाहर का है। विद्याकर द्वारा उद्धृत उनका यह पद्य अवश्य कुमारसम्भव से हो सकता है -

**किं कौमुदीः शशिकलाः सकला विचूर्ण्य**
**संयोज्य चामृतरसेन पुनः प्रयत्नात्।**
**कामस्य घोरहरहुङ्कृतिदग्धमूर्तेः**
**सञ्जीवनोषधिरियं विहिता विधात्रा।। (स.र.को. - ४५५)**
**(सुभाषितावली- १४६३ में भी उद्धृत)**

## धीरनाग

विद्याकर द्वारा प्रदत्त धीरनाग कवि के उद्धरण के आधार पर श्री कौसांबी ने यह मत प्रकट किया है कि कुन्दमाला नाटक के कर्ता ये ही धीरनाग कवि हैं (दिङ्नाग या रविनाग नहीं)। विद्याकर द्वारा धीरनाग का यह पद्य कुन्दमाला में भी मिलता है-

**द्यूते पणः प्रणयकेलिषु कण्ठपाशः**
**क्रीडापरित्रमहरं व्यजनं रतान्ते।**
**शैयानिशीथकलहेषु मृगेक्षणायाः**
**प्राप्तं मया विधिवशादिदमुत्तरीयम्।। - सु.र.को. - ७६४**

वल्लभदेव ने धीरनाग (भदन्तधीरनाग) के पाँच पद्य उद्धृत किये हैं। इनमें से तीन पद्य निर्वेदपरक हैं। संसार की व्यर्थता और विषयों की क्षणिकता का ऐसा मार्मिक चित्रण दुर्लभ है -

समाश्लिष्यत्युच्चैः पिशितघनपिण्डं स्तनधिया
मुखं लालापूर्णं पिबति चषकं सासवमिति।
अमेध्यक्लेदार्द्रे पथि च रमते स्पर्शरसिको
महामोहान्धानां किमिव कमनीयं त्रिजगताम्।।
-सुभाषितावली- ३३८८

मनुष्य कच्चे माँस के पिण्ड को स्तन समझ कर आलिंगन करता है, लार से भरे मुख का आसव से भरा चषक मानकर पान करता है, अपवित्र आर्द पथ पर स्पर्श का रस लेता रमण करता है। महामोह से अन्धों के लिये तीनों लोकों में हर वस्तु रमणीय है।

वल्लभदेव द्वारा धीरनाग के नाम से उदाहृत शेष दोनों पद्य शृंगारपरक हैं, एक में प्रवत्स्यत्पतिका नायिका का चित्र है, दूसरे में विरहिणी का। द्वितीय श्लोक (११४२) में ही कवि का नाम भदन्तधीरनाग अंकित है, अवशिष्ट पद्यों के साथ केवल धीरनाग।

निश्चय ही धीरनाग जीवन के मर्म को छूने वाले कवि हैं। उनका निर्वेद का भाव जितना हृदय में गहराई से उतरता है, उतना ही हृदयस्पर्शी उनका प्रणय और प्रियविरह का अनुभव भी है। अपनी पत्नी से विदा लेकर प्रस्थान करते हुए नायक का उसको समझाने और इस पर प्रेयसी की प्रतिक्रिया का चित्रण अपनी स्वभावोक्ति के कारण उदाहरणीय है -

यास्यामीति गिरः श्रुता अवधिरप्यारोपितश्चेतसि
गेहे यत्नवती भविष्यति सदेत्येतत् समाकर्णितम्।
बाले मा शुच इत्युदीरितवतः पत्युर्निरीक्ष्याननं
निःश्वस्य स्तनपायिनि स्वतनये दृष्टिश्चिरं पातिता।।

प्रस्थान करते हुए पति ने पत्नी को समझाया कि मुझे जाना ही पड़ेगा। पत्नी से सुन लिया। कब लौटना है- यह भी मन में गुन लिया। घर का ध्यान रखना- यह बात भी उसके कान में पड़ी। फिर-बाले, अब शोक न करो-जब यह पति कहने लगा, तो उसने प्रिय का मुख ताक कर लम्बी साँस छोड़ी और गोद में दुधमुंहे अपने बेटे पर टकटकी लगाये रह गयी।

विद्याकर तथा वल्लभदेव द्वारा धीरनाग नाम का स्पष्ट प्रयोग तथा इन पद्यों की सहज भाषाशैली से प्रतीत होता है कि कुन्दमालाकार का नाम धीरनाग ही मानना चाहिए। और ये धीरनाग स्फुट सुभाषित पद्यों के भी रचयिता हैं।

## मातृगुप्त

मातृगुप्त नाट्यशास्त्र के आचार्यों की परम्परा में एक जाज्वल्यमान नक्षत्र हैं। उन्हें कवि और आचार्य के रूप में स्मरण करने वाले आचार्य हैं- कुन्तक, क्षेमेन्द्र, अभिनवगुप्त,

रामचन्द्र-गुणचन्द्र आदि। अतएव उनका समय निश्चित रूप से दसवीं शताब्दी के पूर्व है। कुन्तक ने मातृगुप्त को सुप्रथित महाकवि मानते हुए उनके काव्य की सराहना की है -

'मातृगुप्त-मायुराज-मञ्जीर-प्रभृतीनां सौकुमार्य-वैचि-
त्र्य-संवलित-परिस्पन्दस्यन्दीनि काव्यानि सम्भवन्ति'।
(वक्रोक्तिजीवित, सं. कृष्णमूर्ति, पृ. ६६)

क्षेमेन्द्र ने 'औचित्यविचारचर्चा' में मातृगुप्त का यह पद्य उद्धृत किया है -

नायं निशामुखसरोरुहराजहंसः
कीरीकपोलतलकान्ततनुः शशाङ्कः।
आभाति नाथ तदिदं दिवि दुग्धसिन्धु-
डिण्डीरपिण्डपरिपाण्डुयशस्त्वदीयम्।। - काव्यमाला- १, पृ. १४२

इस पद्य से लगता है कि मातृगुप्त किसी राजा के आश्रित थे। कल्हण ने राजतरङ्गिणी में बताया है कि मातृगुप्त संस्कृत के यशस्वी महाकवि भर्तृमेण्ठ के समकालीन थे तथा सम्राट् विक्रमादित्य के आश्रित थे (राज. ३।१२५-३२३)। कल्हण के अनुसार विक्रमादित्य ने उन्हें कश्मीर का राजा नियुक्त किया था। मातृगुप्त के जीवन की अतिशय रोमांचक गाथा कल्हण ने प्रस्तुत की है। इसके साथ ही इसी प्रसंग में कल्हण ने मातृगुप्त के बनाये हुए कतिपय पद्य भी उद्धृत किये हैं। इनमें शीत से अर्धरात्रि में काँपते हुए जब वे पहरा दे रहे थे, तब विक्रमादित्य से उनका यह संवाद है -

शीतेनोद्धृषितस्य माषशिमिवच्चिन्तार्णवे मज्जतः
शान्ताग्निं स्फुटिताधरस्य धमतः क्षुत्क्षामकण्ठस्य मे।
निद्रा काप्यपमानितेव वनिता सन्त्यज्य दूरं गता
सत्पात्रप्रतिपादितेव वसुधा नो क्षीयते शर्वरी।। (३।१८१)

विक्रमादित्य द्वारा अपनी प्रतिभा का अद्‌भुत सम्मान दिये जाने पर उन्होंने यह पद्य सम्राट् को लिखकर भेजा था-

नाकारमुद्वहसि नैव विकत्थसे त्वं
दित्सां न सूचयसि मुञ्चसि सत्फलानि।
निःशब्दवर्षणमिवाम्बुधरस्य राजन्
संलक्ष्यते फलत एष तव प्रसादः।। (राज. ३।२५२)

राजा बन जाने पर मातृगुप्त ने कवि भर्तृमेण्ठ को अपनी राजसभा में सम्मानित किया। म.म.पी.वी. काणे का मत है कि सम्राट्, कवि और आचार्य मातृगुत एक ही व्यक्ति

हैं और उनका समय विक्रम की सातवीं शताब्दी है। कौसांबी ने उनका काल सातवीं शताब्दी विक्रम के पूर्वार्ध में संभावित किया है।[1]

विद्याकर ने (सु.र.को.-१४९६) मातृगुप्त के नाम से निम्नलिखित कारुणिक पद्य उद्धृत किया है, यद्यपि यही पद्य श्रीधर ने (सदुक्ति.- २१८३) श्रीहर्ष-प्रणीत बताकर उद्धृत किया है -

ये कारुण्यपरिग्रहादपणितस्वार्थाः परार्थान् प्रति
प्राणैरप्युपकुर्वते व्यसनिनस्ते साधवो दूरतः।
विद्वेषानुगमादनर्जितकृपो रुक्षो जनो वर्तते
चक्षुः संहर वाष्पवेगमधुना कस्याग्रतो रुद्यते।।

कल्हण ने मातृगुप्त के जीवन की जिन विकट परिस्थितियों का विवरण दिया है, उनको देखते हुए यह मातृगुप्त-प्रणीत हो- यह मानना सुसंगत लगता है।

## मञ्जीर

मञ्जीर नामक कवि का भी उल्लेख कुन्तक ने 'वक्रोक्तिजीवित' में मातृगुप्त के साथ करते हुए उनके सौकुमार्य और वैचित्र्य गुणों से संवलित काव्य की सराहना की है। मञ्जीर कवि कुन्तक के पहले हो चुके थे - इससे अधिक उनके विषय में कोई ज्ञान नहीं है। वल्लभदेव ने 'सुभाषितावली' (२०२९) में उनका यह पद्य उद्धृत किया है -

अन्यतो नय मुहूर्तमाननं
चन्द्र एष सरले कलामयः।
मा कदाचन कपोलयोर्मलं
सङ्क्रमय्य समतां स नेष्यति।।

नायक किसी रमणी से कहता है- हे सरले, कलामय चन्द्रमा उग आया। तुम अपना मुख दूसरी ओर घुमा लो, कहीं ऐसा न हो कि वह अपने कलंक का मल तुम्हारे निर्मल कपोलों में संक्रान्त करके उन्हें अपने समान ही बना डाले।

निश्चय ही कुन्तक द्वारा दिये गये परिचय के अनुसार मञ्जीर लालित्य और सौकुमार्य के श्रेष्ठ कवि रहे होंगे।

## भवभूति

भवभूति की रूपकत्रयी तो विश्वविश्रुत है, पर यह भी असंदिग्ध है कि भवभूति की काव्यप्रकृति प्रगीतात्मक अधिक थी और समय-समय पर अपने द्वारा रचे हुए मुक्तकों को

---

१. सुभाषितरत्नकोश, भूमिका।

उन्होंने यथास्थान अपने तीनों रूपकों में सन्निविष्ट कर लिया होगा। साथ ही इसके अतिरिक्त बहुसंख्य स्फुट पद्य अवश्य ही ऐसे भी रहे होंगे, जो उनके तीनों रूपकों में भी नहीं हैं। इसीलिये भवभूति के स्फुट पद्य सुभाषितसंग्रहों में बहुधा उद्धृत हैं, उनमें अनेक ऐसे हैं, जो उनकी नाट्यकृतियों के अतिरिक्त हैं।

संस्कृत के प्राचीनतम सुभाषितसंग्रह विद्याकरकृत 'सुभाषितरत्नकोश' में भवभूति के ४४ पद्य उद्धृत हैं, इनमें से पाँच ऐसे हैं, जो उनके तीनों रूपकों में से किसी में भी नहीं मिलते। इन पद्यों के काव्यबंध में भवभूति की प्रतिभा का प्रकर्ष व्यक्त हुआ है। इनमें से यह पद्य वसंतवर्णन का है -

उत्फुल्ला नवमालिका मदयति घ्राणेन्द्रियाह्लादिनी
जातं धूसरमेव किंशुकतरोराश्यामलं जालकम्।
आचिन्वन्ति कदम्बकानि मधुनः पाण्डूनि मत्तालयः
स्त्रीणां पीनघनस्तनेषु कणवान् स्वेदः करोत्यास्पदम्।। (१८६)

शार्ङ्गधर (१४६, ७४६, ७६१) भवभूति के नाम से तीन अतिरिक्त सुभाषित उद्धृत किये हैं। इनमें से कस्तूरी को पामरपुरी में सुगन्ध बहाने वाले समीर पर यह अन्योक्ति अच्छी बन पड़ी है -

अलिपटलैरनुयातां सहृदयहृदयज्वरं विलुम्पन्तीम्।
मृगमदपरिमललहरीं समीर पामरपुरे किरसि।। (७६१)

जल्हण की सूक्तिमुक्तावली में भवभूति का एक पद्य ग्रामजीवन पर है।

## आनन्दवर्धन

ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धन संस्कृत काव्यशास्त्र के मूर्धन्य आचार्य के रूप में जाने जाते हैं। आनन्दवर्धन स्वयं सूचित करते है कि उन्होंने अनेक काव्यप्रबन्ध लिखे थे। चित्रकाव्य में रसभावादितात्पर्य से वस्तुविनिवेश की व्याख्या करते हुए वे कहते हैं- 'अस्माभिरपि स्वेषु प्रबन्धेषु यथारसं दर्शितमेव' (ध्वन्या. ३।४० पर वृत्ति)। स्तोत्रकाव्यों में आनन्द का देवीशतक तथा अभिनव के द्वारा (और स्वयं आनन्द द्वारा भी) सूचित धर्मोत्तरी पर विनिश्चयटीका के अतिरिक्त आनन्दवर्धन ने अनेक स्फुट पद्य भी लिखे होंगे। ध्वन्यालोकवृत्ति में उन्होंने स्वयं अपने कतिपय उदाहरण प्रस्तुत किये हैं। जैसे अप्रस्तुतप्रशंसा का यह उनका स्वरचित उदाहरण-

अमी ये दृश्यन्ते ननु सुभगरूपाः सफलता
भवत्येषा यस्य क्षणमुपगतानां विषयताम्।

निरालोके लोके कथमिदमहो चक्षुरधुना
समं जातं सर्वैर्न सममथवान्यैरवयवैः ।। (ध्वन्या. ३।४० वृत्ति)

यहाँ नेत्रों के विषय में कवि कहता है- शरीर के शेष अवयव सुन्दर तो हैं, पर इनके सौन्दर्य की सफलता तभी है, जब ये नेत्रों के विषय बनें- देखे जा सकें। पर इस अंधकार भरे संसार में तो नेत्र भी देह के शेष अवयवों की भाँति हो गये, अथवा शेष अवयवों से भी गये बीते होकर रह गये हैं। यह अन्धकार का वर्णन हो सकता है, या अन्धे व्यक्ति की उक्ति।

इसी प्रकार विरोधालंकार और अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि के सांकर्य के उदाहरण में भी आनन्दवर्धन ने अपना यह अत्यन्त रमणीय पद्य दिया है -

या व्यापारवती रसान् रसयितुं काचित् कवीनां नवा
दृष्टिर्या परिनिष्ठितार्थविषयोन्मेषा हि वैपश्चिती।
ते द्वे अप्यवलम्ब्य विश्वमनिशं निर्वर्णयन्तो वयं
श्रान्ता नैव, च लब्धमब्धिशयन त्वद्भक्तितुल्यं सुखम्।।
(ध्वन्या. ३।४३ की वृत्ति में)

आनन्दवर्धन का देवीशतक जितना ही क्लिष्ट चित्रकाव्य है, उनके स्फुट सुभाषित उतने ही सरल और मर्मावगाही हैं। वस्तुतः उनके काव्यजगत् का प्रसार बड़ा दूरगामी है। उन्होंने प्राकृत भाषा में 'विषमबाणलीला' काव्य लिखा था, जिसका एक उदाहरण उन्होंने अर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्यध्वनिनिरूपण में द्वितीय उद्योत में दिया है (ताला नाअंति गुणा.-) तथा एक अन्य उदाहरण इसी उद्योत में उपमाध्वनि के निरूपण में दिया है। शाङ्र्गधर ने इनकी दो अन्योक्तियां उद्धृत की हैं। (९०६, ९२०)। एक आलंकारिक आचार्य के रूप में आनन्दवर्धन जितने बड़े विचारक और व्याख्याकार हैं, कवि के रूप में भी वे वैसे ही महान् हैं।

## वागुर

महाकवि अभिनन्द ने कवि वागुर की प्रशंसा करते हुए लिखा है- 'निष्णातः कविकुञ्जरेन्द्रचरिते मार्गे गिरां वागुरः।'[1] इस प्रशस्ति-पद्य में वागुर का उल्लेख योगेश्वर के पहले तथा बाण के पश्चात् किये जाने से अनुमान होता है कि वागुर कवि सातवीं से नवम शताब्दी के बीच हुए होंगे।[2] उनके संबंध में और कोई जानकारी उपलब्ध नहीं है। भागुर अथवा वैयाकरण भागुरि से उनकी अभिन्नता अनुसंधेय है।

१. सुभाषितरत्नकोश- १६९९
२. आगे 'योगेश्वर' शीर्षक भी द्र.

सुभाषितरत्नकोष में वागुर के कुल चार पद्य मिलते हैं सदुक्तिकर्णामृत में एक। इन पद्यों के अवलोकन से वागुर निसर्ग के सौन्दर्य तथा भारतीय जनजीवन का स्वाभाविक चित्रण करने वाले कवि के रूप में हमारे समक्ष उभरते हैं। वे लोगों की मनोवृत्तियों पर अच्छा कटाक्ष करते हैं। शरद्वर्णन के प्रसंग में विद्याधर ने उनका यह पद्य उद्धृत किया है -

आर्द्रयात्रिवापलाभो निकेतगामी च पिच्छिलः पन्थाः।
द्वयमाकुलयति चेतः स्कन्धावारद्विजातीनाम् ।। (२६१)

वर्षा का कीचड़ अभी सूखा नहीं है और पितृपक्ष आ पहुँचा। ऐसे में ब्राह्मणों का चित्त दोलायमान है, कीचड़ भरे मार्ग पर चलने में घबराते भी हैं, और धनी व्यक्ति से तर्पण की दक्षिणा का लाभ भी उन्हें खींचता है।

वागुर का धान कूटती हुई ग्रामवधू का यह मनोहर वर्णन भी पठनीय है -

क्वणद्वलयसन्ततिक्षणमुदञ्चिदोष्कन्दली
गलत्पटसमुन्मिषत्कुचतटीनखाङ्कावली।
कराम्बुजधृतोल्लसन्मुशलमुन्नमन्ती मुहुः
प्रलम्बिमणिमालिनी कलमकण्डनी राजते।। (सुभा.र.को.- ११८२)

धान कूटती नायिका का हाथ उठाना, उससे कंगनों की खनखनाहट, उसका आँचल ढलकना, मणिमाला का झूलना - इन सब क्रियाओं के अनुरूप गतिशील पदावली, पांचाली रीति तथा पृथ्वी छन्द का चयन वागुर के कुशल कवित्व का परिचायक है। लोकजीवन के चितेरे के रूप में वे योगेश्वर आदि महाकवियों के पथप्रदर्शक प्रतीत होते हैं।

## प्रद्युम्न

जल्हण द्वारा उद्धृत पद्य में राजशेखर ने गणपति आदि के साथ प्रद्युम्न कवि का नाम भी सुरभारती के श्रेष्ठ कवियों में परिगणित किया है। राजशेखर के अनुसार प्रद्युम्न ने नाटकों की रचना की थी। इसके साथ ही राजशेखर ने प्रद्युम्न की पद्यरचना को प्रद्युम्न (कामदेव) के ही समान मनोहर बताया है।[1] प्रद्युम्न का समय दसवीं शताब्दी के पहले माना जा सकता है।

विद्याकर ने सुभाषितरत्नकोष में प्रद्युम्न के तीन पद्य उद्धृत किये हैं, पर इनमें से एक पद्य अर्जुनवर्मदेव द्वारा स्वीकृत अमरुशतक के पाठ में भी मिलता है। श्रीधर तथा

१. प्रद्युम्नात्रापरस्येह नाटके पटवो गिरः।
प्रद्युम्नात्रापरस्येह पौष्पा अपि शरा खराः।।

वल्लभदेव ने भी प्रद्युम्न का एक-एक पद्य उद्धृत किया है। कुल मिलाकर प्रद्युम्न की सरस कविता के इने-गिने नमूने ही हमारे पास इन छिटपुट मुक्तकों के रूप में अवशिष्ट हैं।

उदाहृत पद्यों से प्रद्युम्न अपने नाम के अनुरूप शृंगार और प्रणय के कवि प्रतीत होते हैं। तथापि वल्लभदेव ने प्रद्युम्न का जो एक पद्य उद्धृत किया है, उसमें दारिद्र्यजन्य विडम्बना को अभिव्यक्ति दी गयी है -

**दारिद्र्यानलसन्तापः शान्तः सन्तोषवारिणा।**
**याचकाशाविधातान्तर्दाहं को नाम पश्यतु।।**

## केशट

दसवीं शताब्दी के सुकवि वसुकल्प ने अपनी एक कविप्रशस्ति में बाण, केशट, योगेश्वर तथा राजशेखर को अपने आदर्श कवियों के रूप में परिगणित किया है। इससे अनुमान किया जा सकता है कि केशट संभव है योगेश्वर के कुछ पहले आठवीं-नवीं शताब्दी के लगभग हुए होंगे। सूक्तिमुक्तावली में केशट के स्थान पर इस कवि का नाम केटस उल्लिखित है तथा कहीं-कहीं केशर और केशव भी पाठ मिलता है। योगेश्वर अथवा अभिनन्द जैसे महाकवि केशट के प्रशंसक रहे हैं।

विद्याकर ने केशट के कुल दस पद्य उदाहृत किये हैं तथा श्रीधर ने उन्नीस। निश्चय ही काव्याभिव्यक्ति के परिपाक और प्रौढि में केशट बाण, योगेश्वर और राजशेखर की कोटि में आते हैं, पर इसके साथ ही केशट ने अपने आपको एक लोकजीवन के अंतरंग चितेरे के रूप में भी स्थापित किया है। वे मानवीय संबंधों की गहराई में उतर कर व्याख्या कर सकते हैं, सामान्यजन के जीवन को उन्होंने निकट से देखा है। विद्याकर, जल्हण, वल्लभदेव तथा शार्ङ्गधर द्वारा उद्धृत उनका यह पद्य देखें -

**आयाते दयिते मरुस्थलभुवामुल्लङ्घ्य दुर्लङ्घ्यतां**
**गेहिन्या परितोषवाष्पतरलामासज्य दृष्टिं मुखे।**
**दत्वा पीलुशमीकरीरकवलान् स्वेनाञ्चलेनादरा-**
**दामृष्टं करभस्य केशरसटाभारावलग्नं रजः।।**

मरुस्थल की अलंघ्य दूरी पार करके बड़े दिनों बाद प्रवासी प्रिय घर लौट कर आया है। गृहिणी ने उसे संतोष और अश्रु से तरल दृष्टि से निहारा और फिर जिस ऊंट पर बैठकर प्रिय आया था, उसके आगे पीलु, शमी और करीर के कौर डाले, फिर उसकी केशरसटाओं में लगी धूल अपने आँचल से सादर पोंछने लगी। प्रिय के आगमन से जनित उल्लास का नारी की ऐसी परोक्षप्रिय चेष्टाओं से ऐसा सूक्ष्म अंकन दुर्लभ ही है।

ऐसा प्रतीत होता है कि काव्यशास्त्र के मूर्धन्य आचार्यों की दृष्टि में केशट का काव्य आया था।'मम्मट ने काव्यप्रकाश में केशट का नामोल्लेख किये बिना दो पद्य उनके उद्धृत किये हैं, जो विद्याकर ने केशटकृत सूचित किये हैं (सु.र.को १५१०, १६४०)। निश्चय ही केशट अपनी अभिव्यक्ति की मौलिकता तथा वस्तु की नवीनता के द्वारा अलोकसामान्यप्रातिभ-विशेष को प्रकट करते हैं।

श्रीधर द्वारा उदाहृत पद्यों में केशटकृत पाँच पद्य स्तुतिपरक हैं, पर इनमें भी केशट देवता की अपनी कल्पना से नयी ही छवि उकेरते हैं। इसके साथ ही जीवन-सागर में गहरा गोता लगाकर सूक्तिरत्न निकाल लाने की केशट की-क्षमता भी प्रभावकारी है। अनेक इतर उदात्त सूक्तिमय पद्यों के अतिरिक्त विद्याकर और श्रीधर ने तो 'अयं निजः परो वेति गणना लघुचेतसाम्'- इत्यादि प्रख्यात सूक्ति को भी केशटकृत बतलाया है।

## गणपति

राजशेखर ने गणपति की संस्कृत के सोलह उत्तम कवियों में गणना की है। जल्हण द्वारा सूक्तिमुक्तावली (४।७२) में उद्धृत राजशेखर के पद्य से यह भी विदित होता है कि गणपति ने 'महामोह' नामक काव्य रचा था। गणपति के कतिपय पद्य सूक्तिमुक्तावली, काव्यमीमांसा, सुभाषितावली, सदुक्तिकर्णामृत आदि में उद्धृत है। गणपति का समय दसवीं शताब्दी के पूर्व हो सकता है।

जल्हण ने गणपतिकृत गणेशवन्दना का निम्नलिखित पद्य उद्धृत किया है, जिसे कविनाम का निर्देश न करते हुए राजशेखर तथा वल्लभदेव ने भी उदाहृत किया है-

**पायाद् गजेन्द्रवदनः स इमां त्रिलोकीं**
**यस्योद्गतेन गगने महता करेण।**
**मूलावलग्नसितदन्तबिसाङ्कुरेण**
**नालायितं तपनबिम्बसरोरुहस्य।।**

यहाँ गणेश की सूँड़ को सूर्यरूपी रक्तकमल की नाल और उनके दाँतों को उसके बिसांकुर बताकर कवि ने कल्पना के विराट् विश्व की झलक दी है। इसी प्रकार कल्पना का वैचित्र्य श्रीधर द्वारा उद्धृत एक पद्य में गणपति ने विशेष रूप से प्रकट किया है, जहाँ चन्द्रमा को चिकित्सक, उसकी कला को चिकित्सक की शलाका और आकाश को दृष्टिदोष से पीड़ित रोगी बताया गया है -

**विगाढदोषं तिमिरं निरस्यता**
**क्रमेण विद्ध्वाग्रवलाशलाकया।**
**चिकित्सकेनेव विलोकनक्षमं**
**पुनर्नमश्चक्षुरिवेन्दुना कृतम्।।** (सदुक्ति. ३६३)

श्रीधर ने ही एक अन्य पद्य (७५४) विज्जा (विद्या) तथा गणपति दोनों की संयुक्त रचना बताकर उद्धृत किया है। सम्भव है कि विद्या कवयित्री तथा कवि गणपति आठवीं शताब्दी के उत्तरार्ध या नवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में एक ही समय विद्यमान रहे हों। इस पद्य में प्रोषितभर्तृका का एक रोचक संवाद उपनिबद्ध किया गया है।

## योगेश्वर

सुभाषितसंग्रहों में उद्धृत पद्यों के आधार पर अपने कृतित्व की उत्कृष्टता के कारण सर्वाधिक चर्चित होने वाले कवि योगेश्वर हैं। स्वतन्त्र रूप से उनकी कोई काव्यकृति भले ही न बची हो, पर अपने स्फुट श्लोकों के कारण ही वे संस्कृत के सर्वश्रेष्ठ महाकवियों की पहली पांत में गिने जा सकते हैं।

श्री दामोदर कोसांबी ने योगेश्वर का समय नवीं शताब्दी के आसपास निर्धारित किया है तथा उन्हें बंगाल के पालवंशीय राजाओं की राजसभा का कवि माना है। प्रो. इंगाल्स भी कोसांबी के मत से सहमत हैं। श्री वार्डर ने योगेश्वर का समय ८०० ई. के कुछ पश्चात् माना है तथा उनके चन्द्रराजलेखा के कर्त्ता बौद्ध कवि योगेश्वर से अभिन्न होने की सम्भावना प्रकट की है। चन्द्रराजलेखा काव्य मूल संस्कृत में लुप्त है, इसका तिब्बती भाषा में अनुवाद मिलता है।[1] नवम शताब्दीके महाकवि अभिनन्द ने योगेश्वर की प्रशंसा की है तथा भोज और राजशेखर ने अपने ग्रन्थों में योगेश्वर के मुक्तक काव्य से अनेक अंश उद्धृत किये हैं।

विद्याकर ने अपने 'सुभाषितरत्नकोष' में योगेश्वर के नाम से चौबीस पद्य उद्धृत किये हैं तथा इनके अतिरिक्त बारह पद्य ऐसे उद्धृत किये हैं, जिनके साथ योगेश्वर का नाम नहीं है, पर अन्य सुभाषित संग्रहों में ये ही पद्य योगेश्वरकृत बताये गये हैं। 'सदुक्तिकर्णामृत' में श्रीधर ने योगेश्वर के पचास पद्य प्रस्तुत किये हैं, जिनमें से लगभग बाईस पद्य सुभाषितरत्नकोष में भी हैं। जल्हण, वल्लभदेव तथा शार्ङ्गधर ने भी अपने सुभाषितसंग्रहों में तीन-तीन या चार-चार पद्य योगेश्वर के उद्धृत किये हैं। इसके साथ ही योगेश्वर के अनेक पद्य उस समय लिखे गये लक्षणग्रन्थों में लक्ष्य के रूप में प्रस्तुत किये गये हैं।

विद्याकर द्वारा उद्धृत एक पद्य में योगेश्वर ने अपने को बाण, भवभूति, कमलायुध, केशट तथा वाक्पतिराज के पद्य का अनुगामी बताया है (सु.र.को.- १७३३, सदुक्तिकर्णामृत ५।२६।४ में यह पद्य अभिनन्द के नाम से उद्धृत है।) स्वयं अभिनन्द योगेश्वर की कविता से अभिभूत हैं, और योगेश्वर के कृतित्व का निजी वैशिष्ट्य रेखांकित करते हुए वे कहते हैं -

तातः सृष्टिमपूर्ववस्तुविषयामेकोऽत्र निर्व्यूढवान्।
निष्णातः कविकुञ्जरेन्द्रचरिते मार्गे गिरां वागुरः।

---

१. इंडियन काव्य लिटरेचर : ए.के. वार्डर, भाग-५, पृ. ५३-५४

रेवाविन्ध्यपुलिन्दपामरवधूभूगोलझञ्झानिल-
प्रायेऽर्थे वचनानि पल्लवयितुं जानाति योगेश्वरः।।[1]

(तात (बाण ?) नाम के कवि ने अकेले ही अपूर्व काव्यसृष्टि की, वागुर कवि भी वाणी के मार्ग पर कविकुंजर की भाँति विचरण करने में निष्णात हुए। पर नर्मदा के तट पर विन्ध्य के अंचल में रहने वाले पुलिंदों और पामरों की वधुओं के विषय में धरती पर बहते झंझानिल के समान वचनवितान प्रस्तुत करना तो केवल योगेश्वर ही जानते हैं।)

योगेश्वर के कुल मिला कर सत्तर पद्य उक्त सुभाषितसंग्रहों में से एकत्र हो पाये हैं। किन्तु इतने से पद्यों से ही योगेश्वर का अत्यन्त विस्तीर्ण काव्यफलक हमारे सामने खुलता है। उन्हें भारतीय जनजीवन का बड़ा विशद और गहन अनुभव था, जिसकी अनेक छवियाँ उन्होंने सूक्ष्म पर्यवेक्षण के साथ अपने पद्यों में उकेरी हैं, विशेषतः जैसा अभिनन्द या भवानन्द की प्रशस्ति में कहा गया है, वे लोकजीवन के कुशल चितेरे हैं; भीलों, शबरों और पुलिंदों के बीच रह कर जैसे उन्होंने देखे परखे यथार्थ को ही चित्रित किया है। इसके साथ ही विभिन्न ऋतुओं और ऋतुचक्र के विपरिवर्तन से भारतीय जनजीवन में होती उथल-पुथल और भारतीय वसुन्धरा का बदलता चोला भी योगेश्वर ने बड़ी पैनी दृष्टि से उजागर किया है। योगेश्वर के उपलब्ध ७० पद्यों में चार राजवर्णन के हैं, बारह शिवपार्वतीविषयक, एक कविप्रशस्ति का, एक शिव और विष्णु के देहार्ध का तथा एक अभिसारिका के वर्णन का है। शेष पद्यों में महाकवि योगेश्वर ने ग्रामांचल के जनजीवन को प्रस्तुत करते हुए एक लोककवि के रूप में अपनी पहचान बनायी है।

योगेश्वर ने संस्कृत कविता पर अपनी विशिष्ट शैली की छाप छोड़ी है। इस शैली में स्पष्ट रूप से कथ्य को प्रकट करने की सहज क्षमता है, कथ्य के अनुरूप भाषा की संरचना है, अपना स्वयं का मुहावरा गढ़ने की सामर्थ्य है और इन सबके साथ अन्तर्दृष्टि तथा प्रतिभा का परिस्पन्द तो है ही। उनकी स्फीत वाग्धारा ने भारतीय मध्यमवर्ग या निम्नवर्ग के पारिवारिक जीवन की विडम्बना और त्रास को जितनी मार्मिक अभिव्यक्ति दी है, उतनी सहजता से उन्होंने शबरों और पुलिंदों के जीवन के उत्सव और आनन्द का रोमांचनिर्भर वर्णन भी किया है।

योगेश्वर शिव के उपासक थे। जिन पद्यों में उन्होंने शिव, पार्वती और शिवगणों को विषय बनाया है, उनमें भी अपने आराध्य को उन्होंने पारिवारिक भावों में रंग डाला है। इन पद्यों में कहीं तो पार्वती माता ने पुत्र को जन्म दिया- इस समाचार से प्रफुल्लित भृंगरिटि और चामुंडा का उन्मत्त नर्तन और 'अन्योन्यप्रचलास्थिपञ्जररणत्कङ्कालजन्मा रवः' का

---

१. सुभाषितरत्नकोष- १६९९। श्रीधर ने सदुक्तिकर्णामृत में इसी पद्य को कुछ पाठान्तर के साथ भवानन्द के नाम से उद्धृत किया है। प्रथम पाद में तातः के स्थान पर 'बाणः', द्वितीय में 'वागुरः के स्थान पर 'वा गुरुः' और तृतीय पाद में 'वेधा विन्ध्यपुलिन्दपामर.- पाठ है।

अनुरणन है (सु.र.को.-७१, सदुक्ति.-१५८, सरस्वतीकण्ठाभरण-पृ. ५१०), तो कहीं शंकर मगन होकर पार्वती को वक्त्रमुरज और ताली के साथ नृत्य सिखा रहे हैं (सु.र.को.- ५६, सदुक्ति.- २६), कहीं शंकर के ताण्डव के समय ब्रह्माण्ड में स्थान कम पड़ने पर नन्दी दिक्पतियों, पृथिवी, पर्वतों, ब्रह्मा आदि के लिये उत्सारणा का घोष कर रहे हैं, कहीं पर भृंगी अपने स्वामी का परस्पर विरुद्ध विचित्र चरित्र देखकर दुबला रहे हैं (सु.र.को-७४, सदुक्ति.- ६३, तथा सु.र.को.- १०३, सदुक्ति. १५१, सरस्वतीकण्ठा. पृ. ३४०)। योगेश्वर ने कहीं पर विंध्य के काननों के अगम विस्तार को समेटा है, तो कहीं उनमें जलती भयानक दावाग्नि को (सु.र.को.-२२१, सदुक्ति. १२६१ तथा सु.र.को. २०७), तो कहीं पर -

**अग्रे तप्तजला नितान्तशिशिरा मूले मुहुर्बाहुभि-**
**र्व्यामथ्योपरतप्रपेषु पथिकैमर्गिषु मध्यन्दिने।**
**आधाराः प्लुतबालशैवलदलच्छेदावकीर्णोर्मयः**
**पीयन्ते हलमुक्तमग्नमहिषप्रक्षोभपर्याविलाः।। (सु.र.को. -२०६)**

दोपहर के समय प्यासे पथिक मार्ग में प्याऊ खोज रहे हैं, प्याऊ बन्द पड़ी है। तब वे हाथों से काई हटा-हटा कर तालाब का पानी पी रहे हैं जो ऊपर-ऊपर से गर्म और नीचे शीतल है, जिसकी लहरें सेवार से ढँकी हैं, और जो हल से छोड़ दिये गये भैंसों के धंसने से मटमैला है।

योगेश्वर ने अनेक पद्य गाँव के जीवन और खेत-खलिहानों में चलने वाली गतिविधियों पर लिखे हैं। कहीं वे बिजूके से डर-डर कर आगे बढ़ती कोदों के दाने चुगती कबूतरों का सहज चित्र अंकित करते हैं (सु.र.को.- २६४, सदुक्ति. १२८१), तो कहीं पकते हुए धान की सुगन्ध से काव्य को सुरभित करते हैं (सु.र.को. २६१)। धान कटने के बाद किसानों के जीवन में आये हर्षोल्लास का तो उन्होंने बड़ा रमणीय चित्रण किया है। इस समय खेत के मजदूरों से आते-जाते पथिक तनिक सा पुआल माँगते हैं, तो मजदूर भी देने के गर्व से फूल कर कुप्पा हो उठते हैं (सु.र.को.- २६७, सदुक्ति. १३२७)। दूसरी ओर एक मुट्ठी पुआल की आस में कोई पथिक हलवाहे की ऐसी स्तुति करता है, जैसी किसी राजा-महाराज से की जा रही हो -

**भद्रं ते सदृशं यदध्वगशतैः कीर्तिस्तवोद्गीयते**
**स्थाने रूपमनुत्तमं सुकृतिनो दानेन कर्णो जितः।**
**इत्यालोच्य चिरं दृशा कृपणया दूरागतेन स्तुतः**
**पान्थेनैकपलालमुष्टिरुचिना गर्वायते हालिकः।।**[1]

---

1. सु.र.को.-३०५, सदुक्ति. १२३८, सरस्वतीकण्ठाभरण ३१८ शार्ङ्गधर. ५८१, सूक्तिमुक्तावली ६६२ आदि अनेक स्थलों पर उद्धृत होने से इस पद्य की लोकप्रियता प्रमाणित होती है।

वस्तुतः योगेश्वर संस्कृत के उन बिरले रचनाकारों में से हैं, जिनकी भाषा और अभिव्यक्ति तो बड़ी परिष्कृत और मौलिक है, पर जिन्होंने चित्रण अभिजात वर्ग का न करके ग्रामीण जीवन का किया और उस जीवन के रस, राग, रंग और करुणा को काव्य का विषय बनाकर संस्कृत कविता में नये क्षितिज खोले। खेत में पकते तिल, सरसों के दानों से झुकते पौधे, अलाव के आसपास निरर्थक विवाद करते जाड़े में ठिठुरते पथिक (सु.र. को. ३१५, सदुक्ति. १३५०), तुषार से भरी हवा में बार-बार बुझती आग को लकड़ी से कुरेदते खेत के मजदूर, उस आग में आ गिरी सरसों के फलियों का चटकना- इस प्रकार के चित्रों में वे गाँव के वातावरण को साकार कर देते हैं (सु.र.को. ३१८)। योगेश्वर ने गाँव के यथार्थ के वास्तविक चित्र ही नहीं खींचे हैं। उन्होंने कल्पनाशीलता और सौन्दर्यबोध से नैसर्गिक सौन्दर्य को और भी निखार दिया है। विशेष रूप से विन्ध्याचल को उन्होंने कल्पना के अनूठे रंगों से रंगा है। कहीं धार्मिक पर्जन्य पवित्र होकर विन्ध्याद्रि रूपी महालिंग का मेघ के पात्र में जल भरकर अभिषेक कर रहा है(सु.र.को. २५६), तो कहीं मेघ रूपी महामार्जार बिजली की जिह्वा से चाट-चाट कर व्योम के कटाह से चाँदनी रूपी क्षीर पी रहा है (वही- २५७)। रूपक, उपमा आदि की संसृष्ट छटा तथा प्रसादगुण के लिये योगेश्वर का यह पद्य भी भोज ने सरस्वती कंठाभरण में तथा पांचाली रीति के प्रयोग के लिये साहित्यदर्पण में विश्वनाथ ने उद्धृत किया है, विद्याकर तथा श्रीधर ने तो इसे अपने संग्रहों में रखा ही है-

> अथमुदयतिमुदभञ्जनः पद्मिनीना-
> मुदयगिरिवनालीबालमन्दारपुष्पम्।
> विरहविधुरकोकद्वन्द्वबन्धुर्विभिन्दन्
> कुपितकपिकपोलक्रोडताम्रस्तमांसि।।

इस कल्पनाशीलता तथा सौन्दर्यबोध और अर्थ की वक्रता के स्थान पर आधुनिक समीक्षकों ने योगेश्वर को उनका भारतीय जनजीवन के व्यापक अनुभव और भारतीय समाज के सूक्ष्म पर्यवेक्षण के कारण प्रशंसनीय माना है। निश्चय ही योगेश्वर अपने इस गुण के लिये स्मरणार्ह हैं। अनेक पद्यों में वे आम लोगों के व्यवहार और जीवनसंघर्ष का आँखों देखा सा सजीव विवरण देते हैं। घर वर्षा के समय सब ओर से चू रहा हो, तो दरिद्र गृहिणी घर को बचाने के लिये क्या-क्या करती है- इसका चित्रण योगेश्वर ने किया है-

> सक्तून् शोचति सम्प्लुतान् प्रतिकरोत्याक्रन्दतो बालकान्
> प्रत्युत्सिञ्चति कर्परेण सलिलं शय्यातृणं रक्षति।
> दत्वा मूर्धनि शीर्णशूर्पशकलं जीर्णे गृहे व्याकुला
> किं तद्यन्न करोति दुःस्थगृहिणी देवे भृशं वर्षति।।
> (सु.र.को. १३१२, सदुक्ति. २२४५, छंगदत्त के नाम से उद्धृत)

इसी प्रकार योगेश्वर ने पर्वतगुफा में चट्टान की बनी देवी को बलि चढ़ाकर, खेत के देवता को पेड़ के निकट खून के छींटे देकर बेल के कुप्पों में पुरानी मदिरा पीते और तुंबी की वीणा बजा-बजा कर गाते बर्बर शबरों का भी सूक्ष्म और यथार्थ चित्र अंकित किया है (सु.र.को. ११२१)

वस्तुतः योगेश्वर संस्कृत कविता की एक विशिष्ट प्रवृत्ति के प्रतिनिधि कवि हैं। वे जनजीवन को अपने काव्य का विषय बनाने वाले परवर्ती संस्कृत कवियों के लिये प्रेरणा के स्रोत भी रहे हैं।

## लक्ष्मीधर

लक्ष्मीधर भोज के समकालीन थे और उन्होंने 'चक्रपाणिविजय' महाकाव्य की रचना की थी।[1] सुभाषितरतनकोष में उनके सोलह तथा सदुक्तिकर्णामृत में सत्रह स्फुट पद्य उद्धृत हैं, जिनसे स्पष्ट है कि उन्होंने महाकाव्य के अतिरिक्त अनेक मुक्तकों की भी रचना की थी।

उदाहृत पद्यों में कुछ पद्य स्तुति के हैं, जिनसे कवि की शिव और गंगा पर प्रगाढ भक्ति प्रकट है तथा कृष्ण और बलराम की भी वन्दना उसने की है। पण्डितराज जगन्नाथ के पूर्व गंगा पर इतना भावपूर्ण और श्रद्धातिरेकमय काव्य संभवतः अन्य किसी कवि ने नहीं लिखा। इन पद्यों से ऐसा प्रतीत होता है कि लक्ष्मीधर ने भी गंगालहरी की भाँति कोई स्तोत्र गंगा पर लिखा होगा। एक पद्य उदाहर्तव्य है -

> धर्मस्योत्सव वैजयन्ति मुकुटस्रग्वेणिगौरीपते-
> स्त्वां रत्नाकरपत्नि जह्नुतनये भागीरथि प्रार्थये।
> त्वत्तोयान्तशिलानिषण्णवपुषस्त्वद्वीचिभिः प्रेङ्खत-
> स्त्वन्नाम स्मरतस्त्वदर्पितदृशः प्राणाः प्रयास्यन्ति मे।।
> (सदुक्ति.- १७६, सु.र.को.- १६१३)

कवि यहाँ भागीरथी से प्रार्थना करता है कि वह उसी के जल में किसी चट्टान पर बैठा, उसकी लहरों के बीच, उसी का नाम जपता और उसी के प्रवाह को देखता हुआ प्राण त्याग दे।

लक्ष्मीधर के बहुसंख्य पद्य शृंगारपरक हैं, जिनमें वाणी की वक्रता मन हरती है। श्रीधर ने तो उन्हें इसी आधार पर 'वाणीकुटिल' की उपाधि दी है। लक्ष्मीधर ने प्रणय के भाव को रसविभोर होकर चित्रित करते हुए इस प्रकार अभिव्यक्ति दी है-

---

१. विवरण के लिये प्रस्तुत ग्रन्थ में महाकाव्य विषयक अध्याय द्र.।

वलितमनसोरप्यन्योन्यं समावृतभावयोः
पुनरुपचितप्रायप्रेम्णोः पुनस्त्रपमाणयोः
इह हि निबिडव्रीडानङ्गज्वरातुरचेतसो-
र्नवतरुणयोः को जानीते किमद्य फलिष्यति।।

प्रेम की लुकाछिपी, लाज, मिलन की आतुरता और उसकी समग्र अनिर्वचनीयता को यहाँ लक्ष्मीधर ने अच्छी तरह व्यक्त किया है।

लक्ष्मीधर का शिशिर के वर्णन का एक पद्य अपने सूक्ष्म पर्यवेक्षण, दीन जनों के प्रति सहानुभूति और विशाल दृश्यफलक को चित्रोपम शैली में समेट लेने के कारण बहुशः उद्धृत होता है -

कम्पन्ते कपयो भृशं जडकृशं गोजाविकं ग्लायति
श्वा चुल्लीकुहरोदरं क्षणमपि क्षिप्तोऽपि नैवोज्झति।
शीतार्तिव्यसनातुरः पुनरयं दीनो जनः कूर्मवत्
स्वान्यङ्गानि शरीर एव हि निजे निह्नोतुमाकाङ्क्षति।।

इस पद्य को सुभाषितरत्नाकर, सदुक्तिकर्णामृत तथा भोज के सरस्वतीकण्ठाभरण में भी उद्धृत किया गया है। भोज ने इसे कालहेतुक जाति अलंकार का उदाहरण माना है।

लक्ष्मीधर ने अनेक अन्योक्तियाँ भी लिखीं थीं। इनमें चातक तथा वडवानल पर उनकी दो सुन्दर अन्योक्तियाँ सुभाषितरत्नकोष में उद्धृत हैं।

## भट्टेन्दुराज

भट्टेन्दुराज काव्यशास्त्र के अपने समय के सुप्रथित आचार्य भी थे और सुकवि भी। ये आचार्य अभिनवगुप्त के गुरु थे। ध्वन्यालोकलोचन की पुष्पिका में अभिनव ने अपने आपको 'भट्टेन्दुराजमतिसंस्कृतबुद्धिलेशः' कहा है। इस दृष्टि से भट्टेन्दुराज का समय आनन्दवर्धन और अभिनवगुप्त के बीच दसवीं शताब्दी के लगभग माना जाता चाहिये।

लोचन तथा अभिनवभारती में अभिनव ने भट्टेन्दुराज के अनेक हृद्य निरवद्य पद्य उद्धृत किये हैं, जिनसे इन्दुराज का अनुत्तम कवित्वप्रकर्ष प्रमाणित होता है। इनका निम्नलिखित पद्य तो अभिनव ने बड़े सराहना के भाव से दो बार उद्धृत किया है-

यद्विश्रम्य विलोकितेषु बहुशो निःस्थेमनी लोचने
यद् गात्राणि दरद्रति प्रतिदिनं लूनाब्जिनीनालवत्।
दूर्वाकाण्डविडम्बकश्च निविडो यत् पाण्डिमा गण्डयोः
कृष्णे यूनि सयौवनासु वनितास्वेषैव वेषस्थितिः।।

कृष्ण युवा क्या हुए वृन्दावन की युवतियों का रंगढंग ही बदल गया है। रुक-रुक कर चितवनों में आँखें चंचल हो-हो पड़ती हैं, अंग कटे हुए कमलनाल से दिन पर दिन सूखते जा रहे हैं, और कपोलों पर दूर्वाकाण्ड का अनुकरण करने वाला गहरा पीलापन छाया हुआ है।

उदाहृत पद्यों के अवलोकन से स्पष्ट है कि रसावेशविशद अभिव्यक्ति तथा तदनुकूल परिपाकवान् पदावली और अलंकारों के यथोचित सन्निवेश के कारण अपने कवित्व को भट्टेन्दुराज ने आचार्य-परम्परा में समादृत बनाया है। अभिनव ने तो उन्हें 'विद्वत्कविसहृदयचक्रवर्ती'[1] बताते हुए उनके एक-एक पद्य में व्यंजना और शब्दचयन की साधुता पर विशद चर्चा की है।[2]

क्षेमेन्द्र ने औचित्यविचारचर्चा में भट्टेन्दुराज के दो अन्योक्तिपरक पद्य उद्धृत किये हैं, इनमें से एक मम्मट ने भी प्रस्तुत किया है। अभिनव ने नाट्यशास्त्र के सोलहवें अध्याय (काव्यलक्षण) के निरूपण में भट्टनायक के चार पद्य उदाहृत करते हुए लक्षणनिरूपण में अपने गुरु का दाय स्वीकार किया है। इन पद्यों से अनुभव होता है कि लालित्य, सौकुमार्य, मसृणता और आभिजात्य भट्टेन्दुराज के काव्य की संपदा है। ये विशेषतः प्रेम और शृंगार के भावों को बड़ी सटीक अभिव्यक्ति देते हैं। अतिशय नामक काव्यलक्षण के उदाहरण में अभिनव द्वारा प्रस्तुत उनका यह पद्य देखिये -

> यावन्त्येव पदान्यलीकपिशुनैरालीजनैः पाठिता
> तावन्त्येव कृतागसो द्रुततरं व्याहृत्य पत्युः पुरः।
> प्रारब्धं परतो यथा मनसिजस्येच्छा तथा वर्तितुं
> प्रेम्णो मौग्ध्यविभूषणस्य सहजः कोप्येष कान्तः क्रमः।।

झूठी चुगली लगाने वाली सखियों ने पति को उलाहना देने के लिये जो वाक्य सिखाये पढ़ाये थे, उनको मुग्धा नायिका ने पति के आगे झटपट कह डाला, और फिर मनसिज की इच्छा के अनुसार (प्रेम-भरा) व्यवहार करने लग गयी। सच है, भोलेपन से विभूषित प्रेम का ऐसा ही रमणीय क्रम होता है।

अभिनव के अनुसार उत्तम पात्र की ईर्ष्या का वैशिष्ट्य यहाँ जिस प्रकार निरूपित किया गया है, उससे प्रत्येक पद में अलग ही कुछ अभिप्राय आ गया है।

भावप्रवण अन्तर्दृष्टि, कल्पनाशीलता, भाषा की पकड़ और परिष्कृत अभिव्यक्ति के कारण भट्टेन्दुराज के ये गिने चुने पद्य भी संस्कृत-साहित्य के इतिहास में अनुपेक्षणीय हो गये हैं। इसके साथ ही व्यंग्य, विरूपण और विडंबना के भावों को भी भट्टेन्दुराज ने अच्छी अभिव्यक्ति दी है। शार्ङ्गधर ने उनके नाम से यह अन्योक्तिपरक पद्य उद्धृत किया है-

---

१. ध्वन्यालोक, लोचनसहित, सं.-डॉ. जगन्नाथ पाठक, पृ. ३६३

२. वही, पृ. ८२, ४६८, २६७ तथा ३६३ द्र.।

उदस्योच्चैः पुच्छं शिरसि निहितं जीर्णकुटिलं
यदृच्छाव्यापन्नद्विपपिशितलेशाः कवलिताः।
गुहागर्ते शून्ये सुचिरमुषितं जम्बुक सखे
किमेतस्मिन् कुर्मो यदसि न गतः सिंहसमताम्।। (शा. १२१२)

(अपनी जीर्ण कुटिल पूँछ को तुम ऊपर उठाकर माथे तक पहुँचाते रहे, अपने आप मरे हुए हाथी के माँस के टुकड़े खाते रहे, सूनी गुफा में भी बहुत दिनों तक निवास करते रहे, फिर हे मित्र सियार, अब इसका क्या करें कि तुम सिंह की बराबरी पर न पहुँच पाये।)

## धनिक

धनिककृत धनञ्जय के दशरूपक नामक सुप्रसिद्ध नाट्यशास्त्रीय ग्रन्थ की अवलोक-टीका प्रख्यात है। धनिक और धनञ्जय दोनों ही धारा में महाराज भोज की राजसभा के सम्मानित विद्वान् थे। धनिक ने उक्त शास्त्रीय टीका के अतिरिक्त अनेक स्फुट पद्यों या स्वतन्त्र काव्यों की रचना की थी। इन्होंने अपने बनाये पद्य अवलोक में स्वयं उद्धृत किये हैं, तथा सुभाषितसंग्रहों में भी इनके बहुसंख्य पद्य मिलते हैं, जिनसे इनका सप्राण कवित्व प्रमाणित होता है। अवलोक में धनिक ने अपने बाईस पद्य उद्धृत किये हैं, जिनसे उनका शृंगारी कवित्व उजागर होता है। उनके पद्यों में भाषा की मसृणता तथा चाकचिक्य है, और नाट्यशास्त्र के आचार्य होने के कारण उन्होंने योषिदलंकारों, नायिकाओं के विभ्रम और विच्छित्ति का रमणीय चित्रण किया है।

धनिक का मुग्धा नायिका की कटाक्षच्छटा का यह मुग्धभाव से विहित वर्णन दशरूपकावलोक तथा शार्ङ्गधर पद्धति दोनों में उद्धृत मिलता है -

उज्जृम्भाननमुल्लसत्कुचतटं लोलद्भ्रमद्भ्रूलतं
स्वेदाम्भः स्नपिताङ्गयष्टिविगलद्व्रीडं सरोमाञ्चया।
धन्यः कोपि युवा स यस्य वदने व्यापारिताः साम्प्रतं
मुग्धे मुग्धमहाब्धिफेनपटलप्रख्याः कटाक्षच्छटाः।।
(शा.प.- ३४१७, दश.अङ्यारसं., पृ. ८८)

अनुभावों के चित्रण में धनिक विशेष दक्ष हैं। उनका निम्नलिखित पद्य अवलोक में दो स्थलों पर- शृङ्गार के अंगों में भयनर्म तथा प्रसादनोपायों के अन्तर्गत कोपभ्रंश के उदाहरणस्वरूप उद्धृत हैं -

अभिव्यक्तालीकः सकलविफलोपायविभव-
श्चिरं ध्यात्वा सद्यः कृतकृतकसंरम्भनिपुणम्।

इतः पृष्ठे पृष्ठे किमिदमिति सन्त्रास्य सहसा
कृताश्लेषं धूर्तः स्मितमधुरमालिङ्गति वधूम्।।
(दश. अड्यार सं., पृ. १२५, २३७)

नायक का अपराध प्रकट हो गया था। नायिका को यह भी पता चल गया था कि वह झूठ बोलता रहा है। अब नायक नायिका को मनाने के लिये पहले तो बड़ी देर कुछ ध्यान लगाये रहा, फिर उसने नाटक किया- अरे ! तुम्हारे पीछे यह क्या है ? ऐसा अचानक कह कर उसने नायिका को ऐसा डरा दिया कि फिर उसे मधुर मुस्कान के साथ आलिंगन करना सम्भव हो गया।

## वसुकल्प

वसुकल्प दसवीं शताब्दी में हुए। अनुमान है कि बौद्ध थे। श्रीधर द्वारा उद्धृत एक पद्य में वे अपने को बाण, केशट, योगेश्वर तथा राजशेखर के काव्यसौरभसंभार को लेकर वाणी की प्रगल्भता का अभ्यास करने वाला कवि बताते हैं -

बाणः प्राणिति केशटः स्फुटमसौ जागर्ति योगेश्वरः
प्रत्युज्जीवति राजशेखरगिरां सौरभ्यमुन्मीलति।
येनायं कलिकालपुष्पधनुषो देवस्य शिक्षावशा-
दाकल्पं वसुकल्प एव वचसि प्रागल्भ्यमभ्यस्यति।।
- सदुक्ति. २१२८

कोसांबी का मत है कि वसुकल्प पालवंशीय राजा काम्बोज की राजसभा के कवि थे, क्योंकि उन्होंने इस राजा की प्रशस्ति में पद्य लिखे हैं।[1] अपने एक पद्य में वसुकल्प ने नाग्ज्योतिष (आसाम) के सौन्दर्य की विशेष प्रशंसा की है। दीनाजपुर के एक शिलालेख के उल्लेख से राजा काम्बोज का समय दसवीं शताब्दी सिद्ध होता है।

सुभाषितरत्नकोष में वसुकल्प के २५ तथा सदुक्तिकर्णामृत में २६ श्लोक उद्धृत हैं। ये अपने समय के बड़े लोकप्रिय कवि प्रतीत होते हैं। कल्पवसु, वायु तथा कल्पदत्त नाम से भी ये जाने जाते रहे। उदाहृत पद्यों में इन्होंने बुद्ध और शिव की स्तुति में श्रद्धा अर्पित की है तथा अपने आश्रयदाता की प्रशस्ति में भी कुछ पद्य लिखे हैं। पर वसुकल्प ने उपर्युक्त आत्मपरिचय के अनुरूप शृंगार और सौंदर्य के प्रति सर्वाधिक अभिनिवेश प्रकट किया है। उनके काव्य में अलंकारों का यथास्थान विनिवेश रुचिकर है। चन्द्रमा के वर्णन में परंपरित रूपक का कुशल निर्वाह करते हुए वे कहते हैं -

१. द्र. सुभाषितरत्नकोष, भूमिका, पृ. ६६ तथा पद सं. १०१६, १४४४

शृङ्गारे सूत्रधारः कुसुमशरमुनेराश्रमे ब्रह्मचारी
नारीणामादिदेवस्त्रिभुवनमहितो रागयज्ञे पुरोधाः।
ज्योत्स्नास्त्रं दधानः पुरमथनजटाजूटकोटीशयालु-
र्देवः क्षीरोदजन्मा जयति कुमुदिनीकामुकः श्वेतभानुः।।
(सु.र.को. ९९७)

कल्पनाओं की अनावश्यक बाजीगरी दिखाने से वसुकल्प नहीं चूकते। एक पद्य में चन्द्रमा को मकड़ी, उसकी किरणों को मकड़जाल, अंधकार को मक्खियों का झुण्ड और आकाश को उद्यान तथा संध्या को वे पल्लव बताते हैं (सु.र.को. ९५६)। अपने कतिपय पद्यों में वसुकल्प ने नैसर्गिक छवियों का अंकन किया है।

## अभिनन्द

रामचरित महाकाव्य के कर्ता अभिनन्द के सुभाषित पद्य सुभाषितसंग्रहों में उद्धृत हैं। ये अभिनन्द कादम्बरीकथासार नामक काव्य के रचयिता इसी नामके कवि से भिन्न हैं। सुभाषितरत्नकोष में इनके नाम से उद्धृत दो पद्य (१२९५, १५५२) रामचरित महाकाव्य में मिलते हैं। कोसांबी के अनुसार अभिनन्द ने अपना साहित्यिक जीवन ८५० ई. के आसपास आरम्भ किया तथा दसवीं शताब्दी के अंत तक उनकी काव्ययात्रा प्रसक्त रही होगी।[1]

उदाहृत पद्यों से अभिनन्द का गौडी तथा वैदर्भी दोनों रीतियों पर समान अधिकार प्रकट है। वसन्तवर्णन के पद्य में (सु.र.को. १७३) सरस प्रासादिक शैली का प्रयोग करते हैं, तो प्रावृड् के घटाटोप को व्यक्त करने के लिये गौडी रीति का -

विद्युद्दीधितिभेदभीषणतमः स्तोमान्तराः सन्तत-
श्यामाम्भोधररोधसङ्कटवियद्विप्रोषितज्योतिषः।
खद्योतानुमितोपकण्ठतरवः पुष्णन्ति गम्भीरता-
मासारोदकमत्तकीटपटलीक्वाणोत्तरा रात्रयः।।

ग्रामजीवन तथा वन्यपरिवेश के चित्रण की दृष्टि से अभिनन्द योगेश्वर की परम्परा के समर्थ कवि हैं। उनके ग्रामचित्रण में सहजता और वातावरण की सूक्ष्म पकड़ है। हेमंत में खेतखलिहान का दृश्य और तुषार के साथ-साथ कंडों की आग से उठती धूमावली से गाँव को घेरने वाले वलयों का उन्होंने चित्र अंकित कर दिया है -

---

१. अपने एक पद्य में अभिनन्द ने राजशेखर से प्रत्यक्ष साक्षात्कार होने का उल्लेख किया है (सु.र.को. १७१४, सदुक्ति-१४२२)

आभोगिनः किमपि सम्प्रति वासतन्ते
सम्पत्रशालिखलपल्लवितोपशल्याः।
ग्रामास्तुषारभरबन्धुरगोमयाग्नि-
धूमावलीवलयमेखलिनो हरन्ति।। (सु.र.को. ३०३)

अभिनन्द के नीतिपरक पद्यों तथा अन्योक्तियों में भी उनकी शैली की मसृणता तथा सारग्राहिता उतनी ही प्रभावकारी है, जितनी उनके शृंगारपरक पद्यों में रमणीयता। अभिनन्द सर्वाधिक प्रभावित अपने उन पद्यों में करते हैं जहाँ वे गाँव-देहात और खेत-खलिहान के वातावरण को साकार करते हुए जनजीवन की काव्यपरम्परा से जुड़ते हैं। इसके साथ विषयवस्तु कुछ भी हो, अप्रस्तुतविधान के विराट् जगत् से अभिनन्द की कल्पना सदैव उसे जोड़ती चलती है। शिशिरवर्णन का यह पद्य द्रष्टव्य है, जिसे हेमचन्द्र ने भी काव्यानुशासन में उद्धृत किया है -

व्यथितवनितावक्त्रौपम्यं बिभर्ति निशापति-
र्गलितविभवस्याज्ञेवाद्य द्युतिर्मसृणा रवेः।
अभिनववधूरोषस्वादुः करीषतनूनपा-
दसरलजनाश्लेषक्रूरस्तुषारसमीरणः।। (सु.र.को.-३१७)

(चन्द्रमा अब व्यथित सुन्दरी के मुख के समान लगता है, सूर्य का तेज ऐसे ही फीका पड़ गया है, जैसे वैभव से च्युत हुए स्वामी की आज्ञा। कौड़े के पलके की आग तापते समय नयी बहुरिया के रोष सी मीठी लगती है और तुषारभरी हवा दुष्ट व्यक्ति के समागम सी क्रूर।) किसी निर्धन भिक्षुक का यह निर्वेदमय कथन, जिसे मम्मट ने काव्यप्रकाश में भी उद्धृत किया है, श्लेष के जटिल पर सफल निर्वाह के लिये उदाहरणीय है -

जनस्थाने भ्रान्तं कनकमृगतृष्णान्वितधिया
वचो वैदेहीति प्रतिपदमुदश्रु प्रलपितम्।
कृतालङ्काभर्तुर्वदनपरिपाटीषु घटना
मयाप्तं रामत्वं कुशलवसुता न त्वधिगता।।

दरिद्र व्यक्ति कहता है कि स्वर्गमृग की तृष्णा में जनस्थान (दण्डकारण्य का भाग, लोगों के बीच) भटकता-भटकता मैं राम वन गया। राम की तरह मैं भी 'वैदेहि, वैदेहि'- यह पुकार करता रहा (वै- निश्चय ही, देहि- दीजिये), अलम्-(पर्याप्त) कामर्ता (बुरे स्वामी) की वदनपरिपाटी ताकता रहा (राम के पक्ष में लंकाभर्ता की वदनपरिपाटी पर बाणों का संधान)। फिर भी कुशलवसुता (सीता तथा कुशल वसुता-संपदा) मुझे न मिली।

एक महाकाव्यकार तथा सरस रमणीय सूक्तिकार दोनों के रूप में अभिनन्द अभिनन्दनीय हैं।

## विद्यापति

विद्यापति नामक कवि के पाँच पद्य श्रीधर ने सदुक्तिकर्णामृत में उद्धृत किये हैं। निश्चय ही ये विद्यापति सुप्रसिद्ध मैथिल और संस्कृत कवि विद्यापति से भिन्न हैं। डा. एस. के.डे. का अनुमान है कि प्रस्तुत विद्यापति बिल्हण से अभिन्न हैं, क्योंकि बिल्हण को विक्रमादित्य षष्ठ ने विद्यापति की उपाधि दी थी।[1] डा. जगन्नाथ पाठक ने कोई संदर्भ दिये बिना इन्हें राजा कर्ण का सभाकवि बताया है,[2] बिल्हण ने भी गुजरात के राजा कर्ण के आश्रय में रहकर कर्णसुन्दरीनाटिका की रचना की थी, अतः संभवतः डा. पाठक भी प्रकृत विद्यापति और महाकवि बिल्हण को अभिन्न मानते हैं। विद्यापति के कर्ण का सभाश्रित होने के अनुमान की पुष्टि उनके नाम से कर्ण की प्रशस्ति में रचे श्रीधर द्वारा उद्धृत दो पद्यों (सदुक्ति. १४१४, १६३७) से होती है। किन्तु श्रीधर द्वारा उद्धृत विद्यापतिकृत निम्नलिखित अन्योक्ति से इस कवि के अभिज्ञान की समस्या उलझ जाती है - (सदुक्ति. १७७७):

अन्यासु तावदुपमर्दसहासु भृङ्ग लोलं विनोदय मनः सुमनोलतासु।
मुग्धामजातरजसं कलिकामकाले बालां कदर्थयसि किं नवमालिकायाः।।

ठीक यही पद्य आचार्य अभिनवगुप्त ने अभिनवभारत में मनोरथ नामक लक्षण के उदाहरण में 'विकटनितम्बा' नामक प्रहसन में विकटनितम्बा की उक्ति बताकर उद्धृत किया है। यदि यह पद्य विद्यापति का है, तो ये विद्यापति मैथिल विद्यापति और बिल्हण दोनों से ही भिन्न और अभिनवगुप्त के पूर्ववर्ती तथा विकटनितम्बा नामक प्रहसन के लेखक हैं।[3]

विद्यापति की यह अन्योक्ति भी श्रीधर ने उद्धृत की है, जिसे कवि का नाम न देकर सूक्तिमुक्तावली, सुभाषितरत्नकोष, कुवलयानन्द तथा मम्मट के काव्यप्रकाश में भी उद्धृत किया गया है -

अयं वारामेको निलय इति रत्नाकर इति
श्रितोऽस्माभिस्तृष्णातरलितमनोभिर्जलनिधिः।
क एवं जानीते निजकरपुटीकोटरगतं
क्षणादेनं ताम्यत्तिमिमकरमापास्यति मुनिः।। (सदुक्ति. १६८३)

## वल्लभदेव

संस्कृत साहित्य के इतिहास में दो वल्लभदेव सुप्रसिद्ध हैं- एक तो कुमारसम्भव तथा मेघदूत के टीकाकार वल्लभदेव तथा दूसरे सुभाषितावली के कर्त्ता वल्लभदेव। पीटर्सन के

---

१. सदुक्तिकर्णामृत, सं.-एस.के.डे., परिशिष्ट में कवि-सूची, पृ. २२
२. सुभाषितहारावली, सं.- डा. जगन्नाथपाठक, पृ. ३१४
३. नाट्यशास्त्र १६।१६५ पर अभिनवभारती।

मत में द्वितीय वल्लभदेव जेनुल-आब्दीन (१४१७-६७ई.) के पश्चात् हुए, जबकि टीकाकार वल्लभदेव का समय नवीं शती या और पूर्व हो सकता है। कैयट ने ९७७ ई. में लिखित आनन्दवर्धनकृत देवीशतक की टीका में आत्मपरिचय में बताया है कि वे वल्लभदेव के पौत्र हैं। पीटर्सन का अनुमान है कि सुभाषितसंग्रहों में जिस कवि वल्लभदेव के स्फुट पद्य उद्धृत हैं, वह टीकाकार वल्लभदेव ही हैं।[1] उन्होंने उक्त कैयट को भाष्यप्रदीपकार वैयाकरण कैयट से भिन्न भी माना है।

सुभाषितावली में वल्लभदेव के २३ तथा शार्ङ्गधरपद्धति में आठ पद्य उद्धृत हैं। सदुक्तिकर्णामृत में वल्लभ नाम के कवि के दो पद्य तथा वल्लभदेव नाम के कवि का एक पद्य उद्धृत किया गया है। इससे वल्लभदेव के वास्तविक अभिज्ञान की समस्या जटिल हो गयी है। सुभाषितावलीकार का समय भी सर्वथा निर्भ्रान्तरूप से निर्णीत नहीं है। अस्तु, सुभाषितावली तथा शार्ङ्गधर में उद्धृत कवि वल्लभदेव एक ही व्यक्ति हैं। क्योंकि दोनों में वल्लभदेवकृत एक पद्य उभयनिष्ठ है। यह वल्लभदेव श्रीकृष्ण का भक्त था। सुभाषितावली में उसके एक पद्य में आर्तभाव से श्रीकृष्ण का आह्वान है -

कृष्ण कृष्ण परमेश्वर विष्णो पाहि पाहि भवकर्दममध्ये।
कामलोभमदमत्सरकोपैर्बाध्यमानमनिशं कृपणं माम्।। - ३५११

कवि वल्लभदेव के अधिकांश पद्यों में नीतिवचनों का सरल भाषा में गुंफन है। कतिपय अन्योक्तियाँ इनमें मार्मिक बन पड़ी हैं। यथा -

यदि मत्तोसि मतङ्गज किममीभी रसालसरलतरुदलनैः।
हरिमनुसर खरनखरं व्यपनयति स करटककण्डूतिम्।।
- शाङ्र्ग.-६३६

(हे मतंगज, यदि तुम मतवाले हुए हो, तो आम और सरल के इन वृक्षों को रौंदने से क्या ? किसी खरनखर वाले सिंह को खोजो, वही तुम्हारी खाल की खुजली मिटायेगा)। 'डूबते को तिनके का सहारा' इस भाव को लेकर लिखी यह अन्योक्ति भी हृदयस्पर्शी है-

रूढस्य सिन्धुतटमनु तस्य तृणस्यापि जन्म कल्याणम्।
यत् सलिलमज्जदाकुलस्य हस्तालम्बनं भवति।।
- शाङ्र्ग. - १०६०

१. सुभाषितावली, भूमिका, पृ. ११४

## अभिनवगुप्त

काव्यशास्त्र के तथा शैवदर्शन के महान् आचार्य अभिनवगुप्त ने अपने अनेक पद्य 'ध्वन्यालोकलोचन' तथा 'अभिनवभारती' में उद्धृत किये हैं। उनसे एक महाकवि का स्वरूप हमारे सामने उभरता है। ध्वन्यालोकलोचन में कुल सात पद्य अभिनव ने अपने रचे उद्धृत किये हैं। इनमें से विरही की उक्ति को उन्होंने एक पद्य में प्रस्तुत किया है -

दयितया ग्रथिता स्रगियं मया हृदयधामनि नित्यनियोजिता।
गलति शुष्कतयापि सुधारसं विरहदारुरुजां परिहारकम्।।

(प्रिया के द्वारा गूँथी गयी यह माला मैंने हृदय पर धर रखी है, यह विरहताप से सूख गयी है, फिर भी दाह को दूर करने वाले सुधारस को यह चुआ रही है।) दूसरी ओर बुढ़ापे की विकरालता का वर्णन अभिनव ने किया है -

जरा नेयं मूर्ध्नि ध्रुवमयमसौ कालभुजगः
क्रुधान्धः फूत्कारैः स्फुटगरलफेनान् प्रकिरति।
तदेनं सम्पश्यत्यथ च सुखितम्मन्यहृदयः
शिवो पायन्नेच्छन् बत बत सुधीरः खलु जनः।।

(मस्तक पर यह बुढ़ापा नहीं, काल रूपी सर्प बैठा हुआ है, जो क्रोधांध होकर फू-फू करके विष के फेन को उगल रहा है, मनुष्य इसे देखता-समझता हुआ भी कल्याण का उपाय न करके धीर बना बैठा है।)

अभिनवभारती में अभिनव ने बहुसंख्य स्वरचित पद्य उद्धृत किये हैं। दृष्टांत के चमत्कार से युक्त खलसंगति के दुष्परिणाम सूचित करने वाला यह पद्य द्रष्टव्य है -

हा हालाहल लेहने हतमतिः सोऽयं समुत्कण्ठितो
गाढाङ्गारगरिम्णि चैष जडधीर्देहं निविक्षेप्स्यति।
ग्राम्योऽप्याजगरीं गुरुं गलगुहां मोहादयं धावति
व्याधूयेतरसङ्गतानि यदयं सार्धं खलैः खेलति।।

## चित्तप

सूक्तिकवि चित्तप का भी परिचय सुभाषित ग्रन्थों से प्राप्त होता है। विभिन्न सुभाषितों में संकलित इनके पद्यों से यह ज्ञात होता है कि चित्तप राजोचित वैभव-विलास के अधिक समीप थे और जीवन की अनुभूतियों पे दूर। चित्तप भी बिल्हण आदि की परम्परा के राजप्रशंसक कवि थे। उनके अनुसार राजाओं की ख्याति उनके विजयाभिमानों से नहीं, अपितु कवियों द्वारा की गयी उनकी गुणप्रशंसा से होती है -

वल्मीकप्रभवेण रामनृपतिर्व्यासेन धर्मात्मजो
व्याख्यातः किल कालिदासकविना श्रीविक्रमाङ्को नृपः।
भोजश्चित्तपबिल्हणप्रभृतिभिः कर्णोऽपि विद्यापतेः
ख्यातिं यान्ति नरेश्वराः कविवरैः स्फारैर्न भेरीरवैः।।

**स्थितिकाल**-डी.डी. कोशाम्बी के अनुसार चित्तप धारानरेश भोज और किसी कलचूरि नरेश के सभाकवि थे। यह भोज के समकालिक और उनकी सभा के सम्मानित कवि थे। अतः इनका समय १०वीं शती है [1]।

**काव्यसौष्ठव**-चित्तप कवि बहुमुखी चिन्तन-धारा एवं सरस कल्पना के धनी थे किन्तु उनकी कविता का अधिकांश भाग प्रशंसापरक ही है। किसी नायिका की विषम मनोदशा का चित्रण करता कवि राजा भोज के सौन्दर्यवर्णन का लोभ संवरण नहीं कर सका और नायिका की मनोदशा का कारण भोजराज का रूपदर्शन ही बन गया-

किं वातेन विलङ्घिता न, न, महाभूतार्दिता किं न, न
भ्रान्ता किं न, न, संनिपातलहरीप्रच्छादिता किं न, न।
तत्किं रोदिति, मुह्यति, श्वसिति किं स्मेरं च धत्ते मुखं
दृष्टः किं कथयाम्यकारणमहंश्रीभोजदेवोऽनया।।

काव्य में प्रशस्ति की प्रधानता होने पर भी विषय एवं रस की दृष्टि से शिव आदिदेव, अश्व, मृग, हंस, भ्रमरसहित सरोवर भी उनकी रचना में वर्णित हैं - मृगी के वात्सल्य भाव का एक उदाहरण द्रष्टव्य है -

आदाय मांसमखिलं स्तनवर्जमङ्गं मां मुञ्च वागुरिक! याहि कुरु प्रसादम्।
अद्यापि शष्पकवलग्रहणानभिज्ञा मद्वर्त्म चञ्चलदृशः शिशवो मदीयाः।।

हे बहेलिए! स्तन के अतिरिक्त मेरे सभी अंगों के मांस को ले लो। कृपा कर मुझे छोड़ दो, क्योंकि अभी मेरे शिशु हरी घास चरने में असमर्थ हैं। वे भोले बच्चे मेरी राह देख रहे हैं। अपने शिशु के प्रति मृगी की ममता कितनी मार्मिक है। चित्तप के ४९ पद्य सुभाषित ग्रन्थों में उपलब्ध हैं।

## त्रिलोचन

त्रिलोचन कवि सूक्तिरचनाकार होने के साथ ही नाटककार भी थे। राजशेखर ने इनका उल्लेख 'पार्थविजय' नाटक के लेखक के रूप में किया है। आउफरेस्ट, जेड.एम. जी. भाग-२७, पृ. ३२ एवं कैटलागस् कैटलागोरम्, पृ. २३८, पीटर्सन रिपोर्ट भाग-२ पृ.

१. प्रभात शास्त्री, पाणिनि तथा संस्कृत के अन्य अल्पज्ञात कवियों की रचनाएँ पृ. ६४

६३, जनरल आफ एशियाटिक सोसायटी, भाग-१६, पृ. ६६ तथा भाण्डारकर रिपोर्ट सन् १८६७ पृ. १८-२६ (कवीन्द्रवचनसमुच्चय) भूमिका-पृष्ठ-४२, इतना ही नहीं 'सुभाषितरत्नकोश' की भूमिका में सूक्तिकवि त्रिलोचन को बौद्ध तथा लोकेश्वर के प्रति निष्ठावान् बताया गया है। (पृष्ठ-८०)

**स्थितिकाल**-शाङ्गंधर ने अपनी सुभाषितसंग्रह शाङ्गंधरपद्धति में त्रिलोचनरचित निम्न श्लोक- 'हृदि लग्नेन बाणेन यन्मन्दोऽपि पदक्रमः। भवेत्कविकुरङ्गानां चापलं तत्र कारणम्' का उल्लेख किया है। राजशेखर ने भी-

**कर्तुं त्रिलोचनादन्यो न 'पार्थविजयं' क्षमः।**
**तदर्थः शम्यते द्रष्टुं लोचनद्वयिभिः कथम्।।**

इस श्लोक को उद्धृत कर त्रिलोचन के प्रति अपना सख्यभाव व्यक्त किया है अतः बाण और राजशेखर को आधार मानकर त्रिलोचन का कालनिर्धारण सुकर है। शाङ्गंधर-पद्धति का संकलनसमय १४वीं शती है। बाण का समय ७वीं शती और राजशेखर का समय ६वीं शती है। इस प्रकार त्रिलोचन का समय ७वीं शती से ६वीं शती का मध्य माना जा सकता है।[1]

**काव्यसौष्ठव**-राजशेखर ने त्रिलोचन के जिस 'पार्थविजय' नाटक की प्रशंसा की है वह अद्यावधि अनुपलब्ध है। वे हमारे समक्ष फुटकर भावों के कवि के रूप में ही ज्ञात हैं। अतः उनकी काव्यप्रतिभा का निश्चित रूप निर्धारित करना कठिन है। सुभाषित ग्रन्थों में सङ्कलित पद्य कवि की कल्पनायुक्त काव्यचातुरी को प्रकट करते हैं -

**हृष्यन्ति चारुचरितैः सुजनस्य सन्तः क्षुद्रत्वमाशु पिशुनादपि संत्यजन्ति।**
**रत्नं न केवलमलङ्करणाय लोके, क्रूरग्रहादिशमकं च भवेत्प्रभावैः।।**

अर्थात् सत्पुरुष सज्जनों के पवित्र चरितों से आनन्दित होते हैं, क्षुद्रता की निन्दा करते हैं। लोक में रत्न एक मात्र भूषण का ही साधन नहीं, अपितु प्रभाववशात् क्रूरग्रहों की शान्ति के साधन हो सकते हैं। इस पद्य में सज्जन स्वभाव का सटीक चित्रण है और रत्न का उदाहरण सर्वथा उपयुक्त है। त्रिलोचन कवि के ११ पद्य सुभाषित ग्रन्थों में उपलब्ध है।

## वल्लण

सूक्तिकवि वल्लण की कविता में क्लिष्ट पदविन्यास और गम्भीर अर्थबोध की झलक मिलती है। इन्होंने अपनी रचनाओं में विविध विषयों को वाणी का रूप दिया है। इनका

---

१. प्रभातशास्त्री, पाणिनि तथा संस्कृत के अन्य अल्पज्ञात कवियों की रचनाएं पृ. ५७-५६।

कवि-कर्म सुरभारती के सहज वात्सल्य से अनुप्राणित है। सुभाषितग्रन्थों में इनके ५१ पद्य उपलब्ध होते हैं।

**स्थितिकाल**-विल्हण के सम्बन्ध में प्रामाणिक इतिहास तो उपलब्ध नहीं है, किन्तु डा. डी.डी. कोशाम्बी के उल्लेख (सुभाषितरत्नकोष भूमिका-पृ. ८६) के साक्ष्य से वल्हण एक पाल दरबार के कवि थे। वे एक अज्ञात राजा (कलिकाल) कर्ण की प्रशंसा में लिखते हैं-

**जीयासुः कलिकाल कर्णनृपते! दारिद्र्यदारुदर -**
**व्याघूर्णद्र घुणवृन्दलङ्घनमुषस्त्वत्पादयोः पांशवः।।**

राजा कर्ण त्रिपुरा के कलचूरि नरेशों की १२वीं पीढ़ी में उत्पन्न सर्वाधिक प्रतापी शासक था। इसका शासनकाल ई. सन् १०४१-१०७३ था। अतः हम वल्हण का स्थिति काल ११वीं शती का उत्तरार्ध मान सकते हैं।

**काव्यसौष्ठव**-वल्लण राज्याश्रित कवि थे अतः उनके काव्य में स्वभावतः वैभव-विलास का चित्रण हुआ है। राजसभा के कवियों में उस समय काव्य प्रतियोगिताओं या समस्यापूर्तियों की परम्परा थी। प्रायः वाणी की विदग्धता द्वारा कवि राजसभाओं में अपनी प्रतिष्ठा स्थापित कर आश्रयदाता राजा से सम्मान पाते थे। राज्याश्रित होने के कारण वल्लण का काव्य कहीं-कहीं दुर्बोध सा हो गया है। उनके काव्य के प्रमुख विषय राजप्रशस्ति, अन्यापदेश, अनुराग, वियोगिनी नायिका आदि हैं। कवि किसी उदात्त चरित सज्जन के क्रिया-कलाप का वर्णन जलद के माध्यम से करते हैं -

**उपैति क्षाराब्धिं वहति बहुवातव्यतिकरं**
**पुरो नाना भङ्गा ननु भवति पश्यैष जलदः।**
**कथञ्चिल्लब्धानि प्रवितरति तोयानि जगते,**
**गुणं वा दोषं वा न गणयति दानव्यसनिता।।**

देखो, मेघ सागर तक वायु के थपेड़ों को सहन करके और खण्ड-खण्ड होकर दुःख का अनुभव करके भी प्राप्त जल को बिना किसी भेदभाव के संसार को वितरित कर देता है, गुण-दोष का विचार नहीं करता। लोकमंगलभावनायुक्त सत्पुरुष का भी यही स्वभाव होता है।

## उमापतिधर

उमापतिधर लोक-जीवन के एक श्रेष्ठ कवि के रूप में विख्यात हैं। वे यत्र तत्र वैभव-विलासजनित मधुर भावों का भी चित्रण करते हैं। उन्होंने सरोवर, नदी, सूर्य चन्द्र, कमल, भ्रमर, तरुलता आदि प्राकृतिक तत्त्वों का भी मनोरम चित्रण किया है। नायक-नायिका

का प्रणय-विलास भी उनकी कविता का प्रिय विषय रहा है। सुभाषित ग्रन्थों में उनके १०७ पद्य उपलब्ध हैं।

**स्थितिकाल**-अन्य सूक्तिकार कवियों की अपेक्षा उमापतिधर की कालस्थिति स्पष्ट है। डॉ. हरदत्त शर्मा (सदुक्ति. भूमिका पृ. ४१) के अनुसार उमापतिधर सेनशासन के उत्तरकाल में हुए थे। गीतगोविन्द तथा अन्य ग्रन्थों में इनका नाम उद्‌धृत है। उमापतिधर संभवतः श्रीधरदास के समसामयिक हैं। केटलागस् कैटलागोरम् (पृ.७०) में १३ उमापतिधर की चर्चा है। जयदेव ने गीतगोविन्द में उमापतिधर का उल्लेख 'वाचः पल्लवयत्युमापतिधरः' कह कर किया है। स्पष्ट है कि जयदेव उमापतिधर से परिचित थे। जयदेव बंगाल के राजा लक्ष्मण सेन के राजकवि थे। जयदेव का समय १२वीं शती पूर्वार्ध है। जयदेव एवं श्रीधर के समकालिक उमापतिधर का भी समय १२वीं शती ही माना जाता है।

**काव्यसौष्ठव**-उमापतिधर की रचनाओं में अन्य विषयों के साथ प्रकृति के मनोरम पक्ष को भी चित्रित किया गया है। कवि प्रकृति-सम्पदा में सौम्य-रौद्र-शिव-अशिव उपादानों को रूपायित करना भी नहीं भूलते हैं। वे कहीं भ्रमर की रसलोलुपता, कहीं निर्मल सरोवर में विचरणरत हंसक्रीडा और कहीं तरुलताओं का भी हृदयस्पर्शी वर्णन करते हैं-

> **अर्काः केचन केचिदक्षतरवः कैचिद्‌दलक्ष्मारुहाः**
> **निंबाः केचन केचिददत्र विपिने क्रूराः कटीरद्रुमाः।**
> **माकन्दो मकरन्दतुन्दिलमिलद् भृंगोलिश्रंगारितः**
> **कोऽप्यत्रास्ति न मित्र! यत्र तनुतं कर्णामृतं कोकिलः।।**

वृक्ष तो अनेक हैं और उन पर मकरन्द लोभी भी सुशोभित हैं, किन्तु कोई ऐसा नहीं है, जिसमें कानों को सुख पहुँचाने वाला कोकिलस्वर सुनायी पड़े।

## शरण

सूक्तिकार शरण का उल्लेख बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के सभामण्डप में उत्कीर्ण शिलालेख में किया गया है-

> **गोवर्धनश्च शरणो जयदेव उमापतिः।**
> **कविराजश्च रत्नानि समितौ लक्ष्मणस्य च।।**

उक्त श्लोक के अनुसार लक्ष्मणसेन की सभा के गोवर्धन, शरण, जयदेव उमापति तथा कविराज (श्रुतधर) रत्न थे। इसके अतिरिक्त जयदेव ने भी गीतगोविन्द में 'शरणः श्लाघ्यो दुरूहद्रुतेः' इस कथन के माध्यम से शरण का उल्लेख किया है। कैटलागस् कैटलागोरम् (पृ.६३६) में एक ही कवि के शरण, शरणदेव तथा चिरन्तनशरण ये तीन नाम दिये गये हैं। जनरल आफ एशियाटिक सोसायटी बंगाल (पृ.१६३) के अनुसार भी उपर्युक्त तीनों नाम एक ही कवि के हैं।

**स्थिति**काल-उमापति-सहित शरण का भी लक्ष्मणसेन की सभा का कवि होने से और जयदेव द्वारा गीतगोविन्द (६१४) में उल्लेख होने से शरण का जयदेव का समकालिक होना निर्विवाद है अतः शरण का भी समय १२वीं शती का पूर्वार्ध है।

**काव्यसौष्ठव**-'जानीते जयदेव एव शरणः श्लाघ्यो दुरूहद्रुतेः' जयदेव के इस कथन के साक्ष्य से शरण क्लिष्ट काव्य के प्रेणता के रूप में ज्ञात हैं। काव्यरचना में इनकी अद्‌भुत क्षमता थी। शरण स्निग्ध भावों के अंकन में, प्रकृति की निसर्ग अनुकृति के प्रतिबिम्बन में तथा मानवहृदय के सदय रसवर्षण में चतुर थे। कालिन्दी का, भावों की एक सुधापयस्विनी-रूप में परिष्कृत पदावली द्वारा चित्रण कितना मनोरम है-

**कालिन्दीमनुकूलकोमलरयामिन्दीवरश्यामलाः**
**शैलोपान्तभुवः कदम्बकुसुमैरामोदिनः कन्दरान्।**
**राधां च प्रथमाभिसारमधुरां जातानुतापः स्मर-**
**न्नस्तु द्वारवतीपतिस्त्रिभुवनामोदाय दामोदरः।।**

त्रिभुवन मात्र के मोद और सुखमूल द्वारवतीपति दामोदर (श्रीकृष्ण) यमुना की अनुकूल जलप्रवाहगति से आलोड़ित नीलकमल से श्यामवर्ण पर्वत-पार्श्ववर्ती भूमि एवं कदम्बपुष्पों से आच्छन्न गुफाओं तथा लीलापूर्ण उन दिनों (राधा का अभिसारकाल) का स्मरण कर अनुताप से आक्रान्त हैं। सुभाषितग्रन्थों में शरण के २५ पद्य उपलब्ध हैं।

## अन्य कवि

सुभाषितसंग्रहों तथा अन्य ग्रंथों में उद्‌घृत ऐसे कवियों की संख्या सहस्र तक पहुँच सकती है, जिनकी रचनाएं पृथक् रूप से प्राप्य नहीं हैं! ऐसी स्थिति में सब कवियों का यहाँ विवरण देना असंभव है। कुछ अन्य महत्त्वपूर्ण रचनाकारों का उल्लेखमात्र प्रस्तुत है।

बाण ने कादम्बरी के प्रास्ताविक पद्यों में अपने गुरु भर्वु का उल्लेख किया है। भर्वु (भश्चु) नाम के कवि के पद्य भी सदुक्तिकर्णामृत आदि में संकलित हैं। यही स्थिति बाण के द्वारा उल्लिखित मातंगदिवाकर कवि की है। अत्यंत प्राचीन कवियों में पाणिनि, कात्यायन, वररुचि आदि के बहुसंख्य पद्य संकलनकार उद्‌घृत करते आयें है। इसके साथ ही सुभावितसंग्रहों से काव्यशास्त्र के महनीय आचार्यों का कवित्वपक्ष, जो प्रायः अनजाना रहा है, हमारे सामने आता है। ऊपर विवृत उद्‌भट, आनन्दवर्धन, अभिनव आदि के स्फुट पद्यों के अतिरिक्त विद्याकार, श्रीधर, वल्लभदेव तथा शार्ङ्गधर के संकलनों में वामन (आठवीं शताब्दी, काव्यालंकारसूत्र के प्रणेता), भट्टनायक, आदि के पद्य मिलते हैं। आश्चर्य का विषय है कि दर्शन के मूर्धन्य आचार्यों और महान् चिंतकों में सांख्यकारिकाकार ईश्वरकृष्ण, कुमारिलभट्ट, प्रभाकर, उत्पलराज (अभिनवगुप्त के गुरु) आदि के उत्तम और रमणीय काव्य सुभाषितसंग्रहों में ही छिटपुट सुरक्षित हैं। इन संग्रहों के अवलोकन से विदित होता

है कि प्रवरसेन तथा वाक्पतिराज जैसे प्राकृत भाषा के महाकवियों ने संस्कृत में भी रचनाएं की थीं। शास्त्रकारों में वराहमिहिर, गादाधरी के कर्ता गदाधर, कोशकारों में अमरसिंह तथा हलायुध आदि की भी काव्यात्मक पद्यरचनाएं सुभाषितसंग्रहों में मिल जाती हैं। कुछ कवियों के तो इतने अधिक पद्य इन संकलनों से मिल कर एकत्र किये जा सकते हैं कि उनके कवित्व का सर्वांगीण आकलन केवल उन्हीं से हम कर सकें। उदाहरण के लिये ऊपर विवृत योगेश्वर के अतिरिक्त जयदेव के समकालिक कवि उमापतिधर (सदुक्तिकर्णामृत में ८५ पद्य उद्धृत) तथा शरण (उसी में २० पद्य उद्धृत) तथा भोज के समकालिक कवि छित्तिप (उसी में ३६ पद्य) आदि के नाम गिनाये जा सकते हैं। इसके साथ ही संस्कृत के सुप्रसिद्ध महाकवियों या नाटककारों के भी कतिपय स्फुट पद्य सुभाषितसंग्रहों में हैं, जो उनकी प्राप्त रचनाओं में नहीं हैं। भवभूति के अतिरिक्त राजशेखर, माघ, विशाखदत्त, मुरारि आदि ऐसे कवियों में उल्लेख्य हैं।

पंचदश अध्याय

# परवर्ती संस्कृत महाकाव्य

## (चौदहवीं से अठारहवीं शती)

संस्कृत महाकाव्यों की सुदीर्घ और महनीय परम्परा परवर्ती युग में क्षीण तो नहीं हुई, परन्तु उन्हें वह ख्याति नहीं मिली जो पूर्ववर्ती पंच महाकाव्यों सहित विभिन्न महाकाव्यों को मिली। इसीलिए तेरहवीं सदी के बाद के कवि और उनके काव्यों से संस्कृतज्ञ भी बहुत कम परिचित हैं। उनकी प्रसिद्धि भी है तो अपने-अपने क्षेत्र में या फिर उन्हें वे जानते हैं जो खोज-खोज कर उन पर शोध करना चाहते हैं। अवश्य ही उनमें से कुछ 'जुगनू' भी होंगे जो जब-तब जहाँ-तहाँ वर्षा के अन्धकार में चमकते रहते हैं। यह उल्लेखनीय है कि चौदहवीं से अठारहवीं सदी तक के काव्य बहुधा या तो दक्षिण भारत में रचे गये या काश्मीर आदि पर्वतीय प्रदेशों में। बार-बार के बाहरी आक्रमणों की चोट से आहत भारत का उत्तरी मैदानी क्षेत्र संस्कृत नवसृजन की दृष्टि से प्रायः मरुस्थल ही रहा।

### बालभारत

अगस्त्य कवि वारंगल के राजा प्रतापरुद्रदेव (१२९४-१३२५ ई.) के आश्रित थे। वे परम्परा के अनुसार ७४ काव्य रचे थे, जिनमें से कुछ प्राप्त हैं। आश्रयदाता प्रतापरुद्रदेव ने उन्हें विद्यानाथ की उपाधि से विभूषित किया था। उन्होंने पाण्डवों के जीवन पर २० सर्गों में 'बालभारत' काव्य लिखा है। वैदर्भी रीति की रमणीयता इस पूरे काव्य में व्याप्त है। राजचूडामणि दीक्षित ने अगस्त्य की प्रशस्ति की है -

जडाशयानां हृदयं जगत्यां यस्योदयाद्यातितमां प्रसादम्।
स एष सारस्वतमर्मविदो विभाति मौलौ विदुषामगस्त्यः।।
(रुक्मिणीकल्याण, १।१८)

अगस्त्य के 'नलकीर्तिकौमुदी' नामक महाकाव्य के केवल दो सर्ग मिलते हैं। बालभारत वास्तव में महाभारत का संक्षेप है। २० सर्गों में महाभारत जैसी विशाल कथा प्रस्तुत करते हुए काव्यत्व प्रदर्शन के लिए विशेष अवकाश नहीं रहता। तथापि उसमें कवित्व पुनः पुनः स्फुरित होता ही रहता है। कुन्ती के विषय में कवि कहता है -

सकृद्वयस्यास्तनपत्रवल्लरीविलेखनेनापि नितान्तखेदिनी।
स यद्यदाज्ञापयति स्म दुष्करं क्षणेन तत्तन्निरवर्तयत्पृथा। २।३६

(सखियों के द्वारा वक्ष पर पत्ररचना करने से भी जो सुकुमार कुमारी पृथा थक जाती थी, वही दुर्वासा ऋषि दुष्कर भी कार्य बताते तो सब करती)

## रुक्मिणीकल्याण

दक्षिण भारतीय पौराणिक परिवेश में इस काव्य की पर्याप्त प्रतिष्ठा है। रुक्मिणीकल्याण महाकाव्य महाकवि विद्याचक्रवर्ती ने रचा था। होयसाल राजवंश के आश्रित एक ही वंश में विद्याचक्रवर्ती नामक तीन कवि भिन्न-भिन्न युग में हुए। इनमें से तृतीय विद्याचक्रवर्ती का महाराज बल्लाल तृतीय (१२९१-१३२ ई.) आश्रयदाता था। रुक्मिणीकल्याण इसी तृतीय विद्याचक्रवर्ती की रचना है। इसमें १६ सर्ग हैं जिनमें श्रीकृष्ण और रुक्मिणी का विवाह वर्णित है। इसके प्रथम सर्ग में होयसाल राजाओं की वंशावली मिलती है। साथ ही कवि ने अपनी वंशावली का भी संक्षिप्त परिचय दिया है। यह ललित तथा वैदर्भी रीति से सम्पन्न मनोहर काव्य है।

## यादवाभ्युदय

वेंकटनाथ वेदान्तदेशिक (१२६८-१३६९ ई.) ने संस्कृत और तमिल में लगभग १२० ग्रन्थ लिखे। वे काँची के निवासी थे और रामानुज के विशिष्टाद्वैत के अनुयायी थे। उन्होंने 'यादवाभ्युदय' नामक २४ सर्गों का एक महाकाव्य लिखा, जिसमें कृष्णकथा है। इसमें कथाओं को दार्शनिक पृष्ठभूमि प्रदान की गयी है। इसमें विमान से भूतल का रमणीय वर्णन भी है। इसके छठे सर्ग में शब्दालंकारों का प्रदर्शन है। लेखक ने विभिन्न शैलियों का भी प्रदर्शन किया है। इनके पाण्डित्य के कारण इसे वेदान्ताचार्य, कवितार्किकसिंह और सर्वतन्त्रस्वतन्त्र उपाधियाँ दी गयीं। इनके इस काव्य की टीका अप्पय दीक्षित (१६०० ई.) ने की है।

इस महाकाव्य के प्रथम दस सर्गों में कृष्णजन्म और कंसवधपर्यन्त कृष्णलीलाओं का विस्तृत चित्रण है। अनन्तर चौबीसवें सर्ग तक महाभारत युद्ध और भूभारापनयन तक की घटनाएँ वर्णित हैं। आख्यान-शैली तथा वर्णन रोचक हैं।

## उदारराघव

साकल्यमल्ल का 'उदारराघव' १८ सर्गों में रचा गया महाकाव्य है। स्वप्न में राम से प्रेरित होकर यह महाकाव्य रचा गया था। १८ में से अब केवल ९ सर्ग ही प्राप्त होते हैं। इसमें रघुवंश के समान संक्षेप में सम्पूर्ण रामकथा कही गयी है। इसमें वैदर्भी रीति, ललित पदविन्यास और उदात्त कल्पनाओं का मनोहर सामंजस्य है। इसका काव्य-सौष्ठव उल्लेखनीय है। इस काव्य की दो टीकाएँ प्राप्त होती हैं।

साकल्यमल्ल के उपनाम मल्लाचार्य और कविमल्ल भी थे। कवि को विवाद का अच्छा अभ्यास था। सम्भवतः इसीलिए उनके नाम के आगे मल्ल उपाधि जुड़ गयी है। इस

साकल्य को वेदान्तदेशिक के पुत्र नयनाचार्य ने सिंगभूपाल की विद्वत्परिषद् में पराजित किया था। यह घटना १३३० ई. के लगभग की है। इस साकल्यमल्ल के पिता का नाम माधव था। यह कवि अद्वैत वेदान्त का अनुयायी था।

## नरकासुरविजय ✓ १५

'नरकासुरविजय' महाकाव्य के प्रणेता माधव कवि विजयनगर में १४वीं सदी के अन्त में हुए थे। ये विजयनगर के महामंत्री विरूपाक्ष के आश्रय में रहे। इनके रचे नरकासुर महाकाव्य के केवल नौ सर्ग प्राप्त होते हैं। इसमें श्रीकृष्ण द्वारा नरकासुर पर विजय प्राप्त करने की प्रसिद्ध कथा वर्णित है। इन्होंने कालिदास की प्रशंसा में यह श्लोक लिखा है -

**जगदानन्दजननी जयत्यव्याजकोमला।**
**कविता कालिदासस्य कलेवाद्यकलानिधेः।।**

इसी प्रकार क्षेमेन्द्र की कविताकौमुदी की भी उन्होंने स्तुति की है -

**कथं कविचकोराणामर्पितामिव पारणाम्।**
**स्तुमः क्षेमेन्द्रचन्द्रस्य कविताकौमुदीमिमाम्।।**

## रघुवीरचरित १५

'रघुवीरचरित'[1] में श्रीरामचन्द्र के वनवास से राज्याभिषेक तक की कथा वर्णित है। इसमें १७ सर्ग हैं, जिनमें प्रौढ़ि और व्युत्पत्ति का प्रदर्शन है। इसके रचयिता का नाम ज्ञात नहीं है। आफ्रेक्ट ने अपनी पुस्तक-सूची में इसे किसी मल्लिनाथ की रचना माना है। यदि प्रसिद्ध कोलाचल मल्लिनाथ इसके रचयिता हों तो इसका रचनाकाल १४वीं सदी के लगभग होगा। **कीर्तिराज**-यह कवि १४वीं-१५वीं सदी के सन्धिकाल में हुआ। इनका लिखा १४१७ ई. का प्रशस्तिलेख जैसलमेर के पराव जिनालय में उत्कीर्ण है। इसके नेमिनाथ महाकाव्य में १२ सर्ग हैं।[2] इसमें ऋतुओं, विवाहोत्सवों आदि का वर्णन महाकाव्यानुसार पारंपरिक प्राप्त होता है।

## वामनभट्टबाण के महाकाव्य

वामनभट्टबाण वत्सगोत्र के कोमटि यज्वन् के पुत्र थे। वह विजयनगर के विद्यारण्य के शिष्य थे। वह अदंकी (कोण्डविडु) के राजा पेद्दकोमटि वेमभूपाल (१४०३-१४२० ई.) के आश्रित कवि थे। वामनभट्टबाण ने राम की जीवनकथा ३० सर्गों में अपने 'रघुनाथचरित' काव्य में ग्रथित की है।[3] इसी कवि ने नलविषयक ८ सर्गों में 'नलाभ्युदय' काव्य[4] भी रचा

---

१. अनंतशयन ग्रन्थावली से प्रकाशित।
२. भावनगर से प्रकाशित।
३. तंजोर और अड्यार के हस्तलिखित ग्रन्थागारों में है।
४. नलाभ्युदय, त्रिवेन्द्रम् से प्रकाशित हुआ है।

है। इन्होंने उपर्युक्त महाकाव्यों के अतिरिक्त ये ग्रन्थ भी रचे हैं - हंससन्देश, (गीतिकाव्य), पार्वतीपरिणय और कनकलेखा (नाटक), बृहत्कथामञ्जरी (केवल कादम्बरी कथाभाग प्राप्त), शब्दचन्द्रिका और शब्दरत्नाकर (कोष) तथा वेमभूपालचरित (हर्षचरित के आदर्श पर आख्यायिका)। वामनभट्ट स्वयं को बाणभट्ट का सगोत्री बताते थे। बाणभट्ट की रचना-शैली से वे पर्याप्त प्रभावित थे। अतः वे स्वयं को अभिनव बाण कहते थे। ये राजभक्त थे। रघुनाथचरित की भाषा सरस है। नलाभ्युदय भी सरल और सरस महाकाव्य है।

## कृष्णविजय

महाकवि शंकर केरल के राजा केरलवर्मा के आश्रित कवि थे। केरलवर्मा का शासनकाल वि.सं. १४८० से १५०३ (१४२३ से १४४६ ई.) तक रहा। शंकर कवि के गुरु राघव भी केरलवर्मा के आश्रित कवियों में थे। कवि ने काव्य के आरम्भ में अपना परिचय दिया है। शंकर पल्लिकुन्तु के निवासी थे जो आज चिरकल तरलुक में है। इस 'कृष्णविजय' महाकाव्य की रचना केरलवर्मा की इच्छानुसार हुई।[1] इस शंकर कवि की प्रशंसा समकालीन उद्दण्ड शास्त्री ने अपने कोकिलसन्देश में की है -

कोलानेलावनसुरभितान् याहि यत्र प्रथन्ते।
वेलातीतप्रथितयशसः शंकराद्याः कवीन्द्राः।।

कृष्णाभ्युदय काव्य के रचयिता ने अपने गुरु शङ्कर की प्रशंसा में लिखा-

स्वयं विनिर्यन्नवपद्मबन्धक्षामाम्बु यस्याननपद्मलग्नम्।
ममार्ज वाणी करपल्लवेन स शंकराख्यो मम शं करोतु।।

कृष्णविजय में शंकर का काव्य-माधुर्य पद-पद पर पाया जा सकता है।

उपवनभवनान्ते रिङ्गणं व्यादधानाः
परिपतितपरागैर्धूसराः केसराणाम्।
क्वणितमधुकराली किङ्किणीका विचेरु-
र्विगलितमधुलालाक्षपायसो वातपोताः।।

## भारतसङ्ग्रह

केरल के शासक केरलवर्मा के भतीजे रामवर्मा ने 'भारतसङ्ग्रह' नामक विशाल काव्य की रचना की। यह २२वें सर्ग के मध्यभाग तक ही प्राप्त होता है।[2] इस कवि की

---

१. त्रिचूर से १६१४ ई. में प्रकाशित।
२. यह महाकाव्य हस्तलिखित ग्रन्थागार मद्रास में उपलब्ध है।

मृत्यु वि.सं.१५००) (१४४३ ई.) में हो गयी थी। रामवर्मा ने चन्द्रिकाकलापीड नामक पाँच अंकों का नाटक भी रचा था, जिसमें कलिंगराज की पुत्री चन्द्रिका के काशी के राजा कन्दर्पशेखर से प्रेम-विवाह की कथा है। 'भारतसङ्ग्रह' काव्य की भाषा अत्यन्त सरल है।

## कृष्णविलास

मलाबार के सुकुमार कवि (१४५० ई.) ने कृष्ण के पराक्रम के सम्बन्ध में 'कृष्णविलास' काव्य लिखा। इसकी शैली की सरलता और मनोरमता से इसे मलाबार के सर्वप्रसिद्ध कवियों में स्थान प्राप्त हुआ है।[1] इस कवि का दूसरा नाम प्रभाकर मिलता है। वे नम्बूतिरि ब्राह्मण थे। सोलहवीं सदी के नारायण भट्ट ने अपने ग्रन्थ 'प्रक्रियासर्वस्व' में उनका उल्लेख किया है। कृष्णविलास कालिदास के काव्यों से प्रभावित लगता है। उसका मेरुवर्णन कुमारसम्भव के हिमालयवर्णन से और रघुवंश में अयोध्या का रमणीरूप में वर्णन से कृष्णविलास के यमुना का स्त्री-रूप-वर्णन प्रभावित बताया जाता है। इसकी रामपाणिवाद सहित कई विद्वानों ने १९वीं सदी तक टीकाएँ की हैं। इसकी शैली रमणीय है। एक उदाहरण प्रस्तुत है -

कह्लारगन्धः कविता मनोज्ञा कवेरशैलप्रभवं च वारि।
इदं त्रयं मोहनमिन्द्रियाणामेष्वेव शातोदरि नापरेषु।।

## हरिचरित 15

चतुर्भुज पन्द्रहवीं शती के कवि थे। जन्म लेते ही चतुर्भुज की जिव्हा पर उनके पिता ने स्वर्णशलाका से कुछ संस्कृत में लिख दिया था, जिससे उन्हें काव्यरचना की स्वाभाविक शक्ति प्राप्त हो गयी। विद्वान् पिता के संरक्षण में इस कवि की प्रतिभा विकसित हुई। चतुर्भुज ने वि.सं. १५५० (१४९३ ई.) में 'हरिचरित' काव्य की रचना की। १३ सर्गों के इस महाकाव्य में श्रीकृष्ण का चरित वर्णित है। इस काव्य की रचना गौड़ प्रदेश की रामकेलि बस्ती में हुई थी। सुलुव नरसिंह ने वि.सं. १५१३ से १५४५ (१४५६ से १४८८ ई.) तक विजयनगर पर राज्य किया। वह अपने युग का महान् विजेता था और अनेक कवियों का साथी और स्वयं भी महाकवि था। इन साथी कवियों के आग्रह पर इसने २४ सर्गों में 'रामाभ्युदय' महाकाव्य रचा।[2] इसके पाँचवें सर्ग की पुष्पिका के अनुसार इसका रचयिता शोणाद्रिनाथ था। वत्सगोत्र के शिवसूर्य ने पन्द्रहवीं सदी के मध्य भाग में महाभारत की कथा को विषय बनाकर पाण्डवाभ्युदय महाकाव्य की रचना की। इसमें आठ सर्गों में महाभारत की कथा वर्णित है।

---

१. इसके आठ सर्गों का केरल ग्रन्थमाला से और ४ सर्गों का पालघाट से प्रकाशन हुआ है। यह बारहवें सर्ग के आधे भाग तक प्राप्त होता है।

२. यह त्रावनकोर के हस्तलिखित ग्रन्थागार में है।

शिवसूर्य की बुआ अभिरामकामाक्षी ने 'अभिनव रामाभ्युदय' महाकाव्य रचा।[1] २४ सर्गों के इस महाकाव्य में रामकथा वर्णित है। चरित्रसुन्दर ने १५वीं सदी के मध्यकाल में महीपाल की कल्पित कहानी १४ सर्गों में निबद्ध की है। इस काव्य का नाम 'महीपालचरित' है। किसी अज्ञात रचयिता का पन्द्रहवीं सदी में विरचित 'कुशाभ्युदय' की रचना केरल के राजा रामवर्मा के आश्रय में हुई थी। यह राजा स्वयं भी काव्यकला में दक्ष था। इस काव्य में कुश का चरित आठ सर्गों में वर्णित है। इसकी शैली सरस है-

नियोगतो निर्मलकीर्तिराशेर्यदुप्रवीरस्य गुणालयस्य।
प्रवक्ष्यते पापविनाशहेतोश्चेताभिरामं चरितं कुशस्य।।

## गोविन्दविलास

भोजविरचित 'गोविन्दविलास' महाकाव्य की हस्तलिखित प्रतियां राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर और अनूप ग्रन्थालय, बीकानेर में है। इसमें श्रीकृष्ण की कथा है। इस काव्य में नौ सर्ग और ५६१ श्लोक हैं। श्रीहर्ष के नैषधचरित के समान इस महाकाव्य के प्रत्येक सर्ग के अन्त में भी कवि ने आत्मपरिचयात्मक श्लोकार्ध को दुहराया है।

श्रीमल्लः सविदग्धवर्धकिशिरोलंकाररत्नांकुरो
मन्दोदर्यपि यं कवीन्द्रतिलकं प्रासूत भोजं सुतम्।
तस्य श्रीचरिताप्रसादविकसद्वास्वात्रकाद्योतते
श्रीगोविन्दविलासनाम्नि विरतिं सर्गोयमाद्योगमत्।।

स्पष्ट ही गोविन्दविलास महाकाव्य का रचयिता भोज धाराधीश राजा भोज से सर्वथा भिन्न था। इसकी प्राचीन हस्तलिखित प्रति संवत् १५१४ (१४५७ ई.) की है।[2] इस महाकाव्य में मनोरम भाषा और रमणीय कल्पना का सुन्दर समन्वय हुआ है। उदाहरण के लिए प्रारम्भ के स्तुत्यात्मक दो श्लोक प्रस्तुत हैं -

स्मितमिषोन्मिषदं श्रुतरङ्गित-व्रजवधूजनरागपयोनिधिः।
शमनभीतितमः स मनोहरं मुदमुदञ्चयतान्मुखचन्द्रमाः।।
नवमिवोन्नतमम्बुदमण्डलं वलयितं तरुणारुणरश्मिभिः
सुरतलग्नरमाकुचकुंकुमं शितिशिवाय ममास्तु हरेरुरः।।

इस काव्य में पाण्डित्य और लालित्य के साथ ही कल्पना-वैचित्र्य पदे पदे पाया जाता है। इससे इस काव्य की गरिमा का बोध होता है। श्रीहर्ष के समान आत्मपरिचय देने से

१. इसकी हस्तलिखित प्रति शासकीय प्राच्य हस्तलिखित ग्रन्थागार, मद्रास में है।
२. डा. भगवतीलाल राजपुरोहित, **राजा भोज का रचनाविश्व**, १६६०, पृष्ठ-१३-१४।

सम्भवतः यह कवि उसके पश्चात् ही हुआ होगा। परन्तु यह १५१४ ई. से पूर्ववर्ती तो है ही।

## कर्णपूर के महाकाव्य

कवि कर्णपूर महाप्रभु चैतन्य की परम्परा के कवि हैं। चैतन्य की ही भाँति इनका भी जीवनवृत्त रहस्यमय किंवदन्तियों से आच्छादित है। इनका जन्मस्थान बंगाल में कांचनपल्ली माना जाता है, जो कुमारहट्ट नामक ग्राम के अंतर्गत था। कुछ विद्वान् इनका पैतृक निवास स्थान कुलीनग्राम मानते हैं, जहाँ उनके पिता शिवानन्द सेन निवास करते थे।

कवि कर्णपूर ने अपनी सभी कृतियों में अपने पिता का नाम शिवानन्द सेन बतलाया है। ये अम्बष्ठ कुल के थे तथा अपने समय के लब्धप्रतिष्ठ दार्शनिक थे। उनके रचे हुए बंगाली पदों में उनकी काव्यप्रतिभा का निदर्शन मिलता है। शिवानन्द के तीन पुत्र हुए- चैतन्यदास, रामदास और परमानन्ददास। कनिष्ठ पुत्र परमानन्ददास का ही साहित्यिक जगत् में कर्णपूर नाम प्रसिद्ध हुआ। इनका पूरा परिवार कृष्णलीला में भाग लिया करता था। कृष्णदास कविराजविरचित 'चैतन्यचरितामृतम्' के विवरण के अनुसार कवि कर्णपूर सात वर्ष की अवस्था में महाप्रभु चैतन्य से मिले थे। यह घटना चैतन्य के निर्वाण के दो वर्ष पूर्व की बतायी गयी है। ऐतिहासिक साक्ष्यों के अनुसार चैतन्य का निर्वाण-वर्ष १५३३ ई. है। अतएव कर्णपूर ने उनसे सन् १५३१ ई. में साक्षात्कार किया होगा। तदनुसार कर्णपूर का जन्मकाल १५२४ ई. निश्चित होता है। अन्य विद्वानों ने उनका जन्मकाल १५२६ ई. माना है।[1]

कवि कर्णपूर का कृतित्व विपुल और विविध है। उनकी निम्नलिखित कृतियों का पता चलता है -

(१) महाकाव्य - चैतन्यचरितामृतम् तथा पारिजातहरणम्।

(२) नाटक - चैतन्यचन्द्रोदयम्।

(३) खण्डकाव्य- आर्याशतकम्, कृष्णाह्निककौमुदी, स्तवावली, श्रीकृष्णचैतन्यसहस्रनामस्तोत्र तथा बंगाली और संस्कृत में अनेक स्फुट पद।

(४) चम्पू- आनन्दवृन्दावनचम्पूः।

(५) काव्यशास्त्र - अलङ्कारकौस्तुभ।

(६) शास्त्रीय ग्रन्थ- गौरगणोद्देशदीपिका, बृहत्कृष्णगणोद्देशदीपिका तथा श्रीमद्भागवत की टीका।

इनके अतिरिक्त चमत्कारचन्द्रिका, कृष्णकौतुकम् तथा संस्कृतपारसीकपदप्रकाश का कर्तृत्व भी कर्णपूर को दिया जाता है, जो सन्दिग्ध है।

---

१. **कवि कर्णपूर और उनके महाकाव्य** : कृष्णलतासिंह, पृ. ३७-४०।

## चैतन्यचरितामृतम्

'चैतन्यचरितामृतम्' महाकवि कर्णपूर की किशोरावस्था की कृति कही गयी है। इसका रचनाकाल स्वयं कवि के उल्लेख (२०।४६) के अनुसार शक संवत् १४६४ अर्थात् १५४२ ई. है। यह महाकाव्य बीस सर्गों में पूरा हुआ है तथा इसमें कुल १६११ श्लोक हैं। पूर्ववर्ती कवि मुरारिगुप्त तथा श्रीमद्भागवत और पुराणों से कवि ने कुछ पद्य बीच-बीच में उद्धृत किये हैं। चैतन्य महाप्रभु के ४७ वर्षों के जीवन की घटनाओं को कवि ने यहाँ विशद रूप से चित्रित किया है। पहले से दसवें सर्ग तक चैतन्य के जन्म से लेकर संन्यासग्रहण तक का वृत्त है, और शेष दस सर्गों में उनकी विविध अलौकिक लीलाएँ तथा निर्वाण-प्राप्ति तक का वृत्तान्त वर्णित है। इतिहासकार की अपेक्षा कवि पर उसका भक्तरूप प्रभावी है।

इस महाकाव्य की दो टीकाएँ प्राप्त होती हैं- वृन्दावनचन्द्र तर्कालङ्कार की विष्णुप्रिया और नित्यानन्दाधिकारी की गौरभक्तिविनोदिनी (अपूर्ण)।

अल्पावस्था में लिखी गयी रचना होने पर भी कर्णपूर के इस महाकाव्य में भावना और अभिव्यक्ति पर कवि का अधिकार तथा शैली का चमत्कार अनुभूत होता है। यहाँ तक कि चित्रकाव्यों- मुरजबन्ध, गोमूत्रिकाबन्ध, एकाक्षरपाद आदि की रचना में भी उसने अपना कौशल प्रकट किया है तथा अर्थालङ्कारों के सन्निवेश के प्रति भी वह सजग हैं। उत्प्रेक्षावैचित्र्य के साथ अन्धकार का वर्णन करते हुए कर्णपूर कहते हैं कि अन्धकार आशा रूपी सुन्दरियों के द्वारा पीसा जाता हुआ कस्तूरी का चूर्ण है, जिसे वे केलिवन में विहार करती मुग्धवधुओं के मुख पर लगा रही हैं-

सम्मदादिव परस्परमाशायोषितो मृगमदोत्करचूर्णैः।
मन्मथोन्मथितमुग्धवधूनां रञ्जयन्ति पुरकेलिवनान्तम्।। (१०।११)

## पारिजातहरण

'हरिवंशपुराण' की प्रसिद्ध कथा में कतिपय नये प्रसंगों की अवतारणा करते हुए कवि कर्णपूर ने इस महाकाव्य में अपनी श्रीकृष्णभक्ति को अभिव्यक्ति दी है। महाकाव्यलक्षणसम्मत जलक्रीडा, ऋतुवर्णनादि के प्रसंग भी इसमें जोड़े गये हैं। यह महाकाव्य १५८३-८५ ई. के लगभग रचा गया। इसमें १८ सर्ग हैं। चैतन्यचरितामृतम् की अपेक्षा कर्णपूर का भाषाशिल्प इसमें और अधिक निखरा हुआ है तथा कल्पनाशक्ति भी प्रौढतर हुई है। शृङ्गार और भक्ति का समन्वय उन्होंने इस महाकाव्य में प्रस्तुत किया है और वीररस का भी अंगी के रूप में निर्वाह किया है। सौन्दर्यवर्णन में विशेष दक्षता कर्णपूर ने प्रदर्शित की है। शची के मुख की अप्रतिम रमणीयता के वर्णन में भ्रान्तिमान् की योजना करते हुए वे कहते हैं-

अतिसमुच्छ्रितशृङ्गसमुद्गतत्रिदशराजवधूमुखवीक्षणात्।
इह दिनेपि विधूदयशङ्किनी कमलिनी मलिनीभवति क्षणम्।। (१०।४४)

सुमेरु पर्वत पर इन्द्र के साथ शची जब विहार करने जाती, तो उसका मुख उदित हुआ चन्द्रमा लगता और उसके कारण कमलिनी मुरझा जाती। कवि का यमक अलङ्कार का प्रयोग विशेष चमत्कारमय है। सुमेरु पर्वत पर निवास करने वाले देवताओं तथा सर्पों का एक साथ वर्णन करते हुए उसने यमक का यह प्रयोग किया है -

समुज्ज्वलश्रीरयमिन्दुसुन्दरो बिभर्ति मेरुः शिखरैरनुत्तमैः।
विलासिनः कुण्डलिनः सुभोगिनो विलासिनः कुण्डलिनः सभोगिनः।।
(१०।६०)

पारिजातहरण महाकाव्य में पूरे भारत के वर्णन का प्रयास किया गया है। श्रीकृष्ण स्वर्ग से लौटते हुए कामरूप (असम) में आते हैं। वहाँ से वे लोहित नद (ब्रह्मपुत्र), कमता नगरी, गौड़ देश, मिथिला, वाराणसी, प्रयाग, मथुरा, वारणावत, कुरुक्षेत्र, महाराष्ट्र क्षेत्र आदि होते हुए द्वारिका पहुँचते हैं। इस प्रकार पूरे देश की एकता को व्यक्त करना भी कवि का लक्ष्य रहा है।

## पण्डितराज जगन्नाथ के काव्य

संस्कृत साहित्य के मूर्धन्य कवि एवं प्रौढ़ काव्यशास्त्री, दार्शनिक, वैयाकरण, आलोचक, अपनी रसमाधुरी से पाठकों को उपकृत करने वाले, मुगलसाम्राज्य की वैभवश्री के भोक्ता, विद्वद्वरेण्य, प्रकाण्ड पण्डित स्वनामधन्य पण्डितराज जगन्नाथ कालिदास की काव्य-परम्परा तथा भामह की काव्यशास्त्र-परम्परा में अन्तिम प्रखर आलोकसम्पन्न ज्योतिस्तम्भ थे। पण्डितराज ने अपनी सर्वशास्त्रार्थविवेचनी, सर्वतोमुखी विलक्षण प्रतिभा से प्रभूत साहित्य सर्जना कर संस्कृत साहित्य को समृद्ध किया। यह समृद्धि अपने शाश्वत तथ्यों, निष्पक्ष विवेचनाओं, मौलिक उद्भावनाओं, उन्मुक्त कल्पनाओं, स्वस्थ चिन्तनों और निर्भय चर्चाओं के कारण आज भी उतनी ही भास्वर है, जितनी पहले थी। अपने जीवन की कृतकृत्यता से सन्तुष्ट पण्डितराज की गर्वोक्ति द्रष्टव्य है -

शास्त्राण्याकलितानि नित्यविधयः सर्वेऽपि सम्भाविता
दिल्लीवल्लभपाणिपल्लवतले नीतं नवीनं वयः।
सम्प्रत्युज्झितवासनं मधुपुरीमध्ये हरिः सेव्यते
सर्वं पण्डितराजराजितिलकेनाकारि लोकाधिकम्।। भा.वि. ४५

पण्डितराज जगन्नाथ तैलंग ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम पेरुभट्ट था, माता का नाम महालक्ष्मी था, जैसा कि 'प्राणाभरणम्' नामक रचना में उल्लेख है -

तैलंगान्वयमंगलालयमहालक्ष्मी-दयालालितः
श्रीमत्पेरमभट्ट-सूनुरनिशं विद्वल्ललाटन्तपः।

जगन्नाथ के पिता अनेक शास्त्र-पारंगत थे। जगन्नाथ के प्रथम गुरु उनके पिता थे, जिनके विषय में रसगङ्गाधर के इस प्रस्तावनाश्लोक में इसका स्पष्ट संकेत है -

श्रीमद्ज्ञानेन्द्रभिक्षोरधिगतसकलब्रह्मविद्याप्रपंचः
काणादीराक्षणादीरपि गहनगिरो यो महेन्द्रादवेदीत्।
देवादेवाध्यगीष्ट स्मरहरनगरे शासनं जैमनीयम्
शेषांकप्राप्तशेषामलभणितिरभूत् सर्वविद्याधरो यः।। (रस.१।२)

इन्हीं के सान्निध्य में जगन्नाथ ने संस्कृत में लेखन, कवन, चिन्तन और विवेचन में अप्रतिम प्रावीण्य प्राप्त किया था। इसके अतिरिक्त उन्होंने काशी निवासी शेषवंश के वीरेश्वर से तथा अन्य पण्डितों से ज्ञान की प्रौढता प्राप्त की थी। साथ ही अपने परिश्रम से व्रजभाषा, फारसी, अरबी और अन्य भाषाओं का ज्ञान भी अर्जित किया था। यह संगीतज्ञ भी बताए जाते हैं। शाहजहाँ के दरबार में स्वरचित पद्यों की संगीतमय प्रस्तुति करते थे। पादशाहनामा में इन्हें कलावन्त कहा गया है। इनकी कला से अभिभूत होकर इन्हें महाकविराय की उपाधि दी गई थी, जिसका उल्लेख एम.आर. शास्त्री ने अपने एक लेख में किया है।

मुगल बादशाह शाहजहाँ ने इनके वैदुष्य से प्रभावित होकर अपने पुत्र दाराशिकोह को संस्कृत पढ़ाने हेतु बुलाया और उन्होंने ही इन्हें 'पण्डितराज' की उपाधि से अलंकृत किया था। कहा जाता है कि किसी नरेश (नाम अज्ञात) ने इन्हें अपने आश्रय में बुलाने का प्रस्ताव किया था, पर उसे इन शब्दों के साथ अस्वीकार कर दिया था -

दिल्लीश्वरो वा जगदीश्वरो वा मनोरथं पूरयितुं समर्थः।
अन्यैर्नृपालैः परिदीयमानं शाकाय वा स्याल्लवणाय वा स्यात्।।

सम्भव है यह उक्ति कभी दिल्लीनरेश की चाटुकारिता में ही लिखी गई हो। यहाँ जगदीश्वर पद का सम्बन्ध कुछ विद्वान् उदयपुर के जगतसिंह से बताते हैं, पर यह सामान्यतः परमेश्वरवाची प्रतीत होता है। किंवदन्तियों में आमेरनरेश मिर्जा राजा जयसिंह का उल्लेख आता है, पर इन्होंने अपनी रचनाओं में कहीं उनका उल्लेख नहीं किया है।

पण्डितराज बड़े स्वाभिमानी व्यक्ति थे। अपनी विद्वता और रचनाधर्मिता पर उन्हें बड़ा गर्व था। उनकी गर्वोक्तियाँ रचनाओं में यत्र-तत्र सर्वत्र दृष्टिगत होती हैं। उनका कथन था- 'कवयति पण्डितराजे कवयन्त्यन्येऽपि विद्वांसः'।

पण्डितराज की सारस्वत साधना विलक्षण थी। अपने वाणीविलास पर उनको गर्व था। 'प्राणाभरण' में उन्होंने लिखा है-

विद्वांसो वसुधातले परवचःश्लाघासु वाचंयमाः
भूपालाः कमला-विलास-मदिरोन्मीलन्मदाघूर्णिताः।
आस्ये धास्यति कस्य लास्यमधुना धन्यस्य कामालस-
स्वर्वामाधरमाधुरीमधरयन् वाचां विलासो मम।।

## काल

पण्डितराज के समय के विषय में डा. एस.के.के. और डा. आर्येन्द्र शर्मा ने विस्तार से विचार किया है। तदनुसार इनका सम्बन्ध जहाँगीर वि.सं. १६६२-१६८४ (ई. १६०५-१६२७), जगत्सिंह वि.सं. १६८५-१७१६ (ई. १६२८-१६५६) शाहजहाँ वि.सं.१६८५-१७१५ (ई. १६२८-१६८५) और प्राणनारायण वि.सं. १६६०-१७२३ (ई. १६३३-१६६६) से रहा। अर्थात् वह प्रारम्भ से कुछ समय जहाँगीर के आश्रय में रहे। तत्पश्चात् उदयपुर चले गये। 'जगदाभरण' में उदयपुर नरेश जगत्सिंह का वर्णन है -

श्रीराणाकलिकर्णनन्दन जगत्सिंहप्रभोर्वर्णनम्।
श्रीमत्पण्डितरायसत्कविजगन्नाथो व्यतानीदिदम्।।

इस प्रकार पण्डितराज का स्थितिकाल १६०५ से १६८० के लगभग माना जा सकता है। इनके ग्रन्थों का रचनाकाल १६२० से १६६० माना गया है, क्योंकि 'चित्रमीमांसाखण्डन' की एक हस्तलिखित प्रति १६५२-५३ की उपलब्ध हुई है।

## रचनाएँ

पण्डितराज जगन्नाथ की निम्नलिखित रचनाएँ विदित हैं -

(१) गङ्गालहरी, (२) अमृतलहरी, (३) करुणालहरी या विष्णुलहरी, (४) लक्ष्मीलहरी तथा (५) सुधालहरी- ये पाँच लहरियाँ स्तोत्र हैं। (६) भामिनीविलास- यह पण्डितराज के स्फुट पद्यों का उन्हीं के द्वारा किया गया संकलन है। इसमें प्रास्ताविकविलास, शृङ्गारविलास, करुणविलास तथा शान्तविलास- ये चार खण्ड हैं।

(७) आसफविलास- पण्डितराज ने इसे आख्यायिका कहा है। इसमें आरम्भ में पाँच पद्य हैं, तथा प्रशस्तिपरक बहुत थोड़ा सा गद्य है। (८) रसगङ्गाधर- यह काव्यशास्त्र का अत्यन्त प्रौढ और मौलिक ग्रन्थ है।

(९) चित्रमीमांसाखण्डन-यह शास्त्रीय ग्रन्थ श्री अप्पयदीक्षित की चित्रमीमांसा की कठोर समीक्षा है।

(१०) मनोरमाकुचमर्दन- यह व्याकरणशास्त्र में सिद्धान्तकौमुदी की मनोरमा टीका का खण्डन है।

(११) काव्यप्रकाशटीका-यह अप्रकाशित है। मिथिला में इसकी हस्तलिखित प्रति होने का उल्लेख मिलता है।[1]

(१२) शब्दकौस्तुभकाणोत्तेजन (१३) प्राणाभरण तथा (१४) जगदाभरण।

## १. सुधालहरी

यह रचना प्रथमतः 'काव्यमाला' में १८६३ और १६२६ में प्रकाशित हुई थी। यह मात्र स्तुतिप्रार्थनापरक नहीं है। इसके ३० स्रग्धरा छन्दों में सूर्य का जीवनरक्षक ऊर्जा-स्रोत के रूप में वर्णन हुआ है। इसके अतिरिक्त सूर्य की कालगणना का आधार, ब्रह्माण्डीय ग्रहों और उपग्रहों के लिए कान्तिदाता, विविध रोगों का नाशक, प्रकृति का उदयास्तकालीन प्रकाश तथा अन्य नाना दृश्यों का चित्रक तथा शक्तिमत्ता का उद्भावक कहा है। सुधास्वादीयसी माधुरी, रसावर्जिका, भावानुप्राणिता, कल्पनाश्रिता तथा प्रौढपाण्डित्यसमन्विता कविता क्या आकर्षित नहीं करती ? प्रथम पद्य द्रष्टव्य है -

> **उल्लासः फुल्लपङ्केरुहपटलपतन्मत्तपुष्पन्धयानां**
> **निस्तारः शोकदावानलविकलहृदां कोकसीमन्तिनीनाम्।**
> **उत्पातस्तामसानामुपहतमहसां चक्षुषां पक्षपातः ।**
> **संघातः कोऽपि धाम्नामयमुदयगिरिप्रान्ततः प्रादुरासीत्।। सु.हो.१**

उदय होता सूर्य प्रकृति में अपनी छटा विखेरता है, जगत् को रंगीन बना देता है और सभी को कर्म के लिए प्रेरित करता है। अस्त होते सूर्य का मानव जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है, इसका आकलन नवोढाओं, प्रौढ भावुक युवतियों तथा विरहिणियों के सन्दर्भ में द्रष्टव्य है -

> **प्रत्यग्रौढा प्रगल्भा युवतिपरिषदः प्रोषितप्राणनाथा**
> **यस्मिन्नस्ताद्रिमौलेरुपरि मणिमयच्छत्रलीला दधाने।**
> **सत्रासं सप्रसादं परिणतकरुणं लोचनान्युत्क्षिपन्ति**
> **स्थेमानं स प्रियाणां घटयतु भगवान् पद्मिनीवल्लभो नः।। १४।।**

वस्तुतः यह रचना अत्यन्त मनोहर और रमणीय है। चित्रमयता कल्पना-प्रवणता तथा प्रातिभ उत्कृष्टता सर्वत्र दृष्टिगत होती है। भाषा प्राञ्जल और स्वारस्यपूर्ण है, जिसमें ओज, प्रसाद, माधुर्यादि गुण प्रतिपद दृष्टिगत होते हैं। उपमा, उल्लेख और भ्रान्तिमान् आदि अलङ्कार चमत्कार उत्पन्न करते हैं। वर्णानुप्रास अत्याकर्षक है। प्रस्तुत पद्य में भावोत्कृष्टता के साथ-साथ जकार की आवृत्ति पाठक को चमत्कृत कर देती है -

---

१. पण्डितराजकाव्यसङ्ग्रह : सं. आर्येन्दु शर्मा, भूमिका, पृ. ७।

जीवातुर्जाड्यजालाधिकजनितरुजां तप्तजाम्बूनदाभं
जङ्घालं जाङ्घिकानां जलधिजठरतो जृम्भमाणं जगत्याम्।
जीवाधानं जनानां जनकमयरुचो जीवजैवातृकादे-
र्ज्योतिर्जाज्वल्यमानं जलजहितकृतो जायतां नो जयाय।

## २. अमृतलहरी -

पण्डितराज का यमुनापरक स्तोत्रकाव्य अमृतलहरी है। कहीं-कहीं इसे यमुनालहरी भी कहा गया है। इसमें कुल दश शार्दूलविक्रीडित पद्य हैं। इसके अतिरिक्त अन्तिम पद्य परिचयात्मक अनुष्टुप् है। प्रथमतः यह काव्यमाला में १८९३ और १९२९ में प्रकाशित हुई थी। यहाँ यमुना के जल को अमृततुल्य मानकर उक्त नामकरण किया गया है। यद्यपि यमुना गङ्गा के समान पवित्र और मान्य नहीं है, तथापि वैष्णव सम्प्रदाय और विशेषतः वल्लभ सम्प्रदाय में यमुना का महत्त्व सर्वातिशायी है। पण्डितराज वल्लभाचार्य के परनाती थे, अतः शुद्धाद्वैत और पुष्टिमार्ग का प्रभाव स्वाभाविक था। इसमें श्रीमद्भागवत की परम्परा में यमुना के वंशवर्णन का भी संकेत है। परम्परया यमुना और श्रीकृष्ण जैसे पर्याय बन गए हैं। यहाँ भी वल्लभाचार्य के यमुनाष्टक के 'श्रीकृष्णतुर्यप्रियाम्' पद (पद्य ३) की भाँति यमुना को 'श्रीकृष्णनित्यप्रिये' के रूप में सम्बोधित किया गया है-

संज्ञाकान्तसुते कृतान्तभगिनि श्रीकृष्णनित्यप्रिये
पापोन्मूलिनि पुण्यधात्रि यमुने कालिन्दि तुभ्यं नमः।
एवं स्नानविधौ पठन्ति खलु ये नित्यं गृहीतव्रता
स्नानामन्त्रितसंख्यजन्मजनितं पापं क्षणादुज्झति।। १०।।

रचना के प्रारम्भ में यमुना के नीला-जल और उसके गुणों का प्रभावी चित्रण किया गया है। वह विष्णुस्वरूपा है और भक्तों की आराध्या है।

श्लोकों में प्रयुक्त शैली, पद-शय्या, शब्दगुम्फन और वाक्यसंग्रन्थन उनके व्यक्तित्व को उजागर करते हैं। पद्यों में सानुप्रासिक छटा स्तुत्य है। एक पद्य उदाहार्य है-

कालिन्दीति कदापि कौतुकवशात् त्वन्नामवर्णानिमान्
व्यस्तानालपतां नृणां यदि करे खेलन्ति संसिद्धयः।
अन्तर्ध्वान्तकुलान्तकारिणि तव क्षिप्तामृते वारिणि
स्नातानां पुनरन्वहं स महिमा केनाधुना वर्ण्यते।।

## ३. लक्ष्मीलहरी

धन, शक्ति और सौन्दर्य की देवी लक्ष्मी का स्तवन इकतालीस शिखरिणी छन्दों में किया गया है। यहाँ परम्परया लक्ष्मी के स्वरूप और उनके आयुधादि का चित्रण काव्यमयी

शैली में किया गया है। लक्ष्मी के वेदोक्त, पुराणोक्त, तन्त्रोक्त तथा इतर कविप्रोक्त स्तुतियों का संसूचनात्मक उल्लेख लहरी को गाम्भीर्य और गरिमा प्रदान करता है। संस्कृत में अभीष्ट देवता के आनखशिख वर्णन की परम्परा रही है। पण्डितराज ने दोनों शैलियों को अपनाया है। विष्णुस्तुतिपरक करुणालहरी में जहाँ आशिखनख चित्रण है, वहाँ इस लहरी में आनखशिख यह चित्रण षष्ठ पद्य में चरणों से प्रारम्भ होकर अड़तीसवें पद्य में जुड़ा या चोटी के वर्णन तक जाता है। कटि की तनुता का अतिशयोक्तिपूर्ण चित्रण दार्शनिक पृष्ठ-भूमि में १७वें पद्य में, जगन्मिथ्यात्व का और १८वें पद्य में बौद्धों के शून्यवाद का आश्रय लेकर किया गया है। शून्यवाद की बौद्ध सिद्धान्तसरणि कटि में समा गई अर्थात् कटि है ही नहीं। पूर्ण श्लोक इस प्रकार है-

अनल्पैर्वादीन्द्रैरगणितमहायुक्तिनिवहै-
निरस्ता विस्तारं क्वचिदकलयन्ती तनुमपि।
असत्ख्यातिव्याख्याधिकचतुरिमाख्यातमहिमा-
वलग्ने लग्नेयं सुगतमतसिद्धान्तसरणिः।। १'।।

इस लहरी के प्रारम्भिक पाँच पद्यों में लक्ष्मी के करुणा-कटाक्ष की कामना की गई है और अन्तिम तीन पद्यों में स्तोत्र का उपसंहार किया गया है। अन्तिम पद्य अवलोकनीय है -

रमे पद्मे लक्ष्मि प्रणतजनकल्पद्रुमलते
सुधाम्भोधेःपुत्रि त्रिदशनिकरोपास्तचरणे
परे नित्यं मातर्गुणमयि परब्रह्ममहिले
जगन्नाथस्याकर्णय मृदुलवर्णावलिमिमाम्।। ४१

सम्पूर्ण लहरी में पण्डितराज की रसभाववती और कल्पनामयी वैदग्धी प्रशस्य तथा स्तुत्य है।

## ४. करुणालहरी

सम्पूर्ण लहरी में विष्णुस्तुतिपरक पचपन पद्य हैं, जो वंशस्थ, सुन्दरी या वियोगिनी और पुष्पिताग्रा आदि छन्दों में निबद्ध हैं। विष्णुपरक स्तोत्र-लेखन-परम्परा वैदिक सूक्त से प्रारम्भ होकर पुराण तथा आधुनिक काल तक बराबर प्रचलित है, जिसमें उनके कार्यों और जगत्कर्तृत्व रूप का चित्रण विविध सम्प्रदायों ने अपनी शैली में किया है। पण्डितराज ने उन्हें मयूरपिच्छधारी द्विभुज कृष्ण मानकर उनका आशिखनख वर्णन किया है। इसमें अजामिलमुक्ति और गजेन्द्रमोक्ष आदि प्रसंगों का स्मरण तथा पतितोद्धारपरायण भगवान् विष्णु के प्रति समर्पणभाव द्रष्टव्य है। प्रार्थना इसका मुख्य विषय है और जैसा कि नाम से स्पष्ट है। सम्पूर्ण

लहरी में श्रीमद्भागवत और वल्लभाचार्य के पुष्टिमार्ग का प्रभाव परिलक्षित होता है। अनुप्रासादि शब्दालंकारों तथा अर्थालंकारों का समुचित प्रयोग है। शैली अत्यन्त मनोहारिणी और काव्यात्मक गुणों से ओतप्रोत है।

## ५. पीयूषलहरी

यही सर्वाधिक लोकप्रिय गङ्गालहरी है, जो गृहस्थों और धार्मिकों की नित्यपाठ-वस्तु है। इसके बावन पद्यों में से ४८ पद्य शिखरिणी में और शेष पृथ्वी, शार्दूलविक्रीडित स्रग्धरा और उपजाति में हैं। इसमें पतितपावनी और पापनाशिनी गङ्गा का पौराणिक परम्परा में चित्रण है और मोक्ष-प्राप्ति की कामना की गई है। मयूर कवि ने कुष्ठरोग निवारणार्थ मयूरशतक लिखा था, उसी प्रकार कुछ विद्वान् इस स्तोत्र का सम्बन्ध लवंगी-प्रसंग से जोड़ते हैं। पण्डितराज के काशी आने पर पण्डितों और ज्ञाति-बान्धवों द्वारा जाति-बहिष्कृत होने पर भी उन्होंने कोई परवाह न की और अपने पाण्डित्य के बल पर धाक जमाए रखी, तथापि अपने उद्धार हेतु अथवा औचित्य किं वा पवित्रता सिद्ध करने हेतु इस स्तोत्र की रचना की। उपरिनिर्दिष्ट किंवदन्ती के अनुसार गङ्गातट पर बैठकर रचे प्रत्येक श्लोक पर गङ्गा एक सोपान ऊपर आ जाती थी और अन्तिम पद्य की समाप्ति पर गङ्गा स्वयं मकराधिरूढ होकर प्रत्यक्ष आई और दम्पती को अपनी गोद में लेकर अन्तर्धान हो गई। इस प्रसंग को अधिकांशतः कपोल-कल्पित माना जाता है, क्योंकि रसगङ्गाधर में गङ्गालहरी के पद्य उद्धृत हैं।

इस रचना में काव्यात्मक सौन्दर्य उत्तम कोटि का है। पद्यों में पदशय्या रमणीय है और संगीतात्मकता स्मरणीय है। भाषा के प्रयोग ने उनकी शैली को स्वारस्यपूर्ण बना दिया है। गङ्गाजल की प्रशस्ति में लिखा गया प्रथम पद्य द्रष्टव्य है -

**समृद्धं सौभाग्यं सकलवसुधायाः किमपि तन्**
**महैश्वर्यं लीला-जनित-जगतः खण्डपरशोः।**
**श्रुतीनां सर्वस्वं सुकृतमथ मूर्तं सुमनसां**
**सुधा-सौन्दर्यं ते सलिलमशिवं नः शनयतु।।**

प्रत्येक पद्य कवि की काव्य-कला पर अधिकार द्योतित करता है। गङ्गा नदी के आध्यात्मिक और धार्मिक महत्त्व पर प्रकाश डाला गया है, साथ ही उसके दृश्यात्मक सौन्दर्य को विस्मृत नहीं किया गया है, ४८वें पद्य में गङ्गा का मानवीकृत रूप प्रस्तुत किया गया है। उसे मकराधिष्ठित बताया गया है, जिसके चारों हाथों में अमृतमय कलश, चन्द्रखण्ड से सुशोभित तथा अभय और आशीर्वाद प्रदान करने वाली मुद्रा से युक्त चित्रित किया गया है-

चन्द्रश्वेतां शशिशकल शोभालमुकुटां
रैः कुम्भाभोजे वर-भयनिरासौ च दधतीम्।
सुधाधाराकाराभरणवसनां शुभ्रमकर-
स्थितां त्वां ये ध्यायन्त्युदयति न तेषां परिभवः।।

इस लहरी के अन्त में परम्परया फलश्रुति भी दी गई है -

इमां पीयूषलहरीं जगन्नाथेन निर्मिताम्।
यः पठेत्तस्य सर्वत्र जायन्ते सुखसम्पदः।।

## ६. भामिनीविलास

यह रचना कवि की अन्तःस्फूर्त भावनाओं का एवं उद्‌भूत मनोद्‌गारों का चारु चयन है। इसका प्रकाशन निर्णयसागर प्रेस से १६३५ में हुआ था। तद्‌नुसार इसके प्रथम अन्योक्ति या प्रास्ताविकविलास तथा श्रृङ्गारविलास में १००-१०० पद्य, तृतीय करुणविलास में १६ और चतुर्थ शान्तविलास में ३३ पद्य हैं। इसके नामकरण में यादृच्छिकता प्रतीत होती है, क्योंकि चारों विलासों में भामिनी शब्द की सत्ता नहीं है और न ही भामिनी के शब्दार्थ 'कोपना स्त्री' को द्वितीय और तृतीय विलासों के कतिपय पद्यों को छोड़कर सर्वत्र संगत किया जा सकता है। संभव है कवि ने 'भामिनीविलास' की सर्जना अपनी पत्नी भामिनी के नाम पर किया हो। यह भी ध्येय है कि प्रथम विलास की तथाकथित अन्योक्तियाँ अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार स्वरूपिणी हैं। इनमें व्यावहारिक सत्य को उद्‌भावित किया गया है। द्वितीय विलास में श्रृङ्गार के सम्भोग और विप्रलम्भ का मार्मिक चित्र खींचा गया है। विप्रलम्भ का एक हृदयावर्जक चित्रण अवलोकनीय है -

दयितस्य गुणाननुस्मरन्ती शयने
सम्प्रति या विलोकिताऽऽसीत्।
अधुना किल हन्त सा कृशांगी
गिरमङ्गीकुरुते न भाषिताऽपि।। करुण वि. १८

इस मुक्तक काव्य के अनेक श्लोक सुभाषित के रूप में प्रसिद्ध हैं। स्वयं कवि ने अपने काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों विशेषतः 'रसगङ्गाधर' में रस-अलङ्कार-रीति-गुण के उदाहरण के रूप में इसके अनेक पद्य उद्धृत किये हैं। समस्त रचना सरस और भावपूर्ण पद्यों से ओतप्रोत है। अपनी कवि-प्रतिभा से आश्वस्त कवि स्वयं लिखता है -

दुर्वृत्ता जारजन्मानो हरिष्यन्तीति शंकया।
मदीयपद्यरत्नानां मंजूषेयं कृतिर्मम।।

(दुर्बल जारज कहीं मेरा काव्य चुरा न ले- इसलिये अपने स्फुट पद्यों का मैंने यह संकलन कर लिया है।) रचना में काव्यसौन्दर्य पदे पदे अवलोकनीय है। ललित शैली में माधुर्यगुण की छटा देखिये -

तीरे तरुण्या वदनं सहासं नीरे सरोजञ्च मिलद्विकासम्।
आलोक्य धावत्युभयत्र मुग्धा मरन्दलुब्धालिकिशोरमाला ।।

(तरुणी का वदन तीर पर और विकसित कमल नीर पर देखकर भोले भौंरों की कतार कभी इधर मँडराती है कभी उधर।) रमणीयता का प्रतिपादक और प्रसाद गुण का पोषक यह पद्य उदाहार्य है -

अयि दलदरविन्द स्यन्दमानं मरन्दं
त्यज किमपि लिहन्तो मञ्जु गुञ्जन्तु भृंगाः।
दिशि दिशि निरेपक्षस्तावकीनं विवृण्वन्
परिमलमयमन्यो बान्धवो गन्धवाहः ।। ३

## ७. जगदाभरणम्

यह एक लघुकाव्य है, जो उदयपुर के राजा कर्णसिंह के पुत्र राजा जगत्सिंह (१६२८-१६५६) की प्रशस्ति में लिखा गया है। यह पाण्डुलिपि में प्रदत्त पुष्पिका से ज्ञात होता है। पर कुछ अन्य पाण्डुलिपियों के पाठ के अनुसार यह दाराशिकोह की प्रशस्ति में लिखा गया काव्य है। यह मत वैभिन्न्य अद्यावधि विद्यमान है। अन्तिम श्लोक इस प्रकार है -

तैलङ्गान्वयमङ्गलालयमहालक्ष्मीदयालालितः।
श्रीमत्पेरमभट्टसूरितनयो विद्वल्ललांटन्तपः।
श्रीराणा कलिकर्णनन्दन जगत्सिंहप्रभोर्वर्णनं
श्रीमत्पण्डितरायसत्कविजगन्नाथो व्यतानीदिदम्।।

## ८. प्राणाभरणम् -

कामरूप (आसाम) वासी प्राणनारायण की प्रशस्ति में लिखी यह रचना काव्यमाला में प्रकाशित हुई थी। इसके अधिकांश पद्य 'जगदाभरमण्' के पद्यों से मिजते-जुलते हैं। नाम का ही अन्तर है। दाराशिकोह, राजा जगत्सिंह और प्राणनारायण के नामों का पद्यविशेष में यथावसर प्रयोग किया गया प्रतीत होता है। यथा -

माहात्म्यस्य परोऽवधिर्निजगृहं गम्भीरतायाः पिता
रत्नानामहमैक एव भुक्ते को वाऽपरो मादृशः।

इत्येवं परिचिन्त्य मा स्म सहसा गर्वान्धकारं गमो
दुग्धाब्धे भवतां समो विजयते श्रीप्राणनारायणः।।

इसी श्लोक की चतुर्थ पंक्ति जगदाभरणम् में इस प्रकार है -

'दुग्धाब्धे भवता समो विजयते श्रीकर्णजन्मार्णवः'।

कहीं-कहीं पाठ दाराशिकोह परक है -

दुग्धाब्धे भवता समो विजयते दिल्लीधरावल्लभः'

अतः इस रचना को कुछ विद्वान् दाराशिकोह की प्रशंसा में रचित बताते हैं - इसी प्रकार की स्थिति कुछ अन्य पद्यों की भी है। यथा -

जानीमो भवता न हन्त विदितः श्रीकामरूपेश्वरः
श्री प्राणनारायणः दिल्लीधरावल्लभः।। १५
नुतो निखिलभूसुरैर्जयति कामरूपेश्वरः/विजयते
जगत्केसरी जयति कोऽपि भूमीपतिः ।। २३

और अन्तिम पद्य का द्वितीय और तृतीय चरण इस प्रकार है -

सन्तुष्टाकमताधिपस्य कवितामाकर्ण्य तद्वर्णनम्।
श्रीमत्पण्डितराजपण्डितजगन्नाथो व्यधासीदिदम्।। ५३

इस प्रकार पण्डितराज की काव्यरचनाओं का अनुशीलन करने से स्पष्ट होता है कि उन पर स्वभावगत और परिवेशगत प्रभाव दोनों हावी थे।

## पण्डितराज के काव्य की विशेषताएँ

पण्डितराज जगन्नाथ का कर्तृत्व मात्रा में जितना ही विपुल तथा विविध है, अपनी मौलिकता तथा गुणवत्ता में भी वह अप्रतिम है। उनकी काव्य रचनाओं में संगीतात्मकता, लय और पदशय्या की मसृणता अपनी पराकाष्ठा पर हैं। व्रजभाषा के काव्य की कोमलता और मिठास उन्होंने संस्कृत के छन्दों में भर दी है। उनके लहरीकाव्यों में तो पदावली की झंकार भक्तिभावना के साथ एकाकार होती हुई गुंजित है। उदाहरण के लिये -

(१) अपि प्राज्यं राज्यं तृणमिव परित्यज्य सहसा
विलोलद्वानीरं तव जननि तीरं श्रितवताम् (गङ्गालहरी-६)

(२) सुरस्त्रीवक्षोजक्षरदगुरुजम्बालजटिलं
जलं ते जम्बालं मम जननजालं जरयतु।। (वही, २०)

यद्यपि पण्डितराज अपनी पदावली की कोमलता और लालित्य के लिये सराहे जाते हैं और उन्होंने स्वयं भी अपनी गर्वोक्तियों में अपने काव्य की यह विशेषता निरूपित की है, पर प्रसंगानुसार ओजस्वी वचनावली और गोडी रीति का बड़ा प्रभावशाली प्रयोग वे करते हैं। रसगङ्गाधर में उद्धृत उनका यह पद्य शिव के ताण्डव का सप्राण चित्र तदनुरूप समर्थ पदावली में प्रस्तुत करता है -

प्रमोदभरतुन्दिलप्रमथदत्ततालावली-
विनोदिनि विनायके डमरुडिण्डिमध्वानिनि।
ललाटतटविस्फुटत्नवकृपीटयोनिच्छटो
हठोद्धतजटोद्भटो गतपटो नटो नृत्यति।।

पण्डितराज ने फारसी कविता की विच्छित्ति, कथनभंगी तथा एक-दो पंक्तियों में बात को बहुत प्रभावशाली ढंग से कह देने की कला को अच्छी तरह आत्मसात् किया है। मुगल दरबार में रह कर वे फारसी के तथा उर्दू के अच्छे कवियों के सम्पर्क में आये होंगे। अनुभावों में से किसी एक बारीक अनुभाव का ऐसा सूक्ष्म चित्रण करना कि एक क्षण के अनुभव में जीवन स्पन्दित हो जाय- फारसी और उर्दू शायरी की इस खूबी को उनकी रचनाओं में अनेकत्र देखा जा सकता है। उदाहरणार्थ-

गुरुमध्यगता मया नताङ्गी निहता नीरजकोरकेण मन्दम्।
दरकुण्डलताण्डवं नतभ्रूलतिकं मामवलोक्य घूर्णितासीत्।।
(भामिनीविलास : शृङ्गारविलास-१८)

पण्डितराज के काव्य की दूसरी विशेषता इतर भाषाओं में उस समय लिखी जा रही कविता से अन्तःसंवाद है। बिहारी या रहीम के दोहों के सुन्दर भावों को कहीं-कहीं उन्होंने उतनी ही दक्षता से संस्कृत काव्य में ढाल कर प्रस्तुत किया है। उदाहरण के लिये -

आपेदिरेऽम्बरपथं परितः पतङ्गा
भृङ्गा रसालमुकुलानि समाश्रयन्ति।
सङ्कोचमञ्चति सरस्त्वयि दीनदीनो
मीनो नु हन्त कतमां गतिमभ्युपैतु।। भा.वि.-प्रास्ता.-१६

रहीम के निम्नलिखित दोहे से इसकी तुलना की जा सकती है -

सर सूखै पंछी उड़ै दूजे सरहिं समाहिं
दीन मीन बिनु पच्छ के कहु रहीम कहं जाहिं।।

अन्यच्छायायोनि होकर भी पण्डितराज की कविता में अपनी बानगी और सौन्दर्य का

अलग आस्वाद है। अपने पद्य के प्रथमार्ध में उन्होंने पक्षियों के आकाश में स्वच्छन्द विहार तथा भौंरों के रसालकुंज में मंडराने की बात कहकर सूखते सरोवर में तड़पती मछली की विडम्बना के बोध को तीखा बना दिया है, जबकि रहीम ने दीन मीन के लिये 'बिनु पच्छ' के कह कर श्लेष द्वारा इसे विडम्बना का गहरा बोध अपने दोहे में उत्पन्न किया है।

अभिनव परिकल्पनाओं तथा सूझ-बूझ के कारण भी पण्डितराज की कविता बड़ी चमत्कारपूर्ण लगती है। प्रवत्स्यत्पतिका द्वारा प्रस्थानोद्यत प्रिय को प्रवास पर जाने से रोकने के लिये विविध उपाय करते हुए प्राचीन कवियों ने चित्रित किया है, पर अपने क्रीडाविडालशिशु को अंगुलियों से हौले से छू कर प्रस्थान करते प्रिय का रास्ता उससे कटवा कर उन्हें जाने से रोक देने वाली पण्डितराज की यह नायिका अलबेली ही है -

> **आनम्य वल्गुवचनैर्विनिवारितेऽपि**
> **रोषात् प्रयातुमुदिते मयि दूरदेशम्।**
> **बाला कराङ्गुलिनिवेशवशंवेदन**
> **क्रीडाविडालशिशुनाशु रुरोध मार्गम् ।। (भा.वि.-शृ.वि. १५७)**

पण्डितराज के काव्य की एक दुर्लभ विशेषता उसका समकालिक बोध है। मुगल दरबार के वातावरण की छाया उनकी अनेक अन्योक्तियों में बड़े मार्मिक रूप में प्रकट हुई है।[1] उनके शृङ्गारपरक पद्यों में भी कहीं शाहजादी का पीछा करते शोहदे, कहीं कबूतर-कबूतरियों के साथ खेल- इस प्रकार के अनेक प्रसंग चित्रित हैं, जिनमें पण्डितराज ने दिल्लीवल्लभ के पाणिपल्लव की छाया में जीवन का जो रूप देखा, उसे चित्रित किया है।[2]

इस प्रकार पण्डितराज जगन्नाथ के काव्य में सर्जना का एक मिला-जुला, किन्तु उत्कृष्ट रूप दृष्टिगत होता है। उनमें यत्र-तत्र कालिदास की स्वाभाविकता भी है तथा माघ और श्रीहर्ष की कृत्रिमता भी। उसमें दरबारी परिवेश भी है और आँचलिक सन्निवेश भी। गर्वोक्तियाँ भी हैं और प्रशस्तियाँ भी। वस्तुतः संस्कृत साहित्य में पण्डितराज जगन्ननाथ एक अपने ढंग का पृथक् व्यक्तित्व है और उनका काव्य अपने ढंग का एक अनूठा कृतित्व। उनका व्यक्तित्व और कृतित्व-दोनों ही प्रशस्य हैं, प्रणम्य हैं।

## नीलकण्ठ दीक्षित के महाकाव्य

### कविपरिचय

नीलकण्ठ दीक्षित सुप्रसिद्ध दार्शनिक और आलंकारिक श्री अप्पय दीक्षित के सहोदर आच्चा दीक्षित के पौत्र थे। इनके पिता का नाम नारायण दीक्षित और माता का नाम भूमि

---

१. द्रष्टव्य- प्रास्ताविकविलास २१, ३०, ७२ ३,४,११

२. शङ्गारविलास-२८, १०७ आदि

देवी था। नारायण दीक्षित के पाँच पुत्र हुए- आच्चन्, अय्या, चिनप्प, चन्द्रकावतंस तथा अतिरात्रयज्वन्। इनमें द्वितीय श्री अय्या दीक्षित ही नीलकण्ठ दीक्षित के नाम से संस्कृत साहित्य में विख्यात हैं।

नीलकण्ठ दीक्षित का कुल दक्षिण के सुप्रतिष्ठित शास्त्रपारंगत ब्राह्मणों का था। अपने पूर्वजों का परिचय देते हुए नीलकण्ठ दीक्षित ने स्वयं कहा है कि वे ब्रह्म का साक्षात्कार करने वाले, सर्वविद्यागुरु, छन्दोग, सोमपीथी तथा अद्वैतवादी ब्राह्मण थे। इनमें अप्पय दीक्षित के पितामह श्री आच्चा दीक्षित ने विद्या और ज्ञानसाधना के द्वारा विशेष ख्याति पायी, राजा कृष्णराज उनके चरणों में मस्तक झुकाते थे, वे भरद्वाज कुल के चूडामणि कहे जाते थे। उन्होंने आठ यज्ञों, आठ तडागों, आठ शिवालयों तथा सर्वविद्याविशारद अपने आठ पुत्रों के द्वारा आठों दिशाओं को उज्ज्वल बना दिया था। रंगराजाध्वरी इन्हीं के पाँचवें पुत्र थे, जिन्होंने अद्वैतविद्यामुकुरविवरण आदि ग्रन्थों की रचना की। इन्हीं रंगराजाध्वरी के पुत्र अप्पय दीक्षित थे, जिन्हें नीलकण्ठ ने गर्व के साथ 'सरसकविताराज्यसार्वभौम' तथा 'चतुरधिकशतप्रबन्धनिर्वाहक' कहते हुए सादर स्मरण किया है।

अपने समय के श्रेष्ठ गुरुओं से नीलकण्ठ ने शिक्षा पायी। वे काव्य के मर्मज्ञ भी बने और व्याकरण के भी अधिकारी पंडित। श्रीकण्ठमत तथा शैवसिद्धान्त के आचार्य के रूप में भी उन्हें प्रतिष्ठा मिली। अपने समय के दार्शनिकों तथा साहित्यिकों के बीच वे मूर्धन्य थे और उनके समकालीन रामभद्र दीक्षित, श्रीचक्र आदि कवियों ने उनका नामोल्लेख सादर किया है।

नीलकण्ठ दीक्षित मदुरा के राजा तिरुमलैनायक के अमात्य पद पर प्रतिष्ठित रहे। उनके काव्य 'शान्तिविलास' से प्रतीत होता है कि वृद्धावस्था आने पर निर्विण्ण होकर उन्होंने यह पद त्याग दिया होगा। तुरीयावस्था में वे संन्यस्त होकर ताम्रपर्णी नदी के तट पर पालामलई नामक ग्राम में रहे।

नीलकण्ठ के चार भाई भी शास्त्रनिपुण और स्वयं रचनाकार हुए। उसी प्रकार उनके पुत्रों में गीर्वाणेन्द्र दीक्षित ने शृङ्गारकोशभाण की रचना की थी।

## कृतियाँ

नीलकण्ठ दीक्षित ने अपने ज्येष्ठ पितामह श्री अप्पय दीक्षित के सम्मुज्ज्वल आदर्श का अनुकरण करते हुए काव्य, दर्शन, व्याकरण आदि विभिन्न क्षेत्रों में विभिन्न विधाओं में विपुल ग्रन्थों की रचना की है। इनकी उल्लेख्य रचनाएँ इस प्रकार हैं-

(१) महाकाव्य- शिवलीलार्णव, गङ्गावतरण तथा मुकुन्दविलास।

(२) नाटक- नलचरित्र।

(३) चम्पूः - नीलकण्ठविजय।

(४) स्तोत्र -आनन्दसागरस्तवः, शान्तिविलास, शिवोत्कर्षमञ्जरी, रामायणसारसङ्ग्रह अथवा रघुवीरस्तवः आदि।

(५) मुक्तककाव्य-कलिविडम्बन, सभारञ्जनशतक, वैराग्यशतक आदि।

(६) व्याकरण-कैय्यटव्याख्यान।

(७) दर्शन -शिवतत्त्वरहस्य, गुरुतत्त्वमालिका।

(८) काव्यशास्त्र-चित्रमीमांसादोषधिक्कार।

## गङ्गावतरणमहाकाव्य

गङ्गावतरण महाकाव्य में आठ सर्ग तथा कुल ५९७ पद्य हैं। प्रथम सर्ग में कथावतार, द्वितीय में भगीरथ को वरप्रदान, तृतीय में गङ्गा का स्वर्ग से अवतरण तथा तज्जन्य सप्तम, चतुर्थ में भगीरथ की पुनः तपस्या और शंकर का साक्षात्कार, पंचम में गङ्गा का अवतरण, षष्ठ में काशीप्रवेश, सप्तम में विश्वेश्वर भगवान् की स्तुति तथा अष्टम में सगरपुत्रों के उद्धार का वृत्त है।

नीलकण्ठ वैदर्भी रीति के कवि हैं तथा काव्य में उन्होंने कालिदास की प्रासादिकता और व्यंजनाप्रवणता को पुनरुज्जीवित किया है। प्रबन्धवक्रता तथा अलङ्कारों के विन्यास में उन्होंने असाधारण निपुणता प्रकट की है। वर्णनों में कविप्रतिभा का अपूर्व समुन्मेष तथा कवि का विषय के साथ रागात्मक अनुभूतिमय अभिनिवेश काव्य में अनोखा आस्वाद ला देता है। शंकर का भगीरथ के सम्मुख आविर्भाव कवि ने पूरी भक्तिभावतल्लीनता के साथ चित्रित किया है और उसके साथ-साथ औघड़ शिव के स्वरूप के चित्रण में मधुर हास्य का पुट भी निपुणता से दिया है। शिष्ट विनोद के निर्वाह की यह असाधारण क्षमता सब कुछ जलाविल करने को उद्यत अप्रधृष्य गङ्गा के आगे ब्रह्मा के सम्भ्रम के चित्रण में भी है -

अप्रतर्कितविधेयमपौढस्थैर्यमर्धविरतश्रुतिपाठम्।<br>
शुष्कतालुवदनं च तदानीं पद्मभूरपि परिभ्रमति स्म।।

गङ्गा के प्रवाह की छटा का वर्णन भी कवि ने इसी प्रातिभ दृष्टि और वचोविन्यास की कुशल भंगी के साथ किया है। ब्रह्मलोक से लेकर हिमालय तक फैली गङ्गा की लहरें स्वर्गांगनाओं के द्वारा भूलोक को चारों ओर से देखने के लिये डाली गयी कटाक्षरेखाओं की भाँति है -

आविरञ्चिगृहमाहिमाचलं निर्मला रुरुचिरे तदूर्मयः।<br>
स्वर्वधूभिरभितो दिदृक्षया पातिता इव कटाक्षरेखिकाः।। (५।४६)

वस्तुतः गङ्गावतरण महाकाव्य संस्कृत महाकाव्यों की परम्परा में सर्वश्रेष्ठ रचनाओं में परिगणनीय है।

## शिवलीलार्णव

यदि नीलकण्ठ का 'गङ्गावतरण' महाकाव्य भक्तिभाव की तीव्रता और कथा के भागीरथीसदृश त्वरित प्रवाह के कारण आकर्षित करता है तो 'शिवलीलार्णव' महाकाव्य दक्षिण में प्रचलित शिवविषयक कथानकों के वैचित्र्य और वैपुल्य के प्रस्तुतीकरण के कारण। तदनुरूप गङ्गावतरण की तुलना में इस महाकाव्य का कलेवर भी विशाल ही है। इसमें बाईस सर्ग हैं तथा लगभग १६९८ पद्य हैं। पाण्ड्य देश में सुन्दरेश्वर के लिंग का आविर्भाव इन्द्र तथा नहुष का वृत्त तथा इसी प्रसंग में ऐरावतेश्वर लिंग, पुरन्दरेश्वर लिंग और ऐरावत विनायक की स्थापना, कुलशेखर राजा तथा धनंजय वैश्य के प्रयास से नीपवन में शिवलिंग की प्रतिष्ठा आदि वृत्तान्तों के वर्णन के बाद मुख्य कथा में कुलशेखर के पुत्र मलयध्वज का जन्म, काँचीनरेश की कन्या कांचनमालिका से उसका विवाह, उससे तटातका नामक कन्या का जन्म, मलयध्वज के निधन के पश्चात् तटातका का शासन और दिग्विजय, इन्द्र, कुबेर और शंकर तक से उसका भयंकर सङ्ग्राम, शंकर से उसका विवाह, उससे कार्तिकेय अंशधारी उग्रपाण्ड्य का जन्म और उग्रपाण्ड्य के वंशजों का चरित्र आदि का वर्णन है।

## पतञ्जलिचरितम्

'पतञ्जलिचरित' महाकाव्य के रचयिता रामभद्र दीक्षित तंजोर के करण्डमाणिक्य ग्राम में उत्पन्न हुए। ये चतुर्वेदयाजी कौंडिन्यगोत्रीय ब्राह्मण थे। इनका कुल ऋग्वेद की आश्वलायन शाखा का अनुयायी था, इनके पिता का नाम यज्ञराम दीक्षित था। साहित्य का अध्ययन इन्होंने महाकवि नीलकण्ठ दीक्षित से किया। अपने समय के अन्य श्रेष्ठ गुरुओं से व्याकरण और वेदान्त की शिक्षा भी प्राप्त की। इनके पाण्डित्य से प्रभावित होकर उस समय की विद्वन्मण्डली ने इन्हें 'प्रत्यग्रपतञ्जलि' तथा 'द्वितीयप्राचेतस्' की उपाधियों से सम्मानित किया था। अपने वैदुष्य से ये तञ्जौर से शाहजी की राजसभा में सत्कृत हुए। शाहजी ने १६९३ ई. में कावेरी नदी के तट पर पैंतालीस विद्वानों को शाहजीराजपुरम् ग्राम दान में दिया था, उन विद्वानों में रामभद्र अग्रगण्य थे।

नीलकण्ठ दीक्षित के कनिष्ठ समकालिक कवि रामभद्र का समय सत्रहवीं शताब्दी है।

**कृतियाँ**-रामभद्र ने भी विविध विधाओं में अनेक साहित्यिक तथा शास्त्रीय रचनाओं का प्रणयन किया, जैसे- पतञ्जलिचरितमहाकाव्य, जानकीपरिणयनाटक, शृङ्गारतिलकभाण, परिभाषावृत्तिव्याख्यान, उणादिमणिदीपिका, शब्दभेदनिरूपण, षड्दर्शनसिद्धान्तसङ्ग्रह, रामायणसङ्ग्रहस्तोत्र, रामकर्णरसायन, रामप्रसादस्तव, रामाष्टप्रासस्तव, रामचित्रस्तव, रामचापस्तव, रामबाणस्तव, विश्वगर्भस्तव, वर्णमालास्तव तथा आचार्यस्तवराजभूषण।

**पतञ्जलिचरित**-इस महाकाव्य में आठ सर्ग हैं। विष्णु के प्रसाद से शिवताण्डवदर्शनेच्छुक शेष का पतञ्जलि के रूप में पृथ्वी पर अवतार, माता गोणिका के गर्भ में उनका आना, पतञ्जलि का तपश्चरण, चिदम्बर में नाट्यदर्शन तथा व्याघ्रपाद से मैत्री, यवनिका के भीतर से उनका हजारों शिष्यों को व्याकरणमहाभाष्य पढ़ाना, यवनिका के भीतर झाँकने के कारण शिष्यों का भस्म होना, चन्द्रगुप्त ब्राह्मण का चार वर्णों की परिणीताओं से क्रमशः वररुचि, विप्रमार्क, भट्टि और भर्तृहरि का जन्म इत्यादि विचित्र चरित्र का इस महाकाव्य में वर्णन है।

**भाषाशैली**-रामभद्र की भाषाशैली सरल, प्रवाहमय तथा वर्ण्यविषय के अनुकूल है। वार्तिक लिखने को उद्यत कात्यायन पर पाणिनि के क्रोध का चित्रण करते हुए उन्होंने परिकर अलङ्कार का अच्छा प्रयोग किया है -

> प्रकम्पितौष्ठः परिवर्तिताक्षः पादक्रमन्यञ्चितभूमिभागः।
> तमाश्रमं पाणिनिराजगाम कात्यायनस्तिष्ठति यत्र योगी।। (१।५५)

पतञ्जलि के तप के वर्णन में अप्सराओं की शृङ्गारित लीलाओं के चित्रण में रसाभास का अच्छा उद्रेक है। उनके विलास-कौतुक के आगे निर्विकार पतञ्जलि का चित्र उपस्थित करते हुए कवि ने कहा है -

> न व्यकारि स ततोऽपि तपस्वी
> लेहनादिव कुरङ्गशिशूनाम् ।। (२।५७)

उन अप्सराओं के क्रीडाविलास से तपस्वी पतञ्जलि के भीतर कोई विकार नहीं आया, जैसे हरिणशिशुओं के चाटने से उनके मन में कोई विकार नहीं आता था।

पतञ्जलि के द्वारा शिव की स्तुति का तृतीय सर्गगत प्रसंग भी इस महाकाव्य में प्रभावपूर्ण है। विवाह की इच्छुक शूद्रकन्या के रूप का वर्णन तथा इसके पश्चात् वसन्त का वर्णन षष्ठ सर्ग के अंतर्गत उत्तम हुआ है।

इस महाकाव्य में शान्त रस अंगी है तथा पतञ्जलिशिष्य चन्द्रगुप्त के संन्यास और अद्वैतसाधना में इसकी परिणति हुई है।

## रुक्मिणीकल्याण महाकाव्य

'रुक्मिणीकल्याण' महाकाव्य के प्रणेता राजचूडामणि दीक्षित हैं। इनके पिता श्रीनिवास रत्नखेट दीक्षित अप्पयदीक्षित के समकालिक थे, जो अपने समय के विविधशास्त्रविशारद उद्भट पण्डित थे। राजचूडामणि का पिता द्वारा रखा गया सांस्कारिक नाम यज्ञनारायण था, कालान्तर में अपनी विद्वत्ता और कवित्व के कारण सम्मानित होने पर वे राजचूडामणि कहलाये। अपने सहोदर अग्रज अर्धनारीश्वर से इन्होंने शास्त्रों का अध्ययन किया था।

इन्होंने स्वयं अपनी सत्ताईस रचनाओं का काव्यदर्पण में उल्लेख किया है, और रुक्मिणीकल्याण के टीकाकार बालयज्ञेश्वर के अनुसार इनकी रचनाएँ इससे भी अधिक हैं। इनकी उपलब्ध कृतियाँ हैं-रुक्मिणीकल्याणमहाकाव्य, शङ्कराभ्युदयमहाकाव्य, कमलिनीकलहंसनाटिका आनन्दराघवनाटक, युद्धकाण्डचम्पूः, तन्त्रशिखामणि तथा अलङ्कार-चूडामणि।

'रुक्मिणीकल्याण' महाकाव्य के दस सर्गों में कुल ७२४ श्लोक हैं। इसमें रुक्मिणी का श्रीकृष्ण के प्रति पूर्वानुराग, उसकी विरहव्यथा तथा श्रीकृष्ण को सन्देश, रुक्मिणीहरण और श्रीकृष्ण के साथ उसके विवाह की कथा वर्णित है। महाकाव्य के सभी शास्त्रीय लक्षणों का निर्वाह इसमें कवि ने किया है। वर्णनों में अतिशयोक्ति तथा चमत्कार का आधान कवि ने किया है। द्वारका का वर्णन माघ के द्वारकावर्णन की स्मृति कराता है -

**व्रीडातिरेकाद् विनमन्मुखीनां कन्यामणीनां परिणीतिकाले।**
**हर्म्येषु यस्यामतिलङ्घिताग्रेष्वास्ते ध्रुवालोकनमप्रयासात्।।** (१।६४)

विवाह के समय वधू लज्जा के कारण मुख उठाकर ध्रुव का दर्शन करने में सकुचाती थी, पर उस द्वारका नगरी के प्रासाद इतने ऊँचे-ऊँचे थे कि फिर भी बिना प्रयास के ध्रुव दिख जाता था।

वीररस के साथ शृङ्गार का अच्छा परिपाक इस महाकाव्य में है।

## नटेशविजय महाकाव्य

नटेशविजय महाकाव्य के कर्त्ता वेङ्कटकृष्ण दीक्षित हैं। ये वाधूलकुल के पलक्काचेरी ग्रामवासी दाक्षिणात्य ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम वेङ्काद्रि महोपाध्याय तथा माता का नाम मङ्गलाम्बिका था। ये श्रीरंगपट्टण, त्रिचिरापल्ली, चैंजी और तञ्जौर की राजसभाओं के सम्मानित पण्डित रहे। इनकी चार रचनाएँ विदित हैं- नटेशविजय, उत्तरचम्पूः, रामचन्द्रोदय और कुशलवविजयनाटक।

नटेशविजय महाकाव्य में दस सर्गों में ६८१ पद्यों में शिवपरक कथाओं को कवि ने उपनिबद्ध किया है। प्रथम सर्ग में अपने आश्रयदाता चिदम्बर के राजा गोपालभूपाल के अनुरोध से महाकाव्यरचना में प्रवृत्ति की पृष्ठभूमि निरूपित है। द्वितीय सर्ग में माध्यन्दिन नामक व्यक्ति अपने पुत्र को शिव का माहात्म्य बताने के लिये दो कथाएँ सुनाता है। पहली कथा शिव के प्रभाव से इन्द्रविजय की है, दूसरी यात्रियों को वन में सताने वाले एक व्याघ्र की। तृतीयसर्ग में नारायण और शिव का मिलन, ताण्डवनृत्य, ऋषिपत्नियों की शिव पर आसक्ति आदि का वर्णन है। चतुर्थ में पतञ्जलिवृत्त है, पंचम में ब्रह्मा के यज्ञ का जिसमें शिवताण्डवदर्शन में लगा इन्द्र अनुपस्थित हो जाता है। षष्ठ में गौडनरेश विक्रमाङ्क तथा उसके पुत्र सिंहवर्मा की कथा है। सप्तम तथा अष्टम सर्गों में पुण्डरीक नामक नगर, उसके

चारों ओर बहने वाली शिवगङ्गा नदी तथा वन्य दृश्य की रम्यता का वर्णन है, जिसे बृहस्पति के प्रश्न पर तुम्बुरु ने निरूपित किया है। नवम तथा दशम सर्गों में षड्ऋतुओं का विशद चित्रण है, जो नटराज की रथयात्रा के प्रसंग में उत्सव और आनन्द के साथ समाविष्ट है।

नटेशविजय में माहात्म्यकाव्यों की संरचना का प्रभाव है, पर कवि ने इसे महाकाव्योचित कलेवर देने का भी प्रयास किया है। कवि वर्णनकला में निपुण है। शब्दों के द्वारा चित्र को मूर्त कर देने की कला उसे आती है। गोपालभूपाल के वर्णन में कहा है -

**नीलालकश्चन्द्रमुखाब्जनेत्रो बिम्बाधरः कम्बुयुगलो द्विबाहुः।**
**कवाटवक्षाः स गभीरनाभि र्महोरुजङ्घो मदनो नु मूर्तः।। १।२१**

ऋतुओं, सूर्यास्त आदि के वर्णन में वर्णसावर्णरम्यता तथा रंगों की योजना के साथ-साथ उत्प्रेक्षा आदि का चमत्कार कवि ने प्रदर्शित किया है।

## जानकीपरिणय महाकाव्य

'जानकीपरिणय' महाकाव्य के रचयिता चक्रकवि हैं। ये नीलकण्ठदीक्षित के समकालिक थे। इन्होंने स्वयं अपनी कृति को कवि नीलकण्ठ दीक्षित के द्वारा प्रशंसित बताया है। उन्हें नीलकण्ठ दीक्षित का कनीयान् समकालिक कहा जा सकता है।

'जानकीपरिणय' महाकाव्य में आठ सर्ग हैं और राम के जन्म से लेकर सीताविवाह तक की कथा इसमें वर्णित है। रामायणी कथा को कवि ने अव्याहत रूप में प्रस्तुत किया है। विवाह के पश्चात् नववधुओं के साथ चारों दशरथपुत्रों के अयोध्या आगमन और रामप्रशस्ति के साथ महाकाव्य का समापन हुआ है। इस महाकाव्य में काव्यसौन्दर्य और कल्पना की अभिरामता अपने शिखर पर दिखायी पड़ती है। कवि में संवेदना, भक्तिभावना और प्रातिभ उन्मेष का परिपाक हुआ है। प्रथम पद्य में ही चिरन्तन युगल की वन्दना कालिदास की वागर्थसम्पृक्ति के जोड़ की अभिव्यक्ति प्रस्तुत करती है -

**सन्ततं दृढसंसक्तं वन्दे द्वन्द्वं चिरन्तनम्।**
**आदर्शे केवलं पश्यदाननामां परस्परम्।। १।१**

कवि कालिदास की व्यञ्जनागर्भ शैली और सामासिकता का चमत्कार कथाकथन में दिखाता चलता है। दशरथ के विषय में एक अनुष्टुप् में कितना कुछ कह दिया गया है -

**स कौशलेन्द्रसुतां तनयां तनयां कैकयस्य च।**
**पुत्रीं च मगधेन्द्रस्य सपत्नीमकरोद् भुवः।। १।५९**

द्वितीय सर्ग में भी विष्णुस्तुति क. प्रसंग कालिदास के रघुवंश में इसी के सदृश प्रसंग का स्मारक है। सीता और राम के पारस्परिक प्रगाढ अनुराग को भी कवि ने कालिदासीय शैली में ही अभिव्यक्ति दी है-

तं विना क्षणमुवास न सीता त्वां विना न च नरेन्द्रकुमारः।
कौमुदी विरहिता हिमभासा किं वसेद् विरहितः स तया वा।।
(८।५७)

इसी प्रकार प्रथम सर्ग में अयोध्या तथा पञ्चम सर्ग में गङ्गा का वर्णन करके कवि ने अपनी लेखनी की समृद्धि और शुचिता प्रकट कर दी है। सूर्योदय, सूर्यास्त, चन्द्रोदय तथा वसन्त आदि का नयनाभिरामसुषमासंवलित चित्रण भी इस महाकाव्य में उल्लेखनीय है।

## रामचन्द्रोदय महाकाव्य

इस महाकाव्य की रचना कवि वेङ्कटेश ने कलिवर्ष ४७३६ अर्थात् १६३५ ई. में की-यह इसी की पुष्पिका से विदित होता है। कवि ने इसकी टीका भी स्वयं लिखी है। कवि के विषय में अन्य जानकारी अप्राप्य है।

इस महाकाव्य में तीस सर्ग हैं। २९वें सर्ग को छोड़कर शेष सभी सर्गों से प्रत्येक शताधिक पद्यों पाला है। यह काव्य अभी तक अप्रकाशित है, और इसकी प्रति तञ्जौर के पुस्तकालय में है। रामजन्म के पूर्व की कथा से लेकर राज्याभिषेक और रामराज्यवर्णन तक रामायण की संपूर्ण कथा इसमें प्रस्तुत की गयी है। कथा में कतिपय नवीन प्रसंगों की योजना है तथा रघुवंश महाकाव्य का विशेष प्रभाव है। वर्णनों का विपुल सम्भार कवि ने बीच-बीच में प्रस्तुत किया है। पदावली आकर्षक है। चौदहवें सर्ग में चित्रालङ्कारों की भी योजना की गयी है। वेङ्कटेश वैष्णव की अभिव्यक्ति में नवीनता और शैली में चमत्कार है। अयोध्या का वर्णन है -

दिक्षु, दिक्षु, महावीथयो वीथ्यां वीथ्यां मणीगृहा :।
गृहे गृहे महत्सौधं सौधे सौधे नवाः स्त्रियः।। (१।२८)

## आन्ध्ररामायणम्

तञ्जौर के राजा रघुनाथ के ही आश्रय में काव्यसाधना करने वाली सैकड़ों विदुषी कवयित्रियों में एक मधुरवाणी थीं। इनका वास्तविक नाम विदित नहीं है[1] अपने काव्य के माधुर्य से इन्होंने मधुरवाणी का कविनाम प्राप्त किया। इन्होंने राजा रघुनाथ के द्वारा तेलुगु भाषा में लिखित रामायण का सुमधुर संस्कृत पद्यों में अनुवाद प्रस्तुत किया। यह शाब्दिक अनुवाद न होकर एक स्वतन्त्र और मौलिक रचना का आनन्द देता है। प्रथम सर्ग में मधुरवाणी में इस काव्य को रचने की प्रेरणा उन्हें कैसे मिली- इसका विस्तार से वृत्तान्त

१. हिस्ट्री आफ क्लासिकल् संस्कृत लिटरेचर : कृष्णमाचारियर, पृ. २३०-३१

बताया गया है। एक बार राजसभा में जब राजा रघुनाथ के द्वारा रचित 'आन्ध्ररामायण' के पदों का गायन हो रहा था और सभासद उन पदों के माधुर्य और राजा की रामभक्ति की सराहना कर रहे थे, तब राजा के मन में इस रामायण का संस्कृत में भाषान्तर करवाने का विचार आया और वे सोचते रहे कि मेरे दरबार में रहने वाली संस्कृत और तेलुगु में काव्यरचना करने वाली अनेक महिला कवयित्रियों में से कौन इस कार्य को सर्वाधिक उत्तम रूप में संपादित कर सकती है। उसी रात स्वयं राम ने स्वप्न में राजा को दर्शन देकर कहा कि जिस कवयित्री को काव्यमाधुरी के कारण आपने मधुरवाणी की उपाधि दी है, उसी से इस कार्य को कराइये।

मधुरवाणी ने सचमुच अपने काव्य में इस उपाधि को चरितार्थ किया है। वैदर्भी रीति की प्रासादिकता में लालित्य और माधुर्य का सुवर्णयोग उनकी कविता प्रस्तुत करती है। उदाहरण के लिये -

संख्यावतां सर्वपथीनधीभिस्संशोधिता चेत् कविता कवीनाम्।
कस्तूरिकाचन्दनकुङ्कुमाद्यैरुद्वर्तिताङ्गी युवतीव दीव्येत्।।

यहाँ मधुरवाणी ने सहज प्रेरणा से प्रसूत काव्य में अलंकरण और परिष्कार से उसके और उत्कृष्ट होने की बात दृष्टान्त से पुष्ट की है भ्रान्तिमान् का उनका यह प्रयोग भी ध्यातव्य है -

मध्येमणीभित्त्यनुबिम्बितं स्वं मत्वा रमां यत्र विनन्तुकामा।
करे तदीये कमलं तदानीमनीक्षमाणा त्रपते नताङ्गी।।

इसमें अपने ही मणिप्रतिबिम्ब को सुन्दरी लक्ष्मी समझती है। मधुरवाणी की अन्य कोई रचना उपलब्ध नहीं है। इनके संबंध में यह कहा जाता है कि ये आशुकवयित्री थीं तथा आधी घड़ी में सौ पद्य रच लेती थीं। ये वीणा बजाने में भी प्रवीण थीं। उनके लिखे कुमारसम्भव के छायानुवाद और चम्पूविषयक एक गीतिग्रन्थ का भी उल्लेख मिलता है।[1]

## सत्रहवीं शताब्दी के अन्य महाकाव्य

सत्रहवीं शताब्दी के अन्य कवियों में श्री श्रीनिवास ने 'भूवराहविजय' महाकाव्य की रचना की। इसमें आठ सर्गों में वराहावतार की कथा है। श्रीनिवास ने गद्य तथा पद्य में अनेक अन्य काव्यों तथा शास्त्रीय या टीका-ग्रन्थों की भी रचना की थी।

इन्हीं के पुत्र वराडदेशिक भी उच्चकोटि के कवि थे। उनकी काव्य रचनाएँ हैं- लक्ष्मीनारायणचरित, रघुवरचरित, रामायणसङ्ग्रह, अम्बुजवल्लीशतक तथा श्रीवराहशतक। इन्होंने इन पद्यात्मक रचनाओं के अतिरिक्त गद्य में रामायण की रचना भी की।[2]

---

१. भारतीय संगीत का इतिहास : उमेश जोशी, १९५७ में दिये विवरण से।
२. हिस्ट्री आफ क्लासिक संस्कृत लिटरेचर : कृष्णमाचारियर, पृ. ३००।

अद्वैत नामक महाकवि ने १६०८ ई. में रामलिङ्गामृत नामक महाकाव्य की रचना की।[1]

## रामपाणिवाद के महाकाव्य

रामपाणिवाद अठारहवीं शताब्दी के संस्कृतसाहित्य में एक प्रकाशस्तम्भ है। ये केरल के ब्राह्मणपरिवार में जन्मे थे। नाट्यप्रयोग में हाथ से ताली देकर वादन करने के कारण कदाचित् इनके पूर्वज पाणिवाद कहलाये- ऐसा विद्वानों का अनुमान है। राम पाणिवाद का जन्म १७०७ ई. में केरल के मङ्गल ग्राम में हुआ। इनके पिता त्रावणकोर राज्य के नल्लूर नगर में नंबूदिरि ब्राह्मणकुल में जन्मे थे और किल्लकुरिसिमल नामक ग्राम में एक शिवमन्दिर में पुजारी थे। इनके मामा राघव पाणिवाद उस समय के प्रतिष्ठित पण्डितों में गिने जाते थे। श्री नारायण भट्ट रामपाणिवाद के गुरु थे। कुछ विद्वानों ने नारायणीय काव्य के रचयिता नारायण को भी रामपाणिवाद का गुरु माना है। रामपाणिवाद ने अपने एक मित्र पुराणमहीसुर वरिष्ठ का उल्लेख किया है।

रामपाणिवाद आजीवन ब्रह्मचारी रहे। कुछ विद्वानों ने इनको मलयालम् के ख्यातानामा कवि कुञ्चन नाम्बियार से अभिन्न माना है। १७७५ ई. में रामपाणिवाद का निधन हुआ।

महाकाव्य, गीतिकाव्य, स्तोत्र, नाटक, सङ्गीतशास्त्र, चम्पूः, नृतप्रबन्ध, प्राकृत में नाटक आदि की रचना के द्वारा रामपाणिवाद ने अपनी सर्वतोमुखी प्रतिभा का परिचय दिया है। इनकी उल्लेखनीय रचनाएँ हैं-राघवीयम् महाकाव्य, विष्णुविलासम् महाकाव्य, भागवतचम्पूः, सारिकासन्देशम् काव्य, सीताराघवम् नाटक, मदनकेतुचरितम् प्रहसन, लीलावती वीथी, चन्द्रिका वीथी, उषानिरुद्ध तथा कंसवहो प्राकृत नाटक, वररुचि के प्राकृतप्रकाश की वृत्ति, मुकुन्दशतकम् तथा तालप्रस्तरम् (सङ्गीतशास्त्र)। इसके अतिरिक्त इन्होंने उपाख्यान और व्यंग्यप्रधान काव्यों, अनेक टीकाओं की भी रचना की थी। मलयालम् में भी उनके ही लिखे काव्य मिलते हैं।

## राघवीयम्

इस महाकाव्य में बीस सर्गों में रामण की कथा प्रस्तुत की गयी है। रामपाणिवाद ने प्रबन्धवक्ता का निर्वाह करते हुए इसमें कतिपय नयी परिकल्पनाएँ भी प्रस्तुत की हैं तथा भाषा शैली में सरसता, विदग्धता और अर्थविच्छित्ति के साथ शब्दसौष्ठव का निर्वाह किया है।

बीस सर्गों के इस महाकाव्य में रामायण के युद्धकाण्ड तथा रामराज्यवर्णन तक का कथा-प्रसंग महाकाव्यात्मक विन्यास के साथ प्रस्तुत किया गया है। शैली की दृष्टि से

१. इंडिया आफिस कैटलाग, ग्रन्थसंख्या ३६२० (लन्दन)

कालिदास का पदे पदे प्रभाव रामपाणिवाद की रचना पर है। कथा में उन्होंने विशेष परिवर्तन नहीं किया है। उन्नीसवें सर्ग में राम-रावण युद्ध का प्रसंग अत्यन्त ओजस्वी है तथा इसमें द्रुतविलम्बित छन्द का प्रयोग भी बड़ा अनुकूल है। रावण का यह शब्दचित्र देखिये -

शिखरतुङ्गकिरीटमणिच्छटाकिरणपञ्जरपिञ्जरिताम्बरः।
अभिसरन् ददृशे भृशमुन्नतः स नगरान्नगराडिव जङ्गमः।।
(१९।२)

(पर्वतशिखर के समान ऊँचे किरीट में जड़ी मणियों की छटा से आकाश को पिंजरित करता हुआ अपने नगर से बाहर निकलता हुआ वह रावण नगराट् (पहाड़) के समान ऊँचा दिखायी दे रहा था।)

वीररस इस महाकाव्य में अंगी है। उसके साथ ही करुण, शृङ्गार, भयानक, अद्भुत तथा शान्त का भी अच्छा पुट कवि ने दिया है। भाषाशैली की सहजता, मसृणता और कल्पनाओं की अभिरामता के कारण रामपाणिवाद के काव्य को संस्कृत के श्रेष्ठ प्रबन्धों में परिगणनीय हैं। कथाप्रसंग में घटनाचक्र में सहसा विवर्तन और उससे उत्पन्न भावशबलता की विचित्र मनःस्थितियों के चित्रण में भी वे कालिदास और भवभूति की काव्यकला का स्मरण दिलाते हैं। रावणवध के अनन्तर सीतादर्शन के समय राम की यह छवि उदाहरणीय है -

सेवैयं जनताकात्मजेति मुमुदे शोकानलज्ज्वालया
व्यालीढेति शुशोच रावणहृतेत्युच्चैरदृप्यत् क्रुधा
यत्नो मे फलवानसूनजहती यद् दुर्बलानप्यसौ
सन्दृष्टेति समाश्वसीदिति हरिर्नानारसोऽभूत् क्षणम्।।

(सीता को सम्मुख देखकर राम के मन में पहले तो आया कि यह वही बिछुड़ी हुई जनकतनया है- और वे हर्षित हुए, शोक की आग ने इसे ग्रस रखा है- यह देखकर फिर वे दुखी हुए, रावण ने इसे हरा था- यह याद करके क्रोध से आविष्ट हो गये, फिर यह सोच कर समाश्वस्त हुए कि अभी तक इसने अपने दुर्बल प्राण तजे नहीं, और इसे पाने का मेरा यत्न सफल हुआ, इस प्रकार भगवान् राम सीता को देखकर नानारसमय हो गये।)

कालिदास की ही भाँति रामपाणिवाद व्यञ्जना की क्षति किये बिना अनुप्रास और यमक का सफल प्रयोग भी कर लेते हैं। रामजन्म के अनन्तर उनके नामकरण का वर्णन कवि ने इस प्रकार किया है-

स राम इत्यक्षरकान्तिगौरवा-
न्मनोभिरामो गुरुणा कृताह्वयः।
निरामयान्येव जगन्ति यस्य हि
द्विषां विरामस्य कथा करिष्यति।। (२।६१)

(राम- इन अक्षरों की कान्ति का गौरव देखते हुए गुरु ने यह सोचकर बालक का नामकरण किया कि यह मनोभिराम शिशु जगत् को निरामय करेगा तथा शत्रुओं की जीवनकथा को विराम देगा।)

## घनश्याम तथा अठारहवीं शताब्दी के अन्य महाकवि

घनश्याम कवि चौण्डाजी बाला के पौत्र तथा महादेव एवं काशी के पुत्र थे और २६ वर्ष की उम्र में तंजौर के राजा तुक्काजि प्रथम (१७२६-५० ई.) के मंत्री बने। इन्होंने ६४ ग्रन्थ संस्कृत में, २० प्राकृत में और २५ देशी भाषा में रचे। इन्होंने भोजचम्पू का पूरक युद्धकाण्ड १८ वर्ष की अवस्था में लिख लिया था।[1] उसके काव्य में क्षेमेन्द्र, श्रीकण्ठ, भर्तृमेण्ठ, बाण, क्रीडाचन्द्र आदि की काव्य गरिमा का उसने स्वयं बखान किया है। इनकी रचनाओं में भगवत्पादचरित और वेंकटेशचरित महाकाव्य कोटि की है। इस कवि ने नल, कृष्ण और हरिश्चन्द्र की कथाएं भी श्लेष में अपने आबोधाकर-काव्य में कही है। युवराज रामवर्मा ने १८०० ई. के लगभग १२ सर्गों में 'रामचरित' काव्य की रचना की थी। कृष्णाचार्य ने शकुन्तला के पुत्र भरत पर १२ सर्गों में 'भरतचरित' महाकाव्य की रचना की। इस पर कालिदास का प्रभाव है। इस कवि का आदर्श शंकर का कृष्णविजय महाकाव्य रहा है। शंकर की शिष्य-परम्परा में ही किसी अज्ञात नामा कवि ने कृष्णाभ्युदय काव्य की रचना की है। इसकी हस्तलिपि प्रति पन्द्रहवें सर्ग तक ही प्राप्त होती है।[1] चिदम्बरम् के समीपवर्ती नृप गोपाल की इच्छानुसार वेंकटकृष्ण यज्वा ने सात वर्गों में नटेशविजय नामक महाकाव्य की रचना की। इस महाकाव्य में चिदम्बरम् में शिव के द्वारा कलि को पराजित करने की कथा है। मोहन स्वामी ने १७५० ई. में एक रामचरित नामक महाकाव्य लिखा था।[2]

यह उत्तर मध्यकाल आधुनिक भारतीय साहित्य की समृद्धि का महत्त्वपूर्ण युग है। हिन्दी में इसी समय भक्ति और रीतिकाल रहा।

---

१. डा. भगवतीलाल राजपुरोहित, **राजा भोज का रचनाविश्व**, पृष्ठ ७८

१. **केरल-साहित्य-चरित्रम्**, भाग-२, पृष्ठ १०

२. **इंडिया ऑफिस केटलाग**, ग्रं सं. ३८२० लन्दन।

# सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची

## महाकाव्य, ऐतिहासिक काव्य, चरितकाव्य तथा शास्त्रकाव्य


१. अजितोदय : जगज्जीवन भट्ट, सं० नित्यानन्द दाधीच, राजस्थानी ग्रन्थागार, जोधपुर सं० २०४३ (१९८६ ई०)

२. अब्दुल्लाहचरित : लक्ष्मीपति, जतीन्द्रविमल चौधुरी द्वारा सं. प्राच्यवाणी, कलकत्ता, १९४८ ई०

३. अमरकाव्यम् : रणछोड़ भट्ट, सं० शक्तिकुमार शर्मा तथा राजेन्द्र प्रकाश भटनागर, साहित्यसंस्थान, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर सं० २०४२ (१९८५ ई०)

४. उदारराघव : शाकल्यमल्ल, गोपाल नारायण कं० बम्बई, प्रकाशनवर्ष अदत्त।

५. कप्फिणाभ्युदय : शिवस्वामी, सं० श्री गौरीशंकर, पंजाब विश्वविद्यालय ओरिएंटल पब्लिकेशंस सीरीज, लाहौर, १९३७ ई०

६. कादम्बरीकथासार : अभिनन्द सं०.पं० दुर्गाप्रसाद तथा श्री के० पी० परब, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १९८८ ई०, पुनर्मुद्रित १९२५ ई०

७. काव्यमण्डन : हेमचन्द्राचार्य ग्रन्थावली, क्र० १७, सं० १९७६

८. कृष्णचरित : अगस्त्य, सं० टी. वेंकटाचार्य, सरस्वती महल पुस्तकालय, तंजौर, १९७५ ई०

९. कृष्णविजय : शंकर, त्रिचूर, १९१४ ई०।

१०. कृष्णविलास : सुकुमार, केरल ग्रन्थमाला (८ सर्ग), पालघाट (४ सर्ग)

११. कीचकवध : नीतिवर्मा, जनार्दनसेनकृत टीका सहित, सं० . डा० सुशीलकुमार डे, ढाका विश्वविद्यालय, प्राच्यविद्या ग्रन्थमाला, ढाका, १९२९ ई०

१२. कीर्तिकौमुदी : सोमेश्वर, सं० मुनि पुण्यविजय, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १९८१ ई०

१३. कुट्टनीमत : दामोदर, काव्यमाला गु०.३

१४. खानखानाचरितम् : रुद्रकवि, सं० जतीन्द्रविमल चौधुरी, प्राच्यवाणी, कलकत्ता, १९५४ ई०

१५. गङ्गावतरण : काव्यमाला गु० ७६, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई।

१८. **चक्रपाणिविजय** : लक्ष्मीधर, सं० प्रा० केशवराम काशीराम शास्त्री, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर, सं० २०१३ (१९५६ ई०)।

१७. **जानकीपरिणय महाकाव्य** : चद्रकवि, त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज क्र० २४,१९१३ ई०

१८. **जानकीहरण** : कुमारदास, सं० परणवितान तथा गोदाकुम्बूर, सीलौन एकेडेमी ऑफ लेटर्स, कोलम्बो, १९६७ ई०।

१९. **गौरीकल्याण** : गोविन्दनाथ, गवर्नमेंट ओरिएंटल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी, मद्रास।

२०. **त्रिपुरदहन** : वासुदेव, त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज।

२१. **दिग्विजयमहाकव्य** : मेघविजयगणि, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, क्र० . १४

२२. **देवानन्दमहाकाव्य** : मेघविजयगणि, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, अहमदाबाद, १९३७ ई०

२३. (क) **द्विसन्धानमहाकाव्य** : धनञ्जय, काव्यमाला सीरीज, बंबई १८७५ ई०

२३. **धातुकाव्य** : टीकासहित, काव्यमाला गुच्छक.१०, निर्णयसागर प्रेस, १९१५ ई०

२४. **नटेशविजय** : वेंकटकृष्णदीक्षित, वाणीविलास प्रेस, श्रीरंगम्, १९१२ ई०

२५. **नलाम्युदय महाकाव्य** : वामनभट्टबाण, सं० टी० गणपति शास्त्री, त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज, द्वितीय सं० १९१३ ई०।

२६. **नानकचन्द्रोदय महाकाव्य** : देवराज शर्मा, सं० व्रजनाथ झा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १९७७ ई०

२७. **नारायणानन्द** : वस्तुपाल, सं०. सी० डी० दलाल तथा आर० अनन्तकृष्णशास्त्री गायकवाड़ ओरिएण्टल सीरीज, बड़ौदा, १९१६ ई०

२८. **नैषधचरित** : श्रीहर्ष, चौखम्बा, वाराणसी।

२९. **पतञ्जलिचरित** : रामभद्र दीक्षित, काव्यमाला गुच्छक-११

३०. **पद्यचूडामणि** : बुद्धघोष, सं० . एस० रंगाचार्य तथा एम० कुप्पूस्वामी, मद्रास शासन, १९२१ ई०।

३१. **पाण्डवचरित** : मलधारी देवप्रभसूरि, सं० पं० शिवदत्त तथा श्री के० पी० परब, निर्णयसागर प्रेस, १९११ ई०।

३२. **पारिजातहरण** : कविराज, गवर्नमेंट ओरिएण्टल इंस्टीट्यूट, मद्रास

३३. **बुद्धचरित** : अश्वघोष, सं० तथा अंग्रेजी अनु०.जांस्टन, पंजाब विश्वविद्यालय ओरिएण्टल सीरीज प्रकाशन, कलकत्ता, १९३५ ई०

३४. **भट्टिकाव्य (रावणवध)** : भट्टि (१) सं. जे. एन. तर्करत्न जयमंगला तथा

भरतमल्लिककृत टीका सं. कलकत्ता १८७१.७३ ई० (२) सं० विनायक शास्त्री, निर्णयसागर प्रेस, १९१२ ई० (३) सं० शेषराज शास्त्री चौखम्बा १९४१ ई०।

३५. **भानुचन्द्रगणिचरित** : पं० सिद्धिचन्द्र, सिंधी जैन ग्रन्थमाला, अहमदाबाद, १९४२ ई०

३६. **भोजचरित** : राजवल्लभ, सं० बहादुरचन्द्र छाबड़ा, तथा एस० शंकर नारायणन्, भारतीय ज्ञानपीठ, वाराणसी, १९६४

३७. **यादवाभ्युदय** : वेङ्कटनाथ, अप्पयदीक्षितकृतटीकासहित, ३ भाग, वाणीविलास प्रेस, श्रीरंगम्, १९०७ से १९२४ ई०।

३८. **युधिष्ठिरविजयोदय** : वासुदेव, सं० पं० शिवदत्त तथा केशवपाण्डुरंग परब, राजानकरत्नकण्ठकृत टीकासहित, निर्णयसागर प्रेस, १८९७ ई०

३९. **रघुनाथचरितमहाकाव्य** : वामनभट्टबाण, तंजौर तथा अड्यार के ग्रन्थालयों में पाण्डुलिपि प्राप्त।

४०. **रघुनाथाभ्युदय** : रामभद्राम्बा, मद्रास विश्वविद्यालय, मद्रास, १९४० ई०।

४१. **राजप्रशस्ति** : रणछोड़भट्ट, साहित्यसंस्थान, राजस्थानविद्यापीठ, उदयपुर, १९७३ ई०।

४२. **राघवनैषधीय** : हरिदत्तसूरि, निर्णयसागर प्रेस, १८९६, द्वि० सं० १९२६ ई०।

४३. **राघवपाण्डवीय** : धनञ्जय, निर्णयसागर प्रेस, १८९५ ई० तथा सं० सी० गोरावाला, भारतीय ज्ञानपीठ, मूर्तिदेवी ग्रन्थमाला, दिल्ली, १९७० ई०

(४४)(क) **रामचरित** : अभिनन्द, गायकवाड़ ओ० सीरीज.४६, १९३० ई०।

४५.(ख) **रामचरित** : सन्ध्याकर नन्दी, सं० आर० पी० मजूमदार तथा आर० नायक, वीरेन्द्र रिसर्च म्यूजियम, राजशाही, १९३९ ई०।

४६. **राघवपाण्डवयादवीय** : चिदम्बर, गवर्नमेंट ओरिएण्टल मेन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी मद्रास में हस्तलिखित प्रति प्राप्त।

४७. **यादवराघवीय** : वेंकटाध्वरि, विद्यातरंगिणी प्रेस, १८७ ई० (तेलुगु लिपि में)

४८. **रुक्मिणीकल्याण महाकाव्य** (बालयज्ञवेदेश्वरकृतटीकासहित) राजचूड़ामणि दीक्षित, अड्यार लाइब्रेरी मद्रास, १९२९ ई०

४९. **वासुदेवविजय** : वासुदेवकवि, स्वोपज्ञटीकासहित, काव्यमाला गु०.१०, निर्णयसागर प्रेस, १९१५ ई०।

५०. **वृन्दावनयमक** : मानाङ्क, हेबरलिन के काव्यसंग्रह में पृ० ४५३.६२

५१. **राघवपाण्डवीय** : कविराज, भवदेव षट्टोपाध्याय, कलकत्ता, १६२५ ई०

५२. **राजतरङ्गिणी** : कल्हण, सं० स्टीन (१८६२ ई०) मुंशीराम मनोहरलाल, नयी दिल्ली से पुनर्मुद्रित १६६० ई०।

५३. **रामचन्द्रोदय** : वेंकटेश्वर वैष्णव, सरस्वतीमहल तंजौर से हस्तलिपि प्रति

५४. **रामचरित** : अभिनन्द, सं० के० एस० रामस्वामी, गायकवाड़ ओरिएण्टल सीरीज, बड़ौदा, १६३० ई०।

५५. **रामयमकार्णव** : वेंकटेश, सरस्वतीमहल लाइब्रेरी तंजौर में हस्तलिपि प्रति

५६. **रावणार्जुनीय** : भौमक (भीमक), काव्यमाला, निर्णयसागर प्रेस, १६०० ई०

५७. **वेमभूपालचरित** : वामन, सं० आर० वी० कृष्णमाचारियर, वाणीविलास प्रेस श्रीरंगम्, १६१० ई०

५८. **शङ्कराभ्युदय** : राजचूड़ामणि दीक्षित, सहृदयपत्रिका, न्यू सीरीज सं० ५.६ में प्रकाशित।

५६. **शिवलीलार्णव** : नीलकण्ठ दीक्षित, वाणीविलास प्रेस, श्रीरंगम्, १६११ ई०

६०. **शिवविलास** : दामोदर चाक्यार, त्रिवेन्द्रम् संस्कृत सीरीज

६१. **शिशुपालवध** : माघ, मल्लिनाथकृत टीकासहित, जीवानन्द विद्यासागर कलकत्ता, १६२० ई०; वल्लभदेवकृत टीकासहित, सं० रामचन्द्रकाक, श्रीनगर, १६३५ ई०

६२. **श्रृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी** : सोमप्रभ, काव्यमाला, गु०.२, १६०८ ई०

६३. **शौरिकथोदय** : वासुदेव, गवर्नमेंट ओरि० इंस्टीट्यूट मद्रास में हस्तलिखित प्रति

६४. **श्रीकण्ठचरित** : मङ्ख, जोनराजकृत टीकासहित, सं० पं० दुर्गाप्रसाद तथा केशवपाण्डुरंग परव, निर्णयसागर प्रेस

६५. **सप्तसन्धान महाकाव्य** : मेघविजयगणि, जैनविद्यासाहित्यग्रन्थमाला, वाराणसी

६६. **समयमातृका** : क्षेमेन्द्र, निर्णयसागर प्रेस, १६२५ ई०

६७. **सहृयानन्दमहाकाव्य** : कृष्णानन्द, निर्णयसागर प्रेस, १८६२ ई०

६८. **साहित्यरत्नाकर** : यज्ञनारायण, मद्रास विश्वविद्यालय, १६३२ ई०

६६. **सीताहरण** : नारायण, गवर्नमेंट ओरिएण्टल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी त्रिवेन्द्रम् में हस्तलिपि प्रति।

७०. **सुकृतसङ्कीर्तन** : अरिसिंह, आत्मानन्द सभा सीरीज, भावनगर, १६१८ ई०

७१. **सुभद्राहरण** : गवर्नमेंट ओरिएण्टल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी, मद्रास में हस्तलिखित प्रति

७२. **सुरथोत्सव** : सोमेश्वर, सं० पं० शिवदत्त तथा के० पी० परब, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १६०२

७३. **सुलैमच्चरित** : कल्याणमल्ल, मलयमारुत तृतीय स्पन्द, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, १६७३ ई० सं० हरिप्रसाद शास्त्री

७४. **सौन्दरनन्द** : अश्वघोष, बिब्लियोथिका इंडिका, कलकत्ता, १६१० ई० सं० ई० एच० जांसन, आक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस, १६२८ तथा १६३२ ई०।

७५. **हरविजय** : रत्नाकर, अलकक्कृत टीकासहित, सं० पं० दुर्गाप्रसाद तथा परब, निर्णयसागर प्रेस, १८६० ई०

७६. **हम्मीर महाकाव्य** : नयचन्द्रसूरि, निर्णयसागर प्रेस, १८७६

७७. **हरिविलास** : लोलिम्बराज, काव्यमाला गुच्छक.११, पृ० ६४.११३, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १८६५ ई०, पण्डित पत्रिका पुरानी सीरीज, भाग २, पृ. ७६ से

७८. **किरातार्जुनीयम्** : सं० एन० बी० गोडबोले तथा के० पी० परब, निर्णयसागर प्रेस बम्बई, १८८५, षष्ठ सं० १६०७ ई। (मल्लिनाथकृत टीकासहित) सर्ग १.३, चित्रभानुकृत टीकासहित, सं० टी० गणपति शास्त्री, त्रिवेन्द्रम्, संस्कृत सीरीज, १६१८ ई०

७६. **ईश्वरविलासमहाकाव्य** : देवर्षि श्रीकृष्णभट्ट, राजस्थानपुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर जयपुर, वि० सं० २०१५, १६५८ ई०।

८०. **सनत्कुमारचरितम्** : जिनपालगणि शिष्यलेश, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, १६६६ ई०।

## गीतिकाव्य तथा खण्डकाव्य

१. **अधरशतक** : नीलकण्ठशुक्ल, सं० एन० जी० गोरे, बम्बई, १६५३ ई०
(जनरल ऑफ यूनिवर्सिटी ऑफ पूना के सं० १ में पृ० ६४.१४८ से अनुमुद्रित)

२. **वही** : नीलकण्ठ दीक्षित (?), रॉयल एशियाटिक सोसायटी, बम्बई, १६५३ ई०

३. **अन्यापदेशशतकम्** : नीलकण्ठ दीक्षित, काव्यमाला, गुच्छक.६, बम्बई १६३० ई०

४. **वही** : मधुसूदन, काव्यमाला, गु०.६, १६१६ ई०

५. **अन्योक्तिमुक्तालता** : शम्भु, काव्यमाला, गु०.२, १६३२ ई०

६. **अन्योक्तिशतक** : भट्टवीरवर, काव्यमाला, गु०.५, १६३७ ई०

७. **अन्योक्तिस्तबक** : वंशीधरमिश्र, गान्धी विद्याभवन स्टडीज, सूरत, १६५५ ई०

८. **अमरुशतक** : अर्जुनवर्मदेवकृत टीकासहित, सं० नारायण राम आचार्य, निर्णयसागर प्रेस, तृतीय सं० १६५४

६. **आत्मनिन्दाष्टक** : अज्ञात, काव्यमाला, गु०.७, १६२६ ई०

१०. **आर्यासप्तशती** : गोवर्धन, निर्णयसागर प्रेस, १६३४ ई०

११. **उपदेशशतक** : गुमानिकवि काव्यमाला गु०.२, १६३२ ई०

१२. **कलिविडम्बन** : नीलकण्ठ दीक्षित, काव्यमाला गु०.५,

१३. **कवीन्द्रकर्णाभरण** : विश्वेश्वर पाण्डेय, काव्यमाला गु०.८, १६११ ई०

१४. **कविकण्ठाभरण** : श्रीकृष्णकवि, मलयमारुत स्पन्द.३, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, १६२३

१५. **कोटिविरहम्** : नारायणभट्ट, काव्यमाला, गुच्छक.५, १६३७ ई०

१६. **क्षेमेन्द्रलघुकाव्यसङ्ग्रह** : सं० राघवाचार्य तथा पाध्ये, संस्कृत परिषद्, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद, १६६१ ई०

१७. **खड्गशतकम्** : अज्ञात, काव्यमाला, गुच्छक.११, बम्बई, १६३३ ई०

१८. **गीतिशतक** : सुन्दरार्वक-कवि, काव्यमाला गुच्छक.६, १६१६ ई०

१६. **चतुर्वर्गसङ्ग्रह** : क्षेमेन्द्र, काव्यमाला गु०.५, बम्बई १६३७

२०. **चिमनीचरितम्** : नीलकण्ठ शुक्ल, सं०.प्रभात शास्त्री, देवभाषा प्रकाशन, प्रयाग, वि० सं० २०३३

२१. **चारुचर्या** : क्षेमेन्द्र, काव्यमाला, गुच्छक.२, १६३२ ई०

२२. **चौरपञ्चाशिका** : (बिल्हणकाव्यम्)-काव्यमाला, गु०.१३, १६१६ ई० सं०.एस० एन० ताडपत्रीकर, ओरिएण्टल बुक एजेन्सी, पूना, १६६६ ई०

२३. **ताराशशाङ्क** : श्रीकृष्णकवि, काव्यमाला गुच्छक.४, बम्बई, १६३१, १६३७ ई०

२४. **थेरगाथा** : परमत्थदीपनीसहित, सं० एफ० एल० वुडवर्ड (३ भाग), पालि टैक्स्ट सोसायटी, लन्दन, १६५६ ई०

२५. **दृष्टान्तकलिकाशतकम्** : कुसुमदेव, काव्यमाला गु०.१४, बम्बई, १६३८ ई०

२६. **दर्पदलनम्** : क्षेमेन्द्र, काव्यमाला, गु०.६, १६३० ई०

२७. **देशोपदेश** : क्षेमेन्द्र तथा नर्ममाला.वही.सं० मधुसूदनकौल शास्त्री, कश्मीर सीरीज ऑफ टैक्स्ट्स एण्ड स्टडीज, पूना, १६२३ ई०

२८. **दीनाक्रन्दनम्** : लोष्टकवि, काव्यमाला गु०.६, १६३० ई०

२६. **नीलकण्ठदीक्षितस्य लघुकाव्यानि** : श्रीरंगम्, वाणीविलास प्रेस.१६११ ई०

३०. **पद्यावली** : रूपगोस्वामी, सं० एस० के० डे०, ढाका विश्वविद्यालय, ढाका, १६३४ ई०

३१. **प्रबोधसुधाकर** : अज्ञात, काव्यमाला गु०.८, १६११ ई०

३२. **भल्लटशतकम्** : (१) काव्यमाला गु०.४, बम्बई १६३७ ई०, (२) सं० डा० वेदकुमारी तथा डा० रामप्रताप, माहेश्वरीसंस्कृतटीका तथा हिन्दी-अंग्रेजी अनुवादस०, मेहरचन्द्र लछमनदास, नई दिल्ली, १६८५ ई०, (३) सं० तथा संस्कृत टीका.कालूरि हनुमन्तराव, हैदराबाद, १६६१ ई०

३३. **भावविलास** : रुद्रकवि, काव्यमाला, गु०.२, १६३२ ई०

३४. **भावशतकम्** : नागराज, काव्यमाला, गु०.४, बम्बई, १६३७ ई०

३५. **भावशतकम्** : नागराज, वही।

३६. **भिक्षाटनकाव्य** : उत्प्रेक्षावल्लभ, काव्यमाला गु० ६, १६१६ ई०

३७. **मनोगर्हणम् तथा प्रास्ताविकश्लोका** : श्रीकृष्णकवि, मलयमारुत, तृतीय स्पन्द, राष्ट्रीय संस्कृत, नई दिल्ली, १६७३ ई०

३८. **मुग्धोपदेश** : जल्हण, काव्यमाला गु०.८, १६११ ई०

३६. **रसिकरञ्जन** : रामचन्द्र, काव्यमाला, गु०.४, बम्बई, १६३७ ई०

४०. **राजेन्द्रकर्णपूर** : शम्भु, सं० वेदकुमारी तथा रामप्रताप, जम्मू, १६२३ ई०

४१. **रोमावलीशतक** : विश्वेश्वर, काव्यमाला गु०.८, १६११ ई०

४२. **वैराग्यशतकम्** : जर्नादनभट्ट, काव्यमाला गु०.१३, १६१६ ई०

४३. **वैराग्यशतकम्** : अप्पयदीक्षित (?), काव्यमाला गु०.२, १६३२ ई०

४४. **वैराग्यशतकम्** : पद्मानन्द, काव्यमाला गु०.७, १६२६ ई०

४५. **शतकत्रय** : धनराजकवि, काव्यमाला, गु०.१३, १६१६ ई०

४६. **शतकत्रयादिसुभाषितसङ्ग्रह** : भर्तृहरि, सं० दामोदर धर्मानन्द कोसाम्बी, भारतीय विद्याभवन, बम्बई।

४७. **शान्तिशतकम्** : शिल्हण, कलकत्ता विश्वविद्यालय, वि० सं० १६५१ ई०

४८. **शृङ्गारशतकम्** : नरहरि, काव्यमाला, गु०.१२, १८६७ ई०

४६. **शृङ्गारवैराग्यतरङ्गिणी** : सोमप्रभाचार्य, काव्यमाला गु०.५, बम्बई, १६३३ ई०

५०. **शृङ्गारतिलक** : कालिदास, सं० वासुदेव लक्ष्मण पणशीकर, निर्णयसागर, बम्बई, १६३७ ई०

५१. **शृङ्गारहारावली** : श्रीहर्ष, सं० प्रियबाला शाह, राजस्थान पुरातत्त्व अन्वेषण मन्दिर, जयपुर, वि० सं० २०१३ ई०

५२. **सभारञ्जनशतक** : नीलकण्ठ दीक्षित, काव्यमाला, गु०.४, १६३७ ई०

५३. **समयमातृका** : क्षेमेन्द्र, काव्यमाला सीरीज क्र० १०, १६२५ ई०

५४. **सुन्दरीशतक** : उत्प्रेक्षावल्लभ, काव्यमाला गु०.६, १६१५ ई०

५५. **संस्कृत पोयम्स ऑफ मयूर** : कोलम्बिया यूनिवर्सिटी इण्डोईरानियन सीरीज, न्यूयार्क, १६१७ ई०

## सुभाषित सङ्ग्रह

१. **कविकौमुदी** : लक्ष्मीनृसिंह, सं० के० कृष्णमूर्ति, कर्नाटक विश्वविद्यालय धारवाड़, १६६५ ई०

२. **कवीन्द्रवचनसमुच्चय** : विद्याकर, बिब्लियोथिका इण्डिका (न्यू सीरीज), कलकत्ता, १६१२ ई०

३. **महासुभाषितसङ्ग्रह** : सं० लुडविक स्टर्नबाख (७ भाग), विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर (१६७४.८० ई०)

४. **सुभाषितरत्नकोश** : विद्याकर, हार्वर्ड ओरिएण्टल सीरीज, सं०.४२, १६५७ ई०

५. **सदुक्तिकर्णामृत** : श्रीधर, सं० एस० के० डे०, फर्मा के० एल० मुखोपाध्याय, कलकत्ता, १६६५ ई०

६. **सुभाषितसुधानन्दलहरी** : मलयमारुत, तृतीय स्पन्द। राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान १६७३ ई०

७. **सुभाषितनीवी** : वेदान्ताचार्य वेङ्कटनाथ

८. **सुक्तिमुक्तावली** : जल्हण, गायकवाड़ ओरिएण्टल सीरीज, सं०.८२, १६३८ ई०

६. **सूक्तिमुक्तावली** : सोमप्रभाचार्य, काव्यमाला गुच्छक.७, १६२६ ई०

१०. **सुभाषितावलि** : वल्लभदेव, सं०.पीटर्सन, भण्डारकर शोध संस्थान, १८८६ ई०

११. **सूक्तिमालिका** : नाराजो पण्डित, जर्नल ऑफ दि तंजौर सरस्वतीमहल लाइब्रेरी, भाग १३.१५।

१२. **हरिसुभाषितम्** : हरिहर, काव्यमाला सीरीज सं० ८६, बम्बई, १६१० ई०

१३. **शार्ङ्गधरपद्धति** : सं० पीटर्सन, बम्बई, १८८८ ई०

## जैन महाकाव्य तथा चरितकाव्य

- **अभयकुमारचरित** : चन्द्रतिलक, जैन आत्मानन्द सभा, भावनगर, १६१७ ई०
- **काव्यमण्डन** : मण्डल, हेमचन्द्राचार्यग्रन्थावली.१७, संवत् १६७६
- **कुमारपालचरित** : चरित्रसुन्दरगणि, जैन आत्मानन्दसभा, भावनगर, संवत् १६७२
- **कुमारभूपालचरित** : जयसिंह सूरि, भावनगर, संवत् १६६६
- **क्षत्रचूडामणि (जीवन्धरचरित)** : वादीभसिंहसूरि, भारतवर्षीय अनेकान्तविद्वत् परिषत्, जयपुर, संवत् २४४६
- **गौतमीकाव्य** : रूपचन्द्रमणि, देवचन्द्र लालभाई जैन पुस्तकोद्धार समिति, संवत् १६४०
- **चन्द्रप्रभचरित** : वीरनन्दि, काव्यमाला सीरीज-३०, बम्बई, सं० १६६६
- **जम्बूस्वामीचरित** : राजमहल, सं. जगदीशचन्द्रशास्त्री, माणिक्यचन्द्र जैन दिगम्बर ग्रन्थमाला, संस्था-३५, संवत् १६६३
- **जयन्तविजय** : अभयदेवसूरि, काव्यमाला सीरीज.७५, बम्बई
- **जिनरत्नकोष** : हरिदामोदर वेलणकर द्वारा सम्पादित, पूना, सं० २०१०
- **जैनकुमारसम्भव** : जयशेखरसूरि, जैन पुस्तकोद्धारसंस्था, सूरत, २००१
- **दिग्विजयमहाकाव्य** : मेघविजयगणि, सं० अम्बालाल प्रेमचन्द शाह, सिंधी जैन ग्रन्थमाला संस्था.१४, बम्बई सं० २००१
- **द्व्याश्रयकाव्य** : हेमचन्द्र, संवत्-१६७२ से १६७८
- **धन्यकुमारचरित** : गुणभद्रद्वितीय, जैनसन्देश पत्रिका शोधांक, संख्या.१७, संवत् २०२०
- **नलायनम्** : माणिक्यदेव सूरि, यशोविजय जैन ग्रन्थमाला, भावनगर, सं०.१६६४
- **नेमिनाथ महाकाव्य** : कीर्तिराज उपाध्याय, सं० डा० सत्यव्रत, अभय जैन ग्रन्थमाला, बीकानेर, संवत् २०३२

- **नेमिनिर्वाण** : वाग्भट, काव्यमाला सीरीज.५६, १६३६ ई०
- **पद्मानन्दमहाकाव्य** : अमरचन्द्रसूरि, सं० नीलकण्ठ जनार्दन, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई, १८७६ ई०
- **पार्श्वनाथचरित** : वादिराजसूरि, दिगम्बरजैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १६७३ ई०
- **पार्श्वनाथचरित** : भावदेवसूरि, यशोविलासग्रन्थमाला संवत् १६६२
- **प्रद्युम्नचरित** : माणिक्यचन्द्र, दिगम्बरजैन ग्रन्थमाला, बम्बई, संवत् १६७३
- **पार्श्वनाथचरित** : महासेनसूरि, माणिक्यचन्द्र दिगम्बर जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १६७३ ई०
- **पाण्डवचरित** : देवप्रभसूरि, काव्यमाला सीरीज, बम्बई, १६११ ई०
- **प्रद्युम्नचरित** : रत्नचन्द्र, अहमदाबाद, १६४२ ई०
- **भरतबाहुबलिमहाकाव्य** : पुण्यकुशल, जैन विश्वभारती, लाडनू, १६७४ ई०
- **भानुचन्द्रगणिचरित** : सिद्धिचन्द्र उपाध्याय, सिंधी जैन ज्ञानपीठ, अहमदाबाद, कलकत्ता, संवत् १६६४
- **बालभारत** : अमरचन्द्रसूरि, निर्णयसागर प्रेस, बम्बई १८६४ ई०
- **मुनिसुव्रतचरित** : अर्हद्दास, देवकुमार जैन सिद्धान्तभवन, आरा, १६२६ ई०
- **युद्धसुन्दरमहाकाव्य** : हस्तलिखित प्रति, लालभाई दलपतभाई प्राच्य विद्या संस्थान, अहमदाबाद।
- **यशोधरचरित** : पद्मनाथ कायस्थ, हस्तलिखित प्रति, आमेर शास्त्र भण्डार, जयपुर।
- **वराङ्गचरित** : जटिल (जटाचार्य), सं० जिनदास पार्श्वनाथ फडकुले, प्रकाशक. रामजी सखाराम दोशी, सोलापुर, १६२७ ई०
- **वर्द्धमानचरित** : असग, सोलापुर, वि० सं० १६३१
- **वसन्तविलास** : बालचन्द्रसूरि, गायकवाड़ ओरिएण्टल सीरीज, बड़ौदा, १६१७ ई०
- **विजयप्रशस्ति** : हेमविजय, यशोविजय जैन ग्रन्थमाला क्र०.२३
- **श्रीधरचरित** : माणिक्यसुन्दर, सं० मुनि ज्ञानविजय, श्रीचारित्र स्मारक ग्रन्थमाला, अहमदाबाद, संवत् २००७
- **श्रेणिकचरित** : जिनप्रभसूरि, पालिताना में हस्तलेख।
- **श्रेयांसनाथचरित** : मानतुङ्गसूरि, जैन आत्मानन्द सभा, भावनगर

